को लाने में स्तालिन का बहुत हाथ था। चाहे वह हरेक मामले को न जानते हो, पर जो व्यक्ति-पूजा उन्होंने अपने लिए चलाई, उसका यह अनिवार्य परिणाम था। इस स्थिति को दूर करना सोवियत-भूमि के लिए सबसे बड़ा काम हो गया। बाहर के कम्युनिस्ट या साम्यवाद के हितैषी स्तालिन की कड़ी आलोचना को चाहे नापसन्द करें, चाहे इसके कारण बाहरी दुनिया मे साम्यवाद के दुश्मनो को थोडी देर तक प्रोपेगेण्डा करने का अच्छा मौका मिले; पर जहाँ तक रूस का सम्बन्ध था, उसके लिए स्तालिन की व्यक्ति-पूजा को एक क्षण भी बर्दाश्त करना हानिकारक था। जो शासन बहुजनहिताय हो, उसमें इतनी पाबन्दियों की आवश्यकता क्या ? सोवियत के नेताओ ने उस बड़ी बाधा को हटाया, जिसे मैं इतनी जल्दी समाप्त होनेवाली नही समझता था। इस नीति से सारी सोवियत भूमि मे एक अद्‌भुत स्फूर्ति आई है, और कितने ही योग्य व्यक्ति, जो उस युग की क्रूरता के शिकार थे, फिर कार्य-क्षेत्र मे आए।

प्रो तुबियान्स्की और प्रो वोस्त्रिकाफ संस्कृत के अद्‌भुत विद्वान थे। डा श्चेर्वात्स्की उन्हें अपना पुत्र मानकर अपुत्र होने के शोक मे विरत थे। उन्हे इन दोनो के ऊपर बड़ा अभिमान था। लेकिन, 1936 मे तुखाचेव्स्की षड्‌यन्त्रों मे से जो हजारों जौ धुन के साथ पिस गए, उनमें ये दोनों विद्वान भी धर लिए गये। ये वस्तुतः पण्डित थे। उनको अपनी विद्या से मतलब था, जिसमें वह दुनिया मे लासानी थे। दोनों को पकड़कर जेल मे डाल दिया गया। मालूम नही, वह मुक्त होने के लिए आज भी बचे है या नही। पर, इससे तो उस युग की क्रूरता को ढाँका नही जा सकता। मैं समझता हूँ स्तालिन-पूजा का विनाश सोवियत-भूमि में बहुत बड़ा काम हुआ है। दो-तीन मित्रों ने मुझे विकल होकर इसके बारे मे पूछा, और मैंने संक्षेप मे यही बात बतलाई।

25 मार्च को कमला परीक्षा देकर आई। भाषातत्त्ववाला प्रश्नपत्र उनका कमजोर रहा। "घर का जोगी जोगड़ा, आन गाँव का सिद्ध" ठीक है। मैं बराबर कहता रहता कि इसे पढ़ लो। रात को कथा के तौर पर भी उसे सुनने के लिए तैयार नही थी। अब पछतावा था। फेल होगी, तो 'भाषातत्त्व' के ही कारण।

गर्मी के डर से दिल्ली जाने में झिझक हो रही थी, पर वहाँ जाना जरूरी था। जेता का हाथ बहुत कुछ ठीक हो गया था, और सिर्फ ताकत आने की कुछ कमी थी। पर, जब दिल्ली में पोलियो की चिकित्सा का विशेष प्रबन्ध है, तो उसे वहाँ दिखाना आवश्यक था। देहरादून से कमला को लेकर जा सकते थे, पर होली यहीं कर लेनी थी, इसलिए 30 मार्च को यहाँ से जाने का निश्चय किया।

**देहरादून**–30 मार्च को साढ़े 7 बजे सबेरे जया, जेता और कमला के साथ घर से निकले। पहाड़ मे मोटर पर चलना कमला के लिए जान पर खेलना है, इसलिए वह बिना खाए पिए रवाना हुईं। 9 बजे किक्रेग मे कार मिली, और सवा 10 बजे हम शुक्लजी के घर पर पहुँच गये। पासपोर्ट के लिए मजिस्ट्रेट के हस्ताक्षर कराने थे। आज छुट्टी थी, लेकिन शुक्लजी ने मजिस्ट्रेट को तैयार कर रखा था। मसूरी के सब डिवीजनल मजिस्ट्रेट को ही हस्ताक्षर करने का अधिकार था। वह भले आदमी निकले, और पासपोर्ट के फार्म पर दस्तखत का काम खतम हो गया। वह उस दिन स्टेनो से मुकद्दमो का फैसला लिखवा रहे थे। धाराप्रवाह अंग्रेजी का व्यवहार हो रहा था। पन्त से लेकर सम्पूर्णानन्द तक सभी मुख्यमन्त्री और मन्त्री हिन्दी के पक्ष मे धुआँधार भाषण देते है लेकिन उसका फल हमारे सामने था। जिनके मुकद्दमो का फैसला हो रहा था, शायद ही उनमे से कोई इसे समझ सके। इसको कहते है, एक-दूसरे को धोखा देना। यदि वस्तुतः हिन्दी को व्यवहार मे लाना है, तो अंग्रेजी के स्टेनो और टाइपिस्ट को हटाकर उसकी जगह हिन्दीवाले देने चाहिएँ, और अपने अफसरों को सख्त ताकीद करनी चाहिए कि वह हिन्दी मे ही अपना फैसला दे। ऐच्छिक होने पर अफसरों की वर्तमान पीढ़ी तो हिन्दी के लिए झुकने को तैयार नही हो सकती। वह समझती है, मन्त्री लोग सिर्फ ऊपर-ऊपर से हिन्दी की बातें करते हैं, उसके लिए साधन जुटाने को तैयार नही। अभी मार्च का अन्त ही था, लेकिन यहाँ 4 बजे तक असह्य गर्मी थी। जब असली गर्मी शुरू होगी, तब न जाने क्या हालत होगी ?

31 मार्च को भी हमें देहरादून मे ही रहना था। बनियो का भोजन शुक्लजी के यहाँ और ब्रह्मभोजन पं. हरनारायण मिश्र के यहाँ होता रहा। लेकिन, शुक्लाइनजी के हाथ का बना बनियों का भोजन भी बहुत स्वादिष्ट होता है, इसलिए हम बराबर ब्रह्मभोज के लिए तैयार नही थे। आज गुरु रामराय के दरबार का झण्डा

मेला था। संयोग ही समझिये, जो ऐसे समय हम पहुँच गए। उससे फायदा न उठाना उचित नहीं समझा जा सकता था। गद्दी से वंचित गुरु रामराय सिक्खों के सप्तम गुरु के ज्येष्ठ पुत्र थे। वंचित करने का परिणाम पंथ में झगड़ा होना जरूरी था। उनके भतीजे गुरु तेग-बहादुर को औरंगजेब ने मरवाया। अन्तिम गुरु गोविन्दसिंह को सुमिरनी की जगह खड्ग उठाना पड़ा। जब एक पक्ष औरंगजेब के कोप का भाजन था, तो दूसरा अक्रोध का भाजन होगा ही। इसीलिए गुरु रामराय के लिए सिफारिश करके औरंगजेब ने गढ़वाल के राजा के पास भेज दिया। उस समय दून अनादिकाल से गढ़वाल का चला आया था। गुरु ने जंगल और जंगली जानवरों से भरी दून की भूमि के एक छोटे-से गामड़े में अपना डेरा डाला, जिसके लिए ही इस स्थान को डेरा या देरा कहा जाने लगा। स्थानीय लोग देहरादून को अब भी देरा कहा करते हैं। गुरु रामराय और उनके उत्तराधिकारियों ने यहाँ के मठ को बहुत बढ़ाया। किसी गुरु ने झण्डे को गाड़ने का रवाज जारी किया। 110 फुट का लट्ठा झण्डे के दण्ड का काम देता है। एक बार का कटा हुआ लट्ठा तीन साल तक रहता है, तीसरे साल पुराने की जगह नया खड़ा किया जाता है। इसके देखने के लिए लोगों की भीड़ लग जाती है। 1 बजे झण्डे के मेले के लिए जाना प्रिय बात नहीं हो सकती, किन्तु लिखने के लोभ ने खींच ही लिया। शुक्लजी ने बतलाया, जरा पहिले चलना चाहिए, नहीं तो भीड़ में से पार होना मुश्किल होगा। हमने समझा था, दो ढाई बजे तक काम खतम हो जाएगा।

जल्दी करते करते 1 बजे हम घर से निकले। दूर ही तांगा छोड़ देना पड़ा। फिर भीड़ में से धक्कमधक्का करते आगे बढ़े। लाउडस्पीकर कान के पर्दे फाड़ रहे थे। सब दूकानदारों ने उन्हें ऊँचे स्वर में बजाने की होड़ लगा रखी थी। सर्कसवाले अलग चिल्ला रहे थे। हर तरह की दूकान थी। कपड़ा, मिठाई, खिलौने से लेकर मिट्टी की सुराहियों तक, जो चाहे सो ले ले। शुक्लजी ने विशेष निमन्त्रण के तीन पास प्राप्त कर लिये थे। हम दोनों के अतिरिक्त एक आगरा के प्रोफेसर भी साथ थे। विशेष मेहमानों के लिए एक काफी लम्बी छत पर कुर्सियों का इन्तिजाम था। सीढ़ी पर पास देखा गया। हम ऊपर चले गए। अभी जगह पूरी भरी नहीं थी। शुक्लजी के कुछ और परिचित प्रबंधक मिले, इसलिए हमें सबसे अगली पंक्ति में बैठाया गया। अंग्रेजों के राज्य में दर्जनों साहब और मेम इन कुर्सियों को अलंकृत करते थे। अब काले आदमी और स्त्रियाँ वहाँ पर बैठी हुई थीं, जिनमें सभी भक्तिभाव शून्य नहीं थे। एक वृद्धा अपनी बहू को लेकर हमारे पास आई। पहिले जगह नहीं थी, लेकिन हमने जगह बना दी। झण्डा उठते वक्त उन्होंने हाथ जोड़कर उसी तरह रुपया उसकी तरफ फेंका, जैसे गंगा और जमुना के पुलों को पार करते यात्री पैसे फेंकते हैं, जिनमें से अधिकांश पुल के लोहे के खम्भों से झनझना करके गंगा तक पहुँचे बिना ही रह जाते हैं। झण्डे का स्थान हमारे बैठने की जगह से काफी दूर था, इसलिए रुपया वहाँ कम पहुँच सकता था।

2 बजे तक अंगुल अंगुल-भर जमीन और छतें लोगों से भर गईं। मालूम हुआ कुछ लोग मकानों की छतों पर सबेरे ही से आकर तपस्या कर रहे हैं। इस धूप में स्त्री-पुरुषों का यह धैर्य आश्चर्यकर था। इसमें केवल भक्ति ही नहीं, बल्कि तमाशा देखने की प्रवृत्ति भी काम कर रही थी। जब घड़ी ढाई बजाने लगी, तब हममें से कुछ में उत्सुकता बढ़ने लगी। सिर के ऊपर कपड़े का चदवा था, लेकिन एक जगह फाँक पाकर धूप सीधे खोपड़ी पर पड़ रही थी। आध घंटे में वह हटी। 3 बजे भी अभी महन्तजी का कोई पता नहीं था। महन्तजी इलाहाबाद युनिवर्सिटी के संस्कृत के एम. ए. हैं। शिक्षित श्रद्धाहीन होते हैं, इसे झूठा करने के लिए वह शायद अपने गुरु महन्त लक्ष्मणदासजी से भी अधिक समय तक पूजा करते हैं। साढ़े 3 बजे तक भी उनका पता नहीं लगा। खोपड़ी धूप से पिघल नहीं रही थी, तो भी चिन्ता बढ़ने लगी। लोग कहने लगे, दो ढाई बजे तक हमेशा झण्डा खड़ा हो जाता रहा है। झण्डे का लट्ठा पहिले ही गिरा दिया गया था। उसके ऊपर चढ़े पिछले साल के खोल निकालकर प्रसाद के लिए रखे गए थे। खोल के दो अंगुल के चीथड़े से भी आदमी का भाग्य बन सकता है, उसका दुर्भाग्य हट सकता है, मनोकामना पूरी हो सकती है। अपनी कार्यसिद्धि के लिए, स्त्री-पुरुष पहिले ही से मानता मानते हैं—"हमारा यह काम हो गया, पुत्र-प्राप्ति हो गई, तो हम झण्डा साहब पर थान चढ़ाएँगे।" कोई-कोई तो कामदार मखमल की खोल चढ़ाने की मानता मानते हैं। और ऐसो

की संख्या इतनी अधिक होती है कि दस साल के पहिले शायद ही किसी की बारी आती है। उसके लिए हजार या अधिक रुपये दाता देते हैं। 110 फुट के लट्ठे के दोनो तरफ आदमी खड़े थे। सब एक साथ झण्डे को हाथ से उठाते और उस पर कपड़ा मढ़ा जाता। पहिले पीले सूती थान और दूसरे कपड़े मढ़े गए। अन्त मे सारे झण्डे के नाप का लाल मखमल का खोल सिर के ऊपर से डाला गया। फिर सैकड़ों रेशमी रूमालें झण्डियो की तरह जहाँ-तहाँ बाँधी गई, और सिर पर एक बडा-सा झण्डा लगा दिया गया। यह काम पूरा हो जाने पर आशा बँधने लगी कि अब झण्डा खडा होगा। लेकिन, महन्तजी अपने अनुचरों के साथ साढ़े 4 बजे झण्डे के पास पहुँचे। सिरहाने से जल छिड़कते, पूजा करते वह उसकी जड़ तक पहुँचे। आज वह विशेष पोशाक मे थे। जरी का चोगा शरीर पर और जरी की नोंकदार टोपी उनके सिर पर थी। यह पोशाक उनसे पहिले के अनेक महन्तों के शरीर को शोभित कर चुकी थी। वह झडे के पक्के चबूतरे पर पहुँचे। फिर हाथ का इशारा करते वे उन अधिकारी लोगो को झडा उठाने के लिए कहने लगे। 110 फुट के मोटे लट्ठे का उठाना इतना आसान नही। एक तरफ चोटियो जैसे लट्ठे से हाथ लगाए लोग थे, और दूसरी तरफ लट्ठे मे बँधे रस्से को सैकड़ो आदमी खीच रहे थे। हाथ एक पोरसा ही तक पहुँच सकते थे, इसलिए लकड़ी की छोटी बड़ी कैंचियाँ लगाई जा रही थीं। झडा कुछ ऊपर उठता और फिर नीचे आ जाता। डर लगता था, जरा भी गलती हुई, तो उसके नीचे खड़े सैकड़ों आदमी हताहत हुए बिना नही रहते। लेकिन, झडा साहब कोई निर्जीव लट्ठा नही है, वह दिव्य पुरुष है। झडा-उत्सव मे कभी ऐसा दुर्घटना की बात नही सुनी गई।

आज झंडा साहब क्यों थोडा ऊपर चढ़कर बार-बार नीचे चले आते है। पहिले खड़े होन मे दस मिनट भी नहीं लगते थे, लेकिन आज आध घटे लोग बेकार कोशिश करते रहे। कितने ही निराश होने लगे। खैर, पौन घटे बाद झडा साहब खड़े हुए। यातायात पर नियन्त्रण करनेवाला लौडस्पीकर बीच बीच मे अपने काम को छोड़ 'गुरु रामराय की जय' 'झडा साहब की जय' बोल रहा था। महन्तजी और उनके मैनेजर हाथ हिला करके आदमियों को उत्साह देते परेशान हो गए थे। महन्तजी ने पूजा करने के कारण इतनी देर की थी, और वे डेढ़-दो बजे की जगह पर साढ़े 4 बजे झडा साहब के पास पहुँचे थे। झडा महाराज क्यों नही उठ रहे थे, इसका पता लौटते वक्त हमारे ताँगेवाले ने बतलाया। कह रहा था—"पहिले के महत महाराजों मे तेज था। उनके तेज और तपस्या के बल से झडा साहब तुरन्त खड़े हो जाते थे।" वर्तमान महन्त श्री इन्द्रेशचरणदास के गुरु महन्त लक्ष्मणदास झडा उठाने के वक्त हाथ जोड़कर एक पैर से खड़ा होते थे। मैंने देखा, तरुण महन्तजी एक पैर से नही खड़े हैं, और न कोई ऐसा भाव दिखा रहे थे, जिससे मालूम हो कि वह इस दिव्य वस्तु को सूखा काठ नही समझ रहे हैं। वह तो वैसे ही लोगो को उत्साहित कर रहे थे, जैसे किसी बड़ी शहतीर के उठानेवाले लोगो को किया जाता है। कसर थी, तो "हेड यो, हेड यो" की। फिर यह दिव्य स्तम्भ क्यों आसानी से उठने लगा ? ताँगेवाला यह भी कह रहा था कि झडा साहेब अन्त मे उठे भी, तो पहिले के गुरुओं के पुण्य-प्रताप से ही। "हाँ, महाराज, दफ्तर मे बैठकर कागज पर कलम चलाने मे थोड़े ही वह तेज आ सकता है, जो पहिले महन्त महाराजों में था।" महन्त इन्द्रेशचरणदास की यह बड़ी कड़ी आलोचना थी। उस दिन हजारों के मुँह से यही बाते निकली होंगी। फिर महन्तजी का घटों पूजा करना व्यर्थ ही ठहरा। यदि वह एक ही बजे आ गए होते, और दस मिनट मे झंडे को खड़ा करवा दिए होते, तो उनके तेज का लोग लोहा मानते। मैंने शुक्लजी से कहा, "आप इस बात की ओर महन्तजी का ध्यान जरूर आकृष्ट करें, क्योंकि लोगो की आवाज भगवान् की आवाज है।" झंडा खडा कराते ही महन्तजी अपने सम्माननीय मेहमानों की अभ्यर्थना के लिए आए। पर, उस समय तक बहुत-से बाहर चले गए थे। मुझसे मिलने पर देर के लिए क्षमा-प्रार्थना की। उनके तेज पर टिप्पणी मैंने पीछे सुनी थी, नहीं तो जल्दी-जल्दी में भी दो शब्द कानों मे डाल देता।

टेढ़े-मेढ़े घूमते शुक्लजी ऐसे रास्ते हमें ताँगों की जगह पर लाए, जिसमे कम भीड़ थी। ताँगवाले ने बैठाया, और क्रम भीड़वाली सड़क से निकला। बेचारा आशा किये था कि ढाई-तीन बजे तक सवारियाँ मिल जाएँगी। इसी आशा पर वह आकर वहाँ खड़ा था। हर मिनट लोगों के आने की आशा थी, इसलिए बीच में वहाँ से अनुपस्थित क्यों होता ? दो तीन घंटे उसे प्रतीक्षा करनी पड़ी थी। उस वक्त उसके दिमाग ने अपना जौहर

दिखलाया, और झंडे के देर होने का कारण उसे मालूम हुआ, जिसके बारे में हम पहिले बतला चुके हैं। महन्तजी देहरादून नगरपालिका के अध्यक्ष हैं। यह कहने की आवश्यकता नही कि उत्तर प्रदेश या बाहर भी इतने ईमानदार अध्यक्ष शायद ही किसी नगरपालिका को मिले हों। जहाँ हर ठेके और हर बड़े-बड़े खर्च पर दशांश अध्यक्षों-उपाध्यक्षों और उनके सहायकों का धरा हुआ है, वहाँ ईमानदारी सुलभ नही हो सकती। पर, महन्तजी को उसकी कोई आवश्यकता नही, उनके पास मठ की सम्पत्ति काफी है, और खर्च करने मे अपने अर्धशिक्षित गुरु से भी अधिक सयम रखते हैं। यदि जनता के काम के लिए वह दफ्तर में बैठकर दस्तखत करते हैं, या डेढ लाख की आबादी के नगर को बेहतर बनाने के लिए घूमते-फिरते हैं, तो उनका यह काम पूजा-पाठ से कम महत्व का नही है। उनकी लेखनी भी शक्तिशाली है। मार्शल रोमेल की जीवनी हिन्दी मे उन्होने लिखी है, वह बतलाती है कि वह भाषा पर अधिकार रखते हैं, सैनिक विज्ञान के भी गम्भीर विद्यार्थी हैं। उनका सकल्प था, इस तरह के कितने ही ऐतिहासिक सेनानायकों की जीवनी लिखने के बहाने युद्ध के दाँव-पेच, हथियारों और दूसरी चीजों का हिन्दी मे वर्णन लिख देना बहुत बड़ा काम होता, पर नगरपालिका उनका बहुत-सा समय खा जाती है, जो बचता है उसमे भी काफी पूजा-पाठ ले बैठता है—अफसोस, यह सब करने पर भी उनके तेज को लोग मानने के लिए तैयार नही। लोगों ने जब राम के घर मे आग लगा दी, और सीता को दुबारा वनवास के लिए ढकेल दिया, तो महन्तजी की क्या बात ? मै तो महन्तजी को कहूँगा, वह सबेरे ही से झडा साहब की सेवा में लग जाएँ, पूजा-पाठ कम कर दें, क्योकि मठ की कोठरी में होती पूजा को बाहर इतिजार करती हजारो जनता नही देखती। ठीक 11 बजे झडा साहब के पास आएँ, और 12 बजे तक वह खड़ा होकर फहराने लगें। तब लोग मानेंगे, कि महन्त इन्द्रेशचरणदास अपने गुरुओं से भी अधिक तेज रखते हैं।

**होली**—1 अप्रैल मूर्खो का दिन है, लेकिन किसी प्राचीन या अर्वाचीन शास्त्र ने इसे यात्रा के लिए वर्जित नही किया। न यही लोगो की धारणा है कि 1 अप्रैल के दिन यात्रा करनेवाला भी मूर्ख माना जाएगा। होली के दिन इसलिए यात्रा करना लोग पसन्द नही करते कि उस दिन हमारे यहाँ हुड़दग मच जाती है। शिक्षा और सस्कृति के बढने से हमारे लोगो के स्वभाव मे कुछ गम्भीरता, कुछ सयम आना चाहिए था, लेकिन बात उलटी देखी जाती है, जिसका यही अर्थ है, कि हमारी सारी शिक्षा हमें सस्कृत बनाने मे समर्थ नहीं है। पहिले जमाने मे सिर्फ होली को दोपहर तक लोग मिट्टी-कीचड एक-दूसरे के ऊपर फेकते, या शहरों में अबीर घोलकर पिचकारी से डालते। अब तो एक हफ्ता पहिले ही से लौंडे-लारे इस काम में जुट जाते हैं। फिर रग ऐसा इस्तेमाल नही करते, जो जल्दी धुल जाए। ऐसा रग ढूँढकर लाते हैं, जो कपड़े को हमेशा के लिए खराब कर दे। होली के दोपहर तक ही उसको सीमित भी नही रखते बल्कि शाम तक यह तूफान-बदतमीजी जारी रहता है। मुझे अपने विद्यार्थी-जीवन का बनारस याद है। हमारे गाँवो मे पानी में अबीर घोलकर शाम तक डाली जाती थी, लेकिन बनारस में दोपहर के बाद सूखी अबीर ही मुँह पर मलने का रवाज था। ऐसा ही दूसरे शहरो में भी देखा था। उस वक्त के लोग ज्यादा सयत थे या आज के ? आज तो उस दिन मोटर, बस या रेल से यात्रा करने की कोई हिम्मत नही कर सकता था। लोगो के लिए छूट है। कीचड, गोबर जो चीज फेंकते रहे। रेल के डब्बों पर महीनों दाग नही छूटता। किसी ने खिडकी खुली रखी, तो कम्पार्टमेन्ट के भीतर की कोई चीज गन्दा होने से बच नही सकती। देश के स्वतन्त्र होने से पहिले थोडा-सा सकोच भी रहता था—मुसलमान या ईसाई विरोध करेंगे, हिन्दू-मुस्लिम दगा हो जाएगा। अब उसकी भी कोई पर्वाह नही करता। मुसलमान चुपचाप घर मे रहकर उस दिन को बिता देते हैं। हाँ, उनमे से कुछ इसके महत्व को समझने लगे हैं। सोचते हैं कि जनगगा का प्रवाह जिधर बहता हो, उसमे तुम भी शामिल हो जाओ। आज से सवा सौ साल पहिले कवि नजीर अकबराबादी होली मे दूसरो के साथ मिलकर खूब आनन्द लेते थे, उस पर कविता करते थे। लोग नजीर को हाथों-हाथ उठाने के लिए तैयार थे। आज भी जहाँ कोई ऐसा मुसलमान दिखाई पडता है, उसकी आवभगत का क्या कहना। स्वतन्त्रता के बाद होली का क्षेत्र और बढा है। पहिले यह हिन्दीभाषी भूभाग का ही त्यौहार था। बंगाल, पहाड़, पजाब और महाराष्ट्र मे देखा-देखी नकल कभी-कभी देखी जाती थी। दक्षिण के चारो प्रदेश तो जानते भी नहीं थे कि होली किस चिड़िया का नाम है। पर, अब जान पडता है कि होलिका माई सारे

भारत को एक करने के लिए ही फाँड़ बाँध चुकी है। दिल्ली में भारत के सभी भागों के लोग संसद् के सदस्य हैं। वहाँ होली जवाहरलाल से ही शुरू होती है। उस दिन उनका सारा शरीर और मुँह अबीर से भरा रहता है। सभी सदस्य भी गुलाल मलने में एक-दूसरे से होड लगाते हैं। फिर दिल्ली के अधीन सारे भूभाग मे होलिका अपना राज्य क्यों न कायम करना चाहे। हैदराबाद तेलुगु भाषाभाषी प्रदेश है। वहाँ के एम. एल. ए. लोगों ने होली की बहार लेनी शुरू की, तो उसका अर्थ है दक्षिण के चारों अभेद्य प्रदेशो मे भी छेद हो गया। वस्तुतः होली के डर के मारे ही हमने यात्रा पहले नहीं की।

*दिल्ली*—अब की दिन के समय मे दिल्ली की यात्रा करने का हमने निश्चय किया था। पडे-पडे सोते यात्रा करने की जगह आसपास की भूमि को देखते चलना अच्छा है। कमला इससे पहिले दिन मे दिल्ली की यात्रा नहीं कर सकी थी, और न जया-जेता ही। जया पहिले की रेलयात्रा को भूल चुकी थी, लेकिन अब वह उसे समझ सकती थी। जेता को कौतूहल मात्र होनेवाला था। दूसरो की देखादेखी गाई कहने की कोशिश करता। भोजन करके 10 बजे स्टेशन पहुँचे। कुछ पहिले पहुँचने से जगह मिलने मे आसानी थी। आखिर आजकल का दूसरा दर्जा पहिले का ड्योढ़ा दर्जा ही है, इसलिए काफी भीड होने की सम्भावना रहती है। 11 बजकर 35 मिनट पर बम्बई एक्सप्रेस चला। आजकल हरद्वार की अर्धकुम्भी की धूमधाम थी, यद्यपि उसका सबसे महत्वपूर्ण स्नान 13 अप्रेल को होनेवाला है, पर लोग पहिले ही से पहुँच जाना चाहते थे। हरद्वार का कुम्भ हो या अर्धकुम्भ, अप्रेल की भयकर गर्मी मे बड़े बुरे समय मे पड़ता है। यदि सफाई का ठीक इंतिजाम नही हुआ, तो हैजा होना अवश्यम्भावी है। शायद वह हरद्वार के इस मेले में न आया हो। सरकार बहुत सचेत है, इसका पता इसी से लग रहा था कि देहरादून स्टेशन से हरद्वार के टिकट लेनेवाले हरेक आदमी को वही हैजे का इंजेक्शन लगा दिया जाता। हरद्वार मे चारो ओर से आनेवाले रास्तो पर इसका प्रबन्ध था। प्रयाग इससे अधिक सौभाग्यशाली है, क्योंकि उसका कुम्भ या अर्धकुम्भ सर्दी के सबसे ठण्डे महीने में पड़ता है। वहाँ भी सूई और इंजेक्शन का प्रबन्ध रहता है, लेकिन इस साल तो दिल्ली और लखनऊ के महादेवों और देवों ने पहुँच कर गजब ढा दिया। सारी पुलिस को अपनी सेवा मे बुला लिया, और प्रबन्ध मे उनके अभाव के कारण हजारों आदमी कुचलकर मर गये। इससे देवों-महादेवों को कोई शिक्षा मिली, यह कहना मुश्किल है। हरद्वार में गर्मी के कारण भी वह आने की हिम्मत नही कर सकते।

पहिले ही से चिट्ठी मिल गई थी। प. किशोरीदास वाजपेयी हरद्वार गाडी के पहुँचते ही आ गये, और जब तक गाडी खुली नही, तब तक बैठे बातें करते रहे। साथ मे पूडी, मिठाई, रायता लाये थे। पूडियाँ अब भी गरम थी, और आजकल की दुनिया मे आदमी की जितनी शक्ति है, उसके अनुसार प्रयत्न करके शुद्ध घी मे बनाई गई थी। शुद्ध घी कहना आजकल मुश्किल है। जो अपनी भैंस और गाय के मक्खन से घी बनाता है, वही शुद्धता की कसम खा सकता है। यद्यपि हम भोजन करके चले थे, पर गाडी पर चलते ही गरम-गरम पूड़ियों ने हमे आकृष्ट किया, शाम तक भी हम चारो प्राणी पूडियों को समाप्त नही कर सके, लेकिन रायता को न छोडने का निश्चय कर लिया था। गाडी कुरुभूमि मे चल रही थी। कुछ समय पहिले यात्रा करते तो हरे-भरे खेत होते, लेकिन अब वह कट चुके थे। कुरुदेश उत्तर प्रदेश का पश्चिमी भाग है, और काशी-मल्ल (भोजपुरी भाषी भाग) पूर्व मे। दोनों आजकल चीनी की खान बन गए हैं। यहाँ दर्जनों मिले खडी हैं। खुले डब्बे ऊखों से भरे इधर से उधर जाते दीख पड रहे थे। जगह-जगह तौलने के काँटे के आसपास गन्ने से भरी सैकड़ों गाडियाँ खडी थी। ऊख नगदनारायण की फसल है, इसलिए, जहाँ मिलों मे बिकने की ज़रा भी आशा रहती, वहाँ के लोग अपने खेतो मे ऊख बोने के लिए तैयार हो जाते। पूर्वी उत्तर प्रदेश में गर्मी के लू के दिनों में कुँओं से चरस भर-भरके पानी ऊख के खेतो मे डाला जाता है। कुरुदेश सौभाग्यशाली है, जो वहाँ गंगा की धाराओ का जाल बिछा हुआ है, और पानी की कोई कमी नहीं है।

गर्मी 4 बजे जाके कम हुई, पर पखा था और गाड़ी चलते वक्त बाहर से भी हवा आती थी, इसलिए अधिक घबराने की जरूरत नहीं थी। शाम हो गई थी, जब गाड़ी मेरठ छावनी पर पहुँची। प्रो. कृष्णकान्त मिश्र, अपनी पत्नी कमल, अपने भाई, बहिन और बहनोई के साथ आये, और मेरठ नगर तक साथ चले। करीब

आध घंटे तक सत्संग रहा। कमल की पुत्री कल्पना जब कुछ हफ्ते की थी, तो बहुत ही क्षीण और छोटी दिखाई पड़ती थी, लेकिन अब वह स्वस्थ और हट्टी-कट्टी थी। रात के 9 बजे के करीब हम दिल्ली स्टेशन पर पहुँचे। दो बच्चों और सामान को लेकर रेल से चढ़ने-उतरने में कुछ कठिनाई तो होती ही है, पर श्री शिव शर्मा स्टेशन पर पहुँचे हुए थे। हम आराम से उतरकर टेक्सी पर बैठे, और 22 फ़ैज़ बाजार में भैया के घर पहुँच गये। भैया और भाभीजी हमारे आने की प्रतीक्षा में थे।

गर्मी का तापमान सौ डिग्री से ऊपर नहीं पहुँचा था, लेकिन इसको भी हम 10 बजे से 4 बजे तक पंखे के नीचे ही काट सकते थे। जिस उद्देश्य से हम भट्ठी में जलने आये थे, पहिले उसे पूरा खतम करना था।

**सफदरजंग अस्पताल**—सुना था, दिल्ली में पोलियो की चिकित्सा का आधुनिकतम ढंग से प्रबन्ध है। यह भी मालूम हो गया था कि वह शहर से बाहर सफदरजंग में है। भैया, दोनों बच्चे और हम दोनों टेक्सी लेकर हवाई-अड्डे से भी आगे अस्पताल की जगह पर पहुँचे। युद्ध के समय की आवश्यकता की पूर्ति के लिए अस्थायी एक मंजिला नीची छता की कोठरियोंवाली इमारतें बनी थीं, जिन्हें स्थायी अस्पताल का रूप दे दिया गया था। यदि तिमंजिला चौमंजिला इमारतें होती, तो आदमी को बहुत दूर तक दौड़-भाग करने की आवश्यकता नहीं होती। हम में से कोई यहाँ की विधि-व्यवस्था से वाकिफ नहीं था। शिव शर्मा जी भी पहिली बार आए थे, और वही बात भैया की भी थी। पोलियो क्लिनिक कहाँ है, इसी का पता लगाने में काफी चक्कर काटना पड़ा। अस्पताल में हजारों काम करनेवाले हैं, सभी हजारों कमरों का हिसाब कैसे रख सकते थे। खैर, बच्चों के वार्ड का पता लगा, फिर वहाँ जाकर इस क्लिनिक का भी स्थान मालूम हो गया। जाने पर मालूम हुआ, पहिले नम्बर लाओ। नम्बर के लिए फिर सड़क के किनारेवाले मकान में आना पड़ा। बरांडे में भीड़ लगी थी। दूर तक क्यू था। एक से अधिक आदमियों को नम्बर देने पर लगाकर इसे कम किया जा सकता था, लेकिन लोगों के कष्ट की किसको पर्वाह है। क्यू में यदि कहीं मरीज को भी लेकर खड़ा होना पड़ता, तो बड़ी आफत होती। लेकिन, इतनी अक्लमन्दी की गई थी कि स्वस्थ आदमी भी मरीज के लिए नम्बर ला सकता था। शिव जी क्यू में खड़े होकर जेता का नम्बर ले आये। फिर क्लिनिक में भी डेढ़ घंटे के करीब अगोरना पड़ा, तब बारी आई। किसी एक महिला डाक्टर ने देखकर कुछ लिख दिया। अब तीसरी जगह जाना पड़ा। तीसरी जगह गये, जहाँ पर कि बच्चों की इस तरह की बीमारियों के विशेषज्ञ थे। एक बड़े कमरे में पचासों आदमी इन्तिजार कर रहे थे। पच्चीसों छोटे-छोटे बच्चे थे, जिनमें से किसी का पैर टेढ़ा हो गया था, और किसी का हाथ। कितने ही सुन्दर लड़के विकलांग हो गये थे। यहाँ एक नर्स ने पुर्जा लेकर नाम लिख लिया, लेकिन हमें कोई आदेशपत्र नहीं दिया। कह दिया—यहाँ आप भी इन्तिजार करें। पहिले लेडी डाक्टर ने ही कह दिया था—"हाथ ठीक हो गया है।" लेकिन, हम जब दिल्ली तक आए थे, तो विशेषज्ञ को दिखला देना चाहते थे। कुछ देर बाद डाक्टर साहब दो एक डाक्टरों के साथ आए। हरेक लड़के को देखकर कुछ आदेश लिखवाते जाते थे। जेता के हाथ पर हल्के पोलियो का असर हुआ था, और कुछ ही दिनों तक वह उसे इच्छानुसार हिला-डुला नहीं सकता था। पर, अब हिलाने-डुलाने में कोई शिकायत नहीं थी। कसर थी तो यही कि बाएँ हाथ की अपेक्षा दाएँ हाथ में शक्ति कम थी, इसलिए डाक्टर साहब ने उसे सबसे पीछे के लिए छोड़ दिया। अन्त में बारी आई। हाथ देखा और पूछा। फिर कहा—"अब इसमें अधिक कसर नहीं है। जो कुछ है, वह हाथ के व्यायाम से ठीक हो जायेगा।" भैया पहिले से ही यह बात कह रहे थे। लेकिन, हम तो आधुनिक ढंग के क्लिनिक से विशेष परामर्श लेने के लिए आये थे। डाक्टर ने किसी तरह बेगार टाली। हमें वहाँ से चल देना चाहिए था, लेकिन जिस तरुणी ने यहाँ पुर्जे को लिया था, वह कह रही थी—"जरा ठहरिए, विशेष तौर से देखेंगे।" ठहर जाना पड़ा। शिव जी ने पीछे बतलाया कि वह कुछ पैसा पाने की आशा रख रही थी। खैर, फिर डाक्टर ने देखा। सलाह तो वह पहिले ही दे चुके थे।

छुट्टी मिलने पर 1 बजे हम टेक्सी लेकर घर पर पहुँचे। अब गर्मी में बाहर निकलने की कौन हिम्मत करता ? दिल्ली का काम हमारा हो चुका था, इसलिए जल्दी छोड़ने की पड़ी थी। शाम के 6 बजे तक हम और बच्चे भी शीतलपाटी पर पंखे के नीचे पड़े रहे। स्त्रियाँ बड़ी हिम्मतवाली होती हैं। हाट-बाजार उनके शौक

की चीज है। कमला और भाभीजी, जया और 'ताई के मुन्ने' को लेकर बाजार गईं। भाभीजी के भतीजे को जया ने 'ताईजी का मुन्ना' नाम दे रखा है।

वैसे तो 10-12 अप्रेल तक के लिए हम तैयार होकर गए थे। सोचा था यहाँ बिजली का इलाज या मालिश आदि बतलाएँगे, जिसके लिए कुछ दिन ठहरना पडेगा। अब एक दिन और जरूर ठहरना था। देवताओं की कृपा समझिये, उस दिन सबेरे से हल्का-सा मेघ का पर्दा आकाश पर छाया रहा। शाम को कुछ बूँदा-बाँदी भी हुई। हमे कुछ साथियो और प्रकाशको से मिलना था, पार्टी-आफिस मे साथी रणदिवे, खाडिलकर, सच्चिदा और दूसरे मिले। आजकल स्तालिन की ही चर्चा सब जगह सुनाई दे रही थी। स्तालिन के पिछले जीवन के जो दोष प्रकट हुए थे और जिनकी कडी आलोचना सोवियत-भूमि मे हो रही थी, उसका प्रभाव सबके ऊपर पड रहा था। मैंने भी अपने विचार प्रकट किये। सभी इसे कडवी घूँट समझते थे, लेकिन मानते थे कि यही स्वास्थ्यकर दवा है। साम्यवाद के विरोधियो को यद्यपि मौका मिला है, लेकिन वे उसका कुछ भी बिगाड नही सकते। निर्बलता को हटाकर विश्व-साम्यवाद और भी मजबूत होगा, और भी फैलेगा। सच्चिदा ने बतलाया, इस महीने हम 'माओ' (जीवनी) मे हाथ लगाएँगे। राजकमल के देवराजजी ने फिर अब के इसी महीने मे 'शादी' मे हाथ लगाने का वादा किया, पर वह कभी नही लगा।

4 अप्रेल को भी दिन-भर हमे दिल्ली ही मे रहना पडा। कल तो बादल ने कुछ अवलम्ब दिया था, लेकिन आज 10 बजे दिन से रात के 8 बजे तक पखा ही शरण रहा। पसीने से तो बच गए, लेकिन सिर घूम रहा था। समय से कुछ पहिले ही स्टेशन पहुँचे। दूसरे दर्जे मे दो सीट रिजर्व करा ली थी। हम यह भूल गए कि दूसरे दर्जे मे रिजर्व कराने का मतलब सिर्फ बैठने की जगह सुरक्षित करना है, सोने की नही। यहाँ आने पर जब देखा, बैठे-बैठे बच्चो को लेकर गुजारा करना पडेगा, तो पहिले दर्जे मे सीट ढूँढने के लिए दौडे, पर वहाँ कोई जगह खाली नही थी। देहरादून मे फौजी स्कूल और दूसरी सस्थाओ के कारण ऊँचे अफसर जाया ही करते है, अब के तो अर्धकुम्भी भी लोगो को खीच रही थी। हमारे डब्बे मे एक शरणार्थी डाक्टर अपने परिवार की महिलाओ के साथ जा रहे थे। दूसरे आदमियो मे रेल के एक भूतपूर्व कर्मचारी अपनी वृद्धा पत्नी के साथ बैठे थे। पास के दूसरे दर्जे के डब्बे मे जगह थी, शायद वहाँ अधिक स्थान मिल जाता, लेकिन जब स्थिति मालूम हुई, तो सामान लेकर दूसरे डब्बे मे जाना मुश्किल था। मैंने ऊपर सामान रखने की सीट दखल की, इसलिए कमला को दो आदमियो की जगह मिल गई। सयोग से हमारे चार आदमियो की बेच पर एक आदमी नहीं आया। जैसे भी हो, रात काटनी ही थी।

हरद्वार के ही यात्री ट्रेन मे भरे हुए थे, इसलिए हरद्वार आने पर उनमे से बहुत-से उतर गए। भूतपूर्व रेलवे कर्मचारी शरणार्थी थे। देहरादून मे उनके सम्बन्धी रहते थे, इसलिए पहिले अपना भारी-भर्कम सामान लेकर वह देहरादून जाना चाहते थे, जहाँ से अर्धकुम्भी स्नान के लिए आते। उनकी वृद्धा पत्नी कुछ अधिक मोटी थीं। चलना-फिरना उनके लिए मुश्किल था। ऊपर से पूरी धर्मात्मा थी। हाथ धोने के लिए मिट्टी भी अपने साथ लेकर चल रही थीं। हरद्वार स्टेशन पर हाथ-मुँह धोने की सूझी, और मिट्टी लेकर पानीकल पर पहुँची। लौटते-लौटते गाडी चल पडी। पतिदेव दौडकर चढे, लेकिन पत्नी छूटी जा रही थी। जल्दी मे गाडी रोकने की जजीर खींच ली। पहिले दूसरे को खीचने के लिए कहा, लेकिन उसने इन्कार कर दिया। गाडी खडी हुई। गार्ड ने आकर कहा—"तुम्हारे ऊपर मुकद्दमा चलाया जाएगा।" वह कहने लगे—"मेरी बीवी छूटी जा रही थी, इसलिए मैंने खींची।" गार्ड ने कहा—"यह सब जवाब मजिस्ट्रेट के सामने आप दीजियेगा।" सामान उतार लिया गया और उन्हे स्टेशन के कर्मचारी के सुपुर्द कर दिया गया।

8 बजे हम देहरा पहुँचे। आज यही रहना था। बगीचे की रक्षा के लिए टोपीवाली बन्दूक साठ-पैंसठ रुपये में खरीदी थी। उसका कोई काम नही था, इसलिए बेच देना चाहते थे। हिमालय आर्मवालो ने उसे 60-65 में बेचा था, और अब 30 रुपया देने के लिए तैयार थे। उसे बेचकर रेमिंगटन के यहाँ मरम्मत के लिए दिये हुए टाइपराइटर को ले घर लौट आए। दिल्ली और देहरा मे बहुत फर्क है। गर्मी यहाँ भी थी, पर दिल्ली जैसी नहीं।

**मसूरी**–6 अप्रेल को 9 बजे टेक्सी ली। पौने 10 बजे हम किताबघर (मसूरी) पहुँच गए, और आध घंटे में ही पैदल चलकर घर आ गए। जेता को दस्त आ रहे थे, और जुकाम भी था। हमारे पड़ोसी 'किल्डेर' के स्वामी कर्नल चाँद भी आ चुके थे, इसलिए डाक्टरी परामर्श से हम निश्चिन्त थे।

बुद्ध पर अनेक पत्र-पत्रिकाओं ने लेख लिखने की माँग की थी। सोचा, इसी बहाने बुद्ध पर एक छोटी-सी पुस्तक तैयार हो जाएगी, इसलिए उदारतापूर्वक लिखने लग गए। दिल्ली से भैया (स्वामी हरिशरणानन्द) ने अपनी जीवनी की सामग्री दी थी, उसे भी लेकर अब 'घुमक्कड़ स्वामी (हरिशरणानन्द)' को दुबारा लिखना था, जिसे 8 अप्रेल से हमने शुरू किया।

9 अप्रेल के सोमवार को संवत् 2012 चैत बदी 13 रही। 63 साल पहिले वैशाख बदी 8 रविवार को संवत् 1950 विक्रमी को पन्दहा में मैं पैदा हुआ। यहीं आकर 60वें जन्मदिन को कमला ने विशेष तौर से मनाया था। आज 64वाँ जन्मदिन था। हम निश्चय कर चुके थे कि उस दिन अपने घर ही में विशेष खाना-पीना कर लेंगे, पार्टी-वार्टी नहीं करेंगे। सवेरे नित्य नियम के अनुसार तीन घंटे टाइप कराया। दोपहर को और अपराह्न की चाय में कुछ विशेष भोजन रहा। इस प्रकार यह दिन समाप्त हो गया।

पूज्य, महापंडित राहुल सांकृत्यायनजी की
पावन स्मृति को
सादर सप्रेम समर्पित

—**कमला**

# दो शब्द

पूज्य महापंडित राहुल सांकृत्यायन जी ने अपने जीवन-काल में अपनी जीवन-कथा को 'मेरी जीवन-यात्रा' शीर्षक से पाँच भागों में लिखा था, जिनमें चौथा और पाँचवाँ भाग उनके निधन के बाद प्रकाशित हुआ था। हिन्दी के सुधी पाठकों ने 'मेरी जीवन-यात्रा' के सभी भागों को बड़ी रुचि के साथ पढ़ा। कितने ही ऐसे जिज्ञासु पाठकों एवं सज्जनों ने समय-समय पर मेरे पास पत्र भेजे और आग्रह किया कि पंडितजी की जीवनी के शेष भाग को मैं लिखकर पूरा कर दूँ। कई व्यक्तियों ने लिखा कि उन पाँचों भागों को पढ़ने के बाद उन्हें राहुलजी के शेष जीवन के बारे में जानने की प्रबल जिज्ञासा हुई है, जिसे तृप्त करने का क्या उपाय है ?

पंडितजी ने 'मेरी जीवन-यात्रा' के पाँचवें भाग में 9 अप्रैल 1956 ई. तक का विवरण दिया है। इसके बाद वे आठ वर्ष और जीवित रहे। इन आठ वर्षों में, अंत के डेढ़ वर्ष को छोड़, उनका जीवनक्रम गतिशील और क्रियाशील रहा। राहुल-प्रेमी विज्ञ पाठकों एवं मित्रों के अनुरोध पर मैंने उनकी जीवन यात्रा के छठे भाग को लिखने में हाथ लगाया। इसमें 10 अप्रैल 1956 से 15 अप्रैल 1963 तक का विवरण मैंने प्रस्तुत किया है।

पंडितजी नियमित रूप से डायरी लिखा करते थे और उन्होंने 8 दिसम्बर 1961 तक यह क्रम जारी रखा। उसके बाद जब वे सपरिवार कलकत्ता गये हुए थे, वहीं उनको मस्तिष्क का पक्षाघात हुआ, जिसके कारण वे पढ़ना-लिखना भूल गये थे। फिर 9 दिसम्बर 1961 से मैंने नियमित रूप से डायरी लिखना आरम्भ किया, जिसमें उनकी रुग्ण स्थिति के प्रतिदिन का विवरण अंकित करती रही। अतः प्रस्तुत छठे भाग को लिखने में मैंने पंडितजी की डायरियों, उनकी लिखी हुई चिट्ठियों तथा अपनी डेढ़ साल की डायरी का उपयोग किया है। प्रस्तुत भाग में मैंने, जब तक पंडित जी का मस्तिष्क काम करता रहा, तब तक की लिखी हुई उनकी ही मूल पंक्तियों का अधिक से अधिक उपयोग किया है। इस प्रकार यह पुस्तक लिखने में मैंने यही प्रयत्न किया है कि राहुलजी के जीवन से प्रेरित पाठकों की जिज्ञासा को यथाशक्य शांत कर सकूँ। उन महापुरुष ने अपने जीवन में कैसे कैसे साहसिक कदम उठाये, जीवन के शेष वर्षों में अपनी रुग्णावस्था में भी वे कितने परिश्रमशील रहे, देश की नई पीढ़ी को कुछ अधिक बौद्धिक खुराक दे जाने के लिए कितने काम किये, कितने स्थानों का भ्रमण किया, अपने परिवार के साथ वे कितने जुड़े हुए थे, इससे भी अधिक वे कितने ईमानदार इन्सान थे, पाठकों की इन्हीं जिज्ञासाओं को शांत करने का मैंने प्रयत्न किया है।

यदि प्रस्तुत छठा भाग राहुल-प्रेमी पाठकों को पसन्द आ जाये तो मैं अपने परिश्रम को सफल मानूँगी। वस्तुतः यह ग्रंथ लिखकर मैंने उन महापुरुष की अपूर्ण जीवन-कथा को पूरा

करने का प्रयास किया है, जिसका दायित्व वे मुझे सौंप गये थे। साथ ही मैं इस ग्रथ के माध्यम से महापडितजी को उनकी जन्मशतवार्षिकी के अवसर पर श्रद्धाजलि दे रही हूँ। इस पुस्तक को पूर्ण करने के निए मेरे बच्चो ने भी मुझे प्रेरित किया है, अत मै उनका भी आभार मानती हूँ।

—कमला साकृत्यायन

# 1
# मसूरी में राहुलजी की दिनचर्या

## 10 अप्रैल, 1956

उस दिन मसूरी में मौसम साफ न रहने के कारण कुछ सर्दी पड़ रही थी। शाम को ओले भी गिरे। पर सर्दी हो या गर्मी, अपने नियमित कार्यक्रम में राहुलजी को कोई बाधा नहीं पड़ती। उस दिन उन्होंने अपनी पुस्तक 'घुमक्कड़ स्वामी' को दिन के 11 बजे तक टाइपिस्ट को बोलकर लिखाया। उसके बाद लखनऊ से प्रकाशित होनेवाली पत्रिका 'नया पथ' के लिए 'बुद्धकाल में नाटक' शीर्षक से एक छोटा सा लेख लिखवाया। अपनी प्रसिद्ध पुस्तक 'ऋग्वैदिक आर्य' वे उस समय तैयार कर रहे थे। तब तक उसके नौ अध्याय लिखे जा चुके थे तथा ग्यारह और लिखने बाकी थे, साथ ही वे उसे शीघ्र समाप्त कर देने के लिए बहुत उत्कण्ठित थे। इसके लिए सामग्री के पुनः निरीक्षण हेतु फिर से मूल ग्रंथ 'ऋग्वेद' को पढ़ने में भी उन्होंने हाथ लगाया। अतः 'ऋग्वैदिक आर्य' को लिखने के लिए मूल ऋचाओं को टाइप कराने का उन्होंने निश्चय किया। 'ऋग्वैदिक आर्य' वस्तुतः उनकी नवकल्पित पुस्तक 'दाशराज्ञ-युद्ध' (सप्त सिन्धु) की भूमिका थी किन्तु भूमिका ने बढ़ते-बढ़ते एक पृथक पुस्तक का रूप ले लिया। उस दिन राहुलजी ने निश्चय किया—'भूमिका को लिखकर शीघ्र ही 'दशराज्ञ युद्ध' पर भी हाथ लगा देंगे।' इस वर्ष उसे अवश्य लिख डालने का उन्होंने संकल्प किया।

'घुमक्कड़ स्वामी' का लिखाना जारी रहा। पण्डितजी सोच रहे थे कि यह ग्रंथ उनकी दूसरी कृति 'सरदार पृथ्वीसिंह' के आकार का होगा। यह उनके आत्मीय मित्र (जिनको वे 'भाई साहब' कहते थे) की जीवनकथा है। भाई साहब (स्वामी हरिशरणानन्द) अपने समय के नामी घुमक्कड़ रहे। अब वे अमृतसर में रहते थे और गर्मियों में हर साल सपरिवार मसूरी चले आते थे। मसूरी में दोनों प्यारे भाइयों का मिलन और गोष्ठियाँ होती थीं। राहुलजी ने सोच लिया कि इस बार जब भैयाजी आयेंगे तब उनसे पूछकर 'घुमक्कड़ स्वामी' को शुद्ध और रोचक रूप देंगे।

दिन के 12 बजे तक उनका लिखने का काम चलता रहता। भोजन के बाद वे फिर काम करने बैठ जाते। उन दिनों उनकी कई पुस्तकें प्रेस में थीं, जिनके प्रूफ प्रायः रोज ही आ जाते। परन्तु किसी दिन प्रूफ न पाने पर पण्डितजी को बेचैनी होती थी। उनको वैसे काम की कमी कहाँ थी? उस रात देर तक 'ऋग्वैदिक आर्य' के लिए नोट लिखते रहे। अन्य विषयों के लिए भी लेखनी साथ साथ चल रही थी। बच्चों की ओर भी ध्यान दे रहे थे। उस दिन दोनों बच्चों को हल्का बुखार था, पिता का इनके लिए चिन्तित होना स्वाभाविक था।

13 अप्रैल को भी राहुलजी 'ऋग्वेदिक आर्य' के लिए तैयारी करते रहे तथा 'घुमक्कड़ स्वामी' को लिखाने में लगे रहे। आज सुबह की डाक से 'मध्य एशिया' का ढेर सारा गेली प्रूफ आ गया, उसे भी देखकर आज की ही डाक से लौटा दिया। अन्य यत्रस्थ पुस्तकों के प्रूफ के आने की बाट भी जोह रहे थे। न आने पर

उन्हे झुँझलाहट होने लगती। आज शाम के समय डॉ. सत्यकेतु सपत्नीक आये। दोनों से उनकी काफी देर तक बाते हुईं। उन दिनो अखबारो मे यह समाचार छप रहे थे कि सुभाष बाबू अभी जीवित हैं, किन्तु राहुलजी को विश्वास नही था कि वे जीवित है।

14 अप्रैल को राहुलजी ने 'साप्ताहिक हिन्दुस्तान' के लिए 'भैषज्य गुरु बुद्ध' शीर्षक एक लेख लिखाया। इसके अतिरिक्त उन्होंने 'घुमक्कड स्वामी' के बयालीसवे पृष्ठ तक भी टाइपिस्ट से लिखवाये। उस दिन उन्होंने अपनी डायरी मे अंकित किया, "श्रीनिवास जी (किताब महल के मालिक) की चिट्ठी आई। कई पुस्तको को पुनर्मुद्रित कर रहे हैं। और माँगी है। 'घुमक्कड शास्त्र' मे एक अध्याय तरुणियो के बारे में[1] लिखना है कल, कुछ ओर पुरातत्व पर भी। तीनों पुस्तकों को परसो भेज देना है।"

उस दिन दोपहर के भोजन से कुछ पहले राहुलजी के भतीजे उदयनारायण पाण्डे सारनाथ से आ पहुँचे। पडितजी लिखते हैं, "पाँच ही साल में बहुत मोटे हो गये हैं। पिछले चार महीने से वह कनैला नही गये थे। घर के दोनो भाइयो से भी नौकरी कराना चाहते हैं श्यामलाल। पुराने समय का दिमाग समय पर सोचने नही देता। उदयजी ने बतलाया कि एक खेत का तीन हजार रुपया मिल रहा था। मुफ्त मे चलाना है। जब खुद आबाद नही करते, तो दूसरे भला क्यों छोड देते ?"

अगले ही दिन (15 अप्रैल) 'घुमक्कड शास्त्र' के पन्द्रहवें अध्याय के रूप मे उन्होने एक अध्याय तरुणियो के बारे मे लिखाया। अपराह्न मे फतुवा के महत श्री मगलदेव ब्रह्मचारी उनसे मिलने आये। दोनो मे देर तक बाते होती रही। उस साल हरद्वार मे अर्धकुम्भी हो रही थी और साधु-समाज का सम्मेलन ऋषिकेश मे हो रहा था। यहाँ सम्मेलन मे भाग लेकर वे लोग पडित जी से मिलने आये थे। इस समाज मे भारत के सभी साधुओ का सगठन है, जिसे काग्रेसवाले इस्तेमाल करना चाहते हैं। पर तो भी सगठन उन लोगो का है, जिन्हे घुमक्कडी और सस्कृति के लिए ही गभीरता को कायम रखना है। राहुलजी ने कहा, "मठो की सम्पत्ति की रक्षा का प्रबध करे। केन्द्र से कानून बनवाकर सम्पत्ति को बराबर नही कर सकते। उस पर उस सम्प्रदाय के सगठन का अतिम अधिकार हो।"

दूसरे दिन प्रिंट आर्डर के लिए तीन फर्मे तथा 'मध्य-एशिया का इतिहास' के बहुत-से गेली प्रूफ भी आ गये। अब आज के लिए पडितजी को खुराक मिल गयी। उन्होंने देर रात तक बैठकर सारे प्रूफो को देख डाला। जान पडता है छपने की गति तीव्र होगी—उनको ऐसी आशा थी। पुस्तके लिखने-लिखाने तथा उनके लिए सामग्री तैयार करने के अतिरिक्त राहुलजी का मस्तिष्क देश की तत्कालीन राजनीति के लिए भी सतर्क रहता था। वे रेडियो से समाचार नियमित रूप से सुनते और समाचारपत्र भी बराबर पढा करते। उन्ही दिनों कुछ समाचार सुर्खियों मे छपे, जिन पर टिप्पणी करते हुए उन्होने अपनी डायरी मे लिखा—"नेहरू ने पिछले सप्ताह कश्मीर पर जो साफ-साफ कह दिया कि 'अमेरिकन सहायता के बाद अब मतदान की गुजाइश नही है' यह अमेरिका और इग्लैण्ड के लिए दो-टूक जवाब है।"

17 अप्रैल को 'घुमक्कड स्वामी' के करीब-करीब तीन चौथाई भाग को उन्होंने लिख डाला। शेष 20 पृष्ठ भैयाजी के आने के लिए छोड दिया। उस दिन 'जीवन-यात्रा' के अवशिष्ट भाग पर भी उन्होने हाथ लगाया। 'ऋग्वेदिक आर्य' को लिखने के लिए भी सामग्री तैयार हो गयी। अगले महीने लिखकर उसे समाप्त कर देने का उन्होंने सकल्प कर लिया। उदयनारायण पाण्डेय कल चले जायेंगे। "अकाल वृद्धता, सिर के चाँद गजी है, स्थूलता बढ़ गयी है।"

फिर अगले दिन 'जीवन-यात्रा' का कुछ अश लिखाया, जिसमे 9 अप्रैल 1956 तक का कहानी आयी। ऋग्वेद की सामग्री ठीक करते रहे। कल लिखाने के लिए एक अध्याय को ठीक कर भी लिया, शेष अध्यायों को भी ठीक कर लेना है। श्रीलका मे तब श्री सोलोमन भण्डारनायके प्रधानमत्री के पद पर थे। उन्होंने

1. 'घुमक्कड़ शास्त्र' का पहला सस्करण पहले ही प्रकाशित हो चुका था। तरुणियों के बारे में यह अध्याय बाद के संस्करण में जोड़ा गया।

शासन के लिए जो नीति अपनाई है उसके बारे में पंडितजी ने टिप्पणी की, "सोलोमन भण्डारनायके नेहरू के कदम पर चलना चाहते हैं। लंका गणराज्य होगा। अंग्रेजी सैनिक अड्डे हटेंगे। चीन, रूस, पूर्वी यूरोपीय राज्यो से सम्बन्ध स्थापित करेंगे।" डायरी लिखते समय राहुलजी अपने मित्रों पर भी कभी-कभी टिप्पणी लिखना नहीं भूलते थे। आज उन्होंने लिखा, "श्री प्रभाकर माचवे अब पूरे दरबारी तथा दरबार-विरोधियों के घोर विरोधी हो गये हैं।" उस दिन उन्हे श्री हर्षदेव मालवीय का पत्र मिला था, शायद उसी के सन्दर्भ में पंडितजी ने उक्त टिप्पणी लिखी है।

1956 का वर्ष भगवान बुद्ध की 2500वी जयन्ती का वर्ष था। चारों ओर से राहुलजी से भगवान बुद्ध के बारे में लेख और भाषण माँगे जा रहे थे। आकाशवाणी के लखनऊ केन्द्र के लिए भी उन्होंने स्वीकृति दे दी, विषय दिया था 'बुद्ध और अहिंसा'। दूसरे दिन वार्ता लिखकर भेज भी दी। इस वर्ष उनके कई विशाल ग्रन्थ प्रेस में थे, जिनके प्रूफ प्रायः प्रतिदिन ही आते। 19 अप्रैल को 'संस्कृत काव्यधारा' के नमूने के प्रूफ आये। उन्होंने उसी दिन देखकर डाक से लौटा भी दिया। अन्य पुस्तकों के गेली प्रूफ भी बहुत-से आये। 'मध्य एशिया का इतिहास' के तब तक पौने तीन सौ पृष्ठ के प्रेस कापी के प्रूफ आ गये। अब डेढ़ सौ पृष्ठ प्रायः रह जाते है। पुस्तक 500 पृष्ठ रायल साइज की होनेवाली थी।

प्रयाग के श्री रामनाथ सुमन ने पंडितजी से एक पुस्तक "एशिया के दुर्गम भूखण्डों' मे प्रकाशनार्थ ली थी। उसको मुद्रण के लिए सम्मेलन मुद्रणालय में दिया गया है, यह समाचार सुनकर राहुलजी को लगा कि उनके ग्रन्थों के प्रूफ आने मे देर होगी, क्योंकि 'संस्कृत काव्यधारा' और 'मध्य एशिया का इतिहास' भी सम्मेलन मुद्रणालय में छप रहे थे। प्रूफ के देर से आने की शिकायत उन्होंने प्रेस के तत्कालीन जनरल मैनेजर श्री सीताराम गुण्टे को लिख भेजी थी, जिस पर गुण्टेजी ने पत्र की शब्दावली पर असंतोष प्रकट किया। राहुलजी भी मानते थे, नहीं लिखना चाहिए था, पर गति (प्रूफ के आने की) तो कुछ मद्धिम पड़ी ही थी।

उन दिनों राहुलजी का दिमाग और उनके टाइपिस्ट की उँगलियाँ मानो एक दूसरे से प्रतियोगिता कर रही थीं। लिखने लिखाने का काम नियमित रूप से निर्विघ्न हो रहा था। पंडितजी का प्रतिदिन का कोटा था, 16 पृष्ठ फुलस्केप के टाइप करवाना, चाहे वह किसी ग्रन्थ के लिए हो अथवा कोई लेख हो। 'जीवन-यात्रा' पाँचवें खण्ड की लिखाई भी तेजी से हो रही थी। उन्होंने निश्चय किया कि एक सप्ताह में इसका लिखना समाप्त कर देंगे। 800 पृष्ठों का ग्रन्थ और लिखने का समय सिर्फ दो सप्ताह। इसी से मालूम होगा कि लिखने की रफ्तार कितनी तेज थी। दोपहर के भोजन के बाद वे कल के लिए लिखाने की सामग्री तैयार करते। आज भी (20 अप्रेल) 'ऋग्वेदिक आर्य' की सामग्री ठीक करते रहे। कल तक अध्ययन का काम समाप्त होनेवाला था, किन्तु 'जीवन-यात्रा' के लिए एक सप्ताह और समय देना था। 'ऋग्वेदिक आर्य' का लेखन अब उन्हे शीघ्र समाप्त होने की आशा थी। इसलिए श्रीनिवास अग्रवालजी को इसकी छपाई का भी प्रबंध करने के लिए उन्होंने लिखा।

घर में कभी-कभी नौकर न होने से कामकाज में काफी दिक्कत पड़ जाती थी। रसोईघर का काम फिर मुझे ही सँभालना पड़ता था, इसके कारण मै पंडितजी के कार्य में विशेष सहायता नहीं दे पाती थी। मेरा घरेलू काम करना, बर्तन धोना उन्हे बहुत अखरता था, इसलिए जब उस दिन तीन सप्ताह की छुट्टी के बाद हमारा पुराना नौकर लौट आया तो उन्हे विशेष प्रसन्नता हुई। बच्चों पर हाथ चलाना पंडितजी को बुरा लगता था। लेकिन बच्चा हरदम पे-पे करता रहे तो माँ को थोड़ा बहुत गुस्सा तो आ ही जाता है। उस दिन मुझे भी कुछ ताव आ गया और जेता को मैंने पिता के सामने ही रुला दिया। उनको बहुत दुःख हुआ। रात को अपनी डायरी में मेरे लिए लिखा—"कमला जिद्दी होती जा रही है। जेता को रुलाने में उसे आनन्द आता है। माफी माँगकर फिर भूल जाती है।" उन्होंने कभी किसी पर हाथ नहीं उठाया, हमारे ऊपर भी नहीं। किन्तु उनकी ऐसी पंक्तियाँ ही मेरे गालों पर तमाचा जड़ देती थी।

21 अप्रैल : 'जीवन-यात्रा' की लिखाई पूरी हो गई। अब कल से 'ऋग्वेदिक आर्य' पर हाथ लगाने का उन्होंने निश्चय किया। अब तक जिन ग्रंथों को लिखने का उन्होंने सोचा था उनमे केवल 'पालि काव्यधारा'

ही शेष रह गयी थी। इस पर भी इसी साल जून महीने में हाथ लगाने का उन्होने निश्चय किया। उस दिन भोजनोपरान्त पंडितजी मुझको लेकर शहर गये। मसूरी में अप्रैल के महीने में भी उनको गर्मी लगने लगी थी। लगेगी भी क्यो न, जबकि उन दिनों प्रयाग मे तापमान 110 फारेनहाइट था। मैदानी क्षेत्र में गर्मी का बढ़ना पहाड के दूकानदारो के लिए खुशखबरी होती है। किन्तु मसूरी मे तो अप्रैल में सुबह-शाम जाड़ा ही रहता है, तब तक तो यहाँ के भोटिया दूकानदार भी दिल्ली से नही आते। शहर जाने पर फिर राहुलजी अपने मित्र डॉ. सत्यकेतु जी से मिले बिना कैसे लौटते। शाम की चाय वहाँ पीकर, कुछ देर देश-विदेश की राजनीति की, साहित्य की, घर की बाते कर उन्होंने डाक्टर साहब से छुट्टी ली और रिक्शे पर बैठकर घर लौट आये। वह देर तक बाहर रहना पसन्द नही करते थे, अतः आज शाम सात बजे ही घर लौट आने पर उनको बड़ा संतोष हो रहा था।

'जीवन-यात्रा' के (4-5) खण्ड को उन्होने 22 अप्रैल के दिन लिखकर समाप्त किया। इस खण्ड मे 17 अगस्त, 1947 से 19 अप्रैल, 1953 तक की जीवन-कहानी लायी गयी। अब वे 'ऋग्वेदिक आर्य' मे हाथ लगाने के लिए व्यग्र थे। पंडितजी के निरीक्षण मे देहरादून निवासी श्री सदानन्द मेहता शोधकार्य कर रहे थे। सप्ताह मे एक बार आकर वह अपने निर्देशक को अपना काम दिखा जाते थे। उस दिन भी मेहताजी आये। इस बार वह थोड़ा ही लिखकर लाये थे और पंडितजी चाहते थे कि शोधकार्य मे शोधकर्ता की लेखनी तीव्र गति से चले।

'ऋग्वेदिक आर्य' का लेखन 23 अप्रैल, 1956 से प्रारम्भ हुआ। उस दिन उन्होंने इसके अवशिष्ट अंश को टाइपिस्ट मे लिखवाना शुरू किया, जिसका एक अध्याय समाप्त भी हो गया। उस दिन भी गैली प्रूफ बहुत-से आये, और दोपहर भोजन के बाद से रात तक उनको देखकर समाप्त कर दिया। 'संस्कृत पाठमाला'-2 (जो चौखम्बा, वाराणसी से छप रही थी) के पेज-प्रूफ को भी देखकर लौटा दिया। इस वर्ष उनकी कितनी ही पुस्तकें छपकर बाहर आनेवाली थीं। श्रीनिवासजी भी पुस्तकों की छपाई मे स्फूर्ति दिखला रहे थे। वर्षों से पड़ी हुई 'तिब्बत मे सवा वर्ष' पुस्तक का बंगला-अनुवाद कलकत्ता के केदारनाथ चट्टोपाध्याय (श्री रामानन्द चट्टोपाध्याय के सुपुत्र) 'निषिद्ध देशे सवा वत्सर' के रूप मे इस बार निकाल रहे थे। तेलुगु मे 'सिंह सेनापति' का अनुवाद भी तैयार हो गया। इस तरह पुस्तकों के व्यापक प्रचार मे लेखक को प्रसन्नता होनी स्वाभाविक ही है।

राहुलजी किसी काम को आरम्भ करते तो उसे समाप्त करके ही छोड़ते। अब प्रतिदिन 'ऋग्वेदिक आर्य' का लिखवाना नियमित रूप से चलने लगा। लेकिन यह ग्रन्थ अन्य ग्रन्थों की तरह का नहीं, इसमें बीच-बीच में संस्कृत के उद्धरण भी देने थे। इस प्रकार 16 पृष्ठो के स्थान पर प्रतिदिन 8-10 पृष्ठ से अधिक लिखवाना सम्भव न हुआ। लिखाने के अतिरिक्त ढेर के ढेर प्रूफ भी तो उनको देखने पड़ते थे। सेन्सर के पहले देखने के बाद ही उनकी डाक आती, इसलिए कभी-कभी ढेर सारी डाक इकट्ठे आती और डाक की शिकायत सभी जगह एक समान। उस दिन 24 अप्रैल को पंडितजी के तिब्बत के पुराने मेजबान साहु प्रत्येकमान का पत्र कलिम्पोंग से आया। वह नेपाल से तिब्बत जाने के लिए कलिम्पोंग आये हुए थे। पत्र से मालूम हुआ कि "तिब्बत से भेजे गये समाचारपत्रों को यातुंग से भारतीय डाक लौटा देती है। आखिर ऐसा क्यो ?"

सन् 1944 से 47 तक की यात्रा का विवरण 'रूस में पच्चीस मास' को भी राहुलजी संक्षेप मे करके 'जीवन-यात्रा' में जोड़ देना चाहते थे, किन्तु उसे संक्षेप करने की जरूरत नही थी। पुस्तक अपने आप में सम्पूर्ण है। लेखक की इच्छा का ख्याल करते हुए उक्त पुस्तक को द्वितीय संस्करण मे उनकी 'जीवन-यात्रा' के तृतीय खण्ड के रूप में प्रकाशित कर दिया गया, जिससे उनकी इच्छा की पूर्ति हो गई।

25 अप्रैल को उन्होंने 'ऋग्वेदिक आर्य' का एक अध्याय लिखवाया। आज भी छप रहे ग्रन्थों के पेज प्रूफ और गैली प्रूफ बहुत आये। रात को बहुत देर तक बैठकर उन्होंने देखा। प्रेसवालो के छपे फार्म न भेजने की उनको शिकायत थी। पंडितजी की लेखनी अबाध गति से चल रही थी, जीवन अब अत्यन्त व्यस्तता का बन गया। किन्तु आसपास के वातावरण और लोगों पर भी उनका ध्यान बराबर रहता था। मसूरी में अपने घर के फाटक के पास ही नगरपालिका के बिजली विभाग के एक छोटे क्वार्टर में एक गढ़वाली परिवार रहता

था। गृहपति कल्याणसिंह चौकीदारी के अलावा घर मे बाग-बगीचे भी देखता। उसके बच्चे-कच्चे बहुत थे और गरीबी की पराकाष्ठा। उस परिवार पर पंडितजी की बड़ी सहानुभूति रही। वे उस परिवार की दुख-बीमारी में उनका हाल बराबर पूछा करते। एक बार नगरपालिका ने कल्याणसिंह की बदली देहरादून में कर दी। वहाँ उसे रहने के लिए क्वार्टर मिला, किन्तु बाग-बगीचे के लिए वहाँ जमीन नही थी। अपने परिवार को लेकर वह देहरादून गया, किन्तु गरीबी पहले से और अधिक बढ़ गयी। अपने घर के पास की उस सूनी कुटिया को देखकर राहुलजी का मन भी कभी-कभी उदास हो जाया करता था। एक बार किसी काम से उन्हे देहरादून जाना पड़ा। वहाँ वे उस गरीब की कुटिया पर भी गये। दरिद्रता का सम्पूर्ण दृश्य वे अपनी आँखों से देख आये। यह देखकर वे चुप नही बैठे। देहरादून और मसूरी की नगरपालिकाओं के पास कल्याणसिंह से अर्जी दिलवा स्वय भी अलग से पत्र लिखकर उस चौकीदार का पुनः मसूरी में तबादला करवाया। इस प्रकार राहुलजी ने इस परिवार का उद्धार किया। उस अप्रेल महीने म इसी कल्याणसिंह के घर में सब के सब बीमार थे। पड़ोसी होने के नाते वे उस परिवार की देखभाल के लिए बराबर जाते रहे। अपनी डायरी में भी उन्होंने लिखा, "कल्याणसिंह के घर म सभी बीमार है।"

भगवान बुद्ध के सम्बन्ध म अनेक स्थानो से उनके पास लेखों की माँग आ रही थी। 'वैशाली ग्रन्थ' के लिए उसी दिन 'महान जनवादी बुद्ध' शीर्षक से एक लेख लिखवाया। इसके अतिरिक्त 'ऋग्वैदिक आर्य' का भी एक अध्याय आज लिखवाया। लिखने का काम क्रमबद्ध चलने लगा। 'मध्य एशिया' की छपाई अब समाप्ति पर थी, इसीलिए उसके ढेर के ढेर प्रूफ आते रहते थे। 27 अप्रेल को राहुलजी के पुराने परिचित कोच-निवासी श्री जयदेव गुप्त आये। वह टहरी में पचायत के अधिकारी थे। क्योंकि वह पब्लिक सर्विस कमीशन से नहीं आये थे, इसलिए छ. सात साल बाद अब जवाब मिल गया था। सभी जगह भ्रष्टाचार देखकर वह असन्तुष्ट और निराश थे। उनके पिता स्वामी ब्रह्मानन्द, जो पहले रामदीन पहाड़िया के नाम से जाने जाते थे, 95 वर्ष के होकर 1952 म मर गये। इनके तीन बेटे थे जिनम श्यामलाल और पन्नालाल भी वृद्ध हो गये थे। "श्यामलाल जी का अपना प्रेस है, अच्छी आमदनी है, उनके तीन लड़के भी हैं। पन्नालाल जी के लड़कों को अनाज के भाव गिरने से डेढ़ लाख का घाटा लगा, जिसमे परिवार की कमर ही टूट गयी।" उस परिवार के बारे मे राहुलजी ने अपनी पुस्तक 'जिनका मैं कृतज्ञ' में प्रकाश डाला है।

दूसरे तीसरे दिन भोजन के बाद जयदेवजी चले गये। वह कुछ विचित्र किस्म के जीव थे। पंडितजी के टाइपिस्ट मंगलदेवजी का एक हारमोनियम था। जयदेव महाशय बहुत भोर को उठकर हारमोनियम बजाकर गाने लगे और उनका स्वर भी तानसेन को मात करने के लिए होड ले रहा था। उनके गायन ने निश्चय ही राहुलजी को आश्चर्यचकित कर दिया। चलते समय जयदेवजी ने अपना विचार उनके सम्मुख रख दिया था। यह नई बीवी की तलाश म थे। पात्र के रूप म उन्होंने मेरी छोटी बहन को, जो उस समय मसूरी में हमारे पास आई हुई थी, चुन लिया। गायन वादन का आयोजन भी शायद पात्रा को रिझाने के लिए था। राहुलजी सशंकित हो गये थे और इसीलिए उन्होने मेरी बहन स कह दिया कि उस व्यक्ति के सामने पड़ना ही नही, तुम दीदी के कमरे में आकर बैठो। महोदय जब निराश होकर चलने लगे तो पंडितजी ने हिदायत के तौर पर दो-चार शब्द कह भी दिये। उन्होंने लिखा, "जयदेव भोजन के बाद चले गये। अव्यावहारिक और समझ की कमी तो है ही। अच्छी खासी नौकरी मिली थी। नई बीवी ढूँढने की बात कही।" (24 अप्रैल, 56)।

नित्य नियम के अनुसार 25 अप्रैल को भी 'ऋग्वैदिक आर्य' का अध्याय लिखवाया गया, क्योंकि इसे अगले सप्ताह तक समाप्त कर देना था। सभी संस्कृत ऋचाओं को मिलाकर पुस्तक के पाँच सौ पृष्ठों की होने की आशा थी और छपने पर इतनी ही हुई भी। उसी दिन रिसर्च स्कालर श्री मेहताजी देहरादून से आ गये। उनके लिखे शोधपत्र को भी पंडितजी ने उसी समय देख दिया।

भगवान बुद्ध की 2500वी जयन्ती के अवसर पर पंडितजी के पास लेखो की बराबर बड़ी माँग आई हुई थी। आकाशवाणी दिल्ली से भी 4 मई के कार्यक्रम मे 25 मिनट की एक वार्ता देने के लिए उनके पास निमंत्रण आया। रेडियो मे वार्ता की रिकार्डिंग के लिए लखनऊ जाना उनके लिए असम्भव था, क्योंकि समयाभाव

के साथ ही उनके अपने विशेष सिद्धांत भी थे। अतः रेडियोवालों से मसूरी के घर में आकर रिकार्डिंग करने की बात तय हो गई। वार्ता के लिए उनको 'बुद्ध का व्यक्तित्व' विषय दिया गया था। अब इसे लिखने की तैयारी होने लगी।

मसूरी-निवास से राहुलजी का मन तो भर ही गया था। विदेश जाने के लिए भी उनके मन में आकांक्षा उत्पन्न हो गयी थी। अतः अपने निजी मकान 'हर्न-क्लिफ' की बिक्री के लिए कई अखबारों मे विज्ञापन दे रखे थे। 30 अप्रैल को भी 'हिन्दुस्तान टाइम्स' मे एक विज्ञापन निकला। उस सन्दर्भ में चार पत्र भी आये। आज भी 'मध्य एशिया का इतिहास' पुस्तक के फर्मे आये, जिसे देखकर लेखक को खुशी हो रही थी। 'संस्कृत पाठमाला'-3 के छपे फर्मे भी आये।

काम द्रुत गति से चल रहा था। 1 मई को राहुलजी ने 'बुद्ध का व्यक्तित्व' शीर्षक लेख लिख डाला, जो कुल 12 पृष्ठ का हुआ। किन्तु रेडियो के लिए तो सिर्फ 5 पृष्ठ ही चाहिए थे। बीच-बीच मे उनको अपनी नन्ही बेटी जया के साथ खेलना भी पसन्द था, अतः काम रोक देते। बाजार में राशन आदि की खरीदारी के लिए मुझ को जाना पडता और बाजार भी घर से करीब तीन मील की दूरी पर। चीन मे हो रही प्रगति से वे प्रभावित थे। उनके मन के एक कोने मे उस महान देश को देखने को इच्छा बनी हुई थी, अतः उस देश की प्रगति एव राजनीति से दिलचस्पी होना उनके लिए स्वाभाविक ही था। 1 मई की डायरी मे उन्होंने चीन और रूस के बारे मे अपना विचार इस प्रकार प्रकट किया, "चीन बहुत जल्दी कृषि और उद्योग मे समाजीकृत हो रहा है। साइंस के नये आविष्कारों में रूस की तेजी से प्रगति हो रही है, दूसरी ओर स्तालिन के व्यक्तिवाद से जो हानि हो रही थी, उसे हटाया जा रहा है।"

अगले दिन याने 2 मई को उन्होने और कोई नई चीज नहीं लिखाई। बहुत-से प्रूफ आ गये थे, उन्ही को देखते रहे। दिल्ली से आल इंडिया रेडियो के प्रतिनिधि श्री भटनागर हमारे घर आये। वह राहुलजी की रेडियो-वार्ता की रिकार्डिंग के लिए आये थे। 'बुद्ध का व्यक्तित्व' शीर्षक से 14 मिनट का भाषण रिकार्ड करा दिया। भारत मे राहुलजी की यह पहली रेडियो-वार्ता थी, जबकि लेनिनग्राद मे प्रोफेसरी के समय कई वार्ताएँ रिकार्ड की गयी थीं। हो सकता है, मई 1956 मे हुई राहुलजी की इस आवाज की रेकार्डिंग को आकाशवाणी दिल्ली ने सुरक्षित रखा हो। उसी दिन खबरों से पता चला कि नेपाल के नये नरेश राजा महेन्द्र का राज्याभिषेक हुआ। राहुलजी डायरी में लिखते हैं, "उस समारोह मे गत युग की रस्मे अदा की गईं। यह जन-गण मन वाले नेताओं को भी पसन्द आयेगा।"

3 मई को राहुलजी ने फिर 'ऋग्वेदिक आर्य' का अगला अध्याय लिखवाया। अब उसके अंतिम अध्याय पर वे पहुँच रहे हैं। अध्याय समाप्ति के बाद ऋग्वेद की मूल ऋचाओं को उतरवाना है। उनके पास काम की कमी नहीं थी। उर्वर मस्तिष्क हर नये काम के आविष्कार के लिए तैयार। एक साथ दो-तीन पुस्तको के लिखाने में हाथ लगाया जाता। इधर 'ऋग्वेदिक आर्य' लिखाया जा रहा है तो उधर 'महामानव बुद्ध' के लिए दसियों लेख लिखे जा रहे हैं। साथ ही 'जीवन-यात्रा' (चौथे-पाँचवे खंड) के लिए भी शेष सामग्री तैयार हो रही है। देखकर आश्चर्य होता है, कैसा मशीनी दिमाग है जो एक क्षण विश्राम लेना भी नही चाहता।

उन दिनो पंडितजी को मसूरीवाले मकान को बेच देने की फिक्र थी। 'हर्न-क्लिफ' को उन्होंने कुल 22 हजार रुपये मे खरीदा था, किन्तु यह मकान शहर के अंतिम छोर पर था, इसीलिए खरीदार नहीं मिल रहे थे। ऐसे में वे इसे 10-12 हजार मे भी बेच देने को तैयार थे। वैसे 1956 के वर्ष मे कही विदेश जाने की चर्चा नहीं थी, किन्तु मसूरी का मकान उनके लिए एक फन्दा ही था। शहर जाने के लिए काफी चढ़ाई पार करके जाना पड़ता था। दुःख-बीमारी के समय नजदीक कोई डाक्टर या दवा का प्रबंध भी नहीं था। वैसे तो पंडितजी ने खूब देख-भालकर, बहुत पसन्द करके 'हर्न-क्लिफ' को 1950 में खरीदा था, किन्तु यहाँ कई बातों की असुविधाएँ वे स्वयं ही अनुभव करने लगे थे। अतः उन्होंने सोचा कि यह मकान बिक जाने पर पास के ही मिस्टर लेडली के मकान को किराये पर लेकर रहेंगे, ताकि इधर-उधर जाना हो तो सुविधा रहे।

'ऋग्वेदिक आर्य' की लिखाई कितने ही दिनों तक चलती रही। 'संस्कृत पाठमाला' के पाँचों भागों को

चौखम्बा संस्कृत सिरीज, वाराणसी वालों ने ले लिया। शीघ्र छाप देने की बात से लेखक का प्रसन्न होना स्वाभाविक ही था। इतवार के दिन राहुलजी लगभग छुट्टी रखते, यह दिन उनके मिलने-जुलनेवालों के लिए समर्पित था। 6 मई को भी इतवार पड़ा। उस दिन उनके परम मित्र श्री मुनीश्वरनाथ जुत्शी (लखनऊवाले) अपनी धर्मपत्नी श्रीमती मोहिनी जुत्शी के साथ राहुलजी से मिलने आये। दोनों पति-पत्नी साहित्य-रसिक, पत्नी तो उर्दू की कवयित्री थीं, गोष्ठी अच्छी जमी। जुत्शी साहब पहले इंजीनियर रहे और अब अवकाश प्राप्त कर लखनऊ में रहते थे। गर्मियों में वे सपरिवार मूसरी आया करते थे। दोनों ही बड़े सुसंस्कृत और स्नेही व्यक्ति, इसलिए हमारे घर में उन दोनों का सदैव स्वागत रहता था। श्री जुत्शी संस्कृत सीखना चाहते हैं, उनको भी अपनी 'संस्कृत पाठमाला' पढ़ने की राय हमारे पंडितजी ने दी।

7 मई को 'ऋग्वेदिक आर्य' की ऋचाओं को उन्होंने टाइप करवाया। पुस्तक लगभग 500 पृष्ठ की होने जा रही थी। दिन-भर घर मे बैठे-बैठे उनका मन भी तो उकता जाता, इसलिए वे शाम को टहलने का प्रोग्राम बनाते, किन्तु थोड़ी दूर तक ही जाकर वे लौट आते, क्योंकि पहाड़ की चढ़ाई चढ़ने के लिए उनका पहले जैसा स्वास्थ्य अब नही था। लेखनी तो उनकी अबाध गति से चलती ही थी, साथ ही उन्हें अपने नन्हें बच्चों का भी पूरा ख्याल रहता। उस समय शहर मे 'वचन' नामक फिल्म चल रही थी। इसमें 'चन्दा मामा दूर के'वाला गाना भी है, जिसे हमारी बेटी जया बचपन में बहुत पसन्द करती थी। उसे सुनाने के लिए ही पंडितजी मुझे और जया को लेकर 8 मई को यह फिल्म देखने गये। फिल्म उन्हें अच्छी लगी। शहर जाने पर वे अपने मित्र डॉ. सत्यकेतु जी से भी अवश्य मिलते थे। आज भी उनके यहाँ हम सब गये, शाम की चाय वहीं पी। कुछ देर बातें करके पंडितजी हमे लेकर 'हैपीवेली' लौट आये। उस दिन की डाक मे उनके नाम बहुत-सी चिट्ठियाँ आई थीं, जिनमे बहुतो ने उनसे लेख माँगे थे। पर लिखे तब न। इस बार की गर्मी में मैदानी शहरों का तापमान 115-116 फारेनहाइट तक पहुँच रहा था। मसूरी मे भी मई के महीने में काफी तेज धूप रहती है। इतनी धूप भी पंडितजी के लिए सह्य नही थी।

9 और 10 मई को राहुलजी ने 'प्रज्ञा पारमिता' पर लेख लिखवाया। बाद मे यह लेख उनके 'महामानव बुद्ध' मे सगृहीत हुआ। 'ऋग्वेदिक आर्य' का लिखना भी प्रायः समाप्त हो गया था। मकान की बिक्री के लिए दुबारा विज्ञापन दिया गया था, जिसके कारण बहुत-से लोगों के रोज ही पत्र आते और मकान देखने के लिए लोग भी बराबर आने लगे। 11 मई को पंडितजी ने 'ऋग्वेदिक आर्य' के 16वें अध्याय को लिखकर समाप्त किया और इसके परिशिष्ट मे हाथ लगाया। 'मध्य एशिया' के बहुत-से प्रूफ फिर आये, उन्होने आज ही देखकर लौटा दिया। उन दिनों बम्बई के लिए महाराष्ट्र और गुजरात के बीच सघर्ष छिड़ा हुआ था। बम्बई के एक प्राध्यापक राहुलजी से मिलने आये। उन्होंने बतलाया कि यदि बम्बई को जनमत पर रखा जाये तो वह महाराष्ट्र को ही पसन्द करेगी। और हुआ भी ऐसा ही।

'ऋग्वेदिक आर्य' पुस्तक वस्तुतः 'दाशराज्ञ-युद्ध' अथवा 'दिवोदास' उपन्यास की भूमिका थी, जो अब एक स्वतंत्र पुस्तक बन गयी। ऋग्वेद की ऋचाओं के अनुवाद के साथ इस ग्रथ को पूरा होने में मई का पूरा महीना लगनेवाला था। इसके बाद जून मे 'दाशराज्ञ-युद्ध' शुरू करने की योजना उन्होने बना ली। यह भी दो महीने का काम था। उधर वे अकबर के नौरत्नो पर भी लेख लिखकर इतिहास के प्रगतिशील व्यक्ति के नाम से संग्रह छपवाने की योजना बना चुके थे। इस सम्बन्ध मे उन्होंने 13 मई को अपनी डायरी में अंकित किया—"अच्छा हो, यदि मुस्लिम काल (मुगल) को ले लें। पुस्तकों की जरूरत होगी, सुल्तानों और बादशाहो को छोड देंगे। डेढ़ दर्जन तो आ ही जायेंगे।"

14 मई से 'ऋग्वेदिक आर्य' की पाण्डुलिपि की आवृत्ति शुरू हो गई। ऋचाओं का अनुवाद भी शुरू कर दिया। काम करने में उनकी गति का क्या कहना, जैसे मशीन की गति हो। इसी दिन उन्हें एक खुशखबरी भी सुनाई दी : उनकी कमला द्वितीय श्रेणी में एम. ए. पास हो गई। "प्रथम श्रेणी में पास हो सकती थी, यदि थोड़ा और परिश्रम किया होता। तो भी बहुत संतोष है। अब डाक्टरेट का रास्ता भी खुला है।" उनके हाथों से लगायी पौध की उत्तरोत्तर वृद्धि पर उनको संतोष होना स्वाभाविक ही था। आखिर उन्हीं की प्रेरणा और

परिश्रम से उनकी कमला इस मंजिल तक पहुँचने में सफल हुई. इसलिए मुझसे भी बढ़कर उनको खुशी हो रही थी।

वैदिक पृष्ठभूमि मे एक उपन्यास लिखने की योजना पहले ही बन चुकी थी। उपन्यास का क्या नाम रखा जाये, अभी तय नही हुआ। 15 मई को वे लिखते हैं–"क्यो न 'सप्तसिन्धु' उपन्यास का नाम रखे जिसमें शम्बर-युद्ध और दाशराज्ञ-युद्ध दो भाग आ जायेंगे। दोनों स्वतंत्र और जुडे रहेंगे। अभी पात्रों का निश्चय करना होगा। ऋग्वेद मे बहुत-से आये है, उनमे से कुछ को ही लेना होगा।" दूसरे दिन याने 16 मई को भी 'ऋग्वेदिक आर्य' की पाण्डुलिपि का वे संशोधन करते रहे। आज ही 'दोहाकोश' के चार फार्मों के प्रूफ आये थे, उनको भी देखकर आज ही लौटा दिया। आज का काम कल के लिए छोडने की उनकी आदत नहीं थी। कामों के बीच-बीच में आर्थिक चिन्ता भी उन्हें परेशान कर देती थी। किताब महल के मालिक श्रीनिवास अग्रवाल की चुप्पी के कारण वे झुंझलाते थे। रुपयों की दिक्कत तो परिवारवालों को होती ही है।

17 मई को राहुलजी 'मध्य एशिया का इतिहास' के लिए शब्दसूची तैयार करते रहे। आज भी बहुत से प्रूफ आये, सबको देखकर उसी दिन लौटा भी दिया। शाम को उनके मित्र श्री सत्येन्द्र तथा श्री वीरेन्द्र पाण्ड देहरादून से आये। सत्येन्द्रजी (बटीपुर) बासमती चावल के क्षेत्र के हैं, पंडितजी के साथ उनका बहुत पुराना परिचय था। बटीपुर में वे हम सबको कई बार ले गये, बासमती चावल और मीठे रसीले गन्नों का स्वाद हमें बराबर मिलता रहा। श्री सत्येन्द्रजी की धर्मपत्नी श्रीमती लज्जारानी मेरी घनिष्ठ सहेली रही। उनका स्नेह मेरे प्रति बराबर बना रहा। अपनी जिन्दगी मे कुछ ऐसे स्नेही और सुहृद लोग मिले, जिनका स्नेह हम दोनों के लिए बहुमूल्य रहा है।

अगले दिन याने 18 मई को भी पंडितजी की दिनचर्या व्यस्त रही। वही लिखना-लिखवाना, प्रूफ पढ़ना-भेजना। मित्र भी यदा-कदा आते ही रहते, उनके लिए भी समय देना बहुत जरूरी होता। फिर कार्य-व्यस्तता का असर शरीर पर क्यो न पडे ? उस दिन उन्होंने लिखा–"अब हृदय और आँखों पर जोर पड़ने लगा है, जिससे डर लगता है कार्यव्यस्तता में कमी होने का। जीवन भर उसे तो कम नही होना चाहिए।" इस वर्ष उनकी कितनी ही पुस्तकें तैयार हो रही थी : 'मध्य एशिया का इतिहास' (दो खण्डों मे), 'अकबर', 'ऋग्वेदिक आर्य', 'जीवन यात्रा' (4-5) तथा 'महामानव बुद्ध'। कुछ तो प्रेस में छप ही रही थी और कुछ प्रेस में जाने की तैयारी कर रही थी। इससे लेखक को प्रसन्नता हो रही थी। किन्तु प्रसन्नता के साथ ही व्यक्ति के जीवन की अन्य समस्याएँ न हो तो सोने मे सुहागा। ऐसा तो हम लोगों के जीवन में कभी नही रहा। अर्थ की व्यवस्था की समस्या सदैव उन्हें घेरे रहती, इसलिए अधिक से अधिक काम करने का वे प्रयत्न करते। 'मध्य एशिया' के दोनों खण्ड अगस्त माह तक निकल आयेंगे, इससे पंडितजी को बडा संतोष हो रहा था।

## मसूरी में सैलानियों का मौसम

अन्य पर्वतपुरियों की तरह मसूरी मे मई के महीने मे गर्मियों का सीजन आरम्भ हो जाता है। पहाडो पर सैलानियों की भीड आने लगती है। हमारे यहाँ भी हर साल कुछ न कुछ अतिथिगण पहुँच ही जाते थे। इस वर्ष भी बहुत-से लोगों के आने की सम्भावना थी। 20 मई को राहुलजी के भाई साहब (स्वामी हरिशरणानन्द जी)–भाभी जानकी देवीजी, उनकी बहन का पुत्र मुन्ना तथा भाभीजी की ही छोटी बहन कमला के साथ–आ गये। स्वामीजी को उसी दिन अमृतसर लौट जाना था क्योंकि एक बड़े मुकदमे के लिए उनको बम्बई जाना था। इसलिए वे अपने परिवार को हमारे पास ही छोड़ गये। आज इतवार का दिन होने से पंडितजी से मिलने आनेवाले तथा सत्संगियों के आने का दिन। शाम को जुत्शी दम्पति अपने पुत्र और पौत्र के साथ आये। उनके छोटे पुत्र श्री तपसी जी अमेरिका में इंजीनियरिंग पढ़कर 5-6 वर्ष के बाद स्वदेश लौट आये थे। किन्तु भारत में बड़ी-बड़ी आशाएँ लेकर आने के बाद भी उनको उपयोगी कोई काम नहीं मिला, इसलिए वह फिर अमेरिका लौट जाने की फिक्र में थे। उसी शाम डॉ. सत्यकेतुजी तथा जयपुर-निवासी हजेला साहब (वकील) पंडितजी से मिलने आये। हजेला साहब हमारे बँगले को देखने आये थे। किन्तु मकान का मूल्य बहुत कम दे रहे थे, इसलिए बात नहीं

बनी।

21 मई से फिर कार्य आरम्भ होता है। 'ऋग्वेद' की नामसूची को उस दिन राहुलजी तैयार करते रहे। 'संस्कृत पाठमाला-(3)' का एक फार्म आया, उसे भी देखकर आज ही लौटा दिया। जानकी भाभीजी को शहर में ही रहने की इच्छा थी, क्योंकि वे लोग मसूरी तफरीह के लिए आते हैं। हमारी तरह जंगल में धूनी रमाने में उनको क्या मजा आयेगा ? अतः आज भाभीजी शहर में मकान की खोज करने गई। पण्डितजी का स्वास्थ्य अब दगा देने लगा था। अतः आज की दैनन्दिनी में उन्होंने लिखा—"जान पड़ता है, बहुत समय तक स्वास्थ्य कर्मण्य नहीं रहेगा, इसलिए हाथ के काम तथा आय का भी ख्याल करके कुछ काम कर डालना है।" उसी दिन उनके किसी पुराने मित्र श्री सीताशरण की चिट्ठी बहुत दिनों पर आई। वह रहते थे मुरसंड नामक स्थान में, पर चिट्ठी लिखी टोकरा से। "कितने सीधे और सहानुभूतिवाले पुरुष हैं।" (डायरी, 21 मई, 1956)।

22 मई को भी उसी तरह उनका लेखन-कार्य चलता रहा। ऋग्वेद के परिशिष्ट की नामानुक्रमणी, देवताओं की नामसूची और शब्दसूची को तैयार करके अब टाइप करवा रहे थे। 'मध्य एशिया' की शब्दानुक्रमणी को भी वे इंडेक्स कार्ड पर उतारते रहे, क्योंकि इसको भी वे जल्दी ही प्रेस में भेज देना चाहते थे। पुस्तक की भूमिका को उन्होंने बाद में लिखना तय किया। लेखक का सारा ध्यान अपनी लेखनी की ओर ही केन्द्रित रहता है, यह तो सभी लेखक जानते हैं। परन्तु राहुलजी का ध्यान आसपास के वातावरण, घर के प्राणियों के व्यवहार पर भी सदा ध्यान रहता था। वे चाहते थे कि आदमी चाहे वह धनी हो या गरीब, उसके साथ समान व्यवहार करना चाहिए, कोई भेद-भाव नहीं। बोली में भी मिठास रहनी चाहिए। तभी तो वे स्वयं किसी कुली या मजदूर के साथ नम्रता से बातचीत करते थे और चाहते थे कि घर के सभी लोग नम्रता का पाठ पढ़ें। उस दिन उन्होंने लिखा—"भाभीजी के मन ने किसी के चपरासी को पहले तो कुली कहा, फिर जाते समय उसे 'लल्लू लल्लू' किया। यह तो बिगड़ने के लक्षण हैं। बच्चों की वर्ग-चेतना बुरी है। जया महेश (हमारे रसोइए) को 'रे' कार से बुलाती है। कहने पर उसे छोड़कर आप कहकर बुलाया, पर उसकी माता को यह पसन्द नहीं। नौकर को पूरा आदमी क्यों न समझना चाहिए ? लेकिन जो आदमी काल-देश की सुधबुध नहीं रखता, वह ऐसा करेगा ही।" (22-5-56)।

हमारे घर में मेहमान सब तरह के आते थे। औरों के घर में मेहमानों को अपने घर की तरह सुविधा तो मिलना मुश्किल है, किन्तु हम लोग अपनी ओर से उन लोगों को अधिक सुविधा देने का प्रयत्न तो करते ही थे। हाँ, खान पान में यदि कुछ त्रुटियाँ रहें तो यह एक स्वतन्त्र लेखक की आर्थिक अवस्था के कारण ही। जिसके घर में हरदम मेहमान न टूटते हों और जिस स्थान में आवश्यक वस्तुएँ महँगी हों, वहाँ मेहमानों को कई प्रकार की कठिनाइयाँ सहन करनी ही पड़ती हैं। यह तो सभी भुक्तभोगी मेजबान लोग भली-भाँति समझ सकते हैं। आज तो मध्यवर्गीय लोगों की आर्थिक अवस्था और भी बिगड़ती जा रही है, महँगाई पहले भी थी और आज भी है। ऐसी स्थिति में परिवार के मुखिया को अपने परिवार का पेट भरना ही कठिन हो जाता है और ऐसे घर में यदि अव्यावहारिक अतिथि का आगमन नित्य होता रहे तो उस परिवार के मुखिया की क्या दशा होती होगी, यह कम ही लोग समझ सकते हैं। मेरे स्वामी का भी ऐसे लोगों से पाला पड़ा। खुद उनकी भाभी साहिबा ऐसी ही महिला थीं। इसीलिए तो उनके पति उनको हमारे पास छोड़ गये। किन्तु उनको हमारे यहाँ असुविधा हुई और 23 मई से शहर में मकान लेकर रहने लगीं। पण्डितजी ने अपने विचार इस प्रकार व्यक्त किये हैं—"भाभी जी आज गईं। वह दूसरे के भावों और स्थिति की बिल्कुल पर्वाह नहीं करतीं। श्री जुत्शी जी के यहाँ चाय में दूध की कमी की शिकायत मुँह पर कर दी। हमारे यहाँ तेल में सब्जी बनती है, इसलिए उसे छुआ नहीं। चाहती हैं अपने घर की तरह यहाँ भी घी और दूध की नदियाँ बहें। परन्तु सबकी स्थिति ऐसी नहीं हो सकती। ऐसे मेहमानों को हाथ जोड़ना ही ठीक है।" (22 मई, 1956)

## भगवान बुद्ध की पच्चीस सौ वीं जयन्ती

**आज, 24 मई।** भगवान बुद्ध की 2500 वीं जयन्ती। इस बार की वैशाख पूर्णिमा संसार-भर में धूमधाम से

मनायी जा रही थी। राहुलजी ने जाने कितने लेख इस अवसर के लिए लिखे, तब भी विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं से लेख के लिए बराबर माँगे आ रही थी। मसूरी मे भी आज बुद्ध-जयन्ती-समारोह का आयोजन है, जिसमें कुछ बोलने के लिए पण्डितजी भी निमन्त्रित थे। भोजनोपरान्त ढाई बजे के बाद अपने सहयोगी मंगलदेवजी को साथ लेकर वे शहर गये। उस दिन की सभा मे राहुलजी को ही सभापति बनना पडा। 'बुद्ध-निर्वाण पचविंशती' के उपलक्ष्य मे भाषण हुए। श्रीमती मोहिनी जुत्शी ने आज के अवसर के लिए खास तौर पर लिखी नज़्म पढी। मसूरी के हाकमैन होटल मे भी बुद्ध-जयती की सभा हो रही थी। लौटते समय इस सभा मे पडितजी बचना चाहते थे, किन्तु रमादेवी हायर सेकेण्डरी स्कूल के प्रिंसिपल मलहोत्राजी रास्ते मे तैनात थे। वे पडितजी को खीचकर उस सभा मे ले गये और उनको वहाँ बोलना ही पडा। सभी वक्ताओं ने वहाँ अंग्रेजी में भाषण किया, परन्तु हिन्दी-भक्त पडितजी राष्ट्रभाषा हिन्दी मे ही बोले। सैलानियो के कारण शहर मे भीडभाड काफी थी। लौटते समय पंडितजी रास्ते मे पडनेवाले अपने पडोसी दूकानदारों का हाल चाल पूछते आते थे। चार्लविल फाटक के पास का एक हलवाई भीखू लाला अपना दुखडा पडित से रोने लगा—'व्यापार सूख रहा है', आदि-आदि। इस बार हैपीवेली क्लब के मैदान मे पी. ए. सी. के जवानो का कैम्प लगनेवाला था। "चलो, हमारी तरफ भी एक महीने के लिए कुछ रौनक रहेगी।"

25 मई को 3 बजे दिन मे राहुलजी को प्रादेशिक शिक्षावाहिनी के कैम्प मे भाषण देना पडा। कैम्प मे 500 के करीब विद्यार्थी और 100 के करीब प्रशिक्षक थे। हिमालय की यात्रा के लिए ये सभी विद्यार्थी उत्तर प्रदेश के सभी जिलों मे आये थे। बहुत-से विद्यार्थी आजमगढ़ जिले (पडितजी के जिले) से भी थे। इस बार भारत-भर मे बुद्ध-जयती भव्य रूप मे मनायी जा रही थी। फिर भारत मे बौद्ध धर्म का पुन. उद्धार कराने के महत्वपूर्ण कार्य मे राहुलजी का भी योगदान था, इसलिए भी इस महान उपलक्ष्य मे उनको बहुत सस्थानों से आमन्त्रित किया जा रहा था। किन्तु समयाभाव तथा अपने गिरते हुए स्वास्थ्य के कारण वे सब जगह नही जा सकते थे। उनके प्रिय बौद्ध लेखक विद्वान प्रोफेसर भरतसिंह उपाध्याय (बडौत) की मौखिक परीक्षा के लिए मेरठ आने का निमन्त्रण भी उसी दिन आया। इसके लिए उनका जाना जरूरी था। 26 मई को भी वे अपनी लेखनी चलाते रहे। 'मध्य एशिया का इतिहास' के प्रूफ बराबर आ रहे थे। इस पुस्तक के दोनो खण्ड एक साथ दो प्रेसो मे छप रहे थे। अतः इसके लिए उन्हे बहुत व्यस्त रहना पड रहा था। 1954 मे लिखित उनकी 'कुमाऊँ' नामक पुस्तक का मुद्रण भी अब ज्ञानमण्डल प्रकाशन, वाराणसी मे हो रहा था। उसके भी प्रूफ आने लगे। लेखक चाहते थे कि हर पुस्तक का तीन बार प्रूफ देखे, जिससे अशुद्धियाँ न रह जाये। पहले तो कुछ प्रेसों ने उनकी बात मान ली और पुस्तके शुद्ध रूप मे मुद्रित हुईं, किंतु बाद मे सिर्फ एक ही बार प्रूफ भेजने लगे, जिसके कारण पुस्तको मे मुद्रण की बहुत सी अशुद्धियाँ रहने लगी। उनकी कितनी ही पुस्तको का यही हाल है।

मई के अतिम सप्ताह मे मसूरी मे बदली के दिन शुरू हो जाते हैं। नीचे मैदानी इलाको से आनेवाले सैलानियों को पहाडो मे उडते बादल बहुत अच्छे लगते हैं, किन्तु जो बारहो महीने पहाड मे रहता है, उसके लिए ये बादल प्रिय नहीं होते। वर्षा तो और भी अप्रिय लगती है। पडितजी पर प्रकृति के इन तत्वो का विशेष प्रभाव नहीं पड़ता था। उन्हे तो बस गर्मी से ही बहुत डर लगता था, गर्मी से वे बेहद घबरा जाते थे। वर्षों से तिब्बत और भारत के हिमालयी क्षेत्र मे उनका निवास रहा, इसलिए वे पहाड की गर्मी को भी बर्दाश्त नही कर पाते थे। अतः अपने घर की ठडक मे बैठकर काम करने मे उनको बड़ा आराम लगता। उस दिन (27 मई) भी उनसे मिलने जो व्यक्ति आये थे, उनके बारे मे वे लिखते हैं—"दोपहर बाद वेदांताचार्य श्री रामदास (नाहन) आये। हिमाचल सरकारवालो ने उन्हे महन्त बनाया था। राजा का अधिकार अब केन्द्र को मिला है, इसलिए वही नियुक्त करते हैं। इस प्रकार इन्हे हटा दिया गया है। कोशिश कर रहे हैं पतजी के पास।"

डॉ. चन्द्रदत्त पाण्डे (पंतजी के एक रिश्तेदार तथा सेक्रेटरी) को चिट्ठी मैंने लिख दी। पंडितजी के निरीक्षण में शोध करनेवाले श्री सदानन्द मेहता उस शाम को देहरादून से आये। वह अक्सर पैदल ही चलकर आते थे। शोधार्थी की सुस्ती के लिए पंडितजी बहुत झुँझलाते थे, उन्हे काम में दीर्घसूत्रता को देखकर बडी कोफ्त होती

थी। मेहताजी के लिए भी उन्होंने कहा—"बहुत सुस्ती और बेतरतीबी से काम ले चल रहे हैं। व्यवस्था का तो ख्याल ही नहीं।" (27 मई)

28 मई को प्रयाग से 'मध्य एशिया' के आठ फर्मों के प्रूफ आ गये। इस तरह पुस्तक के कुल 464 पृष्ठ तक आ गये। दो फार्मों के प्रथम पेज प्रूफ भी मिले। शायद एक या दो फार्म और आनेवाले थे। प्रूफ का मिलना पंडितजी के लिए बढ़िया सुस्वादु भोजन मिलने के बराबर था। बड़े खुश, बड़े चुस्त। बस, धड़ल्ले से प्रूफ देखने में जुट गये। इधर उनको दाँत का दर्द भी सता रहा था, पर कोई परवाह नहीं। जानकी भाभी जब से शहर गई, तब से उनसे हमारी भेंट कम ही होती थी, "क्योंकि हमारा घर तो ऋषि-मुनियों के तपोवन की भाँति शून्य और सुदूर था।" पंडितजी लिखते हैं—"हमने भाभी जी को बुलाने के लिए मंगलजी (सहयोगी) को भेजा। उन्होंने सारे दिन मंगलजी को रोक रक्खा। उनको काम की रुकावट का कोई ख्याल ही नहीं। ऐसी गैर जिम्मेवारी। मंगल की कोट रख छोड़ी थी। साढ़े आठ बजे मंगल लौटे।" (28 मई) पंडितजी आज बहुत गुस्से में थे, क्योंकि मंगलजी के न होने से आज उनके लिखने के काम में बहुत हर्जा हुआ। परन्तु वे फिर अपने आप ही शांत हो गये, क्योंकि वे समझ गये कि मंगल निर्दोष हैं।

29 मई से राहुलजी ने 'ऋग्वेद' की ऋचाओं का हिन्दी में अनुवाद करना आरम्भ कर दिया। वे कुछ और सदर्भ पुस्तकों की खोज में थे। प्रयाग में उनके परिचित श्री जयगोपाल मिश्र, जो निरालाजी के शिष्य भी रहे, पंडितजी के साथ भी घूमा करते थे। जयगोपालजी मसूरी में उनसे मिलने आये। वे एक अच्छे कवि और लेखक भी हैं। विश्वज्योति (होशियारपुर) में उन्होंने पता नहीं क्या लिख दिया कि पंडितजी को कहना पड़ा—"श्री जयगोपाल मिश्र में कुछ झक्कीपन है। सारनाथ के बारे में जो कुछ कहना था वह हमारे मुँह से विश्वज्योति में कहलाई।" (29 मई)।

अगले दिन 11 बजे तक पंडितजी ने ऋचाओं के अर्थ लिखाये। फिर दोपहर के भोजन के बाद प्रूफ में लगे। उसी दिन 'मध्य एशिया का इतिहास' : खण्ड-1 के बाकी पेज प्रूफ भी आ गये। पंडित श्री सातवलेकर-स्मारक ग्रंथ के लिए श्री महेन्द्र कुलश्रेष्ठ को एक लेख लिखना उन्होंने स्वीकार कर लिया। रोज काम ही काम जमा होते, किन्तु उसी में पंडितजी को संतुष्टि भी मिलती थी। दूसरे दिन (30 मई) डालमियानगर-निवासी श्री अयोध्याप्रसाद गोयलीय सपत्नीक राहुलजी से मिलने आये और उनके साथ 3-4 घंटे का सत-समागम होता रहा। गोयलीयजी उर्दू के महान साहित्यकार हैं। उन्होंने उर्दू के विख्यात शायरों की कृतियों का देवनागरी लिपि में सम्पादन कर हिन्दी पाठकों का बड़ा उपकार किया है। गोयलीयजी के इस महान कार्य के लिए हमारे पंडितजी उनका सदैव गुण गाते रहे हैं। 'शेरो-शायरी' में उन्होंने अपनी लम्बी भूमिका में श्री गोयलीयजी की भूरि-भूरि प्रशंसा की है। आगे और भी काम करने के लिए वे पत्रों के द्वारा गोयलीयजी को उकसाते रहे। वे ही गोयलीयजी अब हमारे घर आये, तब पंडितजी को कितनी प्रसन्नता हुई होगी, इसे कहने की आवश्यकता नहीं। उन दिनों मसूरी में खूब रौनक थी, यदाकदा पंडितजी बाजार की ओर भी टहलने चले जाते। "सैलानियों की भीड़ से मसूरी ने अपनी रोनी सूरत बदल दी थी, परन्तु वर्षा के कारण भीड़ शीघ्र ही छँट जाती है।"

जून महीने का प्रथम दिन। आज पंडितजी सारे दिन ही लेखन-कार्य में व्यस्त रहे। उनको मंगलदेव के रूप में सहयोगी भी तो बड़े कर्मठ मिले। अपने सहयोगी के लिए आज उन्होंने लिखा—"मंगल मेहनती हैं, टाइप करने में आलस्य नहीं जानते, इनको बराबर साथ रखना है।" वस्तुतः पंडितजी को मंगलदेवजी जैसे सहकर्मी के मिलने से अपने साहित्य-निर्माण में बड़ी गति मिली। दूसरों की गुणग्राहकता वे समझते ही थे। किसी में थोड़ी भी अच्छाई हो तो पंडितजी उसके मूल्य को भली प्रकार आँकते थे। सहकर्मियों को उन जैसे विद्वान से प्रशंसा के दो शब्द भी मिल जाये, तो वह खुशी से और उत्साहित हो जाते हैं। यही बात मंगलजी पर भी लागू थी। अपने भाइयों से अपार कष्ट मिलने के कारण मंगलजी भागकर अपनी चचेरी बहन (मेरे) पास मसूरी आये थे और पंडितजी का टाइप तथा अन्य लेखन-कार्य उन्होंने सँभाल लिया। पंडितजी ने भी बदले में उनको अपने पैरों पर खड़ा होने के योग्य बना दिया। किसी को केवल कलमघिसाई में जुताये रखना उनको कभी पसन्द नहीं था।

सरकारी मशीनरी भी किस तरह से चलती है, इसका एक उदाहरण 2 जून को मिला। इन्कमटैक्स ऑफिस के चपरासी ने राहुलजी के घर आये बिना ही कागज को लौटा दिया और लिख दिया कि घर में कोई नहीं है। अचरज हुआ पंडितजी को। 2 जून को उनसे मिलने उनके स्नेही मित्र प्रोफेसर गयाप्रसाद शुक्ल पत्नी सहित आये। दोनों देर तक बातें करते रहे। 3 जून को पूर्वाह्न मे चार नौजवान राहुलजी से भेंट करने आये। उनमें से एक तरुण कुछ अप्रामाणिक बातें कर रहा था। "तरुणो को अपना आक्रोश प्रकट करने की छूट है", यह वे मानते हैं, इसीलिए तो उनके पास ढेरों पत्र नौजवानो की ओर से आते रहते थे। पत्रों में कई तरुण अपनी जिन्दगी की परेशानियाँ लिखते और सलाह माँगते। आज आनेवाले इस तरुण की बातें भी वे बडे धैर्यपूर्वक सुन रहे थे। इतवार का दिन, पडितजी से मिलनेवालो का दिन। 3 जून को भी घर में काफी लोग आये। दोपहर के भोजन के बाद इटर कालेज, सहारनपुर के कुछ विद्यार्थी अपने प्रिंसिपल के साथ घूमते-घामते चकराता होते आ पहुँचे। लड़के सभी पजाबी थे। उनसे बातें होने लगीं। तभी जुत्शी दम्पति भी आ गये। बदायूँ के श्रीकृष्ण कॉलेज के प्रिंसिपल श्री पाठकजी भी आ गये। वह 'भारत मे बीजगणित का विकास' विषय पर अपनी थीसिस लिखना चाहते थे। 'ब्रह्मस्फुट सिद्धांत' पुस्तक की उनको आवश्यकता थी। पडितजी ने अपने पुस्तकालय से निकालकर पुस्तक दे दी। पाठकजी भलेमानुस थे, यह पुस्तक उन्होंने 1963 मे लौटा दी।

आजकल प्रूफों के लगातार आने के कारण पडितजी को जरा भी फुरसत नही मिलती थी। इसलिए अब वे सुबह के 7 बजे से रात के 11 बजे तक लगातार काम करते रहते। फिर स्वास्थ्य पर बुरा असर क्यो न पड़े। 4 जून को उन्होने नोट लिखा—"कलेजे में दर्द नही होता, पर विषमता जरूर मालूम होती है। आज भी वही रहा। पेट को हल्का रखना बहुत जरूरी है।"

अगले दिन भोजनोपरान्त मुझे लेकर पंडितजी शहर जाते हैं। चाय जुत्शीजी के यहाँ पी और घटा भर उन लोगो मे बातचीत करते रहे। जुत्शीजी की सबसे छोटी लड़की डाक्टर उषा जुत्शी भी यहाँ आई हुई थी। तपसीनाथ जुत्शी 6 वर्ष अमेरिका रहकर भारत आये। इजीनियरिंग पढने पर भी भारत मे नौकरी नही मिली। उनको 150-200 की नौकरी जँच भी नही सकती थी। घूमते-घूमते वे डॉ. सत्यकेतुजी के यहाँ भी गये। वहाँ पर पंडित गयाप्रसाद शुक्ल के दामाद श्री कृष्णकान्त मिश्र भी मिल गये। मिश्रजी की नियुक्ति हिन्दू कॉलेज (दिल्ली) में हुई थी, यह समाचार पंडितजी के लिए सुखद था। जानकी भाभीजी के घर मे भी हम गये। उन्होंने पुराने मकान को छोड़कर नये मकान मे शिफ्ट कर लिया था, पर दस्तूर के अनुसार पुराने मकान का किराया देना जरूरी था।

बैरिस्टर मुकुन्दीलालजी के दो अन्तर्देशीय पत्र आये। बैरिस्टर साहब कलापारखी व्यक्ति रहे। उन्होंने गढ़वाल के प्राचीन चित्रकार मोलाराम पर बहुत सुन्दर लेख लिखे थे। मोलाराम को उन्होंने एक प्रसिद्ध कवि के रूप मे भी प्रस्तुत किया था। मुकुन्दीलालजी के इन निबन्धो को राहुलजी ने पढ़कर बहुत पसन्द किया। बैरिस्टर साहब का स्वभाव भी अपने मित्र की तरह ही सौम्य था, अतः दोनों मे अत तक बडी गहरी मैत्री रही। बुद्ध जयती के अवसर पर पडितजी का एक लेख 'इलस्ट्रेटेड वीकली आफ इंडिया' मे छपा था, जिसे पढ़कर बैरिस्टर साहब बहुत ही प्रभावित हुए। उनको इस लेख से बौद्ध दर्शन की बहुत-सी जानकारी मिली। अब वह पंडितजी से बौद्धधर्म की दीक्षा लेना चाहते थे। परन्तु उन्होने उत्तर दिया—मैं भी तो स्वयं बौद्धधर्मी नहीं हूँ, यद्यपि बुद्ध को सर्वश्रेष्ठ मानव और महान विचारक मानता हूँ। बाद में भी श्री मुकुन्दीलाल जी के पत्र बराबर आते रहे। जब तक राहुलजी मसूरी में रहे, तब तक हर साल दोनो मित्रों का सम्मिलन होता रहा। अपने मित्र के प्रति अपनी सहृदयता अभिव्यक्त करने के लिए पडितजी ने अपनी पुस्तक 'हिमालय-परिचय : गढ़वाल' को गढ़भूमि के सुपुत्र श्री बैरिस्टर मुकुन्दीलाल को समर्पित किया।

7 जून को 10 बजे तक 'ऋग्वेद' की ऋचाओं का अनुवाद करते रहे। फिर हिन्दी के प्रसिद्ध लेखक श्री जयनाथ 'नलिन' जी उनसे मिलने आये। "बातों से पता चला कि वह मुरादाबाद जिले के काँठ कस्बे के रहनेवाले हैं। शायद वही काटगोला है, जिसे हुसैन खाँ टुकड़िया ने अकबर से पुरस्कार के रूप में पाया था। नलिनजी ज्यादातर बाहर रहे। उस समय (1956) वह मेरठ जिले के एक डिग्री कॉलेज में अध्यापन कर रहे थे। प्रसाद

गुण के प्रशंसक हैं, निबंध, नाटक और कहानियाँ लिखते हैं।" (7-6-56)

उसी दिन भोजन के समय राजा महेन्द्रप्रतापजी आये। आजकल देहरादून के पास राजपुर में रहते हैं। राहुलजी के मकान की बिक्री का विज्ञापन देखकर मकान पसन्द करने आये थे। "उन्होंने मकान तो पसन्द किया किन्तु उनको जमींदारी का बौंड 14 हजार देने हैं।" पंडितजी राजा साहब के बारे में लिखते हैं—"देर तक बातें होती रहीं। वह आदमी के तौर पर बहुत अच्छे और उनके त्याग के बारे में तो कहना ही क्या।" शाम को खड़गपुर रेलवे सर्विस के श्रीमूर्ति (आंध्रप्रदेश निवासी) अपने मित्र के साथ आये। मित्र तो आज आये, किन्तु प्रूफ न आने से पंडितजी फिर उदास।

10 जून इतवार का दिन। सुबह से 10 बजे तक राहुलजी ऋचाओं के अनुवाद में लगे रहते हैं। क्योंकि आज मित्रों के आने का दिन है, इसलिए काम सुबह से ही आरम्भ कर देते हैं। 11 बजे के करीब पंडित गयाप्रसाद शुक्ल के सुपुत्र श्री विश्वनाथ शुक्ल अपने बहनोई श्री कृष्णकांत मिश्र के साथ आये। उसके कुछ ही देर बाद जानकी भाभी अपनी बहन कमला और मुन्ना के साथ आती है। आज 'हर्न-क्लिफ' में काफी चहल-पहल है। शाम की चाय के बाद पंडितजी के पुराने परिचित श्री श्यामलाल पहाड़िया (कोंच निवासी) आते हैं। बूढ़े पिता श्री रामदीन पहाड़िया (स्वामी ब्रह्मानन्द) 90 वर्ष की आयु में मरे। नई पीढ़ी में खटपट स्वाभाविक है और वह महेशपुरा छोड़कर कोंच आ गये थे। अंतिम दो महीना छोड़ उनका स्वास्थ्य अच्छा रहा। आस्तिक और कर्मनिष्ठ होने में अपने पिता का पूरा अनुगमन श्यामलाल ने किया। 'ऋग्वेदिक आर्य' का जिक्र करके पंडितजी ने गलती की। फिर आर्यों के खान पान की बात आ गई। 'ऋग्वेदिक आर्य' घोड़ा-बैल खाते थे, इसका स्पष्ट उल्लेख अनेक ऋचाओं में है, यह सुनकर श्यामलाल जी का श्रद्धालु हृदय तिलमिला उठा। वह बेचारे पक्के आर्यसमाजी वृद्ध, आर्यों के खान पान की ऐसी बातें कैसे पसन्द करते ? घर पर वह रोज हवन करते हैं पिता की तरह ही वैदिक धर्म में उनकी निष्ठा है। मांसाहार तो पच्चीसों पीढ़ियों से उनके कुल में छूटा हुआ है। उनकी श्रद्धा मेरे प्रति जरूर कम हुई होगी, पर पुराना सम्बन्ध ऐसा है जो तोड़ा नहीं जा सकता। उन्होंने बहुत चिरौरी-विनती की—"इस पुस्तक को आप न छपवाएँ। शायद समझते थे कि पुस्तकों के लिखने में मुझे प्रेरणा पैसा ही देता है, इसलिए कहने लगे—इससे जितना पैसा मिलनेवाला हो, उतना मैं दूँगा। मैं उन्हें क्या समझाता ?" (डायरी, 10 जून, 1956)

अगले दिन श्यामलालजी 11 बजे चले गये। उनके साथ पंडितजी बाजार तक गये, भोजन भाभी जानकी देवी के यहाँ। फिर डॉ. सत्यकेतुजी के निवास 'लक्समांट' में एक गोष्ठी में शामिल हुए। खुर्जा कॉलेज के प्रिंसिपल (बाद में आगरा विश्वविद्यालय के वाइस चांसलर) डॉ. पी. डी. गुप्ता ने उच्च शिक्षा के लिए पुस्तकों के अभाव से हिन्दी माध्यम पर शंका प्रकट की। पर उच्च अनुसंधान के लिए कोई भाषा कभी पर्याप्त नहीं हो सकती। उपस्थिति में सर्वश्री जैनेन्द्रजी, जयनाथ नलिन, विश्वनाथ शुक्ल, कृष्णकांत मिश्र, प्रोफेसर वर्मा (उदयपुर) आदि बहुत-से व्यक्ति थे। और लोग भी आ सकते थे, पर पता नहीं चला।

आज 'संस्कृत पाठमाला (3)' का प्रूफ उन्होंने देखकर भेज दिया। 'मध्य एशिया का इतिहास'-(2) के ढेर सारे गेली प्रूफ भी आ गये। इन सबको भी वे देखकर निबटा देते हैं। 12 जून को 11 बजे केन्द्रीय विद्यालय के दो आई. सी. एस. आफिसर राहुलजी से मिलने आये। देर तक बातें होती रहीं। आगन्तुकों ने पूछा—"नयों को क्या करना चाहिए ?" शिक्षा, आर्थिक उन्नति और संस्कृति की प्रगति पर जोर देना चाहिए, यह राहुलजी ने बतलाया। उन लोगों के जाने के बाद जामिया मिलिया, दिल्ली के अंग्रेजी-इतिहास के प्रोफेसर चौहानजी उनसे मिलने आये। कह रहे थे—वहाँ के अध्यापक कट्टर इस्लामवाद और निराशावाद का प्रचार कर रहे हैं। 13 जून की शाम को भी ऋषिकेश आश्रम के एक स्वामी, एक जर्मन साधु और एक अन्य तरुण विद्यार्थी उनसे मिलने आये। लोगों का आते रहना राहुलजी को बहुत अच्छा लगता था। घर दूर होने पर भी सत-समागम होते रहने से उनका मन प्रफुल्लित रहता। इसीलिए तो वे कहते हैं—"समय बुरा नहीं कटा। शब्द रेखांकन और उतारने की गति मंद है, पर जरूरत भी जल्दी नहीं पड़ेगी।" (डायरी, 12-6-56)

प्रयाग के सम्मेलन प्रेस में श्री सीताराम गुंठे के निर्देशन में पंडितजी की 'संस्कृत काव्यधारा' मुद्रित होने

जा रही थी, इस बात से वे बडे ही खुश थे। लॉ जर्नल प्रेस इलाहाबाद के श्री कृष्णप्रसाद दर और श्री सीताराम गुठे की कार्यकुशलता की दाद देते वे कभी नही थकते थे। पहले लॉ जर्नल प्रेस मे उनकी कितनी ही पुस्तके दर साहब के कुशल निर्देशन मे मुद्रित हुई, जो आज भी अपनी छपाई-सफाई के लिए प्रख्यात हैं। श्री गुठेजी का साथ पडितजी ने शेष समय मे भी नही छोड़ा। वे चाहते थे कि उनके निर्देशन मे ही उनकी सभी पुस्तके छपे। खैर, 'सस्कृत काव्यधारा' गुठेजी के हाथ मे पहुँची है, इससे उनको बडा सतोष हुआ। श्री रामनाथ सुमन भी उनकी एक पुस्तक 'एशिया के दुर्गम भूखण्डो मे' प्रकाशित कर रहे थे। इसके 11 फार्म के प्रूफ को देखकर उन्होने 14 जून को प्रिंट आर्डर भी दे दिया।

15 जून को उन्होने निश्चय किया—आज ऋचानुवाद खतम हो गया। अब 7-8 लेख अकबर के समय के आसपास के लिख डालने हैं। एक-एक लेख रोज लिखेंगे। आज उनकी तैयारी करनी है। नल-दमन पर भी लिखेंगे।

## 16 जून, 1956 डायरी के अनुसार

"मौसम कल जैसा, वर्षा नही।

'मुस्लिम भारत के साम्यवादी' शीर्षक लेख लिखा जिसमे सैयद मुहम्मद जौनपुरी, मियाँ अब्दुल्ला नियाजी और मल्लाई के बारे मे लिखा। राष्ट्रभारती को भेज देंगे।

11 बजे चले शहर, लढौर नही जा सके। रियाल्टो थिएटर मे 'अलबेली' फिल्म को कमला के साथ देखा। नाम ठीक नही, चचल या कोई और नाम होना चाहिए, उसमे व्यग्य और विनोद था। चाय भाभीजी के यहाँ पी। भीड बहुत है, लोग बहुत आये हैं।

रात को कमला ने जेता को ऐसी चपत लगाई कि सो जाने पर भी सिसकता रहा। शिक्षित माता मे कोई अतर नही है।"

17 जून इतवार का दिन। उनका काम रुकता नही। शेख अब्दुल्ला पर सात पृष्ठो का लेख टाइप करवाने हैं मगलजी से। यह लेख सात और पृष्ठो मे खतम होनेवाला था। उसके बाद फैजी और अबुल फजल पर लिखेंगे। ये लेख अकबर के नौरत्नो पर है और उनकी पुस्तक 'अकबर' मे ही सग्रहीत हैं।

आज उनसे मिलनेवाले अधिक लोग नही आये। जोधपुर जयपुर के वकील श्री श्यामलाल दवे आये। राजस्थानी सस्कृति के बारे में उनसे काफी सूचनाएँ राहुलजी को मिलती रही हैं। उम्र मे भी श्री श्यामलालजी पडितजी के समवयस्क थे। सुरुचिसम्पन्न और सुसस्कृत व्यक्ति, स्वभाव के भी बडे मधुर और अत्यत मितभाषी। पडितजी के साथ उनकी बडी पटती थी। बाद में उनके सुपुत्र सुरेन्द्र दवे से ज्ञात हुआ कि जीभ मे कैंसर हो जाने के कारण 1962 मे श्री श्यामलाल दवे की मृत्यु हो गई।

हैपीवेली क्लब मे जो पी. इ. सी. कैम्प लगा था, वह उठ गया। इससे पडितजी को भी उदासी मालूम हो रही थी।

अगले दिन 18 जून को शेख मुबारक पर लेख समाप्त कर दिया गया। अब कल फेजी पर लिखने का निश्चय हो गया। आज शाम को प्रोफेसर ऊ-नो उनसे मिलने आये। वह जापान से वाराणसी में आकर सस्कृत न्याय पढ रहे थे। दोनो मे बडी देर तक बाते होती रही। पडितजी ने उनसे कहा—"यदि कोई महत्वपूर्ण ग्रथ चीनी में सस्कृत मे करो तो भाषा हम ठीक कर देंगे।" उस रात को पडितजी ने तय किया कि "जो लेख लिखा रहे हैं उनमे अतिम होगा अकबर। सबको महान अकबर और सरकार विरोधी के रूप मे लिख देंगे।"

19 जून को मसूरी मे बादल घिरे रहे और बाद मे बूँदे भी पडती रही। रात को काफी अच्छी वर्षा हुई थी। अब सैलानियों के भागने का समय। राहुलजी ने नियमानुसार आज फैजी पर लिखाया। कल इसको समाप्त करके अबुल फजल पर लिखाना है। केवल लिखाना ही तो नहीं, उन्हे सामग्री तैयार करने के लिए पढ़ना भी तो था। इसलिए लिखवाने की गति तेज नहीं हो सकती थी। वे सोचने लगते हैं, "जान पड़ता है सप्ताह मे तीन या चार ही लेख लिख सकेंगे।" उस दिन कहीं से कोई प्रूफ नहीं आया, इसलिए आज उनका मन फिर

की मौखिक परीक्षा की योग्यता में तो कोई संदेह नहीं। मेरठ कॉलेज में संस्कृत की काफी पुस्तकें हैं, फारसी की कम हैं। निकले तो पहले इस्माइल साहेब के पुत्र असलम सैफी के यहाँ गये। पास के घर के चबूतरे में प्रतिहारकालीन मंदिर के सात खम्भों के भाग हैं, मूर्ति बिगाड़ी है। छुट्टी है, तो भी कुछ बुकसेलरों के पास गये। शाहमीर जहाँगीर के समय रहता था, रोजा जहाँगीर ने आधा बनवाया लाल पत्थर का। छत से पानी नहीं टपकता। किसी अंग्रेज ने अंतिम पत्थर लगवाया। सूर्यकुंड पर एक और पूर्व प्रतिहार-काल की हनुमान-राम आदि की चुनारी पत्थर पर मूर्ति। दूसरी ओर सूर्य दोनों पत्नियों के साथ। द्वार बाहु पर तांत्रिक मिथुन भी। भोजन विश्वम्भर सहाय प्रेमी जी के यहाँ। कमलाजी (चौधरी) मिली। 5.30 बजे दिल्ली से आनेवाली गाड़ी पकड़ी। रात 10 बजे बाद देहरा पहुँचकर महताजी के यहाँ रहा।"

## मसूरी

**20 जून 1956 :** "सवेरे बादल, रास्ते में कुहरा, कभी छींटे भी। आठ बजे टेक्सी मिली। सवा 9 बजे लायब्रेरी पहुँच गये। भारत भर के कृषिमंत्रियों की कान्फ्रेंस हो रही है। सेवाई और चार्लविल होटल भरे हैं। कारों की भीड़। (घर पहुँचे) शाम को साथी यज्ञदत्त शर्मा ने उनसे परिचय कराया। कोई स्वार्थ न होने से अपरिचित से परिचित होने की मेरी इच्छा नहीं। परिचित यदि उच्च पद पर पहुँचे हैं तो वह भी वैसे ही, क्योंकि वह दरबारियों को पसन्द करते हैं। सिर्फ पिछले घनिष्ट सम्पर्कवालों से ही मिलने की इच्छा होती है।

कमला ने कहा। जाकर नाना ने दो फिल्में देखीं। 'देवदास' अपनी गम्भीरता, आधुनिकता और आदर्शवादिता के साथ अभिनय के कारण सुन्दर है। 'हेलेन आफ ट्राय' को ऐतिहासिक फिल्म का ख्याल कर देखा। भारतीय ऐतिहासिक फिल्मों से कहीं बेहतर है। जिम्मेवारी को न समझते हमारे लोग आनन्द को बुद्ध की मूर्ति का बना देते हैं। रात साढ़े आठ बजे लौटे।"

**बृहस्पतिवार, 28 जून, 1956 :** "रात खूब वर्षा हुई, दोपहर तक बूँदाबाँदी।

आज चिट्ठियों का जवाब-भर दे सके। 10 बजे शहर चले। वर्षा के कारण थोड़ी देर श्री कान्तिकाप्रसाद भटनागर से मिले। आज फिर 'हर्न-क्लिफ' बँगले के खरीदने की बात श्रीमती भटनागर ने कही। भटनागर देखने आयेंगे। आगरा के हिन्दी प्रतिष्ठान के डाइरेक्टर पद स्वीकार करने के लिए फिर आग्रह किया। मैंने कह दिया—जायसवाल प्रतिष्ठान के डाइरेक्टर पद को मैंने स्वीकार नहीं किया। वही कारण। इन्कमटैक्स आफिसर अपने कमीश्नर को पहुँचाने देहरादून गये हैं। हिसाब कुछ समझा दिया क्लर्क को। जरूरत होगी तो मंगलजी को भेज देंगे।

भोजन भाभीजी के यहाँ किया। यहाँ घर में जापानी प्रोफेसर कु नो अन्युमी आनेवाले थे, इसलिए चले आये। 'दोहाकोश' का पेज प्रूफ आया। 168 पेज तक आये।"

**शुक्रवार, 29 जून, 1956 :** "आज भी वर्षा का दिन। पर दिन में नहीं।

'दोहाकोश' का प्रूफ लौटा दिया। दोपहर की डाक में 'मध्य एशिया-2' का प्रूफ आया। पेज प्रूफ था, अच्छा देखा हुआ, आज ही की डाक से लौटा दिया।

ग्रिफिथ के ऋग्वेद को काम लेकर उसे लौटाना है। मंगल इन्कमटैक्स आफिस गये। काम हो गया।

दस दिन तक खूब काम करना है। देखें। दूसरे प्रूफ भी आते रहेंगे।"

**शनिवार, 30 जून 1956 :** "आज वर्षा रही, धूप नहीं थी।

'ऋग्वेदिक आर्य' में अनुवाद को मिलाने में लगे रहे। 10 जुलाई तक तो जरूर पूरा कर देना है।

चौखम्बा से तृतीय पुस्तक (संस्कृत पाठमाला) के चौथे फार्म का प्रूफ आया। देख लिया, पर भेज नहीं सके।

ग्रिफिथ का अनुवाद विल्सन से बेहतर है, पर गोल्डनर का उससे भी बेहतर। श्री जयकृष्णदास ने अपनी पाठ्यपुस्तक को यहाँ स्कूलों में लगवाने के लिए भेजा था, पार्सल लौटा दिया। कैसा विचित्र-सा लगा।

कमला वर्षा में गई लाइब्रेरी तक। भीगती आई।

जेता ने जया का भी कान काटा है बोलने में। वर्ष बीतते-बीतते कुछ बोलने लगे, जबकि जया पौने दो वर्ष में बोलने लगी। वाक्य तो नहीं पर बाथरूम जैसे शब्दों को भी बोलने की कोशिश करते हैं। जया के रोने की नकल की।"

## मसूरी का वर्षाकाल

**रविवार, 1 जुलाई 1956 :** "आज भी वर्षा का दिन, धूप नहीं।

ज्यादा समय ऋचाओं के अनुवाद में गया। दस पृष्ठ से अधिक होने की सम्भावना नहीं और अभी 70 पृष्ठ अर्थात सात दिन के है, यदि प्रूफ में न पड़ना पड़े। अब अनुवाद सतोषजनक हो रहा है। अफसोस है गोल्डनर का पूरा लाभ उठा नहीं सकते। जर्मन भाषा का अभ्यास यदि चालू रखा होता, तो काम आता। आखिर फ्रेंच से काम हो ही जाता है। विज्ञान की किसी शाखा में इत्मीनान से काम करने के लिए अंग्रेजी ही नहीं, जर्मन, फ्रेंच और रूसी का भी ज्ञान आवश्यक है। कुछ समय बाद चीनी का भी, जो वर्णमाला बन जाने पर सुगम हो जायेगी।

वर्षा के कारण आज मिलने के लिए कोई नहीं आया।

जेता का उच्चारण यद्यपि सुस्पष्ट नहीं है पर बहुत से शब्द बोलता है। दिमाग जितना काम कर रहा है, उतने शब्द नहीं आ रहे है।"

**शनिवार, 2 जुलाई :** "आज भी वर्षा। सारी रात और दोपहर तक तो अखण्ड।

ऋचानुवाद में लगे रहे। चाहते है 10 जुलाई तक ले जाय पुस्तक को। अनुवाद अब बहुत संतोषजनक है।

चीन जाना हुआ तो कमला को साथ ले जायेंगे। जया को अच्छे से कान्वेंट स्कूल में रख देंगे। जेता को साथ लेते चलेंगे। कहीं दूसरी जगह रखने से कान्वेन्ट में रखना अच्छा होगा।"

**मंगलवार, 3 जुलाई :** "आज दोपहर बाद वर्षा नहीं रही।

ऋचानुवाद चलता रहा। शायद 10 तारीख तक भेज सके पुस्तक को। अब 30 पृष्ठ रहते है। प्रूफ कोई नहीं आया, नहीं तो उसमें भी समय जाता।

कमला को सवेरे तीन पतले दस्त आये। जुकाम और सिर दर्द से नहीं रही।

चट्टोपाध्याय जी (क्षेत्रेशचन्द्र) यदि ऋग्वेद का अनुवाद और वैदिक पाठमाला बना सकते तो कितना अच्छा ?"

4 जुलाई तथा 6 जुलाई दोनों दिन पंडितजी ने ऋचानुवाद में लगाये। "शायद ही कल समाप्त कर सकें। इसके बाद दो दिन और पुस्तक का काम रहेगा। मूल ग्रंथ में कितनी ही बाते जोड़नी होंगी। अच्छा होता यदि सारा प्रूफ एक ही बार दे देते। शायद मंगल के लिए चीन जाने के लिए पासपोर्ट मिलना सम्भव न हो। ऐसी स्थिति में कमला और मुझे दो बच्चों को सँभालना मुश्किल होगा। इसलिए जया को कान्वेन्ट में रखना ही ठीक होगा।

भोजन के बाद भाभीजी मन्ने के साथ आ गई। चाय तक रही। आज तीन दिन का 'हिन्दुस्तान स्टैण्डर्ड' एक साथ आया। रास्ता खराब हो गया है। ...र भी डाक बहुत कम आती है।"

**बुधवार, 6 जुलाई :** "आज धूप भी कुछ, और वर्षा भी।

ऋचानुवाद का संशोधन समाप्त हो गया। थोड़ा सा काम है। सोमवार को पुस्तक लौटा सकेंगे। प्रयाग से, 'मध्य एशिया का इतिहास' का प्रूफ और लखनऊ से एक फार्म का प्रूफ आया। देख भी लिया। मध्य एशिया के परिशिष्ट को छोड़ 3 फार्म से अधिक अब मैटर नहीं रह गया। अब अकबर के बाकी अंश का लिखना इसी सप्ताह से शुरू कर देंगे।"

**बृहस्पतिवार, 7 जुलाई :** "दिन में वर्षा नहीं। 10 बजे बाद शहर गये। लंढौर तक। कुलहड़ी और किताबघर से कुछ सस्ती चीजें मिलीं। भोजन भाभीजी के यहाँ किया। लौटकर 'श्री 420' फिल्म देखी। बुरी नहीं। कथा

असम्बद्ध, राजकपूर के अभिनय में अति विनम्रता। चाय भाभीजी के यहाँ ही। कमला ने कलिम्पांग के लिए कुछ चीजें खरीदीं। करुणेन्द्र की कविता बुरी नहीं है। भाभीजी के यहाँ पुरुष नहीं और वह सारे जेवर लायी है इसलिए किसी के रहने की जरूरत है। करुणेन्द्र सहायता करते हैं।"

**8 जुलाई, 1956** आज कुछ ही बादल रहे। काम थोड़ा ही कर सके। देख ग्रिफिथ का काम कल पूरा हो जाना है? दोपहर बाद जुत्शी दम्पती आये। जुत्शीजी संस्कृत पाठमाला 2 पढ़ रहे हैं। मोहिनीजी (श्रीमती जुत्शी) भी देखकर उत्साहित हैं। व्याकरण पर अधिकार प्राप्त करने की कोशिश भी करनी चाहिए।

श्री रामनाथ त्रिवेदी (गाजीपुर) आये। किसी प्रकाशक का काम कर रहे हैं। हम तो दूध का जला छाछ फूँककर नहीं पीना है। दो तरुण आये जिनसे देश विदेश की राजनीति पर बातें देर तक होती रहीं।"

**9 जुलाई, 1956** आज दिन में नहीं पर शाम को वर्षा हुई।

ग्रिफिथ का काम करके उसे लौटा दिया। चीनी दूतावास को भी चार पुस्तकें भेजीं। कमला इसके महत्त्व को भी समझने की कोशिश नहीं करती।

श्री रामनाथ त्रिवेदी चाय के बाद गये। प्रूफ कोई नहीं आया।

अकबर लिखने की तैयारी कर रहे हैं। मानसिंह टोडरमल को लिख डालना है कल शुरू करेंगे। कमला शहर गई सामान लाने। चाय पर शंकर राम (पदामा) को बुलाना चाहते थे। श्री मंगलजी भोजन का निमंत्रण दे आये।

**10 जुलाई, 1956** आज रात को बहुत वर्षा हुई दिन में नहीं।

थोड़ा सा मानसिंह लिखा गया। स्यादोवाल सत्यरामजी (नैनीताल) आ गये। लिखना बंद कर दिया। श्रीमती मोहिनी जुत्शी अपने पुत्र तपसी जुत्शी के साथ आईं। तपसी कुछ मिस्टिक आदर्शवादी तबियत के हैं अमेरिका में 6-7 वर्ष बाद लौटने पर भारत में मन नहीं लगता।

फिर डाक्टर राम सपरिवार आ गये। श्री श्यामलाल देव को भी चाय यहीं थी। तीन चार घंटे बातचीत में लग गये। थोड़ा ही पढ़ने का काम हो सका। आज भी कोई प्रूफ नहीं आया।

**11 जुलाई, 1956** आज भी वर्षा। टोडरमल को लिखाना शुरू किया। अकबर के लिए विंसेन्ट स्मिथ को पढ़ डाला। आज इसमें भी हाथ लगाया। श्री जैनेन्द्र परिवार के साथ आये। थोड़ी देर रहे।

भाभीजी करुणेन्द्र की कविता पर मुग्ध हैं। प्रशंसा करते नहीं थकतीं।

12 जुलाई का दिन भी पंडितजी ने लिखने में बिताया। आज टोडरमल को लिखकर समाप्त कर दिया। 13 जुलाई उन्होंने 'अकबर' सम्बन्धी सामग्री को अध्याय के अनुसार लगाया। इसे लिखाना कल से आरम्भ करेंगे ऐसा उन्होंने सोच लिया। आज उनका स्वास्थ्य भी ठीक नहीं। दिन भर जुकाम और कंठ में दर्द रहा कुछ ज्वरांश भी पर काम करते रहे। हमारे बहुत कहने पर चाय के बाद लेट गये। इस सप्ताह कोई प्रूफ न आने से उनका मन खट्टा सा हो रहा था। दूसरे दिन भी उन्हें बुखार रहा। दवा की जगह उन्होंने उपवास रखा। पढ़ने के नाम पर उन्हें अखबार मात्र पढ़ने दिया गया।

15 जुलाई को भी उनका लेटे लेटे समय बीता। दोपहर के बाद उनको बार्ली का पानी दिया गया। बुखार आने पर वे हमेशा ही उपवास करते थे। इस तरह बिना दवा के ही वे ठीक हो जाते थे। उस दिन डॉ. सत्या गुप्ता के पिताजी श्री वेदप्रकाशजी पंडितजी से मिलने आये। पक्के आर्यसमाजी और बड़े भक्त भी। वह परेशान थे और अस्वस्थ भी रहे। कहने लगे—'दोनों बेटियाँ सत्या और डॉ. गायत्री मेरी फिक्र नहीं करतीं। नौकर रखा 40 रुपया मासिक पर तथा खाने पीने पर छोड़ने पर तीन माह की तनख्वाह देना। कई बार दंड भर चुके थे, फिर उसी को रखना चाहते हैं।'

'जेता 11 मास का होते हो बोलने की कोशिश करता था। अब तो 18वें महीने में जया जीजी आ गी, भूतू (कुत्ता) मरा, बैया ने मुन्नी करी, जैसे वाक्य बोलता है। कुछ अक्षरों का उच्चारण ठीक से नहीं कर पाता।" **(15 जुलाई, 56)**

16 जुलाई को भी उन्हें जुकाम रहा, लेकिन बुखार नहीं। कई दिन बाद आज उन्होंने खिचड़ी खाई।

भारतीय ज्ञानपीठ का पत्र मिला कि वे लोग 'हिमाचल प्रदेश' को छापना चाहते हैं। किन्तु पंडितजी की ओर से शर्त रखी गई—पहले तो तुरंत छपनी चाहिए, जिससे उनके चीन जाने से पहले प्रकाशित हो जाये। नही तो श्रीनिवास (किताब महल) तो हैं ही। किन्तु किताब महल ने 'हिमाचल प्रदेश' की पाण्डुलिपि को पाँच साल तक अपने पास रखकर कागज न मिलने का बहाना बनाकर 1961 में लौटा दिया। इसका कुछ अंश 'हिमप्रस्थ' (शिमला) में धारावाहिक रूप से छपा। अब महापंडित राहुलजी के जन्म शताब्दी वर्ष में इसका कल्याण होने की संभावना है।

प्रूफ के न आने से राहुलजी बड़े ही खीझ रहे थे। श्री गुटेजी ने जुलाई में प्रूफ भेजने की बात की और अब तक कुछ नही कर रहे थे। किन्तु पंडितजी मनमारे क्यों बैठने लगे ? 17 जुलाई को उन्होंने 'ऋग्वेदिक आर्य' के परिशिष्ट को ठीक कर दिया। उसके बाद 'अकबर' की तिथिसारिणी (क्रोनोलाजी) तैयार करते रहे। अब वे 'अकबर' पर ही हाथ लगानेवाले थे जो 400 पृष्ठ की पुस्तक होने जा रही थी। उस दिन की सुबह भाभी जी टहलते हुए आ गईं। 2 अगस्त को उनके पुत्र को स्कूल में दाखिल करना है और यहाँ अकेले मन भी नही लग रहा, क्योंकि भाई साहब (स्वामीजी) की बम्बई में तारीख पड़ गई है और वे बम्बई चले गये हैं, इसलिए अब वे दिल्ली जानेवाली थी।

**18 जुलाई :** "अकबर लिखना शुरू किया। 12 बजे तक काम चलता रहा। 1 बजे कमला के साथ चले। श्री कैलाशचन्द्र एम. डी. एम. ने कमलामाया परियार की जगह कमलामाया साकृत्यायन के नाम परिवर्तन (युनिवर्सिटी के सर्टिफिकेट के लिए) के शपथपत्र का सब कुछ ठीक कर दिया। तब 2.30 बजे हम भाभीजी के पास जा सके। भोजन करके हम वहीं रहे। कमला लदोर बाजार तक गईं। चाय पीकर लौटे। बाबा अमिताभ (सत्यकेतु पुत्र) अस्पताल से चला आया। डा. सत्यकेतु और शान्ताजी रास्ते में मिले। हजेला साहब पूरा किराया 160 रुपया दावा करने जा रहे हैं। भाभीजी समझती नही। रास्ते में गर सीताराम मिले। चीन से प्रभावित है।"

**19 जुलाई :** "आज वर्षा रही। दिन भर बादल भी।

जान पड़ता है प्रेस में टेक्स्ट बुक छपने लगे हैं। गुटेजी ने कहा है, सितम्बर तक दोनों पुस्तकें छाप देंगे।

आज 'माओ' (माओ चे तुंग) को चीन के लिए उच्चारणानुसार लिपि के बारे में लिखा। सबसे अधिक जोर तिब्बती अक्षरों पर दिया, उसके बाद रूसी वर्णमाला पर। नागरी के बारे में भी कहा। उसी पत्र को लेकर श्री राजेन्द्र प्रसाद (राष्ट्रपति) और चीनी राजदूत दिल्ली के पास चिट्ठी भेजी। राजेन्द्र बाबू के पत्र में पासपोर्ट के बारे में भी जिक्र किया।

भाई साहब (स्वामी हरिशरणानन्दजी) को भी लिखा दिया। हजेला साहब किराये का मुकदमा चलानेवाले हैं, 160 रुपया देकर छुट्टी लेनी चाहिए।

मानसिंह, टोडरमल को दुहराया। पत्रों को भी लेख भेजने है। बदायूनी को भी देखकर साथ ही भेजना है।"

## अस्वस्थता

20 जुलाई को माओ के पत्र को रजिस्ट्री से भेज दिया। उसी दिन बनारस हिन्दू युनिवर्सिटी से एक थीसिस निरीक्षण के लिए आई। चिट्ठियाँ इधर कुछ दिनों से नही आ रही थी, इसलिए पंडितजी को उदासी मालूम हो रही थी। अकबर के नौरत्नों पर हाल में जितने भी लेख, लिखे सबको आज दिन-भर दोहराते रहे। अब 'अकबर' ही लिखना रह गया था। इसको भी अगले दिन से शुरू करना तय कर लिया और 21 जुलाई को इसके 13 पृष्ठ टाइप भी हो गये। 12-13 पृष्ठ और लिखवाना था। आज ही तीन लेख और पत्रों के लिए भेज दिये। इस प्रकार अब अकबर के भी सहकर्मियों की जीवनियाँ प्रेस में चली गईं। 13 अगस्त तक अकबर को समाप्त करने की योजना बना ली गई। इस साल के कार्यक्रम के अनुसार आगे 'घुमक्कड़ स्वामी' और 'असहयोग के मेरे साथी' पुस्तक लिखना शेष रह गया।

22 जुलाई को राहुलजी पढ़ते रहे। इधर कई दिनो से अत्यधिक परिश्रम के कारण अब उनके शरीर को आराम की जरूरत थी, पर वे आराम करनेवाले जीव तो नही थे। अतः उस शाम को कुछ बुखार का पूर्व-रूप दिखाई पडा और मुँह का स्वाद भी फीका हो गया। इतना ही नही, वे शरीर और हृदय मे भी कुछ दर्द महसूस करने लगे। अपराह्न मे उनके मित्र जुत्शी-दम्पती आये। जुत्शी साहब ने आज उनसे संस्कृत पढ़ी। रात को पडितजी का ज्वर 102° तक पहुँच गया। 23 जुलाई को भी दिन-भर 102°-103° तक रहा। इसके साथ ही उन्हे पतले दस्त आ रहे थे। उनकी कमजोरी बढती गई। हम लोगो को बिना बताये चुपचाप अपने आप ही बाथरूम जाते रहे। "शाम तक दुर्बलता अधिक आ गई। कमला ने सँभाला। पाखाने से उठे तो होश नही रहा, वही गिर पडे। दो मन के आदमी को भला कमला दोनो बहिन कैसे ही सँभालकर चारपाई पर लायी। बैडपेन इस्तेमाल करना चाहिए था।"

सचमुच ही उस शाम उनकी अवस्था देखकर हमे बड़ी घबराहट हुई। बाथरूम मे शयनकक्ष तक हम दोनो बहिने उनको बडी मुश्किल से ला सकी। पानी तो बरस ही रहा था। घर भी शहर से दूर, डाक्टर इतनी दूर आने को तैयार नही। शहर से दूर मकान लेने का पहली बार बहुत अफसोस हुआ। हमारे पडोसी डाक्टर राम, जो स्वय भी डायबेटीज, हृदय-रोग तथा टी. बी. के मरीज थे, किसी तरह हाँफते-हाँफते आये और पडितजी को कुछ दवाएँ दी। मगलजी को दवा लेने उसी वक्त शहर भेज दिया।

24 जुलाई को उनका बुखार तो उतर गया, परतु लाल आँव (डिसेन्ट्री) शुरू हो गया। पुराने दिनो मे वे इस रोग को कई बार भुगत चुके थे। दवाइयो का बराबर सेवन किया। डॉ. राम आकर उनको देख गये। मुहल्ले के सभी लोग पडितजी के साथ आत्मीयता रखते। उनकी बीमारी की खबर सुनकर जानकी भाभी भी करुणेन्द्र के साथ उनको देखने आई और भोजनोपरान्त गई।

बीमारी मे भी पडितजी का दिमाग चलता ही रहता। हाथ मे जो काम थे, सो तो थे ही। आज फिर उन्होने 'जिनका मैं कृतज्ञ' एक नई पुस्तक लिखने की योजना बना डाली। 25 जुलाई को भी मैने उनको लेटे ही रहने के लिए विवश कर दिया। उन्होने उस दिन लिखा—"हमारा सारा समय लेटे-लेटे ही बीता। कल से दस्तो की सख्या कम है, पर आँव (लाल) जा रहा है। दवा खा रहे हैं। एमेटिन का इजेक्शन मना किया है।

"जेता के आठ दाँत निकल रहे हैं। बेचारे को दस्त भी आ रहे हैं, बुखार भी। बोलने का स्वर करुण।

"2500 Years of Buddhism पढ़ते रहे। लेख अच्छे हैं, कितनी ही भूले रह गई हैं।

"पडित हरिनारायण मिश्र (देहरादून) का देहान्त 23 जुलाई को सबेरे सात बजे हो गया। कितने सहृदय, छात्रो और तरुणो को कितना प्रोत्साहन देते थे।" पडितजी की देहरादून-यात्रा मिश्रजी के कारण बडी मनोरम हुआ करती थी, सत-समागम जमकर होता था उनके डेरे पर। मिश्रजी के उठ जाने पर पडितजी के मन को आघात लगना स्वाभाविक ही था।

26 जुलाई को वे कुछ ठीक रहे। आँव जाना बन्द हो गया, दवाई खाते रहे। पर पेट साफ नही रहा। इधर पिताजी बीमार, उधर बेटे जेता की तबियत भी खराब। दाँत निकलने के कारण उसे पतले दस्त आ रहे थे, आज भी वह बन्द नहीं हुआ। इससे पिता को चिन्ता हो रही थी। उत्तरप्रदेश लोकसाहित्य समिति के सदस्य थे पंडितजी। अब उसकी बैठक लखनऊ मे होनेवाली थी। पडितजी ने 15 अगस्त तक घर से जाने का निश्चय किया। तब हमारे देश मे सम्पूर्णतः कांग्रेसी शासन था। कम्युनिस्ट राहुलजी ने उस दिन कांग्रेसी राज्य की महिमा पर लेख लिखने का प्रोग्राम बनाया, पर आगे शायद नहीं लिखा।

20 जुलाई को राष्ट्रभारती (वर्धा) और साहित्य संदेश (आगरा) को दो लेख भेज दिये। पटना मे शिवपूजन बाबू को पत्र लिख दिया। 28 जुलाई को उन्होंने आराम किया, विशेष काम नहीं कर सके। आज उन्होंने दही के साथ थोड़ा भात खाया। लेटे-लेटे चीनी लेखक 'माओतुन' की कहानियाँ पढ़ते रहे, पर इनमे उनको कोई विशेषता नहीं लगी। 28 जुलाई को चीनी नाटक 'अमर यौवन प्रासाद' पढ़ते रहे। उनको यह नाटक भारतीय क्लासिकल नाटको जैसा मालूम हुआ। खाने में अभी उनका खूब संयम चल रहा था। इतने दिनों लिखाई भी बंद थी। अब फिर कल से लिखाई शुरू होनेवाली थी। 'अकबर' पुस्तक को 14 अगस्त तक लिख डालने का उन्होंने कार्यक्रम बनाया। 30 जुलाई को पडित हरिनारायण मिश्र के बारे में उन्हें लिखने का

विचार हुआ। मिश्रजी के सुपुत्र डॉ. रूपनारायण मिश्र ने पिताजी के बारे में कुछ सामग्री भी भेज दी। बाद में उन्होंने इसे लिखकर पूरा किया जो उनकी पुस्तक 'जिनका मैं कृतज्ञ' में सकलित है। 30 जुलाई को ही पडितजी ने 'अकबर' के सात पृष्ठ मगलजी से लिखाये। फिर रात को 'अकबर' के बारे में ही पढ़ते रहे। 31 जुलाई की सुबह भी वे 'अकबर' लिखाते रहे। भोजनोपरात पडित हरिनारायण मिश्र पर लेख लिख डाला। आज ही के दिन उनके मित्र डाक्टर अशरफ ने शेरशाह के बारे में कुछ पुस्तकों की नामसूची भेज दी।

1 अगस्त को पडितजी ने 'अकबर' के 10 पृष्ठ लिखाये। आज ही 'दोहाकोश' के प्रूफ को देखकर लौटा दिया। 2 अगस्त को भी 'अकबर' के 11 फुलस्केप पृष्ठ टाइप हुए। लिखाने का काम आज के लिए पर्याप्त हुआ। अतः बहुत दिनों के बाद आज उन्होंने एक अंग्रेजी उपन्यासकार डोरोथी ह्विपल का 'ग्रीन बैंक' पढ़ना शुरू किया। इसके बारे में वे अपना विचार यों लिखते है–"उपन्यास में गहराई नहीं, पर छोटी छोटी बातों और चीजों का सुन्दर वर्णन दिलचस्प मालूम होता है।"

3 अगस्त को भी पडितजी 'अकबर' लिखाते रहे। इसी बीच हमारे पड़ोसी कुदन लाला की बुढ़िया के मरने की खबर मिल गई। "गये देखने। आज 9 बजे बुढ़िया मरी। कुदन लाला को धक्का लगना ही था। कोई पुत्र नहीं। बेटियाँ अपने घरों में। शव को हरद्वार जलाने के लिए ले गये। तीन-चार वर्ष से बेचारी असह्य रोग से पीडित मृत्यु की कामना करती रही। मैंने कहा था– मराज के यहाँ तुम्हारा परवाना गुम हो गया। हैपी वेली में यह दूसरी मृत्यु–लेडली के बाद।"

4 अगस्त को 'अकबर' के 10 पृष्ठ लिखाने के अतिरिक्त उन्होंने 'असहयोग के साथी' के भी दो लेख लिखाये। 5 को दिन-भर के लेखन-कार्य के बाद रात को मोपासा के उपन्यास 'एक स्त्री का जीवन' (A Woman's Life) पढ़ते रहे। "मोपासा अद्वितीय है।"

इस प्रकार 'अकबर' का लेखन नियमित चल रहा था। 6 अगस्त को उसकी आवृत्ति भी की। बहुत दिन पहले लिखा गया 'माओ चे तुग' और बड़े भाई 'चद्रसिह गढ़वाली' की पाण्डुलिपियाँ दिल्ली में खटाई में पड़ी हुई थीं। पडितजी को देरी के कारण बड़ी खीझ उठ रही थी। उन्होंने दिल्ली के प्रकाशक के एक साथी को लिखा कि यदि 'माओ' को जल्दी छापना नहीं चाहते है तो लौटा दे। आज उन्होंने बहुत-से पत्रों के उत्तर लिखवाये। एक चिट्ठी से मालूम हुआ कि आनन्दजी (भदन्त आनन्द कौसल्यायन) 'अगुलिमाल' फिल्म के परामर्शदाता होकर बम्बई मे पड़े हुए है। उसी दिन डॉ रामानन्द तिवारी का 'पार्वती' महाकाव्य आ गया। पढ़कर विचार व्यक्त किया, "अच्छा लिखा है।"

7 और 8 अगस्त को भी उनका नियमित लेखन-कार्य चलता रहता है। 'कांग्रेसी राज्य' के चार पृष्ठ लिखवाये। दूसरे दिन भी कांग्रेसी राज्य को 11 पृष्ठों में खत्म किया। 'अकबर' के साथ-साथ 'जिनका मैं कृतज्ञ' तथा 'मेरे असहयोग के साथी' पर भी कलम (टाइप) धड़ाधड़ चलने लगी। इसी समय कलिम्पोग जाने की भी चर्चा चल रही थी। अतः वहाँ के लिए भी विशेष काम 'सप्त-सिधु' ले जाने का निश्चय हुआ।

मसूरी में वर्षा का मौसम, अतः मिलनेवाले बहुत कम ही 'हर्न-क्लिफ' में पहुँच पाते थे। उनके एक तरुण शिष्य उनसे मिलने आये। वह कुछ सज-धजकर ही आये थे। पडितजी ने लिखा–"कोट-पैंट पहनना जरूरी ठहरा।" बीच बीच में मुझे लेकर सिनेमा भी देख आते। पर उनका सिनेमा हाल में तीन घटा बैठने में मन नहीं लगता। अब 14 अगस्त को उनको कुछ दिनों के लिए मसूरी से बाहर जाना था, इसलिए पूरी व्यस्तता के साथ 'अकबर' की आवृत्ति पूरी कर डाली।

## लखनऊ-प्रयाग के लिए प्रस्थान

14 अगस्त को भोजनोपरान्त डेढ़ बजे वे घर से चलते हैं। कुली से सामान उठवाकर किंगक्रेग में उन्होने बस पकड़ ली। राजपुर रोड (देहरादून) मे आर. के. कम्पनी के यहाँ उतर गये। यहाँ उन्होंने फिल्म धोने को दी, मेरी घड़ी भी बनाने को दी। यहाँ पर ही अपने कैमरे का क्लोजअप लैंस 58 रुपये में खरीदा। फिर ताँगा लेकर शुक्लजी के यहाँ गये। यहीं आकर उन्हें पता लगा कि उनके मित्र मिश्रजी (हरिनारायण) 13 दिनों से

बीमार थे। बीच मे दो-चार दिन के लिए कुछ बेहतर मालूम हुए, किड्नी ने काम करना शुरू किया, कष्ट कुछ शात हुआ। पुत्र और बहू ने उनकी खूब सेवा की। तब तक बेटी और बीवी भी आ गई थीं। मिश्रजी की मृत्यु से पडितजी का मन अत्यन्त व्यथित हुआ, तभी तो उन्होने लिखा, "अकस्मात् और वीराने मे मृत्यु अच्छी है।" (14 अगस्त)

अगले दिन (15 अगस्त) मिश्रजी के घर मे हरिनारायण मिश्र के कागजो को जमा करने पर राहुलजी को उनकी कितनी ही कविताएँ मिली। उन्होने इन कविताओ पर भी लेख लिखने का सोचा। मिश्रजी के श्राद्ध मे उनको भी भाग लेना था। शाम को श्री मेहताजी उनके पास आ गये। श्री रूपनारायण मिश्र भी राहुलजी के निर्देशन मे अपनी थीसिस लिखना चाहते थे, जिनको बाद मे आगरा युनिवर्सिटी से पी एच डी की डिग्री भी मिल गई। उसी रात को पडितजी लखनऊ के लिए रवाना हुए और दूसरे दिन (16 अगस्त) 8 30 बजे लखनऊ स्टेशन पहुँच गये। स्टेशन पर श्री शम्भुनाथ सिह मिले जो उस समय 'त्रिपथगा' मे आ गये थे।

**लखनऊ :** पडितजी का ठहरना श्री यशपालजी के यहाँ हुआ। श्री विद्यानिवास मिश्र और डॉ उदयनारायण तिवारी भी लोक साहित्य समिति की बैठक मे भाग लेने आ गये थे। 4 बजे से लोक समिति की गोष्ठी आरम्भ हुई, श्री श्रीनारायण चतुर्वेदी की अध्यक्षता मे और 9 बजे समाप्त हुई। गोष्ठी मे साहित्य के व्यापक तत्त्वों के बारे मे भाषण हुए। राहुलजी ने सग्रह और जनता के लिए पुस्तिकाओ तथा जनभाषा के उपयोग पर जोर दिया। कल ही यहाँ से प्रयाग जाना तय हो गया। उस दिन पडितजी नेशनल हेराल्ड प्रेस मे गये और वहाँ से प्रूफ लेकर वही बैठकर देखा और वही लौटा भी दिया।

17 अगस्त को सुबह 9 30 बजे तक लोग उनसे मिलने आते रहे। 10 बजे आयुर्वेद कॉलेज के छात्रो के समक्ष पडितजी ने भाषण किया। उनके मित्र डॉ धर्मानन्द केसरवानी इस कॉलेज के प्रिंसिपल थे। उनसे पडितजी का बहुत पुराना परिचय था। भवाली सेनिटोरियम मे 1950 मे भी उनके साथ पडितजी की भेट हुई थी। वही पर डॉ केसरवानी ने डॉ अमरनाथ झा और राहुलजी का सम्मान सत्कार किया था। राहुलजी डॉ केसरवानी की डाक्टरी योग्यता तथा उनके हिन्दी और संस्कृत के प्रति प्रेम के बड़े प्रशसक रहे।

**प्रयाग की ओर :** भिक्षु प्रज्ञानन्द (बुद्ध विहार, रिसालदार पार्क) को महामानव बुद्ध की पाण्डुलिपि देते हुए पडितजी डॉ केसरवानी की कार से स्टेशन गये। प्रयाग जानेवाले डिब्बे मे डॉ उदयनारायण तिवारी, प नर्मदेश्वर चतुर्वेदी और एक जिला जज भी सहयात्री थे। ट्रेन के सफर मे भी कैसी सगोष्ठी रही होगी, इसकी कल्पना की जा सकती है। सहयात्री जिला जज तो धर्मप्रेमी भी थे। शाम 7 बजे प्रयाग स्टेशन पर उतर पडितजी सीधे डॉ बदरीनाथ प्रसाद के घर जार्ज टाउन जाते हैं। उन दिनो राहुल बाबा के प्रयाग मे ठहरने की यही जगह थी। डॉ बदरीनाथ प्रसाद उनके विद्वान और घनिष्ट मित्रो मे से थे। उस दिन भी वह राहुल बाबा की प्रतीक्षा ही कर रहे थे। आज उन्होने सफर की थकावट के कारण बिना इन्सुलिन इन्जेक्शन लिये ही भोजन किया। कभी-कभी की इस लापरवाही ने ही उनके मधुमेह रोग को और बढा दिया।

**प्रयाग :** प्रयाग आकर श्री क्षेत्रेशचन्द्र चट्टोपाध्याय महाशय से मिले बिना बाबा का मन कहाँ मानता ? वे 18 अगस्त को महाशयजी के घर गये। पडितजी की श्री चट्टोपाध्याय के प्रति ऋग्वेद के महान पडित के रूप मे अगाध श्रद्धा रही। किन्तु क्षेत्रेश बाबू इतने धुरन्धर विद्वान होते हुए भी लेखनी मे आलस्य रखते थे, जिसके कारण राहुल बाबा को खेद होता था। उस दिन की भेट मे भी उन्होने महाशयजी को ऋग्वेद सम्बन्धी कार्य करने के लिए कुछ उत्तेजना दी, किन्तु उनको आशा नही थी कि महाशयजी काम करेगे।

18 अगस्त को ही पडितजी अपनी नयी पाण्डुलिपियाँ किताब महल को देने गये। फिर वहाँ से सम्मेलन प्रेस मे जाकर प्रूफ देखे। शाम को अपने मित्र रायरामचरण जी के यहाँ बडी कोठी मे गये। उधर से ही वे महामना निरालाजी से मिलने गये। प्रयाग की हर यात्रा मे वे निरालाजी के दर्शन के लिए जाते रहे। इस समय (1956) उनका शरीर ठीक था। श्री गणेश पाण्डे भी राहुल बाबा के पुराने मित्रो मे से थे। उनसे मिलते हुए वह नागार्जुन के साथ प्रयाग के विज्ञान पर्व मे तरुणो की गोष्ठी मे सम्मिलित होने के लिए गये। वहाँ "अमृतराय जी ने सवा घटे कहानी-कला पर अच्छा भाषण दिया, यद्यपि गोष्ठी के अनुरूप नही।"

**19 अगस्त को सबेरे 10 बजे राहुलजी ने जैन होस्टल के छात्रों के सम्मुख भाषण दिया और 3 बजे डायमण्ड जुबली होस्टल में। शेष समय में डॉ. प्रसाद के घर पर ही लोग मिलने आते रहे। इस यात्रा में उनको यह संतोष हुआ कि श्रीनिवासजी (किताब महल) ने उनकी तीन पाण्डुलिपियाँ प्रकाशन के लिए ले लीं। वास्तव में लेखक को अपनी कृतियाँ प्रकाशित करवाने के लिए आज भी कितनी कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है, यह सभी लेखक** अच्छी तरह समझ सकते हैं। किसी विशेष अवसर के लिए निर्धारित सरकारी अनुदान से अपनी किताबें प्रकाशित करवानेवाले लेखकों की बात अलग है। प्रयाग में उनके भक्तों की कमी नहीं थी, परन्तु श्री जयगोपाल मिश्र बाबा की सहायता भी करते थे और उनके साथ-साथ ही रहते भी थे। निराला-परिषद के श्री सत्यव्रत अवस्थी इस साल बदरी-केदार की यात्रा पर गये थे। उन्होंने पंडितजी को अपनी यात्रा की कहानी सुनाई थी। वे लिखते हैं—"सत्यव्रतजी सतपथ सरोवर से स्वर्गारोहण जाने लगे। मृत्यु और भगवान दोनों साथ-साथ चल रहे थे। बचकर चले आये।" (19 अगस्त, 1956)

20 अगस्त को राहुलजी का प्रयाग में बड़ा व्यस्त कार्यक्रम रहा। दिन भर वे अपनी पुस्तक 'संस्कृत काव्यधारा' का प्रूफ देखते रहे। फिर सवा 3 बजे प्रयाग विश्वविद्यालय की संस्कृति-कला सभा में उनका भाषण हुआ। लेक्चर हॉल पूरा भरा था। वहाँ से वे डॉ. उदयनारायण तिवारी तथा जयगोपालजी के साथ राय रामचरण जी के यहाँ चाय पीने गये। अमृतरायजी भी अपनी कार लेकर आये। डॉ. बदरीनाथ प्रसादजी को साथ लेकर पंडितजी उनके यहाँ भोजन करने गये। "सुधाजी (श्रीमती अमृतराय) ने सेकण्ड डिविजन में एम. ए. कर लिया था, अब डाक्टरेट करना चाहती थीं।" वहाँ से 10 बजे रात को डेरे पर लौट आये और काफी देर तक प्रूफ देखते रहे। 22 की सबेरे की ट्रेन से देहरादून की सीट भी आज ही रिज़र्व करवाई।

अगले दिन सुबह चाय पीकर पंडितजी डॉ. कपिलदेव व्यास जी के घर (कटरा) पर गये। डॉ. व्यास हर वर्ष मसूरी आते थे। पहले वे राहुलजी के बँगले हर्न क्लिफ के थोड़े ऊपरवाले मकान हर्न डेन में ठहरा करते थे। पीछे अपनी पत्नी की मृत्यु के बाद वे अन्यत्र ठहरने लगे। तो भी जब भी वे मसूरी आते, राहुल बाबा से मिलने उनके घर आते थे। उनकी पुत्री सुनीति प्रयाग विश्वविद्यालय से संगीत की स्नातिका थी। वह मेरी भी अच्छी सहेली थी। डॉ. व्यास की नवविवाहिता पत्नी भी हमारे प्रति बड़ा स्नेह रखती थीं। डॉ. व्यास जब आते, देर तक पंडितजी के साथ साहित्य कला संस्कृति एवं राजनीति पर विचार विमर्श करते थे। उस दिन पंडितजी उन्हीं के घर गये, वहाँ भी खूब बातचीत हुई। नवम्बर में आने पर उन्हीं के यहाँ ठहरने का निमंत्रण भी उन्होंने स्वीकार कर लिया। साढ़े 6 बजे हालैण्ड हॉल में जाकर उन्होंने व्याख्यान दिया। उन्होंने लिखा—"डाक्टर चटर्जी धोती कुर्तेवाले ईसाई। भाषण बुद्धिवाद और संस्कृति के समन्वय पर हुए। फिर म्यूजियम जाकर काला साहेब से अनुमति ले कुछ अकबर सम्बन्धी फोटो और चित्रों के फोटो लिये। देखें कैसा आता है।"

उस दिन भोजनोपरान्त वे डॉ. बदरीनाथ प्रसाद की कार पर चले। डॉ. भगवतशरण, डॉ. सुमन से मिलते, कुछ मिठाइयाँ आदि खरीदते किताबघर आये। सम्मेलन प्रेस जाकर 'संस्कृत काव्यधारा' के कुछ और प्रूफ लाये। साढ़े 6 बजे सायं निराला परिषद में गोष्ठी थी। 6 बजे से ही लोग आने लगे। गोष्ठी में सौ से अधिक आदमी थे, जस्टिस अग्रवाल, जस्टिस कमलाकान्त वर्मा, पाठक लक्ष्मीनारायण मिश्र, रसालजी आदि बहुत से मित्र आये। स्वागत हुआ। पंडितजी ने भी भाषण दिया।

## प्रयाग से प्रस्थान

22 अगस्त को सुबह 9 बजे के बाद पंडितजी स्टेशन चले। डॉ. बदरीनाथ प्रसाद, डॉ. उदयनारायण तिवारी और दूसरे कितने ही मित्र स्टेशन पर आये। यहाँ से देहरादून जानेवाले डब्बे में बैठ गये। "लखनऊ तक मैं **अकेला ही कम्पार्टमेंट में** रहा। लखनऊ में दो सैनिक आफिसर बरेली के लिए आये—एक गोवानी तथा दूसरे **बुलन्दशहर के। रास्ते-भर बातें** होती रहीं। 7 बजे शाम को बरेली पहुँचे। देखा-देखी बुलन्दशहरी कर्नल ने संडीला **का लड्डू लिया, पर छोड़कर उतर गये।** यहाँ से देहरादून तक के साथी रेवाड़ीवाले एक सिविलियन आर्डिनेन्स-निरीक्षक **चले, फलाहारी, शुद्ध** दूध-घी के पक्षपाती।

"अमृतराय की 'नागफनी के देश मे' पढी, कहानी बहुत सुन्दर लिखी है।"

**मसूरी :** 23 को पडितजी मसूरी पहुँच जाते है। घर मे बहुत-सी चिट्ठियो के साथ गुरु नानक की कविता पर पी-एच. डी. की थीसिस पंजाब युनिवर्सिटी से आई थी। अगले दिन उस थीसिस को देखा। "लिखा अच्छा है, पर कवि को दिव्य बनाने के लिए अतिशयोक्ति से काम लिया है।" सुबह के समय वे अपना दैनिक कोटा–लिखाना जारी रखे रहे। मेरी थीसिस की सिनाप्सिस भी उन्होंने देखी।

25-26 अगस्त को भी पडितजी सदा की तरह ही लेखन-कार्य करते रहे। रविवार के दिन शाम को डॉ. सत्या गुप्ता के पिताजी तथा कोटखाई के रेजर दम्पती आये। शाम को उनकी अधकपारी दाहिनी ओर दुखने लगी। "क्यो, कार्य का विघ्न शुरू हो गया ?"

अगले दिन समालोचनार्थ बहुत-सी पुस्तके आई, जिनमे ओमप्रकाश (करोलबाग, नई दिल्ली) लिखित 'मगलग्रह की यात्रा' उन्हे रोचक लगी। महाश्वेता भट्टाचार्य की बगला पुस्तक 'झाँसी की रानी' बहुत अच्छी लगी। इधर अगले माह कलिम्पोग जाने की तैयारी हो रही थी। श्री मणिहर्ष ज्योति (ज्योति ब्रादर्स) ने कलिम्पोग मे उन्ही के घर ठहरने का निमत्रण भेजा। मणिबाबू पडितजी के बहुत पुराने मित्रो म मे हैं। 1930 मे तिब्बत की पहली यात्रा से लौटते समय कलिम्पांग मे पडितजी इन्ही के घर ठहरे थे। साहु भाजुरत्न–मणिहर्षजी के पिता–ने उस समय पडितजी का बहुत स्वागत-सत्कार किया था। कलिम्पांग मे मणिबाबू के घर के पडौस मे ही मेरा भी जन्म हुआ था। मणिबाबू के परिवार ने मुझे बचपन मे ही देखा। उनकी बहन ज्ञानशोभा मेरी बचपन की सहेली। 7वीं कक्षा तक दोनों साथ पढी थी। इस प्रकार ज्योति ब्रादर्स के साथ न केवल पडितजी का बल्कि मेरा भी बहुत पुराना मैत्री-सम्बन्ध था, यह बात पडितजी जानते थे।

**हिन्दी विश्वकोष :** 28 अगस्त को डॉ. राजबली पाण्डे का दिल्ली से भेजा हुआ पत्र पडितजी को मिला। हिन्दी विश्वकोश की बात तै हो गई थी। उसके प्रधान सम्पादक का भार ग्रहण करने के लिए राहुलजी से फिर आग्रह किया गया था। उन्होंने वैसी स्वीकृति दे दी। मणिबाबू तथा ज्ञानज्योतिजी को भी उसी दिन उन्होंने पत्रोत्तर लिख दिया कि कलिम्पांग मे उन्ही के यहाँ ठहरेगे। उसी दिन पडितजी को एक दुखदायक समाचार मिला। उनके अनन्य मित्र साहेबजादे महमूद का 24 अगस्त को अलीगढ मे देहान्त हो गया। "कितना अकृत्रिम मधुर व्यक्तित्त्व था इस पुरुष का और त्याग भी। एक सस्मरण लिखाना है।"[1]

30 अगस्त को मौलाना आजाद को उर्दू काव्य के नागरी अक्षरो म छापने के लिए जामिया को सहायता देने के लिए उन्होने पत्र लिखा। सुनवाई हुई या नही, राम जाने।

31 अगस्त से उन्होने 'जिनका मै कृतज्ञ' पुस्तक लिखाना आरम्भ कर दिया। उनकी तबियत अच्छी तो थी ही नही। 25 युनिट इसुलिन के इजंक्शन लेने के बाद भी उनको बहुत पेशाव लगती थी। उनका वजन भी पहले से काफी कम हो गया। काम नही रहे तो भी, नये नये काम निकलते ही जा रहे थे। इस साल श्रीनिवासजी ने रायल्टी के तीन हजार रुपये दे दिये जिससे पडितजी को कुछ निश्चितता हुई।

कभी-कभी, इतने कामकाज तथा व्यस्त रहने के बावजूद, घरेलू बातो के लिए हमारे बीच टकराहट हो ही जाती थी। उनको लगता कि मैं उनकी भावनाओं का ख्याल नही करती, मुझे लगता कि वे मेरी भावनाओं का ख्याल नही करते। बस, दोनो झुँझलाते, परन्तु यह कडवाहट क्षणिक होती। हमारे पास-पडौस म ऐसे भी जबर्दस्त तत्त्व उन दिनो थे, जो हमारी इस तरह की क्षणिक कडवाहट को चिरस्थायी बना देने के लिए जी-तोड कोशिश कर रहे थे। यदि उन दिनो मेरे दिमाग का सतुलन बिगड गया होता, तो जाने किस-किस की पोल खुल जाती। किंतु मैंने अपने ऊपर बहुत ही सयम रखा। उनके आने-जानेवाले मित्रो तथा महिलाओ का हर तरह से स्वागत-सत्कार किया। जो तत्त्व हमारे जीवन मे खाई खोद रहे थे, उनको सफलता तो नही मिली, लेकिन कुछ हद तक मेरे जीवन मे कडुवाहट भर देने मे उनका हाथ जरूर रहा। इस बात को पडितजी उन दिनो नही समझ सके, परतु बाद मे जब समझे तो उनके लिए मेरा मूल्य बहुत बढ गया। तो, हमारे मसूरी

1. साहेबजादे महमूद भारतीय कम्युनिस्ट पार्टी के सक्रिय सदस्य थे।

निवासकाल में ऐसे तत्त्व हमारे आसपास मँडराते रहे। इन तत्त्वो का पर्दाफाश करने के लिए आज मैं स्वतत्र हूँ। यह तत्त्व जो हमारे दाम्पत्य जीवन मे घुन की तरह चिपका हुआ था, वह और कोई नही, जोधपुर की तथाकथित ठाकुरानी गुलाबकुमारी थी, जिसकी जीवनी को राहुलजी ने 'राजस्थानी रनिवास' नाम से लिखकर छपवाया था। जीवनी क्या लिखी गई कि जीवनी की हीरोइन लेखक के जीवन की हीरोइन बनने के लिए हर सम्भव प्रयत्न करने लगी, किन्तु उसकी दाल गलने न पाई, क्योकि यहाँ राहुलजी की प्रतिष्ठा का भी सवाल था। वह औरत पति-परित्यक्ता अतृप्त नारी थी। ऐसी औरतें दूसरो के सुखमय दाम्पत्य को फूटी आँख नहीं देख सकतीं, दूसरो की खुशी उनसे सहन नही होती। इसी खलनायिका के कारण हमारे घर मे भी खटपट हुआ करती थी। परन्तु मेरा राहुलजी पर अटूट विश्वास था, साथ ही मैं उनको पूजनीय मानकर उन पर अन्धश्रद्धा भी करती थी। इसी ने हमारे दाम्पत्य सम्बन्ध को टूटने से बचाया।

इसी घिनौने तत्त्व के कारण पडित जी मुझ पर अकारण ही रुष्ट हो जाते थे। 1 सितम्बर को भी वे इसी प्रकार मुझसे रुष्ट हो गये। खैर, किसी तरह हम लोग अपने-अपने कामो मे व्यस्त रहकर ऐसी बातो को उडा देते। हमारा झगडा जोर-जोर से बोलकर या हाथापाई द्वारा नहीं होता था। हमारा झगडा होता था लेखनी के द्वारा। एक-दूसरे की शिकायतें हम कागज पर लिखकर रख देते, इसलिए बाहरवाले लोग नही समझ पाते थे कि हमारे बीच कोई बात हुई है। मसूरी के निवासकाल मे ही मैंने जाना और तय किया कि आदमी को कितनी ही बडी मुसीबत क्यो न सताये, उसे चुपचाप सहन करते जाना चाहिए। दिल साफ हो और कभी किसी का बुरा नही चेता हो, तो उसका बुरा चाहनेवाले का अनिष्ट प्रत्यक्ष दिखाई देता है। मेरे जीवन मे भी ऐसा ही हुआ। अपना बुरा चाहनेवालो के प्रति मैंने भी पडितजी की तरह ही अजातशत्रु होना सीखा। वस्तुत: उन्ही महापुरुष ने मुझे क्रोध के समय सयम रखना सिखाया।

2 सितम्बर फिर रविवार का दिन। परन्तु पडितजी के कामो मे कोई व्यवधान नहीं। 'जिनका मैं कृतज्ञ' को सुबह लिखाया। अपराह्न मे इजीनियर महावीर प्रसादजी के साथ जुत्शी-दम्पती आये। ये तीनो मसूरी में थियोसोफिकल सोसायटी के सदस्य थे। पडितजी को इसकी बैठक में कुछ बोलने का निमत्रण दिया। 3 सितम्बर को भी उसी तरह काम चालू रहा। 4 को शहर गये। कमजोरी के कारण अधिक चलना उनसे हो नही पाता था। वजन देखा, केवल 152 पौंड। शारीरिक कमजोरी के कारण ही उनमे चिढचिढापन भी बढता जा रहा था। लेकिन यह स्थिति क्षणिक ही रहती। 5 सितम्बर को उन्होने अपनी डायरी मे नोट किया—"घर बाँधने, पुस्तको के सग्रह कराने ने तरद्दुद मे डाल रखा है।

सुबह होती है शाम होती है
उम्र यूँ ही तमाम होती है।

मुझे पहिले पद के अनुसार 'दिवस जात नाहि लागहि बारा' याद आता है।" (5 सितम्बर, 56)।

'पालि काव्यधारा' पुस्तक तैयार करने के लिए उन्होंने श्री भरतसिह उपाध्याय से वचन ले लिया था। पर जब उन्होने नही किया तो पडितजी ने स्वय ही उसे तैयार करने का निश्चय किया। (सिहल देश मे रहकर उन्होंने इस ग्रथ को 1960-61 मे पूरा कर दिया।) शारीरिक कमजोरी तथा अन्य चिन्ताओ के कारण पडितजी उन दिनों बहुत ही खीझते रहते थ। मुझ मे उन दिनो उनको दोष ही दोष दिखाई देते थे। गुणो का तो उन्होने लेखा-जोखा नही रखा, अलबत्ता मेरे दोषो को डायरी मे नोट करते या अपने तथाकथित घनिष्ट मित्रो को लिखा करते। 7 सितम्बर की डायरी मे लिखा है—"कमला फिर सिलाई कर रही है। मैं चाहता था थीसिस के आवेदन के स्वीकृत होने तक वह सस्कृत की पाँचो पुस्तके पढ डालती, तो कुछ काम पूरा हो जाता। पर बहाना मिला है—'मंजूर होने पर पढूँगी। इसमे इतनी ढीलमढाल नही चलेगी, इसका ख्याल नहीं।"

पंडितजी भूल जाते थे कि मैं जो सिलाई कर रही होती थी, उन्ही के छोटे-छोटे बच्चों के जरूरी कपडे होते थे।

हिन्दू विश्वविद्यालय के शोधछात्र रमेश मिश्र की पी एच. डी. की थीसिस जाँचने के लिए पडितजी के पास आई। "बहुत ही अच्छी तरह लिखी हुई है और काफी पढ़ने के बाद।" उसी दिन 4 सितम्बर को श्री

लक्ष्मीनारायण तिवारी (डॉ. उदयनारायण तिवारी के सुपुत्र) ने पंडितजी को लिख भेजा—"दिल्ली विश्वविद्यालय बौद्धदर्शन की गद्दी स्थापित कर रहा है, उसे स्वीकार कीजिए। भला यह होने वाली बात है ?" "कित्तिमा बाबा (सारनाथ) ने उदयनारायण और उनकी चाची (पंडितजी की प्रथम पत्नी) की अवस्था लिखकर कुछ आर्थिक सहायता करने का आग्रह किया है।" (8 सितम्बर)

9 सितम्बर को मेरे ऊपर पंडितजी की फिर मेहरबानी होती है। उन्होंने लिखा—"कमला की वही रफ्तार बेढ़गी है। पी-एच. डी. की अच्छी थीसिस (रमेश मिश्र की) देखने के लिए आई है। कहा, देख लो। पर कान पर जूँ रेंगनेवाली है ? जानती हैं, पी-एच. डी. भी उसी बेपर्वाही से हो जायेगी। कैसे समझाया जाये। अपने ही देख लेगी। मुझे तो यह निश्चय मालूम होता है कि ऐसी मनोवृत्ति में वह पी-एच. डी. नहीं कर सकतीं।'

दूसरे दिन जया और जया की माँ (मुझे) को लेकर पंडितजी शहर गये। परिवार के साथ उन्होंने 'शतरंज' फिल्म देखी। फिल्म के प्रति उनके विचार—"कहानी में कोई जोर नहीं, बकार की फिल्म। अशोककुमार और मीनाकुमारी जैसे अच्छे अभिनेता, पर वे क्या करते ?" शहर जाने पर लक्समौट में डॉ. सत्यकेतुजी के यहाँ उनका पड़ाव रहता ही। चाय अक्सर उन्हीं के यहाँ पी जाती। अब डाक्टर साहब ने दिल्ली में किताबों का व्यवसाय शुरू कर दिया था। प्रकाशन के कार्य से वे सन्तुष्ट थे। उन्होंने अब दिल्ली में ही ज्यादा समय रहने का विचार किया। बाद में तो वे दिल्ली के ही स्थायी निवासी बन गये।

पंडितजी पुस्तकें जितने उत्साह से लिखते थे, उनके प्रकाशन की व्यवस्था के लिए उतनी ही चिन्ता होती थी। 'हिमाचल प्रदेश' की पाण्डुलिपि उन्हें उसी प्रकार मुश्किल में डाले हुए थी। उसके छपने की व्यवस्था अभी तक नहीं हो पायी थी। प्रोफेसर धर्मेन्द्रनाथ शास्त्री (मेरठ) का पत्र आया। आज ही मेरी थीसिस की सिनाप्सिस भेज दी गई थी। मंजूरी मिलनेवाली थी। "पर कमला तो तत्सम्बन्धी पुस्तकों में असहयोग कर रही है, उन्हें सिलाई-कढ़ाई ज्यादा पसन्द आती है।" (11 सितम्बर)

12 सितम्बर को भी उन्होंने खूब लिखाई का काम किया। आज प्रूफ के न आने से उन्हें बड़ी झुँझलाहट हो रही थी। व्यस्त होने पर भी उन्हें परिवार का ख्याल रहता ही था। तभी तो उस दिन लिखा—"कमला, जया, जेता, माहिली (बहन) सब बाजार गये। शाम को वर्षा देखकर डर लगने लगा शायद भीग जायेंगे। 'जिनका मैं कृतज्ञ हूँ' का भी काफी हिस्सा लिखा जा चुका है।"

14 सितम्बर पंडितजी के लिए बड़ी खुशी का दिन। उस दिन उनका पासपोर्ट बनकर आ गया। परन्तु पासपोर्ट मिलने का मतलब यह तो नहीं था कि वे तुरन्त विदेश चल दें। उन्होंने विदेश जाने के बारे में सोचा था, किंतु लिखा है—"अब तो नागरी प्रचारिणी की योजना (हिन्दी विश्वकोश) को देखकर ही कुछ निश्चय करेंगे।" उसी दिन प्रोफेसर धर्मेन्द्रनाथ शास्त्री (मेरठ) की डी. लिट. की थीसिस निरीक्षण के लिए आ गई। जिसमें "न्याय वैशेषिक तथा दिङ्नाग का तुलनात्मक अध्ययन है। काफी मेहनत की है और अच्छी तरह लिखी गई है।"

अगले दिन 15 सितम्बर को 'जिनका मैं कृतज्ञ' को समाप्त कर दिया। इस पुस्तक में उनके 55 मित्रों के संस्मरण आये हैं। दूसरे दिन 'असहयोग के साथी' पर लिखना तय किया। मन के लड्डू भी राहुलजी खाते जा रहे थे। हिन्दी विश्वकोश की प्रधान सम्पादकी का ख्वाब भी देख रहे थे और उसी के अनुसार अपना भावी प्रोग्राम बनाने लगे। 'दीपिका' बम्बई के लिए उन्हें कई लेख प्राचीन गणराज्यों और सिक्कों पर लिखने थे। "किन्तु मसूरी में सामग्री का अभाव है। यदि बनारस में रहना पड़े तो काम बन सकता है।" 'अकबर' पुस्तक तेजी से छप रही थी। उसके तीसरे फर्मे का प्रूफ भी आ गया। उसकी टाइप से पंडितजी संतुष्ट थे।

"आज 16 सितम्बर को हमारे घर में स्त्री-गोष्ठी रही।" कोटखाई के रेंजर साहब जो इस समय हमारे पड़ोस में ठहरे थे, पत्नी कृष्णा तथा बहन सुनीता भोजन के लिए आईं। सचमुच ही हैपीवेली के इस बियाबान जंगल में इन दो महिलाओं के कारण हमारा मन लगने लगा था। ये दोनों बहुत ही सुसंस्कृत और स्नेही महिलाएँ थीं। हिमाचल प्रदेश के एक राजपरिवार से सम्बन्ध होने पर भी ये लोग बहुत सरल और मिलनसार थीं। यूँ तो मसूरी के 10 वर्ष के निवासकाल में हमारा बहुत-से लोगों से परिचय हुआ, किन्तु मुझ पर निस्वार्थ और अकृत्रिम स्नेह रखनेवाली ये ही दो ननद-भाभी मिलीं, जिनकी स्मृति मेरे मन में सदैव बनी रही। पंडितजी की

बात दूसरी थी। उन पर स्नेह-प्रेम की वर्षा करनेवाले स्त्री-पुरुष बहुत थे। एक महिला (तथाकथित ठाकुरानी गुलाबकुमारी) तो उनकी विद्वत्ता पर इतनी मुग्ध थी, उनके व्यक्तित्व से इतनी प्रभावित थी कि बात-बात मे मुझसे कहा करती–'चाचाजी देवता हैं, देवता।' वह पंडितजी से 'वाल्मीकि रामायण' पढ़ने आती थी, जबकि उसे हिन्दी का वाक्य भी ठीक से लिखना नही आता था, विराम-अर्धविराम तक की उसे तमीज नही थी, और वह लेखिका बनने का ख्वाब देख रही थी। संस्कृत का कभी 'क' भी उसने नही पढ़ा था। किन्तु अब उसको 'वाल्मीकि रामायण' चाचाजी से पढ़ने का शौक हो गया। रामायण तो क्या पढ़ती, पर उतनी देर तक चाचाजी का सान्निध्य उसे मिलता था। इसी बहाने से वह रामायण पढ़ रही थी। चाचा और भतीजी के इस संस्कृत-पठन के समय मैंने कभी बाधा नही पहुँचाई, क्योंकि मुझे राहुलजी पर अटूट श्रद्धा और विश्वास था। लेकिन मैं मूर्ख नही थी, जैसा कि वह महारानी समझती थी। रानी लक्ष्मीकुमारी चूड़ावत ने जब अपनी लिखी कुछ किताबें समालोचनार्थ पंडितजी के पास भेजी तो वह श्वेतकेशी भतीजी ईर्ष्या से जलने लगी और वैसी ही पुस्तकें लिखने की तैयारी की। किन्तु बातें बनाने और काम करने मे बहुत अंतर होता है। लिखना भी एक महान कला और साधना है जो सबको नही आती। भतीजी साहिबा को शराब का भी शौक था। पंडितजी की आँखें तब खुली जब कि एक दिन वह औरत शराब के नशे मे धुत होकर 'हर्न क्लिफ' मे आई और उनको और मुझको बुरा-भला कहने लगी। इस औरत से पिण्ड छुड़ाने के लिए भी राहुलजी ने 'हर्न क्लिफ' को छोड़ देने का निश्चय किया था।

इतवार के दिन अक्सर जुत्शी दम्पति 'हर्न क्लिफ' मे आते थे। उस दिन (17 सितम्बर) भी दोनो पति पत्नी अपनी बेटी डा. उषा के साथ आये। श्रीमती मोहिनी जुत्शी का हम दोनो के साथ बड़ा स्नेह का बर्ताव रहा। वीरान जंगल मे रहते वह मुझे अपनी माँ की याद दिला देती थी। जुत्शी साहब वैसे ही हँसोड़ और उदार हृदय के। समय समय पर ये ही लोग राहुलजी और मुझको शहर बुलाते, घर मे खातिरदारी करने के अतिरिक्त सिनेमा दिखाने भी ले जाते। ऊपर उल्लिखित श्वेतकेशी अधबूढ़ी तरुणी पंडितजी और मेरे बीच कड़वाहट भरने का जितना प्रयत्न करती थी, उससे कही अधिक श्रीमती जुत्शी हमारे जीवन मे मिठास भर देने का प्रयास करती। मेरे प्रति उनका स्नेह अतुलनीय रहा। पद मे बड़ी होने पर भी मैं उनकी कनिष्ठा कन्या डॉ उषा की समवयस्का थी, इसलिए वह मेरी अल्पज्ञता को सदैव नजरअन्दाज कर देती थी। दोनो ही पति-पत्नी पंडितजी का बहुत सम्मान करते थे। माता पिता से लेकर बच्चे तक सुसंस्कृत और सुरुचिपूर्ण व्यक्तित्ववाले थे। इस परिवार से भी मैंने गृहस्थी तथा सासारिक-सामाजिक बहुत से पाठ पढ़े। हर इतवार को जब ये लोग तीन मील पैदल चलकर हमारे घर आते, तो राहुलजी और मुझको अतीव प्रसन्नता होती थी और हँसी खुशी के साथ दिन बीत जाता था।

आजमगढ़ जिला गजेटियर कमेटी का सदस्य राहुलजी को भी बनाया गया। निकट भविष्य मे आजमगढ़ जिले की यात्रा होनेवाली थी, अतः आजमगढ़ की ग्राम नामावली के इतिहास की खोज मे 18 सितम्बर को वे लगे रहे। "प्रत्ययो से कुछ प्राचीन नामो का पता लग रहा है, ओरा, उल, आव, देह जैसे। 1000 से अधिक आबादी के गाँव प्राय प्राचीन है। मुस्लिम काल मे नाम बहुत बदल गये। विश्लेषण के बाद लेख लिखना है।"

19 सितम्बर को जुत्शीजी के यहाँ दोपहर के भोजन का निमन्त्रण। पंडितजी के साथ मुझे भी जाना था। भोजन के बाद हम सब ने 'नई दिल्ली' फिल्म देखी। "बहुत दिनो पर एक अच्छी फिल्म। नृत्य आदि भी अच्छे और जाति-प्रांत सकीर्णता के खिलाफ। उसके बाद थियोसोफिकल सोसायटी मे बुद्ध धर्म पर भाषण दिया। कुछ को अच्छा लगा। शाम साढ़े आठ बजे घर लौटे।" 'आज जया का चौथा जन्मदिवस। तीन वर्ष की हो गई। सत्यकेतु दम्पती, लेह्नी दम्पती, जुत्शी-दम्पती, रेजर दम्पती और उषा बाबा (सत्यकेतु) सभी आये। चाय पार्टी अच्छी हुई। जया ने जाना–जन्मदिन है।" (20 सितम्बर1956)

अब कलिम्पोग के लिए प्रस्थान करने का समय निकट आ रहा था, इसलिए हाथ मे लिये हुए काम को समाप्त करने के लिए राहुलजी बहुत परिश्रम करने लगे। मगलदेवजी जैसे चुस्त और निरालस स्वभाव के सहयोगी उनको मिले थे, इसलिए काम करने की गति काफी तेज रही। 'मेरे असहयोग के साथी' को लिखकर

समाप्त कर दिया। इसके बाद ही उनको कनैला की ऐतिहासिक कथा लिखने की इच्छा होती है, जिसको भी बाद मे पूरा कर देते हैं। आजमगढ़ जिले के गाँवो के नाम-विश्लेषण का काम भी साथ-ही साथ चलता है।

24 सितम्बर को राहुलजी मुझे लेकर शहर जाते हैं। लढौर मे अपने मित्र किसनसिहजी के घर तक गये। हिमाचल प्रदेश के सीमात गाँव कन्नौर के निवासी किसनसिहजी से उनका बहुत पुराना सम्बन्ध रहा। कुछ वर्ष पूर्व ही उनका देहान्त हो गया। उनकी पत्नी ने जो क्यूरियो की चीजे बेचती थी, दूकान पहले से काफी अच्छी तरह से सजा रखी थी। हम लोग कभी-कभी उनसे मिलने जाते और जाडो मे दिल्ली मे जनपथ पर उनकी दूकान पर भी उनका हालचाल पूछने जाते थे। राहुलजी अपने सुहृदो के प्रति सदैव सहानुभूति रखते थे।

उस दिन पडितजी ने मुझे लेकर बाजार के नवभारत भोजनालय मे भोजन किया। रास्ते में ही मरहूम साथी महमूद की चचेरी बहन से राहुलजी की भेट हुई। उनके पति दिल्ली यूनिवर्सिटी मे प्रोफेसर थे। उनको घर आने का निमत्रण देकर हम लाग विदा होते हैं। अभी हाथ मे समय था। घर लौटते समय 'जागते रहो' फिल्म भी देख ली। राहुलजी को फिल्म उतनी पसन्द न आई।

1 अक्तूबर को कलिम्पोग के लिए प्रस्थान करने का निश्चय हो गया। अत काम जल्दी जल्दी करने लगे। प्रूफ देखना, चिट्ठियाँ लिखना-लिखाना इत्यादि काम। आगरा तथा बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय की थीसिस देखकर आज ही लौटा दी। 30 सितम्बर को रविवार का दिन पडा। जु-ाी दम्पती, सत्या गुप्ता तथा गुलाबकुमारी बाई एव कुछ अन्य लोग चाय पर आये। पडितजी उन लोगों से बातचीत करते रहे और हम लोग यात्रा की तैयारी मे व्यस्त रहे।

## कलिम्पोग और नेपाल की यात्रा (1956)

अबकी बार राहुलजी सपरिवार यात्रा पर निकलते हैं। उनके साथ मे उनके टाइपिस्ट सहयोगी मेरे भाई मगलदेव परियारज, मेरी छोटी बहन माहिली, मैं और जया-जेता भी साथ जा रहे थे। उनका अपने कुत्ते भूतनाथ की भी चिन्ता थी, अतः हमारे नौकर महेश को उसकी देखरख के लिए घर पर छोडने का निश्चय हुआ। हमे महेश बहुत ही विश्वासी सेवक मिला था, जो गढ़वाली था। पडितजी का उस पर बहुत स्नेह था, वह भी उनकी सेवा करने में अपना अहोभाग्य समझता था। जया जेता के प्रति भी उसका अगाध स्नेह था। उसी महेश के जिम्मे पडितजी ने सारा घर खुला रख दिया।

1 अक्तूबर को सुबह पडितजी के साथ हम लोग चल पडे। मोटरवाले को बिडला निवास तक बुलाया था, किन्तु वह नही आया। सामान कुलियो से उठवा रिक्शो पर लदवाया और किताबघर तक गये। 14 रुपये मे टैक्सी कार मिली, सब सामान उस पर लाद दिया। दो घटे मे देहरादून पहुँचकर जया, जेता, बहन और मुझको श्री मेहताजी के यहाँ छोडकर वे मगलजी को साथ लेकर स्टेशन गये। फर्स्ट क्लास का एक टिकट लखनऊ तक का लिया। मै अन्य लोगो के साथ थर्ड क्लास में ही जाना चाहती थी। दोपहर का भोजन मेहता जी के यहाँ करके पडितजी अपने मित्र शुक्लजी से मिलने उनके घर सेवक आश्रम रोड गये। 4 बजे शाम को डी. ए. वी. कालेज मे उनका भाषण हुआ। फिर हम सबको लेकर 6 बजे के बाद स्टेशन पहुँचे। मेहताजी हम सबको सी-ऑफ करने के लिए आये थे। गाडी 8 बजे के बाद चली।

**लखनऊ** : 2 अक्तूबर को सुबह 8 बजे के बाद हम लाग लखनऊ पहुँचे। भिक्षु प्रज्ञानन्दजी स्टेशन पर ही मिले। सिलीगुडी जानेवाली अवध-तिरहुत मेल कल सुबह 8 बजे चलनेवाली थी, अतः हमे 24 घटा लखनऊ मे रहना था। स्टेशन से हम लोग बुद्ध विहार, रिसालदार पार्क चले गये। प्रतिमागृह के पास पखे के नीचे पडितजी को जगह मिली, जिससे रात शान्ति के साथ सो सके। शाम को चार बजे से परिवार को लेकर वे घूमने निकले। आज गाँधी-जन्मदिन के कारण बाजार बद थे। अमीनाबाद, हजरतगज होते सिंधी होटल मे ग्रामोफोन के हल्ला मे भोजन कर लौट आये। आज ही 'महामानव बुद्ध' के बाकी फार्म के प्रूफ देखकर दे दिये। 'महामानव बुद्ध' प्रज्ञानन्दजी छाप रहे थे।

## कलिम्पोंग के लिए प्रस्थान

3 अक्तूबर की सुबह चाय पीकर पडितजी मबको लेकर स्टेशन गये। अवध-तिरहुत मेल 8 बजे चली। पडितजी सेकण्ड क्लास के डिब्बे में बैठे और बाकी लोग थर्ड क्लास में। (उन दिनों थर्ड क्लास कम्पार्टमेन्ट भी बहुत अच्छा होता था) जया को हमारे पास छोडकर जब पडितजी अपने कम्पार्टमेन्ट में गये तो वह घबडाकर रो पडी। पापा को दुख हुआ। पडितजी यह जानकर सतुष्ट हुए कि सिलीगुडी तक एक ही ट्रेन जाती है। बस्ती स्टेशन तक जानेवाले कुछ परिचित लोग उन्हें मिले। सेकेण्ड क्लास, पहले का इयोढ़ा क्लास। सीट इतनी पतली कि लेटा नही जा मकता। गोरखपुर से भटनी तक कुछ ज्यादा ही आदमी चढे। एकमा और छपरा अँधेरे के बाद आये और आधी रात को मुजफ्फरपुर। अवध तिरहुत मेल अच्छी ट्रेन है—कानपुर से सिलीगुडी तक जाती है। (अब तो सिलीगुडी से गोहाटी तक के लिए भी ट्रेन है।)

**4 अक्तूबर** : "कटिहार सूर्योदय के समय पहुँच गये। एक ही ट्रेन होने से उतरने-चढने मे जहमत नही उठानी पडी। कमला थर्ड क्लास में, बच्चे भी वही, मै सेकण्ड क्लास मे। सेकेण्ड मे जगह काफी थी, पर उनका आग्रह भाई-बहन के साथ चलने का रहा। बच्चो को कष्ट तो होना ही था। ट्रेन एक घटा लेट पौने बारह बजे ही सिलीगुडी पहुँची। नया स्टेशन (जक्शन) अब मुख्य हो गया है। वेटिंग रूम थर्ड क्लास के लिए पहले हो जैसा। ऊपरी क्लासो के लिए अच्छा है। पर भीड। स्नानकाष्टक में मुश्किल से जाने को मिला। दौड-धूप करने पर 40 रुपये मे स्टेशनवेगन लेकर तीन बजे चले। 6 बजे शाम के करीब कलिम्पोंग पहुँचे। मैं धर्मोदय विहार मे ठहरा और कमला मातृगृह मे। भिक्षु अनिरुद्ध, विवकानन्द आदि मिले।"

**कलिम्पोंग 5 अक्तूबर** : "बादल रहे, रात भर वर्षा भी। चाय पीकर बाबू राधामोहन प्रसाद (कमला के जीजाजी) के घर पर चले गये। रास्ते मे कमला के मामा, चाचा आदि से मिलते गये। गरीब अपने आत्मीय राहुल को पाकर क्यो न प्रसन्न हो। राधामोहन बाबू ने छोटा सा किन्तु सुखद मकान बना लिया है। डाकखाने मे 'अकबर' के चार फार्मों के जो प्रूफ मिले, देख लिया, अधिक समय उसी मे बीता।"

**6 अक्तूबर** : "आज दिन मे तो नही पर शाम को बूँदाबाँदी हुई। कुछ चिट्ठियाँ आई, प्रूफ नही। दो बार हाट की ओर घूमे। आज शनिवार हाट का दिन था। ग्यथुक (तिब्बती भोजन) एक रुपये का काफी था। मध्याह्न भोजन राधामोहन बाबू के यहाँ। आज फुटबाल का खेल देखने के लिए लोग टूट पडे थे। धर्मोदय विहार तक गये। रास्ते मे साहु प्रत्येकमान मिल गये। पता चला धर्ममान साहु की कोठी चौपट हो गई। कुछ तो बाप ने किया था, बाकी त्रिरत्नमान साहु ने खतम कर दिया। तीन औरते रखे शराब में धुत। कल डॉ. रोयरिक के यहाँ जायगे।

**7 अक्तूबर** : "बादल रहे। सबेरे चाय पीकर निकले। श्री धर्मरत्न यमि (नेपाल) के भाई सघरत्न और त्रिरत्नमान साहु के लडके प्रत्येकमान से बात करते साढे नौ बजे कुकेटी कोठी मे डाक्टर जार्ज रोयरिक के पास गये। वहाँ ढाई घटे विद्या सम्बन्धी बातचीत होती रही। प्रति सप्ताह तीन दिन उनके यहाँ रहकर 'प्रमाणवार्तिक' के अग्रेजी अनुवाद का काम करना है। एक परिच्छेद पहिले समाप्त हो गया, तीन और बाकी है। इन्हे समाप्त कर डालना है। अबके अधिक सुव्यवस्थित रीति से काम करना है। उनके लिए हर अनुवाद को घर पर देखकर, फिर मिलकर दुहराने मे ठीक होगा। डॉ रोयरिक रूस मे जाये तो अनुसधान का काम बहुत आगे बढ सकता है। कलिम्पोग अमेरिकन गुप्तचरो का गढ है। धर्म बहुत आड का काम देता है। सिक्किम राजकुमार (बाद मे महाराजा छोग्याल) को भी अग्रेजो ने खरीद लिया है। शाम को कम्युनिस्ट पार्टी के कुछ साथी मिल गये। इस्माइल भी रात-भर के लिए आये थे। रास्ते मे मिल गये।"

**8 अक्तूबर** : "आज भी मौसम साफ नही। आज चिट्ठियाँ-भर लिखी। शाम-सुबह घूमे। पार्टी कार्यालय यहाँ से दूर नही है। तिब्बती काफी हैं, कुछ तो नारकीय जीवन बिता रहे हैं। उन्हे पता नही, हिमालय पर स्वर्ग का निर्माण हो रहा है। पार्टी-मेम्बर यहाँ 100 से ऊपर हैं। श्री चिन्मय घोष लोकगीत और लोकनृत्य मे दिलचस्पी रखते हैं। इधर-उधर घूम रहे है।"

**9 अक्तूबर** : "आसमान साफ रहा। 9 बजे रोयरिक के पास गये। 'प्रमाणवार्तिक' द्वितीय परिच्छेद मे

प्रत्यस्तः की 40 कारिकाओ का अनुवाद किया। 50 का औसत हो सकता है। 600 कारिकाओं का अनुवाद शायद कर सके। अर्थात् एक ही परिच्छेद बचा रहेगा।

दो बजे लौटे। शाम को 'जागृति' फिल्म देखने गये। बगाली फिल्म होने से सयम है।"

10 अक्तूबर को 'अकबर' के बहुत-से प्रूफ आये थे। उन्हे उमी दिन देखकर लौटा दिया। पडित हरिहरनिवास द्विवेदी (ग्वालियर) की पुस्तक 'मध्य भारत का इतिहास' के कुछ खण्ड भी आ गये। इस पुस्तक की भूमिका राहुलजी ने ही लिखी है। शाम को वे फिर पार्टी आफिस जाते है। वहाँ चर्मकार बन्धुओ से देर तक बातें करते रहे। अगले दिन (11 तारीख) उन्होने मगलजी से कुछ लिखवाया। कुछ पढते भी रहे, घूमते भी रहे। कमला के मामा के घर पर भी गये। अपने 1930 के जमाने के मित्र श्री परमहस मिश्र शाम को डेरे पर उनसे मिलने आये। परमहस मिश्रजी, जो कलिम्पोग बोयज मिशन हाईस्कूल मे हिन्दी और सस्कृत के अध्यापक थे, इनके बडे भाई श्री सूर्यकात मिश्र मिशन गर्ल्स स्कूल मे हिन्दी पढाते थे, उन्ही की मै छात्रा थी। इस नाते परमहस मिश्र मुझे बचपन से ही जानते थे। 1949 मे अप्रैल महीने मे महापण्डित राहुल साकृत्यायनजी के सम्मुख मैं इन्ही मिश्रजी के माध्यम से आई थी। इन्होने भी कमला नाम की एक नेपाली ब्राह्मणी ईसाई लड़की से विवाह किया। "इस विवाह ने सामाजिक तौर से उन्हे बहुत उदार बना दिया है, पर इस्लाम के साथ नही क्योंकि वह इन्हे सस्कृति-विरोधी भी मानते है।"

12 अक्तूबर को जया-जेता, मुझे और मगलजी को लेकर पडितजी डॉ रोयरिक के यहाँ कुकंटी गये। दोनो विद्वानों ने बैठकर अनुवाद का कुछ काम किया। भोजनोपरान्त लौट आये। शाम को हम सब लोग दुर्गापूजा देखने गये। "यहाँ बगालियो का महोत्सव। टाउनहाल तथा अन्य स्थानो मे दुर्गा की मूर्तियाँ सजाई गई थी। कला की ओर प्रगति हुई है पर कलाकार व्यवसायत कैसे हो सकते है जबकि उन्हे साल मे दस पन्द्रह दिन के लिए ही काम मिलता है। नवमी के दिन नेपाली घरो मे भी बकरे की बलि दी जाती है दुर्गा को।" इस बार पडितजी ने भी आसपास देखा।

13 अक्तूबर को वे सवेरे से ही काम करने बैठ जाते है। जिला आजमगढ के ग्राम नामो का इतिहास लेख तैयार कर दिया। "आज दुर्गाष्टमी के बाद की नवमी। बलिमास का सब जगह प्रचार। दुर्गापूजा दर्शनार्थियों के मेले की बहार नही रही। शाम को भोजन श्री परमहस मिश्र के यहाँ हुआ, जिसमे राधामोहन बाबू सपत्नीक और राहुलजी सपत्नीक आमंत्रित थे। इस प्रकार मेजबान और मेहमान तीनो बिहारी नेपाली दम्पती।"

14 अक्तूबर को विजयदशमी। बगाली और नेपालियो का बडा त्योहार। पर उस दिन दिन-भर वर्षा होती रही। इससे दशहरे का मजा ही नही रहा। पडितजी अलेक्जेंडर डुमा का उपन्यास 'Camille' पढते रहे। "मोपासा और डुमा कथाकारो मे सम्राट है।" वर्षा के कारण आज पडिजी कही बाहर नही गये। दो गुजराती तरुण डेरे पर ही उनसे मिलने आये। इनमे से एक तिब्बती पढने आये थे, दूसरे की रेडियो की दूकान थी। जया को विजयदशमी का खूब तिलक लगा दिया गया था, ननिहाल मे दक्षिणा भी खूब मिली। वर्षा न हुई होती तो पडितजी भी गये होते।

कलिम्पोग मे भी प्रूफ बराबर आते रहे। 'ऋग्वैदिक आर्य', 'सस्कृत काव्यधारा', 'अकबर' तथा 'दोहाकोश' के प्रूफ एक साथ आये। मोहन प्रेस (पटना) से पडितजी खीझे हुए थे, क्योकि उनकी 'नेपाल' की पाण्डुलिपि को इसने कई सालो तक अचार बनाकर रखा। उस दिन नेपाल सम्बन्धी रगीन डाक्युमेन्ट्री फिल्म उनको देखने को मिली। विजयदशमी के अवसर पर आज रात्रिभोज मेरे चचा के यहाँ था। राधामोहन बाबू सपरिवार बलिया जा रहे थे।"

17 अक्तूबर को राहुलजी 9:30 बजे डॉ. रोयरिक के यहाँ चले गये। वहाँ दो घटे तक अनुवाद का काम हुआ। लौटते समय वे धर्मोदय विहार गये। विहार मे रहनेवाले तीनो भिक्षु प्रव्रजित थे। प्रत्येकमान तथा धर्मरत्न यमि के भाई सघरत्न के साथ ल्हासा के बारे मे बाते होती रही। उन्हीं बातो से पडितजी को लगा कि तिब्बत मे सामंती स्वार्थ अब भी (1956) अक्षुण्ण है। सडक-निर्माण, नहर, शिक्षा का काम जरूर हो रहा था। हर साल सैकडों तरुण-तरुणियाँ शिक्षा के लिए चीन भेजे जा रहे थे। आज रात्रिभोज हमारे मामा के यहाँ

हुआ।

आज के ही दिन उन्होंने एक महत्त्वपूर्ण सामाजिक कार्य किया। यहाँ की नेपाली पहाड़ी अनुसूचित जाति की सूची तैयार कराकर उन्होने अपने सिफारिशी पत्र के साथ राष्ट्रपति और प्रधानमंत्री के पास भेज दी। यहाँ से गन्तोक जाने का भी उन्होने कार्यक्रम बनाया था, पर वह कार्यान्वित नहीं हो सका। ल्हासा के परिचित एक खम्पा लामा (मिडमा-पा सम्प्रदाय के) उनसे मिलने आये, वह पडितजी से एक सिफारिशी पत्र चाहते थे। हाट की ओर भी पडितजी घूमने गये। फलों के अभाव की उन्हे शिकायत थी। खैर, अभी नारगी का मौसम भी तो नही था।

उनके पुराने जमाने के मित्र मिस्टर थार्चिन से 18 अक्तूबर को भेंट हुई। दोनो मे देर तक बातचीत हुई। मिस्टर थार्चिन किन्नर देश के निवासी थे, जो बाद मे ईसाई धर्म मे दीक्षित होकर कलिम्पोंग में बस गये। उनका 'मिरर प्रेस' नाम से एक तिब्बती प्रेस भी था। उसी दिन डेपुङ (तिब्बत) के एक भिक्षु लामा भी मिले। वह कम्युनिस्टो से भयभीत हैं। वहाँ पर चीनी लोग ही ज्यादा हैं, इसलिए और भी कठिनाई है। पर डेपुङ मे डेढ हजार भिक्षुओ की सख्या मे कमी नही हुई है। समझाना है और यांत्रिक तौर से नही। अत मे अपने ही तजर्बे से लोग ठीक हो जायेंगे। पर बीच की कमी करणीय है।"

19 अक्तूबर को सुबह पौने नौ बजे राहुलजी डॉ रोयरिक के पास कुकेटी कोठी जाते हैं और वहाँ काम करते हुए एक बजे के बाद तक रहते हैं। आज दोनो विद्वानो ने मिलकर 30 से अधिक श्लोकों का अनुवाद किया। बीच-बीच मे दोनों मित्रों मे बाते भी होती रही। निश्चय हुआ कि डॉ. रोयरिक अनुवाद को लिखकर मसूरी भेजते जायेंगे और राहुलजी उन्हे देखकर लौटाते जायेंगे। 'प्रमाणवार्तिक' के अग्रेजी अनुवाद को हर हालत मे पूरा तो करना ही था।

डायबेटीज के कारण घाव आदि तो उनको लगते ही रहते थे—बहुत बचने पर भी। पेशाब मे ऐसीडिटी की भी शिकायत थी। बहुत ही परहेज से रहने की हिदायत उनको डाक्टर ने दी थी। चीनी, आलू, चावल को एकदम से बन्द कर देने की सलाह भी दी। एसीडिटी के लिए सोडा पीना उन्होने शुरू कर दिया। उसी दिन कन्नौर के श्री नावाङ् मर्गे (ल्ह रम्पा) उनसे मिले। वह ल्हासा से डरकर भाग आये थे। चीनियो को समझाना चाहिए। इन्हे 100 डालर (300 रुपया) मासिक पर अध्यापकी दे रहे थे। पर कइयो के साथ भाग आये। (19 अक्तूबर, 56)

दूसरे दिन 3 बजे कलिम्पोग मे लॉ ग्राउण्ड में एक सार्वजनिक सभा हुई। उसमें राहुलजी को भी भाषण देना पडा, यद्यपि उनको अब अधिक बोलने में कठिनाई होती थी। 21 अक्तूबर को वे 'ऋग्वेदिक आर्य' के प्रूफ देखते रहे। 9.30 के बाद फिर डॉ. रोयरिक के पास गये। आज 40 से अधिक कारिकाओं का अनुवाद किया। यहाँ रहते एक परिच्छेद को समाप्त करने की आशा नही थी।

डेरे पर भी लोग पडितजी से मिलने आते रहते थे। ज्यादातर तिब्बत और मगोलिया के लोगो मे ही भेट होती थी। 22 को 'ऋग्वेदिक आर्य' के टेक्स्ट के काफी सारे प्रूफ आ गये। अगले रविवार को स्थानीय कल्चरल फोरम की सभा मे भाषण देना उन्होंने स्वीकार कर लिया।

डॉक्टर राजबली पाण्डे का बनारस से मसूरी भेजा हुआ तार लौटकर यहाँ मिला। वह 27 अक्तूबर को हिन्दी साहित्य के बृहत इतिहास के बारे मे एक बैठक बुला रहे थे, जिसमे पडितजी को भी शामिल होने के लिए आग्रह किया गया था। पर वे 27 को नही जा सकते, इसलिए 9 या 10 नवम्बर को बैठक रखने के लिए उन्होंने तार दे दिया। फिर आज डॉ. रोयरिक के साथ 47 कारिकाओ का अनुवाद किया।

1949 साल मे कलिम्पोग निवासकाल मे पण्डितजी जहाँ रहे थे, उस पार्वती कोठी तथा पास के मजुला कोठी को भी वे देखने गये। मजुला की गृहस्वामिनी श्रीमती चारुबाला मित्रा से उनकी भेट हुई। पार्वती कोठी में अब नहर विभाग का आफिस था। कितने ही और आफिस बद गये हैं। "यह है ढग बेकारी दूर करने का।" (23 अक्तूबर)

## दार्जिलिंग की यात्रा

24 अक्तूबर की सुबह 8-20 पर एक लैण्डरोवर लेकर पडितजी दार्जिलिंग की ओर रवाना हुए। अपने साथ मुझे, जया-जेता तथा मंगलजी को भी लेकर चले। गाडी की सीट छोटी थी, बैठना ही मुश्किल। ऊपर सीधी चढाई का रास्ता तिस्ता नदी छोडते ही। 11.30 बजे 32 मील चलकर दार्जिलिंग पहुँच गये। श्री राधामोहन प्रसाद वकील के यहाँ चौंदमारी के घर में ठहरे। घर बंद था, ताला खुलवाया। ऊपरी मंजिल पर बैठक, शयनकक्ष, भोजनशाला, स्नानघर, शौचालय आदि छोटी-छोटी कोठरियाँ है। फ्लश भी। यहाँ भी कलिम्पोंग के घर जितना ही सामान है। उनका स्वास्थ्य ठीक नही रहता, इसलिए भी राधामोहन बाबू यहाँ नही रहते।

पंडित सूर्यविक्रम ज्ञवाली जी पास ही रहते थे। पडितजी के साथ उनका पुराना परिचय था। वह बनारस के पढे हुए थे, इसलिए हिन्दी साहित्य से भी उनका अच्छा परिचय था। 1930 मे जब राहुलजी ल्हासा में थे, तभी से ज्ञवालीजी का उनके साथ पत्र व्यवहार था। यहाँ दार्जिलिंग मे इस समय गवर्नमेंट हाईस्कूल में वे अध्यापक थे। पडितजी ओर ज्ञवालीजी की यहाँ भेट हो गई। दोनो बडे प्रसन्न होकर देर तक बाते करते रहे। उस दिन शाम को हिमाचल हिन्दी भवन स्कूल के बहुत से बिहारी अध्यापक राहुलजी से मिलने आये। कुछ देर बातचीत हुई।

दार्जिलिंग मे राधामोहन बाबू के इस घर मे कोई नही था। बर्तन भांडे सभी रखे हुए थे। होटल के भोजन से कल रात पडितजी को कै हुई थी, पेट भी ठीक नही रहा। अत. मैने सोचा कि घर पर ही भोजन तैयार कर दूँ। मैं रसोई की तैयारी मे लग गई। मसूरी के घर में रसोई बनाने पर भी वे मुझसे समय के बीतने का रोना रोते थे। यहाँ भी वही हाल। उस दिन मेरे लिए यो रिमार्क लिखा गया—"कमला ने डेढ बजे भोजन पकाना करके छुट्टी पाई। 1-2-3 का न ख्याल होना बिल्कुल गलत है। कामो मे मुख्य को पहली करणीय और गौण को पीछे, इसका ख्याल रखना चाहिए। सब धान बाईस पसेरी समझनेवाला दुनिया में क्या कर सकता है ? उसी तरह दो चार रुपया बचा लेना बुरा नही पर समय उससे भी मूल्यवान है, तो ऐसा नही करना चाहिए।" (25 अक्तूबर) अपराह्न में चाय श्री ज्ञवालीजी के यहाँ पी। 6 बजे हिमाचल हिन्दी भवन की ओर से हिन्दी भाषा पर भाषण दिया। हाल पूरा भरा था। आठ बजे वे डेरे पर लौट आये।

26 अक्तूबर को हमे दार्जिलिंग मे ही रहना था। पडितजी को दिन का भोजन करा कर मै, जया जेता और मंगलजी लेबोंग छावनी गये। वहाँ मंगलजी के सगे बडे भाई सपरिवार मिलीटेरी छावनी में रहते थे। वह मेरे भी चचेरे बड़े भाई थे। बस उन्ही से मिलने हम लोग गये थे। उनका घर मोटर की सडक से बहुत नीचे पैदल रास्ते पर था। हम लोग विदा लेकर जब मोटर की सडक पर आये तो बहुत शाम हो गई। दार्जिलिंग बाजार आनेवाली एक भी टैक्सी नही मिली। हम लोग परेशान थे। जाडा भी बढ गया और बच्चे भी सो गये। रात के साढे सात बज चुके थे। बडी मुश्किल से बाजार से आनेवाली एक टैक्सी मिली और हम लोग लौटे, तो देखा—मोटर स्टैण्ड पर पडितजी ने एक कामरेड को हमारी प्रतीक्षा मे तैनात किया था। पता चला, वे बहुत परेशान हैं, हमारे लिए बहुत चिन्तित होकर वे पुलिस थाने मे खबर देने जा रहे थे। खैर, हम लोग पहुँच गये। डेरे पर गये तो देखा, कामरेड रतनलाल ब्राह्मण अपनी जीप लेकर आये हुए थे। हम सबको रात्रि भोजन के लिए अपने घर ले जाना चाहते थे। बस हमारी ही प्रतीक्षा कर रहे थे। खैर, सब कुछ ठीक रहा। पडितजी की जान मे जान आई। उनको इतना घबराये हुए मैंने पहली बार आज देखा। उनको उस समय दार्जिलिंग शिमला से बडा लगा था। यद्यपि उस समय हम दोनो मे से किसी ने नही सोचा था कि हमें अंत मे यही आकर रहना होगा और पडितजी की यशःकाया यही की मिट्टी मे विलीन हो जायेगी।

**कलिम्पोंग को :** 27 अक्तूबर कलिम्पोंग प्रस्थान करने का दिन। ज्ञवालीजी सवेरे ही पंडितजी से मिलने आये। सवा 8 बजे लैंडरोवर चली। वे अगली सीट पर बैठे। उतराई के कारण 32 मील का रास्ता 3 घंटे से कम मे ही पूरा हुआ। हम लोग 11 बजे से पहले ही कलिम्पोंग पहुँच गये। यहाँ आने पर राहुलजी को ढेर की ढेर डाक मिली, प्रूफ भी "चा" फार्मों के आ गये थे। डॉ. राजबली पाण्डे ने 'हिन्दी साहित्य का बृहत इतिहास' के एक खण्ड का सम्पादन करने के लिए पडितजी से आग्रह किया था। बाद मे यह काम पंडितजी

ने 16वें खण्ड के रूप में पूरा कर दिया। उसी दिन 2 बजे वे डॉ. रोयरिक के यहाँ गये। दोनो मिलकर 'प्रमाणवार्तिक' का अनुवाद साढ़े 4 बजे तक करते रहे। पहले गन्तोक जाने का उन्होंने कार्यक्रम बनाया था। मणिबाबू के यहाँ से जीप भी आनेवाली थी। किन्तु मेरी तरह ही जया भी पहाडी मोटर-यात्रा मे कच्ची थी, इसलिए प्रोग्राम कैंसिल कर दिया गया।

यहीं पता लगा कि राहुलजी के 1949 के परिचित और हिमालयन स्टोर्स के मालिक श्री सुरेशचन्द्र जैन की कार दुर्घटना मे मृत्यु हो गई। 7 की जगह ड्राइवर ने 13 सवारियों को बिठाया था। उनमे चार तो पुलिस के जवान थे। दोनो स्टीयरिंग भी पुलिस जमादार के हाथ मे ही थे। ड्राइवर को दो साल की सजा हुई। श्री सुरेशचन्द्र जैन बिहार के उद्योगपति और साहित्यप्रेमी भी थे। उनकी मृत्यु की बात सुनकर पडितजी को बहुत दुख हुआ।

अगले दिन रविवार। 28 अक्तूबर। सुबह ही राहुलजी कुकंटी चले गये। आज भी उन्होंने 300वीं कारिकाओं तक का अनुवाद किया। लौटकर शाम को 10 माईल बाजार में ज्योति ब्रादर्स की दूकान पर गये। वहाँ श्री मणिहर्ष ज्योति से उनकी भेंट हुई जो आज ही कलकत्ता से आये थे। उन्होंने नेपाल मे हो रहे विश्व-बौद्ध सम्मेलन के अवसर पर भारतीय प्रतिनिधि के रूप में राहुलजी को नेपाल आने का निमत्रण दिया। सम्मेलन शीघ्र ही होनेवाला था, इसलिए वे निश्चय नही कर सके कि जाएँ या न जायें। परन्तु मैंने ही उनको जाने का आग्रह किया। इसलिए 13 नवम्बर को पटना से जाने का कार्यक्रम उन्होंने बनाया। यहाँ (कलिम्पोंग) से "7 नवम्बर को प्रस्थान कर वाराणसी 11 को पहुँच 13 को पटना आयेंगे और 15 को काठमाण्डू। वहाँ से विमान द्वारा भैरहवा, लुम्बिनी, कसया (कुसीनारा) होते प्रयाग जायेंगे और नवम्बर के अत में मसूरी।"

शाम को उन्होंने कल्चरल फोरम में सस्कृति पर भाषण दिया, 30 के करीब श्रोता रहे होंगे।

9 नवम्बर को हिन्दू विश्वविद्यालय मे पी-एच. डी की मौखिक परीक्षा लेने के लिए उनका जाना तय हो गया। अपने पुराने बिहारी काग्रेसी मित्र श्री वासुदेव ओझा (धनगडहा) से उनकी 18 वर्ष के बाद भेंट हुई। बड़े प्रेम से मिले। रात को 'जवाब' फिल्म सपरिवार देखी। पडितजी को बलराज साहनी तथा गीता बाली का अभिनय बहुत पसद आया।

प्रूफ देखना, घूमना, मिलना-जुलना चलता रहा। मेरे आग्रह पर पडितजी ने नेपाल जाना पक्का कर लिया। 2 नवम्बर को दीवाली थी। वे हम सब को लेकर रात को ज्योति पर्व देखने निकल पड़े। इस बार नेपालियों के इस विशेष पर्व को उन्होने बहुत नजदीक से देखा। 4 नवम्बर का भ्रातृद्वितीया। यह तो नेपालियों के लिए और भी विशिष्ट त्यौहार। नेपाली सस्कृति से वे बहुत ही प्रभावित हुए। 6 नवम्बर को वे मुझे, जया, जेता और मगलजी को लेकर डॉ. रोयरिक के पास गये। दोनो विद्वान अपने कार्य मे लग गये और हम लोग रोयरिक की बहन राया (इरिना) से बातचीत करते रहे। पडितजी ने डॉ. रोयरिक के साथ हम सबका फोटो भी लिया। पडितजी की नेपाल-यात्रा के लिए मणि बाबू ने 13 नवम्बर के लिए काठमाण्डू का विमान-टिकट लाकर दे दिया। मुझे भी जाने के लिए कह रहे थे, पर गोपाल को लेकर जाने मे दिक्कत ही होती। अब कल यहा से प्रस्थान करना तय हो गया।

**कलिम्पोंग-वाराणसी-मार्ग** (7 नवम्बर 1956) : सुबह मिलने-जुलनेवाले लोग आते रहे। पडितजी हमारे सभी सम्बन्धियो से मिलने गये। 2 बजे स्टेशनवैगन से चले। "सजलनयन कमला और सम्बन्धी।" इस बार की कलिम्पोंग-यात्रा पडितजी के लिए अच्छी रही। यहाँ आधे से अधिक 'प्रमाणवार्तिक' का अनुवाद भी हुआ। इस बहाने डॉ. रोयरिक के साथ काफी समय व्यतीत हुआ। क्या पता था कि यह मिलन दोनो विद्वानो का अतिम मिलन होने जा रहा था। बहुत-से प्रूफ भी उन्होने यहाँ रहकर देख डाले। पुराने तिब्बती तथा बिहारी मित्रो से भेंट हुई। कानपुर जानेवाली मेल के सेकंड क्लास मे बड़ी मुश्किल से जगह मिली। भीड बहुत अधिक थी, आज भी यही हाल है। जया और जेता के सोने की जगह बना दी गई। हम लोग बैठे-बैठे ही चले। दूसरे दिन सुबह हम छपरा स्टेशन उतर गये। वहाँ से हमें बलिया होते बनारस जाना था। छपरा में दो घटे ठहरने के बाद 11 बजे छोटी लाइन की गाड़ी चली। बलिया पहुँचते-पहुँचते सध्या हो गई थी। रास्ते मे सागरपल्ली

स्टेशन पड़ा। पडितजी ने बतलाया कि यही डॉ. उदयनारायण तिवारी का गाँव है। वाराणसी पहुँचते रात के 9 बज गये। सुन्दर चाँदनी छिटक रही थी रास्ते-भर, किन्तु पडितजी गुमसुम थे। वाराणसी मे श्री शिवप्रसाद गुप्तजी के घर सेवा उपवन मे ठहरना था, इसलिए हम वही गये। पडितजी के लिए बहुत सुन्दर कमरा ठीक करके रखा गया था। रास्ते की थकावट थी, अच्छी नीद सो गये।

**वाराणसी में :** 9 नवम्बर को भोजनोपरात हम लोग सारनाथ गये। वहाँ राहुलजी के भतीजे श्री उदयनारायण पाण्डे सपरिवार रहते थे। उनसे हमे मिलाने ले गये थे। दिन-भर हम वही रहे। परन्तु पडितजी गुमसुम ही रहे। मैंने समझा अस्वस्थ हैं। वाराणसी से मुझे जया, जेता और मगलजी के साथ मसूरी जाना था, और उनको पटना होते हुए नेपाल। हमारे रास्ते यही से अलग हो रहे थे। 10 तारीख को हिन्दू विश्वविद्यालय मे किसी पी-एच. डी के उम्मीदवार की मौखिक परीक्षा मे उनको उपस्थित रहना था। वहाँ वे गये। उस दिन वाराणसी घूमते रहे। रात को डेरे पर लौट आये। पडितजी की तबियत आज भी सुस्त रही। 11 तारीख को हम लोग सामान के साथ स्टेशन आ गये। हमारी ट्रेन वाराणसी से देहरादून जानेवाली 11 बजे ही चलती थी, और पडितजी की पटना जानेवाली ट्रेन एक घटे बाद। स्टेशन पर उदयजी आ गये थे। वाराणसी मे ही पहली बार हम दोनो के बीच भारी गलतफहमी हो गई, जिसके कारण हम दोनो का हृदय बहुत दुखी था। मैंने तो पिछली रात आँसुओं मे ही बितायी थी। आज हम दानो की दिशाएँ अलग-अलग थी, किन्तु लग रहा था कि अब सदा के लिए हमारे जीवन की दिशाएँ एक-दूसरे से अलग हो रही हैं। भारी मन से उन्होने हमे विदा दी। चलते समय हमने एक-दूसरे से आँखे भी नही मिलायी। मेरी आँखे अविरल बह रही थी, कुछ बोल नही सकी। इसी तरह आँसू बहाते-बहाते अकबरपुर स्टेशन आने पर मुझे होश आया। खैर, हम लोग दूसरे दिन 12 बजे सकुशल मसूरी मे अपने घर पहुँचे।

## नेपाल मे विश्व-बौद्ध सम्मेलन

हम तो अपने घर आ गये, पर उधर मुझे पडितजी की चिन्ता लगी हुई थी। उनका स्वास्थ्य भी ठीक नही था, हृदय-पीडा की शिकायत तो थी ही। वैसी हालत मे भी उन्हे जाना ही पड़ा, किन्तु वे वचनबद्ध थे। 11 तारीख की शाम को वे पटना पहुँच गये। वहाँ डॉ बदरीनारायण प्रसाद, अबुल आस लेन, मे ठहरे। 12 नवम्बर को "चाय पीकर सबेरे आठ बजे मोटर से निकले तो साढे 12 बजे लौटे। जायसवालजी (स्व काशीप्रसाद) के पुत्र-पुत्री से मिले। वहाँ से एयरलाइस आफिस गये। वहाँ कहा कि इन्कमटेक्स आफिसर की अनुमति बिना नेपालवाले विमान मे जगह नही मिल सकती। सोचा, अच्छा होगा, मसूरी सप्ताह-भर पहले ही पहुँचेगे। श्री योगेन्द्र त्रिवेदी को लेकर इन्कमटैक्स आफिसर श्री बख्शी के घर गये। परिचित निकले, अनुमति की समस्या ही नही रही। एयरलाइस ने कल दोपहर बाद 2 बजे के विमान मे जगह दी। कहा–यदि कोई न गया तो 10 बजे के विमान मे दे देगे। पर सम्भावना कम है। मोहनलाल बिश्नोई (मोहन प्रेसवाले) अनुपस्थित थे। 'दक्खिनी हिन्दी काव्य धारा' दूसरे प्रेस को भेज देगे। वीरेन्द्र (राहुल प्रतिष्ठान, पटनावाले) को चिट्ठी देगे, यदि पाण्डुलिपि को लौटा दिया तो ठीक। जलेश्वर बाबू के भी यहाँ होते भोजन करने वास पर आ गये। फिर 2 बजे निकले 8 बजे तक के लिए। कुसुम और देवेन्द्र शर्मा गये हैं मुजफ्फरपुर। उनका रूस जाना निश्चित हो गया। डॉ अल्तेकर से मिले। अब वह जायसवाल इस्टिट्यूट मे जा रहे हैं। प्रेस और नौकरशाही की धाँधली से परेशान रहे। "पाँच बजे सम्मेलन भवन गये। नेपाली तीर्थ यात्रियो की चाय-पार्टी के बाद गोष्ठी हुई। मैं बोला। आठ बजे तक लौटकर वासे (डेरे) पर आये।" बीच-बीच मे हृदय-पीडा उठ जाती। कही यात्रा मे जाने पर वे घर मे नियमित रूप से पत्र लिखते थे। आज, 12 नवम्बर की रात को उन्होंने मुझे यह पत्र लिखा–

*पटना, 12-11-56*

*रानी,*

*आज रात को साढ़े नौ बजे चिट्ठी लिख रहा हूँ। इन्कमटैक्स अफसर ने देहरादून से तो कुछ नही भेजा,*

*पर यहाँ के बहुत सज्जन निकले, परिचित भी। उनका अनुमति-पत्र मिलते ही नेपाल जाना निश्चय हो गया। कल दो बजे दिन के विमान से जाना है। हो सकता है खाली होने पर 10 बजे ही चला जाऊँ। दोपहर के डेढ़ घंटे को छोड़कर सवेरे आठ से शाम के आठ बजे तक प्रोग्राम रहा। 'दोहाकोश' का प्रूफ साथ ले जाऊँगा।*

*8 से जो हृदयपीड़ा आरम्भ हुई वह अब भी जारी है। व्यस्त होते समय कुछ भूल जाती थी। कल रात नींद आते न देख कहानी लिखने बैठ गया। यदि फोन्टनपेन की स्याही खतम न हो गई होती तो समाप्त ही कर डालता।··· मुझे पत्र प्रयाग ही भेजना, वहाँ मैं 24-25 तक पहुँच जाऊँगा। 13 दिन और यह हृदयपीड़ा। ओह, बर्दाश्त करना होगा। बराबर तुम याद आती हो और सोचते जया-जेता याद आते हैं। हृदय व्याकुल हो जाता है। पर, इसकी चिन्ता न करना। अपने लिए सावधान रहना। कष्ट और चिन्ता न करना। तुम्हारी पीड़ा को बँटाने के लिए मैं मौजूद हूँ। कभी तुम्हारी विपदा को बर्दाश्त नहीं कर सकूँगा।*

*वहाँ की अवस्था जानना चाहता हूँ। पोस्टकार्ड धर्मासाहु का घर, असनटोल, काठमाण्डू, अथवा जनकलाल जी के पास भेज देना। शायद मिल जाये। भदन्त चन्द्रमणि महास्थविर, कुसीनारा, कसया, जिला देवरिया और प्रयाग भेज देना। कोई तो मिल जायेगा। घर की हालत, बच्चो की हालत और अपनी बाते लिखना।*

*अब 9-50 बजे रात को चिट्ठी समाप्त कर रहा हूँ। लिखने को बहुत है, पर इतना ही। लम्बी रात्रि आ रही है। देखूँ कैसे बीतती है ?*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**13 नवम्बर, (डायरी के अनुसार) :** "मौसम साफ। पूर्वाह्न के ही विमान मे जगह मिलने की सूचना मिली। 9.30 बजे तक भोजन और बातचीत करते रहे। श्री महेन्द्र शास्त्री (सारन) और दूसरे भी आये थे।

श्री देवकुमार मिश्र और वीरेन्द्रजी साथ गये। हवाई अड्डे के आफिस मे देहरादून के इन्कमटैक्स आफिसर का तार मिला। पर अब उसके उपयोग की जरूरत नही थी। बहुत-से बौद्ध-यात्री इसी विमान से जा रहे हैं। डॉक्टर बाप्ट, चदा बाबा (भदन्त चन्द्रमणि महास्थविर) और दूसरे भी। प्रतीक्षा करनी पडी। सभी विमान इडियन एयरलाइस कार्पोरेशन के। 50 रुपया टिकट का पहिले ही दे दिया गया था। 11 25 बजे विमान उड़ा और 12-12 बजे काठमाण्डू पहुँचा—52 मिनट मे।

अड्डे पर मानदासजी (पुस्तक प्रकाशक) और जनकलालजी मिले। मणिहर्षजी स्वागत कर रहे थे। मोटर पर बैठकर मानदासजी के यहाँ ठहरकर भोजन किया। धर्मासाहु के घर पर मालिक कोई नही था। ठहरने का प्रबध यमिजी के घर पर था, जो यहाँ नही है। नया मकान आरामदेह है।

हृदय की पीडा बराबर जारी रही। जनकलालजी से इसीलिए बाते करते रहे। आज कोई मिलने नही आया। यमि को तीन और लडकियाँ 1952 के बाद हो गई।"

उसी रात को मुझे लिखे गये पत्र मे वे लिखते है—

*यमि भवन*
*भुरुङ् खेल, काठमाण्डू*
*13-11-56*

*रानी,*

*कल एक पत्र भेज चुका हूँ। आज पटना से 11.25 बजे विमान से उड़कर 12.12 बजे यहाँ पहुँचा। चार वर्ष पहिले तुम्हारे साथ उड़कर आया था। यमि के उसी घर मे ठहरा हूँ जो उस समय बन रहा था। यमि भारत गये हुए हैं। पत्नी को तब से तीन बेटियाँ हो गयी हैं। सबसे पिछली एक मास पूर्व हुई। जनकलाल और मानदास विमान अड्डे पर लेने गये थे। कई विमानो से विदेशी बौद्ध आये हैं। मुझे एकान्त स्थान की आवश्यकता थी। दिल दुखी है, किसी से बात करने का मन नहीं करता। काम मे लगे रहते कुछ भूल-सा जाता हूँ, पूरा नहीं। बीच-बीच में आवेग लौटता रहता है। पटना से कुछ प्रूफ आया है, उसे धीरे ही धीरे देख सकता हूँ। मिलनेवाले तुम्हारे बारे में पूछते हैं। एम. ए. पास होने की बात को सुनकर बहुत प्रसन्नता प्रकट करते हैं। कुछ तो कहते हैं—यहाँ आकर*

*रहे, घर बना ले, आदि-आदि। बेचारों को क्या मालूम ? मानदासजी के घर मध्याह्न भोजन करने आया तो बस, यमि भवन में ही हूँ, जहाँ से सवा नौ बजे रात को यह पत्र लिख रहा हूँ। एक पैसे बैरंग के पोस्टकार्ड में इतना भर लिख दो कि जया-जेता कैसे हैं। शायद मेरे यहाँ रहते मिल जाये। 19 तारीख तक पूरे छः दिन यहाँ रहने हैं। ओह, कैसे कटेंगे यह दिन ? 20 को भैरहवा उतरकर लुम्बिनी जाऊँगा। 23-24 तक प्रयाग पहुँचूँगा। यदि बनारस जाना अनिवार्य नहीं हुआ तो 25-26 तक मसूरी आ जाऊँगा। डॉक्टर बदरीनाथ प्रसाद (लाउडर रोड) के पते पर विस्तृत पत्र लिखना।*

*जनकलालजी बराबर साथ हैं, यह अच्छी बात है। तुम्हारे योग्य जो किताबे मिलेंगी उन्हे वह जमा कर देंगे। और मैं साथ लेता आऊँगा। हमारे पास की पुस्तको की सूची मेरे पास नहीं है। श्री धर्मरत्न यमि (भुरेङ खेल) या जनकलालजी के पास पुस्तको की सूची भेज देना। कल से यह सुई भी (इन्सुलिन) लगा देंगे। मीटिंगो मे बहुत कम ही शामिल हो सकूँगा।*

*कितना अन्तर हो जाता है, मानस स्वस्थ हो तो सभी कामो मे मन लग जाता है, सुन्दर पर्वत, हरी-भरी उपत्यका, यह पहिले कितनी मोहक मालूम होती थीं, अब उनकी ओर देखने का मन नहीं करता। कई फिल्म लाया था, पर खींचने का मन कहाँ ? तौलने पर वजन 159 पौंड देखा। लोग दुबले होने की शिकायत करते हैं। शायद कोई-कोई आशका करते हैं, मैं बीमार हूँ। किस-किस को समझाऊँ, Heart Attack का भी सदेह कर सकते हैं। पर वह नहीं होगा। सर्दी कुछ ज्यादा है कलिम्पोग से।*

*देखूँ, तुम्हारे लिए क्या लाता हूँ। सीधे आना होता तो कुछ ज्यादा चीजे लाता। प्रूफ भी समाप्त करना है और कहानी भी। रात को देर तक नींद नहीं आती। कैसे दिन यहाँ कटेगे ? तुमने ही तो भेजा, पर शिकायत नहीं।*

*परसो फिर पत्र लिखूँगा। कल लोगो से मिलना-जुलना पड़ेगा ही। धर्ममान साहु के परिवार मे शायद कलह ज्यादा बढ़ गया है। घर श्रीहीन-सा मालूम हुआ, कोई घर पर नहीं था। वैसे हमारे ठहरने का प्रबध यहाँ यमि भवन में पहिले ही से हो गया था। आते ही मैंने किसी से पूछा—यमिजी बीबी को मानते हैं ? उत्तर तो 'हाँ' मे दिया है और सीधी-सादी पत्नी कुछ कहेगी नहीं।*

*घर-भर को नमस्ते कहना, भूत को भी...*

*तुम्हारा,*
*राहुल साकृत्यायन*

14 नवम्बर को उन्होंने दैनन्दिनी में लिखा : "दिन साफ। प्रातःराश जनकलालजी के यहाँ। फिर यमि सदन मे ही। श्री मुरलीधर शर्मा सबेरे ही आ गये थे। यमि ने मेरे द्वारा लिखी जीवन साहित्य दिल्ली मे छपी अपनी जीवनी को पुस्तकाकार छपवा दिया था। इसमें श्री मुरलीधर और श्री रामजी उपाध्याय को राजाओं का चापलूस लिखा है, अब दुःख होना ही चाहिए। बात चाहे सच्ची हो, पर दूसरे के कलेजे को छेदना बहुत बुरा है। मुझे बहुत दुःख हुआ। तब से वे मिले नहीं। सभ्यता की रक्षा करते हुए कुछ करना ही होगा।

श्री ज्ञानचन्द्र शर्मा आ गये, देर तक बाते होती रही। आनन्दजी भी आ गये। शाम 4.30 बजे निकले। शिवप्रसादजी गौनियार को हेमू का गीत लिखवाने के लिए कहा। गेशे शेरब आये हैं, सुनकर उनकी खोज में गये। आनन्दकुटी होकर चले गये। शीतल निवास मे ठहरे है, कल मिलेंगे।

बीच-बीच मे मसूरी की ओर चित्त चला जाता है, और हृदय सूचीविद्ध होने लगता है। मुख्य उत्सव कल शुरू होकर तीन दिन रहेगा। 20 को लुम्बिनी जाना है। चीन, जापान, तिब्बत, बर्मा, लंका आदि के बहुत से प्रतिनिधि आये हुए हैं। सबसे परिचय करने का मौका नहीं मिला।" (14 नवम्बर)

उसी रात को जो पत्र उन्होंने मुझे लिखा, उससे उनके मन में जो उद्विग्नता बनी हुई थी, वह स्पष्ट होती है :

*नेपाल,*
*15-11-56*

*रानी,*

*एक दिन छोड़कर पत्र लिखने के लिए कल लिखा था। बात तो सच हुई, क्योंकि रात के 12 बजे के 6 मिनट बाद इस पत्र को लिखते समय 15 तारीख शुरू हो गई है। अभी कहानी समाप्त कर यह पत्र लिख रहा हूँ। करुण है, मर्मवेधी है, साथ ही कितना पूज्य भाव इसने मन मे पैदा किया है। 30 पृष्ठो मे समाप्त हुई है।*

*आशा है, जया जेता अब बिल्कुल ठीक हो गये होंगे। जोंकाम नहीं है। तुम्हे भी शरीर और मन से स्वस्थ देखना चाहता हूँ और बड़ी अधीरता से उस दिन की प्रतीक्षा कर रहा हूँ, जब मसूरी लौटूंगा। मन करता है, वह दिन कल ही आ जाता।*

*आज आनन्दजी (भदन्तजी) से भेट हुई। पंडित बालचन्द्र शर्मा दो बार आये। शाम को मेरी अनुपस्थिति मे भी। वह तुम्हारे बारे मे बहुत पूछ रहे थे। थीसिस का विषय मैंने बतलाया, तो कहा–'कमला का ऐसा विषय है जो हमारे भी काम आयेगा।' जनकलालजी ने कहा–'यहाँ उनके लिए एक मकान बनवा दे।' मैं क्या कहता?*

*आज शाम को सिर्फ थोड़ी देर के लिए टहलने गया। दुल्हनोंवाला एक जोड़ा नेपाली चप्पल तुम्हारे लिए लाऊँगा और दो जोड़े लाल-लाल जया जेता के लिए। तुम से सारे काम नहीं सँभलेगा, थेसिस के लिए भी काम करना है, इसलिए कोई स्त्री या लड़की नोकरानी का प्रबंध कर लेना। मेहताजी को भी कहना, शायद वहां कोई मिल जाये। मैं अच्छी तरह समझता हूँ कि नौकरानी के बिना हमारा काम नहीं चलेगा।*

*आनन्दकुटी आज रात को गया। शिवप्रसादजी (रौनियार) से भी मुलाकात हुई। आज कान्फ्रेन्स शुरू हो रही है। 15-16-17 कान्फ्रेन्स रहेगी। फिर दो दिन परिदर्शन। मोटर की सुविधा होने पर भादगांउ पाटन हो आऊँगा। सभी जगह लोग तुम्हे पूछते है। आना कैसे हो सकता था? पर इससे मालूम होता है, तुम्हारे यहाँ काफी आत्मीय है।*

*तुमने तो बतलाया नही, पर जूतों के अतिरिक्त भी कुछ चीजे लाना चाहता हूँ। खाने की चीजे बेकार है। कुछ दूसरी ही लाऊँगा, जो बाजार मे दीख जायेंगी और बहुत भारी नही होंगी। प्रयाग डाक्टर बदरीनाथ प्रसाद के पते पर अवश्य चिट्ठी लिखना और एक से अधिक। वहाँ भी दो-तीन दिन ठहरना पड़ेगा। यदि विश्वकोश (हिन्दी) के लिए बनारस जाना पड़ा तो गुप्तजी ने वचन ले लिया है। यदि तुमने आजमगढ़ जाना चाहा तो उनकी कार मौजूद है। तीन चार दिन हो आयेंगे। पर यह तो बनारस मे कोश की बात पूरी तौर से तै हो जाने के बाद मसूरी लौटकर ही होनेवाली है। सूई जनकलालजी दे देते हैं। इसलिए उधर से निश्चित हैं।*

*गेंदे तो वहाँ फूल गये होंगे। यहाँ तो सर्दी कलिम्पोंग से जरा ही अधिक है। पर वहाँ तो जरूर बढ़ गई होगी। स्वास्थ्य ठीक है। लोग भी तारीफ करते हैं। सिर्फ दुबलेपन की बात बतलाते हैं। पटना विमान अड्डे पर तुलने पर 159 पौंड निकला, अभी भी 4-5 पौंड अधिक है। खाने मे मात्रा का ख्याल रखता हूँ। कल तो मानदास ने दोनो शाम मोमो (चीनी भोजन) खिलाया। यही खाना पसन्द करता हूँ। जनकलालजी का घर भी दूर नहीं।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**डायरी : 15 नवम्बर 56, काठमाण्डू :** 'साफ मौसम। सबेरे चाय पिये बिना चले। पहिले देवकोटाजी (लक्ष्मीप्रसाद) के यहाँ। कैसे सौम्य और सरल। मेरे लेख के लिए (जो 'आजकल' मे 1953 मे छपा था) बड़े कृतज्ञ थे। फिर डाक्टर शिवमंगलसिंह सुमन के यहाँ। उन्होंने अपने यहाँ प्रबंध कर रखा था। चाय पीकर उनसे मोटर लेकर शीतल निवास (कृष्ण शमशेर के महल) मे गये। गेशे शेरब से देर तक बाते होती रही, तिब्बत और चीनी के बारे मे विशेष। वही चीनी बौद्ध सभा के सेक्रेटरी श्री चाउ फू-चू से भी भेंट हुई। गेशे शेरब 74 वर्ष के हो गये हैं। वही भोजन किया।

12 बजे उधर से ही टूँढी खेल मे सभा स्थान मे। राजा महेन्द्र ने उद्घाटन किया और कई घंटे तक बैठे रहे। अन्तिम भाषण डा. अम्बेडकर का हुआ। बतलाया कि पाँच लाख बौद्ध हुए है और पाँच लाख और करने की प्रतिज्ञा है। गेशे शेरब (चीनी बौद्ध सभा के अध्यक्ष) ने भी तिब्बती मे भाषण किया जिसका अनुवाद

हुआ। दुनिया के बहुत से बौद्ध आये थे। विघालंकार (श्रीलंका) के 12 वर्षीय श्रामणेर (1930-31) भी थे, अब बाल पक गये थे। मई में मुझे आने का आग्रह किया। चायपान के स्थान में भारतीय राजदूत श्री भगवान सहाय, प्रधानमंत्री टंकप्रसाद आचार्य, मंत्री भद्रकाली मिश्र, बालचन्द्र शर्मा आदि मिले। श्री केसर शमशेर, श्री मृगेन्द्र शमशेर और बहुत से दूसरे भी। केसर शमशेरजी और देवकोटा आदि ने कमला के बारे में पूछा। यमि जी भी (भारत से) लौट आये।"

विश्व-बौद्ध सम्मेलन की इस विराट सभा मे व्यस्त रहने पर भी पडितजी का मन उड़ते-उड़ते मसूरी पहुँच जाता था। इसलिए 15 नवम्बर को उन्होंने मुझे पत्र में यों लिखा :

*काठमाण्डू,*
*15-11-65*

*रानी,*

*वास्तविक उत्सव आज से शुरू हुआ। देवकोटाजी ट्यूशन करने जाते हैं, यह ख्याल कर जनकलालजी के साथ मैं 6.30 सवेरे ही निकल पड़ा। (जनकलालजी शाम तक लौट न सके, और इधर उनके घर मे मृत बच्चा पैदा हुआ।) देवकोटाजी घर पर ही बड़े प्रेम से मिले। मेरे लेख के लिए बड़े कृतज्ञ--आवश्यकता से अधिक--थे। चाय पीकर उनको भी साथ ले भारतीय दूतावास के सांस्कृतिक सम्बन्धी डाक्टर शिवमगलसिह सुमन के पास गये। उन्होंने एक अच्छा कमरा, दो पलंग सब तैयार रखा था। मुझे अफसोस हुआ तुम्हे साथ न लाने का। देवकोटाजी, केशर शमशेर, चित्तधरजी (कवि) कितने लोग तुम्हारे बारे मे पूछते रहे। केसर शमशेर तो बच्चो का नाम भी पूछते थे। चीनी प्रतिनिधियों के अध्यक्ष गेशे शेरब 22 वर्ष बाद मिले बड़े स्नेह से। 3 घंटा बाते होती रहीं, वहीं भोजन करना पड़ा। देवकोटाजी और जनकलालजी खा भी नहीं सके।*

*1 बजे सम्मेलन स्थान पर ढूँढ़ी खेल गये। भारत ही नहीं, लका आदि के भी परिचित भिक्षु गृहस्थ मिले। चायपान की जगह भारतीय राजदूत श्री भगवानसहाय, श्री टकप्रसाद आचार्य आदि मत्री, राणावशी कितने ही सरदार मिले। नेपाल सचमुच ही घर-सा है। श्री बालचन्द्र शर्मा शाम को आकर देर तक बाते करते रहे। फिर श्री भगवानसहाय भी आ गये। शाम को सिंहदरबार में कई जननृत्य दिखाये गये। हलाम (पूर्वी नेपाल) के लड़के-लड़कियों ने कमाल कर दिया। बार-बार तुम्हारा ख्याल आता था। विश्व-भर के बौद्धो के लिए यह रोज-रोज का सास्कृतिक आयोजन किया गया था जो दूसरे समय आने पर नहीं देखा जा सकता। 'खुकुरी भीरे को' तुम्हारा और मेरा प्रिय गीत भी सुनने को मिला। नेपाल ललित कला में कितना समृद्ध है, इसकी सस्कृति कितनी मधुर और उन्नत है ? यही ख्याल आता रहा। हम डेढ़ ही घंटा देख सके। तुम होतीं तो और देर तक देखते। मच के पास हमें स्थान मिला था।*

*यमिजी आज अपराह्न मे आये। जिस दिन हम बनारस से चले, उसके एक ही घटे बाद वह आज कार्यालय में पता पूछकर सेवा उपवन पहुँचे थे। हर वक्त तुम्हारी ही उत्कण्ठा रहती है। यद्यपि चार ही दिन हमे अलग हुए हुआ, पर जान पड़ता है युग बीत गये। कल रात दुःस्वप्न देखा--तुम नहीं मिल रही हो, मैं परेशान ढूँढ़ रहा हूँ। ओह, मानवहृदय कितना निर्बल है। अप्रिय जरा-सी भी बात को सुनने-सहने के लिए तैयार नहीं। विशेषकर दिन-भर इधर-उधर व्यस्त मन रात्रि की एकान्त में तुम्हारी ही ओर लग जाता है।*

*जूतों के अतिरिक्त एक विशेष ढग की ओढ़नी लाऊँगा। सोच रहा हूँ रानी को कुछ लाऊँ, पर कोई यहाँ की ऐसी चीज दीखती नहीं। देखकर कुछ और लाऊँगा। 21 नवम्बर को हमें यहाँ से लुम्बिनी जाना है। आगे शायद कुसीनारा होते प्रयाग पहुँचूँ।*

*इंजेक्शन ठीक से लग जाता है। खाने में मात्रा का ख्याल रखता हूँ। वैसे शरीर ठीक है। यहाँ मौसम कलिम्पोंग जैसा ही है। थोड़ी-सी सर्दी अधिक है। पर, रजाई से ज्यादा नहीं है। जनकलालजी प्रसूता पत्नी की तरद्दुद में हैं, शायद ही तुम्हारे लिए अपेक्षित पुस्तकों को जमा कर सकें। अबकी बार इधर-उधर जाने की बहुत सुविधा है, कितना अच्छा होता यदि जया-जेता को लिये हम इधर ही आ जाते। सभी तुम्हें देखना चाहते हैं। यमिजी का*

*बँगला बहुत अच्छा दोमंजिला है, छ. के करीब अच्छे कमरे। फ्लश भी लगवाया है। कुछ साग-सब्जी की जमीन है। 16, 17 हजार रुपये खर्च आया सुनकर विश्वास नहीं होता। लेकिन जनकलालजी की बात पर विश्वास करना ही पड़ता है।*

*दिल रोके नहीं रुकता, इसलिए रोज-रोज पत्र लिख रहा हूँ। तुम्हे हार्दिक प्यार, बच्चो को चुम्बन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**16 नवम्बर, डायरी के अनुसार :** "मौसम साफ। सबेरे 8.30 बजे डॉक्टर मुमन की भेजी जीप मे गये शीतल निवास। वहाँ ससार-बौद्ध-भ्रातृत्व की सभा हो रही थी। दो बुर्यात लामा एक गृहस्थ के साथ आ गये। उनसे बात हुई। येशेस दोर्जे (ज्ञानवज्र) नेता। थोडी सी रूसी बोल लेते हैं, तिब्बती पढ़ तो सकते होंगे पर बोल नही सकते। रूसी द्वारा कुछ काम चलाया। बहुत प्रसन्न होकर मिले। घर आ गये। भोजन किया।

जनकलालजी की पत्नी को मृत बच्चा पैदा हुआ। प्रसव के समय वह नदारद, धुन जिधर लगी उधर ही। 3 बजे यमिजी के साथ चले। माहु त्रिरत्नमान के यहाँ से होते सम्मेलन मे। नगरपालिका के स्वागत के उत्तर मे मैं भारत की ओर से कुछ बोला। बुर्यात लामा ने पूछा—क्या बोलना चाहिये ? मैंने बतलाया। मलालाशेखर (लका के प्रतिनिधि) ने घोषित कर दिया, मैं अनुवाद करूँगा।

लौटकर त्रिरत्नजी के यहाँ चाय पी। मैंने कहा—जाकर वही ल्हासा बैठिए। यमिजी को भी कहा—वाणिज्य दूत बनकर ल्हासा जाना अच्छा है।"

और मुझको लिखे 16 नवम्बर के पत्र मे उस समय की उनकी मनस्थिति का पता चलता है। पत्र यो है

*काठमाण्डू*
*16-11-56*

*रानी,*

*आज के सभी प्रोग्रामो मे शामिल नहीं हुआ। सबेरे आठ बजे बाद निकला। तुम्हारे लिए कामदार लाल स्लीपर और जया-जेता के लिए कपड़े के जूते खरीदे। तुम्हारे लिए एक नेपाली ओढ़नी ले ली। कुछ और चीजे लाना चाहता हूँ, पर अपनी नजर के सामने कोई दीखती नहीं। अभी 20 तारीख तक रहना है, देखे क्या मिलता है ?*

*बौद्ध सम्मेलन प्रतिनिधियो की सभा मे थोड़ी देर रहे। रूसी बौद्धो के प्रतिनिधि तीन मगोल कल ही आये। आज उनसे मुलाकात हुई। उनके नेता येशेस दोर्जे (ज्ञानवज्र) से बात हुई, बल्कि अपराह्न मे नगरपालिका के मानपत्र के उत्तर मे उनके भाषण का अनुवाद मुझे ही करना पड़ा। मुझे भारत की ओर से बोलना भी पड़ा। पूर्वाह्न मे जनकलालजी के घर गये थे। पत्नी मृत सतान के लिए शोकाकुल थीं, ऊपर से पति के समय पर न रहने का दु:ख होना ही चाहिए था। मैंने जनकलालजी को उनके पास रहने की ताकीद की, और अपराह्न मे यमिजी के साथ गया।*

*घर-मकान की फिर चर्चा हुई। यमिजी की पत्नी ने कहा। मैंने कहा—यदि तुम्हारे पास की जमीन पर्याप्त होती तो यहीं मकान बनवा लेते।*

*आज भारतीय दूतावास के डाकघर मे भी गये। वहाँ भी नाम से परिचित पुरुष मिले। ख्याल आ रहा था, यदि मैंने तुम से कह दिया होता, तो वहाँ जरूर तुम्हारी चिट्ठी आई मिलती। कितनी व्याकुलता या उत्सुकता उठ रही है।*

*अपराह्न की बैठक से पाँच बजे चला आया। किसी प्रोग्राम मे नहीं गया। प्रधानमत्री के भोज मे भी नहीं, न नाटक नृत्य मे। तुम होतीं तो जरूर जाता। पर यहाँ 10 बजे तक मिलनेवालो और सत्सगियो का ताँता लगा रहा। उनके जाने के बाद यह पत्र लिख रहा हूँ। कुछ समय तो मन इसी मे लगा रहे, फिर तो निद्रा ही आकर चितामुक्त करेगी। तुम्हारे लिए उपयोगी पुस्तके अभी नहीं मिली हैं। जनकलालजी टोह मे हैं।*

*कलिम्पोंग में मिले प्रत्येकमान के पिता त्रिरत्नमान के यहाँ चाय पीने गये, उसी घर में जिसमें पिछली बार हमने एक दिन मोमो खाई थी। तब से परिवार की आर्थिक दशा और हीन हो गई है। देखकर दुःख होता है। तिब्बत की यात्रा में इस परिवार ने मेरी कितनी सहायता की थी ?*

*तुमने यहाँ से लाने की चीज के बारे में कहा होता तो कितना अच्छा रहता। भारत से आई चीजों को यहाँ से लाना बेकार है। बर्तन-भाँड़ा लाना ही नहीं है। राढ़ी (कालीन) शायद ले लूँ, यद्यपि ख्याल आता है कि एक तो ले ही ली है। प्रसाधन सामग्री तो सारे भारत से आती है। एक लकड़ी का घड़े जैसा बर्तन दिखाई दिया, उसका कोई उपयोग नहीं हो सकता।*

*कल दोपहर को श्री बालचन्द्रजी के यहाँ भोजन करना है । बजे दिन को। उनकी पत्नी भी तुम्हारे बारे में पूछेंगी ही। यमिजी की पत्नी कह रही थीं—बच्चों को कब दिखायेंगे ? कहा—अगली बार।*

*जया-जेता स्वस्थ और प्रसन्न होंगे, यही कामना है। जाड़ा तो जरूर बढ़ गया होगा, पर वहाँ का जाड़ा तुम्हें और बच्चों के अनुकूल ही मिलेगा। चार ही दिन तुम्हें विदा किये हुआ पर विश्वास नहीं होता। जान पड़ता है कई सप्ताह, कई मास बीत गये हैं। और अभी जल्दी करने पर भी दस दिन से पहिले तुम से मिलना नहीं हो सकेगा। यदि बनारस जाना न पड़ता तो अच्छा रहता। फिर प्रयाग में दो दिन रहकर मैं सीधे चला आता।*

*प्रयाग में रोज-रोज की चिट्ठी पाना चाहता हूँ। लिखती जाना। डॉ. बी. एन. प्रसाद (लाउडर रोड) के पते पर। प्रयाग से जो चीजें चाहती हो, लिखना, लेता आऊँगा। मन मे क्या-क्या भाव पैदा होते हैं। जागृत अवस्था में तो सुखस्वप्न ही देखता हूँ, पर स्वप्न कलेजे पर प्रहार किये बिना नहीं रहता। हृदय का आवेग और उत्सुकता तब तक बढ़ती ही जायेगी, जब तक प्रयाग में तुम्हारा पत्र नहीं पा लूँगा।*

*रात के 10 बजकर 25 मिनट हो रहे हैं। कागज और बात भी खतम हो रही है। तुम्हारे मन और शरीर की स्वस्थता अति प्रिय है।*

*तम्हारा,*

*राहुल*

**17 नवम्बर 1956 की डायरी के अनुसार :** "मौसम साफ। 9 बजे शीतल निवास। कमीटियों की बैठक रही। गेशे शेरब से बातें होती रहीं। तिब्बत के साहित्य के कार्य में सहयोग देने में सहमत। 20 नवम्बर को स्वयंभू आदि देखने का प्रबन्ध कर दिया।

मध्याह्न भोजन बालचन्द्रजी के यहाँ करना था. वज्राचार्य के चर्या नृत्य देखने गये। वहीं श्री भगवानसहाय जी मिले। उनके साथ दूतावास 11 बजे से पहिले पहुँचे। वहाँ दो घंटे रह बालचन्द्रजी के यहाँ भोजन। 3.30 बजे बाद वहाँ से भारतीय दूतावास में दो घंटा ठहर श्री भगवानसहाय के साथ राजा की पार्टी मे गये। भगवानसहाय जी सुन्दर चित्रकार और उससे भी बढ़कर कुशल मूर्तिकार हैं। राजा की पार्टी में राजा-रानी तथा सारे मेहमान आये थे। उन्होंने अपनी-अपनी भेंट चढ़ाई। दण्डवत प्रणिपात से करते मालूम होते थे। वहाँ से बालचन्द्रजी के साथ घर पर आकर आठ बजे तक बातें होती रहीं। यहाँ मकान बनवाने की बात चलती रही। कमला से पूछने को कहा।"

उनके 18-11-56 के पत्र के अनुसार :

*रानी,*

*17 नवम्बर को पत्र नहीं लिखा, उसके बीतने के तीन घंटे 25 मिनट पर (रात को) यह पत्र लिख रहा हूँ। नींद नहीं आ रही है, इसलिए भी इस समय लिख रहा हूँ। 17 नवम्बर को कान्फ्रेन्स का अंतिम दिन रहा। उसमें भी थोड़ा भाग लिया, पर अधिक समय भारतीय राजदूत श्री भगवानसहाय और श्री बालचन्द्र शर्मा के साथ बीता। बालचन्द्रजी की पत्नी तुम्हारे बारे में बहुत पूछ रही थीं और कह रही थीं—क्यों नहीं लाये ? उनकी लड़की स्वस्थ तथा दो वर्ष की है। कल मध्याह्न भोजन उन्हीं के यहाँ किया और 1 से 3 बजे तक वहीं रहे, कई घंटे श्री भगवानसहाय के साथ बीते। उनकी दिलचस्पी कला और साहित्य की ओर बहुत है। वह सुन्दर मूर्तिकार और चित्रकार भी हैं। आज मध्याह्न भोजन उन्हीं के यहाँ करना है। बालचन्द्रजी तीन घंटे शाम-रात को बात करते*

*रहे। कह रहे थे—मैं भी जमीन लेकर मकान बनवानेवाला हूँ, वहीं आप भी बनवा ले। तुम्हारे लिए पढ़ाने के लिए तीन-साढ़े तीन सौ मासिक का भी प्रबध कर सकते हैं। मैंने कहा—अभी तो पी-एच डी करनी है, फिर मेरे साथ भी रहना है। मकान के बारे में कमला से पूछना होगा।*

*कान्फ्रेन्स सफल रही। चीनी और मगोल बौद्ध प्रतिनिधियो ने आकर इसके महत्त्व को और बढ़ा दिया। शाम को महाराजा महेन्द्र की ओर से चायपार्टी दी गई थी। कुछ मित्रो के आग्रह पर मैं भी गया। मेला था। महारानी तथा दूसरी राजकुलीन महिलाएँ भी थीं।*

*भादगाँव और पाटन शायद ही जाऊँ। मन ही नहीं करता। लोग ले जाते है, तो चला जाता हूँ यत्रवत। 'नेपाल' मे जोड़ने का भी मन नहीं करता। मित्रो का स्नेह अवश्य मूल्यवान है और उनकी सख्या बढ़ी ही है।*

*इन्सुलिन सबेरे ही श्री जनकलाल दे देते हैं। खाने की मात्रा ठीक नहीं रख सकता, पर अपच की नौबत नहीं आती। यमिजी के हाते मे खूब बड़ी-बड़ी गोभी लगी हुई है।*

*तुम्हारे लिए जूते और नेपाली रजाई (ओढ़नी) ले ली है। सोच रहा हूँ एक राढ़ी (कालीन) ले लूँ, कल मानदासजी को खरीदने के लिए कह दिया। कपड़े मैले होते जा रहे हैं, शायद प्रयाग या मसूरी मे ही धुलवाया जा सके। जाड़ा मालूम नहीं होता। इस भिनसार को भी कमरे मे ऊपर एक गर्जी पहिने लिख रहा हूँ।*

*दिन मे भी ध्यान बराबर तुम्हारी ओर जाता है, रात को नींद आँखो से दूर हो जाती है, फिर तुम्हारा और जया-जेता का ख्याल आता है। समाचार जानने के लिए अधीर हूँ, सोचता हूँ कि यदि यहाँ के दूतावास के पते पर कह दिया होता तो समाचार मिलता रहता। अब तो प्रयाग मे ही आशा रखता हूँ। उस के लिए अब भी सात दिन है।*

*रानी का बार बार चुम्बन, आलिंगन, जया जेता को प्यार।*

तुम्हारा,<br>राहुल

**डायरी, 18 नवम्बर :** 'सबेरे थोड़ा घूमने गये। दो एक पुस्तक कमला के लिए ली। खरीदने की चीजे खरीद ली। अधिकाश चीजे तो भारत की ही है।

मध्याह्न भोजन श्री भगवानसहाय के यहाँ। आनन्द जी वहाँ थे। चीन से प्रभावित अनुभव सुना रहे थे। भोजनोपरान्त जो गोष्ठी चली तो 5 बजे शाम को भी रही।

आनन्दजी के साथ चले। पाटन मे बौद्ध प्रतिनिधियो के लिए विशेष प्रदर्शन सगठित थे। हम अम्बपाली नाटक (नेवारी) देखने गये। इतिहास का कचूमर निकाला गया था। लौटकर घर पर आये। 20 तारीख का प्रोग्राम दिया था गेशे शेरब को, पर गलती से कल ही कर डाला। देर तक मानदासजी और यमिजी से बाते होती रही। निश्चय हुआ, आनन्दजी भी साथ ही जायेगे। लुम्बिनी से जेतवन कुसीनारा होते गोरखपुर से मैं प्रयाग जाऊँगा।"

**डायरी, 19 नवम्बर, 1956** : "मौसम साफ। सबेरे आठ बजे यहाँ से गेशे शेरब के पास गये। चीनी प्रतिनिधियो को लिये स्वयभू के एक नये 'गेलुगपा' विहार मे गये। कल का दिन नियत किया था, एक दिन पहिले गये। यमिजी ने भोजन कराया, फिर मानदास जी के यहाँ थोड़ा ठहरकर गेशे को उनके स्थान (शीतल निवास) मे छोड़ चले आये। श्री शिवप्रसाद रौनियार के यहाँ दो-तीन घटा रहे। देवकोटाजी भी वही थे और श्री आर. एन. राहुल भी। वहाँ से आकर यमिजी के घर पर ही रहे। बहुत आनेवाले आदमी नही थे। यमिजी और जनकलालजी से ही बाते होती रही।

भादगाँव आज जाने का प्रोग्राम था, पर मेरा जाने का मन नही। इसलिए जाता क्यो ? एक तो 'नेपाल' मे कुछ जोडने का मन नही करता, क्योकि पुस्तक खटाई मे है, दूसरा हर वक्त मसूरी के तीनो प्रियजन याद आते हैं। लुम्बिनी से जेतवन और कुसीनारा देखते जाना है।"

पत्र है :

*काठमाण्डू*
*19-11-56*

*रानी,*

*यहाँ से यह अंतिम पत्र लिख रहा हूँ। अब 21 नवम्बर को लुम्बिनी होते भारतीय स्टेशन ( नवगढ़ रोड) से ही चिट्ठी लिखूँगा। आशा है, 25 नवम्बर को सबेरे साढ़े नौ बजे प्रयाग पहुँच जाऊँगा। आज भादगाँव जाने का प्रबध कान्फ्रेन्स के प्रतिनिधियों के लिए हुआ था, पर मेरे जाने का मन नहीं हुआ, कल पाटन भी दूसरो के कारण ही जाना पड़ा था। तुम्हारे साथ जिन जगहो को देखा था, वही बहुत था। शिवप्रसाद रौनियार जी के यहाँ गया था। वहाँ देवकोटाजी भी मिल गये। कल दोपहर का भोजन वहीं करना है।*

*सर्दी मामूली है, सबेरे आठ बजे तक धुध जरूर हो जाती है। आज सबेरे ही श्री धर्मराज थापा आ गये थे। 3, 4 गीत भी सुनाये। बहुत अच्छा गाते है और 4000 लोक गीतो का सग्रह भी कर चुके हैं। मैंने कहा–'तुम्हारे गानों को हम बहुत पसन्द करते हैं, रुचि से सुनते भी हैं।' कुछ लिखवाना चाहते थे। मैंने कहा–'पाँच हजार गीतो को जमा करके मसूरी आ जाओ। फिर लिख देगे।'*

*जनकलालजी ने बड़ी सहायता की। पत्नी मृत बच्चा पैदा होने के कारण मन से अधिक और कुछ-कुछ शरीर से भी अस्वस्थ हैं। कहने पर भी वह मेरे ही साथ बराबर रहे और जब तक 21 नवम्बर के 9 बजे के विमान से लुम्बिनी के लिए रवाना नहीं हो जाता, तब तक वह साथ ही रहेगे। अब घूमने-घामने का मन नहीं करता।*

*एक राढ़ी और एक और चादर ले ली है। कोई दूसरी लाने लायक चीज दिखाई नहीं पड़ती। बड़े बर्तन भाँड़े लाना बेकार है और तरद्दुद भी है।*

*तिब्बत (चीन) के प्रतिनिधियो से आज बहुत बाते होती रहीं। वहाँ आने के लिए कह रहे थे–और यह भी कि पहिले पेकिंग आयें। कब आयेगे, पूछने पर कहा–1957 या 1958 मे।*

*नेपाली रुपये का भाव 150 के ही करीब है, अर्थात् हमारी पिछली यात्रा से उसका मोल गिरा नहीं है। एक दिन चाय पीने दूकान गये थे, उस में जरूर देखा था कि जो चाय आदि हम मसूरी मे चौदह आने मे पी सकते हैं, उसका यहाँ दाम ड्योढ़ा है। मकानो का किराया भी बहुत बढ़ गया है, जिसके कारण अमेरिकन और उनके नौकर हैं।*

*रात के नौ बज चुके हैं, एकाध घटा जनकलालजी और रहेगे, फिर पास मे स्थित अपने घर मे चले जायेगे। इधर रात के साढ़े तीन-चार बजे नींद टूट जाती है, फिर नहीं लौटती। यही ख्याल आता है, कब प्रयाग पहुँचूँ और वहाँ से मसूरी। यदि वाराणसी का काम आ गया तो प्रयाग से वाराणसी भी दो दिन के लिए जाना ही पड़ेगा, फिर तो उसी गाड़ी से चलूँगा जिससे उस दिन 12 नवम्बर को तुम्हे विदा किया था। ओह, 7 ही दिन बीते हैं, पर जान पड़ता है बहुत दिन या सप्ताह बीत गये। तुम्हे बार-बार आलिगन, चुम्बन, और जया-जेता को बहुत-बहुत प्यार।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**डायरी, 20 नवम्बर, 1956, काठमाण्डू :** "बादल रहे। सबेरे कुछ घूमे। बालचन्द्रजी के यहाँ गये। भोजन शिवप्रसाद रौनियार के यहाँ। छाता (बलिया) से सम्बद्ध हैं। कह रहे थे–ढकाली कुछ पूर्वजो की गाथा गाते हैं। सार्थवाह जाति भी, सदेह नहीं। पचपिरवा (सभी हिन्दू) मे पूजनेवाले। मकान अच्छा-खासा बनवा लिया है।

वहाँ से सिहदरबार मे गये जहाँ रानी ने मूर्तियाँ (तारा) वितरण कीं। लोगो ने अपनी भेंट धर्मोदय सभा को दी। चीनी प्रतिनिधि मण्डल ने 50 हजार रुपया लुम्बिनी और स्मारक के लिए दो हजार दिये।

रात को पान गोष्ठी रही। देवकोटाजी, घिमिरे (माधवप्रसाद) सिद्धिचरण श्रेष्ठ और सुमन ने अपने गीत सुनाये। 12 बजे रात तक गोष्ठी चलती रही।"

**डायरी, 21 नवम्बर, 1956, बलरामपुर-मार्ग :** "बादल पहाड मे थोड़ा। जनकलालजी सबेरे आ गये और

मानदासजी तथा अयोध्याप्रसादजी भी। मालूम हुआ 7वीं बारी हमारी मोटर की है, पर पाँचवीं में ही हो गया। जल्दी-जल्दी में न पासपोर्ट देखा गया न सामान। उपत्यका पश्चिम से पार की। पौने 12 बजे विमान उड़ा और साढ़े 12 बजे भैरहवा पहुँचे। गण्डक और रापती नदी को पार करना पड़ा। तराई में उड़ते ही भैरहवा अड्डे पर। अच्छा स्वागत हुआ, नीबू शरबत मिला। थोड़ी देर ठहरने पर मोटर-बस से 13 मील चलकर एक बजे बाद लुम्बिनी। तीन-चार इमारतें बन गई हैं। गड्ढा अब छोटा-सा तालाब है। मायादेवी (बुद्धमाता) के मन्दिर भी बन गये। नेपाली ढग के स्तूपाकार कुछ मदिर भी बने हैं। दुमजिले धर्मशाला में ठहरे। बालचन्द्रजी तथा पशुपति घोष दोनों मंत्री भी यहीं थे। मेले में 10-15 हजार आदमी तो जरूर थे। 'गइल' और 'गयेन' दोनो बोलनेवाले थे। कितने ही परिचित मिले। चलते वक्त सुस्ती थी जिसमे आनन्दजी छूट गये। पीछे मिले। सरकार का प्रबध था। नौगढ से बलरामपुर चल रहे है।"

**डायरी, 22 नवम्बर, 1956, श्रावस्ती-गोरखपुर-मार्ग :** "गाडी लेट हो 7 बजे बलरामपुर पहुँची, यहीं जलपान किया। भोजन ले दो रिक्शों पर चले जेतवन की ओर–10 मील का रास्ता डेढ घटे मे। सडक अच्छी बन गई है, जेवतन मे भी अच्छी सडक। महिन्द बाबा 75 वर्ष के हो गये। जल्दी याद कर लिया। गधकुटी, कोसम्बकुटी आदि देखी। चीना मदिर बन गया है और जेतवन पुष्करिणी उसी मे आ गई है। कई एक व्यक्ति हैं। जैन धर्मशाला मंदिर बडी सडक के किनारे है। एक बँगला भी जल्दी-जल्दी बन रहा है। विनोबा का आश्रम भी कुछ दूर पर है। आजकल जापानी और दूसरे तीर्थयात्री आये है। सवा 3 बजे लौटे। 5 बजे रिक्शा से डाक्टर माधवराम सोफ्त के साथ चल पडे। राजा का महल भी बाहर से देखा, उदासी होनी ही चाहिए। स्टेशन मास्टर बहुत सज्जन।

त्रिरत्न स्थविर–मेरे शिष्य–मिले। तरुण से अतिवृद्ध हो गये है।"

इस प्रकार पडितजी की यात्रा तो व्यस्तता के साथ चल रही थी, साथ साथ उनकी हृदय की उद्विग्नता भी बढती गई थी, जिसका आभास उनके 22 नवम्बर के इस पत्र से मिलता है :

*गोरखपुर मार्ग,*
*22-11-56*

*रानी,*

*कल (21) को विमान से काठमाण्डू मे उड़कर पौन घटे मे भैरहवा और वहाँ से डेढ़ घटे मे 2 बजे के करीब लुम्बिनी पहुँचे। आनन्दजी भी साथ रहे। लुम्बिनी मे खास 10-15 हजार का मेला था। शाम को वहाँ से मोटर द्वारा नौगढ़रोड पहुँचे। आनन्दजी का होल्डाल गुम हो गया था। रात के ही 11.30 बजे रेल पर चढ़ बलरामपुर पहुँचे। साथ मे माधवराव सोफ्त (कलकत्ता) भी। जलपान करके आज 9 बजे सवेरे जेतवन रिक्शा से गये। आजकल जापान, चीन, बर्मा, लका आदि के बहुत से यात्री आ-जा रहे हैं। सभी जगह परिवर्तन है। लुम्बिनी मे भी घर बन गये हैं, जेतवन मे भी। सड़क बहुत अच्छी है। 75 वर्ष के परिचित भिक्षु महिन्द्र बड़े प्रेम से मिले। लका मे मेरे विद्यार्थी अब वृद्ध होकर मिले।*

*रात 7.30 बजे ट्रेन मे बैठकर अब गोरखपुर जा रहे हैं। वहाँ से मोटर से कुसीनारा कल पहुँचेगे। 25 को सबेरे 9 बजे डॉ. बदरीनाथ प्रसाद के यहाँ पहुँच जाऊँगा। तुम्हारे पत्रों के लिए बड़ी उत्सुकता है। तब तक दो हफ्ते हो जायेंगे तुम्हारा समाचार भी पाये बिना। ट्रेन मे तीन सहयात्री सो रहे हैं और मैं यह चिट्ठी लिखने में लगा हूँ। कितनी ही बाते लिखने को हैं पर कागज पर उतारना मुश्किल है। राते मुश्किल से कटती हैं, दिन तो इधर-उधर करते जैसे-तैसे बीत जाता है। मन यही कहता है कि जल्दी से जल्दी मसूरी पहुँच जाऊँ, पर प्रयाग गये बिना छुट्टी नहीं मिल सकती।*

*तुम्हें बार-बार चुम्बन-आलिगन। जया-जेता को प्यार हृदय का।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**डायरी, 23 नवम्बर, 1956, कसया (कुसीनारा) :** "मौसम अच्छा साफ। सबेरे आठ बजे चले गोरखपुर से।

सवा घंटे में 35 मील चलकर यहाँ पहुँचे। (बुद्ध के) 25 वीं शताब्दी के उपलक्ष में बने विशाल होस्टल के ऊपरी भाग के (51वें) कमरे में ठहरे। डॉक्टर सोफ्त साथ में और आनन्दजी दूसरे कमरे में ठहरे। भिक्षु मंगलहृदय (मंगोल) भी यही हैं। तिब्बती-चीनी पढ़ा रहे हैं। बुद्ध डिग्री कालेज चल रहा है। मकान भव्य और विशाल को एक चीनी मिल मालिक मजीठिया ने पूरा बनवा दिया।

इटर कालेज के विशाल भवन, सैकड़ों कमरों का होस्टल (पीछे छात्रावास) बना है। बुद्ध-परिनिर्वाण मूर्ति के ऊपर कार्ला के आकार का हाल बनवा दिया। गोरखपुर से कसया मोटर आती है। देवरिया की भी पुल टूटने के कारण अब यहीं से जाती है। निर्वाण-स्तूप मूर्ति दर्शन करके बिडला धर्मशाला मे भोजन किया। डिग्री, इंटर कालेज मे भाषण दिया। रामागार गये। साथ के वृक्षहीन करके नींव तक खोल दिया गया। चीनिया बाबा को चोट लगी, पैर सूजा हुआ है। चीनी परिव्राजक ने अन्य अच्छा चीनी मदिर बनवाया। डाकबँगला, सिंचाई विभाग, पुरातत्त्व विभाग के बराबर बिजली-पानी का भी प्रबध है।"

पत्र

*कसया (कुसीनारा)*
*23 नवम्बर, 1956*

*रानी,*

*12 दिन से तुम्हारा पत्र या समाचार पाये बिना यह अतिम चिट्ठी इस महान स्थान से भेज रहा हूँ। मेरी विचारधारा पर उसी पुरुष की बड़ी छाप है। यद्यपि धर्म मे मेरी आस्था नहीं, पर हमारी सस्कृति या दर्शन के लिए बुद्ध ने जो किया है, उसके कारण मेरी श्रद्धा उस महापुरुष के प्रति किसी भी श्रद्धालु बौद्ध से कम नहीं है। इस स्थान की काया पलट देखकर बड़ी प्रसन्नता हो रही है। लाख से अधिक रुपये लगाकर पचासों कमरों वाले इस विशाल होस्टल को इसी साल सरकार ने बनवाया है। इटर कालेज और डिग्री कालेज की भव्य इमारतें तैयार हैं। एक चीनी भिक्षुणी ने सुन्दर विहार बनवा लिया है। निर्वाणप्राप्त बुद्ध की विशाल मूर्ति पर कार्ला गुहा मंदिर के नमूने का मंदिर बनवा दिया गया है। बहुत अच्छी सड़क गोरखपुर और देवरिया से यहाँ आई है। रोडवेज की बसों का इंतिजाम है। बहुत-सी इमारतें बन गई हैं। बिजली, नल पानी का इतिजाम है। रात को 7-55 बजे चिट्ठी लिखते समय सड़कें और कितनी ही इमारतें जगमग कर रही हैं। तथागत का यह निर्वाण-स्थान अब सूना जंगल नहीं है। भारी संख्या में देश-विदेशों के धनी यात्री रोज आ-जा रहे हैं। मैं स्थानीय शिक्षितो का सुपरिचित हूँ। आज इंटर और डिग्री दोनों कालेजों में भाषण देना पड़ा।*

*कल 17 या 18 बजे यहाँ से गोरखपुर जा इलाहाबाद एक्सप्रेस पकड़ सीधा प्रयाग जाऊँगा। तुम्हारी चिट्ठियों की वहाँ बड़ी आशा है। आशा है, तुमने एक से अधिक चिट्ठियाँ लिखी होंगी। 25 नवम्बर को 9 बजे सबेरे प्रयाग पहुँचूँगा। सब ठीक रहा और बनारस न जाना पड़ा तो 28 की रात को गाड़ी पकडूँगा और 29 को 11 बजे दिन में मसूरी पहुँच जाऊँगा। तब भी 19 दिन बाद तुम से और बच्चों से मिल सकूँगा, अर्थात् अब भी छः दिन रहते हैं।*

*मैंने गलती की, नहीं तो कम से कम यहाँ पत्र भेजने के लिए तो कह सकता था और चिट्ठी मिल गई होती। तुम को मेरी खबर तो मिल रही है। इन 12 दिनों मे मैंने 10 से कम चिट्ठियाँ नहीं लिखी हैं। एकतरफा चिट्ठी से क्या संतोष हो सकता है ?*

*मैंने इन दिनों तुम्हें चिट्ठियाँ लिखने के सिवा कुछ नहीं लिखा, पढ़ा भी नहीं। अखबार तो कल लेकर पढ़ा। घर की खबर देश-विदेश की खबर से ज्यादा महत्त्व रखती है, इसका अनुभव इस सारे समय मिला।*

*आशा है, तुमने मेरी प्रथम चिट्ठी पर विचार कर लिया होगा। कितना ही अच्छा होगा, यदि अनुकूल निर्णय हो। प्रतिकूल के लिए भी मैं प्रस्तुत हूँ। हम परीक्षा में स्वस्थ और प्रसन्न हों, यही चाहता हूँ।*

*प्रयाग से तार द्वारा सूचित करूँगा कि तुम्हारी कितनी चिट्ठियाँ मिलीं। प्रयाग से यदि कोई चीज मँगानी हो तो एक्सप्रेस चिट्ठी लिखना—डा. बदरीनाथ प्रसाद, लक्ष्मी निवास, लाउडर रोड, इलाहाबाद।*

*बार-बार चुम्बन और आलिंगन, जया-जेता को बहुत-बहुत प्यार।*

*तुम्हारा*

*राहुल सांकृत्यायन*

**डायरी, 24 नवम्बर, प्रयाग-मार्ग :** "आकाश निरभ्र। मंगलहृदयजी ने प्रातःराश कराया। घूमने गये। एकाध चिट्ठियाँ लिखी। 17 बजे की बस से गोरखपुर जाने का ठीक करा लिया। चीनी माई का भोजन दोपहर कर लिया। वृद्धा धनी पुरुष की पत्नी हैं, अपने रुपये से इस विहार को बनवाया। चन्द्रशीला और दूसरी भिक्षुणी सहायता कर रही थी। भोजन करके लौट रहा था तो महाराणा कालेज के छात्रसंघ के सभापति राजेन्द्रसिंह दो और पुरुषों के साथ आये। कालेज में भाषण देने का निमंत्रण स्वीकार कर लिया।"

**डायरी, 25 नवम्बर, 1956** "मौसम साफ, सर्दी नहीं सी। पर मुझे नहीं।

गाड़ी गोरखपुर में ही ढेढ़ घंटा लेट हुई। आखिर में 3 घंटे से ऊपर लेट। सारनाथ में पूरा उजाला था। विनोदजी (श्री बैजनाथसिंह) वाराणसी छावनी में मिले। दिल्ली में डॉ भगवतशरणजी की नियुक्ति (हिन्दी विश्वकोश के लिए) हो गई यह जानकर प्रसन्नता हुई। मेरे बारे में प हजारीप्रसाद द्विवेदी जी ने कहा—वह एकाध वर्ष से ज्यादा नहीं रहेंगे, उन्होंने मुझे पासपोर्ट दिखलाया है कि मैं चीन जा रहा हूँ। वस्तुतः किसी और को लाने का चक्रव्यूह रचा गया है। मुझसे पूछने के लिए नियुक्ति मुल्तवी कर दी गई है। मैंने स्थायी तौर से रहकर कार्य करने के बारे में डाक्टर राजबली पाण्डेय को पत्र लिख दिया। खैर, भगवतशरणजी की नियुक्ति से बड़ी प्रसन्नता हुई।

सवा तीन घंटे लेट हो ट्रेन 12-20 मिनट पर प्रयाग पहुँची। रामबाग स्टेशन से रिक्शा लेकर डॉ बदरीनाथ प्रसाद के घर पर गये।

पत्र

*प्रयाग,*

*25 नवम्बर, 1956*

*प्रियतम,*

*गाड़ी गोरखपुर की तीन घंटे लेट आई। मैं बहुत झुंझला रहा था। तुम्हारे पत्र कहीं नहीं मिले थे। यहाँ 19, 20, 21 तारीखों के तीन पत्र मिले। डूबते को तिनके का सहारा प्राप्त होता है, ये पत्र तो बहुत बड़े सहारे हैं। दो बार उनकी एक एक पंक्ति एक एक अक्षर पढ़ा। तुम जैसी आत्मग्लानि की बात करती हो वह बिल्कुल अनुचित है। तुम्हारे गुणों को मैं जानता हूँ, बहुत प्रभावित हूँ। तुम्हें अपने जीवन भर और बाद में भी सुखी देखना चाहता हूँ। बच्चे तो अपने प्यार से मुझे जीवन भर के लिए बाँध ही चुके हैं उसके बाद के लिए भी मन में यही उत्कंठा और साध रहेगी। मैं अपने भावों को एक कहानी में व्यक्त कर चुका हूँ जिसे तुम पढ़ोगी। मैं तुम्हें असाधारण तरुणी समझता हूँ। असाधारण वस्तु में थोड़े-से काँटे भी लिपटे हों, तो आश्चर्य नहीं। मैं उनके चुभने से विमनस्क नहीं हो सकता। लेखक विचारक का जीवन व्यस्त होता है, वह एकाग्र हो जाने पर सबकुछ भूल जाता है, यह दोष मेरे में है, पर मैं तुम्हें प्यार करता हूँ। प्यार की शक्ति मिलन के समय नहीं, वियोग के समय मालूम होती है। उसकी क्षति का पता उसके हाथ से निकलते वक्त लगता है। तुम घर या दूसरी चीजों को मेरी कहकर मुझ पर अन्याय करती हो। तुमने नजदीक से देखा है कि मैं उन्हें तुम्हारी समझता हूँ। मन-वचन या लेखनी से इस भाव को न प्रकट किया करो।*

*कुसीनगर से कल दोपहर ही गोरखपुर के कालेज के विद्यार्थी भाषण देने के लिए पकड़ लाये थे। वहाँ से रात के 11 बजे गाड़ी बहुत लेट पहुँची। ख्याल ही नहीं था, आज रविवार है। श्रीनिवासजी दिल्ली गये हैं। एक बार तो 27 को ही चलकर 28 को मसूरी पहुँचने का जबर्दस्त ख्याल आया। पर, पुस्तकों के बारे में कुछ करना है, इसलिए कुछ ही मिनट पहिले ख्याल बदलना पड़ा। पिछली चिट्ठी में लिखी कुछ चीजें कल और कुछ परसों खरीदूँगा। जया का लंचबक्स, अमरूद, मिठाई और तुम्हारे कपड़े। खिलौने क्या लाऊँ, समझ में नहीं आता।*

*अरुणा, इन्दु (डॉ. प्रसाद की बेटियाँ) यहीं हैं। इन्दु ने अपनी लड़की का नाम अंशुला रखा है। अरुणा भी जल्दी ही माता बननेवाली है। अरुणा का उलाहना वजा है। मैं स्वीकार करके भी उनके ब्याह में नहीं आ सका। तुम्हारी चर्चा सभी जगह हो जाया करती है। इन्दु भी पूछ रही थी। दोनों बहिने बहुत मोटी होती जा रही हैं। मैंने कहा—आलू, चावल, मिठाई, घी, चीनी न खाया करो। कहना आसान है, करना मुश्किल है।*

*शायद मेरे आने के पहले ही यह पत्र पहुँच जाये। इसीलिए लिख रहा हूँ। आज रविवार न होता तो तार दे देता, शायद कल दे भी दूँ। 29 नवम्बर के दोपहर को मसूरी पहुँच जाऊँगा·· ''*

उनकी अनुपस्थिति मे वाराणसी मे हिन्दी विश्वकोश के कार्य को लेकर दो तीन पत्र आये थे, जिनमें उनके मित्र डॉ. राजबली पाण्डे तथा श्री युगजीत नवलपुरी के थे। उन्होंने उनसे इस कार्य को स्वीकार करने का स्नेहपूर्ण अनुरोध किया था। मैंने भी इसी बात को लेकर पडितजी को इस कार्य के प्रति उदासीन न होने का अनुरोध किया था। इसका उत्तर देते हुए उन्होने इसी पत्र मे आगे लिखा .

*''बनारस के काम की उपेक्षा मैं नहीं करता। भगवतशरणजी की नियुक्ति हो गई है। मेरे स्थायी तौर से काम करने के बारे मे पूछा गया था, मैंने वैसा पत्र लिखकर बनारस स्टेशन पर आये विनोदजी (वैजनाथसिंह) को दे दिया। अब उसका निर्णय दिसम्बर के अंत मे होगा, तब तक भगवतशरणजी काम शुरू कर देंगे। आज दोपहर तक दिल पर भारी भार-सा पड़ा था, अब वह हल्का मालूम होता है। दोनो ओर कमियाँ हैं, पर दोनो ओर स्नेही हृदय हैं, ऊपर से दोनो बच्चो का जबर्दस्त स्नेह सूत्र है। नैया पार हो जायेगी, इसमे मुझे संदेह नहीं। मेरा तुम पर सदा विश्वास रहा है। यदि अविश्वास हुआ तो परिस्थितियो पर ही।*

*बार-बार चुम्बन-आलिंगन और जया-जेता को बहुत-बहुत प्यार।*

*तुम्हारे प्यार का प्यासा,*
*राहुल*

26 नवम्बर और 27 नवम्बर के दो दिन राहुलजी ने प्रयाग मे ही बिताये। उनकी कई पुस्तकें प्रयाग के प्रेस मे छप रही थी, उनके प्रूफ देखने थे। तीन-चार सस्थाओं मे भाषण के लिए निमत्रण मिले, किन्तु म्युजियम मे बोलना ही स्वीकार किया। म्युजियम में उन्होंने पुरातत्त्व पर व्याख्यान दिया। उनके पुराने मित्र श्री ममुएल लाल मिले। उनके पुत्र आर्थर लाल भारत की ओर से सयुक्त राष्ट्रसघ मे स्थायी प्रतिनिधि थे। इजीनियर पिल्ले भी मिले, उन्होंने अपने नाती का नाम राहुल रखा था जिसका पिता एग्लोइडियन है। नागार्जुन, उदयनारायण तिवारी, श्री सेनगुप्त आदि मित्र उनसे मिलने आये। 28 के दोपहर की गाड़ी से उन्होंने देहरादून के लिए प्रस्थान कर दिया। प्रतापगढ़ और लखनऊ मे गाड़ी बदलनी पड़ी।

अगले दिन याने 29 नवम्बर की सुबह 8 बजे वे देहरादून स्टेशन पर उतरे। यहाँ से टैक्सी से सीधे 10.30 बजे मसूरी और कुली से सामान उठवाकर 'हर्न क्लिफ' मे पहुँच गये। 19 दिनों का विछोह। वाराणसी मे अलग होते समय हम दोनों का मन एक-दूसरे के प्रति साफ नही था। इतने दिनों बाद घर आने पर उनका मेरे प्रति क्या बर्ताव होगा ? यद्यपि उन्होंने अपनी उद्विग्नता अपने पत्रों मे प्रकट कर ही दी थी, किन्तु मेरी आत्मग्लानि व्यर्थ सिद्ध हुई। वे आये और मुझे नवविवाहिता दुल्हन की तरह अपने सीने से लगाया। काठमाण्डू से तथा प्रयाग से मेरे लिए दुल्हनोंवाली साड़ी और ओढ़नी एव जरीदार चप्पल लाये थे। आज्ञा हुई कि उसी समय ये सब पहनकर मैं उनके सामने आऊँ। आज्ञा जब उतने प्रेम के साथ दी गई थी, उसे भला कौन स्त्री टाल सकती है ? वस्तुतः 29 नवम्बर 1956 का दिन हम दोनों के लिए स्मरणीय दिवस रहा। मुझे लग रहा था, आज ही के दिन हमारी शादी हुई है। इतने दिनो का दाम्पत्य जीवन चिचिर-पिचिर करके ही चला आ रहा था। 19 दिनो तक अलग रहकर मेरे बारे मे मूल्याकन करने का उन्हे पूरा समय मिला। दरअसल इसी काल में उन्होंने अपने जीवन मे कमला के मूल्य को ठीक से समझा। अब वे अपनी कमला को किसी भी कीमत पर खोने को तैयार नहीं थे। इस भाव को उन्होने अपनी 30 नवम्बर की डायरी मे ऐसे अंकित किया—''मानस स्थिति में बहुत परिवर्तन हुआ है। कमला कितनी प्रिय लगती है। मन यही करता है हम अब एक दिन के लिए भी अलग न रहे। पर जब तक बच्चे पढ़ने के लिए नही जाते, तब तक सम्भव नहीं।'

ऐसा उन्होंने इसलिए भी लिखा कि 'उत्तर प्रदेश लोकसाहित्य समिति' की बैठक में भाग लेने उनको फिर दो दिन बाद लखनऊ जाना था। हर जगह उनके साथ जाना मेरे लिए उस समय तो कठिन ही था, क्योंकि जया-जेता छोटे ही थे और अब घर पर भी उनकी देखभाल करनेवाला कोई नहीं था। मेरे पढ़ने का समय किसी प्रकार निकल आये, उसकी राहुलजी को बराबर चिन्ता होती थी। इसलिए चाहते थे कि कलिम्पोंग मे ही किसी को ले आयें, पर उतनी दूर से मसूरी के जगल मे रहने भला कौन तपस्वी आता ?

इधर के कुछ दिनों तक पडितजी का ध्यान मुझ पर ही केन्द्रित रहता है। वे जैसे मुझे नये सिरे से पढ रहे थे। अब उन्हें लग रहा था कि इतने दिनों तक उन्होंने मेरी उपेक्षा की थी। पर मैं इसे उपेक्षा नहीं समझती थी, क्योंकि जिसका जीवन पढने-लिखने और चिन्तन करने मे व्यस्त रहता है, उसके लिए समय अत्यत कीमती होता है। प्यार जतलाने और प्रेमालाप करने के लिए उसके पास समय ही कहाँ होता है। मैंने तो कभी जाना ही नही कि वे मेरी उपेक्षा करते है। पर उनको लग रहा था, इसीलिए 2 दिसम्बर को उन्होंने अपना यह मनोभाव प्रकट करते हुए डायरी मे लिखा—"अपनी उपेक्षा पर खिन्नता आती है। प्रेम और आसक्ति किसको कहते हैं, इसका अनुभव अब हो रहा है। ऐसी स्थिति मे अवश्य पुरुष या स्त्री का मन एक पर केन्द्रित होता है। यदि बच्चे पाठशाला लायक होते, या नानी यहाँ होती तो कमला को साथ लेकर ही कही जाते।"

घर आने के बाद अब नियमित रूप से उनका लिखना और प्रूफ देखना आरम्भ हो गया। घर मे उनकी उपस्थिति जैसे सब को मनोबल प्रदान करती थी। वे भी प्रसन्न, मैं भी प्रसन्न और जया-जेता भी पापा के निकट अति प्रसन्न। हमारी यह प्रसन्नता आस-पास के खास लोगों को सहन नही होती थी, वे अपना तिकडम लगाने की भी कोशिश करते रहते थे। पर हमारे राहुल जी, ऐसे लोगों की पर्वाह ही नही करते थे। उनके मन मे मेरे प्रति करुणा-दया-प्रेम सब कुछ था, उसमे जरा भी कमी नही आने पाई, हालाँकि लोग दाम्पत्य जीवन की इस मजबूती को दूसरी तरह से देखते थे और आज भी वैसा ही कर रहे हैं।

हमलोग अपने मे मस्त थे। राहुलजी अपने काम को पूरा करने मे व्यस्त रहते। साथ-साथ हम लोगो का भी पूरा ख्याल रख रहे थे। इस बार की लम्बी यात्रा से लौटने के बाद तो उनका हृदय प्यार से और लबालब भर गया था। वे मेरे लिए भी अपने कीमती समय मे से बहुत समय देने लगे। 4 दिसम्बर को 10.30 बजे वे लखनऊ के लिए घर से रवाना हुए। उस दिन मसूरी में धर्मगुरु श्रद्धेय दलाईलामा तथा श्रद्धेय पणछेन लामा का आगमन हो रहा था। अतः टैक्सी न मिलने के कारण पडितजी बस द्वारा ही 2 बजे देहरादून पहुँचे। रास्ते मे दो जगह भीड के कारण रुकना भी पडा था। उसी रात वे हावडा मेल मे सवार हुए। दूसरे दिन सुबह ही लखनऊ स्टेशन पर उन्हें भिक्षु प्रज्ञानन्दजी मिले। श्री यशपालजी के यहाँ उनको ठहरना था। यशपालजी से मिलकर उनको सदैव बडी प्रसन्नता होती थी। समिति की बैठक मे भाग लेने डॉ. उदयनारायण तिवारी तथा डॉ विद्यानिवास मिश्र भी लखनऊ आये थे। मध्याह्न भोजन सूचना एव प्रचार विभाग मे हुआ। बैठक की अध्यक्षता श्री श्रीनारायण चतुर्वेदी ने की। भोजपुरी-अवधी बघेली रुहेली कन्नौजी ब्रज बुदेलखडी-कौरवी गढवाली-कुमाऊँनी आदि के लोक साहित्य पर विचार-विमर्श हुआ। 6 दिसम्बर को भी गोष्ठी चलती रही और शाम की गाडी से पडितजी देहरादून के लिए रवाना हुए। 7 दिसम्बर की सुबह वे मसूरी लौट आये। उनके लिए 'वत्सयोः प्रियायाश्च हार्दिकःस्वागतम्।"

## मसूरी मे

काम काफी जमा हो गये थे। मेरी जीवन-यात्रा : 4-5 की पाण्डुलिपि का सशोधन करना था। बीच मे उनके एक घुमक्कड़ शिष्य शिव शर्मा आये, वह भिक्षु बनने के लिए उस समय कटिबद्ध थे। राहुलजी ने उनको बहुत समझाया, बहुत ऊँचा-नीचा दिखाया, किन्तु शिव शर्मा अपने विचारो को बदलने के लिए तैयार नही थे। बाद मे वह सारनाथ मे भी रहे, पर दीक्षा लेने का साहस नही हुआ। (अब वह विवाहित हैं) 10 दिसम्बर को वह भावी कदम के बारे मे पूछने पडितजी के पास आये थे। उस दिन सुबह 'मेरी जीवन-यात्रा' की पाण्डुलिपि का पंडितजी ने पुनरावलोकन किया। फिर शिव शर्मा तथा 'कमलया प्रियया च सार्धं' बाजार गये। हेमन्त काल

में मसूरी की सड़कें बिलकुल सूनी। इसका अनुभव आज पंडितजी को हुआ। उसी दिन डॉ. श्याम परमार की डाक्टरेट की थीसिस आगरा विश्वविद्यालय ने अवलोकनार्थ भेजी। आज ही साथी डांगे का भी पत्र मिला। ज्ञात हुआ कि पार्टी हमारे मकान को खरीदने जा रही है। किन्तु यह उस समय के लिए ख्याली पुलाव मात्र था

लिखने-पढ़ने की ओर उनका ध्यान तो था ही, किंतु उस समय पंडितजी को क्या हो गया था कि वे हरदम मुझे अपने पास बिठाकर कोई न कोई किताब पढ़ते हुए देखना चाहते थे। वे मुझे संस्कृत पढ़ाने के पीछे भी पड़ गये। घर में मेरा सिर्फ पढ़ना ही काम नहीं था। घर-गृहस्थी और बाल-बच्चों को भी तो सँभालना था। गृहिणी होकर गृह से बेखबर कैसे रह सकती थी ? किन्तु उस समय उन्हें कुछ भी कहना बेकार था मन उनका बड़ा कमजोर बन गया था। रोगों के आक्रमण के कारण भी उनके मन में निराशा भरती जा रही थी। तभी तो ऐसे वाक्य अपनी दैनिकी में अंकित करने लगे थे–"तोतसहते मनः किमपि अन्यत्र लिखितुम् यावत मे मनः प्रियायां अनुरक्तं, तावत्तस्या न भवितुंमर्हति। न जानं कथं अवसानं स्यादस्य जीवनस्य। अम्बेडकर सायं सुप्तः, प्रातः चिरायप्रसुप्तोलब्धः तथैव मयापि स्यादित्येयाकांक्षे। गृह निर्माणार्थं किंचिद् धनं अपेक्ष्यते। तावद्देव जीवनयाकांक्षे…। संस्कृते दैनंदिनी लिखितुमारब्धा, कदाचित सा एवं संस्कृतं पठेत्। परं, तस्या मन एव नात्र।" (11 दिसम्बर)

ही सही। यह तो मेरे लिए प्रेरणा और आशीर्वाद के समान है जो एक महान विद्वान की लेखनी से निकल रही है। डायरी में पत्नी की शिकायतें लिखना उनकी पुरानी आदत थी। रूस में 25 महीने रहते समय भी उन्होंने अपनी डायरी में लोला के बारे में इसी तरह बराबर शिकायतें-आलोचनाएँ लिखी थी। बेचारी लोला तो अपने बारे में लिखी हुई ये बातें खुद पढ़ भी नहीं सकती थी। इसलिए वह समझती रही कि राहुलजी उसकी हमेशा तारीफ ही तारीफ करते थे।

अगले दिन फिर वे लिखते हैं–"अद्य दिनं सुदिनम्। प्रियायै उक्त तवैव नेत्र सृष्टिसंहारकारिणी रात्री तया अश्रूणि मोचितानि। जानाति क्षतिं मदभावरूपम। जीवितमुत्सहे। तदैव यदा तस्या मुखं प्रसन्नम्। अन्यथा अवसादे अवतरित चिन्तम्।" (12 दिसम्बर, 1956)

आगे लिखते हैं–'प्रियाया न केवलं स्नेहः प्रेमापि मयि विद्यते इति ज्ञातं, परमस्मिन्तदावपरे तया भूरिशो अश्रूणि मोचितानि। तस्यापिकारणमहंमिति अतीव खेदकरम्, प्रतिज्ञातं इतः कदापि एवं न ममा करणीयम्। तस्याः प्रसन्न स्मितिपूर्णं मुख दृष्ट्वा हर्षस्य पराकाष्ठा व्रजामि, विलोम दृष्ट्वा विपीडामितराय। कदापि सा विपन्नमुखी न भूयादित्येवं मे हार्दिकी कामना।" (13 दिसम्बर)

"यादृशी अत्यन्ता सक्ति प्रियायां, तादृशी तु कदा पिनानुभूताः सा च न वांछति माधिक्यं, परं नेतत् स्वायत्तम्" (14 दिसम्बर)… "हन्त, हृदयं मदीयं की दृश दुर्बलं जातम्। अल्पीयसि अपि दुःखे मरणं शरणं नु वरमेकूस्मरानि। स्वऽनु नैष्यातीदयः यद्येव भवेत् तर्हियमानसी शारीरिकनं विकृतिरेवात्रा पराद्दा। आवेगः क्षीयते यदा स्मरानि प्रिया वत्सौ च मे सर्वस्व भूतौ। कानपि न दूषयामि"। (16 दिसम्बर)

"प्रियायै दयोऽतीव्रवेदना जाता, तन्निराशा चिंतावाणी अपश्रुत्य।" (16 दिसम्बर)

"मानसी स्थिति ने स्वायत्ता। तस्या अपेक्षौपेक्षानुसारिणी चित्तावमादः सा पि स्वप्रकृतिपरवश, न सततं लक्ष्यति प्रतिक्रियां मेहृदि।" (18 दिसम्बर)

दिल्ली में एशियाई लेखक सम्मेलन होने जा रहा था, जिसकी सूचना तार द्वारा मिली। साथ ही 19.12.56 का लिखा नागार्जुन का पत्र भी मिला, जिसमें लिखा था–

"प्रियषु पूज्येषुव,

एशियाई लेखकों की कान्फ्रेन्स के लिए हिन्दी के जिन बारह साहित्यकारों को प्रतिनिधि मनोनीत किया गया है, आप उनमें से अन्यतम हैं। इस सम्मेलन में आपकी उपस्थिति अनिवार्य लगती है मुझे तो। तार गया होगा। आप जरूर आवें।

–नागार्जुन"

पर पडितजी की इस कान्फ्रेन्स मे जाने की रुचि नहीं थी, किन्तु मैंने भी उनसे जाने के लिए आग्रह किया—"दिल्ली गमने नरुचि कमला पर इच्छति। तया सार्धंगतु नास्त्यवकाश.

दिसम्बर मे मसूरी मे सर्दी बहुत बढ जाती है। पडितजी के लिए तो 'शैत्याधियात् न किमपि कार्य कर्तुमलम् ।" साथी सज्जाद जहीर, श्री मुल्कराज आनन्द ने भी उक्त सम्मेलन मे भाग लेने के लिए उनको तार द्वारा सूचना भेजी, अतः उन्होंने भी अपनी स्वीकृति भेज दी। 21 दिसम्बर को उन्होंने दिल्ली के लिए प्रस्थान किया और 22 को सुबह दिल्ली पहुँच गये।

दिल्ली मे

22 दिसम्बर को ही सुबह 10 बजे विज्ञान भवन मे एडवर्ड पथ पर गये। आज भारतीय लेखको का सम्मेलन था। उद्घाटन भाषण श्री हुमायूँ कबीर ने दिया। उनके बारे मे पडितजी के विचार थे—"कवीरोऽवाग्मी, भाषाऽपि समीचीना भावोऽपि।" सम्मेलन मे हिन्दी के प्रतिनिधित्व के लिए विवाद हुआ, परन्तु बाद मे सब ठीक हो गया। अन्य प्रतिनिधियों का भी व्याख्यान हुआ, परन्तु राहुलजी को किसी का भी असाधारण नही लगा। रात का भोजन एम्बेसेडर भोजनालय मे हुआ। दिल्ली मे इस बार वे डॉ प्रभाकर माचवे के गृह (यार्क होटल) मे ठहरे, वही नागार्जुन भी ठहरे हुए थे।

23 दिसम्बर को सुबह 9 बजे सम्मेलन-स्थान विज्ञान भवन की ओर चले राहुलजी। उस दिन चीन बर्मा वियतनाम जापान-मगोलिया-ईरान-सीरिया रूस के लेखक प्रतिनिधि आ गये थे। पहले प्रतिनिधिमण्डल के अध्यक्षा का भाषण हुआ। बर्मा के प्रतिनिधि श्री उक्कटा पारगू से पडितजी की भेट हुई। पारगूजी ने पडितजी की पुस्तको बौद्ध दर्शन, वोल्गा से गगा, बाईसवी सदी, साम्यवाद ही क्यों आदि पुस्तको का बर्मी भाषा मे अनुवाद किया था। यह भी पता लगा कि सिह सेनापति का बर्मी अनुवाद भी यत्रस्थ है। नेपाल के प्रतिनिधियो मे श्री लक्ष्मीप्रसाद देवकोटाजी भी आये थे, जिनसे पडितजी की भेट हो गई। उस दिन सभी प्रतिनिधियो का मध्याह्न भोजन क्वान्टिटी भोजनालय मे हुआ। उस दिन पडितजी का भी भाषण हुआ। सायकाल दिल्ली नगरपालिका ने सभी प्रतिनिधियो का स्वागताभिनन्दन किया।

किसी कार्यक्रम मे भाग लेने जाने पर पडितजी वहाँ का विवरण पत्र मे लिखकर मुझे अवश्य सूचित करते थे। दिल्ली के इस सम्मेलन के बारे मे भी उन्होंने लिखा

*नई दिल्ली*
*23 दिसम्बर, 1956*

*प्रियतमे,*

*कल सूर्योदय से पहिले ही यहाँ पहुँच गया। रात को सोता आया। बिस्तरा विमला फारुकी जी के यहाँ रखकर भाई साहेब (स्वामी हरिशरणानन्द) का घर देखने गया। भाभीजी की बहन कमला और माताजी यहीं हैं। भाई साहेब, भाभीजी उनसे नाराज हैं। 10 बजे सम्मेलन मे गये। नागार्जुन के साथ। भोजन विमलाजी के यहाँ करके सामान ले माचवेजी के यहाँ चले आये। शरदजी (श्रीमती माचवे) बच्चो के साथ ऋषिकेश गई हुई हैं। कल प्रेसर कुकर देखा। रुपया मिल जायेगा। 65 रुपये का एक मिल रहा है, पर श्री प्रकाशवती का कहना है, जरा बड़ा ले लें। कल खरीद लूँगा। आशा है 25 की शाम को यहाँ से चल दूँगा। वैसे यह सम्मेलन 25 तारीख तक चलेगा। देवकोटाजी तथा अन्य साहित्यकार प्रतिनिधियो स मिले।*

*प्रिये, जल्दी ही भागने की इच्छा होती है। पर परसो से पहिले नहीं चल सकता। आज यह पत्र एशियाई सम्मेलन में बैठे लिख रहा हूँ। चिट्ठी यहाँ से कल ही रवाना होगी, क्योंकि आज रविवार है। तुम्हारी लिखाई चीजो को लेता आऊँगा, अपने लिए कपड़ा नहीं ला सकूँगा। कुकर लाना जरूरी समझता हूँ।*

*आशा है, तुम प्रसन्न हो। जया-जेता भी स्वस्थ होगे। यही आशा है। यह भी सन्देह है कि यह पत्र मेरे वहाँ पहुँचने से पहिले मिलेगा। फलो की सजी दूकानो को देखकर ख्याल होता है कि एक बड़ा बक्सा भर के लाऊँ।*

*श्री प्रकाशवतीजी से मालूम हुआ कि नेपाली राढी उनके यहाँ लखनऊ मे छूट गई है। कोई आने से देहरा*

*भेज देगी। तुम्हारे लिए एक साड़ी लाने की इच्छा है।*

*बहुत चुम्बन और आलिंगन के साथ,*

*तुम्हारा,*

*राहुल*

24 दिसम्बर को पण्डितजी पुरानी दिल्ली की ओर गये। योगध्यान वीथी (मार्ग) में साथी यज्ञदत्त शर्मा के घर गये। पीपुल्स पब्लिशिंग हाउस से 200 रुपया लेकर बाजार गये और 70 रुपये में एक कुकर खरीदा। अपराह्न 2 बजे पुनः सम्मेलन में गये। श्री हर्षदेव मालवीय से वहीं भेंट हुई। उन्होंने राहुलजी को अपनी पुस्तक भेंट की। फिर वे नागार्जुन के साथ इधर उधर मिलने-जुलने गये। लेनिनग्राद विश्वविद्यालय के राहुलजी के पुराने छात्र श्री बर्खुरदारोफ उस समय दिल्ली में थे। दूसरे शिष्य विक्तर वालिन वाराणसी में थे। ईगोर के पत्र के साथ विक्तर वालिन का पत्र श्री बर्खुरदारोफ ने पंडितजी को दिया। कल भी पूर्वाह्न में उनको सम्मेलन की बैठक में जाना था और अपराह्न को भी।

अगले दिन (25 दिसम्बर) पंडितजी दरियागंज स्थित स्वामी हरिशरणानन्दजी के घर गये। स्वामीजी और जानकी भाभी इस समय बम्बई में थे। घर में भाभीजी की वृद्धा माँ और छोटी बहन कमला ही थी। वहाँ से पार्टी आफिस में जा साथी पूरणचन्द्र जोशी के साथ बातचीत की। फिर 10 बजे वहाँ से सीधे सम्मेलन स्थान में गये। वहीं पर श्री पीतर बरान्निकोफ, बर्खुरदारोफ आदि लोग मिले। उन्होंने लेनिनग्राद के पंडितजी के अन्य शिष्यों की ओर से अभिवादन प्रेषित किया। यह भी पता चला कि उनके एक शिष्य मेनलिकोफ क्षयरोग से ग्रस्त हैं। आज बंगला आदि के कुछ भाषणों का विवरण सुनने को मिला। आज का मध्याह्न भोजन श्रीमती रजनी पणिक्कर के गृह में हुआ। सायंकाल श्री यज्ञदत्त शर्मा के गृह में जा उनसे भेंट करते हुए स्टेशन गये। रात की गाड़ी से मसूरी के लिए प्रस्थान किया।

**मसूरी में** : 26 दिसम्बर को सबेरे ही पंडितजी देहरादून पहुंचे। और वहाँ से साढ़े 11 बजे टैक्सी से मसूरी और हर्न-क्लिफ में आ गये। उस समय हमारा बच्चा जेता ज्वर से पीड़ित था जिससे पिता को दुःख होना स्वाभाविक ही था। अब फिर लोक साहित्य समिति की बैठक 5 जनवरी को होनेवाली थी, वहाँ पंडितजी का जाना अनिवार्य था। पता नहीं क्यों उनको अपने देश की स्थिति देखकर लगता था कि "अत्र वत्सयो जीविका च शिक्षणं च अनिश्चितमेव स्यात्। तयोः श्रेयसे चीनव्यवस्थितिः समीचीना।" किन्तु सभी के माता पिता तो देश छोड़कर नहीं जाते। मैंने भी देश छोड़कर जाना उचित नहीं समझा। इसलिए पंडितजी का कहना को मिला, "पर प्रिया नैतत् विमृशति।" (24 दिसम्बर) यद्यपि उनका सोचना समीचीन था, क्योंकि जया जेता की शिक्षा दीक्षा के लिए मुझे कितना संघर्ष करना पड़ा। कहीं से एक पैसे की भी सहायता नहीं मिली हमको।

30 दिसम्बर को मसूरी में हिमवर्षा हुई, सर्दी का क्या पूछना! इससे भी अधिक कष्ट उनको होता था, पर अभी कहीं नहीं जाना चाहते थे। उस दिन वे दिन-भर 'दक्खिनी हिन्दी काव्यधारा' के प्रूफ देखते रहे। 30 दिसम्बर को भी मेरे ऊपर उनकी कृपा हुई और अपनी दैनन्दिनी में लिखा—"सर्वोऽपि प्रियागुणेषु। स्वीय मानसं भव न प्रकाश्यम् सम्यक करोति। व्यवहारता मानसाभिज्ञान अपमिवभवति।"

31 दिसम्बर 1956। वर्ष का अंतिम दिन। पंडितजी ने इस साल के कामों का लेखा-जोखा करते हुए लिखा :

इस वर्ष के लिए ग्रंथ—1. मेरी जीवनयात्रा : (3), 2. कनैला की कथा (अपूर्ण), 3. जिनका मैं कृतज्ञ, 4. असहयोग के मेरे साथी, 5. महामानव बुद्ध, 6. अकबर। इस वर्ष में प्रकाशित ग्रंथ—1. भारत में अंग्रेजी राज्य के संस्थापक, 2. महामानव बुद्ध, 3. मध्य एशिया का इतिहास, 4. संस्कृत पाठमाला-1, बंगला भाषा में बौद्ध दर्शन का अनुवाद प्रकाशित हुआ। तेलुगु भाषा में सिंह सेनापति, मलयालम भाषा में भी अनेक ग्रंथों के अनुवाद प्रकाशित हुए।

इस प्रकार 1956 का वर्ष समाप्त हुआ।

# 2
# हर्न-क्लिफ में अन्तिम वर्ष : 1957

मसूरी 1-1-1957

आज नववर्ष का दिन। लोग नये वर्ष की खुशियाँ मनाने तथा हिमवर्षा देखने के लिए दिल्ली की तरफ से मसूरी में आये थे। कोई पिकनिक करने, कोई यों ही घूमने। किन्तु हमारे घर में पडितजी पर नये वर्ष का कोई प्रभाव नहीं दिखाई दिया। आज के दिन मसूरी में कठिन सर्दी पड़ रही थी। हम लोगो ने चिमनी में लकड़ियाँ जलाकर कमरे को गरम बनाने का प्रयत्न किया था। पडितजी घर पर ही रहे। प्रतिदिन के नियमानुसार मगलजी से उन्होंने कुछ लेख टाइप करवाये। फिर 'दक्खिनी हिन्दी काव्यधारा' तथा 'मेरी जीवन-यात्रा'-3 की पाण्डुलिपियों का सशोधन करते रहे। मैं देख रही थी, वह मुझसे नाराज हैं। मुझको लग रहा था कि आज नववर्ष के प्रथम दिन में ही वह मुझसे खफा रहने लगे है। इसका मतलब यह वर्ष हमारे लिए दुखद बीतनेवाला है। वह चाहते थे कि मैं सब काम छोड़कर उनके पास सस्कृत पढ़ने बैठ जाऊँ। खाना पकानेवाला तो एक सेवक था, किन्तु छोटे बच्चे जया जेता की उपेक्षा भी तो नहीं कर सकती थी, उनको भी तो मुझे समय देना चाहिए। बस इसी से खटपट शुरू। वह मुझसे जोर से डॉटकर तो नहीं बोलते थे, किन्तु मेरे बारे में शिकायतें उनकी डायरी में दर्ज की जाती थी। 1 जनवरी की डायरी में मेरे बारे मे अंकित किया 'कमलादेव्या विस्मृत यद् अस्ति प्रयतितव्य। डाक्टर सिद्धविषय। कथेन न कोपि लाभ। एषु दिनेषु सस्कृत पठितु शक्य, पर उत्साहाभावः। ह्यस्तु वाराणसी यात्रा ते निश्चितेव आसीत्।" उनको वाराणसी के हिन्दी विश्वकोश का काम मिल जायेगा, इस पर बड़ा भरोसा था। इसलिए वह मुझे भी डाक्टर बनाकर उस काम में लगा देना चाहते थे। खैर, वह तो बाद की बात है। उनको भी नववर्ष का ख्याल आया और लिखा—"अद्य नववर्ष दिनम्। की दशा वर्तेन। अर्ध हेमन्तस्य एकस्मिन् वत्सरे, अर्ध द्वितीये।" हमारे लिए नववर्ष का दिन बिना किसी विशेष बात के ही गुजर गया। 2 जनवरी को मसूरी मे भारी हिमवृष्टि हुई। मसूरी बिल्कुल श्वेत दिखाई देने लगी। पडितजी ने इसका भरपूर आनन्द लिया, क्योंकि उनको विश्वास था कि पहाड का हिमपात यह उनके लिए अब अंतिम है। और बात भी सच, क्योंकि अगले जाड़े मे हमलोग मसूरी छोड़ चुके थे। हिमपात का आनन्द व्यक्त करते हुए वे अपनी डायरी में लिखते हैं—"रात्रौ हिमपातः। प्रातः सर्वत्र श्वेतिमा हिमस्य दरी। दृश्यते। इच द्वय स्यात् स्थुलम्। वृक्षाणा पत्राणि राजतानि। वृक्षाश्च पृथक् पृथक स्थिता अरण्ये। दिवा न हिमपातः। साय स्तोक हिमशर्करापात। हिमः स्तोकमेव गलितः। गृहे अग्निः प्रज्वलितः। पर पदेः उच्छायता व्याममात्रैमेव खलप्रताप। अग्निपार्श्वे चिर अवस्थितिरस्माक, धूमेन पीड़ितचक्षुष्काणाम्" (2 जनवरी)। संस्कृत मे दैनन्दिनी मेरे लिए लिखी जा रही थी, ताकि मैं सस्कृत सीख लूँ। इससे मैं लाभ उठा ही रही थी, परन्तु पडितजी को भरोसा नहीं होता था।

नया वर्ष शुरू हो गया। तब पडितजी का मेरे प्रति विश्लेषण चल रहा था। हमारे बीच मे जो पहली खटपट तीन महीने पहले हुई थी, उसे तो मैं भूल भी चुकी थी क्योंकि उन्होने अपने प्यार भरे पत्रो से मेरे

मन के रोष को धो दिया था। परन्तु वे यदा-कदा याद करते ही थे। मन मे अवसाद स्वय भर लेते थे, इसके लिए किसको दोष दे ? हमारे घर के सोने के कमरे मे मेटलपीस पर एक बडा सा लकडी का फ्रेम टँगा हुआ था, जिस पर पॉच चित्र आते थे। यह फ्रेम राहुलजी स्वय कबाडिये के यहाँ से खरीद लाये थे। उस फ्रेम मे मैंने सबके चित्र भरे और एक मे ईगोर के नये चित्र को लगा दिया था। पिछले साल उन्होने उस चित्र को निकाल देने को कहा था, पर मैंने वैसे ही सजाकर रखा था। आज पता नही क्यो, उस चित्र को वहाँ देखकर वे मुझ पर नाराज हुए। उनको लगा कि मैंने उन पर व्यग्य करने के लिए यह चित्र फ्रेम मे लगा रखा है। तभी तो उन्होने लिखा—" अधुनाऽपि ईगरस्य चित्र प्रियाचित्रस्थाने तिष्ठति। व्यजति च तस्या मनोभावा।" (2 जनवरी) आदमी ने जब कोई दोष नही किया है, फिर भी कोई उस पर इस तरह से दोष लगाता है, तब कैसे सहन करे। राहुलजी, आप मेरे पति से भी बढकर मेरे भगवान थे। मै आप ही की शपथ लेकर कह रही हूँ कि मैंने आपका दिल दुखाने के लिए ईगार का चित्र नही लगाया था। वह आपका पुत्र है इसलिए मेरा भी कोई है, इसी ख्याल से मैंने ऐसा किया था। वस्तुतः मैं राहुलजी को दोष नही देती। उनके मन मे मेरे प्रति जहर भर देने मे उनके तथाकथित खास मित्रों का हाथ रहा, साथ ही उनकी धनाढ्य अमीर भतीजी ठाकुरानी गुलाबकुमारी का तो और भी जबर्दस्त हाथ रहा। मै आयु मे राहुलजी स 37 वर्ष छोटी थी, राहुलजी मेरे पिता की उम्र के थे। 1957 मे मेरी उम्र कितनी थी, उसी के अनुसार मेरी बुद्धि थी। रातो-रात मै राहुलजी की तरह पडिता तो नही बन सकती थी, न उनकी तरह की बुद्धि मेरी उस समय हो सकती थी। राहुलजी यहाँ पर मुझ पर बहुत अन्याय करते थे। आज जब ये बातें सोचती हूँ तो मुझे बहुत ही रोना आता है। नारी के प्रति उनका दृष्टिकोण बडा विचित्र था। लोना के प्रति भी उनका यही दृष्टिकोण रहा।

3 जनवरी को उन्होंने 'दक्खिनी हिन्दी काव्यधारा' का सशोधन किया। मगलजी से पत्र लिखाये। काव्यधारा को वे स्वय पटना ले जाकर बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् को देनेवाले थे। उसी दिन कानपुर मे छात्र सम्मेलन मे व्याख्यान देने के लिए उन्हे निमत्रण मिला। मुझे अपने साथ चलने को कह रहे थे, पर छोटे छोटे बच्चो को लेकर कही जाना मेरे लिए कठिन था। मेरे न जाने से उनका भी मन न हुआ और लिखा—"कमला न जातुमिच्छति, तेन गमनानुत्सक मे मनः।" (3 जनवरी)

उस दिन भी मुझ पर उनके कोप की वर्षा हुई—"पी-एच डी. निबधेऽस्ति अध्यात्मरामायण न सह भानुभक्ते रामायणस्य तुलना करणीया। एतदर्थ स्वल्प सस्कृत ज्ञात अत्यावश्यकम्। पर कमला न वाञ्छति। कदाचिद् डाक्टर पदवी कृतेऽपि न तादृश उत्साह। यथो कलिम्पोग. गमने एतद् अनिष्टकर स्याद् वत्सया। पर न ततदवधारणप्रवृत्ति तस्याः किकरणीय।" क्योंकि मै रात-दिन उनकी नजरो के सामने रहती थी, इसलिए लेखक की कलम की नोक उसके गुण-दोषो का विश्लेषण न करे तो और किसका करे ? जगल मे तो अन्य लोग उनके साथ रहते न थे।

4 जनवरी को राहुलजी दिन-भर 'दोहा-कोश' का प्रूफ पढते रहे। पुस्तक मे भी जो तिब्बती टेक्स्ट थे, उनके सशोधन के लिए उन्हे काफी मेहनत करनी पड रही थी। इधर-उधर से व्याख्यान देने के लिए निमत्रण तो बराबर आते रहते थे। छात्र सम्मेलन, कानपुर के लिए बहुत आग्रह था, किन्तु अब उनको कही जाने की इच्छा नही हो रही थी। पर ऐसा करने से भी चलनेवाला नही था। लोग भला उनको कहाँ छोडनेवाले थे। यद्यपि अब उनको कही अकेले जाने मे कठिनाई होती थी, क्योकि उन्हे रोज इन्सुलिन का इजेक्शन लेना पड़ता था। उनकी देखभाल की भी जरूरत थी। मैं हर यात्रा मे उनका साथ दे नही पाती थी। यदि बच्चो का सवाल न होता तो इस तरह उनके साथ घूमने का मौका मैं क्यो छोडती। स्त्री-पुरुष की स्थिति मे बड़ा अन्तर है। मुझे घर-गृहस्थी, पढाई-लिखाई सभी को सँभालना था। वे बहुत सालो से कानपुर नही गये थे। उनके हितैषी मित्र उनको वहाँ आने के लिए बहुत बुलाते थे। इसलिए इस बार मैंने उनको कानपुर जाने का आग्रह किया।

5 जनवरी की रात को मैंने 'सस्कृत पाठमाला' से कुछ पाठ पढ़े तो उनको बडी प्रसन्नता हुई, "परं आवृत्तिम विनाकथ ज्ञानहृदि स्थास्याति ?" उस दिन 5 जनवरी को उन्होने 'नया पथ' लखनऊ के लिए 'उत्तर प्रदेश के

लोकगीत' लेख लिखवाकर भेज दिया। फिर 'कनैला की कथा' के लिए एक कहानी भी लिखवाई। जाड़े के कारण उनको तकलीफ बहुत थी, किन्तु अभी मसूरी से बाहर कहीं नहीं जाना चाहते थे। उनको विश्वास था कि मसूरी में उनकी यह 'अंतिम शीत ऋतु' है। इन दिनों वे चाहते थे कि मैं बराबर अपनी थीसिस सम्बन्धी पुस्तकों को पढ़ा करूँ, संस्कृत पढ़ूँ और क्या-क्या। परन्तु वह मेरी दिक्कतों को समझते न थे। उनका मन मसूरी से उखड़ने लगा था। चीन-तिब्बत जाने की बात करते थे। एक बार चेकोस्लोवाकिया जाकर वहाँ सपरिवार जाकर बसने की भी योजना बना रहे थे। विदेश की बात आते ही मेरा मन उखड़ने लगता। मैंने एक बार यही कहा कि आप विदेश चले जायेंगे, हमें कलिम्पाग में रख दीजिए। वहाँ के स्कूल में मुझे नौकरी मिल जायेगी। यह प्रस्ताव उनको ठीक ही जँचा था। परन्तु पूरी तरह से वह इस प्रस्ताव पर विचार नहीं कर सकते थे, क्योंकि अभी तक उनके मन में बनारस में जाकर काम करने का मोह बना हुआ था। तब तो कमला को भी उनके इस महती कार्य में सहयोग देना होगा। इसके लिए तो मैं सिर से पाँव तक ही तैयार थी, क्योंकि बनारस के बहाने व स्वदेश के भीतर ही तो रहेगा। पर यह बनारस का मोह मन का लड्डू बनकर रह गया।

न जाने उनका मन कहाँ कहाँ भटकता क्या क्या सोचता रहा। दो बच्चों के भविष्य के लिए अब वे बहुत चिन्तित रहने लगे, इसीलिए मुझे जल्दी से जल्दी पी-एच.डी. करके कहीं काम में लगवा देना चाहते थे। उन्हें अपने जीवन के अंतिम क्षण शीघ्र ही आ जाने की आशंका लगी थी। पर मैं उस समय इन बातों को इतनी गहराई से नहीं सोच पाती थी, यहाँ पर वही मेरा उम्र का तकाजा था, इसमें मेरा कोई दोष नहीं। आदमी असमय में ही बूढ़ा होना नहीं चाहता है, न वह बूढ़े की तरह सोच सकता है। राहुलजी तो अपनी ही धुन के पक्के। चिड़चिड़ापन उनमें धीरे-धीरे समाता जा रहा था। इसलिए और कुछ न मिले तो मेरी आलोचना ही सही। पर कोई बात नहीं, यह उनके मन की मर्जी। मैं जानती थी। शीतकाल में हमारे घर में कोई मिलनेवाले नहीं आते। राहुलजी मित्रों के बीच में रहना पसन्द करनेवाले जीव। आजकल उनको सूनापन, अकेलापन महसूस होता था, इसलिए सतसमागम के अभाव में उनको फीका फीका लगता था।

6 जनवरी को भी मसूरी में काफी ठंड थी। आज उन्होंने 'कनैला की कथा' के अन्तर्गत 'देवपुत्र' शीर्षक कहानी लिखाई। अगले सप्ताह तक 'कनैला की कथा' समाप्त करने का उन्होंने निश्चय लिया। इसके बाद वे 'सप्तसिन्धु' को लिखाने में हाथ लगायेंगे। आज भी उनके मन की स्थिति डाँवाडोल रही। बच्चों के लिए वे चिन्ता करते हैं, जो एक पिता के लिए स्वाभाविक है। पूँजीवादी देश में बच्चों के लिए शिक्षा-दीक्षा की कोई सुविधा नहीं है, यह बात वह महसूस कर रहे थे। इसीलिए उन्होंने 'विश्वकोश' के काम के प्रति दिलचस्पी ली थी कि भारत में ही रहकर वे काम करेंगे और जया जेता के भविष्य के लिए कोई आर्थिक प्रबन्ध कर देंगे, क्योंकि अब उनको अपने जीवन का अंत आता हुआ-सा प्रतीत हो रहा था। 1957 का वर्ष शुरू होते ही राहुलजी के मन में चिन्ता की लहरें भी लहराने लगती हैं। आज डायरी में उन्होंने अंकित किया—"बच्चों के प्रति परम प्रीति है, इसमें कोई सन्देह नहीं। यदि विश्वकोश का काम न हुआ तो मेरा चीन जाना परम आवश्यक। इसी ग्रीष्म काल में चीन जाना चाहता हूँ। वहाँ रहकर प्रिया के निबन्ध को भी देखना होगा। वह डाक्टरेट हो जाये तो मेरी सारी चिन्ता मिट जायेगी।" (6 जनवरी)

7 जनवरी को उन्होंने 'कनैला की कथा' के लिए अगली कहानी 'कलाकार' शीर्षक से लिखी। अब आगे की कहानी होगी 'नवमालिका'। इस प्रकार 'कनैला की कथा' में 800 ई. पू. से 1957 ई. के समय को समेटा जा सकता है। अब अगले सप्ताह से 'सप्तसिन्धु' अवश्य लिखना आरम्भ करना होगा। आज उनकी प्रिया ने संस्कृत पाठमाला की आवृत्ति की, इसलिए वे अति प्रसन्न। लिखा—"अस्मिन शैत्ये अपराह्ने प्रिया गता नगरे। ईषत् क्लिन्नैव प्रतिनिवृत्ता।" (7 जनवरी) 8 जनवरी को मसूरी में फिर भारी हिमपात हुआ। उस दिन 8 इंच मोटी बर्फ की तह जम गई थी। सर्दी अत्यधिक थी, ऐसे में काम कैसे किया जा सकता था। तो भी पंडितजी ने 'कनैला की कथा' की अगली कहानी 'नरमेध' लिखाई। मैंने आज कुछ नहीं पढ़ा। इसलिए फिर उनका मन दुखी रहा—"कमलायानोत्साह निबंधसामग्रीसंग्रहे। बलात् किमपि पठति।" 9 जनवरी को तो 12 इंच से भी अधिक

हिमवर्षा हुई। इसके सम्बन्ध मे वे लिखते हैं–"अद्य दिन अभ्राकान्तम्, सर्वदा हिमपात, द्वादशागुलतोऽधिकं एव। छदिर्भारेण पतेयिति भयम्। वृक्षा शिरसि भुजासु च हिमश्वेतिमारजितः नीरव जगत्। प्राणिनाः पक्षिणा गता अधोभूखडे। शैत्यमधिक परमिद वेश्म न ज्वलनोपयोगि। धूम नेत्र धूमप्रवेशार्नहम्। भूतो मुदितो दाखति हिमे। कोमल हिमराशौ मज्जति पादा. इतो लेडलीनिवासे रतिलालापणे मगन च दुष्करमदिष्टया प्रियया खाद्यानि कानिचिदानि र ताहि द्विदिन प्राग्…।" (9 जनवरी)

जाडे के मारे बेचारे वे उस दिन कोई काम नही कर सके। केवल 'हेमृ रौनियार' पर एक लेख लिखवाकर 'सरस्वती' मे छपने के लिए भेज दिया। 10 जनवरी को सुबह उन्होने 'हिमपात' शीर्षक एक सुन्दर लेख लिखाया। फिर हिमवर्षा का आनन्द उठाने के लिए पडितजी मगलजी को साथ लेकर नगर गये, इस बार बरफ इतनी गिरी थी कि उस पर चलने मे पैर धँस जाते थे। परन्तु उत्साह तो उत्साह ही है। शाम पाँच बजे दोनो व्यक्ति घर लौट आये। बरफ के पानी से पैर और जूते दोनो भीगे हुए थे, किन्तु चेहरा बहुत प्रसन्न। इससे मानना ही चाहिए कि उनका स्वास्थ्य इस समय भी बहुत अच्छा था।

## 'हिन्दी विश्वकोश' की आशा

अभी तक राहुलजी को 'हिन्दी विश्वकोश' के प्रधान सम्पादक बनने की पूरी आशा थी। उसमे मुझ भी काम दिलाने की बात वह कई बार कह चुके थे। मैं यदि डाक्टर बन जाऊँ तो उस काम के लिए योग्य हो जाऊँगी, इसकी चिन्ता उन्हे बराबर रहती थी। साथ ही अपने वार्धक्य के कारण भी मुझे जल्दी से जल्दी पढ़ाकर योग्य बना देना चाहते थे, ताकि भविष्य मे उनके न रहने पर भी मैं अपने बच्चो की परवरिश भली भाँति कर सकूँ। इस इच्छा के कारण वे मुझे बराबर अध्ययनरत देखना चाहते थे। परन्तु उन दिनो उनकी कही हुई बातो का गूढार्थ मैं नही समझ पाती थी, क्योंकि मेरी बुद्धि परिपक्व नही थी। अत उनका रुष्ट कर देने का कोई न कोई कारण निकल ही आता था। इसीलिए आज भी उन्होंने अपना विचार इस तरह प्रकट किया–"मानस क्षुब्ध, तेन किमपि न कृतम्। रात्रौ बुल्के ग्रन्थ 'रामकथा' पठितः कमलायै। धर्मेन्द्र शास्त्रिण पत्रेण शत कमला निबधविषय स्वीकृत. पर यावत् सा अध्ययनेनु न मज्जा, किं भवेनेन। यदि सा उदासीना परिश्रमे, तदा मम महावर्षस्थितिरेव निष्फला: सफलता तया अनुसंधित्सया विश्वकोश सम्पादनेन वा। अन्यथा किमपि अन्यत्कार्य स्वीकरणीय मज्जीवनान्तानुरूप स्यात" (11 जनवरी)

उसी दिन उन्होने 'संस्कृत की रक्षा' शीर्षक लेख लिखा। हिमवर्षा बार बार हो रही थी। सर्दी के कारण उनके लेखन मे गत्यवरोध होने लगा। इससे भी उनको खिन्नता होती थी।

अभी तक उनको आशा थी कि 'हर्न क्लिफ' का पार्टीवाले न लगे। बातचीत और पत्र व्यवहार इसके सम्बन्ध मे चल ही रहा था, पर लगता था कि यह सब पूरा होनेवाला नही। 12 जनवरी को थोडी-सी धूप निकल आई, जिससे बर्फ भी पिघलने लगी। आज उन्होंने 'नवमालिका' शीर्षक से कई पृष्ठो की कहानी लिखाई। खुद को लग रहा था कि यह कथा का रूप नही है। आज ही 'ऋग्वैदिक आर्य' के परिशिष्ट अश के प्रूफ आ गये जिसे देखकर आज ही डाक मे रवाना कर दिया। आज भी उनको अधिक ठड लग रही थी। दोपहर को तो हिम पिघलने के कारण पानी ही पानी दिखाई देने लगा, जिससे अधिक शीत बढ गया। उनका ध्यान बच्चो के कपड़ो पर भी गया कि उन लोगो ने कम कपडे पहिन रखे हैं। हो सकता है बच्चो को अधिक ठड नही लगती होगी।

13 जनवरी रविवार का दिन, पर ऐसी ठड मे कौन मिलने आता ? आज हिमपात तो नही हुआ, किन्तु ठड कम नही हो रही थी। आज भी उन्होंने 'नवमालिका' शीर्षक कहानी लिखवाई। इसके बाद 'तुलसी रामायण' पढ़ने लगे और उसमे चिह्न लगाने लगे क्योंकि मेरे निबध मे 'तुलसी रामायण' का भी अध्ययन जरूरी है। कमरे में आग तो जल रही थी। पर उनको धुएँ के कारण आँखो मे तकलीफ होने लगी। 14 जनवरी को 'नवमालिका' लिखाना समाप्त हो गया। आज अनेक दिनो के बाद भाई साहब स्वामी हरिशरणानन्द जी का पत्र आया। भाई साहब और भाभीजी मे भारी मतभेद चल रहा था, जो अब पराकाष्ठा को पहुँच गया था।

स्वामीजी ने अपने मन की व्यथा लिख भेजी थी उनके पास। लिखा था कि वे क्लेशमय जीवन बिता रहे हैं। राहुलजी की स्वामीजी के प्रति बड़ी सहानुभूति रही।15 जनवरी को आकाश निरभ्र था और शीत भी कम। आज उन्होंने 'नवमालिका' के आगे के पृष्ठ मंगलजी को डिक्टेट किये। इसके बाद सांधी टोला स्वामी हरिशरणानन्द जी को पत्र लिखे। मकान की बिक्री की चिन्ता बनी हुई थी। उधर आज भी मुझ पर रुष्ट क्योंकि मैंने आज मन लगाकर नहीं पढ़ा। 'उसको डाक्टर बनने की इच्छा नहीं है। वह अपने शास्त्र की किताब न पढ़कर दूसरी दूसरी किताबें पढ़ती रहती है। क्या किया जाय ! देखें और दो मास टेस्ट लेते हैं। फिर दाम्पत्य जीवन में यौन सम्बन्ध के बारे में विचार करते हैं–स्वेच्छापूर्वक यौन सम्बन्ध न हो तो यह असाध्य है। प्रेम न हो तो यौन सम्बन्ध बलात्कार के समान है। जहाँ रति न हो वहाँ पति के पद में किस का मन रमता है ? चिन्ता होती है प्रिया के अध्ययन के सम्बन्ध में। आगे के दो वर्ष उसके अध्ययन में लग जाएँ। तब शायद वह सोचने के योग्य हो जाय। 15 जनवरी नवमालिका के बाद और क्या लिखा जाय इसके बारे में अभी सोचा नहीं है। 'सप्तसिन्धु' तो लिखना है ही। मंगलजी के लिए भी तो कुछ कार्य चाहिए।'

16 जनवरी को उन्होंने 'कनैला की कथा' को समाप्त किया। फिर मेरे निबंध के लिए रामचरितमानस का पारायण किया, नाम सूची के बनाने के लिए। इसके बाद अध्यात्म रामायण को भी देखा। 'भानुभक्त रामायण' अभी हमारे पास नहीं है खरीद लेंगे बाद में। ऐसा लगता है कि सम्मेलन मुद्रणालय की गति मन्थर हो गई है। गुजरात से भोगीलाल गांधी की चिट्ठी आई लिखा था वह राहुलजी के सभी ग्रंथों को गुजराती में अनुवाद करना चाहते हैं, पर सर्वाधिकार के लिए सिर्फ तीन सौ रुपया देना चाहते हैं जो उनको स्वीकार नहीं है।

इस ... भी क्या उत्तर देते हैं। बिक्री के लिए कागज पत्र सब घर में तैयार रखा है। तब यह मकान बिक जाय तो मेरे मन से एक बड़ा भार उतर जायगा। (16 जनवरी)

17 जनवरी को पण्डितजी ने 'बुद्धमार्क्सयावादिसाम्य' शीर्षक से संस्कृत में एक लेख लिखा। इसके बाद उन्होंने रामचरितमानस का पारायण किया। नाम सूची भी तैयार की। इसमें और दो दिन लग जायेंगे। अब इस काम में योग देना न देना कमला के अधीन है। इस प्रकार 16 से 21 जनवरी तक उन्होंने पहले लिखी पाण्डुलिपियों का संशोधन किया कई पुस्तकों के प्रूफ देखे। ... के ... काम करने में उनको कष्ट हो रहा था इसलिए कुछ दिनों के लिए पहाड़ से नीचे उतरने की तैयारी करने लगे। इसी बीच लोक साहित्य समिति की बैठक के लिए उनको निमंत्रण मिला था हिन्दी विश्वकोश के ... के लिए भी उनको वाराणसी जाना ही था। वहाँ से उत्तर प्रदेश सरकार के जिला गजेटियर के लिए आजमगढ़ जिले का दौरा भी करने का काम था। इस प्रकार वह कम से कम एक महीना तो नीचे मैदानी स्थानों में बिता सकते हैं। हम लोग मसूरी में ही रहेंगे यह तै हो गया। यहाँ से 26 जनवरी को वह यात्रा के लिए प्रस्थान करेंगे। यह पक्का कर लिया।

## आजमगढ़ जिले की यात्रा

**देहरादून :** 26 जनवरी 1957। चायपान के बाद सुबह सवा 10 बजे कुली से सामान उठवाकर राहुलजी देहरादून के लिए चल पड़े। किक्रेग में आकर बस पकड़ ली और दिन के 3 बजे देहरादून में शुक्लजी के घर में पहुँच गये। आज गणतंत्रदिवस की छुट्टी थी। डी ए वी कालेज के हॉल में बी टी के छात्रों ने एक लघु नाटक प्रस्तुत किया, अभिनय पंडितजी को अकृत्रिम लगा। सायंकाल श्री महताजी आ गये और अपने शोधकार्य को दिखलाया। श्री रूपनारायण मिश्र (पं हरिनारायण मिश्र के पुत्र) ने अपने महानिबंध के लिए संचित सामग्री को पंडितजी को दिखलाया। देहरादून में मसूरी जितनी ठंड न होने से उन्हें अच्छा लग रहा था।

अगले दिन (27 जनवरी) डी ए वी कालेज के प्रोफेसर श्री धर्मेन्द्रनाथजी अपने डाक्टरेट के निबंध के विषय में पंडितजी से मिले। आज का मध्याह्न भोजन महताजी के घर में हुआ और कुछ घंटे वहीं बैठकर उन्होंने मेहताजी के शोध-कार्य का निरीक्षण किया। सांध्य चाय पीने के बाद महताजी के साथ 'बसंत बहार'

फिल्म देखने गये। पर उनको उतनी पसद न आई। उस समय उनका मन मसूरी पहुँच गया था, जिससे चित्त विचलित हो गया। ख्याल आ रहा था कि वहाँ जया-जेता, कमला सर्दी से ठिठुर रहे होंगे। इसलिए फिल्म से उनका विनोद नही हुआ।

पडितजी के पास राइफल और रिवाल्वर थी जिसका लाइसेस उन्हीं के नाम बना था। अब वे अपने और मेरे सयुक्त नाम से लाइसंन्स बनवाना चाहते थे। आज मुझे पत्र भी लिखा। 'समीप रहने पर मन मे क्लेश भर जाता है, पर दूर रहने पर कितनी याद आती है। वह भी इसी तरह विकल रहती है। बच्चो की याद आने पर तो और भी दुस्सह हो जाता है। पर सोचता हूँ कभी-कभी अकेले ही इधर-उधर घूम लेना चाहिए, जिससे कि आपसी सम्बन्ध मधुर रह सकेगा।' लेनिनग्राद मे रहते भी उन्होने यही सोचा था। सो यह उनके लिए कोई नयी बात नही थी। पर बेचारे बच्चों ने क्या अपराध किया था जो पापा उनके साथ रहने का समय देने मे कटौती कर रहे हैं। शायद महापडितजी को यह बाते नगण्य लगती हो, पर परिवार के लिए यह बहुत बडा अन्याय था उनका। निरीह प्राणियों के प्रति उनकी यह भावना कितनी कठोर लगती थी मुझे उन दिनो भी। खैर, हम जितना उनको कठोर समझते थे, उतने कठोर वे नही थे। घर से बाहर जाते ही उनको हमारी याद विचलित कर देती थी, इसलिए पत्र लिखने बैठ जाते थे। आज भी उन्होने मेरे नाम एक पत्र भेजा, जिसमे लिखा था :

*देहरादून*
*28-1-57*

*प्रिये,*

*शनिवार को पत्र नहीं लिखा कि जायेगा नहीं। सोचा लाइसेन्स का काम कराके लिखना ठीक होगा। आज रूपनारायणजी के साथ कचहरी गया। काम हो गया। रिवाल्वर अपने साथ ले जाऊँगा। राइफल यहीं रख दूँगा।*

*कल डंगिजी के पास Sale deed की नकले मेहताजी ने टाइप कर दीं। आज भेज दिया। 31 जनवरी को मेहताजी मसूरी जायेंगे। मिठाई के लिए पैसा दे दिया। रिबन-कागज का दे देना।*

*उस दिन टाउन हॉल मे गया तो अभी दो ही तीन आदमी आये थे। टेलीफोन से पता लग गया था कि बस 2.30 बजे जाती है। बस 2-4 मिनट बाद चल पड़ी। बस पकड़ी और शुक्लजी के घर पर।*

*नजदीक से ज्यादा दूर रहने पर आकर्षण अधिक होता है। तुम्हारा, जया-जेता का स्मरण आता है, पर चिपके रहने मे भी अच्छा नहीं।*

*प्रतिदिन के 24 घटे मे 4 घटे गिनकर थीसिस के लिए दो, पुस्तके पढ़ो, नोट ले लो। इसके बिना कोई दूसरा रास्ता नहीं है। यह 'शत विहाय' कार्य है। दूसरे कामो को इन चार घटो को छोड़कर ही करो। ऐसा न करने पर मुझे अत्यत असन्तोष होगा। आशा खो बैठूँगा। मानसिक कार्य हमेशा शारीरिक कार्य से ज्यादा कष्टप्रद मालूम होता है, पर अपने ऊपर जोर देकर करना पड़ता है। पी-एच. डी. के साथ जया, जेता और तुम्हारा भविष्य बँधा हुआ है। मुझे उसके बिना सन्तोष नहीं हो सकता।*

*आजमगढ़ तो तुम्हारे साथ ही जाना चाहता था, पर तुम्हे इस समय पसद नहीं आया। कितने साल से आशा दिला रहा हूँ, अब जाना ही होगा। लिख भी दिया।*

*3 फरवरी तक चिट्ठी डॉ. बदरीनाथ प्रसाद, लाउडर रोड, इलाहाबाद, 7से 14 फरवरी तक श्री ज्योतिस्वरूपसिह कर्मयोगी, आजमगढ़ भेजना। खास चिट्ठियो को रजिस्टर्ड भेजना। अपनी पढ़ाई और नोट लेने की प्रगति के बारे मे जरूर लिखना, क्योंकि मेरा ध्यान उसी ओर लगा रहेगा। यहाँ सर्दी कम है। दो कम्बल काफी हैं। नीचे और भी कम होगी। वहाँ से चलते वक्त मसहरी नहीं ली। यहाँ तो नहीं, आगे मच्छर होगे जरूर। रूपनारायणजी से ले लेते हैं।*

*मैं शारीरिक-मानसिक तौर से स्वस्थ हूँ। यहाँ तो कई पी-एच. डी वालों को परामर्श देता रहा। उसी में समय लग जाता है।*

*कल हावड़ा एक्सप्रेस से शाम को जाऊँगा। परसों दिन-भर लखनऊ में लगाकर 9-10 बजे रात को प्रयाग के लिए रवाना होऊँगा। वहाँ 5-6 दिन रहकर प्रूफ का काम समाप्त करना चाहता हूँ। वहाँ, बनारस, आजमगढ़*

*चिट्ठी जरूर लिखना। बनारस में जया-जेता के 4-5 फोटो भेजना, आजमगढ़ में जरूरत होगी, मेरी भी 3-4।*
*बहुत-बहुत चुम्बन-आलिंगन तुम्हे, जया-जेता को चुम्बन। उन्हे बहुत डाँटना नहीं।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

29 जनवरी को भी पंडितजी देहरादून में रहे। डॉ. सत्यकेतु से भी भेंट हुई। कितने ही शोधार्थियों को वे दिशा निर्देश करते रहे। आज दिन का भोजन रूपनारायण मिश्रजी के यहाँ हुआ। और रात की गाडी से लखनऊ के लिए प्रस्थान किया। ट्रेन मे सहयात्री एक शिक्षित तरुण कान्स्टेबल तथा उसकी नवपरिणीता पत्नी। ये महाशय पंडितजी से मसूरी से ही परिचित थे। 30 जनवरी को वे सुबह ही लखनऊ पहुँच गये।

**लखनऊ :** लखनऊ के स्टेशन पर भदन्त प्रज्ञानन्दजी मौजूद थे। बौद्ध विहार, रिसालदार पार्क में सामान रखवा कर पंडितजी श्री यशपालजी के घर गये। वहाँ से वे नेशनल हेरल्ड प्रेस गये और 'मध्य एशिया' के प्रूफ के बारे में पूछा। लौटकर प्रज्ञानंदजी के साथ एक दो जगह गये, फिर बौद्ध विहार में आकर विश्राम किया। रात की गाडी से उन्होंने प्रयाग के लिए प्रस्थान किया।

**प्रयाग :** रात की गाडी में सोने की जगह मिल गई इसलिए आराम से सोते हुए प्रयाग तक की रेलयात्रा की। 31 जनवरी, 7 बजे सुबह ही वे प्रयाग पहुँचे, और डॉ. बदरीनाथ प्रसाद के यहाँ ठहरे। लखनऊ में एक दिन के लिए थे तब भी उन्होंने घर में पत्र लिखा, जो इस प्रकार है :

*लखनऊ*
*30-1-57*

*रानी,*

*साढ़े आठ बजे यहाँ पहुचा। आज ही रात को 11 बजे चलकर कल सवेरे प्रयाग पहुँच जाऊँगा। प्रतिज्ञानामा की कापी लाना भूल गया। लेखक प्रकाशक के बीच लिखे जानेवाले प्रतिज्ञानामा की कई जिल्दे पड़ी हैं वहाँ। बाहर की मेज के दाहिने ड्रायर मे भी है। उसमे से फाड़कर तुरत एक पैसा बैरग के साथ डाक्टर बदरीनाथ प्रसाद के पास मेरे नाम भेज दो।*

*तुम्हे और बच्चो को बहुत-बहुत प्यार।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

सुबह को चाय पीने के बाद राहुलजी अपने प्रकाशक श्रीनिवासजी (किताब महल) के पास गये। कई पुस्तके मुद्रणालय मे थी, जिससे पंडितजी को तसल्ली हुई थी, किन्तु वहाँ जाकर पता लगा कि 'मेरी जीवन यात्रा' : 3 और 'हिमाचल प्रदेश' म हाथ भी नही लगाया था। भोजनान्तर वे सम्मेलन मुद्रणालय मे गये, वहाँ छपाई का काम हो रहा था। वही बैठकर कुछ प्रूफ देखते रहे, और शाम को लौटकर डॉ. प्रसाद के घर आ गये।

इस बार लोक साहित्य समिति का अधिवेशन प्रयाग में हो रहा था। 1 फरवरी को राहुलजी सभास्थान में गये डॉ. उदायनारायण तिवारी के साथ। वहाँ नौ सभासद आये थे। बैठक में लोकगीतिसग्रह के सम्बन्ध मे विचार-विमर्श हुए। बुदेलखण्डी कहावते तथा चन्द्रसखी की गीत पुस्तके छप गयी थी। इस समय देश में चुनाव की गरमा-गरमी थी। पंडितजी ने इस सबध मे अपना विचार प्रकट किया–"अद्यश्वो निर्वाचन कोलाहल सर्वत्र। धनशक्तिः प्रभुशक्तिश्च कांग्रेस हस्त. तेन तत्पक्षे एव कोलाहल भूयः श्रूयते। विजयिनी न कामेन्या शक्तिदर्शते। वामपक्षिणो विभक्ताः" (1 फरवरी, प्रयाग)

घर से बाहर जाकर उन्हे घर की इतनी याद आती कि अपनी उद्विग्नता को प्रकट करने के लिए वे नियमित पत्र लिखते। प्रयाग से कल रात को ही 'प्रियायै पत्र प्रहिताम'. यह पत्र इस प्रकार है :

*प्रयाग*
*31-1-57*

*प्रिये,*

*आज तड़के यहाँ पहुँच गया। आशा रखता था, तुम्हारी चिट्ठी मिलेगी पर कोई चिट्ठी नहीं मिली। सम्मेलन की अमृतराय की पुस्तकें मिल गई। बाकी भी मिल जायेगी और उन्हे रेल से भेज दूँगा। 6 फरवरी को यहाँ मे जाने का निश्चय है। इस बीच मे कुछ प्रूफ यहाँ मिल रहे हैं। सम्मेलन मुद्रणालयवाले कहते हैं यदि आजमगढ़ से यहाँ लौट आये तो 'ऋग्वेदिक आर्य' समाप्त कर देगे। देखे क्या होता है। वैसा करने पर डर लगता है, फरवरी के अन्त मे ही मसूरी लौट सकूँगा।*

*अखबार मे पढ़ा, मसूरी मे फिर 6 इच से 12 इच तक बरफ पड़ी है। सर्दी बढ़ गई होगी। तुम्हे और बच्चो को बहुत तकलीफ होती होगी। खैर, यह जाड़ा तो किसी तरह बिताना होगा आग फिर जाड़े का वहाँ मुकाबला नहीं करना पड़ेगा।*

*लोक साहित्य समिति की बैठक कल दोपहर दो बजे होगी। और किसी मे भेट नहीं हुई। पोस्टकार्ड मे लिख चुका हूँ, प्रतिज्ञानामा की दो प्रतियाँ कापी मे काटकर भेज दो। Agreement लिखवा लेना है। उसके लिए उसकी जरूरत पड़ेगी।*

*मेरी तबियत ठीक है। इधर जाड़ा बिल्कुल मामूली है। मच्छर हैं, पर देहरादून से मसहरी साथ लेता आया हूँ। यहाँ तो, खैर, बिस्तरा खोलने की आवश्यकता नहीं।*

*वहाँ का पूरा हाल लिखना। तुम्हारी तबियत कैसी है? जया जेता कैसे है? कुलड़ी का रास्ता फिर बन्द हो गया होगा। चीजो के लिए दिक्कत पैदा हो गई होगी।*

*इधर से कोई खास चीज की जरूरत हो, तो लिखना। लौटते समय यहाँ और लखनऊ मे ठहरते आना होगा। प्रकाशचन्द्रजी भी तुम्हारे आने के बारे मे बहुत पूछती थीं। यहाँ भी हमारे परिचित पूछते हैं। जयगोपाल जी शाम को आ गये। वह भी जया जेता के बारे मे पूछ रहे थे, और तुम्हारी पढ़ाई के बारे मे। जेता अभी तो बरफ के कारण बाहर नहीं जा सकता होगा। उसे रोकना, गिरकर फाड़ लेता है।*

*आजकल यहाँ माघमेला है। कल परसो 12 लाख आदमियो ने स्नान किया।*

*5 फरवरी को बसतपचमी निराला जन्मदिन है। उस दिन वहाँ जाना है और श्री गणेश पाण्डे के यहाँ भोजन भी करना है। प्रूफ बहुत देखने पड रहे हैं। इस वक्त पौने ग्यारह बजे रात को भी लगा हुआ हूँ।*

*प्यारो को चुम्बन व आलिंगन। जया-जेता को चुम्बन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

2 फरवरी को 2 बजे पंडितजी फिर लोकसमिति की बैठक मे गये। आज कार्य समाप्त हो गया। वहाँ से संगम मे मेला देखने गये। सरकार की ओर से विकास प्रदर्शनी का भी आयोजन था। सहारनपुर मण्डल की कृषि प्रदर्शनी बहुत सुन्दर थी। उधर से ही डॉ उदयनारायण तिवारीजी के साथ पंडितजी उनके निवास स्थान दारागज आये। दारागज से उनका पुराना सम्बन्ध रहा। वहाँ से वे साहित्य भवन प्रकाशन देखने गये। इसके प्रकाशक भी राहुलजी की पुस्तके छापने के इच्छुक थे, पर बाद मे वहाँ से उनकी कोई पुस्तक नहीं छपी। इस प्रकार पंडितजी प्रयाग मे यत्र-तत्र घूमते समय भी मसूरी के लोगो की याद कर रहे थे। मेरे पत्र न मिलने से उनको खेद होना स्वाभाविक ही था। "प्रियाया· पत्रमद्यापि नागतम् किं कारणमिति न जानामि। हिमवातेन कष्टेन पतिता· उतान्यात् किमपि कारणम्।" (2 फरवरी)

**3 फरवरी 1957** : आज राहुलजी का प्रयाग संग्रहालय मे भी काम था। सुबह प्रूफ संशोधन का काम समाप्त कर श्रीनिवासजी के गृह मे गये। किताब महल के साथ कुछ पुस्तकों के प्रतिज्ञानामा के बारे में बात होनी थी। हर्न-क्लिफ का विक्रयनामा भी तैयार करके मेरे पास हस्ताक्षर के लिए भेजना था। उम्मीद थी कि मार्च मास में निर्वाचन के समाप्त हो जाने के बाद पार्टीवाले हर्न क्लिफ का पक्का सौदा कर लेंगे। इसलिए,

उधर भी उनका ध्यान लगा हुआ था।

आज मध्याह्न भोजन गुलाबकुमारी के निवास में हुआ। देवीजी यहाँ भी पहुँच गई थी। जब वह मसूरी में थी, तब डॉ. सत्यागुप्ता के साथ उसकी मित्रता हो गयी या मित्रता कर ली थी। उसको ज्ञात हो गया था कि 'चाचाजी' का इस बार प्रयाग जाने का कार्यक्रम है। इसलिए पहले ही पहले प्रयाग आकर मन्या की सहायता से घर किराया करके वहाँ 'चाचाजी' के आने की प्रतीक्षा कर रही थी। महिलाएँ पुरुषों का दिल या तो अपने सौन्दर्य से जीतती है या अपने गुण या बुद्धि से या अपने धन से। यदि इनमें से कोई न हो तो भोजन के माध्यम से पुरुषों का दिल जीतने का प्रयास करती हैं। गुलाबकुमारी के पास बेशुमार धन और जेवरात थे। 'चाचाजी' को इन सबका लोभ नहीं था, न उनकी अब किसी स्त्री से रोमान्स लड़ाने की उम्र थी। वह अपने कर्तव्य में लीन हुए व्यक्ति थे। पर गुलाबकुमारी उनके दर्शनों के लिए हर समय लालायित रहती थी। मसूरी में भी जब कभी 'चाचाजी' अकेले टहलने जाते थे, वह भी पीछे-पीछे उनका अनुसरण करते हुए पहुँच जाती थी। मैंने पहले ही कहा कि राहुलजी को अपनी प्रतिष्ठा का भी तो ख्याल रहता था। मसूरी में घूमने की बात अलग है, वहाँ भी उनका अपना दोष नहीं था। गुलाबकुमारी भोजन के माध्यम से 'चाचाजी' को अपने बस में करना चाहती थी। इसलिए 3 फरवरी को मध्याह्न भोजन के लिए उनको आमंत्रित किया, सत्यागुप्ता भी वहाँ थी। प्रयाग में तो और भी राहुलजी के कितने सारे मित्र थे, आत्मीय जन थे, उनके सामने इस छिछोरी औरत की इतनी हिम्मत ! विश्वास नहीं होता था कि ऊँचे घराने की औरत भी इतनी गिरी हुई होती है, किसी के सुखी दाम्पत्य जीवन में आग लगाने के लिए ओछी से ओछी हरकतें भी कर सकती है। पर गुलाबकुमारी के आचरण को देखकर मुझको विश्वास करना ही पड़ा। परन्तु मैं अपने स्वामी पर श्रद्धा, भक्ति और विश्वास रखती रही, जिसके बारे में मेरे स्वामी भी जानते ही थे। गर्मियों के सीजन में वह रानी साहिबा मसूरी में हैपी वली में ही आकर रहती थी। जाड़ा शुरू होने पर वह नीचे उतर जाती थी। जागीरदारिन होने के कारण उसके पास एक पुरुष अंगरक्षक और एक नौकर हमेशा रहते थे। 1957 के अन्त में भी पंडितजी किसी काम से मसूरी से बाहर जा रहे थे, शायद प्रयाग ही जा रहे हों। देहरादून में शाम को ट्रेन में चढ़े, उनका पहचान मेहता जी भी आये हुए थे। उन्होंने हरद्वार स्टेशन पहुँचकर देखा कि भतीजी साहिबा भी उसी ट्रेन में सवार है। पूछने पर बतलाया—मैं भी आप के साथ प्रयाग जाना चाहती हूँ। उसके साथ अंगरक्षक और नौकर भी थे। पंडितजी को बहुत गुस्सा आया और कह दिया—"आप इस तरह से मेरा पीछा क्यों करती हैं ? क्या मतलब है आपका ? आप अभी यहीं उतर जाइए और अपनी जगह चली जाइए, वर्ना ठीक नहीं होगा।" उसको वहाँ उतरना पड़ा। ये सारी बातें मुझे उसके अंगरक्षक के द्वारा मालूम हुई थी। पर मैंने गुलाबकुमारी का नाम लेकर पंडितजी के साथ एक बार भी बहस नहीं की क्योंकि मैं जानती थी कि उनका इस में कोई दोष नहीं है। महारानी साहिबा मरते दम तक 'चाचाजी' की प्रतीक्षा करती रही और मसूरी और हरद्वार में ही रही। हमने तो 1957 के अंत में मसूरी की हैपी वैली को छोड़ ही दिया। इस अध्याय के बारे में तो मैं चुप ही रहना चाहती थी, पर उस ओछी औरत ने मेरे और राहुलजी के बीच एक दीवार खड़ा कर देने की बड़ी कोशिश की। मैं उसको कभी माफ नहीं कर सकती। मेरे भाई मंगलजी इसके प्रत्यक्षदर्शी रहे।

डॉ. उदयनारायण तिवारी के साथ प्रयाग संग्रहालय में कितने ही विद्वानों के भाषण हुए जिनमें से एक राहुलजी भी थे। प्रयाग संग्रहालय जाने का मुख्य आकर्षण तो वहाँ के क्यूरेटर और पुरातत्त्व विद्वान श्री कृष्णदत्त वाजपयी थे, जो पहले मथुरा संग्रहालय के निदेशक थे। श्री सुमन जी, अमृतरायजी तथा अन्य साहित्यिक मित्रों से भी वहाँ पर उनकी भेंट हुई। आज उन्होंने बहुत-सी पुरानी पुस्तकें रेलवे पार्सल द्वारा भेजने का प्रबंध कराया। कार्य-व्यस्त रहने पर भी ध्यान मसूरी की ओर चला ही जाता था। इसलिए लिखा, "द्रष्टव्य न वः प्रियायाः पत्र या गच्छति न वा।"

4 फरवरी को पंडितजी का व्यस्त कार्यक्रम रहा। सुबह प्रूफ का संशोधन किया, तब सम्मेलन मुद्रणालय गये। उसके बाद भाई श्रीकृष्णदास तथा श्री अमृतराय के घर गये। भोजन करने में उन्होंने अपनी असमर्थता प्रकट की। श्री अमृतराय उन दिनों 2 मिन्टो रोड में रहते थे और इन्हीं के बगल में श्री कृष्णदासजी। वहाँ

से अमृतरायजी की कार से फिर प्रूफ लेकर सम्मेलन मुद्रणालय गये। 'ऋग्वेदिक आर्य' के सारे प्रूफो का सशोधन हो गया। अब पुस्तक मार्च महीने में सज्जित होकर निकलेगी। पडितजी सतुष्ट। दोपहर के भोजन के लिए वे डॉ. प्रसाद के यहाँ लौट आते हैं। शाम को 4 बजे कुछ तरुण उनसे मिलने आते है। फिर पी. सी बनर्जी छात्रालय मे उन्होंने भाषण दिया। इधर के छात्रो को पुरातत्त्व विषयक भाषण रुचिकर लगता है, इससे उनका ज्ञान बढता है। मालवीय तरुणों की सभा में भी उन्हे बुलाने आये थे किन्तु समयाभाव के कारण वे नही जा सके। आज भी उन्होने अपनी कमला पर टिप्पणी करते हुए लिखा–"सर्वत्र प्रिया गनुमर्हति, स्वागत च स्यात्, स्वयमेव नागन्तुमुत्सहते, दोषश्च मदीयो भवति।" (4 फरवरी) उसी रात को उन्होंने पत्र लिखा :

*प्रयाग,*
*4-2-57*

*प्यारी,*

*कई दिन की प्रतीक्षा के बाद आज तुम्हारी तीन चिट्ठियाँ मिलीं। तुम्हे शिकायत है, उचित ही होगी। मैं तो बहुत–अत्यधिक–इस बार साथ लाना चाहता था। लखनऊ, प्रयाग दोनो जगहो के बहुत से मित्र भी बहुत पूछ रहे थे। फिर मैं 10 फरवरी को आजमगढ़ जा रहा हूँ। 17 तक वहीं घूमना है। वहाँ भी ले जाना चाहता था। मेरी मामी-बेचारी बहुत बूढ़ी हैं, वह बच्चो को देखना चाहती थीं। खैर, तुम नहीं आई। शायद फरवरी मे हमे बनारस आना पड़े, तब ले चलेंगे। और नही तो कनैला, पन्दहा तथा कुछ और जगहा मे तीन चार दिन के लिए जुत्शीजी की कार मे चले जायेंगे। मेरी बड़ी इच्छा है कि तुम्हे एक बार जरूर ले चलू।*

*तुमको झिझक है। एटीकेट सब मालूम है। मैं कोई ऐसी बात नहीं कह सकता, जो तुम्हे पसन्द न हो।*

*कल डॉ. भगवतशरण उपाध्याय बनारस से दिल्ली जाते यहाँ आये थे। मुझसे बात नही हो सकी। शायद दिल्ली मे निर्णय के लिए गये हैं।*

*फर्रुखाबाद तो इन तारीखो मे नहीं जा सकता। यदि 20 को रक्खेंगे तो देखेगा।*

*कुछ पुस्तकों का रेल्वे पार्सल भिजवाया है। बिल्टी मिल जायेगी। किताब महल भी किताबें भेज देगा। प्रतिज्ञानामा की बात आज तै हो जायेगी।*

*'चन्द्रसिंह गढ़वाली' कई फार्म छप गया। 'माओ' करीब करीब समाप्त हो गया। 'जिनका मैं कृतज्ञ हूँ' की तीन कापियाँ साथ आजमगढ़ ले जाऊँगा।*

*यहाँ एक मित्र ने एक दिन कहा–कमलाजी को डाक्टर बन जाने पर यहाँ युनिवर्सिटी मे लेक्चरर करवा दीजिए। बात तो ठीक है। पर इसका निर्णय तुम्हे करना होगा।*

*फिर से बरफ पड़ने की खबर पढ़कर मुझे बहुत चिन्ता हुई। तुम्हारी चिट्ठी पढ़ सन्तोष हुआ।*

*मकान के Sale deed की कापियाँ दिल्ली और डागे के पास भेज दी। दिल्ली से चिट्ठी आई कि लिखाते समय कमलाजी और डागेजी को भी मसूरी मे रहना चाहिए। इस समय तो डागे चुनाव मे फँसे हैं। मैंने लिख दिया, कागज तैयार रक्खे। चुनाव समाप्त होते ही मार्च मे लिखा-पढ़ी हो जाये। इस प्रकार मार्च तक मसूरी मे रहना ही होगा। इसी बीच विश्वकोश का निर्णय हो जाने पर बनारस जाना पड़ेगा। लिखा पढ़ी तक तुम्हे मसूरी मे ही रहना है। सूचना मिलने पर मुझे बनारस जाना होगा।*

*मुझे यह पढ़कर बड़ी टीस लगती है–अपनापन नहीं मिलता। काश, तुम मेरे मन को भीतर से देखतीं। शायद जीते जी तुम्हे समझा नहीं सकूँगा। मैं अपने मित्रो से तुम्हारा परिचय कराना चाहता हूँ। सभी तुम्हारी शिक्षा की प्रगति को देखकर बड़ी प्रसन्नता प्रकट करते हैं। पर ?*

*थेसिस के सम्बन्ध मे जो भी पुस्तक पढ़ो, लाल पेंसिल से निशान, फिर थेसिस का अध्याय-अनुच्छेद-अक लगा दो। अच्छा हो यदि उसे कापी पर नोट भी कर लो। मेरी यही लालसा है, तुम अपनी थेसिस अच्छी लिख सको। बराबर साथ रहना न भी हो सके तो भी जिन बातो को बतलाऊँ मे उन्हे नोट कर काम करो। बनारस आने पर नौकरानी जरूर रखनी है, जिसमे तुम अधिक समय दे सको।*

*मैं 6 फरवरी को 6 बजे सवेरे वाराणसी के लिए रवाना हो रहा हूँ। पता जुत्शीजी का। तुम्हें बार-बार*

*चुम्बन-आलिंगन, जया-जेता को बहुत-बहुत प्यार।*

*तुम्हारे पास थेसिस सम्बन्धी जो नेपाली पुस्तकें हैं, उनकी सूची जनकलालजी के पास भेज दो।*

*तुम्हारा,*

*राहुल*

5 फरवरी का दिन भी उनका प्रयाग में ही बीता। प्रातः 'ऋग्वैदिक आर्य' के सारे प्रूफ को देखकर समाप्त कर दिया। फिर श्रीनिवास को दे आये। चाय-पान के लिए अमृतरायजी के यहाँ गये। अमृतरायजी के साथ वे श्री निराला जयन्ती में शामिल होने के लिए दारागंज गये। अनेक अतिथियों ने निरालाजी की षष्ठिपूर्ति के लिए शुभकामनाएँ अर्पित की। पंडितजी ने भी। मध्याह्न भोजन श्री गणेश पाण्डे के यहाँ, आज बसंत पंचमी के अनुरूप ही वहाँ सात्विक भोजन था। एक बजे लौटकर डेरे पर आये और सभी प्रूफ आदि को देखकर समाप्त कर दिया। कल सूर्योदय से पहले ही स्टेशन पहुँचना है। यहाँ से इतनी सुबह वाहन नहीं मिलता, इसलिए आज रात पंडितजी श्रीनिवासजी के यहाँ रहे। वहाँ प्रतिज्ञानामा के विषय में बातचीत हुई।

**वाराणसी** : 6 फरवरी को सुबह 6-40 पर राहुलजी स्टेशन गये। श्रीनिवासजी सुबह 5 बजे ही स्टेशन के लिए चल पड़े थे। ट्रेन 6-40 पर। साथ में श्री जयगोपाल मिश्र तथा उनके अनुज शिवगोपाल मिश्र भी झूसी तक आये। 11 बजे वाराणसी पहुँच गये। स्टेशन पर श्री मुनीश्वरनाथ जुत्शी अपने पौत्र के साथ प्रतीक्षा कर रहे थे। कार से उनके घर आ गये। श्री जुत्शीजी के इंजीनियर पुत्र श्री योगीनाथ जुत्शी आजकल वाराणसी में थे। अतः उनकी ही कोठी में पंडितजी को रहना पड़ा। कोठी वाराणसी छावनी के पास थी और गाँव भी यहाँ से नजदीक ही था। रात 9-35 बजे भी वहाँ विवाह के मंगलगान की ध्वनि राहुलजी को सुनाई दे रही थी। आज ही गोधूलि के समय वे सारनाथ में अपने भतीजे उदयजी और उनके परिवार से मिलने गये। 8 तारीख को फिर आना था यहाँ, इसलिए आज जल्दी ही डेरे पर लौट आये। सारा दिन घूमने घामने में ही बीता, इसलिए उस दिन और कोई काम नहीं हो सका।

अगले दिन 7 फरवरी को श्री योगीनाथ जुत्शी, उनकी माता श्रीमती मोहिनी जुत्शी को लेकर पंडितजी हिन्दू विश्वविद्यालय गये। वहाँ वे डॉ. हजारीप्रसाद द्विवेदी के गृह में गये। उनके साथ रूस जापान-चीन आदि देशों के छात्रों से समालाप हुआ। चीनी चाय भी उनको पीने को मिली। फिर दशाश्वमेध बाजार में फल आदि खरीदकर हिन्दी प्रचारक चौखम्बा आदि प्रकाशन संस्थानों में गये और कुछ पुस्तक खरीदी। 'आज' प्रेस में गये। वहाँ उनकी 'कुमाऊँ' पुस्तक छप रही थी।

जुत्शी परिवार के बारे में पंडितजी लिखते हैं–"श्री योगीनाथ जुत्शी अपने पिता की तरह ही मधुर स्वभाव के व्यक्ति हैं। उनके व्यक्तित्व ने उन्हें बहुत प्रभावित किया। रात को परिवार के सभी सदस्य बैठकर राजनीति, साहित्य आदि की चर्चा करते रहे। बीच बीच में वे सब कमला का भी स्मरण करते थे। उस रात जुत्शी परिवार के साथ उन्होंने 'एक झलक' नामक फिल्म देखी। उनको लगा 'नामुन्दरम्।'"

8 फरवरी को सबेरे ही योगीजी तथा उनकी माता के साथ पंडितजी सारनाथ में संग्रहालय देखने गये। संग्रहालय में गुप्तकालीन मूर्तियाँ उन्हें बहुत अच्छी लगीं। अन्य वस्तुएँ सभी सुन्दर थी और सुन्दर रूप में प्रदर्शित की गई थी। सारनाथ में ही वे अपने भतीजे उदयजी के परिवार से मिले। उनके बच्चों के लिए वे फल और मिठाइयाँ ले गये थे। वहाँ से वे मूलगंधकुटी विहार में प्रतिमागृह में गये। लौटे तीन बजे। फिर योगीजी के बच्चों के साथ मोटर नौका पर सवार हो गंगा की धारा की ओर सैर करने गये। "सौम्या गंगाया धारा।" इस प्रकार आज छः घंटा घूमने-घामने में ही व्यतीत हुए। शाम 5 बजे सेन्ट्रल होटल में चाय-पान का आयोजन था। वहाँ से योगीजी की कार में शीरी सिनेमागृह में 'बेगुनाह' फिल्म देखने गये। उनको यह फिल्म बिल्कुल ही अच्छी नहीं लगी। रात को 10 बजे डेरे पर लौट आये।

दूसरे दिन (9 फरवरी) प्रातः वे विश्वविद्यालय गये। वहाँ लेनिनग्राद विश्वविद्यालय में पढ़े पंडितजी के छात्र विक्तर बालिन महाशय से उनको मिलना था। बालिन यहाँ हिन्दी पढ़ने और भाषा का अभ्यास करने आये हुए थे। दिन का भोजन उन्होंने भी जुत्शीजी के गृह में किया। मोहिनीदेवीजी ने दोस्तोएवस्की की पुस्तक

'अपराध और दण्ड' का हिन्दी अनुवाद किया था, उसमे उन्होने बालिन से रूसी नामो का संशोधन करवाया। नगरपालिका कन्या विद्यालय की निरीक्षिका श्रीमती पाण्डे भी साथ चाय-पान मे यही रही।

पंडितजी के रिश्ते के और दौलताबाद के श्री विश्वनाथ पाण्डे से यही भेंट हुई। वह रामराज्य परिषद की ओर से विधानसभा के लिए चुनाव लड रहे थे। कई हजार रुपये खर्च कर चुके थे और उस समय उन्हें अपनी विजय पर पूरा पूरा भरोसा था। पर बाद मे वह चुनाव हार गये। वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय के प्राध्यापक श्री जगन्नाथ उपाध्याय भी उनसे मिलने आये। फिर उदयनारायण पाण्डे के साथ भिक्षु धर्मरक्षित जी डेरे पर आये। बातचीत हुई। शयन के समय श्री श्यामनारायण पाण्डे आये। वह अदमन द्वीप में शिक्षण कार्य के बारे मे देर तक पूछते रहे। उसी दिन पंडितजी को अपनी 'प्रिया' का पत्र मिला, मसूरी में सब 'शिव' है। घर में साथ रहते मतभेद और टकराव होने पर भी बाहर जाने पर एक दूसरे की याद मे हम बेचैन ही रहते थे। मेरे समय पर पत्र न लिखने की उन्हें शिकायत रहती थी। जब यात्रा मे मेरे पत्र उन्हें मिलते, इनका बड़ी प्रसन्नता और शांति मिलती थी। वे भी नियमित रूप मे पत्र लिखा करते थे। आज भी रात को उन्होंने एक पत्र मेरे नाम लिखा, जो इस प्रकार है

*वाराणसी*
*9-2-57*

*प्राणसमे,*

*तुम्हारा 6 का पत्र आज मिला। मैं तो बड़ी उत्सुकता से प्रतीक्षा कर रहा था। कल सबेरे सात बजे सवेरे की बस द्वारा आजमगढ़ जा रहा हूँ। जैसा कि लिख चुका हूँ, 17 तक वहीं रहकर जिले मे घूमना है।*

*आज आर्यभूषण प्रेस के गोडसे जी आये। कह रहे थे, कोई नेपाली कृति दिलवाइए। हम अपने पैसे से छापकर बिक्री कर देंगे। रायल्टी देंगे। तुम्हारी कहानियो के नेपाली अनुवाद को वह छापने के लिए तैयार हैं। मैंने कहा-अपनी पत्नी से कहूँगा। अच्छा है, यदि तुम्हारी कहानियाँ नेपाली मे छप जाय। असली नामों को बदलकर अनुवाद कर डालो। यदि और काम हो जाय तो मेरे आने से पहिले एक-दो कहानियों को निकालकर मगवा से टाइप करवा डालो। हिन्दी के संग्रह को तो 16 कहानियाँ हो जाने के बाद छपवाना चाहिए। पर नेपाली को प्रकाशक को देना चाहिए। वह 60-70 पृष्ठ की ही पुस्तक छापना चाहते हैं।*

*जया-जेता का फोटो मिला। मे आजमगढ़ मैं जाकर धुलवा लूंगा। अभी बारहवीं फिल्म बाकी है।*

*भानुभक्त सम्बन्धी पुस्तकों की तीन सूचियाँ टाइप करवा लो। एक एक ज्ञवालीजी और जनकलालजी को भेजो। उनके अतिरिक्त पुस्तकें भेजने के लिए कहो, विशेषकर भानुभक्त से पहिले की पुस्तकों को भेजने के लिए लिखना।*

*आजमगढ़ कल ही जा सकता थी। क्या करूँ? एक बार जरूर ले जाऊँगा। अभी बनारस के काम का कोई निश्चय नहीं हुआ है। नहीं तो यहाँ आते ही ले चलना।*

*तुम्हारे प्रयाग मे काम करने के लिए अध्यापक मित्रों ने कहा। मे भी उसे सुलभ समझता हूँ, यदि तुम ने Ph.D. कर लिया।*

*सारनाथ हो आया। उदयनारायण और परिवार से मिल आया। उदय, भिक्षु धर्मरक्षित और पंडित जगन्नाथ के साथ मिले। सबसे पीछे श्री श्यामनारायण पाण्डे आये।*

*यदि लखनऊ से सीधे आना पड़ा, अर्थात् फर्रुखाबाद जाना नहीं पड़ा तो वहाँ से अचार लेता आऊँगा। नहीं तो फर्रुखाबाद से लेता आऊँगा।*

*भोजन और स्वास्थ्य की ओर ध्यान रखना। उन्निद्रता अच्छी नहीं। काम में बाधा हो जायेगी।*

*मैं रोज इंजेक्शन ले रहा हूँ। यहाँ से इन्सोलिन की एक शीशी ले ली है। सीधे न आने से यहाँ से कोई चीज नहीं ला सकता। आशा है, चोखम्बा (पोस्ट द्वारा) और हिन्दी प्रचारक (रेल द्वारा) की पुस्तकें मेरे पहुँचने से पहिले ही वहाँ पहुँच जायेंगी। तुम्हें अधिक समय अपनी थेसिस सम्बन्धी पुस्तको पर ही देना चाहिए। नोट लेते जाना।*

*प्रिये, दूर से लिखने की बहुत-सी बातें मन में आती हैं, पर संकोच होता है। आशा है, तुम चित्त और शरीर दोनों से प्रसन्न हो। तुम्हें बार-बार चुम्बन-आलिंगन और जया-जेता को प्यार।*

*जुत्शी दम्पती को तुम्हारा नमस्ते कह दिया। वह तुम्हे बहुत देखना चाहते हैं। मेरा तो बहुत ध्यान दिया। उनके पुत्र कार में बराबर घुमाने में लगे रहे।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**आजमगढ़** : 10 फरवरी को सुबह ही श्री योगीनाथ जुत्शी के साथ बस अड्डे पर गये। साढ़े 7 बजे वह रवाना हुए। शिवपुर–फिडेर-फूलपुर के मार्ग से होते हुए 10 बजे एक कस्बे में पहुँचकर आधा घंटा विश्राम किया। यहाँ बस-यातायात सुलभ हो गई है। यहाँ से प्रस्थान करके गाग बादशाहपुर, यवनपुर मड़न्न आ पहुँचा। वहाँ से आजमगढ़ जनपद में प्रवेश किया। फिर टंकमा–गम्भीरपुर–मुहम्मदपुर होते रानी की सराय पहुँचे। वहाँ सौ से अधिक पुरुष मामा के लड़के कैलाश और दीपचन्द भी राहुलजी के स्वागतार्थ मौजूद थे। पल्हवी स्टेशन पर और अधिक लोग थे। साढ़े 12 दिन में वह आजमगढ़ नगर पहुँची। वहाँ श्री ज्योतिस्वरूपसिंह मिल गये। उनके साथ कार में ज्योतिस्वरूपसिंह के घर गये। मिलनेवाले लोगों का ताँता लग गया। आज ही पंडितजी ने शिबली कालेज तथा हरिऔध कला भवन को देख लिया। अब कल से आजमगढ़ जिले का दौरा करने का कार्यक्रम पक्का हो गया।

इस यात्रा का वर्णन करते हुए उन्होंने पत्र लिखा, जो यहाँ प्रस्तुत है :

*आजमगढ़*
*11-2-57*

*प्राणसमे,*

*9 फरवरी की चिट्ठी आज मिली। परसो एक चिट्ठी लिख चुका हूँ। कल दोपहर को यहाँ पहुँचा। रानी की सराय मे बधुओं ने स्वागत किया और यहाँ भी। श्री ज्योतिस्वरूपसिंह के यहाँ ठहरा हूँ। कल तो यहाँ ग्यारह बजे रात तक मिलना-जुलना रहा। आज से पुरातत्त्वीय स्थानों की यात्रा शुरू हुई। 50 मील से ऊपर का चक्कर लगाकर 4-5 प्राचीन स्थानों को जीप पर से देखा। धूल से भर गया। यह यात्रा तुम्हारे बस की नहीं थी। वैसे पन्दहा-कनैला जाने में तुम्हे कोई दिक्कत नहीं थी। बार-बार ख्याल आता है तुमने इन्कार करके अच्छा नहीं किया। कल भी चार-पाँच मील का चक्कर काटते हुए अपराह्न मे पन्दहा होते यहाँ आना है। मामी (कैलाश की माँ) को जब जेता के होने का पता लगा, तो सोहर गवाया था। देखने की उनकी बड़ी इच्छा थी। मैं कह रहा हूँ, शायद मार्च मे आये।*

*16 फरवरी तक ऐसी ही दौड़-धूप जीप पर होती रहेगी। परसो कनैला की ओर जाना है। पुरातात्विक महत्त्व के स्थानों को भी देख रहा हूँ। 17 तारीख को आजमगढ़ मे ही रहना है। 18 को शाहगज मे। वहीं हावड़ा-देहरा एक्सप्रेस पकड़ लूँगा, यदि फर्रुखाबाद से निमंत्रण इस बीच मे नहीं आ गया। देहरा एक्सप्रेस पकड़कर 19 को देहरा पहुँच उस दिन वहीं रह 20 को दोपहर तक मसूरी आ जाऊँगा। यदि फर्रुखाबाद जाना ही हुआ, जिसकी कम सम्भावना है, तो 23-24 तक आ सकूँगा। वहाँ जाने के लिए निश्चय करने पर एक्सप्रेस से सूचना दूँगा।*

*किताब महल और हस प्रकाशन की पुस्तके अ[illegible] तुम्हारे पास पहुँचेगी। हिन्दी प्रचारक और चौखम्बा की पुस्तके भी जायेंगी। ज्ञानमण्डल के बारे में नहीं कह सकता। द्विवेदीजी नहीं मिले। 'कुमाऊँ' के छपने की अब बहुत आशा है।*

*अभी इधर गर्मी का नाम नहीं है। आज ऊनी बगलबंदी और अंडी की जाकेट पहनकर निकला था, सर्दी लग रही थी। कल से कुर्ता-जाकेट पहनूँगा।*

*दिन-भर तो काम मे मन लगा रहता है, रात को तुम्हारी और जया-जेता की याद इतनी तीव्र हो जाती है कि जल्दी से जल्दी वहाँ पहुँचने का मन करता है।*

*लखनऊ उतरने की कम सम्भावना है। शायद मिठाई यहाँ से लाना पड़े। कुछ देहरा में भी ले लूँगा। यदि*

*एक्सप्रेस भेज दोगी, तो इस चिट्ठी के बाद की भेजी तुम्हारी चिट्ठी मिल जायेगी।*

*आशा है, मेरी प्यारी मन लगाकर पढ़ रही होगी। मेरे आने पर तुम अपनी कहानियों का नेपाली में डिक्टेशन करा देना। आर्यभूषण प्रेस (वाराणसी) वाले छापने के लिए तैयार हैं। अच्छा हो, तुम्हारी पुस्तक पहिले नेपाली मे ही छपे।*

*मैं अच्छी तरह हूँ। दिनचर्या ठीक से हो रही है। इस भूमि की अति प्राचीन पुरातत्त्व सामग्री को देखकर बड़ी प्रसन्नता होती है। कुछ लेख लिखूँगा वहाँ आने पर। यहाँ के इष्ट-मित्रो का स्नेह देखकर बहुत प्रसन्नता होती है। तुम्हारे आने पर भी यहाँ वैसा ही स्नेह मिलता। यदि मार्च मे बनारस आना हुआ--जिसकी बहुत अधिक आशा नहीं है--तो जुत्शी साहेब की कार लेकर 5 दिन के लिए यहाँ आ जायेगे।*

*प्रिया को चुम्बन और आलिगन और जया-जेता को बहुत-बहुत प्यार।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

12 फरवरी को पडितजी आजमगढ जिले के विभिन्न स्थानों का दौरा करते हुए पन्दहा पहुँच गये। वहाँ उनकी मामी, जा अतिवृद्धा हो चुकी थी, उनकी राह देख रही थी। मामी के पुत्र कैलाश के द्वार पर पडितजी के दर्शन के लिए सारा गाँव उमड आया था। पडितजी के नाना पाठकजी के भाई लौहर पाटक से भी उनकी भेंट हुई। वह भी बहुत वृद्ध हो चुके थे। अपने ननिहाल के इन बुजुर्गों के स्नेह को देखकर पडितजी भावविह्वल हो गये। पन्दहा मे एकत्रित भीड के सामने उनको भाषण भी देना पडा। सारी यात्रा वे जीप के द्वारा कर रहे थे। रात सात बजे के बाद आजमगढ नगर आये और डेरे पर सो गये।

13 को पडितजी सुबह नौ बजे निकलते हे। साथ मे फूलचन्द्र त्रिपाठी भी है। घूमते हुए, परिदर्शन करते हुए वे अपने पितृग्राम कनैला पहुँचते है। वहाँ भी बडी सख्या मे लोग उनकी प्रतीक्षा कर रहे है। पडितजी के परिवार के रहने के घर के बाहर चँवा टँगा है। लोग वहाँ एकत्रित हैं। पडितजी उनके सामने 'कृषि मे प्रगति किस तरह हो' इस विषय पर भाषण देते हैं। भोजन कनैला के ही निवासी जायसवाल के यहाँ करते हैं। कनैला से विदा होने से पहले वे अपनी प्रथम परिणीता को देखने जाते है, जो इस समय पेर टूटने के कारण बिस्तर पर पडी हुई है। दो दिन के बाद अपनी यात्रा का विवरण देते हुए वे पत्र लिखते है, जो इस प्रकार है :

आजमगढ
15-2-57

*प्राणप्रिये,*

*दोनो पत्र मिले। एक मे अन्यो के मिले। मैं भी उत्सुक हूँ शीघ्र लौटने के लिए। इसीलिए फर्रुखाबाद नहीं जा सकता। वैसे भी हरदेवी मलकानीजी को 20-21 के लिए लिख दिया था। जान पड़ता है पत्र उन्हे नहीं मिला। आजकल चुनाव की धूम है। ऐसे समय जाना ठीक नहीं है। 11 से आज 15 फरवरी तक रोज आठ-नौ बजे यहाँ से निकलता हूँ और रात को आठ बजे (आज 10 बजे) लौटता हूँ। सारे कपड़ो मे धूल भर रही है। पुरातत्वीय स्थानों की जाँच-पड़ताल करते, तथा अरक्षित सामग्री को साथ भी लाता हूँ। यह यहाँ के हरिऔध कलाभवन मे रखी जायेगी। पन्दहा की यात्रा का उल्लेख पहिले पत्र मे कर चुका हूँ। कल कनैला हो आया। दो घंटा रहा। बहू बेचारी खटिया पर पड़ी है। पैर ठीक नहीं हुआ, फोड़ा अच्छा हो गया। फोटो लिया है। आया या नहीं, नहीं कह सकता। तुम्हें देखने की सभी इच्छा रखते हैं।*

*सवेरे सात बजे से रात के ग्यारह बजे तक मुझे फुर्सत नहीं। सभी मित्र चाहते हैं एक-दो दिन और रखने को, पर समय कहाँ से लाऊँ। आज पौने दो सौ मील का चक्कर रहा। लौटते समय दोहरी के पास गाड़ी बिगड़ गई। डर लगा, शायद रास्ते मे ही बैठ जाना पड़े। कल भी ऐसी ही नौबत आई थी। खैर। अब कल की यात्रा प्रोग्राम रह गया है जो पूरा हो ही जायेगा। कल साहित्यिक गोष्ठी है। परसो दो-तीन प्रोग्राम पूरा करके 18 को वही गाड़ी पकडूँगा जिससे देहरादून एक्सप्रेस मिल जाये और शाम को लखनऊ पहुँच जाऊँ। लखनऊ में एक दिन*

*जरूर उतरना होगा, शिवपूजन बाबू के पत्र को पाकर यह निश्चय करना पड़ा, नहीं तो मैं सीधे देहरा आने का निश्चय कर चुका था।*

*दिन-भर धूल फाँकनी पड़ रही है। आँखो मे पड़ जाती है। स्वास्थ्य ठीक है। एकाध दिन इन्सोलिन भी लेना भूल जाता हूँ। तुम साथ रहतीं तो निश्चिंत रहता।*

*जया-जेता बराबर याद आते हैं। आज फिल्म धुलाकर आये तो देखा उनके फोटो आये हैं, प्रिंट नहीं किया, वैसे अच्छे हैं।*

*अभी यहाँ गर्मी नहीं है। वहाँ पहुँचने पर मौसम अनुकूल हो जायेगा। आशा है तुमने पढ़ने मे प्रगति अवश्य की होगी।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

अगला पत्र आजमगढ़ से ही :

*16-2-57*

*प्रिये,*

*आज जिले का टूर समाप्त कर दिया। 18 को सबेरे चलकर देहरादून एक्सप्रेस से 19 को सबेरे देहरा पहुँचूँगा। 21 को आ जाऊँगा।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

17 फरवरी को पडितजी का कार्यक्रम इस प्रकार रहा—आज वार्तालाप मे ही अधिक समय गया। प्रातः हरिऔध कलाभवन में गजेटियर समिति की बैठक हुई जिसमें उनको बोलना पडा। सग्रहीत जो मूर्तियाँ थी वे सब इस कलाभवन को सौप दी। भोजनान्तर वे शिबली सस्थान में गये। यहाँ इस्लामिक और संस्कृत के अनुसन्धान का सम्यक प्रबन्ध है। हिन्दू-मुस्लिम मैत्री के विषय मे यहाँ प्रयत्न हो रहे हैं, जो अच्छा है। साय चायपान का प्रबन्ध ख्रीष्ट छात्रावास मे श्री चन्द्रशेखर त्रिपाठी द्वारा आयोजित था। त्रिपाठीजी भी कलाभवन की बैठक में बोले थे। रात्रि भोजन में उन्होने अपने गृह मे मछली पकवाई थी जो पडितजी को भी सुस्वादु लगी। रात के 11 बजे तक पन्दहा के बान्धव वहाँ बैठे थे। वे लोग बहुत चाहते थे कि कमला भी उनके गृह मे आवे। पर अभी तो तुरन्त आने की सम्भावना नही है। उन्होने कैलाश के पुत्र दीपचन्द्र को सयुक्त रूप से कृषि करने की सलाह दी।

**आजमगढ़ से प्रस्थान :** आज यहाँ से प्रस्थान करने का समय आ गया। 18 फरवरी को सुबह 9 बजे आजमगढ़ से पडितजी चल पडे। 5-10 मिनट बाद रानी की सराय स्टेशन पर पहुँचे। वहाँ उन्हे विदा देने के लिए बहुत-से बन्धु-बान्धव उपस्थित थे। चलते समय पडितजी ने उन लोगो को सामूहिक कृषि करने की सलाह दी। 'देखें क्या होता है।' कनैला के लोगो ने तो स्वीकार कर लिया है। रेल की वातायन से आजमगढ की कुडधानी का दृश्य दिखाई दे रहा था। इस वर्ष वहाँ जो फसल उगी हुई थी, वह यहाँ के लोगो के लिए पर्याप्त नहीं होगी, क्योंकि यहाँ भी हर वर्ष जनसख्या बढती जा रही है। इस तरह जीवन निर्वाह किस प्रकार होगा ? पंडितजी सोचते हैं। 11 बजे वे शाहगंज पहुँचे। यहाँ की छोटी लाइन रेल अब बडी लाइन मे बदल चुकी है। यहाँ उनको ट्रेन बदलनी थी। द्वितीय श्रेणी में अनेक भद्र सहयात्री मिले, जिनमे एक आग्ल दम्पत्ती तथा कुछ मुस्लिम लोग भी थे। माता आनन्दमयी की एक शिष्या भी चढ़ी। रात को आराम से सोने को मिला। खान महाशय विनोदी और उदार थे, पर वह अनावश्यक और मिथ्या बाते कर रहे थे।

**देहरादून :** 19 फरवरी को वे देहरादून पहुँच गये और शुक्लजी के गृह में चले आये। यहाँ पिछली बार राईफल रख गये थे। उसे निकालकर अपने सामने रखा, नहीं तो मसूरी ले जाना भूल जायेगे। कई दिनों के बाद आज इन्सोलिन की सुई ली। तबियत भी ठीक नही, कुछ पेट मे विकार है। मध्याह्न मे कुछ समय सोये। आजमगढ़ की इस यात्रा से शरीर बहुत थक गया है। शाम को दयानन्द कालेज की हिन्दी समिति के वार्षिक

अधिवेशन मे गये। उनको भी भाषण देना पडा। डाक्टर सत्यकेतुजी अध्यक्षता कर रहे थे। रात को मेहताजी की थीसिस का काम देखा। उनके काम से पडितजी कुछ असतुष्ट थे। आग्ल-भाषा भी शुद्ध नही है। कैसे शोध का काम पूरा करे, पडितजी को चिन्ता होती है। आज उनका मन बच्चो को देखने के लिए चचल हो उठा, पर अभी तो मसूरी पहुँचने मे देर है। क्या पता वहाँ प्रिया उनको देखकर कही विरक्त न हो जाये, हालाँकि वह उस पर अनुरक्त हैं। पडितजी, यही तो आप समझने मे भूल करते थे, काश कि आपने कमला के हृदय की भावनाओ को ठीक से समझने की कोशिश की होती ?

20 फरवरी को भी पडितजी देहरादून मे ही रहे। दिन मे पल्टन बाजार में घूमे। कुछ छात्र उनसे डेरे पर मिलने आये, उसके साथ दर्शन विषय पर सलाप हुआ। फिर प्रो नित्यानन्द शर्मा (हिन्दी विभाग, दयानन्द कालेज) के यहाँ चाय-पान हुआ। रात्रि भोजन प्रो पी एन मुकर्जी (राजनीति विभाग, दयानन्द कालेज) के यहाँ हुआ। मधुर मत्स्यपाक से पडितजी का मन मुदित हो गया। देहरादून मे उनका दिवस 'कथमपित' बीता, परन्तु रात को शीघ्र ही मन मसूरी की ओर चला गया। आज कार्य भी कुछ नही किया। ऐसा हो भी क्यो न, जबकि देहरादून से रात को मसूरी की दीपमाला दिखाई देती है। पर हम लोग तो हैपी वेली के घोर जगल मे थे, हमे देहरादून की दीपमाला कहाँ दिखाई पडनेवाली ? तो भी जब हमे उनके प्रोग्राम का पता चला कि अमुक तिथि को वे देहरा आ जायेगे, ता हम एक-एक मिनट की गिनती करते उनके गृह आगमन की प्रतीक्षा करते रहे। मैं ही नही, जया-जेता भी अपने पापा के इन्तजार मे बैठे है। हमने 20 को दिन-भर उनकी प्रतीक्षा की, वे नही आये। 21 फरवरी को 12 बजे दिन मे वे 'हर्न-क्लिफ' मे आये। जया फाटक के पास खडी उनकी प्रतीक्षा कर रही थी, और जेता ज्वर से सुप्त था। जब पता चला कि देहरा मे वे दो दिन रहे तो हमे बहुत बुरा लगा, क्योंकि देहरा तो साल मे कई-कई बार आते-जाते रहते हैं। लम्बी यात्रा करके सीधे घर आ गये होते तो हमे तो सुख मिलता ही, उन्हे भी आराम मिलता। वस्तुतः उनके स्वास्थ्य के लिए ही मैं चिन्तित रहा करती थी, पर उनको जैसे स्वास्थ्य की पर्वाह ही नही। वे मेरे मनोभावो को नही समझते थे, उल्टा मेरी उलाहना से वे दुःखी हुए और उसी रात दैनन्दिनी मे लिखा—"विचित्रा प्रियाया. प्रकृतिः। मन्ये दह कदाऽपि मतोषकारीण भविष्यामि। किमर्थं दिनद्वय देहराया स्थित इत्यपि असतोषकारणम्।" खैर, यह 'क्षणे रुष्टा क्षणे तुष्टा' वाली बात तो हर गृहस्थ के घर मे होती रहती है। हमारे घर मे भी यदाकदा ऐसी बात हो जाये तो कोई आश्चर्य नहीं। यह कहूँ कि पडित महाशय महापडित, महाविद्वान् तथा महान् लेखक होने के साथ थोडे मनोवैज्ञानिक भी रहे होते, तो हमारे घर मे शायद खटपट की नौबत ही न आती, क्योकि वहाँ किसको फुर्सत थी झगडने की ? वे अपने काम मे व्यस्त मैं अपनी लिखाई-पढाई और गृहस्थी मे व्यस्त। न उनकी लडने की आदत, न मेरी। लेकिन जब कभी भी खटपट की नौबत आई, मदा मधुरेण समाप्त हुआ।

**मसूरी :** 22 फरवरी को पडितजी पत्रो के उत्तर लिखने मे व्यस्त रहे। फिर 'दोहाकोश' के प्रूफ का सशोधन किया और आज की ही डाक से भेज दिया। देखा कि उनकी प्रिया ने अभी सस्कृत पढने में मन नही लगाया है, तो फिर क्षुब्ध। इधर जेता को कल मे ही ज्वर आ रहा है, उसे डाक्टर के पास दिखाने ले जाना होगा। स्वय पडितजी को भी आज अधिक ठड लग रही है, पर सतोष इसी बात का है कि यह आखिरी सर्दी है। इस वर्ष पडितजी काशी नागरी प्रचारिणी सभा के अन्तर्गत हिन्दी साहित्य के बृहद इतिहास के 16वें खण्ड का सम्पादन करनेवाले थे। इसमे हिन्दी का लोकसाहित्य विषय समाहित है। हिन्दी की 20 बोलियां के लोकसाहित्य को एकत्रित करने का काम बडी जिम्मेवारी का था। 23 फरवरी को डॉ. गोविन्द चातक द्वारा लिखित गढ़वाली भाषा विषयक निबध आ गया। इस निबध से पडितजी सतुष्ट हुए। ससद के चुनाव का समय है, मसूरी में भी महाकोलाहल है। आज मेरे द्वारा लिखित कहानी 'माँ की ममता' को उन्होने पढ़ा। 'दो और भी कहानियाँ लिखी हैं, सुन्दर हैं, पर अध्ययन के प्रति अभी भी आलस्य है।'

24 फरवरी को मसूरी मे काफी ठड थी। पडितजी को तकलीफ हो रही थी, पर वे अपना काम करते ही रहे। आज उन्होने 'रामचरितमानस' तथा 'अध्यात्म रामायण' का पारायण किया और उनमे आये नामों की अनुक्रमणिका भी तैयार कर ली। उनके दो शोधार्थी देहरादून से आज आनेवाले थे, पर कोई नहीं आया। पंडितजी

को कोफ्त हो रही थी। आज ही ससद सदस्यो का निर्वाचन सारे देश मे हो रहा था, पडितजी इसके परिणाम जानने के लिए उत्सुक।

25 फरवरी को पडितजी की खुराक आ गयी, याने 'ऋग्वेदिक आर्य', 'दोहाकोश', 'कनैला की कथा' आदि के ढेर सारे प्रूफ आ गये। आज ही सबको शोधन करके लौटती डाक से भेज भी दिया। काश, उनकी तरह ही घर के लोगो का भी काम मे त्वरित गति से मन लगता तो कितना अच्छा होता। पडितजी कितना कहते रहते हैं, "पर कमला को अपने शोधनिबध की सामग्री तैयार करने के प्रति कोई उत्साह ही नही।" उसको देखकर पडितजी को चिन्ता होती है। "कमला के डाक्टरेट के साथ दोनो बच्चो का भविष्य भी जुड़ा हुआ है। किन्तु कमला को इसकी पर्वाह ही नही। आदमी के लिए उसकी बुद्धि ही पथ प्रदर्शिका होती है। बाद मे कमला बहुत पछतायेगी। अब उसको कुछ कहना बेकार है।"

पडितजी इसी तरह मन में कुढा करते, और अपना काम भी करते जाते। बाहर से निमत्रण आ जाये तो खुश। एक पाँव तो घर के बाहर ही रहता घुमक्कड स्वामी का। अब वे रोज-रोज मेरी शिकायते ही लिखा करते। पुरुष चाहे कितना ही पढा-लिखा हो, बुद्धिमान हो, विद्वान हो, किंतु उसका स्वभाव तो सामान्य पुरुष की तरह ही रहता है। और दम्पत्तियों के बीच मे भी झगडे हुआ करते थे, झगडे होते हैं, ज्यादा क्रोध आ जाये तो पति अपनी पत्नी पर दो-चार थप्पड भी जड देता है। परन्तु हमारे यहाँ का झगडा इतनी निम्न कोटि का नही होता था। वह तो जोर से डाँटते तक नही थे, हाथ चलाना तो दूर की बात। कभी बच्चो तक पर हाथ नहीं उठाया। लेकिन इससे भी जोर की मार उनकी कलम करती थी। डायरी मे शिकायत लिख दी, या अपने एक खास मित्र के पास कमला की शिकायत करके चिट्ठी लिख दी। पडितजी की यही एक आदत मुझे अच्छी नही लगती थी। पति-पत्नी का झगडा बहुत लम्बा नही रहता। कल दोनो मे ही मेल-मिलाप हो जाता है, क्योकि दोनो गृहस्थी रूपी गाडी के दो पहिये हैं। झगडे की बात भूल भी जाते हैं शीघ्र ही। पर उन्होंने अपने खास मित्र के पास जो चिट्ठी लिखी, वह तो डॉक्युमेन्ट बन गया। मुझमे स्वाभिमान की भावना रही। मै नही पसन्द करती थी कि वे मेरी आलोचना करते हुए किसी पराये आदमी को लिखे। वह मुझे थप्पड भी लगा सकते हैं, डाँट भी सकते हैं, यह उनका अधिकार है, पर अकेले में यह होना चाहिए न कि सन्यासी मित्रो को पत्र लिखकर मुझे नीचा दिखाये। इस बात मे मैंने कभी भी पडितजी के साथ कम्प्रोमाइज नही किया। जहाँ मेरी गलती नही है, वहाँ में क्यो किसी के सामने झुकूँ। इस समय तो राहुलजी को मित्र या मित्राएँ ज्यादा अच्छी लगती थी, कमला के प्रति तो हरदम क्रोध ही क्रोध आता रहता। कोई बात नही। अभी तो गाडी को आगे बढाते जाना है, पडितजी देखे आपका शुभचिन्तक कौन होगा, आपके मित्र या आपकी पत्नी ? आपकी पत्नी किसी के सामने गिड़गिड़ानेवाली नही है। यह शिक्षा तो आप ही ने उसे दी है। अब क्यो उसमे आपको दोष ही दोष नजर आते है। उनके इस चिड़चिड़ेपन के पीछे कोई भारी आर्थिक कारण भी नही था। जैसे-तैसे गुजारा हो ही रहा था। बस, वे चाहते थे कि कोई बडी कार्ययोजना अपने हाथ मे ले ले, ऐसा काम करे कि जिससे सबका कल्याण हो। मेरे कहने का मतलब यह है कि पडितजी अभी भी हिन्दी-विश्वकोश के निर्णय की प्रतीक्षा कर रहे थे। उसी कार्य के अनुसार वे अपने परिवार के भविष्य के लिए सोच रहे थे कि क्या करना चाहिए, पर जब इस योजना को अधर मे लटकते हुए देखा, तो उनको लगने लगा कि शायद देश को उनकी जरूरत नही है। यह सब सोच-सोचकर वे अपना दिमाग खराब करते और गुस्सा और व्यथा की प्रतिक्रिया मुझ पर बरपा करते। इस समय उन पर गुरु रूप हावी हो गया है, इसलिए शिष्य उनके मुताबिक ढग से काम नहीं कर रहे हैं तो वे असतुष्ट हो जाते थे। उनके शिष्यो मे एक मै भी थी। अस्तु।

28 फरवरी से उन्होंने सद्य समापित आजमगढ की पुरातात्विक यात्रा को लिखाना आरम्भ किया। कल ही मेरी एक कहानी 'शराबी' एक पत्रिका मे छपकर आ गई। 'काश, कमला इसी तरह लिखती-पढती तो कितना अच्छा होता।' उनका दाँत दर्द कर रहा था। मसूरी में कोई अच्छा दन्त-चिकित्सक भी नही। शायद देहरादून ही जाना पड़ेगा।

आज पहली मार्च। सुबह के लेखन-कार्य से निबटकर वे जया और मुझे लेकर शहर जाते हैं। वहाँ कबाड़ी

से दो पुस्तकें खरीद लेते हैं, लढौर तक घूमते हुए चले जाते हैं। लौटते रास्ते में कुर्ता-पाजामे का कपड़ा खरीदकर दर्जी को सिलने दे देते हैं। 2 मार्च को 'गढ़वाली लोक साहित्य' और 'बघेली लोक साहित्य' दो निबंध आ गये जिनका उन्होने सशोधन कर दिया। दाँत की पीडा ने परेशान कर दिया। शीघ्र ही देहरा जाकर डाक्टर को दिखाना होगा। यह निश्चय कर लिया उन्होने। 3 और 4 मार्च को 'घुमक्कड़ स्वामी' पुस्तक का संशोधन करते रहे। घर के भीतर ही बैठे रहना भी ठीक नही, किन्तु बाहर जाने के लिए शीत को देखना पड़ता है। मार्च के महीने में भी इतनी ठड है यहाँ। प्रिया का सस्कृत पढने मे अत्यल्प उत्साह देख रहे हैं।"यदि नही पढना है तो ठीक है, वह कलिम्पोग में जाकर रहे।" यह उनको निश्चित दिखाई दे रहा है। पर क्या उन्होंने प्रिया से कभी पूछा भी ? क्या पुरुष अपनी पत्नी को दो जून का भोजन खिलाने के कारण उसे अपनी गुलाम समझे और जब मर्जी उसे कही लाकर पटक दे ? क्या नारी का कोई अस्तित्व नही है ? नारी की वकालत करनेवाले राहुलजी कभी-कभी अपने घर की नारी पर ज्यादती और अन्याय भी करते थे, यह बात अब कहने में मुझे कोई अफसोस नही होता। सत्य सत्य ही है, किसी आदमी की प्रसिद्धि और बडप्पन के पीछे उसकी नारी का त्याग और सहयोग भी तो होता है। पुरुष इस बात को क्यो भूल जाते हैं ? इस मामले मे हमारे घर के पुरुष भी अन्य पुरुषो से ही लगते हैं, किन्तु उनके सारे जीवन को ध्यान से पढे या सुने अथवा विचार करे तो हम पायेंगे, इस असन्तोष के पीछे वे अपने लोगो का हित ही चाहते थे। मुझ पर बार-बार रुष्ट होने के पीछे भी यही बात थी। उनको मालूम था कि वे बहुत वर्ष तक शायद नही जी पायेंगे। इसलिए पत्नी और बच्चों के लिए कुछ करके जायें। इसीलिए वे उतावले थे, पर मैं नही समझ पाती थी। इसीलिए यह रूखापन।

5 मार्च को वे लिखते हैं—"प्रकृति में वैषम्य हो तो मानव के सुसम्बन्ध में बाधक होता है। कमला जानती है कि शोध निबन्ध के लिए अध्यात्म रामायण को पढना जरूरी है और रामायण को पढने के लिए सस्कृत का ज्ञान आवश्यक है, फिर भी वह इस पर ध्यान नहीं देती। मालूम नही क्या होगा।" कुढते हुए भी उनका लेखन कार्य तो चल ही रहा था।

7 मार्च को दाँत का दर्द बढ गया, इसलिए जया और मेरे साथ शहर गये। पर यहाँ दाँत का डाक्टर ही नहीं है। अब शीघ्र ही देहरादून जाना होगा। लौटते समय डॉ. सत्यकेतुजी के यहाँ जाते हैं, चाय वही पी लेते हैं। रात को 7 बजे अपने गृह मे लौट आये। 8 मार्च को वे 'दोहाकोश' और दूसरी किताबो के प्रूफ देखते रहे। 'गढवाली लोक साहित्य' का भी सशोधन कर देते हैं। नेशनल हेरल्ड प्रेसवाले कितने निर्लज्ज। वचन देकर भी पूरा नही किया। इस प्रेस में पडितजी की पुस्तक 'मध्य एशिया का इतिहास' छप रहा है। 9 और 10 मार्च को उन्होने आजमगढ की यात्रा के अश को टाइप करवाया। 'कमला को आचार्य निबध के प्रति कोई उत्साह नही,' इसलिए आज भी वे रुष्ट। 10 को सीतापुर से कुछ युवा घुमक्कड उनसे मिलने आये। 11 मार्च को 'मेरी जीवन-यात्रा' के प्रूफ देखते रहे। 12 को मतदान करने बाजार की तरफ गये। आज भी कमला के बारे में चिन्तन करते हुए लिखा—"वह डाक्टरेट नही करेगी तो कलिम्पोंग जाकर रहेगी। पर; उसको आर्थिक चिन्ता तो होगी ही, पर इसके लिए क्या करना चाहिए।" उनको लगता है कि शायद मैं उनके साथ रहने से खुश नहीं हूँ। हाय रे, पंडितजी, यह आप क्या सोचते थे। काश, कमला के हृदय के बारे मे भी आकलन करते तो आपको यह अपनी भूल लगती। 18 मार्च को 'प्रमाणवार्तिकम्' के कुछ अश का अनुवाद करके उन्होंने डॉ. रोयरिक के पास कलिम्पोंग भेज दिया। आज श्री भोलानाथ शर्मा का लिखा हुआ 'रुहेली लोक साहित्य' निबंध भी आ गया। अगले दिन 'मध्य एशिया' के प्रूफ न आने पर, फिर उनको झुँझलाहट होती है।

16 मार्च को वह अपनी सस्कृत पुस्तक 'महापरिनिर्वाणसुत' का संशोधन करते हैं। 'सूत्रद्वयं' पुस्तक अब प्रकाशित हो रही है। इसके बाद 'विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि' (दर्शन ग्रथ) को पुस्तकाकार छपाने का प्रबन्ध करना होगा। 16 मार्च को होली, आसपास के लोगो में कुछ पकवान बाँट दिये। रेडियो खराब हो जाने से समाचार सुनने को भी नहीं मिला। 17 को रेडियो बनवाने के लिए लाइब्रेरी बाजार तक गये। मसूरी में अभी उतनी भीड़ नहीं थी। लिखने का काम तो नियम के अनुसार चलता ही रहा। 18 मार्च को भी संशोधन का काम करते रहते हैं। 19 मार्च को निश्चय करते हैं कि वे देहरादून में होनेवाले कवि-सम्मेलन में आमंत्रित होकर जायेंगे।

शोधकर्ता (देहरादूनवाले) क्यों नहीं आ रहे हैं, इससे पीछे भी पडितजी विचलित। 21 मार्च को घर मे ही बैठकर संस्कृत पुस्तको के प्रूफ देखते रहे।

**देहरादून :** चाय-पान के बाद सुबह 8 बजे घर से प्रस्थान किया। किंक्रेग से बस लेकर साढे 11 बजे से पहले ही वे देहरादून पहुँच गये। शुक्लजी के घर गये। उसके बाद प्रदर्शनीस्थल मे जाते हैं, जहाँ कवि-सम्मेलन होनेवाला था। बहुत स्थानो से कवि लोग आये हुए हैं। 23 को भी देहरादून रुके। सायकाल मे वे पल्टन बाजार की ओर घूमने गये।

**मसूरी को :** 24 मार्च को स्टेशन वेगन के द्वारा चल पडे और साढे 10 बजे अपने गृह मे पहुँच गये। वाराणसी विश्वविद्यालय से निमत्रण आया है, पर अभी वहाँ जाना नही हो सकता।

25 मार्च को 'कनैला की कथा' का सशोधन समाप्त हो गया। आज उसका प्राक्कथन भी लिखा। घर मे रसोइया तकलीफ दे रहा था। पुराना नौकर घर गया था, उसकी जगह पर उसका भाई विश्वेश्वर काम कर रहा था, पर बड़ा बदतमीज था। मैंने उसको खाना पकाने से मना कर दिया। 26 मार्च को 'धम्मपद' के द्वितीय सस्करण का प्रूफ आ गया। 'कनैला की कथा' का पूरा सशोधन करके प्राक्कथन के साथ आज भेज दिया। हिन्दू विश्वविद्यालय को लिख दिया–'नाह आगन्तु शक्नोमि।' ऐसी गर्मी मे यात्रा करना सुखद नही है। बस मथुरा तक जाना ही पर्याप्त होगा। केरल मे वामपथी सरकार बनी है। श्री नम्बूदिरीपाद वहाँ के मुख्यमत्री बन गये, इससे पडितजी प्रसन्न हुए।

27 मार्च को भी पडितजी अपना सशोधन कार्य करते रहे। लोक साहित्य समिति के अधिवेशन मे फिर उनको आमंत्रित किया गया था, पर शायद अगले महीने के लिए। अब गर्मी मे उनको नीचे उतरने मे कठिनाई होती है, इसलिए न जाने का निश्चय किया। घर का रसोइया दो दिन के लिए छुट्टी पर गया, इसलिए आज चूल्हे चौके का सारा काम मुझे करना पडा, जो राहुलजी को अच्छा नही लगता था। पर मजबूरी भी तो थी। उनके पथ्य तथा बच्चो के लिए भी भोजन का प्रबन्ध करना ही पडता था। ऐसे मौके पर उनका वह कोमल हृदय मेरे प्रति अत्यन्त सहानुभूतिशील हो जाता था। परन्तु मेरे लिए घर का काम करने मे भी कोई कठिनाई नही थी।

29 मार्च को वह शान्त रहे, क्योंकि आज उनको एक बहुत अच्छी पुस्तक पढने का अवसर मिला। अलीगढ युनिवर्सिटी के प्रो सैयद अतहर अब्बास रिजवी द्वारा लिखित कृति 'आदि तुर्ककालीन भारत' को पढते रहे। पुस्तक उन्हे अच्छी लगी। पुस्तक के बारे मे अपना विचार यो अंकित किया–"सुन्दर अनुवाद हुआ है (अग्रेजी या फारसी से) समसामयिकता है इतिहास के नामो मे, पर भूगोल पक्ष निर्बल मालूम होता है, इसीलिए पुस्तक मे भूचित्र नही दिये गये है।" आज उनके पेट मे कुछ विकार रहा इसलिए ईसबगोल का सेवन किया और भोजन पर भी नियत्रण रखा।

29 मार्च को भी 'आदि तुर्ककालीन भारत' को पढते रहे। पुस्तक बहुत समीचीन है, सग्रह करने योग्य भी है। भाषा के सम्बन्ध म उनका विचार यो प्रकट हुआ–"आज तक आग्लभाषाविद् पडित लोग देशी भाषा म लिखित पुस्तको की उपेक्षा करते हैं।" नलिनाक्ष दत्त की 'उत्तरप्रदेश म बौद्ध धर्म' नामक पुस्तक के बारे मे पता चलता है। लोक साहित्य का काम भी पडितजी की देख-रेख मे चल रहा है। आज 'कुमाऊँनी लोक साहित्य' का निबध श्री उपरेती लिखित आ गया। फिर उन्होंने 4 अप्रैल को यहाँ से दिल्ली होते मथुरा जाने का प्रोग्राम बनाया। 30 मार्च को उपरेती लिखित 'कुमाऊँनी लोक साहित्य' का सशोधन करते रहे, मंगलजी ने इसको टाइप किया। लोक साहित्य सकलन के लिए अभी बहुत काम करना है, जिससे कि यह खण्ड सुन्दर बन जाये। किताब महल से भेजी हुई किताबे मिल गई, किन्नर देश का नया सस्करण निकला है। मार्च का अन्त आ रहा है, फिर भी यहाँ सर्दी खतम नही हो रही है। 31 मार्च को वे 'आजमगढ की पुरातात्विक यात्रा' को समाप्त करने मे लगे। आज उसका टकन भी हो गया, किन्तु यह पुस्तकाकार मुद्रित होगी, इसमे पंडितजी को संदेह है। जब 'लोक साहित्य' पर काम हो रहा है तो मुझसे नेपाली लोक साहित्य पर निबंध लिखवायेंगे, उन्होंने यह तय किया।

**1 अप्रैल, 1957 :** अप्रैल का महीना पडितजी का जन्म-महीना। लगता था कि वे इस महीने में शीतल ही रहेंगे। अबाध गति से काम चल रहा था। भोजन, पथ्य आदि का मैं ध्यान रख रही थी। वर्षों से मैं ही उनको इन्सुलिन के इजेक्शन देती आ रही थी। एक तरह से मैं उनके लिए नर्स का भी काम कर रही थी। पहले-पहले पडितजी मेरी इस सेवा की कदर करते थे, तारीफ करते थे। परन्तु अब मुझ में दोष दिखाई देने लगे। जो भी हो, मैं चाहती थी कि वे प्रसन्न रहे। इसलिए उनके काम मे बिल्कुल बाधा नही देती थी। जब वे मगलजी से लिखा रहे होते, तो मैं उनके सामने भी नही पडती थी। सिर्फ 10 बजे के समय उनके सामने चुपचाप कॉफी का प्याला रखने जाती थी। हर सुबह मैं यही प्रार्थना करती थी–'हे विधाता ! राहुलजी का आज का दिन शातिपूर्वक बीत जाये।' पहली अप्रैल को वे ठीक रहे। आजमगढ़वाले विस्तृत निबंध के साथ आजमगढ का मानचित्र भी सलग्न करके उन्होंने छपने के लिए सम्मेलन पत्रिका (प्रयाग) मे भेज दिया। लेख उस पत्रिका के दो अको मे छपा, पर मानचित्र नही दिया।

2 अप्रैल को भी प्रूफ सशोधन तथा टकन का काम चलता रहा। धूपनाथजी, हबीब और महादेवजी को पत्र लिखे। हमारे घर के आसपास डाकघर के न होने से बडी दिक्कत होती है। ऊपर चार्लविल होटल के फाटक के पास एक उपडाकखाना था, पर वहाँ तार या रजिस्ट्री की कोई व्यवस्था नही थी और पडितजी को डाकखाने से बहुत सम्बन्ध रखना पडता था। 3 अप्रैल को 'मध्य एशिया' के प्रूफ न आने से वे क्षुब्ध थे। इसके प्रकाशन मे भी सन्देह करने लगे। लेकिन प्रकाशन तो बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् से ही हो रहा था। सभी लोग उनकी तरह जल्दबाज तो नही होते। मथुरा भी जाना है। आज रामचरितमानस का भी पारायण हुआ। "यदि कमला की माताजी यहाँ आती तो कितना अच्छा होता। उनके आने से कमला को अध्ययन के लिए समय तो मिलता।" उनको इधर की भी बराबर चिन्ता रहती।

## मथुरा के लिए प्रस्थान

**4 अप्रैल : देहरा-दिल्ली मार्ग :** तीन बजे से पहले ही पडितजी घर से चले। साढे तीन बजे किक्रेग बस अड्डे से बस मे सवार हो पाँच बजे के बाद देहरा रेलवे स्टेशन पहुँचे। कुछ देर प्रतीक्षा करने के बाद श्री सदानन्द मेहता आ गये। 29 रुपया 25 पैसे लगे मथुरा तक के टिकट के लिए। रात की ट्रेन से दिल्ली के लिए प्रस्थान किया। 5 अप्रैल को सबेरे ही दिल्ली पहुँचे। पहले पीपुल्स पब्लिशिग हाउस के आफिस मे गये। पता चला कि केरल मे वामपथी मत्रिमण्डल बना है। पंडितजी को वहाँ झण्डोत्तोलन के लिए जाने का आग्रह किया गया, पर उनको इसमे कोई उत्साह नही था। वहाँ से सच्चिदानन्द शर्मा को लेकर फैज बाजार गये। जानकी भाभी घर पर ही थीं। उनकी बहन का पुत्र भी अब अपने पिता के पास चला गया है, इसलिए एक दत्तक पुत्र को लायी हैं। पति-पत्नी में बहुत झगडा चल रहा है, इसलिए उस घर का माहौल ही बदल गया है। अतः अबकी बार पडितजी वहाँ ठहरना नही चाहते थे। वहाँ से वे अपने मित्र प. चन्द्रगुप्त विद्यालकारजी से मिले। फिर माचवेजी के घर पहुँचे, पर उस समय माचवे दिल्ली से बाहर थे, श्रीमती माचवे से भेट हुई।

**मथुरा (6 अप्रैल) :** कल शाम को 6 बजे उन्होने पजाब मेल पकड ली। गाडी 7 बजे के बाद चली। रात दस बजे के बाद गाडी मथुरा पहुँची। श्री प्रभुदयाल मित्तल के गृह मे ठहरे। दो बजे के बाद मथुरा सग्रहालय गये, जहाँ लोक साहित्य समिति की बैठक हो रही थी। संग्रहालय मे महत्वपूर्ण पुस्तको का भी सग्रह था। आज की बैठक में लोक गीतो के सग्रह पर ज्यादा बातचीत हुई। बैठक के बाद पडितजी अन्य मित्रो के साथ मथुरा संग्रहालय का परिदर्शन करने लगे। वहाँ हूण राजा कदफिस, कनिष्क आदि की मूर्तियाँ रखी हुई हैं।

7 अप्रैल को भी पडितजी मथुरा में ही रहे। चाय-पान के बाद 9 बजे जीप लेकर पर्यटन के लिए निकले। 24 मील पर स्थिति गोबर्धन पर्वत को पहले देखने गये। वहाँ की परिक्रमा की। वहाँ से विकासपुरी होते 'पुछरी' ग्राम गये, वहाँ पर भगवान बुद्ध की एक प्राचीन मूर्ति भी है। यहाँ पर एक लोकोक्ति प्रचलित है–धन-धन रे पूछरी को लौटा। अन्न न खाये न पानी पिये। कांसो पड़ो सिलौटा। गोबर्धन के आसपास वनरोपण हुआ है। वहाँ से 12 मील की दूरी पर बरसाने गाँव को भी देखने गये। यह गाँव पर्वत के पार्श्व में है। राधा की

महिमा गायी जाती है यहाँ। यहाँ पर विवाह-विच्छेद का आचरण भी होता है। सास्कृतिक प्रदर्शन मे स्त्रियो का भी गायन होता है। होली का कीर्तन भी प्रदर्शित होता है। नागरिक लोग भीड की भीड इन प्रदर्शनो को देखने आते हैं। वल्लभी सम्प्रदाय मे और भी अनेक उत्सव होते रहते हैं। कृष्ण-राधा का मदिर भी सुन्दर है, इसको भी ये देखने गये। गोबर्धन पर्वत का दर्शन करके वे मथुरा लौट आये। भोजनान्तर फिर समिति की बैठक मे गये। व्रज साहित्य मण्डल की ओर से राहुलजी का अभिनन्दन किया गया। उसके बाद भी मित्तलजी के गृह मे गोष्ठी का आयोजन था। महिला कला केन्द्र की ओर से सगीत तथा नृत्य का आयोजन था। उसमे भाग लेनेवाली तरुणियाँ भी थी। उसके बाद पार्वती परिव्राजक का सितारवादन हुआ, जो सुन्दर था।

## देहरादून के लिए प्रस्थान

**8 अप्रैल :** प्रात. सवा चार बजे ही पडितजी श्री प्रभुदयाल मित्तल के साथ जीप मे स्टेशन गये। दिल्ली जानेवाली ट्रेन मे जगह मिल गई। सवा आठ बजे दिल्ली पहुँचकर वे फैज बाजार मे स्वामी हरिशरणानन्दजी के मकान पर गये। भाई साहब (स्वामी जी) आये हुए थे। उनसे भेट हो गई। पति-पत्नी के बीच के विवाद को सुनना उनको अच्छा नही लगा। स्वामीजी ने कहा कि अपनी पत्नी के साथ रहना अब कठिन है, समझौता होना ही कठिन। पडितजी ने स्वामीजी को यही परामर्श दिया कि आप अपनी पत्नी के आभूषण आदि लौटा दीजिए। अपने हाथ से लगाये कोमल बिरवे को यो सूखने मत दीजिए। आप अपने हृदय को कोमल बनाये।

आज रात की ही ट्रेन से वे देहरादून चल पड़े और सुबह देहरादून उतरकर मेहताजी के गृह मे गये। आज उनके गृह मे ही रात्रिवास किया और मेहताजी की थीसिस सम्बन्धी सामग्री को देखते रहे। मेहताजी की निबधगति अति असतोषकारी है यह उनकी टिप्पणी थी।

9 अप्रैल को सुबह चाय पान के बाद पडितजी बस स्टैंड पर आये। कुछ शाक-भाजी खरीदकर सात बजे की बस से मसूरी की ओर चले। किक्रग मे बस से उतरकर पैदल ही घर को आ रहे थे कि रास्ते मे मगलजी के साथ जया जेता को पापा के स्वागत मे आते हुए उन्होने देख लिया। सभी एक साथ साढे 11 बजे हर्न-क्लिफ पहुँच गये। आज उनका 65वाँ वर्ष पूरा हो गया। जन्मदिन मनाने के लिए पहले ही निषेध कर दिया था। प्रूफ सशोधन का काम करते रहे। दो पुस्तको 'ऋग्वैदिक आर्य' तथा 'दोहाकोश' के सारे प्रूफ आ गये थे। घर आते ही उनका मन फिर उद्विग्न होने लगा। क्या करे। मन इस तरह उद्विग्न रहेगा तो जीवन लम्बा नही हो सकता। 'कमला जिस तरह से पढाई की अवहेलना कर रही है,' उससे उनका मन क्षुब्ध रहता है। कुछ अनिष्ट होने की आशका लगती है। "महाअनिष्ट हो जाये तो उसकी आत्मजय होगी, शायद वह ऐसा सोचती है। भविष्य के लिए कुछ करना चाहिए। पर इसके लिए भी वह लापर्वाह है। बच्चो के लिए तो हमे कुछ करना ही चाहिये। इस पर भी वह ध्यान नही देती।" डायरी क्या हुई, मेरे बारे मे शिकायतो की पिटारी हो गयी। और कोई बात लिखने की न हुई तो चला कमला के बारे मे अटसट लिखे। उनके इस व्यवहार से मैं भी कम क्षुब्ध नही रहती थी, पर मै अपने मन की उद्विग्नता उनके सामने प्रदर्शित नही करती थी। पडितजी के बारे मे तो कभी किसी से यहाँ तक कि बच्चो से भी कोई शिकायत नही की। सारी क्षुब्धता मैं अपने मन के भीतर रखकर सहन करती आ रही थी। मुझे पडितजी जैसे महाविद्वान से ऐसे सामान्य आचरण की आशा कतई नही थी। दोष वे सिर्फ मुझमे ही देखते थे, पर उनमे भी तो कितने दोष होगे, इसके बारे मे उन्होने कभी नही सोचा। बस कमला के दोष पर रामायण लिखकर वह अपने सन्यासी मित्र के पास भेजने मे अपने पाण्डित्य को सफल समझते थे। काश, उस समय मुझमे बोलने की शक्ति होती। या मेरे घर के लोग धन की दृष्टि से मजबूत होते। असहाय नारी पर इस प्रकार मानसिक अत्याचार करना पडितजी जैसे व्यक्ति को शोभा नही देता, यह बात उस समय भी मैं बोल देती थी। आखिर आदमी के सहने की शक्ति की भी सीमा होती है। हर समय दोष ही दोष, हर समय बुराई ही बुराई। किन्तु मैं उनसे लडाई नहीं लडती थी, चुपचाप आँसू बहाकर ही रह जाती थी। स्त्री के आँसुओ का मूल्य यदि वे समझते तो अपनी प्रथम परिणीता की जिन्दगी को आँसुओं के सागर मे न डुबो देते। फिर भी नारी के लिए दुख के समय आँसू ही एकमात्र सहारा है। यह

मैं उस समय भी (जब मेरी आयु 26-27 वर्ष थी) अनुभव करती थी। राहुलजी के मित्रो को राहुलजी के नारी के प्रति ऐसे व्यवहार के प्रति नाज था।

**10 अप्रैल** : आज 'दोहाकोश' और 'ऋग्वेदिक आर्य' के सशोधन का काम समाप्त हो गया। 'प्रमाणवार्तिकम्' के अनुवाद का कुछ काम किया। घर की बिक्री के सम्बन्ध मे डांगे का पत्र अभी तक नही आया। इस घर की बिक्री करके दूसरे स्थान मे जाना भी तो दुष्कर है। 11 अप्रैल को डॉ. रोयरिक के 'प्रमाणवार्तिकम्' के अनुवाद को देखते रहे। 'अकबर' और 'मध्य एशिया' के प्रूफ आ गये। नवनालन्दामहाविहार परिषद् से निमंत्रण आया है। वहाँ अवश्य जायेगे। मई मास के लिए निमत्रण भेजने के लिए लिख दिया। जाना ही होगा। पर यात्रा मे इन्सुलिन का क्या होगा। सुई लेना भी तो आवश्यक है। पटना से लौटते समय दो दिन के लिए प्रयाग मे रुकेंगे। 16 मई को प्रयाग मे होगे। दो दिन वहाँ रहकर 19 तारीख को प्रस्थान करके 20 तारीख को यहाँ आ जायेगे। बेचारे बच्चे—पापा के जीवित रहते भी पापा के साथ से इस तरह वचित होते रहे।

**12 अप्रैल (पटना मार्ग)** "आज विशेष काम नही किया। 'ऋग्वेदिक आर्य' के कुछ अश को देखा। आज कमला ने सस्कृत पाठमाला की चतुर्थ पुस्तक को समाप्त किया। ओमप्रकाश शर्मा ने भृगुसहिता के बारे मे कुछ लिखकर पूछा था। उत्तर लिख दिया। दो बजे कमला और जया के साथ घर से चले। लायब्रेरी बाजार मे एक अच्छी टैक्सी मिल गई।" मैं और जया उनको विदा देने आई थी। वहाँ से वे किक्रेग से बस के द्वारा 5 बजे तक देहरादून स्टेशन पहुँच गये। स्टेशन पर श्री मेहताजी आ गये। हरद्वार म वैशाख सक्रान्ति का मेला लगा हुआ था। इसलिए लोगो का ताँता लगा था। ट्रेन मे दूसरी श्रेणी मे स्थान ही नही मिला। रास्ते मे बेचारे वे मेरे ही बारे मे सोचते जा रहे थे। "उसने सस्कृत पाठमाला की चौथी पुस्तक को पढ डाला है। पाँचवी पुस्तक को समाप्त कर अध्यात्म रामायण पढना आरभ करना होगा।"

13 अप्रैल के सुबह आठ बजे लखनऊ पहुँच गये। यहाँ उन्होंने चार घटे विताय। नेशनल हरल्ड मुद्रणालय मे जाकर 'मध्य एशिया' के प्रूफ ले लिये। रास्ते मे देखते हुए जायेगे। दोपहर बाद पाटलिपुत्र के लिए ट्रेन मिली। मुगलसराय तक रास्ता प्रतिक्षण सुन्दर लग रहा था। गाँव के खेत उनको सुन्दर लग रहे थे। प्रूफ सशोधन का काम भी साथ-साथ चल रहा था। उनके कम्पार्टमेंट मे देहरादून का एक सहयात्री था। और लोगो में अधिकतर नेपाली यात्री थे। एक डब्बे मे रेल के कर्मचारी थे, जो मुजफ्फरपुर जा रहे थे। पडितजी ने बहुत समय आज अध्ययन म नहीं लगाया, क्योकि उनको उत्तरप्रदेश-बिहार के गाँव-खेत आदि के मनोरम दृश्यो को भी देखते हुए जाना था। बीच मे हेरोटोतस लिखित 'द हिस्ट्री' के खण्ड को भी पढने लगे। इसमे बुद्ध-निर्वाण का ठीक समय लिखा गया है। ट्रेन के सहयात्रियो के साथ भी बातचीत चली, सभी से परिचय हुआ। नेपाली तरुण लोग भी राहुलजी के नाम से परिचित थे। चार बजे सायकाल मुगलसराय आ पहुँचा। पडितजी यही उतर गये। आठ बजे अमृतसर मेल आ गया, उससे वे पाटलिपुत्र गये। डॉ देवेश (डॉ. बदरीनारायण के सुपुत्र) अपनी कार लेकर स्टेशन पर मौजूद थे। उनके साथ पडितजी पटना के अबुलआस लेन मे आ गये। रात को बिजली के पखे के नीचे आराम से सो गये।

**पाटलिपुत्र (पटना) में** : 14 अप्रैल को सुबह सबसे पहला काम उन्होंने किया मुझे पत्र लिखकर। बाहर जाने पर अपनी कमला और बच्चे उन्हे बहुत याद आते थे, इसलिए वे पत्र लिख देते थे। आज के सक्षिप्त पत्र मे उन्होंने लिखा :

*पटना*
*14-4-57*

***प्रिये,***

***कल रात साढ़े ग्यारह बजे यहाँ पहुँचा। पहिले प्लेटफार्म पर किसी को न देखकर सोचा, चिट्ठी यहाँ नहीं पहुँची। पर स्टेशन से बाहर निकले तो डाक्टर देवेश कार लिये वहाँ पहुँचे थे। आज साढ़े सात बजे यह पत्र लिख रहा हूँ। अभी किसी से मिला नहीं। 4 बजे बैठक में जाना है। कल भी यहाँ रहकर परसों सबेरे आठ बजे यहाँ से प्रयाग रवाना होना है। 17-18 यहाँ रहकर 19 को चल 20 को जरूर 10 बजे किताबघर पहुँच जाऊँगा। सब***

*अच्छा है। तुम्हे और बच्चों को चुम्बन और प्यार।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

14 अप्रैल को चाय-पान के बाद सुबह ही वे लोगो से मिलने-जुलने निकल पड़े। पहले प्रो. देवेन्द्रनाथ शर्मा के घर गये, किन्तु वे सपत्नीक मुजफ्फरपुर चले गये थे, अब वे शीघ्र ही रूस जानेवाले थे। उनके गृह में अब यतीन्द्रनाथ जी रहते थे। श्री वीरेन्द्रकुमार सिह (श्री धूपनाथ जी के भतीजे) भी इस समय पटना में नही थे। बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् में जाकर आचार्य शिवपूजनसहाय से सलाप किया। उनसे पता लगा कि राहुलजी की पुस्तक 'दक्षिणी हिन्दी काव्यधारा' अभी मुद्रणालय मे ही है। यहाँ शिवपूजन बाबू के परिवार मे पडितजी को सभी सुखी मिले। उसी दिन साय चार बजे वे राज्यपाल भवन मे गये। नालन्दा महाविहार सम्बन्धी बैठक यही हो रही थी। राज्यपाल श्री कन्हैयालाल माणिकलाल मुशी का भाषण हुआ। भाषण का मुख्य विषय था–'सस्कृत की सवर्धना।' तब मिथिला और नालन्दा प्रतिष्ठान के सभी सदस्यों की सम्मिलनी होगी। पडितजी ने कहा–"चीन तिब्बत देश में अनेक भारतीय ग्रथ मूल रूप में और अनुवाद के रूप में भी हैं। उन सबके सम्पादन करने की व्यवस्था की अपेक्षा है।" श्री आर आर दिवाकर ने इस बार में राजभवन अर्थात सरकार को लिखने के लिए कहा। मसूरी में परिचित श्री कुमठेकरजी भी यहीं थे जो श्री दिवाकर के साथ रहते थे। इस समय कुमठेकर रुग्ण थे। इन्होंने श्री शिवराम कारन्त के प्रसिद्ध कन्नड़ उपन्यास का हिन्दी रूपान्तर राहुलजी के कहने पर किया है। उपन्यास के हिन्दी रूपान्तर का नाम है 'धरती की ओर' जिसे राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा ने प्रकाशित किया था। अपने पुराने मित्र भिक्षु जगदीश काश्यप जी के साथ यहाँ पडितजी की लम्बी बातचीत हुई। काश्यपजी चाहते थे, पडितजी 'पालि त्रिपिटक' के अनुवाद कार्य में प्रधान सम्पादक बन जायँ, परन्तु उन्होने इस प्रस्ताव को स्वीकार नही किया, क्योंकि उनके पास समय की कमी थी।

15 अप्रैल का दिन भी उनका पाटलिपुत्र मे ही गुजरा। गर्मी से कुछ-कुछ परेशानी हो रही थी। आज भी नालन्दा परिषद की बैठक थी। इसलिए पूर्वाह्न में पडितजी श्री अनूपलाल मण्डल के साथ पटना सग्रहालय देखने गये। तत्कालीन सग्रहालय निदेशक से उन्होंने पूछा कि कुछ तिब्बती चित्रपट नही दिखाई दे रहे हैं। पाठको को मालूम होगा कि पडितजी ने तिब्बत से लायी हुई, विशेषकर प्रथम यात्रा मे लाई हुई सारी चीजे सग्रहालय को दान कर दी थी। इसलिए पूछने का उनका अधिकार था। वहाँ पर सिद्ध सरहपाद का चित्र भी था, जिसके बारे में अनूपलाल मडल को उन्होंने 'दोहाकोश' में देने के लिए कहा। साथी इन्द्रदीपसिंह, सुनील दासगुप्त एव श्री योगेन्द्र त्रिवेदी के साथ उनकी कुछ देर बातचीत हुई। कुमठेकरजी भी पडितजी से मिलने आये। उनको कन्नड़ के और कुछ उपन्यासो का अनुवाद करने के लिए पडितजी ने सलाह दी। आज भोजन श्री यतीन्द्र त्रिवेदी के यहाँ हुआ। ये पडितजी के परमहितैषी मित्र श्री गोरखनाथ त्रिवेदी के सुपुत्र हैं। इस भोज मे श्री योगेन्द्र त्रिवेदी, श्री परमानन्द तथा अन्य लोग भी शामिल हुए। नौ बजे के बाद वे डेरे पर लौट आये। कल प्रयाग के लिए प्रस्थान करने का उन्होंने निश्चय किया।

**प्रयाग, 16 अप्रैल** : बहुत गर्मी लग रही थी पडितजी को। सुबह श्री देवकुमार मिश्र (ग्रथमाला कार्यालय, बाँकीपुर के मालिक) आ गये। चाय-पान के बाद आठ बजे वे स्टेशन पर आये और 9 बजे ट्रेन भी आ गई। पटना की गर्मी मे उनका मन व्याकुल होने लगा। ट्रेन मे मुगलसराय तक दो अच्छे सहयात्री चढ़े थे। प्रयाग स्टेशन पर श्रीनिवासजी और गुटेजी उपस्थित थे। इन लोगों से मिलकर वे डॉ बदरीनाथ प्रसाद के गृह मे गये। अभी हाल ही में डॉ. प्रसाद नेपाल की यात्रा पूरी करके लौटे थे। इस यात्रा से वे अतीव सन्तुष्ट थे। पहाड़ निवासी राहुलजी को मैदान की गर्मी परेशान करने लगी थी। मच्छरो से भी वे घबराते थे। इसलिए उस रात वे बाहर आँगन मे सोये। यद्यपि बाहर सोने मे उनको अच्छा लग रहा था, किन्तु मच्छरों की भनभनाहट से पूरी नींद नहीं सो सके। निद्राघात को दूसरे दिन पूरा किया दिन मे सोकर। सायंकाल गये किताब महल। वहाँ से सम्मेलन मुद्रणालय। प्रयाग मे पडितजी से मिलने बहुत लोग आते थे। आज उनकी अनुपस्थिति में भी बहुत से आये थे।

17 अप्रैल को डॉ. बदरीनाथ प्रसाद के सुहृद मित्र कौंसिलर बी. के. सरकार से वहीं पंडितजी की भेंट हुई। सरकार महाशय का स्थायी निवास कलकत्ते में है, दार्जिलिंग में भी उनकी कोठी थी। (1960 में जब राहुजली दार्जिलिंग में थे तब दोनों की कई बार भेंट हुई थी।) उन्होंने पंडितजी की 'वोल्गा से गंगा' का बंगलानुवाद पढ़ा था, जिससे वे बड़े प्रभावित थे। आज सायंकाल पंडितजी अपने मित्र सामुएल आइजक महाशय से मिलने गये। उनके सुपुत्र श्री जगदीशकुमार के मस्तिष्क में उन्हें कुछ विकृति दिखलाई दी, किन्तु वह क्षणिक थी।

18 अप्रैल को वे प्रयाग मे ही थे। डॉ. प्रसाद के गृह पर भी उनसे अनेक लोग मिलने आये। प्रो. रंजन की प्रयाग विश्वविद्यालय के वाइस चांसलर के रूप में नियुक्ति से पंडितजी को बड़ी प्रसन्नता हुई। डॉ. ईश्वरी प्रसाद तथा श्री प्यारेलाल श्रीवास्तव भी इस नियुक्ति से प्रसन्न थे।

**प्रयाग-देहरा-मार्ग (19 अप्रैल)** : आज पंडितजी प्रयाग से चले। ट्रेन में एक सहयात्री देहरादून तक जानेवाला था। अन्य लोग रास्ते में उतरनेवाले भी थे। रात ट्रेन में ही बीती। दूसरे दिन 20 अप्रैल को सुबह देहरा पहुँचकर टैक्सी लेकर सीधे हर्न-क्लिफ मे आकर हम पर बड़ी कृपा की। उनकी प्रतीक्षा में बैठे हुए हम लोग उनके घर आ जाने से कितने प्रसन्न हो जाते थे। घर में उन्होंने सबको स्वस्थ-प्रसन्न पाया। बहुत-से पत्र आये थे, उनका उत्तर लिखाया। इसके बाद दिन-भर विश्राम किया। यात्रा के कारण उनको कितनी थकावट होती थी, तब भी यात्रा करने से अपने को रोक नही सकते थे। 20 को इतवार पड़ा किन्तु मिलनेवाला कोई नहीं आया, क्योंकि मसूरी में अभी सैलानियों का सीजन शुरू नहीं हुआ है। अतः पंडितजी विस्तर पर लेटे हेरोदोतस की किताब 'द हिस्ट्री' को पढ़ते रहे। 22 अप्रैल को भी वे हेरोदोतस को ही पढ़ते रहे। फिर कल से 'सप्तसिंधु' उपन्यास लिखवाने के लिए रात को तैयारी की।

अगले दिन 23 अप्रैल को सुबह के समय वे 'सप्तसिन्धु' की सामग्री का विश्लेषण करते रहे। आज लिखाने का काम नहीं हुआ। भोजनान्तर नगर गये। उन्हें रास्ते में ही पता चला कि पं. विद्यानिवास मिश्र आये हुए हैं। बाजार में उनसे भेंट हुई। चाय-पान जुत्शीजी के गृह में हुआ। जुत्शी परिवार गर्मियो में मसूरी आता था। पता चला कि श्री योगीनाथ जुत्शी का नेपाल मे दो माह के लिए तबादला हुआ है। कौरवी लोक साहित्य का निबंध उनके पास पहुँच गया। उसके अपेक्षित अंश का वे दिन-भर संशोधन करते रहे। मध्याह्न के बाद आचार्य बापट आ गये। वह उस समय दिल्ली विश्वविद्यालय के बुद्धिस्ट स्टडीज़ विभाग मे प्रधान थे। यहाँ वह पंडितजी के निजी संग्रह के पालि ग्रथों को देखने आये थे। ग्रंथों की बिक्री की बात होने लगी, पर पंडितजी को इसमें उत्सुकता नहीं थी। किन्तु दिल्ली विश्वविद्यालय के लिए 'त्रिपिटक अट्ठकथा' के साथ उन्होंने लेना चाहा। अभी मूल्य के बारे में कोई निश्चय नहीं हुआ। डाक्टर बापट 26 अप्रैल को चले गये। 25 को उन्होंने 'ऋग्वेदिक आर्य' की विषयसूची को तैयार करके टाइप करवाया। "कमला का अपने शोध निबंध लिखने की ओर शायद रुचि नहीं है। यह काम किस तरह से पूरा करेगी वह ?"

26 को डाक्टर बापट ने पंडितजी से तय किया कि इन पालि ग्रंथों का एक सहस्र मुद्रा मूल्य देंगे। उस समय एक हजार रुपये का भी बहुत मूल्य था। ये ग्रंथ सिंहली और बर्मी लिपि में थे, जिसके बारे में पंडितजी ने सोचा–"एवं एषां पुस्तकं नानुपयोगः स्यात्। उपरते तु मयि क एतात्युपयुंजते। कमलायै नोपयोग एषाम्। जयाजेतौ क्वचिरिति अनिश्चतम्।" इसलिए उन्होंने पुस्तकों की बिक्री कर देने का निश्चय कर लिया। (26 अप्रैल)

हर्न-क्लिफ की बिक्री के बारे में भारत की कम्युनिस्ट पार्टी से बातचीत चल रही थी, यह हम पहले कह आये हैं। 24 अप्रैल को कामरेड डांगे और कामरेड घाटे कार से दिल्ली से आये। हमारे घर को देखा। निर्णय के बारे में एक सप्ताह बाद खबर देंगे, ऐसा कहकर वे लोग उसी दिन दिल्ली लौट गये। 'मकान वे लोग लेंगे इसमें सन्देह है,' यह बात पंडितजी उसी दिन अनुभव करते हैं। 25 अप्रैल को पूर्वाह्न में श्री विद्यानिवास मिश्र तथा श्री भगवतीशरण सिंह पंडितजी से मिलने हमारे घर आये। भगवतीशरणजी उस समय उत्तरप्रदेश सूचना विभाग के डाइरेक्टर थे और विद्यानिवासजी लोक साहित्य समिति के अधिकारी। तीनों लोगों में उत्तर प्रदेश लोक साहित्य समिति के बारे में ही देर तक बातें होती रहीं। उन लोगों के चले जाने के बाद पंडितजी

अपना लेखन कार्य शुरू करते हैं। 'कौरवी लोक साहित्य' वाला निबंध संतोषजनक नहीं लिखा गया है। इसलिए उन्हें थोड़ी झुँझलाहट भी हो रही थी। अतः इसे पुनः लिखने का निश्चय किया।

घुमक्कडराज को 'बहिर्गमन' में ही आनन्द आता था। अतः 27 अप्रैल को उन्होंने 'बहिर्गमन' की कामना की। शायद वे मेरे मनोभावो को न समझते थे। किसको दोष दें। ऐसा नही कि वे रात-दिन मुझसे झगडते ही हो। अपना प्यार-प्रदर्शन भी करते ही थे। उनकी तरह मैं 24 घंटे पुस्तके लेकर नही बैठ सकती थी। वहाँ मेरे छोटे-छोटे बच्चे थे, जिनकी ओर भी मुझे ध्यान देना पडता था। मेरी भी कई ड्यूटियॉ थी। सबेरे 6 बजे से लेकर रात के 10-11 बजे तक काम, काम और काम। यद्यपि मैने काम की अधिकता की कभी शिकायत नही की, किन्तु घर-गृहस्थी का काम छोड दूॅ तो वहाँ और कोई करनेवाला भी तो नही था। और पंडितजी इसी मे रुष्ट हो जाते थे। चाहे उनका मिजाज जैसा भी हो, मैं हर समय उनको शांत करने का प्रयास करती थी।

28 अप्रैल को श्री योगीनाथ जुत्शी उनसे मिलने आये। पता चला, पंडित जवाहरलाल नेहरू कल मसूरी पधार रहे है। हम लोगो को समारोह देखने की इच्छा थी, अत: कल नगर जाने का निश्चय किया। 29 अप्रैल को सुबह पंडितजी ने 'सप्तसिन्धु' की शब्दानुक्रमणी को स्वय टाइप किया। मध्याह्न मे उनके घनिष्ट मित्र बैरिस्टर मुकुन्दीलाल आ गये। सत-समागम देर तक चला। चाय-पान के बाद मुझे और जया को लेकर पंडितजी नगर गये। जुत्शी दम्पती के विवाह की आज वर्षगाँठ थी। अब मसूरी मे सैलानियो की भीड लगने लगी थी। बाद मे हम लोगो के साथ 'देख कबीरा रोया' नामक छायाचित्र को देखा। "उसमे कोई खास कथानक नहीं, सिर्फ गीत और नृत्यों की भरमार है जो अनावश्यक है।" ऐसी फिल्मे उन्हे पसद नही। रात 10 बजे घर लौट आये। प्रदर्शनी देखने हमारे हैपीवेली गाँव के बहुत-से छोटे बच्चे भी गये थे। उन्ही के साथ हम लोग भी लौट आये।

इन दिनो हमारे घर मे नौकर के न होने से बडी दिक्कत हो रही थी। मसूरी मे ऑफ सीजन के समय ही नौकर आसानी से मिलते हैं। मुझे भोजन बनाते और बर्तन धोते देख उनको बहुत दुःख होता था, पर किये बिना कोई चारा भी तो नही। कोई छोटा-सा लडका भी मिल जाता तो कितना सहारा मिलता।

1 मई को पंडितजी को फिर देहरादून जाने का निमत्रण मिला। उनको 'बहिर्गमन' मे आनन्द तो आता ही था, किन्तु हम लोगो को बहुत ही दुःख होता, क्योकि रात-दिन यात्रा मे ही रहनेवाले का शरीर कैसे स्वस्थ रहेगा ? अब उनका काफी समय लोक साहित्य के सम्पादन मे भी खर्च होने लगा। हर क्षेत्र के निबंध के साथ वे उस बोली के क्षेत्र का मानचित्र भी तैयार करते और उसके साथ ही संशोधन भी करते जाते। 2 और 3 मई को भी लोक साहित्य के सशोधन और मानचित्र बनाने के काम मे वे व्यस्त रहे। अवधी का चन्द्रावली लोकगीत उन्हे रस मे आप्लावित करने लगा। उनका कहना था—"प्राय सभी लोकभाषाओं मे यह कथा है। शायद जनमानस को यह बहुत आकृष्ट करता है।" उसी दिन भारत सेवक समाज के एक तरुण सन्यासी आनन्द सरस्वती पंडितजी से मिलने आये। दोपहर को श्री रामचन्द्र शर्मा के पुत्र आये। राजनीति मे शोध करने की उनकी इच्छा थी। अभी इसी वर्ष प्रयाग विश्वविद्यालय से एम. ए. की परीक्षा उत्तीर्ण की थी। दोनो मे देर तक सलाप हुआ।

4 मई को भी पंडितजी लोक साहित्य के निबंधो का सशोधन करते रहे। वे यह काम जल्दी-जल्दी इसलिए भी कर रहे थे क्योंकि उनका उपन्यास 'सप्तसिन्धु' लिखने का काम रुक गया था। उपन्यास मे कुल 14 अध्याय रखने की उन्होंने योजना बनाई थी। अब वे कुछ स्वस्थता अनुभव करने लगे थे। किन्तु नौकर के अभाव मे मुझे घर का सारा काम करते देखकर उनको बहुत ही दुख हो रहा था। 5 मई को रविवार का दिन। सुबह उन्होंने नियमित रूप से लिखने का काम किया। दोपहर बाद श्री जुत्शीजी आये। उन्होने पंडितजी से 'संस्कृत पाठमाला' का चौथा भाग पढा। उनके साथ पंडितजी हैपीवेली क्लब तक गये। लौटते समय हमारे पडोसी डाक्टर राम के गृह मे गये। इस समय वह अस्वस्थ थे। उन्होंने भी उम्र ढलने के बाद विवाह किया था, अभी दो छोटे-छोटे बच्चे हैं, डॉक्टर राम के प्रति पंडितजी के मन मे बड़ी करुणा भर आई।

6 मई का दिन पंडितजी के लिए प्रसन्नता का दिन रहा। 'संस्कृत काव्यधारा' के कुछ फर्मे प्रिंट आर्डर

के लिए आये। 'दोहाकोश' की भूमिका के प्रूफ भी आ गये। दिन-भर वे उसी में लगे रहे। सुबह 8 से 12 बजे तक लिखवाने का जो नियम था, उसमें कोई व्यतिक्रम नहीं होता था। 7 मई को भी 'सप्तसिन्धु' का लिखाना तथा लोक साहित्य के निबंधों का संशोधन कार्य दिन-भर चला। जया बेटी को उस दिन तेज बुखार रहा, कै भी की उसने। उनको दुख हो रहा था, अतः बेटी के पास ही वे बैठे रहे। हर्न-क्लिफ की बिक्री के सम्बन्ध में हम लोगों ने विज्ञापन छपवाया था। उस दिन इस सम्बन्ध मे बहुत-से लोगो के पत्र आये। यह भी एक बड़ी समस्या थी हमारे लिए।

**9 मई** : तिब्बती भाषा में लिखित 'कजूर' और 'तंजूर ग्रंथराशि' की सूची तथा नामानुक्रमणी को अब पंडितजी तैयार करने लगे। यह इसलिए कि किन-किन ग्रंथों का पहले अनुवाद हो चुका है, इस नामानुक्रमणी से पता चल सके। यह सूची कुल हजार पृष्ठों की है। पंडितजी को इसे तैयार करने में बहुत समय लगा। यह कार्य उन्होने 8 मई से आरम्भ किया और टाइप भी स्वयं किया। गृह बिक्री के विज्ञापन छपने के कारण बहुत-से पत्र रोज आने लगे। यह अलग एक सिरदर्द बन गया हमारे लिए। नौकर पुराना था, अभी तक उसके लौटने की आशा थी, किन्तु 9 मई को पता चला कि वह नहीं आयेगा। नया नौकर मिलता भी नहीं। बड़ी परेशानी थी। सर्दी लगने के कारण मेरे गले मे बडी तकलीफ थी। आवाज ही बैठ गई थी, तो भी मुझे घर का सारा काम करना पड रहा था। इससे पंडितजी के हृदय में मेरे प्रति दया का भाव उमड़ रहा था। मुझको पढ़ना और बच्चो की देखभाल भी करनी थी। पहले तीन बरस तक मेरी बहने बारी-बारी से मेरे पास रहीं। अब वह भी कलिम्पोग चली गयी। बहनों के सहयोग से ही मेरी अब तक की पढाई हुई। पंडितजी ने सोचा, मेरी माँ को मसूरी बुलाया जाय, उनके आने से मुझे पढ़ने की थोडी छुट्टी मिलेगी। माँ आने के लिए तैयार थी, पर सहयात्री कोई न होने से अकेले नहीं आ सकती थीं। पंडितजी ने सोचा कि मगलजी को भेज दे। पर मगलजी को भेज देने से उनके लिखने के कामो में हर्ज होता। इसलिए अभी बात नहीं बनी। बाद में कुछ लोगों के साथ मेरी माँ मसूरी आ गयीं, कुछ समय के लिए।

10 मई को देहरादून मे 'लोक साहित्य समिति' का अधिवेशन हो रहा था। पंडितजी को भी उसमें सम्मिलित होना था। सुबह आठ बजे ही वे घर से निकले। बस स्टैण्ड भी तो हमारे घर से ढाई-तीन मील पर था। वहाँ तक पैदल पहुँचने मे एक घटा लग जाता था। 9 बजे बस मिली और 11 बजे देहरादून में सेवक आश्रम रोड पर प. गयाप्रसाद शुक्ल के गृह मे पहुँच गये।

## लोक साहित्य समिति की बैठक में

समिति के इस बार के अधिवेशन में भाग लेने के लिए डॉ. धीरेन्द्र वर्मा, डॉ. बाबूराम सक्सेना भी आये हुए थे। इस अधिवेशन में हिन्दी के मध्यदेशीय क्षेत्रो के लोक साहित्य के बारे मे विचार-विमर्श हुआ। मध्यप्रदेश को तीन क्षेत्रों में बाँटा गया—(1) कन्नौजी (इटावा, फर्रुखाबाद, शाहजहाँपुर, पीलीभीत, मातलि), (2) ब्रज (आगरा, धौलपुर, भरतपुर, करौली, मथुरा, अलीगढ़, एटा, मैनपुरी, बदायूँ, बरेली मण्डल, बुलंदशहर, मुरादाबाद और रामपुर का कुछ अश), और (3) बुंदेलखण्ड। प्राचीन भाषाओं मे मैथिली, मगही, भोजपुरी। इस खण्ड के लिए प्रतिनिधि राहुलजी चुने गये। अवधी समूह के लिए डॉ. बाबूराम सक्सेना और मध्यदेशीय समूह—विशेषकर मालवी के लिए डॉ. धीरेन्द्र वर्मा चुने गये। साथ ही कौरवी, पंजाबी भाषा, कुछ राजस्थानी एव पर्वतीय भाषाओ के बीच साहित्य के बारे में भी विचार-विमर्श हुआ।

सन् 1857 की क्रान्ति के शतवार्षिकोत्सव का आरम्भ सायं 6 बजे से हुआ। भाषणकर्ताओं में थे—डॉ. सत्यकेतु, डॉ. बलवीरसिंह तथा राहुलजी। सभापति थे श्री रामचन्द्र मनचंदा। यहीं पर राहुलजी के लेनिनग्राद विश्वविद्यालय के शिष्य बर्खुरदारोफ और बालिन भी मिल गये। यहाँ (देहरादून में) सर्वदेशीय भूपातत्वशिक्षण के विद्यार्थियों का शिविर लगा हुआ था। उसी सिलसिले में ये रूसी द्वय देहरादून में उपस्थित थे। दिन-भर पंडितजी का बड़ा सुन्दर कार्यक्रम रहा।

अगले दिन 11 मई को पंडितजी सुबह ही मसूरी के लिए रवाना हो गये और 11 बजे अपने गृह में

प्रवेश किया। "कमला अभी तक अस्वस्थशरीर थी, भृत्य के अभाव मे उसको बहुत कष्ट हो रहा था।" यह राहुलजी ने सोचा। घर आकर वे अपने पढने-लिखने के कार्य में व्यस्त हो गये। 12 मई को (रविवार) पडितजी के दर्शनार्थ 20 से अधिक भाषा विज्ञान-सत्र के छात्र-छात्राएँ आये। उसमे भारत के अनेक भागो के शिक्षार्थी थे। सबका चाय-नाश्ते से सत्कार किया गया। मध्याह्न के बाद विक्तर बालिन और बर्खुरदारोफ भी आये। इन दोनो को आज यही रहना था। रात को उन लोगो मे पडितजी का वार्तालाप होता रहा। कुछ प्रौढ लोग हर्न क्लिफ को देखने आये।

13 मई को राहुलजी 'सप्तसिंधु' उपन्यास को लिखाते और लोक साहित्य के निबधो का पुनरावलोकन करते रहे। 'सप्तसिन्धु' को लिखाने का काम नियमित रूप से चलने लगा। बीच-बीच में मिलनेवाले लोग भी आ ही जाते थे। उनके लिए भी समय देना पडता था। पढने का काम वे रात के लिए छोड देते। इधर देश-भर मे इनफ्लुएजा रोग फैला हुआ था। हमारे घर मे भी इसका प्रवेश हो गया। इस बीमारी की पहली शिकार जया बेटी हो गई। 16 मई को उसे 103 डिग्री बुखार रहा। छोटी बच्ची, औषधि भी नही पी रही थी, जिससे पिता को चिंता होना स्वाभाविक ही था।

10 मई के पूर्वाह्न मे कमला चौधरी महाशया अन्य सज्जनों के साथ आयी। अपराह्न मे तीन पुरुषो के साथ डॉ उदयनारायण तिवारी भी आ गये। आज उन्हें यही ठहरना था। उसी दिन एक छोटा-सा लड़का काम करने के लिए मिला जो बर्तन भी ठीक से नही धो सकता था। फ्लू का प्रभाव मुझ पर भी पड़ा, ज्वरग्रस्त होने पर भी घर का काम तो मुझे करना ही था। घर मे इस समय बहुत सारे मेहमान आ जाते थे। उनको देखना भी मुझको ही था। अत वहाँ विश्राम कहाँ मिलनेवाला था। 'बेचारी क्या करे। उसको अकेले ही सबकुछ करना पड रहा है।" दूसरे दिन अपराह्न मे कुछ लोग चले गये। डॉ उदयनारायण तिवारी तथा उनके शिष्य अमरबहादुर के साथ पडितजी नगर गये। चाय-पान जुत्शीजी के गृह मे हुआ। तालस्ताय-कृत रूसी आख्यान पर बनी फिल्म 'वार एण्ड पीस' देखी तीनो ने। तीन घटे मे भी ज्यादा लम्बी फिल्म थी। रात को 11 बजे तीनों जने घर लौटे।

18 मई को दो और अतिथि आ गये। अबकी बार दोनो महिलाएँ थी। पर ये दोनो ही पूरी तौर से मेहमान बनकर आई थी। 19 मई को डॉ सुकुमार सेन महाशय पडितजी से मिलने आये। 'दोहाकोश' के विषय मे दोनो मे सलाप हुआ। अपराह्न मे डॉ उदयनारायण तिवारी अपने शिष्य के साथ चले गये। उसके बाद श्रीमती मोहिनी जुत्शी अपनी छोटी बेटी डॉ उषा के साथ आईं। बहुत वर्षा मे भीगकर आई थी। "अपने गृह में जया ज्वराक्राता, कमला भी सर्वथा मुक्त नही हुई है। महेश ने भी काम छोड दिया। उसका भाई विश्वेश्वर लौटकर नही आया। समस्या अभी तक पूर्ववत् ही है। आज मगल को भी ज्वर आया।" इस घर मे अब सब तरह से स्वस्थ केवल पडितजी ही थे। सब के एक साथ बीमार पड जाने से बडी मुश्किल हो गई। किसी तरह पडितजी ने ही सब रोगियो की देखभाल की।

20 मई के दिन भी लोक साहित्य के निबध आ गये। अब इन निबधो के सशोधन मे ही पडितजी का सारा समय खर्च होने लगा। लिखे निबंध का सशोधन कर उन्हे पुन मगलजी से टाइप करवाते थे। अब अधिकाश समय उसी में जाता। लखनऊ से भिक्षु प्रज्ञानन्द का पत्र आज आया, जिससे पता चला कि 'मध्य एशिया का इतिहास' अगले महीने प्रकाशित हो जायगा। राहुलजी को बडी खुशी हुई। 21 मई को जुत्शीजी के पौत्र का जन्मदिन था। पडितजी निमत्रित थे। जुत्शीजी का यह पौत्र जया से कुछ ही महीने बडा था। पडितजी उसको खूब प्यार करते थे। लडका जब तीन-चार महीने का था, तब उसकी माँ चल बसी थी। तब से वह बच्चा अपनी दादी मोहिनी जुत्शी के साथ रहता था। पडितजी रात आठ बजे लौटकर आये। क्या करे, नगर से घर पहुँचने मे भी पैदल चलते इतना समय लग जाता था।

22 मई को एक चीनी विद्वान लो शुइ आये। 15 वर्ष से वह भारत मे रह रहे थे। अब अगले वर्ष स्वदेश लौटनेवाले थे। इस समय वह शातिनिकेतन से सम्बद्ध थे। खूब बातचीत हुई। शेष समय मे 'सप्तसिन्धु' के लिखे अध्याय का सशोधन करते रहे। अगले दिन (23 मई) को लोक साहित्य के और निबध आ गये।

पडितजी आज उन्ही को देखते रहे। लोक साहित्य का काम धडल्ले से हो रहा था। पडितजी को इसके लिए अतिरिक्त समय देना पडता था। इसी समय कुमाऊँ अचल के लोक कलाकार श्री मोहन उप्रेतीजी अपने दो सहयोगियो के साथ हमारे यहाँ आये। उन्होने कुमाऊँ के कुछ लोकगीत, विशेषकर 'भेरु पाक्यो बारा मासा नारन काफल पाक्यो चैता मेरी छैला'–गीत सुनाकर पडितजी को बहुत मुग्ध कर दिया। लोक-कलाओ के लिए पडितजी के मन मे अपार श्रद्धा थी और लोक-कलाकारो के प्रति उनके मन मे सम्मान का भाव सदैव रहा।

24 मई को ही हमारे गृह मे आगरा से दो अध्यापिकाएँ कुछ दिनो के लिए आ गईं पडितजी के एक मित्र का परिचयपत्र लेकर। कुछ देर बाद बर्खुरदारोफ और विक्तर बालिन भी आ गये। अब हर्न-क्लिफ मे हाउस फुल हो गया। गर्मियो मे हमारे घर मे इसी तरह बहुत मेहमान आया करते थे। 25 मई को भी चार अन्य अतिथि आ गये। कोठी क भीतर अब जगह नही थी, अत उन्हे बाहर औटहाउस का कमरा दिया गया। औट हाउस मे भी राहुलजी ने काफी पैसा खर्च करके फ्लशवाला शौचालय तथा स्नानघर बनवाया था। कमरो को भी रग-चूना करवाकर टीक-ठाक करवाया था। उनको मालूम था कि जब उन्होने स्वय जीवन मे कितने ही वर्ष दूसरो के यहाँ आतिथ्य ग्रहण किया, अब जब उनका घर है तो उन्हे स्वय आतिथेय बनना पड़ेगा, लोग इसी तरह आते ही रहगे। लोगो का आना उनको बहुत अच्छा लगता भी था। परन्तु एक साहित्यकार की आमदनी ही कितनी थी ? जब वे अपना बैंक-बैलेन्स देखते तो घबडा जाते थे। मुझे कोई आपत्ति नही होती थी, क्योकि हम फिजूलखर्च नही थे। उस समय हम लोगो पर मुसीबत आई हुई थी। घर मे मेहमानो की भीड, पडितजी के लेखन की व्यस्तता बच्चे बीमार, मैं स्वय अस्वस्थ, मगलजी भी अस्वस्थ। पर काम मे कोई रुकावट नही होनी चाहिए थी।

26 मई को जेता का ज्वर बहुत बढ गया, वह अचेत हो गया। पिता को भी घबडाहट हो गई, लिखा–"कमला विह्वला, डाक्टर समीपे गतु मन्दधा, कथमप्यवरुद्ध।" अपने बच्चे की ऐसी हालत थी, मै घर के अत्यधिक कामो के कारण उसकी देख-भाल भी ठीक से नही कर पा रही थी। मुझे रसोईघर मे काम करना था, पडितजी अपना सारा काम छोडकर अपने अचेत बच्चे को गोद मे लिटा, अस्वस्थ बेटी जया को अपने ही पास लिटाये कमरे मे बैठे रहे। जेता की अवस्था से वे बहुत चिन्तित हो गये थे। आज भोजनान्तर दो रूसी मेहमान चले गये। शाम के समय रविवार होने के कारण जुत्शीजी सपरिवार आये। फिर कैम्पटी जलप्रपात को देखकर लौटे हुए कुछ तरुण भी पडितजी से मिलने आये। 27 मई को भी जेता ज्वराक्रात था, उसका ज्वर थोडा भी कम नही हो रहा था। मध्याह्न के बाद पडितजी हैपीवेली क्लब मे, जहाँ पी इ सी के जवानो का शिविर लगा हुआ था, भाषण देने गये–यह स्थान हमारे घर से नजदीक ही था। आज का भाषण हिमालय के विषय पर था। लौटते वे पडोसी डॉक्टर राम के पास जेता की बीमारी के बारे मे परामर्श करने गये। पश्चात् मैं जेता को गोद मे उठाकर डॉक्टर राम के यहाँ गई, उन्होने औषधि दे दी। जेता दवा पी ही नही रहा था। पडितजी कहते हैं–'बच्चो के लिए ओषधि कुछ मीठी होनी चाहिए, तभी व पीते हैं। कडवी औषधि कैसे पी सकते हैं।' जेता को भी जबर्दस्ती करके पिलानी पडी। पडितजी की दृष्टि चारो तरफ रहती थी। उस दिन उन्होने डायरी मे लिखा–"पाचकाभावे सर्व कृत्य कमलाया क्रियते।" जो दो महिला अतिथि हमारे घर मे थी, वह हमारी जरा भी मदद नही करती थी। इसलिए पडितजी खिन्न हो गये। उस दिन मैं रसोई मे खाना बना रही थी। जेता ज्वर के कारण बहुत कमजोर हो गया था, इसलिए मै उसे अपनी गोदी मे लेकर काम कर रही थी। रसोईघर के पास ही हाथ धोने का बेसिन था। मैंने देखा पडितजी चाय की प्यालियाँ धो रहे थे। उनको ऐसा करते देख मेरे हृदय मे जो पीडा हुई, मैं किन शब्दो मे बयान करूँ। मैंने तुरन्त कहा–"पडितजी, आप यह क्या कर रहे हैं ? आप का काम यह नही है।" वे बोले–"मैं तो तुमको मदद कर रहा हूँ, तुम्हे अकेले कितना काम करना पडता है।' मैं बोली–"आपका काम बाहर लिखने का है, वह महत्वपूर्ण है। जब मैं और काम कर सकती हूँ तो चाय के प्याले भी तो धो सकती हूँ, आप छोड दीजिए।" वे मुस्कुराते हुए बोले–"जब मैं लेनिनग्राद मे था, तब वहाँ बरतन धोने, बिस्तर बनाने और सफाई करने की ड्यूटी मेरी थी।" सुनकर मैंने जवाब दिया–"उस समय तो मैं आपके पास नही थी। मुझ को अपने घर से जो संस्कार मिला है, मुझे उसी के अनुसार

चलने दीजिए। हमारे घर मे पुरुष लोग बरतन नहीं धोते हैं।" महामानव राहुलजी, आपके मन को समझना मेरे लिए बहुत कठिन है। एक तरफ तो आप कमला से रुष्ट रहते हैं और दूसरी ओर आप उस पर कितनी सहानुभूति रखते हैं। यह सब सोचकर मेरी आँखों मे आँसू आ गये थे। उसी समय राहुलजी की इच्छा हुई कि 'घुमक्कडशास्त्र' की शैली मे एक 'अतिथिशास्त्र' भी लिखे। उन्होंने इसके लिए कुछ अध्याय और कुछ टिप्पणियाँ भी लिखी अपने नोटबुक में, बाद मे उन्होने यह काम पूरा नही किया। सोचा कि इससे मेरे कई मित्रो पर भी आँच आयेगी। उस वक्त उनके पास समयाभाव था। यदि वह शास्त्र लिख दिया होता उन्होने, तब आज के मेहमानो के लिए बहुत उपयोगी होता।

28 मई को उन्होने कोई विशेष काम नही किया। 29 को भोजन के बाद नगर मे गये। मसूरी मे अब सीजन जोरो पर है, 'इसलिए आशावती मसूरी होगी' ऐसा लगता है। इस समय कई शिक्षण सस्थाओ के ग्रीष्मकालीन शिविर मसूरी मे लगे थे। इसी प्रकार के एक प्रशिक्षण विद्यालय के ग्रीष्मकालीन शिविर मे पडितजी को एक व्याख्यान देना था। यहाँ के अध्यापक शिक्षार्थियो ने अपने द्वारा तैयार की गई एक सुन्दर बुद्ध-प्रतिमा और प्लास्टिक का एक फोटो फ्रेम पडितजी को उपहार मे दिया। आज यहाँ का पारितोषिक वितरण समारोह भी था। नई पीढी को उत्साहित करते हुए उन्होने कला विषय पर भाषण दिया। उसी दिन उनको थियोसोफिकल सोसायटी के तत्वावधान मे हो रही गोष्ठी मे भी 'तिब्बत मे बौद्ध धर्म-प्रचार' विषय पर बोलना पडा। यह गोष्ठी डॉ सत्यकेतु के निवास लक्समौट मे हुई। सभा साय छ बजे शुरू हुई थी। यहाँ बहुत-से परिचित लोगो से उनकी भेट हुई। भाषण के समय श्रोताओ की सख्या 20 से अधिक नही थी। किन्तु सभी बुद्धिजीवी और पठित लोग थे। रात 9 बजे के बाद घर लौट आये। इन दिनो बाहर के कार्यक्रमो के कारण उनका लेखन-कार्य मन्द पड गया था। इससे वे खेद अनुभव करते थे।

30 मई के दिन घर पर ही बहुत-से लोग उनसे मिलने आये। उनका आज ज्यादा समय बातचीत करने मे ही बीता। रविवार का दिन होता तो उनको कोई आपत्ति नही थी, क्योकि सप्ताह मे एक दिन वह छुट्टी रखते थे। किन्तु आज काम के दिन मे काफी हर्ज हो रहा था। इधर तो सप्ताह मे हर दिन लोग उनसे मिलने आया करते थे। समालाप मे उनका कीमती समय खर्च होता। पर किसी न किसी प्रकार से वह अपने रुके हुए कामो को पूरा कर ही लेते। आज पी इ सी के शिविर मे उनको भाषण देने जाना था। रात को 'सप्तसिन्धु' के अगले अध्याय लिखाने के लिए सामग्री ठीक की। 31 मई को सुबह के समय 'सप्तसिन्धु' का नया अध्याय लिखाया। छत्तीसगढ अचल के एक अध्यापक श्रीधर शास्त्री उनसे मिलने आये। श्रीधरजी ने छत्तीसगढ के बारे मे बहुत महत्वपूर्ण सूचनाएँ और विवरण उनको सुनाये। पडितजी भी सब काम छोडकर उनका विवरण सुनते रहे। बस्तर के आदिवासियो के बारे मे शास्त्री महोदय ने इतना अच्छा विवरण दिया कि सुनने मे पडितजी को ही नही, मुझे भी अच्छा लग रहा था। शास्त्रीजी को हमने 4-5 घण्टे तक अपने यहाँ रोक रखा। भोजन और चाय से उनका सत्कार किया। नई बातो की जानकारी पाने के लिए पडितजी मे कितना उत्साह है उसी दिन देखने को मिला। रात्रि का वे कुडधानी विषय पर नोट लिखते रहे।

1 जून को अलीगढ विश्वविद्यालय से प्रकाशित 'खिलजीकालीन भारत' और 'तुगलककालीन भारत' दो ग्रथ पडितजी को मिले। पढने के लिए उनको कुछ अच्छी चीज मिल गई आज। देर तक पढते रहे। उस दिन देहरादून से प गयाप्रसाद शुक्लजी एक रात के लिए हमारे यहाँ आये। उनके साथ भी काफी देर तक पडितजी का सत्सग चलता रहा। शुक्लजी के आने से पहले ही दिन के भोजन के बाद राहुलजी जया और मुझे लेकर बाजार गये और 'प्यासा' फिल्म देख आये। यह फिल्म उनको अच्छी लगी। 2 जून को सुबह अपना नियमित लिखाने का काम किया। उसके बाद कल आये इतिहास के दो ग्रथो को पढते रहे। सन्ध्या को जुत्शी दम्पती के अतिरिक्त कुछ अन्य लोग भी उनसे मिलने आये। आज रविवार का दिन, किन्तु हम लोगो के लिए कोई छुट्टी नहीं थी।

3 जून को 'कुमाऊँ परिचय' तथा 'संस्कृत काव्यधारा' के बहुत-से प्रूफ आये, प्रूफ देखने मे भी उनका काफी समय गया। अपनी लिखी हुई पुस्तकों के मुद्रण मे देरी होने से उनको निराशा भी घेरने लगती थी।

आज ही रात को 'जनयुग' कार्यालय से एक तरुण--बाबूलालजी आ गये। वह क्षयरोग के मरीज थे, स्वास्थ्य काफी खराब था, अतः जलवायु परिवर्तन के लिए पार्टीवालो ने हमारे यहाँ भेजा था। अब राहुलजी का घर टी.वी. सेनिटोरियम भी बन गया ! बाबूलालजी करीब तीन महीने रहे हमारे मेहमान के रूप मे। अगले वर्ष भी इसी तरह एक अन्य कामरेड टी. बी. के मरीज को पार्टी ने राहुलजी के यहाँ भेजा। और उन दिनो टी. बी. का विशेष इलाज नही होता था। क्या करे, पार्टी का आदेश है। बेचारे राहुलजी चुपचाप आदेश का पालन करते थे। मेहमानो के सुख-आराम का ख्याल करना आवश्यक था, अपना सुख-आराम चाहे भाड़ मे जाये।

कलिम्पोग मे पडितजी के मित्र डॉ जार्ज रोयरिक 'प्रमाणवार्तिकम्' का अग्रेजी अनुवाद कर रहे थे। इस का उल्लेख पहले हो चुका है। आज 4 जून को अनुवाद के कुछ अश पडितजी के पास अवलोकनार्थ आये। इसी प्रकार 5 और 6 जून को भी प्रूफ देखने, 'सप्तसिन्धु' को लिखाने तथा 'तुगलककालीन भारत' को पढने मे व्यस्त रहे।

इस बार श्लेष्मज्वर (Flue) का प्रसार मद्रास, बम्बई, कलकत्ता और देहली मे तो हो ही चुका था, मसूरी मे भी इस रोग के कीटाणु पहुँच गये। हर घर मे इस ज्वर से पीडित कोई न कोई मिलता। हमारे घर मे भी ज्वर लौट-लौटकर आने लगा। 7 जून को जया-जेता को फिर एक साथ ज्वर आ गया। सन्ध्या तक पडितजी को भी ज्वर ने आ घेरा। उस दिन बिस्तर पर लेटकर 'सस्कृत काव्यधारा' का प्रूफ देखते रहे। फिर डॉ कृष्णदेव उपाध्याय द्वारा लिखित 'भोजपुरी लोक साहित्य' का निबध आ गया। ज्वर से पीडित होने पर भी पडितजी ने पढना-लिखना जारी रखा। इस निबध को वह पढते रहे। अगले दिन (8 जून) को भी उनको 100 डिग्री ज्वर रहा, शयनकक्ष मे विश्राम करते रहे और 'भोजपुरी लोक साहित्य' के निबध को देखते रहे। ज्वर आने पर पडितजी उपवास रखते थे, दवाओ पर उन्हे भरोसा नही होता था। 9 जून को भी उनके शरीर मे ज्वर का अश शेष था। अत उनका विश्राम करना पडा।

प्रयाग मे डॉ बदरीनाथ प्रसाद का पत्र आया, लिखा कि वे परसो 12 जून को मसूरी आयेगे। पडितजी के भैयाजी (स्वामीजी) बम्बई मे जिस केस मे फँसे थे, उसका फैसला हो जाने की सूचना मिली। स्वामीजी को केवल 500 रुपया दण्ड भरना पडा। यह सुनकर पडितजी को शाति मिली।

11 जून को उन्होंने 'शिष्टाचार' पर पुस्तक लिखने की योजना बनाई, उसके लिए अध्याय एव विवरण का खाका बनाया। उनके परम मित्र बाबा (सरदार) पृथ्वीसिंह आजाद के गुजराती मित्र डॉ मेहता सपरिवार आये पडितजी से मिलने। बडे सुसस्कृत और मिलनसार स्वभाव के लोग थे ये। बडी देर तक राहुलजी के साथ बातचीत होती रही। आज ही सायकाल श्री श्यामनारायण पाण्डेय (मानव भारती, मसूरी) मिलने आये। ये वैदिक भूगोल पर अनुसन्धान भी कर रहे थे। आज 'छत्तीसगढी लोक साहित्य' का निबध भी आया। इसमे बहुत सशोधन करने की जरूरत थी। नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा प्रकाशित होनेवाले इस 16वे खण्ड का सम्पादन पडितजी बडी मेहनत से कर रहे थे, उनका बहुत-सा समय इसी काम मे चला जाता।

12 जून को डॉ बदरीनाथ प्रसादजी आये। पडितजी के गृह मे वे पहली बार पधारे थे। पडितजी तो प्रयाग मे बराबर उन्ही के घर ठहरा करते थे। डॉ. साहब की खातिर हम लोग बहुत अच्छी तरह नही कर पायेगे, इससे मुझे तो बहुत ही संकोच हो रहा था। परन्तु वे सचमुच ही बडे पक्के मित्र थे। दूसरो के घर में आडम्बर की उन्हे जरूरत न थी। पुराने और घनिष्ट मित्र के आगमन पर पडितजी का प्रसन्न होना स्वाभाविक ही था। वे डाक्टर प्रसाद का बहुत ही सम्मान और आदर करते थे, और डाक्टर साहब भी राहुलजी का इसी प्रकार सम्मान करते थे। तथाकथित कुछ विकृत मानसिकता से ग्रस्त अप्राकृतिक लोगो ने राहुलजी के सम्बन्ध में कुछ घिनौने और झूठे आरोप लगाये और आज भी ऐसे लोग मौजूद हैं। किन्तु ऐसे विकृत मानसिकतावाले महाविद्वानों को अपने ही गिरेबान में झाँककर देखना चाहिए, तब किसी पर लिखने के लिए लेखनी उठानी चाहिए। डॉक्टर बदरीनाथ थोडे समय के लिए ही मसूरी आये थे। वे पंडितजी और पडितजी के परिवार से मिलकर चले भी गये। सायकाल दोनो मित्र पैदल टहलते-टहलते किताबघर तक गये। दूसरे दिन भी पंडितजी डॉक्टर प्रसाद से मिलने पिक्चर पैलेस बाजार तक गये। तब मसूरी की मुख्य सड़क जनाकीर्ण थी। राहुलजी

के एक एकलव्य शिष्य श्री चन्द्रशेखर त्रिपाठी (आजमगढ़) ने एक बक्सा बढ़िया आम पार्सल द्वारा भेजा था, वह न खट्टे न अतिपक्व थे। आम्रफल पडितजी का प्रिय फल रहा। आज पार्सल पाकर उन्हें बड़ी प्रसन्नता हुई। फिर ये आम तो उनकी जन्मभूमि की मिट्टी से आये थे, इसलिए डबल स्वाद मिला।

आज भी (14 जून) विशेष काम नही हुआ। डॉक्टर बदरीनाथ प्रसादजी आज अपने मित्र से मिलने आये। मित्र के साथ संलाप करते रहे। सायकाल मसूरी के पोलो मैदान मे पी. इ. सी. के जवानो की सैनिक परेड तथा अन्य रंगारंग कार्यक्रम होनेवाला था। यह पोलो मैदान कैम्प्टी फाल के रास्ते मे पडता है। चढ़ाई-उतराई में राहुलजी को तकलीफ होती थी, इसलिए आमत्रित होने पर भी वे नही जा सके। डॉ. प्रसाद के साथ उन्होंने मंगलजी, जया और मुझे भेजा। प्रोग्राम डाक्टर प्रसाद को बहुत पसन्द आया। सैनिक आज्ञा के शब्द हिन्दी मे बोले गये, यह जानकर राहुलजी को परम प्रसन्नता हुई। आई जी पुलिस का भाषण भी हिन्दी में था, किन्तु ब्रिगेडियर का सम्भाषण अंग्रेजी में हुआ। समारोह देखने अनेक नर-नारी-बच्चे गये थे। जीप से जाने का प्रबध था। हमारे हैपीवेली के सूने वातावरण में इस समारोह में थोडी बहार आ गयी थी। मसूरी के मकान हर्न-क्लिफ की बिक्री करने के बारे में जब डॉ प्रसाद को पता लगा तो उन्होंने पडितजी से तो नही, पर मुझसे यह कहा था कि इतना अच्छा मकान बेचना नही चाहिए। मकान तो अच्छा था ही, वहाँ के फर्नीचर भी बहुत कीमती और खूबसूरत थे। डाक्टर साहब ने मकान को अपने पास ही रखने की सलाह दी थी। परन्तु राहुलजी पर विदेश जाने की धुन सवार थी, और कुछ अन्य कारणो से भी उन्होने सोचा कि घर रखकर क्या करना। मेहमानों की भीड और अपनी आर्थिक अनिश्चितता ही इसका मूल कारण था। इसलिए घर की बिक्री कर देना ही उन्होंने ठीक समझा। संयोग देखिए कि जिस तिब्बत के लिए उनका मन उल्लसित रहता था, वही छोटा-मोटा तिब्बत उनके आँगन पर चला आया। आज हर्न-क्लिफ को भी तिब्बती रिफ्यूजी स्कूल ने खरीद लिया है। अब हैपी वेली का वह हर्न क्लिफ तथा उसके सामने की जमीन पर तिब्बती स्कूल तथा तिब्बती नागरिको के लिए कितनी ही नई इमारते बनी है। 15 जून को डाक्टर साहब चले गये।

16 जून को रविवार का दिन। आज तो घर मे बहुत से अतिथि आ गये। मिलनेवालों में से थे—जुल्शी-दम्पती, ब्रिगेडियर जुयाल और उनकी श्रीमती भी। ब्रिगेडियर साहब पी इ सी के शिविर के साथ मसूरी आये थे। ठहरे थे हमारे ऊपरवाली कोठी हर्नहिल में। सायकाल उनकी भगिनी अपने पति के साथ आयी। उन लोगो के साथ पडितजी की काफी देर तक बातचीत चलती रही। पुरुष मेरठ मे शिक्षा विभाग के सचालक थे। मित्रो या आगन्तुको के साथ समालाप करने में राहुलजी का मिजाज शा[illegible] रहता था, इसलिए प्रायः हर रविवार वे मित्रो के लिए दे देते थे। उस दिन चाहे कोई भी धड़ल्ले से आकर मिल सकता। कोई रुकावट नहीं। लेकिन घर के लोगो के लिए कोई छुट्टी नही, कोई मनोरजन नही। इतवार के दिन तो मुझे दम लेने की भी फुरसत न मिलती।

अजमेर से आये डॉ मेहता की ओर से 17 जून के लिए पडितजी का निमत्रण था। पडितजी गये। मध्याह्न भोजन उन लोगो के साथ ही कुल्हडी के क्वालिटी रेस्टुरेन्ट में हुआ। फिर मेटिनी शो में 'मिस इडिया' फिल्म देखी। पर यह फिल्म भी पडितजी का मन नही मोह सकी। डॉ मेहताजी की पत्नी तथा उनके दो बच्चे भी साथ में थे। अभी तक नागरी प्रचारिणी सभा की ओर से हिन्दी विश्वकोश के बारे मे पडितजी के लिए कोई फैसला नहीं किया गया था। अब उनकी आशा क्षीण होने लगी। अतः 18 जून को उन्होने निश्चय किया—"अस्मिन्यासे विश्वकोशविषये न निश्चयः चेत भोटगमनाय प्रयतितव्यम।" उन दिनो किताब महल ने अग्रिम रायल्टी देने के बारे में तय करके पडितजी के साथ फिर से सम्बन्ध जोड़ा था। अब वे पछता रहे थे। तभी तो उनका विचार हुआ—'किताबमहलतोऽग्रिम ग्रहण हानिकरमेव' (18 जून)। 19 जून को उन्होने ऋग्वेद की नामसूची का अवलोकन किया। सायंकाल जेता के साथ टहलने के ख्याल से चले और डॉक्टर राम के घर तक दोनों गये। 20 जून को 'नेपाली लोक साहित्य' को देखते रहे। कुछ लोग उनसे मिलने भी आये। गृह-बिक्री का अभी कोई काम नहीं हुआ, यह उनके लिए भारी चिन्ता का विषय है। (20 जून)

21 जून को सुबह 'ऋग्वेद' पर काम किया। फिर राजा राधिकारमण-अभिनन्दन-ग्रंथ के लिए एक लेख

लिखकर भेज दिया। 'नेपाली लोक साहित्य' के निबंध को भी ठीक-ठाक करके समाप्त कर दिया। आज घर मे टिके हुए मेहमान चले गये। फिर शकरशरण नामक दूसरे मेहमान आ गये। दूसरे दिन वह भी चले गये। खैर, मेहमानो का आना-जाना तो लगा ही रहता था। 22 जून को 'नेपाली लोक साहित्य' निबंध का टकन कराया। 'सप्तसिन्धु' के लिए भी कुछ सामग्री तैयार की। गृह की बिक्री की चिन्ता बनी हुई थी। दूरस्थ मन उनका रहा। उस दिन उनके मन मे यह भी विचार आया कि यदि घर नही बिका तो स्वामी हरिशरणानन्दजी को बिक्री का अधिकार दे देगे। इस प्रकार वे स्वतत्र होकर विदेश के लिए प्रस्थान कर सकेगे। 'इच्छापत्र शीघ्र लिखना होगा। श्री रामचन्द्र सिह (वकील) के आने पर उनसे ही यह कार्य करायेंगे' यह तय हो गया।

चारो तरफ की चिन्ताओ से चिन्तित अपने मन का गुब्बार यदा-कदा वे मुझ पर ही निकालते थे। आज (22 जून) का भी ऐसा ही हुआ—"कमला डाक्टरेट का निबध नही लिखेगी, न पढेगी।" यह उनको विश्वास हो गया। पर इतने दिनो तक मैं 'पीर बावर्ची भिश्ती खर' बनी हुई थी, मुझे कहाँ कुछ पढने-लिखने का समय मिला। अब मेरी और बच्चों के भविष्य की चिन्ता उन्हे परेशान करने लगी। तभी तो लिखा—"अब समय-समय पर हम लोगो को अलग रहना होगा। हरदम साथ रहने से सम्बन्ध मधुर नही रहता। इच्छापत्र लिख देने का काम जल्दी करना होगा। ऐसा न करने से प्रकाशको से धन मिलना कठिन हो जायेगा। यह स्थान उसके अनुकूल नही है, अनुकूल होगा उसके स्वजनो के नजदीक। पर उसको यह पसन्द नही है। यदि विश्वकोश का काम न मिला तो उसको भी मेरे साथ देशान्तर चले जाना जरूरी होगा, अन्यथा प्रकाशक से मिले धन उसके और बच्चो के लिए अपर्याप्त होगा। यदि अग्रिम रूप से धन ले तो यह हमारे ऊपर ऋण की तरह चढता जायेगा। किसी से ऋण लेना शिशुद्वय के लिए अनिष्टकर होगा। इसलिए ऋण लेना मुझे पसन्द नही। यदि वह (कमला) पी एच डी कर लेती, तो समस्या का समाधान हो जाता। पर इसमें मुझे सदेह है।" (23 जून)

24 जून को हमारे घर डॉ मेहता सपरिवार आये। चायपान यही हुआ। पडितजी की पुस्तक 'धम्मपद' का नवीन सस्करण हुआ था, जिसकी प्रतियाँ आ गयी। 25 जून को वे 'सप्तसिन्धु' के लेखन मे व्यस्त रहे। सायकाल उनके परिचित बिहारी बन्धु बिदाबाबू आ गये। भोजपुरी भाषा की बहार आ गई। आचार्य रमण भी सायकाल चायपार्टी के लिए आ गये। अगले दिन 26 जून को कनखल से पडित किशोरीदास जी वाजपेयी पधारे। भाषा-तत्त्व के विषय मे दोनो मित्रो मे बहुत देर तक विचार-विमर्श हुआ। मुझको पढने-लिखने के लिए पूरा समय नही मिल रहा था, साथ ही बच्चो की देख-भाल भी ठीक से नही कर पा रही थी, इसलिए पडितजी ने कलिम्पोग से हमारी माँ को बुला भेजने के लिए कहा था। वह अन्य तीन व्यक्तियो के साथ 26 जून को मसूरी पहुँच गयी। पडितजी को घर भरा-भरा लगने लगा। मसूरी रेलवे आउट एजेन्सी के कर्मचारी भलेमानुस थे, तभी तो आजमगढ से श्री चन्द्रशेखर त्रिपाठी द्वारा भेजे गये आम का दूसरा पार्सल उन लोगो ने स्वय ही हमारे पास कुली के हाथो भेज दिया।

जून महीने में मसूरी सैलानियों से भर जाती है। उस साल (1957) मे भी सब तरफ बहार ही बहार थी। लोग बहुत आये हुए थे। पडितजी के परिचित भी बहुत बडी सख्या मे मसूरी आते ही थे। मसूरी आकर उनसे न मिले, यह कैसे हो सकता था ? 27 जून को भी हमारे यहाँ बहुत-से अतिथि आ गये। प्रथम श्री रामचन्द्र सिन्हा (वकील) आये। इनके साथ पडितजी का 1933 से परिचय था। पहली बार दोनो की भेट बर्लिन (जर्मनी) मे हुई थी। सिन्हाजी के साथ राहुलजी ने इच्छापत्र (वसीयतनामा) के बारे मे सलाह-मशविरा किया। उनके बाद कामरेड फारुकी और उनकी पत्नी विमला फारुकी आये और सध्या तक रहे। अतः आज पडितजी का लेखन-कार्य नही हो सका। रात को 'सप्तसिन्धु' के लिए कुछ सामग्री ठीक करते रहे।

अगले दिन 28 जून को उन्होंने 'उर्दू के प्रति हिन्दीवालों का कर्तव्य' शीर्षक एक लेख लिखवाया। उस दिन भी कोई पुरुष पडितजी से भेट करने आये, पर उनका नाम दर्ज नहीं किया है। इस वर्ष देश में इन्फ्लुएंजा का प्रकोप महामारी का रूप ले रहा था। केवल दिल्ली में ही 10 प्रतिशत लोग इस बीमारी से आक्रान्त थे। यद्यपि रोग बहुत हानिकर नहीं, लेकिन बुखार के कारण आदमी बहुत कमजोर हो जाता है, इसलिए सबको सँभल कर रहना था। रोग लौट-लौटकर आ रहा था। 29 जून को ही 'गढवाल जनसाहित्य सम्मेलन' का उद्घाटन

करने के लिए राहुलजी को शहर जाना पड़ा। वहाँ उन्होंने उद्घाटन भाषण भी दिया। सायंकाल की चाय जुन्शीजी के गृह में पीकर रात 8 बजे घर लौट आये। 30 जून को 'सप्तसिन्धु' उपन्यास की सामग्री के विषय में कुछ काम किया। आज फिर श्री रामचन्द्र सिन्हा आये। स्वजीवन के उतार-चढ़ाव के बारे में उन्होंने पंडितजी को बतलाया। पंडितजी उनसे बहुत प्रभावित हुए। सिन्हा महोदय पहले साइन्स के विद्यार्थी थे। बर्लिन में डाक्टरेट के लिए प्रसिद्ध वैज्ञानिक अल्बर्ट आइंसटाइन के निरीक्षण में अनुसन्धान कार्य कर रहे थे। सिर्फ एक साल बाकी था, तभी दूसरा विश्वयुद्ध छिड़ गया। आइंसटाइन को भागकर अमेरिका जाना पड़ा, जिसके कारण सिन्हाजी का काम अधूरा ही रह गया। फिर किसी तरह उन्होंने वकालत पास की। अब लखनऊ में प्रैक्टिस कर रहे थे। पंडितजी को उनकी जीवनी लिखने का मन हो रहा था, पर नहीं लिख पाये। उसी दिन बिहार के गौरैया कोठी के मालिक चतुरी बाबू पंडितजी से मिलने आये। दोनों में बड़ी देर तक भोजपुरी में वार्तालाप चलता रहा।

मसूरी की गर्मियों में जल-कष्ट रहता है, इससे सभी क्षुब्ध हो जाते थे। इधर पहाड़ों में यही समस्या है। 1 जुलाई की रात से लेकर दूसरे दिन के 11 बजे तक नलके में पानी नहीं आया। भोजन से पहले साथी यज्ञदत्त शर्मा, उनकी पत्नी सरला शर्मा अपने पुत्र और पुत्री के साथ आये। चाय-पान के समय जुन्शी दम्पती भी आये। गोष्ठी अच्छी रही। इस प्रकार अब रोज ही मिलनेवाले आते रहते थे। बातचीत करने में समय खर्च होता था। इसकी पूर्ति कैसे हो ? पंडितजी ने उपाय ढूँढ निकाला—"सुबह के 7 बजे से ही लिखवाने बैठ जाना।" 12 बजे तक टंकन चलता रहता था। मंगलजी को पूरा खटना पड़ता था। दोपहर बाद भी समय मिले तो लिखना-लिखाना। इस तरह उनके काम में हर्ज होने का सवाल ही नहीं उठता था। 2 जुलाई को भी रामचन्द्र सिन्हा आये। उनके साथ कोई महात्माजी भी पधारे थे। बातचीत में काफी समय गया। सिन्हाजी की जीवन-कथा से पंडितजी बड़े प्रभावित थे। सिन्हा से पूछ-पूछकर नोट भी लिखते रहे, किन्तु बाद में उन्होंने इस नोट का इस्तेमाल नहीं किया।

**3 जुलाई** : मिलने-जुलनेवालों को समय देते हुए भी पंडितजी बीच-बीच में लेख भी लिखाते रहते। केवल पुस्तकों की रायल्टी पर जीना अब कठिन हो गया। किताब महल तो क्या, किसी अन्य से भी ऋण के रूप में कुछ न लेने का उन्होंने सिद्धान्त बनाया था। इसलिए अब अतिरिक्त कमाई की भी उन्हें चिन्ता सताने लगी। फिर अतिथि-सत्कार के लिए भी धन चाहिए, यह भी उनके लिए चिन्ता का विषय था। इसीलिए उन्होंने लिखा—"विश्वकोश कार्याभाव जीनेगतव्यम् एव, नान्यः पथा" (4 जुलाई)। हम यहाँ देख रहे हैं कि 'हिन्दी विश्व कोश' के कार्य के लिए वे कितने उन्मुक थे। उसी कार्य के आधार पर उन्होंने अपने भविष्य की योजना बनाई थी। पर अब जब कोई आशा नहीं दीख रही थी तो वे बहुत ही चिन्तित रहने लगे। यहाँ परिवार के पालन का प्रश्न उतना गम्भीर नहीं था, जितना कि उनकी प्रतिष्ठा का प्रश्न। वे इस बात को बहुत गम्भीरता से ले रहे थे, इसीलिए उनका मन चिंतित रहता था।

5 जुलाई को उन्होंने नियमित रूप से 'सप्तसिन्धु' के नये अध्याय को लिखाया। उसी दिन आगरा विश्वविद्यालय से किसी शोधकर्ता की मौखिक परीक्षा लेने के लिए उनको तार द्वारा निमंत्रण आ गया। उन्होंने जाना तय कर लिया।

## देहरा-लखनऊ-मार्ग

6 जुलाई को सुबह-सुबह ही रामदुलारे नामक परिव्राजक सागर से पैदल चलकर राहुलजी से मिलने आ गये। वह घुमक्कड़ गुरु महाराज का आशीर्वाद लेने के लिए आये थे। पंडितजी ने कहा—'यदि तुम घुमक्कड़ी करना चाहते हो, पढ़ना-सुनना भी चाहते हो तो फौरन साधु बन जाओ।' शिष्य ने गुरु की आज्ञा शिरोधार्य की। तभी तो जब 1960 में ये परिव्राजक महाशय अपने घुमक्कड़ गुरु से मिलने हमारे दार्जिलिंग के मकान में आये, तब वह पूर्णतः साधु के रूप में थे और दाढ़ी तथा लम्बी कुंतल राशि से युक्त। भारत के चारों कोनों की सैर कर चुके थे। उस समय वह आसाम की यात्रा समाप्त करके दार्जिलिंग आये थे। पर्यटन के अनुभव पर

*एक पुस्तक भी लिखी थी। घुमक्कड़ गुरु को इस उपलब्धि से बड़ी प्रसन्नता हुई। उसी दिन मेरठ से डॉ. धर्मेन्द्रनाथ* शास्त्री अपनी सम्बन्धी श्रीमती सत्यवती मलिक के साथ आये। शास्त्रीजी की डी.-लिट् की थीसिस का निरीक्षण राहुलजी ने भी किया था। अब वे शास्त्रीजी को बतला रहे थे—'तत्वचिन्तामणि का भाषान्तर करे।'

उसी दिन (6 जुलाई) दोपहर बाद श्री श्यामनारायण पाण्डे (मानव भारती) को लेकर पडितजी देहरादून गये। रात 7 बजे देहरादून से हावड़ा एक्सप्रेस पर सवार हुए। जुलाई की मैदानी गर्मी से वे काफी परेशान रहे। तब तक मैदान मे वर्षा नही हुई थी। भूमि भी सर्वत्र तृषाक्रान्ता थी। ऐसी भीषण गर्मी मे भी उन्होने सैर करने की हिम्मत की, मुझे तो आश्चर्य होता था। लेकिन करे भी क्या ? घुमक्कडी-वृत्ति उन्हे कहॉ चैन लेने देती ? अगले दिन 9 बजे के बाद ट्रेन लखनऊ पहुँची। स्टेशन पर उनके स्वागत के लिए भिक्षु प्रज्ञानन्द मौजूद थे। उनके साथ पडितजी श्री यशपालजी के गृह मे (हिवेट रोड) गये। उस दिन उनके भाग्य से गगन मेघाछन्न था, अन्यथा गर्मी के मारे उनकी क्या दशा होती, उसके बारे मे वे सोच भी नही सकते थे।

**लखनऊ :** लखनऊ मे फिर लोक साहित्य समिति की बैठक हो रही थी। उसी दिन (7 जुलाई) दो बजे के बाद श्री विद्यानिवास मिश्र के साथ लोक समिति की बैठक मे गये। वहॉ पर 6 सभासद जमा थे, कृष्णानन्द गुप्त महाशय नही आये। इसलिए बुदेली लोक साहित्य का कितना काम हुआ, इसकी जानकारी राहुलजी को नही मिल सकी। किसी एक अनिल नाम के तरुण से वहॉ भेट हुई। वह साधनसम्पन्न थे। उनसे 'कन्नौजी लोक साहित्य' को तैयार कर देने के बारे मे चर्चा हुई। अन्य सहयोगियो से भी उनके अपने-अपने अचल के लोक साहित्य को तैयार कर देने का उन्होने आग्रह किया।

8 जुलाई को सुबह ही पडितजी बुद्ध विहार (रिसालदार पार्क) मे गये, वहॉ भिक्षु प्रज्ञानन्द से मिलना था। इतनी गर्मी मे भी लखनऊ मे उनका व्यस्त कार्यक्रम रहा। पहले केसरबाग मे जनयुग कार्यालय मे गये। वहॉ साथी रमेश सिन्हा सहित अन्य कई कामरेडो से भेट हुई। वहॉ से वे नेशनल हेरल्ड प्रेस गये। अब वहॉ के अधिकारी कोई नये व्यक्ति थे, जो कर्मठ मालूम हुए। उन्होने अगले महीने तक 'मध्य एशिया' की छपाई को समाप्त कर देने का उन्हे आश्वासन दिया। फिर 1 बजे के बाद डॉ उदयनारायण तिवारी के साथ श्री विद्यानिवास मिश्र के गृह मे भोजन किया। उसके बाद डॉ तिवारी की पुत्री राजकिशोरी देवी से मिलने गये। कुछ देर वहॉ भी लग गयी। फिर 2 बजे लोक साहित्य समिति की बैठक मे उपस्थित हुए। समिति का अगला अधिवेशन 15 अगस्त के दिन होना निश्चय हुआ। सायकाल यशपालजी के गृह मे एक गोष्ठी का आयोजन था। अनेक स्त्री-पुरुष आ गये। पडितजी को भी कुछ बोलना पडा। वहॉ प्रश्नोत्तर और कवितापाठ भी हुआ। अब उनको कल ट्रेन द्वारा खुर्जा के लिए प्रस्थान करना था। उसी दिन उन्होने घर मे यह पत्र लिखा :

*लखनऊ*
*8-7-57*

*प्यारी,*

*मैं यहॉं कल ही पहुँच गया। गरमी की कुछ न बूझो। उस दिन रात के दस बजे ही राहत हुई। सारी खिड़कियाँ खुली रखनी पड़ीं। यहाँ बस पखे के भरोसे ही जी रहा हूँ। अभी एक सप्ताह बिताना है। आज ही रात को यहाँ से चल रहा हूँ। कल की शाम को खुर्जा, अलीगढ़ होते आगरा पहुँचना है।*

*डॉ. उदयनारायण तिवारी साथ मे हैं और जयगोपाल मिश्र भी। दो-चार दिन मे श्री शिवगोपाल मिश्र सपत्नीक वहॉं जायेगे। 20 को उन्हे लौट आना है, क्योंकि 22 को युनिवर्सिटी खुलेगी।*

*आशा है, तुम पढ़ रही होगी। डॉ. उदयनारायण का भी कहना है कि तुम्हे थीसिस का काम आगे बढ़ाना चाहिए। पुस्तकों को पढ़कर नोट लेती जाना। यदि इस समय थीसिस के लिए समय नहीं निकाल सकती, तो कभी नहीं समय मिलेगा। यहाँ से कुछ नहीं ला रहा हूँ। आगरा से लूँगा। वहाँ से सीधे देहरादून जाऊँगा। गाड़ी नौ बजे रात के बाद आयेगी 15 जुलाई को। 16 को भोजन के बाद देहरादून से चलूँगा, क्योंकि साग-सब्जी भी लेते आना है।*

*अपनी अम्मा और सबको नमस्ते कहना। सबको अच्छी तरह रखना।*

*तुम्हारा,*
*राहुल सांकृत्यायन*

**खुर्जा :** 9 जुलाई को पंडितजी सुबह ही खुर्जा के लिए रवाना हुए। गर्मी के बारे मे क्या कहना ? अभी तक कहीं वर्षा नहीं हुई थी। चार घंटे के बाद वे खुर्जा पहुँच गये। यहाँ के डिग्री कालेज की ओर से उनको निमंत्रण भेजा गया था। खुर्जा नगर से डिग्री कालेज 4 मील की दूरी पर है। वे स्टेशन उतरकर वहाँ से रिक्शा से चले। रिक्शावाले को भी डिग्री कालेज का स्थान मालूम नही था। गर्मी से पडितजी की क्या हालत हो गयी होगी, इसकी कल्पना भी नही की जा सकती। बडी खोज के बाद प्रिंसिपल एस. डी. गुप्ता का घर मिला। प्रिंसिपल गुप्ता से पडितजी का परिचय डॉ. सत्यकेतुजी के माध्यम से मसूरी में हुआ था। गुप्तजी उस समय घर में नहीं थे, परन्तु उनके पुत्र और जामाता ने पडितजी का हार्दिक स्वागत किया। गरमी के कारण पंडितजी 'मृतक' जैसे हो गये थे। ठण्डा पानी पीते रहे, दो बार स्नान किया। सोने मे भी उनको आराम नहीं मिल रहा था, बडी बुरी हालत हो गई। 4 बजे के लगभग गुप्ता महाशय दिल्ली से आ गये। उनके बहुस्नेहसमादर-भाव से पडितजी आकर्षित हो गये। कालेज में अभी तक कपाट बन्द था। उसे महाकालेज का रूप दिलवाने के लिए गुप्ताजी बहुत प्रयत्न कर रहे थे। वहाँ इस समय 1500 छात्र पढ रहे थे। कालेज का विशाल भवन, क्रीड़ा क्षेत्र एव छात्रावास भी विशाल है। मुगल काल मे खुर्जा यहाँ की मिट्टी के बरतनो के लिए बहुत प्रसिद्ध था। आज भी वहाँ चीनी मिट्टी के पात्रों का उत्पादन होता है। खुर्जा के बने मिट्टी के प्याले, गुलदान तथा अन्य सजावट के पात्र दिल्ली मे बहुत बिकते है।

अगले दिन (10 जुलाई) पडितजी का डिग्री कालेज मे भाषण था। तीस से अधिक अध्यापक सभा में उपस्थित थे। भाषा-समस्या के बारे मे विचार-विमर्श हुआ। पडितजी सारे दिन समालाप और पठन में लगे रहे। नियम के अनुसार रात को उन्होंने घर से एक सक्षिप्त पत्र लिखा, जो इस प्रकार है :

*खुर्जा*
*10-7-57*

*प्रिये,*

*कल सबेरे यहाँ आ गया। वर्षा नहीं है, जिसके कारण किसानो मे हाहाकार और हमारे जैसो के लिए तीव्र गर्मी। प्रिंसिपल गुप्त के यहाँ पखे का आसरा है, गर्मी मे आकर पछताता हूँ।*

*12 के दोपहर को आगरा पहुँच जाऊँगा। 14 की शाम को अथवा आधी रातवाली ट्रेन से प्रस्थान करूँगा। 15 की शाम को देहरा, अगले दिन दोपहर को चलकर शाम तक तुम्हारे पास।*

*थेसिस का कुछ काम करती रहो।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

11 जुलाई को वर्षा आरम्भ होने से सबको थोडी राहत मिली। पडितजी को तो शायद उस समय मसूरी का शीतल मौसम याद आ रहा था। उस दिन वे खुर्जा मे ही रहे और वी. पी. मेनन की पुस्तक पढते रहे, जिसमें रियासत के विलयन के बारे मे प्राजल भाषा में लिखा गया था।

**आगरा :** 12 जुलाई को वे श्री गुप्त के साथ बस-स्टेशन गये और आगरा के लिए बस पकड़ी। मार्ग में अलीगढ़, हाथरस, सैदाबाद आदि नगर पडे। आधे घटे के बाद ही वे आगरा पहुँच गये। रास्ते पर आम बिक रहे थे। उन्होंने भी कुछ आम खरीदे। रिक्तहस्त से किसी के यहाँ न जाना उनका सिद्धान्त था, इसीलिए। बस-स्टेशन पर ही कार लेकर पडितजी का कोई परिचित पहुँच गया। वहाँ से वे सीधे पडित हृषीकेश चतुर्वेदी के गृह में (किनारी बाजार) पहुँच गये। मकान खोजने में उनको दिक्कत नहीं हुई। भोजन आदि करके उन्होंने काफी देर तक आराम किया और सायंकाल 4 बजे किसी श्री निरंजन पोद्दार के साथ ताँगे पर सवार हो कैलाश गये। सायंकाल साढे 7 बजे नवीन लेखक संघ की सम्मिलनी हुई। सम्मेलन में पडितजी का भी व्याख्यान

हुआ। प्रश्नोत्तर भी हुआ। इस सम्मिलनी में श्री हरिशंकर शर्मा, डॉ. रामविलास शर्मा तथा डॉ. कमलेश भी उपस्थित थे। इन सभी साहित्यिक बन्धुओं से मिलकर राहुलजी को बड़ी प्रसन्नता हुई।

अगले दिन (13 जुलाई) का मध्याह्न भोजन श्री निरंजन पोद्दार के यहाँ था। ये बड़े प्रगतिशील विचार के व्यक्ति मालूम हुए। अस्पृश्यता-वर्जन तथा अवगुण्ठन-वर्जन आदि सामाजिक सुधार कार्य में इन्होंने बहुत काम किया था। इस समय वह मोटर-बिक्री का व्यवसाय कर रहे थे। आज आगरा विश्वविद्यालय में श्री श्याम परमार की पी-एच. डी. के लिए मौखिक परीक्षा ली गई। निरीक्षकों में पंडितजी तथा आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी भी उपस्थित थे। मौखिक परीक्षा संतोषजनक हुई और परमारजी को डाक्टरेट की डिग्री मिल गई। वहाँ से निकलकर राहुलजी हिन्दी प्रतिष्ठान को देखने गये। अखिल भारतीय हिन्दी विद्यालय में अहिन्दी क्षेत्र के लोग हिन्दी-प्रशिक्षण तथा हिन्दी भाषा की शिक्षा ले रहे थे। लौटने के बाद डेरे पर ही विचारगोष्ठी आयोजित की गई।

14 जुलाई को पंडितजी नामनेर आर्यसमाज भवन में गये। इस भवन से उनका सम्बन्ध 1917-18 ई. में घनिष्ठ रूप से रहा, जो कि उस समय के आर्यसमाज के प्रचारक बनने के लिए यहाँ अध्ययन करने आये थे। अतः इस स्थान से उनकी कितनी पुरानी स्मृतियाँ जुड़ी हुई हैं। वहाँ से अभी तक साप्ताहिक पत्र निकल रहा था। भवन में बहुत-से भक्त लोग रहते थे, पर पंडितजी का किसी के साथ भी परिचय नहीं था। भवन में भी पहले से काफी परिवर्तन हो गया था। इस बार श्री सतीशचन्द्र चतुर्वेदी जैसे तरुण सहचर पंडितजी को मिल गये। वे पं. हृषिकेश चतुर्वेदी के सुपुत्र हैं। उनके साथ राहुलजी ताजमहल भी गये। इसका भव्य दृश्य सबके मन को आकृष्ट करता है। उसी के बहुत पास में कवि नजीर की समाधि है, किन्तु वह उपेक्षित है। उधर से लौटकर वे डॉ. कमलेश के गृह में गये। वहाँ से चाय पी, नागरी प्रचारिणी सभा में गये। वहाँ कुछ लोग एकत्र हुए थे। राहुल बाबा कुछ बोले। श्री हरिशंकर शर्मा, श्री महेन्द्र (साहित्यरत्न भंडारवाले) आये। पंडितजी वहाँ के बौद्ध विहार में भी गये। रात को कपूर परिवार के संगीत-कार्यक्रम को भी सुना। पुत्री, तीन पुत्र, उनकी जननी और पिता—सभी संगीतकला में निपुण थे। उर्दू कवि सहबाँ (मदिरा) ने कुछ रचनाएँ सुनाई। एक कविता-पाठान्तर के बाद पंडितजी वहाँ से उठे और निद्रादेवी का अवलम्ब लेने चले आये। इस बार उनको पता लगा कि 'हृषिकेश चतुर्वेदिन तत्पुत्रस्य सतीशचन्द्रस्य चात्मीयता स्पृहणीय' (14 जुलाई)।

**मसूरी को प्रस्थान** : 14 जुलाई की रात के 7 बजे पठानकोट एक्सप्रेस से पंडितजी रवाना हुए। शयन के लिए उन्हें जगह मिल गई थी। दूसरे दिन 6 बजे सुबह दिल्ली पहुँच गये। वहाँ से देहरादून जानेवाली बम्बई-देहरा एक्सप्रेस आधे घंटे के बाद मिली। गर्मी बहुत अधिक थी। सायं 6-35 में देहरा पहुँच गये। स्टेशन पर उन्हें मेहताजी मिल गये। पहले तो उनका आज ही मसूरी चल देने का ख्याल हुआ, किन्तु वर्षाकाल में रात को घर पहुँचना कष्टदायक ही होता। यह सोचकर देहरादून में शुक्लजी के गृह में उन्होंने रात्रिवास किया। दो डाक्टरेट की थीसिस भी उनको देखनी थी। उस समय शुक्ल जी भी हृदयरोग से अस्वस्थ थे।

16 जुलाई को साढ़े सात बजे पंडितजी बस-स्टेशन गये, रास्ते में कुछ शाक-सब्जी खरीद ली और 4 रुपये में टैक्सी से किताबघर पहुँच गये। वहाँ से रिक्शा लेकर 11 बजे अपने गृह में पहुँच गये। सभी स्वस्थ थे, किन्तु जया बेटी को दो दिन से ज्वर आया हुआ था। बहुत-से पत्र आये थे, उनको पढ़कर उत्तर लिखाया। मालूम हुआ कि मेरे एक चाचा का कलिम्पोंग में निधन हो गया। इतने दिनों की यात्रा और गर्मी से थके हुए पंडितजी को मसूरी की शीतल बयार ने शांत किया। घर में आते ही काम शुरू हो गया उनका। 17 जुलाई को उन्होंने पत्रों के उत्तर लिखवाये। उसी दिन मालवी, कुल्लुई, कांगड़ी के लोक साहित्य निबंध एक साथ आ गये। उनको संशोधन और पढ़ने का काम भी करना था। दिन में श्रीमती सरला शर्मा के साथ श्री यज्ञदत्त शर्मा मिलने आये।

18 जुलाई को सुबह के समय लोक साहित्य के निबंधों का संशोधन कर टाइप करवाने लगे। भोजन के बाद नगर गये और फिल्म देखी 'मिस मेरी'। मैं भी उनके साथ गई थी। फिल्म उनकी पसन्द की नहीं थी। 19 जुलाई को भी उन्होंने लोक साहित्य निबंध का टंकन कराया। उनका उपन्यास लिखने का काम अभी

रुक गया है। इतना काम कर रहे हैं, तो भी मन सुस्थिर नहीं है। भविष्य की चिन्ताएँ बनी हुई हैं। 20 को भी वे लोक साहित्य पर काम करते रहे। 21 को हमारी माँ के साथ आये मेरे दो भाई लौट गये। अब मेरी भतीजी शांति और मेरी माँ कुछ दिन रहेंगी, यह तय हो गया। उसी दिन बड़े भाई वीर चन्द्रसिंह गढ़वालीजी आ गये। श्री गढ़वाली जी पर पंडितजी पुस्तक लिख रहे थे। उन्हीं के निमंत्रण पर वे आज आ पहुँचे। आज मैथिली लोक साहित्य का अवलोकन करते रहे। सायंकाल डाक्टर राम को देखने गये। वह अभी भी ज्वर से बीमार पड़े हुए हैं। 22 जुलाई को उन्होंने इण्डो-सोवियत कल्चरल सोसायटी के जर्नल के लिए 1857 की क्रान्ति पर दो लेख लिखकर भेज दिये। आजमगढ़ के चन्द्रशेखरजी को भी पत्र लिखकर भेज दिया। आज आन्ध्र प्रदेश से पत्र आया–तेलुगु विश्वकोश के लिए पाँच बौद्ध दार्शनिकों पर लेख मँगाये हैं। उन्होंने लिखने का निश्चय किया। ये पाँच बौद्ध दार्शनिक हैं–नागार्जुन, असंग, वसुबन्धु, दिङ्नाग और धर्मकीर्ति। प्रत्येक दार्शनिक पर उन्होंने स्वतंत्र लेख लिखा है।

23 जुलाई को उन्होंने पाँच बौद्ध दार्शनिकों पर लिखवाना शुरू कर दिया। उसके बाद लोक साहित्य के निबंधों का काम भी किया। भोजनान्तर मुझे साथ लिये नगर गये, 'बन्दी' चित्रपट देखा। "सप्ताह में एक बार देखना चाहिए, क्योंकि कमला का मनोरंजन भी तो होना चाहिए। चायपान जुत्शी-गृह में हुआ। अपने निबध लिखने के प्रति उत्सुक नहीं है।" अब उन्होंने कुछ कहना भी छोड़ दिया। श्री चन्द्रसिंह गढ़वाली बड़े ही सरल प्रकृति के व्यक्ति, बड़े मिलनसार और मधुरभाषी। पंडितजी पर उनका छोटे भाई जैसा ही स्नेह था। वैसे भी गढ़वालीजी सभी साथियों, यहाँ तक कि पंडित नेहरू के लिए भी बड़े भाई थे। उनकी ज्येष्ठ कन्या उस समय बी. ए. में पढ़ रही थी। उन्होंने हमारे भाई मंगलजी के साथ बेटी का ब्याह सम्बन्ध करने की इच्छा प्रकट की। परन्तु पंडितजी ने उस समय मना कर दिया, क्योंकि मंगलजी उस समय सिर्फ मैट्रिक तक पढ़े थे, बाद में लडकी को पछतावा होता।

25 जुलाई को मसूरी स्थित मानव भारती संस्थान का वार्षिक अधिवेशन था। उसमें राहुलजी भी आमंत्रित थे। मुझे और जया को लेकर पंडितजी सुबह ही चल दिये। वहाँ दिन-भर का कार्यक्रम था। पंडितजी को संस्कृति-प्रतिष्ठान सुन्दर लगा। वहाँ आधुनिकता के साथ भारतीयता की भी शिक्षा दी जाती थी। संगीत, नृत्य, मूर्तिकला के शिक्षण का भी अच्छा प्रबन्ध था। सारे प्रोग्राम में भाग लेकर हम लोग रात 10 बजे घर लौटे। जया और मुझको उन्होंने रिक्शा में भेज दिया और स्वयं बड़े भाई गढ़वालीजी के साथ पैदल चले आये। घर पहुँचने पर श्री गुंठेजी का पत्र मिला, जिससे पता चला कि श्रीनिवासजी ने कागज नहीं दिया। इसलिए 'सस्कृत काव्यधारा' का छपना स्थगित हो गया है। खैर, बाद में झगड़े का निबटारा पंडितजी ने किया और पुस्तक भी छप गई।

26 जुलाई के दैनिक हिन्दुस्तान स्टैंडर्ड में यह खबर छपी कि सक्य विहार (तिब्बत) में सात सौ हस्तलिखित ग्रंथ हैं, उनमें से कुछ आठवी शताब्दी के हैं। इस खबर से पंडित जी की उत्सुकता तीव्र हो गई। वैसे भी भोट (तिब्बत) में अंतिम बार जाने की वे चेष्टा कर रहे थे, ऐसे समाचार ने आग में घी का काम किया। 27 जुलाई को भी पंच दार्शनिकों के बारे में लिखाते रहे। उनके ग्रंथों की सूची भी तैयार कर दी। उसी दिन भाई चन्द्रसिंह गढ़वाली चले गये। उनकी सरल प्रकृति ने राहुलजी का मन मोह लिया था। उधर दूसरे भैयाजी (स्वामीजी) के भी मसूरी आने की बात थी। पंडितजी उनकी बड़ी प्रतीक्षा कर रहे थे। 28 जुलाई को फिर उनके मन में ख्याल आया कि "यदि नागरी प्रचारिणी सभा के हिन्दी विश्वकोश का कोई निर्णय नहीं होता तो चीन (तिब्बत) गमन निश्चित है। कमला उनके साथ जाना नहीं चाहेगी तो मंगल को ले जायेंगे, यदि उनको पारपत्र मिल जाये।"

29 जुलाई को भी दिन-भर पंच दार्शनिकों के बारे में लिखाते रहे, उनकी कृतियों की सूची का भी निरीक्षण किया। भोट अनुवाद में 313 वेष्ठनी हैं, जिनमें कुल 97,530 पृष्ठ हैं और श्लोकों की कुल संख्या 83,90,000 हैं। इतने ही से पर्याप्त नहीं, चीन-भोट भाषाओं के कुछ और ग्रंथों के परिमाण का भी निर्णय आवश्यक है। कुछ दिन उनको बहुत ही एकाग्र चित्त से काम करना था। तेलुगु विश्वकोश के लिए सामग्री तैयार कर रहे थे। कहीं थोड़ी भी गलत सूचना जाये तो ठीक नहीं। किन्तु समय-समय पर उनका चित्त अस्थिर हो ही जाता

था। 30 जुलाई को भोजन के बाद नगर गये। इस वर्ष बाबा सिनेमा भी खूब देखने लगे थे। आज भी 'चोरी चोरी' फिल्म देखी, लेकिन उनको कभी भी कोई फिल्म अच्छी नही लगी। लगता है फिल्म देखते समय भी वे चीन के बारे मे ही सोचते थे। मेरे चीन न जाने के विचार से उनको क्रोध आ रहा था। तभी तो उन्होने लिखा–"सा चीन गन्तु नोत्सते। अदूरदर्शिताएव कारणम्। जीवतो मृत ग्राम्यमपि न स्वीकरोति। किं करणीयम्। मया प्रयस्यते तस्या वत्सयोश्च कृते, पर सर्वत्र शक्तेरवधिर्भवति।" (30 जुलाई)।

चीन देश चाहे उन पर सोना-रुपया की भी वर्षा कर देता, हर तरह का आराम देता, किन्तु विदेश तो विदेश ही है। लेनिनग्राद मे जब वे प्रोफेसर थे, परिवार का सुख था, स्वास्थ्य था, पैसे भी खूब मिलते थे, तब भी तो उनको मानसिक सुख नही मिला। देश की खातिर काम करने की प्रेरणा ने उनको स्वदेश लौटने के लिए विवश कर दिया, अपने परिवार को आँसुओं के समुद्र मे डुबोकर चले आये। अब तो उनका स्वास्थ्य भी ठीक नही, उनकी देखभाल करने के लिए एक साथी हरदम चाहिए। चीन की राजनीति भी अलग है। सबसे बडी बात जीवन के छोर पर पहुँचकर विदेश में निवास करने का सपना देखना। विदेश मे लाखो-करोडो रुपये मिल जाये, पर अपने देश का रुखा-सूखा भोजन ही पर्याप्त होता है। चीन-तिब्बत जाने की रट वे पिछले वर्ष से ही लगा रहे थे। 1956 मे भी इसी बात को लेकर हम दोना मे पहली बार मनमुटाव हो गया था। उस समय मैंने उनको पत्र मे लिख दिया था कि "तिब्बत जाने का मुझ कोई शौक नही है, इस बात से आप नाराज हो जायेंगे। मेरे न जाने पर भी आप अकेले ही जाना चाहते हैं। इससे तो अच्छा होता कि आप रूस ही चले जाते, जहाँ आपकी देखभाल करने के लिए आपका परिवार तो है।" खैर! फिर चीन-तिब्बत को लेकर अपनी पत्नी से इतना तर्क करने की क्या आवश्यकता, जबकि उस समय तक (जुलाई 1957) चीन मे कोई निमत्रण नही आया था। तिब्बत अब चीन के हाथ मे है। पहले की तरह जब चाहो, वहाँ प्रवेश करना अब निषिद्ध हो चुका है। जब तक चीनी सरकार अनुमति नही देती, तब तक वहाँ कोई भी नही जा सकता। पडितजी ने चाहे पहले तिब्बत मे रहकर काम किया हो, पर चीनी सरकार यह सब कहाँ देखती थी। न जाने राहुलजी को उस समय क्या हो गया था। क्यो उनका मन इतना अस्थिर रहता था? आर्थिक चिन्ता ही मुख्य कारण नही था, क्योंकि हमारे देश मे गरीब से गरीब प्राणी भी अपना पेट पाल सकते हैं। फिर राहुलजी की तो कभी धनसंग्रह करने की प्रवृत्ति नही रही। सीधा-सादा जीवन बिताने मे उनका विश्वास था। उनकी कमला को तो गरीबी का दुःख भोगने का बचपन से ही अभ्यास था। उस समय मै उनसे तर्क नही करती थी, न मुझमे ऐसी क्षमता थी। यहाँ आयु का बहुत अन्तर होने से भी मैं चुप ही रहती थी। ज्यादा दुःख लगे तो कमरे मे अकेले बैठकर रोती थी, पर अपना आँसू किसी को दिखाना मैं पसन्द नही करती थी। आज जब उनके बारे मे सोचती हूँ तो मुझे ऐसा लगता है कि उनको अपनी प्रतिष्ठा से ज्यादा मोह था। एक तरफ तो वे अपनी पत्नी पर अगाध प्यार की वर्षा करते थे तो दूसरी तरफ इस तरह भावी कल्पनाओ मे डूबकर अपनी पत्नी को रुला-रुलाकर उसका मानसिक शोषण भी करते रहे। राहुलजी, आपको समझना ही कठिन है। जो भी हो, आप हमारे लिए सदैव श्रद्धेय रहे।

पडितजी पर तिब्बत का जादू चल गया था। मैं कहती–"सब गरीब माता-पिता के बच्चों का अपने देश में गुजारा हो जाता है। हमारे बच्चे कोई अति विशिष्ट तो नही हैं। अपने समय मे वे लोग भी कुछ करने लायक तो बन ही जायेंगे। अभी से उनके लिए इतनी चिन्ता करके अपना स्वास्थ्य खराब करना कौन-सी बुद्धिमानी है?" उस समय मेरी बुद्धि इतनी परिपक्व नही थी, किन्तु भविष्य में होनेवाले अनिष्ट की कल्पना तो किया ही करती थी। चाहे यह अप्रिय सत्य है, किन्तु यह तो मुझे अहसास होता ही था कि अब उनका जीवन बहुत लम्बा नही है। इसीलिए मैं स्वदेश से बाहर उनको नही जाने देना चाहती थी। पर उनके परम हितैषी मित्र लोग उनको सुन्दर परामर्श दिया करते थे। उनके सामने मेरी बोली कहाँ बिकनेवाली थी? अगर कोई उनका हितैषी मित्र उनको इस बारे मे समझ देता तो शायद वे समझ भी जाते। पर कमला तो तब बेअकल थी, उसकी बातों में सार ही क्या, बकौल बलभद्र ठाकुर–'कमला के साथ तीसरे विवाह ने तो राहुलजी के जीवन को नरक ही बना दिया। नहीं तो राहुलजी शेर की तरह मस्त घूमा करते।' हाँ, शेर तब तक ही मस्त रहता

है, जब तक कि उसके शरीर में ताकत रहती है, कर्मठता रहती है। और शेर को भी शेरनी का साहचर्य चाहिए। और शेर भी एक दिन बूढ़ा होकर मर जाता है। वैसे राहुलजी के धन पर ही मेरी नजर होती तो उस समय चीन-तिब्बत जाने के उनके प्रस्ताव को मैं सहर्ष स्वीकार कर लेती। विदेश में ही रहना पसन्द करती। पर, मुझे तो राहुलजी के स्वास्थ्य की चिन्ता थी। और अपने मन के भीतर यही सोचती थी, कि यदि उनके जीवन का अन्त होना है तो अपने ही देश में हो, अपनों के बीच में। तो बताइए, मैंने कौन-सी बुरी बात सोची थी ?

हाँ, तो इस चीन जाने के विचार ने हमारे घर में कलह उत्पन्न कर दिया। मेरा उत्तर 'ना' में होता और इससे वे चिढ़ने लगते।

किसी तरह खींचते खींचते जुलाई का महीना समाप्त होता है।

पहली अगस्त को पंडितजी पंच दार्शनिकों में असंग और नागार्जुन के बारे में लिखाते रहे। 2 अगस्त को भी यही काम करते रहे। आज संगीत के प्रति अपना विचार प्रकट करते हुए लिखा—"संगीत के विकास के लिए लोकसंगीत पर ध्यान देना चाहिए।" यह इसलिए कहा कि उस दिन प्रयाग संगीत विद्यालय के प्राचार्य श्री महेशनारायण सक्सेनाजी उनसे मिलने आये थे और संगीत पर विशेष चर्चा हुई थी।

**3 अगस्त :** लोक साहित्य सम्बन्धी अधिकांश निबंध तो आ चुके थे, पर बहुत-से लेखकों ने वचन देकर भी नहीं लिखा, इसके लिए पंडितजी चिट्ठी पर चिट्ठी भेजते, झुंझलाते भी। अभी तक (3 अगस्त) बुंदेली और डोगरी के निबंध नहीं पहुँचे थे। 4 अगस्त को 'पंच दार्शनिक' लिखाना समाप्त हो गया। सायंकाल पंडितजी डाक्टर राम के घर में गये। डाक्टर अभी बीमार ही चल रहे हैं। उनके बगल का नेडली का मकान आर्टेन 12 हजार में बिक गया। मकान बहुत बड़ा, सुन्दर और 'वेल फर्निश्ड' था। अब हमारे मकान की बिक्री की आशा क्षीण हो गई। यद्यपि खरीदते और उसमें फ्लश आदि लगाने से 20 हजार से अधिक मूल्य लग गया, किन्तु अब बेचने पर आधे दाम की भी आशा नहीं की जा सकती। अगर वह मकान नगर में होता तो बात ही दूसरी थी। उस दिन रेडियो से पोस्टल हड़ताल की खबर सुनी। जिनका कारोबार डाक पर ही आधारित है (जैसे पंडितजी का), उनके लिए यह बुरी खबर थी। 5 अगस्त को हम नगर गये। आज वे छुट्टी के मूड में थे। नीलम उपहारगृह में मध्याह्न भोजन किया और 'मुसाफिर' फिल्म देखी। फिल्म उनको तुष्टकर नहीं लगी।

अब 'हिन्दी लोक साहित्य' के लिए 6 अगस्त तक नेपाली-भोजपुरी-मालवी-लोक साहित्य के निबंध तैयार हो गये। इनके सम्पादन में पंडितजी का बहुत समय जा रहा था। 7 अगस्त को 'नवदीक्षित बौद्ध' शीर्षक से एक लम्बा लेख लिखा , जो 'धर्मदूत' में छपा और बाद में उसे पुस्तिका के रूप में बुद्ध विहार, लखनऊ ने छापा। नेशनल हेरल्ड प्रेस फिर प्रूफ भेजने में सुस्ती दिखलाने लगे, जिससे पंडितजी को बहुत झुँझलाहट हो रही थी। अगले दिन (8 अगस्त) उन्होंने 'सप्तसिंधु' के 7 पृष्ठ लिखवाये। इस बार लोक साहित्य समिति की बैठक लखनऊ में होनेवाली थी। उनके भैया स्वामी हरिशरणानन्दजी ने लिखा कि लखनऊ के लिए उतरे तो अमृतसर भी आयें। घुमक्कड़ो को ऐसा निमंत्रण प्रलोभन देता है, पंडितजी को तब न गर्मी की चिन्ता होती, न यात्रा की थकावट की, बल्कि उनमें तरुणों की-सी स्फूर्ति आ जाती।

10 अगस्त को भी उन्होंने 'सप्तसिंधु' का दूसरा अध्याय लिखाया। उस दिन भी दिल्ली से कुछ व्यक्ति हर्न-क्लिफ को देखने आये। खरीदेंगे, यह संदिग्ध था। 11 अगस्त को मध्याह्न में राहुलजी के पुराने साथी पी. सी. जोशी हमारे घर आये। लोक साहित्य-विषय में दोनों मित्रों के बीच देर तक वार्तालाप होता रहा। "जोशी जी का साहित्य—विशेषकर लोक साहित्य पर विशेष अनुराग है। इन्होंने इस क्षेत्र में बहुत काम भी किया है। स्वयं कुमाऊँ अंचल के हैं।" 'सप्तसिंधु' का तीसरा अध्याय लिखकर समाप्त किया। दूसरे दिन 12 अगस्त को जोशीजी सबेरे आ गये। दोनों मित्रों का पार्टी के सिद्धांत के बारे में वार्तालाप हुआ। वे अपराह्न में चले गये। कल पंडितजी को भी लखनऊ के लिए प्रस्थान करना था। इसलिए 'सप्तसिंधु' के तीसरे अध्याय का लिखवाना आज ही समाप्त किया।

**लखनऊ** : 13 अगस्त को जया और मुझे लेकर पंडितजी सुबह ही घर से रवाना हुए। 11 बजे देहरादून में शुक्लजी के गृह में पहुँचे। दिन-भर वे श्री रूपनारायण मिश्र तथा सदानन्द मेहता के निबंध को देखते रहे। शाम की गाड़ी से उन्हे लखनऊ के लिए प्रस्थान करना था। उनको छोड़ने के लिए मैं और जया भी रेलवे स्टेशन तक गई और दूसरे दिन मसूरी लौट आईं।

राहुलजी 14 अगस्त की सुबह को ही लखनऊ पहुँच गये और स्टेशन से सीधे श्री यशपाल के गृह में गये। प्रज्ञानन्दजी से स्टेशन पर ही भेट हो गई। चाय-पान के बाद वे नेशनल हेरल्ड प्रेस गये और पुस्तक को जल्दी मुद्रित कर देने के लिए ताकीद की। उधर से बुद्ध विहार, रिसालदार पार्क गये। वहीं पर सायंकाल उनको बौद्ध धर्म पर भाषण देना था। रात को लोक साहित्य-समिति द्वारा आयोजित सास्कृतिक कार्यक्रम देखने गये। कुमाऊँ के लोकगीत उनको सबसे अधिक सुन्दर लगे।

15 अगस्त को सुबह ही नवस्थापित बौद्ध विद्यालय देखने गये, जो अभी एक माह पहले स्थापित हुआ था, तो भी वहाँ छात्र बड़ी सख्या मे थे और अध्यापक भी योग्य। लौटकर 2 बजे वे सूचनाकेन्द्र में गये, जहाँ लोक समिति की बैठक हो रही थी। वहाँ बहुत-से परिचित लोग आये हुए थे। रात को कवि-सम्मेलन में उनको बड़ी देर तक बैठना पड़ा। डेरे पर लौटने के लिए वाहन की भी देर तक प्रतीक्षा करनी पड़ी। बडी तकलीफ हुई उनको, इसलिए उसी दिन उन्होंने निश्चय किया कि "आगे से लोक साहित्य समिति में जायेंगे, पर रात को नहीं।"

16 अगस्त को भी पंडितजी लखनऊ मे ही थे। यशपालजी के यहाँ वैसे भी कवि-गोष्ठी या विचार-गोष्ठी का आयोजन प्रायः होता ही रहता, फिर जब महापंडित राहुल साकृत्यायनजी वहाँ उपस्थित हों तो गोष्ठी अनिवार्य थी। उस दिन प्रातःकाल से मध्य दिन तक गोष्ठी चलती रही। डॉ. केसरी नारायण शुक्ल ने मास्को के बारे में कहा। श्री अमलपुष्प सिन्हा (श्री रामचन्द्र सिन्हा वकील के पुत्र) ने असम की खसिया जाति पर व्याख्यान दिया। उन्होंने बतलाया कि ईसाई धर्म प्रचार ने उनकी जातीयता-राष्ट्रीयता की भावना को भ्रष्ट कर दिया है। श्री अमलपुष्पजी उन दिनो एन्थ्रापोलोजी विषय पर शोधकार्य कर रहे थे।

उस दिन मध्याह्न में भिक्षु प्रज्ञानन्द के साथ वे किन्ही लाला महाशय के यहाँ भोजनार्थ गये। उनके पिता भी बुद्ध के भक्त थे, शायद पुत्र का प्रभाव हो। दोपहर को बहुत वृष्टि होने लगी। इसीलिए इधर-उधर घूमना नहीं हो सका। वहाँ से वे सीधे लोक साहित्य समिति मे गये, उसके बाद किसी गोष्ठी मे गये। आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी सभापति के आसन पर थे। उन्होने सुभाषित किया, अन्य सदस्य भी कुछ बोले। सीतापुर के श्री वंशीधर शुक्ल (नेत्रहीन कवि) भी वहाँ उपस्थित थे, जो लोकगायक थे। समिति ने उनकी कविता-पुस्तक को प्रकाशित करने का निश्चय किया। गोष्ठी में कुछ देर बाद तत्कालीन शिक्षामंत्री श्री कमलापति त्रिपाठी महोदय भी पधारे। चाय-पान के अनन्तर पंडितजी डेरे पर लौट आये। रात को सूचना भवन मे कठपुतली-नृत्य का आयोजन था, परन्तु वे नहीं गये।

17 अगस्त को भी बरेली के आसपास वृष्टि हो रही थी। ग्रीष्म के ताप से संतप्त थे पडितजी, पर घुमक्कड़ी का आकर्षण ! नेशनल हेरल्ड प्रेस में गये। यहाँ के कार्य मे ढिलाई के कारण पंडितजी बड़े क्षुब्ध थे। फिर साथी रमेश सिन्हा से 'जनयुग' कार्यालय में देर तक बातें कीं। आज उन्हें अमृतसर जाना था, तीन बजे के करीब अमृतसर मेल में वे चढ़े भी थे। परन्तु मेरी भेजी चिट्ठी उनके चले जाने के बाद यशपालजी के घर पहुँची। वहाँ से कोई आदमी दौड़ता हुआ स्टेशन जाकर उनको पत्र दे आया। बिना सोचे-समझे यात्रा करने में अपनी ही हानि होती है। स्वामीजी ने उनको अभी अमृतसर भ आने के लिए लिखा था, वह समाचार मैंने पंडितजी को तुरन्त लिख भेजा था। वे अमृतसर जानेवाली ट्रेन से उतर गये और रात को देहरा-एक्सप्रेस में चढ़ गये। 18 तारीख को सुबह लुक्सर में ट्रेन दो घंटे लेट थी। इस प्रकार 10 बजे दिन में वे देहरादून पहुँच गये। आज कृष्णाष्टमी का दिन। शुक्लजी के गृह में सब उपवास कर रहे थे। पंडितजी को भी उपवास करने में कोई आपत्ति नहीं हुई। आज टैक्सी भी नहीं मिल रही थी, अतः उन्हें रात को देहरादून ही ठहरना पड़ा।

**मसूरी** : 19 अगस्त को सुबह से ही वर्षा हो रही थी। पंडितजी 10 बजे के बाद टैक्सी से रवाना हुए

और 12 बजे के बाद घर आ गये। घर मे सभी उनकी प्रतीक्षा कर रहे थे, अतः उनके लिए 'गृह गृहमेव'। लोक साहित्य के निबधो को सम्पादित करने के लिए अब उसमे मनोयोग देना आवश्यक था, अतः घर आते ही वे उसी काम मे व्यक्त हो गये। 21 अगस्त को भी लोक साहित्य के निबधों को देखने में व्यतीत किया।

मेरी माँ को यहाँ आये करीब डेढ महीना हो रहा था। यहाँ उनका बिल्कुल ही मन नही लगता था। वे पढ़ी-लिखी नही हैं, हिन्दी बोलनी भी नही आती, पडितजी से उन्हे बहुत सकोच होता था। बेटी के घर मे ज्यादा दिन रहना उनको पसन्द नही, क्योंकि वे पुराने सस्कारो मे पली हुई हैं, आज तक उन्होने अपनी परम्परा का पालन किया है। गरीब है तो क्या वह मनुष्य नही होता है। मेरी माँ बडी स्वाभिमानिनी महिला रही। वे भी जब युवती थी, तभी विधवा हो गयी। बहुत सघर्ष करके उन्होने हम पॉच भाई-बहनो का पालन-पोषण किया, पढाया-लिखाया। वह खुद काम करके अर्जन करनेवाली महिला रही। जब तक उनका शरीर स्वस्थ रहा, उन्होंने किसी के सामने हाथ नही पसारा। मसूरी मे उनका मन कैसे लगता ? पडितजी ने सोचा था कि वे हमारे घर मे खुश रहेंगी, गृहकार्य मे वे सहायता करेंगी। पर जो स्वय अर्जन करके अपने परिवार के पालनेवाला व्यक्ति हो, वह दूसरे की दया पर कितने दिन तक जीना चाहेगा ? मेरी माँ अब बहुत वृद्धा हैं, पर किसी के सामने आज भी वे झुकती नही। पडितजी भी उनका सम्मान करते थे, पर यदि उनका यहाँ मन नहीं लगता तो उनको रोके रखना भी ठीक नही। मेरे चचेरे भाई की अकेली लडकी शाति भी उनके साथ आई थी, उसके माता-पिता भी उसको जल्दी ही लौट आने के लिए चिट्ठी पर चिट्ठी भेज रहे थे। इसलिए पडितजी ने लिखा—"जब किसी का सहयोग नही मिलता तो स्वावलम्बनमेव शरणम्।"

अब प्रश्न उठा कि माँ को पहुँचाने कौन जायेगा ? घर मे पुरुषो मे राहुलजी और मगलजी हैं, नौकर नही है। दोनो पुरुष कार्य व्यस्त है। यदि मगलजी जाते, तो पडितजी का काम ही रुक जाता। माँ और भतीजी को अकेले इतनी दूर भेज भी नही सकते। किसको जाना होगा ? हम सोचते ही रहे। "यदि कोई नही जायेगा तो मैं ही जाकर पहुँचा दूँगी।" जब मैंने यह बात कही तो पण्डितजी चौंक गये, सभी चकित हो गये किंतु पडितजी को खुशी भी हुई और लिखा—"पर तस्या भयनिर्मुक्तिः स्वतत्र च आवश्यक।" (21 अगस्त)

23 अगस्त को लोक साहित्य के और निबध—राजस्थानी और डोगरी के—मिले। वे इनका सम्पादन करने मे व्यस्त हो गये। आज घर मे पडितजी के कुछ मेहमान आनेवाले थे। हम लोग सुबह से ही भोजन आदि की तैयारी मे लगे हुए थे। तभी अचानक मेरी तबियत खराब हो गई, सिर चकराना, सिर-दर्द और हृदय-पीडा एक साथ। दो दिन तक चारपाई मे उठ नही सकी। उन्होने मेरी खूब तीमारदारी की, मेरे पास ही बैठे रहे। मेरी बीमारी से वे घबरा गये थे। वैसे तो मै नीरोग ही रही, किन्तु इधर घर के तनाव और पडितजी के रूखे व्यवहार के कारण मन बडा दुःखी रहता था। फिर मैं ज्यादा उनके स्वास्थ्य का ही ध्यान रखती थी, अपने बारे में बेपरवाह थी। मेरे बीमार पडने से सबको ही तकलीफ होती थी। खैर, उस समय मेरी माँ वहाँ मौजूद थीं। भीतर का काम उन्होने सँभाल लिया।

अगले दिन 24 अगस्त को वे नगर गये। भोजन जुत्शीजी के यहाँ किया और उन्ही लोगो के साथ उन्होंने 'नया दौर' फिल्म देखी। जब चित्रपट उनको अच्छे लगते ही नहीं थे, तो मालूम नही वे क्यों देखते रहते थे ? सायकाल छः बजे वे घर लौट आये। पडितजी का मेरे कलिम्पोग जाने के नाम से चिढ हो रही थी। और मेरी बीमारी से भी चिन्तित। अतः 23 अगस्त का उन्होने लिखा—'सार्धैकादश वादने कमलाया घूर्णित, मस्तिष्क हृदय व सम्पीडितम्। कपाट आलम्बितो यथा सम्पतिता स्याद् हृदरोगस्य न किं सम्प्यौषधम्। औषधः सर्वं वान्तम्। न किमपि भुक्तम्। अथापि सा जिगमिषति कालिम्पोगम्। निवारण व्यर्थम्। गच्छतु नाम। हृदयरोग विशेषज्ञा अत्र दुर्लभाः बहुशुल्काश्च।"

25 अगस्त को डॉ. उषा जुत्शी अपनी माँ के साथ आई। उन्होने मेरी डाक्टरी जॉच की, दवाइयाँ भी लिख दीं। परन्तु मैं दवाइयों का सेवन करूँगी, इसमे भी पडितजी को सदेह था। उनके इस व्यवहार से तो मुझे असह्य दुःख होने लगा। नौकरी करने के लिए कही अन्यत्र जाने भी नही देते थे। उस समय गन्तोक (सिक्किम) से मुझे तार मिला था कि वहाँ के बालिका उच्चविद्यालय मे अध्यापन के लिए शीघ्र आ जाऊँ। इतनी दूर तो

वे कतई जाने नहीं देगे, यह मुझे मालूम ही था। मेरे घर में न रहने से उनकी देखभाल अच्छी तरह से कौन करता, यह उनको अच्छी तरह मालूम था। पर, हर समय चिड़चिड करते रहना आखिर किसको अच्छा लगता ? चीन जाने के लिए मैं तैयार नहीं, उस पर भी उनको गुस्सा, मैं अध्ययन में मन नहीं लगाती, इस पर भी गुस्सा। मै दवा शायद न लूँगी, इस पर भी पहले से ही सदेह। आखिर इतना कडवापन कौन बर्दाश्त करता ?

उन दिनों उनके व्यवहार को देखकर मुझे बडा विचित्र लगता था। क्या हुआ है इनको ? क्यों इतने उखड़े-उखडे रहते हैं। हमने इनका क्या बिगाड़ा है। मेरे खिलाफ उनके कान भरनेवालों की कमी नही थी। बाहर के लिए पडितजी चाहे कितने बड़े विद्वान् और महान व्यक्ति क्यो न हों, पर आदमी की सच्ची परख करने की शक्ति शायद तब उनमे नही थी। वह पत्नी के दोषों के बारे मे अपने एक-दो खास मित्रों को लिखकर उनसे सलाह माँगते, परन्तु मैंने तब तक उनके बारे मे किसी से भी एक शब्द तक नही कहा था। उनके रूखेपन को चुपचाप सहन करते रहने का यह दण्ड मुझे मिल रहा था। हमारे आसपास भी ऐसे तत्व मौजूद थे, जो हमारे घर को तोड़ने के लिए बहुत प्रयत्नशील थे। एक तो हमारे दरवाजे पर ही बैठी हुई थी, जो मुझसे नफरत करती थी। ऐसे तत्वों की सलाह हमारे स्वामी बड़े प्रेम से सुनते और प्रतिक्रियास्वरूप मुझसे रुष्ट रहते। इसीलिए मामूली बीमारी को मैं चुपचाप ही सह लेती थी। पर कोई बहुत विवश हो जाये तो क्या करे। 27 अगस्त को वे बाजार जाकर मेरे लिए दवाइयाँ ले आये। उनका तो अभी एक पैर घर से बाहर ही रहता था और बाहर से निमत्रण भी नित्य आते रहते। 27 को भी कही से निमत्रण आ गया। अब बच्चो की शिक्षा के बारे मे भी सोच रहे थे। अग्रेजी शिशुशाला मे न देकर उन्हे गुरुकुल मे देने की बात सोचने लगे।

28 और 29 अगस्त को पडितजी लोक साहित्य के विविध निबधो के सम्पादन में व्यस्त रहे। अभी भी पूरे निबध नहीं मिले थे। शातचित्त से काम करते रहे तो घर के लोगो को भी अच्छा लगता था। 30 अगस्त को भी मेरे पेट मे भयकर पीडा होने लगी। लगता था, अपेन्डिसाइटिस का दर्द है। उस जगल में दवाई भी तो झट से नही मिलती। दर्द इतना असह्य हो रहा था कि लगता था, मेरी जान ही चली जायेगी। मेरे स्वस्थ रहने पर वे चाहे जितना ही चिढते रहे, लेकिन मेरे इस तरह बीमार पडने पर तो वे परेशान हो जाते थे। उनको बडी तकलीफ होती थी। इस बार भी मुझे तीन दिन तक विस्तर पर ही पड़े रहना पडा। वे मेरे पास ही बैठे रहे, पेनिसिलीन के इजेक्शन दिये, गरम पानी पिलाते रहे। जया-जेता का भी ध्यान रखते रहे। ऐसे समय में पडितजी का महामानव रूप प्रकट हो जाता था। काश, कि वे किसी की बातो में न आते।

## सिद्धान्त के प्रति निष्ठा

उन दिनो पजाब मे हिन्दी-पजाबी का आन्दोलन चल रहा था। हिन्दी का पक्ष लेनेवाले नर-नारी को जेल भेज दिया जा रहा था। आन्दोलन ने उग्र रूप धारण कर लिया। आन्दोलन शीघ्र शात होगा, अभी इसकी कोई उम्मीद नही थी। अब इस झगडे में उभयपक्ष मे समझौता कराने की जरूरत थी। इस कार्य का जिम्मा भारतीय कम्युनिस्ट पार्टी ने ले लिया। मध्यस्थता के लिए एक योग्य व्यक्ति की पार्टी को तलाश थी। इस प्रस्ताव को लेकर साथी सच्चिदानन्द शर्मा 1 सितम्बर को दिल्ली से हमारे घर आये। प्रस्ताव को पडितजी ने सहर्ष स्वीकार कर लिया। आन्दोलन चाहे कितना ही भयाकुल क्यो न हो, वे जायेगे ही। आखिर पार्टी का आदेश जो था। उन्होने लिखा—"कमलाऽप्रसन्ना, विरोधे सन्नद्धा··· कार। मृत्युभयं सर्वत्र तया दृश्यते।" हाँ, मैंने इनके जाने का घोर विरोध किया। विरोध किसी अन्य कारण से नही। वृद्ध शरीर है उनका, वहाँ अमृतसर में हिन्दी-पंजाबी कितने ही जेल पहुँचाये जा रहे थे। इस बुढ़ापे में जेल जाने मे कौन-सा लाभ था? उनकी बातों को पंजाबी के पक्षधर सुनेंगे ही, इसकी क्या गारटी थी ? पार्टीवालो को और कोई तरुण या प्रौढ व्यक्ति नहीं मिला। आदेश देनेवालों ने यह नही देखा कि राहुलजी अब वह पहले के 'डेरिंग राहुलजी' नहीं हैं। अब तो भोजन करने से पहले रोज इन्सुलिन की शरण लेनी पड़ती है, और भी कई शारीरिक कष्ट हैं उनको। आखिर हम लोग तो राहुलजी के हितैषी थे, शत्रु तो नहीं। हम उनका बुरा कभी नही चाहते थे। इसी बात पर पहली बार

हमारा झगड़ा हो गया। मैं भी उनसे बहस करने के लिए तत्पर हो गई। चार दिन के लिए आपस मे बोलचाल बन्द हो गई। यह हमारे सम्मिलित जीवन में पहली और अंतिम घटना थी। इस तरह का मनमुटाव इससे पहले और बाद मे कभी नही हुआ। वैसे हम दोनों मे कोई झगडा हो जाये, यह अन्य लोगो को कभी पता नहीं लगता था, क्योंकि बाहर से हम लोगो के आपसी व्यवहार मे कोई अन्तर नही आता। इस बार वे भी झुकने को तैयार नही थे, और मैं भी सोचती थी—इस आयु मे उनको अमृतसर जाने मे रोककर मैंने कोई बुरा काम नहीं किया है। इसलिए मैं भी सिर झुकाने को तैयार नही थी। आखिर इतने दिनो से उनकी ज्यादती को मैं चुपचाप बर्दाश्त करती आ रही थी, आदमी की सहनशक्ति की भी एक सीमा होती है। वे आधे समय तो घर मे बाहर ही रहते थे। घर मे भी उनके मनोरंजन के लिए इष्ट-मित्र आते ही रहते थे। मेरा काम होता उन लोगो की खातिरदारी करना। मैं काम करते-करते थकती भी होऊँगी। मुझे भी तो मनोरंजन चाहिए। यह नही सोचना। जगल के घर मे निवास है, न कही आना न जाना। मेरे लिए वे ही तो एक साथी हैं, पर वे भी इस तरह हमसे दूर-दूर रहते है, यह सोचकर मेरा मन बहुत रो रहा था। 1957 का वर्ष मेरे लिए 'अभिशप्त वर्ष' रहा। क्या पार्टी के भीतर मीडिएटर बनाये जानेवाला और कोई नही था ? इन्ही को क्यो चुना गया, जो अनेक व्याधियो से ग्रस्त थे। उनको अपने शरीर का भी तो ख्याल रखना चाहिए। सो, मै भी इस बार अड गई। यह झगडा हम दोनो के बीच ही अकेले मे हुआ, किसी और को पता लगने नही दिया।

श्री सच्चिदा अगले दिन 2 सितम्बर को दिल्ली लौट गये। हम दोनो अपनी-अपनी धुन मे ही रहे। उनका लिखने-लिखाने का काम यथावत् रहा, कोई गत्यवरोध नही, पर हमने बोलचाल बन्द रखी। 3 सितम्बर को भी वे लोक साहित्य पर काम करते रहे। आज कई भाषाओं के निबध सशोधित और टाइप कर काशी भेजने के लिए तैयार हो गये। डॉ त्रिगुणायत की डी. लिट्. की थीसिस भी निरीक्षण के लिए पडितजी के पास आ गई। इस शीतयुद्ध के समय उन्होंने अपने अपको काम मे ही व्यस्त रखा। बच्चो मे थोडा-थोडा बोल लेते थे। 4 सितम्बर को जया-जेता दोनो ज्वराक्रान्त हो गये, दोनो को क्रमशः 103° और 102° ताप रहा। अब मुश्किल मे पड गये। मै दोनो बच्चों को अपनी गोद मे लेकर बैठी रही। इस बार इन दोनो पर फ्लू का तीसरा आक्रमण हुआ। उस दिन सुबह भी पडितजी नही बोल रहे थे। परन्तु अब चुप रहने से भी काम कैसे चलता। हमारे घर के नीचे जोनमारी गाँव पडता था। वहाँ के गाँववाले कभी कभी ताजी हरी सब्जियाँ हमारे घर बेचने लाते थे। खरीदारी मै ही किया करती थी पहले मे। उस समय पडितजी काम मे व्यस्त थे, सो मुझे आवाज देना अनिवार्य हो गया। आवाज न देकर वे स्वय कमरे मे आये और मेरे कन्धे को छूकर बोले—"रानी, जाओ सब्जी ले लो।" मै तो रूठी हुई थी, बोली—"आप ही ले लीजिए न यह काम आप भी तो कर सकते है।" वे अब बुरा नही मान रहे थे, मुस्कराकर मुझे आलिंगन मे बाँधकर फिर बाहर चले आये। खैर, चार दिन का यह 'वाग्विलासावरोध' उसी क्षण 'न्यस्त' कर दिया। इसके बाद इस तरह का मौन युद्ध फिर हमारे बीच कभी नही हुआ।

उस समय के झगडे मे मुझे पता लगा था कि कम्युनिस्ट पार्टी उनको कितनी प्यारी थी, पार्टी के सिद्धात उनको कितने प्यारे थे और सिद्धान्त की लडाई मे वे कितने दृढ थे।

5 सितम्बर को वे शात चित्त से लोक साहित्य का काम दिन-भर करते रहे।

**अभिनन्दन** : 6 सितम्बर को जुत्शीजी के घर मे एक विशेष पार्टी थी। उसमे हम दोनो आमत्रित थे। भोजनान्तर हम दोनो गये। अभी तक यह ज्ञात नही था कि किस खुशी मे पार्टी दी जा रही है। वहाँ जाने पर पता लगा कि जुत्शी दम्पती राहुलजी का अभिनन्दन कर उनको मानपत्र देना चाहते है। समारोह मे अनेक वयोवृद्ध परिचित व्यक्ति आमत्रित थे। मोहिनी महाशया ने अपनी कविताएँ मानपत्र के रूप मे पडितजी को समर्पित की। डॉ. सत्यकेतुजी ने पडितजी के गुणो का परिचय दिया। श्रद्धेय 'सर' सीतारामजी ने सभापति का आसन ग्रहण किया। बहुत सुन्दर समारोह हुआ। चाय-पान का भी अच्छा प्रबन्ध किया गया था। वैसे भी जुत्शी परिवार का हम लोगों के प्रति सदैव स्नेह बना रहा। आज का यह समारोह तो विशिष्ट था।

कलिम्पोंग जाने का समय निकट आया। प्रश्न खडा हुआ, हमारे जाने पर पडितजी और मंगलजी के

भोजन की क्या व्यवस्था होगी ? उस समय घर मे नौकर नहीं था। मगलजी चाय-नाश्ता तो दे सकते हैं, पर भोजन बनाने का उनको समय नहीं मिलेगा, क्योंकि उनको पडितजी के लिखने का काम करना है। पड़ोस में ठाकुरानी गुलाबकुमारी रहती ही थी। वह पडितजी और मगलजी तथा हमारे अल्शेशियन कुत्ते भूत के भोजन का इन्तजाम करने को राजी हो गई। इस बहाने वह आपने चाचाजी की देखभाल भी कर सकती थी। खैर, मरता क्या न करता। मजबूर होकर मैने उसकी सहायता को स्वीकार किया। मैं बहुत जल्दी ही लौट आनेवाली थी, सिर्फ सप्ताह-भर की बात थी। पंडितजी को कोई कष्ट न हो, इसीलिए मुझे यह व्यवस्था करनी पड़ी।

7 सितम्बर को 9 बजे सुबह मैं जया-जेता को लेकर माँ और शाति को पहुँचाने कलिम्पोग के लिए चल पडी। उस दिन पडितजी ने अपनी डायरी मे लिखा–"9 वादने प्रात' कमला सर्वेस्सह गता कालिम्पोगम्। वत्सयो ज्वराश असीदेव, पर मातृगृहाभिमुखेन हृतयेन वनिता न किमपि गणयति। शुभा'स्यु पथान इत्यमेवाशासे।··· शून्यभिव गृह प्रतिभाति। गृह प्राक्र पूर्णमिवासीत्।

भोटगमनायार्थिक चिता न प्रेरिका, तत्र प्रतीक्षमाण कृत्यमपि वलवदाहरति। कमला च न जिगषिति। तार्हि सा तिष्ठतु कालिम्पोगे।"

मुझे भजने मे उनको कोई आपत्ति नही थी, क्योकि मेरी अनुपस्थिति मे वह दूसरा काम करना चाहते थे। इसके बारे मे उनके पत्र से ज्ञात हुआ। उनके अमृतसर जाने के कार्यक्रम के लिए मैने जो कडा विरोध किया था, उस समय वे चुप लगा गये। किन्तु मन ही-मन उन्होने जाने का निश्चय कर रखा था। दोस्तो को पत्र भी लिख दिये थे। 8 सितम्बर को प्रस्थान करना उन्होने तय कर रखा था। घर को देखने के लिए मगल जी थे ही। मुझे तो उन्होने अपना प्रोग्राम उस समय नही बतलाया, पर मेरे कलिम्पांग पहुँचते ही उनका पत्र मिला, जिसमे मुझे आदेश दिया गया था कि–मुझे कलिम्पोग रहना पसन्द है। स्वजनों के बीच मे वहाँ रहूँ तो उन्हे भी सन्तोष होगा। वह अमुक तिथि को अमृतसर मे हिन्दी पजाबी आन्दोलन मे मीडियेटर बनकर जायेंगे। उधर से लौटकर इस मकान की बिक्री करके चीन (भोट) चले जायेगे। यदि 'हिन्दी विश्वकोश' का फैमला हो गया और उनकी नियुक्ति हो जाय तो वे काशी चले जायेगे काम करने और मुझे भी वहाँ आना होगा। यदि मैं वहाँ भोट जाना नही चाहती तो वे दबाव भी नही डालेगे। किन्तु वे जायेंगे ही। मुझे कलिम्पोग तथा गन्तोक में तब तक के लिए काम स्वीकार करने की सलाह दी। वे साल मे दो महीने के लिए भारत आयेंगे। चूँकि ल्हासा से कलिम्पोग के रास्ते भारत आने मे बडी सुविधा है, इसलिए मेरे कलिम्पोग रहने मे उनको कोई आपत्ति नही।

जो बात वे मुँह से कह नही सकें, उसे पत्र द्वारा इस तरह व्यक्त किया। मेरे ऊपर इसकी क्या प्रतिक्रिया हुई होगी, इसे बतलाने के लिए मेरे पास शब्द ही नही। खैर, उस समय तो उन्होंने मेरे विरोध की पर्वाह नही की, किंतु प्रकृति ने तो उनके अमृतसर जाने मे रुकावट डाली ही।

हमारे चले जाने के बाद उनको पूरा काम करने का समय मिला। लोक साहित्य के कार्य को लगभग खत्म ही कर दिया। 8 सितम्बर को जुत्शी दम्पती उनसे मिलने आये। दिन अच्छी तरह मे कटा। उसी रात को उनको ज्वर हो गया, रात को 102° ताप रहा। 9 सितम्बर को भी ज्वर 102° ही रहा। यदि मध्याह्न तक ज्वर 99° से अधिक ही रहा तो उनका जाना सम्भव नही है, यह उन्होंने सोच लिया। पर ज्वर 102° से कम नहीं हुआ। उनकी सेवा मे मगलजी और गुलाबकुमारी थी। रात को फिर उनका बुखार चढने लगा, तो सब लोग घबरा गये। मगलजी ने जुत्शीजी को फोन कर दिया। जुत्शीजी भी दौडे-दौडे आ गये। पडितजी ने अब 'नगतव्य मिति' का निश्चय कर लिया। 10 सितम्बर को भी उनका ज्वर कम नहीं हुआ। डाक्टर राम की पत्नी ने (जो एक कुशल नर्स थी) पडितजी को इजेक्शन लगा दिया। डॉ उषा जुत्शी ने भी आकर उनके शरीर की जाँच की। ज्वर से पीडित हो बिस्तर पर पडे-पडे भी वे सोच रहे थे–"पचनदे हिन्दीकृते किमपि करणीयमिति मे मनो मनस्यावासीदत्।" (10 सितम्बर) कमरे मे उनको सूना-सूना लगता था, बच्चों की किलकारी की याद आती थी। इसलिए मगलजी को अपने कमरे मे सुलाया, ताकि वे उनकी देखभाल कर सकें। 11 सितम्बर को भी उनको ज्वर आया। ज्वर-ग्रस्त होने पर वे उपवास रखते थे, किन्तु शरीर दुर्बल हो रहा था। इसलिए

आज कुछ दूध और पावरोटी ली। "रोगि परिचर्याऽतीव सौहार्देन ठाकुराणी गुलाबकुमार्या कृता।" तेज ज्वर दो दिन रहा, पर लगता था कि बहुत दिनों से आ रहा है। शरीर अत्यन्त दुर्बल हो गया है। 12 सितम्बर को ज्वर उतर गया। उस दिन उनको पलामू और अल्मोड़ा से अक्तूबर मे आने के लिए दो निमंत्रण मिले। जाने के लिए पंडितजी झटपट तैयार। इतना ही नहीं, अक्तूबर मास में छत्रपुर जाने का भी बुलावा आया। नवम्बर में पलामू जायेंगे। यह प्रोग्राम पहले से ही बना डाला। 12 से 14 सितम्बर में उनको बुखार तो नहीं रहा, किन्तु बहुत कमजोरी महसूस कर रहे थे। 13 तारीख को उनको लखनऊ से प्रज्ञानन्द जी द्वारा भेजा तार मिल गया, जिससे पता चला कि "कमला सकुशल लखनऊ पहुँच गई।" उस दिन शैया पर लेटे-लेटे ही काम करते रहे। दो मित्र श्यामनारायण पाण्डे तथा कैप्टन शुक्ल उनको देखने आये। 14 को उन्होंने पथ्य लिया, जिसमें दो उबले अण्डे, दो पाव दूध, पोटल की सूप तथा आधा फुलका। भूख अभी नहीं लगती थी। फिर भी शरीर के लिए खाना ही था। 15 सितम्बर (रविवार) को डा. उषा जुत्शी अपने माता-पिता के साथ पंडितजी को देखने आईं। और भी कई लोग उनसे मिलने आये। उस दिन भी पंडितजी शैया पर लेटे ही 'मैथिली लोक साहित्य' वाला निबंध पढ़ते रहे। 16 सितम्बर को भी शायद उनको उम्मीद थी कि वे अमृतसर जा सकेंगे। अब जाने का ख्याल छोड़ दिया।

कमजोरी के कारण अभी वे हाथ से नहीं लिख पा रहे थे। परिवार की याद भी उनको आ रही थी। मेरी चिट्ठी उनको मिल गई थी। उनको मालूम हुआ कि जया को फिर लखनऊ में ज्वर आ गया और ऐसी ही अवस्था में वह कलिम्पोंग गई। उनको बहुत दुःख हुआ। मंगलजी से एक पत्र टाइप करवा कर मेरे नाम भेजा :

*मसूरी*
*16-9-57*

*रानी,*

*बुखार के कारण मैं पंजाब नहीं जा सका। बुखार और जुकाम अब नहीं है, कमजोरी है जो अच्छी हो जायेगी। अभी बाहर जाना नहीं है। यह जानकर चिन्ता हुई कि जया को बुखार आ गया। उनके स्वास्थ्य के बारे में लिखती रहो। विस्तृत पत्र पीछे लिखूँगा।*

*यहाँ सब ठीक है।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

17 सितम्बर को वे 'मगही लोक साहित्य' का अवलोकन करते रहे। 18 को हाथ में आये निबंधों को देखकर समाप्त किया। 18 को हमारे पड़ोसी डाक्टर राम सपरिवार फर्रुखाबाद के लिए रवाना हो गये। उनको विदा देने पंडितजी चार्लविल फाटक तक गये। इतने दिनों तक बिस्तर में पड़े रहने के कारण आज उनको चलने में कठिनाई हो रही थी। अपना समाचार देते हुए उन्होंने फिर मंगलजी से टाइप करवाकर दूसरा पत्र भेजा—जो इस प्रकार है :

*हर्न क्लिफ, मसूरी*
*18-9-57*

*रानी,*

*आज मकान के गाहक आये। मकान देख लिया। तीन चार सौ रुपया खर्च करके मकान देखने आये थे, इसलिए सौदा पटने की पूरी उम्मीद है। उनकी पत्नी हरद्वार ठहर गई हैं। दो-तीन दिन मे आ जायेंगे और बात पक्की हो जायेगी। लिखा-पढ़ी के लिए या तुम्हे आना है या वकील साहेब से पूछ लो। शायद पावर ऑफ अटर्नी से काम चल जाय। अधिकतर तुम्हें आने के लिए ही तैयार रहना चाहिए। मैं तार दूँगा। मेरी तबियत ठीक है। कमजोरी है। कल इन्कमटैक्स अफसर के पास जाना है। जया-जेता को बहुत-बहुत प्यार।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

19 सितम्बर को वे धीरे-धीरे इन्कमटैक्स आफिस गये। पर आज काम नही हुआ। चाय-पान जुत्शीजी के यहाँ हुआ। मध्य एशिया : 2 के प्रूफ आये। पर उसमे रूसी शब्द-सूची नही दी है। क्या खो दिया है ? 20 सितम्बर को 'डोगरी भाषा' का विस्तृत निबध आ गया। पडितजी उसको देखने मे लगे रहे। आज भी उन्होने कमला के नाम अपने हाथ से लम्बा पत्र लिखा, जो इस प्रकार है :

*मसूरी*
*20-9-57*

*रानी,*

*कल अमृतसर भेजा तुम्हारा पत्र मिल गया। यह जानकर बहुत अफसोस हुआ कि गर्मी से बच्चो को बड़ी तकलीफ हुई। यह गर्मी तो सारे अक्तूबर-भर रहेगी। इधर मकान के तीन ग्राहक मालूम होते हैं। 8,000 देनेवाले आकर परसो मकान देख गये। उनकी पत्नी हरद्वार मे रुक गयी थीं। उनको बुलाने के लिए लिखा है। आते ही पक्का हो जायेगा। फिर विक्रय-पत्र लिखने को रह जायेगा। दूसरे सज्जन ने 10,000 रुपये को दो बार मे देने के लिए लिखा था, हमने मजूर भी कर लिया। वह तुम्हारे आने पर यहाँ आयेगे। तीसरे कलकत्ता के वकील का पत्र आया है कि वह दुर्गापूजा मे यहाँ आयेगे। हमे किसी से बयाना लेकर पक्का करना है। यदि तुम वकील साहब से पूछकर मेरे नाम पावर ऑफ अटर्नी लिखकर भेज दो तो मैं ही तुम्हारी ओर से विक्रय पत्र लिख सकता हूँ। अन्यथा तुम्हे आना पड़ेगा। सो 5 अक्तूबर को वहाँ से जरूर चल देना होगा। वैसे मुझे अक्तूबर के प्रथम सप्ताह मे नागरी प्रचारिणी सभा के काम के लिए बनारस जाना है और वहाँ 5-6 दिन रहना होगा। पर डरता हूँ कि जया-जेता को गर्मी से बहुत परेशानी होगी। कहीं फिर फुसियाँ न निकल आएँ। उससे तुम्हारा यहाँ सीधे चला आना अच्छा होगा। मकान बेचने की चिन्ता बहुत है, पर गर्मी के कारण मैं दुविधा मे पड़ा हूँ। मकान तो बेचना ही है। इसलिए यदि पावर आफ अटर्नी लिखकर नहीं भेज सकती, तो तुम्हे आना है। ग्राहको को सूचना भी देनी है, ताकि काफी पैसा खर्च करके यहाँ न आये।*

*मुझे ज्वर रविवार (8-9 सितम्बर) को आधी रात के बाद आया था। तीन दिन रहा। और 103° तक गया। उसके बाद बुखार हट गया, पर दो दिन तक भारी जोकाम रहा। कमजोरी बहुत आ गई। कल इन्कमटैक्स आफिसर के पास गया। काम हो गया। वह 5-7 दिन मे करके रुपये की सूचना दे देगे। कल चाय जुत्शीजी के यहाँ पी और 6 30 शाम को घर लौट आया।*

*घर के लिए कोई ठीक नोकर नहीं मिला। एक चालीस माँग रहा था। मुझे तो बाहर जाना पड़ेगा और यहाँ मगल रह जायेंगे। इस ख्याल से भी नौकर नही रक्खा। खाना बीमारी के समय तो गुलाबकुमारीजी का नौकर यहीं बनाता था, अब हम नीचे खा आते हैं। डॉ राम कल यहाँ से जा रहे है। वर्षा तो 2-4 दिन से बद है, पर उनको बहुत कष्ट हुआ। पैर सूज गये हैं, पेशाब मे अल्बुमिन आ रहा है। परसो मैं उनसे मिलने गया था। उदास थे।*

*बच्चो का और अपना बहुत ध्यान रखना। ऋतुसन्धि मे बीमारियाँ बहुत होती है। जमुना दीदी, वकील साहेब, कल्पना, अनु और बच्ची को मेरा यथायोग्य कहना।*

*स्वामीजी का पत्र आया है। वह पुस्तको को अमृतसर के घर मे रखने की सलाह देते हैं। देहरादून मे 40 रुपया मासिक से कम मे मकान नहीं मिलेगा। रूपनारायणजी और शुक्लजी का मकान नही ले सकते। किराया न लेने का आग्रह होगा, जो मैं नहीं चाहता।*

*बहुत-बहुत प्यार, चुबन-आलिगन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

*'कल तुम्हारा तार मिल गया था। ज्वर हट जाने के बारे मे मैंने पत्र लिखे थे जो मिल गये होगे। इसलिए तार से जवाब नहीं दिया।'*

21 और 22 सितम्बर को वे 'लोक साहित्य' के निबधो को देखने मे ही व्यस्त रहे। शरीर अस्वस्थ है

और इतना काम कर रहे हैं। इस समय मैं भी उनके पास नहीं हूँ। उनको कैसा लग रहा होगा, किंतु वे चिन्ता को काम में व्यस्त रहकर ही भुलाने का प्रयत्न करते थे। 'लोक साहित्य समिति' की बैठक इस बार बनारस में होनेवाली थी। नागरी प्रचारिणी सभा के लिए 'हिन्दी लोक साहित्य' खण्ड का वह इतने परिश्रम से सम्पादन कर रहे थे। इसके सारे निबंध वे देख चुके थे, अब सभा को सौंप देना चाहते थे। यह भी चाहते थे कि मैं बच्चों को लेकर लखनऊ तक आ जाऊँ तो साथ मसूरी आ जायेंगे। 23 सितम्बर को डॉ. सत्येन्द्र का लिखा 'ब्रज लोक साहित्य' का निबंध भी आ गया। पंडितजी ने आज ही इसको पढ़ डाला।

उधर कलिम्पोंग में जया-जेता फिर अस्वस्थ हो गये। जया को तो लखनऊ में ही बुखार आ रहा था। पिता की प्यारी बेटी, रात दिन 'पापा-पापा' की रट लगाती रहती। उधर पंडितजी का वह पूर्वोल्लिखित पत्र पाकर मेरा भविष्य ही असंतुलित हो गया। अपना पूरा प्रोग्राम पहले ही उन्होंने बतला दिया होता तो यह गलतफहमी न होती। पत्र ने मुझ पर गजब ढा दिया। मैं कलिम्पोंग हमेशा रहने के लिए तो नहीं आई थी और जब आई तो उनकी सलाह से ही आई थी। मेरा मन अस्थिर हो गया। इसलिए मैंने इनको पत्र नहीं लिखा, पर मेरे भाई मंगलजी को बच्चों का समाचार देते हुए लिखना पड़ा। उन्होंने इस सम्बन्ध में अपनी दैनन्दिनी में लिखा—"...वाराणसी का कार्य न होने पर चीन जाना मेरा अनिवार्य है। वह (कमला) अपने बच्चों के साथ रहे। वह यदि नहीं चाहती तो उसके लिए निवास का प्रबंध कर देना होगा। उसको कालिम्पोंग अच्छा लगता है, इसीलिए मैंने सुझाव रखा था। मैं अकेला नहीं जा सकता, पर उस पर दबाव भी नहीं डाल सकता। आज मैंने तार द्वारा समाचार भेज दिया—विजयादशमी के तुरन्त बाद तुम बच्चों को लेकर यहाँ चली आओ। सारे देश में अभी उष्णता है। जया की आँखों में पीड़ा है। बेचारी तपस्विनी क्या करे। सारा जीवन (उनके न रहने पर) कमला ही 'शोक शिशु' से बच्चों की रक्षा करेगी। अब तो मुझे भी जीने की इच्छा नहीं होती।" (24 सितम्बर)

अपने मन की व्यग्रता को व्यक्त करते हुए उन्होंने दो और पत्र मेरे नाम कलिम्पोंग भेजे। पत्रों को पढ़ने से पाठकों को पता चलेगा कि राहुलजी का हृदय कितना निर्मल था हम लोगों के प्रति। बाहर से वे चाहे सख्त दिखाई दें, पर भीतर से वे कितने कोमल थे। पहले पत्र में वे लिखते हैं—

*हैपी वेली, मसूरी*
*24-9-57*

*रानी,*

*मंगल की चिट्ठी से हालचाल मालूम हुआ। कल भी मैं तुम्हारी चिट्ठी की प्रतीक्षा कर रहा था, आज भी नहीं आयी। जया के स्वास्थ्य की खबर सुनकर बहुत चिंता हुई। तुम गलत समझती हो कि मुझे अपने बच्चे प्यारे नहीं है। रोज रोज मेरे दिमाग में खलबली पैदा होती है। कभी-कभी तो जान पड़ता है, जया-जेता बोल रहे हैं। तुम्हें भी अलग करने की बात नहीं कर सकता। मैं तो चाहता हूँ जब तक जीवन है तब तक तुम्हें साथ लेता फिरूँ, पर जबर्दस्ती करने की शक्ति नहीं रखता। यह तो बिल्कुल तुम्हारे हाथ में है। मैंने सोचा था कि मकान दे देने पर कहीं रहने का ठाँव होना चाहिए, तुम्हें कालिम्पोंग पसन्द है इसलिए प्रस्ताव रखा था।*

*पिछले पत्र में लिख चुका हूँ कि गर्मी से डरता हूँ, नहीं तो अभी आने के लिए लिखता। रुपये वकील साहेब से ले लेना, पीछे भेज दिये जायेंगे।*

*बनारस अक्तूबर के प्रथम सप्ताह में जाना है, पर अभी निश्चय नहीं हो पाया है। कभी मन करता है वहाँ आने के लिए लिख दूँ, पर गर्मी में बच्चों की बुरी हालत होगी। गंगा को जरूर साथ लाना। यदि बनारस जाना हुआ तो मैं तार द्वारा वहाँ पहुँचने की तारीख लिखूँगा। वहाँ सप्ताह भर जरूर रहना होगा। बनारस में कहाँ रहना होगा, अभी निश्चय नहीं किया। तुम सारनाथ उदय के यहाँ उतर जाना। वहाँ से साथ ले आयेंगे। सम्भव है अबके डाक्टर मंगलदेव के यहाँ ठहरूँ।*

*तुम दशहरा के बाद 5 अक्तूबर को कालिम्पोंग से चल पड़ना।*

*मुझे बनारस छोड़ और कहीं नहीं जाना है। नवम्बर 20 को। फिर बनारस से आगे जाना है। अक्तूबर*

*के अंत में छतरपुर (मध्यप्रदेश) में।*

*यहाँ सब अच्छा है। खाना बनानेवाला नहीं मिला, इसलिए गुलाबकुमारी के यहाँ ही हम लोग खा रहे हैं। तुम्हारे आने पर नौकर रखना होगा। जाड़ों के लिए देहरादून या अमृतसर में कहीं जाना होगा।*

*जया-जेता को मेरी ओर से बहुत-बहुत चुम्बन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

दूसरा पत्र :

*हैपी वेली, मसूरी*
*26-9-57*

*प्यारी,*

*तुम्हारा कोई पत्र नहीं आया। रोज प्रतीक्षा है। कल 195 रुपये भेज दिये। तार से भेजना नहीं हो सका, क्योंकि डाकवाले ने नहीं लिया। आज तार भी दे रहा हूँ कि तुम वहाँ से सीधे यहाँ आ जाओ। 5 अक्तूबर को वहाँ से चलने पर सिलीगोड़ी की ट्रेन तुम्हें 6 अक्तूबर की शाम को लखनऊ पहुँचा देगी। उसी रात देहरादून एक्सप्रेस मिल जायेगा और 7 के सबेरे तुम देहरादून पहुँच जाओगी। सीधे टेक्सी कर मसूरी आ जाना। वहाँ से तार दे दोगी तो मेहताजी को लिख दूँगा। वैसे भी उन्हें लिख रहा हूँ कि 7 तारीख के देहरा-हावड़ा एक्सप्रेस में तुम्हें देख लें। लखनऊ मे 20.30 बजे सिलीगोड़ी की ट्रेन पहुँचेगी, इसलिए देहरा की ट्रेन मिल जायेगी। यदि किसी कारण न मिल सके तो बुद्ध विहार, रिसालदार पार्क, चली जाना।*

***गंगा को जरूर साथ लाना।** मैं भिक्षु प्रज्ञानन्दजी को भी लिख रहा हूँ कि स्टेशन पर मिल ले।*

*जया के बोखार की बात सुनकर बड़ी चिन्ता हुई। मैंने बनारस तार दे दिया कि 12 अक्तूबर के बाद ही मीटिंग रखें। यह इसीलिए कि तुम्हें यहाँ देख लूँ।*

*यह ख्याल मन से निकाल दो कि बच्चों से मेरा प्रेम नहीं है। वस्तुत: तुम्हारे और बच्चो के भविष्य का ख्याल करके ही मैंने चाहा कि कालिम्पोग मे चार-छः महीने रहकर तजर्बा कर लो, कि वहाँ कहाँ तक तुम्हारे रहने लायक है। मेरे सामने तजर्बा करने का मौका था क्योंकि असफल रहने पर–जिसकी मुझे पूर्ण उम्मीदें थी–दूसरा प्रबंध हो सकता है। जीवित रहते मैं तुम्हे निराश्रित कैसे छोड़ सकता हूँ। बनारस का काम न होने पर ही चीन जाना होगा। और आशा है, सब तरह से सोचकर तुम बच्चों को लिये मेरे साथ चलने के लिए तैयार हो जाओगी। जाड़ों में हम भारत लौट आया करेंगे। यदि वहाँ जाने पर अनकूलता न हो तो फिर विचार हो सकता है। तुम्हे यह ख्याल होना चाहिए कि **तिब्बत का अनुसन्धान और साम्यवाद की सेवा मेरे जीवन के सबसे बड़े आदर्श रहे हैं। मैंने** इनके लिए प्राणों की बाजी लगाने में भी आनाकानी नहीं की। उनसे विमुख होने की तो आशा ही नहीं हो सकती। पर उसमे भी मैं तुम्हें और बच्चो को नहीं छोड़ना चाहता। सभी बात मिलने पर होगी।...*

*बच्चो को चुम्बन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

## कलिम्पोंग आगमन (1957)

जया बेटी का स्वास्थ्य बिगड़ता गया। ज्वर और खाँसी एक साथ चल रही थी। उसका मन कलिम्पोंग में नहीं लग रहा था और 'पापा' को खोजती रही। इतने समय से ज्वराक्रांत रहने के कारण वह बहुत कमजोर हो गई, खाना भी न खाती। मुझे बहुत चिन्ता हो गई। इतनी दूर से घर जाना भी मुश्किल। जया की अवस्था देखकर मैं बहुत ही घबरा गई। तभी मसूरी से पंडितजी का तार मिल गया। लिखा था–"Come with children immediately, wire Jaya's health." (बच्चों को लेकर शीघ्र चली आओ, जया के स्वास्थ्य के बारे में सूचना दो।)

27 सितम्बर को ही मैंने कलिम्पोंग से चल देने का निश्चय किया था। तैयारी भी कर चुकी थी, किन्तु मेरी बेटी जया में इतनी लम्बी यात्रा करने की शक्ति नहीं रह गई थी। मैंने ही कलिम्पोंग से पंडितजी को तार दिया—Jaya very sick. She needs papa. Come immediately." वह तार उनको 27 सितम्बर को सुबह मिल गया। उन्होंने अपनी डायरी में अंकित किया—"तार पत्रं कमलाया लब्धम्। जया रुग्णा, पितरं वाञ्छति। परश्व इतः प्रस्थातव्यम्। चित्तं चिंतितः क्वापि मनो न निविशति। कथं स्यान्मे वत्सा। गम्भीरा रोग इति न सूचित, इत्येव मनस्तुष्टकरम्।"··· (27 सितम्बर) उन्होंने 28 सितम्बर को कुछ निबधों को देखा। मन उनका चिंतित था। अतः कल सुबह ही मसूरी से कलिम्पोंग के लिए प्रस्थान करने का प्रोग्राम बनाया। पिता का अपना बच्चों के लिए चिन्तित होना स्वाभाविक ही था। वाराणसी तक तो उनको ऐसे भी जाना ही था। अब कितने ही दिनों तक वे यात्रा मे रहेंगे, इसलिए 28 सितम्बर के दिन-भर वे लोक साहित्य के कई निबधो का संशोधन करते रहे।

**कलिम्पोंग के लिए प्रस्थान :** 29 सितम्बर को सायं चार बजे पडितजी ने घर से प्रस्थान किया। देहरादून स्टेशन पर रूपनारायणजी तथा मेहताजी उपस्थित थे। रात की गाडी में सवार होकर अगले दिन (30 सितम्बर) लखनऊ स्टेशन पर पहुँच गये। लखनऊ में पूरे दिन रहना था, क्योंकि आगे जानेवाली गाडी शाम को 7 बजे मिलती थी। स्टेशन से वे सीधे यशपालजी के घर मे गये। कल रात की ट्रेन मे उनके सहयात्री थे मलीहाबाद के सैयद हुसैन। वह एम. ए. संस्कृत के द्वितीय वर्ष के छात्र थे। संस्कृत में बोल भी रहे थे, सरल और मेधावी छात्र। लखनऊ में सबसे पहला काम उनको नेशनल हैरल्ड प्रेस मे जाना था। 'मध्य एशिया' के कुछ गेली प्रूफ मिले, जिसको वहीं बैठकर उन्होंने देख लिया। भिक्षु प्रज्ञानन्दजी ने बुद्ध विहार की ओर से पडितजी द्वारा अनूदित 'दीर्घागम' का पद्यानुवाद 'सूत्रद्वयम्' के नाम से प्रकाशित किया था, उसकी प्रति पडितजी को दी गई।

**लखनऊ-सिलीगुड़ी मार्ग :** 1 अक्तूबर की सुबह साढ़े 8 बजे सिलीगुड़ी जानेवाली ट्रेन में पंडितजी बैठ गये। लखनऊ से डॉ. उदयनारायण तिवारी भी गोरखपुर तक इसी ट्रेन से जा रहे थे, इसलिए पंडितजी की यात्रा सुखद रही। तिवारीजी पक्कि ब्राह्मण थे, किन्तु पडितजी को बाहर के भोजन के लिए कोई निषेध नहीं किया। त्रिपुरा के एक और सैनिक (साहसिक) कटिहार तक साथ जा रहे थे। वह दूसरे महायुद्ध के समय भी सैनिक थे। छपरा स्टेशन पर श्री गोरखनाथ त्रिवेदी तथा उनके दामाद प्रोफेसर देवेन्द्रनाथ शर्मा उपस्थित थे। शर्मा जी का रूस-गमन उस समय निश्चित था। बाद में वे दो वर्ष मास्को में रहे भी। पडितजी को कलिम्पोंग से लौटते समय मुजफ्फरपुर आने के लिए शर्माजी ने आग्रह किया। 'रात के समय वाराणसी पहुँचेंगे, इसके बारे में भी सोचना था।' फिर भी राहुल बाबा इन्कार नही कर सके।

**कलिम्पोंग :** 2 अक्तूबर को प्रातःकाल ट्रेन कटिहार पहुँची और 12 बजे के बाद सिलीगुडी स्टेशन पर। पहाड़ के ड्राइवर मैदानी यात्री को खूब ठगते हैं। दार्जिलिंग और कलिम्पोंग में तो उत्तरप्रदेश की तरह गवर्नमेंट रोडवेज सर्विस भी उन दिनो नहीं थी, इसलिए टैक्सीवाले तब भी यात्रियो से मनमाना किराया वसूलते थे। पंडितजी को भी 14 रुपया देने पर स्टेशन वेगन मे जगह मिली। कलिम्पोग जाने के लिए तिस्ता का पुल अभी सही सलामत था। चार बजे के बाद वे कलिम्पोग मोटर स्टेण्ड पहुँच गये। मैं और मेरे परिवार के लोग उनकी प्रतीक्षा कर रहे थे। जया-जेता अभी दोनो उस समय भी रुग्ण थे। पडितजी को लेकर मै श्री राधामोहन प्रसाद वकील (मेरे जीजा) के घर गई। इस बार भी हम लोग उनके यहां ही ठहरे थे। बच्चों को इतने बीमार और कमजोर पाकर उनको बहुत दुःख हुआ। किन्तु बच्चे तो पापा को अपने पास पाकर बहुत ही प्रसन्न हो गये। जया बेटी के लिए तो पापा ही सबकुछ थे, इसलिए वह अब धीरे-धीरे ठीक होने लगी। इस बार वे सिर्फ एक सप्ताह का प्रोग्राम बनाकर कलिम्पोंग आये थे। उन्होंने हम सबको लेकर 10 अक्तूबर को यहाँ से प्रस्थान करने का निश्चय किया।

उस वर्ष 3 अक्तूबर को ही विजयदशमी की तिथि पड़ी। दसहरा नेपाली और बंगालियों के लिए महत्वपूर्ण पर्व है, नेपाली इसे दशैं या बड़ा दशैं कहते हैं। इस दिन परिवार के सबसे बड़े बुर्जुग के हाथ से उनसे छोटे लोग चावल का टीका लगवाते हैं, आशीर्वाद ग्रहण करते हैं। इस बार हमारे पिता के परिवार में सबसे छोटे

चाचा की मृत्यु हो जाने से त्यौहार की धूम-धाम नहीं थी। किन्तु भोजन के लिए कोई निषेध नहीं था। आज दसहरे के दिन हमारे दूसरे चाचा (राधामोहन बाबू के श्वसुर) के यहाँ हम सबको भोजन के लिए निमंत्रण था। अब हमारे परिवार मे यही एक चाचा जीवित थे। इसलिए जाना जरूरी था। उन्होंने दिल खोलकर पंडितजी का स्वागत किया। त्यौहार के दिन लोग थोडा-बहुत मद का सेवन तो करते ही हैं, पर हमारे चाचा पीकर भी सयत थे। पडितजी के साथ वे बातचीत भी करते रहे।

उस वर्ष भी कलिम्पोग मे तिब्बती लोग बहुत-से आ गये थे। 4 अक्तूबर को पडितजी दिन-भर हेनरिख हेरर की पुस्तक Seven Years in Tibet (तिब्बते सप्ताब्दा:) पढते रहे। उन्हे पुस्तक अच्छी और समीचीन लगी, क्योकि उसमें तिब्बत और तिब्बती लोगो का वास्तविक चित्रण किया गया है। उस रात को पंडितजी हम सबको लेकर 'काबुलीवाला' बगला पिक्चर देखने गये। उनको यह फिल्म अच्छी लगी। 5 अक्तूबर को ही पंडितजी इस नगर से ऊब गये। 1949 का समय और 1957 के समय मे बहुत अन्तर था। 1949 मे राहुलजी अपने सहयोगियो के साथ हिन्दी साहित्य सम्मेलन के लिए कोश-कार्य कर रहे थे। उस समय वे लगभग एक वर्ष यहाँ रहे थे। तब कलिम्पोग की अवस्था भी अच्छी थी, लेकिन अब तो उजड़ी नगरी थी। गत वर्ष भी डॉ. रोयरिक के कारण यहाँ पडितजी का मन लगा था। इस बार तो वे भी रूस जा चुके थे। "न तो यहाँ दर्शनीय स्थान है न कोई समानधर्मा पुरुष ही है।" शाम को टहलते-टहलते वे धर्मोदय विहार तक गये।

अगले दिन (6 अक्तूबर) 'मैथिली लोक साहित्य' की पाण्डुलिपि उनको डाक से मिल गयी। उसी को दिन-भर देखते रहे। 7 को 'राजस्थानी लोक साहित्य' तथा 8 को 'बुंदेली लोक साहित्य' की पाण्डुलिपि आ गयी। जेता को कल से ही ज्वर आने लगा और 8 को भी ज्वर कम नही हुआ और हमे 10 को यहाँ से चल देना था। इस साल दोनो बच्चे कई बार बीमार पडे, जिसके कारण दोनों ही कमजोर हो गये थे। खैर, अब वापसी की यात्रा तो करनी ही थी।

**कलिम्पोंग से प्रस्थान :** राहुलजी की कलिम्पोग की यह अतिम यात्रा थी। यहाँ से 10 को चलना था। हमारे साथ शायद राधामोहन बाबू भी चलनेवाले थे, पर वे अभी दार्जिलिग गये थे। अभी नही पहुँचे। यहाँ आकर पडितजी का दो ही दिन मन लगा, उसके बाद फिर वही उदासीनता। वह सोचते हैं, "अब यह जीवन दुर्भर एव निरर्थक प्रतीत होने लगा है। केवल बच्चों के लिए ही जीने की इच्छा होती है। शरीर और स्वास्थ्य भी सुखकर नही है।" कभी यह कलिम्पोग उनको अच्छा लगता था। इसके साथ पडितजी का सम्बन्ध 1929 से (मेरे जन्म से पहले से) रहा था। यहाँ वे कई बार आये, कई कई दिनो तक रहे। सबसे अधिक समय 1949 मे रहे। कलिम्पोग के बारे मे 'दार्जिलिग परिचय' नामक अपनी पुस्तक मे इतिहास एव अन्य पहलू पर पुस्तक का अश भी लिखा। इसी नगर मे पैदा हुई एक पहाडी लडकी की उन्होने बाँह पकडी। अब यही कलिम्पोग उनको अनाकर्षक लग रहा था। वह लिखते है—"कालिम्पोग नगर थोडा भी सौमनस्यकर नही है। यहाँ के गाँव भी नग्न वृक्षविहीन है।... पिछले वर्ष तो रोयरिक महाशय यहाँ थे, काम भी बहुत थे। वे दिन कितने अच्छे थे।" इस वर्ष सप्ताह-भर के लिए आये, "यही अच्छा है, शायद यही मेरा यहाँ अतिम आगमन है।" (9 अक्तूबर)

**मुजफ्फरपुर-मार्ग, 10 अक्तूबर :** भोजन के पश्चात् 1 बजे हम तीनों को लेकर पंडितजी टैक्सी में बैठे। लोग बिदा देने आये थे। राधामोहन बाबू रास्ते मे मिल गये। वे कार्य व्यस्त थे। सिलीगुड़ी पहुँचकर अवध-तिरहुत मेल में द्वितीय श्रेणी के डिब्बे मे हम चढ गये। प्रथम श्रेणी मे तो स्थान नही था, पर उसमें जगह मिल गई, बच्चों को सोने की जगह बना दी। सहयात्री एक मारवाडी तरुण कटिहार तक जा रहे थे। उनसे पता लगा कि तिब्बत मे प्रवेश करने नही देते। आधे रास्ते तक जीप जाती है, पर ज्यादातर पैदल जाना पड़ता है। कटिहार में कुछ और परिचित लोग चढ गये। सड़के भी नयी बन गयी हैं।

अगले दिन सुबह 6 बजे ट्रेन मुजफ्फरपुर पहुँची। आज दिन-भर हमें यहाँ रुकना था। स्टेशन पर शर्माजी उपस्थित थे। हम उनके घर गये, और पंडितजी कुछ घंटे तक सोये। मध्याह्न मे लंगटसिंह कॉलेज में लोक साहित्य के विषय में पंडितजी ने भाषण दिया। इस कॉलेज मे दो हजार से अधिक छात्र उस समय पढ़ रहे

थे। देवेन्द्र शर्माजी के श्वसुर श्री गोरखनाथ त्रिवेदी भी आ गये। उन्होंने 'सदुपदेश सत्परामर्शः कमला कृते दत्तः।'

**वाराणसी मार्ग :** उसी रात को हम वाराणसी के लिए रवाना हुए और 12 अक्तूबर की सुबह 5 बजे हम वाराणसी पहुँच गये। इस बार हम इलिशिया बाजार में डा. मगलदेव शास्त्री के गृह में ठहरे।

## निराशा एव प्रतिक्रिया

**वाराणसी (12 अक्तूबर) :** पडितजी दिन में नागरी प्रचारिणी सभा मे गये। वहाँ पता चला, विश्वकोश मे उनके लिए सम्भावना नही है। (विश्वकोषे नास्ति सम्भावना) यह भी पता चला कि प्रधान सम्पादक का निर्वाचन तत्कालीन गृहमत्री पतजी को करना था। वह पडितजी के विरोधी थे, कारण था पडितजी के राजनीतिक विचार। वैसे उन्हे कई महीने पहले प्रोफेसर हुमायूँ कबीर के मार्फत पता चल गया था कि 'हिन्दी विश्वकोश' के प्रधान सम्पादक के पद के लिए कुछ राजनीतिक चक्र चलाया जा रहा है। राहुलजी के खिलाफ मे कहा गया कि वे तो कम्युनिस्ट है, वह शीघ्र ही चीन जानेवाले है। उन्होने अपना पासपोर्ट भी हमे दिखाया है। इसलिए वह इस काम को बीच मे ही छोडकर विदेश चले जायगे। प्रधान सम्पादक ऐसा होना चाहिए जो स्थायी तौर से काम कर सके। और जिन्होने यह चक्र चलाया था, उन्ही को यह पद दिया गया था। पडितजी आज जब गये सभा मे तो यह भी मालूम हो गया कि प्रधान सम्पादक के रूप मे पडित हजारीप्रसाद द्विवेदी की नियुक्ति तो पहले ही हो गई है।

पडितजी की सारी आशाओ पर पानी फिर गया। उन्होने इस विश्वकोश के काम मिलने पर क्या-क्या करना है, इसकी योजना बना ली थी। परिवार को भी कुछ व्यवस्थित ढग से रख पायेगे। बनारस और मसूरी मे रहकर सुनिश्चित ढग से यह काम कर लेगे। विश्वकोश के काम को अधूरा छोडकर वे कही जानेवाले नही थे। चीन जाने की बात तो तभी उठती जब यह काम उनको न मिलता। इस काम को उन्होने बहुत पसन्द किया था, क्योकि यह उनकी रुचि का काम था। उन्होने बाहर से तो अपना भाव व्यक्त नही किया, किन्तु मन मे वे बहुत आहत थे। पडितजी के नये जीवनी लेखको ने यह भ्रम फैलाया है कि प्रधान सम्पादक के पद के लिए डॉ. भगवतशरण उपाध्याय लालायित थे, इसलिए यह चक्र भी उन्ही का चलाया हुआ था। पर यह बात गलत है। यह चक्र चलाया था आचार्य हजारीप्रसाद द्विवदी ने और वे ही कुछ समय के लिए 'हिन्दी विश्वकोश' के प्रधान सम्पादक बन गये थे। राहुलजी का यह सारा खेल पहले ही मालूम हो गया था। पर मन में क्षीण आशा लिये बैठे हुए इतने समय से प्रतीक्षा करते रहे। अत मे उनके साथ इस तरह से धोखा किया। बस, उसी दिन से राहुलजी के सम्पूर्ण व्यवहार, व्यक्तित्व सब मे परिवर्तन आ गया। इस निराशा और धोखे की प्रतिक्रिया उन पर बुरी ही हुई। लोगों पर से, विशेषकर सरकार के खैरख्वाहों पर से उनका विश्वास सदा के लिए उठ गया और अपने देश में अब उनकी विद्वत्ता का कोई प्रयोजन नही, यह उनको पक्का विश्वास हो गया। अब अपनी प्रतिष्ठा की रक्षा करने के लिए उनको भोट देश जाना ही होगा, याने देश छोडकर जाना ही होगा। एक विद्वान् व्यक्ति ने दूसरे विद्वान् व्यक्ति का किस तरह से पत्ता काट दिया, यह इसी घटना से मालूम हो सकता है।

राहुलजी इसके बाद वह सहज, सरल, शान्त राहुल नही रहे। अब क्रोधी, निराश, अशात, चिन्तित और जीवन से उदासीन बन गये। उन्होने अपनी डायरी मे कई स्थानो पर अकित किया कि "अब उनके लिए जीवन निष्प्रयोजन हो गया है। यह जीवन दुर्भर हो गया है। अब इसका अन्त शीघ्र हो जाय, इसी की कामना है।"

कितनी घोर निराशा उनके हाथ लगी। उस दिन (12 अक्तूबर को) वह हम लोगो से भी ज्यादा बोले नही। हमे तो बताया भी नही कि क्या हुआ है। मै समझ रही थी कि मुझसे कोई गलती हो गई होगी, इसीलिए चिढ़े हुए हैं। गर्मी के कारण भी वे परेशान थे। जहाँ ठहरे थे, वहाँ बिजली का पखा चलाना भी शायद वर्जित था। रात किसी तरह उन्होंने वहाँ बिताई। किन्तु बहुत सबेरे हम वहाँ से निकले और हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय के मालिक श्री कृष्णचन्द्र बेरी के यहाँ गये। फिर बेरीजी की कार से सारनाथ चले गये। सारनाथ में पडितजी के भतीजे उदयजी थे। बर्मी धर्मशाला मे बहुत जगह थी। पडितजी ने वहाँ ठहरने का निश्चय किया। सारनाथ

में उनके घुमक्कड़ शिष्य शिवशर्माजी भी उपस्थित थे। पंडितजी उनको लेकर वाराणसी लौट आये और सामान गाड़ी में रखकर फिर हम लोग बर्मी धर्मशाला में चले आये। शिवशर्माजी ने बड़ी सहायता। गर्मी तो यहाँ भी थी, पर खुली जगह थी और बिजली के पंखे चलाना वर्जित नहीं था। राहुलजी गर्मी सहन नहीं कर पाते थे। यहाँ आत्मीय लोगों के साथ उनको अच्छा लग रहा था। किन्तु रात में ही पंडितजी को पीठ पर साइटिका का दर्द उठ गया। उनको बहुत ही असह्य पीड़ा होने लगी, जिसके कारण वे परेशान हो गये। रात को नमक की पोटली से उनकी पीठ की सिकाई की, आराम तो क्या मिलता उनको। ऐसे दर्द के रहते भी दूसरे दिन 14 अक्तूबर को काशी विद्यापीठ में जाकर छात्रों के सम्मुख भाषण दिया। वहाँ से फिर सारनाथ लौट आये। बेरीजी ने घूमने-घामने के लिए अपनी कार दे दी थी। रास्ते मे ही उनको यह दर्द होने लगा, बहुत परेशान थे। रात फिर नमक की पोटली से दर्द की जगह पर सेक लगवाई। दो घटा कुछ आराम रहा, फिर दर्द। किसी तरह से रात बिताई। साइटिका का यह दर्द उनको जीवन मे पहली बार हुआ था।

15 अक्तूबर को 11 बजे पडितजी श्री जगन्नाथ उपाध्याय तथा शिवशर्माजी के साथ वाराणसी गये। डा. मगलदेव शास्त्रीजी के घर कुछ सामान पड़े हुए थे। सामान को ले जगन्नाथजी के घर भोजन कर वे नागरी प्रचारिणी सभा गये। समिति के 'हिन्दी साहित्य का बृहत इतिहास' के बारे मे विचार-विमर्श हुआ। व्याकरण आदि के बारे मे कुछ बाते तय की गईं। 'हिन्दी का लोक साहित्य' वाला 16वॉं खण्ड बिल्कुल तैयार था। उसको सम्मेलन मुद्रणालय, प्रयाग मे छपवाने की बात तय हो गई। आज रात को भी उनके शरीर में साइटिका का दर्द बना रहा। शारीरिक कष्ट तो है ही, विश्वकोश को लेकर उनके मन में जो क्लेश उत्पन्न हुआ, उसके कारण पडितजी बहुत बेचैन दिखाई दे रहे थे। वेदना उनके लिए असह्य हो गई थी। (15 अक्तूबर)

**प्रयाग के लिए प्रस्थान :** 16 अक्तूबर को सुबह ही मोटर पर सामान लादकर हम लोग सारनाथ से बनारस आ गये। प्रयाग जानेवाली ट्रेन से चलकर 12 बजे हम प्रयाग पहुँचे गये।

**पयाग :** प्रयाग में हम लोगों को डॉ. बदरीनाथ प्रसाद के गृह में ठहरना था। डॉ. प्रसाद अभी कुछ ही देर पहल दिल्ली से लौटे थे। पंडितजी से मिलकर वे बहुत प्रसन्न हुए। मध्याह्न भोजन के बाद पडितजी सम्मेलन मुद्रणालय गये, जहाँ उनकी 'सस्कृत काव्यधारा' का मुद्रण हो रहा था। लोक साहित्य की पाण्डुलिपि को भी यहीं से छपवाने के बारे मे बात हुई। किताब महल ने 'घुमक्कड शास्त्र' का नया सस्करण निकालने के लिए यही छपवाने दिया था। जहाँ-जहाँ वे गये, वहाँ भी उनको अनेक मित्र मिले, उन लोगो से खूब बातें हुईं, पर मन के भीतर बहुत पीडा थी।

पंडितजी हम लोगो को वही छोडकर बाहर गये थे। डॉ. प्रसाद से मैं मसूरी मे मिली थी, पर उनसे मेरा विशेष परिचय तो नही था, उनकी बेटी इन्दुजी से भी मैं मिली थी, पर वे लखनऊ मे रहती थी। डॉ. प्रसाद की पत्नी का देहान्त बहुत साल पहले हो गया था। उस समय उस घर में एक भी स्त्री नही थी, न नौकरानी ही। हम लोगो से बात करनेवाला वहाँ कोई नही था। डॉ. प्रसाद का रहन-सहन बिल्कुल अंग्रेजों की तरह का था। वह लोगो से बहुत कम बोलते थे। उनके साहबी ठाट-बाट के सामने हम लोगों का सामंजस्य नहीं हो रहा था। राहुलजी का उनके घर में सालो से आना-जाना रहा, पर हम लोगों के लिए तो वह बिल्कुल नया था। उस दिन 16 अक्तूबर को पडितजी बडी देर बाद लौटकर आये। उनके आने पर भी बाहरवाले कमरे में बहुत-से लोग आये और बराबर उन लोगों से बोलते-बतियाते रहे। जया-जेता और मैं अन्दर के अँधेरे कमरे में सिकुड़े-सिमटे बैठे रहे, पर पंडितजी ने हम लोगों के बारे में पूछा तक नहीं, मित्रो से परिचय कराना तो दूर की बात। पंडितजी हम लोगो को भूल गये। इसीलिए मुझे उनके साथ प्रयाग और वाराणसी आने का उत्साह नहीं होता था। उनके यहाँ असख्य मित्र, परिचित हैं, हमारा तो कोई नहीं। पडितजी का व्यवहार हमारे प्रति अजीब-सा था, मैं हैरान हो गई कि वे क्यों ऐसे हो गये, उन्होंने हमें कुछ बताया भी तो नहीं था। मेरा मन कुंठित होना स्वाभाविक था।

अगले दिन 17 अक्तूबर को निरालाजी के दर्शनार्थ हम लोग दारागंज गये थे। पंडितजी ने लिखा—'नात्यस्वस्थो सो महात्मा।' बड़ी देर तक पंडितजी उनसे बातें करते रहे। आज निरालाजी हिन्दी और

बंगला में बोल रहे थे। मुझसे भी अच्छी तरह बोले और बच्चों के साथ भी। चाय पीकर जाने के लिए उनका बड़ा आग्रह था और उनके इस स्नेह-भरे आग्रह को ठुकराने का साहस स्वयं पंडितजी में भी नहीं था।

डेरे पर लौटे तो स्वामी का वही रवैया। उनके लिए अलग कमरा था। लोग आते जा रहे थे। बोलते रहने से भी तो आदमी को थकावट होती है। वाराणसी की ही तरह यहाँ भी मैंने हमारे प्रति उनकी उपेक्षा का अनुभव किया। इस तरह हमारी उपेक्षा ही करनी थी, तो हमलोगों को यहाँ लाना ही नहीं चाहिए था। मैंने तो प्रयाग आने के लिए कोई आग्रह भी नहीं किया था। सफर में मय समान के बच्चों के साथ दो-तीन जगह रुकते हुए चलने में कितनी तकलीफ होती है, यह तो कोई भुक्तभोगी ही समझ सकता है। इसीलिए मैं कलिम्पोंग से सीधे मसूरी जाना चाहती थी, वे चाहे तो घूमते हुए आ सकते थे। उन्होंने ऐसा करने भी नहीं दिया। इस घर में बच्चों के खाने-पीने की अलग व्यवस्था भी नहीं थी। इस साल जया-जेता प्रायः बीमार ही रहे, इसलिए अब दोनों ही कमजोर हो गये थे। वे भूख से परेशान थे बेचारे। पडितजी के मित्र का घर उनके लिए सुपरिचित था, पर हमारे लिए तो नहीं। फिर टाइम की पंक्चुआलिटी को तो बड़े लोग व्यवहार में ला सकते हैं, छोटे बच्चे भला क्या जानें। उस जगह आसपास में कोई चने की दुकान तक नहीं थी। मैं बहुत दुखी थी। दारागंज से लौटने के बाद वे जो मित्रों की भीड़ में खो गये तो सायं 8 बजे तक उन्होंने हमारी कोई खोज-खबर नहीं ली। सायंकाल कहीं से सत्या गुप्ताजी वहाँ आ पहुँचीं। मुझे दुःखी देखकर वे जया-जेता और मुझ को सिविल लाइन्स ले आईं। वहाँ कॉफी पिलाई, बच्चों को मिठाई-बिस्कुट खिलाये। कॉफी हाउस में एक बहुत परिचित व्यक्ति भी वहाँ मिल गये। मेरा मन बहुत दुःखी था, किन्तु बाहर से मुझे सबके साथ हँसकर बोलना पड रहा था। हम लोग 8 बजे डेरे पर आये। तब भी पंडितजी उसी तरह मित्रों के साथ सम्भाषण में सलग्न थे। उन्होंने अपने मित्रों से हमारा परिचय भी नहीं कराया। खैर, रात्रि-भोजन के बाद मैं जया-जेता को लेकर हमारे लिए नियत कमरे में लेट गई। पंडितजी अपने कमरे में देर तक बातें करते रहे। फिर शायद 11-12 बजे रात को उनको छुट्टी मिली। उपेक्षा की हद हो गई। मेरे इतने दिनों तक की सहनशक्ति ने जवाब दे दिया। आँसुओं में मैं डूब गई। जया-जेता, निर्दोष बालक, उनकी तरफ देखकर मन भर आया। सोचने लगी–इन्होंने ससार मे जन्म लेकर अपने महान विश्वविख्यात पिता को बहुत कष्ट पहुँचाया। इच्छा हुई कि स्वामी के इस उपेक्षापूर्ण व्यवहार के लिए उनको खूब सुनाऊँ, पर मैंने संयम से काम लिया। कागज में लिखा– "आपके इस उपेक्षापूर्ण व्यवहार का कारण क्या मैं जान सकती हूँ ?" इतना लिखकर उनकी मेज के पास फेंक दिया। हमारी लड़ाई इसी तरह कागजी लड़ाई होती थी। उस दिन वे समझने पर भी किसी तरह समझने को तैयार नहीं थे। मर जाने की कामना करने लगे। कल वाराणसी में भी वे हम लोगों को हरिश्चन्द्रघाट, मणिकर्णिकाघाट की ओर घुमाने ले गये थे। शव को जलते देखकर छोटी-सी बच्ची जया ने पूछा–"यह क्या हो रहा है ?"तो पापा ने जवाब दिया था–'तेरे पापा भी एक दिन मर जायेंगे और इसी तरह उनको जलाया जायेगा।" जया सुनकर रो पड़ी। मैंने उनको बच्चों से ऐसे कहने के लिए मना किया था। आज फिर वही मरने की बात दुहराने लगे। बहुत मुश्किल से वे शांत हुए। उन्होंने अपनी दैनन्दिनी में भी लिखा है–'जीवन निष्प्रयोजनम्। किमनेव दुर्भरभारवहने न,··· जीवनान्तोऽपिकांक्षनीय एव' (16 अक्तूबर) और 'मर्षतु भवति,··· जीवनं दुर्भर किमनेव'(17 अक्तूबर) रात को वे सहज हो गये। प्रयाग में बीते वे दो दिन मेरे जीवन की कभी न भुलानेवाली दुखभरी स्मृति है। इसके बाद तो मैं उनके साथ प्रयाग गई भी नहीं। 6 साल के बाद इस बार गई थी तो यह हाल हुआ। वस्तुतः 1957 का दुखद वर्ष इसी तरह बीत रहा था। तनाव ही तनाव, गलतफहमी अलग से। उस रात को उन्होंने मुझे बतलाया था कि विश्वकोश का काम उनको नहीं मिला। डॉ. हजारीप्रसाद द्विवेदी प्रधान सम्पादक बना दिये गये हैं, पर इस सम्बन्ध में भी उनको कोई सूचना नहीं दी। तत्कालीन कांग्रेस सरकार की नौकरी के लिए विश्वविद्यालयी प्रमाणपत्र भी तो चाहिए जो पंडितजी के पास नहीं था।

वस्तुतः पंडितजी के उस चिड़चिड़ेपन का मुख्य कारण था–भारत के विद्वद् वर्ग में उनकी उपेक्षा। हिन्दी विश्वकोशवालों ने पहले उनको आशा दिलाई। 1955 में डॉ. राजबली पाण्डेय और डॉ. हजारीप्रसाद द्विवेदी ने इस योजना में प्रधान सम्पादक बनने का उनसे वचन ले लिया था। वे उस समय दिल्ली में थे। उसके तुरंत

बाद ही पडितजी ने देहरादून और मसूरी मे विदेश के छपे विभिन्न भाषा (अग्रेजी-रूसी) के विश्वकोशो का अध्ययन शुरू भी कर दिया था। दो वर्ष तक उनको अधर मे लटकाये रखा, फैसला ही नही हुआ। अभी फैसला नही हुआ है, कहते रहे। और अत मे उनके साथ धोखा हुआ, नये प्रधान सम्पादक की नियुक्ति की बात भी कितने ही दिनो तक गोपनीय रखी गई। राजनीतिक चक्र चला और डॉ हजारीप्रसाद द्विवेदी प्रधान सम्पादक के पद पर आसीन हुए। यह व्यथा एक ऐसी व्यथा थी कि एक स्वाभिमानी व्यक्ति किसी अन्य के सम्मुख प्रकट नही कर सकता। पत्नी होने के नाते मैं उनकी मानसिक स्थिति को समझती थी, मेरे साथ अपने मन की व्यथा वे प्रकट करते भी थे। इस प्रत्याख्यान से उनको लगा कि देशवासी उनके कार्य के महत्व को अभी तक न समझ सके। तब भी उन्होने किसी के प्रति अपशब्द नही निकाले, यह उनका स्वभाव था। डॉ द्विवेदी जी का निर्वाचन होने पर उन्होने अपनी खुशी ही जाहिर की। पर यह व्यथा घुन की तरह उनके मन-मस्तिष्क मे चिपक गई। अब देश मे रहकर काम करने की उनकी इच्छा मर गई। मुझे पत्र मे भी उन्होने लिखा था—कि भोट देश आर्थिक चिन्ता के कारण नही जाना चाहता, बल्कि अपने शेष जीवन का सदुपयोग करना चाहता हूँ। पहले ही आशा न दिखाते, पर वचन देकर सब कुछ तय हो जाने के बाद इस तरह उनके साथ खेल खेला गया, जिससे उनकी व्यथा चरम सीमा पर पहुँच गई। इसीलिए चीन तिब्बत की रट लगाने लगे। बाद मे तो रूस तक जाने की सोचने लगे। डॉ जार्ज रोयरिक को उन्होने मास्को मे जाकर काम करने की इच्छा व्यक्त करते हुए पत्र लिखे थे। उनके साथ किये गये इस व्यवहार के कारण उनके स्वास्थ्य और स्वभाव मे परिवर्तन आ गया। अब हर समय मरने की बात। उनके चेहरे की प्रसन्नता ही समाप्त हो गई सदा के लिए। स्वभाव मे चिढचिढेपन के मूल मे भी यही कारण था, और भुगतना मुझ को पड रहा था। हरदम नाराज, हरदम रुष्ट, बात भी न सुनते।

17 अक्तूबर को भी दिन भर हम प्रयाग मे रहे। उस दिन भी पडितजी का समय समालाप मे बीता। प्रूफ सशोधन अब मसूरी जाकर करनेवाले थे। श्रीनिवासजी ने एक बहुत बडा 'महल' खरीद लिया था, पडितजी देख आये, हमे साथ ले गये थे।

**लखनऊ** : 18 अक्तूबर की रात की ट्रेन से पडितजी सपरिवार चल पडे और 19 को सुबह 9 बजे के बाद यशपालजी के गृह मे पहुँच गये। आज हम सबको यहाँ ठहरना था। आज की तिथि मे यहाँ उत्तरप्रदेश लिपि सुधार सम्मेलन मे पडितजी को भी सम्मिलित होना था। इसलिए वे 11 बजे के बाद सूचना भवन मे गये। प्रदेश के मुख्यमत्री डॉ सम्पूर्णानन्द, शिक्षामत्री पडित कमलापति त्रिपाठीजी के भाषण हुए। फिर भाषणो पर विचार-विमर्श हुए। आज के उपस्थित सभासदो में थे—सर्वश्री सीताराम चतुर्वेदी, डॉ राजबली पाण्डेय, सभापति उपाध्याय, श्रीनारायण चतुर्वेदी, गोरखप्रसाद, भैरवनाथ झा, धीरेन्द्र वर्मा, उदयनारायण तिवारी, राहुल साकृत्यायन, बाबूराम सक्सेना, दीनदयाल गुप्त, जे शैमेल, विश्वनाथप्रसाद मिश्र, विद्याभास्कर आदि। वहाँ से पडितजी नेशनल हेरल्ड प्रेस मे गये। पर आज विशेष शोधन नही हो सका। भोजन के बाद 3 बजे वे फिर सम्मेलन-स्थान मे गये। लोगो ने लिपि-सुधार के बारे मे अपने-अपने विचार रखे। वहाँ कुछ पुरातनपथी थे, तो कोई आधुनिकपथी। अक्षरो मे हलन्त लगाने और सयुक्ताक्षरो के बारे मे पडितजी ने भी अपने सुझाव रखे।

20 अक्तूबर को भी पडितजी लखनऊ मे रहे। यशपालजी का गृह उनको स्वर्ग जैसा लगता था। सब बातो का आराम रहता। आज भी वे सम्मेलन की बैठक मे गये। आज की बैठक में अन्य सदस्यो के साथ प्रदेश के मुख्यमत्री तथा शिक्षामत्री के भी भाषण हुए। 1 बजे से पहले ही बैठक समाप्त हो गई। लौटकर कुछ सामान खरीदने के लिए वे बाजार गये। श्री फणि मुखर्जी द्वारा ली गई भोट पुस्तको की छवि श्रीनारायण चतुर्वेदीजी ने उनको दी। शाम के हावडा-देहरा एक्सप्रेस से प्रस्थान करने के लिए हम लोग स्टेशन गये। गाडी रात को चलती थी। उस समय भी बिना आरक्षण के ट्रेन मे जगह मिलनी मुश्किल थी। प्रथम श्रेणी मे जगह नहीं मिली, दूसरी श्रेणी मे भी भीड थी। तभी कुछ तरुण लोग चढे, उन लोगो ने पडितजी को अपनी सीट दे दी। स्टेशन पर ही बरेली-निवासी श्री भोलानाथ शर्मा मिल गये। पडितजी ने उनसे कहा—"ग्रीक भाषा के अन्य ग्रथो के अनुवाद मे मनोयोग दीजिए।"

**मसूरी :** 21 अक्तूबर के प्रातः 10 बजे हम देहरादून पहुँचे। स्टेशन पर मेहताजी आये हुए थे। क्योंकि हमारे पास काफी सामान था, इसलिए 17 रुपये में पूरी टैक्सी लेकर और रास्ते में कुछ शाक-सब्जी खरीदते चले और 11 बजे के करीब अपने घर हर्न-क्लिफ पहुँच गये। पंडितजी के नाम की बहुत-सी डाक जमा थी। चिट्ठियों के उत्तर लिखाये, प्रूफ-संशोधन का काम भी किया। रात को फिर उनका दिमाग उड़ने लगा। सोचने लगे–"चीनयात्रायां कमलास्वीकृतिं प्राप्य ज्ञायतेऽधुनाऽस्ति जीवनशेषः। चीनेषु रोगस्य चिकित्साऽपि सुलभा। आद्यत्विके मन्नेऽम्ल बाधते।" पर अभी चीन से निमंत्रण तो नहीं आया है। अगले 22-23-24-25 अक्तूबर को भी पत्र लिखाने, प्रूफ-संशोधन आदि का काम करते रहे, क्योंकि कल फिर उनको लम्बी यात्रा पर निकलना था।

## शिकोहाबाद के लिए प्रस्थान

शनिवार 26 अक्तूबर को भोजनान्तर दो बजे घर से चले। हैपीवेली इलाके में भारवाहक का मिलना भी मुश्किल। वहाँ किसी तरह एक आदमी मिल गया और किताबघर से टैक्सी लेकर किक्रेग बस अड्डे पर आये। टैक्सी लेकर एक घंटे बाद 4 बजे देहरादून पहुँच गये। वहाँ पर उन्होंने मेहताजी के गृह में जाकर थोड़ी देर विश्राम किया और उनका शोधकार्य भी देखते रहे। आज रात की गाड़ी से उन्होंने दिल्ली के लिए प्रस्थान किया और 27 की सुबह 6 बजे दिल्ली पहुँच गये। वहाँ से कालका-हावड़ा मेल से सफर करके 1 बजे के बाद वे शिकोहाबाद पहुँच गये।

**शिकोहाबाद (27 अक्तूबर, 28 अक्तूबर) :** यात्रा में, विशेषकर इस तरफ की यात्रा में पंडितजी ने देखा कि लोग हिन्दी या अपनी भाषा न बोलकर ज्यादा अंग्रेजी बोलते हैं। कल की ट्रेन में सहयात्री तो आंग्ल भाषा में ही बोलने के लिए 'बद्धपरिकर' थे। शिकोहाबाद से पंडितजी ने वहाँ के उनके कार्यक्रम के बारे में घर में इस तरह पत्र लिखा :

*शिकोहाबाद*
*8-10-57*

*प्रिये,*

*कल दोपहर को यहाँ पहुँचा। रेल में संयम नहीं हो सका। साखरिन नहीं मिल सकी थी। आलू-चावल-चाय का पूरा बायकाट चल रहा है।*

*कल आज मिलकर प्रूफ देख डाले और उन्हें लौटा भी दिया। यहाँ शाम सबेरे गर्म कपड़े पहिने जाने लगे हैं, पर ठंडे जल में स्नान करने में आनन्द आता है। स्वास्थ्य के सम्बन्ध में कोई शिकायत नहीं।*

*नौकर जरूर रख लेना, महीने-डेढ़ महीने की बात है। पुस्तकों के बक्सों को भी हटाना पड़ेगा। मंगल को भेजकर लढौर के बक्सों को पहिले मँगवा लेना गोपालू से हो या दूसरे किसी से। हिन्दी की पुस्तकों को पहिले बंद कराये। पुस्तक-पेटी के ऊपर लिख दे हिन्दी कथा आदि। संस्कृत की आलमारी तथा मेरी अपनी पुस्तकों को अभी बन्द न कराये।*

*श्री श्यामनारायण को चाहो तो 30 रुपये दे दो जिससे वह घर जा सके।*

*भैया (जेता) और जया को सर्दी से बचाना। नहीं तो नाक बहने लगेगी।*

*यहाँ कल रात को मैंने एक व्याख्यान शहर में दिया। आज 4.30 बजे कालेज में मुख्य व्याख्यान होगा। कल 7.15 बजे सबेरे बस द्वारा आगरा जाऊँगा। रेल चार घंटे में जाती है, बस दो ही घंटे में। कल 9 बजे पहुँचकर आगरा में ही रहना है। परसों बारह बजे झाँसी के लिए पंजाब मेल पकड़ना है। दिल्ली में कोई पता नहीं मालूम हो रहा है, नहीं तो चिट्ठी मँगवाता। चाहे तो स्वामी हरिशरणानन्दजी, 22 फैज बाजार के पते पर भेज देना। जाकर देख लूँगा।*

*शिकोहाबाद 30 हजार से कम का ही कस्बा है, पर यहीं बिजली के बल्ब का सबसे बड़ा कारखाना है।*

*दो डिग्री कालेज हैं, लड़कियों का एक इंटर कॉलेज भी है। इस प्रकार शिक्षा मे बढ़ा हुआ कस्बा है।*

*जया-जेता को बार-बार चुम्बन, तुम्हें आलिंगन भी।*

*तुम्हारा,*

*राहुल*

कल 27 को स्टेशन पर उनका स्वागत करने डिग्री कॉलेज के प्रिंसिपल तथा अनेक छात्र आये थे। यहाँ अग्रवाल धर्मशाला मे सार्वजनीन भाषण हुआ था पण्डितजी का।

28 अक्तूबर को सुबह से ही उनका काम शुरू हो गया। प्रूफ तो देखकर भेज दिये। पर पढने के लिए घर से कुछ नही ले गये थे, इसलिए कुछ पढ नही पाये। पर अविच्छिन्न गोष्ठी आरम्भ हो गई। कॉलेज मे पॉच बजे भाषण था। उनको मानपत्र भी दिया गया। यहॉं कालेज के विज्ञान विभाग प्रधान है। 1955 मे यह केवल विद्यालय था। यह शहर विद्युत बल्ब निर्माण के कारण भारत का एक महत्वपूर्ण नगर है। (डायरी, 28 अक्तूबर)

**आगरा :** 29 अक्तूबर को प्रातः 6 बजे ही चाय-पान हुआ। फिर लोग फोटो खीचते रहे। बस सात बजे मिली और वहॉं से उन्होने प्रस्थान किया। दो घटे की यात्रा के बाद ही वे आगरा पहुँच गये। बीच में फीरोजाबाद और एतमादपुर निगम पडे। रेल से आने पर चार घटे लगते है। आगरा मे राहुलजी को अति आत्मीयता का बोध होता था। उस दिन वे पडित हृषिकेश चतुर्वेदी के गृह मे (किनारी बाजार) ठहरे। इस बार वे बिना सूचना दिये ही अकस्मात वहॉं पहुँचे थे। भोजन के बाद वे आगरा विश्वविद्यालय के पुस्तकालय म गये। वहाँ बाबू गुलाबराय, श्री हरिशकर शर्मा, श्री श्रीराम शर्मा, एव डॉ रामविलास शर्मा से भेंट हुई। इधर डेरे पर भी कुछ लोग उनसे मिलने आये और देर तक समालाप करते रहे। पडित हृषिकेश चतुर्वेदी स्वय सुकवि थे। उन्होंने पुरानी शैली मे अच्छी कविताऍं लिखी है। मेघदूत और गीता का भी भाषान्तर किया था। उस समय वे राध.कृष्णायन काव्य को लिख रहे थे।

**झाँसी :** 30 अक्तूबर को श्री चतुर्वेदी के साथ पडितजी स्टेशन गये। उन्होने आगरा के बारे मे लिखा—"दूर से अकबरीय दुर्ग दिखाई देता है। अकबर-जहाँगीर-शाहजहाँ तीनों की राजधानी आगरा, इसलिए यह दुर्ग राजपीठ स्थान है।" ठीक समय पर ही उनको पजाब मेल मिल गई। उसी दिन चार बजे साय झाँसी पहुँच गये। श्री कृपानन्द गुप्त स्टेशन पर मिल गये। उनके साथ पडितजी श्री वृन्दावनलाल वर्मा के गृह मे गये। वर्माजी उनसे बडी आत्मीयता से मिले। वही पडितजी का रात्रिवास हुआ। झाँसी के बारे मे लिखा—"सैनिक शिखर नगरो पान्तोऽयम् स्वच्छता, मार्ग परिष्कार विस्तृत भूमी उद्यान गृह। इति विशेष।" (30 अक्तूबर)

**छतरपुर :** 31 अक्तूबर को चाय-पान के अनतर श्री कृष्णानन्द गुप्त के साथ पडितजी रेलवे स्टेशन गये। वहॉं पडितजी के पुराने मित्र श्री वियोगी हरि तथा एक अन्य सहयोगी श्री हरिश्चन्द्र पुष्प भी मिल गये। रेल मार्ग मानिकपुर तक जाता है, मार्ग मे मऊरानीपुर तक निगम की सडकें हैं। हरिपालपुर तथा अलीराजपुर छोटे-छोटे राज्य हैं। वहाँ से 9 बजे जीप या बस चलती है। मार्ग में पडनेवाले धावेहा राजप्रासाद तथा पुरातत्व सग्रहालय को भी देखा। अध्यक्ष श्री दीक्षित के पुत्र समर्थ हैं पैतृक विषय में। सग्रहालयो में पाशुपतो की अनेक मूर्तियाँ हैं। यहाँ की मूर्तियाँ सुपरिचित है। वहाँ से छतरपुर के गाँधीनिधि भवन के लिए 11 बजे प्रस्थान किया। यहाँ उन्होंने दलितो की कर्म-कुशलता भी देखी। शिविर के उद्यम भी देखे। यहाँ की सभा का उदघाटन-भाषण राहुलजी ने दिया। अन्य लोग भी बोले। समारोह रात को भी चलता रहा। छतरपुर छत्रसाल नाम से बना, किन्तु उसकी राजधानी महोबा और पन्ना है।

अगले दिन (1 नवम्बर) को भी राहुलजी छतरपुर में रहे। प्रातः 6 बजे प्रस्थान कर 7 बजे खर्जुरवाह (खजुराहो) 28 मील पहुँचे। "चन्देल राजवश के काल मे 11वीं शताब्दी मे इस मदिर का निर्माण हुआ। पाशुपत धर्म का प्राधान्य है। मूर्तिकला अवनतमुखी। तान्त्रिक प्रभाव स्पष्टतः। थोडी दूर पर जैन देवालय। वहाँ गव्यूति मार्ग से जाने पर चतुर्भुज देवालय है। विशाल प्रतिमा है यहाँ। अब यहाँ अतिथिशाला भी निर्मित हुई है।" राहुलजी के साथ श्री दशरथ जैन (उपमंत्री), श्री महेन्द्रकुमार मानव (भूतपूर्व मत्री) तथा कुछ अन्य लोग भी थे। वे तीन

घंटे तक वहाँ की मूर्ति कलाओं को देखते रहे। फिर 1 बजे दिन में डेरे पर लौट आये। 4 बजे महाविद्यालय के छात्र-छात्राओं के सम्मुख उनका भाषण हुआ। रात को ही वे हरपालपुर-छतरपुर से 33 मील दूर आकर सोये।

**दिल्ली :** 2 नवम्बर को प्रातः 5 बजे के बाद ट्रेन आई। बरवाताल के पास पेड़ा मिष्टान्न खरीदे। दो रुपये मे एक सेर। झाँसी मे 9 बजे के पश्चात पंजाब मेल आई और 1 बजे रवाना हुई। श्री वियोगी हरिजी भी छतरपुर से दिल्ली जा रहे थे। दोनों का साथ अच्छा रहा। हरिजी का जन्म छतरपुर के कान्यकुब्ज कुल में हुआ था। वे अभी भी वैष्णव हैं। मल्लकला के अभ्यस्त थे। अब तो दिल्ली मे ही रहते हैं। पंडितजी रात को 8 बजे दिल्ली पहुँच गये। स्टेशन से फैज बाजार 'हरिशरणानन्द भवन' में आये। वहाँ जानकी भाभीजी मौजूद थी। पंडितजी वहीं ठहरे।

अगले दिन 3 नवम्बर को सुबह ही पंडितजी श्री यज्ञदत्त शर्मा के घर गये। यही तय हुआ कि आज चीनी राजदूत से मिलने जायेंगे। इसलिए यज्ञदत्तजी के साथ वे गये और राजदूत से बातचीत की। चार आने प्रति मील के हिसाब से स्कूटर रिक्शा लेकर पंडितजी मित्रों से मिलने के लिए निकले। पहले माचवेजी के घर (यार्क होटल) गये। माचवेजी नहीं थे। फिर श्री चन्द्रगुप्त विद्यालंकार (पटौदी हाउस) के पास गये। कुछ देर उनसे बातचीत की। वहाँ से आसफअली रोड स्थित पार्टी कार्यालय में भी गये, पर वहाँ कोई भी नहीं मिला। हरिजन कालोनी में उनको लिवाने के लिए जीप आ गई थी, किन्तु आज वहाँ जाने के लिए उनके पास समय नहीं था।

4 नवम्बर को प्रात. साढ़े 8 बजे जीप द्वारा पंडितजी हरिजन उपनिवास में गये। यहाँ चर्म-काष्ठ-कर्तन कला विभाग को देखा। प्रायः सभी प्रदेश के तरुण वहाँ प्रशिक्षण पाते हैं। जनजातियों ने भी कुछ काम किया है, ऐसा नहीं देखा गया। वहाँ से वे चीनी दूतावास में आये। श्री वाई डी शर्मा भी पहुँच गये। पंडितजी अपनी 'भावी तिब्बत यात्रा' के बारे में कुछ लिखकर लाये थे, वहाँ प्रेषित किया। उसके बाद वे पीपुल्स पब्लिशिंग हाउस के नये भवन को देखने गये। बिल्डिंग अच्छी लगी। वहाँ से वे फैज बाजार गये और फल इत्यादि खरीदकर स्वामी भवन में आये। वियोगी हरिजी वहीं आ गये। दोनों मित्रों में बड़ी देर तक बातें होती रहीं। रात को 9 बजे वे स्टेशन गये। देहरा जानेवाली ट्रेन में द्वितीय श्रेणी में जगह मिल गई। सैनिक अधिकारियों के अनेक तरुण पुत्र भी देहरादून जा रहे थे। सभी आंग्ल भाषा के भक्त मालूम हो रहे थे। आज सोवियत का द्वितीय कृत्रिम चन्द्रमा आकाश में उड़ रहा था। एक कट्टर साम्यवादी के लिए यह खुशी की खबर थी।

**मसूरी :** 5 नवम्बर को प्रात. 8 बजे ट्रेन देहरादून स्टेशन पर पहुँची। पंडितजी को वहाँ टैक्सी तुरन्त मिल गई और किताबघर (मसूरी) में साढ़े 9 बजे पहुँच गये, फिर वहाँ से चलते हुए अपने गृह में। घर आते ही उनका संशोधन का काम आरम्भ हो गया। अब तक की जमा डाक को देखकर निबटाया। मंगलजी से सब पत्रों का उत्तर लिखवाया।

इतनी लम्बी यात्रा के बाद आखिर शरीर थक क्यों न जाता। शरीर भी किसी युवक का शरीर तो नहीं था। 6 नवम्बर से फिर उनका ज्वर हो गया। आराम करने के लिए उनको बाध्य होना पड़ा। 7 नवम्बर को भी पेट खराब था, आँव भी आने लगे। इसलिए वे कमजोरी महसूस कर रहे थे। लेटे-लेटे ही कुछ संशोधन कार्य करते रहे। 8 तारीख को भी उनकी तबियत ठीक नहीं थी। इसलिए उनको बिस्तर पर लेटे रहना पड़ा। संशोधन का काम तो खैर चलता ही रहा।

हर्न-क्लिफ को खरीदने के लिए दिल्ली के एक व्यक्ति परमेश्वरीदास सेठी (रिटायर्ड इंजीनियर) तैयार हो गये। मूल्य 8 हजार रुपया तै हुआ, याने आधे से भी कम दाम में। इस मकान को राहुलजी ने 14 हजार मे खरीदा था। उसमे फ्लश तथा सेनिटेरी फिटिंग आदि मे 6 हजार और लग गये थे। इस प्रकार उसका कुल मूल्य 20 हजार रुपया पड़ा था। पर वह बिका सिर्फ 8 हजार मे। बस किसी तरह इस मकान से पिंड छुड़ाना था। राहुलजी के खास मित्रों ने बाद में प्रचार किया। "मसूरी का मकान बेचने से कमलाजी को बहुत रुपये मिले थे।"

हर्न-क्लिफ की बिक्री के लिए रजिस्ट्री पत्र आज ही (5 नवम्बर) लिखा गया। मूल्य भी आज ही मिल गया। अब सामान बाँधने की चिन्ता हो गई। उन्होंने पुस्तकालय की पुस्तकों को कलिम्पोंग भेजना तै कर लिया, मसूरी में रहते पंडितजी ने 'राहुल प्रकाशन' शुरू किया था। हमने तीन पुस्तकें भी प्रकाशित की थीं। पर हमारा घर जंगल में होने के कारण पुस्तक-विक्रय या भेजने आदि की कोई सुविधा यहाँ नहीं थी। अतः इन बिक्री की पुस्तको को पी. पी. एच. दिल्ली भेज देने का निश्चय किया। पंडितजी दिल्ली में बातचीत कर आये थे। 8 नवम्बर से ही हम लोगों ने किताबो को बक्सों मे बन्द करना आरम्भ कर दिया। किताबें भी कम हों तो बात थी। पुस्तकालय की पुस्तकें ही कुल 80 पेटियो में समा गईं।

पंडितजी की तबियत अगले दो दिन भी ठीक नहीं रही। पर मकान की बिक्री करके वे अब चिन्ता-मुक्त हो गये, इसलिए मन शात था। काम भी लेटे-लेटे करते रहे।

10 नवम्बर को इतवार था। श्रीमती शीला सत्यकेतु अपने पुत्र और पुत्री के साथ आईं। बातचीत करनी रहीं। हम लोग उन्ही के सहारे नैनीताल से मसूरी आये थे। आज हम लोग मसूरी छोडकर जा रहे हैं, इससे उन लोगों को दुख होना स्वाभाविक ही था। अब मगलजी और मैं पुस्तको को पैक करने मे लगे थे। बहुत व्यस्त। पंडितजी अपना लेखन कार्य करते रहे। जया-जेता को भी वे सँभाल रहे थे। पुस्तको को पेटियो मे बन्द करने का काम 10 नवम्बर से चालू हुआ तो 15 दिनों तक चलता ही रहा।

11 नवम्बर को लोक साहित्य के निबधो को देखकर समाप्त कर दिया। भोजन के पश्चात् वे नगर गये और पुस्तको को बन्द करने के लिए 21 और पेटियाँ खरीद ली। और भी पेटियों की आवश्यकता पड़ेगी। इसके बाद चाय-पान जुत्शीजी के यहाँ हुआ। घर लौटे तो उनको 'मध्य एशिया' के ढेर मारे प्रूफ मिल गये। रात को बैठकर उनका भी सशोधन करके समाप्त किया। इधर फिर पडितजी को लम्बी यात्रा में जाना था। इस वर्ष तो यात्राओं की भी गिनती नही रही। हर पन्द्रहवें दिन घर से बाहर। इस बार उनको नगर ऊटारी (डाल्टनगज, बिहार) से निमत्रण आया था। मसूरी से बहुत दूर।

नवम्बर के 12-13-14-15 तारीखो मे पडितजी लोक साहित्य सम्बन्धी काम समाप्त करके पुस्तका को छाँट कर पेटियो मे बन्द कराने के काम में सहयोग देते रहे। अगले दो दिन भी उन्होंने 'किमपि विशेषत न कृतम्' पुस्तकों को बन्द करने का ही काम किया। कल फिर वे जा रहे है।

**नगर ऊंटारी के लिए प्रस्थान :** 14 नवम्बर को सबेरे ही पडितजी देहरादून को चल पड़े और 1 बजे शुक्ल सदन (सेवक आश्रम रोड) मे मध्याह्न भोजन के बाद पुराना डालनवाला में सेठ सूरजभान अग्रवाल अम्बालावाले के नवनिर्मित निवास को देखने गये। रिस्पना नदी के किनारे यह मकान 30 हजार रुपये में बना, जिसमे 10 कमरे थे। सब्जी आदि बोने के लिए किचन गार्डन भी। पडितजी को बहुत अच्छा लगा, किन्तु अभी हम लोगो का भविष्य में कहाँ निवास होगा, कोई तय नहीं था। उसी रात को देहरादून एक्सप्रेस मे वे आगे के लिए रवाना हुए। रात को मुरादाबाद तक के लिए उन्हें अच्छे सहयात्री मिल गये। अगले दिन (16 नवम्बर) फैजाबाद स्टेशन मे वाराणसी जानेवाले और यात्री चढ़े। उसी दिन शाम को देहरी-आन-सोन स्टेशन आ गया। पडितजी को यही उतरना था। नगर ऊटारी के कुछ लोग उनके स्वागत के लिए वहाँ उपस्थित थे। यहाँ से डाल्टनगज जाने के लिए ट्रेन मिलती है, परन्तु पडितजी के लिए वहाँ मोटर आई हुई थी। 'गुर्जरी बी डी. पत्रवणिजा' के गृह मे गये और वही रात को सो गये। आराम मिला।

20 नवम्बर को सुबह चाय-पान के बाद रहला प्रशिक्षण विद्यालय मे पडितजी ने स्वागतोत्तर दिया और कुछ भाषण भी किये, फिर जीप द्वारा कोयल नदी के तट पर गये। अभी वहाँ सेतुनिर्माण हो रहा था, इसलिए जीप में बैठकर ही नदी को पार किया। उस पार भी जीप आई हुई थी। 6 मील तक गढ़वा निगम चलकर वहाँ से 22 मील पर नगर ऊंटारी है। यहाँ के हाईस्कूल के भवन में उनके रहने का प्रबन्ध किया गया था। यहाँ पर धनी सामन्त लोग घूमने के लिए आया करते थे। यहाँ 7 दुर्ग भी हैं। पहले यहाँ जगल बहुत होने के कारण व्याघ्र (बाघ) भी बहुत होते थे। अभी भी व्याघ्र पाये जाते हैं। श्री कीर्ति द्वारा निर्मित 14वीं शताब्दी की एक मूर्ति भी है।

**दोपहर दो बजे के बाद सभा में** गये पंडितजी और वहाँ उनको कुछ बोलना भी पड़ा। लोग बड़ी संख्या में उपस्थित थे। सायंकाल अभिनय और कविता-पाठ की गोष्ठी भी हुई, जो अखण्ड चलती रही। यहाँ से डाल्टनगंज जाकर रेलयान को पकड़ा होगा। इन्सुलिन की शीशी भी टूट गई। अगले दिन (21 नवम्बर) यहीं पर लोग उपस्थित हुए। पंडितजी ने छात्रों के प्रश्नों के उत्तर दिये। भोजनान्तर के बाद 1 बजे चले, गढ़वा जानेवाली गाड़ी मे बैठ गये और कोयल नदी को पार करके डाल्टनगज नगर मे आ गये। घंटे-भर की 47 मील की यात्रा करके वे डेरे पर पहुँचे और विश्राम किया। उस बिहार बैंक के मैनेजर साहित्यानुरागी थे। चार बजे के बाद, दूसरे डिग्री कॉलेज मे भाषण दिया, जहाँ छात्र-छात्राओं की उपस्थिति अच्छी थी। रात 9 बजे के बाद प्रयाग के लिए उन्होंने प्रस्थान किया।

**प्रयाग :** 21 नवम्बर को दोपहर 1 बजे तक पडितजी डाल्टनगज में ही थे। वहाँ पता चला कि कल जिस डिग्री कॉलेज मे उन्होंने भाषण दिया था, वह कॉलेज किसी निस्सन्तान धनी व्यक्ति द्वारा निर्मित था। रात को 9-20 की ट्रेन से पडितजी ने प्रयाग के लिए प्रस्थान किया और दूसरे ही दिन (22 नवम्बर) 10 बजे प्रयाग में डॉ. बदरीनाथ प्रसाद के भवन मे पहुँचे। उसी दिन वे सम्मेलन मुद्रणालय गये। उनकी 'संस्कृत काव्यधारा' छप चुकी थी, पर अभी उसका मूल्य तय नहीं हुआ था। डॉ उदयनारायण तिवारी उनसे मिलने डेरे पर आये। फिर उनके साथ बाजार जाकर लोहे के दो बक्स खरीद लिए। इलाहाबाद मे बने लोहे के ट्रंक बहुत मजबूत होते है, इसलिए पडितजी को ये ट्रंक अच्छे लगते थे। हमारे घर में पडितजी के खरीदे हुए इलाहाबाद के ट्रंक एक दर्जन से अधिक है।

**प्रयाग-देहरा मार्ग :** 23 नवम्बर को 9 बजे के पश्चात् देहरादून जानेवाली ट्रेन में बैठ गये। लखनऊ तक बहुत कम सहयात्री थे, पर लखनऊ के बाद मुरादाबाद तक बहुत लोग आ गये। नजीबाबाद के बाद उनको नींद आने लगी और आराम से सो गये।

**मसूरी (24 नवम्बर) :** आकाश बादलों में ढँका था। 20 तारीख को यहाँ बजरी पड़ी थी। इसलिए ठंड थी। उसी दिन वे घर आ गये। रास्ते में यही सोचते आये कि पुस्तकों की पेटियों को रेलमार्ग से किस तरह से भेजा जाय।

## हर्न-क्लिफ में आखिरी दिन

घर में लगभग सभी पुस्तकें पेटियों में बन्द हो गयी थीं। पंडितजी की देख रेख में अन्य सामान भी पैक किये जाने लगे। 27 नवम्बर को 20 मन भार की पुस्तकें रेलवे से लखनऊ भेज दी गई। 25 को ही वे आयकर अधिकारी के पास गये और इलाहाबाद बैंक के चेक द्वारा कर का भुगतान कर दिया। 28-29 को भी वे हमारे साथ सामान बाँधने-बँधवाने मे ही लगे रहे। 30 नवबर को हर्न-क्लिफ में हमारा आखिरी दिन था। भेजनेवाले सामान सब भेज दिये जा चुके थे। साथ ले जानेवाले सामान भी पैक हो चुके थे। सायंकाल चाय-पान के समय जुत्शी-परिवार और लेडली परिवार आ गये थे। पडितजी जैसे पड़ोसी के मसूरी से चले जाने के कारण लेडली-दम्पती बहुत दुखी थे। हमारे सबसे निकट के पड़ोसी वे ही लोग थे। हमारे दुख में भी वह हरदम मदद करते रहे। उन लोगो के पास रहने से हमे कितनी ही बातों में सहायता मिलती रहती थी। जुत्शी-दम्पती भी उतने ही दुखी थे। पडितजी के साथ जुत्शी साहब की मैत्री बहुत गहरी थी। जुत्शी साहब के मधुर व्यक्तित्व से पडितजी बड़े प्रभावित थे। हम लोग जब से मसूरी आये, तभी से उनके साथ बड़ी दोस्ती रही। एक ही परिवार के-से लगते थे। आज ही हमारे यहाँ 8 वर्ष से पलते आ रहे अल्शेशियन कुत्ते भूतनाथ को भी एक गोश्तवाले को दान में दिया गया। परिवार के एक सदस्य की भाँति वह वफादार कुत्ता इस जगल में हमारे घर की रक्षा करता हुआ इतने लम्बे समय तक हमारे साथ रहा था। आज उसे घर से बाहर निकालते हुए हम सब का दिल भारी हो रहा था। मैं तो बहुत देर तक रोती ही रही, और पडितजी ने लिखा-"भूता गतौ वलीमुहम्मदगेहे। कमला विमुक्तवत्यश्रूणि।" 30 नवम्बर की रात को हर्न-क्लिफ मे आखिरी रात थी। घर जोड़ने मे हमे कितनी मेहनत पड़ी थी, पर तोड़ने में थोड़ा समय भी नहीं लगा। अब क्या आशा हो सकती थी कि हमारा घर फिर इसी

तरह जुड़ेगा। भारी मन लेकर हमने अपने घर मे वह आखिरी रात बिताई।

1 दिसम्बर को हमे हर्न-क्लिफ से विदा होना था। पुस्तकें रखने के लिए 18 बडी-बड़ी अलमारियाँ थी। खरीदते समय कुल 450 रुपये लगे थे, आज 200 रुपये मे बेच देना पडा।

## नीड उजड गया

1 दिसम्बर को रविवार पडा था। अन्य रविवारो को हमारे यहाँ लोगो की भीड आती थी, पडितजी प्रसन्नचित से सबका स्वागत करते थे, वार्तालाप करते थे। कितना अच्छा वातावरण रहता था। आज भी रविवार का दिन, किन्तु हम सब अपना बसेरा छोडकर जा रहे थे। 10 बजे हम सब 'हर्न-क्लिफ' से निकल रहे थे। घर छोडते समय मुझे बहुत दुःख हो रहा था। इस घर की मधुर स्मृतियाँ हमारे पास थी। यही रहकर पडितजी ने कई बडे-बडे महत्वपूर्ण ग्रथ लिखे। यही भारत-भर के जिज्ञासु और राहुल-प्रेमी आकर मिला करते थे। कितनी ही पार्टियाँ हुई, गपशप हुई, नई-नई बाते सुनने-सीखने को मिली। इसी प्रकार की अनेक स्मृतियाँ इस मकान के कोने-काने से जुडी हुई थी। जया-जेता ने अपना शैशव पिताजी की गोदी मे खेलकर यही बिताया। मैं भी पहली बार इसी घर मे गृहिणी बनकर आई थी। आज इस तरह अपने नीड को छोड जाने मे हमे गहरी वेदना हो रही थी। यदि पडितजी का भावी कार्यक्रम अस्थिर न रहा होता, तो हमे इस घर को छोडने की जरूरत ही न थी। उन्होने विदेश का स्वप्न न देखा होता तो 'हर्न-क्लिफ' हम सबके लिए एक बसेरा था। पर क्या करे, उनके जीवन की अस्थिरता एव उद्विग्नता उनको कहाँ चैन लेने देती। कमरे से बाहर निकलने से पहले एक बार मैं फिर उस घर के प्रत्येक कमरे मे गई। जिस दिन यहाँ प्रवश किया था उस दिन मकान की जो अवस्था थी, आज तो उससे ज्यादा खाली-खाली, सूना-सूना लग रहा था। ऑखो मे ऑसू लेकर मैंने उस घर से विदा ली। पडितजी, बच्चे और मगलजी पहले ही फाटक के बाहर निकल चुके थे।

भोजन हम सबके लिए जुत्शीजी के घर मे तैयार था। 50 रुपये मे पूरी बस लेकर उसमे सामान लदवाकर हम देहरादून चले आये और 4 बजे से पहले ही श्री रूपनारायण मिश्र के गृह मे पहुँच गये।

**देहरादून** : 2 सितम्बर को भोजन मेहताजी के घर मे हुआ। अब हम लोग खानाबदोश-जैसे भटक रहे थे। दूसरो के घर मे रहना एहसान के भार से दबना था। पुराना डालनवाला मुहल्ल मे सूर्यभानजी का मकान देखने पडितजी मुझको लेकर गये। मकान अच्छा लगा। परन्तु देखकर क्या करते ? पडितजी के रहने का निश्चित प्रोग्राम होता तब न ? वह तो चीन के निमत्रण की उत्कठा से प्रतीक्षा कर रहे थे। फिर हम लोग वहाँ मकान लेकर क्या करते ? हमने अपना सारा सामान मिश्रजी के मकान मे एक कमरा लेकर रख दिया।

3 दिसम्बर को अपराह्न मे 'दो ऑखे बारह हाथ' फिल्म दिखलाने के लिए राहुलजी हम सबको सिनेमा हॉल ले गये। फिल्म उनको अच्छी लगी। उनके मित्र शुक्लजी, मिश्रजी तथा मेहताजी एव सूरजभानजी ने पडितजी को देहरादून मे जमीन लेकर मकान बनवाने की सलाह दी। उस समय तो उनको यह प्रस्ताव अच्छा ही लग रहा था। परन्तु सवाल था वे भारत मे रहेगे या नही। जब उनको रहना हो, तभी मकान के बारे मे निश्चय कर सकते थे। देहरादून से उनको नफरत भी नही थी।

## 4 दिसम्बर देहरा-दिल्ली

4 दिसम्बर को राहुलजी दिल्ली जा रहे थे। वहाँ चीन की ओर से निमत्रण आया या नही, इसकी जानकारी लेनी थी। 5 दिसम्बर को सुबह दिल्ली स्टेशन पर उतर वे हरिशरणानन्द भवन (फैज बाजार) मे गये। चाय पीकर उर्दू बाजार स्थित पार्टी ऑफिस मे कामरेड फारुकी और श्रीमती विमला फारुकी से मिलने गये। विमला फारुकी शीघ्र ही प्राग (चेकोस्लोवाकिया) जा रही थी। उसी दिन 10 बजे लोकसेवा आयोग मे रूसी शिक्षक के चुनाव के लिए गये। वहाँ उनके रूसी शिष्य शिवायेफ से भेट हुई। श्री वीर राजेन्द्र ऋषि, जिन्होंने 'रूसी हिन्दी शब्दकोश' बनाया है, रूसी शिक्षण के योग्य ठहराये गये। चाय-पान के लिए शिवायेफ ने पंडितजी को आमंत्रित किया। अगले वर्ष वह अवकाश ग्रहण कर रहे थे। वहाँ से पडितजी पीपुल्स पब्लिशिंग हाउस, रानी

झाँसी रोड में गये। उसी रात वे देहरादून की वापसी यात्रा के लिए चल पड़े। स्टेशन पर श्री यज्ञदत्त शर्मा और सी. महाजन के पुत्र और पुत्रवधू उनसे मिलने आये।

**देहरादून :** 7 दिसम्बर को राहुलजी साहित्य गोष्ठियों मे ही व्यस्त रहे। एक जगह दर्शन परिषद् महाविद्यालय मे भारतीय दर्शन के सम्बन्ध मे भाषण दिया। वहाँ पर अनेक साहित्यकारों के साथ उनकी भेंट हुई। इन्हीं सब कार्यक्रमों में पंडितजी का खूब मन रमा रहता था। 8 दिसम्बर को रविवार पड़ा। 10 बजे के बाद वे परिवार के साथ ताँगे मे बैठकर बद्रीपुर गये। वहाँ श्री राजेन्द्रकुमार (लेखक) के घर पर मध्याह्न भोजन का आयोजन था। वहाँ से पड़ोस मे ही श्री सत्येन्द्रजी के गृह मे गये। उस स्थान से पंडितजी का 1948 से सम्बन्ध और परिचय था। सत्येन्द्रजी को मैंने भी 1949 मे पहली बार हैदराबाद मे देखा था। उनके यहाँ आज राहुलजी के लिए चाय-पान का आयोजन था, हम भी बुलाये गये थे। बहुत देर तक बातचीत चली। फिर 4.30 बजे ताँगा लेकर पंडितजी सपरिवार करणपुर (देहरादून) लौट आये। आज जया जेता दोनों को दिन-भर पापा के साथ घूमने का अवसर मिला।

**अमृतसर :** देहरादून मे राहुलजी को ज्यादा नही रहना था, क्योंकि अमृतसर से भैयाजी (स्वामी हरिशरणानन्द जी) बुला रहे थे। राहुलजी ने परिवार को जाड़े भर वहीं रख देने का विचार कर लिया था। 10 दिसम्बर को 3 बजे वे सपरिवार अमृतसर के लिए रवाना हो गये। दूसरे दिन सबेरे 8 बजे हम अमृतसर पहुँच गये। दो ताँगों मे सामान रखकर हम लोग मुहल्ला कुत्तियाँ दी गली में हरि भवन में आ गये। स्वामीजी अपनी दूकान पंजाब आयुर्वेदिक फार्मेसी गये थे, शीघ्र ही आ गये। अब पंडितजी यहाँ इस महीने के अंत तक रहनेवाले थे। स्वामीजी का घर हम लोगों के लिए अपना ही घर जैसा था। उनकी पत्नी ज्यादातर दिल्ली में रहती थीं। अमृतसर के घर में स्वामीजी रहते और कुछ किरायेदार भी। जाते ही उन्होंने रसोई मेरे सिपुर्द कर दी। राहुलजी आ रहे है, यह सोचकर खाने पीने का सब सामान पहले ही घर में लाकर रख दिया था। यहाँ आकर जया जेता भी बड़े खुश थे। यहाँ रहकर पंडितजी को कुछ निश्चित होकर काम करना था। डाक बहुत जमा हो गई थी। 12 दिसम्बर से ही उन्होंने काम करना आरम्भ कर दिया। उनके टाइपिस्ट और सहयोगी मंगलजी भी हमारे साथ ही थे। उसी दिन पंडितजी को जबलपुर जाने का निमंत्रण मिल गया। दूसरी जगहों से जाने के लिए और भी बुलावे आ गये। श्रीनिवासजी के साथ रायल्टी के लिए कुछ खिचपिच चल ही रहा था। आज वहाँ से कोई दुःख पहुँचानेवाली खबर मिली। पत्र मे किताब महल ने पैसे के बारे मे कुछ लिख दिया था, जो उनको चित्त मे खेद पहुंचा रहा था।

अब अमृतसर मे भी जाड़ा पड़ने लगा। परन्तु स्वामीजी के मकान की छत पर दिन भर धूप रहती थी। राहुलजी धूप सेकते हुए काम करते रहते, कमरे के अंदर तो अंधेरा और बहुत ठंड रहता थी। 13 दिसम्बर को दोपहर बाद वे पैदल ही घूमने निकले। हम सबको भी साथ ले गये थे। उन्होंने हमारे साथ ही अमृतसर गुरुद्वारा का दर्शन किया। लौटकर डेरे पर कुछ काम करते रहे। सायंकाल पंजाबी लेखक श्री गुरादित्ता खन्ना उनसे मिलने आये। आज ही एक निम्बार्क सम्प्रदाय के सारस्वामीजी भी आये थे। उन्होंने 28 वर्ष पहले 'वारबधू' शीर्षक से एक पुस्तक लिखी थी, किन्तु उसका गुणग्राही तब कोई नहीं निकला। उन्होंने पुस्तक की एक प्रति पंडितजी को भेंट की। उसी दिन साथी पूरनचंद जोशी का पेकिंग से भेजा पत्र उनको मिला। पत्र से ज्ञात हुआ कि अभी तक वहाँ से कोई स्वीकृति नहीं मिली है। पता नही वहाँ से कब तक संदेशा मिले ? "का चिन्ता, यत्ने कृते यदि न सिध्यति कोऽत्र दोषः।" (13 दिसम्बर)

लोक साहित्य के निबंधों पर संशोधन का काम निरन्तर चल रहा था। 15 दिसम्बर सायंकाल सार्वजनिक सभा में 'पंजाब में हिंदी भाषा की रक्षा' के विषय में उनका भाषण हुआ। अमृतसर के कम्युनिस्ट पार्टी के अनेक साथी सभा मे उपस्थित थे। 16-17 दिसम्बर को भी पंडितजी का लेखन कार्य चलता रहा। 18 दिसम्बर को उन्होंने 'पंजाब मे हिन्दी की रक्षा' और 'हिन्दी के शत्रु' शीर्षक दो लेख लिखाये। इसके बाद तीसरा लेख 'मेरी भावी तिब्बत यात्रा' भी लिखवाना शुरू किया। लेख लिखवाते समय भी पंडितजी की इस इच्छा की पूर्ति में सन्देह था, तभी तो उन्होने लिखा—"न जाने पूर्ति गच्छेत् मानसे तुं लेखनीयमेव।" (18 दिसम्बर) 19 दिसम्बर

से अमृतसर मे भी काफी सर्दी पडने लगी। 'मेरी भावी तिब्बत यात्रा' का लिखाना आज समाप्त हो गया। इसके बाद उन्होने 'सप्तसिन्धु' का एक अध्याय भी लिखवाया। प्रतिदिन एक अध्याय लिखेगे, ऐसा उन्होंने निश्चय किया। चीन-गमन के बारे मे अभी सन्देह ही था, इसलिए दिल्ली जाना अभी कोई प्रयोजनीय नहीं था। पंडितजी देहरादून ही लौटना चाहते थे। 20-21 दिसम्बर को उन्होने 'सप्तसिन्धु' का पचम अध्याय लिखवाया। 'सस्कृत काव्यधारा' के प्रूफ आये थे, उनका भी सशोधन कर दिया। उसी दिन जालधर से निमत्रण आ गया। उन्होने निश्चय किया कि चले जायेगे, क्योकि यह स्थान अमृतसर से दूर नही है।

**जालंधर :** 22 दिसम्बर को पडितजी अमृतसर से बस द्वारा जालधर की ओर चल पड़े। सिर्फ दो घंटे का रास्ता था। जालधर के बारे मे उन्होने लिखा—"साध नव वादने यावत् तिमिरावृता मृत मही। भरतानां मही यावद् वियाशम्। इदानी माझा (मध्य) नाम्ना प्रमिद्ध स्व भूभाग (वियाशः) शुतुद्रर्योमध्ये द्वाबा, यत्र पुरा पुरवो वरुन स्टजयाश्नः।" साढे 10 बजे नगरशाला (टाउनहाल) मे पजाबी लेखक सघ समिति का अधिवेशन हो रहा था। प्रातः सभा सग्रथन के सम्बन्ध मे वार्तालाप हुआ। इस सभा के अध्यक्ष थे नाटककार शेखू। भोजनान्तर सायकाल के अधिवेशन मे राहुलजी को भी कुछ बोलना पड़ा। उनका भाषण सभी को रुचिकर लगा। पजाब मे पजाबी भाषा का समर्थन किया गया। कामरेड सुरजीत सिंह भी सभास्थल मे मिले। पुराने साथी श्री सोहनलाल जी भी मिले। जालधर नगर मे उस समय दो लाख लोग रहते थे। कल उनका होशियारपुर की ओर चल देना था।

**होशियारपुर :** अगले दिन (23 दिसम्बर) राहुलजी ने बस द्वारा होशियारपुर के लिए प्रस्थान किया। एक घटे की यात्रा थी (अमृतसर से सीधे आने पर दो घटे लगते थे)। बस का किराया भी उस समय 1 रुपया 9 पैसे मात्र था। पडितजी की दृष्टि मे—"होशियारपुर नगर की भी वृद्धि हुई थी। वही साधु आश्रम है और वही पास मे विश्वबन्धु वैदिक शोध-सस्थान भी।" सस्थान के डाइरेक्टर आचार्य विश्वबन्धु जी भी मिले। होशियारपुर मे ही पुरानी वसी ग्राम मे अपने बहुत पुराने मित्र श्री मतरामजी से वे मिलने गये। श्री मतरामजी ने परिवार को साथ न लाने के लिए उपालम्भ दिया पडितजी को। मतरामजी के साथ उनकी मैत्री 1917-18 के जमाने मे आरम्भ हुई और आजीवन बनी रही। पडितजी के प्रति उनका कैसा स्नेह रहा, यह उनके लिखे पुराने पत्रों से ज्ञात होता है। साधु आश्रम मे पडितजी ने 'तिब्बत यात्रा' के बारे मे भाषण किया। रात को बडी देर तक मित्रों के साथ सत्सग चलता रहा।

**अमृतसर-मार्ग :** दूसरे दिन (24 दिसम्बर) सुबह की चाय-पान के बाद पडितजी ने लौटने के लिए श्री विश्वबन्धु जी से विदा माँगी। अतीव सौजन्यवाले थे विश्वबन्धुजी। एक घटे के बाद बस से वे जालधर आ गये। दिन के 3 बजे तक श्री सोहनलालजी के साथ पडितजी जालन्धर के दर्शनीय स्थानों को देखते रहे। वे गुलाबदेवी अस्पताल को भी देखने गये। फिर गुरुद्वारा भी देखा और आर्यसमाज भवन मे भी गये। इस भूमि के साथ पडितजी की पुरानी प्रिय स्मृतियाँ जुड़ी हुई थी। जब वे आर्यसमाजी धर्मप्रचारक थे, उन दिनों उनका जालधर आना-जाना बराबर रहता था। किन्तु अब शहर बहुत बढ चुका था और उसमे परिवर्तन भी बहुत हो चुके थे।

**अमृतसर :** उसी दिन (24 दिसम्बर) सायकाल 4 बजे बस द्वारा वे अमृतसर लौट आये। 25 दिसम्बर को भी वे घर मे ही बैठकर 'सस्कृत काव्यधारा' के प्रूफ को देखते रहे। फिर स्वामीजी के पुस्तकालय से पुस्तके लेकर पढते रहे। 26 दिसम्बर को पडितजी अपने परिवार तथा स्वामीजी के साथ जलियाँवाला बाग घूमने गये। अब वहाँ सुन्दर उद्यान बना दिया गया था। उसी समय पडितजी को जेल के पुराने परिचित मित्र पितामह केसरसिहजी मिले। इस समय नब्बे वर्ष के आसपास उनकी उम्र थी। बाबा सोहनसिह भकना से मिलने भी वे उनके निवासस्थान मे गये। वह भी उस समय नब्बे वर्ष के आसपास थे, किन्तु अभी भी वे स्वस्थ थे। इनकी मृत्यु 1968 मे हुई। बाबा सोहनसिह भकना पडितजी के देवली डिटेन्शन कैम्प निवास के परिचित थे।

27 दिसम्बर को पंडितजी से मिलने के लिए कुछ लोग डेरे पर ही आये। उनमे से एक श्री मक्खन तरसिक्का भी थे। तरसिक्काजी रीजनल पासपोर्ट आफिस में पदाधिकारी थे। 28 को भी वे कुछ न कुछ लिखते

या पढ़ते रहे। 29 दिसम्बर के दिन पंडितजी ने हाल ही में की हुई 'नगर ऊंटारी की यात्रा' के बारे में टाइप करवाया। 30 दिसम्बर को वे मंगलजी के पारपत्र के सम्बन्ध में तरसिक्काजी से मिले और कागजात आदि भी दे दिये, किन्तु बाद में किन्हीं अन्य कारणों से पारपत्र नहीं दिया गया। आज के दिन भी 'संस्कृत काव्यधारा' के बहुत-से प्रूफ आ गये थे, पंडितजी उसके संशोधन में भी व्यस्त रहे। उन्होंने जनवरी मास के सातवें दिन यहाँ से जाने का कार्यक्रम बनाया। अब परिवार की ओर से वे निश्चिंत थे, क्योंकि यहाँ पर 'कमला का मन लग गया' था और बच्चों के लिए और मंगल जी के लिए स्वामीजी के यहाँ सुविधाएँ थीं।

**वर्ष समाप्ति :** 31 दिसम्बर। आज 1957 के वर्ष का अन्तिम दिन, बहुत उतार-चढ़ाव का वर्ष रहा यह। अस्थिरता, अनिश्चितता का दुखद वर्ष। इसी वर्ष 'हर्न-क्लिफ' का हमारा बसेरा उजड गया। पंडितजी का विदेश जाने का कार्यक्रम अभी तक निश्चित नहीं हुआ। आगे के दिन कैसे आयेंगे, कुछ कहा नहीं जा सकता था।

31 दिसम्बर के दिन सदा की तरह राहुलजी ने पूरे वर्ष की अपनी उपलब्धियों के बारे में चिन्तन किया। कृतित्व की दृष्टि से यह वर्ष अच्छा ही रहा उनके लिए। इस वर्ष उन्होंने 'संस्कृत काव्यधारा', 'मध्य एशिया का इतिहास' (दो भागों में), 'चन्द्रसिंह गढ़वाली', 'कनैला की कथा' आदि पुस्तकों को समाप्त किया और जो उस समय प्रेस में छप रही थीं। पूर्व लिखित कृतियों 'ऋग्वेदिक आर्य', 'दोहाकोश' आदि को भी प्रेस में दे दिया, जिनके प्रूफों को वे देखते रहे। आगामी वर्ष में वे क्या लिखेंगे, वह अभी अनिश्चित था। चीन-यात्रा का भी अभी निश्चय नहीं हुआ था। चीन-तिब्बत-यात्रा के बारे में उन्होंने साहु मणिहर्ष ज्योति (नेपाल) को भी पत्र लिखे थे। कलिम्पोंग से श्री मणिहर्ष ज्योतिजी का पत्र आया, जिससे मालूम हुआ कि चीन जाने के लिए दो हजार रुपया चाहिए। सब मिलाकर चार हजार। परन्तु पहले निमत्रणपत्र तो आ जाय, तब देखेंगे। इस विवरण से मालूम होता है कि राहुलजी चीन (तिब्बत) जाने के लिए कितने तत्पर थे।

लोकभाषा के प्रायः सभी निबंध आ चुके थे। आज 'चम्बियाली भाषा' का निबंध भी आ गया था। यह साल उनका दौड़-धूप और परेशानियों में ही बीता। अब आगे का जीवन अस्थिर हो गया था। अगला वर्ष कैसे बीतेगा, इसके लिए कोई सुन्दर कल्पना नहीं हो रही थी। जो भी हो, कुछ दिनों के लिए हम लोग अमृतसर निवासी हो गये।

# 3
# वर्ष 1958 का शुभारम्भ

## अमृतसर में

सन 1958 का प्रथम दिवस। आज नववर्ष के पहले दिन संसार के सभी लोग पूरे वर्ष की सुख शान्ति की कामना करते हैं। जब तक हम लोग मसूरी में थे, राहुलजी भी पूरे वर्ष अपनी तथा परिवार की सुख-शान्ति की कामना करते थे। उस दिन वे अपने आगामी कार्यक्रमों की सूची बनाते, नयी चीजें क्या क्या लिखनी है इस वर्ष, उसका खाका तैयार करते, सभी कुछ रुटिन के अनुसार ही चलता। लेकिन 1958 के वर्ष के आरम्भ में अब हमारा अपना कोई घर नहीं था, गृहस्थी भी उजाड़ दी गई, और आज दूसरों के यहाँ मेहमान की तरह पड़े हुए हैं। घर के कुछ सामान देहरादून में, कुछ अमृतसर में और कुछ रेलों में। मसूरी में एक-एक ईंट जोड़कर घर बनाया, गृहस्थी बसायी। इसको बनाने में कितनी मेहनत पड़ी थी, किन्तु उसे उजाड़ने में जरा भी देर नहीं लगी। जिसने इतनी बड़ी गृहस्थी चलायी, आज वही दूसरों के यहाँ मेहमान की तरह पड़े हुए हैं, वह भी अनिश्चित काल के लिए। तब किसके मन में शांति होती। मन की चिन्ता को बहलाने के लिए नववर्ष के प्रथम दिन पंडितजी ने मगनजी से कुछ लेख टाइप करवाये। उसके बाद वे 'Hungry Hill' एक अंग्रेजी उपन्यास पढ़ते रहे।

मसूरी छोड़ने के बाद अपनी पुस्तकों की पेटियाँ रेलवे पार्सल में कलिम्पांग भेज दी गई। पर मैं उन्हें कलिम्पांग भेजने के पक्ष में नहीं थी। कलिम्पोंग जाकर रहेंगे, ऐसा कोई निश्चय तो हमने किया ही नहीं था, फिर पुस्तकों की आवश्यकता भी तो पड़ेगी। अभी भी हम कलिम्पांग सामान भेजकर खुशी नहीं हो रही थी। परन्तु पंडितजी की इच्छा के आगे किसका जोर चलता। किसी तरह उन्हें समझा बुझाकर, उनसे लखनऊ में श्री यशपालजी को तार दिलवाकर सामान लखनऊ में ही रुकवा दिया। सामान को रेलवे से भेजने में 200 रुपये खर्च हुए थे। लेकिन क्या किया जाय? रहना तो अभी राहुलजी को उत्तरप्रदेश में ही था, फिर उन्हें पुस्तकों की आवश्यकता भी तो पड़ेगी। जब तक सामान के रुकने और देहरादून लौटाने की खबर नहीं मिलेगी, पंडितजी चिन्तित थे।

भावी कार्यक्रम अनिश्चित था। चीन जाने की बात भी अनिश्चित थी। यदि इसका शीघ्र निश्चय हो जाता तो उनको आगामी प्रोग्राम बनाने में सुविधा होती। चीन जाने के नाम पर मसूरी छोड़ दी, किन्तु अब भी कोई खबर नहीं आ रही थी। राहुलजी ने 2 जनवरी को तय किया कि यदि जनवरी-भर भी यात्रा के लिए कोई खबर न आये तो वे फरवरी के प्रथम सप्ताह में दिल्ली जावेंगे और वहाँ पार्टी-आफिस में पूछताछ करेंगे।

3 जनवरी के दिन भी पंडितजी बहुत उत्सुक नहीं थे। नया वर्ष उनको भी भारी लग रहा था। मन को भविष्य की चिन्तायें परेशान करती थीं। किसी प्रकार भी वे अपने मन को आश्वस्त नहीं कर पा रहे थे।

उस दिन की डायरी में उन्होंने लिखा—"प्रकाशक पर विश्वास नहीं है। आर्थिक अभाव खटकता है, अधिक कमाने का सामर्थ्य भी अब नहीं है, जीविका का अभाव भी है ही। किसी बड़ी जगह में मैं अध्यापन का कार्य भी स्वीकार कर सकता हूँ। बच्चों के भविष्य की चिन्ता होती है।" चिन्ता से आखिर कोई लाभ नहीं। चिंता किसको नहीं होती, किन्तु 24 घंटे रात-दिन उसी में डूबे रहें तो कुछ भी तो समाधान नहीं हो सकता। लेकिन हमारे पंडितजी अब बड़े भावुक हो गये थे। सोचना, चिन्ता करना और खामोश रहना, जैसे यही काम रह गया था।

उस दिन भी वे वही अंग्रेजी उपन्यास पढ़ते रहे। उनको समय बिताने के लिए यह अच्छा साधन मिल गया था। प्रयाग में 10 जनवरी को उपस्थित होने के लिए आज ही निमंत्रण पत्र मिल गया। वहाँ माध्यमिक शिक्षा परिषद् में किसी भाषा विशेष के पाठ्यक्रमों पर विचार-विमर्श करना था।

अमृतसर में राहुलजी को आये अभी कुछ ही दिन हुए थे, किन्तु उनके यहाँ पर होने की चर्चा सभी पंजाबी साहित्य प्रेमियों में फैल गई। अब गोष्ठी और सभा के लिए लोग उनसे अनुरोध करने लगे। 4 जनवरी को भी खालसा कॉलेज के विद्यार्थियों के सम्मुख भाषण देने के लिए उनको जाना पड़ा। भाषण का विषय था—'पंजाबी भाषा का विकास।' अन्य कई वक्ता थे जिन्होंने सुन्दर भाषण किया। पंडितजी उनसे बहुत प्रभावित थे। यह खालसा कॉलेज प्राचीनतम सिक्ख विद्यालय है, "जिसे अंग्रेजों ने स्थापित किया था। राष्ट्रबुभुक्षा से विरत करने के लिए ही यह विद्यालय खोला गया था।"

शाम को घर लौटकर राहुलजी 'संस्कृत काव्यधारा' के प्रूफ को देखते रहे। प्रूफ में बहुत संशोधन करना था। परन्तु आज अपने उस प्रिय कार्य में भी उनका मन नहीं लगा रहा था। भविष्य अनिश्चित लग रहा था उनको। यह अनिश्चित अवस्था उनके लिए अति चिन्तनीय थी। आज अपना उपन्यास 'सप्तसिन्धु' लिखने में भी उनकी रुचि नहीं हो रही थी। घर की तरह सुविधा अन्यत्र कहाँ मिल सकती है? विशेषकर एक लेखक को, वह भी किसी प्रतिष्ठित लेखक को एक स्थान में बैठकर कार्य करने में ही सुविधा होती है। अब यहाँ अमृतसर में रहकर पंडितजी क्या लिख सकते थे?

अगले दिन 5 जनवरी को भी प्रूफ संशोधन का काम करते रहे। उनके प्रति स्वामीजी का व्यवहार सहृदयतापूर्ण था। अतः यहाँ पराये की भावना का सवाल ही नहीं था। स्वामीजी राहुलजी को सपरिवार यहाँ अथवा दिल्ली के अपने मकान में रहने का आग्रह कर रहे थे। खैर, कुछ दिनों तक परिवार को अमृतसर में ही रखने का उन्होंने तय कर लिया। हम लोगों को भी स्वामीजी के यहाँ कोई तकलीफ नहीं थी। स्वामीजी ने सारे घर का भार हमारे ऊपर ही छोड़ दिया। खाना मैं खुद बनाती थी, इसलिए अपने को मेहमान की तरह महसूस नहीं करते थे। बच्चे भी यहाँ खुश ही थे, इसलिए पंडितजी की तसल्ली हो गई। अतः परिवार को यहाँ रखकर वे एक महीने के लिए प्रयाग और दिल्ली में रहने का कार्यक्रम बनाने लगे।

6 जनवरी को राहुलजी अपने परिवार के साथ कम्पनी बाग घूमने गये। मसूरी छोड़ने के बाद अब वे कहीं स्थिर होकर अपना लेखन-कार्य नहीं कर पा रहे थे, इसलिए उनका चित्त अस्थिर रहना स्वाभाविक ही था। कम्पनी बाग में घूमते समय उन्हें कुछ भोटभाषी (तिब्बती) लोग मिले, जिनके साथ तिब्बती भाषा में बात करते हुए उन्हें बड़ी सन्तुष्टि हुई। कल 7 जनवरी को उनको प्रयाग के लिए प्रस्थान करना था। अतः पहले वे देहरादून जाना चाहते थे। परिवार को अब स्वामीजी के गृह में रख देने के कारण उनको कोई परेशानी नहीं थी।

7 जनवरी को राहुलजी स्वामीजी लिखित 'सृष्टि रचना' की पाण्डुलिपि को पढ़ते रहे। अब इस पुस्तक के प्रकाशन के सम्बन्ध में सोचा जा रहा था। आज ही उनको देहरादून लौटना भी था। सायंकाल पाँच बजे कमला-जया-जेता तथा मंगलजी के साथ वे स्टेशन गये। कुछ देर में भैयाजी (स्वामीजी) भी पहुँच गये। 6.10 बजे वे रेल में सवार हुए और प्रस्थान करने लगे। कम्पार्टमेंट में भीड़ अधिक नहीं थी, अतः उन्हें सोने के लिए अच्छा स्थान मिल गया था। दूसरे दिन सहारनपुर होते दोपहर के 1 बजे के बाद वे देहरादून पहुँच गये।

**देहरादून में :** 8 जनवरी को यहाँ आते ही वे श्री रूपनारायण मिश्र की थीसिस को पढ़ने में व्यस्त रहे।

कुछ समय बाद श्री सदानन्द मेहता भी वहाँ आ गये और उनकी थीसिस को भी पडितजी ने देखा। मसूरी के पत्रालय (डाकघर) को उन्होने अपनी डाक देहरादून रिडाइरेक्ट करने के लिए नही लिखा था, इसलिए यहाँ डाक उतनी आई नही थी।

लखनऊ से किताबो की 20 पेटियाँ लौटकर देहरादून पहुँच गई थी। साथ ही उसी दिन श्री अनूपलाल मडप ने पटना से सूचना दी कि 'मध्य एशिया का इतिहास' पूरा छप गया है।

9 जनवरी से लेकर 13 जनवरी तक राहुलजी देहरादून मे श्री रूपनारायण मिश्र के घर मे रहे। परिवार अमृतसर मे और वे यहाँ थे। परिवार को यहाँ लाकर किसी के यहाँ मेहमान के रूप मे रखना भी उनको उचित नही लग रहा था। उन्हे परिवार की याद आना स्वाभाविक ही था। इस बीच 9 जनवरी के दिन देहरादून स्थित कन्या गुरुकुल देखने गये। इस स्थान का उन्होने बड़े ध्यान से निरीक्षण किया। कन्या गुरुकुल के प्रति वे उत्सुक इसलिए हुए थे कि भविष्य मे वे अपनी पुत्री जया को इसी स्थान मे पढ़ाने का निश्चय कर रहे थे। परन्तु बाद मे उन्होने अपने इस निश्चय को बदल दिया। 10 जनवरी को वे स्थानीय इलाहाबाद बैंक के मैनेजर श्री मालवीयजी के घर साय भोजन के लिए आमत्रित होकर गये। 11 जनवरी को उन्हे फिर कन्या गुरुकुल मे भाषण देने जाना पड़ा। श्री रामदेवजी तथा श्री यशपालजी वहाँ आये हुए थे। इसी दिन भारत सरकार के सस्कृति मत्रालय मे एक पत्र आया, जिसमे पडितजी से नेपाल मे सास्कृतिक भाषण देने का आग्रह किया गया था। उन्होने 2 मार्च से 15 मार्च के बीच वहाँ जाने के अपने निश्चय की सूचना भारत सरकार को भेज दी।

राहुलजी की मनःस्थिति इस समय अस्थिर थी। दूसरे के घर मे ठहरे थे। वहाँ बैठकर लोगो की थीसिस देखते थे, पर अपना लिखना पढ़ना ठप्प था। कल उनको दिल्ली भी जाना था, क्योकि वहाँ जाकर चीन के निमत्रण के बारे मे पता लगाना चाहते थे। 13 जनवरी को वे दिन-भर अपनी पुस्तक 'सस्कृत काव्यधारा' के प्रूफ देखते रहे। शाम के समय मसूरी से श्री श्यामनारायण पाण्डे आ गये। पडितजी उन्ही के साथ 8.10 बजे देहरादून स्टेशन गये और 8 30 की गाड़ी मे दिल्ली के लिए प्रस्थान किया। मसूरी का घर छोड़ते समय उनका पासपोर्ट कही गुम हो गया था। अतः पासपोर्ट खो जाने की सूचना पुलिस को देनी थी।

**दिल्ली** : 14 जनवरी को सबेरे पडितजी दिल्ली पहुँच गये। वहाँ साथी सच्चिदानन्द शर्मा के यहाँ गये। पासपोर्ट के सम्बन्ध मे बड़ी भ्राति हो गई थी। पासपोर्ट गुम होने की सूचना पहले देहरादून के पुलिस सुप्रिटेन्डेन्ट को देनी पड़ती है, तब उस सूचना और आवेदन पर नये पासपोर्ट के लिए दिल्ली मे कार्यवाही की जाती है। उस समय पासपोर्ट मिलना ही बहुत कठिन था। फिर पडितजी ने अपने गुम हुए पासपोर्ट का कही नम्बर भी नोट करके नही रखा था। उसी दिन वे सच्चिदाजी के साथ रूस-भारत निर्मित 'परदेशी' फिल्म को देखने गये। फिल्म उनको अच्छी लगी।

**दिल्ली-प्रयाग मार्ग** : पडितजी का दिल्ली मे व्यस्त कार्यक्रम रहा। 15 जनवरी को वे दिल्ली से प्रयाग की ओर चल पड़े। 16 जनवरी को सबेरे 11 बजे प्रयाग पहुँचकर वे सदा की तरह डाक्टर बदरीनाथ प्रसाद के गृह मे गये। उस समय डाक्टर साहेब दक्षिण भारत की यात्रा पर गये हुए थे। सामान वहाँ रखकर पडितजी सम्मेलन प्रेस गये। उनकी 'सस्कृत काव्यधारा' सम्पूर्ण छप गई थी। इस बार वे अपनी अन्य पुस्तको के छपवाने की व्यवस्था करने के लिए भी प्रयाग गये थे। प्रयाग माध्यमिक शिक्षा परिषद् मे उन्हे भाषण भी देना था। परिषद् में बाबा राघवदासजी से भी भेंट हुई। पुराने परिचितो से मिलकर पडितजी खुश हुए। परिचित लोग चरम वियोग देकर एक-एक कर चले जा रहे हैं। इससे उनको दुःख होता है। 18 जनवरी को वे सम्मेलन मुद्रणालय गये। 'सस्कृत काव्यधारा' पुस्तक की भूमिका वही बैठक लिखकर दे दी छपने के लिए। नामानुक्रमणी को पहले ही समाप्त कर दिया था।

19 जनवरी को पडितजी प्रूफ सशोधन कार्य मे लगे रहे। पूर्वाह्न मे ही डाक्टर प्रसाद के घर समाजवादियों की गोष्ठी हुई। विचार-विमर्श के समय लोगों ने कम्युनिस्टो की आलोचना की। भाषा के बारे में भी तर्क हुए। मध्याह्न भोजन पडितजी ने श्रीनिवास अग्रवाल के यहाँ किया। सम्मेलन के लोग भी मिलने आये। उसी दिन दिन मे वे पडित क्षेत्रेशचन्द्र महाशय से भी मिले। 20 जनवरी को वे प्रयाग से देहरादून जानेवाली ट्रेन में सवार

हुए। 21 जनवरी को सुबह लखनऊ पहुँचकर पंडितजी रेलवे एजेन्सी में गये, वहाँ देहरादून से भेजी गई पुस्तकों की पेटियों के बारे में पता लगवाया तो मालूम हुआ कि पेटियाँ पहुँच गई थी। इनको कलिम्पांग भेज देने का ख्याल छोड़ दिया और अब वापस देहरादून भेजने का निश्चय किया।

**देहरादून :** 22 जनवरी को राहुलजी देहरा वापस आ गये। बहुत सारी चिट्ठियाँ आई हुई थीं, उन्होंने सबका उत्तर लिख दिया। जुत्शी दम्पती अपनी बेटी डॉ. उषा के पास देहरादून में थे। पंडितजी उनसे मिलकर प्रसन्न हुए। 'राहुल प्रकाशन', मसूरी से प्रकाशित तीन पुस्तकों की ढेर सारी कापियाँ रेलवे आउट एजेन्सी, मसूरी से दिल्ली पी. पी. एच. के पास भेज दी गई थी, अभी उनकी पहुँच की सूचना नहीं मिली थी। 29 जनवरी को अमृतसर जाना उन्होंने तय कर लिया। 13 जनवरी का लिखा हुआ डा. राजबली पाण्डेय का पत्र पढ़कर वे कुछ उत्तेजित-से हुए। पत्र में हिन्दी के लोक साहित्य सम्बन्धी तीन-चार सुझाव दिये गये थे, पूरे साल-भर लगातार उन्होंने इतना परिश्रम करके ग्रन्थ का सम्पादन किया था, उसमें भी उनके सम्पादन में मीन-मेख निकाला गया था। अन्त में डॉ. पाण्डेय ने लिखा था—हमें यह मालूम नहीं कि आपका स्वास्थ्य इस समय कैसा है। आपके पास यह सामग्री सम्पादनार्थ भेज दी जाय अथवा यदि आपका स्वास्थ्य और समय अनुकूल न हो तो आपका यह कार्य किसी अन्य से कराया जा सकता है? इसके लिए आपकी आज्ञा अपेक्षित है। उस दिन की अपनी डायरी में उन्होंने लिखा—"नागरी प्रचारिणी सभा मंत्रिणा लिखित, लोकसाहित्य निबन्धेषु परिवर्तन पूरणीयम्। मया लिखित, तत् क्रियते चेत्नास्तिमया प्रयोजनम्।" इतनी बड़ी पाण्डुलिपि को उन्होंने अपने टाइपिस्ट मंगलजी से टाइप करवाया था। टंकक को कुछ पारिश्रमिक तो सभा की ओर से मिलना चाहिए था। पंडितजी को अफसोस हो रहा था कि लोक साहित्य के सम्पादन की बात जब पक्की हो गई थी, उस समय टंकन आदि के बारे में उन्होंने कुछ क्या नहीं कहा?

हिन्दी का लोक साहित्य जब छपकर तैयार हुआ, तब इसके सम्पादक के नाम को लेकर फिर मतभेद हुआ। नागरी प्रचारिणी सभा वाले चाहते थे, चूँकि पाण्डुलिपि में कुछ संशोधन का काम दूसरे विद्वान ने भी किया है, इसलिए सम्पादन में राहुलजी के साथ उन विद्वान का भी नाम दिया जाय। इस प्रस्ताव से पंडितजी को बहुत ही दुःख हुआ। अपने बहुमूल्य कार्यों को स्थगित रखकर 'लोक साहित्य' का इतना बड़ा काम अपने हाथ में उन्होंने लिया था और बहुत परिश्रम और लगन के साथ उन्होंने यह काम पूरा कर दिया था। सम्पादन में यदि दूसरे का भी नाम देना सभावाले उचित समझते हैं, तो उसमें राहुलजी का नाम न रखा जाय। उन्होंने सभा के मंत्री को लिख भेजा। वह लोग कठिनाई में पड़ गये। राहुलजी को दुःख हुआ है, यह समझ गये, फिर भी दो सम्पादकों का नाम रखने के लिए निर्णय लिया जा चुका था। राहुलजी ने अपना नाम हटाने की जिद की है, उनको कैसे समझावें। सभावालों ने डा. उदयनारायण तिवारी को मध्यस्थ बनाकर राहुलजी से मिलवाया। तब भी वे तैयार नहीं हुए थे। फैसला होने से पहले ही राहुलजी चीन चले गये। तब दो सम्पादकों के नाम के साथ वह ग्रन्थ प्रकाशित कर दिया गया।

इधर पंडितजी अपने पासपोर्ट के गुम हो जाने से परेशान थे। रूपनारायण मिश्रजी के घर में कमरा लेकर उन्होंने मसूरी का सामान रखवाया था। पेटियों को एक-एक कर खोलकर देख रहे थे, पर पासपोर्ट नहीं मिला। 23 तारीख को उन्होंने सुप्रिटेन्डेन्ट आफ पुलिस, देहरादून के पास अपने पासपोर्ट खो जाने की रिपोर्ट दर्ज कराई। मसूरी में सामान पैक करते समय उन्होंने अपने आवश्यक कागजात एवं पुस्तकों को खुद ही बन्द करवाया था। अब इतने सामान में पासपोर्ट कैसे [illegible] सकता था। परिवार तो उस समय अमृतसर में था, इधर पंडितजी दूसरों के घर में मेहमान बनकर रह रहे थे। ऊपर से पासपोर्ट भी गुम है, फिर चीन से भी अभी तक निमंत्रण नहीं आया था। वे अब बहुत ही उद्विग्न हो गये। मन में सन्देह हुआ कि क्या पता कमला ने ही पासपोर्ट कहीं छिपा दिया हो। अमृतसर के स्वामीजी ने भी यही लिख भेजा कि कमला ने ही आप विदेश न जाये, इसलिए वह चीज कहीं रख दी होगी। एक निर्दोष व्यक्ति पर बिना सोचे-समझे इस तरह का लांछन लगाना राहुलजी जैसे व्यक्ति के लिए शोभनीय नहीं था। किन्तु राहुलजी उस समय यह सब सोचने की स्थिति में नहीं थे। परिणामस्वरूप 23 जनवरी से 30 जनवरी तक वे बहुत ही उद्विग्न रहे। पेटियों को खोल-खोलकर देखा,

ट्रंको को खोल-खोलकर देखा, पर वह नही मिला। कलिम्पोंग में रहते समय भी इस तरह खुफिया विभाग के अफसर ने उनके रसोइये के माध्यम से उनका पासपोर्ट चुरा लिया था। वे सोचने लगे, यदि चीन से इसी समय निमत्रण आ जाये और उनका पासपोर्ट न मिले तो वे चीन कैसे जायेगे। इसी कारण से उनका मन उखड़ गया। अब अस्थिरचित्तता के कारण कभी उनका मन रूस की ओर दौडता, कभी भारत के अपने परिवार की ओर। रूस मे मन दौड जाने का प्रमाण मुझ को बाद मे मिला। इस समय पडितजी की नजर में मैं ही दोषी दिखाई दी। इस समय उनको मित्रगण ही ज्यादा प्रिय लगे और पत्नी को तुच्छ समझा। काश, वे विद्वान होने के साथ मनोवैज्ञानिक भी होते। उनकी यही बुरी आदत थी कि वे दूसरो की बातो मे आ जाते थे और घर के लोगो मे उन्हे दोष दिखाई देते। उनके मित्र और मित्राओं मे सभी हमारे हितेषी नही थे, पर पडितजी भला समझने की कोशिश करते तब न ?

**अमृतसर :** 31 जनवरी को पडितजी देहरा से अमृतसर आये। उस दिन जेता का जन्मदिन भी था। पर उनके मन मे कोई खुशी नही थी। आकर स्वामीजी की लिखी हुई पुस्तक 'सृष्टि-रचना' को देखते रहे, बच्चों से बाते करते रहे। अभी तक दिल्ली से कोई खबर नही आई थी, इसलिए वे चिन्तित थे।

1 फरवरी को वे घर पर ही रहे। प्रूफ कुछ आ गये थे, उन्ही को देखते रहे। अभी कोई नया काम हाथ मे नही ले रहे थे। 2 फरवरी को भी 'दक्खिनी हिन्दी काव्यधारा' के प्रूफ सशोधन का काम करते रहे। आज उस काम को समाप्त ही कर दिया। 3 फरवरी को स्वामीजी की पुस्तक का अवलोकन करते रहे। 4 फरवरी को परिवार के साथ कम्पनी बाग घूमने का प्रोग्राम बनाया। जाने के लिए ऊपर के कमरे से उतर ही रहे थे कि अँधेरा होने के कारण एक सीढी नही दिखाई दी, इससे उनके पैर मे मोच आ गयी। अतः जाना स्थगित हो गया। पैर मे चोट तो नही लगी, पर बहुत दर्द हो रहा था। 5 फरवरी को आहत पाँव मे सूजन आ गयी, पीडा अधिक होने लगी। स्वामीजी ने कुछ औषधि दी, और पेनिसिलिन का इन्जेक्शन भी लगा दिया। 6 फरवरी को भी पैर मे वैसा ही दर्द बना रहा। चलना कठिन हो गया। पूर्वनिश्चित कार्यक्रमानुसार कल 7 फरवरी को उनको 'इडियन काउन्सिल ऑफ कल्चरल रिलेशन' की एक बैठक मे भाग लेने के लिए दिल्ली जाना था, परन्तु पाँव के दर्द के कारण वे न जा सके। लखनऊ जाने का प्रोग्राम भी उन्होंने स्थगित कर दिया। 8 फरवरी को स्वामीजी के ग्रथ 'सृष्टि रचना' को ही देखते पढते रहे। 9 फरवरी को भी वे भैया (स्वामीजी) की पुस्तक को देखते-पढते रहे। उनके पाँव मे अभी भी कुछ पीडा थी, पाँव की सूजन अभी कम नही हुई थी। पूर्व निर्धारित कार्यक्रम के अनुसार पडितजी को आज 10 फरवरी को लखनऊ पहुँचना था, क्योकि कल वहाँ लोक साहित्य समिति की बैठक होनेवाली थी, किन्तु उन्होंने जाना स्थगित कर दिया। पाँव का दर्द अभी तक बना हुआ था। ऐसी हालत मे यात्रा करना उनके लिए ठीक नही था। अभी तो पाँव के दर्द के कारण वे घर से बाहर भी नही जा सके थे। 11 और 12 फरवरी को भी वे स्वामीजी की पुस्तक 'सृष्टि-रचना' का अवलोकन करते रहे। 13 फरवरी को उन्होंने स्वामीजी की 'सृष्टि रचना' को पूरा देख लिया। पुस्तक उनको बहुत अच्छी लगी। पुस्तक मे विश्वविज्ञान, विकासवाद, सूर्य पृथ्वी निर्माण, विज्ञान और ईश्वर का भेद आदि विषय पर स्पष्ट प्रकाश डाला गया था, इसलिए भी पडितजी को यह पुस्तक बहुत अच्छी लगी।

**अमृतसर-दिल्ली मार्ग :** 13 फरवरी की रात की गाडी से पडितजी दिल्ली के लिए चल पड़े और अगले दिन 14 फरवरी सुबह सात बजे हरिभवन, फैज बाजार पहुँच गये। चाय पान के बाद वे पटौदी हाउस गये। वहाँ श्री चन्द्रगुप्त विद्यालकारजी से उनको मिलना था। वहाँ से सास्कृतिक सम्मेलन मे भाग लेने विज्ञान भवन गये करीब 11 बजे के। सम्मेलन का प्रथम सत्र साढे 12 बजे तक चला। इसकी अध्यक्षता मौलाना आजाद ने की। मध्याह्न भोजन के बाद पडितजी जोशीजी (पी. सी.) से मिलने उनके पार्टी-ऑफिस मे गये। वहाँ श्री अजय घोष से भी उनकी बातचीत हुई। विशेषकर चीन से निमत्रण जल्दी मँगवाने के बारे में पंडितजी ने उन दोनों साथियों को कहा। मालूम हुआ पार्टी की ओर से जोरदार कोशिश हो रही है, किन्तु अभी उतनी सफलता नही मिली है। उसके बाद पंडितजी रानी झाँसी मार्ग स्थित पीपुल्स पब्लिशिंग हाउस में गये। कुछ देर वहाँ बैठकर साथियो से बातचीत की। फिर बिडला मन्दिर के पास बुद्ध मंदिर में भी गये। 3 बजे वे विज्ञान

भवन गये। वहाँ उन्होंने भोट में सुरक्षित निधि (ग्रंथ) के बारे में भाषण दिया। आज पार्टी-ऑफिस में साथी इन्द्रदीप तथा साथी सज्जाद जहीर साहेब से भी पंडितजी की भेंट हुई। इनसे मिलकर शाम को वे डेरे पर लौट आये।

15 फरवरी को भी उन्हें दिल्ली में रहना था। आज भी संस्कृति परिषद् का सम्मेलन हुआ। पूर्वाह्न में वे गये और सम्मेलन अपराह्न 4 बजे समाप्त हुआ। 16 फरवरी को स्वामी हरिशरणानन्दजी (जो अमृतसर से यहाँ आ गये थे), उनकी पत्नी जानकी देवी तथा भतीजे के साथ पंडितजी हरिजन निवास (किंग्सवे) में गये, वहाँ उनको श्री वियोगी हरिजी से मिलना था। वहाँ श्री विष्णु प्रभाकर से भी भेंट हुई। पूर्वाह्न और रात को भी वे पार्टी ऑफिस गये और श्री पी. सी. जोशी से चीन जाने के सम्बन्ध में देर तक सलाप किया। उसी रात को उन्हें देहरादून लौटना था।

**देहरादून :** 17 फरवरी को सुबह साढ़े 8 बजे राहुलजी देहरादून पहुँच गये। आज का दिन शीतल एवं बादलयुक्त था। यद्यपि पंडितजी ने पासपोर्ट गुम होने की सूचना पुलिस सुप्रिन्टेण्डेण्ट को दे दी थी, पर अभी भी उनको लग रहा था कि वह किसी पेटी या बक्स के अंदर शायद मिल जाये। फिर पेटियो, ट्रंकों को खोलकर देखने लगे। पर वह नहीं मिला। अब रीजनल पासपोर्ट ऑफिस, लखनऊ में आवेदनपत्र भेजने की जरूरत थी। उस समय लखनऊ में पंडितजी के घनिष्ट मित्र पंडित बलभद्र मिश्रजी सरकारी ऊँचे पद पर थे, इसलिए राहुलजी को दुबारा पासपोर्ट मिलने में कोई कठिनाई नहीं होनेवाली थी। इधर सारे देश में उनके चीन जाने की खबर फैल गई थी। अब किसी बड़े काम के अभाव में वे अपना जीवन दुर्भर होने की आशंका कर रहे थे।

देहरादून में अभी तक ठंड पड़ रही थी। पुस्तकों के प्रूफ आये थे, पंडितजी उनका संशोधन करते रहे। रूपनारायणजी तथा महताजी की थीसिस भी उनको देखनी थी, यह काम भी वे करते रहे। 18 फरवरी को अमृतसर से पत्र आया, जिससे पता चला कि कमला अस्वस्थ है, शिरोवेदना और हृदय-पीड़ा से वह पीड़ित है। पंडितजी चिन्तित हो गये। सब काम छोड़कर अमृतसर चले जाने का मन हुआ, पर पहले उन्होंने अमृतसर तार भेजा। इस बार कमला को अस्पताल में दाखिल होना है शल्यचिकित्सा के लिए। इसलिए पंडितजी दुविधा में पड़ गये—जायें या न जायें।

19 फरवरी का प्रातः पंडितजी रूपनारायणजी की थीसिस को देखते रहे। उसके बाद स्वयम्भू पर कुछ लिखा। कल उन्होंने मुझे यहीं बुलाने के लिए तार भेजा था। पर आज सोच रहे थे कि यहाँ आने पर मुझको तकलीफ होगी, इसलिए अमृतसर में रहना ही ठीक रहेगा। वे इन थीसिसों का काम समाप्त करके स्वयं अमृतसर जायेंगे। 20 फरवरी को अमृतसर से तार आया, उनको शीघ्र बुलाया गया था। इस बीच उनको प्रयाग में कार्यवश जाना था, किन्तु अब उन्होंने अपना विचार बदल दिया। उनको बच्चों की भी चिन्ता हुई। इसलिए उसी रात को 8.18 मिनट की ट्रेन से अमृतसर के लिए उन्होंने प्रस्थान किया।

**पुनः अमृतसर में :** अपने आने की सूचना उन्होंने कल ही तार द्वारा भेजी थी। 21 फरवरी को सुबह वे अमृतसर पहुँच गये। 'कमला चिन्तामग्न थी।' यहाँ परदेश में दूसरे के घर में परिवार को इतने दिन से रख छोड़ा था, अब उनको फिक्र हो रही थी कि क्या करें। अभी के लिए उन्होंने अन्यत्र जाने का निश्चय त्याग दिया। अभी उनको परिवार के साथ रहना था। नेपाल से निमंत्रण पहले ही आ चुका था। इस बार उन्होंने अकेले न जाने का निश्चय किया, जायेंगे तो बाल बच्चों के साथ। "पर देखें, कमला तब तक स्वस्थ होती है या नहीं। बाद में निश्चय हो सकता है। इस महीने के अन्त तक जाने की स्थिति में हो।" 23 फरवरी को भोजनान्तर पंडितजी परिवार को लेकर कम्पनी बाग घूमने गये। आज दिन भी शुभ रहा। 24 फरवरी से मैं बीमार पड़ गई। 25-26-27-28 फरवरी तक ज्वर 103° तक रहा। पंडितजी बहुत चिंतित। बच्चों को भी देखना था। अच्छा हुआ कि उस समय मंगलजी साथ में थे। पंडितजी ने मुझे इतनी बीमार पड़े पहले नहीं देखा था। 1 मार्च के दिन मेरी अवस्था और बिगड़ गई। पंडितजी आतंकित हो गये कि कोई अनिष्ट हो जाये तो बच्चों का क्या होगा। 2 मार्च को भी मैं रोग शैया पर ही थी, पर आज ज्वर कुछ कम हो जाने से पंडितजी थोड़े आश्वस्त हो गये। आज उन्होंने सोचा कि मेरे ठीक हो जाने पर हम सब नेपाल जायेंगे। स्वामीजी के यहाँ

उस समय नौकर नहीं था, इससे पंडितजी को बहुत कष्ट हुआ था। और सोच भी रहे थे किसी के यहाँ मेहमान बनकर रहना ठीक नहीं है। आज थोड़ा प्रूफ संशोधन का काम किया।

3 और 4 मार्च को राहुलजी अपने परिवार के साथ रहे, कुछ पढ़ते-लिखते भी रहे। साथ ही नेपाल-भ्रमण के बारे में भी चिन्तन करते रहे। 5 मार्च को होली पड़ी थी। अमृतसर की होली का आनन्द वे ले रहे थे। जेता भी होली खेलने में मस्त, पिताजी भी प्रसन्न। आज ही दिल्ली से तार द्वारा सूचना आ गई कि 12 मार्च को नेपाल (काठमाण्डू) पहुँचना होगा। 6 और 7 मार्च को पंडितजी ने कोई विशेष काम नहीं किया। घर पर ही रहे। यहाँ से कल प्रस्थान करने का कार्यक्रम बनाया। 8 मार्च को पंडितजी ने अपना काम समेट लिया। आज ही रात की गाड़ी से पटना के लिए प्रस्थान कर देना था, इसलिए काम जल्दी-जल्दी निबटाने लगे। वे मंगलजी को कुछ दिनो के लिए यहाँ छोड़कर जा रहे थे। शाम को 7 बजे से पहले ही वे सपरिवार स्टेशन पहुँच गये। जालन्धर तक उतनी भीड़ नही थी गाडी मे। रास्ते में वे सोचते जा रहे थे, 'भैया (स्वामीजी) अच्छे हैं किन्तु उनका ऊपरी व्यवहार बहुत रुक्ष है, पर हृदय से दयालु हैं। मौका पड़ने पर वह मुक्तहस्त से दान करते हैं, पर कुछ आवश्यक कामो में वह बहुत कजूस भी हैं।' पडितजी के लिए उनका हृदय उदार था। वह पंडितजी की हर तरह से सहायता करना चाहते थे, पर हमारे राहुलजी सहायता ले तब न !

9 मार्च को दिन-भर ट्रेन चलती रही और रात के 12 बजे वह पटना पहुँची। स्टेशन पर डॉ. बदरीनारायण प्रसाद (पटना युनिवर्सिटी) के सुपुत्र डॉ. देवेश पंडितजी के स्वागत के लिए आए हुए थे। उनके साथ पंडितजी सपरिवार उनके घर अबुल आस लेन गये। रात मच्छरों ने उनको बहुत तकलीफ दी।

## नेपाल-भ्रमण

**पटना :** 10 मार्च को नेपाल जाने के लिए जितने औपचारिक काम थे, उनको निबटाने मे पूरा दिन गया। अब नेपाल-प्रवेश के लिए अनेक प्रकार के प्रतिबन्ध लगाये गये थे। 1953 मे सिर्फ मजिस्ट्रेट प्रदत्त एक परिचयपत्र ही काफी होता था। 1956 में आयकर भुगतान के प्रमाणपत्र की जरूरत पड़ी। अब जिलाधीश का भी प्रमाणपत्र चाहिए। यहाँ पटना मे आयकर अधिकारी पंडितजी के नाम से परिचित थे, इसलिए प्रमाणपत्र मिलने में कठिनाई नही हुई। यह सारा काम कर लेने के बाद पंडितजी परिवार के साथ 'भाभी' फिल्म देखने गये, किन्तु फिल्म उनको पसन्द नही आई। 11 मार्च को भी उनका पटना में ही रहना हुआ। दिन में जाकर नेपाल जानेवाले विमान का टिकट ले आये। कमला, जया और जेता के लिए क्रमशः 50 रुपये, 25 रुपये, 5 रुपये लगे। तब विमान का किराया इतना अधिक नही था।

**नेपाल (काठमाण्डू, 12 मार्च से 22 मार्च तक)** : 12 मार्च को दिन के डेढ़ बजे पंडितजी सपरिवार पटना के विमानस्थल पर गये। 2.25 पर विमान को उड़ना था। उस दिन आकाश निरभ्र नही था। जेता हवाई जहाज को देखकर बहुत प्रसन्न हो रहा था। ठीक समय पर विमान उड़ा और 3.20 बजे वह नेपाल के गोचर विमानस्थल पर उतरा। वहाँ पर पडितजी के स्वागत के लिए नेपाल मे भारतीय दूतावास के सांस्कृतिक सचिव डॉ. शिवमंगलसिंह सुमन, प्रथम सचिव श्री उमाशंकर वाजपेयी तथा पडितजी के मित्र श्री जनकलाल शर्मा उपस्थित थे। वहाँ से पंडितजी श्री सुमनजी के वासस्थान में गये, जहाँ पर उनको सपरिवार ठहराने की व्यवस्था की गई थी।

इस बार पंडितजी को भारत सरकार के संस्कृति मंत्रालय ने नेपाल में भारत और नेपाल की संस्कृति के बारे में कई भाषण देने के लिए काठमाण्डू भेजा था। वैसे भी नेपाल उनके लिए अपना घर-सा था। यहाँ उनके मित्रों और परिचितों की संख्या कम नहीं थी। सभी उनसे मिलने के लिए उत्सुक थे। उस दिन 13 मार्च को उनके परिचित और सुहृद आकर पंडितजी से मिले। इन में श्री बालचन्द्र शर्मा (इतिहासकार और राजनीतिज्ञ) भी थे। पंडितजी के बहुत पुराने परिचित और हितु मित्र श्री धर्मरत्न यमिजी भी पंडितजी से मिलने आये। मध्याह्न भोजन के बाद वे भारतीय राजदूत श्री भगवान सहायजी से मिलने गये। बड़ी देर तक दोनों में समालाप हुआ। बाद में श्री भगवान सहायजी ने पंडितजी की (मिट्टी और काँसे की) मूर्ति तैयार की। उसी दिन सायंकाल

भारत-नेपाल सास्कृतिक केन्द्र मे पडितजी का भाषण हुआ। विषय था—भारत-नेपाल सास्कृतिक ऐक्य।

14 मार्च को दिन उतना साफ नही था। पडितजी परिवार सहित श्री धर्मरत्न यमि के घर गये। 1953 की नेपाल-यात्रा मे पडितजी मेरे सहित एक महीना यमिजी के घर मे ठहरे थे। अब यमिजी ने एक और नया मकान बना लिया था। उसी दिन वे परिवार को लेकर श्री मानदास साहु से मिलने असनटोल गये। श्री मानदासजी नेपाल के एक बहुत बडे पुस्तक विक्रेता थे। उनके यहाँ भारत से हिन्दी पुस्तके विक्रयार्थ मँगाई जाती थी। उन्होने स्वय कितनी ही नेपाली पुस्तको का प्रकाशन भी किया था। वह राहुलजी को बहुत पहले से मानते और श्रद्धा करते आये थे। उस दिन अपराह्न मे 2 बजे त्रिचन्द्र कालेज के छात्रो के समक्ष पडितजी ने सास्कृतिक सद्भावना विषय पर भाषण दिया। रात का भोजन उन्होने सपरिवार यमिजी के यहाँ किया।

15 मार्च को दिन शुभ्र रहा। प्रात समय उनको पाटन मे भाषण देना पडा। सायकाल सस्कृति परिषद् मे उनका भाषण रखा गया था। 16 मार्च को डेरे पर ही अनेक लोग उनसे मिलने आये। आज का मध्याह्न भोजन श्री बालचन्द्र शर्माजी के यहाँ हुआ। उस समय श्री बालचन्द्रजी नेपाल राजकीय प्रज्ञा प्रतिष्ठान (रायल नेपाल एकेडमी) के उपकुलपति थे। इसलिए दोनो मित्रो के बीच एकेडमी विषय पर देर तक बात होती रही। सायकाल काठमाण्डू के श्रीघ विहार मे बौद्ध धर्म और सस्कृति विषय पर पडितजी का भाषण हुआ। 17 मार्च को स्वयभू विहार के पास ही स्थित आनन्दकुटी विद्यापीठ मे आमत्रित होकर पडितजी सपरिवार गये। इस विद्यापीठ को भदन्त अमृतानन्दजी ने स्थापित किया था। 1953 मे यहाँ सिर्फ 30 छात्र थे और 1958 मे इनकी सख्या 83 पहुँच गई थी। अब वहाँ मैट्रिक तक की पढाई होती थी। पिछले दशक मे यह विद्यापीठ कॉलेज बन गया। यहाँ के छात्रो ने राहुलजी के सम्मान मे नेवारी लोकनृत्य प्रस्तुत किये। 18 मार्च को पडितजी अपने परिवार के साथ अपने पुराने मित्र श्री त्रिरत्नमान साहु के घर मिलने के लिए गये। त्रिरत्नमान साहु उनके बहुत पुराने मित्र स्वर्गीय धर्ममान साहु के सुपुत्र थे। पहले धर्ममान साहुजी ल्हासा (तिब्बत) के छुशिङ-शा मे रहते थे, वे नेपाल की ओर से बहुत बडे व्यापारी थे। तब पडितजी अपनी प्रथम तिब्बत यात्रा मे गये और वहाँ सवा साल तक (1929-30) रहे थे। उस समय इन्ही धर्ममान साहु ने उनकी बडी मदद की थी। तब से ही इस परिवार के साथ पडितजी का घनिष्ट सम्बन्ध रहा। आज यह घर श्रीहीन हो गया था, क्योंकि तिब्बत के साथ व्यापार मे साहु परिवार का बहुत नुकसान हुआ था।

उसी दिन (18 मार्च) स्थानीय नेवारी साहित्यिक-सास्कृतिक सस्था च्वाशा-पाशा ने हनुमान ढोका (मल्ल राजाओ का राजमहल) मे एक सास्कृतिक कार्यक्रम रखा, जिसमे पडितजी को अभिनन्दन पत्र समर्पित किया गया। इसके प्रत्युत्तर मे उनको भी यहाँ भाषण करना पडा। आज ही रात को भारतीय राजदूत श्री भगवान सहायजी के आवास स्थान मे एक लघु गोष्ठी का आयोजन हुआ। काठमाण्डू के बहुत-से गण्यमान्य अतिथि वहाँ उपस्थित थे। इसमे शामिल होने के लिए पडितजी सपरिवार आमत्रित थे। वहाँ पडितजी के सम्मान मे कवि-गोष्ठी और सगीत गोष्ठी का भी कार्यक्रम रखा गया था। साथ ही शराबनोशी भी चल रही थी। परन्तु पडितजी और परिवार को कोई दिलचस्पी नही थी। अन्य कार्यक्रमो मे पडितजी बहुत प्रसन्न रहे। रात को 12 बजे वे डेरे पर लौट आये।

मसूरी निवासकाल के पुराने मित्रो मे से श्री मुनीश्वरनाथ जुत्शीजी के साथ पडितजी का बहुत बाद तक सम्बन्ध रहा। उन्ही के द्वितीय सुपुत्र श्री योगीश्वरनाथ जुत्शी इस समय काठमाण्डू मे थे। भारत सरकार की सहायता से बननेवाले नेपाल के त्रिशूली मार्ग के वे प्रधान इजीनियर होकर यहाँ आये थे। त्रिशूली मार्ग तो शहर से काफी दूर था, कितु योगीजी से पडितजी की काठमाण्डू मे ही भेट हो गई थी। 17 मार्च को श्री योगीजी पडितजी को परिवार सहित निर्माणाधीन त्रिशूली मार्ग दिखाने अपनी जीप मे ले गये। यह मार्ग उस समय 18 मील तक ही बन सका था। इसको शुरू किये अभी तीन ही महीने हुए थे। इस मार्ग के बन जाने से काठमाण्डू तथा अन्य स्थानो के बीच आवागमन की सुविधा हो गई। उसी दिन शाम को भारत से डॉ. भगवतशरण उपाध्यायजी आ गये। वे भी भारतीय दूतावास की ओर से सास्कृतिक भाषणकर्ता के रूप मे आमत्रित होकर आये थे। उनका भी आज संस्कृति विषय पर व्याख्यान हुआ। राजदूत के गृह मे यह आयोजन हुआ। रात्रि प्रीति-

भोज भी राजदूत महोदय के यहाँ ही। आज से उन्होंने पंडितजी का बस्ट (आवक्ष प्रतिमा) बनाना आरम्भ किया। अब इस काम के लिए मॉडल की सिटिंग देने पंडितजी को कुछ दिनों तक भारतीय दूतावास में जाते रहना पड़ा। राजदूत श्री भगवानसहाय ने बाद में राहुलजी की कांस्यमूर्त्ति भी बनाई थी। पर मालूम नहीं वे मूर्त्तियाँ अब कहाँ हैं।

**पाटन-भक्तपुर (नेपाल) :** 20 मार्च को पंडितजी सपरिवार पाटन गये जो काठमाण्डू से तीन मील की दूरी पर है। वहाँ पूर्वाह्न में उनका सांस्कृतिक विषय पर व्याख्यान हुआ। फिर सायंकाल राजदूत महोदय की बैठक में गये। मूर्त्ति के लिए सिटिंग देना अब उनके लिए अनिवार्य हो गया। 21 मार्च को भादगाँव (भक्तपुर) में कार्यक्रम था। भक्तपुर मल्ल राजाओं के समय की राजधानी होने के कारण यहाँ की प्राचीन मूर्तिकला और वास्तुकला दर्शनीय थी। ऐसे स्थानों को सपरिवार देखने में उनको अच्छा लग रहा था। आज उनके साथ डॉ. भगवतशरण उपाध्याय तथा श्री जनकलाल शर्माजी भी गये थे। सभी ने घूम-घूमकर वहाँ की चीजें देखीं और पंडितजी ने उनके कितने ही फोटो भी लिये। 21 मार्च को ही अपराह्न में अमेरिकन कॉलेज ऑफ एजुकेशन में पंडितजी का व्याख्यान हुआ। उनके विचार के अनुसार–यहाँ के भवन बनाने तथा कार्यक्रम में डालरों की वर्षा की गई थी। इस प्रकार अमेरिकी सरकार ने सहस्रों जनों को खरीद लिया था। पंडितजी को लगा कि यह भारत के साथ प्रतिस्पर्धा के लिए ही किया गया था।

**कान्तिपुर-पाटन :** 22 मार्च को राहुलजी पुनः पाटन (कान्तिपुर) गये। आज वहाँ पर उनका व्याख्यान रखा गया था। बहुत-से वज्राचार्य भी वहाँ उपस्थित थे। श्रोताओं में हजार से अधिक की संख्या में उपस्थित थे। सभी निष्ठावान और प्रतिभाशाली श्रोता। आज का मध्याह्न भोजन राजदूत महोदय के गृह में हुआ। पंडितजी की दृष्टि में श्री भगवानसहायजी सुसंस्कृत होने के साथ सौहार्दयुक्त भी थे। वहाँ से पंडितजी किसी राहुलभद्र से मिलने की इच्छा से गये, पर भेंट न हो सकी। अपने पुराने मित्र श्री शिवप्रसाद रौनियारजी से मिलना भी आवश्यक था। वे गये और दोनों में देर तक बातें हुईं। श्री जनकलाल शर्माजी तो पंडितजी के साथ बराबर ही रहे। अब कल सुबह ही पंडितजी को परिवार सहित भारत के लिए प्रस्थान करना था।

## नेपाल से भारत आगमन

**पटना :** 23 मार्च को विदाई की बेला। गोचर विमानस्थल पर पंडितजी तथा परिवार को विदाई देने के लिए राजदूत महोदय सपत्नीक पधारे थे। पंडितजी पर स्नेह रखनेवाले 50 से अधिक नेपाली और भारतीय मित्र भी वहाँ उपस्थित थे। पूर्वाह्न के 9.35 बजे विमान उड़ा। आज आकाश उतना साफ नहीं था, इसलिए विमान से हिमालय का दृश्य नहीं दिखाई दिया। वस्तुतः पंडितजी की यही अंतिम नेपाल-यात्रा थी। वे नेपाल में राणा शासक चन्द्र शमशेर के समय से कुल आठ बार आये थे और यहाँ वे अपना घर-सा अनुभव करते थे। यहाँ के मित्रों-परिचितों से जो स्नेह उनको मिला, वह उनके जीवन में बहुत मूल्यवान रहा।

9.25 में विमान उड़कर 10.25 बजे पटना विमानस्थल पर उतरा। यहाँ भी आकाश निरभ्र नहीं था। पटना विमानस्थल पर पंडितजी के परम मित्र श्री गोरखनाथ त्रिवेदी के अनुज श्री योगेन्द्रनाथ त्रिवेदी अपनी कार लेकर उपस्थित थे। उनके साथ ही डॉ. बदरीनारायण प्रसाद की कार भी आ गई। परन्तु इस बार पंडितजी श्री योगेन्द्रजी के यहाँ ठहरना चाहते थे। खैर, डॉ. प्रसाद के आग्रह को देखकर उन्हीं के यहाँ ठहरने का सोच लिया। कार के अन्दर जैसे ही बैठने लगे, कार के दरवाजे से जेता की एक अँगुली दब गई, रक्त बहने लगा, हड्डी बच गई, पर उसको बहुत दर्द हो रहा था। यह देखकर राहुलजी द्रवित हो गये। डेरे पर पहुँचकर वे जेता को लेकर सीधे चिकित्सालय गये और जेता की उँगली को सिलवाया। लौटकर आज दिन-भर पटना के मित्रों से वार्तालाप करते रहे। नेपाल-यात्रा का विवरण उनको सुनाया। डाक उतनी नहीं आई थी।

24 मार्च को भी पंडितजी पटना में रहे। सुबह के समय वे बिहार राष्ट्रभाषा-परिषद् गये। वहाँ उनको रायल्टी के कुछ रुपये प्राप्त हुए। उधर से वे मोहन प्रेस में गये। मोहन प्रेस के मालिक मोहनलाल विश्नोई ने उनकी 'नेपाल' पुस्तक को 400-500 पृष्ठ तक छापकर उसका छापना रोक दिया था। कई वर्षों तक उसने

पाण्डुलिपि भी नहीं लौटाई। राहुलजी के निधन के बाद कुछ लोगों के बीच में पड़ जाने पर बडी मुश्किल से 'नेपाल' की पाण्डुलिपि का उद्धार किया गया। सायकाल पडितजी परिवार को लेकर 'मेंहदी' चलचित्र देखने गये। उमरावजान के जीवन पर बनी यह फिल्म थी, जो पडितजी को अच्छी लगी। आज ही उन्होंने निश्चय किया—"कल गहमर (गाजीपुर जिला) जायेंगे।"

**गहमर :** यह स्थान हिन्दी साहित्य के इतिहास मे भी एक महत्वपूर्ण स्थान रखता है। हिन्दी के प्रथम जासूसी कथा लेखक श्री गोपालराम गहमरी का जन्म यहीं हुआ था। राहुलजी को यहाँ की शिक्षण संस्था की ओर से निमत्रण मिला था। पडितजी के परममित्र श्री धूपनाथजी उनसे मिलने अनरसन (छपरा) से पटना ही आ गये थे। अत वे भी इस छोटी यात्रा में पडितजी के साथ आ गये। पटना मे पडितजी असहयोग के समय के अपने साथी श्री जलेश्वर बाबू से भी मिलने गये। अब वे भी वृद्ध हो चुके थे। अगले दिन (25 मार्च) धूपनाथजी और अपने परिवार को लेकर वे शाम 6 बजे जनता एक्सप्रेस से गहमर के लिए रवाना हुए। ट्रेन में जगह बहुत थी। सहयात्रियों मे गहमर के ही निवासी रामनाथ त्रिवेदी भी थे, जो पुस्तकों के ट्रेवलिंग एजेन्ट का काम करते थे। रात के समय गहमर पहुँचे जो उस समय एक कस्बा जैसा था। ठहरने का प्रबन्ध उच्चतर विद्यालय के पुस्तकालय भवन में किया गया था। रात को ही भोजन पकाकर वहाँ के लोगो ने अतिथियो को खिलाया।

26 मार्च को ही पडितजी ने गहमर ग्राम के बारे में बहुत कुछ जानकारी प्राप्त की। तब इस ग्राम की आबादी 18 हजार की थी। यहाँ के गाँव में भी साकृत्य गोत्र के भूमिहार और क्षत्रिय जाति के लोग थे। इतना ही नहीं, यहाँ अन्य गोत्र के क्षत्रिय भी थे, जैसे—मकरवारा, दानवारा, किनरवारा आदि। ब्राह्मणो मे भी साकृत्य गोत्र के बहुत लोग है। इनकी सतान अब शिक्षा प्राप्त कर रही थी। यहाँ पहुँचने के बाद पडितजी और स्थानीय लोगों के बीच अखण्ड गोष्ठी चलती रही। रात को भी बहुत से श्रोता वहाँ उपस्थित रहे।

**बनारस में :** अगले दिन 27 मार्च को सुबह छः बजे ही पडितजी धूपनाथजी तथा परिवार के साथ स्टेशन गये और 7 बजे के बाद वाराणसी छावनी पहुँच गये। डॉ उदयनारायण तिवारी के सुपुत्र श्री लक्ष्मीनारायण तिवारी स्टेशन पर ही मिल गये। कार द्वारा बुलानाला जाकर रामघाट पर अवस्थित श्री कृष्णचन्द्र बेरी के भवन मे गये। वहाँ कुछ समय विश्राम कर भोजनादि के बाद दोपहर को पडितजी हम सबको लेकर सारनाथ गये। सारनाथ में उनके पुराने मित्र एव सहयोगी भिक्षु जगदीश काश्यपजी से उनकी भेंट हुई। वहाँ से फिर परिवार तथा धूपनाथजी को लेकर पडितजी अपने भतीजे उदयनारायण पाण्डे के घर गये। उदयजी उस समय सपरिवार सारनाथ में रह रहे थे। उसके बाद आज ही हिन्दू विश्वविद्यालय में डॉ राजबली पाण्डेय से वे मिले, छात्रों की गोष्ठी में पडितजी का व्याख्यान भी हुआ। वहाँ से गंगा तट पर घूमते हुए बेरी भवन में लौट आये। बनारस में तब तक गर्मी काफी होने लगी थी। पडितजी गर्मी से घबरा रहे थे। अत रात को बेरी भवन की छत पर सोने का प्रबन्ध किया गया, जिससे पडितजी को सोने में खूब आराम मिला। रात को ही उन्होंने निश्चय कर लिया कि धूपनाथजी को भी लेकर कल जन्मस्थान मे जायेंगे। धूपनाथजी को इसलिए भी साथ लाये थे कि वे इस बार मुझे और बच्चों को आजमगढ़ न जाना चाहते थे।

## आजमगढ़ की अंतिम यात्रा

जन्मस्थान किसको प्रिय नही होता। पडितजी को भी जन्मस्थान जाने का बराबर मन करता था। इसलिए इस बार के यात्रा-कार्यक्रम मे जन्मस्थान को भी शामिल किया गया था। आज आकाश भी निरभ्र था और दिन में उष्णता अधिक रही। 28 मार्च की सुबह साढे 6 बजे ही सबके साथ पडितजी ने आजमगढ के लिए प्रस्थान किया। यह यात्रा बस द्वारा हो रही थी। जाना जौनपुर के मार्ग से था। बस का किराया तब प्रति सवारी 3 रुपया 60 पैसा था। बस मे सहयात्री एक मद्रासी दम्पती भी थे। दिन के 12 बजे पडितजी अपने परिवार और मित्र के साथ आजमगढ पहुँच गये। उन्होंने अपने श्रद्धालु श्री चन्द्रशेखर त्रिपाठी (जस्टिस ब्राड्वे) को अपने आने की सूचना पहले ही दे रखी थी। चन्द्रशेखरजी अपने गृह मे मिले। पुराने ईसाई पादरी मार्टिन द्वारा निर्मित

स्मिथसन परिगृह मे पडितजी के ठहरने का प्रबन्ध किया गया था। रास्ते की पूरी थकावट थी, अतः यहाँ कुछ देर विश्राम किया। गर्मी से बचने के लिए यहाँ बिजली का पखा लगा हुआ था। अग्रेजो द्वारा निर्मित बँगला होने के कारण यहाँ ठहरने की सुविधा थी। पडितजी को बाथरूम की ही चिन्ता रहती थी सब जगह, क्योकि मधुमेह के रोगी होन के कारण उनको बार बार पेशाब के लिए जाना पडता था। भोजन और आराम करने के बाद वे शिबली मजिल गये और लोगो से मिले। अगले दिन भाषण देने के लिए आग्रह किया जा रहा था, पर अब पडितजी के पास समय ही नही था। कल परिवार को लेकर वे अपने जन्मग्राम पन्दहा जानेवाले थे और परसो पितृग्राम कनेला।

29 मार्च को दो रिक्शे लेकर पडितजी धूपनाथ एव परिवार के साथ रानी की सराय स्टेशन से होते हुए पन्दहा गये। यह उनका ननिहाल और जन्मग्राम था। पिछले वर्ष भी वे यहाँ आये थे और अपन आत्मीयजनो को यह वचन देकर गये थे कि अगले साल कमला-जया जेता का लेकर फिर आयेगे। गाँव से गुजरते हुए वे अपने मामा के पुत्र श्री कैलास पाठक के गृह मे गये। अब यहाँ के सभी लोग, जो पडितजी की पीढी के थे, श्वेतकेशी हो गये थे। काल के बीतने का मनुष्य को पता ही नही चलता। घर के बाहर आँगन मे गाँव के पुरुषो का जमघट हो गया, जहाँ पडितजी ने सहकारी कृषि विषय पर छोटा सा व्याख्यान दिया। पडितजी की मामीजी (कैलास की माता) ने बडे सौहार्द के साथ मेरा और बच्चो का स्वागत किया। मुझे हल्दी से रँगी हुई पीली धोती पहनाई, मुँह मीठा करने के लिए दही और गुड खिलाया गया। फिर हमे भोजन कराया गया। "बहू होकर पहली बार कमला पडितजी के अपने गृह मे आई थी, इसलिए उनके मातुल परिवार ने कमला और बच्चों के प्रति स्नेह और प्यार दिया।" पडितजी इससे बहुत प्रसन्न हुए। दोपहर बाद पडितजी सपरिवार वहाँ से विदा लेकर आजमगढ़ नगर लौट आये। डेरे पर भी शाम को एक गोष्ठी हुई, जिसमे पडितजी को भी कुछ बोलना पडा।

30 मार्च को सुबह 10 बजे मोटरकार आ गई। पडितजी हम सबको लेकर उससे चल पडे। कनैला से उनको बुलाने आया हुआ आदमी भी उस गाडी मे था। गाडी पहले किशनपुर नामक गाँव मे रुकी। इस गाँव के एक बलभद्र सिह नामक व्यक्ति पडितजी को बराबर पत्र लिखा करते थे। आज पडितजी के आगमन के कारण गाँव मे पूरी तैयारी थी। हम लोग तो कार मे बैठे रहे। पडितजी ने वहाँ एकत्रित सभा मे कुछ देर भाषण दिया। वहाँ से चलकर कनैला ग्राम पहुँच गये। तब 12 बज चुका था। यहाँ पर भी पडितजी के आगमन का समाचार सुनकर बहुत-से लोग प्रतीक्षा कर रहे थे। महिलाओ की भीड अलग थी, पुरुषों की अलग। यहाँ भी पडितजी ने सम्मिलित कृषि विषय पर भाषण दिया। दोपहर का भोजन यही पर हुआ। कल पन्दहा ग्राम मे जिस प्रकार राहुल परिवार का स्वागत किया गया था, वैसा कनेला मे नही हुआ। यहाँ केवल राहुल का स्वागत हुआ, उनकी पत्नी (कमला) और बच्चो का नही। पुराने बूढे लोग या तो मृत हो चुके थे या बहुत वृद्ध हो चुके थे। यहाँ कनैला मे पडितजी की प्रथम परिणीता स्त्री रोगशैया पर पडी थी। मैंने एक बार उसको देखने की इच्छा प्रकट की थी, इसीलिए पडितजी हमे यहाँ ले आये थे। पडितजी को लोग घेर-घारकर अन्दर ले गये। धूपनाथजी भी थे। हम लोग महिला-मडली मे बैठे थे। प्रथम परिणीता हम से बोली ही नही। और महिलाएँ भी नही बोली। मुझे कोई दुःख नही हुआ, क्योंकि पडितजी ने अपनी उस प्रथम परिणीता को जब छोडा था तब कमला तो क्या कमला की माँ का भी जन्म नही हुआ था। उस समय यही बात सच लगी कि सौत चून की भी बुरी होती है। धूपनाथजी ने जब उस महिला से पूछा कि क्या आपको राहुलजी से कुछ कहना है तो उसने जवाब दिया—"अब मुझे कुछ नही कहना है।" फिर धूपनाथजी ने कहा—उनसे नहीं तो उनके बच्चों जया-जेता को तो आशीर्वाद दीजिए। तब शायद बच्चो का ख्याल आया, और अपनी अटी से एक-एक रुपये के दो सिक्के निकालकर दोनो बच्चो के हाथ मे रख दिये और दोनो के सिर पर हाथ फेरा। पडितजी ने यह सब देखा। रात को डायरी मे लिखा—"कमला न तथा तुष्टा यथा पन्दहाग्रामेऽस्याः।" (30 मार्च) सब लोग भीतर से उठकर बाहर चले आये। उस समय कनैला के गृह और खेती की देखभाल पडितजी के छोटे भाई श्यामलाल के बेटे कैलाश तथा भतीजे रामआसरे कर रहे थे। कृषि सम्पन्न थी। पडितजी के जीवन की आजमगढ़ की

यह यात्रा अंतिम थी। लौटते समय भी रास्ते में लोग मिलते रहे। डेरे पर भी देर रात तक गोष्ठी चलती रही।

**वाराणसी :** 31 मार्च को सबेरे 7 बजे प्रातः ही पंडितजी हम सबको लेकर वाराणसी की ओर चल पड़े। बस के स्थल तक उनके परम भक्त मित्र श्री चन्द्रशेखर त्रिपाठी भी आये। कैलाश पाठक (मातुल-पुत्र) गनी की सराय स्टेशन तक आये। ड्राइवर बहुत धीरे धीरे बस चला रहा था। गोमती नदी पर तब अस्थायी पुल था, यहाँ पर बस को कुछ कठिनाई हुई। दिन के 12 बजे वाराणसी पहुँच गये। गर्मी बहुत अधिक थी। पंडितजी को सायंकाल 5 बजे तक बिजली के पंखे की शरण में रहना पड़ा। सायंकाल पास में ही महताघाट के उद्घाटन के लिए तत्कालीन राज्यमंत्री पंडित कमलापति त्रिपाठी आये। फिर पंडितजी हम सबको लेकर गंगा पर नौका विहार करने गये। रात्रि में निर्मल चन्द्रिका में वाराणसी का गंगा तट अनुपम लग रहा था। सुंघनी साहु (कवि जयशंकर प्रसाद की दुकान) की पण्यशाला को खोजने का पंडितजी ने बहुत प्रयास किया, पर वह नहीं दिखाई दी। सुंघनी साहु की दूकान पर पंडितजी–तब के केदारनाथ पाण्डे–ने बही-खाते में हिसाब लिखने का काम किया था। कुछ देर इधर उधर घूमकर पंडितजी डेरे पर लौट आये। रात के समय पंडित जगन्नाथ उपाध्याय के साथ उनका सलाप हुआ। डॉ महादेव साहा भी आये थे। उनसे भी बातचीत की।

1 अप्रैल को पंडितजी सपरिवार पूर्वाह्न में सारनाथ गये। वहाँ श्री जगदीश काश्यप स्थविर के साथ उनका समालाप हुआ। लौटते समय भिक्षु किनिमा थेरोजी से भी उन्होंने बातचीत की। उस सध्या को भी वे सपरिवार नौका विहार करने गये। "डेरे पर लौटते समय कमला को जेता को गोद में उठाना पड़ा। बेरी भवन की सीढ़ियाँ चढ़ते-चढ़ते वह बहुत थक गई और मूर्च्छित हो गई।"

**देहरा मार्ग :** पंडितजी अब गर्मी से परेशान होने लगे थे, इसलिए जल्दी से जल्दी वे ठंडी जगह पर लौट जाना चाहते थे। मसूरी में अपना मकान तो नहीं था, तब भी कुछ समय के लिए किराये का मकान लेकर मसूरी में ही रहने का उन्होंने निश्चय किया था। अतः 2 अप्रैल को 10 बजे पूर्वाह्न में पंडितजी सपरिवार वाराणसी स्टेशन गये। धूपनाथजी को यहाँ से पटना लौटना था और हम लोगों को देहरादून के लिए गाड़ी पकड़नी थी। उदयनारायण पाण्डे सपरिवार चाचाजी को विदा करने आये। दिन के 12 बजे देहरा एक्सप्रेस ट्रेन आई और हम सब उसमें सवार हो गये। जगह पर्याप्त मिली। पंडितजी ने अपने देहरादून आने की सूचना पहले ही श्री सदानन्द मेहताजी को दे दी थी। अगले दिन 3 अप्रैल को वह देहरादून स्टेशन पर मिले। इस बार मेहताजी हृदय-रोग से पीड़ित थे, अतः चिन्ता भार से चिन्तित थे। वहाँ से टैक्सी लेकर पंडितजी श्री रूपनारायण मिश्र के गृह में आये। यहाँ उन्होंने रूपनारायणजी की थीसिस देखी। रात को परिवार को लेकर पल्टन बाजार तक घूमने गये। पंडितजी के लिए अभी चीन यात्रा का निमंत्रण नहीं पहुँचा था। श्री पी. सी. जोशी का पत्र भी नहीं पहुँचा था। यात्रा का अभी तक कोई प्रबन्ध नहीं हुआ था। राहुलजी फिर चिन्तित हो गये और 3 अप्रैल को उन्होंने लिखा–"धृतः शरीरेण मृतः स जीवावितिं न साधु मन्ये।"

**देहरादून में :** घर बिक चुका है, स्थायी रूप से रहने का कहीं भी अभी निश्चय नहीं हुआ। किताबें सब पेटियों में बन्द और पंडितजी का कर्मठ जीवन। वे कुछ लिख नहीं पा रहे थे, सोच नहीं पा रहे थे। इस तरह कैसे चलेगा ? वे फिर उद्विग्न रहने लगे। बीच में इस चीन-यात्रा ने उनको अटका दिया। नया काम भी शुरू नहीं कर सकते। इस तरह की प्रतीक्षा और अनिश्चित जीवन ने उनको और अधिक चिन्ता में डाल दिया। देहरादून में गर्मी थी पर उतनी असह्य नहीं। रात-भर पंडितजी चिन्तित रहे। दूसरे दिन 4 अप्रैल को भी वे परेशान रहे। उन्होंने पार्टी के तत्कालीन म[illegible] श्री अजय घोष और साथी पी. सी. जोशी. को चीन के बारे में पूछते हुए पत्र लिखे। साथ ही भारत के राष्ट्रपति श्री राजेन्द्र प्रसादजी को भी इस विषय में पत्र लिखा। आज उनका मन बिल्कुल अशान्त था। लिखा–"किंकर्तव्यविमूढतामग्नऽत्र सहचर्या नावलम्बनम्।" 5 अप्रैल को वे दिन-भर मेहताजी तथा रूपनारायणजी की थीसिस को देखते रहे। फिर अपनी पुस्तक 'पुरातत्व निबंधावली' की अनुक्रमणिका बनाने में लगे रहे। 6 अप्रैल को भी यही काम करते रहे, जिसमें 'कमला ने भी' उनकी सहायता की। 'दक्खिनी हिन्दी काव्यधारा' के प्रूफ आये थे, उनका भी संशोधन कर दिया। कल हरद्वार जाने का उन्होंने निश्चय कर लिया।

**हरद्वार :** 7 अप्रैल को उन्होंने अपनी चार पुस्तकें मित्रों के पास भेज दीं। सशोधित प्रूफ को भी सम्मेलन मुद्रणालय में भेज दिया। अपराह्न 3 बजे की ट्रेन से पडितजी सपरिवार हरद्वार की ओर चले। 5 बजे हरद्वार पहुँच गये। वहाँ श्रवणनाथ मठ के पास आनन्द होटल मे ठहरे। उसमें कमरे का प्रतिदिन 15 रुपया किराया। कुछ परिचित लोग पडितजी को यहाँ भी मिल गये। होटल में हमारे पडोस में ठहरे थे जेनरल शमशेर के पौत्र–बहादुर शमशेर के पुत्र। शाम को हम सबको लेकर पडितजी पैदल ही हर की पैडी की तरफ टहलने गये। उनको लगा कि "यह नगर अब जनाकीर्ण हो गया है। प्रतिदिन ही यहाँ यात्रोत्सव होता रहता है, ऐसा मालूम हुआ। यहाँ पजाबी लोग बहुत बड़ी सख्या में बस गये हैं, इनका साहस ही स्तुत्य है।"

अगले दिन (8 अप्रैल) सुबह 9 बजे से पडितजी के साथ हम लोग भी गगा के आसपास टहलने निकले। फिर बस द्वारा ऋषिकेश गये। वहाँ इधर-उधर घूमते रहे। भोजन के बाद अपराह्न मे रेलमार्ग से हरद्वार लौट आये। 9 अप्रैल। आज पडितजी का 66वाँ जन्मदिन। आज का दिन पडितजी ने अपने बच्चों और पत्नी के साथ हरद्वार मे ही व्यतीत किया। हम चार आत्मीय जन ही एक साथ रहे। 9 बजे रिक्शा लेकर पडितजी सपरिवार गुरुकुल कागडी महाविद्यालय, ज्वालापुर गये। बहुत वर्षो के बाद वे यहाँ आये थे। उनकी दृष्टि में विश्वविद्यालय बहुत समुन्नत हुआ है। अनेक भवन बन गये है। बी एम सी तक की कक्षा खुल चुकी है। विश्वविद्यालय के वर्तमान आचार्य श्री इन्द्र विद्यावाचस्पतिजी थे। यहाँ से पडितजी परिवार के साथ श्री किशोरीदास वाजपेयी से मिलने कनखल गये। उनके घर मे और भी साहित्यकार आये हुए थे और एक छोटी सी साहित्यिक गोष्ठी भी हुई। सध्या के समय फिर हम सबको लेकर पडितजी हर की पैडी की तरफ घूमने गये। हरद्वार मे तीन दिन रहना हुआ। पडितजी एक तरह से शान्त ही रहे। यहाँ की प्रकृति का प्रभाव भी उन पर पड़ा था।

**देहरादून :** 10 अप्रैल को सुबह ही स्टेशन गये। प. किशोरीदास वाजपेयी के बेटे मधुसूदन वाजपेयी मिलने आये। फिर 45 रुपया देकर होटल छोड आये। अमृतसर पेसेन्जर से हम लोग देहरादून के लिए चल पड़े। मध्याह्न 12 बजे देहरादून पहुँचकर पडितजी सपरिवार मिश्रजी के घर आ गये। वहाँ भोजन किया। अब देहरादून में गर्मी और अधिक हो गई थी, जिसके कारण पडितजी को तकलीफ हो रही थी। उन्होंने सप्ताह के भीतर ही मसूरी चले जाने का निश्चय किया। 11 अप्रैल को भी गर्मी बहुत अधिक थी। अब तो 17 अप्रैल को मसूरी जाने का पक्का इरादा कर लिया। आज भी वे 'पुरातत्व निबधावली' के लिए नामानुक्रमणिका तैयार करते रहे। इसे समाप्त करके सोमवार को अवश्य भेज देना था। 'नेपाल' पुस्तक के कुछ हिस्सों को टाइप करने के लिए मगलजी के पास अमृतसर भेज दिया। मगलजी की चिट्ठी से पडितजी को पता लगा कि अमृतसर में अभी भी स्वामीजी ने नौकर नहीं रखा, अर्थात् पकाने धोने का काम मगलजी को करना पडता है। स्वामीजी कुछ मानो में कजूस है, ऐसा पडितजी का ख्याल बन गया था।

देहरादून की गर्मी से बचने के लिए राहुलजी ने मसूरी जाकर रहने का निश्चय किया था, तभी 12 अप्रैल को उनके शिष्य श्री शिवशर्मा का पत्र जम्मू से आ गया जिसमें उन्होंने पडितजी को सपरिवार कश्मीर आने का निमंत्रण भेजा था। अभी उनका चीन जाना कब होगा, यह पक्का नहीं हुआ था, अतः उन्होंने बीच के दो महीने कश्मीर में बिताने का कार्यक्रम बनाया। जब कहीं जाना निश्चय हो गया तो पडितजी जल्दी-जल्दी काम निबटाने लगे। 12 अप्रैल को भी उन्होंने मेरी सहायता से 'पुरातत्व निबधावली' की अनुक्रमणिका का काम जल्दी-जल्दी समाप्त कर दिया। शेष समय मे रूपनारायण मिश्रजी का निबन्ध देखते रहे। सदानन्द मेहताजी का निबध भी देखा। 13 अप्रैल को गर्मी और बढ़ गई, अतः पंडितजी दिन-भर बिजली के पंखे के नीचे बैठकर काम करते रहे। उनको गर्मी बहुत अधिक लगती थी। आज भी वे नामानुक्रमणिका को तैयार करने में ही लगे रहे और अगले दिन उसे प्रेस में भेज दिया।

अब कश्मीर जाने की तैयारी करनी थी। हमारा सारा सामान पेटियो मे बन्द था। हम अतिथि की तरह यहाँ रह रहे थे। बन्द सामान में से कुछ को निकालकर तैयार करना था। जाते समय अमृतसर होते हुए जाना था। अभी तक चीन से लिखित निमंत्रण न आने से पडितजी का मन दुविधा में पड़ गया था, इसलिए

कश्मीर जायें या न जायें, इस बारे में सोचते ही रहे। मैं उनको विदेश न जाने के लिए ही कहती आ रही थी, क्योंकि उनके गिरते हुए स्वास्थ्य के प्रति चिन्तित जो थी। परन्तु पंडितजी मेरे मनोभावों को कहाँ समझते थे ? इसीलिए उन्होंने लिखा–"पत्नी जानाति चीन गमनं नस्यादिति।" (14 अप्रैल)

15 अप्रैल को गर्मी और अधिक हो गई थी। इतने सालों से राहुलजी ठंडी जगह में रहते आये थे। इस बार देहरादून में पड़े हुए हैं। उन्हें तकलीफ हो रही थी। परिवार को भी कम तकलीफ नहीं थी। गर्मी के कारण पंडितजी विशेष काम नहीं कर पाये। आज ही बेटी जया को दिन-भर और रात-भर 103° तक बुखार रहा। पडितजी चिन्तित हुए। बच्चों की चिकित्सा के लिए भी कठिनाई थी। दिन-भर वे अपनी बेटी के पास ही बैठे रहे। अमृतसर और जम्मू मे उन्होंने अपने आगमन का तार भेज दिया।

**अमृतसर के लिए प्रस्थान :** 16 अप्रैल की सुबह राहुलजी ने रूपनारायण मिश्र के निबंध को देख डाला। आज मध्याह्न को उनके पुराने मित्र स्वामी सत्यस्वरूपजी उनसे मिलने आये। कई बरस के बाद दो मित्र मिले थे, अतः देर तक बातें हुईं। उसी दिन सायकाल 7 बजे पडितजी सपरिवार अमृतसर के लिए रवाना हुए, ट्रेन में जया-जेता को सोने के लिए जगह मिल गई, इसलिए पिताजी को सन्तोष हुआ।

अगले दिन (10 अप्रैल) पूर्वाह्न में पडितजी परिवार सहित अमृतसर पहुँच गये। स्टेशन से स्वामी हरिशरणानन्दजी के गृह हरिभवन मे गये। कुछ समय विश्राम करने के बाद पडितजी कमला के साथ बाजार गये और कुछ आवश्यक चीजें खरीद ली। स्वामीजी से उनकी बातचीत हुई। उनको पता चला कि अभी तक स्वामीजी और उनकी पत्नी के बीच मनमुटाव समाप्त नही हुआ था, इसलिए दोनो के बीच सम्बन्ध असधुर था। पंडितजी की दृष्टि मे जानकी भाभी अपने पति के प्रति विनम्र नही थीं। पडितजी अपने सहयोगी तथा टाइपिस्ट को यही स्वामीजी के पास छोड गये थे। मगलजी के साथ स्वामीजी का व्यवहार अच्छा ही था, इससे उनको संतोष हो गया। इस बार पडितजी का अमृतसर मे ज्यादा काम नही था। मगलजी को अभी कुछ समय के लिए यही रहना था।

## जम्मू और कश्मीर में (18 अप्रैल से 9 मई तक)

**18 अप्रैल :** सवेरे चाय-पान के बाद पडितजी अपने परिवार के साथ रेलवे स्टेशन गये। तब ट्रेन पठानकोट तक जाती थी। सुबह 9 बजे ट्रेन चली। मार्ग मे बटाला, दीनानगर, गुरदासपुर होते हुए दोपहर 1 बजे हम लोग पठानकोट पहुँचे गये। स्टेशन पर शिवशर्माजी मिल गये। फिर 3 बजे दिन मे बस द्वारा जम्मू के लिए रवाना हुए और 4 बजे वहाँ पहुँच भी गये। जम्मू जाने का मार्ग बहुत सुन्दर और कुछ पहाडी भी था। कुलियो से सामान उठवाकर पंडितजी परिवार सहित तत्कालीन लद्दाखी मंत्री लामा कुशोक बकुल के गृह मे गये, पंडितजी को ठहरना यही था। पडितजी के विचार मे राजमार्ग बहुत अच्छा बना हुआ है। जम्मू नगर 1000 फुट की ऊँचाई पर बसा हुआ है। तवी नदी का दृश्य भी दिखाई दे रहा था।

**जम्मू :** आज ही रात के समय पडितजी परिवार को लेकर जम्मू शहर देखने निकले। डोगरी के प्रसिद्ध साहित्यकार श्री रामनाथ शास्त्री के गृह में गये। कुछ देर वहाँ साहित्यिक चर्चा हुई।

19 से लेकर 21 अप्रैल को पडितजी सपरिवार जम्मू में ही रहे। ये तीन रोज उन्होंने जम्मू शहर को ठीक से देखने मे लगाये। शिवशर्माजी के यहाँ होने से पडितजी का खूब मन लग रहा था। जम्मू तवी के पास ही मुस्लिम कब्रगाह को भी देखा। तब जम्मू की आबादी 50 हजार थी। लामा कुशक बकुल के गृह मे अनेक लद्दाखी लामा ठहरे हुए थे। 19 अप्रैल को चाय-पान के बाद पडितजी हम सबको लेकर रणवीर पुस्तकालय देखने गये। यहाँ उस समय 19 हजार पुस्तको का संग्रह था। विजिटर्स बही में पंडितजी ने अपनी सम्मति लिख दी पुस्तकालय के बारे मे। उसी दिन शाम को 6 बजे डोगरी स्वाध्याय गोष्ठी में अनेक साहित्यकारों से भेंट हुई। वहाँ राहुलजी का छोटा भाषण भी हुआ।

20 अप्रैल को पंडितजी जम्मू-कश्मीर के तत्कालीन शिक्षामत्री से मिलने गये। जम्मू प्रदेश के बिखरे हुए ग्रंथों की रक्षा के बारे मे बातचीत हुई, पर उन महानुभाव को इसमें कोई रुचि नही थी। वहाँ से पंडितजी

रघुनाथ मंदिर में हस्तलिखित ग्रंथों को देखने गये। उस समय मंदिर के अधीक्षक कोई शिवशंकरण थे। यहाँ उनको अनेक खंडित मूर्त्तियाँ भी दिखाई दीं। इनमें अखनौर-थिलौडा-संदरीप आदि खंडित मूर्त्तियाँ थीं। शाम को 6 बजे गाँधी भवन में जम्मू-कांगड़ा-बसोहली चित्रों को देखा। वहीं सभा भवन में डोगरी संस्थान के साहित्यिकों से उनकी भेंट हुई। कविता-पाठ के साथ पंडितजी का भाषण भी हुआ। रात को 9 बजे वहाँ से विदा हुए। 21 अप्रैल को भी पंडितजी अपने परिवार के साथ नगरपरिदर्शन करने गये। गर्मी से चारों प्राणियों की हालत खराब रही।

**श्रीनगर (कश्मीर) :** 22 अप्रैल को सुबह 6 बजे ही पंडितजी और अन्य लोग बस अड्डे पर गये। 7 बजे श्रीनगर जानेवाली बस चल पड़ी। कुल 203 मील की यात्रा बस से करनी थी। कुद नामक स्थान में बस रुकी और यात्रियो ने प्रथम विश्राम लिया। यहाँ चाय-पान की व्यवस्था थी, किन्तु जया और मैंने कुछ नहीं खाया। मैंने वमन नही किया, किन्तु जया की तबीयत बहुत खराब हो गई। मार्ग में भी उसको कई बार वमन हुआ और भोजन के बाद भी। बनिहाल ग्राम श्रीनगर से 28 मील पहले है। रास्ता बड़ा भयानक लगा हमें तो। कभी 8000 फुट के ऊपर बस चढ़ जाती थी, तो कभी 4000 फुट पर ही बर्फ जमी हुई थी। सड़क की ऊँचाई को देखकर हम सब भयभीत हो गये। ऐसी सड़क पर सामान से लदी बड़ी-बड़ी ट्रकें चढ़ रही थीं। शाम को 7 बजे हम लोग श्रीनगर पहुँच गये। जया की तबीयत बहुत ही खराब हो गयी थी, वह एकदम सुस्त रही। पंडितजी उसको अपनी गोद में लेकर बैठे। यहाँ भी श्री कुशक बकुल के गृह में हमारे ठहरने की व्यवस्था की गई थी।

श्रीनगर पहुँचकर अगले दिन (23 अप्रैल) पंडितजी सपरिवार यहाँ की खाद्यसामग्री को खरीदने के लिए गये, क्योंकि यहाँ हमें स्वय भोजन बनाना था। किन्तु खाद्य वस्तुएं बहुत महँगी थीं। शायद पानी बदलने के कारण होगा, आज ही जेता का भी पेट खराब हो गया। कई दिनों से बेचारे बच्चे यात्रा ही यात्रा में रहने के कारण दूध से वंचित थे। दोनों बीमार ही चल रहे थे, इस कारण बहुत कमजोर हो गये थे। यहाँ श्री कुशक बकुल के गृह में स्त्रियाँ नही ठहर सकतीं, इसलिए शायद यह स्थान छोड़ना पड़े, यह भी पंडितजी के लिए एक चिन्ता थी। उसी दिन दोपहर के 2 बजे पंडितजी हमें डल झील में नौकाविहार के लिए ले गये। बहुत साल पहले (शायद 1936 में) वे पहली बार कश्मीर आये थे। पर अबके कश्मीर में उनको बहुत परिवर्तन मिला। उन्हें लगा कि सभी नगरों की भाँति यहाँ भी जनाधिक्य है।

24 अप्रैल को सुबह चाय पीकर पंडितजी परिवार सहित अमीराकदल की तरफ गये। टूरिस्ट कार्यालय तथा राशन कार्यालय में भी गये। दूकानों में चीजों का दाम सुनकर डर लगता था, शायद हम यहाँ का खर्च बर्दाश्त नहीं कर सकेंगे। दो ही दिन में श्रीनगर से पंडितजी और मेरा मन भर गया। वस्तुतः हम लोगों का यहाँ आने का कोई पक्का कार्यक्रम ही नही था। पंडितजी तो मसूरी जाने का निश्चय कर चुके थे। अचानक शिवशर्माजी ने तार द्वारा हमें निमंत्रण दिया। यहाँ पहुँचने में ही हमारा 200 रुपया खर्च हो गया। श्री बकुल से भी पंडितजी का नाममात्र ही परिचय था। यहाँ सिर्फ 15 दिन रहकर मसूरी जाने का पंडितजी ने निश्चय कर लिया।

25 अप्रैल को भोजनोपरान्त वे हम सबको लेकर पैदल ही अमीराकदल घूमने गये, वहाँ से आगे नवकश्मीर उद्यान (पार्क) तक। वही पर रेस्तराँ मे चाय-पान हुआ। पंडितजी की दृष्टि में श्रीनगर भी एक 'विलासनगर' है। घर में स्वय भोजन बनाने पर भी प्रतिदिन 15 रुपये खर्च हो जाते हैं (1958 में 15 रुपये का भी बहुत मूल्य था)। उसी दिन शाम को नेहरू पार्क गये, वहाँ से डल झील का बड़ा ही सुन्दर दृश्य दिखाई दे रहा था। इसकी बगल में ही बड़े-बड़े हाउसबोट (गृह नौकाएँ) खड़ी थीं। झील के तट की दीवार पर लिखा हुआ था—शेरे कश्मीर जिन्दाबाद। इसी तरह के और भी पोस्टर दिखाई दिये। पंडितजी को विश्वास था कश्मीरी भाषा कश (खश) तथा दरद भाषा से बनी है। मध्य-एशियायी तुर्की भाषा से इसका पर्याप्त मेल है, साथ ही हिन्दी आर्यभाषा से भी। आज भी दोनों बच्चे अस्वस्थ रहे। विशेषकर जेता का पेट कई दिनों से खराब हो गया था। पेचिश की शिकायत हो गई थी, जिससे वह बहुत कमजोर हो गया था, चल भी नहीं सकता था। शाम को उसे गोदी

मे उठाकर हम लोग डेरे पर लौट आये।

26 अप्रैल के दिन राहुलजी का मन बहुत विचलित रहा। उन्होंने अपनी डायरी में लिखा—"कही भी नही गये। कार्य मे विरत रहकर कैसे जीये। मन विषण्ण है। यह अनिश्चय की स्थिति मेरे लिए दुर्भर है। दो दिन तक यदि चीन-भ्रमण के बारे मे पत्र न आये तो इस महीने के अत मे स्वय दिल्ली जाकर पता लगाना होगा। मोहन प्रेस के लिए पाण्डुलिपि को सशोधन करने मे भी मेरा मन नही लगता, कोई उत्साह नही है। शिवशर्मा की सहायता श्लाघनीय है। पर मुझे यहाँ उतना रुचिकर नही लगता।"

उस दिन (27 अप्रैल) मैंने भी अपनी डायरी में लिखा—"यहाँ आकर जी ऊब गया है। धर्मशाला जाने की इच्छा हो रही है। श्रीमानजी चिन्तामग्न रहते हैं। हम लोगो से बोलते भी बहुत कम हैं। बच्चों से भी उन्हे अरुचि-सी हो गई है। बेकार मे ही हम लोग यहाँ आये।"

27 अप्रैल को आकाश मेघाच्छन्न था। सायकाल पडितजी अपने परिवार को लेकर पैदल ही घूमने निकले। आज शकराचार्य मठ तक गये। यहाँ की आबादी (उस समय) 90 प्रतिशत मुस्लिम तथा 10 प्रतिशत हिन्दू की थी। पाकिस्तान पास ही मे है। यहाँ के लोग रेडियो मे पाकिस्तानी खबरे सुनते है। वे लिखते हैं—"कमला न तुष्यति श्रीनगरे। अहमपि नातिप्रसन्नः बाधा चेत्, गच्छायो धर्मशालायाम्।"

श्रीनगर आने के बाद इतने दिनो तक पडितजी का चेहरा उदास-उदास ही रहा। किन्तु 28 अप्रैल का दिन उनके लिए खुशी का सन्देश लेकर आया। इतने दिनो की उत्कण्ट प्रतीक्षा के बाद आज दिल्ली से साथी पूरनचन्द्र जोशी का पत्र आ गया—जिसमे पडितजी की चीन-यात्रा का प्रबन्ध हो जाने की बात लिखी थी। यह समाचार पडितजी के लिए आह्लादकर था और 'एतद्वृत्त कमलाये विषादकर' (कमला के लिए विषादकर) था। लिखते हैं—"वह साश्चर्य सखेद मुझे देखती है। मेरी क्या स्थिति हो रही थी या मैं मरण की शरण मे जा रहा हूँ, वह यह पूछती भी नही।" पूछती कैसे मे ? मेरे हृदय मे क्या बीत रही होगी, वह इसे समझने की कोशिश ही नही करते थे। फिर इतनी लम्बी प्रतीक्षा के बाद जब उन्हे निमत्रण मिला है और उनको प्रसन्न होते देख रही थी, तो बाधा डालना ठीक नही लगा। उन्होंने अब आगे का कार्यक्रम बनाया—"दस दिन के भीतर ही यहां से चल जाना होगा। रास्ते मे अमृतसर सिर्फ एक दिन के लिए रुकना होगा, क्योकि गर्मी दुस्सह होगी। वहाँ से शायद देहरादून मे भी एकाध दिन ठहरना होगा, फिर मसूरी जाना होगा। यात्रा के औपचारिक कागज-पत्र बनवाने के लिए दिल्ली भी जाना होगा। प्रकाशक से मिलने के लिए प्रयाग भी जाना है। मई मास के भीतर ही मुझे चीन के लिए प्रस्थान करना होगा। पर कमला चीन जाने की इच्छा नही करती।" चीन तक तो मैंने उनके साथ जाने का निश्चय किया था, परन्तु वे तिब्बत जाने की तैयारी कर रहे थे, जहाँ जाना मुझको पसन्द नही था। तिब्बत उस समय स्त्रियो के लिए सुरक्षित स्थान नही था, इसलिए मैंने इन्कार कर दिया था। तिब्बती पुरुष निर्लज्ज और बर्बर होते है, यह हम बचपन से ही देखते आ रहे थे।

अब थोड़े ही दिनो के बाद पडितजी को चीन के लिए प्रस्थान करना था, इसलिए कुछ आवश्यक कपड़े बनवाना उन्होने तय किया। 29 अप्रैल को सबेरे ही पडितजी सपरिवार भ्रमण के लिए निकले। श्रीनगर के खादी भण्डार से उन्होने अपने लिए ड्रेसिग गाउन तथा बच्चो के लिए कोट के ऊनी कपडे खरीदे। कुछ अन्य वस्तुएँ भी खादी भण्डार से ले ली। पडितजी को श्रीनगर मे आकर इस बार अनुभव हुआ कि यहाँ सर्व वस्तुओ मे मिलावट की बहुलता है, खाद्य वस्तुओ मे भी कमिश्रण है। सब जगह ही मुस्लिम प्रभाव। शहर मे आज कुछ गड़बड़ी-सी दीख रही थी।

30 अप्रैल को शेख अब्दुल्ला की गिरफ्तारी हो गई थी, इसीलिए शहर मे भारी गड़बड़ के डर से बड़ी संख्या मे पुलिस तैनात थी। अमीराकदल की सब दुकाने बन्द थी।

पहली मई को भी पडितजी कही नही गये। 'नेपाल' मे जोडने के लिए उन्हे कुछ लिखना था, परन्तु यहाँ टाइपराइटर न होने के कारण कुछ न लिख सके। पता चला कि श्री कुशक बकुल लद्दाख से 5 मई को यहाँ आवेगे। मैं सोचने लगी—उनके बँगले में स्त्री नही ठहर सकती। अब हमे दूसरी जगह रहना होगा। पंडितजी कह रहे थे—हाउसबोट मे रहेगे। पर मुझे पसन्द नही आया, क्योकि उसका किराया देने के लिए इतना

पैसा हमारे पास नही था। इसलिए तय हुआ कि चार दिन में ही हम लोग देहरादून-मसूरी लौट जायेंगे।

चीन की यात्रा का प्रबन्ध हो जाने के कारण अब पडितजी का मन प्रसन्न था। अब कुछ पढ़ने-लिखने मे भी उनका मन लग रहा था। आज 2 मई को उन्होने कश्मीरी भाषा के शब्दों के संग्रह की ओर ध्यान दिया। उनको प्रतीत हुआ कि कश्मीरी भाषा की अपेक्षा दरद भाषा सस्कृत के नजदीक है। इन दोनों में भी सादृश्य है, यह कहा नही जा सकता। कशगर>कशकर>कश्मीर से नेपाल तक कश, खश, शक का प्रयोग होता है। वहाँ कश्मीरी, दरद आदि भाषा कश (खशो की) भाषा है। ऐसा मुझे लगता है। किन्तु इसमें अनेक मतभेद है। आज कश्मीरी लेखक श्री नादिस और श्री पुष्प के साथ पंडितजी का समालाप हुआ। कश्मीरी साहित्य सम्मेलन में कदाचित् उनको भाषण भी देना होगा। यहाँ खाने-पीने की चीजे अच्छी न मिलने के कारण बच्चों को पेचिश की शिकायत हो गई। आज से जया बेटी की हालत फिर खराब हो गई। महीनो की यात्रा, खानाबदोशी तथा खाने में तकलीफो के कारण दोनो बच्चे कितने ही दिनो से बीमार चल रहे थे। इसलिए भी हम सबका कश्मीर से दिल भर गया। यहाँ का पानी बच्चो के लिए माफिक नही आया।

पडितजी अब मानसिक रूप से चीन-तिब्बत जाने के लिए तैयार हो चुके थे। पर वे अभी भी मुझे अपने साथ ले चलने के लिए जोर लगा रहे थे। चीन तक जाने का मैंने सोच लिया था और पडितजी को बतला दिया था। पर तिब्बत के लिए, उपरिलिखित कारणों से, मै कतई तैयार नही थी, इसलिए उनको मुझसे शिकायत करने का मौका मिल रहा था। यहाँ श्रीनगर मे हम लोगों को एक-एक दिन बिताना कठिन लग रहा था। कश्मीर मे आनेवाले सैलानी अमीर होते है, पैसा खर्च कर सकते है। पर हमारे पास गिनती के पैसे थे, उसी मे गुजारा करना था। बच्चों को ज्यादा ही तकलीफ होने लगी, तो हमारा मन यहाँ से जल्दी भागने के लिए छटपटाने लगा।

3 मई को पडितजी का कश्मीरी साहित्य सम्मेलन मे कार्यक्रम था। सबेरे ही प्रो. पुष्पजी उनको लेने आये। सम्मेलन में पडितजी के दो भाषण हुए। उन्होने भाषण मे बतलाया कि कश्मीरी भाषा मे उनको दो भाषा-परिवारो के शब्द मिले—केन्तुम और शतम् के। पडितजी को विचित्र लग रहा था, किन्तु शब्दो के उच्चारण मे बहुत परिवर्तन हुए है।

4 मई को भी पडितजी का चित्त बहुत प्रसन्न रहा। इसलिए चाय-पान के बाद सबेरे ही परिवार को लेकर घूमने निकल पड़े। शिकारा लेकर हम लोग पहले रैणाबारी, फिर नागिन झील, चार चिनार, नसीम बाग होते हुए शालीमार बाग देखने गये। पानी के फोव्वारे बहुत-से लगे हुए थे जो देखने मे अति सुन्दर लग रहे थे। यहाँ बहुत-से लोग पिकनिक करने आते हैं। पडितजी ने सपरिवार शिवशर्मा के साथ वही मध्याह्न भोजन किया। फिर वहाँ से शिकारा मे बैठकर निशात बाग देखने गये। रविवार होने के कारण भीड अधिक थी। पुलिस की ड्यूटी भी थी। लौटते समय बादल मँडराने लगे। हम लोग डल झील पहुँचे ही थे कि हवा बडी तेज चलने लगी, बारिश भी हुई। नौका हिलने लगी। जया बेटी डर के मारे चीख-चीखकर रोई—"नाव उलट जायेगी, हम डूब जायेंगे"—कहकर रो रही थी। जेता बिल्कुल नही डरा। कुछ ही देर बाद हवा थम गई। हम सबके लिए यह बडा विचित्र अनुभव रहा। फिर हम लोग नेहरू पार्क होते घर लौट आये। आज दिन-भर के नौका विहार के कारण हम सबकी तबीयत खराब थी। दिन-भर घूमने का किराया नौका चालक को 6 रुपया दिया, वह खुश हुआ।

5 मई को पडितजी बस स्टेण्ड जाकर 9 तारीख के लिए बस के टिकट ले आये। 10 तारीख को हम लोग अमृतसर पहुँच जायेंगे और 11 की शाम को वहाँ से चल देंगे। अब पडितजी से गर्मी बर्दाश्त नही होती, श्रीनगर मे भी काफी गर्मी पड रही थी। उसी दिन लामा कुशक बकुल लद्दाख से यहाँ आ गये। पडितजी ने उनसे बात की। दोपहर के बाद परिवार को लेकर पडितजी घूमने निकले। आज सुबह से ही मेरी तबीयत खराब थी। वस्तुतः अमृतसर मे जो बीमार पडी, तब से ही स्वास्थ्य ठीक नहीं चल रहा था। वजन भी कुछ कम हो गया था, इसलिए कमजोरी आ गई थी। यहाँ आकर भी पंडितजी को छोड़कर हम तीनों माँ-बेटों की तबीयत खराब ही चल रही थी। आज तो मैंने खाना भी नहीं खाया। टूरिस्ट आफिस तक जाने की भी शक्ति

नहीं रही। लौटते समय रास्ते में ही चक्कर आ गया, एक दूकान में बैठना पड़ा। रात को भी हृदय डूबता रहा, पल्पिटेशन बहुत देर तक होता रहा। सोचती थी–ऐसा स्वास्थ्य लेकर मैं विदेश कैसे जाऊँगी ? पंडितजी मेरे स्वास्थ्य के बारे में बहुत चिन्तित थे। उन्होंने उस दिन लिखा–"'कमला बहुहृच्चांचल्येन पीड़िता भवति। कदाचित्तु होरावयम यावंत। अद्यंकासिन सायण निःसंज्ञा जातोः।"

6 मई को श्रीधर कौल नामक कोई सज्जन उनसे मिलने आये। कुछ देर तक लामा कुशक बकुलजी से भी उनकी बातें हुईं। पंडितजी को लगा–"कुशक बकुलजी मृदुल भाषी हैं।" आज सायंकाल पंडितजी परिवार को लेकर पैदल ही डल गेट तक घूमने गये। 7 मई को वे भोजनोपरान्त नगर गये। आज उन्होंने अमरसिंह कॉलेज के छात्रों के समक्ष यात्रा विषय पर भाषण दिया। समय दिन के 2 बजे का था। तत्पश्चात् साढ़े 4 बजे शाम को हिन्दी साहित्य सम्मेलन में कश्मीर के पंडितों (बुद्धिजीवियों) के सम्मुख हिन्दी-कश्मीरी विषय पर उन्होंने व्याख्यान दिया। सम्मेलन में बहुत-से लोग आये थे। उन्होंने यहाँ का संग्रहालय भी देखा, जिसमें सुप्रबन्ध था। अनुसन्धान सम्बन्धी पुस्तकालय टेक्स्ट बुक कमेटी के हाथ में था। हाय मूर्खता ! यहाँ के अनेक तरुणों ने राहुल के ग्रंथ पढ़े थे, यह आज ही पता चला। अब कल का ही दिन श्रीनगर के लिए बचा था। 8 मई को पंडितजी बच्चों को लेकर अमीराकदल की ओर गये। सरकारी दूकान से कुछ चीजे खरीदीं मित्रों को उपहार देने के लिए। कल तो यहाँ से प्रस्थान करना है।

## कश्मीर से वापसी यात्रा

अब पंडितजी श्रीनगर से जाने की तैयारी में थे। अन्ततः 9 मई का दिन आया, जब सुबह 7 बजे ही वे परिवार सहित बस स्टेशन पर आये। बस शीघ्र ही जम्मू की तरफ चल पड़ी। रास्ते में जया बेटी को फिर बहुत तकलीफ हुई, पर पिताजी ने उसे सँभाल लिया। रात को 8 बजे हम जम्मू पहुँच गये। यहाँ पता लगा कि शेख अब्दुल्ला की गिरफ्तारी के समय कोई नुकसान नहीं हुआ। "आज की 203 मील की यात्रा कमला ने बड़ी हिम्मत के साथ तय की। यहाँ के अतिथि विश्रामगृह में 14 रुपया देकर एक रात के लिए सोये।"

**अमृतसर-देहरादून मार्ग :** अगले दिन 10 मई सुबह 5 बजे ही पंडितजी ने सपरिवार जम्मू से प्रस्थान किया। लखनपुर में पारपत्र दिखाना पड़ा। अनुज्ञापत्र हमारे पास नहीं था, इसलिए पंडितजी ने पासपोर्ट ही दिखा दिया। अनुज्ञापत्र न होने से यहाँ कोई जुर्माना वगैरह नहीं देना पड़ा। 9 बजे हम लोग पठानकोट पहुँच गये। कश्मीर राज्य के यात्रियों के लिए इस तरह रहने आदि के लिए अच्छा प्रबन्ध किया गया है। पठानकोट स्टेशन पर मालगाड़ी के हेडक्लर्क श्री रघुनाथ शर्मा मिले, जो शिवशर्माजी के मित्र थे–उनके गृह में मध्याह्न भोजन हुआ। कुछ घंटे हम लोग वहीं बैठे। "रघुनाथजी की पाँच पुत्रियां तथा पति-पत्नी का परिवार था। इसलिए उनका जीवन संघर्षमय देखा।" रात को जनता गाड़ी से पंडितजी सपरिवार अमृतसर के लिए रवाना हुए और दो घंटे बाद अमृतसर पहुँच गये। दो बक्सों को रेलवे स्टेशन पर रखवाकर हम लोग वहाँ से निकले और स्वामीजी के डेरे पर चले आये। स्वामी हरिशरणानन्दजी राहुलजी की प्रतीक्षा कर रहे थे। हम लोगों के लिए उनका गृह अपना ही गृह जैसा था। यहाँ पिछली बार नेपाल जाते समय श्री मंगलजी को छोड़ गये थे। वे कुछ दुबले हो गये थे, पंडितजी की पैनी नजर ने यह देख लिया। इस बार मंगलजी भी हमारे साथ मसूरी जा रहे थे।

**अमृतसर से प्रस्थान :** अगले दिन 11 मई को शाम के 5 बजे हम लोग अमृतसर स्टेशन आये। इस बार कुल पाँच प्राणी थे--पंडितजी, मैं, जया, जेता और हमारे भाई मंगलजी। हमारे साथ लगेज भी बहुत था क्योंकि अब अमृतसर लौटना नहीं था। जया-जेता और मुझे जनाने डब्बे में बैठने को मिला। ट्रेन में जगह काफी थी। पंडितजी और मंगलजी दूसरे डब्बे में बैठे। अगले दिन 12 मई को दोपहर 2 बजे देहरादून पहुँच गये। वहाँ प्रोफेसर गयाप्रसाद शुक्लजी के गृह में भोजन किया। मसूरी से आने के बाद हमारा सब सामान सेवक आश्रम रोड स्थित रूपनारायण मिश्रजी के यहाँ रखा हुआ था। उसमें से कुछ को मसूरी ले जाने के लिए छाँट लिया।

**मसूरी में :** भोजन के बाद हम लोग उसी दिन मसूरी जानेवाली बस में सवार हुए और दोपहर तीन बजे मसूरी पहुँच गये। इस बार कुलहड़ी बाजार के पास बड़े डाकखाने से लगे हुए एक मकान 'क्लेरेन्स हाउस'

मे ठहरने का इन्तजाम था। यह घर स्वामी हरिशरणानन्दजी ने ठीक किया था, क्योंकि गर्मियों मे वे सपरिवार यहाँ आनेवाले थे। वस्तुतः मसूरी आकर ही राहुलजी का मन खुश हो गया। उन्हें पुरानी यादें आईं और उनको श्रीनगर की तुलना मे मसूरी ही शुद्धतर लगी।

अपना घर बेचकर हम लोग चले गये थे। अब यहाँ फिर आना पडा, परन्तु अब हम नगर के बीच मे थे। राहुलजी को यहाँ कुछ दिन विश्राम करना था, क्योंकि वे अब शीघ्र ही चीन जानेवाले थे। उनकी 'मध्य एशिया' पुस्तक पटना से छप रही थी। आज 13 मई को पुस्तक के लिए मानचित्र पटना भेज दिया। राहुलजी मसूरी आ गये है, यह खबर नगर मे जल्दी ही फैल गई थी। अतः जहाँ पडितजी ठहरे थे वहाँ बहुत-से लोग उनसे मिलने आये। वे सभी सुहृद मित्र और परिचित थे। यह घर न तो सुविधापूर्ण था न सुन्दर ही, तो भी अनुकूल स्थान पर था। 13 मई को प्रातः ही पडितजी अपने मित्र डा. सत्यकेतुजी से मिलने लक्समौंट कोठी में गये। दोपहर को भी वे अकेले ही घूमने निकले। फिर सायकाल मे अपने बाल-बच्चो सहित किताबघर तक टहलने गये। कल उन्हे आयकर अधिकारी से 'आयकर क्लियरेन्स प्रमाण पत्र' लेने के लिए देहरादून जाना था। फिर चीनी दूतावास से सम्पर्क करने के लिए दिल्ली भी जाना था। अतः कल सुबह ही चले जाना निश्चय किया उन्होने। रास्ते मे कुछ मित्र उनको देखकर चकित हो गये। शायद सोचा होगा कि राहुलजी तो मसूरी छोडकर चले गये थे, फिर यहाँ कैसे ?

**दिल्ली मार्ग :** 14 मई को चाय-पान के अनन्तर पडितजी ने देहरादून के लिए प्रस्थान किया। वहाँ आयकर अधिकारी के कार्यालय मे गये। उनके साथ प्रो. रूपनारायण मिश्र भी गये थे, इसलिए सारा काम हो गया। लौटकर पडितजी सदानन्द मेहताजी के घर मे गये और उन्ही के साथ स्टेशन गये। रात 10 बजे की दिल्ली जानेवाली ट्रेन मे सवार हुए। उन्हे सोने के लिए पूरी जगह मिल गई। अगले दिन 15 मई को सुबह 6 बजे दिल्ली स्टेशन पर उतरकर वे आसफअली स्थित पार्टी-कार्यालय मे गये। वहाँ श्री पूरनचन्द्र जोशीजी से मिले और उनके निर्देशन पर पडितजी चीनी दूतावास मे चीनी राजदूत से भेट करने गये। वहाँ महामहिम राजदूत ने उनके साथ सौहार्दपूर्ण वार्तालाप किया। उस समय मेरे लिए भी चीन जाने का निमत्रण मिला था, तो भी दो महीने के लिए तिब्बत की यात्रा मे भी जाने की बात उन्होने राजदूत को बतला दी। पडितजी ने कहा–"वहाँ पत्नी तथा बच्चा के साथ जाना आवश्यक है।" इतना कहकर वे लौट आये। मध्याह्न भोजन उन्होने डॉ प्रभाकर माचवे के गृह मे किया जो उस समय कनाट प्लेस के यार्क होटल के फ्लैट मे रहते थे। उस शाम को पडितजी श्रीमती निर्मला जोशी के सगीत नाटक अकादमी के कार्यालय मे गये, कुछ पडितो के साथ उनकी बातचीत हुई। फिर रात 8.10 बजे की गाडी से उन्होने मसूरी के लिए प्रस्थान किया।

**मसूरी में :** 16 मई को सुबह 6 बजे ट्रेन देहरादून स्टेशन पर आ खडी हुई। पडितजी को स्टेशन से शीघ्र ही एक वैगन मिल गया और मसूरी के लिए चल पडे। 10 बजे तक अपने घर पहुँच गये। उस समय उनको जेता ज्वर से पीडित मिला। आज दोपहर का भोजन श्री रामचन्द्र चड्ढा के घर मे थी। श्री चड्ढाजी मानव भारती स्कूल मे अध्यापक थे और पडितजी को बहुत मानते थे। वे सेवाय होटल के पीछे चमन इस्टेट मे रहते थे। उनके घर तक पहुँचने के लिए चढाई पडती थी जो पडितजी के लिए कष्टप्रद था। वे परिवार को लेकर गये थे। शाम को चाय पीकर 5 बजे वहाँ से विदा हुए। कुल्हडी बाजार मे आकर उन्होने सुना कि दो साधु अहोरात्र समाधि मे बैठे हुए हैं। वह इस प्रकार योगसाधना कर रहे हैं। साधुओ के दर्शनार्थ सहस्रो लोग जा रहे थे।

17 मई को राहुलजी ने कोई विशेष काम नही किया। पुस्तके सभी देहरादून मे रखी थी। फिर वे चीन जाने की तैयारी मे थे। अब नया काम शुरू करना ठीक नहीं था। अतः आज वे दिन-भर घर पर ही रहे। शाम को परिवार को साथ लेकर घूमने गये। रास्ते मे उनके अनेक परिचित लोग मिले, सभी उनसे चीन-यात्रा की बातें पूछते। अभी किस दिन यहाँ से प्रस्थान करना है, यह निश्चित नही हुआ था। काम के अभाव में पंडितजी उदास थे, तभी उन्होने लिखा–"मन उदासीनम् कार्याभावात: ।" शाम को घर लौटकर श्री करपात्री महाराज द्वारा लिखित पुस्तक 'मार्क्सवाद और रामराज्य' को पढते रहे। "मूढ़ जन धंधी करणाय बहुजल्पित मिह।" इस

ग्रंथ का खण्डन करना होगा, किन्तु खेद की बात है कि पंडितजी की सारी पुस्तकें पेटियों में बन्द हैं। पीछे उन्होंने इस पुस्तक का खण्डन करते हुए 'करपात्री का रामराज्य' शीर्षक से पुस्तक लिखी जो बहुत लोकप्रिय हुई और अब तक उसके कितने ही संस्करण निकल चुके हैं।

14 मई को भी सुबह राहुलजी करपात्री महाराज की कृति को पढ़ते रहे। फिर लोगों से बातचीत में दो घंटे लगे। आज सायंकाल वे अपने पुराने निवासस्थान हैपी वेली को देखने गये। बाल-बच्चों को भी साथ ले गये थे। वहाँ सभी कुछ पूर्ववत्। लेडनी-दम्पती उस समय भी दूध की डेरी चला रहे थे, किन्तु डेरी ठीक से नहीं चल रही थी। सेट रतीलाला से भी वे मिले। फर्रुखाबादवाले डाक्टर राम अभी भी अस्वस्थ पड़े हुए थे। वह बहुत दिनों से रोगाक्रान्त थे, इसलिए जीवन से निराश हो चले थे। उनके दो बच्चे छोटे ही हैं, जिनके लिए वह चिन्ता करते थे। रात को साढ़े 7 बजे हम लोगों के साथ पंडितजी डेरे पर लौट आये।

19 मई को भी पडितजी बच्चों के साथ घूमने निकले। उनके मित्र कपूरजी की चित्रशाला में भी गये, जहाँ उनको कुछ परिचित लोग मिल गये। घर लौटकर वे करपात्रीजी की पुस्तक को पढते रहे। अपना विचार उन्होंने उस दिन प्रकट किया था—"करपात्रीजी ने उच्च वर्ग के हित के लिए इस महाग्रथ को लिखा है। सेठ और महासेठों की प्रशंसा में लिखे गये इस 800 पेजी महाग्रंथ का दाम सिर्फ 14 रुपया है।" इस पुस्तक में राहुलजी के मार्क्सवादी विचार पर भी बहुत आक्षेप किया गया है। 20 मई को उन्होंने यह पुस्तक पढ़कर समाप्त की। उन्होंने इस पुस्तक का खण्डन करने के लिए सामग्री तैयार कर ली और 'करपात्री का रामराज्य' शीर्षक पुस्तक लिखना आरम्भ कर दिया। सायकाल अपने मित्र श्री मुनीश्वरनाथ जुत्शी के गृह में गये। जुत्शीजी बीमारी से उठे थे, वे अब भी दुर्बल थे। शाम को पंडितजी टहलने के लिए परिवार सहित किताबघर तक गये, कल उनको विशेष काम के लिए देहरादून जाना था।

22 मई को पंडितजी चाय-पान के बाद चल पड़े और 9 बजे देहरादून पहुँच गये। उन्हें कितना चलना पड़ता था, कितनी चुस्ती थी उनमें, कितनी व्यस्तता थी उन दिनों। देहरादून में आयकर-अधिकारी के पास जाकर आयकर चुकाने का प्रमाणपत्र लिया। इस वर्ष तो आयकर लगने लायक कोई आमदनी हुई ही नहीं थी, अतः आयकर नहीं देना पड़ा। दोपहर 2 बजे पंडितजी देहरादून के प्रतिष्ठित वकील श्री दीपचन्द्र कुकरेती से मिले। उस दिन उन्होंने अपनी समस्त कृतियों का प्रकाशनाधिकार (कापीराइट) मेरे नाम बिक्री करके रजिस्टर्ड करवा दिया। यही देहरादून मे उनका विशेष काम था। यह काम करके वे मसूरी आज ही लौटना चाहते थे, पर उन्हें अनुकूल यान नही मिला। अतः आज यहीं ठहर गये। वे मेहताजी के घर गये। मेहताजी शोधग्रन्थ लिख रहे थे। पर अभी तक उसमें दीर्घसूत्रता दिखाई दी, पंडितजी असन्तुष्ट हो गये। वहाँ से वे पंडित गयाप्रसाद शुक्लजी के घर गये। वे उस समय एक सप्ताह तक ऋषिकेश में रहकर अभी लौटे थे, शुक्लजी कई दिनों से हृदय रोग से पीड़ित थे।

23 मई का पंडितजी सुबह मेहताजी को लेकर बस अड्डे गये और टैक्सी लेकर चल पड़े। 11 बजे दिन में वे अपने गृह मे पहुँच गये। सायकाल वे अपने परिवार के साथ किताबघर से कुछ आगे तक टहलने गये।

24 मई को पंडितजी ने 'करपात्री का रामराज्य' पुस्तक का पहला अध्याय लिखाया। इसे पाँच ही दिन में समाप्त करने की योजना बना ली। इसके अलावा और कोई काम आज उन्होंने नही किया। मध्याह्न में खुर्जा कॉलेज के प्रिंसिपल डॉ. पी. डी. गुप्त आये और उनसे दो घंटे तक बातें होती रहीं। 25 मई को भी वे 'करपात्री का रामराज्य' के अगले अध्याय को टाइपिस्ट मंगलजी को बोलकर लिखवाते रहे। सायंकाल भ्रमणार्थ वे गये। रास्ते में उन्हें अनेक मित्र एवं परिचित लोग मिले। 26 मई को भी उन्होंने 'करपात्री का रामराज्य' का अगला अध्याय लिखवाया। आज ही स्वामी हरिशरणानन्दजी का पत्र उन्हें मिला। वे शीघ्र ही सपरिवार मसूरी आ रहे थे। उनके ठीक किये हुए मकान 'क्लेरेन्स हाउस' में अभी पंडितजी रह रहे थे। स्वामीजी के आने पर दो परिवारों का साथ रहना कठिन ही होगा। कुछ दिनों तक उन्होंने दिन में 'करपात्री' लिखाने और शाम को टहलने जाने का कार्यक्रम बनाया। मसूरी में उनके अनेक मित्र और परिचित थे। प्रायः सभी से भेंट

हो जाया करती थी, इसलिए पंडितजी प्रसन्न रहते थे। 28 मई को उन्होने अपनी नई पुस्तक का पाँचवाँ अध्याय लिखाया और परसों सारी पुस्तक लिखाना समाप्त करने का निश्चय किया।

मिलनेवाले उनसे मिलने डेरे पर बराबर आते रहते थे। उस दिन (28 मई) फतेहपुर सीकरी नगरपालिका के अध्यक्ष पाराशरजी उनसे मिलने आये। पाराशरजी ने पंडितजी लिखित 'अकबर' पुस्तक पढ़ी थी और उसे बहुत पसन्द भी किया था। उनको सीकरी के बारे में गम्भीर ज्ञान था, क्योंकि सीकरी उनकी जन्मभूमि थी। पडितजी को उनसे बहुत-सी ज्ञातव्य बातें मालूम हुईं। सायकाल वे भ्रमणार्थ गये, साथ में जया-जेता को भी ले गये। 9 मई को भी सुबह के समय वे 'करपात्री' को टाइप करवाते रहे। अपराह्न में चीनराज्य के दूतावास (दिल्ली) से 'बहुप्रतीक्षित तडितूसूचना' (तार) आ गयी। उसमे सपरिवार चीन जाने का निमंत्रण दिया गया था। किन्तु अभी दो महीने के लिए ही निमत्रण था। मैं दो मास के लिए भी जाना नहीं चाहती, क्योंकि मुझे डर था कि वे चीन जाने के नाम पर तिब्बत जा रहे हैं। तिब्बत से डर लगता था। इसलिए पडितजी ने फिलहाल अकेले ही जाने का निश्चय कर लिया। क्योकि चीन जाने के लिए बर्मा से होकर जाना था, इसलिए उन्होंने अपनी पुस्तकों के बर्मी अनुवादक श्री परगूजी को अपने आने की सूचना दे दी। कलकत्ता के अपने मित्र साहु मणिहर्ष ज्योति को भी उन्होंने पत्र लिखा। मसूरी से 7 जून को प्रस्थान करने का उन्होंने पक्का कर लिया। पहले उनको चीनी वीसा के लिए दिल्ली जाना था, फिर उसी दिन जनता गाडी से कलकत्ता आकर 14 तारीख को रगून के लिए प्रस्थान करना था। रगून मे मित्रो के बीच सप्ताह-भर रहकर 18 जून तक चीन के लिए प्रस्थान करने का उन्होंने कार्यक्रम बनाया।

30 मई को उन्होने कलकत्ता से निकलनेवाले मासिक 'नया समाज' के लिए 'नया कश्मीर' शीर्षक एक लेख लिखा और कुछ पत्र भी लिख भेजे। आज वे बडे खुश थे, क्योकि चीन-यात्रा का कार्यक्रम निश्चित हो गया था। इसी खुशी में वे परिवार को 'फरिश्ता' फिल्म दिखाने ले गये। फिल्म बच्चों के लिए उपयुक्त थी, किन्तु पडितजी को तो फिल्मे कभी निर्दोष नही लगी। आधा ही देखकर चले आये। अगले दिन 31 मई को 'सरस्वती' मासिक के लिए 'उर्दू अमर हो' शीर्षक लेख लिखा और परिवार के कहने पर 'फरिश्ता' चित्रपट को पूरा देखने के लिए गये।

अब तो राहुलजी के चीन के लिए प्रस्थान करने की तिथि निश्चित हो गई थी, अतः लोग उनसे बराबर मिलने आ रहे थे या रास्ते में मिलकर चीन-यात्रा के बारे मे ही उनसे बाते करने लगते थे। 1 जून को उन्होंने अपने पुराने निवास हैपीवेली की ओर जाने का निश्चय किया था, पर जा नही पाये। डॉ. बापट (बौद्ध दर्शन एव साहित्य के प्रसिद्ध विद्वान) उनसे मिलने आये। डॉ. बापट सपरिवार आजकल मसूरी आये हुए थे। पडितजी उनसे बौद्ध दर्शन पर बातचीत करते रहे। बातचीत का मुख्य विषय था पडितजी की 'भावी चीन-यात्रा'। शाम को सदा की भाँति पडितजी टहलने गये। 2 जून को उन्होंने 'न किनपति कृत्यम्'। सिर्फ श्री अयोध्याप्रसाद गोयलीयजी की पुस्तक 'उर्दू शायरी के नये मोड़' को पढने मे निमग्न रहे। आज उनकी बाँह में कुछ सुई चुभने-सी पीड़ा हो रही थी। अतः सायकाल वे भ्रमणार्थ नही गये। 3 जून को भी वे गोयलीयजी की पुस्तक को दिन-भर पढ़ते रहे। फिर सायकाल अपने परिवार सहित किताबघर तक टहलने गये। 4 जून को भी 'उर्दू शायरी के नये मोड़' को ही पढते रहे। आज सायकाल का भोजन श्री जुत्शीजी के यहाँ हुआ।

कल उन्हें चीन के लिए प्रस्थान करना था, अतः आज (4 जून को) वे कुछ उद्विग्न रहे क्योकि वे अब बीवी-बच्चों को यहीं (मसूरी) छोडकर जा रहे थे। घर भी अपना नही था, रुपये-पैसे की मजबूती भी उस समय नहीं थी। स्वयं उनके पास यात्रा के लिए रुपये पर्याप्त नहीं थे। जाते समय खर्च की कमी होगी, इस ख्याल से उन्होंने अपने मित्र स्वामी हरिशरणानन्दजी से कुछ रुपये कर्ज के रूप मे माँगे थे, और कहा था कि रायल्टी के पैसे मिल जाने पर कमला उसे चुका देगी। पर स्वामीजी ने उनको पत्र मे लिखा कि रमते राम को रुपये की क्या जरूरत ? वह तो बिना पैसे-कौडी के भी यात्रा कर सकते हैं। हमारे पंडितजी को बडा दुःख हुआ। उन्होंने तत्काल ही स्वामीजी को पत्र लिखा—"मैंने आपसे कर्ज माँगा था, दान नहीं।" वस्तुतः वे किसी के सामने हाथ पसारना पसन्द नहीं करते थे। और यहाँ मन से विश्वास करके हाथ फैलाया तो ऐसा जवाब मिला। पर

उन्होंने स्वामीजी के साथ हमेशा मधुर सम्बन्ध ही रखा। ख़ैर, पैसे का इन्तजाम हो ही गया। केवल रगून (बर्मा) तक पहुँचने के लिए उनको रुपयो की जरूरत थी। अब पडितजी ऐसी जगह अनिश्चित काल के लिए जा रहे थे, जहाँ हम स्वप्न में भी नही पहुँच सकते थे। उनके चले जाने के ख्याल से ही जया जेता और मैं बहुत दुखी थे। हमारी अवस्था को देखकर उन्होंने उस दिन अपनी उद्विग्नता पर नियत्रण रखा। मनुष्य के जीवन का कोई भरोसा नही। 66 वर्ष की उम्र में वे फिर विदेश जा रहे थे, लौटना शायद ही हो सके, यह सोचकर उनको भी दुःख हो रहा था।

# 4
# चीन-भ्रमण एवं भावी तिब्बत-यात्रा

## चीन-यात्रा के लिए प्रस्थान

इतनी लम्बी प्रतीक्षा के बाद आखिर वह दिन भी आ ही गया, जिस दिन (5 जून) पंडितजी ने चीन यात्रा के लिए मसूरी से प्रस्थान किया। अभी जाते-जाते उन्हें कुछ दिन तो भारत में ही बिताने थे, कई जगह औपचारिकता के लिए उन्हें जाना था। हम लोग तो कल रात से ही दुःखी थे। किसी आत्मीय का बिछुड़ना किसे प्रिय लगता है ? हमारी भी वही अवस्था थी। हमारी स्थिति को वे अच्छी तरह समझते थे। अंततः वह दुखद घड़ी भी आ ही गई जब पंडितजी अपनी पत्नी और बच्चों को छोड़कर अनिश्चित काल के लिए लम्बी यात्रा पर निकल पड़े।

**देहरादून में :** 5 जून, बृहस्पतिवार को दिन साफ था। प्रातः 10 बजे पंडितजी मंगलभाई के साथ चल पड़े। दो घंटे बाद देहरादून में श्री गयाप्रसाद शुक्ल के गृह में पहुँच गये। गर्मी बहुत अधिक थी। शुक्लजी के पुत्र श्री विश्वनाथ शुक्ल भी आये हुए थे। पंडितजी को देहरादून के बैंक से रुपया निकालना था। यह काम कर के उन्होंने मंगलजी को मसूरी वापस भेज दिया। आज पंडितजी को देहरादून में ही रहना था, किन्तु वे गर्मी से परेशान हो गये। इस बार वे गयाप्रसाद शुक्लजी के यहाँ ठहरे। गर्मी से बचने के लिए रात को वे आँगन में चारपाई डालकर सोये, किन्तु मच्छरों ने उन्हें कम परेशान नहीं किया। सदानन्द मेहताजी इस समय रुग्ण थे, अतः उन्होंने शोधप्रबन्ध के काम को आगे नहीं बढ़ाया था।

**दिल्ली मार्ग :** 6 जून को भी राहुलजी दिन-भर देहरादून में ही थे। किसी तरह उन्होंने समय बिताया। गर्मी के कारण वे बाहर कहीं नहीं गये। सायंकाल वे प्रोफेसर रूपनारायण मिश्र के साथ रेलवे स्टेशन गये। 8 बजकर 10 मिनट पर ट्रेन चली। भीड़ बहुत अधिक थी। प्रथम श्रेणी में भी भीड़ ! गर्मी भी असह्य थी, किसी तरह रात कटी।

**दिल्ली में :** अगले दिन (7 जून) सुबह के 6 बजे ट्रेन दिल्ली स्टेशन पर रुकी। हरिजन कालोनी के श्री विष्णुजी कार सहित वहाँ उपस्थित थे। स्टेशन से पंडितजी हरिजन कालोनी गये। उनके पुराने मित्र श्री वियोगी हरिजी से उनकी भेंट हुई। चाय-पान के अनन्तर पंडितजी नगर की ओर लोगों से मिलने चल पड़े। उनको सबसे पहले श्री पी. सी. जोशी से मिलना था, सो उनके पार्टी-कार्यालय में गये। उसके बाद श्री जोशीजी के साथ पंडितजी चीनी दूतावास में गये। वीसा प्राप्त करने के लिए जो औपचारिक नियम थे, पंडितजी ने उनको पूरा किया। चीन के लिए वीसा मिल गया। क्योंकि पंडितजी को चीन जाते समय बर्मा की भूमि से होकर जाना था, इसलिए बर्मा में प्रवेश करने के लिए ट्रांसिट वीसा की आवश्यकता थी। दिल्ली में ट्रांसिट वीसा मिलने में देर होने की सम्भावना थी, अतः कलकत्ता से लेना उन्होंने तय किया। किन्तु वे मसूरी के घर से

चलते समय आयकर प्रमाणपत्र ले आना भूल गये थे। "धिक् प्रमादः"। उन्होंने श्री रूपनारायण मिश्र और मुझे जल्दी से तड़ितसूचना दे दी कि प्रमाणपत्र को तुरन्त कलकत्ता भेज दें। आज रात को वे श्री वियोगी हरिजी के यहाँ ठहरे। आयकर प्रमाणपत्र के सम्बन्ध में उन्होंने पत्र लिखा, जो इस प्रकार है–

*हरिजन कालोनी, दिल्ली*

*7-6-58*

*प्यारी,*

*आज सबेरे यहां पहुँचा। यह पहिले ख्याल ही नहीं किया था कि कल रविवार है, आफिस बन्द रहेंगे। आज नौ बजे ही जीप लेकर निकला। चीनी वीसा ले आया, फिर कुछ मित्रो से भी मिला। 40-42 रुपये की चीजे खरीदीं। लौटकर 2 बजे भोजन किया। गर्मी के मारे तबीयत परेशान है, कहीं जाने का मन नहीं है। कल साहित्य गोष्ठी मे 6 बजे शाम को जाना होगा। जनता का टिकट आज ही ले आया, सीट भी रिजर्व कर ली। कल 21..45 बजे कलकत्ता के लिए रवाना होऊंगा। पी. पी. एच. से दो सो रुपये मिले हैं। कलकत्ता से रगून का किराया 185 रुपये है। सौ रुपये तक सामान के लिए देना है। 150 पौंड अर्थात् 1 मन 35 सेर से अधिक जो सामान होगा, उसे मणिबाबू के यहाँ रख दूंगा।*

*जितना मसूरी से दूर होता जा रहा हूँ, उतना ही मन अधिक एकान्तता तथा वेदना अनुभव कर रहा है। किसी समवयस्क बच्चे को देखकर जया जेता याद आते हैं। इससे तुम्हारे मन की स्थिति का भी अनुभव होता है। पुनः-पुनः चुम्बन बच्चों को और तुम्हें।*

*तुम्हारा,*

*राहुल*

*पुनश्च:*

*Income Tax Clearance Certificate मे वहीं इन्कमटैक्सवाली फाइल मे भूल आया। उसे तुरन्त रजिस्टर्ड कर Jyoti Brothers, 4 रामलीदास जेटिया लेन, बड़ा बाजार, कलकत्ता के पते पर भेज दो।*

*–राहुल*

## दिल्ली से कलकत्ता के लिए प्रस्थान

8 जून, रविवार को दिन मे पण्डितजी ने कोई विशेष काम नहीं किया। बस, हरिजन कालोनी के कुछ मित्रों तथा वियोगी हरिजी के साथ बातचीत करते रहे। सायंकाल स्थानीय हिन्दी भवन में पण्डितजी के स्वागतार्थ एक साहित्यिक गोष्ठी था, उसमें गये। वहाँ अनेक साहित्यकार आये। पण्डितजी ने उनके सामने अपनी यात्रा के उद्देश्य का वर्णन किया। वहां पी. सी. जोशी से मिलकर वे माचवेजी के गृह में गये। आज ही अपने मित्र श्री जगदीशचन्द्र माथुर से भी उनकी बातचीत हुई। माथुरजी तब दिल्ली मे उच्च सरकारी पदाधिकारी थे। उन्होंने भारतीय प्रशासन से भी पण्डितजी को यात्रा मे सहयोग देने की बात कही। सहयोग भला कौन नही चाहता, किन्तु वह मिले तब न ? 9 बजे रात को पण्डितजी रेलवे स्टेशन गये। उनके साथ श्री विष्णुजी तथा कुमारिल स्वामी भी थे। यहीं पर हिन्दी के कथाकार जैमिनी बरुआ मिले। वह भी कलकत्ता जा रहे थे। आज शुभ घड़ी में यात्रा आरम्भ हुई।

**कलकत्ता-मार्ग में** : 9 जून का दिन और रात ट्रेन के सफर मे ही बीती। आज गर्मी बहुत थी। उन्हे गर्मी परेशान कर रही थी। मसूरी से चलते समय उन्होने इलाहाबाद में अपने प्रकाशक किताब महल के मालिक को पत्र लिखा था कि वे 9 जून को सवेरे प्रयाग स्टेशन पर आकर मिल लें। शायद उन्होने उनसे रुपयों के लिए भी कहा था। पर प्रयाग स्टेशन पर श्रीनिवासजी नहीं मिले। पण्डितजी का मन विह्वल हो गया। कितनी आशा से वह यहाँ आये थे। पटना स्टेशन पर उनके मित्र धूपनाथजी के भतीजे श्री वीरेन्द्रजी तथा श्री अनूपलाल मंडल मिले। सफर के साथी श्री जैमिनी बरुआ के साथ पण्डितजी की खूब पटरी जमी, इसलिए उनकी यह सहायात्रा सुखद रही।

**कलकत्ता में** : अगले दिन (10 जून) के अपराह्न में 11 बजे वे हावड़ा स्टेशन पहुँच गये। यहाँ कृषि शुरू हो गई थी, इसलिए एकदम सूखी गर्मी नहीं थी। हावड़ा स्टेशन पर उन्हें नेपाल के पुराने कवि श्री चित्तधर हृदय अपने साथियो सहित मिले। वहाँ से पडितजी 4 रामजीदास जेटिया लेन, बड़ा बाजार में साहु मणिहर्ष ज्योति के निवास स्थान पर आये। उनको कुछ दिन यही रुकना था। स्नान और भोजन के बाद उन्होंने कुछ देर विश्राम किया। श्री मोहनसिंह सेंगर (नया समाज के सम्पादक) पंडितजी के कलकत्ता पहुँचने की खबर पाते ही उनसे मिलने आ गये। आयकर-प्रमाणपत्र के लिए पडितजी यही के आयकर-अधिकारी से मिले, प्रमाणपत्र उनको मिल गया। अब कलकत्ते से 14 जून को प्रस्थान करने का उन्होने निश्चय कर लिया। बरुआ महाशय आज भी पडितजी के साथ देर तक रहे।

11 जून को कलकत्ते की गर्मी से पडितजी बहुत परेशान रहे। इसलिए कही बाहर नहीं गये। 12 जून को वे बर्मा के लिए ट्रासिट वीसा प्राप्त करने के लिए गये। वहाँ किसी साक्षी और जिम्मेदार की आवश्यकता थी। अतः पडितजी महाबोधि सोसाइटी मे गये। सोसाइटी के महासचिव श्री जिनरतना महास्थविर ने बर्मी कौन्सल को आवेदनपत्र लिखकर दे दिया। पत्र इस प्रकार था :

MAHA BODHI SOCIETY OF INDIA
4-A, BANKIM CHATTERJEE STREET
(COLLEGE SQUARE), CALCUTTA 12
12th June, 1958

Ref No......

To,

The Consul General,
Govt. of the Union of Burma,
Calcutta

Sir,

We hold ourselves responsible for Sri Rahula Sankrityayana. holder of India Passport No. A 600739 issued at Lucknow on 20-3-58.

We hereby guarantee for his repatriation to India within the period of Visa granted.

So, you are requested to kindly issue him with the necessary entry Visa & oblige.

Thanking you,

Yours faithfully,
Secretary,
Maha Bodhi Society of India.

वीसा के लिए अगले दिन फिर जाना था। उस दिन सायकाल श्री भँवरलाल सिघी द्वारा आयोजित एक सस्था की सभा में गये। वहाँ पडितजी ने 'तिब्बत और बौद्ध धर्म' पर भाषण दिया। आज का मध्याह्न भोजन श्री भँवरलाल सिंघी के गृह मे हुआ।

अगले दिन शुक्रवार 13 जून को भी कलकत्ता बहुत गर्म था। पर अपराह्न मे थोड़ी वृष्टि हुई। लोग पंडितजी से मिलने डेरे पर ही आ रहे थे। पंडित भगवत्दत्त शर्मा राकेश द्वारा अनूदित 'कामायनी' संस्कृत को प्रकाशित करने की बात चली। इस कार्य में पंडितजी ने भी सहयोग दिया था। स्थानीय तरुण संघ में उन्होंने 'रूढ़ि विरोध' के सम्बन्ध मे भाषण दिया। 9 बजे वे हिन्दुस्तान ट्रैवल एजेन्सी के आफिस में गये। वहाँ बर्मी कन्सुलेट से उनको बर्मा के लिए ट्रान्सिट वीसा दे दिया गया। इसके लिए 30 रुपया देना पड़ा। कुछ कपडे भी उन्होंने खरीद लिये। फिर सायकाल 8 बजे भारतीय संस्कृति परिषद् में उन्होंने भाषण दिया।

14 जून, शनिवार को पडितजी ने पेटियों से कुछ पुस्तकें निकाल लीं, जिन्हें वे चीन ले जाना चाहते

थे। उसके बाद मध्याह्न भोजन उनका डॉ. नलिनाक्ष दत्त महाशय के गृह मे हुआ। नलिनाक्ष दत्त पंडित पुरुष हैं, श्रम में भी, शील में भी। तिब्बती कार्य के विषय मे उनसे वार्तालाप हुआ। उसके बाद हिन्दी दैनिक 'स्वाधीनता' कार्यालय में वे गये, वहाँ उन्होने साथी मुजफ्फर अहमद को देखा। वह राष्ट्रीय पुस्तकालय में भी थे। यहाँ उनको छोड़कर और कोई परिचित नही था। अपराह्न में कुछ लोग डेरे पर ही मिलने आ गये। 7 बजे के बाद पडितजी श्री अशोक वर्मनजी के गृह (डाबर हाउस, बालीगज) मे गये। यहाँ सभी लोग श्वेताग (गोरे) ही श्वेताग हैं। उनका अपना ही विमान है, कार, रथ (ट्रकें) आदि हैं, तो भी वह सत्कर्म भी कर रहे हैं। साहित्यकारो का मान-सम्मान रखनेवाला घर है यह डाबर हाउस। रात्रि भोजन यही हुआ। बहुत-से लोग वहाँ आमत्रित थे।भोजनान्तर न्यूगिनी की प्रचार फिल्म (डोक्यूमेन्ट्री) भी देखी और 11 बजे रात को मणिहर्ष ज्योतिजी के गृह में लौट आये। अब आगामी कल उन्हे रगून के लिए प्रस्थान करना था। कलकत्ता छोड़ने से पहले उन्होंने घर मे यह पत्र लिखा :

*कलकत्ता*
*14-6-58*

*प्यारी,*

*आज रजिस्टर्ड पत्र मिला। तार का उत्तर देहरा से आ गया था। इसलिए कल सब काम कर टिकट भी खरीद लिया था। कल (15 जून को) साढ़े सात बजे दिन को वर्मा सरकार का विमान लेकर उड़ेगा। कल 4 बजे तक रगून पहुँच जाऊँगा। वहा शायद ही दो चार दिन रहना हो।*

*भैया (जेता) की बात पढ़ी। भैया को तो पापा बनना है, उसकी अकल तेज होनी ही चाहिए। जया को सभालकर रखना भी भैया का काम है। यदि मुझे तिब्बत जाना पड़ा तो भैया को लिखूँगा, वह अपनी अम्मा को अवश्य पापा के पास लायेगा। पापा भैया से दूर जा रहे हैं, पर वह भैया को बार-बार याद करते हैं और चाहते हैं कि भैया का पेट खराब न रहे। जया तो अब स्कूल रोज मन से जाती होगी। अक्षर भी पढ़ती होगी। अम्मा को मत तकलीफ देना, जया बेटी !*

*भैया और जया को पापा बार बार चूमते और प्यार करते हैं।*

*प्यारी, वियाग से दुख होता ही है, पर सहना चाहिए। मेरा प्यार अक्षुण्ण रहेगा, यह निश्चय रखना। पढ़ाई कुछ करती रहना ताकि अगले साल तक थीसिस तैयार हो जाये। सभी लोगों से मित्रता रखनी चाहिए, कभी-न-कभी सहायता मिलती है।*

*यह जानकर बड़ा दुख हुआ कि जुत्शीजी की तबियत खराब है। अच्छा होने की खबर सुनने का इच्छुक हूँ।*

*श्री रूपनारायण को 130 रुपये का चेक भेज रहा हूँ 1958 मे किराये के लिए।*

*मैं गरमी से बहुत परेशान रहा, पर स्वास्थ्य ठीक रहा। टीके का घाव बिल्कुल अच्छा हो गया। अपनी प्यारी का पुन -पुन: चुम्बन-आलिगन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

## बर्मा की भूमि मे प्रवेश

**रंगून में सात दिन :** रविवार, 15 जून का सबेरा हुआ। सुबह 7 बजे के बाद श्री मदनगोपालजी के साथ कवि श्री कन्हैयालाल पोद्दार के घर में वे गये। वहाँ नेपाल के वयोवृद्ध कवि चित्तधर हृदय भी मिले। वही पर और कितने ही साहित्यकार एकत्र हुए। श्री मोहनसिह सेगरजी भी आ गये। यहाँ से पडितजी 10 बजे चले। श्री अशोक वर्मन की कार 12 बजे तक आ गई। उसी कार से पडितजी दमदम विमानस्थल पर आये, उनका सामान तौला गया। अतिरिक्त भार के लिए 185 रुपया देना पडा, क्योकि उनके साथ किताबे अधिक थी। 1 बजे दिन में वाइकाउंट विमान उडा। 15 हजार फुट की ऊँचाई पर वह विमान उडने लगा। क्योंकि धरती

मेघाछन्न थी, इसलिए वह अस्पष्ट दिखाई दे रही थी। समुद्री दृश्य भी दिखाई दे रहा था। विमान में दो भिक्षु थे, और भारतीय अधिक थे। विमान तीन घंटे तक उड़ा। इधर की भूमि हरितवसना थी। यहाँ दो सप्ताह से वृष्टि हो रही थी। सायंकाल 5 बजे वह विमान रंगून के विमानस्थल पर उतरा। विमानस्थल सुन्दर था।

विमानस्थल पर पंडितजी के स्वागत के लिए बहुत-से लोग उपस्थित थे। उनमें से 14 लोग तो पूर्वपरिचित थे। विमानअड्डे पर चीनी दूतावास के प्रतिनिधि भी आये थे। उन्होंने पंडितजी को चीनी दूतावास में रहने का निमंत्रण दिया, परन्तु पंडितजी ने अपने भारतीय मित्रों के साथ रहना पसन्द किया। वहाँ श्री सत्यनारायण गोयनका, पंडितजी की पुस्तकों के बर्मी भाषा में अनुवादक श्री पारगूजी, बर्मी लेखक संघ के मंत्री ऊ-थेन-पे थे। अनेक भारतीय अपरिचित लोग भी पंडितजी के स्वागतार्थ वहाँ आये थे। कस्टम से भुगतना था। बर्मा के कस्टम के बारे में पंडितजी ने लिखा–"15 जून के 4 घंटे की उड़ान के बाद रंगून पहुँचा। मेरे बर्मी और भारतीय मित्र स्टेशन पर मिले। पूँजीवादी देशों में कस्टम की व्यवस्था परेशान कर देनेवाली होती है। रंगून में तो यह पराकाष्ठा को पहुँची थी। कीमती जेवरों, धातुओं और दूसरी चीजों को छिपाकर ले जाने का जो बड़ा ब्लैक रूप में व्यापार हो रहा है, उसी के कारण यह कठोरता है। मुझे उतनी दिक्कत नहीं उठानी पड़ी, क्योंकि मेरे एम. पी. बर्मी मित्र ऊ थेन पे विमान से उतारकर मुझे बाहर ले आये। पर तीन महीने बाद जब मेरी पत्नी बच्चों के साथ यहाँ उतरी, तो उन्हें बहुत परेशान किया गया। तलाशी लेनेवाली महिला ने पाँच रुपये का नोट अपने पास रख लिया।"

15 जून को सायं 5 बजे राहुलजी रंगून पहुँच गये। उस दिन से लेकर 20 जून तक श्री सत्यनारायण गोयनकाजी की पंचमंजिली बिल्डिंग की सबसे ऊपरवाली मंजिल का एक विशाल कक्ष पंडितजी के लिए तैयार किया गया था, जहाँ उनकी और अन्य राहुल-प्रेमी बर्मी एवं भारतीय बन्धुओं के बीच अखण्ड गोष्ठी चलती रही। बर्मा में जितने भी बर्मी और भारतीय लोग मिल सकते थे, पंडितजी के लिए उतना ही अच्छा था। उनके बहुत पुराने मित्र महास्थविर उक्कठा भी मिले जो पहले बहुत साल तक भारत में रहे थे। पंडितजी से इनका परिचय 1928 में रहा था।

16 जून को 10 बजे राहुलजी चीनी दूतावास गये। पता चला कि शनिवार (21 जून) को रंगून से चीन के लिए प्रस्थान करना होगा और रविवार को वे पेकिंग पहुँच जायेंगे। वहाँ से लौटकर वे गोयनकाजी के गृह में आये। यहाँ पर बहुत सारे भारतीय मूल के लोग उनसे मिलने आये। उन्हें आज कुछ सभाओं में भी जाना पड़ा, जहाँ उनके व्याख्यान हुए। उन्होंने बर्मा में रहनेवाले सेठ गोयनकाजी के यहाँ देखा कि मारवाड़ी होकर भी उनमें बहुत परिवर्तन हुआ है। भोजन में छुआछूत का भेद नहीं है। मारवाड़ी समाज में परिवर्तन तो बहुत हुआ है, पर अपने घर में वे लोग किसी बर्मी को नौकर नहीं रखते।

17 जून को रंगून में वृष्टि हो रही थी। सुबह चाय-पान के बाद गोयनकाजी की कार लेकर पंडितजी घूमने निकले। पहले शान्ति स्तूप (पेगोडा) को देखने गये। रंगून का स्वेडगोन पेगोडा बौद्धों के लिए महत्त्वपूर्ण एवं दर्शनीय मन्दिर है। उसके बाद पास की ही षष्ठसंधान गुहा को भी उन्होंने देखा। रंगून के कृत्रिम पहाड़ों को भी देखा। वहाँ से पंडितजी अपने साथियों के साथ अन्तर्राष्ट्रीय बौद्ध प्रतिष्ठान को भी देखने गये। प्रतिष्ठान के संचालक ने उन्हें पुस्तकालय को दिखलाया एवं कर्मचारियों से मिलवाया। इसके म्युजियम के संचालक से बात करने में पंडितजी को बड़ी प्रसन्नता हुई। आज का मध्याह्न भोजन वाराणसी से आये किसी मधुर पाठक के गृह में हुआ। लौटे साढ़े 3 बजे। फिर सायंकाल 7 बजे आर्य समाज भवन में बर्मी-हिन्दी साहित्य-सम्मेलन की ओर से राहुलजी को अभिनन्दनपत्र दिया गया। यहाँ पर उनका राष्ट्रभाषा हिन्दी के सम्बन्ध में व्याख्यान हुआ। बर्मी मित्रों से वार्तालाप करते हुए वे रात को मोगल स्ट्रीट में गोयनकाजी के गृह में आ गये। उसी रात को उन्होंने मसूरी में पत्र लिखा जो इस प्रकार है :

*मोगल स्ट्रीट, रंगून*
*17-6-58*

*प्यारी,*

*परसों रविवार (15-6) को शाम के चार बजे मैं बर्मा पहुँचा। 3 घंटे की उड़ान रही। भारतभूमि से ऊपर उठते न जाने कैसा कसमसा रहा था। बार-बार जया और जेता और उनकी माँ याद आ रही थी। बहुत से लोग एरोड्रोम पर पहुँचाने आये थे। उनसे बातो मे लगा था, पर मसूरी की ओर ध्यान गये बिना नहीं रहता था। सोचता था, बच्चो को और तुम को और प्यार करके चलना था। विमान 18000 फुट के ऊपर उड़ने लगा। बादल बीच-बीच मे धरती को छिपाये थे, इसलिए उधर भी मन नहीं लग रहा था। मनोलोक ही मे मैं विचर रहा था।*

*कलकत्ता मे मैं पखे के सहारे रहा। विमान मे गरमी का नाम नहीं था। रगून कलकत्ता से भी गरम है, इसलिए आशा करता था और अधिक गरमी की। पर यहाँ 15 दिनो से वर्षा आ गई है, इसलिए उतनी गरमी नहीं है। जिस चौमजिले पर श्री सत्यनारायण गोयनका ने मुझे ठहराया है, उसमे बराबर ही हवा आती है।*

*यहाँ के एरोड्राम पर बर्मी मित्रों, चीनी कौन्सल के भाई के अतिरिक्त पचासो भारतीय स्वागत के लिए आये थे। कब तक यहाँ रहना होगा, इसका निश्चय भी कल हुआ।*

*शनिवार (21 जून) को यहाँ से रवाना होकर 5 घंटे मे कुनमिंग मे रात बितानी है। रविवार को पेकिंग पहुँच जायेंगे।*

*यहाँ बराबर भारतीय और बर्मी भाई घेरे रहते हैं। आज सात घंटा मोटर मे यहाँ के म्युजियम और दूसरे स्थानो को देखकर 3.30 बजे लौटे। हमारे अनुवादक उ. पारगू साथ रहे, विद्वानो और विशेषज्ञों से बातचीत हुई।*

*बर्मा मे 7 लाख भारतीय रहते हैं। पहिले 14 लाख थे। लड़ाई मे बहुत से चले गये। आजमगढ़, गोरखपुर, बनारस के बहुत से आदमी मिले।*

*पत्र को बीच मे छोड़ना पड़ा, फिर छोड़ना पड़ रहा है। मिलनेवाले आ रहे हैं।*

*जया जेता को प्यार, तुमको चुम्बन गाढ़ालिंगन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

18 जून को भी पडितजी रगून मे बहुत व्यस्त रहे। आज मारवाडी छात्रों के बीच मे भी उनका भाषण रखा गया था। दिन के समय अनुवाद समिति के बहुत से लोगों के साथ उनकी भेंट हुई। समिति ने 300 से अधिक ग्रथ प्रकाशित किये हैं। पडितजी की पाँच-छः पुस्तकों–सिह सेनापति, वोल्गा से गगा, बौद्धदर्शन आदि का श्री पारगू महाशय ने बर्मी भाषा मे अनुवाद किया था, इसलिए बर्मी लेखको और पाठको मे पडितजी सुपरिचित हो गये थे। यहाँ पर भिक्षु उक्कटा महाथेरो से उनकी बातचीत हुई। सायकाल 7 बजे के बाद आर्य समाज भवन मे भारतीय संस्कृति विषय मे उनका भाषण हुआ। उनके सभी भाषणों को श्री सत्यनारायण गोयनकाजी ने टेप किया था। ऐसे श्रोताओ के बीच भी पडितजी का 'हिन्दी मे भाषण हुआ जहाँ अग्रेजी जाननेवाले लोग थे।'

19 जून को वृष्टि होने के बावजूद भी रगून मे काफी गरमी थी। उस दिन उन्होंने साथियो के साथ 'निरपराध' नामक एक मार्मिक बर्मी चित्रपट को देखा, उनको अभिनय समीचीन लगा, किन्तु भारतीय से थोड़ा कम। सायकाल 7 बजे स्थानीय रामकृष्ण मिशन मे 'बौद्ध बुद्धिवाद' विषय पर उनका भाषण हुआ। पारगू महाशय ने भाषान्तर किया। श्रोता बहुत अधिक थे। आज रात्रि भोजन का ब्रह्मदेशीय किसी भोजनालय मे प्रबन्ध किया गया था। आज दिन-भर भी बहुत-से लोग राहुलजी से मिलने आते रहे। उन सभी के साथ वार्तालाप हुआ। कुछ वृद्धा भारतीय महिलाएँ भी आई। पडितजी ने देखा कि अब प्राचीन रूढियो में परिवर्तन आ रहा है। यहाँ पंडितजी को सर्वत्र स्नेह और सम्मान उपलब्ध हुआ। उन्होने यहाँ दो चीजे खास तौर से देखी–यहाँ के विश्वविद्यालय मे बर्मी भाषा के माध्यम से पढ़ाई होती है, जिसे भारतीय लोग पसन्द नहीं करते।

20 जून को प्रातः राहुलजी दो भारतीय विद्यालयों मे गये, एक गुजराती दूसरा हिन्दी। यहाँ इन्हीं भाषाओं

में पढ़ाई होती है। आज का मध्याह्न भोजन बर्मी लेखक संघ में हुआ। इस संघ के अध्यक्ष उ-थेन-पे महाशय थे, जिनका राहुलजी के प्रति स्नेहपूर्ण व्यवहार श्लाघनीय था। यहाँ पर भी उन्होंने व्याख्यान दिया। बीस से अधिक लेखक यहाँ उपस्थित थे। यहाँ भी भाषान्तर का काम पारगू महाशय ने किया। वही पर स्तालिन शांति पारितोषिक विजेता 92 वर्षीय वृद्ध साहित्यिका को पडितजी देखने गये। उन्होंने स्वतंत्र बर्मा के राजा थी-यीबो (शिव) के शासनकाल को देखा था। चार बजे सम्मेलन की सभा थी। स्थानीय काग्रेस सभा मे राहुलजी को मानपत्र दिया गया। चाय-पान भी वही पर था। रात के 8 बजे साहित्य सम्मेलन मे साहित्य विषय मे उनका व्याख्यान हुआ। आज मध्याह्न भोजन के बाद वे चीनी दूतावास मे जाकर विमान का शुल्कपत्र ले आये। बर्मा के लोगों के प्रति पंडितजी के उद्‌गार थे–"तुष्टा अमत्या जनाः मयि, मयाऽपि तोषः।" (20 जून)

इस प्रकार बर्मा मे छः दिन बीतते राहुलजी को पता ही न चला। कल चीन के लिए प्रस्थान करना था।

## जनवादी चीन की भूमि में प्रवेश

शनिवार, 21 जून का पूर्वाह्न। "आज 7 बजे सबेरे ही चीनी विमान को उडना था। श्री सत्यनारायण गोयनका, उ-थेन-पे तथा अन्य कई मित्र-परिचित विमानस्थल पर आ गये। उ-थेन-पे के सहयोग से कस्टमवालो ने राहुलजी को दिक नही किया। 7 बजे ही चीनी विमान ने धरती छोडी।" पडितजी के ही शब्दो मे–"बर्मा हरा-भरा देश है। समुद्र तट मे हटने पर पहाड ही पहाड मिलत हैं जो बारहो महीने हरे-भरे रहते हैं। वर्षा हो गई थी, इसलिए चारो ओर हरियाली गहगहा रही थी–यह चावल का देश है। प्रायः 10 हजार फुट की ऊँचाई पर उडता हमारा विमान उत्तराभिमुख जा रहा था। कितनी ही दूर तक इरावती नदी पथप्रदर्शन करती रही। फिर पर्वतश्रेणियो को लॉघकर मेकाग नदी मिली। यह एशिया की बडी नदियो मे से है। इसी के बाद हम चीन की भूमि मे प्रविष्ट हुए। नदी, पहाड और जगल मे बर्मा और चीन के युन्नान प्रदेश मे कोई अन्तर नही। पाँच घटे की यात्रा के बाद 12 बजे के करीब विमान धरती की तरफ उतरने लगा। मेरा निमत्रक चीनी बौद्ध सघ था। धरती पर उतरते ही बौद्ध सघ के प्रतिनिधि तथा एक सरकारी प्रतिनिधि स्वागत के लिए आगे बढे और कार पर बैठाकर 20 किलोमीटर दूर कुनमिग शहर ले गये।"

**कुनमिंग :** आज (21 जून) राहुलजी के पास खाली समय था, अत वे उसका उपयोग करना चाहते थे। कुनमिग शहर के एक छोर पर बसे दुमजिला होटल मे जाने पर वे सोचने लगे कि यहाँ बैठे-बैठे दिन काटने से अच्छा है कि चलो कुछ देख आयें। रगून मे विमान पर चढते समय एक और भारतीय श्री चेरियन थामस मिल गये। इतनी देर मे दो यानी आत्मीय बन गये थे। चेरियन साहब विनोबाजी के सगठन मे काम करते थे और कितने ही समय से हिन्दू विश्वविद्यालय के विद्यार्थियो के बीच रह रहे थे। चीन के कृषि विभाग ने उन्हे एक महीने के लिए बुलाया था। दोनों के स्वागतकारी मित्रो ने इन दोनो मेहमानो की इच्छा सुनी तो घुमाने ले जाने के लिए तैयार हो गये। भाषा की कठिनाई उन दोनों मेहमानो को नही हुई, क्योंकि हिन्दी या अग्रेजी के दुभाषिए मिल जाते थे। पंडितजी को केवल अग्रेजी दुभाषिए से काम लेना पडा। चेरियन महाशय केरल के रहनेवाले थे, पर उत्तर भारत मे रहते-रहते हिन्दी भी जानते थे। उन्हे देखकर पडितजी को ख्याल आया कि उन्होने इनको कही देखा है। अन्त मे यह मालूम होते देर नही लगी कि सेवाग्राम मे श्री आर्यानायकम के यहाँ दोनो की भेट 1956 मे हुई थी। दोनों यात्री पश्चिम पर्वत का एक पुराना विहार देखने निकले, जो पाँचवी सदी से पहले बना था। वहाँ से वे लोग बौद्ध विहार देखने गये, जिसकी बनावट कलापूर्ण थी। विहार के ठीक नीचे विशाल कुनमिग झील भी है, जिसका दृश्य भी पडितजी को बडा ही मनोहर लगा। चेरियन महाशय यहाँ के किसानो की अवस्था को भी देख रहे थे। उनके मुँह से यह बोल निकल पड़ा–गरीबी और अन्न का अभाव यहाँ से दूर हो गया है। वहाँ से दोनो यात्री अपने होटल मे लौट आये। आज दोनों ने आने-जाने की यात्रा मे 40 मील की दूरी तय की थी। "आज शनिवार को आमोद-प्रमोद का दिवस था। होटल के बड़े हॉल मे नृत्य-महोत्सव मनाया जा रहा था। हमे यह सूचना दी गई। चेरियन बरसों पश्चिमी देशों, विशेषकर अमेरिका में रह चुके थे। वह नौजवान थे, पर उन्हें भी नाचने का शौक नहीं था। मैं तो इस कला में सर्वथा निर्दोष

था। हम कुर्सियों पर बैठकर देखने लगे।"

**पेकिंग में** : रविवार 22 जून को सवा सात बजे रगून से आया विमान आगे के लिए उड़ा। कुनमिग के नौ-दस सज्जन इन अतिथियों को हवाई अड्डे तक पहुँचाने आये। "रास्ते में विमान चुङ्किङ्, सिआन और तायुवान में थोड़ी-थोड़ी देर के लिए ठहरा। दोपहर का भोजन सिआन नगर में हुआ।" प्रायः 10 घंटे की उड़ान के बाद 5 बजे शाम को राहुलजी और चेरियन महाशय पेकिंग के हवाई अड्डे पर पहुँचे। हवाई अड्डा शहर से प्रायः 16 मील दूर था। पंडितजी के स्वागत के लिए चीनी बौद्ध संघ के दो उप-प्रधान श्री चाउ-फू-चू और श्री चाउ-शू-चिया दूसरे साथियों के साथ अड्डे पर पहुँचे हुए थे। श्री चाउ-फू-चू महाशय से राहुलजी 1956 में नेपाल में मिल चुके थे, जबकि वे 25सौवी बुद्ध जयन्ती के अवसर पर आयोजित विश्व बौद्ध सम्मेलन में चीन के प्रतिनिधि बनकर नेपाल आये थे। वे कवि थे, ससद सदस्य थे और बहुत ही प्रभावशाली सौम्य व्यक्ति थे। इन विशेषताओं के साथ ही उनके मधुर और विनम्र स्वभाव में मानो बौद्ध संस्कृति साकार हो उठी थी। श्री चेरियन के स्वागत के लिए कृषि मन्त्रालय के लोग आये थे। अब राहुलजी और चेरियन महोदय का रास्ता चीन-दर्शन के लिए अलग-अलग था। पर 'शिनचाउ' नामक विशाल होटल में दोनों सज्जनों की मुलाकात होनेवाली थी। पेकिंग में पंडितजी को उस समय बहुत गरमी लगी, पर पीने के लिए यहाँ ठंडा पानी नहीं दिया जाता, क्योंकि चीन में ठंडा पानी पीने का रिवाज नहीं है। रात को उन्होंने होटल में विश्राम किया। अपने देश से इतनी दूर आने पर पंडितजी को अपने परिवार की याद आये बिना कैसे रहती। उसी रात को उन्होंने अपने परिवार को जो पत्र लिखा, वह यहाँ उद्धृत है :

*मार्फत आल चाइना बुद्धिष्ट ऐसोसिएशन, पेकिंग*
*22-6-58*

*प्यारी,*

*रगून से चलकर आज शाम को यहाँ पहुँच गया। स्वागत करने के लिए दो कार लेकर लोग एरोड्राम पर आये थे। मुझे कितनी ही बार ख्याल आता रहा कि चाहे दो ही महीने के लिए सही, तुम्हें ले आना अच्छा होता। खैर, अब तो हो गया। अभी आगे का प्रोग्राम दो चार दिन में निश्चित होगा। दो तीन दिन से बाई काँख में फोड़ा उठा हुआ है। शायद डाक्टर की छुरी आवश्यक हो। बुखार आदि कुछ नहीं है।*

*नन्हे-मुन्ने याद आते हैं। जेता क्या क्या बाते करता होगा। जया न जाने तुम्हें कितना परेशान करती होगी। मारने से काम कुछ नहीं बनता। बच्चे जिद्दी हो जाते हैं। आशा है, वह स्कूल बराबर जाती होगी। तुम अपना मन उदास न करना। मेरा भी चित्त कभी कभी उद्वेलित हो जाता है। पर, आना तो आवश्यक था। अपने मन की स्थिति को बतलाकर तुम्हे खिन्न नहीं करना चाहता।*

*रगून मे भारतीय भाइयो ने तो और भी रहने का आग्रह किया था, पर मैं रह नहीं सकता था। यहाँ वाले हमारे आने के लिए अप्रैल से ही प्रतीक्षा कर रहे थे।*

*रगून मे बादल रहते ही उड़ना पड़ा। 7 बजे से 5 घंटा उड़कर कुनमिंग पहुँचे। वहाँ भी बौद्ध प्रतिनिधि स्वागतार्थ मौजूद थे। आधा दिन था। 25 मील पर अवस्थित एक पुराने विहार शी-स्याङ् को देखने गये। यहाँ तो वर्षा हो गई है, सभी जगह हरी भरा थी। एक गाँव भी देखा, गरीबी और भुखमरी यहाँ से विदा हो गई है। और बातो को भी हटाने का प्रबन्ध बड़ा तेजी से हो रहा है। सारे देश मे कारखाने बन रहे हैं। खेतों की उपज पचायती खेती से बढ़ गई है।*

*मेरे साथ केरल के भूदान सेवक श्री चेरियन थॉमस यहाँ आये हैं। कभी-कभी साथ ही घूम आते हैं।*

*तुम्हारी और बच्चो की याद बहुत आती है।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**राहुलजी ने चीन-यात्रा** पर अपनी अलग ही पुस्तक लिखी है, इसलिए यहाँ उनके पत्रों के माध्यम से संक्षिप्त विवरण दिया जा रहा है। पत्रों में कुछ ऐसी बात भी है जो 'चीन में क्या देखा' पुस्तक में नहीं दी हैं। अस्तु।

*आल चाइना बुद्धिष्ट ऐसोसिएशन, पेकिंग*
*27-6-58*

*प्यारी,*

*कल रात को 19-6 के दो और 20-6 का एक पत्र मिला। मालूम नहीं मेरे भेजे कलकत्ता, रगून और यहाँ के पत्र पहुँचे या नहीं। यहाँ से एक पत्र 23 को भेजा था। अभी तिब्बत जाने का कोई निश्चय नहीं हुआ है। मैं न जा सका तो दूसरो के जाने की सम्भावना ही नहीं है। यहाँ आये आज छठा दिन बीत रहा है। रोज स्थानो को देखना और व्यक्तियो से मिलना, कहीं-कहीं बोलना पड़ता है। अभी तक प्रोग्राम निम्न प्रकार है—1 जुलाई तक पेचिग (पेकिंग), 2-11 जुलाई उत्तरपूर्व चीन, 12-15 ताथुङ्, (गुहा विहार), 16-25 पेकिंग (लेक्चर), 26 जुलाई-10 अगस्त तक सियान, हाङ्चो ... (पश्चिमोत्तर), 11-12 अगस्त लोयाङ्, 12-13 नानकिङ्, 15-19 शाङ्है, 20-22 अगस्त हाङ्चो, 25 नानकिङ। तिब्बत जाना हुआ तो 13 अगस्त को ही।*

*दिन मे कार्यव्यस्त रहता हूँ, ज्यादातर घूमने मे गुजरता है। दुभाषी श्री चेङ् और मैं कार लेकर घूमते रहते हैं। परसो हम शहर से बहुत दूर विश्वविद्यालय वज्रासन विहार आदि देख आये। उससे पहिले मिङ् राजप्रासाद देखा। यह तो एक शहर है, चार घटे मे कहाँ पूरा देखा जा सकता है? नया पेकिंग पचमजिले-छहमजिले विशाल मकानो का बन रहा है। पुराने पेकिंग को अभी गिराया नहीं जा रहा है, क्योंकि अभी उसके एकमजिले मकानो की आवश्यकता है। सम्राटो के समय एकमजिला ही मकान बनाने दिये जाते थे, जिसमे पर्देवाली पालकी मे बैठकर घूमते सम्राट से ऊपर कोई स्थित न हो, उसका दर्शन उन्हे सुलभ न हो। नये मकान बड़े आराम के हैं। यह 'शिन-चाउ' होटल ही ले लो। इसमे सात सौ के करीब कमरे हैं, एक आदमीवाले या दम्पतीवाले। हर कमरे मे स्नानगृह, शौचालय, कपड़े टांगने का कोष्टक और सोने का कमरा है। हर कमरे मे टेलीफोन है। जाड़ो मे गरम रखने का यत्र है। भोजन चीनी और यूरोपियन दोनो प्रकार के मिलते हैं। कलकत्ता मे मेरी बाई कांख मे फोड़ा निकलने लगा। मैंने पर्वाह नहीं की। यहाँ आने पर वह पक गया। 23 जून को डाक्टर ने चीर दिया। घाव ठीक हो रहा है। इसका एक परिणाम यह हुआ कि मैं भोजन कमरे मे ही लेता हूँ। चिता की कोई बात नहीं। इन्सोलिन के इजेक्शन की जगह रगून से लायी गोलियाँ खा रहा हूँ। यह इन्सोलिन का ही काम करती हैं। वैसे पास मे इन्सोलिन भी है। जब से फोड़ा चीरा गया है, तब से चीनी, चावल आदि छोड़ दिया है।*

*चीन के लोग कितने भले हैं, आतीं तो देखतीं। चीन के एक भाग को 23 वर्ष पहिले मैंने अच्छी तरह से देखा था। उस समय तो मालूम होता था कि इतना गदा रहनेवाला देश दुनिया मे नहीं होगा। अब उल्टा है। चिड़ियाखाने मे सिंहो के पास से गुजरते जो दुर्गन्ध भारत मे आती है, उसका यहाँ कहीं पता नहीं है। न कहीं मक्खियाँ दीखती हैं। एक प्रदर्शनी मे चेङ् महाशय को एक मक्खी दीख पड़ी। उन्होने तुरन्त रक्षिका से कहा और उसने मक्खी को मारकर ही दम लिया। गर्मी तो मुझे बहुत सताती है। कमरे मे तो पखा लगवा लिया है, पर बाहर क्या किया जाये? परसो एक नाटक देखने गये, अच्छा यथार्थवादी था। पर गरमी के कारण भागने का मन करता था। मैं श्री चेङ् का भी ख्याल करके नहीं उठा। एक फिल्म और एक ओपेरा नाटक भर और देखूँगा। मन नहीं करता, यद्यपि इसका यह अर्थ नहीं कि वह अच्छे नहीं हैं।*

*तिब्बत जाना हुआ तो यहाँ से सीधे जाना होगा, भारत आना इतना आसान नहीं है। देखे उसके बारे मे क्या निश्चय होता है।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

पेकिंग मे राहुलजी 22 जून से 1 जुलाई तक रहते हैं। इस बीच उन्होंने बहुत-सी महत्त्वपूर्ण इमारतो, कारखानो तथा विश्वविद्यालय को देखा। शहर से बाहर के दूर-दूर के स्थानो का परिदर्शन किया। सुबह के निकले शाम को ही होटल मे लौटते थे। चीनी मेजबान लोग उनका बहुत ध्यान रखते थे। अब कुछ दिनो के लिए वे पेकिंग से बाहर घूमने जानेवाले थे। पूर्व निर्धारित कार्यक्रम के अनुसार वे अपने दुभाषिए के साथ 2 जुलाई को चीन का प्राचीन नगर सैयाँ-शिआन की ओर चले। सैंयाँ या शियान का पुराना नाम मुकदन था।

इस शहर में वे पाँच दिन रहे और घूम-घूमकर बहुत कुछ देखा, जिसका विवरण उनकी पुस्तक 'चीन मे क्या देखा' मे दिया है। शियान में उन्होने मसूरी में परिवार को पत्र लिखा था, जो इस प्रकार है :

*शियान (उत्तरपूर्वी चीन)*
*5-7-58*

*प्यारी,*

*... मैं 2 जुलाई को चलकर उसी दिन 700 किलोमीटर दूर यहाँ पहुँचा। 6 जुलाई तक आसपास के दो और उद्योगप्रधान नगरो को देखकर छड़छुइ जा 11 या 12 तारीख को पेकिंग लौटूँगा। .. रोज पूर्वाह्न और अपराह्न मे 5-5 घटे परिदर्शन मे वीतते हैं। सैयाँ (शियान) महानगर है, जहाँ 24 लाख आदमी बसते हैं। मैंने 1935 ई. मे इस नगर को देखा था। तब चीन का पूर्वोत्तर भाग जापान के कब्जे में था। जापानी बड़ी अवहेलनापूर्वक यहाँ के लोगो को देखते थे। उन्हें निकम्मा और अपने को कर्मठ समझते थे। अब वही निकम्मे आदमी पिछले नौ-दस वर्षों मे कहाँ से कहाँ चले गये। कल भारी मशीनरोल के एक कारखाने को देखा। यहाँ मशीन बनानेवाली विकराल मशीने 150 टन तक की बनती हैं। अचिर मे ही ये 1000 टन की बननेवाली हैं। सभी कर्मी चीनी हैं। पिछली बार यह शहर बहुत गदा देखा था। अब स्वच्छता की पराकाष्ठा पर पहुँच गया है। कहीं मक्खियाँ नहीं, मच्छर नहीं। चूहो और गौरयो का सहार हो चुका है। मैंने अपने दुभाषिए मिस्टर चेङ् से पूछा—'गौरयो का सहार क्यो ?' उत्तर मिला—'वह अनाजचोर हैं। खाद्य खा जाती हैं।' जिस लार्उचिड होटल मे ठहरा हूँ उसे जापानियो ने बनवाया था। जापानियो ने बहुत अत्याचार किये, इसलिए उनकी स्मृति मधुर कैसे हो सकती है ?*

*मेरी काँख में फोड़ा निकल आया था, पेकिंग मे चिरवाया। अब अच्छा हो गया है। पर चिरवाते वक्त फोड़े की जड़ नही उखड़वाई, इसलिए फिर होने की सम्भावना रहती है। अब शायद एकाध वर्ष बाद देखा जायेगा। ' इन्सोलिन लेने की जगह गोलियाँ खाने लगा हूँ। फायदा तो है, पर यहाँ वह नहीं मिलेगी। फिर इन्सोलिन ही शुरू करनी होगी।*

*तिब्बत जाने के बारे मे अभी निश्चय नहीं हो पाया है। 11 जुलाई को पेकिङ् लौटने के बाद मालूम होगा। यदि निश्चय अनुकूल हुआ तो जाऊँगा। फिर भारत लौटने का समय जल्दी नहीं रहेगा। ..*

*तुम्हारा अपना,*
*राहुल*

**पुनः पेकिङ् में :** शियान में छः दिन बिताकर वे छाइ छुइ् नगर मे तीन दिन के लिए गये। क्योंकि पडितजी को चीन के बौद्ध सघ ने आमन्त्रित किया था अत परिदर्शन के कार्यक्रम मे चीन के प्राचीन बौद्धमदिरो को देखने का भी आयोजन था। इसलिए उनका इन प्राचीन बौद्ध विहारो को भी देखने का अवसर मिला। 10 जुलाई को पडितजी पेकिङ् लौटने के मार्ग में थे। अगले दिन 11 जुलाई को सुबह साढे 7 बजे पेकिङ् नगर पहुँच गये और अपने होटल शिन-चाउ के पहलेवाले कमरे मे गये। उसी दिन उन्होंने अपनी इस सद्ययात्रा के बारे में मसूरी में परिवार को पत्र लिखा, जो यहाँ उद्धृत है

*पेचिङ्*
*11-7-58*

*प्यारी,*

*2 जुलाई को पेचिङ् से पूर्वोत्तर यात्रा के लिए निकला था। आज सवेरे साढ़े सात बजे लौटा। मेरे साथ श्री चेङ् अग्रेजी के दुभाषिया हैं। एक चिट्ठी मैंने वहाँ से भेजी थी। आशा है, वह इस पत्र के हाथ मे पहुँचने तक मिल चुकी होगी। अब कल भी यहीं रहना है। परसो दोपहर को जाकर 15 जुलाई की शाम को लौटकर 25 जुलाई तक यही रहना है, कई भाषण देने हैं। इसी बीच इसका निश्चय हो जायेगा कि मैं सितम्बर में भारत लौटूँगा या और रहना पड़ेगा। मुझे बार-बार ख्याल आता है कि तुमको और बच्चो को साथ लाना चाहिए था। यहाँ के स्वस्थ-स्वच्छ बच्चो को देखकर बार-बार जया-जेता याद आते हैं। एक यहाँ के बच्चे हैं, जिनको आजकल या आगे की कोई चिन्ता हो ही नही सकती, एक हमारे भी बच्चे हैं। आज जिस कमरे मे मुझे ठहराया गया,*

*उसमे शायद कोई दम्पती ठहरे थे। दो चारपाइयाँ हैं, एक पर मैं सोऊँगा, एक खाली रहेगी। मेरा लौटने का कितना मन करता है, इसे लिखकर विश्वास दिला नहीं सकता। फिर यह भी ख्याल आता है, ढाई सौ मासिक ही तो खर्च करने पड़ेगे· फिर बाद के दिनो का ख्याल आता है।*

*मचूरिया मे 1935 मे मैं गया था, इसलिए उसकी आज से तुलना कर सकता हूँ। जमीन-आसमान का अतर है—और अतर की गति दिन-दिन बढ़ रही है। कहाँ गाँव के लोगो मे बिरला ही कोई भाग्यवान था जो जूता पहिन सकता था, कहाँ आज नगे पैरवाला बच्चा भी देखने को नहीं मिलता। झोपड़ियाँ ढह रही हैं, कुछ ही सालों मे उनका दर्शन दुर्लभ हो जायेगा। उनकी जगह और अलग भी महल–पचमजिले-छहमजिले उठ रहे हैं। यहाँ के लोग हिम्मत और आशा मे भरे हैं।*

*फोड़ा यहाँ चीर दिया गया था और 2 जुलाई तक अच्छा हो गया था। अब कोई कसर नहीं है। वजन बढ़ा है। तौला तो नही है और यहाँ की तौल किलोग्राम मे होती है। 165 पौंड से कम वजन नहीं होगा। इन्सोलिन की इजेक्शन की जगह नई निकली गोलियाँ खा रहा हूँ। खाने के बाद दिन मे दो बार गोलियाँ खानी चाहिए, पर एक ही समय खाता हूँ, क्योंकि गोलियाँ खत्म हो जायेगी। खत्म हो जाये, तो फिर इन्जेक्शन लगाना ही होगा।*

*तुम्हारा अपना,*
*राहुल*

## घोर निराशा

अब तक राहुलजी को बड़ी आशा और विश्वास था कि उन्हे चीन सरकार से तिब्बत जाने की अनुमति दे दी जायेगी। परन्तु 12 जुलाई को उन्हे बहुत निराश होना पड़ा। उस दिन उन्हे खबर मिली–"चाउ महाशयना गतस्य ज्ञापित–तिब्बते गमन न भवेत। इतं भारतप्रत्यावर्तनमेव श्रेय" (12 जुलाई)

यद्यपि मई मे चीनी दूतावास, दिल्ली से ही उनको सूचना दे दी गई थी कि तिब्बत जाने की व्यवस्था शायद ही हो सके। फिर भी पडितजी के मन में दृढ विश्वास था। वे चीन मे भ्रमणार्थ ही नही गये थे। उनकी विशेष इच्छा तो तिब्बत जाने की थी। वहाँ उन्होंने अपने जीवन के कई महत्त्वपूर्ण कार्य किये थे। अभी भी वे प्राचीन भारतीय लुप्त हस्तलिखित ग्रथो का उद्धार कर उन पर विशेष काम करना चाहते थे। इसी उद्देश्य से वे चीन देश गये थे, क्योंकि तिब्बत अब चीन के अधीन मे आ रहा था। इस सम्बन्ध में स्वय पडितजी ने अपने उद्गार प्रकट किये हैं :

"मैं केवल चीन देखने नही आया था, बल्कि मेरी इच्छा तिब्बत जाने की थी, यद्यपि निमत्रण पर यह साफ लिखा था कि अभी तिब्बत जाने का प्रबन्ध नही हो सकता। 12 जुलाई के दिन उन्होंने बतलाया कि कुछ दिक्कते हैं जिनके कारण हम आपको वहाँ नही भेज सकते। मुझे उन दिक्कतो का पता नही था, पर उन्हे था और आज तिब्बत के सामन्तों के खुले खेलने को देखकर सभी को मालूम हो सकता है कि तिब्बत उस समय शोध करने लायक स्थान नही था। फिर भी मै हाथ-पैर ढीला करके बैठा नही रहा· · पर हार्ट अटैक हो जाने पर डाक्टर ने कहा कि आपको इतनी ऊँचाई पर जाना खतरे का काम है। हम आपको वहाँ जाने की इजाजत नही दे सकते।" ('चीन मे क्या देखा', पृष्ठ 78)

अगले साल मार्च 10 तारीख को ही ल्हासा में बहुत बड़ी क्रान्ति हुई और बहुत से तिब्बती सामन्त एव धनी लोग श्री दलाईलामाजी के साथ भागकर भारत आये। इतनी बडी अशान्ति निकट भविष्य में होनेवाली थी, इसीलिए चीनी सरकार ने राहुलजी को तिब्बत जाने की इजाजत नही दी। साथ ही उनके स्वास्थ्य ने भी जवाब दे दिया था। भारत से जाते समय पडितजी जिद करके ही गये थे कि वे तिब्बत अवश्य जायेगे। मुझे तो मालूम था कि जो शरीर मसूरी की ऊँचाई को बर्दाश्त नही कर पाता, वह तिब्बत की ठंड और ऊँचाई को कैसे बर्दाश्त करेगा। वे पहले से ही 'तिब्बत-तिब्बत' की रट लगा रहे थे, इसीलिए चीन के लिए दो महीने का निमंत्रण मुझ को भी मिला था, पर मैं नहीं गई और बच्चो को लेकर मसूरी में रह गई। मैंने जैसा सोचा था, वही हुआ। तिब्बत न जा पाने का दुख उनके मन को व्यथित करने में सहायक हुआ, जिसके कारण ही

अब चीन मे उनका मन नही लग रहा था। अपने भावो को उन्होंने निम्नलिखित पत्र मे व्यक्त किया है :

*पेकिंग,*
*15-7-58*

*प्यारी,*

*परसो ताथुङ् गया था, आज दोपहर को लौटा। एक घंटा रेल का रास्ता था। वहा से कल चिट्ठी लिखने का ख्याल आया था, पर वह तो यहाँ आकर विमान से जाती है। इसलिए यहाँ आकर यह पत्र लिख रहा हूँ। यहाँ आते ही तुम्हारा पत्र मिला लेकिन यह तो 28 जून का है। 30-6 मसूरी की डाक मुहर लगी है, यहाँ भी जान पड़ता है, अधिक दिन पड़ा रहा। तुम्हारा 2 जुलाई का पत्र मुझे मिल चुका था। खैर, डाक की गड़बड़ी का क्या कहना है। मालूम नहीं यह पत्र तुम्हें कब मिलेगा।*

*तिब्बत जाना नहीं हो सकेगा। मेरे 26 अगस्त को बर्मा जाने की बात बहुत हद तक पक्की हो गई है। सदेह 5 प्रतिशत से अधिक नहीं है। बर्मा मे शायद दो सप्ताह रहना पड़े। पिछली बार बहुत आग्रह किया था। यदि ऐसा हुआ तो सितम्बर के दूसरे सप्ताह मे कलकत्ता पहुँचूँगा। रास्ते मे कहीं ठहरने या उतरने का विचार नहीं है। सीधे देहरा स्टेशन से मसूरी आ जाऊँगा। मन बहुत जोर करता है, जल्दी तुम्हारे पास आ जाऊँ। बच्चे बराबर मानस-नेत्रो के सामने आकर खड़े हो जाते हैं। यहाँ छोटे छोटे हँसते खेलते बराबर देखने मे आते हैं, उस समय जया-जेता को उठाकर चूमने का मन करता है।*

*मैं परसो ताथुङ नगर मे पहुँचा था। कल वहाँ से 15-16 किलोमीटर दूर अवस्थित युन-काड की गुफाएँ देखने गया, दूसरी अजन्ता समझो। यह चौथी सदी के उत्तरार्द्ध मे बनी थी। 1 किलोमीटर लम्बाई तक चली गई है। बर्फ और कड़ी सर्दी को पत्थर बर्दाश्त नहीं कर सके, नहीं तो इनकी सख्या सकड़ो थी। जो बचे हैं वह बहुमूल्य हैं। ताथुङ नगर मे भी 11वीं-12वीं सदी के तीन सुन्दर विशाल विहार हैं। देखने जानने मे बहुत समय लग गया। परसो भी समय निकालकर वहीं से पत्र लिखता पर देर के डर से यहाँ आकर लिख रहा हूँ।*

*अभी वार्तालाप से जानकारी प्राप्त कर रहा हूँ, कल से रोज भाषण देना है। रहना 25 जुलाई तक पेकिंग मे ही है, पर व्याख्यान छ देने हैं। बीच के समय मे देखने-सुनने की बहुत-सी बाते हैं। लू नहीं है, पर पखे के बिना तबीयत परेशान हो जाती है। बरसात का मौसम है। 600 कमरोवाले इस विशाल शिन-चाउ होटल की चहल-पहल से मुझे कोई मतलब नहीं। यही सोचता हूँ कि कब दिन पूरे हो और दर्शनीय स्थानों को देखकर मैं भारत लौट आऊँ।*

*तुम्हारा ही,*
*राहुल*

16 जुलाई को राहुलजी पेकिंग मे थे। आज उनकी तबीयत कुछ सुस्त थी। फिर भी उन्होंने बौद्ध सस्थान मे जाकर भाषण दिया। पडितजी अपना भाषण अग्रेजी मे देते थे, और दुभाषिया उसका चीनी मे अनुवाद कर देते थे। उन्हे चीन की अजन्ता तुड हाड देखने जाना था, जो भारत लौटने के बाद देखना नही हो सकता था। उस समय चीन की विशाल नदी 'ह्वाड हो' मे बाढ़ आई हुई थी, अत यह यात्रा उनको हवाई जहाज मे करनी थी। वे लिखते है–"हवाई जहाज मे जाने के लिए डाक्टरी परीक्षा की गई। हमारा रक्तदाब 200 था। ऐसे हृदय के साथ हवाई यात्रा नही की जा सकती थी। मै पछताने लगा कि क्यो परीक्षा करवाना स्वीकार किया। लेकिन अब तो परीक्षा हो चुकी थी। मुझे कोई बेचैनी नही थी। पर इसका परिणाम यह हुआ कि डाक्टरो के आदेश के अनुसार मुझे चारपाई पर पड़ा रहना पड़ा। आज मुझे भाषण देना था, उसे भी स्थगित कर दिया गया। उतने ही से छुट्टी नही मिली, बल्कि 18 को पेकिड् के बड़े अस्पताल मे जाना पड़ा। वहाँ भी 200 दाब निकला।" ('चीन मे क्या देखा', पृष्ठ–85)

बीमारी से पडितजी उतने परेशान नही थे, पर बैठे रहना उन्हे पसन्द नही था। वे लिखते हैं–"19 को मेरे जोर देने पर भारत मे 'बौद्ध निकाय' विषय पर मेरा व्याख्यान हुआ। लौटकर भोजन के बाद अस्पताल गये। डाक्टर ने कहा, रक्तदाब अब भी मौजूद है।" (वही, पृष्ठ 85)

पडितजी अपनी बीमारी के बारे मे विशेष कुछ नही लिख रहे थे। इसको केवल उच्च रक्तचाप कहकर मन को समझा रहे थे। पर उनके हृदय के भीतर तिब्बत न जा सकने का अफसोस बना हुआ था। इसलिए उन्होने 17 जुलाई को रात को ही पत्र लिखकर मसूरी भेजा था। उस पत्र का मजमून इस प्रकार है :

*पेचिङ्*
*17-7-58*

*प्यारी,*

*आठ जुलाई का लिखा तुम्हारा पत्र आज मिला। यह पढ़कर बड़ी निराशा हुई कि मेरे पत्र तुम्हे नहीं मिले। इसके पहिले दो दिन हुए, तुम्हारा 29 जूनवाला पत्र मिला था। डाक की अव्यवस्था और सेन्सर की बेपर्वाही आफत है। मैं झुंझलाकर भी क्या कर सकता हूँ। मैने दो-तीन दिन पहिले पत्र मे लिखा था कि 26 अगस्त या एक सितम्बर को यहाँ से बर्मा को चलूँगा। अब मेरा मन बिल्कुल नहीं लग रहा है। बार बार वच्चो का और तुम्हारा ख्याल आता है। लौटते ही एक काम सबसे जरूरी यह है कि तुम्हारी थीसिस पूरी हो जाये। समय बहुत कम निकाल सकोगी। पर घटा-दो घटा निकालकर थीसिस सम्बन्धी पुस्तको को पढ़ा करो, उन पर निशान तथा विषय का नाम लिख दिया करो। डाक्टर हो जाओ तो दार्जिलिग मे कोशिश करेगे। वहीं अनुकूल रहेगा। मैं साथ रहूँगा।*

*आज जुकाम रहा, इसलिए व्याख्यान लोगो ने बन्द कर दिया। कल एक व्याख्यान दिया था। अच्छा रहा। अंग्रेजी से चीनी अनुवाद करनेवाले योग्य थे। पाँच व्याख्यान और देने हैं। आज बहुत जोर लगाया, पर कल भी व्याख्यान बद करके विश्राम करने के लिए मजबूर किया गया। वैसे 26 जुलाई को दो सप्ताह की यात्रा पर निकलने वाला था। अब शायद दो दिन देर हो। यहाँ आज तो एक-दो परिचित मिलने आये थे। नहीं तो कमरे मे पड़ा रहा। पढ़ने के लिए भी कोई पुस्तक नहीं थी। बाहर जाने पर तो देखने के लिए बहुत सी चीजे थीं। यहाँ भी दो-तीन घटे घूमने के लिए मिल जाते थे। पर अभी कल भी कोठरी मे बद रहना पड़ेगा।*

*यदि यह चिट्ठी मिल जाये, तो रानी, समझ लेना कि मैं भी बच्चो मे लौटने के लिए उतावला हूँ। यहाँ आने का उद्देश्य तो तिब्बत का काम था, जिसके बारे मे जब निराशाजनक उत्तर मिला, तभी से मेरा मन नहीं लग रहा है। लौटने का मन हो रहा है। खैर, इतने दिनो अलग रहने से हम लोगो को एक दूसरे का मूल्य मालूम हुआ। तुम्हारे बुखार की बात सुनकर बड़ा खेद हुआ। उस वक्त वच्चे कैसे रहे होंगे ? अपने स्वास्थ्य का ध्यान रखना, वच्चो का भी।*

*चीन से मैंने आठ से कम पत्र नहीं भेजे हैं। हफ्ते मे दो-दो पत्र तो अवश्य गये। आज पत्र लिखने ही वाला था कि मेरे दुभाषिया मि चेङ् ने तुम्हारा यह पत्र दिया और रात के साढ़े नौ बजे यह पत्र लिख रहा हूँ। इन्सोलिन की जगह आज गोलियाँ ले रहा हूँ। शायद यह एक महीना और नहीं चलेगी। फिर इन्सोलिन लेने लगूँगा। सभी मित्रो को नमस्ते कहना और यह भी कि सितम्बर मे मैं मसूरी पहुँच जाऊँगा। खाने-पीने मे बहुत ध्यान रखता हूँ। इन्सोलिन इसलिए भी छोड़नी पड़ी, क्योंकि अपने इजेक्शन लेने से खून निकल आया। अपनी रानी को बार-बार चुम्बन करते,*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

20 जुलाई को उनका रक्तदाब 190 पर उतर आया। डाक्टर ने उन्हे दवा दी। आज उनको भूख भी नही थी, पेट खाली रखा, रेचन औषधि का सेवन किया था। सोच रहे थे कि वे यहाँ से लौटते समय अन्यत्र कही नहीं जायेंगे, सीधे मसूरी चले जायेगे। अकेले कमरे मे बैठकर वे घर की याद कर रहे थे। इसीलिए उन्होने 20 जुलाई को फिर पत्र लिखा, जिसमे अपने मन की बात को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया। पत्र इस प्रकार है :

*पेचिङ्*
*20-7-58*

*प्यारी प्राणसमे,*

*मेरे मित्र टामस के हाथो पत्र भेज रहा हूँ। वह उसी विमान से चीन आये थे, जिससे मैं। वह एक मास बाद लौट रहे हैं।*

*मेरी तबीयत दो-तीन दिन से अच्छी नहीं रही। जुकाम था, एक दिन हल्का बुखार भी। कमजोरी है। मन यही चाहता है कि भारत लौट चलूँ। ऐसी ही हालत रही तो क्या जाने 15-20 अगस्त को लौट पड़ूँ। नहीं तो सितम्बर के पहिले सप्ताह मे तो जरूर ही। बस, मन मे यही आता है, आकर सबसे पहले तुम्हारा पी-एच. डी. का काम खतम हो जाये, कोशिश करें तो हो सकता है दार्जिलिंग कालेज मे जगह मिल जाये। मैं भी वहीं रह जाऊँगा। जाड़ो मे छुट्टी तो होगी ही। एक दो मास घूम आयेंगे। खैर, यह तो मेरे आने पर करना है। इसकी ओर ध्यान दर्जनो बार जाता है।*

*यहाँ से गई चिट्ठियाँ वहाँ पहुँचती रही है, इसमे सन्देह नही। अनिश्चित समय पर तो अवश्य पहुँचती हैं। जया जेता मेरे प्राणो से प्यारे बच्चे क्या कर रहे होंगे, पापा के बारे में क्या सोचते होंगे। कहना—पापा जल्दी आ रहे हैं, पापा जया-जेता को बार बार याद करते रहते हैं।*

*यहाँ दो तीन दिन से वर्षा नही हुई, जिससे गर्मी बहुत बढ़ गई। बिजली का पखा आधार है।*

*अमेरिका, इग्लैड, लबनान और जोर्दन ने नृशसता का जो नगा नाटक छेड़ा है, उससे यहाँ का जनगण क्षुब्ध हो गया है। चार दिन से प्रदर्शन निकलता रहा है। चार चार, पाँच पाँच लाख लोग सड़को पर नारा लगाते घूमते हैं। मैं तो चारपाई पर लेटा रहा। डाक्टर की यही सलाह है। लोग बहुत भले हैं। हर तरह से मेरी सहायता करने के लिए तैयार हैं। चाहते हैं मैं अपना प्रोग्राम पूरा कर लूँ। उन्हे अफसोस है कि मैं तिब्बत नहीं जा सकूँगा। मुझे उसका अफसोस नही है। क्या जरूरी है कि मैं ही सभी कामों को करूँ।*

*रानी, अपने स्वास्थ्य का खूब ख्याल रखना। जनवरी फरवरी तक तुम्हे थीसिस सबमिट करनी है। जया को मत मारना। जया के शरीर पर छोड़ा तुम्हारा हाथ मेरे शरीर पर पड़ता है, यह ख्याल रक्खो। बच्चे फूल हैं, मारने की चीज नही है। गलतियाँ तो करते ही हैं।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

## पेकिङ् के यूनियन अस्पताल मे

बीमारी की अवस्था में भी पण्डितजी को चारपाई पर लेटे रहने का मन नही करता था। दिमाग तो उनका चलता ही रहता था। मेरे और बच्चो के भविष्य के बारे मे सोचते ही रहते थे। 21 जुलाई को भी उन्होंने पत्र मे लिखा—"... अब यही सकल्प है पहिले वहाँ आकर तुम्हारी थीसिस समाप्त करवा दूँ। जनवरी तक उसे अवश्य टाइप कराके युनिवर्सिटी मे दाखिल करा देना है। जाड़े मे ही बाइवा हो जाये। फिर ऐसा स्थान ढूँढना, जहाँ तुम्हारे लिए पढाने का काम हो। दार्जिलिंग मे मिले तो ज्यादा अनुकूल होगा। नही तो दूसरी ही जगह। यदि दार्जिलिंग मे काम न मिला तो गन्ताक में। नही तो उत्तरप्रदेश मे कही तो मिल ही जायगा। मई मे छुट्टियाँ मिल ही जाती हैं, गर्मियाँ पहाड़ पर बिता लेगे। कभी विदेश घूमने चले चलेंगे। रानी, समय निकाल सको तो थीसिस सम्बन्धी पुस्तको को पढ़ने, उन पर निशान तथा थीसिस के अध्याय आदि के नोट लगा डालो। इससे काम जल्दी बनेगा। मैं लौटकर कोई दूसरा काम नही करूँगा। माचवेजी को लिख रहा हूँ कि लौट रहा हूँ, तिब्बती-सस्कृत कोश का काम सँभाल सकता हूँ।"

22 जुलाई को उन्होंने फिर बौद्ध सस्थान मे जाकर 'बौद्ध धर्म' पर एक व्याख्यान दिया।

ज्ञात हुआ कि पडितजी के उच्च रक्तदाब से चिंतित होकर उनके मेजबानो ने उन्हे चिकित्सालय मे रहने का प्रबन्ध कर दिया। उनके लिए नई हाई की यात्रा कुछ समय के लिए स्थगित कर दी गई। 24 जुलाई

को पंडितजी पेकिड् के सबसे बडे अस्पताल–यूनियन अस्पताल–के एक कक्ष में रहने चले गये। अपनी बीमारी के सम्बन्ध में वे लिखते हैं :

"25 जुलाई को कार्डियोग्राम से हृदय की परीक्षा हुई। मालूम हुआ एक जगह क्षत है। फिर डाक्टर और हमारे मेजबान क्यो न चिंतित होते ? मुझे कोई तकलीफ नही हो रही थी। तकलीफ हो तो भी मैं जीवन के बारे मे पूरा दार्शनिक हूँ। अगले दिन एक्स-रे से कई फोटो लिये गये, जिससे मालूम हुआ कि फेफड़े में कोई दोष नही है।" (वही, पृ. 85) 24 जुलाई से 15 अगस्त तक पूरे 22 दिन मुझे इस अस्पताल मे रहना पड़ा। (वही, पृ. 85)

वहाँ पेकिड् मे वे इस तरह बीमार पडे थे, पर हम लोगो को लिख रहे थे कि बीमारी कोई खास नही, ऐसे ही परीक्षण हो रहे है। वास्तव मे वे जानते थे कि असली बीमारी की बात यदि हम लोग सुनेंगे तो घबडा जायेंगे। पेकिड् अस्पताल मे उन्होंने मुझे पत्र मे इस प्रकार लिखा .

*पेकिड्*
*25-7-58*

*प्यारी प्राणवल्लभे,*

*…26 जुलाई मे 15 दिन की यात्रा पर जाना था, पर एक दिन रक्तचाप बढ़ गया था। इधर वर्षा के कारण च्वाइ-हो मे बाढ़ आ गई। रेल की जगह विमान मे जाने का इन्तिजाम हुआ, जिससे रक्तचाप को दिखलाना जरूरी हो गया। बदकिस्मती से परसो वह 200 निकला। फिर प्रस्ताव आया कि अस्पताल मे रहकर पूरी जाँच कर ली जाये। कल पेकिड् के सबसे बड़े अस्पताल मे दाखिल हुआ। कल से ही जाँच शुरू हो गई। रक्तचाप, कार्डियोग्राम, रक्त-मूत्र-परीक्षण आदि सभी हो रहे हैं। एक जगह इतने बड़े-बड़े विशेषज्ञ नहीं मिलते। अच्छा ही हुआ। मालूम नहीं एक सप्ताह, दो सप्ताह यहाँ रहना पड़े। पूरी रिपोर्ट डाक्टर देगे और आगे के लिए संयम और चिकित्सा की विधि भी। इसके कारण शायद लौटने मे एक सप्ताह की देरी हो।…"*

*अगले पत्र मे उन्होने लिखा*

*पेचिड् अस्पताल*
*30-7-58*

*प्यारी,*

*… मैंने पिछली चिट्ठी मे अस्पताल–'पेचिड्-यूनियन अस्पताल' -मे आने की बात लिखी थी। कार्डियोग्राम ने साफ बतलाया है, वैसे कोई दर्द नहीं है। वजन तो 160 पौंड से अधिक 74.3 किलोग्राम है। चेहरा भरा मालूम होता है, लेकिन कमजोरी जरूर है। अब तक हृदय का परीक्षण होता रहा। कल से डायबेटिस का परीक्षण नियत्रण शुरू हो रहा है। डाक्टर बड़े ही सहृदय पुरुष हैं।… पिछली चिट्ठी लिखने के बाद से मैं अस्प. ा के बाहर नहीं गया, अपने तिमंजिले से भी नीचे आज ही हाथगाड़ी से उतरा। डाक्टर पूर्ण विश्राम लेने के लिए कहते हैं। यहाँ दंत, नेत्र, कंठ, नासिका और कर्ण चिकित्सक भी देख रहे हैं। चश्मा बदलवाना पड़ेगा। शायद दाँत भी दो मरम्मत करने पड़े। 4 अगस्त को अस्पताल से बाहर जाना है। दो-तीन दिन बाहर रहकर यात्रा पर जाना है। घबड़ाना नहीं, रानी, मैं डाक्टर की एक-एक बात मानूंगा। अभी हफ्ता-भर से बिना नमक का भोजन कर रहा हूँ। कोई असुविधा नहीं। "*

इस प्रकार पंडितजी अपनी बीमारी को गम्भीर रूप से नही ले रहे थे या अपने परिवार को अपनी असली स्थिति बतलाना नही चाहते होंगे। चीन से एक पत्र को आने के लिए एक से दो सप्ताह लग जाते थे।

परन्तु पंडितजी के पत्र बीमारी के सम्बन्ध में मिलने से पहले ही मुझे दिल्ली स्थित चीनी दूतावास से सूचना मिली जो दूसरे ही दिन यानें 27 जुलाई को ही मसूरी पहुँच गई थी। पत्र चीनी अक्षर और भाषा में लिखा हुआ था और अंग्रेजी अनुवाद भी सलग्न था। पत्र इस प्रकार था :

*(Translation)* *26th July 1958*

*Dear Mrs. Rahula,*

*After his arrival in Peking on 22nd June, 1958, Dr. Rahula visited Peking and North-East China in good health. Recently it has been found that he is suffering from high blood pressure of arteriosclerosis. He remained under treatment in the Union Hospital, one of the best hospitals in Peking since 24th July. Now he is in fairly good health and takes meals normally. We hope he will soon recover from his illness and you should not worry about it.*

*With kindest regards,*

*Director of the General Office*
*of the Buddhist Association*
*of China Wang Shao-yu.*

चीनी दूतावास से दूसरी चिट्ठी आई, जो इस प्रकार थी :

*EMBASSY OF THE PEOPLE'S REPUBLIC OF CHINA IN INDIA*

*New Delhi*
*August 4, 1958*

*Mrs. Rahula Sankrityayana,*
*Happy Valley,*
*Mussoorie, U.P.*

*Dear Mrs. Rahula,*

*We are sorry to inform that Dr. Rahula is not feeling well in Peking. A telegram from the Buddhist Association of China is enclosed herewith. We hope he will soon recover from his illness.*

*With best wishes,*

*Yours sincerely,*
*Sd/-*
*(Chen Lu-chih)*
*Second Secretary.*

फिर चीनी दूतावास से तीसरी चिट्ठी मुझे मिली, जो इस प्रकार लिखी गई थी :

*Embassy of the People's*
*Republic of China in India*
*New Delhi*
*11th August , 1958*

*Dear Mrs. Rahula,*

*I am enclosing herewith a copy of information on "Indian Buddhist Scholar in Hospital" which we received today.*

*With Kindest regards,*

*Yours sincerely,*
*Sd/- Chen Lu-chih*
*Second Secretary*

*Mrs. Rahula Sankrityayana*
*Happy Valley,*
*Mussoorie, U.P.*

सूचनार्थ भेजी गयी चीन के दैनिक पत्र 'शिनहुआ' में छपी खबर का अंग्रेजी भाषान्तर इस प्रकार था :

*INDIAN BUDDHIST SCHOLAR IN HOSPITAL*

*Peking, August 6 : The Indian Buddhist scholar Sankrityayana Rahula, now in Peking as guest of the Chinese Buddhist Association, has been hospitalised. The diagnosis at the Chinese Union Medical College Hospital states that he is suffering from a hypertensive arteriosclerotic heart disease with chronic coronary insufficiency and diabetes mallitus.*

*Ho Cheng Hsiang, Director of the Bureau of Religious Affairs of the State Council, and Chao Pu Chu, Vice-Chairman of the Chinese Buddhist Association have paid several visits to the Indian scholar since his admittance to the Chines Union Medical College Hospital on July 24.*

*Rahula arrived in Peking in late June of this year to visit and give lectures in Peking, North-East and East China. (Hsinhua)*

चीनी दूतावास से इतने विस्तार में उनकी बीमारी की सूचनाएँ मुझे मिली, यह शायद पेकिंग मे पंडितजी को पता नही लगा। सूचना पाते ही मै बहुत चिंतित और उद्विग्न हो गई। वे उस समय ऐसी जगह में थे जहाँ कि हम स्वप्न में भी नही पहुंच सकते थे। घबड़ाकर मैंने चीनी दूतावास, नई दिल्ली मे तार भेजकर पंडितजी की बीमारी की आगे की खबर माँगी। चीनी दूतावास ने 7 अगस्त को मेरे पास मूसरी मे तार भेजा, जो मुझे 8 अगस्त को मिल गया। तार मे लिखा गया था :

*Mrs. Rahula Sankrityayana*

*Happy Valley, Mussorie*

*Please contact Buddhist Association China Peking directly for latest news about Rahula's health.*

बहुत उद्विग्न होकर मैंने बुद्धिस्ट एसोसिएसन के महामंत्री को पंडितजी की बीमारी के बारे में ताजा समाचार जानने के लिए एक तार भेजा। पेकिंग में यह समाचार पंडितजी को दिया गया था, तभी तो उन्होंने उस दिन की अपनी डायरी में लिखा–(9 अगस्त 1958) "कमला उद्विग्नमना तद्वितृसूचना मत्स्वास्थ्यविषये प्रेषितवती। इहत्येने चिकित्सकाश्चि परीक्षा परिणामः पत्ररूपेण लिखितः।"

वे कुछ दिन हमारे लिए अत्यन्त चिन्ता के दिन थे, न खाना, न सोना, चिन्ता और चिन्ता। चीन से पत्र मिलने में कई दिन लग जाते थे। उधर पंडितजी भारत लौटने के लिए व्यग्र थे। यह बात रोज वे अपनी डायरी में लिखते और मेरे नाम भेजे गये पत्र मे भी लिखते थे। मेरा चीनी दूतावास, नई दिल्ली से बराबर सम्पर्क रहा। शायद मेरी अत्यन्त चिन्तित मनःस्थिति को देखकर चीनी राजदूत ने मुझे और बच्चो को चीन भेजने के लिए प्रबन्ध कर दिया और पेकिंग में भी इसकी सूचना दे दी।

पंडितजी को अबकी बीमारी ने सोचने के लिए बाध्य कर दिया। वे अस्पताल मे चिकित्साधीन थे और रात-दिन भारत में अपने परिवार के बारे में सोचा करते थे। वे लिखते हैं–"हृदय की बीमारी ऐसी है कि चेहरे पर उसका प्रभाव महाप्रयाण के अंतिम चार-पाँच क्षणों में ही दिखाई पड़ता है।" (पृ. 93)

20 अगस्त को राहुलजी ने निश्चय कर लिया कि वे 24 अगस्त को बर्मा के लिए प्रस्थान करेंगे और वहाँ एक-दो सप्ताह रहकर भारत लौट आयेंगे। यह बात उन्होंने चीनी बौद्ध संघ के उपाध्यक्ष श्री चाउ-फू-चू को बतला दी थी। किन्तु अचानक ही मानों चित्रपट-परिवर्तन हो गया। इस सम्बन्ध में पंडितजी के ही शब्दों में सुनें–

"20 अगस्त हमारे लिए विशेष महत्त्व का दिन था। सबेरे श्री चाउ-फू-चू आये तो मैंने उनसे कहा–मैं जल्दी ही भारत लौटना चाहता हूँ। यदि प्रबन्ध हो सके तो तुङ्ह्वान देख लेना चाहता हूँ। वह मन से नहीं चाहते थे कि मैं इतनी जल्दी जाऊँ, स्वास्थ्य का भी ख्याल कर रहे थे। पर मैंने बहुत आग्रहपूर्वक 24 अगस्त को यहाँ से प्रस्थान करने के बारे में कहा तो उन्होंने स्वीकार कर लिया। बीमारी शरीर को निर्बल करती है

और निर्बल शरीर मन को। इसका प्रभाव मेरे ऊपर पड़ा था। इसलिए मैंने बहुत जोर देकर श्री चाउ के सामने अपनी बात रखी तो उनके चेहरे पर उसका जरा भी दुष्प्रभाव नहीं पड़ा। वह उसी तरह मुस्कुराते बातें करते रहे... वहाँ से वह अपने कार्यालय में गये और टेलीफोन द्वारा सियान के लिए हवाई जहाज में सीट रिजर्व करा ली और सियान वालों को तुड़ह्वान दिखलाने की हिदायत दी।

"जब जाने का निश्चय देख लिया तो श्री चाउ मेरे लिए आवश्यक पुस्तकें खरीद लाये। मैंने अपनी पत्नी को भी आने की सूचना दे दी। पुस्तक की दुकान से आये आधा घंटा ही बीता होगा कि चाउ फिर मेरे पास पहुँचे। अबकी वह बहुत हँस रहे थे। उन्होंने बतलाया–दिल्ली से हमारे दूतावास ने हमारे पास तार भेजा है कि आपकी पत्नी यहाँ आने के लिए तैयार हैं। हमारा संघ भी उन्हें निमंत्रित करना चाहता है। अब आपकी क्या राय है ? मुझे क्या राय देनी थी। सभी बदलना पड़ा। कमला, जया-जेता नवीन चीन देख लेंगे, जेता के हाथ की चिकित्सा भी हो सकेगी। उसी समय श्री चाउ ने देहली तार भेजा, मुझे भी कहा और मैंने अपनी पत्नी को मसूरी तार दिया।

"एक और दिक्कत थी। हमारा पासपोर्ट सम्मिलित था जो मेरे पास था। मैं उसी दिन भारतीय दूतावास के प्रथम सचिव श्री शंकर से मिला। शंकरजी गोरखपुर के थे, वह हर तरह की सहायता के लिए तैयार थे। उन्होंने कहा कि पासपोर्ट यहाँ से भेजा नहीं जा सकता, लेकिन हम विदेश विभाग को जल्दी ही पासपोर्ट दिलवाने के लिए लिख रहे हैं। मैंने एक पत्र राष्ट्रपति राजेन्द्रप्रसाद को लिखा..."

पंडितजी के पत्र का बहुत असर हुआ। उन्होंने जो पत्र राष्ट्रपतिजी को हमारे पासपोर्ट के बारे में लिखा था, उसी के आधार पर विदेश विभाग के डिप्टी सेक्रेटरी का पत्र इस सम्बन्ध में मेरे पास आया। तुरन्त कार्यवाही कराने के लिए उन्होने बड़े विस्तार के साथ पासपोर्ट प्राप्त करने सम्बन्धी निर्देश दिये थे। पत्र की नकल इस प्रकार है :

*No. F. 12 (98) PV. 1/58*<br>
*MINISTRY OF EXTERNAL AFFAIRS,*<br>
*NEW DELHI*<br>
*Dated : 10th Sept, 1958*

*Dear Shrimati Kamala Sankrityayana,*

*The Rashtrapati has received a letter for your husband from Peking indicating his desire that you should travel immediately to Peking to join him. Your difficulties in obtaining a passport have been described and your attempt to contact the Chinese Ambassador in India has been mentioned.*

*2. I am sending a copy of this letter immediately to the Regional Passport Officer, Lucknow, with instructions that he should send to you by registered post immediately, at 2, Hari Sadan, Mussoorie, the necessary passport application forms which you may kindly return to him, soon after completing them, also by registered post and having attached three passport-size photographs of yourself. You should also kindly send to him Rs. 10/- by money order which is the cost of a new passport to a citizen who applies for one. The Regional Passport Officer will issue to you a passport in your own name valid for three months and endorsed for China and countries which you will actually traverse on your journey to and from that country. These should be indicated by you when completing your passport application form.*

*3. Your husband, you and your children have a joint passport now in the possession of Shri Sankrityayana at Peking. When you reach Peking you should decide whether to surrender the new passport and travel again with your husband on the joint passport or whether all of you, making*

*your application to our Embassy at Peking, would prefer to obtain separate passport.*

*4. I would be grateful for an acknowledgement of this letter.*

*yours sincerely,*
*Sd/-*
*(Ranbir Singh)*
*Deputy Secretary*

*Smt. Kamla Sankrityayana,*
*2. Hari Sadan, Mussoorie.*
*ps: The address of the Regional Passort Officer is : "Captial Building, Vidhan Sabha Marg. Lucknow (U.P.)*

पेकिंग, दिल्ली, लखनऊ, तथा मसूरी–इन चार जगहो से भुगतना था। यदि ऊपर का प्रभाव नही पड़ता तो पासपोर्ट मिलने में डेढ़ महीने से भी अधिक समय लगता।

सचमुच ही इतनी कोशिश के बावजूद जब पारपत्र मिलने मे देरी हो रही थी, तो हमारा चीन जाना असम्भव दिखाई देने लगा। और मैंने पंडितजी को आने मे असमर्थता बतलाते हुए पत्र लिखा, तब उन्होने पहली बार अपने स्वास्थ्य की वास्तविक स्थिति के बारे में मुझे लिखा, जो उन्ही के शब्दो मे–

*पेइज़िङ्*
*10-9-58*

*प्यारी,...*

*मैं यहाँ रहने का ख्याल छोड़ चुका हूँ। रहना चाहता था स्वास्थ्य के ख्याल से। आज प्राय: तीन मास हो रहे हैं हार्ट अटैक के, अभी भी भीतर से कमजोर हूँ। दो मिनट भी पैरो पर खड़े रहने पर डर लगता है, गिर जाऊँगा। कल डाक्टर ने यहाँ (अस्पताल में) बुला लिया कि चीनी मे नियत्रण की कोई विधि निकाले। मुझे जीने मे स्वार्थ केवल तुम्हारा और बच्चो के लिए कुछ और करना है। जानता हूँ, मसूरी या दार्जिलिंग दोनो मे हार्ट स्पेशलिस्ट नहीं हैं। कलकत्ता, बम्बई हम रह नहीं सकते। तो भी यह तो बड़े सन्तोष की बात होगी यदि तुमने पी-एच. डी. करके काम सँभाल लिया। मुझे आशा है, दार्जिलिंग मे जगह मिल जायेगी।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

पासपोर्ट मिलने में पूरे डेढ़ महीने का समय लगा। इस बीच पंडितजी के कई पत्र आये। सब में वे मुझे बच्चों सहित तुरन्त आने के लिए लिख रहे थे। मेरा स्वास्थ्य भी उन दिनों ठीक नही था। पंडितजी की बीमारी की खबर, मसूरी में बेसरोसामानी, बच्चों की बीमारी आदि अनेक चिन्ताओं को मै झेल नहीं सकी, जिसके कारण मेरे शरीर का वजन भी तेजी से गिरने लगा था। फिर भी जाना तो था ही। पासपोर्ट 26 सितम्बर को लखनऊ में आ गया। इसके बाद की कई औपचारिकताएँ निभानी थी। पासपोर्ट मिलते ही मैंने दिल्ली में चीनी दूतावास मे पत्र भेज दिया और आगे की सुविधाओं के लिए प्रार्थना की। उस समय मैं कितनी चिन्तित थी, इसके लिए राजदूत महोदय ने हमारी पूरी मदद करने का आश्वासन दिया था, इसलिए मैंने मसूरी छोड़ने में पहले राजदूत महोदय को एक विनतीपत्र लिखा, जो इस प्रकार था :

*From*
*Kamala Sankrityayana*
*Hari Sadan, Mussoorie*

*Dated, 27-9-58*

*To,*

*The Excellency.*
*The Chinese Ambassador in India*
*Embassy of the People's Republic of China, in India*
*New Delhi.*

*Your Excellency,*

*Kindly permit me to convey my grateful thanks for your Embassy's letters Nos. G/322/58 and G/333/58 dated 4-8-58 and 11-8-58 respectively wherein your Second Secretary has kindly informed me about the illness of my husband, Dr. Rahula Sanskrityayana who is in Peking these days as the guest of the Chinese Buddhist Association. I have also received a few personal letters from my husband asking me to reach Peking at the earliest possible opportunity. I have decided that I should join him without any undue delay.*

*2. The Union Government of India have been good enough to have issued me the Passport No. A61921 for self and my two children for going to China.*

*3. I am reaching Delhi on Monday next (29-9-58) after completing all the necessary formalities including inoculations etc. and hope to contact you at Embassy the same day.*

*4. In the meantime may I request your Excellency to make necessary arrangements for my travel by air from Rangoon to Peking on behalf of the aforesaid Association.*

*5. As I am very much upset about the illness of my husband I shall simply feel much obliged if you kindly move the things personally and make necessary arrangements as requested above.*

*6. I fervently hope that with your full cooperation and assistance in the matter, I shall be able to join my ailing husband without any undue delay.*

*Once more thanking you for all this botheration,*

*I remain,*
*Yours faithfully,*
*Sd/-*
*Kamala Sankrityayana*
*(Mrs. Kamala Sankrityayana)*

28 सितम्बर को हम लोग मसूरी से रवाना हुए। 29 को दिल्ली पहुँचकर चीनी दूतावास से वीसा ले आये। दिल्ली में हमें रुकना नहीं था, उसी दिन कलकत्ता के लिए चल दिए और अगले दिन कलकत्ता पहुँचकर दो दिन रुकना था। सुदूर पेकिंग में रहकर भी पण्डितजी ने परिवार को रास्ते में कोई कष्ट न हो, इसकी चिन्ता करते हुए अपने मित्रों को पत्र लिख दिये थे। कलकत्ता से डाबर कम्पनी के मालिक तथा रंगून में श्री सत्यनारायण गोयनका जी को उन्होंने हमारे ठहरने तथा आगे की यात्रा में मदद कर देने के बारे में पहले ही लिख दिया था :

"कमलाजी के आने की खबर मिली तो मुझे इसकी फिक्र पड़ी कि तीन और पाँच बरस के दो बच्चों को लेकर वह अकेली भारत से आने में दिक्कत अनुभव करेंगी। मैंने डाबर कम्पनी के श्री अशोक वर्मन को लिख दिया कि कलकत्ता से आप आगे की सुविधा कर देंगे। रंगून में गोयनकाजी को लिख दिया था। आज ही श्री अशोकजी का तार आया। मैंने कमलाजी को लिख दिया है, वह सिर्फ कलकत्ता-भर आ जाये, बाकी सब काम हो जायेगा। बाहर न गये पुरुष को भी ऐसी यात्रा में हिचकिचाहट होती है। कमलाजी को तो दो बच्चों के साथ दूर पेकिंग आना था। भारत में उन्हें दिक्कतें उठानी पड़ीं। पासपोर्ट देर से ही सही, मिल तो

गया। फिर इन्कमटैक्स अदा करने का सर्टिफिकेट भी लेना था और कई बीमारियो के टीके के प्रमाणपत्र की भी जरूरत थी। अब विदेश यात्रा पहिले की तरह आसान नहीं है।"

इधर मेरे बच्चो के साथ चीन जाने की तैयारी हो रही थी, उधर पडितजी हमारी प्रतीक्षा बडी उत्कण्ठा से कर रहे थे। जब उनका रक्तचाप थोडा कम हुआ तो 22 दिन अस्पताल मे रहकर वे अपने होटल के कमरे मे आ गये। जब थोडे ठीक हुए तो उन्हे पेकिग के भीतर दर्शनीय स्थानो को देखने जाने की इजाजत मिली, किन्तु उनका शरीर पूरी तरह रोगमुक्त नही हुआ था। 9 सितम्बर को फिर उन्हे शरीर की जॉच के लिए अस्पताल जाना पडा और इस बार भी उन्हे कुछ दिनो तक अस्पताल मे रहना पडा। उन दिनो वे कोरिया, मचूरिया और तुङ्-ह्वान जाने के बारे मे भी सोच रहे थे। पिछली बार जब वे अस्पताल मे थे, तब उन्हे पढने के लिए बहुत-सी किताबे मिली थी, किन्तु इस बार तो वह भी अवलम्ब नही रहा। इसलिए उन्हे अपने विचारो मे ही डूबना पडता था। उन्हे बीमारी मे सोचने के लिए और उत्तेजना मिली थी। उन्ही के शब्दो मे–"66 वर्ष की आयु मे हृदय की बीमारी साधारण बात नही होती। मैं अपने मित्र महमूद जफर को देख चुका था। अतिम आयु मे सतान का ख्याल मन मे बार-बार आता था, उसी के लिए कमला को पढाया था। वह साहित्यरत्न और एम ए हो चुकी थी। अगले ही साल पी एच डी कराने का निश्चय था। मै यहाँ चला आया। सोचता था भारत लौटकर पहिला काम कमलाजी का निबन्ध तैयार करवाकर युनिवर्सिटी मे भिजवा देना है। यदि उन्हे पढाने की कोई अनुकूल नौकरी मिल गई तो चिन्ता का एक बडा भार उतर जायगा। नौकरी मे एक यह भी दिक्कत थी कि बच्चे और कमला स्वय सर्द पहाडी स्थान मे पैदा हुए थे और गरम स्थान मे दिन नही बिता सकते थे। मैदान मे यदि कोई अनुकूल स्थान था तो देहरादून, जहाँ अपेक्षाकृत कम गरमी पडती है और जरूरत पडने पर मसूरी नजदीक है। सबसे अनुकूल स्थान उनके लिए दार्जिलिंग है। यही सब बाते दिमाग मे आ रही थी " (वही, पृ 141)

13 सितम्बर को पडितजी पेकिंग यूनियन अस्पताल मे ही थे। उसी दिन उन्हे मेरा तार मिल गया जिसमे लिखा था–पासपोर्ट मिलने के बाद तुरत आऊँगी। तार पाकर उनको बडा सतोष हुआ–कमला और बच्चो को भी चीन देखने को मिलेगा। अब वह अपने परिवार के आने का एक एक दिन गिन रहे थे। पर अभी भी कई दिक्कतो को पार करना था उनके परिवार को, इसलिए पडितजी जब कुछ चलने लायक हुए तो पेकिंग से बाहर कुछ समय बिताने का कार्यक्रम बनाया।

**तुङ्-ह्वान् (चीन की अजन्ता) का भ्रमण :** 14 सितम्बर को राहुलजी को अस्पताल से छुट्टी मिली। अब उन्हे तुङ्-ह्वान् की यात्रा पर जाना था। 16 सितम्बर को वे ट्रेन से प्रस्थान कर सके और 17 सितम्बर को वे सियान (सैर्या) पहुँचे। उस दिन वे अपने दुभाषिये श्री चेङ के साथ सियान शहर का परिदर्शन करते रहे। सियान कोई मामूली शहर नही था। पहले थाङ के वैभवशाली राजवंश की यह राजधानी रहा था। शायद 7वी 8वी सदी मे दुनिया मे इतना बडा शहर कोई नही रहा होगा। उस समय इसका मुकाबला यदि कोई कर सकता था तो भारतवर्ष का कन्नौज ही था।

**छाङ्अन स्वेनचाङ् की भूमि में :** 18 सितम्बर को पडितजी छाङ्अन नगर पहुँचे। सम्राट हर्षवर्धन के समय का यह 20 लाख आबादीवाला शहर बीच के समय मे एकदम वीरान होकर अब फिर 13 लाख आबादीवाला नगर बन गया था। यहाँ पडितजी तथा श्री चाउ रेनमिनतास्स होटल मे ठहरे। खाली समय उन्होने शहर की परिक्रमा करने मे लगाया। यहाँ का शिनकाउअस्स विहार शहर से 20 किलोमीटर दूर था। इसी विहार मे कितने ही समय तक चीनी यात्री स्वेनचाङ् (हुएनसाङ्) रहे थे। पडितजी के शब्दो में, "स्वेनचाङ् ने भारत का कितना उपकार किया है। उनकी यात्रा-पुस्तक मे सातवी सदी के हमारे भूगोल-इतिहास पर बडा प्रकाश पड़ता है, नालन्दा मे रहकर उन्होने पढा ही नही था बल्कि उससे प्रेम करना सीखा था।" अतः स्वेनचाङ् से सम्बन्ध रखनेवाले विहार को देखना इतिहास-प्रेमी राहुलजी को देखना आवश्यक था। वे आगे कहते हैं–"एक बार थाङ् वंश के राजा के प्रकोप में स्वेनचाङ् को भागकर भारत की यात्रा करनी पडी। लेकिन जब लौटकर आये, थाङ्राजा ने उन्हे सिर-ऑखों पर रखा। पहिले वह नगर थाङ्आन् के पास नबन्धा (नालन्दा) में रहे। नालन्दा उनको इतना

प्रिय था कि छाङ्आन् में भी उन्होंने अपने विहार को यही नाम दिया। पर स्वेनचाङ् को सैकड़ों भारतीय ग्रंथों का अनुवाद करना था, छात्रों को पढ़ाना भी था। इन कामों के लिए जनाकीर्ण स्थान उपयुक्त नहीं था। इसलिए उन्होंने 20 किलोमीटर दूर इस स्थान पर वास किया।''' बीस किलोमीटर दूर भाग आने पर भी फिर वही भीड़ स्वेनचाङ् ने यहाँ देखी। इस पर वहाँ से 150 किलोमीटर दूर 'नीच्वन' चले गये। वहीं उनका देहान्त हुआ। उनकी भस्म को नालन्दा, शिनकाउ और नीच्वेन तीन स्थानों पर रखकर उन पर स्तूप बनाये गये।" ('चीन में क्या देखा' पृ. 149)

**नरेन्द्रयश** : पंडितजी ने 1956 में 'विस्मृत यात्री' नामक एक ऐतिहासिक उपन्यास लिखा था, जिसका नायक नरेन्द्रयश है। नरेन्द्रयश ने अपना अंतिम जीवन छाङ्आन् में बिताया था। इसलिए उनके बारे में जानने की पंडितजी की इच्छा हुई। वे एक और पुराना विहार ता शिन-शान को देखने गये। वहाँ के भिक्षुओं ने उन सब भारतीय भिक्षुओं के नाम पट्टिका पर लिखे थे, जो इस विहार में रहे थे। उनमें ना-ले थी-ली य-श और च्व-ना-वे तो (जीनगुप्त) दोनों समसामयिक भिक्षुओं का नाम मौजूद था।

**इचिंग और फाहियान** : प्रसिद्ध यात्री इचिंग भी यहीं के थे। उनका विहार यहीं था। इसका नाम स्याउएन था। पंडितजी लिखते हैं-"यहीं इस महान यात्री ने अनेक ग्रंथों का अनुवाद किया। फा-शी (फाहियान), स्वेन चाङ (हुएनशाग), ईचिंग (इत्सिन) तीनों महान यात्री थे, जिनके यात्रा विवरण भारत के लिए अनमोल निधि है।

**लनचाउ** : 19 सितम्बर को पंडितजी अपने साथी श्री चाउ के साथ लनचाउ (लेनटो) गये। इस नगर में 15 विहार थे, जिनमें 5 भिक्षुणी विहार थे। जिस प्रकार हरद्वार में निकट ही भागीरथी नदी बहती है, उसी प्रकार लेनटो के निकट में पीतनदी बहती है जिसका दृश्य उनको बहुत प्रिय लगा। लनचाउ के अनेक बौद्ध मन्दिरों को पंडितजी ने देखा। एक बौद्धविहार के मिनदाइ भिक्षु नायक थे। दूसरे भिक्षु भी वहाँ रहते थे। उन लोगों ने पंडितजी का स्वागत सत्कार किया और फल तथा चाय-पान हुआ। पंडितजी को शीतल जल पीने की इच्छा थी, पर चीन में ठंडा जल प्रायः नहीं पीते।

**तुङ्-ह्वान** : 20 सितम्बर के प्रातः सात बजे ही पंडितजी अपने साथी के साथ विमानस्थल पर गये। 7.15 में विमान उड़ा। सड़क से तुङ्-ह्वान 404 किलोमीटर दूर था। अनेक पर्वत-श्रेणियों को पार करते हरियाली से ढँकी भूमि के ऊपर से उड़ते हुए चीन की पीतगंगा नदी के आसपास के मनोरम दृश्यों का आनन्द लेते हुए पंडितजी का विमान 9.40 पर अर्थात् ढाई घंटे बाद च्युछाङ् हवाई अड्डे पर उतरा। यहाँ का दृश्य पंडितजी को "बिल्कुल ईरान का जैसा लगा। उसी तरह के तृणहीन छोटे-छोटे पहाड़ दूर दिगन्त में दिखाई पड़ते थे। उसी तरह जलहीन नदियों की चौड़ी धारायें थीं। उसी तरह मिट्टी के दीवार और छतवाले घर गाँव में दिखाई पड़ते थे।" उसी दिन भोजन के बाद फिर तुङ्-ह्वान के लिए पंडितजी अपने साथी सहित प्रस्थान करते हैं। हवाई अड्डा छोड़ने के आधे घंटे बाद उनकी जीप चीनी महा दीवार के पास पहुँची। 15-16 सौ मील लम्बी दीवार का छोर यहीं पर था। वहाँ पर भी 8-10 गज चौड़ी दीवार खड़ी थी। 283 किलोमीटर पार करने के बाद उन्हें अशी नामक कस्बा मिला। कुछ देर अशी कम्यून को देखकर विश्राम लेने के बाद वे लोग 4 बजे शाम को यहाँ से रवाना हुए और शाम को 6 बजे तुङ् ह्वान क्षेत्र में दाखिल हुए। गुहा के संचालक म-शाङ् महोदय ने बतलाया कि यहाँ पर कभी कोई गाँव नहीं बसा, क्योंकि यहाँ सदैव जल का अभाव रहा। केवल भिक्षु लोग ही यहाँ रहते आये है। अतिथि गृह में उनको एक अच्छा कमरा दिया गया था। आज की लम्बी यात्रा जीप से करने के कारण वे धूलि-धूसरित हो गये थे, अतः स्नान की आवश्यकता थी। पर जल की कमी थी। पंडितजी तुङ्ह्वान गुहा की भूमि में 20 से 22 सितम्बर तक रहे और गुहा तथा वहाँ के परिसर को घूम-घूमकर देखा, जिसका विस्तृत वर्णन उन्होंने अपनी पुस्तक 'चीन में क्या देखा' के पृष्ठ 159-167 में किया है। संक्षिप्त विवरण उनके ही शब्दों में यहाँ प्रस्तुत है-"तुङ्-ह्वान चीन की अजन्ता है। भारतीय संस्कृति और कला का विद्यार्थी अजन्ता देखे बिना भारत से लौट जाय तो उसकी यात्रा बिल्कुल अपूर्ण समझी जायेगी। वही बात चीन की संस्कृति और कला के विद्यार्थी के लिए होगी, यदि तुङ्ह्वान गये बिना यहाँ से लौट जायं।''' तुङ्ह्वान

पेकिंग से हजार मील (1400 मील) दूर है। वह हमारे दार्जिलिंग से सीधे उत्तर शायद इतनी ही दूर पर पड़ेगा। हृदय रोग के कारण डाक्टर मुझे इस यात्रा के लिए आज्ञा देने मे शायद हिचकिचा रहे थे। पर मेरा आग्रह भी जबर्दस्त था। अन्त में उन्होंने स्वीकृति दे दी और हम 15 सितम्बर को रेल से सियान के लिए चल पड़े। दुभाषिया साथी चाउ (श्री चाउ-फू-चू) जैसे कलाविद् और सस्कृति-साहित्य प्रेमी मिले।"

**तुङ्ह्वान से प्रत्यावर्तन** : पडितजी तथा श्री चाउ ने तुङ्ह्वान गुहाएँ तीन दिन तक घूम-घूमकर देखीं। गुहा के पास तुङ्ह्वान नगर का परिदर्शन किया। 23 सितम्बर को वे लोग सुबह आठ बजे जीप से रवाना हुए और 60 किलोमीटर प्रतिघंटा के हिसाब से चलकर 12.30 बजे नोमन महाग्राम में पहुँचकर भोजन किया और कुछ देर वही विश्राम करके फिर 2 बजे वहाँ से चले। आज च्युछ्ङ् हवाई अड्डे के पास अतिथिशाला में विश्राम किया। पडितजी ने समय निकालकर यहाँ के एक कम्यून का परिदर्शन किया। 24 सितम्बर को वे लेनटौ (लनूचाउ) आये और 25 को दोनों साथी सियान के मार्ग पर थे। 26 सितम्बर को पडितजी सियान पहुँच गये। आज दोनों साथी यहाँ विश्राम करनेवाले थे। ये सारे स्थान जहाँ अभी पडितजी अपने साथी के साथ भ्रमण कर आये, चीन के पश्चिमोत्तर भाग मे स्थित हैं।

**लोयाङ् (श्वेताश्व विहार)-पेगास्स** : 27 सितम्बर को सबेरे 6.40 पर रेल की यात्रा शुरू हुई और शाम के चार बजे दोनों साथी लोयाङ नगर मे पहुँचे। इस स्थान के बारे मे राहुलजी लिखते है—"लोयाङ चीन की सबसे पुरानी राजधानी है।" चीनी जाति सभ्यता के क्षेत्र मे यही अवतीर्ण हुई थी।" चीनी साहित्य कला, साहित्य की दृढ नीव लोयाङ् मे ही रखी गयी थी। लोयाङ् ने ही सबसे पहले भारत के साथ सास्कृतिक सम्बन्ध स्थापित किया। पूर्वी हाम सम्राट मिङ् (57-75 ई.) ने स्वप्न मे एक सुवर्णमय पुरुष को देखा। उसके एक दरबारी ने बतलाया कि यह पश्चिम के ऋषि फो या फोता (बुद्ध) का रूप है। सम्राट ने तुरन्त बौद्ध भिक्षुओं तथा बौद्ध पुस्तको को लाने के लिए तीन दूत भारत को भेजे। उस समय सस्कृति, धर्म तथा कितनी ही हद तक भाषा मे भी काशगर का प्रदेश भारत का ही अग था। सम्भवतः उसी रास्ते दूतमडल भेजा गया। वह अपने साथ दो भिक्षुओं—काश्यप मातग और धर्मरत्न—को लेकर बहुत सी धर्मपुस्तके सफेद घोडे पर लाद 62 ईसवी के आसपास लोयाङ् पहुँचे। काश्यप मातग मध्यमण्डल (उत्तर बिहार) के रहनेवाले हीनयान साहित्य के पारगत विद्वान थे। वह दक्षिण भारत मे भी धर्मप्रचार कर चुके थे। उनके साथी धर्मरत्न भी मध्यमण्डल के ही निवासी थे। दोनो भिक्षुओं ने चार ग्रथो का अनुवाद कर वहाँ बौद्ध धर्म की नीव रखी। वे श्वेत घोडे पर धर्मग्रथ लाये थे। इसलिए सम्राट मिङ् ने उनके लिए जो विहार बनवाया, उसका नाम श्वताश्व विहार पड़ा। (पृ. 123)

**लोङ्मेन् की गुहाएँ** : 28 सितम्बर को भी पडितजी लोयाङ मे ही रहे। वे जिस होटल मे थे, वह एक हजार कमरोंवाला होटल था, जिसके 205 नम्बरवाले कमरे मे वे ठहरे थे। उसी दिन वे अपने साथी श्री चाउ के साथ लोङ्मेन् की गुहाएँ भी देखने गये। यहाँ कुल मिलाकर 2102 गुहाएँ थी, जो लो नदी के दोनो तट तक फैली हुई थी। ये गुहाएँ विभिन्न कालो में बनी थी। उदाहरणतः उत्तरी वेई (386-534 ई.), उत्तरी छी (550-577 ई.), पश्चिमी वेई (535-557 ई.), सुई (581-618) और थाङ् (618-960 ई.) वशो के समय मे ये गुहाएँ बनी थी। इसमे धर्मचक्र-प्रवर्तन की मुद्रावाले बुद्ध की मूर्ति थी। इसी तरह एक अन्य गुहा मे भगवान बुद्ध की प्रतिमा के दोनो ओर सारिपुत्र और मौदगल्यायन की प्रतिमाएँ बनी हुई थी।

कल उनको बेईजिंग (पेकिंग) के लिए वापसी यात्रा करनी थी।

29 सितम्बर को दिन शुभ्र था। पडितजी पेकिंग जाने से पहले यहाँ के एक कम्यून को देखना चाहते थे। अतः सुबह सवा 8 बजे लोनान (लोयाङ् के दक्षिण मे स्थित) कम्यून को देखने गये। इसका संचालक 28 वर्षीय सातवी कक्षा तक पढा हुआ एक युवक था। इस कम्यून की स्थापना 18 अगस्त 1958 को ही हुई थी। कम्यून की प्रगति, उत्पादन की वस्तुओं तथा खाद्य स्थिति के बारे में पडितजी ने बहुत सारी जानकारी प्राप्त की। लोयाङ् और लोङ्मेन् जैसे बौद्ध गुहाओ से भरे हुए चीन के इस महान स्थान में हमारे पंडितजी कुछ दिन और रहना चाहते थे। किन्तु उनको यथासम्भव 30 सितम्बर तक पेकिंग लौट आना था। इसलिए 29 सितम्बर को कम्यून को देखकर कुछ विश्राम के बाद भोजन किया और ट्रेन से पेकिंग के लिए चल पड़े।

स्टेशन से उन्हें श्वेताश्व विहार दिखाई पड़ा।

30 सितम्बर को पूर्वाह्न 11 बजे वे लोग पेकिंग पहुँच गये। पण्डितजी का स्वागत करने के लिए उनके दुभाषिये चेङ् महाशय स्टेशन पर उपस्थित थे। इस बार उनको शिन्-चाउ होटल में जगह नहीं मिली, क्योंकि चीन के अक्तूबर-महोत्सव को देखने के लिए बाहर से बहुत-से अतिथि आकर इसी होटल में ठहरे थे। अतः दूसरे इससे भी बड़े होटल में छिइअन में उनको दो कमरोंवाला 305 नम्बरवाला कोष्टक मिल गया था। परिवार के आने की बात थी, इसीलिए उनको यह कमरा दिया गया था। पेकिंग के होटल में विश्राम करते रहे। उनके नाम की बहुत-सी चिट्ठियाँ आई हुई थीं, उनके उत्तर लिखे। 23 का भेजा हुआ मेरा तार भी यहाँ आया हुआ था, जिससे मालूम हुआ कि मुझे पासपोर्ट मिल गया है। अब वे दिल्ली चीनी दूतावास की ओर से परिवार के आने की सूचना की प्रतीक्षा करने लगे। उन्हीं चिट्ठियों में एक चिट्ठी लंका से आई थी। विद्यालंकार परिवेश के केलानिया से भिक्षु प्रज्ञाकीर्ति स्थविर ने पण्डितजी को विद्यालंकार, जो अब शीघ्र ही विश्वविद्यालय बनने जा रहा था, उसमें काम करने के लिए आमंत्रित करते हुए पत्र लिखा था। किंतु पण्डितजी ने उस दिन लिखा, "तु न गतु शक्यते।" (30 सितम्बर, 1958)

## चीन की राजधानी में राष्ट्रीय महोत्सव

पण्डितजी 30 सितम्बर को ही पेकिंग इसलिए लौट आये थे कि उनको भी अतिथि के रूप में चीन के 1 अक्तूबर के महान राष्ट्रीय महोत्सव में आमंत्रित किया गया था। 30 सितम्बर की शाम को महोत्सव के उपलक्ष्य में प्रधानमंत्री का भोज पेकिंग होटल में था। पण्डितजी भी निमंत्रित थे। अपने दुभाषिया श्री ली के साथ वे वहाँ गये। प्रधानमंत्री श्री चाउ-एन-लाई अतिथियों के स्वागत के लिए द्वार के पास खड़े थे। सबसे हाथ मिला कर 'कैसे हैं' (नी हाउ) कहना—यही शिष्टाचार था। हजार अतिथि थे। विशाल हॉल में मेहमानों के बैठने के लिए मेजें सजी हुई थीं। भोज में पण्डितजी को नगर के अलंकार ने ज्यादा आकृष्ट किया। होटल भी अलंकृत था और यह महाशाला तो और भी। भोज के बाद भाषण हुए। साढ़े 8 बजे वे अपने होटल लौट आये।

1 अक्तूबर को महोत्सव का दिन। थ्यान आन मिन मिङ् प्रासाद के मुख्य द्वार को कहते हैं। यहाँ संसार-भर के अतिथि अपने अपने देश का प्रतिनिधित्व करते हुए आमंत्रित थे। भारतीय बौद्धों की ओर से हमारे पण्डितजी भी आमंत्रित थे। इन अतिथियों के लिए मंच पर स्थान निश्चित था। महोत्सव पूर्वाह्न आठ बजे से दो बजे तक छः घंटा चला। राहुलजी ने स्वास्थ्य खराब होने के बावजूद भी 5 घंटे तक खड़े रहकर उत्साह के साथ इस महोत्सव को देखा। 9 बजे अध्यक्ष माओ-त्से-तुंग प्रधान द्वार के अपने निश्चित स्थान पर आकर खड़े हो गये। (पण्डितजी ने 1956 में ही माओ पर एक बड़ा ग्रंथ लिखा था) कार्यवाही ठीक समय पर शुरू हुई। इससे पहले मास्को के लाल मैदान में उन्होंने मई दिवस और अक्तूबर क्रान्ति दिवस महोत्सवों को देखा था। यहाँ भी उनको रूस की तरह जीवित अवस्था में ही व्यक्ति की चित्र-पूजा दिखाई दी थी। उस दिन सायं 8 बजे वहाँ से चलने के लिए मुक्त हुए। उनके साथ आज ली महाशय अपनी पत्नी और पुत्री को लेकर गये थे। होटल पहुँचने रात के 10 बज गये थे। आज उनको कमला की बहुत याद आ रही थी। तभी उन्होंने लिखा—"कमला वंचिताऽनेन लोक विस्मयकरेण महोत्सवत।" (1 अक्तूबर, 1958)

## परिवार की यात्रा

इधर भारत में हम यात्रा की तैयारी कर रहे थे। 22 सितम्बर को हमें पासपोर्ट मिल गया। फिर आयकर-अधिकारी से आयकर चुकाने का प्रमाण-पत्र लिया। इसके बाद चेचक तथा टाइफाइड आदि के इंजेक्शन लेकर प्रमाणपत्र लिया। उसके बाद 29 तारीख को दिल्ली के लिए हम लोग—भाई मंगलजी, जया जेता और मैं—रवाना हुए और वहाँ चीनी दूतावास से चीनी वीसा ले लिया। उसी दिन हम लोग जनता एक्सप्रेस से शाम को कलकत्ता के लिए चल पड़े। अगले दिन हम लोग कलकत्ता पहुँच गये। वहाँ हमको दो-तीन दिन रुकना था। डाबर हाउस के मालिक श्री अशोक वर्मनजी ने हमारे लिए बर्मा वाणिज्य दूतावास में बर्मा के लिए ट्रांसिट वीसा ले दिया

और रंगून जाने के लिए हवाई जहान का टिकट आदि ले दिया। उन्हींने ही जया-जेता और मुझको रंगून ले जानेवाले बर्मी विमान पर चढा दिया। मंगलजी को नेपाल जाना था, इसलिए वे कलकत्ता मे ही रह गये। 4 अक्तूबर को हम लोग पाँच घटे की उड़ान के बाद अपराह्न मे रंगून पहुँच गये। वहाँ विमान स्थल पर पंडितजी के परम मित्र श्री सत्यनारायण गोयनकाजी हमे लेने पहुँच गये थे। वे रंगून स्थित अपने घर में हमें ले गये और पिछली बार जिस कमरे मे पडितजी ठहरे थे, उसी कमरे मे हमें ठहराया। जया-जेता और मैं रंगून की गर्मी से बहुत परेशान थे, पर चीनी हवाई जहाज बर्मा से रोज नहीं उडता था। रंगून से हमारे चीन जाने की सारी व्यवस्था श्री गोयनकाजी ने कर दी। 8 अक्तूबर को हमे रंगून से कुनमिङ् की उडान करनी थी। एक-एक दिन मुश्किल से बीत रहा था। हमे भी पडितजी से मिलने की उत्कंठा थी और उन्हे भी हमे देखने की।

6 अक्तूबर को ताशकन्द मे हो रहे एशिया-अफ्रीका लेखक-सम्मेलन मे जाने का निमत्रण पंडितजी को मिला था। अन्य समय होता और स्वास्थ्य ठीक रहता तो वे चले भी गये होते, पर वे अस्वस्थ ही चल रहे थे, साथ ही परिवार के आने की प्रतीक्षा भी कर रहे थे, अतः उन्होने जाने से इन्कार कर दिया—हमारे पहुँचने की ठीक तिथि उनको मालूम नही थी। ऐसी ही अनिश्चित स्थिति मे 7 अक्तूबर को रात्रि के साढे 8 बजे उनके दुभाषिये श्री चेड ने टेलीफोन से उन्हे सूचना दी—"9 दिनाके राहुलपत्नी समायाति पेचिङ् नगरे। हर्षातिरेकस्य किकथनीयम्।" याने परसो राहुल पत्नी पेकिग नगर पहुँच रही है। वे कितने प्रसन्न हुए होगे खबर सुनकर। इतने दिनो की प्रतीक्षा के बाद अब परिवार से मिलना हो रहा था।

इस बीच पडितजी कोरिया भी जाना चाहते थे और 90 प्रतिशत उन्हे आशा भी थी कि कोरिया जाने की अनुमति कोरिया दूतावास से मिल जायेगी। वे वहाँ अब सपरिवार जाना चाहते थे। पर जब 8 अक्तूबर को उन्हे कोरियायी दूतावास से अनुमति न दिये जाने की सूचना मिली तो उनको बडी निराशा और दुःख हुआ। उस दिन उन्होने लिखा—"कोरिया दूतावासतो ध्वनित—इदानी कोरियागमनव्यवस्था न भवितुर्महतीति। किमर्थ ते मयि श्रद्धानाः स्यु नाह राजपुरुषः, न च वहिरतीवख्यातः।" (8 अक्तूबर)

चाउ महाशय भी उनके लिए कोरिया जाने का प्रबन्ध करने मे असमर्थ रहे।

भारत लौटने मे पहले पडितजी चिकित्सा के लिए मास्को भी जाना चाहते थे। इस सम्बन्ध मे वे शायद साथी पी. सी जोशी को लिख चुके थे। जोशीजी ने मास्को मे सब प्रबन्ध हो जाने का आश्वासन देते हुए 27 सितम्बर को जो पत्र लिखा था, वह उनको 3 अक्तूबर को मिला था। अब पडितजी का मन दोलायमान था—भारत लौटे कि मास्को जाये। अन्त मे उन्होने सोचा—"मास्को गमनम् परित्यक्त प्रायम्।" इस प्रकार उन्होने भारत लौटने का ही निश्चय किया।

इधर हम लोग रगून से 8 अक्तूबर को ही चीन के प्रथम नगर कुनमिङ् मे आ गये थे। रात-भर वहीं होटल मे रहे, देखभाल करने के लिए चीनी बौद्ध सघ के प्रतिनिधि विमानस्थल पर ही मौजूद थे। खाली समय मे हमारे बौद्ध प्रतिनिधि मेजबान हमे शहर घुमाने ले गये। वह बहुत कम अग्रेजी जानते थे, उसी से काम चला लिया। दूसरे दिन 9 अक्तूबर को हमे सियान होते पेकिग तक की उडान करनी थी। पर मौसम खराब होने के कारण हमारा विमान सियान से आगे नही जा सका। अतः उस रात सियान के एक विशाल होटल मे हमे ठहराया गया। हम लोग कही भी घूम नही पाये, क्योकि वहाँ मौसम खराब होने से बहुत सर्दी थी। सियान मे एक बौद्ध प्रतिनिधि महिला ने हमारी देखभाल की। आज स्वामी से मिलने की कितनी उत्सुकता मेरे मन मे थी, पर पूरी न हो सकी। उधर पडितजी का भी यही हाल था। वे लिखते है—

"9 अक्तूबर को प्रतीक्षा कर रहा था। सूचना मिली कि कुनमिङ् से चलकर वह (श्रीमती साकृत्यायन) सियान पहुँच गई हैं। पर आज मौसम ठीक नही है, वह कल आयेगी। मित्रो ने बहुत कोशिश की कि सियान से टेलीफोन से सम्बन्ध स्थापित करके मैं बात कर लूँ। पर उसमे सफलता नहीं मिली। मुझे यह चिन्ता थी कि पहिले-पहिल वह विदेश मे आयी हैं, तजुर्बा नही है। भाषा की भी दिक्कत होगी, जरूर कष्ट होता होगा।"

आखिर 10 अक्तूबर का सबेरा हुआ। सियान से ताइवान में ठहरते हुए विमान पेकिंग आनेवाला था।

कहीं मौसम खराब हुआ तो फिर यात्रा स्थगित हो सकती थी। मन में यही शका उठ रही थी।

साढ़े 12 बजे हम हवाई अड्डे पर पहुँचे। श्री चेंड और श्री चाउ साथ थे। थोड़ी देर मे विशाल विमान भूमि पर उतरा। हमारे यहाँ की तरह यहाँ विमान-स्थल के पास जाने मे कोई दिक्कत नहीं थी। पर अभी चलने-फिरने मे सयम रखने की हिदायत थी। इसलिए मुसाफिरखाने में ऊपरी कमरे से नीचे ही मैं उतर आया। विमान की खिडकी से ही शायद जया-जेता ने पिता को देख लिया था। जेता ने आकर पाँव छुए।" वहाँ से हम होटल के अपने कमरे मे आये। उस दिन लिखा—सुखेनागता प्रिया वत्स्याभ्याम्।"

इस प्रकार पडितजी 128 दिन के बिछोह के बाद अपने परिवार से मिल सके।

## सहयात्रा के कार्यक्रम

**चीन से प्रत्यावर्तन :** परिवार को अपने साथ पाकर पडितजी प्रसन्न थे, किन्तु उनका शरीर रोग के कारण दुर्बल था। ज्यादा चलना-फिरना उनके लिए वर्जित था। फिर भी परिवार के साथ कुछ घूमना वे चाहते थे। उनकी इस शारीरिक अवस्था को देखकर मुझे बहुत चिन्ता हुई। चाहे कितनी ही बढ़िया चिकित्सा क्यो न उपलब्ध हो, किन्तु विदेश तो विदेश ही है। पडितजी को देखा, चेहरा भरा हुआ है, उजाला भी है, शरीर भी देखने में भरा-भरा ही है, पर वे पाँव से देर तक खडे नहीं हो सकते थे। अतः मे तो यही सोचने लगी कि जितनी जल्दी हो सके, उनको स्वदेश लौटाना ही अच्छा होगा। अभी भी उनकी चिकित्सा चल रही थी। डाक्टर उनकी मूत्र-परीक्षा तथा कार्डियोग्राम ले ही रहे थे। स्वास्थ्य इतना गिर गया था उनका, पर मुझे वे पत्र मे लिखते थे कि मै ठीक हो गया हूँ।

11 अक्तूबर के दिन से ही हमारे लिए पेकिंग के दर्शनीय स्थानों में जाने का कार्यक्रम बना। उनमे से कई स्थानों को तो पडितजी पहले ही देख चुके थे। 11 को हम लोग शिशु चिकित्सालय गये। जेता के बायी बाँह मे कुछ कमजोरी थी, इसलिए चिकित्सक के पास दिखाने के लिए गये थे। डाक्टर ने ओक्यूपक्चर पद्धति से सुई चुभाकर जेता की बाँह को देखा और किस तरह कहाँ कहाँ सुई चुभानी चाहिए, इसके बारे मे भी हमे बताया। श्री चाउ फ चू महाशय मध्याह्न मे आये। साथ ही भोजन किया। वे ही हम लोगों का निश्चित कार्यक्रम बनानेवाले थे। अगले महीने के प्रथम सप्ताह तक हम यहाँ से जाना है, यह उन्होंने बतलाया। आज ही पडितजी हम लोगों को मिड प्रासाद दिखाने ले गये। अभी वे बहुत अधिक घूमना फिरना नहीं कर सकते थे, क्योंकि बीमारी के बाद पश्चिमोत्तर चीन का परिभ्रमण करके लौटे थे। रात को कहीं भी नहीं गये।

12 अक्तूबर को हम लोगों को लेकर पडितजी पेहाई झील देखने गये। मायकाल देवपूजा उद्यान को देख आये। पडितजी हम लोगों के साथ इन स्थलों को देख रहे थे। चीन का मौसम हमलोगों के लिए इस समय उतना अनुकूल नहीं था, मैं और बच्चे एक-एक कर बीमार पड रहे थे। आज भी रात के भोजन के समय मै हृदयगति तेज होने के कारण कुछ क्षण अचेत हो गई। रात भर शिरोवेदना से भी पीडित रही। शीत के कारण ही ऐसा हुआ। वह अपने साथ उष्ण वस्त्र भी नहीं लायी थी। पडितजी को चिन्तित होना स्वाभाविक ही था।

13 अक्तूबर को पडितजी मुझे डाक्टरी परीक्षण के लिए ले गये। डाक्टर ने सर्दी के कारण ही शिरोवेदना और पल्पिटेशन होना बतलाया। ओषधि दी। मेजबान श्री चाउ मेरे और बच्चों के लिए गरम कपडे ले आये। आज ग्रीष्मप्रासाद देखने का कार्यक्रम था, पर परिवार को अस्वस्थता के कारण स्थगित करना पडा। सायकाल पेकिंग विश्वविद्यालय गये। वहाँ अनेक भारतीय लोग मिले। उत्तर बगाल विश्वविद्यालय के वर्तमान उपकुलपति डाक्टर कृष्णनाथ चटर्जी उस समय पेकिंग विश्वविद्यालय मे बौद्ध दर्शन तथा चीनी भाषा का अध्ययन कर रहे थे। श्री चटर्जी से पडिजी की भेंट विश्वभारती, शातिनिकेतन मे हुई थी। जब पडितजी हृदयरोग से पीडित होकर अस्पताल मे थे, तब ये ही भारतीय मित्रगण उनको देखने आया करते थे। पेकिंग के छिन्मेन होटल मे हर तरह का आराम था। कहीं घूमने जाना हो तो सुबह ही कार आ जाती थी। 14 अक्तूबर को शीत बहुत बढ़ गई थी, तेज हवा चल रही थी। प्रातः जया को ज्वर हो गया था, उल्टी हो गयी उसे। पडितजी को बडी

चिन्ता हुई। इसलिए सुबह कहीं नहीं गये। बाद में तुङ्स्स विभाग मे लुङ् चाउ भिक्षुणी विहार देखने सबको ले गये। यह विहार मिंङ् शासन काल मे निर्मित हुआ था। इस समय वहाँ 86 भिक्षुणियाँ थीं, जिनकी आयु 22-40 तक की थी। वहाँ की नायिका एक 61 वर्षीया भिक्षुणी थी।

जया आज दिन-भर ज्वराक्रान्त रही। पेट मे भी बहुत दर्द हो रहा था, इसलिए उसे पेनिसिलिन का इंजेक्शन दिया गया। जया के पास जेता और मुझको रखकर पडितजी चीन लोक कला साहित्य-अनुसंधान समिति की सभा मे गये। यह सस्था 1950 मे स्थापित हुई थी। यहाँ पर उन्होने विभिन्न प्रदेशो की कला की वस्तुओ को असम्बद्ध अवस्था मे देखा। इसीलिए उनको व्यवस्थित रखने के सम्बन्ध मे आज की यह विचार-सम्मिलनी हुई थी। इस सस्था के लिए करणीय अनेक कार्य थे, जिनका विवरण पडितजी ने अपनी पुस्तक मे दिया है। वहाँ से वे सायकाल अपने होटल मे लौट आये। लौटकर भी देखा–जया अभी तक ज्वर से पीडित थी। इसलिए पिता उसके पास रह और जेता और मुझको दुभाषिये मि ली के साथ चीनी ऑपेरा देखने भेज दिया। मि ली ने ऑपेरा की कथा को सक्षेप मे हमे समझा दिया।

15 अक्तूबर को जया बेटी का ज्वर थोडा कम हुआ था। इसलिए आज चीन का महाप्राकार Great wall of China, मिङ् समाधि देखने का कार्यक्रम बना। श्री चाउ महाशय पडितजी के सहयात्री थे। अत· बच्चों को भी साथ लेकर पेकिग म प्राय· 60 मील दूर चीन की महा दीवार देखने गये। पडितजी चढाई चढ नही सकते थे और जया बेटी का ज्वर अभी पूरी तरह मे उतरा नही था। फिर चीनी दीवार के क्षेत्र मे एकदम हाड कँपा देनेवाली बर्फीली हवा तज गति से बह रही थी। अतः पिता पुत्री दीवार की सीढी के पास ही रुक गये, जेता और मे ही कुछ दूर तक दीवार को देखने गये और जल्दी ही लौट भी आये। लौटकर भोजन मिङ् समाधि के पास रेस्तरॉं मे किया। वहाँ से भारतीय दूतावास गये। वहाँ हमारे पासपोर्ट को लौटाना है या अपने पास रखना है, यह जब पूछा गया तो मैंने अपना पासपोर्ट अलग ही रखने का कहा। ऐसा करने से सम्मिलित पासपोर्ट को बार-बार मँगाना नही पडा। रात को हम चारो जने फिर पेकिग ऑपेरा देखने गये। उनकी उस परम्परागत कला को देखकर हम सब चकित रह गये।

**पाउदिन** : 16 अक्तूबर को दिन शुभ्र नही था। सुबह चाय-पान के बाद पडितजी चीन स्थित बर्मी दूतावास गये और हम चारो के लिए बर्मी ट्राजिट वीसा ले आये। आज पेकिंग से दूर 'पाउदिन' नामक नगर जाना था, जहाँ पडितजी को कम्यून भी देखना था। पाउदिन मे दो दिन रहने का प्रोग्राम था। पूर्वाह्न 10.45 बजे बच्चों के साथ चीन की रेल यात्रा शुरू हुई। जया-जेता के लिए रेल-यात्रा कौतूहल की चीज थी। 2 5 बजे पाउदिन पहुँच गये। वहाँ हम सबको बहुत सुन्दर और स्वच्छ अतिथिशाला म ठहराया। हमारे साथ श्री चेङ् भी आये थे। पडितजी ने कमरे मे कुछ देर विश्राम करने के बाद उस नगर की विशेषता की पूछताछ शुरू कर दी। वहाँ की शिक्षा-व्यवस्था, स्वास्थ्यस्थिति, नगर की आबादी, पशुपालन, कर्मशाला, गृह-निर्माण मे मग्न छात्रो के बारे मे बहुत-सी सूचनाएँ ली। यह नगर पेकिग के विशाल नगर की तुलना मे छोटा, किंतु अपनी ही सुन्दरता और विशेषता लिये हुए था। इसलिए भी पडितजी तथा परिवार को यह नगर बहुत पसन्द आया।

17 अक्तूबर को भी हम लोग पाउदिन मे रहे। आज पडितजी को खास तौर से यहाँ से कुछ दूर स्थित शूशेङ कम्यून को देखना था। आज का दिन भी शुभ्र था। सुबह ही होटल से चल पडे और पाँच बजे शूशेङ कम्यून पहुँच गये। कम्यून के 34 वर्षीय अध्यक्ष के नेतृत्व मे पडितजी ने कम्यून को घूम-घूमकर देखा। वहाँ की सारी बातों की जानकारी हासिल की। जनसख्या, आमदनी, उत्पादन आदि के आँकडो सहित सूक्ष्म जानकारी उन्होने प्राप्त की। कम्यून पर उन्होंने अलग ही पुस्तक लिखी है, जिसमें इस कम्यून का भी वर्णन आया है।

18 अक्तूबर को सुबह के समय पाउदिन नगर के अन्य विशेष दर्शनीय स्थानो को देखने गये। दिन के 12.30 बजेवाली ट्रेन नहीं मिल सकी। इसलिए कुछ घटे और पडितजी के हाथ मे थे। अतः वे सपरिवार यहाँ का जतु-संग्रहालय देखने गये। पडितजी को पुस्तक के लिए सूचनाएँ इकट्ठी करनी थीं। इसलिए वे यहाँ की प्रत्येक वस्तु की सूक्ष्म जानकारी ले रहे थे। अपराह्न सवा 3 बजे हम सब पेकिग के लिए रेल से रवाना हो गये और साय 5 बजे पेकिग पहुँच गये। पेकिंग पहुँचते ही पडितजी तिब्बत और चीन के सबसे बड़े गुरु श्री

गेशे शेरब से मिलने गये। वे 70 वर्ष से अधिक के हो गये थे, पर उनका शरीर बिल्कुल स्वस्थ था। अब पेकिंग में 10 दिन रहने के बाद पंडितजी को यहाँ से विदा लेना था।

**पेकिंग से प्रस्थान :** 20 अक्तूबर को हमें पेकिंग से प्रस्थान करना था। उसी समय चीनी बौद्ध महासंघ के अध्यक्ष श्री गेशे शेरब गेम्छो (पूज्य लामा) पंडितजी से मिलने आ गये। गेशे शेरब पंडितजी के बहुत पुराने मित्र थे, जिन्होंने उनकी तिब्बत की दो यात्राओं में काफी मदद की थी। अपने शिष्य गेंदुन-छोमफेल को पंडितजी के हवाले कर दिया था। उस समय भी चीन में उनकी विद्वता का भरपूर सम्मान हो रहा था। पंडितजी ने हम लोगों का परिचय उनसे कराया। वे बड़े खुश हुए। मुझे विशेष तौर से उन्होंने 108 मनकोंवाली सीपी की माला उपहार में दी, जिसको मैंने सँभाल के रखा है। गेशे शेरबजी के साथ पंडितजी की 1956 में नेपाल में भेंट हुई थी। इस बार की भेंट दोनों मित्रों की अंतिम भेंट थी।

दोपहर का भोजन पेकिंग के प्रसिद्ध होटल में हुआ, जहाँ बतख को रोस्ट करके अतिथियों को खिलाया जाता था। वहाँ बड़ी भीड़ थी। एक-एक टेबुल पर पूरा का-पूरा भुना हुआ बतख रखा जाता था। किन्तु हम भारतीयों को तो मसाले का चस्का लगा हुआ है। हमें फीका लगा। उसी दिन हमें चलना था। पेकिंग स्टेशन पर पंडितजी के कुछ भारतीय मित्र आये। पंडितजी के मेजबान चीनी बौद्ध महासंघ के उपाध्यक्ष श्री चाउ-फू-चू महाशय अपने विशिष्ट अतिथि राहुलजी तथा उनके परिवार को विदा देने स्टेशन पर खड़े थे। श्री चाउ से विदा लेते हम सबका मन भर आया। पंडितजी के साथ उनका 1956 का परिचय था और यह घनिष्ठता बढ़ती ही गई। इस बार की चीन यात्रा में उन्होंने राहुलजी की बड़ी सेवा की। बीमारी के समय उन्होंने पंडितजी का ढाँढ़स बँधाया, देखने जाते रहे। हर चीज का उन्होंने ख्याल रखा। उनकी बीमारी में परेशान थी मैं, श्री चाउ की कोशिश से ही मैं बच्चों सहित पंडितजी के पास आ सकी थी। इस महानगर में फिर ऐसे व्यक्ति के साथ कहाँ मिलना हो। पंडितजी को भी उनसे विदा लेते बहुत दुःख हो रहा था। हम लोग ट्रेन में यात्रा कर रहे थे। उजाला रहने तक चारों तरफ के प्राकृतिक दृश्यों को देखते हुए गये। यह ट्रेन शांघाई जानेवाली थी। मार्ग में याङ्त्सी नामक विशाल नदी पड़ी जो देखने में समुद्र मालूम दे रही थी। विशाल आकार की नदी होने के कारण इस पर पुल भी नहीं बना था। अतः रेल को चार टुकड़ों में बाँटकर, जहाज पर बिठा उस पार पहुँचा दिया। जहाज पर ट्रेन को बिठाकर भी चलाया जा सकता है। यह दृश्य देखकर पंडितजी सहित हम लोग चकित रह गये।

**नानकिंग :** 20 अक्तूबर के दोपहर 2 बजे हम लोग नदी के उस पार नानकिंग शहर में पहुँच गये। वहाँ पर पंडितजी के स्वागत के लिए बौद्ध संघ के प्रतिनिधि उपस्थित थे। हम लोगों के ठहरने के लिए एक बढ़िया होटल में प्रबन्ध था। उस दिन भारी वर्षा के कारण हम लोग विशेष कुछ तो नहीं देख पाये, किन्तु कार पर नानकिंग की सड़कें और बाजार देख आये। हमारे साथ पंडितजी के दुभाषिये मित्र श्री चेङ् भी आये थे। 21 अक्तूबर को मौसम कुछ ठीक रहा, इसलिए आज नानकिंग के बहुत-से स्थानों को देखने का कार्यक्रम बनाया गया। पंडितजी चीनी बौद्ध महासंघ के अतिथि की हैसियत से चीन आये थे, इसलिए जिन-जिन शहरों में वे गये, वहाँ के बौद्ध विहारों को देखने का अनिवार्य कार्यक्रम रहता था। नानकिंग में भी दो बौद्ध विहार—छी-शा-स्स और सान्-छिन-स्स का परिदर्शन किया। भिक्षुओं और भिक्षुणियों से मिलकर बौद्ध धर्म सम्बन्धी चर्चाएँ की। उस दिन श्री चेङ् और पंडितजी के साथ हम लोग यू-हुवा-थाई नामक पहाड़ी को देखने गये। कहा जाता था कि चाङ्-काई-शेक के समय यहाँ बहुत से क्रान्तिकारी मारे गये थे। जनवादी चीन ने 1955 में यहाँ उन शहीदों के लिए सम्मिलित स्मारक बना दिया। पहाड़-ही-पहाड़ होकर जाने पर चीन के प्रसिद्ध पुरुष डॉ. सुन-यात-सेन की समाधि मिली। इस समाधि के अन्दर डॉ. सुन यात-सेन की शवपेटी को पेकिंग से लाकर रखा गया है। ठीक समाधि के स्थान तक पहुँचने के लिए सौ से भी अधिक सीढ़ियों के द्वारा चढ़ाई चढ़नी पड़ती है। इस कारण पंडितजी ऊपर तक नहीं जा सके। वे और जेता नीचे ही रह गये और मैं और जया तथा श्री चेङ् ऊपर समाधि तक पहुँच गये। एक बड़े-से कक्ष में संगमर्मर की एक कब्र है। उसके ऊपर डाक्टर सुन-यात सेन की संगमर्मर की मूर्ति लेटी हुई थी। शांत एकान्त रमणीय हरा-भरा यह स्थान नानकिंग शहर से 10 किलोमीटर

बाहर है। समाधि को देखकर पडितजी वहाँ की वेधशाला को दिखाने हमें ले गये। विशाल और समृद्ध राष्ट्र चीन की चौतरफा प्रगति को वे अपनी ऑखो से देखना चाहते थे, इसलिए वहाँ की प्रत्येक उद्योगशाला, विज्ञानशाला, शिक्षणालय को देखने में वे बहुत दिलचस्पी ले रहे थे।

22 अक्तूबर को भी पडितजी सपरियार नानकिग मे रहे। आज भी वहाँ वर्षा हो रही थी, किन्तु दर्शनीय जो स्थान थे वे उनको देख लेना चाहते थे। अतः उस दिन सुबह सवा 8 बजे ही हम सबको लेकर वे वहाँ का म्युजियम देखने गये। सभी वस्तुएँ सुव्यवस्थापित थी। म्युजियम की सचालिका ने पडितजी को सभी वस्तुओं के बारे मे ऐतिहासिक जानकारियाँ दी। उसके बाद चीन के रेशम उद्योग कारखाना देखने गये। चीन की कीमती सिल्क 'कुच्चीन' बनानेवाला कारखाना दर्शनीय था। कुच्चीन को ही सस्कृत मे 'चीनाशुक' कहा जाता है। इस निर्माणशाला मे काम करनेवालो मे महिलाओ की सख्या अधिक थी। आज ही पडितजी हमे यहाँ के भिक्षुणी विहार सान्-छिन्-स्स को दिखाने ले गये।

**शाङ्है (शांघाई)** : 23 अक्तूबर को दिन उज्ज्वल रहा। आज पडितजी सपरिवार शाङ्है के लिए प्रस्थान करनेवाले थे। सुबह प्रातःराश के बाद 8 40 बजे रेल द्वारा शाङ्है के लिए हम लोग रवाना हुए। प्राकृतिक सुरम्य दृश्यो को देखते हुए हम लोग छः घटे की यात्रा के बाद चीन के सबसे अधिक जनसख्यावाले विराट शहर शाङ्है पहुँचे। पडितजी ने 1934 मे शाङ्है शहर को देखा था। तब के और अब के इस शहर मे उनको काफी बदलाव नजर आया। शाङ्है स्टेशन पर बौद्ध महासघ विभाग के दो प्रतिनिधि पडितजी के स्वागत के लिए उपस्थित थे। होटल जाने के मार्ग से वे इस स्थान की पहाडी सुरगो, गाँवो का सूक्ष्मासूक्ष्म अवलोकन करते हुए चल रहे थे। उनको लगा यह शालिदेश (धान्य प्रदेश) और जलमय स्थल है। शाङ्है मे विशाल चिन-चाइ होटल की दसवी मजिल पर 1021-22 के दो कोष्ठक हम लोगो को दिये गये। होटल के बरामदे से शाङ्है शहर का अधिकाश भाग दिखाई पडता था। सामने विशाल जलाशय था, जहाँ उद्योग-व्यापार के लिए अनेक जलपोत खडे दिखाई दिये। होटल के कक्ष मे कुछ समय विश्राम करके दोपहर के भोजन के बाद पडितजी सपरिवार चले शहर-परिदर्शन के लिए। सबसे पहले डॉक्टर सुन-यात-सेन का आवासगृह देखने गये। मुख्य नगर देखने मे कलकत्ता या बम्बई जैसा लग रहा था, क्योकि इस नगर को भी पुराने समय मे कलकत्ता और बम्बई के नगर को बसानेवालो ने ही बनाया था। इमारते बहुत ऊँची-ऊँची कई कई मजिलो की थी। पहले यहाँ बडे-बडे उद्योगपति रहते थे।

24 अक्तूबर को भी हम लोग शाङ्है मे थे। पूर्वाह्न मे पडितजी हम सबको लेकर यु-फु-स्स (विहार) देखने गये। यहाँ 26-40 वर्षीय 60 भिक्षु उस समय थे। सुदर, स्वच्छ, समृद्ध विशाल वेश्म। विहार के अध्यक्ष भिक्षु ने कितनी प्राचीन वस्तुएँ पडितजी को दिखलायी। अध्यक्ष पडित सस्कृतश्चामौ महात्मा थे। उस विहार मे बौद्ध ग्रथ भी बडी सख्या मे रखे हुए थे। वहाँ से चिन्-आनस्स (विहार) देखने गये। इस बौद्ध विहार मे दोपहर के भोजन का आयोजन था। बडी-सी मेज पर 56 प्रकार के खाद्यपदार्थ रखे हुए थे, जो निरामिष भोजन था। शाङ्है मे भी पुराने-पुराने बौद्ध विहार थे, जिनकी सुन्दरता और सुरक्षा का प्रबन्ध सरकार की ओर से किया जा रहा था। पडितजी ने 1935 मे शाङ्है के चापे नामक इलाके को विशेष तौर से देखा था। 1939 मे जापानियों ने इसको ध्वस्त कर दिया था। अब उस नगर का पुनर्निर्माण हो चुका था। शाङ्है मे जितने भी दर्शनीय स्थान थे, उनमे से कुछ को हमने पडितजी के साथ देखा और कुछ को उन्होने अकेले देखा। 24 अक्तूबर को ही अपराह्न में वे सोवियत प्रदर्शनी देखने गये, जो चीनी जनता के लिए अर्पित की गई थी। शाङ्है मे बहुत-सी इमारते जापानियों की बनाई हुई भी थीं।

25 अक्तूबर को पडितजी श्री चेङ् के साथ फूतान विश्वविद्यालय देखने गये। पहले यह फ्रेंच विश्वविद्यालय था जो 1905 मे बना था, बाद मे इसकी नीति का विरोध करके इसे फूतान नाम दिया गया। पंडितजी ने यहाँ से चीन की शिक्षा-व्यवस्था की अनेक सूचनाएँ प्राप्त की। इसके बाद वे चेङ् महाशय के साथ शाङ्है मेडिकल कालेज देखने गये। शाङ्है में हम लोगो को और दो दिन रहना था। वे चाहते थे कि इन दो दिनों को विभिन्न स्थलों के परिदर्शन में खर्च करें। 26 अक्तूबर को दिन शीतल था। सबेरे आठ बजे हम सबको लेकर वे कार

द्वारा 'प-मौ' कम्यून के परिदर्शन के लिए रवाना हुए। यह कम्यून शाङ्है शहर से 45 किलोमीटर की दूरी पर था। 'प-मौ' कम्यून के बारे में भी पडितजी ने पूरी-पूरी सूचनाएँ प्राप्त की। पूरा दिन वहाँ बिताकर सायकाल शाङ्है लौट आये।

27 अक्तूबर को भी घूमने का कार्यक्रम बना। उस दिन पूर्वाह्न में पडितजी और श्री चेड् के साथ हम लोग कपड़ा मिल देखने गये। इस मिल के पहले के मालिक से भी पडितजी ने मुलाकात की। उन्हे वहाँ का वातावरण बडा दिलचस्प लग रहा था। अपराह्न मे पडितजी के साथ हम लोग भी सू-शिन पोत-निर्माणशाला देखने गये। 1952 मे यहाँ सिर्फ 160 कर्मचारी थे, किन्तु अब 1958 में 2000 से अधिक काम कर रहे थे। आज रात के भोजन का बौद्धविहार में प्रबन्ध किया गया था। यहाँ चीन के विभिन्न प्रकार के खाद्य पदार्थ मेज पर सजाये गये थे। भिक्षु-भिक्षुणी यहाँ निरामिष भोजन करते थे। पडितजी को उतना स्वादिष्ट नही लगा, किन्तु सभी खाद्य पौष्टिक एव स्वच्छ थे। तब के देखे शाङ्है और अब के शाङ्है मे जो परिवर्तन देखा, उसके बारे मे पडितजी लिखते हे–"शाङ्है को मैंने 1935 मे देखा था। नगर मे परिवर्तन अत्यधिक था। पहिले के धनियों, भिखमगो गौर गरीबी का कही पता नही। शाङ्है पहिले वेश्याओं, जुआरियों और गुण्डो का जबर्दस्त अड्डा था। दुनिया-भर की जातियों की यूरोपियन और एशियाई वेश्याएँ यहाँ कई हजार की तादाद मे रहती थी। अक्तूबर क्रान्ति के समय भागे हुए रूसियो की लडकियाँ काफी सख्या में यहाँ वेश्यावृत्ति करती थी। वेश्यावृत्ति का उच्छेद तो केवल साम्यवादी देश ही कर सकते हैं। वेश्याएँ तो उस समय अस्तित्व मे आई, जबकि समाज मे अमीर-गरीब का भेद हुआ।" ('चीन मे क्या देखा' पृ 214)

**हाड् चाउ (28 अक्तूबर से 2 नवम्बर तक)** : 28 अक्तूबर को सुबह पौने सात बजे पडितजी सपरिवार रेल से हाड् चाउ शहर के लिए चल पड़े। इस शहर में हम लोगो को 6 दिन रहना था। सुबह चलकर चार घटे बाद हम लोग इस शहर मे पहुँच गये। पूरे रास्ते-भर प्राकृतिक दृश्य अत्यन्त सुन्दर और मनोरम देखने को मिले। बच्चे भी बहुत आनन्द ले रहे थे। बच्चो के साथ उनके पापा भी बड़े प्रसन्न थे। 11 बजे हमारी ट्रेन हाड् चाउ–चीन के कश्मीर–पहुँची थी। वहाँ हम हाड्चाउ होटल नामक एक पचतल्ला विशाल इमारत की ऊपरी मजिल मे ठहराया गया। बौद्ध प्रतिनिधि राहुलजी तथा उनके परिवार के स्वागतार्थ यहाँ भी लोग उपस्थित थे। यह होटल हाड् चाउ सरोवर के सामने था। इस बार हम लोगो को 386 नम्बरवाला सुन्दर कमरा मिला था। हाड चाउ के इस सरोवर को देखकर कश्मीर की डल झील की याद आ रही थी। शहर साफ और सुन्दर दिखाई दिया। होटल जहाँ था, वहाँ का इलाका भी बहुत सुन्दर दृश्यवाला था। यहाँ नौका-विहार की सुविधा थी। हम लोग उसी दिन तीन बजे नाव पर चढे। जया-जेता बड़े कौतूहल के साथ देख रहे थे। शाङ्है और नानकिङ् मे स्टीमर से नदी पार हुए थे। फिर हम लोग पीतनाग गुहा देखने गये। वहाँ बाँस की बहुतायत थी। घर की छतें भी बाँस की बनी हुई यहीं देखने को मिली। दीवार भी बाँस की और फर्नीचर भी बाँस के।

29 अक्तूबर को मि चेड् सहित हम चारो प्राणी यहाँ का सबसे पुराना बौद्ध विहार देखने गये। कहा जाता था कि इसे 326 ई मे एक भारतीय भिक्षु हुई लिन ने बनवाया था। यहाँ के विहार की एक विशाल बुद्धप्रतिमा के सामने एक लडकी को पूजा करते हुए देखा। किसी को घुटने टककर पूजा करते हुए देखने का चीन मे यही पहला अवसर था। यह बौद्ध मन्दिर उस विशाल सरोवर के पास है।

हाङ् चाउ के चार दिन के निवास मे हमने पडितजी के साथ सनेटोरियम, शाति स्तूप, कपडे मिल, हाथ-करघा मिल, म्युजियम, विश्वविद्यालय आदि कितने ही स्थान देखे। इनके अतिरिक्त कितने ही बौद्ध विहार भी देखने को मिले। कसीदाकारी की चीजें यहाँ बहुत अच्छी मिल रही थी। मैने भी यहाँ से कुछ उपयोगी चीजे खरीदी। रात के समय ऑपेरा देखने पडितजी हमे लेकर चले जाते थे। तीन रात मे तीन ऑपेरा हमने देख लिये। 30 अक्तूबर को पडितजी सपरिवार एक कम्यून देखने गये। अब तक चीन के जितने शहर हमने देखे, उनमें सबसे सुन्दर हाड् चाउ ही लगा। यहाँ गरमी भी अधिक नही और प्राकृतिक सौन्दर्य भी अति मनोहर।

**कान्टन (क्वानचाउ) 3-5 नवम्बर** : अब हमे यहाँ से कान्टन जाना था, जिसे चीनी भाषा मे क्वानचाउ

कहते हैं। इस समय पंडितजी सपरिवार दक्षिण चीन की भूमि में घूम रहे थे। 3 नवम्बर को दिन शुभ्र था। हम लोग वहाँ से प्रातः ही चल पडे ट्रेन से और शीघ्र ही क्वानतुङ् प्रदेश में प्रवेश किया। हरियाली से ढँके पर्वत फैले हुए थे। अभी गिरिश्रेणी के कुछ भाग हिम से ढँके हुए थे। लीची, पपीता, कदली फलों के वृक्ष दिखाई पड़ रहे थे। पाटलिपुत्र के सदृश इस स्थान पर गर्मी भी उतनी ही मालूम हो रही थी, पंडितजी ने ऐसा अनुभव किया। दोपहर से थोडा पहले ही हमारी ट्रेन कान्टन पहुँची। स्टेशन पर धर्माधिकार विभाग के प्रतिनिधि भिक्षु और भिक्षुणी स्वागतार्थ आये हुए थे। वहाँ से हम लोग शहर के बारह मजिले एचुन-होटल में चले गये, जिसकी सातवी मजिल पर 703 नम्बर के कमरे का हम लोगों के लिए प्रबन्ध किया गया था। कमरा बहुत स्वच्छ और हवादार था। यहाँ पर जापान और हाइकाङ् जानेवाले कुछ भारतीय भी मिले। पता लगा कि यहाँ से जापान बहुत नजदीक है। गरमी बहुत थी, क्योकि हम दक्षिण चीन में थे। होटल मे भोजन का प्रबन्ध भी अच्छा था।

4 नवम्बर को राहुलजी के साथ हम लोग सुनयातसेन विश्वविद्यालय देखने गये। भोजन के बाद अपराह्न मे पडितजी परिवार सहित कागज की एक फैक्ट्री को देखने गये। यहाँ की गरमी भारत की मैदानी गरमी की याद दिला रही थी। गरमी के कारण पडितजी ने आज ग्रे रग के टसर का सूट पहन रखा था, जिससे वे बडे सुन्दर लग रहे थे। प्रतीत ही नहीं हो रहा था कि वे हृदय के रोगी है। फैक्ट्री की विशाल मशीनो को, जिनका वजन कई-कई टन वतला रहे थे, देखकर हम लोग आश्चर्यचकित हो गये थे। पडितजी इन सभी चीजो को ब्यौरेवार देखने मे बड़ी दिलचस्पी ले रहे थ।

5 नवम्बर को हम किसान आन्दोलन स्कूल देखने गये, जिसमे 1936 मे माओ-त्से-तुग प्रिंसिपल थे। इस स्कूल का नाम चीनी भाषा मे लोङ्-छिन्-छुङ्-च्याङ्-शीशो था। यहाँ पर साथी माओ द्वारा इस्तेमाल की गयी सभी चीजें, कुरसी-टेबुल चारपाई आदि सभी सुरक्षित रखी गई हैं। यहाँ चीनी मुसलमान 'हुइ' भी दिखाई दिये। चीन से निर्यात की जानेवाली चीजों की प्रदर्शनी भी देखने गये। उसी दिन अपराह्न मे हम सब सिलाई मशीन की फैक्ट्री भी देखने गये। यहाँ की बनी मशीन विदेशो मे भेजी जाती थी। एक दुकान मे हमने भारत की बनी ब्लेड 'भारत' को भी देखा। देखकर हम भारतीयो को अच्छा लगा।

कान्टन मे हम तीन दिन रहे। अब हम लोगों को भारत की ओर प्रस्थान करना था। कुनमिङ्, चीन का अतिम शहर जो चीन-बर्मा के सीमान्त पर बसा है, को देखना बाकी रह गया था।

**कुनमिङ् (6-8 नवम्बर)** : 6 नवम्बर को 7.20 सुबह हमारा विमान उडा और 11 बजे हम कुनमिङ् पहुँच गये। यह शहर चीन के युन्नान प्रदेश मे पडता है। पहले रगून से चीन आते समय पडितजी को दूसरे ही होटल मे ठहराया गया था। इस बार हम लोगों को उसी होटल मे ठहराने का प्रबन्ध किया गया था, जिसमें मैं अपने बच्चों के साथ पिछली बार ठहरी थी। बहुत सुन्दर और नफीस होटल। कुनमिङ्, पहाडी इलाका है और ठडा भी। यहाँ हम लोग एक दिन के लिए ही आये थे, किन्तु मौसम की खराबी के कारण एक दिन और रुकना पडा। 6 नवम्बर को ही पडितजी सपरिवार नगर-परिदर्शन के लिए निकले। कई स्थान तो उन्होने पहले ही देख लिये थे। यहाँ समय बिताने के लिए घूमना पडा। कुनमिङ् मे 'ताई' जाति के आदिवासी लोग भी दिखाई दिये। यहाँ युन्नान कृषि प्रदर्शनी भी लगी हुई थी। अब पडितजी का मन भारत प्रत्यावर्तन के लिए उत्सुक हो रहा था। रात को उन्होंने हम सबके साथ एक चीनी नाटक देखा। कल कुनमिङ् से जाने के लिए हवाई जहाज नहीं मिलेगा, इसलिए 9 नवम्बर को भारत जाने का निश्चय हो गया। कुनमिङ् का महासरोवर दर्शनीय था, उसी के नाम पर होटल का नाम भी सरोवर होटल पडा था। कुनमिङ् के अन्य बौद्ध मंदिर भी देखने गये। 7 नवम्बर को पंडितजी हम लोगों को लेकर फिर एक कम्यून को देखने गये जो कुनमिङ् शहर से बहुत दूर था। यह इलाका माइनोरिटी जातियो का इलाका था जो आपस में मिल-जुलकर रहते थे। इस कम्यून को देखकर लौटने में आधी रात हो गई थी। जया-जेता और मैं तो बुरी तरह से थक गये थे, पर पंडितजी मे बड़ी स्फूर्ति थी। 8 नवम्बर को हम लोग कही भी नहीं गये। सर्दी बहुत थी, और बहुत अधिक यात्रा करने के कारण मेरे सारे शरीर और सिर में बहुत पीड़ा थी। जेता को भी ज्वर हो गया था। इसलिए हम लोग होटल के अपने

कमरे में ही बैठे आराम करते रहे।

अब कल सुबह भारत के लिए प्रस्थान करना था।

## भारत-भूमि की ओर

**रंगून के लिए :** 9 नवम्बर को पूर्वाह्न 9 बजे कुनमिङ् से चीनी विमान उडा। पडितजी चीन मे पूरे साढ़े चार महीने रहे और जया-जेता तथा मैं एक महीना। पडितजी को यह भूमि छोडते दुख लगना स्वाभाविक ही था। अपनी पिछली गम्भीर बीमारी के समय उन्हे यहाँ के लोगो से ही बहुत सहायता मिली थी, सभी मित्रो से उन्हे आत्मीयता मिली थी। मुझे भी चीन देश से विदा लेते समय बड़ा दुख हुआ। विशेषकर यदि चीनी सरकार ने पडितजी की बीमारी के समय हमारे चीन आने का प्रबन्ध न कर दिया होता तो शायद मैं अपने प्रिय स्वामी का मुँह भी न देख पाती। उस परेशानी की घडी मे, उस मायूसी तथा वियोग की घडी मे जो सहायता मुझे और मेरे बच्चो को चीन सरकार से मिली थी, वैसी सहायता तो अपने देश मे स्वप्न मे भी नही मिली। पडितजी रोग से मुक्त हो जायेंगे और इस तरह चलने-फिरने लग जायेंगे, इस पर स्वय पडितजी को भी सन्देह था। पर उत्तम चिकित्सा एव डाक्टरो की तत्परता के कारण वे चलने-फिरने योग्य हो गये और अब स्वदेश की ओर प्रस्थान कर रहे थे। मन मे चीन सरकार के प्रति कृतज्ञता लिये हुए ही उस दिन पडितजी और उनके परिवार ने चीन की भूमि से अतिम विदा ली। हमारे दुभाषिया चेङ् महाशय ने, जो पडितजी के साथ और बाद मे हम लोगो के साथ भी बराबर रहे थे, यही से विदा ली।

साढे चार घटे की लगातार उडान के बाद हमारा विमान रगून हवाई अड्डे पर उतरा। रास्ते-भर बेटे जेता को तेज ज्वर रहा। पडितजी भी गरमी से परेशान थे। रगून विमान-स्थल पर श्री सत्यनारायण गोयनका जी अपने कुछ साथियो सहित उपस्थित थे। पिछली बार पडितजी ने चीन से लौटते समय बर्मा मे एक-दो सप्ताह रहने का वचन दिया था। पर आज हम लोग तो सीधे ही कलकत्ता जा रहे थे, क्योकि हवाई जहाज का टिकट सीधे कलकत्ता तक के लिए बना हुआ था। गोयनकाजी को बडी निराशा हुई। कस्टम ने यहाँ फिर बहुत परेशान किया। कहाँ चीन के कस्टम अधिकारी और कहाँ पूँजीवादी देश के कस्टम अधिकारी। यद्यपि हमारे पास आपत्तिजनक कोई सामान नही था, तब भी हमे रगून मे बहुत परेशान किया गया।

कस्टम से भुगतकर गोयनकाजी के साथ हम चारो प्राणी उनके गृह मे गये। भोजन किया और एक घटा आराम किया। आजकल गोयनकाजी सपरिवार बम्बई मे रहते हैं। उनके परिवार का सौहार्द्रपूर्ण व्यवहार हम लोगो के लिए स्मरणीय रहा है। पडितजी के प्रति उनकी अपार श्रद्धा देखकर मैं विस्मित हो गई थी। विमान स्थल से लौटते समय गोयन्काजी हमे अपनी कम्बल-फैक्ट्री दिखाने ले गये। एक कम्बल भी उन्होने हमे भेट की। कस्टमवालो ने उस कम्बल को भी खोल-खोलकर देखा, कही उसमे हम हीरे-जवाहिरात छिपाकर तो नही ले जा रहे हैं। उस समय तो कम से कम मुझे लग रहा था कि ससार-भर मे सबसे रद्दी कस्टम तो बर्मा मे होगा। रगून की गरमी से पडितजी की तबियत खराब होने का डर था। टी ए सी. सी का जो इन्जेक्शन उन्होने चीन जाते समय लिया था, उसकी मियाद भी खत्म हो चुकी थी। अतः उनके बीमार पड़ जाने का खतरा था। जेता तो ज्वराक्रान्त था ही, बेटी जया भी बहुत स्वस्थ नही थी। इसलिए जल्दी से जल्दी हम भारत की भूमि मे प्रवेश करना चाहते थे।

**कलकत्ता में :** उसी दिन शाम के 4 बजे भारतीय वाइकाउट विमान ने बर्मा की धरती छोडी और 6 बजे वह दमदम हवाई अड्डे पर उतरा। यहाँ भी हमारा सामान कस्टम के पास पहुँच गया। गरमी काफी थी, जिससे पंडितजी की हालत खराब हो रही थी। पता नही यहाँ कितनी देर तक रहना पडे। जैसे ही हमारा सामान एक कस्टम अधिकारी के सामने चेकिग के लिए आया, उन्होने राहुल साकृत्यायन का नाम पढते ही पडितजी को प्रणाम किया, क्योकि उन्होने पंडितजी की पुस्तक पढ रखी थी। सामान को बिना देखे ही पास कर दिया। कितने भले लोग होते हैं कोई-कोई तो। दमदम से हम लोग बालीगज डाबर हाउस मे चले आये। पिछली बार पंडितजी डाबर के मालिक श्री अशोक वर्मनजी से मिल के गये थे। मेरा और जया-जेता का रगून जाने का

सारा प्रबन्ध उन्होंने ही कर दिया था। अतः इस बार उन्हीं के यहाँ ठहर गये। अब भारत भूमि में आकर हम आराम की साँस ले रहे थे। इतनी लम्बी यात्रा की थकान भी थी। एक-दो दिन यहाँ आराम करके हमारा देहरादून-मसूरी जाने का प्रोग्राम था, किन्तु होनी कुछ और ही थी।

**टाइफाइड के चंगुल में राहुलजी :** उसी रात को, याने 9 नवम्बर की रात से ही पडितजी को ज्वर आने लगा। उस रात तो मामूली ज्वर समझकर उन्होंने कोई दवा भी नहीं ली। भोजन करके जल्दी ही वे सो गये। अगले दिन 10 नवम्बर के पूर्वाह्न मे उनका ज्वर 99° तक था और दिन के 12 बजे के बाद 102° पहुँच गया। यूँ भी इतने दिन के हृदय-रोग के कारण वे दुर्बल हो गये थे, अब ज्वर ने उनको और कमजोर बना दिया। रात को वे ज्वराधिक्य के कारण प्रलाप करते रहे। अगले दिन भी सुबह ज्वर 99° तक रहा। फिर शाम होते न होते 102-103° तक पहुँच जाता। तीसरे दिन रक्त-परीक्षण करने के बाद पता चला कि यह मामूली ज्वर नही है, बल्कि टाइफाइड ज्वर है। 13 से 15 नवम्बर तक पडितजी बेहोश रहे। मुझे बहुत चिन्ता हो गई। एक तो परेदश मे हम दूसरो के यहाँ पडे हुए थे, और वे इतने बीमार हो गये। मुझे बहुत संकोच हो रहा था, किन्तु डाबर परिवार के सभी सदस्यो ने हमारी हर तरह से सहायता की। पडितजी के लिए डाक्टर और दवा-पानी का उन लोगों ने अच्छा इन्तजाम कर दिया। इतनी देखभाल और कौन कर सकता था ? रक्त-परीक्षण से जब टाइफाइड का सन्देह हुआ तब उसी का इलाज होने लगा। एक नर्स भी रख दी गई। यद्यपि 16 और 17 नवम्बर को उनके ज्वर का ताप घटकर 99° तक रहा, पर वे बहुत कमजोर हो गये थे।

मैंने कलकत्ता पहुँचते ही पडितजी को टाइफाइड हो जाने की खबर अमृतसर मे स्वामी हरिशरणानन्दजी को लिख भेजी थी। उन्होने पत्र के साथ तुरन्त 500 रुपये भी भेज दिये। मैंने कलिम्पोग में अपने भाई और बहन को भी पडितजी के बीमार होने की सूचना दे दी। वे लोग पडितजी को देखने के लिए कलकत्ता आये। हम लोग इतने दिनो तक कलकत्ता रहने के लिए नही आये थे। परन्तु अब कुछ दिनों तक पडितजी रेलयात्रा करने लायक नहीं रह गये थे। 24 नवम्बर को हम लोगो ने यहाँ से प्रस्थान करने का निश्चय किया। अभी श्री अशोक वर्मनजी भी कलकत्ता से बाहर गये हुए थे, अतः उन्होंने पडितजी को रोक रखने के लिए कहा था। यो भी बीमारी ने उनके शरीर को खोखला बना दिया था और करने को यहाँ कोई काम भी नही था, यहाँ पडितजी का मन ही नहीं लग रहा था।

इतने दिनो तक उन्होंने ठीक से खाया नही था। 23 नवम्बर को बुखार उतरने के कारण उनको दिन में दही और चावल का भोजन दिया गया। रात के 9 बजे पूरा व्यजन दिया गया। शरीर में दुर्बलता अनुभव कर रहे थे। गरमी के कारण वे अलग परेशान थे। इन्ही कारणो से वे कुछ चिडचिड़े भी हो रहे थे।

उधर देहरादून मे हमने श्री सदानन्द मेहता को किराये का एक मकान ठीक करने के लिख दिया था। उन्होंने पुराना डालनवाना मुहल्ले मे एक छोटा फ्लैट ठीक कर दिया था। किराया 30 रुपया प्रतिमाह था। पंडितजी कुछ निश्चिन्त हुए। ज्वर के कारण उनका पेट साफ नही हो रहा था, इसलिए ईसबगोल की भूसी का सेवन करने लगे। 22 नवम्बर को देहरादून के लिए रेल की टिकटे भी आ गईं। अब 28 नवम्बर को यहाँ से प्रस्थान करने का निश्चय हो गया। 24 नवम्बर को भी वे निर्बलता का अनुभव कर रहे थे। कई दिनो से वे अपने कमरे से बाहर भी नही निकल सके थे। बस जया-जेता और मेरे साथ थोड़ी-थोडी बाते करते हुए समय बिता रहे थे। 25 नवम्बर को दिन शुभ्र रहा, इसलिए आज उन्होने बाहर घूमने जाने की इच्छा प्रकट की। डाबर हाउस ने अपनी मोटर से जाने का इन्तजाम कर दिया। पंडितजी अपने परिवार सहित कुछ देर के लिए कलकत्ता नगर में घूमे और फिर विक्टोरिया मेमोरियल को देखने गये। फिर बड़ा बाजार होते रासबिहारी एवेन्यू में डाबर हाउस में लौट आये। 26 और 27 नवम्बर को भी वे निर्बल रहे। बाहर नहीं जा सके।

28 नवम्बर को पंडितजी ने सपरिवार देहरादून के लिए प्रस्थान किया। स्टेशन पर अशोक बाबू सपत्नीक आये थे। श्री मोहनसिंह सेंगर तथा राकेशजी भी थे। ट्रेन में सीटें अच्छी मिलीं, जिनमें सोने के लिए पर्याप्त जगह थी। ट्रेन चल रही थी और पंडितजी का दिमाग यही सोचते चल रहा था कि देहरादून जाकर जाड़े के कुछ महीने विश्राम करेंगे और सबसे पहला करणीय कार्य होगा—मेरी पी-एच. डी. की थीसिस को तैयार कराकर

युनिवर्सिटी में भेज देना। 29 नवम्बर को पूर्वाह्न 11 बजे दून एक्सप्रेस ट्रेन वाराणसी स्टेशन पर रुकी। खबर पहले से ही दे दी गई थी, अतः स्टेशन पर श्री देवनारायण द्विवेदी (ज्ञानमण्डल प्रकाशन), विश्वनाथ दम्पती, तथा डॉ. राजबली पाण्डेय पंडितजी से मिलने आये। रायल्टी के रूप में 438 रुपये पंडितजी को वहीं दे दिये। शाम को ट्रेन लखनऊ आ पहुँची। रात को मुरादाबाद स्टेशन पर कवि हरिऔधजी के पौत्र हमारे कम्पार्टमेंट में चढ़े और पंडितजी के साथ वह भी बातें करते हुए चले।

**देहरादून में :** 30 नवम्बर को सवेरे 9 बजे हमारी ट्रेन देहरादून स्टेशन पर रुकी। श्री सदानन्द मेहता पंडितजी के स्वागतार्थ स्टेशन पर पहुँचे हुए थे। उन्होंने हमारे रहने के लिए यशोदा भवन, 193 पुराना डालनवाला में कमरा ले दिया था। हम अपना सामान लेकर सीधे वहीं गये। घर में दो कमरे, रसोई, स्नानघर तथा शौचालय था, पर बिजली नहीं थी। तो भी हमें सिर छिपाने के लिए यह जगह मिल गई थी, इसी में संतोष किया। इतनी लम्बी रेल-यात्रा करने के कारण पंडितजी को फिर रात को ज्वर हो गया। आज रात का भोजन मेहताजी के गृह में हुआ, जो हमारे नये आवास से नज़दीक ही था। यहाँ पंडितजी ने सुना कि श्री रूपनारायण मिश्र को पी-एच. डी. की उपाधि मिल गई है। समाचार से पंडितजी को खुशी होनी ही थी, क्योंकि वे ही मिश्रजी के सुपरवाइजर थे।

1 दिसम्बर को पंडितजी को ज्वर तो नहीं था, किन्तु शरीर निर्बल हो गया। बैठ रहना भी उनके लिए मुश्किल था। अतः (प्रायः) लेटे ही रहे। राहुलजी चीन से लौट आये हैं, यह खबर देहरादून में फैल गई। सुनकर कुछ सुहृद लोग उनसे मिलने आये। इस समय तो वे कुछ काम नहीं कर सकते थे। सीढ़ी से नीचे उतरने की भी उनमें शक्ति नहीं थी। यशोदा भवन में वैसे तो आराम ही था, किन्तु बिजली न होने से पढ़ने-लिखने और काम करने की कठिनाई थी। मेहताजी तथा दूसरे मित्रों ने दो-तीन दिन के अन्दर ही बिजली की लाइन खींचकर बल्ब लगवा दिये, अतः तत्कालीन कठिनाई दूर हो गई। डॉ. रूपनारायण मिश्र के गृह में भी 40 रुपया मासिक पर हमें कमरा मिल रहा था, किन्तु हमने यहीं यशोदा भवन में रहना ही पसन्द किया। मकान-मालिक तथा पास-पड़ोसी सभी अच्छे थे। हमारे फ्लैट के ऊपर एक बंगाली परिवार रहता था। गृहिणी मुझे बहुत पसन्द करती थी, क्योंकि उनको पता लगा कि मैं भी बंगाल से हूँ और थोड़ा बंगला बोलना भी जानती हूँ। जया-जेता के लिए वह बौदि बन गई। वह दोनों को खूब प्यार करती थी। पंडितजी का भी बहुत आदर करते थे वे लोग। निचले फ्लैट में मसूरी के ही एक कुमाऊँनी त्रिपाठी परिवार रहता था। वे लोग भी सीधे-सादे अच्छे लोग थे। इस परिवार के साथ हम लोग अपनापन अनुभव करते थे। मकान मालिक से भी पंडितजी का पहले से ही परिचय था। इस प्रकार हम लोग यशोदा भवन में शांति और आराम के साथ रहने लगे।

## देहरादून में पाँच मास

चीन में रहते हृदयरोग से पीड़ित होकर जब पेकिंग अस्पताल में गये थे, तभी से राहुलजी यही सोचने लगे थे कि अब उनका जीवन बहुत लम्बा नहीं है। कमला को इसीलिए पढ़ाया, उनको डाक्टर बनाकर कार्य में लगा सकूँ तो मैं निश्चिंत हो जाऊँगा, क्योंकि बच्चों का पालन-पोषण तो कमला को ही करना होगा। अतः पेकिंग में रहते उन्होंने बहुत सारे पत्रों में मुझे लिखा था–"तुम अपनी थेसिस के लिए पढ़ाई शुरू कर दो और नोट लिखा करो।" मुझे आगे बढ़ाने के लिए उनके मन में कितनी बेचैनी थी, वह उनकी ही पंक्तियों से पता चलेगा।

उदाहरणतः उनकी चिट्ठियाँ यहाँ प्रस्तुत हैं–

*[1]*

*पेचिंग*

*12-7-58*

*प्यारी*

*"मैंने दो-तीन पत्र से पहिले लिखा था कि 28 अगस्त या 1 सितम्बर को यहाँ से बर्मा को चलूँगा। अब*

*मेरा मन बिल्कुल नही लग रहा है। बार-बार बच्चो का और तुम्हारा ख्याल आता है। लौटते ही एक काम सबसे जरूरी यह है कि तुम्हारी थेसिस पूरी हो जाये। समय बहुत कम निकाल सकोगी। पर घंटा दो घंटा निकालकर थेसिस सम्बन्धी पुस्तको को पढ़ा करो। उन पर निशान तथा विषय का नाम लिख दिया करो। डाक्टर हो जाओ तो दार्जिलिग मे कोशिश करेंगे। वहीं अनुकूल रहेगा, मैं साथ रहूँगा…।*

*[2]*

*पेचिंग*
*20-7-58*

*प्यारी प्राणसमे,*

*…मेरी तबियत दो-तीन दिन से अच्छी नहीं रही। जुकाम था, एक दिन हल्का-सा बुखार भी। कमजोरी है। मन यही चाहता है, भारत लौट जाऊँ। ऐसी हालत रही तो क्या जाने 15 अगस्त तक लौट पड़ूँ, नहीं तो सितम्बर के पहिले सप्ताह मे तो जरूर ही। बस मन मे यही आता है, आकर सबसे पहिले तुम्हारी पी-एच. डी. का काम खतम हो जाये। कोशिश करे, हो सके तो दार्जिलिग के लिए जगह दिलवाये। मैं भी वहीं रह जाऊँगा। जाड़ो मे छुट्टी होगी ही। एक-दो मास घूम आयेगे। खैर, यह बाते आने पर करना है। इसकी ओर ध्यान दिन मे दर्जनो बार जाता है।…*

*[3]*

*पेचिग*
*21-7-58*

*प्यारी प्राणाधिके,*

*…अब यही सकल्प है, पहिले वहाँ जाकर तुम्हारी थेसिस समाप्त करवा दूँ। जनवरी तक अवश्य उसे टाइप करके युनिवर्सिटी मे दाखिल करा देना है। जाड़े मे ही Viva भी हो जाये। फिर ऐसा स्थान ढूँढ़ना, जहाँ तुम्हारे लिए पढ़ाने का काम हो। दार्जिलिग मे मिले तो ज्यादा अनुकूलता होगी। नहीं तो दूसरी ही जगह…। रानी, समय निकाल सको तो थेसिस सम्बन्धी पुस्तको को पढ़कर उन पर निशान तथा थेसिस के अध्याय आदि का नोट लगाओ। इससे काम जल्दी बनेगा।…*

*[4]*

*पेचिग*
*27-7-58*

*प्यारी प्राणवल्लभे,*

*…अबके आकर सबसे पहिले तुम्हारी थेसिस पूरी करानी है।…नौकर रख लेना, जिससे कुछ समय निकालकर पढ़ सको, यदि पास की पुस्तको को पढ़कर नोट लिया जा सके तो आधा काम समाप्त समझो।…*

*[5]*

*पेकिंग*
*30-7-58*

*प्यारी,*

*आने पर पहिला काम थेसिस को समाप्त करना है। जनवरी तक उसे Submit करवाके जाड़े में ही मौखिक परीक्षा भी करवा लेनी है। हर वक्त इसका ख्याल मेरे मन में आता रहता है। पढ़ने के लिए समय निकालने के*

*वास्ते कोई नौकर रख लेना। पढ़ाई न होने पर खर्च उससे ज्यादा पड़ेगा। तुम कभी-कभी बुद्धि की नहीं, झोंक की बात मानती हो। यदि पुस्तकें पढ़कर नोट तैयार होंगे तो थेसिस लिखने मे बहुत आसानी होगी।…*

*[6]*

*पेकिंग*

*18-8-58*

*प्यारी प्रणासमे,*

*…अब के तो यही दिन-रात मन मे ख्याल आता है कि तुम्हे डाक्टर बनाकर कहीं कार्य मे लगा वहीं मैं भी रहूँ। शायद वैसा स्थान दार्जिलिंग ही हो। यदि वहाँ कॉलेज मे जगह खाली होगी तो मित्रो के प्रयत्न से दुर्लभ नही होगी।…*

*[7]*

*पेकिंग*

*3-9-58*

*प्यारी,*

*तुम किसी दुविधा मे नहीं पड़ना। कुछ ठहरना भी पड़ा तो थेसिस का भी काम कुछ यहाँ कर डालेंगे। बाकी वहाँ होगा। थेसिस मार्च 1959 तक दाखिल हो जायेगी।…*

इस तरह के आदेश जब उनके बहुत-से पत्रों मे मिलने लगे, तो मैंने शोध सम्बन्धी बहुत-सी पुस्तके पढ डाली और नोट भी तैयार करने लगी। काम भी बहुत कर लिया था। पर बीच में उसे छोड़ना पडा, और फिर पडितजी की बीमारी की खबर सुनकर मेरा मन उद्विग्न हो गया, और स्वय को भी चीन चले जाना पडा था। इस प्रकार मेरे काम मे बाधा पड़ी थी। अब देहरादून मे रहकर मुझे यही काम करना था। यहाँ कठिनाई यह थी कि हमारी आर्थिक स्थिति इतनी अच्छी नही थी कि हम किसी नौकर को रख सकते। पडितजी की देखभाल, घर की देखभाल, बच्चों की देखभाल, अपनी पढाई-लिखाई, सब मुझे ही करनी पड़ती। फिर पडितजी के हितैषी, मित्र, प्रशसक भी आते रहते थे। इन सबसे बचे हुए समय को मै पढने मे लगा सकती थी। पडितजी अभी पूरी तरह से स्वस्थ नही हुए थे। उन्हे कमजोरी थी, टाइफाइड ने उन्हे दुर्बल बना दिया था, इसीलिए ज्यादा चल फिर नही सकते थे। निजी काम न कर पाने का उन्हे बहुत अफसोस था। इसलिए वे दुखी और उदास भी रहते थे। 2 दिसम्बर से ही उनके मन मे इस जीवन के प्रति वैराग्य उत्पन्न होने लगा था। उन्होंने उस दिन लिखा—"दिन दुर्वह जीवित व्याधिव्याधिजरा चिता ग्रस्तम्।" सोचते रहते थे मेरे ही बारे मे कि निबध लिखना समाप्त हो जाने पर कुछ समय के लिए कलिम्पोग चला जाये। यदि वहाँ कुछ काम उसे मिल जाये तो ठीक है। दिमाग उनका कहाँ-कहाँ उड़ता रहता था। उनके शरीर मे शीघ्र ही शक्ति आ जाये, इस ख्याल से मैं उन्हे पौष्टिक खाद्यों का सेवन करा रही थी। मेहताजी भी इसमे खूब सहायता कर रहे थे। पर जो शरीर सदैव कार्यरत रहा वही अब निष्क्रिय सा हो गया इससे उनको दुःख होना स्वाभाविक था। अब वह दिन-पर-दिन चिड़चिड़े होते जा रहे थे।

देहरादून मे जब कभी उनके परिचित या मित्र आ जाते, तो उनका मन लग जाता था। 4 दिसम्बर को श्रीमती मोहिनी जुत्शी अपने सुपुत्र के साथ आईं। उन्होंने दास्तोयवस्की का उपन्यास (Crime and Punishment) का हिन्दी मे 'अपराध और दण्ड' नाम से अनुवाद किया था। इसके बारे मे वे पडितजी से सम्मति लिखाने आई थीं। अब हमारे गृह मे बिजली की रोशनी आ गई थी, अतः रात को पढने-लिखने मे कोई कठिनाई नही थी। मेरे शोधकार्य को अब वे बड़ी दिलचस्पी से देखने लगे, क्योंकि मेरे सुपरवाइजर वे ही थे। मेरे शोध का विषय था—'भानुभक्त की नेपाली रामायण तथा गोस्वामी तुलसीदास के रामचरितमानस का तुलनात्मक अध्ययन।' गुरुजी जब पास ही मे हो, तो मुझे तत्परता से ही काम करना चाहिए। पर 24 घंटे मैं बैठ नहीं पाती थी।

इसी बीच 8 और 9 दिसम्बर को उन्हें फिर ज्वर हो गया, कमजोरी पर और कमजोरी। उनके शरीर की दुर्बलता बढ़ती ही गई। अच्छा ही हुआ कि अब हम घर मे आ गये थे। परदेश में होते तो बड़ी मुश्किल होती। 10 से 13 दिसम्बर तक कमजोरी के कारण वे प्रायः लेटे ही रहे। 14 को कुछ मित्रों के साथ उन्होंने संलाप किया। हमारा बहुत-सा सामान जो मिश्रजी के घर मे रखा था। उसे रेलवे द्वारा कलिम्पोग भिजवाने का प्रबध किया। अब देहरादून मे सर्दी बढ रही थी, इससे पडितजी को कष्ट हो रहा था। अतः उनको घर से बाहर इधर-उधर जाना नही था। अभी वे मेरे लिखे हुए निबन्ध के पृष्ठो को ही देख रहे थे। उन्होने जो हाल मे चीन की यात्रा की थी, उसके बारे मे पुस्तक लिखने की तैयारी थी। पहले वे 'चीन मे कम्यून' नामक छोटी किताब लिखना चाहते थे। 18 दिसम्बर से कम्यून के बारे मे लिखना आरम्भ किया। उनके पुराने टाइपिस्ट मगलजी तो अव नेपाल मे थे, इसलिए नये टकक से लिखवाना शुरू किया। 18 दिसम्बर को राहुलजी तथा उनके परिवार के परम हितैषी श्री सत्येन्द्रजी (बदरीपुरवाले) पडितजी से मिलने आये। वह पंडितजी को किसी दिन बदरीपुर आने का निमत्रण दे गये। 19 दिसम्बर को प्रथम कम्यून पर लेख टंकित हो गया। एक लेख सात पृष्ठो के हिसाब से लिखवाना चाहते थे। 20 दिसम्बर को उन्होंने लोनान कम्यून के बारे मे टकन करवाया। अब लिखने का सिलसिला ठीक से चलने लगा। 21 दिसम्बर को देहरादून मे भी बहुत सर्दी हो रही थी। इससे पडितजी को कष्ट हो रहा था। दूर पहाड के मस्तक पर हिमपात हुआ था—इसी कारण यहाँ इतनी ठण्ड हो रही थी।

23 दिसम्बर को उनके पुराने मित्र गढ़भूमि के सुपुत्र बैरिस्टर मुकुन्दीलालजी उनसे मिलने आये। सत-समागम घटे-भर से ज्यादा चला। मुकुन्दीलालजी ने उनसे चीन के बारे मे ही पूछा। इस प्रकार पडितजी का लेखन का कार्य तथा सत-समागम चलता ही रहा। बीच बीच मे मेरे शोध निबन्ध को भी देख लिया करते थे। वे घर से बाहर कम ही निकलते थे, क्योंकि अभी उनके पाँवों मे ताकत नही थी। 24-25 दिसम्बर को भी वे पूर्ववत् कार्य करते रहे। 26-27 दिसम्बर को नया निबन्ध कम्यून पर आरम्भ किया और दो दिन मे समाप्त कर दिया। 28 दिसम्बर को भी देहरादून मे दिन शुभ था। और 'पर्वशिखरेषु रात्रौ हिमपात.।' आज कुछ सुहृद बन्धु लोग आये, उनसे सलाप करके पडितजी प्रसन्न रहे। 29 दिसम्बर को उनका कम्यून सम्बन्धी प्रथम लेख आज पत्र मे मुद्रित होकर आया था। 30 दिसम्बर को वे मेरे शोध निबन्ध को पढते रहे। अन्य कोई काम नही किया।

31 दिसम्बर, 1958; साल का आखिरी दिन। इस अंतिम दिन मे पडितजी साल भर मे किये गये अपने कामो का लेखा-जोखा करते और आगामी वर्ष के लिए कार्य की योजना बनाते थे। मसूरी मे मैंने उनको यही करते देखा था। इस साल (1958) मे तो वे लेखनकार्य विशेष नही कर पाये थे। उस दिन उन्होंने लिखा—"कार्य पहिले की तरह करता रहा, आज समाप्त हो गया। इस वर्ष कोई विशेष लेखन नही हुआ। 'दिवोदास' अभी अपूर्ण है। चीनयात्रा लिखना शुरू किया था, वह अभी पूरा नही हुआ। हृदय-रोग मे आक्रान्त होने मे अनिष्ट की सूचना मिल रही है। टाइफाइड ने शरीर को और निर्बल बना दिया है। अब दैनन्दिनी की भाषा मे परिवर्तन करना होगा। पूर्व प्रयत्न स प्रिया को लाभ नही हुआ। दैनदिनीभाषा परिवर्तितः स्यात्। पूर्व प्रयत्नेन न लाभः प्रियायाः।" उन्हे क्या पता कि मैंने उससे कितना लाभ उठाया है। हाँ, उनकी दैनदिनी पढने मे मे सकोच करती थी। भाषा का ज्ञान तो मुझे हो ही रहा था।

इस प्रकार 1958 का वर्ष भी बीत गया। यह वर्ष सुख-दुख, रोग कष्ट और देश-विदेश की यात्राओं मे ही बीता। एक लाभ यह भी हुआ कि यद्यपि हमारा अपना घर नहीं था, मसूरी का अपना घर बिक गया, परन्तु हमने एक दूसरे के प्रेम की दृढ़ता को पहचाना। इतने दिनो तक बाधाओ, प्रतिकूल परिस्थितियो तथा अनचाहे व्यक्तियों की कुचेष्टाओं के कारण हमारे दाम्पत्य जीवन की भित्ति में दरार पड़ती जा रही थी। परन्तु अब हम एक दूसरे के सामने हृदय खोल सके थे और एक दूसरे को ठीक से पहचानने लगे। बल्कि यह कहे, इसी वर्ष पडितजी ने अपनी कमला का मूल्य ठीक से समझा और अपना सारा प्यार उस पर उँडेलने लगे। इस दृष्टि से 1958 का वर्ष हमारे लिए सुखद ही रहा।

# 5
# सन 1959 का आरम्भ

## देहरादून : पुराना डालनवाला में

आज नववर्ष का प्रथम दिवस। नववर्ष की पूर्व सध्या पर पडितजी सदैव नववर्ष के किए कार्यों की योजना बनाया करते थे और वर्ष के अन्त तक उस योजना को कार्यान्वित कर देते थे। किन्तु इस बार उन्होंने कोई योजना नही बनाई। बस, 'दिवोदास' समाप्त हो जाये और चीन सम्बन्धी दो पुस्तकें लिखी जाये तो अच्छा। उनका सारा ध्यान मेरे पी-एच. डी करने तथा काम मे लगने मे लगा था। यदि यह हो जाये तो उनके जीवन का भारी भार हल्का हो जायेगा।

पहली जनवरी के दिन धूप नही थी। जाडे का महीना, देहरादून मे भी कम ठण्ड नही पड़ती थी। उस दिन पंडितजी अपने लिखने-पढने का काम करते रहे। अब वे 'चीन मे कम्यून' नामक पुस्तक लिखा रहे थे। शाम के समय वे मेरे शोध प्रबन्ध के पृष्ठों को देखते, सशोधन कर देते और सलाह भी देते थे। जिस दिन मैं अपने लिखने का काम ज्यादा करती, उस दिन वे बहुत प्रसन्न हो जाते थे। घर के भीतर बैठे-बैठे वे कभी-कभी ऊब भी जाते। 2 जनवरी को भी धूप नही थी। उनको ठण्ड लगती थी। पर काम पूर्ववत् ही करते रहे। 3 जनवरी को 'श्वीश्वे कम्यून' शीर्षक लेख लिखाया। बाकी समय मेरा शोध निबन्ध पढते रहे। 4 जनवरी की सध्या को कुछ वर्षा हुई, जिससे ठण्ड और बढ गई थी। शाम को परिवार को लेकर 'तलाक' फिल्म देखने गये। फिल्म उन्हे बुरी नही लगी। 5 जनवरी को भी वे मेरे लिखे हुए निबन्ध का सशोधन करने और पढने मे लगे रहे। 6 जनवरी को भी इसी तरह मेरे निबन्ध को पढते रहे। 7 जनवरी को कोई विशेष काम नहीं हो सका। सायकाल वे सेवक आश्रम रोड मे रूपनारायणजी तथा शुक्ल जी से मिलने गये। इस समय अपने लिखने-पढ़ने के अलावा मेरे शोधकार्य को देखने के लिए भी वे पूरा समय दे रहे थे। 8 जनवरी को भी वे मेरे काम को देखते रहे। इस समय वे कुछ प्रसन्न रहने लगे थे, क्योकि मैं अपने शोध के काम मे लगी हुई थी। 9 जनवरी को हम सबको लेकर वे सेवक आश्रम रोड पर गये। वहाँ कुछ बक्स और ट्रक रखने थे। ज्यादा सामान रखने के लिए उस नये घर मे जगह भी नही थी।

10 जनवरी को दिन साफ रहा। निबन्ध का काम चलता रहा। भोजनोपरान्त वे डॉ. रूपनारायण मिश्र के यहाँ सेवक आश्रम रोड गये। आज कुछ पेटियाँ ठीक करवानी थी, पर बढई नही मिला। डी. ए. वी. कॉलेज के प्रोफेसर धर्मेन्द्रनाथ शास्त्री बहुत आशावान थे कि कमला को महादेवी गर्ल्स कॉलेज में स्थान मिल जायेगा। लेकिन यह तो बहुत दूर की बात थी। मिश्रजी के यहाँ कितने ही लोग जमा हो गये थे। देर तक पंडितजी के साथ सत्संग चलता रहा। 11 जनवरी को उन्होंने 'चीन में कम्यून' का नया अध्याय श्वीश्वे कम्यून पर लेख पूरा किया और कल 'सरस्वती' पत्रिका मे छपने को भेजने का निश्चय किया, जो बाद में छपा भी। सर्दी के कारण उन्हें कुछ कष्ट हो रहा था, तो भी वे कुछ न कुछ काम करते ही थे। उनकी नजर मेरी ओर भी लगी

रहती थी कि मैं कितना समय चूल्हे मे दे रही हूँ और कितना पढने-लिखने में। उनका अपना लिखना भी चल ही रहा था। डॉ. रूपनारायण मिश्र के यहाँ रखी हुई किताबो की पेटियों को कलिम्पोंग भिजवाना भी एक सिरदर्द ही था, तो भी यह काम कर डालना था, क्योकि भविष्य में हम लोगो को कलिम्पोंग या दार्जिलिंग में रहना था।

अब घर मे हम लोग अपने-अपने कामो में व्यस्त रहते। पडितजी का चीन पर लिखना तो चल ही रहा था, मेरा शोधकार्य भी काफी प्रगति पर था। साथ ही मुझको घर-गृहस्थी तथा बच्चो सहित स्वयं पंडितजी को भी सँभालना था। पडितजी का स्वास्थ्य अब पहले जैसा नही था। इस टाइफाइड ज्वर ने तो उन्हे और भी चिड़चिड़ा बना दिया था। बात-बात पर वे तुनक जाते। जीवन के शेष मे वे कुछ बड़ा कार्य अपने हाथ में लेना चाहते थे, वह नही हुआ। हिन्दी-विश्वकोश निर्माण का सपना देखा, वह पूरा नही हुआ। तिब्बत में जाकर नये ढग से अनुसन्धान कार्य करने की सोचकर वे चीन गये, पर तिब्बत नही जा सके। अब विदेश जाने का आकर्षण हो रहा था, पर मेरी थीसिस के समाप्त न होने तक वे कही भी नही जा सकते थे। इन्ही सब कारणो ने उन्हे चिडचिडा बना दिया था। निबन्ध-लेखन के प्रति मुझे जरा भी ढिलाई करते देखते तो आग-बबूला हो जाते थे। इतने वर्षो से उनके साथ रहती आ रही थी, पर उनको इतना गुस्सा करते मैंने कभी नही देखा था। इसके पीछे उनका जीवन के प्रति मोह न होना भी कारण था। मैं चपुचाप उनके मिजाज को देखती। घर के काम मे कमी नही होती थी। मै और क्या करती !

उसी बीच रेलवे आफिस से आदेशपत्र मिला कि पुस्तको की पेटियो को कलिम्पांग भेज सकते हैं, किन्तु समय बहुत कम दिया था। इस आदेश की प्रतीक्षा पडितजी कई दिनो से कर रहे थे, और इस विलम्ब के लिए वे कुछ चिन्ता मे पड गये थे। आदेश मिलने पर उन पेटियों को तार से बाँध देना था। अब बक्सो को ठीक-टाक करवाना उन्होंने शुरू कर दिया। 21 जनवरी को वह आदेश मिला था, लेकिन उसके अनुसार कल (23 जनवरी को) यदि सामान रेलवे स्टेशन पर नही पहुँच गया तो आज्ञा रद्द हो जायेगी। इसलिए 22 जनवरी को बक्सो पर पता लिखने और पट्टी लगवाने मे व्यस्त रहे। 23 जनवरी को 54 बक्स रेलवे मे कलिम्पांग के लिए भिजवा दिये। उधर पडितजी अपनी पुस्तक 'चीन मे कम्यून' को नियमित लिखवा रहे हैं। 15 और 16 जनवरी को उन्होंने मेरे निबन्ध का सशोधन किया। 19 जनवरी को कम्यून सम्बन्धी चौथा लेख टाइप करवाया। 19 जनवरी को भी काम पूर्ववत् चलता रहा। उसी दिन उन्होंने रेडियो समाचार से सुना कि उनकी पुस्तक 'मध्य एशिया का इतिहास' पर साहित्य अकादमी ने पाँच हजार रुपये का पुरस्कार देना घोषित किया है। सुनकर उनको आश्चर्य हुआ, क्योंकि वे आशा करते थे कि 'दोहाकोश' पर शायद चर्चा होगी। उन्होंने इस समाचार को विशेष ढग से नही लिया, किन्तु हम लोगो को सुनकर बहुत खुशी हुई थी।

बेटी जया पिछले वर्ष से मसूरी के कान्वेंट स्कूल मे पढ रही थी। पर सितम्बर के अन्त मे जब हम लोगो को चीन के लिए प्रस्थान करना पडा, तो उसका स्कूल जाना बन्द हो गया था। देहरादून के स्कूल मे चाहे कुछ महीनो के लिए ही सही, उसे दाखिल कर देना था। अतः 19 जनवरी को देहरादून स्थित 'कान्वेन्ट आफ जीसस एण्ड मेरी स्कूल' मे राहुलजी स्वय जया को ले गये और उसका नाम लिखवा दिया। पिछले साल जया ने जो पढा था, यहाँ वही फिर से दुहराया जानेवाला था। पडितजी खुश तो नही थे, पर बच्ची को स्कूल तो भेजना ही था। 20 जनवरी की सुबह पापा स्वय जया बेटी को स्कूल पहुँचाने गये और दोपहर को अपने साथ ही ले भी आये। इससे उनको थोडी तफरीह भी हुई। पिता-पुत्री आपस मे न जाने क्या-क्या बाते करते हुए खुश होकर घर आये। पंडितजी के मित्र सदानन्द नेहताजी के तीन बच्चे भी उसी स्कूल में पढ रहे थे, इसलिए कल से जया बेटी भी उन्ही लोगो के साथ स्कूल जाया करेगी, यह व्यवस्था पडितजी ने कर दी। पिछली बार की पढाई जया सब भूल गई थी। वह शब्दो को पढ़ना उतना नहीं जानती थी, नही तो ऊपर की क्लास मे उसे जगह मिलती। 21 और 22 जनवरी को भी कम्यून सम्बन्धी लेख लिखवाते रहे। 23 को भी कम्यून के 9 पृष्ठ टाइप करवाये। वे सोच रहे थे—यह पुस्तक 43-44 पृष्ठ (टाइप के) से अधिक न होगी चार फार्म की पुस्तक होगी।

24 जनवरी को 'कम्यून' का लिखना समाप्त हो गया और 25 से उसको दोहराने लगे। हमारी थीसिस के पृष्ठों को भी दुहराते रहे। इस समय उनको यही काम मुख्य लग रहा था। 26 जनवरी को उन्होंने छुट्टी रखी। उस दिन का मध्याह्न भोजन डी. ए. वी. कॉलेज के प्रोफेसर डॉ. धर्मेन्द्रनाथ शास्त्री के यहाँ हुआ। उनकी पत्नी श्रीमती शशिप्रभा शास्त्री महादेवी कन्या गर्ल्स कॉलेज में हिन्दी की प्रोफेसर थीं। यहीं पर हिन्दू कॉलेज, दिल्ली के प्रोफेसर डॉ. चन्द्रभानु गुप्त भी मिले। पंडितजी ऐसे ही विद्वानों की खोज में थे। उन्होंने गुप्तजी को 'प्राकृत काव्यधारा' लिखने का जिम्मा दे दिया। पर बाद में यह काम नहीं हुआ। दिन-भर हम लोग शशिप्रभाजी के घर में रहे। सतों का समागम चलता रहा। पंडितजी को ऐसा ही वातावरण चाहिए था। समय बीतने का उनको पता ही न चला। रात के 8 बजे घर लौटे।

27 को टाइप की गई कापी को दोहराते रहे। पहली कापी को तो दोहराकर समाप्त भी कर दिया, अब दूसरी कापी को दोहराना रह गया। छापने के लिए उन्होंने पी. पी. एच. को देना निश्चय कर लिया। आगरा विश्वविद्यालय के तत्कालीन उपकुलपति डॉ. के. पी. भटनागर स्मारक ग्रन्थ के लिए भी उन्होंने आज 'हमारी रगों में किसका रक्त है' शीर्षक लेख लिखना तय किया। मूड उनका बीच-बीच में उखड़ जाता था, इसलिए लिखा—"आज भी दिन में थेसिस का कोई काम नहीं हुआ, फिकर ही नहीं है।" यह टिप्पणी मुझ पर थी। पर 28 को तो निबन्ध का काम चला ही। कम्यून की आवृत्ति वे करते रहे।

29 जनवरी को देहरा में रात-भर वर्षा होती रही और मसूरी में बर्फ पड़ी। इसके कारण ठण्ड रही। आज उन्होंने भैया (जेता) को भी जया के स्कूल में दाखिल करने का निश्चय किया, क्योंकि वह भी स्कूल जाने के लिए जिद करने लगा था। पंडितजी को हिमपात का दृश्य बहुत ही मुग्ध कर देता था, पर अब तो हम लोग मसूरी के हिमपात से वंचित हो चुके थे, अब तो मसूरी की बर्फ में ढँकी पहाड़ियों को देखकर ही मन को संतुष्ट करना था। दूसरे दिन भी ठंड थी और पहाड़ों पर हिम का दृश्य दिखाई दे रहा था। 30 को मेरे निबन्ध को देखने का काम हुआ। 31 जनवरी को जेता का जन्मदिन था, आज वह चार वर्ष का हो गया। आज के दिन हमने छोटी-सी पार्टी की, जिसमें मेहताजी के परिवार को आमंत्रित किया था। चाय-पान के बाद पंडितजी जया-जेता, मेहताजी और उनके बच्चों के साथ सहस्रधारा के रास्ते पर थोड़ी दूर तक टहल आये।

1 फरवरी को रविवार का दिन था। शाम के समय कम्युनिस्ट पार्टी की देहरादून शाखा की ओर से आयोजित पार्टी कान्फरेन्स में पंडितजी का चीन पर भाषण हुआ। 2 फरवरी से जेता स्कूल जाने लगा। 'न्यू एज' पत्रिका, दिल्ली से पंडितजी को पता चला कि 'मध्य एशिया का इतिहास' को लेकर मेरे कम्युनिस्ट होने पर आक्षेप किया गया था। अज्ञेय ने समर्थन किया है। पुरस्कार की घोषणा वे सुन ही चुके थे, तभी कह रहे थे कि मैं पुरस्कार लेने नहीं जाऊँगा। अब 'न्यू एज' में छपी इस खबर से तो वे और भी उखड़ गये और निश्चय किया कि पुरस्कार स्वीकार नहीं करेंगे। जब व्यक्ति के काम को महत्व न देकर उसके विचारों पर आक्षेप किया जाता है, तो उसे पुरस्कार क्यों ग्रहण करना चाहिए। उन्होंने दिल्ली न जाने का ही निश्चय किया। लेकिन मैं उनसे इस पुरस्कार को ग्रहण करने का अनुरोध करती रही।

3 फरवरी को भी दुर्दिन रहा, धूप नहीं था, कुछ बूँदें भी पड़ी। इससे सर्दी अधिक हो गई। आज उन्होंने चीन में कम्यून का संशोधन समाप्त करके उसे सच्चिदा, पी. पी. एच. नई दिल्ली के पास भेज दिया। "अब जब तक कमला की थेसिस समाप्त नहीं होती तब तक वे अगला काम नहीं करेंगे", ऐसा निर्णय ले लिया। बेटे के बारे में वे लिखते हैं—"जेता आज दूसरे दिन स्कूल गये। किसी को भाषण सुना आये। कह रहे थे—मैंने भगवानजी की मूर्त्ति ही देखी है। सच्चे भगवान को देखना चाहता हूँ।" पिताजी बेटे को स्कूल से लिवा लाने के लिए गये थे। बच्चों से बातें करते हुए चलना उनको अच्छा लगता था। 4 फरवरी को उन्होंने अपनी दैनिकी में लिखा—"भैया नहीं जाना चाहता था, पर ले गये स्कूल। जया को स्टेण्डर्ड प्रथम में प्रविष्ट करा दिया, उसका कुछ पढ़ना नहीं हो रहा था।"

"मेहताजी की थेसिस देखकर बहुत दुःख हुआ। उन्होंने पहिले अपनी असमर्थता को नहीं बतलाया। अब

भी कुछ करेगे।" (4 फरवरी)।

5 फरवरी को दिन अच्छा नही था। पडितजी के लिए यह यो ही सरक रहा था। आज वे कमला के प्रति असतुष्ट थे। उन्होने लिखा–"थेसिस अतिम चरण पर पहुँच रही है। इस समय सुस्ती ठीक नहीं, कहने पर कमला रुष्ट हो जाती हैं। रह-रहकर कलेजे मे दर्द मालूम होता है, कुछ जोर से चलने पर और। इसीलिए हमे काम पूरा कराने की चिन्ता होती है, पर कमला इसका अर्थ नहीं समझती।"

6 फरवरी को हमने शोध-निबन्ध लिखना समाप्त कर दिया। यह प्रथम प्रारूप था, फिर इसको सशोधन करके दुबारा लिखना था, तब बाद मे इसकी टाइप कापी तैयार होनी थी। पडितजी सोच रहे थे कि 'दिल्ली नही जाना है।' इसलिए आज 6 फरवरी को माचवेजी को अपने दिल्ली न जाने के बारे मे लिख दिया। पर तब पार्टी आफिस से सच्चिदा शर्मा की चिट्ठी आई, जिसमे लिखा था कि राहुलजी यह पुरस्कार अवश्य स्वीकार करे, क्योकि इसके कारण पार्टी का गौरव बढ रहा है। फिर भी वे जाने का ख्याल छोड चुके थे। इस सम्बन्ध मे पुरस्कार ग्रहण करने का आग्रह करते हुए डॉ प्रभाकर माचवे (साहित्य अकादमी के तत्कालीन सचिव) के तीन पत्र आये। 5 फरवरी क पत्र मे माचवेजी ने लिखा था–"आज श्री मामा वरेरकर ने फोन पर मुझे बताया कि दिल्ली मे एसी अफवाह फैली है कि आप पुरस्कार अस्वीकार करने जा रहे हैं। मेरा विश्वास है कि यह एकदम निर्मूल अफवाह है। परन्तु कृपया हमारे इतने पत्रो में से किसी एक की स्वीकृति तो एक पक्ति से दे और लिखे कि 20 फरवरी को आप पधार रहे हैं ।"

राहुलजी ने जो पत्र माचवेजी को लिखा था, जिसमे अस्वस्थता के कारण दिल्ली न जाने के बारे मे सूचना दी थी, उम पत्र का पढकर श्री मामा वरेरकर ने निम्नलिखित पत्र राहुलजी को लिखा–

*प्रिय राहुलजी* *5 फरवरी, 1959*

*सप्रेम नमस्कार।*

*आपका पत्र प्रभाकर माचवेजी के नाम आया था कि आप अस्वस्थ हैं और दिल्ली न आ सकेगे।*

*इस सम्बन्ध मे मैं आपको लिख रहा हूँ कि आप 21 फरवरी 59 को हर हालत मे यहा आये, अस्वस्थता की हालत मे भी आपको आना चाहिए। आपके सम्बन्ध मे यहाँ कुछ लोग बड़ी अफवाहे फैला रहे हैं। इसलिए आप मेरी लाज रखने के लिए हर हालत मे उक्त अवसर पर अवश्य पधार। स्वास्थ्य अस्वास्थ्य की बातो तथा हालत मे भी आप मत रुकिए। इस अवसर पर आपको आना ही चाहिए, यह मेरा आग्रह है।*

*आप कब आ रहे हैं, इस सम्बन्ध मे पत्र दीजिएगा।*

*विशेष मिलने पर,* *भवदीय,*

*ह मामा वरेरकर*

मित्रो की ओर स इतना आग्रह किया जा रहा था, पर उनकी मनःस्थिति डावाडोल थी। फिर निश्चित तिथि के आने पर उनके दोनो पावों को छूकर मैंने विनती कि आप अवश्य इस पुरस्कार को ग्रहण करने दिल्ली जाये, इसे मत ठुकराये, यह हम सबके लिए बडे गौरव की बात होगी। वे कहने लगे–"वहां वही दृश्य होगा जो स्कूलो मे होता है। नेहरूजी मुझे पुरस्कार देगे और मै एक स्कूली बच्चे की तरह उनके हाथ से पुरस्कार लेने के लिए सिर झुकाऊँगा। नही, यह मुझसे नही होगा।" मैंने फिर आग्रह से विनती करते हुए कहा था–"ठीक है, आप उनके हाथ से पुरस्कार लेने समय अपना सिर न झुकाये, बस नमस्ते कर दीजिए।" कहने का मतलब. यह कि उनको बहुत ही फुसलाना-समझाना पडा। इस बारे मे उनके अपने सिद्धात थे।

7 फरवरी को पडितजी खुश थे, क्योकि "अब कमला थेसिस मे लगी है, उद्धरण पूरे करने हैं। फिर हमे देखना है। तब टाइप करवाना है।" अब मेरे लिखने का काम प्रायः समाप्त हो गया था। इसी से पडितजी खुश थे। पर टाइप करना तो पूरा बाकी था, और टाइप भी मुझे ही करना था। कब करूँगी, कब समय निकलेगा, मुझे यह चिन्ता थी। उनकी नाराजगी का डर अलग से। 8 फरवरी को डी ए. वी. कॉलेज के अर्थशास्त्र विभाग के छात्रो के सम्मुख पंडितजी ने 'चीन मे कम्यून' विषय पर भाषण दिया। 9 फरवरी को सर्वधर्म सम्मेलन का

उद्घाटन करने के लिए गुजरात साधु समाज का निमंत्रण उनको मिला। "पर धर्म से अपना क्या सम्बन्ध ? साधु समाज होता, तो भी।" इस समय तो वे चीन और कलकत्ता की लम्बी यात्रा से थककर आये थे, शरीर भी उतना स्वस्थ नहीं था। अतः तत्काल उनका कहीं जाने का मन नहीं था। 10 फरवरी को भी उन्होंने कोई विशेष काम नहीं किया। उनको जीवन अनिश्चित लग रहा था। 11 फरवरी को उन्होंने लिखने का काम किया।

12 फरवरी को दिन साफ नहीं था, बादल छाये रहे। इससे सर्दी भी बढ़ गई थी। फिर भी काम में कोई बाधा नहीं हुई, थीसिस का काम भी चलता रहा। शाम को रूपनारायण मिश्रजी के यहाँ गये। अभी हमारे पास आवश्यक सामान नहीं पहुँचे थे, इसलिए मिश्रजी के घर में रखे हुए अपने सामान में से कुछ ले आये, बाकी को मेहताजी के यहाँ पहुँचा दिया। "13 फरवरी के दिन वर्षा होती रही और सामने मसूरी के पहाड़ों पर हिमवर्षा होती रही। सुबह धूप न निकलने से संदेह हो रहा था कि सारा दिन ऐसा ही मौसम रहेगा, किन्तु दोपहर के बाद आसमान साफ हो गया था।" उस दिन वे मेरे काम से असंतुष्ट थे, इसलिए उन्होंने लिखा—"कमला को थेसिस के लिए ताकीद करने पर उनको क्रोध आ जाता है। अप्रैल तक थेसिस दाखिल करने पर जुलाई तक परिणाम मालूम हो जायेगा, जिससे काम में सुभीता होगा। अप्रैल तक समाप्त हो जाने पर हम निश्चित ही पहाड़ पर जायेंगे। हमें उनके गुस्से का ख्याल नहीं करना है, बल्कि बच्चों और उनके श्रम का।"

उसी दिन बड़े भाई श्री चन्द्रसिंह गढ़वाली पंडितजी से मिलने घर पर आये।

14 फरवरी को उन्होंने दूसरा काम नहीं किया, सिर्फ हमारे निबन्ध को ही पढ़ते-संशोधित करते रहे। इस प्रकार काम पूर्ववत चल रहा था—मेरा भी, उनका भी। 15 फरवरी को भी अपराह्न में दिन साफ नहीं था, बादल घिर आये और आने भी पड़े। रात को फिर आकाश निरभ्र रहा। शाम को डी. ए. वी. कॉलेज के एम. ए. के छात्रों की परिषद् में पंडितजी ने व्याख्यान दिया। विषय था—'हिन्दी की उन्नति।' उसी शाम को मसूरी से श्रीमती मोहिनी जुत्शी अपने सुपुत्र के साथ आई थी। 16 फरवरी को भी हमारा काम पूर्ववत् चला। पर इन दिनों पंडितजी मेरे काम की गति को देखकर रुष्ट ही रहते थे। मेरे हर काम को वे मंदगति से चलनेवाला बताते और खुद कुढ़ते रहते। पर मैं उतनी मंद गति से नहीं चल रही थी, यह मुझे मालूम था। आज भी लिखा—"निबंध की गति बहुत मंद। कभी कभी तो हताश हो जाना पड़ता है। थेसिस के टाइप हो जाने तक के लिए सिर्फ 46 दिन हैं। इसी में कुछ शब्दों के लिए नेपाल से भी सम्मति लेनी है।" खैर, गुरुजी का डर रखकर मैं काम कर रही थी।

17 फरवरी को उनके मित्र श्री सत्येन्द्रजी (बदरीपुर) उनसे मिलने आये। कुछ देर बातें हुईं। 18 को भी दिन साफ नहीं रहा, बादल और बूँदाबाँदी होती रही, जिससे सर्दी और बढ़ चली थी। मित्रों, सुहृदयों तथा पत्नी के बहुत आग्रह करने पर पंडितजी दिल्ली जाने के लिए तैयार हुए और अब कल उनको दिल्ली के लिए प्रस्थान करना था।

## साहित्य अकादमी पुरस्कार (1959)

**दिल्ली-मार्ग (19 फरवरी)** : आज दिन कुछ साफ रहा। पंडितजी मेहताजी के साथ शाम साढ़े 6 बजे देहरादून स्टेशन गये। दिल्ली के लिए मसूरी एक्सप्रेस रात 8.10 पर रवाना हुई। अगले दिन (20 फरवरी) सुबह 6 बजे के थोड़ी देर बाद वे दिल्ली पहुँच गये। स्टेशन से स्कूटर से थोड़ी देर बाद यार्क होटल (कनाट प्लेस) माचवेजी के पास पहुँचे। स्कूटर चालक ने मीटर न होने का बहाना करके उनसे कुछ अधिक वसूल किया। फिर 5 रुपया और स्कूटर में देकर वे पी. पी. एच., पार्टी आफिस, नवीनजी, आजकल, फारुकी आदि से मिलते जनपथ होटल में गये, जहाँ पूर्वी जर्मनी के लेखक हाइख का स्वागत था। लौटते समय उन्हें मसूरी के परिचित रामसिंह भोटान्ती मिले। वह दिल्ली में क्यूरियो की चीजें बेचा करते थे। व्यवसाय के बारे में पंडितजी के पूछने पर रामसिंहजी ने बतलाया—कुछ बिक ही जाता है।

अगले दिन—दिल्ली, शनिवार 21 फरवरी—का विवरण पंडितजी के ही शब्दों में :

"दिन साफ रहा। सवेरे 10 बजे विज्ञान भवन में सांस्कृतिक परिषद में गये। हुमायूँ कबीर ने भाषण

दिया। शाम को 4.30 बजे चाय पीकर हॉल मे पारितोषिक वितरण हुआ। जवाहरलाल ने दिया। 1 मिनट मे पुरानी बाते याद की–"बहुत दिनो बाद मिले, तरुण हो गये।" शाम को हैदराबाद हाउस मे भोज। निजाम का महल। 100 अतिथि रहे होगे। भरतनाट्यम मिस वजीफदार ने दिखलाया, शीरी वजीफदार ने व्याख्या की। कितने ही परिचित मिले।"

दिल्ली, रविवार 22 फरवरी। "दिन स्वच्छ। सबेरे बहुत से मित्र मिलने आये। श्री बालकृष्णजी भी। शाम को 4 बजे युनिवर्सिटी मे हिन्दी विभाग मे गये। मोरो की सामग्री देखी। सौ-डेढ़ सौ वर्ष मे तो जरूर तुलसी के यहाँ के होने की परम्परा है। दो सौ बावन वैष्णवो की वार्ता मे भी नददास के तुलसीदास भाई थे, यह पता लगता है। इसलिए इसे फूँक के उड़ा नही सकते।

रात को भारतीय साहित्य परिषद् मे स्वागत हुआ। मै, केशवन, मुहीउद्दीन थे। अय्यगर सभापति। प सुन्दरलाल जी भी बोले।"

**सोमवार 23 फरवरी, दिल्ली-देहरा मार्ग :** आज दिन साफ रहा। हिन्दी भवन मे शाम को स्वागत हुआ ओर उसी दिन रात की गाडी स देहरादून क लिए रवाना हुए। स्टेशन तक छोडने शिवशर्मा आये थे। कल प्रयाग क बोर्ड क लिए निमत्रण था, पर जाना बेकार था–क्योंकि बोर्ड की मीटिंग सुबह थी और वे पहुँचते शाम को। इसलिए जाना स्थगित कर दिया।

25 और 26 फरवरी को कोई विशेष काम उन्होने नही किया। चिट्ठियो के उत्तर-भर लिखे। 27 और 28 फरवरी को लिखने का काम पूर्ववत् चला।

मार्च 1 का दिन रविवार था। दिन शुभ्र नही था। पडितजी का आज का दिन मिलनेवालो के लिए था। सबेरे दो मण्डली उनमे मिलने आई। पहली मे श्री मेन और चातकजी (गोविन्द) थे। दूसरी मण्डली मे रेंजर विद्यार्थी के साथ श्री जाजफ गर्गन (लद्दाखी) के पुत्र जगल अफसर थ। "इनसे देर तक बात होती रही। लदाख के इतिहास मे दिलचस्पी रखते है।" शाम को मेहताजी हैदराबाद के लिए रवाना हुए। घर म थे तो उनके रहने से बहुत सहायता थी।

2 मार्च को भी दिन धूमिल रहा। आज उन्होंने 'तिब्बती हिन्दी कोश' म हाथ लगाया। अगले दिन भी तिब्बती कोश का काम करते रहे। 4 मार्च को दिन साफ रहा, और रात भी। सर्दी कम हो गई। आज भी वे तिब्बती कोश म लगे रहे। फिर बहुत सी चिट्ठियो का ज्वाब द दिया। अपनी ओर स भी चिट्ठियाँ लिखी। 'तिब्बती सस्कृत कोश' के बारे मे भी प्रकाशन-सस्थाओं को पत्र लिखा। 5 मार्च को दिन साफ रहा। आज पडितजी न हिन्दी विश्वविद्यालय का निबन्ध बिना देखे ही लौटा दिया। 6 को उन्होंने कोश का काम किया। प्राय पूरे दिन ही। कानपुर मे बग समाज का तार आया था निमत्रण का, पर उन्होने नही आने के बारे म लिख दिया। अब उनके मन-बहलाव क लिए 'तिब्बती कोश' मात्र रह गया था।

8 मार्च को श्री प्रभाकर माचवजी के ससुर ऋषिकेश मे पडितजी से मिलने आनेवाले थे। उस दिन पडितजी दिन-भर उनकी प्रतीक्षा करते रहे पर वे नही आये, किसी कारणवश आये होते तो उनसे बातचीत कर पडितजी को अच्छा लगता, मन बदल जाता। उन्होंने लिखा–"कमला को नाहक तैयारी म लगा रहना पड़ा।" वे अपने कोश के काम मे लग गये। आज रविवार होने के कारण मैं भी घर के काम मे व्यस्त हो गई और पढाई ठीक से नही हो पाई। बस, पडितजी नाराज। 9 ओर 10 मार्च को भी वे अपने कोश-कार्य मे ही लगे रहे। बच्चे स्कूल से आ जाते तो उनसे बाते करते। मैं लिखने का काम कर रही हूँ या नही, यह देखने के लिए मेरी तरफ भी उनकी नजर रहती थी।

यो तो पडितजी अपने तिब्बती कोश के कार्य मे व्यस्त रहे, यह काम सुचारु रूप से चल ही रहा था, पर बीच-बीच मे उनको कुछ मनोरजन की भी जरूरत थी। 11 मार्च को बदरीपुर के चौधरी सत्येन्द्रजी सपत्नीक आये। फिर हम सबको 'शाला' फिल्म दिखाने ले गये। पडितजी ने शायद इसे पसन्द किया, पर जया और जेता के लिए इसमे कुछ नही था। 12 और 13 मार्च को भी उन्होंने कोश का काम किया। उसके कुछ पृष्ठ वे माचवेजी के पास नमूने के लिए भेजना चाहते थे। 14 मार्च को वे कुछ अधिक व्यस्त रहे। अपनी पुस्तक

'जौनसार देहरादून' की पाण्डुलिपि का आज उन्होंने संशोधन किया और कोश का काम भी चलता रहा। 'मध्य एशिया का इतिहास' पर हाल ही में साहित्य अकादमी पुरस्कार मिला था, इसलिए इसका बंगला और अंग्रेजी में अनुवाद करने के लिए लोग उत्सुक थे। इस सम्बन्ध में उनके पास लोगों के पत्र आये थे। बाद में इसका अंग्रेजी अनुवाद में भाग-1 प्रकाशित हुआ था।

15 मार्च को रविवार था और छुट्टी का दिन भी। पुराना डालनवाला के जिस मकान में हम लोग रहते थे, उसकी ऊपरी मंजिल पर एक बंगाली परिवार रहता था। परिवार में दो बेटे, पति-पत्नी तथा ससुर रहते थे। सभी सीधे-सादे और बड़े मिलनसार थे। उन लोगों के साथ हमारा घनिष्ट सम्बन्ध हो गया था। आज उन्हीं लोगों ने पंडितजी को सपरिवार रायपुर चलने के लिए कहा। वहाँ आर्डिनेन्स फैक्ट्री (Ordinance Factory) है। जिसे 1942 में जब जापानियों ने कलकत्ता पर बमवर्षा की थी, उस समय कलकत्ता से यहाँ स्थानान्तरित कर दिया गया था। उस समय फैक्ट्री में काम करनेवाले बहुत-से बंगाली परिवार भी यहाँ आ गये थे। रायपुर में ऐसे सैकड़ों बंगाली परिवारों के होने से वहाँ एक बंगाली कालोनी ही बसी हुई थी। उनमें से बहुतों ने पंडितजी की पुस्तकों का बंगला अनुवाद पढ़ा था और उनके नाम से भलीभाँति परिचित थे। आज इन्हीं लोगों में से एक घर में पंडितजी को परिवार सहित रायपुर आने का निमंत्रण दिया गया था। हम लोग तथा बौदि परिवार (ऊपरवाले) बस में गये। वहाँ दिन-भर का कार्यक्रम था। बंगाली भोजन हुआ, जिसमें मछली का प्राधान्य था। पंडितजी को पता चला कि फैक्ट्री में उस समय 1000 मजदूर काम कर रहे थे और ढाई सौ लोग दूसरे काम करते थे। वंग गृहपतियों ने पंडितजी का दिल खोलकर स्वागत किया और दिन-भर उनके साथ सत्संग चलता रहा। आज पंडितजी बहुत प्रसन्न रहे। रात हो जाने के बाद पंडितजी हम सबको लेकर घर लौट आये।

16 मार्च को उन्होंने कोश के दो पृष्ट टाइप किये। उनकी पुस्तक 'जौनसार देहरादून' के लिए कुछ सरकारी आँकड़े और सूचनाएँ उनको चाहिए थीं। सूचना अधिकारी से अपेक्षित सामग्री मिलने के आश्वासन से वे प्रसन्न हुए। आज ही शाम के समय श्री गयाप्रसाद शुक्लजी अपनी पत्नी के साथ पंडितजी से मिलने आये। शुक्ल जी के साथ पंडितजी का मैत्री-सम्बन्ध था और शुक्लजी तथा उनकी पत्नी पंडितजी का बहुत ख्याल रखते थे। समानधर्मा होने के कारण शुक्लजी के साथ उनकी बहुत बनती थी। अगले दो दिन (17-18 मार्च) भी पंडितजी कोश-कार्य में ही लगे रहे। वे श्रीलंका जाने की भी मन-ही-मन तैयारी कर रहे थे, इसलिए हाथ के सारे काम को समय पर ही समाप्त कर देना चाहते थे। यही कारण था कि मैं भी जल्दी से जल्दी अपनी थीसिस लिखकर समाप्त करूँ, इसके लिए मेरे पीछे लगे रहते थे। परन्तु श्रीलंका जाने या न जाने के अपने निर्णय के बारे में पत्नी को अभी नहीं बताना चाहते थे।

मार्च का तीसरा सप्ताह चल रहा था। देहरादून में दिन के समय धूप तेज होने लगी थी। पंडितजी अब इतनी गर्मी से ही घबराने लगे थे। अप्रैल में भी यहीं रहना था और उन्हें अभी से चिन्ता होने लगी थी कि अप्रैल का महीना कैसे बीतेगा? अभी तो बिजली के पंखे का इन्तजाम पहले करना होगा। मच्छर, मक्खियाँ और खटमल भी आने लगे थे, जिनसे पंडितजी को बहुत चिढ़ थी।

हमारे दोनों बच्चे स्कूल जा रहे थे। कभी कभी शाम को उनके पापा ही उन्हें स्कूल से लिवाने चले जाते थे। बच्चे बड़े प्रसन्न रहते पापा के साथ। जेता का दाहिना हाथ कमजोर होने से लिखने में उसके अक्षर अच्छे नहीं बनते थे, वैसे वह दाहिना हाथ ही चलाता था। पंडितजी को चिन्ता होना स्वाभाविक ही था। इन दिनों उनको छोड़कर हम सबको खाँसी हो रही थी। वे हम लोगों की देखभाल करते थे।

## श्रीलंका से निमंत्रण

पंडितजी श्रीलंका में पहले भी बहुत समय तक रहे थे। उस समय 1925-26 में वहाँ के विद्यालंकार परिवेण (कालेज) में वे संस्कृत का अध्यापन करते थे और स्वयं पालि भाषा का अध्ययन करते थे। तभी से विद्यालंकार कॉलेज के साथ उनका घनिष्ट सम्बन्ध रहा था। 1959 में अब वह कॉलेज विश्वविद्यालय बन रहा था, जिसका विधिवत् उद्घाटन भारत के प्रथम राष्ट्रपति डॉक्टर राजेन्द्र प्रसादजी के कर कमलों द्वारा हो गया था। उसी

विश्वविद्यालय में हमारे राहुलजी को दर्शन के महाचार्य-पद पर कार्य-भार स्वीकार करने का निमंत्रण मिला था। इस सम्बन्ध मे प्रथम पत्र उनको पेकिंग में 1958 में ही मिल चुका था। उन्होंने तब उत्तर दिया था कि वे थोड़े समय के लिए ही श्रीलंका आ सकेंगे। उसके उत्तर में फिर केलनिया से पत्र गया था, जो इस प्रकार था–

*(Seal)*

*Vidyalankara Pirivena,*
*Kelaniya, Ceylon.*
*27 October, 1958*

*Acharya Mahodaya,*

*It is just now that I received your letter dated 30-9-58. We are happy to hear that you would come to Vidyalankara University even for a short while. We hope that you would stay here at least for a year. We would try our best to make you happy and at home here. Our Principal and our Director were very glad when I told them your intention to come to this University.*

*The 84th anniversary of this Institution falls on the 1st November, 1958, and we have decided to hold a special function to celebrate this occasion. The Prime Minister with several members of the Cabinet will be attending this function.*

*The University Bill has not yet passed through the Senate, the Upper House. I think it would take at least a month or two before the University would be really established. However we are making every arrangement to start the 1st session on the 1st week of May 1959. I do hope that you would be able to come to Ceylon by that time.*

*We are making every efforts to make this University a great success. As you advised us it is our intention and determination to make ours a great seat of learning-a Cultural Centre. We are making arrangements to have departments for Buddhist Philosophy , Philosophy and so on. We have written to Bhadanta Ananda Kausalyayana Thera, to be the Head of the Hindi Language section.*

*Shri Sivali Thera and N. Pragnakara Bhikkhu went to the U. S. S. R. to attend the Afro-Asian Writers Conference as representatives of Ceylon writers. I, too, were invited but declined to go as I was greatly needed by the Institution specially at this moment. They came back to Ceylon on the 23rd of this month.*

*ACHARYA RACHITA BAUDHA*
*SANSKRITI TU MAYA NA DRISHTA.*

*Yours faithfully,*
*K. Prajnakitti.*

आज 21 मार्च (1959) को भी विद्यालंकार विश्वविद्यालय के वाइस चान्सलर का निमंत्रण पत्र आया जिसमें लिखा था–"चार वर्ष के लिए दर्शन के प्रोफेसर का पद स्वीकार करें।" पंडितजी ने तत्काल उत्तर नहीं दिया। बस, डायरी में लिखा–"यह तो कमला के आधीन है।" दो-तीन दिन इस सम्बन्ध में हमारे बीच विचार-विमर्श होता रहा। एक तरफ मैं देखती थी कि नागरी प्रचारिणी सभा, काशी की विश्वकोश-योजना में पंडितजी के साथ जिस तरह से धोखा और उपेक्षापूर्ण व्यवहार किया गया था, और चीन में जाकर तिब्बत जाने की अनुमति न मिलने से उन्हें जो निराशा हुई थी, उसकी पूर्ति के लिए श्रीलंका का यह निमंत्रण संतोषजनक था। पर दूसरी

और मैं देखती थी–उनके स्वास्थ्य की वर्तमान अवस्था जैसी है, उसको देखते हुए उनको विदेश नहीं जाना चाहिए। अब उनकी आयु भी ढल रही है, दो बार हार्ट अटैक हो चुका है, परिवार से दूर रहने पर उनकी देखभाल कौन करेगा ? यह सब सोचकर मैंने उनके श्रीलंका जाने के निश्चय को पसन्द नहीं किया। परन्तु, यह भी देख रही थी कि भारत में रहकर भी वे किसी बड़े काम के अभाव में बहुत उदास रहते हैं, तब क्या किया जाय ? उनको कुछ समय के लिए श्रीलंका जाने देना ही ठीक रहेगा। यदि अनुकूल रहा तो परिवार को बाद में ले जायेंगे। अतः उन्होंने 24 मार्च को अपनी स्वीकृति का पत्र विद्यालंकार विश्वविद्यालय के वाइस चान्सलर को लिख दिया और यह भी लिखा कि वे सिर्फ दो साल के लिए ही श्रीलंका आयेंगे।

विद्यालंकार विश्वविद्यालय के रजिस्ट्रार ने उनके वेतनमान के बारे में सूचना देते हुए फिर 7 अप्रैल को उन्हें एक पत्र भेजा था, जो पाठकों के लिए यहाँ उद्धृत है :

*THE VIDYALANKARA UNIVERSITY OF CEYLON*<br>*K E L A N I Y A,*<br>*CEYLON.*<br>*7th April, 1959.*

*To,*<br>*Maha Pandit Sri Rahula Sankrityayana Esqr.*<br>*193, Purana Dalanwala,*<br>*Dehradun, India.*

*Dear Sir,*

*I am directed by the Vice Chancellor to acknowledge with thanks your air letter dated 24th March 1959, and to request you kindly to assume duties as Professor and Head of the Department of Philosophy in the Vidyalankara University of Ceylon on the first day of June 1959 the latest.*

*The Scale of salary attached to your post is Rs. 1500/4/600 & 4/900 = 2,100 but considering your experience you will be placed on the maximum of the scale of salary.*

*You will also be paid the cost of living allowance, Special living allowance & house rent according to govt. rates.*

*You will be reimbursed the first class train fare of yourself and members of your family, from India to Ceylon.*

*Please let me know the probable date of your arrival in Ceylon. If you need any assistance from University as regards obtaining the passport and other travel documents, please let us know.*

*Yours faithfully,*<br>*Sd\-*<br>*Registrar.*

पंडित को वहाँ वेतन के रूप में 2100 रुपया तथा अन्य भत्ता वगैरह अलग, साथ-साथ ही मकान किराया, श्रीलंका जाने का खर्चा सभी कुछ देने की मजूरी थी। पंडितजी ने अक्तूबर से कार्यभार संभालने का निश्चय किया। अब वे कुछ समय के लिए आर्थिक रूप से निश्चिन्त होना अनुभव करने लगे थे।

21 मार्च को ही उन्होंने डॉ. नलिनाक्ष दत्त को एक पत्र लिखा और डॉ. राघवन के लिए संस्कृत में एक लेख भी लिखा। 22 मार्च को बदरीपुर के चौधरी सत्येन्द्रजी के यहाँ पंडितजी सपरिवार आमंत्रित होकर गये। उनके पास ही चौधरीजी के रिश्तेदार राजेन्द्रकुमार जी के घर में दोपहर का भोजन किया और चाय-पान चौधरीजी

के यहाँ। बदरीपुर बासमती चावल और गन्ने के लिए प्रसिद्ध है। दिन-भर वहाँ रहकर पंडितजी ने बासमती और गन्ने की खेती के बारे आँकड़े इकट्ठे किये और खेती-किसानी की अन्य जानकारी प्राप्त की। श्री सत्येन्द्रजी तथा उनकी पत्नी श्रीमती लज्जारानी बहन का हम लोगों पर अत्यधिक स्नेह रहा। बहुत वर्षों के बाद श्री सत्येन्द्रजी राहुल परिवार से मिलने राहुल निवास मे भी आये थे। पंडितजी के साथ उनकी बहुत पुरानी मैत्री थी। उस दिन पंडितजी तथा अन्य बड़े लोग आपस में बातचीत करते रहे और जया-जेता और मैं गन्ना चूसते रहे। रात को डेरे पर लौट आये। आज रात-भर हम तीनों को बहुत खाँसी रही और पंडितजी हम लोगों को औषधि देते रहे।

23 और 24 मार्च को भी राहुलजी 'तिब्बती कोश' पर काम करते रहे। 'चीन में क्या देखा' के अंश तुड्ह्वान को शेरजंगजी से टाइप करवाया। बीच बीच में सभा और गोष्ठी भी हो जाया करती थी। कभी-कभी पंडितजी उसमे भाग लिया करते थे। 25 मार्च को होली पड़ी थी और उसी शाम को देहरादून मे एक हिन्दी गोष्ठी का आयोजन था, जिसमे डेढ़ दर्जन कवियों और कहानीकारों ने भाग लिया। इसमे राहुलजी भी कुछ बोले थे। 26 मार्च को वे अपने लेखन-कार्य में व्यस्त रहे। उस दिन भटनागर स्मारक ग्रंथ तथा 'आजकल' के लिए दो लम्बे लेख भी लिखे। फिर शाम के समय सेवक आश्रम रोड पर श्री रूपनारायण मिश्र तथा श्री गयाप्रसाद शुक्ल के घर जाकर सत्संग कर आये। मुझको तो अपने थीसिस लेखन में व्यस्त रहने के कारण कहीं बाहर जाने का समय नहीं मिलता था। पंडितजी इसी काम के लिए श्रीलंका जाने से रुके हुए थे। 27-28-29-30 और 31 मार्च के पाँच दिन अपने कोश कार्य में ही लगे रहे। बस बच्चों के लिए थोड़ा समय देते थे। शेष समय में वही प्रिय काम याने कोश का काम। कहीं बाहर गये नहीं।

1 अप्रैल को देहरादून के रोटरी क्लब में उन्हें जाना पड़ा। वहाँ की सारी कार्यवाही अंग्रेजी में हुई, पर राहुलजी ने हिन्दी मे भाषण दिया। रोटरी क्लब के सदस्य उच्च-मध्यवर्ग के लोग थे। पर हिन्दी के हिमायती को हिन्दी की जगह पर दूसरी भाषा कहाँ पसन्द आती ?

2 अप्रैल को भी पंडितजी का बाहर निकलना पड़ा। सुबह उन्होंने कोश का काम किया। फिर हाल ही मे की हुई अपनी 'चीन-यात्रा' पर पुस्तक लिखने का काम भी आज ही से शुरू किया। प्रतिदिन 10 पृष्ठ लिखवाने का उन्होंने निश्चय किया। पुस्तक बाद मे 'चीन में क्या देखा' नाम से छपी, जिसके प्रकाशक का नाम है पीपुल्स पब्लिशिंग हाउस, रानी झाँसी रोड, नई दिल्ली। दोपहर बाद स्थानीय रवीन्द्र संस्कृति केन्द्र में उनका तिब्बत चीन पर भाषण देना पड़ा। श्रोतावर्ग में समझदार नर नारी अधिक थे। अध्यक्ष मनचन्दाजी ने पंडितजी की तारीफ में 'कलमतोड़' की संज्ञा दी। उसके बाद पंडितजी पल्टन बाजार घूमने गये। संत निहालसिंह से भी वे मिलने गये। उस समय संतजी 76 वर्ष के थे, पर चलते-फिरते टहलते थे।

3 अप्रैल को उन्होंने कोश का काम किया और 4 अप्रैल को भी। आज ही उदयाचल प्रकाशन, पटना से बौद्ध सिद्ध साहित्य पर एक शोध निबन्ध लिखने के लिए पंडितजी के पास अनुरोध पत्र आया। इसके लिए उनके पास सहायक ग्रंथों की कमी थी। आज के ही दिन उनको यह भी पता चला कि 'आज' साप्ताहिक में छपने के लिए जोशीजी ने तिब्बत को लेकर तूफान और बदतमीजी का लेख भेज दिया था। 6 अप्रैल को कुछ देर कोश-कार्य किया। फिर टाइपिस्ट श्री शेरजंग के आने पर चीन-यात्रा पर टाइप करवाया। आज ही किताब महल ने रायल्टी के 3 हजार रुपये और साहित्य अकादमी ने कोश के लिए अग्रिम धन 1 हजार रुपये का चेक भेजा। पंडितजी ने अपने पुराने टाइपिस्ट तथा मेरे चचेरे भाई श्री मंगलदेवजी को नेपाल से बुला भेजा था। उनके आने का समाचार पाकर पंडितजी आवश्स्त हो गये। उनको आशा हो गई कि मंगलजी कमला की थीसिस टाइप कर देंगे। 7 और 8 अप्रैल को भी उन्होंने कोश-कार्य किया और चीन-यात्रा पर टाइप करवाया।

9 अप्रैल के दिन पंडितजी ने 67वें वर्ष में प्रवेश किया। घर के ही लोगों ने उनको जन्मदिन पर बधाई दी। मैंने उनके कुछ फोटो भी लिये। पर आज वे बहुत उदास थे। उन्होंने आज की दैनन्दिनी में लिखा—"आज 67वें वर्ष मे प्रवेश किया। कोई उत्साह नहीं। ख्याल आता है अब फिर यह दिन देखने को न मिलता।" दोस्त, मित्र लोग उनको जन्मदिन पर प्रायः भूल ही जाते थे।

कोश-कार्य के साथ-साथ चीन-यात्रा पर भी वे टाइपिस्ट को बोलकर लिखवा रहे थे और पुस्तकों का करीब-करीब तीन-चौथाई भाग टाइप भी हो चुका था। बस, अपने कामों में ही वे व्यस्त रहते थे। दिन-भर बच्चे स्कूल में होते, मैं अपने घरेलू काम को समाप्त करके लिखने या टाइप करने बैठती। वे घड़ी देखते रहते कि कब मैं पढ़ने-लिखने बैठती हूँ। प्रायः दिन के एक बजे मैं घर का काम समाप्त कर पाती। नौकर के न होने से सारा काम मैं ही करती थी। इसके लिए पंडितजी उन दिनों मुझसे बहुत नाराज रहते थे और इसीलिए वे अपने जीवन के प्रति उदासीन भी होते जा रहे थे। यद्यपि इसमें मेरा कोई कसूर नहीं था, मैं तो अपने लिखने के काम में लगी ही हुई थी, पर घर, बच्चे और बीमार राहुलजी की देखभाल भी तो मुझे ही करनी पड़ती थी। गृहिणी होकर इन सबसे मुँह कैसे फेर सकती थी ? पंडितजी जो गुरु के रूप में थे, लाठी लेकर जैसे मेरे पीछे पड़े रहते थे। थोड़ी सी भी रियायत नहीं, थोड़ा सोचना भी नहीं, अपने ही दृष्टिकोण से देखना, अपनी ही बात को ठीक समझना, दूसरे की कुछ न सुनना। यही उन दिनों उनका स्वभाव बन गया था। एक दिन तो उन्होंने यहाँ तक कह डाला—"जाओ, तुम अपनी थेसिस को चूल्हे में डाल दो, तुम्हें तो केवल घर का काम करना है।" ऐसे वातावरण में मेरे पास रोने के सिवा और कोई चारा नहीं था। जवाब दूँ तो आसपास के लोग सुनेंगे, फिर जवाब देना मेरा स्वभाव भी नहीं था। मैं अपना काम तो कर ही रही थी, पर उनको दिखाई नहीं देता था। मूक होकर मैं आँसू बहाती और अपना काम भी करती जाती। कितने चिड़चिड़े और कितने कठोर हो गये थे वे उन दिनों। क्या ये वही राहुलजी थे जिनके चेहरे पर हमेशा मधुर मुस्कान रहती थी, पर अब तो मुस्कान की जगह पर तनाव ही रहता था। 10 अप्रैल को ऐसा ही अप्रिय प्रसंग हो जाने से उन्होंने सोच लिया कि कुछ समय के लिए हम अलग रहना होगा। हाँ, तो अलग रहने ही के लिए वे श्रीलंका जाना तय कर चुके थे। कोई बात नहीं, ताली दो हाथों से बजती है। तनावपूर्ण वातावरण को बनाने में सिर्फ मेरा ही तो हाथ नहीं था। खैर। सबसे बड़ी बात थी कि पंडितजी में यह चिड़चिड़ापन देहरादून की गर्मी के कारण भी आ रहा था। उनसे गर्मी बर्दाश्त ही नहीं होती थी, पर श्रीलंका की भयानक गर्मी में जाने के लिए वे एक तरह से कमर कस चुके थे। उसी दिन शाम को मेरे भाई श्री मंगलदेवजी नेपाल से आ गये, जिनके आने से मुझको बड़ा सहारा हो गया।

तनाव के रहने पर भी हम लोग बेकार नहीं बैठते थे। वे अपना कोश-कार्य तथा चीन पर लेखन-कार्य नियमित रूप से करते रहे। दिन में मक्खियों से परेशान रहते तो रात को मच्छरों से। इससे उनको बड़ी झुंझलाहट होती थी। यात्रा के लेखन कार्य में किसी प्रकार का व्यवधान नहीं हुआ। उसमें अब मंगलजी भी सहायता करने लगे। 14 अप्रैल को भी उन्होंने चीन-यात्रा पर लिखवाया और दोपहर बाद कोश का काम किया। उस दिन विद्यालंकार विश्वविद्यालय से रजिस्ट्रार का पत्र आया जिसमें उनको जून से ही अपना कार्य-भार सँभालने के लिए कहा गया था। पंडितजी ने लिख दिया कि वे सितम्बर से पहले तो जा नहीं सकते। तब तक तिब्बती-हिन्दी कोश को भी समाप्त कर देना था, क्योंकि अन्यत्र जाने पर रिफरेन्स के लिए सामग्री नहीं मिल सकती थी। 15 अप्रैल को पंडितजी के घुमक्कड़ शिष्य श्री शिवशर्मा जी भी आ गये। मुझे अपनी थीसिस को जल्दी से जल्दी टाइप करके समाप्त करना था। पंडितजी का रुख कड़ा था, तने हुए ही रहते थे, क्योंकि उनको लगता था कि उनके सीलोन जाने से पहले शायद मैं अपना काम समाप्त नहीं कर सकूँगी।

भाई मंगलजी ने थीसिस की टाइपिंग में मेरी सहायता शुरू कर दी। शिवशर्माजी भी कुछ सहायता करना चाहते थे। इसी बीच पंडितजी को लखनऊ से बुलावा आ गया। साथी शिव वर्मा और साथी रमेश सिन्हा का पत्र आया कि लखनऊ में कम्युनिस्ट पार्टी की कान्फ्रेन्स हो रही है। उसमें राहुलजी को डेलीगेट के तौर पर आमंत्रित किया गया था। यह पत्र 18 अप्रैल को सुबह मिला। इससे पहले भी लखनऊ जाने के लिए इन दोनों मित्रों का पत्र आया था। तब उन्होंने अपने स्वास्थ्य ठीक न रहने के कारण जाने से इन्कार कर दिया था। परन्तु जब शिव वर्माजी का दुबारा आग्रहपूर्वक पत्र आया तो फिर वे जाने के लिए तैयार हुए और 18 अप्रैल को तीन दिन के लिए लखनऊ चले गये। उनके जाते समय हम दोनों में बोलचाल भी करीब-करीब बन्द थी।

खैर, इन तीन दिनो का मैंने खूब इस्तेमाल किया। वैसे भी काम करने में मैं कभी आलस नहीं करती थी। न पहले करती न अब। पर मशीन तो नहीं हूँ न ! पडितजी की अनुपस्थिति में मैंने शिवशर्माजी को रसोई का भार दे दिया। जया-जेता को देखने का भार ऊपरवाली बौदि को दिया। मगलजी मेरी थीसिस की अनुक्रमणिका को टाइप करने मे मदद करने लगे और मैं दूसरे अध्यायो को टाइप करने में सुबह से रात तक लगी रही। इस तरह उनके आने तक अपना काम समाप्त करके रख दिया।

**लखनऊ :** राहुलजी न 18 अप्रैल के पूर्वाह्न मे चीन-यात्रा के आगे के अध्याय को टाइप करवाया, फिर तिब्बती कोश-कार्य का काम करते रहे। वह इसे सितम्बर से पहले ही समाप्त कर देना चाहते थे, क्योंकि श्रीलंका जाने पर फिर पुस्तक के लिए सन्दर्भ-सामग्री नही मिल सकती थी। फिर रात की गाडी से वे लखनऊ के लिए रवाना हो गये।

अगले दिन (रविवार, 19 अप्रैल) सुबह 8.30 बजे पडितजी लखनऊ पहुँच गये। स्टेशन से सीधे वे बुद्ध विहार, रिसालदार पार्क गये। वहाँ भिक्षु प्रज्ञानन्दजी से मिलना था, पर वे ज्वर मे पीडित थे। उनको देखते हुए वे यशपालजी के गृह मे गये। उन्ही के यहाँ ठहरे भी। लखनऊ पार्टी कान्फ्रेन्स मे उन्हे कई साथी मिल गये। प्रादेशिक पार्टी कान्फ्रेन्स मे वे थोडी देर के लिए गये। अपराह्न मे वे तिब्बत के बारे में बोले। आजमगढ के तीन एम. एल. ए. मे भी उनकी वहाँ भेंट हुई। उनमे से श्री झारखण्डे राय भी थे जिनमे पडितजी ने विशेष परिवर्तन होते नही पाया। यहाँ बहुत-से मित्र वर्षों के बाद पडितजी से मिले थे। रात को कवि सम्मेलन का आयोजन था। उसमे राहुलजी ने उद्‌घाटन किया और भाषण दिया। थोडी दर तक कविताएँ भी सुनी और 11 बजे रात को डेरे पर आकर सो गये।

20 अप्रैल की डायरी मे वे लिखते है—"साढे 10 बजे गये पासपोर्ट आफिस मे। काम की नौकरशाही। दो रुपये देकर इन्डोनेसिया, लका, सिंगापुर, मलाया के नाम जोडने के लिए रसीद और फार्म दे आये। कमला की तो यहाँ इस वक्त नही हो सकती। फार्म पर कमला का और मजिस्ट्रेट का भी हस्ताक्षर होना चाहिए। बिना कराये ही अपना भरकर दे आये। थोडी दर के लिए कान्फरेन्स मे गये। साथी सज्जाद जहीर मिले। पॉच सदी की हिन्दी काव्यधारा की रूपरेखा बतलाई। उर्दू भाग को सग्रह करने का काम सज्जाद ने लिया और हिन्दी सग्रह का काम नामवरसिंह ने लिया।

**देहरादून :** उस दिन अपराह्न मे वे थोडी दर सोये। फिर उदयनारायण तिवारीजी से कुछ दर तक बात होती रही। रात पौने 8 बजे की गाडी से देहरादून के लिए उन्होने प्रस्थान किया। दूसरे दिन (21 अप्रैल) सुबह 10 बजे से कुछ पहले वे घर पहुँच गये। घर पहुँचने पर उन्हे यह देखकर सतोष हो गया कि "कमला ने थेसिस टाइप कर डाला। अब चार पृष्ठ और बाकी रहते है।" उस दिन उन्होने अपने कोश का काम भी किया। दूसरे दिन से थीसिस को देखते रहे मेरे साथ। 23 अप्रैल को उन्होने चीन यात्रा का अगला अध्याय लिखवाया। मेरी थीसिस को भी देखते रहे। 24 अप्रैल को उन्होने थीसिस देखने का काम समाप्त किया और उसे जिल्द बाँधने के लिए भेज दिया। उसके बाद वे अपना कोश कार्य देखने मे लग गये। 28 को ही रात को उन्होने लंका-यात्रा के लिए मेरी राय पूछी तो मैंने उनकी इच्छा को देखकर आपत्ति नही की, क्योकि मेरे आपत्ति करने पर भी वे जाने से रुकनेवाले तो थे नहीं। फिर खामखा झगडा क्यो करती। उसी दिन उन्होंने लका मे अपने आने की स्वीकृति भेज दी। भाई मगलजी भी नेपाल लौट गये।

अब पडितजी को देहरादून की गर्मी असह्य लग रही थी। रात को मच्छर तग करते। मसहरी मे सोने से पसीना होता था, चारपाइयों मे खटमलो की भरमार हो गई थी। इन सब के कारण भी उनका दिमागी चिड़चिड़ापन और बढ रहा था। जहाँ हम रहते थे, वहाँ बिजली के पखे की सुविधा नहीं थी। ऐसी गर्मी को सहन न कर सकनेवाले पडितजी अब सीलोन की गर्मी बर्दाश्त करने का निश्चय कर रहे थे, जिससे मुझे बड़ा आश्चर्य होता था। अप्रैल की 28-29 तारीख हो चुकी थी। पडितजी गर्मी से बहुत परेशान रहने लगे, मुझे उनको परेशान देखकर बहुत दुःख होता था। हमने मसूरी जाने का निश्चय करके वहाँ एक फ्लैट ले भी लिया था। पर अभी डॉ. धर्मेन्द्र का डी. लिट्. का निबन्ध पंडितजी के पास जाँच के लिए आया था। वह बड़ा काम था, इसलिए

यह काम समाप्त करके ही वे मसूरी जाने की सोच रहे थे। पर 30 अप्रैल को एक दिन के लिए ही उनको मसूरी जाना पड़ा।

**मसूरी :** श्री मुनीश्वरनाथ जुत्शी के द्वितीय पुत्र इंजीनियर योगीश्वर जुत्शी का विवाह-समारोह मसूरी में हो रहा था, उसी में राहुलजी भी आमंत्रित थे। विवाह-भोज हैकमेन होटल में आयोजित था। बहुत लोग आये हुए थे। कुछ भाषण भी हुए और हमारे पंडितजी भी बोले। शाम को सत्यकेतुजी की पत्नी श्रीमती सुशीलादेवी के साथ पंडितजी अपने पुराने नीड़ हैपीवेली तक टहलते हुए गये, नेडली दम्पती से मिलने। अब तक तिब्बत में क्रांति हो जाने के कारण श्री दलाईलामाजी सदल-बल मसूरी में आकर बिड़ला हाउस में ठहरे हुए थे। उनकी सुरक्षा के लिए वहाँ पुलिस का कड़ा पहरा था। सड़क पर बत्तियाँ भी खूब जल रही थीं। उन दिनों भारत सरकार दलाईलामाजी के साथ आये हुए व्यक्तियों को भी प्रतिदिन के हिसाब से खर्च दे रही थी। हैपीवेली की वर्षों से खाली पड़ी किटवर्ड की कोठी भी तिब्बती शरणार्थियों के लिए ली गई थी। इस समय मसूरी में सनसनी थी। तिब्बत तथा दलाईलामाजी इस समय चर्चा के विषय बने हुए थे। उस रात को राहुलजी डॉ. सत्यकेतुजी के घर लक्समौट में ठहरे और देर तक इसी विषय में मित्र तथा मित्र-परिवार के साथ बातचीत होती रही। दूसरे दिन 1 मई को सवेरे 9 बजे की बस पकड़ी और 11 बजे अपने घर-परिवार में आ गये।

**देहरादून में :** 2 मई को पंडितजी ने किताबों के 7 बक्सों को ठीक करके लखनऊ भेज दिया। वहाँ से भिक्षु प्रज्ञानन्दजी कलिम्पोंग रवाना कर देनेवाले थे। हम लोग कुछ ही दिन बाद मसूरी जानेवाले थे, इसलिए वहाँ के लिए ले जाने के सामान भी आज ही ठीक करते रहे, जिसमें काफी समय लग गया। 3 मई को शाम को पर्वतीय सांस्कृतिक प्रदर्शनी देखने पंडितजी हम सबको लेकर गये। यह कार्यक्रम देहरादून के परेड मैदान में हो रहा था। राहुलजी निर्णायकों में से एक थे। यहाँ गढ़वाली, कुमाऊँनी, नेपाली, हिमाचली आदि पर्वतीय लोकनृत्य, लोकगीत प्रस्तुत किये गये। लोककला के तो पंडितजी सदैव प्रशंसक ही रहे। आज के इस कार्यक्रम में उन्होंने बहुत आनन्द लिया। कुमाऊँ के श्री मोहन उप्रेती की टोली द्वारा प्रस्तुत लोकनृत्य और लोकगीत सर्वश्रेष्ठ चुने गये। इसमें पंडितजी और अन्य सभी निर्णायक सहमत थे।

4 मई को गर्मी बहुत प्रखर थी। गर्मी के मारे पंडितजी बहुत परेशान रहे। दिन में गर्मी से और रात को मच्छरों से। मच्छरों से उनको बहुत नफरत थी, सो ही नहीं सके। 5 मई को मंगलवार पड़ा। आज भी उनका वही हाल रहा। दिन उनको असह्य हो गया। अब कल तो यहाँ से मसूरी के लिए चल देना था।

## मसूरी में राहुलजी का अंतिम निवास

इस बार हम लोगों ने मसूरी के कुलड़ी बाजार के पास हरि लॉज कॉटेज का एक बहुत छोटा-सा फ्लैट किराये पर लिया था। अतः 6 मई को देहरादून में दिन भर की गर्मी किसी तरह बिताकर शाम को 5 बजे 12 रुपये में पूरी टैक्सी लेकर साढ़े 6 बजे पिक्चर पैलेस बस स्टैण्ड पर पहुँच गये और 8 कुलियों की पीठ पर सामान लदवाकर हरि लॉज कॉटेज पहुँच गये। पंडितजी को गर्मी से राहत मिली, सबकी जान में जान आई। श्री शिवशर्माजी से हम लोगों को बड़ी सहायता मिली।

7 मई को पंडितजी ने 'चीन में क्या देखा' के पृष्ठों को दोहराया, क्योंकि दिल्ली से इस पुस्तक को छापने के लिए पाण्डुलिपि की माँग आई थी। शाम को वे परिवार के साथ लण्ढौर बाजार तक घूमने गये। वहाँ उनके पुराने मित्र किशनसिंहजी की बाबी मिली। दुकानदार दूकान की बिक्री से संतुष्ट दिखाई दे रहे थे। चिर-परिचित बाजार को देखकर पंडितजी बहुत प्रसन्न हो रहे थे। अभी सैलानियों की भीड़ नहीं आई थी। 9 मई को राहुलजी अपनी चीन-यात्रा की पाण्डुलिपि का संशोधन करते रहे। डॉ. धर्मेन्द्रनाथ की थीसिस को भी देखना था। दिल्ली से रूसी अध्यापक की नियुक्ति के लिए परीक्षक की हैसियत से पंडितजी को निमंत्रण आया। अब एक दिन के लिए दिल्ली जाने का प्रोग्राम बन गया। वर्षों पहले पंडितजी ने ल्हासा (तिब्बत) में रहते समय तिब्बती-संस्कृत कोश की पाण्डुलिपि तैयार की थी। अब बिहार सरकार उसे छापना चाहती थी, पर उस समय सम्भव न हो सका। पाण्डुलिपि आज भी अप्रकाशित अवस्था में है। बिहार सरकार ने इस कोश

को छापने के लिए अनुमानित खर्च का ब्यौरा माँगा था। कोश की पाण्डुलिपि बिहार रिसर्च सोसायटी के पास पहुँच भी गई थी। किन्तु इतने वर्षों तक उसका क्या हुआ, कुछ पता नहीं चल सका। जब सोसायटी के निदेशक अस्करी साहब थे, तब यह पाण्डुलिपि ले ली गयी थी। इस बार 1993 में पता चला कि यह पाण्डुलिपि विश्वभारती के डाक्टर सुनीतिकुमार पाठक के पास है और वह उसके आधार पर अपनी डिक्शनरी बना रहे हैं। मैंने पंडितजी की उस पाण्डुलिपि को मुझे लौटा देने की माँग की थी, पर अभी तक उनका कोई उत्तर नहीं आया।

उन दिनों श्री दलाईलामाजी के मसूरी आकर रहने से वहाँ खूब सरगर्मी थी। जासूस लोग भी भरे हुए थे। हमारे पंडितजी हाल ही में चीन की यात्रा कर आये थे। अतः 10 मई, रविवार को चीन-भारत-मैत्रीसंघ की सभा में तिब्बत की घटनाओं और समस्याओं के बारे मे भाषण हुए। राहुलजी ने भी व्याख्यान दिया। मसूरी आने के दिन से ही पंडितजी का शाम को रोज टहलने जाने का नियम बन गया। वे ज्यादातर किताब घर या उससे थोडा आगे ग्विेयरा तक जाया करते थे। दिन-भर वे 'चीन में क्या देखा' की आवृत्ति करते। मसूरी में मई के महीने में भी राहुलजी गर्मी महसूस कर रहे थे। 12 मई को उन्होंने 11 से 4 बजे तक 'चीन में क्या देखा' की आवृत्ति कर डाली। अब उसकी दूसरी प्रतियो का सशोधन करना रह गया। पहले यह काम मंगलजी कर दिया करते थे। फिर वे शाम को टहलने निकल पड़े। 13 मई को भी उन्हे खूब गर्मी लग रही थी। दिन में संशोधन का काम करते रहे और शाम को सपरिवार टहलने निकले।

14 मई को श्रीलंका के विद्यालकार विश्वविद्यालय का फिर पत्र आया। वहाँ पडितजी On Condition पर जा सकते हैं, ऐसा उन्होंने सोचा। सामान के लिए थामस कूक से प्रबन्ध हो सकता है। विश्वविद्यालय वालों ने इस बार भारत में लका के उच्चायुक्त तथा लका मे भारत के उच्चायुक्त को भी लिख दिया था। पर विद्यालकारवाले चाहते थे कि राहुलजी जून के महीने में ही श्रीलका आये। पत्र इस प्रकार लिखा गया था :

*THE VIDYALANKARA UNIVERSITY OF CEYLON,*
*KELANIYA*
*CEYLON.*
*29th April 1959*

*Maha Pandit Sri Rahula Sankrityayana Esqr.*
*193, Old Dalanwala,*
*Dehradun,*
*India.*

*Dear Sir,*

*I am directed by the Vice- Chancellor to acknowledge with thanks your air letter dated the 20th April 1959, and to inform you the following.*

*2. You are authorised to travel with your family in the airconditioned class of the Indian Railways.*

*3. When an officer is coming to this country, on a contract of service with the government or with a Government sponsered institution like an University, the normal practice is that the officer is authorised to meet his travelling expenses including his baggage and library and the expenses so incurred will be reimbursed to the officer on his arrival in the island. That is indeed for the purpose of convinience and to obviate audit querries. However, I am prepared to contact Thos Cooks (Travel agents) and to request them to book your passage etc. provided you are pleased to inform the*

*University of the date of your departure from India and the place of departure etc. We are prepared to extend you all facilities in this regard.*

*4. As regards your travel documents, I am enclosing a letter I have written to the Ceylon High Commision in India and the Indian High Commision in Ceylon.*

*5. Please keep me informed of your Programme.*

*Yours faithfully,*
*Sd/-*
*Registrar.*

20 मई को वहाँ से एक और पत्र लिखा गया :

*THE VIDYALANKARA UNIVERSITY OF CEYLON*
*K E L A N I Y A*
*CEYLON*
*20th May, 1959.*

*Maha Pandit Sri Rahula Sankrityayana Esq.*
*Hari Lodge,*
*Mussoorie*
*India.*

*Dear Sir,*

*We are in receipt of your air letter dated 14th 5 1959*

*We have noted that you would be assuming duties in your post in October, 1959*

*It would facilitate matters if you would be pleased to inform us of the names, and also the ages in the case of children, the probable date of departure from India and the railway station from where you would entrain, so that this information can be supplied to Thos, Cook & Son Travel Agents.*

*We would also like to know in advance whether or not your family will be accompanying you to Ceylon, in order that we may take steps to provide suitable accomodation for you If you so desire we shall probably be able to secure on rent for you a house in the vicinity of the University.*

*Yours sincerely,*
*Sd/-*
*Registrar.*

पंडितजी अपने काम से बचे समय में मेरी थीसिस को भी देख रहे थे। अभी नेपालीवाला अंश शेष रह गया था। रुचि बदलने के लिए 'तिब्बती कोश' का काम भी वे करते जाते और थीसिस का काम भी। 17 मई को गर्मी कुछ कम लगी, दिन में वर्षा भी हुई। दिन भर वे कोश का काम ही करते रहे। शाम को नियमित टहलने गये। 18 मई की दिनचर्या भी पहले जैसी रही। 19 मई को जब वे शाम को परिवार के साथ टहलने जा रहे थे तो उनको लगा कि "सी आई डी. का आदमी बराबर पीछे-पीछे रहता रहा है कई दिनों से। आज पूछ लिया, उसने स्वीकार किया। पंत (गृहमंत्री) का विभाग हमारे लिए अंग्रेजों के वक्त से ही जागरूक है।"

**दिल्ली-मार्ग :** 20 मई को राहुलजी दिल्ली के लिए प्रस्थान करते हैं। मसूरी से दोपहर साढ़े 3 बजे चले और पाँच बजे देहरा स्टेशन पर पहुँच गये। प्रथम श्रेणी में ट्रेन में बर्थ मिल गई। आराम से गये। मेहताजी स्टेशन पर आ गये थे। उनको कुछ लिखवा दिया।

**दिल्ली में धौलपुर हाउस में :** 21 मई की सुबह वे दिल्ली पहुँचे। गर्मी बहुत लग रही थी उनको, पर यहाँ के लोग उसे कम कह रहे थे। पी. पी. एच. में गये और 'चीन में क्या देखा' की पाण्डुलिपि दे आये। यहाँ से श्रीलंका के दूतावास में वीसा के लिए गये, पर काम नहीं बना। आज छुट्टी का दिन था। दोपहर ढाई बजे वे धौलपुर हाउस में लेंग्वेज कमीशन में गये। साक्षात्कार के लिए दो ही प्रत्याशी थे। दो में से एक को रूसी अध्यापक के लिए चुनना था। शायद वीर राजेन्द्र ऋषिजी को चुन लिया गया था। मध्याह्न भोजन पंडितजी ने माचवेजी के साथ चीनी ढंग का किया। शाम का चाय-पान एम्बेसेडर रेस्तराँ मे श्रीमती सत्यवती मलिक तथा जयचन्दजी के साथ हुआ। पंडितजी को उसी दिन देहरा जानेवाली गाडी पकडनी थी। ट्रेन में मुश्किल से बैठने-भर को जगह मिली। रात को सो नही सके, लोगों की बडी भीड थी। 22 मई की सुबह वे देहरादून स्टेशन पहुँचे और टैक्सी लेकर 10 बजे तक मसूरी मे अपने परिवार के पास पहुँच गये। शाम को टहलने गये।

**मसूरी में :** 23 मई को जया को 103° बुखार के साथ छोटी चेचक निकल आई। जेता स्कूल गया था, किन्तु शाम को उसको भी बुखार और चेचक निकल आई। दोनों बच्चे एक साथ ही बीमार पडे। पिताजी बच्चो के पास ही बैठे रहे। वे आज विशेष काम नही कर सके। उनसे मिलने के लिए पूर्वाह्न मे डॉ चन्द्रगुप्त सपत्नीक आये। पत्नी सगीत की विशेषज्ञा। रात के समय डॉ. उदयनारायण तिवारीजी के दामाद श्री प्रमोद अपने मित्र के साथ आये। इसलिए पडितजी आज शाम को टहलने भी नही जा सके। 24 को भी बच्चे बुखार से बीमार रहे। पडितजी उनके पास ही बैठे रहे. उनका कही बाहर जाना नही हुआ। स्वय पडितजी को भी जब-तब सिर मे पीडा हो रही थी। सिर के आगे की दाहिनी ओर ज्यादा पीडा मालूम होती थी। मेरी थीसिस को कल युनिवर्सिटी भेज देना था, इसलिए 25 मई को 200 रुपयों का ड्राफ्ट बनवा लाये। 26 मई को थीसिस को युनिवर्सिटी भेज दिया। पडितजी कोश का काम करते रहे, पर बीच मे सिर दर्द के कारण उनको उठना पडा। 27 मई को उन्होंने लका मे श्री प्रज्ञाकीर्तिजी को लिख दिया कि व 8 जून को देहरादून मे प्रस्थान कर महीने के अन्त तक लका पहुँच जायेंगे। उस दिन शाम को वे कुछ दूर तक टहलने गये।

इन दिनों आगरा विश्वविद्यालय के उपकुलपति श्री भटनागरजी मसूरी आये हुए थे। 28 मई को पडितजी उनसे मिलने गये और देर तक बाते की। 'पेकिंग रिव्यू' का तिब्बत अक भी उसी दिन उनको मिल गया। 29 मई को भी पडितजी दिन-भर तिब्बती कोश का काम करते रहे। फिर शाम को दूर तक टहलने गये। जया-जेता का बुखार आज उतर गया था, सिर्फ मिजल्स की पपडी उतरनी रह गई थी। 30 और 31 मई को भी वे कोश का काम करते रहे। 31 मई को श्री अयोध्याप्रसाद गोयलीयजी (शेरो शायरी के लेखक) उनसे मिलने आये। दोनों मित्रों मे देर तक बाते होती रही। ज्यादातर उर्दू-काव्यधारा के सम्बन्ध मे बाते हुई।

1 जून से राहुलजी लगातार कोश का काम करने मे लग गये। शाम को नियमित टहलने जाते। रास्ते में पुराने परिचितों से भेंट हो ही जाती। 4 जून को उन्हे मसूरी मे भी बहुत गर्मी लगी, इसलिए कोश का काम नहीं कर सके। 5 और 6 जून को कोश का काम पूर्ववत् चला। 5 की रात को देहरादून से मेहताजी का भेजा आम और लीची का पार्सल आ गया। 6 जून को भी वे दिन भर कोश का काम करने मे ही लगे रहे। 7 जून को मेहताजी अपनी थीसिस के कुछ अश को लेकर पडितजी को दिखाने आये। उन्होंने देख दिया। कोश का काम आज बहुत नही कर पाये। शाम के समय श्री मुनीश्वर पाण्डे देहरादून से आये, उन्ही के साथ पंडितजी टहलने के लिए गये। 9 और 10 जून को भी उनका कोश का काम जारी रहा। तिब्बती शब्दों का अर्थ लगाने का काम भी साथ-साथ चला। 10 जून को सहारनपुर के डॉ. बुद्धप्रकाशजी पंडितजी से मिलने आये। इन्होंने आगरा विश्वविद्यालय से ही इतिहास में डी. लिट्. की डिग्री प्राप्त की थी। पंडितजी को उनसे मिलकर बड़ी प्रसन्नता हुई। अगले दिन (11 जून) डॉ. बुद्धप्रकाशजी आये और पंडितजी उनके साथ घूमने निकले। 12 और 13 जून को भी वे कोश-कार्य में व्यस्त रहे। शाम को टहलने का नियम भी पालन करते रहे। 14 जून को वे लण्ढौर मे डॉ. बुद्धप्रकाशजी के यहाँ मध्याह्न भोजन के लिए आमंत्रित थे। उस दिन भोजन के बाद लण्ढौर से कुछ आगे तक घूमने गये। 15 जून को भी उनका डाक्टर साहब के साथ खूब सत्संग रहा। 17 जून को वे घर पर ही रहकर कोश का काम करते रहे। आज से डॉ. रोयरिक की तिब्बती पुस्तक से शब्द

लेना आरम्भ कर दिया। मसूरी में उस समय सैलानियों की भीड़ तो थी, पर खर्च करनेवाले लोग कम थे। इसलिए वहाँ की चीजें बिक नहीं रही थी। 17 जून की डायरी में वे लिखते हैं—केरल में कांग्रेस और दूसरी पार्टियाँ कम्युनिस्ट सरकार के खिलाफ उपद्रव मचा रही हैं। शायद नेहरू सरकार वहाँ दखल दे, और अमेरिका से कर्ज लेने में सफलता प्राप्त करे।

18 जून को पंडितजी ने कमला और बच्चों को देहरादून घूमने भेज दिया और तीनों शाम को लौट आये। 20 जून को मसूरी में श्री दलाईलामा का प्रेस कान्फ्रेंस होनेवाला था। इसमें भाग लेने बाहर से बहुत-से पत्रकार आये थे, जिनमें से एक राणा जगबहादुर (कानपुर) भी थे। 19 जून को वह पंडितजी से मिलने आये। 20 जून को पंडितजी नियमित रूप से कोश का काम करते रहे। उस दिन की उनकी डायरी के अनुसार—"10 बजे श्री दलाईलामा ने तीन पृष्ठ का वक्तव्य प्रेस कान्फ्रेन्स को दिया। प्रश्नोत्तर में भी बहुत-सी बातें कहीं, चीन के विरुद्ध—जबर्दस्ती—हमसे हस्ताक्षर करवाया गया 1951 में। पण्छेन लामा चीनी गुड़िया, 50 लाख चीनी तिब्बत में बसा दिये गये। ल्हासा और आसपास में 65000 तिब्बती को चीनियों ने मार डाला। हजार मठ जला दिये गये, हजारों साधु (लामा) मारे गये। चीनी-लोग तिब्बत में तिब्बती जाति और बौद्ध धर्म का उच्छेद करना चाहते है। हम यहाँ बराबर रहने नही आये हैं। भारत मे और बाहर भी घूमेंगे। आशा है, भारत अल्जीरिया की तरह हमारी भी सहायता करेगा। हमारा मन्त्रिमण्डल बराबर काम कर रहा है। तिब्बत की खबरें रोज रोज हमें मिल रही हैं। 1950 की स्थिति में तिब्बत के होने पर ही हम लौटेंगे।" सुरखड्-के भी पास में बैठे थे। बड़े भाई ने जवाब भी दिया। दलाईलामा नामशेष होने जा रहे हैं।

21 जून को पंडितजी अपने पुराने इलाके हैप्पीवेली की तरफ घूमने गये। वे लिखते हैं—"हर्नक्लिफ (अपने पुराना घर) को देखा। मुहल्ले के लोगों जॉन लेडली, बारबरा (मिसेज लेड्ली), गुगनलाला, रतिलाला परिवार, शार्दीलाला आदि से भेंट हुई। कितनी आत्मीयता थी सबसे। डाक्टर राम, कुन्दनलालाजी की स्त्री बुढ़िया, धोबिन का पति हर्न ली का चौकीदार, बूढ़े लाला, कितने लोग चले गये।" उस हैप्पी वेली इलाके में दलाईलामाजी के आकर रहने से इन व्यापारी लालाओं को कोई लाभ न हुआ, बल्कि दलाई लामा के रहने से इस इलाके में दूसरे सैलानी लोग नही आये। उस दिन हैप्पी वेली का परिदर्शन कर पंडितजी रात के साढ़े 8 बजे घर लौटकर आये।

22 जून को पंडितजी ने मध्याह्न भोजन श्री अयोध्याप्रसाद गोयलीयजी के यहाँ किया। उनको मेरी थीसिस की भी चिन्ता थी, क्योंकि वे थीसिस का सारा काम हो जाने के बाद अपनी लंका-यात्रा के लिए तैयार बैठे थे। शाम को टहलना तो नियमित रहा। उस समय सैलानियों की भीड़ के कारण मसूरी में भी पानी का अकाल पड़ रहा था। हमारे घर के स्नान कोष्ठक में तो पानी आता ही नही, रसोईघर में भी एक घंटे के लिए थोड़ा-थोड़ा आता है। 23 जून—"पानी का अभाव आज फ्लश पर भी हो गया। पानी के लिए कहा गया और बिजलीवाला रात को आया। अन्धेर नगरी यही है। चेयरमैन जगन्नाथ शर्मा को लिखने का कोई फल नही।" अब मसूरी मे वर्षा हो रही थी। वर्षा में भी पंडितजी टहलने के लिए निकल जाते थे। घर में दिन-भर रहकर वे बराबर तिब्बती कोश का काम करते रहते। 28 जून को डाक्टर भटनागरजी से उनकी भेंट हुई। पंडितजी ने मेरी थीसिस का काम जल्दी निबटा देने के बारे में उनसे अनुरोध किया।

24-25-26-27 जून को पंडितजी ने कोश के काम में ही अपने को व्यस्त रखा। बस, शाम के समय वे टहलने निकल जाते—कभी परिवार के साथ और कभी अकेले ही। 28 जून को मेहताजी देहरादून से आये, अपनी थीसिस का काम उन्होंने पंडितजी को दिखाया और तीन घंटे बाद चले भी गये। पंडितजी अब कोश के लिए अंग्रेजी-तिब्बती कोश को भी देख रहे थे। शब्दो में निशान लगाते रहे। यदि इंडेक्स-कार्ड उनके साथ होते तो शब्दों को उन पर उतारते जाते।

29 जून को मसूरी में रात-भर मूसलाधार वर्षा होती रही। अब सैलानी लोग भागने लगे। पंडितजी का कोश का काम चलता रहा। कुछ मिलनेवाले लोग भी आते रहे। शाम को वे घूमने चले गये। 30 जून को इलाहाबाद के श्री तायलजी की लड़की की शादी के लिए राहुलजी का आशीर्वचन और फोटो लेने के लिए

शर्मा-इंजीनियर (देहरादून-प्रयाग से) आये। उसी दिन कलिम्पोंग से बाबू राधामोहनप्रसाद जी की चिट्ठी उनके नाम आई। पंडितजी ने उनसे दार्जिलिंग में एक मकान देख देने के लिए कह रखा था। राधामोहन बाबू ने पत्र मे लिखा था—दार्जिलिंग का मकान उनको बहुत पसन्द आया। वह मुझे भी पसन्द होगा और कमला को भी। उसके लिए 1000 रुपयो का चेक बयाना के लिए भेज दिया। 25 हजार नही तो 26 हजार मे मकान मिल जायेगा। 5 शयनकक्ष, 5 स्नान कोष्ठक, दो भोजनशाला, 2 रसोई, 3 पेटरी, 2 नौकरो का घर है। बाजार, कॉलेज आदि नातिदूर है।" पंडितजी यह जानकर संतुष्ट हो गये।

अगले दिन (1 जुलाई) रास्ते मे डॉ. भटनागरजी के साथ उनकी भेंट हो गई। उनको पता चला कि कमला की थीसिस के लिए परीक्षको को नियुक्त करने का काम भटनागरजी ने कर दिया है। इस महीने शायद परिणाम मालूम हो जाये, फिर तो अगले मास वाइवा होने की सम्भावना है। यूँ तो पंडितजी को श्रीलंका शीघ्र ही जाना था, किन्तु वे तब तक के लिए अपना कार्यक्रम स्थगित रख रहे थे जब तक कि मेरी थीसिस का सारा काम निबट जाये। वे इसीलिए बेचैन थे कि जिन्दगी का क्या भरोसा, सारा उत्तरदायित्व जितनी जल्दी पूरा हो जाये, उतनी ही निश्चिन्तता होगी।

2 जुलाई से 8 जुलाई तक राहुलजी की दिनचर्या रही—दिन भर तिब्बती शब्द कोश पर काम करना, फिर शाम को यदि वर्षा न हो तो टहलने के लिए निकलना। रास्ते में बहुत-से मित्रों, परिचितों से उनकी भेंट होती ही थी। इस प्रकार वे अपना समय व्यतीत कर रहे थे। उनके श्रीलंका जाने का मैं बराबर विरोध कर रही थी, क्योकि उनका स्वास्थ्य अब किसी गरम स्थान मे जाकर काम करने योग्य नही रह गया था। मुझे आशा थी कि मैं भी कही न कही पढाने की नौकरी करने लगूँगी, फिर हम लोगो को आर्थिक चिन्ता नही रहेगी। परन्तु वे तो विदेश जाने के लिए छटपटाने लगे थे। अन्त में 8 जुलाई को उन्होंने निश्चिय किया कि पहले वे अकेले ही श्रीलंका जायेंगे, और यदि अनुकूल हुआ तो बाद में परिवार को बुलायेंगे। 9 जुलाई को उन्हे भदन्त आनन्द कौसल्यायनजी का पत्र मिला, जिससे ज्ञात हुआ कि विद्यालंकार सरकारी विश्वविद्यालय है, पर आर्थिक स्थिति तजर्बे मे है। उन्होंने उसी दिन भदन्तजी को अपने श्रीलंका जाने के निर्णय की सूचना देते हुए पत्र लिखा था।

इधर पंडितजी की प्रबल इच्छा थी कि दार्जिलिंग में एक मकान खरीदकर परिवार को वहाँ रख दें। इसलिए मकान के सम्बन्ध में राधामोहन बाबू से पहले से ही लिखा-पढी चल रही थी। 11 जुलाई को उन्हे पता चला कि वकील साहेब मकान देखने के लिए दार्जिलिंग गये है।

अपने काम के अलावा पंडितजी अपने बच्चो के मनोरंजन का भी ख्याल रखते थे। इसलिए जया जेता को लेकर वे 12 जुलाई को 'स्पुतनिक' फिल्म देखने गये और लौटते समय वर्षा से भीग गये। अन्य समय वे निरन्तर कोश का काम करते रहते। 13 जुलाई को काशी नागरी प्रचारिणी सभा से छप रहे लोक साहित्य खण्ड के कुछ प्रूफ आये, जिनमे मैथिली, मगही और भोजपुरी (अपूर्ण) के प्रूफ थे। शाम का उनका टहलना भी नियमित चलता रहता। पर लंका जाने मे पहले ही समाप्त कर देने के लिए वे कोश के काम म पूरी तरह लगे हुए थे। इन्डेक्स कार्ड पर शब्दो को उतारना भी उन्होंने शुरू कर दिया था।

16 जुलाई को श्री लोकेशचन्द्र गुप्त (पुत्र डॉ रघुवीर) अपनी पत्नी सहित पंडितजी से मिलने आये। उन्होंने बतलाया कि वे भी तिब्बती-संस्कृत कोश प्रकाशित कर रहे है। 17 जुलाई को उन्होंने अपने कोश के लिए 'मेघदूत' से भी शब्द लिये। आज दिन-भर वर्षा होती रही। इसलिए घूमने नही जा सके।

**देहरादून को :** 18 जुलाई को वे 12.30 बजे टैक्सी से चलकर 2 बजे देहरादून पहुँचे। वहाँ बँगला सर्किल स्टेट बैंक कर्मचारी सम्मेलन में 6 बजे गये और उन्होंने सभा का उद्घाटन भाषण किया। देहरा की गर्मी उनको परेशान करनेवाली थी। दोपहर का समय उन्होंने धर्मशाला मे बिताया। यूँ देहरादून मे श्री गयाप्रसाद शुक्लजी से मिलना हो ही जाता था। उस दिन भी वे पहले ही उनके यहाँ जाकर मिल आये थे। शुक्लजी भी उस सम्मेलन मे आये। सभा समाप्त हो जाने पर सवा 7 बजे टैक्सी से लौटे। रास्ते मे थोडी दूर बादल-से रहे फिर चाँदनी रात रही। 10.30 बजे रात को मसूरी में घर पर पहुँच गये।

**मसूरी में** : 19 जुलाई को मसूरी में वर्षा होती रही। पंडितजी का इन्डेक्स कार्ड पर लिखने का काम समाप्त हुआ। इनके शब्दों को जमा करके कोश में जोड़ने के लिए आगे कार्य चलता रहेगा। उसी शाम को कानपुर के कामरेड संतोष कपूरजी पंडितजी से मिलने आये।

20 जुलाई को हम सब को लेकर पंडितजी टेन कमाण्डमेन्ट्स (Ten Commandments) फिल्म देखने गये। फिल्म चार घंटे की थी। इसे देखने श्री दलाईलामाजी भी सदल बल आये थे। उनके दर्शन के लिए लोगों की भीड़ थी। अगले दो दिन (21-22 जुलाई) वे पहले की तरह ही कोश-कार्य में व्यस्त रहे। 23 जुलाई की शाम को श्री दिनकरजी तथा बैरिस्टर मुकुन्दीलालजी तथा श्री मेहरबानसिंह राहुलजी से मिलने आये। हरि सदन कुलहड़ी बाजार में ही होने के कारण अब उनसे मिलनेवालों के लिए सुविधा थी। इस वर्ष मसूरी में लोगों का सबसे बड़ा आकर्षण रहे श्री दलाईलामाजी। बैरिस्टर मुकुन्दीलालजी की तो धर्मगुरुजी से बातचीत भी हो गई थी। 25 को ही बैरिस्टर बागन भी पंडितजी से मिलने आये जो संस्कृत में सुपठित थे।

मसूरी में नौकरों की दिक्कत ही रहती थी। उस समय हमारे यहाँ 14-15 वर्ष का एक गढ़वाली लड़का सुरेन्द्र काम करता था। उसे 26 जुलाई से बुखार आ गया। यद्यपि बुखार पहले हल्का हल्का आ रहा था, पर उस दिन तो 104° तक पहुँच गया और वह बेहोश-सा पड़ा हुआ था। पंडितजी के मित्र वैद्य शम्भुनाथ जी को दिखलाने पर कहा कि सुरेन्द्र को शायद टाइफाइड हो गया है। वैद्यजी ने दवा दी। उस दिन पंडितजी उस बेचारे बीमार लड़के को अस्पताल नहीं ले जा सके, क्योंकि शाम हो गई थी। कल ले जाना तय हुआ। बीमार की तीमारदारी करते हुए पंडितजी अपना कोश-कार्य भी करते रहे थे। अपनी व्यस्तता उनको अच्छी लगती थी। 27 जुलाई को सुरेन्द्र को डांडी पर लिटाकर पंडितजी सिविल अस्पताल ले गये और वहां उसे भरती करा दिया। उस दिन भैया (जेता, चारवर्षीय) ने बड़ी दिक्कत पैदा की थी। वह दो बार भागकर सड़क पर पहुँच गया था। दूसरे घर के नौकर को भेजकर उसे पकड़ लाये। वर्षा में भीग गया था वह। पंडितजी ने मुझसे कहा—मैं तो बच्चों पर हाथ नहीं उठाता, पर तुम उसे दो थप्पड़ लगा दो ताकि आगे वह ऐसी शैतानी न करे। पंडितजी विदेश जाने की भी तैयारी कर रहे थे। लंका जाने के लिए वीसा चाहिए, और वीसा प्राप्त करने के लिए उनको भारत में श्रीलंका के उच्चायुक्त के दिल्ली स्थित दफ्तर में जाना होगा। यदि मेरी मौखिक परीक्षा भी उसी समय हो तो उसके लिए वे आगरा भी जायेंगे। 28 जुलाई को आगरा युनिवर्सिटी से डॉ. वेदप्रकाश की डी. लिट्. की थीसिस पंडितजी के पास आई। वीसा के लिए उन्होंने अपना पासपोर्ट आदि डॉ. प्रभाकर माचवे के पास दिल्ली भेज दिया। आज भी उन्होंने कुछ समय तक कोश का काम किया।

29 जुलाई को वे सुरेन्द्र को देखने अस्पताल गये। आज उसकी हालत कुछ बेहतर थी। इससे पंडितजी कुछ आश्वस्त हुए। घर आकर फिर वे कोश कार्य देखने में व्यस्त हो गये। 30 और 31 जुलाई को भी वे यही काम करते रहे। अब शब्दों को कापी पर उतारना उन्होंने आरम्भ कर दिया।

1 अगस्त से उन्होंने कोश की प्रेसकापी बनाना शुरू किया। सुरेन्द्र को देखने अस्पताल भी गये। अब वह ठीक हो रहा था। 2 अगस्त को कोश की 20 पृष्ठ प्रेसकापी तैयार थी। 3 अगस्त को उसे 40 पृष्ठ तक पहुँचाया। आगरा युनिवर्सिटी से कोई पत्र न आने से पंडितजी झुंझला भी रहे थे, क्योंकि पत्र आने में देर हुई तो फिर सारा काम ठप्प हो जायेगा। इसी दिन जेता को फिर तेज बुखार आया, उसके मम्पस (गले में सूजन) निकल आया था। अब 21 दिन तक स्कूल नहीं जा सकेगा। 4 अगस्त को भी दिनकरजी राहुल बाबा से मिलने आये। कोश का काम आज भी कुछ देर तक किया। 5 अगस्त को जेता का बुखार उतर गया था, पर गले में अभी भी सूजन है। आज पंडितजी किसी काम से सुबह देहरादून गये। वहाँ दोपहर को काम समाप्त करके शाम की टैक्सी से मसूरी लौट आये। वे सब काम अपनी ओर से जल्दी जल्दी निबटा देना चाहते थे, क्योंकि उनका सीलोन जाने का समय निकट आ रहा था।

6 अगस्त को पंडितजी जेता को लेकर डॉ. ज्वालाप्रसाद की डिस्पेन्सरी में गये और दोनों ने टाइफाइड आदि का इन्जेक्शन लगवाया। इन्जेक्शन लेने के कारण 7 अगस्त को उनको कुछ बुखार रहा रात भर और दिन में शरीर सुस्त रहने से कोई काम नहीं कर सके। इसी दिन मेरे थीसिस सम्बन्धी सारे कागजात आगरा

युनिवर्सिटी भेज दिये गये। 8 अगस्त को कलकत्ता के न्यू एज पब्लिशर्स, 22 केनिंग स्ट्रीट से 'मध्य एशिया का इतिहास' के अंग्रेजी और बंगला अनुवाद के लिए शर्तनामा आया, उसी दिन पंडितजी ने हस्ताक्षर करके लौटा भी दिया। उस दिन कमला और जया ने भी टाइफाइड का इंजेक्शन लगवाया।

राहुलजी आर्थिक चिन्ता से मुक्त हो नहीं पा रहे थे। उन्होंने 10 अगस्त को किताब महल के मालिक श्रीनिवास अग्रवालजी को लिख दिया कि सालाना हजार रुपये और पहले के हिसाब का बाकी 1500 रुपया देना ही होगा, क्योंकि अग्रवालजी सालाना 6 हजार रुपया अग्रिम देने में आनाकानी कर रहे थे। यदि न देना चाहे तो शर्त इन्कार करने को पत्र भेज दिया। उसी दिन उन्होंने टंडनजी और श्री डांगे पर पाँच पृष्ठों का लेख स्वयं टाइप करके छपने भेज दिया। कुछ देर कोश का काम भी उन्होंने किया। मसूरी में अभी वर्षा चल ही रही थी।

पंडितजी को सीलोन के लिए प्रस्थान करने में विलम्ब हो रहा था। वे हमारी थीसिस का परिणाम जानने के लिए उत्कंठित थे, इसलिए रोज आगरा युनिवर्सिटी की चिट्ठी की प्रतीक्षा कर रहे थे। पर 11 अगस्त को भी वहाँ से कोई सूचना नहीं मिली। अगले दिन भी कोई पत्र नहीं आया। उनका मन परेशान था, फिर भी आज दिन-भर वे कोश-कार्य करते रहे।

**आगरा :** 13 अगस्त को उन्होंने स्वयं आगरा जाने का निश्चय किया और दोपहर को 2.30 बजे घर से चले और 5 बजे देहरादून के रेलवे स्टेशन पर पहुंचे। सेकण्ड क्लास में उनको सोने की जगह मिल गई। 14 अगस्त को 11 बजे दिन में पंजाब मेल से वे राजामंडी स्टेशन पर उतरे। वहाँ से पहले वे युनिवर्सिटी के असिस्टेंट रजिस्ट्रार के पास गये। उनको मालूम हुआ कि अभी मौखिक परीक्षा की तिथि निश्चित नहीं हुई, क्योंकि परीक्षकों ने मेरी थीसिस पर सम्मति अभी तक नहीं भेजी। श्री भटनागरजी (वाइस चांसलर) इसके लिए बहुत ताकीद कर रहे थे। उस समय तो पंडितजी को आशा नहीं थी कि कल तक परीक्षकों की रिपोर्ट आ जायेगी। उस रात वे पंडित हृषिकेश चतुर्वेदी के गृह में ठहरे। श्री हरिशंकर शर्मा से भी मिल आये।

इस बार के 15 अगस्त के दिन पंडितजी आगरा में ही थे। वहाँ स्वतन्त्रता दिवस की धूम थी। यांत्रिक उत्सव सुबह ही हो चुका था। 1 बजे दिन में वे श्री भटनागरजी से मिलने उनके निवास स्थान पर गये। उनको पता चला कि कमला की थीसिस पर सम्मति आ गई है। भटनागरजी ने उनको कल के लिए बुलाया। पंडितजी की उस दिन की डायरी के अनुसार–"शाम को रत्नदीप का विशेष अधिवेशन हुआ। 10-12 उर्दू कवियों ने शेर पढ़े, अच्छे और चुभते हुए थे। तीन हिन्दी के कवि भी थे, पर एक को छोड़कर बाकी फीके लगे। कवि सम्मेलन 11 बजे तक चला। पंडित हृषिकेशजी की सारी चल सम्पत्ति उनका साला ले गया है, वे चिन्तित हैं। चाय पान श्री कमलेशजी के यहाँ हुआ। किरणजी (डॉ. किरणकुमारी अग्रवाल) के कॉलेज में सवेरे ध्वजोत्तोलन किया।" (15 अगस्त, 59)

**दिल्ली मार्ग :** 16 अगस्त को आगरा में 10 घंटे वर्षा होती रही, जिसके कारण आगरा के कुछ कच्चे मकान भी गिर गये। पंडितजी युनिवर्सिटी गये। उन्हें पता चला कि "परीक्षकों की सम्मति अनुकूल आ गई है। 29 से 31 अगस्त के बीच मौखिक परीक्षा होगी, जिसके लिए कमला को यहीं आना होगा।" पंडितजी को मसूरी लौटना था। अतः उस दिन दोपहर 2 बजेवाली ट्रेन उनको मिली जो एक घंटा लेट चलनेवाली थी। ट्रेन में जगह मिलेगी या नहीं यह भी डर था, इसलिए पंडितजी जल्दी राजामंडी स्टेशन पहुंचे। वर्षा के कारण वे बहुत भीग गये थे। अगर लेट न होती तो उन्हें पंजाब मेल न मिलती। जगह बस बैठने भर की मिल गई। ट्रेन में उनको मैकश अकबराबादी भी मिले जो बड़े भद्रपुरुष थे। रात को 9 बजे से कुछ पहले ही नई दिल्ली स्टेशन पर उतरकर पंडितजी माचवे जी के घर (यार्क होटल, कनाट प्लेस) पहुंचे। माचवेजी के ससुर श्री पारनेरकरजी भी उस समय वहाँ आये हुए थे।

**देहरा मार्ग :** 17 अगस्त की सुबह पंडितजी श्री चन्द्रगुप्त विद्यालंकारजी से मिलकर 'आजकल' के लिए दिवोदास का एक अध्याय दे आये। लौटकर फिर पार्टी-आफिस में श्री पी. सी. जोशी तथा कामरेड फारुकी आदि से मिलकर पी. पी. एच. गये। उनकी पुस्तक 'चीन में क्या देखा' 96 पृष्ठ तक छप गई थी। चाय-पान

अम्बेसेडर रेस्तराँ में चन्द्रगुप्तजी तथा मन्मथनाथजी के साथ किया। माचवेजी 9 सितम्बर को साल-भर के लिए अमेरिका जा रहे थे। साढ़े 8 बजे रात को टैक्सी से पण्डितजी दिल्ली स्टेशन गये। देहरा जानेवाली गाड़ी मसूरी एक्सप्रेस में सेकेण्ड क्लास में सोने की जगह मिल गई। उस दिन उनको दिल्ली में बहुत गर्मी लगी।

**मसूरी** : वर्षा नहीं थी, पर बादल छाये हुए थे। 18 अगस्त को सुबह 8 30 बजे देहरादून स्टेशन पर ट्रेन से उतरे और 10 बजे मसूरी (पिक्चर पैलेस) बस स्टैण्ड पर वे पहुँच गये। बच्चे उनकी प्रतीक्षा कर रहे थे। किताब महल के श्रीनिवास अग्रवालजी अब भी पुस्तकों की रायल्टी के सम्बन्ध में कोई पक्की बात नहीं कर रहे थे। 19 अगस्त को राहुलजी ने बहुत सी चिट्ठियाँ लिखीं। कलकत्ता में न्यू एज पब्लिशर्स ने अग्रिम रायल्टी के तौर पर 500 रुपया चेक से भेजा था। उस शाम को जेता को भी मम्पस हो गया। स्कूल में ही बुखार लेकर लौट आया। अब उसको 21 दिन तक घर में रहना था। 20 अगस्त को डायरी में पण्डितजी ने लिखा—"लोकायत (देवीप्रसाद चट्टोपाध्याय लिखित) पढ़ते रहे। भिन्न भिन्न विषयों को इतना-इतना मिला दिया गया है कि लोकायत दर्शन का पता पाना आसान काम नहीं है। तन्त्रा-उत्सव सम्बन्ध का उन्हें पता नहीं है। शक्तिसंयुक्त का सम्बन्ध लोकायत से जोड़कर उस पर ही बहुत लिख डाला।

"17-8 की लिखी राधामोहन बाबू की चिट्ठी मिली। मकान 25000 रुपये पर ठीक हुआ। मालिक ने हजार रुपया बयाना ले लिया। अब कलकत्ता से कलिम्पोंग और दार्जिलिंग जाना होगा।"

अगले दो दिन 21 और 22 अगस्त को पण्डितजी 'लोकायत' पढ़ते रहे और शाम को टहलने भी गये। आगरा से मौखिक परीक्षा की कोई सूचना न आने से वे फिर बेचैन होने लगे। 25 अगस्त को उन्होंने आगरा के डॉ विश्वनाथप्रसादजी तथा डॉ किरणकुमारी गुप्ता को पत्र लिख दिया। शाम को नियमित टहलने गये। पण्डितजी को पत्र पत्रिकाओं से लेखों की माँग भी आती थी। अतः 23 अगस्त को ही 'ज्ञानोदय' के लिए 'हमारी भाषाएँ और परिभाषाएँ' लेख लिखा। एक मराठी 'रत्नदीप' के लिए भी लिखने लगे। निश्चय किया कि एक लेख 'त्रिपथगा' के लिए भी लिख डालना है। लोकायत पुस्तक को पढ़ रहे थे। उनको इस पुस्तक का नाम गलत लगा। उनके विचार से इसका नाम होना चाहिए था 'Lokayat and other Essays'। आगरा से सूचना न आने से वे झुँझलाने लगे। 26 अगस्त को भदन्त आनन्दजी का भेजा हुआ सिंहल भाषा शिक्षक (अंग्रेजी के साथ) उनको मिल गया। आनन्दजी विद्यालंकार पहुँच गये थे। 27 अगस्त को पण्डितजी के लिए दिन बहुत अच्छा था। उनको आज अक्तूबर का जैसा दिन लगा। आकाश निर्मल, आज वर्षा भी नहीं हुई। उन्होंने डॉ भटनागर को एक्सप्रेस पत्र पूर्वाह्न में ही भेज दिया था। पर शाम 4 बजे के बाद आगरा से रजिस्ट्रार का तार आ गया—मौखिक परीक्षा 30 अगस्त को 12 बजे दिन में हिन्दी संस्थान में रखी है। पण्डितजी ने तार से ही आने की सूचना दे दी।

**देहरा-दिल्ली मार्ग** : उन दिनों जया जेता अभी अभी बुखार से उठे थे और स्कूल जाना शुरू कर दिया था। अब पण्डितजी के साथ मुझको आगरा जाना था किन्तु मसूरी में बच्चों को किसके पास छोड़कर जायें, इसकी चिन्ता हो रही थी। पड़ोस में ही जोशी दम्पती रहते थे। उनके यहाँ ही जया-जेता को रखकर पण्डितजी 28 अगस्त को मुझको लेकर 1 बजे किताब घर अड्डे पर आये। टैक्सी तुरन्त मिल गई। देहरादून में राजपुर रोड पर फोटो स्टूडियो में ब्रह्मदेवजी से मिलकर वे महताजी के घर पुराना डालनवाला गये। थोड़ी देर के लिए पुराना डालनवाला के ही यशोदा भवन के मालिक सूरजभान अग्रवालजी के यहाँ भी हम गये। उस समय कुछ वर्षा हो रही थी। ठाकुर विश्वनारायणसिंह के परिवार तथा राय परिवार (बौदि) का आतिथ्य स्वीकार किया और मेहताजी के यहाँ होते स्टेशन गये।

**आगरा** : 29 अगस्त की सुबह दिल्ली में ट्रेन बदलकर 11 बजे के बाद हम लोग आगरा पहुँचे। "प. हृषिकेश चतुर्वेदीजी के मकान पर गये। वहाँ कमला और हमारा सत्संग चलता रहा। फिर हमलोग ताजमहल, सिकन्दरा और कैलाश देख आये।" शाम को घर पर आकर मैं तो अगले दिन की—मौखिक परीक्षा के लिए तैयारी करती रही और पण्डितजी चतुर्वेदीजी तथा अन्य मिलनेवालों से वार्तालाप करते रहे। 30 अगस्त को उन्होंने लिखा—"दिन साफ और गरम भी रहा। कमलेशजी और किरणजी के पास से होते हम हिन्दी संस्थान

मे गये। डॉक्टर मुंशीराम शर्मा (डी. ए. वी. कॉलेज, कानपुर) और डॉक्टर विश्वनाथप्रसादजी मौखिक परीक्षा के परीक्षक थे।"एक घंटे बाद परीक्षा शुरू हुई। कमला सफल रही।"

पंडितजी मेरे सुपरवाइजर थे, उनको भी परीक्षक होना था, किन्तु मैं उनकी पत्नी थी इसलिए उनको परीक्षा कक्ष से बाहर बैठना पड़ा। करीब आधा घंटे के बाद मौखिक परीक्षा समाप्त हो गई। सुपरवाइजर को शायद उसी समय मेरी सफलता का संकेत मिल गया था। इसीलिए उन्होंने 30 अगस्त की डायरी मे लिखा-"1949 का संकल्प आज पूरा हुआ। कमला पी-एच. डी. हो गई।" 1949 में मै उनके पास आई थी, तभी से उन्होंने मुझे पढ़ने के लिए प्रोत्साहन दिया था। आज उनको प्रसन्नता होनी ही थी।

**आगरा-दिल्ली-देहरा-मार्ग :** बेचारे दोनो बच्चों को हम मसूरी में छोड़ आये थे, अतः जल्दी से जल्दी हमें उनके पास पहुँचना था। 30 अगस्त को कुछ देर तक पंडितजी और मैं श्री सतीशचन्द्र चतुर्वेदीजी के साथ उनकी कार पर घूमे, बच्चों के लिए आगरे का दालमोठ, पेठा आदि पंडितजी ने खरीदे। दिल्ली जानेवाली गाड़ी लेट थी, पर हमें जगह मिल गई। डब्बे में एक पंजाबी परिवार चार बच्चों सहित बैठा था जो इण्डोनेशिया से आ रहा था और वहाँ की भाषा बोल रहा था। पंडितजी को सुनकर बड़ा अच्छा लगा। उसी दिन 7 बजे शाम को नई दिल्ली स्टेशन पर उतरकर हम दोनों माचवेजी के घर (यार्क होटल) मे गये और रात को वही पर विश्राम किया।

31 अगस्त को पंडितजी दस बजे के बाद निकले। श्री पी. सी. जोशी से मिलकर वे पी. पी. एच. मे गये। उनकी पुस्तक 'चीन में क्या देखा' अब 15 तारीख सितम्बर तक छपनेवाली थी। लौटकर वे माचवेजी के गृह मे गये। शाम को चन्द्रगुप्तजी के यहाँ चाय-पान था। उसके बाद रात को श्रीमती अमृता प्रीतमजी के यहाँ का स्वागत निमंत्रण स्वीकार किया। माचवेजी शीघ्र ही अमेरिका जानेवाले थे, इस उपलक्ष्य में वहाँ पार्टी का आयोजन था। श्री अज्ञेय तथा श्रीमती कपिला वात्स्यायनजी से भी वहीं पर भेंट हुई। उसी रात को 9 बजे की मसूरी एक्सप्रेस गाड़ी से हम लोग रवाना हुए। गाजियाबाद में ट्रेन चार घंटे रुकी। कोई मालगाड़ी उसी लाइन पर गिरी थी। गाड़ी के हटाये जाने पर ही हमारी ट्रेन चली।

1 सितम्बर का सबेरा मुजफ्फरनगर से पहले हुआ। दिन के एक बजे गाड़ी देहरादून पहुँचा-पाँच घंटा लेट। यहाँ वर्षा पहले से ही हो रही थी और देहरा पहुँचने पर और जोर की हो गई। वर्षा कम हो जाने पर हम दोनों ने बस पकड़ी और रास्ते भर वर्षा होती रही, और हम लोग तीन बजे के बाद मसूरी पहुँच गये। बच्चे अच्छी तरह से थे।

## मसूरी में अंतिम पखवाड़ा

2 सितम्बर को राहुलजी ने बहुत-सी चिट्ठियाँ भेजी, फिर शाम को वे टहलने गये। अगले चार दिन मसूरी में लगातार वर्षा होती रही। शाम को वर्षा कम हो जाने पर वे घूमने निकलते। किन्तु ज्यादा वर्षा में वे बाहर नहीं जा सकते थे, तब घर में ही बैठकर कुछ पढ़ने या परिवार के साथ बाते करते-लिखने का काम भी करते थे। चिट्ठियाँ बहुत आ रही थी जिनका उत्तर लिखने में उनको बहुत समय देना पड़ता था। 7 और 8 सितम्बर को उन्होंने अपने उपन्यास 'दिवोदास' का कुछ अंश स्वयं टाइप किया। 7 सितम्बर को आनन्दजी का पत्र आया, जिससे मालूम हुआ कि श्रीलंका से भारत में रुपया भेजना कठिन होगा। श्रीनिवास अग्रवाल (किताब महल) दो-चार दिन बाद ही राहुलजी के पत्र का उत्तर देंगे, यह भी उनको उस दिन पता चला।

8 सितम्बर को पंडितजी 85 रुपये मे हावड़ा का टिकट ले आये। यात्रा 14 सितम्बर को शुरू होनेवाली थी। कई बार लिखने पर अभी भी उनका इन्कमटैक्स क्लियरेन्स सर्टिफिकेट नहीं आया था। इसलिए उन्होंने फिर इन्कमटैक्स आफिसर को पत्र लिखा। 9 सितम्बर को उन्होंने 'दिवोदास' के टाइप किये अंश को श्री चन्द्रगुप्त विद्यालंकार ('आजकल' के सम्पादक) के पास भेज दिया। 10 सितम्बर को उन्हें आयकर अदायगी का प्रमाण-पत्र भी मिल गया। पंडितजी श्री जयशंकर प्रसादजी की 'कामायनी' को सर्वश्रेष्ठ महाकाव्य के रूप मे बहुत पसन्द करते थे। कलकत्ता निवासी पंडितजी भगवद्दत्त शर्मा राकेशजी ने इसका संस्कृत में अनुवाद पंडितजी के ही

आग्रह पर किया था। उसके प्रकाशन की बात पहले से चल रही थी। इधर शायद पंडितजी ने ही डावर कम्पनी के मालिक श्री अशोक वर्मनजी को इस पुस्तक को प्रकाशित करने के लिए तैयार किया था। 11 सितम्बर को संस्कृत 'कामायनी' की भूमिका उन्होंने लिख डाली। यह पुस्तक बाद में प्रकाशित भी हुई।

अब पंडितजी को मसूरी में दो दिन और रहना था, इसलिए वे अपने मित्रों-परिचितों सबसे मिल रहे थे, विदा ले रहे थे। उस दिन 11 सितम्बर अपराह्न में श्री कपूरजी की चित्रशाला में राहुलजी की श्रीलंका-यात्रा के उपलक्ष्य में चाय-पार्टी का आयोजन था। बहुत-से मित्र परिचित उसमें आमंत्रित थे।

इधर किताब महल के मालिक श्रीनिवास अग्रवालजी और राहुलजी के बीच में कुछ कड़वा सम्बन्ध हो गया था। किताब महल में जबसे राहुलजी की पुस्तकें छपने लगी थीं, तब से लेखक को 20 प्रतिशत रायल्टी दी जाती थी। परन्तु इधर दो साल से अग्रवालजी ने पंडितजी की पुस्तकें न बिकने की शिकायत करते हुए रायल्टी का प्रतिशत घटाकर 15 प्रतिशत करना चाहा। पंडितजी ने अपनी ओर से शर्त रखते हुए लिखा कि सालाना अग्रिम 6 हजार रुपये दें तब रायल्टी में 5 प्रतिशत कम कर देंगे। साल में छः हजार रुपये रायल्टी-भर की पुस्तकों की बिक्री तो थी ही, बल्कि कभी 8 हजार भी बन जाते थे। पंडितजी की शर्तें मानते हुए श्रीनिवासजी ने 6 हजार सालाना अग्रिम देना स्वीकार किया और एक डेढ़ साल तक उतनी रायल्टी दी भी। पर उसके बाद वह अपनी बात पर अटल नहीं रहे और पंडितजी को मानसिक कष्ट देना शुरू कर दिया। सालाना 6 हजार रायल्टी का भुगतान प्रकाशक की ओर से होता रहा होता तो पंडितजी को जीविका के लिए श्रीलंका जाने की आवश्यकता नहीं थी। पर किताब महल की चालबाजी से वह तंग आ गए। इधर लंका जाने से पहले हिसाब साफ हो जाना चाहिए, "या तो आप 6 हजार सालाना अग्रिम रायल्टी दीजिए या फिर 20 प्रतिशत के हिसाब से रायल्टी ही दीजिए।" किताब महल के इस व्यवहार से पंडितजी बहुत क्षुब्ध हो गये थे। उन्होंने लंका जाने से बहुत पहले ही किताब महल को चिट्ठी लिख दी थी, जिसके उत्तर की प्रतीक्षा वे कर रहे थे। 12 सितम्बर 1959 को डायरी में उन्होंने लिखा—"श्रीनिवासजी की आज भी चिट्ठी नहीं आई। आज फिर एक्सप्रेस लेटर भेजा, लिख दिया—चाहे 6000 सालाना दें या 20 प्रतिशत रायल्टी का हिसाब बेबाक करें। डॉ. उदयनारायण तिवारी को अपना पंच बनाकर पंचायत कर लो। तिवारीजी को भी पत्र वैसे ही लिख दिया।"

उस दिन उन्होंने मध्याह्न भोजन कुरैशीजी के यहाँ किया, मैं और बच्चे भी साथ गये थे। शाम को वे किताबघर, सेवाय होटल जानेवाली सड़क पर सपरिवार टहलने गये। मसूरी की सड़क पर उनका टहलना यही आखिरी बार हुआ।

# 6
# राहुलजी का लंका-प्रवास

विद्यालंकार विश्वविद्यालय, सीलोन मे राहुलजी के पास बराबर पत्र आ रहे थे। जून 1959 से ही विश्वविद्यालय के दर्शन-विभाग को सँभालने का उनसे अनुरोध किया जा रहा था। उनकी यात्रा की सुविधाओं के लिए भी थामस कुक ट्रैवल एजेन्सीज की चिट्ठियाँ आईं। अत राहुलजी ने श्रीलंका जाने की पक्की तैयारी की। कुछ चिट्ठियों के नमूने यहाँ पाठकों के लिए प्रस्तुत हैं

*Air Mail*
*(Seal)*

*THE VIDYALANKARA UNIVERSITY OF CEYLON*
*KELANIYA, CEYLON*
*1st July, 1959*

*Dear Professor Rahula Sankrityayana,*

*I am sending herewith a copy of a letter addressed to Messers Thos Cook & Sons regarding your travel arrangements We trust that these arrangements will suit you*

*We have been endevouring to secure on rent a dwelling house for you, but there are not many houses to choose for There is a house within a distance of about a mile from the University, but there is no suitable school in this area for the children Professor Hema Chandra Ray whom you probably know lives here at Kelaniya and sends his children by car to School in Colombo*

*We shall be glad to be of assistance in any other matter on hearing from you*

*Yours faithfully,*
*Sd/-*
*Registrar*

*(Seal)*

*THE VIDYALANKARA UNIVERSITY OF CEYLON*
*KELANIYA, CEYLON*
*1st July, 1959*

*Messers Thos Cook & Son.,*
*Colombo.*

*Travel arrangements--Professor Rahula Sankrityayana.*

*Gentlemen,*

*Professor Rahula Sankrityayana who has been appointed to the Chair of Philosophy of this University is expected to leave Dehra Dun on 8th September, 1959. He will travel via Calcutta*

*reaching there on or about 20th September, 1959. He is expected to arrive at Dhanuskodi on or about 25th September, 1959.*

*We shall be obliged if you would be so good as to provide travel facilities at the expense of this University for Professor Sankrityayana, his wife and two children of ages 6 and 4, by train in air-conditioned class. If so desired by Professor Sankrityayana, air passage may be provided from Trichinopoly or Madras to Colombo.*

*Please be good enough to communicate with professor Sankrityayana for any further information.*

*A remittance on account of the charges will be sent on hearing from you. The address of Professor Sankrityayana is 193, Old Dalanwala, Dehra Dun, India.*

*Yours faithfully,*
*Sd/-*
*Registrar.*

*THOS. COOK & SON*
*(Continental and Overseas) Ltd.*
*LLOYD'S BUILDING, PRINCE STREET*
*P. O. BOX NO. 36. COLOMBO.*
*TELEPHONE : ""2278/9*

*Ref. R/53877/RLP.*

*Date 6/7/59*

*Prof. Rahula Sankrityayana.*
*193, Old Dalanwala.*
*Dehra Dun, India.*

*Dear Sir,*

*We are pleased to inform you that the Registrar of the Vidyalankara University of Ceylon, Kelaniya, Ceylon, has requested us to provide air-conditioned class rail transportation from DehraDun to Colombo via Calcutta. If desired by you to provide air passages from Madras or Trichinopoly to Colombo.*

*We regret to inform you that we are not in a position to comply with the request as both our offices at Delhi and Calcutta have ceased to exist.*

*In the case of residents in India no rail tickets could be issued from this office as the validity of rail tickets is only nine days from the date of issue. It may be possible to issue air passage tickets from Madras to Colombo on a permit issued by the Controller of Exchange, Echelon Square, Colombo, for which we are forwarding the necessary form to the Registrar of the University direct.*

*Yours faithfully,*
*for Thos. Cook & Son.*
*(Continental and Overseas) Ltd.*
*Sd/*

*c.c. to*
*The Registrar,*
*The Vidyalankara University of Ceylon,*
*Kelaniya.*

## प्रवास की तैयारी

पंडितजी ने जब सीलोन जाने का विचार पक्का किया, तो विद्यालंकार विश्वविद्यालय के वाइस चांसलर तथा रजिस्ट्रार ने यही सोचा कि राहुलजी परिवार के साथ लंका आ रहे हैं। ठहराने के लिए उनको एक मकान किराये पर ले देने का उन लोगों ने निश्चय किया। साथ ही पंडितजी यदि सपरिवार आ रहे हैं तो उनके पास सामान भी ज्यादा रहेगा, यह सोचकर उन लोगों ने थामस कूक ट्रेवल एजेन्ट को लिख दिया कि कम्पनी हर प्रकार की सुविधा राहुलजी को दे। इसी से पता चलता है कि विद्यालंकार यूनिवर्सिटी के लोग राहुलजी को किसी भी प्रकार से श्रीलंका ले आना चाहते थे। यद्यपि उनकी उम्र अब 66 वर्ष की हो चुकी थी, और कई प्रकार के रोगों से ग्रस्त थे, विशेषतः मधुमेह से, पर राहुलजी का सीलोन जाने का उत्साह देखते ही बनता था। इस उत्साह-रूपी आग में घी का काम रहे थे उनके कुछ तथाकथित मित्र लोग। उस समय किसी मित्र का ध्यान उनके गिरते स्वास्थ्य की ओर नहीं गया। सब लोग उनके लंका जाकर काम करने के लिए 'वाह-वाही' दे रहे थे। अगर उनके स्वास्थ्य की ओर ध्यान देने या स्वास्थ्य की चिन्ता करनेवाला कोई था तो वह सिर्फ कमला थी। हिमालय में वर्षों तक विचरण करनेवाला शरीर जो मसूरी की जून जुलाई की गर्मी से भी परेशान हो जाता था, वह अब लंका की विषुवत रेखा (Equator) की गर्मी को कैसे झेल सकेगा, इसकी चिन्ता मुझे को थी, इसलिए मैं पंडितजी के लंका जाने का बहुत विरोध कर रही थी। पर उस समय मेरी बात पर ध्यान देने को उनको फुरसत नहीं थी। वे हर काम में शीघ्रता इसलिए कर रहे थे कि उन्हें श्रीलंका जाकर विद्यालंकार विश्वविद्यालय में दर्शनाचार्य का पद सँभालना था। उनको अप्रैल में ही वहाँ पहुँचना था, यूनिवर्सिटी से चिट्ठी पर चिट्ठी आ रही थी, उनके लिए सब तरह के प्रबन्ध किए जा रहे थे।* पर मेरी थीसिस के कारण ही उनको इतने दिन मसूरी में रुकना पड़ा। अब सारा काम हो गया था। अतः उन्हें जाने की छुट्टी मिल गई।

**देहरा-मार्ग :** आखिर वह दिन भी आ गया जबकि उनको मसूरी छोड़कर जाना था और हम लोग मसूरी में उनके वियोग में तड़पने के लिए पीछे छूट रहे थे। 13 सितम्बर का प्रातःराश जुत्शीजी के यहाँ हुआ। घर से वे 10 बजे पिक्चर पैलेस टैक्सी स्टैण्ड गये। उनको विदा करने के लिए जुत्शी परिवार तथा दूसरे मित्र भी गये, जया-जेता और मैं भी वहाँ तक गये थे। टैक्सी उस समय नहीं मिली, इसलिए बस से जाना पड़ा। उनके अनुसार—"चेहरे सभी के कुम्हलाये हुए थे। कमला को आशा नहीं कि मैं लौटकर आऊँगा।" विदाई के समय न मैं उनके पास गई, न कुछ बोली। उनका श्रीलंका जाना मुझे अच्छा नहीं लगा था। मैंने घोर विरोध किया था, परन्तु हम सबको छोड़कर परिव्राजक महाराज चले ही गये। हमारे हृदय पर क्या बीत रही होगी, उन्हें इसकी परवाह ही कहाँ। मेरे साथ बच्चे भी आँसू बहाते हुए घर लौट आये। मसूरी में मैं और जया जेता ही रह गये। उस रात देहरादून पहुँचकर वे पंडित गयाप्रसाद शुक्ल के यहाँ रुके। मेहरा जी के घर से चार ट्रंक ले आये जिनमें किताबें थीं। श्री किशोरीदास वाजपेयीजी भी आये हुए थे। पंडितजी उनसे बातचीत करते रहे।

## देहरादून से कलकत्ता

14 सितम्बर को डी. ए. वी. कॉलेज की हिन्दी समिति में श्री किशोरीदास वाजपेयी और महापंडितजी का भाषण था। उनका मध्याह्न भोजन उस दिन श्री रूपनारायण मिश्रजी के यहाँ हुआ था। आज शाम को उन्हें कलकत्ता के लिए प्रस्थान करना था। अतः शाम को उन्हें स्टेशन तक पहुँचाने के लिए शुक्लजी, रूपनारायणजी, धर्मेन्द्र शास्त्री आदि थे। बदरीपुर के सत्येन्द्रजी बासमती के बीज लेकर स्टेशन पर मिले। थोड़ी देर बाद दून एक्सप्रेस गाड़ी पौने सात बजे चली। पं. किशोरीदास वाजपेयीजी हरद्वार तक साथ रहे। सुश्री सत्या गुप्ता अपने पिता के साथ हरद्वार स्टेशन पर पहुँची। वह अपनी थीसिस—कौरवी लोकसाहित्य पर प्रायः लिख चुकी थी। सहयात्री के रूप में भूतपूर्व पेशावर निवासी वकील सेठी मिले। लखनऊ तक उनका साथ रहा।

* थामस कूक का पत्र।

**हावड़ा मार्ग :** 15 सितम्बर को सुबह आठ बजे के बाद दून एक्सप्रेस लखनऊ पहुँच गया। स्टेशन पर बुद्ध विहार के दो भिक्षु, सपत्नीक रमेश सिन्हा, मिले। शाहगंज स्टेशन पर कोई नहीं मिला। विश्वनाथ पाण्डे (दौलताबाद) कल ही वहाँ पहुँचे थे। गाड़ी बनारस होकर जा रही थी। बनारस स्टेशन पर श्यामलाल पाण्डे (राहुलजी के भाई), उदयनारायण पाण्डे (श्यामलाल के बेटे), ज्ञानमण्डल के सत्येन्द्र गुप्त, भैयाजी बनारसी, देवनारायण द्विवेदी आदि मिले। बहुत-से आत्मीय और मित्र स्टेशन पर मिलने आये थे। प. जगन्नाथ उपाध्याय और उदयनारायण तथा न्यायाचार्य त्रिपाठीजी मुगलसराय तक पंडिताजी के साथ गये। आगे देहरी आन-सोन स्टेशन पर श्री अयोध्याप्रसाद गोयलीय जी कई मित्रों के साथ उनसे मिलने आये। राहुल परिवार भी साथ में है, यह सोचकर गोयलीयजी भोजन भी ले आये थे। वहाँ से एक एंग्लो-इंडियन मित्र हावड़ा के लिए चढ़े। पखे के सहारे पंडितजी को गर्मी नहीं लग रही थी। आगरे से ली हुई सुराही ठंडे जल का काम दे रही थी। पंडितजी ने ट्रेन के स्नान-कोष्ठक में नहा भी लिया।

**कलकत्ता :** 16 सितम्बर के सवेरे 7 बजे दून एक्सप्रेस गाड़ी हावड़ा स्टेशन पर कुछ देर से पहुँची। पंडितजी के स्वागत के लिए राकेशजी तथा अशोक बाबू स्टेशन पर मिले। गाड़ी में सामान रखकर वे डाबर भवन चले गये। दिन में विश्राम करके वे घूमने निकले। साथ में श्री नागार्जुन रहे। महाबोधि सोसाइटी में जाकर देवप्रिय जी से मिले। वहाँ से वे श्री बी. के. सरकार से मिलने गये।

इस बार पंडितजी को कलकत्ता में 10 दिन रहना था, इसलिए प्रोग्राम भी उसी तरह बनाया गया था।

17 सितम्बर को अनागारिक धर्मपालजी की जयन्ती समारोह के निमंत्रण पर वे महाबोधि सोसाइटी गये। उन्होंने 'धर्मपालजी की भारतीय बौद्ध धर्म के प्रति देन' के सम्बन्ध में भाषण दिया। उसी दिन विश्वकर्मा-पूजा भी थी। वैद्यनाथ आयुर्वेद भवनवालों ने उनको इस उत्सव में कुछ बोलने के लिए निमंत्रित किया था। अतः वे वहाँ गये और कुछ बोले भी। कल उनको इन्कमटैक्स सर्टीफिकेट का प्रबन्ध करना था साथ ही कोलम्बो के लिए हवाई जहाज का टिकट लेना था। उनके मसूरी छोड़ने के बाद उनके नाम की कई चिट्ठियाँ आई थीं। मैंने सब चिट्ठियों को एक साथ ही रजिस्टर्ड करके कलकत्ता के पते पर भेज दिया था। उन्होंने उस दिन अपनी दैनन्दिनी में लिखा—"कमला ने पत्र भेज दिये, पर अपनी ओर से एक भी पत्र नहीं भेजा।" मैं क्यों पत्र भेजती ? वे तो मेरे मन को बहुत दुखी करके चले गये थे। मसूरी में हम तीन प्राणियों को बिना किसी के सहारे छोड़ गये थे। उनका इस अवस्था में विदेश जाना मुझे अच्छा नहीं लगा था, इसीलिए बहुत दिनों तक मैंने उनको कोई पत्र नहीं लिखा।

कलकत्ते में उनके साथ नागार्जुन छाया की तरह थे ही, फिर उनको किसकी चिन्ता रहती ? किन्तु उस समय मेरा यह सोचना गलत था। पंडितजी ऐसे व्यक्ति कदापि नहीं थे कि अपने कार्य के लिए अपने परिवार का बलिदान करें। उन्हें घर परिवार की चिन्ता रही और अपनी चिन्ता को व्यक्त करते पत्र भी लिखते रहे। कलकत्ता में रहकर वे क्या क्या कर रहे थे मेरी नौकरी के लिए कितना प्रयत्न कर रहे थे, इसके बारे में ब्यौरा देते हुए उन्होंने मुझे पत्र लिखे थे, जो इस प्रकार है

[1]

*देहरा / 14-9-59*
*सवा बजे दिन*

*रानी,*

*कल यहाँ पहुँच गया। कल ही मेहताजी के यहाँ से सारे ट्रंक लाया। डॉ. नलिनाक्ष दत्त की पुस्तकें भी मिल गयीं। शाम को 6-25 बजे गाड़ी मिलेगी।*

*सभी मित्र तुम्हारे बारे में पूछ रहे थे।*

*बच्चों को चुम्बन दें। कुरेशीजी और मोहिनीजी को नमस्कार कहे। तुम और बच्चे बराबर याद आते हैं।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

[2]

डाबर लिमिटेड,
142, रासबिहारी एवेन्यू, कलकत्ता
17-9-59

प्यारी,

कल 7 बजे सबेरे हावड़ा पहुँच गया। अशोक बाबू और राकेशजी दोनो स्टेशन पर मिले। आज तुम्हारी Redirect की हुई चिट्ठियाँ भी आ गई। रसीद हस्ताक्षर करके यथास्थान लौटा रहा हूँ।

दार्जिलिंग जाना स्थगित करना पड़ा क्योंकि यहाँ मित्रो से काम के लिए मिलना है। कल सरकार बाबू से मिला। प्रयत्नशील हैं, अशोक बाबू तो हैं ही। और भी 5-6 मित्रो से उसी के लिए मिलना है।

अशोकजी मकान के लिए आवश्यक रुपये भेजने के लिए तैयार हैं। बैंको का हिसाब मँगा लो। मेरे विचार मे 3000 रुपये जाने पर मकान के 24000 और खर्च का 1000 का काम हो जायेगा। फिर जरूरत होने पर 1000 और चले जायेंगे। पैसे के लिए चिन्ता न करो। यह भी आशा है कि लंका से भी मैं रुपया भेज सकूँगा। जया के बारे मे अशोक बाबू ने कहा कि उसकी पढ़ाई का खर्च मैं देना चाहता हूँ। बस इतना ही, और कुछ नहीं चाहता। मैंने कहा, बच्चो के दार्जिलिंग आ जाने पर कहें।

तुम तो यही कहोगी कि मैं बनावटी प्रेम बच्चों के साथ दिखलाता हूँ। पर, उसके बारे मे तो मेरा मन ही जानता है। जब मिलनेवाले नही रहते है तो जया जेता के शब्द कानो मे आने लगते हैं। बहुत-बहुत याद आते हैं।

सभी तुम्हारे बारे मे पूछते हैं। बनारस और डालमिया नगर मे तो सपरिवार का ख्याल करके खाना भी आया था। बनारस मे आज के स्वामी तथा दूसरे बहुत से मित्र तथा श्यामलाल, उदय आदि आये।

यहाँ दिन मे भी और रात मे भी मित्र आते रहते हैं। सेंगरजी देर रात तक रहे। यहा रखी पुस्तको मे से आधी से अधिक कालिम्पोंग लौटाने की है। कुछ खरात सी भी हुई। नये बक्सों मे रखवा रहा। अशोक बाबू के आदमी दार्जिलिंग जाते रहते हैं, बक्स भिजवाये जा सकते है। पता लिख दो कि वहा कहा रखवाये जायें।

मैं बराबर यही कहता हूँ कि तुम चिंता मत करो। मेरा शेष जीवन तुम्हारे और बच्चो के लिए है। स्वास्थ्य ठीक है। अपना समाचार लिखोगी तो सतोष होगा।

तुम्हारा,
राहुल

[3]

कलकत्ता
26-9-59

प्यारी,

तुम्हारी 24 सितम्बर की चिट्ठी मिली। यह चिट्ठी दो तीन दिन मे तुम्हारे पास पहुँचेगी। मैं 28 सितम्बर (सोमवार) को यहा से उड़कर उसी दिन दोपहर को लंका पहुँच जाऊँगा।

दार्जिलिंग कालेज मे काम के बारे मे अशोक बाबू भी प्रयत्नशील हैं। श्री बी. के. सरकार (4-8 बोसपाड़ा लेन) भी पूरी कोशिश कर रहे हैं। डाक्टर नलिनाक्ष दत्त के मित्र हैं दार्जिलिंग कालेज के प्रिंसिपल। वह उनको लिख रहे हैं। सभी प्रभावशाली व्यक्ति हैं।

मैंने अशोक बाबू को तीन हजार रुपया भेजने के लिए कहा, जिसका चेक इस पत्र के साथ जा रहा है। तुम्हें जब जरूरत हो, उनको पत्र लिख देना, वह दो हजार और भेज देंगे। यहाँ से सीधे देहरादून में इलाहाबाद बैंक को दो चेक 250 रुपया मैंने भेजा है।

डाक्टर उदयनारायण तिवारी श्रीनिवास से मिलकर बात करनेवाले हैं। वह अगले महीने प्रथम सप्ताह को

*मेरे पास और तुम्हारे पास भी पत्र लिखेंगे। यदि वहाँ से कुछ रुपया आ जाये, तो यहाँ से क्या रुपया लिया जाय, इसीलिए नहीं भिजवा रहा हूँ।*

*यह तुम गलत समझती हो कि मैं बच्चों से भागा भागा रहना चाहता हूँ। आज तक मैंने आर्थिक बातों में किसी के सामने दीनता नहीं प्रकट की। उसे मैं अब नहीं कर सकता।*

*अशोक बाबू जया को खर्च निष्काम भाव से देना चाहते हैं। मैं कह दूंगा, अगले महीने से सौ रुपया मासिक भेजते रहें।*

*जुत्शीजी और माहिनीजी को नमस्ते कहना। जया और जेता को बहुत बहुत प्यार। अब पत्र विद्यालंकार युनिवर्सिटी केलनिया (सीलोन) के पते पर भेजना।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

पंडितजी क्योंकि कम से कम दो साल के लिए सिंहल जा रहे थे, इसलिए अपने साथ कुछ पुस्तकें भी ले जाना चाहते थे। अतः 18 सितम्बर को उन्होंने सिंहल ले जाने योग्य पुस्तकों को चार पेटियों में भरकर तैयार किया। उसके बाद रामजीदास जटिया लेन, बड़ा बाजार में श्री [illegible] से मिलने गये। मणिबाबू उनके बहुत दिनों के मित्र और सहयोगी रहे। उसी दिन 335 रुपये में 29 सितम्बर का टिकट कोलम्बो जाने के लिए उन्होंने लिया।

19 सितम्बर को पंडितजी श्री अशोक बर्मन के साथ कलकत्ता म्यूजियम देखने गये। आजमगढ़ आदि जगहों से लायी मूर्तियाँ वहाँ नहीं थीं, पर [illegible] हैं बिना छपे। उसी दिन शाम को वे अमेरिकन फिल्म देखने गये जिसमें पूर्व प्रेम की कथा थी। अपराह्न में डाबर हाउस में एक अच्छी गोष्ठी हो गई जिसमें बहुत से साहित्यिक आये थे। 20 सितम्बर को वे घर पर ही रहे पर उनसे मिलने के लिए लोग बराबर आते रहे। भारत सरकार के तत्कालीन वित्त विभाग के उपमंत्री श्री बलिराम भगत भी उनसे मिले। भगतजी पटना के रहनेवाले थे, यह बात पंडितजी को श्री नागार्जुन से पता लगी। उस दिन श्री राजकमल चौधरी भी पंडितजी से मिलने आये थे।

21 सितम्बर को पंडितजी अशोक बाबू के साथ पुनः म्यूजियम देखने गये। दोपहर दो बजे तक म्यूजियम के पुरातत्त्व विभाग को देखते रहे। मौर्य शुंग कुषाण गुप्त पाल सेन मध्यकालीन मूर्तियाँ एवं कलाकृतियाँ देखीं। अशोकजी ने लौटते समय बहुत सी पुस्तकें कला एवं पुरातत्त्व सम्बन्धी लीं। आज शाम को भी कितने ही मित्र मिलने आये। 22 सितम्बर को डॉ. सुनीतिकुमार चटर्जी, डॉ. नलिनाक्ष दत्त आदि मित्रों से मिल आये।

23 सितम्बर के दिन वे [illegible] पूर्वाह्न में लामा मंदिर देखने गये। [illegible] चित्रपट आदि हैं। फिर कहीं नहीं गये। कुछ बन्धु मित्र घर पर ही मिलने आये। पहले माताप्रसाद शुक्ल ([illegible]) फिर आजमगढ़ के व्यवसायी जायसवाल आये। भोजन का आग्रह स्वीकार नहीं किया। 24 सितम्बर — आप कई जगह मिलने गये। पहले सरकार महाशय के पास, फिर मित्रालय प्रकाशन। [illegible] बंगला के प्रकाशकों से होते देवप्रिय (महाबोधि) के पास गये। आज टिकट भी [illegible]। किताब महल से दो पुस्तकें लेने वहाँ आये। तीन बजे रेडियो में सिंहल के बारे में भाषण रिकार्ड कराया। फिर [illegible] अग्रवाल के मित्रों से मिलते हुए घर पर आये। अब तीन दिन और कलकत्ता (भारत) में रहना है।

26 सितम्बर की शाम को पंडितजी के सम्मान में साहित्यिक गोष्ठी रही। उसी दिन श्रीलंका के प्रधानमंत्री श्री भंडारनायक की दुःखद हत्या हो जाने की खबर मिली। 27 सितम्बर को अशोक बाबू से तीन हजार कर्ज लेकर चेक को मसूरी भेज दिया। ये रुपये दार्जिलिंग में मकान खरीदने के लिए कर्ज के रूप में लिये गये थे। पंडितजी को अब कल कोलम्बो के लिए प्रस्थान करना था।

## कलकत्ता से नागार्जुन के पत्र

[1]

*6-10-59*

*प्रिय कमलाजी,*

*सादर नमस्कार।*

*आपका 3 ता वाला पत्र अभी अभी मिला है। यहाँ मैंने बार-बार उन्हे ताकीद की थी कि मसूरी पत्र लिख दीजिए। बार बार राहुलजी कहते रहे, लिख तो दिया है। कोलम्बो जाने से पूर्व, उस रात को हम साथ ही रहे, क्योंकि सुबह ही दमदम पहुँचना था। वह अशोक बाबू की पत्नी सुधा बर्मन से कई बार कह गये कि "कमला तुम्हारी हम-उम्र है तुम उसे पत्र जरूर लिखा करो।"*

*खैर, उनकी इस बेरुखी का क्या इलाज है। जया और जेता को छुट्टियो मे अपने पास बुलवा लिया करेंगे-ऐसा उन्होंने यहाँ मित्रो से कई बार कहा।*

*मुझसे एक बार कहा था कि 'कमला को मेरा यह लंका जाना पसंद नहीं आया।" लगता था कि वह मन ही मन परेशानी महसूस कर रहे थे और बाहर जाने का मौका छोडना नहीं चाहते थे।*

*मै आपकी दिक्कत और परेशानियां महसूस करता हूँ और सोच नहीं पाता हूँ कि क्या लिखूँ।*

*दार्जिलिंग कोलेज मे आपकी नियुक्ति के प्रसंग मे यहाँ वह कई प्रमुख व्यक्तियो से मिले, सभी ने आश्वासन दिया है।*

*आयुष्मती बच्ची जया और चिरंजीव जेता को मेरा प्यार।*

*मसूरी से दार्जिलिंग शिफ्ट होने मे यदि मेरी उपस्थिति आवश्यक लगे तो नि संकोच लिखियेगा।*

*नागार्जुन*

*14 10 59*

*प्रिय कमलाजी,*

*पत्र मिला। आप डाक्टरेट पा गई, इस शुभ समाचार से अपार प्रसन्नता हुई है। राहुलजी ने बतला तो दिया ही था। अब आप से सविधि सूचना मिली तो खुशी दुगनी हो गई।*

*उनके पत्र लगातार आपको मिल रहे हैं, तसल्ली हुई। दूर देश मे स्वजन नहीं, तो और कौन याद आयेंगे ? यहाँ तो उनका मूड बेरुखी का था अब तनाव हटा। शायद यह सिंहली समीर का असर हो पासपोर्ट तो आपके पास भी है न ? अब की गर्मियो में लंका पहुँचकर नुवर एलिया का आनंद उठाने दीजिए बच्चो का। नुवर एलिया लंका का दार्जिलिंग है।*

*29-9 के बाद मैं डाबर निवास गया ही नहीं। अब दो चार दिन के अंदर जाऊँगा।*

*हाँ, राहुलजी मेरे पास एक ट्रंक छोड गये हैं। एक चादर (खेस), चमड़े का पुराना बैग, उनका कुर्ता, बूट का जोड़ा दो एक छोटी वस्तुएँ और भी होगी मैंने पूछा था-इनका क्या करेंगे ? बोले खुद इस्तमाल न कर सको तो किसी को दे देना।*

*नागार्जुन*

### कलकत्ता से कोलम्बो के लिए प्रस्थान

**28 सितम्बर 1959 :** "सबेरे वर्षा होती रही। सुबह सवा पाँच बजे प्रस्थान करते समय बन्द हो गई। सपत्नीक अशोकजी तथा नागार्जुन साथ चले। सवा छ बजे दमदम पहुँच गये। राकेशजी भी मोजूद थे। खटराग मे (कस्टम) में कुछ समय लगा। घेरे के भीतर कोई नही जा सका। सवा सात बजे विमान (एयर इण्डिया इन्टरनेशनल)

उड़ा। बारह हजार फुट पर उड़ा होगा। पर हमारी तो गर्मी बहुत कम दूर हुई। ऊँचे उड़ने में देखने के लिए समुद्र और समतल भूमि दिखलाई पड़ी। उत्तर भारतीय यात्री कम ही थे। 10 बजे के बाद मद्रास पहुँचे। यहाँ कस्टम आदि में बहुत समय लगा। किसी तरह छुट्टी मिली। विमान फिर 11 बजे के बाद उड़ा। समुद्र के बीच पथरीला स्थान मिला। पार हो सिंहल के पश्चिम तट में बढ़े। सवा एक बजे सिंहल भूमि पर उतरे। आनन्दजी (भदन्त) तथा दूसरे भिक्षु एवं डाक्टर राय (विद्यालंकार में इतिहास के प्रोफेसर) स्वागतार्थ तैयार थे। पर पासपोर्ट आदि से छुट्टी मिलने में पौन घंटे लग गये। कस्टमवालों ने नहीं देखा।

भिक्षु ने भंडारनायके को मारा, इसलिए भिक्षु जनप्रिय हो गये हैं। बाहर निकलने की हिम्मत नहीं करते। यह स्थिति बहुत दिन नहीं रहेगी। पर कलंक तो लग ही।

विद्यालंकार में नायक स्थविर प्रज्ञासार, जक्कड़ु हामदरु प्रज्ञाराम, भिक्षु स्थविर प्रज्ञाकीर्ति सभी बड़े स्नेह से मिले। मुझे रहना होगा दुमंजिले पर, दो कमरे और असमाप्त स्नानकोष्ठक है।"

## केलानिया (सिंहल) के विद्यालंकार विश्वविद्यालय में निवास-अध्यापन

राहुलजी कल (29 सितम्बर) से विद्यालंकार युनिवर्सिटी, केलानिया के निवासी हो गये। 29 सितम्बर को उन्होंने लिखा–"वर्षा तो यहाँ अनिश्चित है। दिन साफ रहा, पर नगर में जाने पर बौछार आ गई। भण्डारनायके के शव को देखने के लिए मील-भर का क्यू था। रात 12 बजे तक लोग जाते रहते हैं। पहले भिक्षु कम आते थे, लोग व्यंग्य करते थे, अब ज्यादा आते हैं,' हत्या के पीछे दूसरों का हाथ है। पुलिस अभी कुछ नहीं बतला रही है।

डाक्टर के यहाँ दिखा आये। 12 अक्तूबर को फिर डाक्टर के यहाँ क्वारान्टिन पहुँचकर छुट्टी लेनी होगी। तीन सौ रुपये की चीजें खरीदीं, कुछ पुस्तकें 105 रुपये की घड़ी, 95 का इलेक्ट्रिक शेवर और कुछ कपड़े लिये। शाम को लौटे। स्नानकोष्ठक तैयार न होने से स्नान की दिक्कत है।"

पंडितजी ने अपनी इस यात्रा का रोचक वर्णन करते हुए मुझे और बच्चों को कई पत्र लिखे, जो इस प्रकार हैं–

|1|

*प्यारी बेटी जया,*

*मैं कल ही कलकत्ता से हवाई जहाज पकड़कर 6 घंटे में लंका पहुँच गया। हवाई जहाज में तुम बराबर याद आती रही। कलकत्ता से आगे चलने पर एरोप्लेन समुद्र के किनारे किनारे उड़ा। समुद्र का नीला पानी बहुत अच्छा लगता था। मद्रास से आगे एक बार समुद्र के ऊपर से उड़ना पड़ा। फिर लंका के पहाड़, नदी, खेत पड़े। बहुत तेज उड़नेवाला विमान था। तुम लंका आओगी तो ऐसे ही समुद्र, पहाड़, जमीन दिखाई पड़ेगी। अपना हाल लिखना–पढ़ने में ढिलाई न करना। प्यार।*

*तुम्हारा पापा,*
*राहुल*

|2|

*लंका से*

*भैया जेता,*

*नमस्ते।*

*कल तो कलकत्ता से यहाँ आते समय जो मौसी मिली थीं वह उतनी खराब नहीं थीं। मिठाई, औरेंज जूस और दूसरी चीजें दे रही थीं। कुछ लड़के भी थे, तुमसे बड़े ही थे। तुम भी साथ रहते तो कितना मजा रहता। भैया, अब तुम बड़े हो गये हो। मन लगाकर पढ़ना। अम्मा को दुःख नहीं देना। पापा का बहुत बहुत प्यार।*

*तुम्हारा पापा,*
*राहुल*

*Vidyalankara University*
*Kelaniya, Ceylon,*
*29-9-59*

*प्यारी,*

*कल सात बजे सबेरे कलकत्ता से उड़कर छः बजे शाम को कोलम्बो पहुँच गया। यहाँ पहुँचने मे कोई कष्ट नहीं हुआ। यहाँ के प्रधानमंत्री की हत्या के शोक में सारा द्वीप खिन्न है।*

*मेरा स्वास्थ्य ठीक रहा और है। तुम्हारी और जया-जेता की याद बराबर आती है। नवम्बर मे तो तुम दार्जिलिंग जा ही रही हो। अशोक बाबू प्रामाणिक नौकर भेजने को तैयार हैं, जो तुम्हे मसूरी से दार्जिलिंग पहुँचा देगा। अगर चाहो, तो अशोक बाबू को चिट्ठी लिख देना। नक्शो को अशोक बाबू के पास रखने के लिए भेज देना, इसका कारण है। कलकत्ता मे भेजे तीन हजार रुपये मिल गये होगे। अशोक बाबू को चिट्ठी लिख देना कि 3000 हजार रुपये कर्ज का मिला। और यह भी कि आपका कर्ज है,ऐसा पत्र लिख दे। इसकी इन्कमटैक्स के समय जरूरत पड़ेगी।*

*डाक्टर उदयनारायण तिवारी तथा श्री वाचस्पति पाठक श्रीनिवास से बात करनेवाले हैं। उसके बाद उसके परिणाम के बारे में लिखेंगे। काछा (मगलजी) के बहनाई दो दिन मिलने आये थे। और बाते पिछले पत्र मे लिख चुका हूँ।*

*बहुत बहुत चुम्बन। पत्र की आशा मे,*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

30 सितम्बर को पंडितजी पुस्तके पढ़ते रहे। वे सिंहली भाषा पर अधिकार प्राप्त करना चाहते थे, क्योंकि विश्वविद्यालय में उनको सिंहली माध्यम में पढ़ाना था।

1 अक्तूबर को भण्डारनायके का शव उनके जन्मग्राम में दफनाया गया। यह भार्या (श्रीमती भण्डारनायके) का आग्रह था। वैसे सारा कृत्य बौद्धों का हुआ। 50 भिक्षु विद्यालंकार से भी गये थे।

आज विश्वविद्यालय की कक्षाओं के लिए पाठ्यपुस्तकों के बारे मे पंडितजी ने चर्चा की।

3 अक्तूबर को पंडितजी लिखते हैं–"10 बजे अपने मित्र श्री माणिकलाल पटेल के घर गये। साथ में भदन्त आनन्दजी तथा दो भिक्षु भी गये। पटेल पत्नी ने हमारी बहुत-सी पुस्तकें पढ़ी है। बाजार से कुछ चीजे खरीदीं। वहाँ अस्पताल में सीवलीजी और नारावित धर्मरत्न हामदुरु से भी मिले। कमला का तार आनन्दजी के नाम आया मेरे बारे मे कुशल-समाचार के लिए। उत्तर दे दिया। आज तो पत्र भी मिल गया होगा।"

पंडितजी आज भी (4 अक्तूबर) सिंहली भाषा और दूसरी पुस्तकें पढ़ते रहे। साथ ही सीवलीजी से बात होती रही। सीवली, प्रज्ञाकीर्ति, प्रज्ञाराम तीनों लिक्खाड़ है। अच्छी ख्याति रखते है। प्रज्ञाकीर्ति की विद्या को विशेष ख्याति मिली है।

5 अक्तूबर को भी पंडितजी सिंहली भाषा पढ़ते रहे। फिर प्रज्ञाराम स्थविर जी से उन्होंने बाते की। उनकी बड़ी विचारशक्ति है। उन्होंने महासांघिक विनयवस्तु की तुलना कई सूत्रों मे की है, वे जैनागमों को भी पढ़ना चाहते हैं। मोनो टाइप में नागरी भी आनी चाहिए। विश्वविद्यालय की पत्रिका निकालने के पक्ष में भी हैं। विश्वविद्यालय में वे ही प्रमुख हैं।

"आज कमला को दो पत्र भेजे।" (5 अक्तूबर)

6 अक्तूबर को पंडितजी सिंहल भाषातत्व पर काम करते रहे। उन्हे समय-सकोच मालूम हो रहा था। मैंने कलकत्ता की सिर्फ एक ही चिट्ठी पाई। रुपये नही मिले। चिन्ता उन्हे होनी ही चाहिए। 7 अक्तूबर को वे गेगर की पुस्तक An Etymological Glossary से संस्कृत में सिंहल मे वर्णप्रत्ययायिका को कार्ड पर लिखते रहे। स्नानकोष्ठक दो दिन में तैयार होनेवाला था, अतः वे आश्वस्त हो गये। 8 अक्तूबर को पंडितजी लिखते

हैं—"हर वक्त ख्याल आता है बच्चों का और कमला का। यहाँ लाना तो निरी स्वार्थान्धता होगी। समय-समय पर आना ही ठीक होगा। चेक की बड़ी चिन्ता है। कहीं दूसरा न ले गया हो। पर है तो क्रास चेक।" 9 अक्तूबर को लिखा—"कमला की चिट्ठी से मालूम हुआ, चेक मिल गया। चिन्ता दूर हुई।"

## सीलोन से प्रारम्भिक पत्र

### [1]

*Kelaniya, Ceylon*
*4-8-59*

*प्यारी,*

*कल आनन्दजी को तुम्हारा तार मिला। कल ही उत्तर दे दिया। मैंने आते ही वैमानिक पत्र लिखा था। आशा है, कल तक पहुँच गया होगा।*

*यहाँ मैंने इंजेक्शन की जगह रेस्टिनन की गोलियाँ लेनी शुरू की हैं। उनमें भी वही लाभ है। कमरे हवादार हैं, बिजली का पंखा भी है, इसलिए गरमी की परेशानी नहीं है। आजकल वर्षा का मौसम नहीं है, तो भी जब-तब छींटे पड़ ही जाते हैं। कल अपने गुजराती मित्र श्री माणिकलाल पटेल के घर मैं और आनन्दजी भोजन करने गये थे। कोलम्बो बहुत बड़ा शहर है। दोपहर का घूमना अच्छा नहीं है। गरमी लगती है। बाजार में कुछ चीजें खरीदनी थीं, इसलिए घंटे भर घूमना ही पड़ा। 105 की घड़ी ले ली और 95 का बिजली का shaver। टाइपराइटर के लिए आनन्दजी ने पहिले ही से आर्डर दे रक्खा है। जब तक नया आता, लेख नहीं लिखा जा सकता। चाहता हूँ महीने में दो-तीन लेख लिख दिया करूँ। घर भेजने के लिए रुपयों की मजूरी सरकार से लेनी होगी। उसका भी प्रयत्न करना है।*

*विश्वविद्यालय आजकल गर्मियों के लिए बन्द है। यही सबसे बड़ी छुट्टी प्रायः दो-ढाई मास की होती है, जो जुलाई के आरम्भ से होती है। पढ़ाई पहिली नवम्बर से आरम्भ होगी।*

*कलकत्ता से तीन हजार का चेक भिजवाया था, आशा है मिल गया होगा। वकील साहेब ने लिखा था, अक्तूबर में दार्जिलिंग के मकान की लिखा-पढ़ी हो जायगी। अशोक बाबू अपना विश्वस्त आदमी मसूरी से दार्जिलिंग पहुँचाने के लिए दे देंगे। पसन्द हो तो निःसंकोच लिख देना। एक और आदमी साथ रहे तो सामान उतारने चढ़ाने में आसानी होगी। मंगल या हरि आ जायें तो अच्छा ही है। अपना और जया जेता का समाचार अपने हर पत्र में लिखना। झुंझलाकर बच्चों को जोर से न मारना। पिछली बार जया को घाव हो गया था। बच्चे मासूम हैं, उनको क्या ज्ञान है? यहाँ जब कल शहर में बहुत सारे खिलौने मोटर साइकिल, घोड़े देखे तो बड़ा ख्याल आया जया-जेता का।*

*अपनी कहानियों की तीन कापियाँ टाइप कर डालो। कोई भी प्रकाशक मिल सकता है। श्री श्रीराम शर्मा के पास जो कहानी भेजनी है, उसे पहिले टाइप कर डालना। थीसिस के पहले प्रकरण को पाँच पृष्ठ टाइप करके उनके पास भेजना।*

*मैं समझता हूँ कोई लड़का नौकर जरूर रख लो। भीग जाओ या वैसे भी बुखार आ जाये तो बच्चों को बहुत तकलीफ होगी। डेढ़ महीने की बात है। आदमी सदा स्वस्थ नहीं रहता। 30-40 रुपये की बात है। हाँ, नौकर अच्छा हो। यहाँ अभी मैंने नौकर नहीं रखा है, तय की है।*

*प्यारी को बहुत बहुत चुम्बन, जया-जेता को बहुत बहुत प्यार।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

[2]

*Vidyalankara University*
*Kelaniya (Ceylon)*
*5-10-59*

*प्यारी,*

*आज पत्र डाल देने पर जुत्शीजी का पत्र मिला। 26 या 27 तारीख को कलकत्ता से 3000 रुपये का चेक चिट्ठी के साथ तुम्हारे नाम भिजवाया था। 27 रविवार होने से शायद बैरग भेजा गया। जुत्शीजी के 1 अक्तूबर के पत्र से मालूम होता है कि चेक नहीं पहुँचा। कहीं कोई गड़बड़ी न हुई हो। मैं फिर पत्र अशोकजी को लिख रहा हूँ। चेक के बारे में तुम भी अशोकजी को लिखो जिसमें पैसों की दिक्कत न रहे। और पिछले पत्र में लिख चुका हूँ। जया, जेता, तुम्हें बार-बार चुम्बन और प्यार।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

[3]

*Kelaniya*
*6-10-59*

*प्यारी,*

*तुम्हारा 3 अक्तूबर का पत्र आज मिला। कुछ समझ में नहीं आता कि मेरे पत्र कलकत्ता से भेजे क्यों तुम्हें नहीं मिले? मैंने कम से कम चार पत्र भेजे थे। 27 सितम्बरवाले पत्र में तीन हजार रुपयों का चेक भी था वह तुम्हें नहीं मिला। यहाँ से भी यह चौथा पत्र भेज रहा हूँ। जुत्शीजी के 1 अक्तूबर के भेजे पत्र से भी मालूम हुआ कि तुम्हारे पास चेक नहीं पहुँचा। न पहुँचा हो तो तुरन्त श्री अशोकजी को सूचना दो।*

*मैं कैसे जया, जेता और तुमको भूल सकता हूँ? कैसे मेरा प्यार कम हो सकता है? आर्थिक कारण परेशानी पैदा करनेवाले थे, इसलिए मुझे यहाँ आना पड़ा। तुम भी आना नहीं चाहती थीं और मैं चाहता था कि तुम्हारे लिए काम का निश्चित हो जाना जरूरी है। मैं कलकत्ता में रहते इसके लिए कोशिश करता रहा। यहाँ से फिर सुनीति बाबू को लिखा है। क्या कारण हो सकता है जो मेरी चिट्ठियाँ तुम्हें नहीं मिलतीं। सोच रहा हूँ, राष्ट्रपति को लिखूँ। अभी थोड़ी और प्रतीक्षा करूँगा। मैं बहुत चिन्तित हूँ। चेक जैसे ही मिले, मुझे तार द्वारा सूचना दो।*

*मैं कैसे तुम्हें दिखलाऊँ कि मैं तुम्हें दिल से प्यार करता हूँ। पर, प्यार का यह अर्थ नहीं होना चाहिए कि मैं बच्चों के भविष्य को भूल जाऊँ। यहाँ इसी विश्वविद्यालय में इतिहास के अध्यापक डाक्टर राय हैं। वह भी 62-64 के हैं। बच्चे तीन हैं, सात से चार तक के। उन्हें वह दूर कान्वेन्ट में पढ़ने भेजते हैं। एक कार भी ले ली है। पत्नी कोई काम नहीं करती हैं। उन्हें भी बच्चों के भविष्य की चिन्ता बनी रहती है। मैंने कल एक पत्र अशोकजी और एक पत्र राधामोहन बाबू को लिखा है।*

*यहाँ मेरा स्वास्थ्य अच्छा है। 28 को (सितम्बर) यहाँ पहुँचा। आज आठ दिन हो गये। अधिकतर बिना वर्षा का दिन रहा, तो भी गरमी सतानेवाली नहीं है। आज दो-तीन झोंके वर्षा हो गई। शरीर को तो कष्ट नहीं है पर मन को संतोष तुम्हारे संतोष से हो सकता है। अपने मन से संदेह दूर कर दो। सोचता हूँ रजिस्ट्री चिट्ठी भेजूँ, पर उसमें बहुत दिन लग जायेंगे।*

*तुम्हारा अपना,*
*राहुल*

**[4]**

*केलानिया*
*6-10-59*

*प्यारी,*

*आज ही हवाई डाक से एक पत्र भेजा। यह दूसरा भी भेज रहा हूँ। यह यहाँ का पाँचवाँ पत्र होगा। मुझे बड़ी चिन्ता है तुम्हारे यह लिखने से कि कलकत्ता का सिर्फ एक पत्र तुम्हें मिला था। 27 के पत्र में तीन हजार का चेक था, वह भी तुम्हें नहीं मिला। न मिला हो तो एक तार श्री अशोक वर्मन को भी लिख दो। चेक गड़बड़ न हो जाये।*

*जेता-जया को बहुत-बहुत प्यार। पापा की बात मानकर अब दोनों अम्मा से पढ़ेंगे।*

*चुम्बन के साथ,*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**[5]**

*केलानिया,*
*9-10-59*

*प्यारी,*

*6-10 का पत्र कल मिला, तो भारी सन्तोष हुआ। मैंने तो अशोक बाबू के पास तार भेज दिया था। आशा है, तुमने चेक की पहुँच लिख दी होगी। अब चेक को अपने नाम वहीं के बैंक में जमा कर दिया होगा, यह उम्मेद है। राधामोहन बाबू को लिख दो कि जिस वक्त रुपया चाहिए, उसी वक्त चला जायेगा। इसी महीने में लिखा-पढ़ी हो जानी चाहिए। मेरी तो इच्छा है कि तुम इसी वक्त चली जाओ दार्जिलिंग तो मेरी चिन्ता दूर हो। यदि हरि कालेज में नहीं पढ़ता हो, प्राइवेट तैयारी कर रहा हो, तो उसे बुला लो। मसूरी में तैयारी में तुम भी मदद कर देना। जब तक ऐसा कुछ नहीं होता, तब तक मेरी चिन्ता दूर होने की नहीं। जिस डाक को वहाँ नहीं रखना चाहती हो, उसे यहाँ Redirect कर दो, पैसा नहीं लगता।*

*पटना का पार्सल यह कहकर लौटा दो कि मैं लंका चला गया है।*

*मैं Restinon गोलियाँ ही खा रहा हूँ। कलकत्ता से लायी खतम हो गई, तो दूसरी मँगवा ली हैं। वजन 160 पौंड पहुँचकर खाने पर कंट्रोल करना होगा या गोलियाँ कम खानी होंगी। स्वास्थ्य बहुत अच्छा है। गर्मी इतनी ही है जितनी हवा और बिजली के पंखे से दूर हो सकती है। रानी, जब तुम्हीं घबड़ा जाओगी तो बच्चे क्यों न घबड़ायेंगे। उनको कहो, हम सब हवाई जहाज से लंका चलेंगे। पढ़ने का सुभीता दार्जिलिंग में जैसा है, वैसा यहाँ नहीं हो सकता। बेचारे राय मोशाय को अपने लड़के को दाखिल कराने में बड़ी दिक्कत हो रही है। 10 मील भेजने के लिए तो उन्होंने कार खरीद ली है, पर दाखिला मिलने की आशा नहीं है।*

*चाहे हरि को बुलाओ या वहाँ कोई नौकर रख लो, तभी मुझे चिन्ता से मुक्ति मिलेगी। 6 बजे शाम के बाद बाहर न जाना, नहीं तो तुम्हारे भी शीशे टूट जायेंगे।*

*बहुत-बहुत चुम्बन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

[6]

केलानिया
8-10-59

प्रियतमे,

5 का पत्र आज तीन दिन बाद मिल गया। आज मैंने अशोक बाबू को तार दिया—"Cheque not reached Mussoorie, Arrange and wire"। 27 को मेरी चिट्ठी के साथ उन्होंने तीन हजार का चेक भेजा था, क्यों नहीं पहुँचा? उन्होंने कहा था, पीछे और पैसो की आवश्यकता हो तो कमलाजी को लिखने को कहिये। यह भी मैंने उसी पत्र मे लिख दिया था।

चोरी की बात सुनकर मुझे भी बड़ी चिन्ता हुई। मैं तो कह रहा था इसी समय चले चलो दार्जिलिंग, पर तुम क्यो मानने लगीं। मुझे दोनो बातो की बड़ी चिन्ता है। यदि चाहो तो अशोक बाबू को पत्र लिखकर आदमी बुला लो और दार्जिलिंग चली जाओ। मैं इसके बारे मे भी अशोक बाबू को लिख रहा हूँ।

कलकत्ते मे 12 दिन रहकर कुछ समय तो सुनीति बाबू, डॉ नलिनाक्ष दत्त, श्री बी के सरकार आदि से एक से अधिक बार तुम्हारे लिए दार्जिलिंग मे काम के लिए मिलता रहा। भाषण देने भी कहीं नहीं गया। दो-तीन बार अशोकबाबू के घर ही मे साहित्य गोष्ठियाँ हुई, हाँ, प्रकाशक (वोल्गा थेके गंगा) से मालूम हुआ, महादेवीजी को उन्होंने 800 रुपये रायल्टी के दिये। 200 रुपये का चेक मुझे चौथे सस्करण के लिए दिया, जिसे मैंने देहरादून बैंक के पास भेज दिया।

चेक के बारे मे मुझे बहुत चिन्ता है। क्रास चेक था। कहीं किसी ने उड़ाया न हो। राधामोहन बाबू को लिख दिया है कि रुपयो की कमी अपने पास से पूरा करके कागज लिखवा ले। रुपया तो चला ही जायेगा। यहा से भेजने में तो अभी देर लगेगी। पर, अशोक बाबू भेज देंगे। अशोक बाबू को एक चिट्ठी भी लिख रहा हूँ।

शाम से पहिले ही बाहर जाने-आने का काम पूरा कर डालना, नहीं तो तुम्हारे यहा भी चोरी हो जायेगी। फिर कहूँगा। कोई नौकर रख लो। पैसा बहुत थोड़ा पास रक्खो। रस्तोगी (राशनवाला) को भी चेक दे देना और स्कूल को भी।

सब अच्छा है।

तुम्हारी चिन्ता से चिन्तित,
राहुल

[7]

केलानिया
12-10-59

प्यारी,

आज ही तुम्हारी दोनों चिट्ठियाँ तथा राधामोहन बाबू की भी एक चिट्ठी मिली। उनको जवाब दे दिया। लिख दिया—ड्राफ्ट भिजवा रहे हैं। ज्वाइट एकाउट मे से तुम ड्राफ्ट भिजवा सकती थीं। वहाँ इलाहाबाद बैंकवालो से बात करने पर वह सब कर देते। मैंने राधामोहन बाबू के नाम चेक लिखकर देहरादून भेजा है कि इसे ड्राफ्ट से State Bank of India पर राधामोहन बाबू को भेज दे। यह भी लिख दिया कि कोई अड़चन हो तो तुम से पूछ लें। तुम वहाँ इलाहाबाद बैंक में जाकर देहरादून से पूछवाना, जुत्शी साहेब को भी साथ ले लेना। अक्तूबर के अंतिम सप्ताह में लिखा-पढ़ी होनी है, इसलिए देर न होनी चाहिए। यहाँ लिखा-पढ़ी करने मे काम ठीक नहीं होगा।

मकान का पता है—Green Ridges, 21 Kutchery Road, Darjeeling. आशा है, अशोक बाबू को तुमने रुपयों के लिए प्राप्ति लिख दी होगी। यह भी लिख देना कि रुपये कर्ज है, इस सम्बन्ध में वह तुम्हें एक पत्र लिख दें, नहीं तो इन्कमटैक्स लग जायगा। घड़ी मैंने अशोक बाबू को दे दी है। उसे दार्जिलिंग जाकर मँगा लेना।

यहाँ मैंने 105 की Valgina घड़ी ले ली है।

मैं पता लगाऊँगा कि खिलौने भेजे जा सकते हैं या नहीं। भेजने पर वहाँ कस्टम ड्यूटी मनमाना लगायेंगे।

चोरियों की खबर सुनकर चिन्ता बढ़ रही है, चीजों के लिए, तुम्हारे लिए और बच्चों के लिए। हरि, शिवजी या काछा (मंगल) को बुला लो। हरि से भी काम चल जायेगा, क्योंकि अशोक बाबू कोई होशियार आदमी अपने यहाँ से भेज देंगे। वह सब कर देगा।

बच्चों को मारना नहीं। गुस्से में ख्याल नहीं रहता कि चोट कहाँ और कैसे लगेगी। समझा-बुझाकर काम लेना चाहिए। दार्जिलिंग पहुँचकर देखना। यदि बच्चों की पढ़ाई फरवरी से आरम्भ होती है तो दिसम्बर-जनवरी के लिए यहाँ चली आना।

यद्यपि यहाँ किसी प्रकार का कष्ट नहीं है, आनन्दजी ही नहीं और भी कितने ही पुराने मित्र हैं, जो सब बात का ख्याल रखते हैं। युनिवर्सिटी के डाक्टर भी हैं। खाने पीने की सारी अनुकूलता है, पर एकान्त समय में तो तुम्हारी और बच्चों की याद आती ही है। पर क्या चारा? वहाँ रहते, जमा-पूँजी में से गुजर करना पड़ता। यहाँ आशा है, तुम्हारे लिए कुछ भेज सकूँगा। कितना, इसके लिए अगले महीने लिखा पढ़ी करनी होगी।

जया बेटटी से कहना कि तुम्हें पढ़ना चाहिए। तुम्हें डाक्टर बनना है, गरीबों की मुफ्त दवा करनी है। कैसे होगा, जो न पढ़ेगी तो?

भैया, मेरा बेटटा बहुत होशियार है। वह जरूर पढ़ेगा और अपनी मैया को भी कहेगा कि जरूर पढ़ना चाहिये।

आज अंतिम बार डाक्टर के पास जाना है। बाहर से आनेवालों को ऐसा करना पड़ता है। International Health Certificate पर्याप्त नहीं है।

मैंने अभी तिब्बती हिन्दी कोश का कोई भाग साहित्य अकादमी के पास नहीं भेजा। कलकत्ता में बाप्टिस्ट मिशन प्रेस से बातचीत हो गई है। अगले महीने कुछ भाग नकल करके दिल्ली भेजूँगा।

जुत्शीजी और श्री मोहिनीजी को नमस्ते कहना।

मकान की लिखा पढ़ी ठीक तरह से हो जाये, तो चिन्ता दूर हो। श्री डा. के. सरकार ने कहा है, मौसिम-भर के लिए ही काफी किराये पर वह उठ सकता है। खैर अगले साल देखा जायेगा।

भैया कब पापा को चिट्ठी लिखेगा? उसे हिन्दी जल्दी जल्दी सीखना चाहिए जिससे पापा को अपने हाथ से चिट्ठी लिखे। जया की चिट्ठी पढ़कर पापा को बहुत खुशी हुई। इसी तरह चिट्ठी भेजा करो बेटटी!

बहुत-बहुत प्यार और चुम्बन के साथ।

तुम्हारा,
राहुल

[8]

केलानिया
18-10-59

प्यारी,

12 अक्तूबर का पत्र मिल गया। पी एच. डी. की विजय के लिए बधाई, चुम्बन, आलिंगन। प्यार लिखने के लिए नाराज न होना। पास रहने में देखती नहीं, कैसा हो जाता था। यहाँ रहने में मीठे ही मीठे भाव रहते हैं।

आशा है, दोनों हिसाबों में से मिलाकर 24 हजार का ड्राफ्ट वकील साहेब के पास पहुँच गया होगा। भेजते ही मुझे लिखना। मुझे उसकी बहुत चिन्ता है। चिन्ता तो तब तक दूर न होगी जब तक तुम दार्जिलिंग नहीं चली जातीं। भिक्षु प्रज्ञानन्द कल यहाँ से लखनऊ गये, पर दो हफ्ते में यहाँ लौट आने की बात कहकर गये हैं। इसलिए तुम्हारे आने के समय वह वहाँ नहीं रहेंगे। पर वहाँ जो भिक्षु रहेंगे, वह सहायता करेंगे। श्री रमेश सिन्हा (जनयुग, कैसरबाग) को भी लिख देना। वह भी सहायक होंगे।

*दार्जिलिंग जाकर वकील साहेब जिस बैंक में कहे, उसमें हिसाब खुलवा लेना। देहरादून में इलाहाबाद बैंक में दो सौ रुपया छोड़ना—मेरे नाम जो चेक आयेगा, उसको यहाँ से हस्ताक्षर करके भेजना होगा। आशा तो है, यहाँ से कुछ सौ रुपया मासिक मैं तुम्हारे लिए भेज सकूँगा। अभी निवास वीजा लेना है। उसके बाद विदेशी विनिमय के लिए आवेदन देना होगा।*

*धीरे-धीरे यहाँ के खाने से अभ्यस्त होता जा रहा हूँ। कोलम्बो में एक गुजराती और एक सिन्धी मित्र का भी निमंत्रण रहता है, पर वहाँ दो-तीन सप्ताह बाद ही हम जा सकते हैं। 105 की घड़ी Valgina ले ली है, एक बिजली का शेवर भी ले लिया है। शहर में जाने पर खिलौनों को देखकर मन जया-जेता के पास भेजने के लिए मचल उठता है, पर भेजने पर कस्टमवाले इतनी ड्यूटी लगायेंगे कि उससे अच्छा है, उनको वहीं ले लेना।*

*वजन यहाँ बढ़कर उतना हो गया जितना चीन में था। Restinon गोलियाँ ले रहा हूँ। 45 रुपया मासिक का हिसाब बैठेगा। और सब अच्छा है।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

पंडितजी श्रीलंका गये थे विद्यालंकार विश्वविद्यालय में दर्शन के प्रोफेसर होकर, किन्तु उन्हें अध्यापन के साथ साथ अपना लेखन कार्य भी करते रहना था। आगे क्या-क्या लिखेंगे इसके लिए योजनाएँ वे पहले से ही बना चुके थे। सिंहल-प्रवास में रहकर वे 'पालि साहित्य का इतिहास' तथा 'पालि काव्यधारा' लिखने का निश्चय कर चुके थे। इसके साथ ही उनका भाषाविज्ञानी मस्तिष्क सिंहल भाषा के सम्बन्ध में गहन अध्ययन करके पुस्तक लिखने के बारे में भी सोचने लगा। इसीलिए उन्होंने पहले सिंहल भाषा के बारे में लिखने की तैयारी की। इसी के सम्बन्ध वे सिंहल निरुक्ति के शब्दों को कार्ड पर लिखकर क्रम से लगा रहे थे। धातु और प्रत्यय के कुछ शब्दों को भी वे दना चाहते थे। 10 अक्तूबर 59 को विश्वविद्यालय कौंसिल की बैठक हुई। उपकुलपति महोदय ने पंडितजी की नियुक्ति का भी उल्लेख किया। बैठक में पंडितजी भी बोले। उसी दिन 'लंकाद्वीप' पत्र के प्रतिनिधि का भी उल्लेख किया। बैठक में पंडितजी भी बोले। उसी दिन 'लंकाद्वीप' पत्र के प्रतिनिधि से उनकी बातचीत हुई।

राहुलजी श्रीलंका जाते समय बासमती चावल का बीज भी लेते गये थे। वहाँ कई जगह बीज को बाँटने के बाद भी उनके पास कुछ बच गया। 11 अक्तूबर को भदन्त आनन्दजी कुछ दिन बाहर घूमकर कलानिया पहुँच गये। उनके साथ एक महन्तजी आये थे, बासमती के बीज को पंडितजी ने इन महन्त के हाथ सौंप दिया। उसी दिन निवास-वीसा के लिए वे अपना फोटो खिंचवाने गये। कोलम्बो से लौटते समय रास्ते में प्रो. डॉक्टर राय के घर उनके परिवार से मिलने चले गये। डॉक्टर राय के तीन बच्चे हैं। उनको वहाँ किसी अच्छे स्कूल में पढ़ाने की बड़ी दिक्कत थी। डॉ. राय की पत्नी बी. ए. की परीक्षा में नहीं बैठ सकी थीं, इसलिए वह घर में ही रहती थीं। परिवार बड़ा होने से डॉक्टर को आर्थिक कष्ट था। इस परिवार के प्रति पंडितजी की सहानुभूति रही।

12 अक्तूबर को पंडितजी लिखते हैं—"कमला की चिट्ठी आई। राधामोहन बाबू की भी। अक्तूबर में मकान (Green Ridges 21, Kutchin Road, Darjeeling) की लिखा-पढ़ी करनी है। कमला दोनों एकाउंट से 28 हजार रुपये का ड्राफ्ट भेज सकती थी, पर देहरादून के लिए यहाँ लिखा। बारह हजार का चेक भेजते कह दिया इसे ड्राफ्ट करके भेज दें। कोलम्बो गये। डाक्टर (कोरेन्टिन) से छुट्टी मिल गई। श्री कुन्दनलाल (सिन्धी) के मकान पर वृद्ध से परिचय हुआ। जान पड़ता है मासिक रुपये कमला के पास भेज सकेंगे। पहिले आवास का अनुज्ञापत्र आ जाये तब।"

विद्यालंकार में रहकर पंडितजी सिंहली भाषा पढ़ना जारी रखे हुए थे। इसके अतिरिक्त कुछ बाहरी पुस्तकें भी पढ़ रहे थे। 13 अक्तूबर को उन्होंने 'On the trace of unknown animals' नामक पुस्तक को पढ़ा। उसी

दिन शाम को भिक्षु शरणकर पंडितजी से मिलने आये। 14 को बासमती के बचे हुए बीज को उन्होंने विद्यालकार के आसपास के खेत में बो दिया और पेरादेनिया फार्म के लिए भी भेज दिया। उस दिन उन्होंने R. L. Spiltel की पुस्तक 'Wild Ceylon' पढ़ी जो उनको बहुत अच्छी लगी, यद्यपि उसमे भाषा और तत्त्व पर बहुत नही लिखा था। 15-16 अक्तूबर को भी वे सिंहल भाषा पर कुछ काम करते रहे। इस समय वे दूसरी पुस्तक (कुमारातुंग की) पढ़ रहे थे। 15 की शाम को श्री अभयसिंह परेरा पंडितजी से मिलने आये। अभयसिंहजी पंडितजी की तीसरी तिब्बत-यात्रा (1936) में उनके साथ तिब्बत गये थे। वह काशी के न्यायाचार्य थे, पर उनको वेतन वार्षिक 5 हजार ही मिलता था जो उनके लिए बहुत कम था। विश्वविद्यालय में भी उनको उतना ही मिलनेवाला था। 16 को डॉ. रोयरिक का पत्र राहुलजी को मिला। रोयरिक उस समय मास्को में थे। 17 और 18 अक्तूबर को सिंहल भाषा के अध्ययन के साथ पंडितजी इतिहास की पुस्तकें भी पढ़ते रहे। A Comprehensive History of India (II) को उन्होंने तभी पढ़ डाला। यह Indian History Congress का 1957 का प्रकाशन था। इसमें कई विद्वान लेखकों ने लिखा था। पंडितजी को यह ग्रंथ बहुत अच्छा लगा। 19 अक्तूबर को उनका सिंहली पाठ चला। फिर उनके लाये सुभाषित रत्नकोश, जो गोखले कोशाम्बी सम्पादित होकर हार्वर्ड से छपा है, को पढ़ते रहे। उसी दिन शाम को फिर विश्वविद्यालय के कौंसिल की बैठक हुई। आज के ही दिन काशी से श्री कोमलचन्द्र जैन का पत्र आया जो रिसर्च स्कालर थे। वह विद्यालकार मे आना चाहते थे। पंडितजी ने उनके बारे मे विद्यालकार के वाइस चान्सलर श्री प्रज्ञारामजी से बातें की थीं और प्रज्ञारामजी उनको बुलाने के लिए तैयार थे। 20 अक्तूबर को पंडितजी ने लेविस की पुस्तक Introduction of Philosophy को समाप्त किया। 21 अक्तूबर को भी वे दासगुप्त की पुस्तक दर्शन इतिहास (5) और चीनी दर्शन : फुङ यु-लान कृत पढ़ते रहे। उनका सिंहली का पाठ भी नियमित चलता रहा। पढ़ने के अलावा उधर मुझे और दूसरे मित्रों के पत्रोत्तर भी भेजे। अगले दिन (22 अक्तूबर) चीनी दर्शन के साथ साथ सिंहली भी पढ़ते रहे। 23 को उन्होंने रोम से निकलनेवाले त्रैमासिक East and West के अंक को पढ़ा। उस दिन विश्वविद्यालय के डीनों की बैठक मे भी पंडितजी ने भाग लिया।

24 अक्तूबर को कैलानिया, कोलम्बो में कुछ वर्षा हुई, विशेषतः अपराह्न में। पंडितजी 2 बजे दोपहर को जलियम द लानरोल महाशय से मिलने गये। महाशयजी अर्द्धांग थे एक साल से, और चारपाई से उठ नही सकते थे। स्मृति ठीक थी। वहां से पंडितजी बाजार गये। कुछ चीजें खरीदी और फिर माणिकलाल पटेल के यहाँ दो घंटे रहे। रात हो जाने पर वे विद्यालकार कैलानिया लौट आये। आज उन्होंने कई जगहों में चिट्ठियाँ लिखी। उसके बाद आचार्य क. प. बुद्धदत्त की पुस्तक Correction of Geiger's Mahavansa Etc. पढ़ते रहे। अगले दिन कैलानिया मे कठिन दान का महोत्सव था, दिन भर बाजा बजता रहा। आज (26 अक्तूबर) उन्होंने जेलर की पुस्तक ग्रीक दर्शन को समाप्त किया। 26 अक्तूबर को वे The Works of Aristotle (Oxford) के 1-X-XII खण्डों को पढ़ते रहे। अपराह्न में 1.30 बजे विद्यालकार परिवेण (कालेज) को युनिवर्सिटी से सम्बन्धित करने की जाँच के लिए पंडितजी गये। इसका आफिस होरना नामक स्थान मे था, जो यहाँ से 25 मील की दूरी पर था। उनके साथ डॉक्टर हेमन्त राय तथा श्री सोवर्नाजी भी थे। रात को सात बजे विद्यालकार लौट आये। 27 अक्तूबर को उन्होंने वीसा के लिए फार्म भरकर भेज दिया। इसके साथ ही भारत में परिवार को 1000 मासिक रुपये भेजने के लिए अनुज्ञा प्राप्ति के वास्ते आवेदनपत्र भी भेज दिया। इसके बाद लापेर को पुस्तक को पढ़ा, फिर प्लेटो पर लिखी एक पुस्तक को। पुस्तक समाप्त करने के बाद वे अरस्तू की भौतिकी पर लग गये।

28 अक्तूबर को कोलम्बो में जोर की आँधी आई–यह खबर सुनकर पंडितजी 8 बजे सुबह कोलम्बो से समुद्र की उद्वेलित लहरो को देखने गये। आँधी के कारण आन्दोलित अम्बुनिधि समुद्र का दृश्य देखने योग्य था। आज जहाज भी धनुषकोटी की ओर लौट गये। आज ही पुत्र बोधिश्री के साथ शान्तिभिक्षु दम्पती विद्यालंकार पहुँच गये। शान्तिजी की भी इसी विश्वविद्यालय में नियुक्ति हो गई थी। अगले दिन (29 अक्तूबर) भी वे अरस्तू की पुस्तक के 6 और 7 खण्डों को पढ़ते रहे।

30 अक्तूबर को उन्होने 'तिब्बती-हिन्दी कोश' की प्रेस-कापी के दो पृष्ठ लिखे। निश्चय किया कि अब वे रोज छः-छः पृष्ठ लिखेगे। इस प्रकार नवम्बर में कोश का 'ककार' समाप्त हो जायेगा। इसे भेज देंगे, छपने में तो बहुत समय लगेगा। महीने में 50 पृष्ठ लिखना बहुत होगा। कोश के लिए पडितजी चीनी दूतावास के चेङ् महाशय से सहायता ले रहे थे। कितने ही शब्द कोश मे छूटे हुए थे। 31 अक्तूबर को वे शान्ति भिक्षु जी के नये मकान को देखने गये।

## नवम्बर, 1959

पडितजी की 1 नवम्बर की डायरी के अनुसार—"कोश लिखते रहे। इस महीने को इसी को लिखने मे लगाना है। सिहल पाठ भी किया। सबेरे नौ बजे विश्वविद्यालय का वर्ग उद्घाटन समारोह हुआ। प्रथम भाषण मैंने सस्कृत मे दिया। वर्ग भाषणो के लिए सस्कृत को ही माध्यम बनाना है।"

रविवार को बिजली दिन-भर छुट्टी ले लेती है। और पडितजी बिजली के पखे के सहारे ही श्रीलका मे जी रहे थे।

कोश का काम (प्रेस-कापी तैयार करना) नियमित चल रहा था। 2 नवम्बर को भी उन्होने यही काम किया। प्रतिदिन छः पृष्ठ लिखने पर सारे कोश की प्रेस कापी 90 दिन मे तैयार हो जायेगी, पर अभी तो वे 100 पृष्ठ ही भेजना चाहते थे। बीच-बीच म उनको घर-परिवार की भी याद आती रहती थी। इसलिए चिट्ठियाँ बराबर लिखते थे। इधर कई दिनो से उनको कमला की चिट्ठी नही मिल रही थी। तब उस दिन उन्होने लिखा—"कमला की चिट्ठी नही आई। जान पडता है पिछली चिट्ठी की मन्योक्ति कडवी लगी। पर साल मे दो मास साथ रहने पर ही सम्बन्ध मधुर रह सकता है।" पडितजी अभी जोश मे थे। सोच रहे थे कि श्रीलका मे वे अकेले भी रह सकते है। भदन्त आनन्दजी का साथ ही पर्याप्त है। अभी स्वास्थ्य भी उतना बुरा नही है। इसलिए मुझे पत्र में ऐसी चुभानेवाली बात उन्होने लिखी, यह नही सोचा कि ऐसी बातो का मुझ पर और बच्चो पर क्या असर पडेगा। फिर ऐसे पत्रो का क्या जवाब देना ? इसलिए मैंने कुछ समय के लिए पत्र लिखना बन्द कर दिया था।

2 नवम्बर को उन्होने पहली बार विद्यालकार मे दर्शन की क्लास ली। इस सम्बन्ध मे उन्होने लिखा—"उसमे बी. ए. की तीन कक्षाएँ हैं। पर प्रथम कक्षा, 1st Year B.A. मे ही छात्र है। 19 की सख्या अपर्याप्त नही है, जिनमें दो-तिहाई अभिक्षु हैं।" उस दिन उन्होने शिक्षण-माध्यम के रूप म सस्कृत और अग्रेजी दोनो का प्रयोग किया। "प्रज्ञाकीर्तिजी ने सिहली मे भाषान्तर किया, यह प्रयोग बडा रोचक रहा।"

3 नवम्बर की कक्षा मे पडितजी के भाषान्तरकार पहले प्रज्ञाकीर्ति रहे, तत्पश्चात् भदन्त आनन्दजी रहे। 'तिब्बती-हिन्दी कोश' का काम भी तीव्र गति से चल रहा था। उस दिन पडितजी ने निश्चय किया कि प्रतिदिन 5 पृष्ठ प्रेस-कापी तैयार करने से सप्ताह मे 35 पृष्ठ हो जायेंगे, जो पर्याप्त है। इस महीने के अत तक 150 पृष्ठ हो जायेगे जो कोश का चतुर्थाश है। आज चेङ् महाशय ने कोश के कुछ शब्दो मे सहायता की। उस दिन पंडितजी सोच रहे थे—"मोटर ले लेंगे यदि शातिभिक्षुजी भी साथी हो गये तो।" 4 नवम्बर को उन्होने न्यायप्रवेश की क्लास ली। आज कोश का काम भी काफी हुआ। 60 पृष्ठ लिखकर 12 तारीख को प्रेस मे भेज देने का उन्होने निश्चय किया। उपनिषदो को भी क्लास के लिए सक्षेप करना था।

महास्थविर प्रज्ञारामजी ने छठी और सातवीं सदी के अभिलेखों पर अनुसन्धान करने का निश्चय कर लिया था। पहले तो 127 अभिलेखों की कापी करनी है। तभी काम आगे बढ़ेगा, यह परामर्श पडितजी ने प्रज्ञाराम जी को दिया।

यद्यपि राहुलजी लेखन और अध्यापन-कार्य मे व्यस्त थे, पर रह-रहकर उनका ध्यान मसूरी की ओर जाता था, जहाँ वे अपने दो छोटे बच्चो और मुझे जुत्शी परिवार के भरोसे छोड़ गये थे। हमें मसूरी को छोड़कर दार्जिलिग चले जाने की सलाह उन्होने कलकत्ते से लिखे पत्रों मे दी थी, पर मैं सब सामान के साथ कैसे यात्रा कर सकती थी ? मैंने अपने चचेरे भाई मंगलजी (जो अब काठमाण्डू मे रहते थे) को मसूरी आने के लिए

लिखा था। वे मसूरी पहुँच गये और पंडितजी को उन्होंने अपने मसूरी पहुँचने की सूचना दे दी। अतः 11 नवम्बर को पंडितजी लिखते हैं–"मंगल की चिट्ठी आई, मसूरी पहुँच गये। मन स्थिर हुआ।" दार्जिलिंग के मकान के बारे में क्या तय हुआ, इसकी अभी तक उनको कोई खबर नहीं मिली थी इसलिए चिन्तित थे।

14 नवम्बर को पंडितजी ने तय किया–सप्ताह में चार घंटे सोम, बुध और शुक्र को पढ़ाना है। बाकी समय में वे कोश की प्रेस-कापी लिखते रहे। इसके बारे में वे लिखते हैं–"आज कोश 80 पृष्ठों तक लिखा गया, छपी पुस्तक में 122 पृष्ठ। छपी के डेढ़ पृष्ठ का हमारा एक पृष्ठ होता है। छपी पुस्तक 970 पृष्ठ की है अर्थात् हमें 650 पृष्ठ लिखना है, जिसके लिए 114 दिन चाहिए, चार मास अर्थात् मार्च में समाप्त हो जायेगा। अप्रैल में व्याकरण, भूमिका आदि लिख डालेंगे।" पंडितजी का काम करने का तरीका बड़े हिसाब-किताब के साथ था। 15 नवम्बर को वे History of Ceylon पढ़ते रहे, यह पुस्तक उनको बहुत अच्छी लगी। कुर्सी पर पैर लटकाकर पढ़ते लिखते रहने से इनके दोनों पैरों में सूजन हो आई थी। अगले दिन भी वही पुस्तक वे पढ़ते रहे। पेशाब की जाँच भी करवा ली। सब ठीक निकला।

पंडितजी परिवार के लिए मासिक कुछ पैसे भेजना चाहते थे। पर श्रीलंका से भारत में पैसा भेजना आसान काम नहीं, बहुत लिखा पढ़ी करनी होती है।

19 नवम्बर को उन्हें राधामोहन बाबू का पत्र मिला, जिससे पता चला कि 7 नवम्बर को दार्जिलिंग का मकान रजिस्टर्ड हो गया। इससे पंडितजी को बहुत संतोष हुआ।

कलकत्ते में जो पुस्तकें वे डाबर हाउस में रखकर गये थे, वे अभी तक श्रीलंका नहीं पहुँची थीं, इसलिए उनको अध्ययन के लिए कठिनाई हो रही थी। अतः पुस्तकों को शीघ्र भिजवाने के लिए उन्होंने अशोक बाबू (डाबर हाउस) को तार दिया। तिब्बती-हिन्दी कोश के प्रकाशन के सम्बन्ध में साहित्य अकादमी, नई दिल्ली के साथ पंडितजी का पत्र-व्यवहार हुआ था। कोश के 100 पृष्ठों को श्री कुलकर्णी और श्री कृपलानी के पास भेजने के लिए उन्होंने 21 नवम्बर को तैयार किया। उन्होंने पहले कुलकर्णी के पास इसे हवाई डाक से भेजने का सोचा। इस प्रकार पंडितजी पढ़ाने के अलावा अन्य लेखन-कार्य भी कर रहे थे। उनका सिंहली भाषा का अध्ययन तो चल ही रहा था, कोश कार्य भी तीव्र गति से कर रहे थे। परन्तु बीच-बीच में परिवार की याद में भी व्याकुल हो जाते थे। छोटे-छोटे बच्चों को यों ही छोड़कर चले जाने से उन्हें अपराध-बोध भी हो गया था। मैंने भी पत्र नहीं लिखा जान बूझकर। इसीलिए 23 नवम्बर को अपनी डायरी में उन्होंने अंकित किया–"कमला ने दूसरी चिट्ठियाँ भेज दीं, अपने कुछ नहीं लिखा।" फिर 24 नवम्बर को लिखा–"मंगल का 21 का पत्र आज चौथे दिन पहुँच गया। वे लोग 22 को मसूरी से चलेंगे, 23 को देहरादून में गाड़ी पकड़ेंगे। आज लखनऊ में रहे होंगे, कल चलकर 26 को दार्जिलिंग पहुँचेंगे।" भाई मंगलजी के आने से मुझे बहुत सहायता मिली। दो छोटे बच्चों सहित 20 बड़े-बड़े ट्रंकों पेटियों के साथ यात्रा करना, वह भी मसूरी से दार्जिलिंग तक की, बड़ा कठिनाईपूर्ण काम था। और पंडितजी श्रीलंका में बैठक, 25 नवम्बर को लिखते हैं–"कल कमला बच्चों के साथ दार्जिलिंग पहुँचेगी।" लिखना जितना आसान है, करना उतना ही कठिन।

27 नवम्बर को उन्होंने हिसाब लगाया कि कुल मिलाकर उनको वेतन 2016 रुपया मिलेगा, जिसमें से 750 रुपया प्रतिमास वह कमला के पास भेजना चाहते हैं। नवम्बर की किश्त लेकर उन्होंने एक व्यक्ति को बैंक में भेजा, पर बैंकवाले ने यह कहकर चेक नहीं दिया कि दार्जिलिंग उनके लिए अपरिचित स्थान है। दूसरे दिन भी पंडितजी चेक नहीं भिजवा सके जिसके कारण उनको बहुत दुःख हो रहा था। 29 नवम्बर रविवार का दिन, उन्होंने हर रविवार को छुट्टी रखने का निश्चय किया। उस दिन करुनागले से दो-तीन मील नजदीक उडुमिया के परिवेण (कालेज) का निरीक्षण करने गये। उनके साथ श्री अभयकून, श्री लारमल और डॉक्टर राय भी गये थे। परिवेण का प्रस्ताव मंजूर हो गया।

अंत में 30 नवम्बर को सीलोन से मेरे पास 750 रुपये का चेक भिजवाने में सफल हुए।

दिसम्बर की पहली तारीख को भिक्षु प्रज्ञाश्री के साथ पडितजी सीलोन स्थित चीनी दूतावास गये। उन दोनो की चीनी राजदूत के साथ डेढ घटे बाते हुई। विश्वविद्यालय के लिए कजूर और तंजूर को दिलाने का प्रयास करेंगे, यह चीनी राजदूत का आश्वासन मिला। वहाँ से प्रज्ञाश्रीजी तथा पंडितजी पुरातत्व आफिस गये, वहाँ उस समय 1500 ब्राह्मी अभिलेख थे। 2 दिसम्बर को उन्हे दार्जिलिग से भेजे मगलजी और जया बेटी के पत्र मिले। उसी दिन उन्होने केलानिया से बाहर मातरे तक घूमने की योजना बनाई। उस यात्रा मे प्रज्ञाकरजी और आनन्दजी भी चलनेवाले थे। इस प्रकार दो कारो के यात्री दो ड्राइवरों को लेकर ग्यारह आदमी होगे। 3 दिसम्बर को पडितजी की महास्थिवर भिक्षु प्रज्ञाराम से सिहल अभिलेख सहिता (ब्राह्मी) विषय मे वार्ता हुई। वे तैयार थे। तय हुआ—साधारण सम्पादक मण्डली मे प्रज्ञारामजी, डॉक्टर राय तथा राहुलजी होगे। सम्पादको मे सिद्धार्थ, ज्योति रत्नकीर्ति, सीवली, प्रज्ञाकर रहेंगे। यात्रा मे दो ड्राइवरो को छोड नौ आदमी होगे—भिक्षु आनन्द, प्रज्ञाश्री, सिद्धार्थ, प्रज्ञाकर मेधकर, राहुलजी, सातवॉ-आठवॉ नौकर, नौवॉ दूसरा नौकर आदि।

**5 दिसम्बर, विद्यालकार** : 'दिन साफ। 180 वे पृष्ठ तक कोशकार्य।" इतने दिनो की चुप्पी के बाद 5 दिसम्बर को उन्हे मेरा तार मिला। तार कलिम्पोग से भेजा गया था। क्या कारण है ? पडितजी चिन्ता मे पड गये। तार मे लिखा था—ARRANGE OUR DEPARTURE, ANXIOUS, MEETING SOON —KAMLA (आ रही हूँ, इन्तिजाम करे, शीघ्र भेट होगी—कमला)

तार पाते ही उन्होंने उसी दिन कमला को तार भेजा, जिसमे लिखा था : MONEY SENT DARJEELING RECEIVE. TEN DAYS AFTER VACCINATION COME DABAR CALCUTTA GET INCOME CERTIFICATE. WIRE ARRIVAL. AIR GOING DARJEELING —RAHULA

(पैसे दार्जिलिग के पते पर भेज दिये है, प्राप्त कर लेना, चेचक के टीके आदि लेने के दस दिन बाद कलकत्ता मे डावर कम्पनी के पास आ जाओ, वहाँ आयकर भुगतान का प्रमाणपत्र ले लो। पहुँचने की सूचना तार द्वारा दे देना, हवाईपत्र दार्जिलिग के पते पर भेज रहा हूँ—राहुल)

पडितजी ने 6 दिसम्बर को अपनी डायरी मे लिखा—"विद्यालकार केलानिया से सुबह सवा सात बजे चले। लारनल को यहाँ से और अभयकून को उनके घर से लिया। 100 मील से अधिक की यात्रा रही। वेलिगम विश्रामालय से भोजन करके विश्राम के बाद 13 बजे चल 14 बजे महामलिन्द परिवेश मे पहुँचे, इसको विश्वविद्यालय से युक्त करना था। सब काम सन्तोषजनक हुआ। 31 वर्ष के बाद यहाँ गये। दूसरे नायक स्थविर भी बूढे हो चले हैं। 16 बजे चलकर 20 बजे लौटे।

कलुतुर मे प्रतापी बोधि सडक पर ही सिद्धिदायिनी, रात को धूप-दीप से जगमग-जगमग दिखाई दिया। अधिकतर मार्ग समुद्र के किनारे नारियल के बगीचो मे से होते हुए था। अम्बलगोडा के रेस्ट हाउस मे लेमोनेड पिया। समुद्रतट पर अधिक स्वच्छ विश्रामालय नही है। हिक्काडुस होते गाल द्वितीय तीर्थ पहुँचे। यहाँ की दुकाने बाजार डचो ने बनाया था। वहाँ से रेनकोर, कुचेगी, धालोगाई, वेलिगमे-चट्टान मे नवी सदी की अवलोकितेश्वर की उत्कीर्ण प्रतिमा पर कमल नही, किन्तु सिर मुकुट मे दो अमिताभ हैं। यही भोजन—मास, मछली, देशी चावल, दाल का—किया, फिर विश्राम किया। गन्दव क्षुद्र द्वीप हरा-भरा है। हमने फोटो लिया। मडेरा दक्षिण तक स्याम समुद्रतल। मातर के आगे तक। मातर की आबादी 30000 के करीब है। नारियल और रस्सी और कुछ उत्तर हटकर चाय के बगीचे हैं। यहाँ भी दूसरा कॉलेज होगा। रात को ही सब लोग लौट आये।

उसी रात को सिहल 'द्वीप का एक कोना' लेख लिखकर उन्होंने 7 तारीख को 'सरस्वती' मे छपने भेज दिया। दार्जिलिग से भेजी मगलजी की चिट्ठी से उनको मालूम हुआ—"कुछ और चीजे चोरी चली गयी सिलीगुडी स्टेशन पर, जिनमे टाइपराइटर (ओलीवेत्ती) भी है। कमला के पास पाँच सौ रुपये हैं, जिनमें 300 बच्चों के दाखिले के लिए लोरेटो कान्वेन्ट को देना है। कल 750 और तार से भेज देते हैं। 1500 से काम चल जायेगा।" (7 दिसम्बर) कोश का काम जारी था। 8 दिसम्बर को "750 रुपया तार द्वारा कमला के पास दार्जिलिंग भेज दिया। यहाँ आने पर रहने का स्थान यहीं पाथशाला होगी, पर भोजन का अलग प्रबन्ध करना होगा

जब मैंने सीलोन आने के बारे में पत्र लिखा, तब पंडितजी कुछ चिंतित हुए। परिवार को कहाँ रखना पड़ेगा, सीलोन मे रहने से कमला को भारत मे नौकरी नही मिलेगी। यहाँ रहना उसके लिए ठीक है या नही, इस संबंध में चिंता करते हुए पंडितजी जी ने 9 दिसम्बर, 1959 की डायरी में निम्न विचार व्यक्त किए थे :

"6 बजे शाम को जोर की वर्षा आई।

"195 वे पृष्ठ तक कोश गया। चीनी सहायता 353 वे पृष्ठ तक पहुँच गई।

"कमला का छोटा-सा पत्र आया। दार्जिलिंग पसन्द नही। मसूरी के लिए पछता रही है। यहाँ स्थायी तौर से आना चाहती है। मेरे स्वार्थ की बात है कि वह मेरे जीवन-भर यहाँ रहे, पर बच्चों का ख्याल करने पर यह स्वार्थवृत्ति अनुचित मालूम होती है। यदि यहाँ रहना हुआ तो दार्जिलिंग कालेज की बात छोड़नी होगी। मेरे बाद वहाँ रहे, क्या करे, यह सोचना होगा। मकान तो अभी नही बेचना है। वकील साहेब (राधामोहन बाबू) प्रबन्ध करेंगे।

"लिख दिया कमला को भी और अशोकबाबू और राकेशजी को। फर्स्ट क्लास रेल से मद्रास आये—टीका और इन्कमटेक्स प्रमाणपत्र कलकत्ता मे ले ले, Visa मद्रास मे, आदमी साथ लाये।

"यहाँ फिर अलग घर लेना पड़ेगा।"

अपनी चिन्ता को प्रकट करते हुए पंडितजी ने मुझे भी पत्र लिखा, जो इस प्रकार है :

*Prof. Rahula Sankrityayan*<br>
*Dean & Head of Philosophy Deptt.*<br>
*Vidyalankara University, Kelania (Ceylon)*<br>
*9-12-59*

*प्यारी,*

*6 का तुम्हारा कालिम्पोंगवाला और 3 का जया-जेता-कांछ (मगल) का पत्र आज मिला। आज ही सवेरे एक पत्र भेज चुका हूँ। मैंने समझा था, मार्च मे बच्चो का स्कूल खुलेगा, तब तक के लिए तुम आ रही हो। यह जान पड़ता है, दार्जिलिंग मे जिस आत्मीयता की आशा रखती थीं उसमे उल्टा हुआ, फिर मन कैसे लगे। यहाँ साथ रहने मे मुझे आराम होगा, इसमे संदेह नहीं, पर बच्चो के भविष्य का ख्याल आता है तो मन भारी होने लगता है। आखिर तुम यहां बराबर के लिए नहीं रह सकतीं। तुम्हारी विद्या का उपयोग यहां हो नहीं सकता। मेरे बाद का सवाल गम्भीर है। पर अभी तो आ जाओ। यदि मार्च मे लौटना है तो वहाँ के घर का स्थायी प्रबन्ध कर डालना। कलकत्ता मे सीलोन का कौन्सल नहीं रहता। उससे VISA लेना है। दिल्ली आने मे खर्च का बच्चो का सवाल है। मद्रास मे लंका का कौन्सल जेनरल रहता है। वहाँ से VISA मिल जायेगा। ऐसी हालत मे तुम्हें जहाँ कलकत्ता मे अशोकबाबू की सहायता से Income Tax Certificate और Vaccination लेना है, वहाँ मद्रास में उनके आदमी के साथ आकर VISA लेना है। फिर वहाँ से हवाई जहाज मे यहाँ आना होगा। मैंने पिछले पत्र मे VISA का ख्याल नहीं किया था। मद्रास मे शायद दो-चार दिन ठहरना पड़े। यदि रेल से आना हो तो मेरी पुस्तको के बक्से भी साथ लेती आना। अपने ही डिब्बे मे रखना। अशोकबाबू के आदमी धनुषकोडी मे जहाज मे बैठा देगा। यदि तार दे दोगी मद्रास से तो समुद्र के इस पार मैं पहुँचा रहूँगा।*

*सब सोचने पर जान पड़ता है, अभी तुम्हारा यहीं आ जाना अच्छा है। बाते तुम्हारे आने पर मालूम होगी।*

*कलकत्ता तक किसी को साथ लाना। अशोकबाबू को तार दे देना, राकेशजी को Express लेटर जदुलाल मल्लिक स्ट्रीट के पते पर दे देना। साथ ही ट्रेन-टाइम भी लिख देना।*

*दोनों बार के भेजे रुपये मिलते ही मुझे तार देना, साथ यह भी उसी मे सूचित कर देना कि किस तारीख को कलकत्ता पहुँच रही हो।*

*तुम्हारा,*<br>
*राहुल*

10-दिसम्बर को केलानिया मे बड़ी जोर की आँधी आई थी। उसी दिन पंडितजी एक सिंहली विवाह देखने गये। श्री अभयकून की लडकी का विवाह था। सारी मण्डली उपस्थित थी। "कोलम्बो के गोलफेस होटल मे विवाह-विधि सम्पन्न हुई, दाढ़ीवाले वृद्ध सज्जन जूता पहिने विधि करवा रहे थे। लडकी साडी मे पतले अवगुण्ठन के साथ पिता का हाथ पकड़े आई। वह गोरी पतली थी। पति साँवला था और कोट-सूट पहिने। अँगूठे पुरोहित ने बाँधे। जल चढ़ाने का काम चचा एस. आई. पी. ने किया।"

अब कमला और बच्चे सीलोन आ रहे थे, इसलिए पडितजी को रहने के घर की चिन्ता हो गई। वे स्वय तो विद्यालकार विहार मे रहते थे, जहाँ स्त्री नही रह सकती थी। वे शातिभिक्षु के पास के मकान के लिए कोशिश करने लगे। अब 15 दिन के भीतर परिवार आनेवाला था। "कमला ने टीका ले ली है और वह वीमा के लिए प्रयत्न कर रही है।" वह दो मास के लिए ही यहाँ आ रही है, यह जानकर पडितजी को सन्तोष हुआ।" कमला ने तार मे भी यही लिखा था।"

16 दिसम्बर को भी मकान की तलाश हो रही थी। वे शहर मे चेष्टा करनेवाले थे। 17-18 दिसम्बर को उन्होने मकान की तलाश किया। साथ ही कोश-कार्य तथा सिहली भाषा पर काम करते रहे। 19 को सिहलीभाषावाला लेख तैयार हो गया और इसे छापने के लिए सम्मेलन पत्रिका, प्रयाग को भेज दिया। उसी दिन राधामोहन वावू का 16-12 को लिखा पत्र पहुँच गया। पत्र मे लिखा था कि कमला 18 को विमान से कलकत्ता पहुँचेगी। सोम या मगल (21-22) को ही वह वहाँ से मद्रास आ सकेगी। 24 दिसम्बर तक शायद ही वह यहाँ आ जाये।

**सिंहल-परिदर्शन में :** 20 दिसम्बर को भी पडितजी अपने अन्य साथियो के साथ लका के विभिन्न स्थानो के विहारो और परिवेण के निरीक्षण के लिए चलने लगे। "सात बजे सबेरे दो मोटरो मे से एक मे डाक्टर राय, मै, अभयकून तथा लानरत्न बैठे, दूसरे मे आनन्दजी, प्रज्ञारामजी तथा एक और भिक्षु बैठे। पहिले पोलगाहावेला से 4 मील आगे पोतूहेरेक चन्दसेन विहार मे पहुँचे। यहाँ स्वाभाविक पत्थर पर स्तूप है। देवानाम पियतिस्स की रानी का बनवाया सुन्दर स्थान है। देखकर हम सन्तुष्ट हुए, यह विहार (कालेज) विश्वविद्यालय को स्वीकृत होगा। फिर कुरुणागल मे बौद्धलोक (रामण्य) विहार मे गये, यह भी सुन्दर और परिष्कृत है। इसे भी विश्वविद्यालय से अनुबद्ध होने लायक माना गया। फिर विश्रामभवन मे भोजन करके प्रतीक्षा करते रहे। भिक्षुदल एक घटा बाद कार ले जाने पर आये। कुरुणागल ही मे विद्याशिक्षक परिवेण को भी देखा। सतोष जानकर फिर कई मील छोटी-मोटी सडको से हरना पहुँचे। मै विहार मे नही गया। फिर पेरेदिनिया विश्वविद्यालय को देखा। यहाँ 1200 छात्र-छात्राएँ हैं, और मकानो पर खर्च सिर्फ विश्वविद्यालय से भी अधिक है। रात को सवा दस बजे लौटे।" गेस्ट हाउस मे एक कमरा ले रहे हैं (परिवार के लिए)। पडितजी का कोशकार्य भी नियमित चल रहा था। विहार मे उनके रहने के कमरो मे बिजली के पखे लग गये, इसलिए उनको गरमी से राहत मिली। उस महीने सब काट-कूटकर उनको वेतन के 1900 मे कुछ कम रुपये मिले। 125 रुपया मकान का किराया भी कट गया। 23 दिसम्बर को पडितजी कोश-कार्य मे ही लगे रहे। आज उन्होने कोश की प्रेस-कापी को 257 पृष्ठ तक पहुँचाया। उनके सहायक चेड् महाशय अभी छुट्टी पर बाहर गये हुए थे। 28 दिसम्बर से फिर काम करने का निश्चय किया। कोश के 900 पृष्ठो मे से 489 तक चेड् महाशय के साथ देख लिया था। अभी ढाई महीने का काम और बाकी था, पर परिवार के आने पर तीन सप्ताह तो कार्य नही हो पायेगा, यह पडितजी सोच रहे थे। विद्यालकार विश्वविद्यालय के कुलपति प्रज्ञामारपाद की बाई आख मे ज्योति नहीं थी। डॉक्टर उन्हे आपरेशन करने की सलाह दे रहे थे, कुछ ने उनको भारत जाने की सलाह दी, पडितजी ने रूस जाने की सलाह दी। उस दिन उन्होने डाबर कम्पनी, कलकत्ता के पते पर मुझे शीघ्र आने के लिए तार भी दिया। विद्यालंकार (केलानिया) से कुछ मील की दूरी पर महरा नामक स्थान मे एक विश्रामगृह (रेस्ट हाउस) मे पडितजी ने परिवार के रहने के लिए एक कमरा ठीक कर लिया था।

## परिवार के साथ महरा विश्रामगृह में

**परिवार का आगमन :** 24 दिसम्बर को पंडितजी लिखते हैं—"9.30 बजे कमला का मद्रास से कल का भेजा तार

मिल गया, लिखा था—कल (24) पूर्वाह्न मे आ रही हूँ।

"11 बजे कार से चले। श्री प्रज्ञाश्री भी साथ रहे। शान्ति (भिक्षु) जी पत्नी और बेटी बोधि के साथ पहुँचे। आज क्रिसमस इव की भीड थी। पहिले (कमला और बच्चो को) विमान से उतरते न देख निराश हो गये। पर, यात्री नाम-सूची मे नाम मिला। देखा। कुछ देर मे छुट्टी मिल गई। कस्टमवालो ने दिक नही किया। जरा देर के लिए हम लोग विश्वविद्यालय मे जाकर फिर महरा विश्रामगृह म आये। यही ठहरने का प्रबन्ध मासिक 1000 रुपये पर शायद तै हुआ है।"

परिवार के पहुँचने पर पडितजी ने विश्वविद्यालय में कुछ दिनो की छुट्टी ली थी। विद्यालकार विश्वविद्यालय भिक्षुओं के लिए है। पडितजी को रहने के लिए विहार मे ही दो अच्छे कमरे तथा एटेच्ड बाथरूम के साथ मिला था। पर वहाँ स्त्री नही रह सकती थी। हॉ, दिन के समय जाने दिया जाता था। पर इसके लिए भी विशेष अनुमति ली गई थी। इसीलिए पडितजी को हमारे ठहरने के लिए अलग इन्तजाम करना पडा। परिवार के पहुँचने पर उनका प्रसन्न होना स्वाभाविक था। हम लोग चार महीने के बाद इकट्ठे हुए थे। रेस्टहाउस मे बाथरूम के साथ एक बड़ा कमरा मिला था, पखे के कारण गरमी महसूस नही होती थी।

25 दिसम्बर के पूर्वाह्न म पडितजी मुझे और जया-जेता को लेकर विद्यालकार गये। फिर 1.30 बजे हम सबको लेकर डॉक्टर राय के यहाँ गये। वहाँ दोनो परिवार गॉल फेस समुद्र तट पर गये। जया-जेता को बहुत ही अच्छा लग रहा था, क्योकि उनके पिता उनके पास थे। समुद्र की लहरो के साथ वे लोग भी उछल रहे थे। जया तो लहरो मे उतरना चाहती थी और पापा उसको उकसा रहे थे, पर मैंने उसे जाने नही दिया। उस दिन हम लोग रात के 10 बजे विश्रामगृह लौट आये। एक मकान किराये पर मिल रहा था, परन्तु पडितजी ने गेस्ट हाउस मे रहना ही पसन्द किया। हम सबको इधर उधर न जाने और विद्यालकार जाने के लिए उन्होने युनिवर्सिटी की एक कार का बन्दोबस्त कर लिया था, इसलिए हम लोगो को आने-जाने मे कठिनाई नही हुई। वही पहली बार देखा—मोटरो का प्रवाह नदिया के प्रवाह से भी अधिक तीव्रगामी।

पडितजी ने दार्जिलिंग के मकान को देखा नही था, इसलिए बार-बार उसके बारे मे पूछते रहे। मसूरी के मकान की तुलना म यह मकान अच्छा है, यह मैने बतला दिया। मकान का फोटो लाने के लिए उन्होंने लिखा था, इसलिए मैं अपने साथ फोटो ले गई थी। मै दार्जिलिंग के मकान से बहुत सतुष्ट हूँ, यह जानकर उनको भी सन्तोष हुआ। चलो अपना एक ठिकाना तो हो गया इससे उनको भी सन्तोष हुआ। यद्यपि हम लोगो के रहने से पडितजी का काम रुक गया था पर वे बाल-बच्चो को अपने निकट पाकर बहुत प्रसन्न थे। वे हम लोगो को घुमाने ले जाते, विद्यालकार भी प्राय ही ले जाते थे। 27 दिसम्बर को वे गेस्ट हाउस म कही बाहर नही गये। अपना पूरा समय मुझे और बच्चो को दिया। 28 दिसम्बर को छुट्टी थी, पर वे विद्यालकार गये और कुछ कोश कार्य करके विश्रामगृह लौट आये। 29 को भी वे विद्यालकार गये और चीनी तरुण की सहायता से 'तिब्बती कोश' का कुछ काम किया।

30 दिसम्बर की शाम को अच्छी वर्षा हुई। पडितजी सबेरे 10 बजे क्लास लेने गये। 12 बजे महरा लौटे और भोजन तथा विश्राम किया। फिर तीन बजे विद्यालकार गये और चेइ महाशय की सहायता लेकर कोश का कुछ काम किया। शाम को परिवार को लेकर शहर कोलम्बो गये और कुछ आवश्यक चीजे खरीदी। 7 बजे वर्षा में भीगते विश्रामगृह लौट आये। फिर मेरे और जया-जेता के साथ बात करते रहे। मै सोचती थी; काश, हमे बराबर इसी तरह एक साथ रहने को मिलता। 31 दिसम्बर को वे हम सब को लेकर कोलम्बो शहर गये और एक जापानी नेशनल ट्रांजिस्टर खरीदकर मुझे उपहार-स्वरूप प्रदान किया।

इस प्रकार 1959 का वर्ष समाप्त हुआ। इस वर्ष की घटनाएँ कुछ दुःखद और कुछ सुखद रही—मुझ को पी-एच. डी. की उपाधि मिली। पडितजी की विद्यालकार विश्वविद्यालय म नियुक्ति हुई, दार्जिलिंग मे हमारा एक मकान हो गया तथा वर्ष के अन्त मे जया-जेता सहित मुझको श्रीलका जाने का अवसर मिला, और सबसे सुखद घटना—पूज्य पडितजी से हम लोग मिल सके।

# 7
# वर्ष 1960 का आरम्भ

## महरा विश्रामगृह में

नया वर्ष आरम्भ हुआ। हम सबने 1960 का वर्ष सुखद हो, इसकी कामना की। नये वर्ष के प्रथम दिन में भी पंडितजी को क्लास लेने विद्यालकार जाना पड़ा। पर दिन के 12 बजे से पहले ही वे महरा लौट आये। आज शाम की क्लास को वे भूल गये। रेस्ट हाउस में वे परिवार के साथ बातें करते हुए विश्राम करते रहे। दोपहर की धूप में कमरे से बाहर निकलने की किसी की हिम्मत नहीं होती थी। 2 जनवरी को थोड़ी वर्षा हुई। सवेरे पंडितजी ने परिवार के साथ श्री भण्डारनायके के स्थान हारागोल्ला के लिए प्रस्थान किया। यह स्थान काण्डी के रास्ते पर है, महरा से 14 मील की दूरी पर। विशाल बाग के एक अंश में स्वर्गीय भण्डारनायके की सीमेंट से बनी कब्र थी, जिस पर बाद में समाधि बननेवाली थी। पीछे की तरफ दोमंजिला बँगला था। आज वहाँ चुनाव की मीटिंग हो रही थी श्रीलंका फ्रीडम पार्टी की। हम लोग 4 बजे विश्रामगृह लौट आये।

3 जनवरी को उन्होंने फिल्म देखने का कार्यक्रम बनाया। भोजन के बाद 1 बजे वे हम सबको लेकर नुगेगोडा (कोलम्बो को प्रान्त) गये। समझा था सिंहल चित्रपट है, पर था हिन्दी फिल्म 'भाई-भाई' का सिंहल रूपान्तर। अच्छा भाषान्तर किया था, गाने को गाने में। नुगेगोडा का यह सिनेमाघर इतना साधारण था, जितना भारत के कस्बे में भी न होगा।

4 जनवरी को वे विद्यालकार गये और कुछ अपना ही काम किया। सायंकाल परिवार के साथ वे गॉलफेस समुद्र तट पर गये। आज चीनी दूतावास के चेङ् महाशय से कोश-कार्य मे कुछ सहायता ली। गॉलफेस से लौटकर पंडितजी हम लोगों को कल्याणी चैत्य (केलानिया चैत्य) बुद्ध विहार दिखाने ले गये। प्राचीन चैत्य मंदिर भी दर्शनीय है, लगता है कि जैसे भारत में ही कोई मंदिर देख रहे हों। 5 जनवरी को वे विद्यालकार गये अपने ही काम से। छात्रों की क्लास तो मंगल-बुध और शुक्र को ही होती है। समय का उपयोग करते हुए वे परिवार को श्रीलंका के अधिक से अधिक दर्शनीय स्थानों को दिखला देना चाहते थे। उस दिन (3 जनवरी) नुगेगोडा से लौटते समय भी वे हमको वेल्लावेत्ता, बोरेल आदि स्थानों को दिखाते हुए लौटे थे। रेसकोर्स तथा बड़े-बड़े सरकारी कार्यालय उधर ही पड़ते थे। इस प्रकार प्रतिदिन कोई न कोई नया स्थान हमें देखने को मिल रहा था। 5 जनवरी को वे दोनों समय युनिवर्सिटी गये और अपने कोश का काम किया। सिंहल भाषा पर भी उनका काम चल रहा था।

6 जनवरी (बुधवार) को पंडितजी अपने परिवार के साथ कोलम्बो श्री माणिकलाल पटेल के घर तक घूमने गये। गुजराती परिवार का गृह बहुत साफ-सुथरा था। मैं तो उनका रसोईघर देखकर चौंक गई—बहुत साफ चमचम चमकता हुआ। पटेल दम्पती ने राहुलजी और उनके परिवार की बहुत खातिरदारी की। लौट

कर विद्यालंकार आये और चेइ महाशय की सहायता से कुछ देर पंडितजी ने कोश-कार्य किया। 7 जनवरी को वे हम तीनों को लेकर कोलम्बो स्थित कोरेन्टिन आफिस में गये। हम तीनों—कमला, जया, जेता—के स्वास्थ्य की जाँच हुई, कोई छूत की बीमारी नहीं थी। आज जाँच पूरी हो गई। 8 जनवरी को पंडितजी दो बार विद्यालंकार गये। अपराह्न में भोजन और विश्राम के बाद हम लोगों को भी विहार ले गये और शाम को साथ ही विश्रामगृह लौट आये। केलानिया के फोटो स्टूडियो में आज पंडितजी ने मेरे और जया-जेता के साथ फोटो खिचवाया। स्टूडियो का खिचवाया यही पहला फोटो था। 9 जनवरी शनिवार का दिन। आज उनको क्लास में नहीं जाना था। इसलिए केलानिया से बहुत दूर 'देहिवाला' नामक स्थान में प्राणिउद्यान (Zoo) दिखाने जया-जेता और मुझे लेकर गये। जया-जेता को जानवरों को देखकर बहुत आनन्द आया। पिता भी उतने ही उत्साहित दिखाई दे रहे थे। लौटते समय विद्यालंकार से होते लौटे। वहाँ देखा, कलकत्ता से डाबर कम्पनी ने पंडितजी की किताबें 19 पार्सलों में भेजी थी, जो आज पहुँच गई। ये सभी उनकी लिखी पुस्तकों का संग्रह था।

10 जनवरी रविवार और छुट्टी का दिन। गर्मी के कारण दिन में बाहर निकलना सम्भव नहीं था, इसलिए परिवार के साथ बातें करते वे आराम करते रहे। शाम के समय हम लोगों को लेकर महादेवी पार्क (Victoria Park) देखने गये। वहाँ लोगों की बड़ी भीड़ थी। पर यह पार्क उस समय बहुत बेतरतीब था। लोग वहाँ टहलने जाते हैं और यह टाउनहाल के पास ही पड़ता है। लौटते सीलोन का अस्पताल भी देखा। 11 जनवरी को अपराह्न में वे हम लोगों को लेकर विद्यालंकार गये। कोश का कुछ काम किया और शाम के समय कोलम्बो शहर घूमने गये। जया जेता के लिए कुछ खिलौने पिता ने खरीद दिये। जल्दी ही सहरा लौट आये। 12 जनवरी मंगलवार, आज उनको क्लास लेने जाना था, गये। भोजन के लिए रेस्टहाउस आये और दोपहर कुछ देर विश्राम करके पुनः विद्यालंकार गये और चेइ महाशय के साथ कोश का काम करते रहे। शाम को डेरे पर लौट आये। आज हम लोगों को भी विश्वविद्यालय ले गये थे। विहार में रहनेवाले चीनी भिक्षु श्री आनन्द जया-जेता को बहुत प्यार करते थे। पंडितजी तो कोश कार्य कर रहे थे, पर इधर चीनी आनन्दजी ने जया-जेता के रंगीन फोटो उतारे, साथ ही टेपरिकार्डर पर जया का गाना टेप किया और फिर सुना दिया। बच्चे इन भिक्षुजी को बहुत पसन्द करते थे। हम लोगों की अनुपस्थिति में ये ही भिक्षु राहुलजी का बहुत ख्याल रखते थे। इन्सुलिन की सुई भी ये ही लगा देते थे। पंडितजी अपने समय का उपयोग काम करने और बच्चों के मनोरंजन में करते थे। दिन के समय जब हम रेस्ट हाउस में रह जाते, तो उनको बराबर यह ख्याल रहता कि कहीं हम लोग बोर न हो जायें। इसलिए घूमने घामने का कार्यक्रम भी ते करते थे।

कुछ दिन पहले श्री अभयसिंह परेरा न्यायाचार्यजी आकर राहुलजी को सपरिवार उनके गाँव आने का निमंत्रण दे गये थे। इसलिए पंडितजी ने 13 जनवरी को जाने का निश्चय किया था। 13 जनवरी को सुबह ही अभयसिंहजी हम लोगों को ले जाने के लिए रेस्ट हाउस पहुँच गये। उनका गाँव काण्डी के रास्ते पर किंतु सहरा से 29 मील दूर वाराकापोला के पास पड़ता था। उनकी डायरी (13 जनवरी) के अनुसार—"आठ बजे अभयसिंहजी आ गये। उनके गाँव गये जो यहाँ से 29 मील दूर है। अभयसिंह की पत्नी अध्यापिका है। श्वसुर ने अभयसिंह को मकान बाग रबर दिये हैं। ग्रामीण पहाड़ी दृश्य है। नारियल के बाग चारों ओर है। गाड़ी मुश्किल से उनके घर पहुँची। उनकी लड़की चक्र 7 वर्ष की है। भोजनापरान्त दक्षिगम में पराक्रम प्रसूतिकागृह चैत्य देखने गये, खोदकर निकाला गया है। लौटकर अभयसिंह के घर में आँगन में चारपाई डलवाकर पंडितजी ने थोड़ी देर विश्राम किया। फिर चाय पीकर रेस्ट हाउस के लिए चल पड़े और 7 बजे पहुँच गये। आज कुछ वर्षा हो जाने से गर्मी उतनी महसूस नहीं हुई। कितना हरा-भरा पहाड़ी दृश्य था, पर लोग सभी सुखी नहीं हैं।

14 जनवरी के अपराह्न में वे हम लोगों को लेकर विद्यालंकार गये। वहाँ उन्होंने दो घंटा काम किया, जया-जेता कुछ खेलते रहे, मैं पुस्तक पढ़ती रही। फिर विश्रामगृह लौट आये। हमारे कमरे के पड़ोस में एक अमेरिकन महिला अपने सिंहली प्रेमी के साथ कुछ दिन से रह रही थी। जया-जेता को प्यार करती थी। पंडितजी के साथ भी बोलती थी। आज वह भारत चली गयी, जिससे हम लोगों को सूना लगा। 15 जनवरी को पंडितजी

पूर्वाह्न मे अकेले ही विहार गये और देर तक काम किया। दोपहर के भोजन के समय रेस्ट हाउस आ गये। भोजन के बाद विश्राम किया और अपराह्न मे परिवार को लेकर फिर विहार गये। वहाँ उन्होने 'तिब्बती कोश' पर काम किया और शाम के समय महरा लौट आये। 16 जनवरी को उन्होने छुट्टी रखी। सुबह के समय बाल-बच्चो के साथ कोलम्बो गय और कुछ जरूरी सामान खरीदकर भोजन के समय रेस्ट हाउस लौट आये। फिर कही नही गये।

17 जनवरी रविवार, आज छुट्टी थी, पर वे विहार गये सुबह के समय। कुछ देर कोश-कार्य करके महरा लौट आये। फिर घर ही मे रहे। उनको जया-जेता के साथ बाते करना, कहानी सुनाना भी अच्छा लगता था। गरमी स भी परेशान रहते थे, इसलिए दोपहर के समय बाहर निकल नही सकते थे। आज भी तेज गरमी थी। 18 जनवरी को सुबह वे अकेले ही युनिवर्सिटी गये। दोपहर को रेस्ट हाउस आये और कुछ देर विश्राम करके अपराह्न मे हमे भी साथ लेकर परिवेण गये। वे कोश का काम जल्दी समाप्त कर देना चाहते थे।

19 जनवरी को बहुत अधिक पानी पीने म उनकी छाती मे दर्द होने लगा। रेस्ट हाउस मे ही रहे। अब उनके कोश-कार्य मे सहायता के लिए नेड् महाशय नही आयगे, क्योकि वे कोलम्बो से बाहर जा रहे थे। बहुत अधिक परिश्रम करने स फिर उनकी तबीयत खराब हो रही थी। 20-21-22 जनवरी को उन्हे लगातार ज्वर आता रहा, इसलिए विश्राम करत रहे। बुखार के समय वे खाना बिल्कुल बन्द कर देते थे। 21 जनवरी को उन्होने डाक लेने के लिए मुझको परिवेण भजा। बाकी समय हम भी उन्ही क पास बैठे रहे। 23 को वे कुछ ठीक हुए, ज्वर उतर गया था।

घर बैठे-बैठे वे उकता गये थे, इसलिए 24 जनवरी को उन्होने फिल्म देखने का कार्यक्रम बनाया। 2 बजे के शा म गमिनी सिनेमा हॉल मे हम सबको लेकर 'बनमाहिनी' फिल्म देखने गये। उसमे पर्वत, जीव-जन्तु का बहुत सुन्दर दृश्य था। अभिनय और सगीत हिन्दी फिल्म के जैसे थे। आखिर इनको अधिकार है उत्तर भारत की चीजो को अपनाने का। रात को कुछ वर्षा हुई। 25 जनवरी को पडितजी हम सबको लेकर कोलम्बो शहर गये। वहाँ वे प्रेशर कुकर लेना चाहते थे, पर नही मिल सका। शाम को विद्यालकार से कुछ आवश्यक सामान लेकर घर मे रख आये। ड्राइवर का महीने-भर का पारिश्रमिक 300 रुपया दिया। सोचा, कार का किराया आदि बाद मे चुका देंगे, क्योकि पैसे की तगी तो थी ही।

पडितजी ने श्रीलका के कुछ स्थानो की यात्रा अपने परिवार क साथ करने का निश्चय किया। वस्तुत ये स्थान तो पडितजी के पहले देखे हुए थे, परन्तु इस समय उनका परिवार उनके साथ था, इसलिए सिर्फ कमला-जया-जेता के साथ वे तफरीह के लिए यात्रा करना चाहते थे। अन्य समय तो विहार मे वे स्वय को मुक्त नही रख पाते थे, इसलिए करीब हफ्ते-भर वे हम सबको लेकर केलानिया से बाहर रहना चाहते थे। अत: कल 26 जनवरी को यहाँ से प्रस्थान करने का उन्होने कार्यक्रम बनाया था।

**नुवरएलिया** : 26 जनवरी को "सवा आठ बजे सबेरे विश्वविद्यालय की गाडी पर महरा से चले। ड्राइवर अग्रेजी नही जानता। 10 बजे पेरादेनिया पहुँचे। पेरादेनिया विश्वविद्यालय मे पहिले डाक्टर अलुबिहारे (अध्यक्षा सघमित्रा हॉल) के पास गये। वे तरद्दुद मे थी। बतलाया, जबर्दस्ती टेलीफोन उठाने पर कोई अश्लील बात करने लगा। यहाँ के भी छात्र उद्दण्ड हैं। उन्होंने डॉ पाम्चाउ के यहाँ पहुँचा दिया। थोडा देर ठहर कल आने का वादा कर 11 बजे हम रवाना हुए। 12 बजे पेस्सलवा (3200 फुट) मे दो घटा ठहरे। यहाँ भोजन किया। पेरादेनिया छोडने के थोडे ही समय बाद चाय से ढँके पर्वत मिलने लगे। पेस्सलवा से विस्तृत दूर तक चाय की हरितावली थी। यही बात नुवरएलिया के घर तक देखी जो पेस्सलवा से 22 मील पर है। कुछ उत्तर की दिशा पर नुवरएलिया 6100 फुट की ऊँचाई पर है। यहाँ मसूरी की गर्मियाँ हैं। यहाँ तो ऋतुपरिवर्तन नही होता। आर्काइव मे गये। चिट्ठियोंवाले पुरुष नहीं मिले। वृद्ध को दे दिया। बोर्डिंगवाले 24 घंटे के मेहमान को नहीं चाहते। देवदारु जाति के वृक्षों के भीतर सवा दो बजे तक झील और घुड़दौड़ की परिक्रमा की। श्री बूटानी (सिन्धी व्यवसायी) ने सहायता की और श्रीमती वीरकोण के यहाँ 35 रुपये में स्थान बहुत अच्छा मिल गया। कमला ने रास्ते में उल्टी की, यहाँ उनकी तबीयत सुस्त रही। कल का दिन और यहाँ काटना है। यहाँ हमने

मसूरी के गर्मियों के कपड़े पहने। यहाँ व्यापार बारहों महीने का है। प्रेस्टिज प्रेशर कुकर यहाँ मिल गया।"

पंडितजी को गरमी बर्दाश्त नहीं होती थी। कोलम्बो, केलानिया और महरा में वे गरमी से परेशान और थके-थके रहते थे। परन्तु नुवरएलिया की दार्जिलिंग, नैनीताल और मसूरी जैसी पर्वतीय शीतल जलवायु का उन पर गहरा असर पड़ा। उनकी सारी थकान दूर हो गयी और वे चुस्त युवक जैसे लग रहे थे। यहाँ हमने इतने दिनों के बाद शान्त, स्नेही, सहृदय, रसपूर्ण व्यक्ति के रूप में उनको पाया। यात्रा की थकान के बावजूद वे हम लोगों के साथ अति प्रसन्न रहे थे। सन्ध्या समय वे हमको नुवरएलिया के बाजार को दिखाने ले गये और रात्रि भोजन के बाद जल्दी ही सो गये।

**पेरादेनिया :** 27 जनवरी, बुधवार। "दिन साफ रहा। सुबह आठ बजे निकले। आर्काइव दिखलाया। फोटो स्टेट मशीन, सूक्ष्म फोटो मशीन आदि देखी। यहाँ कुछ पुस्तकें और अभिलेख भी हैं। 1838 ई. से अखबारों की फाईल रखी है। यहाँ फिर आना पड़ेगा। अपने तालपत्र और फोटो लाने चाहिए थे।

फिर ताल के किनारे होते सीतारएलिया (बदुल्ल सड़क पर) गये। झरने के पास यहाँ छोटा सीतामन्दिर है, भद्दा है, केवल परिपार्श्व सुन्दर है। यह बड़ी नाश्पातियों और साग-भाजी का गाँव है। 6000 फुट पर भी चाय के बाग हैं, इस सौन्दर्यराशि का तमिल हाथों द्वारा निर्माण हुआ है। श्री बूटानीजी के यहाँ 207 रुपये की चीजें खरीदीं। भोजनोपरान्त वहाँ से प्रस्थान किया। 35 रुपया भोजन दाम का अधिक नहीं। श्रीमती वीरकोण सन्महिला है। बूटानी हम सबको अपने घर ले गये। 400 रुपये मासिक का मकान अत्यन्त सस्ता और सुन्दर है। उनके यहाँ चाय पीकर हम लोग तीन बजे चले। चढ़ाई चढ़कर मलार्वालिका जलविभाजक पार किया, फिर उत्तर दिशा में, काण्डी तक चालीस मील चाय के ही बगीचे मिले। पर्वत नीचे से ऊपर तक हरियाली से आच्छादित था। पुस्सवेला, गम्पोला होते 5 बजे से पहले ही हम पा चाउ निवास में पहुँचे। आज हम लोगों को यहीं ठहरना था।"

**काण्डी-पेरादेनिया :** "28 जनवरी को दिन साफ रहा। विदा लेकर जाने के लिए निकले थे, पर पा-चाउ दम्पती के आग्रह पर छोड़ना पड़ा। घूमने निकले। सबेरे पूर्वाह्न में दन्तमंदिर, सरोवर और पुष्पउद्यान देखे। कुछ चीजें खरीदीं। भोजनोपरान्त विश्वविद्यालय (सीलोन यूनिवर्सिटी) को देखने गये जो पेरादेनिया में है। अनेक विशाल इमारतें हैं। 1200 से ऊपर में 15-20 अधिक छात्राएँ हैं। धनाढ्य देश के अनुरूप ही सारी चीजें बनी हैं। बौद्ध विश्वकोश का पहिला खण्ड भी न जाने कितने वर्षों में निकलेगा। जयतिलक जैसे व्यक्ति सिंहलकोश नहीं निकाल सके, वे से मलालसेकर इस नहीं निकाल सकेंगे। यहाँ आक्सफोर्ड कम्ब्रिज का अन्धानुकरण किया गया है।

प्रोफेसर सरकार (दर्शन) बिहार से पत्नी सहित आये हैं। 16 वर्ष से घूम रहे हैं। छपरा राजेन्द्र कॉलेज में भी पढ़ाते रहे। पत्नी भी पढ़ाती हैं।

शाम को पेरादेनिया बाग को फिर देखा, फिर नगर भी हो आये।"

**पोल्लनरुवा :** "29 जनवरी को वर्षा नहीं हुई। प्रातःराश के बाद हम लोग नौ बजे चले। काण्डी होते उत्तर की ओर बढ़े। पहाड़ी रास्ता, नारियल के बगीचे, कहीं कहीं कोको के वृक्षों से ढँके पहाड़ दिखाई दिये। मातले, दम्बुल्ल तक बस्तियाँ, खेत, बगीचे मिलते गये। दम्बुल्ल से कुछ पहिले ही से नई बस्तियाँ शुरू हुईं। जंगल साफ कराकर किसानों को आबाद किया गया है। सम्भवतः पक्की सड़कों और सिंचाई के सुभीते से बाद में जंगलों में आबादी हो जायेगी। नीचे शिला पर चढ़ते सीढ़ियों तक मैं भी गया। पर आगे की चढ़ाई के कारण वहीं बैठा रहा। पंडितजी हृदय के रोगी थे, अतः चढ़ाई चढ़ नहीं सकते थे। जया उनके साथ बैठ गई थी। कमला और जेता आदमियों के साथ गुफा तक गये। फिर सीगिरिया (यहाँ से 12 मील पर) में भी अजन्ता शैली के चित्रों को देखने जाना किसी से नहीं हुआ, क्योंकि ये चित्र पहाड़ की खड़ी ऊँचाई पर बने हुए थे। बस पर्वत और अलग अलग स्थानों को देख लिया। थोड़े से वर्षों में कैसे बनवाया इतना ?

भोजन सुन्दर, 13 रुपये में। भोजन के बाद 2 बजे चले। हबरना होते 45 मील चलकर चार बजे पोल्लनरुवा पहुँचे। अब भी घर जंगल पर बागों के उद्गार के साथ बस्तियाँ ही बसाई जाती हैं। पराक्रम सागर के रेस्ट

हाउस में ठहरे। रेस्ट हाउस महँगा है पर 20 रुपया प्रतिदिन साधारण कमरे में ठहर सकते हैं। आज से वायुनियंत्रित कमरा 30 रुपया बढ़ गया। वहाँ थोड़ी देर विश्राम कर, चाय पीकर पंडितजी हम सबको लेकर शिवदेवालय देखने गये। आसपास के दूसरे स्थानो को भी देखा।"

30 जनवरी को सबेरे प्रातराश के बाद पडितजी परिवार के साथ कई ऐतिहासिक स्थानों को देखने गये जिनमे त्रिभग प्रतिमागेह सेववितिमागे पराक्रमबाहु की मूर्त्ति आदि भी है। यहाँ के पुरातत्त्वाधिकारी से भी व मिले। "पराक्रम समुद्र को भी देखा, कई नहरे निकली है। नई बस्तियाँ बस रही हैं।

26 घटे का भोजन आदि के साथ 60 रुपया रेस्ट हाउस का देना पड़ा, आराम था।"

**अनुराधपुर-मार्ग :** 30 जनवरी को दोपहर एक बजे हम लोग पोल्लनरुवा से चले। 3 बजे मिहिनताले पहुँचे। यहाँ सम्राट अशोक के पुत्र महेन्द्र के नाम पर ऊपर पहाडी पर विहार बना हुआ है। पर ऊपर जाने के लिए पत्थर की 1880 खडी सीढियाँ चढनी पडती हैं। पडितजी सीढियो पर नही चढ सके। उनके लिए ऐसी चढाई वर्जित थी। वे नही जा सके, इसलिए हम लोग भी नही गये। वहाँ से हेवरना होते हुए 4 बजे के करीब हम लोग अनुराधपुर पहुँचे। वहाँ के रेस्ट हाउस मे कमरा नही मिला। नवनिगम (Nastom) से साथ के गलविहार मे 9 नम्बर का कमरा 7 50 रुपया रोज पर मिला। बाथरूम, शौचालय साथ और साफ है, पर एक भी पखा नही था। इसलिए गरमी के मारे हम सब परेशान हो गये। पडितजी को और अधिक गरमी लगी। वे सिर्फ बनियान पहनकर बैठे।

अनुराधपुर शहर छितरा हुआ था। कुछ देर विश्राम करके पडितजी हम सबको लेकर ऐतिहासिक स्थानो को देखने गये। सबसे पहले सघमित्रा के लाये बोधिवृक्ष के दर्शन किये। बहुत साफ सुथरी जगह थी। सम्राट् द्रुतगामिनी का बनवाया विशाल बौद्ध चैत्य भी देखा। इसके बाद वे हमे अन्य ऐतिहासिक स्थान–रत्नमाल्य चैत्य, अभयगिरि जेतवन, थूपारामा विहार, मिरिसवही, पाषाण पुष्करिणी आदि दिखाने ले गये। यहाँ की आबादी बढी है, पर लगातार नही। गरमी बहुत अधिक है। सिहल शालि (धान) और नारिकेल प्रिय देश है। वे यहा जम गये हैं। 1926 में जब पडितजी पहली बार यहाँ आये थे, उस समय रत्नमाल्य चैत्य बन रहा था। अब तैयार हो गया था। पर उस समय विशाल स्तूपो के पुनर्निर्माण का काम नही हो रहा था। आज बहुत अधिक पैदल चलने के कारण हम चारो प्राणी बहुत थक गये। पडितजी अनुराधपुर मे दो दिन रहने का सोचकर आये थे, पर यहाँ की गरमी और मच्छडो के कारण बहुत परेशान हो गये। अत कल सबेरे यहाँ से प्रस्थान करने का निश्चय किया।

**अनुराधपुर से प्रस्थान :** पडितजी इस बार अपने पुत्र जेता की पाँचवी वर्षगाँठ के अवसर पर हमारे साथ थे। जन्मदिन अनुराधपुर जैसे पवित्र तीर्थस्थान मे मनाने का निश्चय किया था। पर यहाँ की गरमी और मच्छरो से तग आकर 31 जनवरी को ही यहाँ से चल देने का पक्का कर लिया। 31 जनवरी की सुबह पिता माता ने और दीदी जया ने जेता को जन्मदिन की बधाई दी, उसे नये कपडे पहनाकर कुछ खिलौने दिये। प्रातराश के बाद हम लोग मोटर पर सवार हुए। कोलम्बो मार्ग पकडने से पहले पडितजी हम सबको 'ईसुरुमुनिया' मदिर दिखाने ले गये। शिव-पार्वती की युगलमूर्त्ति-जैसी यहाँ स्त्री पुरुष की सुन्दर मूर्त्ति दीवार पर उत्कीर्ण की गई थी। इन मूर्त्तियो को सिहल मे 'ईसुरुमुनिया प्रेमी' कहा जाता है।

अनुराधपुर के इन ऐतिहासिक दर्शनीय स्थानो को देखते हुए हम आगे की यात्रा कर रहे थे। पडितजी प्रसन्न थे।

**कोलम्बो-मार्ग :** हमारी कार आगे बढी। अब हम लोग पुत्तलम के रास्ते जा रहे थे, जहाँ पर सिचाई के लिए बना हुआ प्राचीन सरोवर था। पहला नगर तिरुमवेवा आया जो अनुराधपुर से 47 मील की दूरी पर था। यह समुद्र के तट पर बसा हुआ नगर था। यहाँ का म्युजियम आज बन्द था, लका का एक अन्य नगर पुत्तलम यहाँ से 46 मील से अधिक दूरी पर था। "यह नगर समुद्र के तट पर डच लोगो के द्वारा बसाया हुआ नगर था। बहुत साफ-सुथरा। कहीं-कहीं पर मीलो हरा-भरा। यहाँ कुछ देर विश्राम करके 9 बजे चल पड़े। अधिकाश स्थान जगलो से ढँका हुआ था. कहीं-कहीं गाँव बस गये थे। अनुराधपुर जिले मे अधिकतर सिहली लोग हैं।

पुत्तलम में मुसलमान तमिल कैथलिक अधिक हैं। दिन का नाश्ता करके हम लोग पुत्तलम से आगे बढ़े और इषद्वीप से 5-6 मील जाकर मामपुरी तक पहुँचे। सारा प्रायद्वीप सुन्दर है और नारियल से ढँका हुआ है। कैथलिक विज्ञापनार्थ भी मूर्त्तियाँ हैं।

**कोलम्बो :** पुत्तलम से 82 मील पर कोलम्बो शहर है। इतनी लम्बी यात्रा सबेरे करते थक गये थे हम लोग। पंडितजी चाहते थे आज यहीं कहीं रहना। इसलिए कुछ दूर चिलाव रेस्ट हाउस में गये, जो समुद्र तट पर है। यहाँ भोजन अच्छा मिला, किन्तु पंखा न होने के कारण गरमी बहुत अधिक लगी। इसलिए ठहरने का ख्याल छोड़ दिया। यहाँ से आगे नेगम्बो और वेअल में पंखारहित रेस्ट हाउस थे। यहाँ ठहरने का कोई आकर्षण नहीं था। अतः उन्होंने कोलम्बो शहर जाकर ही रात बिताने का निश्चय किया। सारे रास्ते हम लोग नारियल और अन्य वृक्षों की छाँह में होते गुजर थे। आज करीब डेढ़ सौ मील की यात्रा हुई। थकावट से शरीर चूर-चूर था। कोलम्बो के मरिन रोड पर स्टेशन (फोर्ट) के समीप मानिवान होटल में 17 रुपये में भोजनसहित कमरा मिला, वहीं ठहरे। शाम को विद्यालंकार और महरा भी हो आये। महरा में जगह मिल जाती, पर उस दिन होटल में ही रुकना था। आज गरमी कम थी, नहीं तो होटल के कमरे में हवा भी नहीं, पंखा भी नहीं था। सब लोग बुरी तरह थक गये थे, इसलिए जल्दी ही नींद की शरण में गये।

## पुनः महरा विश्रामगृह में

1 फरवरी को पंडितजी हम लोगों को साथ लेकर 11 बजे विद्यालंकार युनिवर्सिटी होते महरा विश्रामगृह के उसी कमरे में आये। इस जिले में सबसे अच्छा यही रेस्ट हाउस है। पंखे के कारण गरमी नहीं लगी। यहाँ का कमरा साफ सुथरा और खाना भी अच्छा है। रहने और खाने के लिए 34 रुपया प्रतिदिन खर्च भी बहुत नहीं है। यहाँ पता लगा कि बागडोगरा तक 843 रुपया हवाई टिकट का लगेगा। अब कल प्रबन्ध करना है। पंडितजी परिवार के लिए लौटने के टिकट का प्रबन्ध कर रहे थे।

2 फरवरी के पूर्वाह्न में पंडितजी युनिवर्सिटी गये और तिब्बती विद्या पर कुछ नोट लिखा। अपराह्न में 3.30 बजे कमला और बच्चों के साथ कोलम्बो शहर गये। 3 फरवरी को भी विमान-टिकट के लिए उन्हें प्रज्ञारामजी के साथ शहर जाना पड़ा। वहाँ पता चला कि 843 रुपये का विदेशी विनिमय लेना होगा। कार्यालयवालों ने पैसा पूछकर देने का वादा किया। श्री प्रज्ञारामजी ने संस्कृत काव्यधारा और कर्मविभाग के सम्पादन की समर्थ स्वीकृति दे दी।

4 फरवरी को वे प्रातः और अपराह्न में भी युनिवर्सिटी गये। आज श्रीलंका का स्वतन्त्रता दिवस था। झण्डा फहराया गया युनिवर्सिटी में भी। पंडितजी का ध्यान भारत की राजनीतिक स्थिति पर भी लगा हुआ था। आज (4 फरवरी) उनको पता चला कि केरल में कम्युनिस्ट पार्टी को पिछले चुनाव में अधिक वोट मिले, पर अबके 60 प्रतिशत की जगह 80 प्रतिशत लोगों ने वोट दिये। सभी प्रतिगामी दल—कांग्रेस, प्रसोपा और मुस्लिम लीग—एक हो गये, जिससे अधिकांश उनके प्रतिनिधि चुन गये। कम्युनिस्ट 28 पहुँचे, बाकी 6 स्थानों में भी दो शायद पा जायें। इस प्रकार त्रास मदरा रहेगा। यहाँ (सिंहल) भी केरल की भाँति है। कैथलिकों और अमेरिकी-डालरों थैलियाँ खुली हुई हैं प्रतिगामियों के लिए।

5 फरवरी को उन्होंने टेलीफोन से विनिमय आफिस से पूछा, भारत रुपया भेजना है। जवाब हाँ में मिला और अनुज्ञानामा भी दे दिया। आज पंडितजी ने तिब्बत पर लेख भी लिखा। 6 फरवरी की डायरी में उन्होंने लिखा—"वर्षा नहीं हुई। सबेरे 10 बजे आनन्दजी के साथ वर्दालाक विनिमय नियन्त्रण कार्यालय में गये। तुरन्त अनुज्ञापत्र मिल गया। Airways के टिकट बनाने में आधा घंटा समय लगा। बागडोगरा (दार्जिलिंग) तक Indian Airways टिकटों का 843 रुपये लगे। कलकत्ता से बागडोगरा की तारीख नहीं लिखी। आज अशोक बाबू, राकेशजी और मगरजी को पत्र लिख दिये कि बच्चे 27 फरवरी को नौ बजे रात को विनायतगण में पहुँच रहे हैं।

2000 रुपया मासिक भी खर्च के लिए पर्याप्त नहीं हुआ। उसका एक कारण यहाँ रेस्ट हाउस का 1000

रुपया मासिक और मोटर का 300 रुपया है। कल से तिब्बत सम्बन्धी लेख लिखने लगे। 14 फरवरी तक समाप्त कर डालना है। 30 पृष्ठ लिखना है, फिर दुहराकर टाइप करना है। 8-9 सौ रुपये कर्ज के होंगे, जो मार्च मे दे पायेंगे। अप्रैल-मई-जून-जुलाई मे दो हजार रुपये जमा करने हैं, यदि अगस्त में भारत जाना है। तीन मास की छुट्टियो का वेतन अग्रिम शायद न मिले।

पडितजी फिजूलखर्ची को पसन्द नहीं करते थे। इसका कारण यही था कि वे किसी के सामने हाथ फैलाये बिना आत्मसम्मान के साथ जीना चाहते थे। इसलिए पैसे-रुपये को वे बड़े हिसाब से चलाना पसन्द करते।

5 फरवरी को जय-जेता अपने सिहली बालमित्रो के साथ मालिगाना नामक स्थान मे गये थे। रात को आठ बजे आये। आते ही जया उल्टी करने लगी, गाडी के सफर मे उसकी तबीयत खराब हो जाती थी। दिन भर उछल-कूद करते रहेंगे पर रात को तो बच्चे माँ के पास ही रहना पसन्द करते हैं। इस तरह बच्चे सिहल आकर खूब प्रसन्न थे, फिर पिताजी उनके निकट ही थे, तब उनको और क्या चाहिए।

7 फरवरी को पडितजी अपने परिवार सहित हिन्दी फिल्म देखने क्राउन सिनेमा (कोलम्बो) में गये। यहाँ पर अधिकतर हिन्दी फिल्मे आती थीं। दूसरे-तीसरे दर्जे मे लोग भरे हुए थे—भाषा जाने बिना भी। आज की फिल्म का नाम था 'उजाला' जिसमे शम्मी कपूर और माला सिन्हा की मुख्य भूमिकाएँ थी। शाम को विश्रामगृह लौटकर वे परिवार के साथ बातें करते, बच्चों के साथ मनोरंजन करते आराम करते रहे। 8 और 9 फरवरी को वे तिब्बत के सम्बन्ध में लेख लिखते रहे। क्लास न होने पर भी वे विश्वविद्यालय के अपने कक्ष मे बैठकर लिखने का काम करते रहते थे। 10 फरवरी को वे महरग से विद्यालकार (केलानिया) गये, सुबह की क्लास ली, लेख भी लिखते रहे, शायद कल समाप्त हो जाये। पैसे की कमी थी, इसलिए उन्होंने श्री माणिकलाल पटेल से 500 रुपये उधार लिये।

इसी प्रकार 11-12-13 फरवरी को भी उन्होंने विद्यालकार जाकर क्लास भी ली और अपने लिखने का काम भी करते रहे। 14 फरवरी को पडितजी हम सबको मोगतुवा तक घुमाने ले गये। उसके बाद समुद्र तट पर गये। अगले तीन दिन (15-16-17 फरवरी) तक पडितजी नियमित रूप से लेखन कार्य करते रहे। बीच-बीच मे वे पढ़ाने भी जाते थे। फिर शाम के समय विश्रामगृह मे आकर विश्राम करते। 18 फरवरी को वे पूर्वाह्न और अपराह्न दोनों समय युनिवर्सिटी गये। सम्मेलन पत्रिका (प्रयाग) ने उनके सिहली भाषावाले लेख का प्रूफ भेज दिया, देखकर उन्होंने उसी दिन लौटा दिया। शाम को युनिवर्सिटी की सिनेट की बैठक मे रहे। उस दिन पूर्वाह्न मे विद्योदय विहार के अधिपति का शव देखने गये, विद्यालकार के सारे लोग वहाँ पहुँचे थे। अभयरत्ने ने अपनी योग्यता की परीक्षा दी। काम मिलने पर उसे 300 रुपया दे रहे हैं। इनको विद्योदय युनिवर्सिटी मे पढ़ाना था।

19 फरवरी को पडितजी ने पता लगाया कि हम लोग अपने साथ नेशनल ट्रांजिस्टर और 44 पौंड वजन-भर का सामान भारत ले जा सकते हैं।

अगले दो दिन (20-21 फरवरी) पडितजी नियमित रूप से विद्यालकार गये और पढ़ाने के अतिरिक्त अपना लेखन-कार्य भी करते रहे। वे तिब्बत सम्बन्धी लेख 28 पृष्ठों का लिख रहे थे। 23 और 24 फरवरी को भी पंडितजी लिखने का काम करते रहे। 25 को उन्होने अपनी डायरी मे लिखा—"दो दिन बाद बच्चे चले जायेंगे, इसका मन पर प्रभाव तो पड़ता ही है।" क्या करें, हम लोग चाहने पर भी उनके साथ यहाँ अधिक दिन तक नहीं रह सकते थे। वीसा दो महीने का ही मिला था, अब वह समाप्त हो रहा था। दूसरा, परिवार के साथ रहने पर पडितजी पर आर्थिक बोझ भी पड रहा था। इसलिए भी हमे भारत लौटने के लिए बाध्य होना पड़ा। उनको भारत चलने के लिए मैं कहती रही, पर वे अभी जाना नहीं चाहते थे। मन हमारा भी दुखी था उनको छोड़कर जाने मे, पर और कोई चारा भी नहीं था।

26 फरवरी को वे सबेरे युनिवर्सिटी गये। शाम को श्री धनपाल (डी. बी.) उनसे मिलने आये। फिर सपरिवार उनके घर गये। श्रीमती धनपाल सस्कृत रुचि की महिला थी। वे शान्तिनिकेतन में पढ़ी थीं, इसलिए घर को बड़ी कलात्मक रुचि के साथ सजाया था। लकाद्वीप पत्रिका को धनपाल की लेखनी ने आगे बढ़ाया था। अब

इस पत्र को कैथलिक आर्चबिशप ने खरीद लिया था। आज सिंहली लोगों का अपना कोई पत्र नहीं है। रात को नौ बजे वर्षा में लौट आये। आज पूर्वाह्न में ही 750 रुपये का ड्राफ्ट मेरे लिए भिजवा आये थे।

27 फरवरी, परिवार का भारत लौटने का दिन था। उन्होंने लिखा—"शुक्र दिन। मध्याह्न भोजन अंतिम बार महरा रेस्ट हाउस में किया। सवा नौ सौ रुपयों के करीब 27 दिनों का बिल चुकाया! 12 बजे बच्चों के साथ विद्यालंकार आये। सवा बारह बजे चले। रत्नमान्य हवाई अड्डे पर एक बजे से पहिले ही पहुँच गये। 122 पौंड का सामान साथ था। पुस्तकें (कमला) रख गई। कस्टमवालों ने देखा भी नहीं। ढाई बजे विमान उड़नेवाला था, सवा दो बजे हम लौटे। मद्रास में भारतीय कस्टम में भुगतना होगा। फिर कलकत्ता। बच्चे भी अपने-अपने कन्धे पर अपनी चीजें लटकाये हुए थे। प्रज्ञार्थीजी ने बड़ा धर्मम कमला को भेंट किया।"

महरा रेस्ट हाउस सब तरह से अच्छा था, पर चींटियों की परेशानी थी। यहाँ पंडितजी के कैमरे के भीतर तमाम चींटियाँ घुस गई थी। उसे बड़ी मुश्किल से साफ किया था।

## पुनः विद्यालंकार में

2 फरवरी को पंडितजी ने अपनी डायरी में लिखा—"मद्रास से कल कमला ने तार दिया, वह आज केलानिया तारघर में 8-10 बजे पहुँच गया, यहाँ 1 बजे। तार में fifty Rupees for Radio. Alright लिखा था। तार कलकत्ता से भेजना चाहिए था। कल नौ बजे रात को वह कलकत्ता पहुँची होगी। आज और कल रहेंगी। परसों पहिली मार्च को जायेगी दार्जिलिंग। भारत जाने के लिए मुझे 2500 रुपये चाहियें। विमान-व्यय तो मिल जायेगा, पर 1600 रुपया खर्च करने के लिए मिलेगा या नहीं।

आज 163 वेष्टक परत अक्षर भोटकोश में समाप्त हुआ। 140 पृष्ठ की सामग्री लिखने के लिए तैयार है, इस प्रकार 400 पृष्ठ हो जायेंगे। 200 पृष्ठों में कितने ही शब्दों में चेङ् या डाक्टर पा-चाउ से सहायता लेनी होगी।"

29 फरवरी को उन्होंने निश्चित कार्य ठीक नहीं किया था, इसलिए वे पुस्तक पढ़ते रहे। परिवार के चले जाने से वे सूनापन अनुभव कर रहे थे, इसलिए उन्होंने मुझे पत्र लिखा, जो इस प्रकार है :

*केलानिया*
*27-2-60*
*(22.35 बजे)*

*प्यारी,*

*आशा है, मद्रास में भी कोई दिक्कत न हुई होगी। मैं और मेरे साथी एक साथ तब तक एरोड्रोम ही में रहे, जब तक तुम और दूसरे यात्री विमान पर चढ़ नहीं गये। यहाँ आकर मन काम में नहीं लगा। दो घंटा लेटा-सोया रहा। अभी-अभी पुस्तकों के चार पारसल बनाये, जो परसों रजिस्टर्ड बुकपोस्ट से भेज दिये जायेंगे। प्रायः सभी पुस्तकें आ गई हैं। यात्रा का पूरा समाचार न लिखा हो तो लिखना। कलकत्ता के बारे में विशेष तौर से।*

*मैं अगस्त के प्रथम या द्वितीय सप्ताह में दार्जिलिंग आने का निश्चय कर चुका हूँ। पासबुक भेजकर अप्रैल में देहरादून से हिसाब मंगवा लेना। दार्जिलिंग स्टेटबैंक में ज्वाइंट एकाउंट खुल जाये तो अच्छा। पूछकर लिखना उसके लिए क्या करना चाहिए।*

*बच्चे कैसे हैं? रास्ते में कैसे रहे? जया और जेता अपने मसूरी स्कूल की परीक्षा में कैसे रहे? बात न मानने पर अपने पर संयम रखना। मारने से काम बहुत नहीं बनता। कहीं भाग के दूसरी जगह न चले जायें।*

*मेरी पुस्तक 'प्रमाणवार्तिकभाष्य' की कापियाँ हैं। उनमें से एक 25 रुपये की वी. पी. से भेज देना। श्री अभयसिंहजी ने उसके बहुत-से भाग को स्वयं लिखा था। मैंने पुस्तक में उल्लेख भी किया है। उन्हें एक प्रति देना चाहता हूँ। वी. पी. पी. से पैसा भी चला जायेगा।*

*कल तक कितना मधुर व्यस्त जीवन था, इस समय एकान्त-सा, शून्य-सा जान पड़ता है। कुछ दिन मन नही लगेगा। एकान्त मे याद तो बराबर रहेगी। तुम्हारी अवस्था मुझ से भी बुरी होगी, पर धैर्य से काम लेना। दार्जिलिंग कालिम्पोंग के समाचार लिखना। मैं अप्रैल मे देहरादून इन्कमटैक्स आफिसर को लिख दूँगा कि हमारी फाइल दार्जिलिंग भेज दे। घड़ी 10-15 (रात) बजा रही है। ख्याल आता है, तुम डेढ़ घंटा पहिले डावर हाउस मे पहुँच गई होगी। कैसे, इसकी चिन्ता है। बीच-बीच मे कलम रुक जाती है, और तुम्हारे बारे मे सोचने लगता है। आज तो एकाध बार जया-जेता के मुँह से 'पापा' सुनने मे आया। मन भ्रम पैदा कर देता है।*

*प्यारी को बार बार चुम्बन-आलिंगन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

1 मार्च को उन्होंने कक्षा में 'न्यायबिन्दु' पढ़ाना शुरू किया और स्वयं भी पढ़ते रहे। क्या करें, अभी निश्चय ही नही कर पाये थे। बार बार उनका मन उचट जाता और अपने बाल बच्चों के बारे में सोचने लगते। जब रहा नहीं गया तो उन्होंने आज भी मुझे एक पत्र लिख भेजा जो इस प्रकार था

*केलानिया*
*1-3-60*

*प्यारी*

*मद्रास से भेजा तार मिल गया था। सन्तोष होता, यदि कलकत्ता से भी भेज दिया होता और आज दार्जिलिंग पहुँचने पर भी। मै कहना भूल गया।*

*आशा है सारी यात्रा सानन्द हुई होगी। यात्रा के बारे में सविस्तार लिखना। दार्जिलिंग पहुँचने की बाते और जया जेता के स्कूल मे भरती होने की। यदि कान्वेंट में हिन्दी पढ़ाने का काम मिल जाय तो कितना अच्छा*

*मैं अब अपने कमरे मे आ गया हूँ। पढ़ाई का काम कर देता हूँ और कुछ पढ़ लेता हूँ। पर सीरियस काम करने का अभी मन नहीं हो रहा है। कभी कभी जया जेता के 'पापा' के शब्द कान मे सुनाई देते है।*

*'आजकल' का एक पारिश्रमिक 50 रुपया यहाँ सिंहल रुपयों मे मिला। चन्द्रगुप्तजी को लिखा है, तुम्हारे पास भेज दे, न हो तो भारतीय रुपये में चेक भिजवायें।*

*स्थान या व्यक्ति के गुणों की ओर देखो, दोषों की ओर नहीं, तो असन्तोष से बच जाओगी। इसे अभ्यास करने की आवश्यकता है। मैं अभी से अगस्त के बारे मे सोचने लगा हूँ।*

*कालिम्पोंग से कितनी पुस्तकें वहाँ पहुँच गईं। अपनी माता की बीमारी के बारे मे लिखना। यदि ज्यादा हो और जरूरत समझो तो उन्हें दार्जिलिंग बुला लेना।*

*अभी आनन्द श्रामणेर ने फोटो नहीं धुलवाये है। धुलवाने पर इन्चार्ज करके भिजवाऊँगा।*

*यहाँ का कोई नया समाचार नहीं है। वर्षा भी दो तीन दिन से नहीं है।*

*बहुत-बहुत चुम्बन-आलिंगन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

पंडितजी विश्वविद्यालय में पढ़ाने के अलावा अपना निजी लेखन भी बहुत अधिक करने लगे। अभी 'तिब्बती हिन्दी शब्दकोश' का काम तो चल ही रहा था, अब 'सूत्रकृतांगम' जैन ग्रंथ के सम्पादन का काम भी उन्होंने हाथ में ले लिया। यह जैन संस्थान, भारत की ओर से दिया हुआ काम था। ग्रंथ को संस्कृत से हिन्दी में रूपान्तर भी करना था। 2 मार्च से उन्होंने यह काम हाथ में ले लिया। आज उन्होंने इस ग्रंथ के कुछ अध्याय उतारे। काम में व्यस्त रहते हुए भी उनका ध्यान परिवार की ओर गये बिना नहीं रहता था। 3 मार्च को

वे लिखते हैं :

"कमला का पत्र मिला। कलकत्ता से विमान नहीं मिल रहा है। (क्लास में) व्याख्यान दिया। कमला अगले वर्ष स्थायी तौर से यहाँ आना चाहती हैं। पर मैं अपने बाद यहाँ उनकी अनुकूलता नहीं देखता। यदि 300 रुपये मासिक का प्रबन्ध हो जाये, तो मैं भी वहाँ आ सकता हूँ, लिख दिया। बच्चों के प्रति कर्तव्य और प्रेम बाध्य करता है कि मैं उनके पास उनके लिए जीऊँ।"

4 मार्च को उन्होंने क्लास में उपनिषद् पर व्याख्यान दिया। पुस्तकालय समिति में भी वे कुछ बोले। उनके सहायक श्री प्रज्ञाश्री भन्ते को 150 रुपया मासिक ऋण के तौर पर दे, दो वर्ष शान्तिनिकेतन में पढ़ने का अवसर दिया गया। उसी वर्ष प्रज्ञाश्रीजी शान्तिनिकेतन में पढ़ने आ गये। पण्डितजी लिखते हैं—"कमला की चिट्ठी से मालूम हुआ कि 2 मार्च को विमान मिल गया है। कल बच्चे स्कूल में दाखिल हो गये होंगे।" 5 मार्च को कृपलानीजी का पत्र उन्हें मिला, जिसमें लिखा था कि 'तिब्बत' सम्बन्धी उनका लेख पसन्द आया। आज यूनिवर्सिटी से सम्बद्ध कॉलेजों के अध्यापकों की कक्षा में भाषा के सम्बन्ध में वे बोले। 6 मार्च को उन्होंने लिखा—"1961 से आगे यहाँ रहने का मन नहीं करता। यदि भारतीय विद्यार्थी आ गये तो उनकी थीसिस पूरी करने के लिए 1962 तक रह जाये। (दो शोधार्थी 1961 में भारत से गये थे दर्शनशास्त्र पर पण्डितजी के निर्देशन में शोधकार्य करने के लिए, परन्तु बीमारी के कारण पण्डितजी पहले ही भारत लौट आये थे) वे आगे लिखते हैं—'सूत्रकृतागम' पढ़ रहे हैं। ईसा की पाँचवीं सदी में लिपिबद्ध होने से पीछे की बातें अधिक आ गई हैं। पर भौगोलिक, ऐतिहासिक सामग्री के लिए 'पालित्रिपिटक' पूरा है।" अगले दिन भी उन्होंने लिखा—"सूत्रकृतागम' के दूसरे भाग को देख रहा हूँ। 'त्रिपिटक' से बहुत समानता है—बुद्ध, सम्बुद्ध, जिन, अर्हत् सारे समान शब्द हैं।"

पण्डितजी को आर्थिक चिन्ता भी रहती थी, इसलिए वे बहुत अधिक काम कर रहे थे। परन्तु श्रीलंका में तो उनको वेतन के भरोसे ही काम चलाना था। इसलिए 8 मार्च को उन्होंने पद्माराम स्वामी से 500 रुपये उधार लिये और बैंक में जमा करा दिया। बैंक में पैसा कम था और बड़ा चेक महेन्द्र रेस्ट हाउस को दे दिया था। उसी दिन उन्हें कमला का पत्र मिला जिससे मालूम हुआ कि घर में तीन मास के लिए भेजे चेक मिल गये हैं। उसी दिन मास्को से डॉ. जार्ज रोयरिक का पत्र मिला जिसमें लिखा था कि रूस में भी 'तिब्बती शब्दकोश' पर काम हो रहा है। पूर्वाह्न में उन्होंने कक्षा (पंक्ति) ली।

9 मार्च को वे सुबह के समय क्लास लेने गये। उसके बाद अपने कमरे में दिन-भर लिखने का काम करते रहे। 10 मार्च को वे 8 बजे सवेरे ही क्लास में गये। पढ़ाने के बाद साढ़े 9 बजे श्री सोवनीजी के साथ वे कोलम्बो गये। वहाँ वे डाक्टर हेमन्त राय से भी मिले। "तत्पश्चात् गये रणदिवे (भारतीय उच्चायुक्त) के पास। डॉ. राय ने म्यूज़ियम और प्लास्टर काम के लिए भारत सरकार के पास करने को कहा था। उच्चायुक्त ने कहा—'2-3 हजार की चीज भले ही मिल सकती है, यह तो चार पाँच लाख की बात है।' मैंने पुस्तकों के बारे में नहीं कहा, क्योंकि उसमें दो हजार की ही चीज मिलने की आशा थी।

'डब्ल्यू राहुल' (W. Rahul) की पुस्तक 'History of Buddhism in Ceylon' पढ़ी। अच्छी है। Buddhism नहीं Buddhist church अथवा Buddhist होना चाहिए।"

पंडितजी 1948 से ही मधुमेह के रोगी थे। इसलिए अब उनका स्वास्थ्य ढीला रहने लगा था, ऊपर से श्रीलंका की ऊष्म जलवायु का असर उनके शरीर पर पड़ रहा था। पर वे काम करने के लिए जिद पकड़े हुए थे और बहुत अधिक परिश्रम करने लगे। शारीरिक स्थिति से वे सतर्क थे, इसलिए बीच-बीच में उनको चेकअप के लिए डॉक्टर के पास जाना पड़ता था। 11 मार्च को सुबह की क्लास करके शाम को Dr. Medonsa (मधुमेह विशेषज्ञ) के पास गये। दक्ष चिकित्सक के तौर पर इनकी प्रसिद्धि थी। डाक्टर ने पण्डितजी का 15-20 मिनट तक परीक्षण किया—हृदय का, गुर्दे का। परीक्षण के अनुसार रक्तचाप 180, मूत्र में शर्करा 2-5 प्रतिशत, शरीर का भार 170 पौंड। डाक्टर ने सलाह दी—"Insulin 30 unit से आरम्भ करें। तीन बार तीन-तीन Brewers Yeast की गोलियाँ खायें, घाव को पाउडर लगाकर सूखा रखें, दिन में दो बार मूत्र-परीक्षण

करें। घाव सूख जाने पर चर्म ऑपरेशन करा सकते हैं।" आदि-आदि।

12 मार्च को उन्हे पक्ति (क्लास) में नही जाना था। अब वे नयी पुस्तक लिखने के बारे में सोच रहे थे। अतः 'पालि काव्यधारा' के लिए कुछ सामग्री नोट की। वे इस पुस्तक के लिए 'अंगुत्तर निकाय' और 'संयुत्त निकाय' से भी सामग्री लेना चाहते थे। आज उन्होने "डाक्टर मेडोन्सा के परामर्श अनुसार 30 युनिट इन्सुलिन लिया, दो बार मूत्र-परीक्षा की, तब भी पेशाब मे 2 प्रतिशत चीनी रही। दोनों वक्त (6 बजे और 14 बजे) देखी, कल 35 युनिट इन्सुलिन लेकर देखना है। कमला को लिखने पर घबडायेगी। पर शरीर भार 170 पौंड है।"

13 मार्च को उन्होने 1 सी सी : 40 युनिट इन्सुलिन लिया, तो भी चीनी 2 प्रतिशत रही, इसलिए कल से 50 युनिट लेना निश्चय किया। अब वे 'पालि काव्यधारा' लिखने मे लग गये थे। काम मे व्यस्त रहने पर भी वे बाल-बच्चो के पत्र की प्रतीक्षा करते रहते थे। अतः 14 मार्च को उन्होने लिखा—"आज भी दार्जिलिग की चिट्ठी नही आई। 50 युनिट इन्सोलिन से भी चीनी 2 प्रतिशत रही। कल 55 युनिट लेना है। दूसरी दवा की गोलियाँ कुछ acidity को कम कर रही हैं। कमला का लेख 'मीलोन मे साडी' 'आज' (वाराणसी) में छप रहा है। आज विश्वविद्यालय की पालक समिति की बैठक हुई।"

अगल दो दिन (15-16 मार्च) पडितजी कक्षा मे भी गये, फिर शेष समय मे 'पालि-काव्यधारा' को लिखने मे लगे रहे। 'वुत्तमाला' (उनकी दृष्टि म सोलहवी सदी की रचना) पालि की उत्कृष्टतम रचना लगी। 17 मार्च को भी उन्होने 'पालि-काव्यधारा' के कई पृष्ठ लिखे। "अब सशोधन करके उतारना है। सभी उद्धरणो के उतार डालने पर ही उन पर लिखा जा सकती है। आज प्रातः मूत्र मे चीनी 1-4 प्रतिशत थी और अपराह्न मे 2 प्रतिशत हो गई।"

**18 मार्च, शुक्रवार :** "वर्षा नही हुई। आज कक्षा भी नही हुई। चुनाव के कारण छात्र नही आये। काव्यधारा का काम जोर से चल रहा है। 60 पृष्ठ प्रति सप्ताह का नियम डालना चाहता हूँ, फिर तो अप्रैल तक काम समाप्त हो जायेगा। आज इन्सोलिन 50 युनिट ली। प्रातः चीनी शून्य और अपराह्न मे 1 प्रतिशत रही। कल दोपहर को एक गोली भी लेकर देखेंगे।"

**19 मार्च :** " 'पालि काव्यधारा' का काम किया। फिर श्री महेन्द्र कार्तिकेय का पत्र आया कि 'जौनसार' का भाग भेज दे। उसका सशोधन किया, परसों की डाक से 50 पृष्ठ भेज देंगे।

निर्वाचन परिणाम मे दहनायक हार गये। तालियाँ पिटी। आज कमला की चिट्ठी आई।" मेरे पत्र के उत्तर मे उन्होंने लिखा

*केलानिया*
*18-3-60*

*प्यारी,*

*8 मार्च की चिट्ठी आज 10 दिन बाद मिली। तुमने Inland letter पर और टिकट नहीं लगाया, इसलिए देर से और 10 सेंट बैरंग से आया। मैं बड़ा इन्तिजार कर रहा था। मैं प्रति सप्ताह कम से कम दो पत्र भेज रहा हूँ। एक मे चीनी आनन्द का खींचा जया-जेता का फोटो भी भेजा है। देखे पहुँचता है कि नहीं। मैं अब चिट्ठियों पर टिकट को देख लेता हूँ, फिर बैरंग कैसे गया, समझ मे नहीं आता। टिकट अपने ही चिपकाता हूँ।*

*बच्चों का Shy होना दूर हो जायेगा। अभी उनके परिचित लड़के नहीं हैं। घर में अवश्य, थोड़ा-थोड़ा बच्चो को पढ़ाना। कपड़े-लत्ते ठीक से बनवा लेना। सरदी खाने की जरूरत नहीं। तुम भी अपनी पड़ोसिनो से मिला करो। बातचीत करने से अटक जाती रहेगी।*

*मन लगाना ही होगा। मेरा भी तो मन उचट जाता है। तुम्हारी बातों का ख्याल आता है—अंतिम वर्षों को साथ व्यतीत करना चाहिए। पर, यहाँ छोड़कर वहाँ आ जाऊँ तो कैसे काम चलेगा। कम से कम तीन सौ रुपये मासिक निश्चित होने चाहिये, नहीं तो गुजारा नहीं होगा। तुम्हें यहाँ बुलाकर साथ रहने के लिए कहना इसलिए*

*नहीं चाहता, कि यदि इन चार-छः वर्षों को यहाँ बिता दिया तो भविष्य में तुम्हें काम मिलना मुश्किल होगा। साथ रहना तो तभी होगा, जब तुम यहाँ काम करने के लिए भी तैयार हो। फिर मैं निश्चित हो जाऊँगा। मुझे रह-रहकर बच्चों के भविष्य का ख्याल आता रहता है। अभी तो यही सोचता हूँ कि 1961 तक रहूँ। फिर वहीं चला जाऊँ। इस बीच में यदि वहाँ तुम्हें कोई काम मिल गया तो आकर रहना निश्चित समझो। यहाँ छोड़ने न छोड़ने के बारे में तुम्हें पूरा सोचना है।*

*अपना जीवन निरर्थक क्यों समझती हो? बच्चों के लिए करती जो हो। लेख मुझे तो टाइप करके भेज दो, मैं सुधारकर लौटा दूँगा। अभी मैं लेख नहीं लिख रहा हूँ। 'पालि-काव्यधारा' पर जोर से काम कर रहा हूँ। एक-दो महीने में सामग्री तैयार हो जायेगी, फिर अनुवाद करना रह जायेगा। 'संस्कृत काव्यधारा' से थोड़ी ही कम होगी।*

*पैर में भयंकर दर्द है तो तुरन्त डाक्टर को दिखाना चाहिए था। पैसे का क्यों ख्याल करती हो? चारपाई पर पड़ जाओगी तो बच्चों का क्या होगा? प्यारी, मैं तुम से बार बार कहता रहा हूँ, कि बुद्धिवादिनी बनो। पत्र पाने और लिखने के लिए मैं तुम से भी अधिक उतावला रहता हूँ। बच्चों की रोज राज की बात जानना चाहता हूँ। यह तुम पूरी तरह विश्वास करो कि मेरे जीवन नैया को खेने का बड़ा उद्देश्य तुम्हारी और बच्चों की सेवा करनी है।*

*यहाँ Election का भूत कल खतम हो जायेगा। आज तो मुझे क्लास में जाना नहीं पड़ा, क्योंकि छात्र आये ही नहीं।*

*नींद आती है, किसी समय सो जाता हूँ। रात को देर तक लिखता पढ़ता हूँ। अभी तक 'तिब्बती कोश' का कोई प्रूफ नहीं आया। और बातें वहीं हैं जो तुमने देखीं। उस दिन रेस्ट हाउस में बगल के कमरे में जो डाक्टर की बीबी कुछ घंटों के लिए आई थीं, वह हमारे विश्वविद्यालय के डाक्टर परेरा की बीबी थीं। कल डाक्टर परेरा ने बतलाया। बड़े सज्जन हैं, देखते-पूछते रहते हैं। हमारे विश्वविद्यालय की नई जमीन डाक्टर राय के घर के आगे है। नई मिनिस्ट्री आयेगी तब उसके लेने का ठीक होगा।*

*सनीचर रविवार, सोमवार को मेरी क्लास नहीं होती। सप्ताह में चार दिन ही पढ़ाना पड़ता है। शरीर ठीक है। गोली से काम नहीं चलता देख डाक्टर की सलाह से आजकल Insulin का इंजेक्शन ले रहा हूँ। चीनी आनन्द देते हैं। तुम्हारी थीसिस छपाने के बारे में सम्मेलन को लिखने जा रहा हूँ।*

*जया को प्यार, भैया को प्यार। प्यारी को चुम्बन और गाढ़ालिंगन!*

*तुम्हारा ही,*
*राहुल*

20 मार्च को वे लिखते हैं—" 'पालि काव्यधारा' लिखते रहे। 'संस्कृत काव्यधारा' जैसी नहीं बनानी है। आज श्रीलंका के चुनाव का शेष परिणाम भी निकल आया—पार्टियों की स्थिति इस प्रकार रही—यू. एन. पी. 48, लंका स्वतंत्र (भण्डारनायक) 46, फेडरल (तमिल) 14, एन. ई. डी. 10, 2 स्वतंत्र समसमाज—10, कम्यूनिस्ट—2, स्वतंत्र 2-5-2।"

21 मार्च का भी वे 'पालि-काव्यधारा' पर काम करते रहे। डॉ. राघवन (मद्रास) को उनका भेजा हुआ लेख मिल गया। आज डॉ. उदयनारायण तिवारीजी का पत्र भी उनको मिल गया। आज ही महेन्द्र कार्तिकेय के पास 'जौनसार-देहरादून' के कुछ पृष्ट रजिस्टर्ड पोस्ट द्वारा भेज दिया।

अगले तीन दिन (22-23-24 मार्च) पंडितजी कक्षा में गये और 'पालि-काव्यधारा' पर भी नियमित काम करते रहे। 25 मार्च को वे क्लास लेने गये, शेष समय काव्यधारा पर काम करते रहे। वे लिखते हैं—"कमला के पास मेरे सारे पत्र नहीं पहुँच रहे हैं। श्री प्रज्ञाकीर्ति (उनके दुभाषिया) से कह दिया कि दो ही साल रहना है मुझे।" 26 मार्च को डॉ. राय के एम. ए. क्लास के छात्रों को पंडितजी ने वैदिक पालि भाषाओं के काव्य-विकास पर व्याख्यान दिया। आज उन्होंने मेरे नाम भी पत्र भेज दिया। पंडितजी चाहते थे कि उनके और मेरे बीच

पत्रों का आदान-प्रदान बराबर होता रहे। इसलिए पत्र बराबर लिखने के बारे मे वे ताकीद करते रहते थे।

28 मार्च को पडितजी कोलम्बो शहर गये और इस मास का 750 रुपये मेरे पास भेज दिया। आगे फिर जाना न पड़े, इसके लिए विदेश विनिमय कार्यालय आज ही गये। "29 मार्च को ईद की छुट्टी रही। छात्र-परिषद् की वार्षिक सभा थी और भोज भी। कविता-पाठ हुआ। शाम को पौने दस बजे तक चीनी दूतावास ने फिल्म दिखलाये। फिल्म अच्छे थे।" पडितजी को 'तिब्बती कोश' की भी चिन्ता थी, इसलिए उत्सव में पूरा ध्यान नही दे पा रहे थे। आज के समारोह मे आये चीनी दूतावास के कर्मी श्री चेङ् महाशय से उनकी बात हुई। तय हुआ कि मई से प्रति सप्ताह दो दिन (वृहस्पति-शुक्र को) दो घटे आकर अज्ञात तिब्बती शब्दों के अर्थ लिखेंगे। आशा है, मई-जून मे ही यह समाप्त हो जायेगा।

30 मार्च को 'पालि-काव्यधारा' पर उनका काम जारी रहा। कक्षा मे जाकर उन्होंने व्याख्यान भी दिया और मेरा पत्र भी आज ही मिला था, जिसका उत्तर भी आज ही लिखकर भेज दिया। 31 मार्च को उन्होने 'पालि-काव्यधारा' पर ही थोडा काम किया। आज भी उन्हे दार्जिलिग से भेजा हुआ मेरा पत्र मिला। उत्तर आज ही लिख दिया, पर कल पोस्ट करेंगे।

## अप्रैल 1960 : राहुलजी की व्यस्तता

इस महीने पडितजी बहुत ही व्यस्त रहे। तबीयत ठीक न होने पर भी वे स्वय को काम मे जोते रखते रहे। 1 अप्रैल को उनके कमरे के दो गवाक्षा (वेन्टिलेशन) पर शीशे लग रहे थे, अतः दिन मे उनका लिखने का काम बन्द रहा। कक्षा मे जाकर पढ़ाया और रात के समय निजी लेखन कार्य किया। पडितजी को कीडो-मकोडों और मच्छरो से सख्त नफरत थी। रात को रोशनी जलाते ही कीडे उनके कमरे मे भर जाते थे। इसीलिए उन्होने वेन्टिलेशन पर शीशा चढ़वाया। इससे प्राकृतिक हवा के आने का रास्ता रुक गया, कृत्रिम हवा (बिजली के पखे) के सहारे उनका श्वास लेना था। इसकी ओर उन्होंने ध्यान ही नही दिया। 2 अप्रैल को उनकी तबीयत ठीक नही रही। दिन भर उन्हे जुकाम रहा और रात को ज्वर भी। 3 अप्रैल को भी वे ज्वर पीडित रहे और बिस्तर पर लेटे-लेटे जैन ग्रथ पढ़ते रहे। 4 अप्रैल को ज्वर तो उतर गया पर उन्हे कमजोरी महसूस हो रही थी। फिर भी उन्होंने थोडा काम किया। आज तिब्बती कोश की 7 गेलियाँ (गेली प्रूफ) आई, देखकर आज ही लौटा दी। इसके लिए पडितजी ने प्रेसवालो से दो पेज प्रूफ भेजने के लिए लिखा। किताब महल, इलाहाबाद के मालिक श्रीनिवास अग्रवाल को भी आज एक चिट्ठी लिखकर भेज दी।

5 अप्रैल को उन्होंने डायरी मे लिखा—"वर्षा हुई। आज कक्षा मे जाने की जगह डाक्टर राय और श्री सीवली के साथ ब्रिटिश कौंसिल के इन्चार्ज मिस्टर ब्रैडी से मिलने गये। उनसे पुस्तके और छात्रवृत्ति देने के बारे मे बात हुई। यहाँ अच्छा पुस्तकालय है। तीन पुस्तके पढने के लिए लाये। पारिजात प्रकाशन, कानपुर ने दो उपन्यास 'गलत रास्ता . एक सवाल' (बैजनाथ गुप्त), 'एक समिधा' (हरिशंकर) समालोचनार्थ भेजे। ज्यादा अश पढ़ गये जिससे दोपहर को सोने का मौका नहीं मिला। दोनों ही उपन्यास रोचक, यथार्थवादी और कलात्मक लगे। पहले मे वेश्या जीवन का दयनीय चित्र खीचा गया है। भाषा सीधी और सरल है। दूसरे उपन्यास मे भाषा काव्यमयी, चुभती तथा उच्चवर्गीय समाज के जीवन का चित्रण है। दोनो उपन्यास-लेखक आदर्शवादी हैं, पर पहला अधिक व्यावहारिक और दूसरा आदर्शवादी है। दोनों उपन्यास सफल हैं।

6 अप्रैल को पडितजी कक्षा मे गये। फिर काव्यधारा का काम करते रहे। उनका स्वास्थ्य बहुत ठीक नही था। मधुमेह के कारण पेशाब मे चीनी की मात्रा बढ जाने से उनके गुप्ताग मे घाव-सा हो गया था, जिससे ऑपरेशन कराना जरूरी हो गया था। इसलिए उसी दिन 13.30-14 बजे (डेढ़-दो बजे) के बीच वे कोलम्बो शहर गये। डॉ. जयशेखर सर्जन ने कहा—सोमवार (11 अप्रैल) को सवा सात बजे सबेरे आ जाये। वहाँ शल्य क्रिया हो जायेगी। कोलम्बो से वे दो घंटे बाद विद्यालंकार लौट आये। शल्यक्रिया के बाद मलहम-पट्टी डॉ. परेरा यहाँ कर देने को तैयार थे। आज संसद का उद्घाटन हुआ। कुछ भीड़ थी, कुछ यातायात में अवरोध भी दिखाई पड़ा। 7 अप्रैल को पंडितजी का 'पालि-काव्यधारा' का कार्य जारी रहा। 8 अप्रैल को उन्होंने प्राप्य

सामग्री में से धारा के लिए नोट उतारना समाप्त कर लिया और अब कापियों पर लिखना बाकी रहा। आज पूर्वाह्न मे सोवियत राजदूत ने आकर ताशकंद युनिवर्सिटी और दूसरे प्रकाशन विद्यालंकार विश्वविद्यालय को भेंट किये।

9 अप्रैल को पंडितजी ने अपने जीवन के 68वें वर्ष में प्रवेश किया। शरीर अब शिथिल होता जा रहा था, पर उनका काम करना बराबर तीव्र गति में चल रहा था। आज भी 'पालि काव्यधारा' पर काम किया, एम. ए. की कक्षा को पढ़ाया। 'पालि-काव्यधारा' के कवियों की जीवनियाँ लिखने का भी उन्होंने निश्चय किया। आज उनको घर-परिवार की बहुत याद आ रही थी, इसलिए उन्होंने मेरे नाम पत्र लिखा, जो इस प्रकार है–

*केलानिया*<br>*9-4-60*

*प्यारी,*

*9 अप्रैल को यह पत्र लिख रहा हूँ। तुम्हारा तो एक ही पत्र इस हफ्ते मिला, और मेरा यह तीसरा पत्र है। यों ही मैं नहीं लिखता। अब बहुत तुम्हारे साथ रहने का मन करता है। आज तो जन्मदिन का ख्याल कर मन और उत्सुक हो रहा था। उसके बाद यह पढ़कर प्रसन्नता होती है कि तुम और बच्चे अच्छी तरह अपने काम में लगे हैं। अब अप्रैल के दूसरे सप्ताह में तो जाड़े ने पिण्ड छोड़ा होगा। अगले महीने में तो सैलानी भी आने लगेंगे। मेहमानों से कष्ट तो होगा, पर वह तो जहाँ भी जाओगी, आवेंगे ही।*

*मैं अपने भोजन के लिए डाक्टर की राय की पूरी पालना कर रहा हूँ। सबेरे तो चीनी Nill हो जाती है, पर अपराह्न में 1% होती है। पहिले तो 2 से भी अधिक होती थी। Acidity नहीं है। डाक्टर की सलाह है, वह सदा के लिए जाती रहेगी।*

*आज से 1 मई तक के लिए विश्वविद्यालय की छुट्टियाँ हैं, 20 अप्रैल तक तो मैं कहीं नहीं जा रहा हूँ। मैंने कल सच्चिदा को दिल्ली (पी. पी. एच.) लिख दिया कि तुम्हारे नाम Soviet Union, Soviet Woman, China Reconstruct. और 'चीन सचित्र' को जारी करवा दे। यहाँ दो अच्छे उपन्यास आये हैं। मैं पढ़ चुका हूँ। अगले सप्ताह तुम्हारे पास भेज दूँगा।*

*'पालि काव्यधारा' के संग्रह का काम समाप्त हो गया है। कंबोडिया और लाओस से सामग्री पाने का प्रयास कर रहा हूँ। आ गई तो सम्मिलित कर दूँगा। अब कवियों पर नोट ले रहा हूँ। फिर हिन्दी रूप देना है और भूमिका लिखनी है। चाहता हूँ तैयार पुस्तक साथ लाऊँ। प्रकाशकों से बातचीत चल रही है।*

*जया और भैया (जेता) का रोज रोज का हाल लिखा करो। पढ़ने में कैसा करते हैं, स्कूल कैसे जा रहे हैं। खाने में कैसे हैं। उनके स्वाद और रुचि की चीजें बनाकर खिलाया करो। अण्डे तो रोज रोज दे दो, उन्हें चाहिए, जैसे पसंद करें वैसे बनाकर दो।*

*कपड़ा धोने-धाने का काम अपने ही करती हो या धोबी को देती हो? शारीरिक परिश्रम कम करा करो, शायद बेहोशी उससे आती हो।*

*मैं लिखने से घबड़ाता था, समझता था कौन पढ़ेगा। पर अब प्रेस के नाम से कलम अपने ही रुक जाती है। 'काव्यधारा' मैंने अपने हाथों लिखा, प्रेसवाले पढ़ सकते हैं। बड़ा-सा लेख सम्मेलन पत्रिका को लिखा, वह भी पढ़कर उन्होंने कम्पोज कर लिया। 'तिब्बती हिन्दी डिक्शनरी' की भी वही बात है। हिन्दी का टाइपराइटर ले तो लिया है, पर इससे किताब लिखने की नहीं सोच सकता। बहुत समय लगेगा, और समय सबसे मूल्यवान चीज है।*

*जया बेट्टी को पापा का प्यार। भैया को पापा का प्यार।*<br>*आज अपने जन्मदिन पर पापा तुम दोनों को और अम्मा को प्यार भेज रहे हैं।*<br>*सालिंगन,*

*तुम्हारा,*<br>*राहुल*

10 अप्रैल को उन्हे मेरा भेजा जन्मदिन की बधाई का तार मिल गया। कल उनको आपरेशन के लिए डाक्टर के पास जाना था। 11 अप्रैल को सुबह सात बजे वे कोलम्बो शहर गये, डॉ. जयशेखर ने अस्पताल मे 8.30 बजे उनका आपेरशन (शिश्न चर्म का) किया। 9.30 बजे तक वे विद्यालकार लौट आये। घाव से कुछ देर तक खून बहकर सूख गया। डाक्टर परेरा ने पेनिसिलिन का इजेक्शन दिया। यद्यपि दर्द नही है, पर लेटे रहना पडा। 12 अप्रैल को भी वे लेटे या पढते रहे। आज घाव मे दर्द कम हो गया था। डायरी मे लिखा–"8 तारीख की कमला की चिट्ठी आज मिली, जिससे ज्ञात हुआ–जया जेता को छोटी चेचक (मीजल्स) के साथ 104° बुखार है। बच्चे भी घबराये हुए हैं और उनकी माता भी। मै भी क्षुब्ध हो गया। जवाबी तार भेजा स्थिति जानने के लिए। कल उत्तर आ सकेगा। मेरा मन बहुत शकाकुल है।" उन्होंने पत्र मे लिखा :

*केलानिया*
*12-4-60*

*प्यारी,*

*8 का पत्र पढ़कर बड़ी चिन्ता हुई। आज ही जवाबी तार तुम्हारे पास भेजा। यह पत्र तो 16-17 तक तुम्हे मिलेगा। आशा है, कल तक तुम्हारा तार मुझे मिल जायेगा। जब तक तुम्हारा पत्र नहीं आता, कि बच्चो को बुखार हट गया, तब तक मैं बराबर परेशान रहूँगा। मेरे कानो मे बार बार शब्द आ रहे हैं- "पापा को तार दे बुलाओ, मेरी चारपाई पर बैठे रहेगे।" पापा कितने कठोर हैं कि बेटी को 104° टैम्परेचर के बुखार मे छोड़े हुए है। तुम भी तुरत चेचक का टीका लगवा लो। हरि को भी लगवा देना। अब हर छठे महीने टीका लगवाना चाहिए।*

*'आध्रकोश' की रसीद लौटा रहा हूँ। चेक आने पर भेज दूँगा। मैं 3-4 अगस्त तक आ जाने की सोच रहा हूँ।*

*पेशाब से घाव दिक किया करता था, डाक्टर ने सलाह दी–चिमड़ा थोड़ा निकलवा दे। कल करा लिया, दर्द नहीं है। दो-तीन दिन मे घाव ठीक हो जायेगा। कल तो लेटे रहना पड़ा। आज बैठ भी लेता हूँ।*

*आजकल युनिवर्सिटी की छुट्टियाँ हैं, 2 मई से खुलेगी।*

*कुछ लिखने के बाद यही ख्याल आ रहा है कि आज चार दिन बाद बच्चो की कैसी हालत होगी। तुम्हार पास कोई सहायता करनेवाला है कि नहीं ? मैं बार-बार कहता हूँ कि कोई नौकर या नौकरानी रख लो, पर तुम तो मानती ही नहीं। तुम भी बीमार हो गई तो बच्चो को कौन देखेगा ? आशा है हरि आ गया होगा। उसको भी टीका लगवा देना।*

*आज दोनो उपन्यास (हिन्दी) रजिस्टर्ड पार्सल द्वारा तुम्हारे पास भेज दिया। मेरा तीन दिन के लिए काम बन्द है। डाक्टर परेरा रोज इजेक्शन दे रहे हैं। घाव जल्दी अच्छा होता मालूम हो रहा है।*

*मेरी ओर से कहो–"मैं अपनी प्यारी बेट्टी को कितना प्यार करता हूँ। बीमारी की खबर सुनकर हृदय तड़प रहा है। आने की कोशिश करूँ तब भी तो 15 दिन लग जायेगे। फिर रुपये भी नहीं हैं। मेरी बेट्टी जल्दी अच्छा हो जायेगी। दवाई खाना, फिर डाक्टर जैसा खाना खाने को कहे, उसे खाना। जया को बहुत-बहुत प्यार।*

*भैया मेरा बेट्टा बहुत कमजोर हो गया होगा। कितना जोर का बुखार आया ? जल्दी अच्छा हो जा बेट्टा, जल्दी अच्छा हो जा। मेरा बेटा पहिले ही बहुत कमजोर था, अब तो और भी हो गया होगा। अम्मा बहुत घबड़ा रही होगी। मैं भी वहाँ ढारस बँधाने के लिए नहीं हूँ। भैया को प्यार।*

*प्यारी, मैं तुम्हे बातो से क्या ढाँढस बँधा सकता हूँ। पूरा समाचार लिखो।*

*सालिगन,*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

13 अप्रैल को वे बिस्तर पर लेटे रहे। दार्जिलिंग से तार नहीं पहुँचा तो वे और चिन्तित हो गये। उस

दिन डायरी मे लिखा–"कमला का तार आज नहीं आया। बडी चिन्ता है। आज भी मुझे इंजेक्शन लेना पडा। दवा का वही क्रम रहा। बैटे-लेटे पढते ही रहे।"

तार न पहुँचने पर उद्विग्न होकर उन्होंने घर पत्र लिखा :

*केलानिया*
*14-4-60*

*प्यारी,*

*परसों तुम्हारी 8-4 की चिट्ठी मिलते ही मेरा हृदय विकल हो गया। मैंने परसों ही जवाबी तार दिया। कल नहीं जवाब आया तो ख्याल हुआ शायद सिंहली नववर्ष की छुट्टी के कारण आज तार नहीं पहुँचा। पर आज तुम्हारा जवाब नहीं मिला। फिर तार देने का मन करता है। तुम्हारी चिट्ठी भी नहीं आई। बच्चों की बीमारी की खबर से परेशान हो गया हूँ। उसी से मैं जानता हूँ, तुम्हारी परेशानी कितनी होगी। आशा है, तुमने अब तक तार दे दिया होगा, न दिया हो तो दो और पत्र में पूरा ब्यौरा लिखो।*

*मेरा मन बिल्कुल दार्जिलिंग में लगा हुआ है। यहाँ कोई नयी बात नहीं। 11 को मैंने आपरेशन करा लिया था, घाव अच्छा है। कल शायद सिलाई काट दी जायेगी। खाने का परहेज चल रहा है। रोज 1 सी. सी इन्सोलिन ले रहा हूँ।*

*हरि को, आशा है, बुला लिया होगा। अपने स्वास्थ्य का भी ध्यान रक्खो।*

*प्यार, मेरे बच्चों को बहुत प्यार।*

*सालिंगन,*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

फिर 14 अप्रैल को लिखते हैं–"शाम को कमला का तार आया, जिसमे लिखा था–Children getting better, धैर्य हुआ। आज भी कल ही का क्रम रहा। सुनीति बाबू (डा सुनीतिकुमार चटर्जी) को पत्र लिखा।"

15-16 अप्रैल की शाम को केलानिया में वर्षा हुई। उस दिन पंडितजी 'पालि-काव्यधारा' का काम करते रहे। इसमे देने के लिए उनको पालि के चार-पाँच सौ कवि मिल गये। आज उनको मेरे पत्र से मालूम हुआ कि बच्चे अब ठीक हो गये हैं, पर कमजोरी है।

17 अप्रैल को वे लिखते हैं–"पालि के चार-पाँच सौ कवियों में चुनना है। संख्या अस्सी से ज्यादा होगी उनकी पुस्तक में।" आज डाक्टर परेरा ने पंडितजी के घाव की जाँच की और पेनिसिलिन का इंजेक्शन भी दिया। घाव ठीक हो रहा है–यह डाक्टर ने कहा। 18 अप्रैल को भी वे पूर्ववत् काम करते रहे। उस दिन उन्हे मेरी 13 और 14 अप्रैल की तीन चिट्ठियाँ एक ही साथ मिली। जवाब भी उन्होंने दे दिया। अगले दो दिन 'काव्यधारा' का काम पूर्ववत् चला। 21 अप्रैल को उन्हे किताब महल के श्रीनिवास अग्रवाल की 12-4 की लिखी चिट्ठी मिली। लिखा, उन्होंने कमला के पास तीन हजार रुपये भेज दिये हैं। जुलाई, अगस्त मे तीन हजार और भेज देंगे और दिसम्बर मे भी। "1956-57 से हिसाब नही दिया। साफ लिखना होगा।"

22-23-24 और 25 अप्रैल को पंडितजी 'काव्यधारा' के काम मे व्यस्त रहे। 25 से 'पालि काव्य' का हिन्दी अनुवाद भी उन्होने शुरू कर दिया। अगले दो दिन भी पालि कविताओ का हिन्दी अनुवाद करने का काम करते रहे। पंडितजी का लिखा एक अत्यन्त मार्मिक पत्र मिला

*केलानिया*
*22-4-60*

*प्यारी,*

*पत्र नहीं आया। जान पड़ता है युग हो गये तुम्हारा पत्र मिले। बात लिखने की न हो तो जया भैया की ही बातो को लिख दिया करो। मेरे बेटे पापा की बात तो चलाते ही होगे।*

*तुम्हे श्रीनिवास का पत्र और 3000 का चेक मिल गया होगा। उसी पत्र को उन्होने मेरे पास भेजा है। बहुत चालाकी लगा रहे हैं। 4 वर्ष से 5 प्रतिशत रायल्टी काट रहे हैं और हिसाब इस साल का कर रहे हैं। मैं लिखने जा रहा हूँ, ऐसे काम नहीं चलेगा। यदि 5 प्रतिशत रायल्टी कम करना है तो 56-57, 57-58, 58-59, 59-60 चार सालो के जो छ हजार मे बाकी है उसे दो, नहीं तो रायल्टी 20 प्रतिशत रहेगी। जो हिसाब बाकी पड़ता है, उसका रुपया दे दो।*

*यदि वकील साहेब कम दाम का मकान चाहते हैं तो इसी को ले ले। तुम उस ज्यादा दामवाले को ले लो। शायद उसमे किराये पर भी दिया जा सके। पर यह मेरा सुझाव-भर है। निश्चय तुम्हे करना है। यदि किरायेदार मिलते हो तो मेरी सलाह है 10-12 हजार लगाकर 'ग्रीन रीजेस' को दो मंजिला करा लो। रुपये का इससे अच्छा उपयोग नहीं हो सकता। दिसम्बर तक तो प्राय नौ हजार श्रीनिवास ही देगे। इसलिए मकान मे पैसा लगाने की दिक्कत नहीं होगी।*

*मेरा लिखने का काम चल रहा है। जब-तब थोड़ी सामग्री मिल जाती है। उसे लिख लेता हूँ। पर अब हिन्दी करने और खण्ड-भूमिका लिखने मे लगूगा। भोजन मे संयम चल रहा है। बेचारे आनन्द (चीनी भिक्षु) रोज 10 बजे आकर पेनिसिलिन लगा जाते हैं। प्यास अब बहुत कम लगती है। लघुशंका भी बहुत कम बार जानी पड़ती है।*

*'पालि काव्यधारा' के लिए 'वेस्सन्तर जातक की गाथाएँ' टाइप कर रहा था। जाली और कृष्णा भाई बहन को शिविराजा किसी माँगनेवाले ब्राह्मण को दे देते हैं। बच्चे बहिन भाई छोटे छोटे हैं, पिता से कहते हैं-तात, अम्मा को आने दो तो हमे दे दो। परन्तु वह तो दिय जा चुके हैं। फिर वह कहते हैं-तात, ये हमारे हाथी-घोड़े बैल हैं, इनसे हम खेलते थे, इन्हें अम्मा को दे देना। इस से उसका मन बहलेगा। मेरे लिए आँसुओ को रोकना मुश्किल हो गया, अनेक बार। 60-70 गाथाओं को टाइप करने मे समय भी लगा। शायद इस भावोद्रेक मे जया जेता का ख्याल भी हो। वहाँ जाली बड़ा था, कृष्णा छोटी थी। अधिकतर बातें जाली ने ही की हैं।*

*मेरे भी जाली-कृष्णा हैं। मैं कितना प्यार करता हूँ उन्हें। बीमारी की खबर सुनकर मैं विकल हो गया था। उनके स्वास्थ्य सुधार की बात रोज-रोज को लिखा करो।*

*अब मेरे बेटो को—*

*बेट्टी जया, पापा का प्यार। चिड़चिड़े न होना, बेट्टी। अम्मा की बात मानना। तुम्हारी बीमारी मे अम्मा कितनी दुखी हो गई थी। जो बच्चे चिड़चिड़े नहीं होते, वह बहुत पढ़नेवाले होते हैं। तुम्हें तो, मेरी बेट्टी, डाक्टर बनना है ना ? क्यो ? गरीबो, बेचारो की डाक्टर लोग दवा नहीं करते, क्योंकि उनके पास पैसा नहीं होता। तू डाक्टर बनकर गरीबो की दवा करोगी—बिना पैसा लिये, है ना ? तो डाक्टर बनने के लिए बहुत पढ़ना होता है। ऐसा करना जिसमे मई के बाद फर्स्ट स्टैण्डर्ड मे चली जाओ।*

*अब मेरे बेट्टे जेता को प्यार। जो खाना हो उसे खाया करो। बहुत कमजोर हो गये हो बेट्टे। जल्दी तगड़े हो जाओगे तभी न पढ़ सकोगे, खेल सकोगे ? खेलना भी, पर उतराई मे न दौड़ना, नहीं तो गिरने पर घाव लग जाती है।*

*प्यारी को आलिंगन-चुम्बन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

अप्रैल की उनकी लिखी पंक्तियो के अनुसार—"काव्यधारा पर काम होता रहा। अब कल ही भर का काम इस परिच्छेद में है। इस समय धर्मलिपि (अशोक) का अनुवाद कर रहे हैं। उसके बाद नागसेन ही रहते हैं। यदि सम्भव हुआ तो खारवेल से भी कुछ देंगे। प्राकृत काल को अगले महीने लेना है! 'अंगुत्तर निकाय' की भूमिका लिखकर।"

29 अप्रैल को भी धारा का काम पूर्ववत् हुआ। 30 को उन्होंने इसका प्रथम परिच्छेद लिखकर समाप्त किया। अब चाहते थे कि प्रथम परिच्छेद से सम्बन्ध रखनेवाली सामान्य भूमिका लिख डाले। आगे उन्होंने लिखा—"आज कमला का छोटा-सा पत्र आया। हर समय वही जीवन की कुंठा की बात लिखती है। बच्चों के लिए जीती हूँ, कहती है। मेरी भी वही बात है, पर वैसी निराशा थोड़े ही मन पर लाता हूँ। यदि बहुत सावधानी से खर्च करें तभी अगले महीने के लिए 750 रुपया जमा हो सकेगा। अबके वेतन 1760 ही है, जबकि पिछले महीने 2000 से ऊपर बैंक में जमा था। भारत जाने के लिए दो हजार ही अगस्त के आरम्भ में रहेगा।"

## मई 1960

प्रथम से लेकर 4 मई तक उन्होंने 'पालि काव्यधारा' के काम में बड़ी प्रगति कर ली। बीच में क्लास भी लेते रहे। 5 मई को कल आने के लिए श्री चेंड का फोन आया। पण्डितजी के ही शब्दों में—"श्री प्रज्ञाराम चाहते हैं कि कमला भी यहाँ आ जाय। यहाँ लडकियों के लिए विद्यालय खोलकर उन्हें यहाँ रख देंगे। पर कमला का भारत ही रहना अच्छा है। अकेले होने पर (पण्डितजी के न रहने पर) उन्हें कष्ट होगा।

जर्नल के लिए हिदायत कर दी। शिलालेखों के सम्पादन के बारे में जक्कडु हामुदुरु ने स्वयं कहा।"

6 मई को वे कक्षा में गये। लौटकर विश्राम करके 3 बजे श्री चेड के पास तिब्बती-शब्दकोश लेकर गये। वहाँ वे इस काम में बहुत व्यस्त रहे। आज तो खैर वे रह गये। आगे दो तरुणों से परिचय हो गया। जरूरत हो तो सप्ताह में चार दिन दे सकते हैं। 7 मई को भी 'काव्यधारा' का काम करते रहे। 8 मई को भी वे 'काव्यधारा' लिखने में ही व्यस्त रहे। उसी दिन भारत से लखनऊ के एक भिक्षु और बम्बई के एक गृहस्थ उनसे मिलने आये। 9 मई को कमला का पत्र आया और उसी समय उत्तर भी दे दिया।

10 मई को वैशाख पूर्णिमा का अवसर होने से विश्वविद्यालय की छुट्टी रही। पंडितजी छुट्टी का लाभ उठाकर 'पालि काव्यधारा' पर ही काम करते रहे। 11 मई को सुबह के समय वे लेखन-कार्य ही करते रहे। पुस्तक की थोड़ी भूमिका भी लिखी। फिर साढ़े 6 बजे शाम को वे साथियों के साथ वैशाख उत्सव देखने गये। यहाँ दीपमाला, प्रकाश तोरण नाट्य और अभिनय का आयोजन था। मोरादुवा तक घूमने गये। ईसाइयों के घर निराले थे। सिन्धी भी दीप मालाएँ सजाए हुए थे, पर सम्मिलित नहीं थे। प्रज्ञाश्रीजी भी गये थे और पड़ोसी दूसरे अध्यापक भी। साढ़े 4 घंटे की सैर रही। प्रति व्यक्ति 10 रुपये दिये, अच्छा ही रहा।

12 मई को उन्होंने क्लास ली। अपराह्न में वे तिब्बती कोश के काम के लिए चेड़ महाशय के साथ चीनी दूतावास गये। यदि इस महीने में अपेक्षित गति न हुई तो अगले महीने सप्ताह में तीन दिन जाना होगा।

"न्यू एज प्रकाशक (कलकत्ता) का पत्र आया। 'मध्य एशिया का इतिहास' के सम्बन्ध मे वे लोग बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् के उत्तर से बहुत रुष्ट है। श्री मण्डलजी (अनूपलाल) के पत्र से मालूम होता है कि परिषद् आज्ञा दे देगी।" "इस सप्ताह कमला का पत्र नहीं आया।" 13 मई को वर्षा रही। पंडितजी कक्षा मे पढ़ाने गये। फिर चेड़ महाशय के साथियो ने आकर कोश के काम मे उनकी मदद की। 14 मई को दोपहर के दो बजे एम. ए. की कक्षा में वे खारवेल की भाषा पर बोले। उस दिन प्रज्ञारामजी से सिहल के ब्राह्मी अभिलेखों के बारे मे उनकी बातचीत हुई। डाक्टर राय के सुझाव को प्रज्ञारामजी ने पसद किया। फोटो आदि धोने का काम यहाँ किया जायेगा, यह निश्चय हो गया।

15 मई को उन्होंने 'पालि काव्यधारा' की भूमिका लिखी। अब आगे दूसरे परिच्छेद की हिन्दी का काम शुरू करने का उन्होने निश्चय किया। आज उन्होंने कई पत्रों में से एक पत्र नेहरूजी को भी लिखा, जिसमे

सिंहल के बारे में उल्लेख किया था। पता नहीं उस पत्र का उत्तर उन्हें मिला या नहीं। 16 मई को भी उनका काम पूर्ववत् चला। हिन्दी साहित्य सम्मेलन के सहायक मंत्री रामप्रताप त्रिपाठीजी ने 'पालि काव्यधारा' को मँगाया, पर इस समय वे कहाँ भेज सकते थे ? उन्होंने मुझे लिख दिया कि अपनी थीसिस सम्मेलन में भेज दें। (मैंने उनकी आज्ञानुसार सम्मेलन को अपनी थीसिस भेज दी। पर वहाँ तीन वर्ष तक रखकर पंडितजी के निधन के बाद ऐसे ही लौटा दिया।) 17 मई को उन्हें मेरी चिट्ठी मिली। तब वे 'पालि काव्यधारा' के दूसरे परिच्छेद का हिन्दी अनुवाद करने लगे। उन्होंने यह सोचा कि अच्छा है, यहाँ रहते ही यदि सारी पुस्तक की हिन्दी हो जाये। वहाँ (भारत मे) करना मुश्किल होगा, क्योकि सहायक सामग्री तो यहीं मिल सकती थी। 18 मई को पडितजी 'पालि काव्यधारा' मे लगे रहे। दिल्ली से श्री सच्चिदानन्द शर्मा का पत्र आया, जिसमें लिखा था–पडितजी की पुस्तक 'दिवोदास' और 'पालि काव्यधारा' दोनो को पीपुल्स पब्लिशिग हाउस (पी.पी.एच.) छापने को तैयार है। सच्चिदानन्दजी ने पांडुलिपियाँ मँगाई थी। इसलिए अगले सप्ताह पडितजी ने प्रथम परिच्छेद को भेज देने का निश्चय किया। पर 'दिवोदास' बाद मे किताब महल से छपा और 'पालि काव्यधारा' की पाण्डुलिपि को किताब महल ने बिना छापे 15-20 वर्ष तक रखा। अब इस पुस्तक का उद्धार दिल्ली से होनेवाला है।

पडितजी ने 19 मई को 'काव्यधारा' का प्रथम परिच्छेद प्रेस के लिए तैयार कर दिया। फिर तिब्बती कोश-कार्य के लिए वे चेड् महाशय के पास गये। उन्होंने सोचा, प्रतिदिन 17 पृष्ठो के हिसाब से तीन सप्ताह चाहिए। इसलिए सप्ताह मे तीन दिन कोश के लिए काम करना होगा। अगले दिन भी वे तिब्बती कोश के लिए चेड् महाशय के पास गये। आज ही सच्चिदानन्द को 'दिवोदास' और 'पालि काव्यधारा' की कुछ सामग्री भेज दी।

20 मई को पडितजी कक्षा मे पढाने गये। उसके बाद अपराह्न मे तिब्बती कोश कार्य के लिए गये। सोच रहे थे, इसे 10-12 दिनो मे कर डालना है। शायद आरम्भ के पृष्ठों को नही कर सकेंगे। 22 मई को पूर्वाह्न में अपना लेखन-कार्य करने के बाद पडितजी और आनन्दजी दोपहर के भोज के लिए माणिकलाल पटेलजी के यहाँ गये। रात को सीलोन रेडियो के सचालक श्री शर्माजी आकर बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् की चिट्ठी दे गये। नागरी में पता लिखने का आग्रह था। 23 मई को युनिवर्सिटी परिषद् की बैठक हुई। आज की अपनी डायरी में उन्होंने लिखा–"कमला के पत्र से चिन्ता होने लगी। भूल जाती हैं, कहीं दूसरी जगह चली गई। सावधानी नहीं रखती। मानसिक रोग बढ़ा तो पढ़ाई का फल अपने और बच्चों के लिए नहीं हो सकता। बुद्धि ही नियत्रण कर सकती है। पर वह उसकी शत्रु है।" अगले दिन उन्होने लिखा–"कमला की चिट्ठी आई। साथ रहने का आग्रह किया है, ठीक ही है।"

25 मई को उन्हे कमला-जया-जेता के पत्र मिले। नियमित रूप से वे कक्षा मे गये। व्याख्यान दिया। मेरे पत्र से उन्हे मालूम हुआ–21 मई को उनके मित्र डॉ. जार्ज रोयरिक का मास्को मे देहान्त हो गया। तिब्बती विद्या का सबसे बड़ा पडित चल बसा। वे अपने क्षेत्र में दूसरे श्चेर्वात्सकी थे। कहाँ जल्दी क्षतिपूर्ति हो सकती है। उन्हें 10 वर्ष और काम का अवसर मिलना चाहिए था।

26 मई को वे कोश-कार्य के लिए शहर गये। उनकी पुस्तक 'विस्मृति के गर्भ मे' का रूसी अनुवाद छप गया था। मास्को से उनके पास इसकी चार प्रतियाँ भेजी गयी थी। रूसी अनुवाद का नाम 'जावितोई स्त्राना' है। बच्चो के लिए सुचित्रित नब्बे हजार का संस्करण निकाला गया। यदि 'वोल्गा से गंगा' की छपी होती तो प्रसन्नता होती। 20 मई को डॉ. मलालशेखर द्वारा सम्पादित 'एनसाइक्लोपीडिया' की जिल्द पेरादेनिया विश्वविद्यालय से आ गई। पंडितजी आज उन्हीं जिल्दो को देखते रहे। 28 को उन्होंने मध्याह्न के बाद एम. ए. की क्लास ली। उसके बाद उन्होने 'पालि काव्यधारा' का कुछ काम किया। इतना ही नहीं, 'आजकल', दिल्ली के लिए एक समालोचनात्मक लेख लिखा और फिर दो अध्याय 'सूत्रकृतांगम्' के पूरे किये।

पडितजी कई पुस्तको को एक ही साथ लिखने के लिए हाथ लगा देते थे। इस समय भी 'पालि काव्यधारा' 'सूत्रकृतांगम्', 'तिब्बती कोश' आदि का एक साथ काम चल रहा था। 29 मई को उनके लिए मध्याह्न भोजन माणिकलालजी दे गये। आज वे 'सूत्रकृतांगम्' के अनुवाद मे लग गये। आज ही पहला अध्याय समाप्त कर

उन्होंने दूसरे अध्याय में हाथ लगा दिया। उन्होंने इसको जल्दी ही समाप्त करके भेज देने का संकल्प किया था और यह काम उन्होंने निःशुल्क किया। 30 मई को उन्होंने 'सूत्रकृतागम्' के तीन अध्याय कर डाले। अब 4 और बाकी थे, परन्तु अभी काम दशांश ही हुआ था। अपने 'तिब्बती कोश' के लिए आज उनको शहर जाना पड़ा। पर कार नहीं मिली। वे दूर तक बस में गये, फिर टैक्सी ली। डेढ़ रुपये में हो गया। पर शरीर कर्मण्य नहीं है, इसलिए सोवियत दूतावास नहीं गये। लौटने में 3.50 रुपये टैक्सी का देकर सीधे घर पर आ गये। अब चार अध्याय भेजना चाहिए। 31 मई को वे 'सूत्रकृतागम्' पर ही काम करते रहे।

## जून 1960

1 जून को पंडितजी ने 'सूत्रकृतागम्' की 299 गाथाएँ (चार अध्याय) तैयार कर दी, कल भेज देने का निश्चय किया उन्होंने। 2 जून को वे लिखते हैं—"गये कोश के लिए कोलम्बो। क्लास भी रही। हिन्दी परिभाषाओं पर 4 पृष्ठ का एक लेख आजकल के लिए टाइप कर दिया। मंगल (उनके पहले के सेक्रेटरी) का पत्र आया नेपाल से। वह नेवार लड़की से ब्याह किया है। आज ही उनको 'तिब्बती कोश' के लिए कोलम्बो जाना पड़ा। लखनऊ विश्वविद्यालय के लिए पी.एच. डी. करने की तैयारी के लिए बस्ती (उत्तर प्रदेश) के शिवाधर जगन्नाथ पाण्डे आ गये।" वह दो-तीन मास वहाँ रहनेवाले थे। 3 जून को उन्होंने पहले एम. ए. की क्लास ली। इसके बाद 'पालि काव्यधारा' के कुछ पृष्ठ लिखे। वे तीसरा परिच्छेद हर हालत में समाप्त करना चाहते थे। 4 जून को उन्होंने ज्यादा नहीं लिखा पर 'सूत्रकृतागम्' की सारी टीकाएँ उन्होंने पढ़ डाली। उनको ज्ञात हुआ कि जैन ग्रंथों में और भी समकालीन लुप्त मतों के बारे में सामग्री है। "पिछले रविवार (मई) से रोज कमला को पत्र लिख रहा हूँ।"

6 जून को लिखा—"धारा का काम करते रहे। आज मुसलमानों को खुश करने के लिए प्रशासन ने उनके त्यौहार पर डाकघर तक की छुट्टी कर दी। ई. आई. (एपिग्राफिका इंडिया) के 11 चित्र लिये गये, फल परसों मालूम होगा।" 7 जून को भी छुट्टी रही भिक्षु महेन्द्रागमन की स्मृति में। 8 जून को उपस्थ की छुट्टी रही। महेन्द्र-दिवस होने के कारण पोस्ट की भी छुट्टी रही, इसलिए काव्यधारा का काम करते रहे।

9 जून को पंडितजी ने क्लास ली। शाम को श्री शिवाधारसिंह के व्याख्यान के वे सभापति बने। आनन्दजी ने व्याख्यान का सिंहली में अनुवाद किया। आज चीनी दूतावास से फोन आया, इसलिए वे चीनी तरुणों के पास गये। जान पड़ता है डॉ. पा चाउ के पास दो दिन के लिए जाना ही पड़ेगा। 10 जून को उन्होंने नियमित क्लास ली और अपराह्न में 3 से 4 बजे तक कोलम्बो में कोश का काम किया। 6 बजे चीनी दूतावास में अफीम युद्ध और महात्मय-फिल्में देखीं। इन फिल्मों का भिक्षुओं के लिए विशेष तौर से दिखाया गया था। अफीम युद्ध में युद्ध के साथ ही कला और तत्कालीन समाज का वास्तविक चित्रण किया गया था। 11 जून को भी एम. ए. की क्लास हुई पर उससे पहले 9 बजे से 1 बजे तक पंडितजी कोश के काम के लिए कोलम्बो में रहे। कोश के अब 50 पृष्ठ बाकी रह गये थे, जो चार घंटे का काम था। मुझे चार-चार दिन के पत्र इकट्ठे मिल रहे थे।

12 जून को वे लिखते है—"धारा का कुछ काम लिया। छंद आदि ठीक कर अब हिन्दी अनुवाद करना शुरू कर दिया है। 19 जून तक परिच्छेद समाप्त करना है। पत्र रोज नियमपूर्वक कमला के लिए लिख रहा हूँ।" 13 जून धारा का काम करते रहे। श्रीनिवासजी को चिट्ठी लिख दी कि "इसका भी जवाब न आने पर समझूँगा आप सफाई नहीं करना चाहते। सच्चिदा को लिख दिया—राजपाल एण्ड सन्स से बात करे। रतलाम के पास के ठाकुर (सर्दार) से सिंहसेनापति की ईंटों के बारे में पूछा है।"

14 जून को उनको कोई पत्र नहीं मिला। घर से रोज पत्र पाने की वे आशा रखते थे। इसलिए वे आज भी 'पालि काव्यधारा' पर काम करते रहे। उनको इसका चतुर्थ परिच्छेद इस सप्ताह समाप्त करना था और उधर 'तिब्बती कोश' का काम भी देखना था। यदि समय मिला तो काव्यधारा को इसी महीने में दोहराने का संकल्प उन्होंने किया। अगले महीने के लिए काम भी अभी उन्होंने सोच लिया था। यही कि अगले

महीने कोश के मैटर पृष्ठो को लिखने मे लगायेगे। 15 जून को केलानिया में जोर की वर्षा हुई। परन्तु पंडितजी तो काम करते रहे। अब कोश के पृष्ठ देखने को रह गये थे। कल (15 जून) एक घंटा पहले ही कोश कार्य के लिए कोलम्बो जाना था। आज सुबह उन्होने कक्षा में पढ़ाया और 17 जून को उन्होंने तिब्बती-हिन्दी शब्दकोश का काम समाप्त कर डाला। 18 जून को उन्हे मेरी और जया-जेता की चिट्ठियाँ मिलीं। आज उन्होने 'पालि काव्यधारा' का चतुर्थ परिच्छेद पूरा कर डाला। अब थोड़ा-सा ही बाकी रहा था। 19 जून को काव्यधारा का चौथे परिच्छेद का हिन्दी रूपानतर भी पूरा हो गया। अब इन परिच्छेदो को दुहराने का काम रह गया था।

20 जून को उन्हे मेरे तीन पत्र इकट्ठा मिले। "बच्चे परीक्षा मे अच्छे रहे। जया धीमी बोलती है, भैया (जेता) के हाथ के कारण अक्षर नही बन पाता। पर उतना बुरा भी नहीं है।" रवीन्द्र जयन्ती के लिए साहित्य अकादमी से 'तिब्बती अध्याय' का लेख देखने के लिए पडितजी के पास आया। 21 जून को उन्होंने काव्यधारा के तृतीय परिच्छेद को दुहरा लिया. कल शायद चौथा परिच्छेद भी हो जाये। 22 जून को उनका क्लास लेना और पालि काव्यधारा का काम हुआ। 23 जून को अमावस्या के कारण विश्वविद्यालय की छुट्टी रही। समय का सदुपयोग करते हुए पडितजी 'पालि काव्यधारा' के चौथे परिच्छेद को दुहराते रहे। प्रयाग हिन्दी साहित्य सम्मेलन से सिहल भाषा का प्रुफ आया, जिसे आज ही सशोधन करके लौटा भी दिया। 24 जून को उन्होंने 'काव्यधारा' का चतुर्थ परिच्छेद को दुहरा दिया। अब उसके दो तीन पृष्ठ प्रवेशक लिखना रह गया था। आज की कक्षा मे श्री प्रज्ञाकीर्तिजी (उनके सिहली अनुवादक) नही थे, अत पडितजी को अपने ही काम चलाना पड़ा। उन्होंने पाया कि यदि सुप्रसिद्ध प्रत्यय याद कर ले तो काम चल सकता है।

25 जून को पडितजी ने काव्यधारा के चतुर्थ परिच्छेद को सर्वथा समाप्त कर लिया। उसके बाद अपराह्न मे उन्होंने एम. ए. की कक्षा ली। 'पालि काव्यधारा' को छपवाने के बारे मे पडितजी ने कई प्रकाशन सस्थाओ के साथ पत्र-व्यवहार किया था। उस समय साहित्य अकादमी भी काव्यधारा छापने के लिए तैयार थी और पी. पी. एच भी। पर दोनो मे से किसी ने भी नही छापा। 26 जून को पडितजी की क्लास नही थी अत उन्होने आर्यधर्मकोश की कारिकाएँ अपनी टीका मे जोड़कर ठीक कर दी। रात को उन्होंने 'तिब्बती हिन्दी कोश' की प्रेस-कापी तैयार करने मे हाथ लगा दिया। "प्रतिदिन 5 पृष्ठ का नियम रखना होगा। चश्मे का बदलने की आवश्यकता है। यही बदलवा लूंगे। प्रज्ञासार भिक्षु (जो वर्धा मे रहे थे) आये। 'विस्मृत यात्री' का सिहल अनुवाद करने को दिया।"

27 जून को पडितजी दिन भर विश्वविद्यालय के दूसरे कार्यो मे व्यस्त रहे, इसलिए कोश के 5 ही पृष्ठ किये। आज के ही दिन अमृतसर से भैया हरिशरणानन्दजी का पत्र उन्हे मिला। स्वामीजी ने कमला से क्षमा माँगते हुए यह पत्र पंडितजी के पास भेजा था। आज प्रज्ञाश्रीजी (विद्यालंकार के लाइब्रेरियन) गये शान्तिनिकेतन के लिए। पडितजी ने उनके हाथ से कलकत्ता मे पोस्ट करने के लिए कमला को पत्र भेजा था। 28 जून को वे तिब्बती कोश का काम करते रहे, आज उन्होंने 8 पृष्ठ लिखे। आज ही उन्हे मेरा पत्र भी मिल गया। शिवाधारजी भी कल भारत लौटनेवाले थे। 29 जून को भी पडितजी ने कोश का काफी काम किया और कक्षा भी ली। आज उन्होंने कोश का दस पृष्ठ लिखा था और 30 जून को भी 10 पृष्ठ लिखना हुआ। इस प्रकार जुलाई महीने मे सारे कोश की पाण्डुलिपि को तैयार करने का उन्होंने दृढ़ सकल्प कर लिया। क्योकि जुलाई मे यह सारा काम समाप्त करके अगस्त मे तीन महीने की छुट्टी मे वे भारत आने की तैयारी कर रहे थे। इस प्रकार वे बहुत द्रुत गति से लेखन-कार्य कर रहे थे। इधर कुछ समय से मधुमेह की उग्रता भी कम हो गई थी, इसलिए काम मे उनकी इतनी चुस्ती दिखाई दे रही थी।

## जुलाई 1960

1 जुलाई को भी उन्होंने कोश के 10 पृष्ठ लिखे, जो छपी पुस्तक के 12 पृष्ठों के बराबर था। छोटे-छोटे तिब्बती शब्दों को हाथ से लिखना, उनका हिन्दी पर्यायवाची शब्द देना, यह सारा काम पंडितजी अपने हाथ

से ही कर रहे थे। आज उनको मेरी चार चिट्ठियाँ एक साथ मिल गई। वे स्वयं प्रतिदिन पत्र भेजते थे, इसलिए आशा रखते थे कि कमला भी रोज-रोज पत्र लिखा करे। 2 जुलाई को उन्होंने कोश का कार्य 9 बजे रात तक किया। 10 पृष्ठों का मैटर तैयार हो गया। आगरा निवासी एक हरिजन युवक अमरसिंह ने पंडितजी को पत्र लिखकर श्रीलंका आने की इच्छा व्यक्त की थी। पंडितजी ने अमरसिंह को पी-एच. डी. के शिष्य के रूप में रखने के लिए महास्थविर श्रीप्रज्ञारामजी की राय ले ली। 3 जुलाई को भी उन्होंने 10 पृष्ठ कोश के लिखे। 270 पृष्ठ और हो जाने की आशा है, अर्थात 6 सौ पृष्ठ। दो सौ पृष्ठ से कुछ अधिक रह जायेंगे। आज ही उन्होंने विद्यालंकार के रजिस्ट्रार से भी कह दिया कि वे 3 [illegible] को भारत जा रहे हैं। कल कापडियाजी को फोन करने का सोच लिया।

4 जुलाई को उन्हें ज्वर आ गया था, किन्तु उन्होंने 10 पृष्ठ कोश के लिखे और संशोधन किया। ज्वर से काम में विघ्न पड़ता वे महसूस कर रहे थे। अपने शरीर को स्वयं ही इतना कष्ट दे रहे थे अत्यधिक काम करके, फिर क्यों न काम में विघ्न पड़ता। 5 जुलाई को वे ज्वर भगाने के लिए निराहार विहार करते रहे। ज्वर में भी अपराह्न में उन्होंने 5 पृष्ठ कोश का काम किया। 7 जुलाई को उपवास के कारण वे कमजोरी महसूस कर रहे थे, इसलिए आज पंक्ति (क्लास) नहीं ले सके। पर कोश का काम 10 पृष्ठ तक किया। 7 जुलाई को उन्होंने पंक्ति ली और कोश के 10 पृष्ठ बहुत मुश्किल से लिख सके। उसके बाद वे 'History of Ceylon, Part-II' को पढ़ते रहे। शोधार्थी कोमलचन्द्र जैन (वाराणसी) और अमरसिंह (आगरा) को विद्यालंकार विश्वविद्यालय ने शोध कार्य के लिए आज मंजूर कर लिया। शारीरिक दुर्बलता के कारण आज पंडितजी चिट्ठी नहीं लिख सके। उनकी देखभाल करनेवाला भी तो वहां कोई नहीं था। 4 जुलाई को उनकी तबियत कुछ ठीक रही, इसलिए उन्होंने कुछ चिट्ठियाँ लिखीं और कोश का काम भी किया। इसी प्रकार 9 जुलाई को उन्होंने कोश का काम 10 पृष्ठ तक का किया। अब उनको विश्वास हो गया कि यही क्रम मासान्त तक जायेगा।

पंडितजी को विद्यालंकार में सब प्रकार की सुविधाएं मिलने पर भी खाने-पीने का कष्ट था। रुचिकर भोजन वहाँ नहीं मिल सकता था। इसलिए वे दूसरी जगह घर लेकर रहने के बारे में भी सोच रहे थे। इस सम्बन्ध में उन्होंने कापडियाजी से भी बात कर रखी थी। अतः 10 जुलाई को 3 बजे कापडियाजी के साथ उनके घर गये, गॉलफेस पर विद्यालंकार से सात मील दूर। "घर देखा, कापडियाजी कार भी देंगे। यदि 500 रुपये में हो जाये तो ले लेंगे यही। बाकी 500 में खाने-पीने की चीजें हो जायेंगी।" पर बाद में शायद उन्होंने अपना विचार बदल लिया था। उस दिन श्री राजेन्द्रपति नामक एक दिलचस्प आदमी से पंडितजी की भेंट हुई। "वह विवाहित नहीं, पर घुमक्कड़ है। अंग्रेजी न जानते भी बाली भी हो आये हैं अब फौजी जा रहे हैं।" दूसरे दिन 11 जुलाई को श्री राजेन्द्रपतिजी विद्यालंकार में उनसे मिलने आये। वह बोलने में भी चतुर व्यक्ति थे। उन्होंने पंडितजी को बतलाया कि 50 हजार रुपये की किताब बड़ोदा विश्वविद्यालय को दी और लाख की पुस्तकें जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय को दे रहे। आज उनको मेरे 30-6 और 6-7 के दो पत्र इकट्ठा ही मिले। 12 जुलाई को उन्होंने लिखा—"कमला का पत्र आया स्नेहपूर्ण।" उस दिन उन्होंने 'कोश' के 10 पृष्ठ लिखे, कुछ 'सूत्रकृतागम' के भी लिखे साथ क्लास भी करते रहे। 13 जुलाई के पूर्वाह्न उन्होंने पंक्ति (क्लास) ली, फिर कोश के 10 पृष्ठ लिखे। 'सूत्रकृतागम' पर भी कुछ काम किया। काम करने में उनका उत्साह और बढ़ता जा रहा था। उन्होंने सुना कि भारत में सरकारी कर्मचारियों की हड़ताल चल रही है।

14 जुलाई को पंडितजी का काम पूर्ववत रहा। उस दिन उन्होंने कोश के 10 पृष्ठ और 'सूत्रकृतागम' के 4 पृष्ठ लिख डाले। 15 जुलाई को वे कोलम्बो शहर गये और 722 रुपये का चेक देकर बागडोगरा (दार्जिलिंग) का रिटर्न टिकट ले लिया। फिर 400 रुपये की चीजें भी खरीदीं। उसी दिन उनको 'किताब महल' से श्रीनिवास अग्रवाल का पत्र मिला, जिसके साथ रायल्टी का हिसाब भेजा बृहस्पति से, 30 मार्च 1960 को समाप्त होनेवाले वर्ष में 41 पुस्तकों की रायल्टी 15 प्रतिशत दर से कुल 9626 रुपया हुई, यही कारण है जो अग्रिम पाँच सौ रुपया देने को तैयार हैं। इसीलिए हिसाब नहीं भेज रहे थे। "उत्तर प्रदेश सरकार 250 पृष्ठों का 'पालि साहित्य का इतिहास' लिखाना चाहती है। 2000 रुपया नकद और 5 प्रतिशत रायल्टी का। लिख डालेंगे।"

(पंडितजी ने 'पालि साहित्य का इतिहास' लिखकर हिन्दी समिति, उत्तर प्रदेश को दे दी, पुस्तक उनके मरणोपरान्त प्रकाशित हुई।) इसकी रायल्टी का एक पैसा भी परिवार को नही मिला।

16-17 जुलाई दो दिन मे उन्होने कोश के 25 पृष्ठ और 'सूत्रकृतांगम्' के 4 पृष्ठ लिखकर समाप्त किया। भारत मे डाक-कर्मचारियो की हड़ताल के कारण उन्हे घर की चिट्ठियाँ एक-दो दिन नही मिली। इसलिए 18-19 जुलाई को वे मेरे पत्र की आशा कर रहे थे, पर उस दिन भी पत्र नही पहुँचे। घर से पत्र पाने के लिए वे व्यग्र थे, "पर यह तो डाक-व्यवस्था की कृपा पर ही निर्भर था।"

20 जुलाई को उन्होने कोश के 10 पृष्ठ लिखकर समाप्त कर दिये। 'सूत्रकृतागम्' के भी 4 पृष्ठ लिखे। उन्होने लिखा–"अमरसिंह को यदि छात्रवृत्ति मिल गई भारत मे तो वह यहाँ नही आयेगे। उनके लिए यह अच्छा है। अपनी पिछड़ी जाति का नेतृत्व करना है।" 'पालि काव्यधारा' को साहित्य अकादमी मे पहुँचा दिया। तीन परिच्छेद और भेजने हैं भारतभूषण जी के पास। पाँचवे का प्रवेशक दो पृष्ठ का लिखकर भेजना है। भारत मे ही हिन्दी करके इसे भी भेज देंगे। बैंक से नोट आया, 20 रुपये ओवर का चेक दे दिया था। संशोधन करके लौटा दिया उन्होंने।

21 जुलाई को श्रीलंका की नयी सरकार बनी। पंडितजी लिखते हैं–"श्रीमा : (भण्डारनायके) विश्व की प्रथम महिला प्रधानमंत्रिणी होगी। अब उन्हे शिवजी की बारात को संभालना है।" आज के दिन भी उन्होंने शब्दकोश के 10 पृष्ठ और 'सूत्रकृतागम्' के 4 पृष्ठ योजनानुसार लिखे। 22 जुलाई को सिंहल भाषा भाग 2 के प्रूफ आये। छपाई बहुत अशुद्ध थी, पंडितजी को बड़ी झुंझलाहट हुई। लिखा–"शुद्ध छापने का ध्यान न जाने कब आयेगा।" आज भी उन्होंने कोश के 10 पृष्ठ और 'सूत्रकृतागम्' के दो पृष्ठ लिखे। 23 जुलाई को कोश के 10 पृष्ठ से थोड़ा कम लिखना हुआ। फिर पुरातत्व आयुक्त मि. गोड़कावरिन से मिले जो उनके परिचित ही निकले। उपसम्पाद-सम्बन्धी प्रश्न का भी पूछ रहे थे, इस समय वह 'प्रमाणवार्तिकम्' को पढ़ रहे थे। पंडितजी लिखते हैं–"ब्राह्मी लेखों की सारी बाते अब ठीक हो गयी हैं। आज कमला की 6-7 और 19-7 की दो चिट्ठियाँ मिली।"

24 और 25 जुलाई को भी उन्होंने प्रतिदिन 10 पृष्ठ के हिसाब से कोश-कार्य और 4 पृष्ठ के अनुसार 'सूत्रकृतागम्' का काम किया। 'सूत्रकृतागम्' के तो प्रूफ भी आने लगे थे। इस समय पंडितजी हाथ के सभी काम को जल्दी-जल्दी समाप्त कर देना चाहते थे, क्योंकि अगले महीने वे तीन महीनो की छुट्टियों मे भारत आ रहे थे।

26 जुलाई को कोई डाक नही आई, क्योंकि कल ही बहुत-सी डाक उनको मिल गई थी। नियमित रूप से कोश के 10 पृष्ठ और 'सूत्रकृतागम्' के तीन पृष्ठ उन्होंने लिख डाले। उन्होने कोश का काम अब छोड़ देने के बारे मे सोचा, क्योंकि तब तक 18 हजार शब्द तो तैयार हो चुके थे। शेष शब्दों को भारत जाकर देखने का उन्होंने संकल्प किया। इतना काम, वह भी हाथ से लिखने का काम, करते-करते वे कितना थक गये होंगे। उसी दिन जमनालाल बजाज परिवार के एक तरुण बजाज पंडितजी से मिलने आये। वह अपने ही खर्च से अमेरिका में पढने जा रहे थे। वह वहाँ अमेरिका मे वाणिज्य पर पी-एच डी लेना चाहते थे।

27 जुलाई को पंडितजी ने कोश का काम समाप्त कर दिया। अब 'सूत्रकृतागम्' के लिखे भाग को दुहरा कर आगे का भाग लिखना रह गया। 28 जुलाई को वे कोलम्बो में विनिमय विभाग गये और 1000 रुपये को भारतीय रुपये मे बदला। कल ही उन्होंने इस काम को करने का निश्चय कर लिया था। आज का मध्याह्न भोजन उन्होंने माणिकलालजी के यहाँ किया। 29 को वे 'सूत्रकृतागम्' के लिखे भाग को दोहराते रहे, आगे का भाग लिखने का काम उन्होंने आज नहीं किया। विदेशी विनिमय विभाग के नियंत्रक ने 300 रुपया भारत ले जाने की अनुमति दी।

30 जुलाई को वे 'सूत्रकृतागम्' के लिखे भाग को ही दुहराते रहे। कुछ अनुवाद-कार्य भी किया। फिर यात्रा की सुरक्षा के लिए उन्होंने टीका भी लगवाया। 31 जुलाई को उन्होंने 'सूत्रकृतांगम्' के अंतिम भाग में भी हाथ लगाया, "शायद जाने से पहिले यहीं समाप्त हो जाये। फिर रिवाइज करना सम्भव हो सकेगा।"

पहली अगस्त को पंडितजी शहर गये और बैंक से 300 का ड्राफ्ट तथा 50 रुपया नकद ले आये। टीका लगवाने का सार्टिफिकेट भी लिया। "चलो उससे छुट्टी हो गई। आज लिखने का काम नाम मात्र ही हुआ।"

2 अगस्त को 'सूत्रकृतागम्' के कलकत्ता भेजनेवाले अंश को दुहरा दिया और दूसरा काम नही किया। कल दोपहर साढ़े 12 बजे यहाँ से प्रस्थान करना है।

## तीन माह का अवकाश भारत आगमन

**अगस्त 1960 : श्रीलंका से प्रस्थान** : भारत के लिए प्रस्थान करने से एक दिन पहले पंडितजी ने घर में जो पत्र लिखा, वह इस प्रकार है :

*केलानिया*
*2-8-60*

*प्यारी,*

*शाम को 5-7 बजे पत्र लिख रहा हूं। सब सामान बाँध दिया। 44 पौंड के अतिरिक्त 10-12 पौंड हमारे हाथ में रहेगा। एक पुस्तक पार्सल से भेज रहा हूं, जो हमारे दार्जिलिंग पहुँचने पर ही पहुँचेगा। कल तार दे दिया है। अपना कैमरा भी ला रहा हूं। आज क्लास की अंतिम बैठक भी हो गई। 'वोल्गा से गंगा' की एक प्रति कल डाक से श्रीमती भण्डारनायके के पास भेजूँगा जो उनके हाथ में तब पहुंचेगा जब मैं मद्रास में रहूँगा। 26 सितम्बर को यहाँ आया था। 10 महीने हो गये। कितना जल्दी दिन बीतते हैं। यहाँ के लोगों की आत्मीयता तो देखी ही। श्री प्रज्ञाराम सबसे अधिक स्नेह रखते हैं। हमारे दीक्षा गुरु उनके भी गुरु थे, वह वस्तुत स्नेहमूर्त्ति थे। उनका मेरे ऊपर कितना स्नेह था, वह यह भी जानते हैं और स्मरण करते रहते हैं।*

*तुमने उन्हें देखा नहीं। उनको बहुत वर्षों से रात में काम करने की आदत है, दिन में सोने का काम लेते हैं। इसीलिए तुम नहीं देख पाई। अब विश्वविद्यालय का भार है। वह स्वयं वाइस चांसलर नहीं हैं पर अपनी उदारता के कारण अपने बड़े भाई को सम्मान प्राप्त कराया, पर काम इन्हीं को करना पड़ता है।*

*चीनी भिक्षु आनन्द तो इधर हमारे अनुसन्धान के काम में भी बहुत भाग ले रहे हैं।*

*मैंने अंतिम अध्याय के भाग को छोड़कर सारे 'सूत्रकृतागम्' का अनुवाद कर डाला। बुकपोस्ट बनाके तैयार रखा है। परसों सवेरे तो कलकत्ता में डाक में डाल देना है। थोड़ा ही बाकी रहता है। युनाइटेड कमर्शियल बैंक के मैनेजर श्री पाठकजी की चिट्ठी आई है। पिछली बार भी अपने घर ले गये थे जो अशोक बाबू के घर से बहुत दूर नहीं है। अब भी घर पवित्र करने का निमंत्रण दे रहे हैं। सारा परिवार अच्छा है।*

*शायद यह पत्र और मैं साथ ही दार्जिलिंग पहुंचूं। बहुत लिखने को है भी क्या। जो है, वह तो वहीं मुंह से कहूँगा। यही इच्छा है, तुम वर्षा में न मेरा इंतिजार करो।*

*अगले साल दो एम. ए. फिलासफी के विद्यार्थी यहाँ आकर भिक्षु बनना और पढ़ना चाहते हैं। 75 रुपया मासिक में काम हो जायेगा, ऐसा लोग सोच रहे हैं। एक कोमलचन्द्र जैन ही मंजूर हुए। इस प्रकार तीन पी-एच. डी. के छात्र हमारे विभाग में रहेंगे।*

*पत्र को लिखते समय बीच-बीच में मिलनेवाले आ रहे हैं। सात बजने में चार मिनट है, जब आगे की पंक्तियां लिख रहा हूँ। आनन्दजी बुद्धमूर्त्ति को ले जाने के लिए जहाज में जाते हैं। फिर 8-25 पर यह पंक्तियां लिख रहा हूँ। अभी-अभी शांतिजी और उनकी पत्नी गई हैं। सामान 44 पौंड और 10-12 पौंड से ज्यादा है। हाथ में लेने का भरोसा है।*

*बहुत-बहुत चुम्बन, बहुत बहुत आलिंगन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

एक पत्र उन्होंने इससे पहले 1 तारीख को भी लिखा था, जो इस प्रकार है :

*केलानिया*
*1-8-60*

*प्यारी,*

*27-7 का पत्र मिला। यह जानकर संतोष हुआ कि 22 जुलाई तक के मेरे सारे पत्र मिल गये। फाटक भी लग गया, बोर्ड भी बना हुआ है, गार्डन बन गया। प्यारी ने कितनी स्वागत की तैयारी कर रखी है। मैं बस की फिकर नहीं करूँगा, टैक्सी ले लूँगा और लोरेटो कान्वेन्ट के पास उतर जाऊँगा।*

*मुकुन्दीलालजी का पता नहीं मालूम था, इसलिए मैंने पत्र नहीं लिखा। पहिले पते से हटनेवाले थे। प्यारी, आज ज्यादा नहीं लिख सकती, और इधर मैं हूँ कि कागज का कोना भी छोड़ना नहीं चाहता।*

*आज कोलम्बो गया। श्री मगनभाई कापड़िया के साथ बैंक गया। वहाँ से 300 रुपये का ड्राफ्ट कलकत्ता के पते का और 50 रुपया नगद लिये। कुछ देर थी, पास मे हजामत की दूकान थी, इसलिए बाल भी कटवा लिये।*

*डॉ. परेरा ने टीका आदि लगा दिया था। कोलम्बो से पुस्तिका लेके इनके हस्ताक्षर करा लिये, जिसमे लौटते समय दार्जिलिंग मे उसकी जरूरत न हो। यहाँ की सरकार कलेरा, टाइफाइड, चेचक का बहुत ख्याल करती है। भारत मे इसकी पूछ नही है। इसलिए यहाँ से जाते समय जरूरत नही पड़ती। इस समय 7-12 बजे रात के है। परसो इस वक्त विमान कलकत्ता की ओर उड़ रहा होगा और 9 बजे कलकत्ता मे उतार देगा। आज डाबर को आने का तार दे दिया। आज कुछ नहीं लिखा। 1 बजे तक नींद तो आयेगी नही, इसलिए कुछ शायद लिख भी लूँ।*

*सामान आज ही तीनो बैगो बक्सो मे डाल दिया। परसो तोल लूँगा। 44 से अधिक पोंड नही लाना है। मेरा एक ही सूटकेस है। बैग और अटैची तो तुम्हारे लिए है। देखे कलकत्ता मे क्या चीज दीख जाती है। वहा से और लाना है। राधामोहन बाबू के बच्चो के लिए तीन खिलौना लाऊंगा। सूती साड़ी 4 लाऊँगा 6 गजवाली। एक डिब्बा रसगुल्ले का भी या दो। एक पहिले खाने के लिए और एक जया के जन्मदिन पर। मेरी बेट्टी बहुत पढ़ रही है ना ? कित्ती प्यारी बेटी है। पापा की सारी कहानियाँ जरूर पढ़ी होगी। और मेरा बेटा भी किसी से पीछे नहीं रहेगा। वह मेरे आते ही टेबुल सुना देगा। बेटा कभी पीछे रहनेवाला नही है। पापा की और अपनी नाम-हँसाई थोड़े ही करेगा। राहुलजी का बेटा है ना ? उसे भी तो बहुत पढ़ना है। पापा की सारी पुस्तके पढ़नी है। चित्र भी बनाना है।*

*अब तो 'ग्रीन रीजेस' भी सज गया है। उसका कोई दूसरा नाम रखना होगा।**

*प्यारी को खूब चुम्बन, खूब आलिंगन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**कलकत्ता में :** 3 अगस्त (1960) बुधवार को पंडितजी ने 1 बजे दिन के पहिले ही विद्यालंकार से प्रस्थान किया। कार से रत्नमाल्य विमान स्थल पर 1 बजकर 20 मिनट पर पहुँचे। उनके साथ उनके सहयोगी भिक्षु प्रज्ञाकीर्ति, भिक्षु प्रज्ञाकर, अनिरुद्ध आदि विमान स्थल तक उनको पहुँचाने आये। यहाँ के कस्टम आफिसर बहुत अच्छे थे। डेढ़ घंटे बाद मद्रास पहुँचे। वहाँ पर भी कस्टम में कोई दिक्कत नहीं हुई। शाम तक मद्रास में ही ठहरना था। शाम सात बजे विमान उड़ा और 9 बजे रात को दमदम हवाई अड्डे पर पंडितजी उतर गये। विमान स्थल पर उनको लिवाने श्री अशोकबाबू सपत्नीक तथा भगवद्दत्त राकेशजी आये हुए थे। उनके साथ पंडितजी रासबिहारी एवेन्यू स्थित 'डाबर हाउस' गये। आज की लम्बी यात्रा की थकान मिटाने के लिए पंडितजी

*'ग्रीन रीजेस' का नाम अब 'राहुल निवास' है।

जल्दी ही सोने चले गये।

4 अगस्त को वे कलकत्ता में कई जगह गये। पहले राष्ट्रीय पुस्तकालय में सारिपुत्र प्रकरण को टाइप कराने का प्रबन्ध करवाया डॉ. महादेव साहा के माध्यम से। फिर रामजीदास जेटिया लेन (बड़ा बाजार) में श्री मणिहर्ष ज्योतिजी से भी मिलने गये। रात को 'डाबर भवन' में रहकर तिब्बती कोश के प्रूफ देख डाले। यह कोश कलकत्ता के बैप्टिस्ट मिशन प्रेस में छप रहा था। 5 अगस्त को वे प्रेस में प्रूफ दे आये, 'सूत्रकृतागम्' (जो कलकत्ता के प्रेस में छप रहा था) की प्रेस-कापी भी दे आये। उस प्रेस में फारसी–हिन्दी का भी टाइप है। 12 प्वाइंट का उर्दू मोनोटाइप भी था। प्रेस से वे 1 बजे डाबर हाउस लौट आये। 6 बजे शाम को डाबर भवन में एक साहित्यिक गोष्ठी का आयोजन हुआ, जो राकेशजी की 'संस्कृत कामायनी' के सम्बन्ध में आयोजित की गई थी। श्री पट्टाभि (संस्कृत अध्यापक, विदेश) भी अच्छा बोले। पंडितजी भी बोले। गोष्ठी में 20-25 आदमी थे, जिनमें श्री केसरियाजी भी थे।

अगले दिन 6 अगस्त को स्थानीय माहेश्वरी भवन में पंडितजी का भाषण रखा गया था। उसमें पहिले ही वे वाल परिषद् में गये। वहाँ रणदेव ने गाया और बाँसुरी बजाकर भी सुनाया। अब कल पंडितजी अपने घर की ओर प्रस्थान करनेवाले थे। उन्होंने कलकत्ता को चार दिन दिये।

## दार्जिलिंग के निजी गृह में

**7 अगस्त (1960) रविवार :** पंडितजी लिखते हैं–"पौने सात बजे सबेरे दमदम विमानस्थल पर पहुँचे, कुछ साथी पहुँचाने आये। हवाई जहाज आठ बजे के बाद उड़ा। पर थोड़ी दूर जाकर लौटना पड़ा, क्योंकि उसमें तेल निकलने लगा था और आग लगने का डर था। 1 घंटा में दूसरे विमान से 11 बजे के करीब बागडोगरा (दार्जिलिंग) विमान स्थल पहुँच गये। 1949 में अब तक बहुत मकान बन गये हैं।" 8 मील की दूरी पर सिलीगोड़ी पहुँचे, फिर टैक्सी से 48 मील (80 किलोमीटर) तय करके दार्जिलिंग पहुँचे दो बजे के बाद। बीच में खरसाग में उतरकर खाना खाया मोटर अड्डे के पास। (लोरेटो कान्वेन्ट के गेट पर) बच्चों के साथ कमला प्रतीक्षारत थी।

"अपने घर 'ग्रीन रिज' (अब 'राहुल निवास') में पहुँचे। जैसे हर्न-क्लिफ (मसूरी) में स्थान के अनुपयोग से हद की थी, वैसे ही यहाँ। घर के आधे भाग में चार बड़े कमरे, दो स्नानगृह, कोठार और रसोई और बरामदा है। दूसरे भाग में छोटे बड़े चार कमरे हैं और दो स्नानगृह तथा एक रसोई। बाद में किराये पर देना होगा।" सो ग्रीन रिजेस (Green Ridges) पंडितजी को बहुत भाया। घर के सामने बड़ा-सा लॉन होने के कारण धूप में बाहर बैठना पसन्द किया।

दार्जिलिंग आकर 8 अगस्त को उन्होंने प्रतिदिन नियम से टहलने का निश्चय किया, वैसे तो यहाँ वर्षा होती रहती है। आज भी 9 को टहलने गये मेरे और बच्चों के साथ। 10 अगस्त को दार्जिलिंग सरकारी कालेज में तुलसी जयंती समारोह में वे भी सम्मानित हुए। श्रीलंका में अत्यधिक परिश्रम करने के बाद पंडितजी अपने घर में विश्राम करने आये थे, अतः यहाँ उनको कोई विशेष काम नहीं करना था। 11 अगस्त को वर्षा के बावजूद वे टहलने गये। आज कलिम्पोंग से राधामोहन बाबू (वकील साहेब) उनसे मिलने आये। दोनों में काफी बातें हुई। वकील साहेब मेरे जीजाजी थे और उन्होंने ही दार्जिलिंग के इस मकान का प्रबन्ध किया था। 12 अगस्त को भी वे टहलने गये। अपने साथ जया जेता और मुझे भी ले ही जाते थे।

दार्जिलिंग में उस समय सिंहली भिक्षु जयवर्धन (इन्दसुमन) आये हुए थे, जिनसे तिब्बत में ही पंडितजी का पुराना परिचय था। 13 अगस्त को भिक्षुजी पंडितजी से मिलने घर ही आये। उनके साथ स्थानीय ओरियेन्ट रेस्तराँ के मालिक एक नेपाली बौद्ध सज्जन भी आये थे। इन सज्जन के आग्रह पर पंडितजी सपरिवार ओरियेन्ट होटल में गये और जयवर्धनजी से भी मिले। आज दोपहर का भोजन ओरियेन्ट के मालिक की ओर से हुआ। पंडितजी स्वयं घुमक्कड़ थे और समानधर्मा घुमक्कड़ों को वे पसन्द करते थे। उनकी इच्छा हुई कि "जयवर्धन जैसे साहसिक घुमक्कड़ की एक 60 पृष्ठों की जीवनी लिखी जाय।" जयवर्धनजी ने अपना सारा जीवन तिब्बत की कई बार की कठिन यात्राएं करके बिताया, इसलिए पंडितजी उनसे प्रभावित थे। वह उनके साहसिक जीवन

की कथा को आज के युवा पाठको के लिए लिपिबद्ध कर देना चाहते थे। तय यह हुआ कि जयवर्धनजी एक महीने के लिए पडितजी के घर मे रहेगे और पडितजी प्रतिदिन उनसे पूछ-पूछकर नोट लेंगे। और 14 अगस्त से उन्होने यह कार्य आरम्भ भी कर दिया। आज उन्होने भिक्षुजी के जीवन के कुछ नोट लिये। टहलना भी उनका जारी रहा।

इस साल उनका स्वास्थ्य पहले की तुलना मे ठीक था। इसलिए टहलना, चलना, फिरना, लिखना इत्यादि काम करने मे उनको आनन्द आ रहा था। फिर परिवार के साथ होने से उनको आराम भी मिल रहा था। अतः वे खुश थे।

15 अगस्त को पडितजी ने जयवर्धन की जीवनी के और नोट लिये। वह भिक्षुजी हमारे घर रहने आ गये थे, इसलिए पडितजी को सुविधा हो गई। टहलना नियमित हो रहा था। उसी दिन (15 अगस्त) शाम को 'एलिस विला होटल' मे कटिहार से आये 'रसधारा' साहित्यिक सस्था के कुछ साहित्यकारो ने एक गोष्ठी का आयोजन किया था। पडितजी को आग्रहपूर्वक आमत्रित किया। वे मुझे लेकर गये और वहाँ भारतीय दर्शन पर उन्होने व्याख्यान दिया। इस साल आसाम मे बगाली और असमियों के बीच जातीय दगा हो जाने के कारण बगाल ने स्वाधीनता दिवस उत्सव नही मनाया; लोगों को पता चल गया कि राहुलजी इस समय दार्जिलिग मे है, अतः घर पर भी उनसे मिलने प्रायः लोग आने लगे। मधुमेह के रोगी का स्वास्थ्य पूरी तरह ठीक तो नही रहता, पर कचनजघा की गोद मे बसे इस पर्वतीय नगर की शीतल बयार का वे आनन्द ले रहे थे। 16 अगस्त को भी उन्होने सिहली भिक्षु का यात्रा वृत्तान्त लिखा। 17 अगस्त को भिक्षु इन्दसुमन से पूछ कर नोट लिया।

आज के ही दिन सागर (मध्यप्रदेश) निवासी घुमक्कड रामदुलारेजी उनसे मिलने आये। 18 अगस्त को घुमक्कड रामदुलारे ने अपनी यात्रा का वृतान्त उनको सुनाया, क्योकि पडितजी के 'घुमक्कड शास्त्र' को पढकर ही रामदुलारेजी घुमक्कड बने थे। पता चला, इन्होने असम को छोडकर सारे भारत की पैदल यात्राएँ की थी। आज पडितजी ने इन्दसुमन की जीवनी को 1940 तक पहुँचा दिया। 19 अगस्त को तिब्बती कोश के गैला प्रूफ कलकत्ता के बैप्टिस्ट मिशन प्रेस से आये, उन्होने देखकर आज ही लौटा दिये और शाम को चौरस्ता तथा मालरोड की ओर टहलने गये।

20 अगस्त की सुबह उन्होने भिक्षु इन्दसुमन की जीवनी के कुछ अश लिखे। आज भी 'तिब्बती कोश' का गेली प्रूफ आया और उन्होंने देखकर आज ही लौटा दिया। शाम को श्री फुनछोग फोटाइ (साक्या) के पास मिलने गये। फुनछोग फोटाइ् साक्या (तिब्बत) मे 1934-36 की यात्राओं मे पडितजी के मेजबान रहे थे। तिब्बत मे हुई 1959 की क्रान्ति के कारण वह अपनी माता और परिवार के अन्य लोगों के साथ आकर दार्जिलिग मे निवास कर रहे थे। फुनछोग फोटाइ् लामा के वेश मे थे। पडितजी मुझे भी उनसे मिलाने ले गये थे। उन लोगो ने राहुलजी से मिलकर बडी प्रसन्नता प्रकट की। 22 अगस्त को भी वे फुनछोग से मिलने उनके निवास स्थान पर गये। 21 और 22 अगस्त को इन्दसुमन की जीवनी के अश लिखे। 21 अगस्त को ही दार्जिलिग के नेपाली साहित्य सम्मेलन की गोष्ठी मे उन्होने भाषण दिया। 23-24 अगस्त को भी उन्होंने इन्दसुमन-चरित्र लिखा। 23 अगस्त को 'सूत्रकृतागम' का पहला फर्मा छपकर आ गया। 25 को किताब महल से 'दिवोदास' का प्रूफ आया और अगले दिन प्रूफ को देखकर लौटा दिया। 26 अगस्त को भी जयवर्धन की जीवनी मे उन्होने कुछ अश जोडे। "जयवर्धन को डिक्टेट करने के लिए टाइपिस्ट मिलेगा, सोमवार 29 से आरम्भ होगा। कमला को पसन्द नही कि कोई और आकर टाइप करे क्योकि कमला स्वय टाइप कर देना चाहती थीं। वह नही समझतीं कि 'दिवोदास' और 'सूत्रकृतागम' को टाइप कर दे तो वही बहुत है।" बाद मे इन्दसुमन की जीवनी को मेरे छोटे भाई हरि ने टाइप कर दिया। उस शाम पडितजी परिवार को लेकर घूमने गये। जया-जेता अतिशय प्रसन्न थे पापा का सान्निध्य पाकर।

27 अगस्त को पंडितजी ने 'इतिहास पुरुष' शीर्षक लेख दो पृष्ठों का मुझ से टाइप करवाया। सोचा कि कल एक और लेख लिखवायेगे। यह भी निश्चय किया कि परसों से 'दिवोदास' और 'सिंहल घुमक्कड' को टाइप करवाना शुरू करेंगे। 28 अगस्त को हमारे पडोसी कप्तान लाल के इकलौते बेटे का पन्द्रहवाँ जन्मदिन

था। स्थानीय ग्लेनरीज रेस्तराँ में लाल साहब ने टी-पार्टी में पंडितजी और मुझे आमंत्रित किया था, और भी कई सुसंस्कृत लोग वहाँ आये थे। श्रीमती लाल सुसंस्कृत और कलामर्मज्ञ महिला हैं। उनके परदादा मुखिया जोधपुर से 18वीं सदी के आरम्भ में आये थे, राय-रयान थे और सिलहट के गवर्नर के पद पर रहे। राजबाड़ी पूर्वी पाकिस्तान (अब बंगला देश) में रह गई और अन्य सम्पत्ति भारत में। कप्तान लाल के पिता राजा पी. सी. लाल से भी पंडितजी का पहले से ही परिचय था। इस वजह से लाल परिवार के साथ पंडितजी मिलते रहते, वे लोग भी ग्रीन रिजेस में जाते रहते।

सोमवार 29 अगस्त से उन्होंने 'सिंहल घुमक्कड़ जयवर्धन' की जीवनी को हरि से टाइप कराना शुरू किया। "आज इसके छः पृष्ठ टाइप हुए, आठ पृष्ठ हो सकेगा प्रतिदिन। पुस्तक 200 पृष्ठ की होगी।" उसी दिन स्थानीय रामकृष्ण बी. टी. कालेज में उन्होंने शिक्षा विषय पर भाषण दिया। 30 अगस्त को भी उन्होंने जयवर्धन के पाँच पृष्ठ टाइप कराये। "आशा है छः से आठ पृष्ठ तक रोज होंगे। 20 फर्म की पुस्तक लिखनी है, जिसको 30 दिन तक लिखाना है। दिवादास को यहीं रहकर समाप्त करना है।" 31 अगस्त को 'घुमक्कड़' के आठ पृष्ठ टाइप कराये, अब तक कुल 20 पृष्ठ टाइप के हो गये।

## सितम्बर 1960

1 सितम्बर को हरि कलिम्पोंग गया था, इसलिए टाइप का काम न हो सका। अब घर में चार ही प्राणी—पंडितजी-कमला जया जेता—रह गये। आज सिंहल के आठ पृष्ठ तक लिखा। टाइप का काम मैंने किया, अब उसके 28 पृष्ठ हो गये। इस हफ्ते 16 पृष्ठ और लिखे जायेंगे। 2 और 3 सितम्बर को भी उन्होंने जयवर्धन पर लिखवाया और रात के 10 बजे तक काम किया। 4 सितम्बर को वे काम नहीं करवा पाये, क्योंकि लोग मिलने आते रहे। पंडित जगन्नाथ त्रिपाठी शास्त्री (रिसर्च स्कालर) उनसे मिलने आ गये। आज ही पंडितजी ने अपनी डायरी में लिखा—"आज शरीर की शक्ति कमजोर हो गई। एकाएक यह बात हुई।"

5 सितम्बर को उनका लिखने का काम चलता रहा। किताब महल ने 4200 रुपये का चेक भेज दिया। 6 और 7 सितम्बर को भी 'घुमक्कड़' का अध्याय लिखाने का काम चलता रहा। फिर 8 और 9 सितम्बर को उन्होंने कुछ नहीं लिखाया। अगले सारे दिन भी उन्होंने लिखाने का कोई काम नहीं लिया, बस 'सिंहल घुमक्कड़' के टाइप किये पृष्ठों का संशोधन किया। 14 सितम्बर को फिर उन्होंने 'जयवर्धन' में हाथ लगाया और 15 सितम्बर को भी यही क्रम चला। "आज डॉ. उदयनारायण तिवारी की चिट्ठी आई। लिखा था राहुलजी की बीमारी से उन्हें परेशानी हुई है।" 16 सितम्बर को भी वे जीवनी लिखाते रहे। परन्तु हमें ऐसा लगता था कि अब उनको शारीरिक शिथिलता के कारण पढ़ने-लिखने में भी पहले की तरह रुचि नहीं रह गई थी।

श्रीलंका से 17 अगस्त की लिखी अमरसिंह की चिट्ठी उनके पास पहुँची, जिसमें लिखा था कि आपने जान-बूझकर (याने पंडितजी ने) भांजी मारी। "उसको छात्रवृत्ति शायद नहीं मिली थी, इसलिए क्षुब्ध था।" 17 सितम्बर की शाम को पंडितजी परिवार के साथ हिन्दी फिल्म देखने गये। 18 सितम्बर को 'सिंहल घुमक्कड़' लिखाने का काम समाप्त हुआ। 19 को उन्होंने घुमक्कड़ को दोहराया। 20 सितम्बर को बेटी जया का जन्मदिन। इस बार अपनी बेटी के जन्मदिन पर पिताजी घर में उपस्थित थे, इसलिए बिटिया का जन्मदिन सबने मिलकर मनाया। 21 सितम्बर को उन्होंने 'सिंहल घुमक्कड़' को दोहराया। 'जयवर्धन' कुछ दिन ही पहले हमारे यहाँ से चले गये थे, पर वह प्रायः आते थे। आज वह फिर आये। 22 सितम्बर को मौसम अच्छा रहा। अतः पंडितजी शाम को घूमने गये परिवार को लेकर। 23 को वे 'सूत्रकृतागम' को दुहराते रहे। यह क्रम अगले 30 सितम्बर तक जारी रहा, बीच-बीच में विश्राम भी कर रहे थे। उनका शरीर अब पहले जैसा चुस्त नहीं था।

## अक्तूबर 1960

1 और 2 अक्तूबर को उन्होंने डायरी में कुछ नहीं लिखा। 3 अक्तूबर को 'सूत्रकृतागम्' की शेष सामग्री भेज दी। उस दिन की डायरी में लिखा—"25-10 को कलकत्ता जाना ठीक किया। 8-10 को गन्तोक (सिक्किम)

जायेंगे। टशी नाम्गयाल इंस्टीट्यूट आफ तिब्बतोलोजी की ओर से उनके पास निमत्रण भेजा गया था। 4 अक्तूबर को इंडियन एयरलाइंस आफिस में जाकर वे 29-10 को कलकत्ता से कोलम्बो तक की विमान सीट का आरक्षण करवा आये। 5 और 6 अक्तूबर को उन्होंने कोई खास काम नहीं किया। 7 अक्तूबर को तिब्बती-हिन्दी कोश के प्रूफ को देखकर लौटा दिया। आज ही वे इंडियन एयरलाइंस के आफिस मे जाकर पता लगा आये कि 29-10 को मद्रास का विमान कलकत्ता से मिल जायगा। उससे आगे कोलम्बो तक का मगल तक मिल जायेगा। कल (8 अक्तूबर को) उन्हें गन्तोक जाना था।

**गन्तोक (सिक्किम) :** 8 अक्तूबर "जीप साढ़े 10 बजे चली। 5 बजे शाम के करीब गन्तोक पहुँचे। रास्ता बहुत जगह टूटा हुआ था। जीप आफिस मे । मील इधर ही नाम्गयाल इंस्टीट्यूट आफ तिब्बतोलोजी के डाइरेक्टर श्री निर्मलकुमार सिन्हा से भेंट हुई। उसी समय डॉ. बापट तथा श्री देवप्रिय वलिसिंह (महाबोधि सभा) आ गये। गेस्ट हाउस मे हमारे रहने का प्रबन्ध था।' गन्तोक में बौद्ध धर्म और संस्कृति पर एक महासम्मेलन का आयोजन हो रहा था। उसमें अंशग्रहण करने के लिए भारत के अनेक बौद्ध विद्वान आमंत्रित होकर गये थे, जिनमें हमारे पंडितजी भी एक थे। 9 अक्तूबर को "दोपहर बाद इंस्टीट्यूट गये। यहाँ के पुस्तकालय को देखा, कंजूर-तंजूर के अतिरिक्त और भी बहुत सी दुर्लभ पुस्तकें हैं।" सभा में भाषण दिया। स्मृतिक्षीणता के कारण 20 मिनट से अधिक भाषण नहीं दे सके।

10 अक्तूबर शनिवार "शाम को 2.30 बजे इंस्टीट्यूट गये। किताबें देखी। डाक्टर नलिनाक्ष दत्त, डाक्टर बापट, देवप्रिय वलिसिंह, लामा कशव बकुल आदि आये थे। शाम को भोजन राजा (छोग्याल) की ओर से हुआ।"

**गन्तोक से दार्जिलिंग को प्रस्थान :** मंगलवार, 11 अक्तूबर—"साढ़े 10 बजे चले गान्तोक से। मुश्किल से सीट मिली। 62 मील की यात्रा। वर्षा रही। शाम को 3 बजे दार्जिलिंग पहुँचे। धूपनाथजी आये हुए थे।' 12 और 13 अक्तूबर को पंडितजी ने कोई विशेष काम नहीं किया, बस अपने मित्र धूपनाथजी से बातें करते रहे। बीच-बीच में जया जेता के साथ भी बात होती थी। शाम को दोनों मित्र घूमने के लिए जाते रहे। 14 अक्तूबर को 'सूत्रकृतागम' के चार फर्मे छपकर आ गये। 15 अक्तूबर को उन्होंने लिखा—"कमला और धूपनाथ तथा जेता सुबह कालिम्पांग गये और शाम को लौट आये।' श्री बी. के. सरकार इंजीनियर आये और कहा—"इस मकान को दुमंजिला मत बनवाइए। दूसरा मकान लीजिए।" पंडितजी सोच रहे थे कि एक और मकान मिल जाय, सेठ जेठमल भोजराज से कर्ज लेकर, और उसे किराये पर उठा दें। महीने में कम से कम 300 रुपया किराये का उठ जाये तो हमारे लिए काफी होगा, तब वे सीलोन से घर लौट आयेंगे। विद्यालंकार में उनकी देखभाल करनेवाला कोई नहीं था. परिवार को साथ रखने में सोचते थे कि बच्चों की पढ़ाई की वहाँ दिक्कत होगी, साथ ही कमला के भविष्य को भी देखना है। जब तक वे जीवित रहेंगे, तब तक तो कोई बात नहीं, पर उनके संसार से उठ जाने के बाद विदेश में कमला और बच्चों का क्या होगा? इससे अच्छा है, अपने देश मे ही रहें और नौकरी की भी तलाश करें। किन्तु मैंने उनको बराबर सीलोन याने विदेश जाने से रोका था। यह उनके मित्र लोग शायद नहीं जानते थे, क्योंकि वे लोग 'आगे नाथ न पीछे पगहा' वाले लोग थे। दूसरों की समस्याओं को सोचने के लिए उन लोगों के पास हृदय नहीं था। वे चाहते थे कि बस, राहुलजी श्रीलंका में रहें और अधिक से अधिक लिखने का काम करें, उनकी कठिनाइयों की परवाह करनेवाला वहाँ कौन था? वे लोग तो राहुलजी को मनुष्य की तरह जीने भी नहीं दे रहे थे। परिवार से उनको अलग रखकर उनके मस्तिष्क और रुग्ण शरीर पर अत्याचार ही कर रहे थे। मैं नहीं चाहती थी कि इतने बुढ़ापे और रोगग्रस्त शरीर को लेकर राहुलजी श्रीलंका में रहें। पर स्वयं राहुलजी पर सन्यासी मित्रों का प्रभाव था, वे उनसे काम ले रहे थे, पर उनके शरीर की स्थिति पर ध्यान नहीं दे रहे थे।

दार्जिलिंग आये अभी दो ही महीना हुआ, पर राहुलजी फिर श्रीलंका लौटकर जाने की बात करने लगे, सुनकर हमें बहुत दुःख होता था, पर वे किसी के कहने से रुकनेवाले तो नहीं थे, उन पर तो सन्यासी मित्रों का जादू चढ़ा हुआ था। उनके फिर से जाने की बात सुनकर हम—जया-जेता और मैं तीनों दुःखी थे, परन्तु वे तो जायेंगे ही। मानेंगे कहाँ! पंडितजी का बार-बार कहना यही था कि "बस एक और मकान का जोगाड़

करने के लिए मुझे कुछ समय विद्यालंकार में रहने दो। जब तीन सौ रुपये किरायेवाला मकान ले सकूँ तब मैं तुम्हारे पास आ जाऊँगा। बस मुझे दो साल और सीलोन में रहने दो।' कहने को कह रहे थे पंडितजी, पर उन्हें खुद अपनी शारीरिक स्थिति का भरोसा नहीं था। एक और मकान लेने के पैसे जुगाड़ करने के लिए वे सेठ जटमल भोजराज की जीवनी लिखने को तैयार हो गये, ताकि वे सेठ से कर्ज ले सकें। पर विडम्बना यह हुई कि पंडितजी एक और मकान लेने की इच्छा को अंजाम न दे सके, और जिस सेठ से वे कर्ज लेना चाहते थे, उसका भी व्यवसाय में दिवाला निकल गया। बस, बात खत्म।

16 और 17 को दार्जिलिंग में मौसम अच्छा था, अतः उनको अच्छा लग रहा था। परन्तु सैलानी लोग अब कम हो रहे थे। 19-20-21 अक्तूबर को भी दिन साफ रहा। पंडितजी ने कोई लिखने का काम नहीं किया। धूपनाथजी के साथ बात करते थे अपने परिवार के भविष्य के बारे में। धूपनाथजी भी नहीं चाहते थे कि पंडितजी फिर श्रीलंका जायें। 21 को भदन्त आनन्दजी का तार आया, जिसमें पंडितजी के प्रोग्राम के बारे में पूछा था। 22 को पंडितजी धूपनाथजी के साथ घूमने निकल पड़े। बर्चहिल होते सिंहमारी उतरे और लौटे चौरास्ता होते हुए। आज इतना चले कि स्वयं तो थके ही, बेचारे धूपनाथजी के वृद्ध शरीर को भी थका दिया। पर लिखते हैं—"धीरे धीरे चलने में ज्यादा थकावट नहीं हुई।" 23 को भी वे धूपनाथजी से बात करते रहे। आज उन्होंने धूपनाथजी को [illegible] लिया था। वे दूसरे दिन गये।

## कलकत्ता के लिए प्रस्थान

**मंगलवार :** 25 अक्तूबर को सुबह 6 बजे ही पाल्देनजी घर से रवाना हुए। मैं और जया जेता उन्हें एलिस विला तक पहुँचाने आये। टैक्सी में जब पाल्देनजी बैठने लगे तो इन तीनों ने आँखों में आँसू भरकर उन्हें विदाई दी। दार्जिलिंग टैक्सी स्टैंड से साढ़े 7 बजे चला। कर्सियांग में एक सुहृद बौद्ध उनसे मिलने आये। वहाँ कुछ मिनट ठहरे। 9 बजे बागडोगरा पहुँचे। एक सिद्ध पुरुष भी विमान से चल रहे थे। तरुणियाँ उनके पैरों पर सिर रखकर नमस्कार कर रही थीं। 10.30 बजे चले और सवा 12 बजे दमदम पहुँचे। राकेशजी अड्डे पर आये हुए थे। उनके साथ लेबर भवन गये। अशोक बाबू देवघर गये हुए हैं।

**कलकत्ता,** 26 अक्तूबर—महाबोधि सभा गये। बंगला प्रकाशक के पास गये। आधुनिक पुस्तक भवन (प्रकाशक) के पास भी गये। टिकट सप्ताह से कोलम्बो तक का कन्फर्म हो गया। प्रतीक्षा सूची में नाम कर दिया है।

कलकत्ता, 27 अक्तूबर—सीलोन को तार दिया। सवेरे राष्ट्रीय पुस्तकालय में कुलकर्णीजी से मिल आये, पुस्तकों के बारे में उनसे राय ली। भाई [illegible] बी के सत्कार से यहाँ [illegible]। उनकी लड़की का फोटो और वंशवृक्ष ले आये मिनिस्ट्री के [illegible] के लिए। सनातन बाबू से फोन पर बात हुई। अच्छी तरह से हैं। उन्हें ध्यान है—कमला की नौकरी के विषय में। सारदा के बारे में कह रहे थे। गौरीशंकर शास्त्री और चट्टोपाध्याय जी गये थे। शाम को बंगाल हिन्दी परिषद में भाषण दिया।

24 अक्तूबर का दिन साफ रहा। सवेरे आदमी मिलने नहीं आये। शाम को संस्कृत प्रचारिणी सभा में संस्कृत में बोले। पट्टाभिराम शास्त्री जो सम्पादक हैं उनका भाषण सुन्दर था।"

## पुनः श्रीलंका में

कलकत्ता से प्रस्थान करने के पहले पंडितजी ने घर में चिट्ठियाँ लिखीं। एक ओर पुनः श्रीलंका जाने का उत्साह तो दूसरी ओर उनके मन में मुझे और दो छोटे बच्चों को छोड़कर जाने का दुख था। इसी दुख को व्यक्त करने और मन के भीतर स्थित अपराध बोध को सान्त्वना देने के लिए उन्होंने ये पत्र लिखे

[1]

कलकत्ता
25-10-60

प्यारी,

आज 9.30 बजे बागडोगरा, वहाँ से 10.30 बजे उड़कर 12-15 पर कलकत्ता। राकेशजी एरोड्रम पर मिले। आज अशोक बाबू से भी फोन पर बात हुई। वह देवघर (बिहार) हैं, दो दिन मे आ जायेगे। मद्रास से कोलम्बो का 29-10 का जाना ठीक-सा हो गया है विमान द्वारा। कल निश्चित खबर मिल जायेगी। अशोक बाबू के छोटे भाई अमेरिका से आ गये। उनकी माँ बहुत डर रही थीं कि कहीं मेम न लाये।

बच्चो को खूब प्रेम से रखना। दोनों गलती करते हैं, पर प्रेम से रखो। बच्चे बहुत याद आते हैं। जया का रोता मुँह और जेता का गम्भीर। मोटर छोड़ते समय तुम्हारे धैर्य का बाँध टूट गया। प्यार की कमी नहीं है मेरे घर छोड़ने का कारण। जिस दिन 300 रुपया मासिक घर के भाड़े का प्रबन्ध हो जायेगा, मैं चला आऊँगा। दो वर्ष से ज्यादा उसमे नहीं लगेगा। प्यारी को बहुत-बहुत चुम्बन-आलिगन, जया-जेता को प्यार।

तुम्हारा,
राहुल

[2]

कलकत्ता
27-10-60

प्यारी,

कल शाम को मालूम हो गया कि 29-10 को मद्रास से कोलम्बो की सीट मिल गई। अब निश्चित है। अशोकजी आज देवघर से आनेवाले हैं। आज मैं श्री सरकार से मिलने जाऊँगा दोपहर को। कल नहीं मिल सके। आज एक जगह भाषण देना है और कल भी एक जगह।

तुम्हारा रोता चेहरा याद करके मुझे बड़ी टीस होती है, पर मजबूरी है। बच्चो के भविष्य के लिए करना ही होगा।

जया को प्यार, जेता को प्यार। प्यारी को आलिगन-चुम्बन।

तुम्हारा
राहुल

[3]

कलकत्ता
29-10-60

प्यारी,

आज सबेरे पाँच बजने मे दस मिनट बाकी है। साढ़े पाँच बजे डावर हाउस से चलेंगे और 6-50 बजे विमान मद्रास के लिए उड़ेगा। यहाँ अच्छा रहा। अशोकजी के पिता-माता और भाई बड़े आत्मीय की तरह हैं। तुम्हारी भी प्रशंसा कर रहे थे—बाहर की मालूम ही नहीं होतीं।

जया-जेता को प्यार। तुम्हारे लिए गाढ़ालिगन।

अशोकजी नहीं मिल सके।

तुम्हारा,
राहुल

## कोलम्बो के लिए प्रस्थान

"**शनिवार, 29 अक्तूबर 1960**"–सवेरे साढ़े 5 बजे डावर भवन से प्रस्थान किया। अशोकजी के माता और पिता पौने पाँच बजे ही उठ आये। जलपान हुआ। राकेशजी (भगवद्दत्त शर्मा) उड्डयन अड्डे तक गये। विमान 6-50 में नहीं चला, 7 बजे के बाद चला। तीन घंटे और कुछ मिनट में मद्रास पहुँचे। वहाँ से 12 बजे चले, डेढ़ बजे कोलम्बो पहुँचे। विमान-स्थल पर भिक्षु प्रज्ञाकरजी, आनन्दजी, मेधंकरजी, शांति भिक्षु सपत्नीक, तिस्स आदि आये थे। कस्टम ने कहीं दिक नहीं किया।"

विमानस्थल से सबके साथ पंडितजी केलानिया में विद्यालंकार के अपने निवासस्थान पर पहुँचे।

30 अक्तूबर को वर्षा चल रही थी। उस दिन पंडितजी चिट्ठियाँ लिखते रहे और सारी खत्म कर दी। उसके बाद प्रूफ भी देख डाला।

अपने श्रीलंका पहुँचने की खबर देते हुए उन्होंने घर में पत्र लिखा उसी दिन, जो इस प्रकार है :

*केलानिया*
*30-10-60*

*प्यारी,*

*कल 5 30 बजे सवेरे डावर भवन से चला। अशोकजी के माता और पिता पौने पाँच बजे ही जागकर आ गये थे। नाश्ता हल्का कर लिया। राकेशजी हवाई अड्डे तक आये। विमान 6-50 की जगह 7 बजे उड़ा और 11.15 बजे मद्रास आया। ट्रांजिट (Transit) तो होती ही है, पर दिक्कत नहीं। विमान 12 बजे के बाद चला और 1.30 बजे कोलम्बो पहुँच गया। शांतिदम्पती, प्रज्ञाकर, आनंद आदि आये हुए थे। यहाँ भी कोई देखा नहीं गया, जल्दी काम खतम कर दिया। रास्ते मे चीनी रेस्तराँ में खाना खाया। थोड़ी बातचीत, फिर बारह बजे तक लगकर सारी डाक देख डाली। साहित्य अकादमी का 1015 रुपये का चेक आया मिला, जिस पर हस्ताक्षर करके तुम्हारे पास बैंक में जमा करने के लिए भेज रहा हूँ। बिहार राष्ट्रभाषा के कागजों पर हस्ताक्षर करके भेज रहा हूँ, चेक पीछे आयेगा।*

*सीलोन बैंक ने सूचित किया कि अक्तूबर तक 750 रुपये के हिसाब से भेजा गया, अब आगे के लिए आज्ञा लीजिए। कल सोमवार को आज्ञा के लिए पत्र जायेगा। कल ही तुम्हारे वीजा के लिए भी सीलोन हाई कमिश्नर (दिल्ली) के पास लिख भेजेंगे और एक चिट्ठी तुम्हारे पास भी। उस चिट्ठी के साथ अंग्रेजी में वीजा के लिए चिट्ठी लिखकर पासपोर्ट रजिस्टर्ड द्वारा सीलोन हाईकमिश्नर के पास भेज देना। आशा है, जल्दी जवाब आ जायेगा।*

*गत चार ही घंटा सोया था, आज दिन में चार घंटा सोया। तुम तो विश्वास नहीं करोगी, पर मुझे सूना-सूना मालूम होता है। कभी तुम्हारी साश्रुनयन सूरत याद आती है, कभी जया की सजल आँखें। जेता का दार्शनिक चेहरा गम्भीर था, पर वह कुछ सोच नहीं पा रहा था। जरूर पीछे विकल हुआ होगा।*

*कलकत्ता में सुनीति बाबू से भी अच्छी तरह फोन पर बात हुई।*

*अब दार्जिलिंग में तो जाड़ा बढ़ गया होगा। मैं व्यग्रता से तुम्हारे आने की प्रतीक्षा कर रहा हूँ। अलग बुकपोस्ट से कुछ पुस्तकें भेज रहा हूँ। 'आज' वालों ने पारिश्रमिक के बारे में पूछा है। लिख रहा हूँ तुम्हारे पास साप्ताहिक भेज दिया करें।*

*जया को प्यार, जेता को प्यार। रानी को प्यारालिंगन चुम्बन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**31 अक्तूबर** को भी वर्षा होती रही। वे कोरंटिन आफिस में स्वास्थ्य की जाँच करवाने गये। वहाँ 12 नवम्बर को बुलाया। दोपहर का खाना माणिकलाल जी के यहाँ खाया और चश्मे की जाँच करवाकर वे विद्यालंकार लौट आये।

# नवम्बर 1960

पहली नवम्बर को भी केलानिया मे वर्षा हुई। पंडितजी ने मेरे वीसा के लिए सीलोन हाई कमिश्नर को लिख दिया। हमारे पास भी पत्र की प्रतिलिपि भेज दी। "2 नवम्बर को भी वर्षा हुई। 750 रुपया भंजने के लिए फिर से विनिमय आफिस में दर्खास्त दे दिया। हाल ही में घंटे-भर टहलते रहे।" 3 नवम्बर को वर्षा कम हुई। पर घंटा-भर घूमे हाल के भीतर ही। आज 5 पृष्ठ से ज्यादा 'तिब्बती कोश' का लिखा और 575 पृष्ठ तक पहुँचा दिया। अब प्रतिदिन 5 पृष्ठ का हिसाब रहेगा। 4 नवम्बर को 'सूत्रकृतागम' का प्रूफ आया और उन्होंने आज ही देखकर लौटा दिया। आज उन्होंने 'पालि काव्यधारा' के भी पाँचवें परिच्छेद का अनुवाद किया। 5 नवम्बर को वे लिखते है—"आज भी प्यारी की चिट्ठी नही आई, क्या बात है ? कोश 5 पृष्ठ और पालि काव्यधारा 3 पृष्ठ लिखा।" फिर 6 नवम्बर को लिखते है—"दार्जिलिंग छोड़ने पर कोई चिट्ठी न मिलने से चिंता बहुत हो रही है, देखें कल। आज भी 5+3 पृष्ठ हुआ।"

7 नवम्बर को विद्यालंकार विश्वविद्यालय मे परीक्षा परिणाम की सभा थी। उसमे पंडितजी ने कहा—"फेल करने की नही, पास करने की बात सोचनी चाहिए। इस बात को लोगो ने पसन्द किया। राय महाशय पेरेदनिया से तुलना करते थे—"प्रथम श्रेणी में ख्याल करें, द्वितीय श्रेणी मे भी, पर तृतीय श्रेणी मे पास कराने का ख्याल उचित नही।" 8 नवम्बर को उन्होंने कोश 5 पृष्ठ और 'पालि काव्यधारा' 3 पृष्ठ लिखे। घंटा भर घूमना भी रोज हो रहा था। दार्जिलिंग में रोज रोज टहलने से उनको लाभ पहुँचा था, इसीलिए वे यहाँ भी प्रतिदिन टहलने का क्रम जारी रखना चाहते थे।

9 नवम्बर को वे लिखते है—"गये भारतीय हाई कमिश्नर के यहाँ। अच्छी तरह पेश आये। भारत से सम्बद्ध इस विश्वविद्यालय के विषय में बतलाया। पुस्तकों जर्नलों की आवश्यकता बतलाई। हमारे पासपोर्ट मे तीन वर्ष की मियाद और बढ़ जायेगी। पहिले के क्लर्कों ने 3 मास रहने के लिए बदलने के लिए कहा था। अब सितम्बर 1964 तक का पासपोर्ट हो जायेगा। शायद उतना ही जीवन हो। (जीवन तो अप्रैल 1963 तक का ही मिला)। सतरामजी का पत्र बीमारी की खबर से चिंता का आया। कमला के पास चिंता का जवाबी तार आज भेजा। (इतने दिनों में उन्हे मेरा पत्र नही मिला था अतः चिंतित थे) आज भोजन कार्यस्थियाजी के यहाँ हुआ।"

10 नवम्बर को पंडितजी ने कोश के 5 और 'पालि काव्यधारा' के 3 पृष्ठ लिखे। दिनमणि नामक संस्था को वक्तव्य संसार की स्थिति पर दिया। कल तारा को भी देने का वचन दिया। आगे उन्होंने देनंदिनी मे लिखा—"आज कमला का पत्र आया। वियोग का दुख है। पर मैं भी क्या करूँ। दो साल किसी तरह यहाँ बिताने हैं। 31 जुलाई, 1962 में छुट्टी लेनी है।" (परन्तु उन्हे 31 जुलाई 1961 को ही छुट्टी लेनी पड़ी)। 11 नवम्बर को उन्होंने क्रमशः 5 और 3 पृष्ठ लिखे। तारा को मित्रता विश्वविद्यालय (Friendship University) पर वक्तव्य दिया।

12 नवम्बर को वे शहर गये और कोरंटिन का काम समाप्त किया। "हमारे पासपोर्ट में बदमाशों ने 1963 तक ही याने दो ही वर्ष और किया। विदेशी विनिमयवालों ने पासपोर्ट वीजा और इन्कमटैक्स की रसीद माँगी। इन्कमटैक्स मँगाने पर आया ही नही। 13 नवम्बर को कमला का तार आया। उनको मेरे स्वास्थ्य का समाचार नही मिला। तार में लिखा था—"Darjeeling No news. Very anxious. Your health wise. Kamla Sankrityayan "

14 नवम्बर को विश्वविद्यालय का परीक्षा परिणाम निकला—सभी पुरानी परिपाटी के भक्त। याने पंडितजी के विद्यार्थी उत्तीर्ण हो गये। आज उन्होंने कोश का 5 पृष्ठ लिखा। 15 नवम्बर को उन्होंने भी 5-3 पृष्ठ लिखा। उनकी पंक्ति के अनुसार—"रानी का पत्र आज आया, जया-जेता का भी। अब भी पेंसिल से ही लिखते हैं। चंक्रमण (टहलना) जारी रहा।'

16 नवम्बर को उन्होंने नियमित 5-3 पृष्ठ लिखे। डॉ. राममनोहर लोहिया की चिट्ठी उज्जैन में अंग्रेजी हटाओ के द्वितीय सम्मेलन के बारे में आई। उज्जैन से ही यह चिट्ठी आई है, पर कैसे जायेंगे। राधामोहन

बाबू को पत्र लिखा। 17 नवम्बर को भी उनका काम 5-3 पृष्ठ लिखना और पढ़ना चला। 18 नवम्बर को 5 और 3 पृष्ठ लिखा। उन्होंने सोच लिया कि 'काव्यधारा' को इसी सप्ताह समाप्त करना है और कोश का काम अगले मास के आधे में। इसके बाद पालि साहित्य के इतिहास में हाथ लगायेंगे। 19 और 20 नवम्बर को भी उन्होंने 5-3 पृष्ठ लिखने का क्रम जारी रखा। निश्चय किया 'पालि काव्यधारा' में अब दो-तीन दिन का काम रह गया है, अब उसको दुहरायेंगे। आनन्दजी कहीं बाहर गये हुए थे, आज भी उनका पता नहीं। 21 को लिखाने के काम में 5-3 पृष्ठ का हिसाब रहा। आनन्दजी आज आ गये। 22 नवम्बर को भी पंडितजी के लिखने का काम वैसा ही रहा। आज क्लास की सभा यहीं भवन में ही हुई, उसमें खाली व्याख्यान-भर हुए।

23 नवम्बर से पंडितजी ने 'पालि काव्यधारा' के हिन्दीकरण का काम शुरू किया। शुद्ध तो तभी करेंगे जब प्रेस का प्रबन्ध हो जाये। 24 को उन्होंने 'पालि साहित्य के इतिहास' में हाथ लगा दिया। कोश का काम भी चल रहा है। आज क्लास लेने गये, पर उनके अनुवादक प्रज्ञाकीर्ति थे ही नहीं। अतः पंडितजी ने संस्कृत और अंग्रेजी से काम चलाया। 25 नवम्बर को उनका 5-3 पृष्ठ का क्रम रहा। चक्रमण भी नियमित हो रहा था। फिर 26 को 5-3 पृष्ठ का क्रम चला। और आज पालि काव्यधारा समाप्त। चक्रमण भी जारी रहा। आज ही उन्होंने एक नया लेख संस्कृत में लिखना आरम्भ किया, जिसका शीर्षक रक्खा—द्रविडेषु स्थविरवादः, यह अनुमानतः 12-14 पृष्ठों का होना चाहिए।

27 नवम्बर को उन्होंने 4 पृष्ठ कोश का काम किया। लेख का थोड़ा ही अंश लिख पाये। शाम को शांतिजी के आग्रह पर चले गये गोलफेस घूमने। उसमें डेढ़ घंटा लग गया। "28 नवंबर को भी पाँच पृष्ठ कोश का काम किया। लेख में 5 पृष्ठ आज लिखा। अभी 6 पृष्ठ ही हुए हैं, 7 पृष्ठ और लिखना है।" इसी प्रकार उन्होंने 29 और 30 नवम्बर को 5-5 पृष्ठ कोश का काम लिया। इसके साथ ही संस्कृत लेख 'द्रविडेषु स्थविरवादः' को भी लिखते रहे।

## परिवार के आने की प्रतीक्षा

**दिसम्बर 1960 :** पंडितजी ने 1 दिसम्बर को भी संस्कृत लेख का कुछ अंश लिखा, पर अभी पूरा नहीं हुआ। इसके अलावा 5 पृष्ठ कोश का काम भी किया। 2 दिसम्बर को भी 5 पृष्ठ कोश का लिखा। पर वह संस्कृत लेख आज नहीं लिख पाये। 'सूत्रकृतागम्' का अंतिम प्रूफ भी आज आ गया। वे लिखते हैं—"कमला का तार आज नहीं आया, इसका मतलब है वीजा अभी नहीं मिला।" 3 और 4 दिसम्बर को उन्होंने 5-5 पृष्ठ कोश के लिखे और 4 दिसम्बर को संस्कृत लेख 'द्रविडेषु स्थविरवादः' को उन्होंने समाप्त कर दिया। 5 दिसम्बर को उन्होंने कोश के 10 पृष्ठ लिख डाले "अब इसे 3 दिन में समाप्त करना है। कमला का कल का तार मिला। वीजा मिल गया।"

6 दिसम्बर को भी उन्होंने कोश के 10 पृष्ठ लिखे और दो क्लासें लीं। 7 को भी कोश का काम चला और 10 पृष्ठ लिखे। दैनिकी में लिखते हैं—"कमला की चिट्ठी आई। 3-12 को वीजा मिला, इसी दिन टीका लगवाया। 16-12 को नये किरायेदार घर में आयेंगे तब चलेगी। 18-12 तक आने को लिखा है। खैर, आना तो कलकत्ता से विमान मिलने पर ही निर्भर करता है।"

लिखने का काम उनका चलता रहा। 8 दिसम्बर को उन्होंने कोश के 10 पृष्ठ लिख डाले। 9 दिसम्बर को लिखा—"आज तिब्बती कोश की प्रेस कापी तैयार हो गई। अशोक बाबू का शाम को तार आया—'कमला 14 को कलकत्ता पहुँच रही है।' ब्याह के लिए कालिम्पोंग जाना पड़ा। पर क्रिसमस की भीड़ में विमान में जगह, देखें, कैसे मिलती है। कोश 782 पृष्ठ पर समाप्त हुआ।" 10 दिसम्बर को उन्होंने 'सूत्रकृतागम्' की शब्दानुक्रमणिका टाइप कर डाली। 11 को भी वे 'सूत्रकृतागम्' को लिखते रहे। परिवार के आने की बात थी, अतः 12 को वे कापड़ियाजी का मकान देखने गये, पर वह पसन्द नहीं आया। महेन्द्र विश्रामगृह के लिए चिट्ठी लिखवा दी। 13 दिसम्बर को काश्यपजी (भिक्षु जगदीश) का तार आया त्रिपिटक पर राय के लिए। लिखकर

भेज दिया। एक लेख भाषा पर लिखकर 'जन' मासिक के लिए भेज दिया। 14-15-16 दिसम्बर को उन्होंने डायरी में कुछ नहीं लिखा।

**परिवार के साथ :** पंडितजी को हमने कोलंबो पहुँचने की तिथि समय पर ही तार द्वारा सूचित कर दी थी। हम लोग याने जया-जेता और मैं, 17 दिसम्बर को कलकत्ता से विमान से चले। मद्रास में थोड़ी देर रुक कर विमान फिर उड़ा। हम लोग सोच रहे थे कि कोलंबो के रत्नमाल्य विमानस्थल पर पंडितजी हमें मिल जायेंगे। परन्तु जब विमान भूमि पर उतरा तो वहाँ किसी को भी न देखकर हम लोग बहुत घबरा गये। पास में सिंहली पैसे भी नहीं, क्या करेंगे, कस्टम से निबटने के बाद हम लोग बाहर आकर असमंजस में खड़े हो गये। तभी उसी विमान से यात्रा करनेवाले एक मारवाड़ी या बिहारी युवक ने हमसे पूछा कि आप को कहाँ जाना है ? मैंने 'विद्यालंकार विश्वविद्यालय' का नाम लिया। तब उसने अपना परिचय देते हुए कहा–"मैं भी काठमाण्डू से आ रहा हूँ। कोलंबो प्लान के अन्तर्गत स्कालरशिप पर यहाँ इंजीनियरिंग की शिक्षा प्राप्त करने आया हूँ। मैं काठमाण्डू में छुट्टी बिताकर लौटा हूँ। चलिए, मैं आप लोगों को ठिकाने पर पहुँचा दूँगा।" तब हमने एक टैक्सी ली और सवा बजे विद्यालंकार पहुँच गये। टैक्सी का किराया उसी युवक ने चुका दिया। जया-जेता और मुझको हठात् अपने सामने देखकर पंडितजी चौंक गये। वे हम लोगों को लेने नहीं आये, इसलिए मैं थोड़ा रूठ गई थी, पर भदन्त आनन्दजी ने मुझे समझाया। 17 की दैनिकी में उन्होने लिखा–"आज कमला एकाएक आई। टैक्सी से आई थी। महरा रेस्ट हाउस में हम सब उसी समय चले आये।"

जब अगस्त, सितम्बर मे पंडितजी घर (दार्जिलिंग) आये थे, तब यहाँ उन्होंने डाक्टरी चेक-अप कराया था, दवाइयाँ भी ली थी। स्वास्थ्य उतना बुरा नही था। पर अभी ठीक दो महीने बाद उनको देख रही हूँ–उनके स्वास्थ्य में बहुत अन्तर आ गया है। कमजोर और थके हुए लग रहे है। काम बहुत अधिक करने से दिमाग भी शिथिल हो रहा है। गरमी से परेशान तो थे ही। बिजली के पंखे की कृत्रिम हवा में वे साँस ले रहे थे। पौष्टिक भोजन न मिलने के कारण ही उनकी ऐसी दशा हो रही थी। खैर, इस समय बच्चे उनके पास आ गये। अतः उनका थोड़ा-बहुत मनोरंजन हो रहा था। मस्तिष्क और शारीरिक शिथिलता के कारण वे कुछ दिन विश्वविद्यालय भी नहीं जा सके। इस बार हम लोग पिछले साल की तरह दूर-दूर तक घूमने भी नहीं गये। पिछले साल वे बच्चों को श्रीलंका के दर्शन कराने के लिए कितने उत्साहित थे, इस बार उनका उत्साह ठंडा पड़ गया था। एक-दो बार कोलंबो तक गये। जब उनका शरीर ताकत महसूस करने लगा तब वे हम लोगों को युनीवर्सिटी भी ले गये। वहाँ घंटे-दो-घंटे रहकर फिर हम लोग महरा लौट आते थे। इस तरह अबकी ज्यादतर रेस्ट हाउस में ही बने रहे। किन्तु अब धीरे-धीरे उनकी शारीरिक गति में शिथिलता आ रही थी। 18-19-20-21-22-23 और 24 को उन्होंने डायरी में एक अक्षर भी नहीं लिखा। 25 दिसम्बर को उन्होंने लिखा–"आज जीभ पर कुछ लकवा मार गया। बोलने में कुछ कठिनाई हुई है।" हाँ, सच ही उनकी वाणी लड़खड़ा रही थी। 26 दिसम्बर को भी उन्होंने कुछ नहीं लिखा। 27 को भी दिन-भर रेस्ट हाउस में आराम करते रहे। 28 दिसम्बर को वे विश्वविद्यालय गये, पर उस दिन क्लास नहीं थी। 29-30 और 31 दिसम्बर को उन्होंने डायरी में कुछ नहीं लिखा। कहीं बाहर गये भी नहीं। मेरे और जया-जेता के साथ मन बहलाते रहे। उन्होंने पहले ही निश्चय किया था कि 'अब डायरी का उपयोग नहीं करना है', इसलिए भी उन्होने इधर सविस्तार डायरी नहीं लिखी।

इस प्रकार 1960 का वर्ष भी बीत गया।

# 8
# वर्ष 1961 : कर्मण्यता का अंत

## विद्यालंकार विश्वविद्यालय (केलानिया, श्रीलंका) में शेष दिन

नये वर्ष (1961) के दिन भी पंडितजी ने अपनी डायरी में कोई विशेष बात नहीं लिखी। सिर्फ लिखा—"स्वास्थ्य ठीक नहीं।" अभी भी हम महरा रेस्ट हाउस में ही थे। इस बार हम लोग ज्यादा घूमना-घामना इसलिए नहीं कर सके कि पैसे की तंगी हो गई थी। सीलोन में हमें खाना-पीना-रहना सब कुछ महँगा लगता था। साथ ही पंडितजी का स्वास्थ्य ठीक नहीं चल रहा था। वे बहुत दुर्बलता अनुभव कर रहे थे। मैं उनसे बराबर आग्रह करती रही कि वे हमारे साथ भारत लौट चलें। भारत की, विशेषकर दार्जिलिंग की जलवायु उनके लिए अनुकूल है, वहाँ अपना घर है। हम लोग एकदम सड़क पर भी नहीं हैं। यहाँ विदेश में हमें आपकी बीमारी के समय बड़ी कठिनाई होगी। पर वे आर्थिक चिन्ताओं को कारण बनाकर यहाँ श्रीलंका में ही रहने का आग्रह करते थे। मैं बच्चों के साथ सीलोन में तभी तो रह सकती थी, यदि पंडितजी का 'दीर्घजीवन' होता। रात-दिन की उनकी अस्वस्थता के कारण मुझे ही नहीं बल्कि उनको भी लग रहा था कि अब उनका जीवन बहुत दिनों के लिए नहीं है। ऐसी स्थिति में हम लोग विदेश में कैसे रहेंगे, क्या करेंगे ? जब तक उनका शरीर है, तब तक तो ठीक है, पर उनके न रहने के बाद हम लोगों की क्या स्थिति होगी ? इसलिए मैंने श्रीलंका में बसना पसंद नहीं किया। वैसे तो भारत में भी बहुत अधिक अच्छे लोग होंगे, यह कोई कह नहीं सकता। जिन्दगी के थपेड़ों ने तो हमें यह सिखला ही दिया कि रक्षक ही भक्षक भी होते हैं। यह भी हमने देख लिया कि साधु-सन्यासी का जीवन व्यतीत करनेवाले पंडितजी के मित्रों में से कुछ तो राहुलजी के दुश्मन के रूप में गुण्डों को भी प्रशिक्षण दे रहे थे। पर हमारे पूज्य पंडितजी लोगों के ऐसे मुखौटेवाले चेहरे को पहचानते नहीं थे। वे सब को अपने समान ही निर्मल हृदय समझते थे। इसीलिए तो उस समय पंडितजी श्रीलंका में अपने कुछेक ऐसे मित्रों को अपना 'गार्जियन' समझकर उन्हीं के सहारे परिवार का भी यहाँ रहने के लिए कह रहे थे। किन्तु मैंने सीलोन में बसना बिल्कुल अस्वीकार कर दिया। बल्कि उनका सीलोन में रहने का मैं बराबर विरोध करती रही। आज भी मैं सोचती हूँ कि उस समय मैंने ऐसा निर्णय करके ठीक ही किया, अन्यथा हम पंडितजी के जीवन के अंतिम क्षण में उनका मुँह भी न देख पाते।

पंडितजी स्वयं इतने गम्भीर विचारक, नारी जाति के प्रति सहानुभूतिशील रहे। पहले से ही उन्होंने स्वयं हमारा श्रीलंका में बसना पसंद नहीं किया था। चाहते थे कि मुझे कोई काम मिल जाये तो वे भी यहीं आ जायेंगे। हमारी कठिनाइयों को वे समझ जाते थे। पर बाद में वे इसी जिद पर अड़े रहते कि मैं भी उनके साथ श्रीलंका में बस जाऊँ। मेरे विरोध करने पर वे नाराज होने लगे। खैर, श्रीलंका की गरमी उनके अनुकूल नहीं थी, ऊपर से उच्च रक्तचाप और मधुमेह में चीनी की मात्रा अधिक हो जाने के कारण अब उनका शरीर

शिथिलता अनुभव करने लगा था। इस प्रकार वर्ष के आरम्भ में ही, स्वास्थ्य की दृष्टि से 1961 का वर्ष खतरे की घटी ले आया।

## कोलम्बो के अस्पताल में

2 जनवरी को भी उनका स्वास्थ्य ठीक नही रहा। इन दो दिनो मे ही पडितजी का स्वास्थ्य और भी बिगड गया। उनकी वाणी लडखडाने लगी, आँखो से धुँधला दिखाई देने लगा, पावो मे ताकत नही। परदेश मे चिन्ता ही चिन्ता। ऐसी स्थिति मे कैसे पढा सकते ? अत. 3 जनवरी को भदन्त आनन्दजी तथा प्रज्ञाकीर्ति जी सभी ने मिलकर उनको कोलम्बो म डाक्टर मेडोन्सा के अस्पताल मे भरती करा दिया। टैक्सी करके उन्हें ले जाया गया था। मै और बच्चे महरा रेस्ट हाउस मे थे। उनको अस्पताल में भर्ती कराने की सूचना हमे उस दिन शाम को मिली। उस रात चिन्ता और घबडाहट के कारण मै रात भर जागी रही। किस अस्पताल में उनको रखा गया है, वहाँ तक कैसे जाया जाय ? इस परेशानी मे मुझे कुछ सूझ नही रहा था। इस समय अपने ही देश की याद आ रही थी। 4 जनवरी को भी वे अस्पताल में रहे, हम उनके पास जा नही सके क्योकि हम वहाँ ले जानेवाला कोई नही था। साथ ही महरा से कोलम्बो तक की दूरी को तै करने के लिए हमारे पास गाडी भी नही थी। 4 जनवरी को हमारा दिन भी परेशानी मे बीता और रात आँखो मे कटी।

5 जनवरी को विद्यालकार के महास्थविर प्रज्ञारामजी ने महरा रेस्ट हाउस से जया जेता और मुझे विद्यालकार (केलानिया) मे बुलवाया। फिर हमारे साथ भदन्त आनन्दजी, श्री प्रज्ञारामजी, प्रज्ञाकीर्तिजी सभी पडितजी को देखने के लिए अस्पताल गये। दिन के 12-1 बजे हम लोग वहाँ पहुँचे, केलानिया से भी अस्पताल बहुत दूर था। जाकर मैंने वहाँ का जो करुण दृश्य देखा, उसे मै अपने जीवन भर नही भूल सकती। अस्पताल का जनरल वार्ड था एक बडे से हॉल मे बहुत सारे रोगी चारपाइयो पर लेटे हुए थे। अस्पताल के कमरे की सीलिंग बहुत ऊँची नही थी वह भी टीन की छत। गरमी के कारण मक्खियाँ भिनभिना रही थी। छत का पखा भी वहाँ नहीं था। इन्ही रोगियो के बीच मे हमारे पडितजी अपनी चारपाई पर बैठे हुए थे। गरमी से परेशान, इसलिए सिर्फ बनियान पहिने हुए थे। शायद दिन के खाने का समय था। उनके हाथ मे आलमीनियम की एक थाली में रोटी जैसी चीज और कुछ सब्जियाँ थी, वे धीरे धीरे खा रहे थे। उनकी ऐसी अवस्था को देखकर मुझे बहुत कष्ट हुआ, आँखो मे आँसू उमड आये। मैं सोच रही थी—'मेरे स्वामी, आप अपने शरीर पर इतना अत्याचार क्यो कर रहे हैं ? क्यो अपने देश, अपने घर नही चले चलते। यहाँ आप मित्रों की दया पर जी रहे हैं और वहाँ आपका अपना घर है अपना परिवार है जो आपकी सेवा के लिए हर वक्त तैयार है। यहाँ अकेले रहकर आपको कौन-सा सुख मिल रहा है ?' गरमी से उनका चेहरा तमतमाया हुआ था। वहाँ वरिष्ठ भिक्षुओ के सम्मुख मे उनसे कुछ कह नही सकी, पर मेरा हृदय रो रहा था। बच्चे भी अपने पापा को इस दशा मे देखकर बहुत दुखी हो रहे थे। भिक्षु मित्र उनके लिए फल बिस्कुट ले गये थे। डाक्टर से उन लोगो ने बात की तो पता चला कि पडितजी को दो दिन और अस्पताल मे रहना होगा। उदास मन लेकर हम लोग रेस्ट हाउस लौट आये। आने के बाद मै जया-जेता से उनके पापा के बारे मे ही बाते कर रही थी। तभी करीब आधे घटे बाद एक कार रेस्ट हाउस के सामने आकर रुकी और उससे उतर रहे थे हमारे पडितजी। उनको हठात् वहाँ देखकर हम लोग चौक गये। पूछने पर उन्होने बतलाया कि उनको अस्पताल मे बिल्कुल अच्छा नही लग रहा था। डाक्टर से उन्होने छुट्टी माँग ली और टैक्सी करके रेस्ट हाउस मे बच्चो के पास आ गये।

मैंने उनको बहुत-बहुत समझाया, अनुरोध किया कि वे हमारे साथ भारत लौट चले—सुख-दुख जैसा भी हो, पर साथ रहेंगे। श्रीलका महँगी जगह है, फिर हमारे वीसा की मियाद पूरी हो जाने पर हम लोग यहाँ एक दिन भी अधिक नही रह सकते। यदि मियाद बढाकर कुछ दिन रहना भी चाहे तो हमारे रहने का खर्च, खाने का खर्च कौन देगा ? पडितजी पर ही बोझ पडेगा। इसी ख्याल से मैंने सीलोन से भारत लौट चलने का आग्रह उनसे किया, परन्तु वे अभी लौटना नही चाहते थे। तब मैंने पीपुल्स पब्लिशिंग हाउस, दिल्ली के श्री सच्चिदानन्द शर्मा के नाम पडितजी की हाल की बीमारी तथा उनकी शारीरिक अवस्था का विवरण देते हुए पत्र लिखा।

शर्माजी ने मेरे पत्र को 'नवभारत टाइम्स', 'नवयुग', 'जनशक्ति' आदि अखबारों में छपवा दिया। कई लोगों ने यह सूचना पढ़कर पंडितजी को उनकी बीमारी के लिए चिन्ता प्रकट करते हुए पत्र लिखा। पंडितजी को मालूम होना चाहिए था कि भारत में उनके कितने शुभचिन्तक हैं पर अभी वे स्वयं को युवक ही समझते होंगे, तभी तो उन्होंने पत्रोत्तर में अपनी बीमारी के बारे में साफ न लिखकर, "मैं बिलकुल ठीक हूँ चिन्ता का कोई कारण नहीं", आदि-आदि लिख भेजा। यानें मेरी दी हुई सूचना मानो गलत हो।

6 जनवरी को वे रेस्ट हाउस से विश्वविद्यालय गये। डाक्टर से इंजेक्शन लिया। आज से उन्होंने 40 युनिट इन्सुलिन इंजेक्शन लेना शुरू किया। कमजोरी उनको थी, भोजन में बहुत परहेज कर रहे थे, इसीलिए वे दुर्बल हो गये। अतः 7 जनवरी को विश्वविद्यालय जाकर डाक्टर परेरा से विटामिन बी का इंजेक्शन लिया। 8 को भी इसी प्रकार विटामिन बी इंजेक्शन लगवाया। भारत रुपये भेज सकते हैं या नहीं, इसकी भी उन्हें चिन्ता थी। अतः 9 जनवरी को उन्होंने लिखा-"विदेशी विनिमय में सन्देह है। क्या करें ?"

विटामिन बी के इंजेक्शन लेने के बाद उनके शरीर में थोड़ी शक्ति आ गई। इसलिए 9 जनवरी को वे मुद्रा नियंत्रक (Foreign Exchange Controller) के पास गये। कल निर्णय होने के बाद सूचित करने को कह आये। उसी दिन हिन्दी साहित्य सम्मेलन के आदाता श्री जगदीशस्वरूप का पत्र उन्हें मिला, जिसमें लिखा गया था कि सम्मेलन ने धर्मनीति विश्वकोश को तैयार करने की योजना बनाई है जिसके प्रधान सम्पादक का आसन पंडितजी को स्वीकार करना होगा। इस अनुरोध की स्वीकृति का उन्होंने पत्रोत्तर भी दे दिया। आज भी विदेशी विनिमय के आफिस से कोई सूचना नहीं आई। उन्हें विदेशी विनिमय की अनुमति की बड़ी चिन्ता हो रही थी। परिवार को अब शीघ्र ही भारत लौटना था, इसलिए उनके टिकट आदि का प्रबन्ध 11 जनवरी को ही कर लिया।

पंडितजी अभी बाल-बच्चों के साथ महरा विश्रामगृह में ही रह रहे थे। उनको सीलोन में अपने परिवार के साथ रहने का यही अवसर मिला था। वे बच्चों के साथ खुश रहते थे, कभी-कभी मुझ से भी अपनी पसन्द के गीत-लोकगीत गाकर सुना देने का आग्रह करते। 12 से 15 जनवरी तक वे विद्यालंकार भी नहीं गये। 16 जनवरी की डायरी के अनुसार-"बच्चों का कोई स्थायी प्रबन्ध नहीं हो सका। (कमला को) पी-एच. डी. कराया, पर काम नहीं।" वे बच्चों के भविष्य के बारे में अधिक चिन्ता करते थे। इसीलिए वे श्रीलंका आये थे कि अपने बच्चों के लिए कोई स्थायी आर्थिक प्रबन्ध कर जायें। पर उन्होंने यह नहीं सोचा कि कमला भी एक दिन नौकरी करने लगेगी, बच्चों को सँभाल ही लेगी। काम तो थोड़ा और जोर लगाने से मिल ही जाता। दार्जिलिंग में न सही, अन्यत्र भी मिल सकता था। पर पण्डितजी यही चाहते थे कि कमला और बच्चे श्रीलंका में ही बस जाये। दार्जिलिंग में जब घर लिया है तो उसको भी देखना होगा। विदेश तो आखिर विदेश ही है, अपने देश में रहना ही ज्यादा अच्छा है, यह मेरा तर्क होता था उनके साथ।

**पुनः विद्यालंकार में :** 17 जनवरी का हमारा भारत प्रस्थान करने का दिन था। इस बार हम एक ही महीना पंडितजी के साथ रह सके। आगे भी रहने का मन था, परन्तु तब आर्थिक कठिनाई होने की सम्भावना थी और हम उन पर बोझ बनना नहीं चाहते थे। उस दिन जलपान करने के बाद अपने सामान के साथ हम लोग महरा रेस्ट हाउस को छोड़कर विश्वविद्यालय आ गये। इस बार भोजन आदि सबका जोड़कर रेस्ट हाउस का 1500 रुपया खर्च पड़ा, जो हम लोगों के लिए अधिक था। दोपहर का खाना बच्चों ने पंडितजी के कमरे में खाया, जो विश्वविद्यालय के छात्रावास से बनाकर भेजा गया था। बच्चे चले जायेंगे, इस ख्याल से पंडितजी का मन व्यथित था, इसलिए उन्होंने दिन में भोजन ही नहीं लिया। वे लिखते हैं-"दिन में 1.30 बजे एरोड्रोम गये। सब ठीक हो गया। 2 बजे विमान आया, 3 बजे उड़ गया। कमला मद्रास से तार देगी। मन नहीं लगता। बच्चों के साथ रहने से ही सारी कठिनाइयाँ दूर हो सकेंगी। पर रुपयों का प्रबन्ध करना है। कम से कम एक मकान 200 मासिक किराया आनेवाला के लिए चाहिए 20000 रुपया, अर्थात् 9000। 3 वर्ष रुकना होगा।"

इस प्रकार वे बच्चों के बारे में सोच-सोचकर विकल हो रहे थे। जया और जेता को बड़े होते वे देख नहीं पायेंगे, इसलिए उनके भविष्य के लिए कुछ प्रबन्ध कर देने की चिन्ता वे किया करते थे। भारत में इसकी

आशा नहीं देखते थे, इसलिए उनको और अधिक व्याकुलता होती थी।

परिवार को विदा करने के बाद पंडितजी की मनःस्थिति और उदास हो गई। 18 जनवरी को अपनी डायरी में उन्होंने लिखा—"कमला को और एक मास यहाँ रखते, पर फिर मासिक खर्च नहीं दे पाते। मन कैसे लगे ? अब तो बराबर पास रहने का समय है।" उसी रात को उन्होंने कमला के नाम जो पत्र लिखा, उसमें भी उन्होने अपनी व्याकुल मनःस्थिति को व्यक्त किया है। पत्र इस प्रकार है :

*केलानिया*
*18-1-61*

*प्राणाधिके,*

*कल तुम गई, बड़ी देर तक नींद नहीं आई। आज दिन मे भी मन नहीं लगा। रात साढ़े नौ बजे यह चिट्ठी लिखने बैठा हूँ। मेरे लिए मन को समझाना बहुत मुश्किल है। अगस्त के आने तक कैसे ही काटूँगा। भावुकता के लिए स्थान होता है, पर बुद्धि की बात मानता हूँ। स्थायी आमदनी का प्रबन्ध करके आने में ही कुशल देखता हूँ। यदि 1962 का समय लग जाय तो प्यारी, अगस्त-अक्तूबर की छुट्टियों पर सन्तोष करना होगा। तुम्हारे लिए ही नहीं, मेरे लिए भी यह दुस्सह है।*

*मैं खाने में पूरे नियम को बरत रहा हूँ। आनन्द श्रामणेर ने आज 40 युनिट इन्सोलिन सबेरे ही दे दिया। कल ही मैं 40 युनिटवाली चार इन्सोलिन की शीशियाँ लाया। गोलियाँ भी कुछ लाया। अभी कोई काम नहीं कर रहा हूँ। आज भी प्रज्ञाकीर्ति ने क्लास ली। पर कल से (मैं) लूँगा। तुम्हे धैर्ययुक्त जानकर मुझे प्रसन्नता और सन्तोष होगा। जेता बेटे को मेरी ओर से चुम्बन करना। जया बेटी को भी चूमना माता-पिता दोनों की ओर से। बच्चे निर्दोष होते हैं। झोंक में आकर गलती कर बैठते हैं। उनको हमेशा क्षमा करने के लिए तैयार रहना चाहिए।*

*यह चिट्ठी इसी आशा पर कलकत्ता भेज रहा हूँ कि शायद 21 जनवरी तक तुम कलकत्ता रहो। अपनी यात्रा का सारा समाचार लिखना, क्या तकलीफ हुई। तुमसे वियुक्त रहकर मैं सुखी नहीं रहूँगा, पर अनिवार्यता को भी समझता हूँ। बुद्धि और हृदय का संघर्ष है। सघर्ष उचित रीति से जल्दी ही समाप्त हो जाये, यही चाहता हूँ। तुम्हारा पत्र जब तक नहीं आता, तब तक मन स्थिर नहीं होगा। प्रयाग की चिट्ठी आते ही लिखूँगा। शुक्लजी को लिखना। यदि देहरादून में काम मिल जाये तो दर्खास्त दे देना। दार्जिलिग मे तो आशा नहीं है।*

*प्यारी को बहुत चुम्बन और आलिंगन।*

*सदा तुम्हारा, राहुल*

19 जनवरी को वे लिखते हैं—"कल सबेरे कलकत्ता पहुँच गये बच्चे, कमला का तार मिला। आज एक पत्र राजेन्द्रबाबू (डॉ. राजेन्द्रप्रसाद, राष्ट्रपति) को लिखा कमला के काम के लिए।"

राहुलजी ने राष्ट्रपति को पत्र लिखा तो राष्ट्रपति ने उसका इस प्रकार उत्तर दिया :

*राष्ट्रपति भवन,*
*नई दिल्ली*
*पहली फरवरी 1961*
*माघ 12,1882 शक*

*श्रद्धेय राहुलजी,*

*आपका 19.1.61 का पत्र मिला। मैं डाक्टर बी. सी. राय को पत्र लिख रहा हूं। दार्जिलिंग बंगाल में पड़ता है और इसलिए, वही ऐसे सज्जन हैं जो इसमें कुछ विशेष कर सकते हैं।*

*आपके पत्र से यह जानकर कि आपका स्वास्थ्य ठीक नहीं रहता, चिन्ता हुई। उसका विशेष ध्यान रखियेगा।*

*आपका,*
*राजेन्द्र प्रसाद*

***Prof. Rahula Sankrityayana,***
***Dean & Head of Philosophy Dept.***
***Vidyalankara University,***
***Kelaniya (Ceylon).***

20 जनवरी को भी उनका काम में विशेष मन नहीं लगा। कुछ पढ़ते रहे और कुछ ग्रन्थों से नोट लेते रहे। 21 जनवरी को लिखते हैं–"कमला के मद्रास और कलकत्ता से भेजे दो पत्र आये। महादेवजी का भी पत्र स्वास्थ्य के बारे में आया। दोनों को उत्तर दिया। एम. ए. कक्षा को पढ़ाया। 'पालि साहित्य का इतिहास' की रूपरेखा फिर बनानी है, पहिली खो गई। अब सब अध्यायों के लिए सामग्री जमा करेंगे।"

21 जनवरी को भी पडितजी मेरे नाम जो पत्र लिखा, वह इस प्रकार था :

*केलानिया*
*21-1-61*

*प्यारी,*

*तार पहिले ही मिल चुका था। आशा के अनुरूप 19-1 की कलकत्तावाली चिट्ठी आज मिल गई। बस, आजकल सबेरे 9 बजे की डाक की प्रतीक्षा बहुत उत्सुकता से करता हूँ। मेरा भी इरादा रोज ही चिट्ठी लिखने का करता है। अब कलकत्ता मे यह दूसरा पत्र नहीं मिल सकेगा, इसलिए दार्जिलिंग के पते पर लिख रहा हूँ। मेरी चिन्ता मत करो। मैं स्वयं तुम्हारे और बच्चो की चिन्ता करते सब तरह की सावधानी बरत रहा हूँ। राजेन्द्र बाबू को भी पत्र लिख दिया। मेरा ध्यान सदा इसी ओर रहेगा कि कैसे तुमसे आ मिलूँ और बच्चों के भविष्य का भी प्रबन्ध हो जाये। अगस्त में तो आऊँगा ही।*

*इस महीने का वेतन 2060 रुपया मिला। जितना जल्दी प्रबन्ध हो जाये, करूँगा।*

*मेरी प्यारी, मुझे ठीक से समझो। अब मेरा ध्यान केवल यही है कि तुम्हारे भविष्य को निश्चिंत करते तुम से आ मिलना। काम की निराशा ही बतलाते है कि दूसरा रास्ता लेना होगा। मैं बच्चों के लिए अभी कुछ वर्षों तक और जीने का संकल्प रखता हूँ। मैंने तुम्हे यहाँ रखने का बहुत आग्रह नहीं किया, इसीलिए कि तुम्हें पसन्द नहीं था (यह) देश। इसलिए एक घर और लेने के सिवा चारा क्या ? यदि प्रयाग का काम मिल गया तो वहीं तुम्हें भी काम करना होगा। तुम जीवन से निराश न हो, तभी मुझे धैर्य होगा, क्योंकि सवाल हमारे दोनों मासूम बच्चों का है। तुम्हारी दृढ़ता और मेरा स्थायी आर्थिक प्रबन्ध दोनो आवश्यक है।*

*खाने और इन्जेक्शन का मैं ध्यान रखता हूँ। टहलना तो हफ्ते बाद ही हो सकेगा, जब थोड़ी ताकत आ जाये। मेरे मन की स्थिति अपने मन से पूछो। किसी काम से मन नहीं लगता। अगस्त भी अभी सात मास है। रात को भी और दिन को भी देर से नींद आती है। मैं तुम्हे एक मास और रखना चाहता था, पर मेरी शारीरिक स्थिति देखकर तुम्हें चिन्ता होती, इसलिए आग्रह नहीं किया। मित्रों से भी बहुत बात करने का मन नहीं करता! सोच रहा हूँ अगले साल क पाद्‌य ग्रन्थों को भी पढ़ा दूँ, जिससे छुट्टी मिल जाये।*

*आज 1 बजे मद्रास का लिखा पत्र भी मिल गया। बड़ा सन्तोष हुआ। मैं दस-बीस वर्ष और जीना चाहता हूँ, जिसमें तुम्हें अकेले संघर्ष न करना पड़े। तुम, 2040 ई. तक जीओ–बच्चों को सँभालते और लोगों को मेरे सपने के बारे में बात करते। प्यारी, तुम से मैं बहुत संतुष्ट हूँ, तुम्हारे गुणो की कदर करता हूँ। जितना चाहता था उतना नहीं कर सका। गरमी मुझे नहीं सताती क्योंकि पंखा जोर से रात-दिन चलता रहता है। तुम्हारी दिल्ली में लिखी चिट्ठी 'नवभारत टाइम्स' (दिल्ली) में छपी। महादेवभाई ने पढ़ा, उन्होंने उत्सुकता प्रकट करते हुए लिखा।*

*आज ही पत्र आया है।*

*यही सोचता हूँ प्रयाग या दार्जिलिंग या देहरादून। वार्षिक 24 हजार रुपया यदि आगे भेज सकता। प्यारी, हर निराशा और चिन्ता की घड़ी में दोनों बच्चों को देखना।*

*चुम्बन-गाढ़ालिंगन के साथ,*<br>*सदा तुम्हारा,*<br>*राहुल*

## अस्वस्थता की सूचना से राहुल-प्रेमी चिन्तित

पंडितजी की मनःस्थिति इन दिनो बीमारी के कारण कैसी हो रही थी, इसका अनुमान उनकी डायरी से लगाया जा सकता है। 22 जनवरी को वे लिखते हैं–"अनवरत चिन्ता मन को जला रही है। चारपाई पर छटपटाता हूँ। जिनको (बच्चों को) दुनिया में लाया, उनके प्रति कर्तव्य का ख्याल आता है। टाइप से ज्यादा नहीं लिख सकते। मेज पर बैठना भी कष्टकर है। चारपाई पर लेटे-लेटे हाथ से लिखने में आसान है। कुर्सी का सहारा लेना है।" 23 जनवरी को उन्होने लिखा–"बस, जया-जेता और कमला हर वक्त आँखों के सामने आते हैं। जया-जेता मानो कहते हैं–हमारा क्या होगा ? उस वक्त आँखों में आँसू आ जाते हैं। यहीं बुलाने का मन करता है। पीड़ा के कारण नींद भी नहीं आती। स्वप्न कैसा भी हो अच्छा लगता है। आज तिब्बती कोश की भूमिका लिख डाली, व्याकरण भी आरम्भ किया। अब डायरी में कुछ अधिक लिखा करेंगे। नया जीवन अपनाना है। यदि कमला और बच्चे रहने के लिए आ जायें तो 90 वर्ष तक जी सकता हूँ। तब सब कर्तव्य पूरा हो जायेगा। खाना अच्छा नही लगता। कैसे ही पूरी रोटी गले के नीचे उतारता हूँ। शरीर को कर्मण्य रखना है।"

अपने लिखने के काम में व्यस्त रहने पर भी पडितजी अपने परिवार को भुला नही पाते थे। हमारे चले आने के बाद से तो वे और अकेलापन महसूस करने लगे और रात के एकान्त मे बच्चो के भविष्य की ही चिन्ता करने लगे। अतः 24 जनवरी को उन्होंने लिखा–"आज तिब्बती कोश के लिए संक्षिप्त व्याकरण लिख कर समाप्त कर दिया। भूमिका कल ही लिख दी थी। फिर जया-जेता और प्यारी (कमला) की चिन्ता मन को विचलित करती रही। उनका संघर्षहीन जीवन यहीं (लका) आने मे है। उनके पास रहने पर मैं दस वर्ष तो जरूर जी जाऊँगा। 10 वर्ष मे 10 लाख जमा कर देना आसान है। कमला को काम भी मिल जायेगा। मेरे ही मित्र और शिष्य अगले 30-40 वर्षों तक विश्वविद्यालय के सचालक रहेंगे। वह मेरे बच्चो का ध्यान रखेंगे। कमला को स्कूल मे तीन सौ रुपये की नौकरी मिल ही जायेगी। सिहल में आ जायेगी तो मुखर भी होगी। बच्चे पढ़ेंगे, मेडिकल कॉलेज से डाक्टर बन जायेंगे। फिर कमला चाहेगी तो भारत चली जायेगी। इससे अच्छा सम्मेलन का कार्य नहीं होगा।

"सुरेन्द्र दवे की (जोधपुर) की चिट्ठी अपराह्न में आई, पत्र में पढ़ा–मैं अधा हो गया, वाणी भी खो गई। लिख दिया, ऐसी बात नहीं है। अब 'पालि साहित्य का इतिहास' कल से शुरू करना है। रोज 10 पेज हाथ से लिखेंगे चारपाई पर ही। 20 दिन में इतिहास पूरा हो जायेगा।"

कभी-कभी मित्र लोग पंडितजी से मिलने विद्यालंकार में आया करते थे, इससे उन्हे बड़ी प्रसन्नता होती थी। 25 जनवरी को "श्री वेणीशंकर झा, भूतपूर्व कुलपति, काशी विश्वविद्यालय आये।" अपरिचित नहीं बल्कि अधिक परिचित थे हम दोनों। उनसे विश्वविद्यालय के बारे में बातें हुई। तीन विभागों के अध्यक्ष तीनों भारतीय[1] हैं, यह जानकर प्रसन्न हुए। आज भी चिट्ठी नहीं आई कमली[2] की। शायद दार्जिलिंग जाकर ही भेजें। हमने

1. राहुल सांकृत्यायन, आनन्द कौसल्यायन, शान्ति भिक्षु शास्त्री।
2. आनंद कौसल्यायन ने नामकरण किया था–कमली पगली।

फिर चिट्ठी लिखी साथ रहने के बारे में। निश्चित है बच्चों की चिन्ता आयु को क्षीण कर देगी। राजकमल (चौधरी) और श्री हरिश्चन्द्र (पुष्प) ने भी बीमारी के बारे में उत्सुकता प्रकट की है। थोड़ा 'पालि साहित्य का इतिहास' लिखा। दो-चार दिन में मन की स्थिरता आयेगी।

26 जनवरी को वे अपनी दैनिकी में लिखते हैं—"कमला की 21 जनवरी और 22 जनवरी की दो चिट्ठियाँ आईं। दार्जिलिंग पहुँच गई। मन का आवेग हमारा ही जैसा है। इकट्ठा रहना तो अभी यही मालूम होता है। जवाब लिख दिया। हाईकमिश्नर ने फोन पर हमारी बीमारी के बारे में पूछा। कह दिया।" 27 जनवरी को उन्होंने लिखा—"आज भी बीमारी की खबर पढ़कर दिल्ली से डॉ. उदयनारायण तिवारी और (पटना से) किशोरी भाई की घबड़ाहट भरी चिट्ठी आई। किशोरी भाई ने मेरा पटना में रहने का प्रबन्ध किया है। 10 पृष्ठ पालि इतिहास लिखा। इतना ही क्रम रक्खे तो अच्छा है। मार्च तक पता लगेगा कि क्या करना है।"

28 जनवरी को वे 'पालि साहित्य का इतिहास' लिखते रहे। एम. ए. की कक्षा में आज उन्होंने वैशेषिक (न्याय दर्शन) पढ़ाया। "आज ही प्रयाग से हिन्दी साहित्य सम्मेलन की चिट्ठी आई। कैसे जायें ? वेतन की बात है, फिर पढ़ाई खतम करना है। कमला की चिट्ठी आज आई।" 29 जनवरी को पंडितजी ने 'पालि साहित्य का इतिहास' के दस पृष्ठ से अधिक ही लिखे। उस दिन उनकी बीमारी के सम्बन्ध में उन्हें बहुत-सी चिट्ठियाँ मिली। वे लिखते हैं—"आज बीमारी के बारे में दो तार आये। शांति परिषद् के मंत्री श्री रमेशचन्द्र पालीवाल ने लिखा—Illness Greatly Perturbing मिर्जापुर का तार है—Cityzens Anxious Welfare। पार्टी की ओर से तार है—All India Peace Croncil, Greatly concerned your health, wish your speedy recovery.—रमेशचन्द्र पालीवाल। भिक्षु शरणकर भी New Age (Delhi) पढ़कर आये पूछने।"

30 जनवरी को उन्होंने लिखा—"स्वास्थ्य अच्छा है। इन्सोलिन काम कर रही है।" भारत में उनके कितने ही स्नेही मित्र तथा बन्धु थे, जो उनकी बीमारी की खबर से चिन्तित थे। ऐसे ही एक मित्र थे सर्दार पृथ्वीसिंह आजाद, जिनको वे बड़े भैया कहते थे। "31 जनवरी को बड़े भाई सरदार पृथ्वीसिंह ने मेरे स्वास्थ्य के बारे में लिखा—यहाँ चण्डीगढ़ आयें। आज भी कुछ और चिट्टियाँ आईं।"

अब वे इन्सुलिन के भरोसे फिर से लेखन-कार्य में जोर से सलग्न हुए। काम में व्यस्त रहते भी उन्होंने मुझे बड़े कातर होते कई मार्मिक पत्र लिखे, जिनमें वे मुझे और बच्चों को श्रीलंका में अपने साथ रखने के लिए आग्रह कर रहे थे। कई नये जीवनीकारों ने यह लिखा कि राहुलजी परिवार को दार्जिलिंग में सदा के लिए छोड़कर गये थे। पर वस्तुतः यह बात नहीं थी। अफवाह उड़ानेवाले और राहुलजी और उनके परिवार से ईर्ष्या रखनेवाले ही ऐसा लिखते रहे हैं।

## फरवरी 1961

1 फरवरी को पंडितजी ने 'पालि साहित्य के इतिहास' के 10 पृष्ठ लिखे। उसी दिन 50 पृष्ठ की एक छोटी-सी पुस्तक सिंहल पर भी लिखने का उन्होंने निश्चय किया। उधर भारत से उनके स्वास्थ्य के बारे में चिन्ता प्रकट करते हुए कई चिट्ठियाँ आज भी आई और इधर वे अपनी लेखनी को और तीव्र गति दे रहे थे। 2 फरवरी को उन्होंने बड़ी मुश्किल से 10 पृष्ठ 'पालि साहित्य' के लिखे। 5-6 अक्षर सिंहली के पढ़े नहीं जाते थे। "हिन्दी टाइम्स साप्ताहिक ने चित्र के साथ हमारी बीमारी की खबर छापी है।" 3 फरवरी—"10 पृष्ठ लिखे, कमला की चिट्ठी आज नहीं आई।" 4 फरवरी को वे लिखते हैं,"12 पृष्ठ (172) तक किया 'पालि साहित्य का इतिहास', 12-13 फरवरी तक पुस्तक समाप्त हो आयेगी। एक हफ्ते में दुहरा देंगे। आज भी प्यारी की चिट्ठी नहीं आई, इसका अर्थ है सोमवार को आयेगी। उसी दिन विश्वविद्यालय की छुट्टी खतम होगी।" 5 फरवरी—"10 पृष्ठ लिखे, 180 पृष्ठ हो गये। आनन्दजी घूमकर आ गये। दो दिन से डाक बंद है।" 6 फरवरी—"आज इकट्ठी ही पाँच चिट्ठियाँ कमला की आईं। उनको कोलम्बो से रुचि नहीं है। वहीं दार्जिलिंग में काम हो जाये तो क्यों यहाँ बुलायें। राजेन्द्र बाबू की दो चिट्ठियाँ आईं। उन्होंने विधानचन्द्र राय (बंगाल के मुख्यमन्त्री) को कमला के बारे में लिख दिया है। शायद अब अगस्त में जाना ही हो। पढ़ाई के लिए प्रज्ञाकीर्ति को तैयार करा देना

है। अगस्त मे सारी पुस्तकों को लेकर आनन्दजी के साथ रेल मे जाना है। प्रज्ञाश्री कलकत्ता तक जायेंगे। अच्छा होगा। आज 19 पृष्ठ तक 'पालि साहित्य का इतिहास' लिखा। दोहराने मे बहुत मेहनत करनी पड़ेगी। राजेन्द्र बाबू की दो चिट्ठियाँ आईं। लिखा है—बीमारी के बारे मे पटने मे प्रबन्ध हो सकता है।" 7 फरवरी को उन्होंने 'पालि साहित्य' के 13 पृष्ठ और लिखे। "अब लका छोडने का ही निश्चय करना है। देखे, कैसे ही काम चल जायेगा, यदि कमला को काम मिल जाये तो ही निश्चिन्त होगे।" 8 फरवरी—"आज 220 पृष्ठ तक लिखा। तीन दिन मे 'पालि साहित्य' को लिखकर समाप्त करना है। वीरेन्द्र (धूपनाथजी के भतीजे) की चिट्ठी आई। पटने के पत्रो मे भी हमारी बीमारी की खबर छपी है।"

9 फरवरी को पडितजी ने दैनिकी मे मार्मिक पक्तियाँ लिखी। मैंने उनको पत्र मे लिखा था कि "आप हम लोगो से दूर हैं, बच्चो को पिता के सान्निध्य से वचित कर रहे हैं और मुझको जीते जी अपने से अलग कर रहे हैं। अपने बच्चो के प्रति आप अन्याय कर रहे हैं। आप घर आये और बच्चो के साथ रहे। उनको अपने से अलग रखकर उनका अहित न करे।" पर पडितजी का मन इतना कमजोर हो चुका था कि वे शब्दो का अर्थ भी अन्यथा लेने लगे थे। अतः आज की डायरी मे उन्होने लिखा—"कमला की कडी चिट्ठी आई। मुझे अपना और बच्चो का अहितचितक समझा अब तो भारत मे काम मिल ही जायेगा, इसलिए बच्चे निराश्रित नही होगे, मेरा भी जाने से तब क्या स्वार्थ रहता है। काम तो जीवन मे एक आदमी जितना कर सकता है, कर लिया है।"

इस प्रकार पडितजी विद्यालकार की अपनी कोठरी मे बैठकर अकेले न जाने क्या-क्या सोचा करते थे। कभी आशावान और कभी एकदम निराश। हमारे बारे मे कभी अच्छी-अच्छी बातें सोचते और कभी मन को कष्ट पहुँचानेवाली बाते सोचते। मैं तो बार-बार यही आग्रह करती रही कि वे भारत लौट आय और अपने बच्चो-मित्रो के साथ रहे। अपनो के बीच रहेगे तो उनको प्रसन्नता मिलेगी, मन शान्त रहेगा। पर न जाने क्या जीवन के अतिम वर्षों मे वे इस तरह निराशावादी होते गये। क्या उनको अपने देश से उतना लगाव नही रहा या देश की व्यवस्था से असतुष्ट हो गये थे ? और क्या कारण हो सकता था ? सुदूर उष्ण देश मे रहकर वे अकेले कष्ट उठा रहे थे और इधर हम उनको अपने पास, अपने बीच मे रखने के लिए उद्विग्न थे। वह कचन काया, जो हिमाचल की गरमी को भी सहन नही कर सकती, इस समय भूमध्यरेखा (Equator) से सिर्फ 8 डिग्री ऊपर अवस्थित लका की भयकर गरमी मे कृत्रिम हवा के सहारे जी रही थी। पर अन्य लोग इस बात को क्या समझे ? वह तो हमारा हृदय ही जानता था, उस तडप, को उस छटपटाहट को तो सिर्फ मै ही अनुभव कर सकती थी। शायद पडितजी को भी इतना महसूस न हुआ होगा, नही तो दैनिकी मे इस तरह की बाते न लिखते। खैर। मैंने उनको बहुत बार समझाया था, बच्चो के लिए इतनी चिन्ता करने की जरूरत नही है। सब ठीक हो जायेगा। उन्होने 22 जनवरी से 8 फरवरी तक 10 पत्र मुझे लिखे थे, जिनमे अपने जीवन के प्रति निराशा ही उन्होंने व्यक्त की थी। बाद मे वे थोडा सँभल गये।

10 फरवरी से पडितजी 'पालि साहित्य के इतिहास' को दुहराने लगे। आज उन्होने 49 पृष्ठ दुहराये। दिन मे भी दुहराना होगा। रात को बारीक काम करने मे कठिनाई होती थी। 11 फरवरी को वे लिखते हैं—"आज भी 'पालि साहित्य' दुहराते रहे। एक हफ्ता लगेगा। पाँच-छः चिट्ठियाँ आईं बीमारी के बारे में। जवाब दे दिया। कमला की चिट्ठी शीतल आई। रात को लिखना छोडना होगा, आँखो पर जोर पडता है।"

12 फरवरी को भी वे 'पालि साहित्य' को दोहराते रहे, "कल शायद समाप्त हो जाये। आज एक तमिल मुस्लिम तरुण आये। मेरी 'वोल्गा से गंगा', 'राजस्थानी रनिवास' और 'साम्यवाद ही क्यो' को तमिल मे पढ़ चुके हैं। प्रगतिशील विचार के हैं। फ्रेड्स पार्टी से सहानुभूति नहीं रखते। आज साप्ताहिक को लेख 'अतिम निर्णायक युद्ध विनाशकारी होगा' लिखा।"

13 फरवरी को भी उन्हें बीमारी के बारे मे कई चिट्ठियाँ मिलीं, साथ हा हमरा चिट्ठी भी मिली। पालि साहित्य का इतिहास दोहराते रहे ।

14 फरवरी को भी पंडितजी 'पालि साहित्य' के इतिहास को दोहराते रहे। शायद कल समाप्त हो जाये।

"प्यारी की चिट्ठी आज भी आई। राष्ट्रपति के पत्र का उल्लेख नही है। अब के चलकर एक पुस्तक 'धर्मों के अत्याचार' लिखेंगे," इस निश्चयार्थ पर यदि वह जोर देने को तैयार हुए।

15 फरवरी–"आज थोड़ा ही सशोधन किया। उज्जैन के जगन्नाथ शर्मा आ गये। कुरुणगेल के प्राइवेट कॉलेज ने बुला लिया। अब माध्यम की बात कर रहे है। आज चिट्ठियाँ नही आई। घटा भर टहले।"

16 फरवरी को पडितजी 'पालि साहित्य के इतिहास' को दोहराने मे व्यस्त रहे। लिखते हैं–"दोनो दिन कल-आज प्यारी का पत्र नही आया। मजा तो होगा अब डायरी मे लका की यात्रा लिखे।

"लंका, पहिली बार 1926 मे आये थे। अपरिचित और असाधारण-सा देश मालूम हुआ। अग्रेजो का शासन था। लोग बडे अच्छे मालूम हुए। श्री धम्मानन्द नायकथेरो तो बिल्कुल मधु जैसे मीठे थे। सब चीज का ख्याल रखते थे–खाने का, किताबो का। बस, एक दिन राजनीति मे भाग लेने के लिए आज्ञा माँगी तो चीख निकल गई, शायद पिता भी उतना प्रेम अपनी ओर से पुत्र पर नही करेगा। श्री धम्मानन्दजी तो हमारे जन्मने के बाद पढे थे और समझते नही थे। जरा देर के लिए भी पराया देश नही मालूम हुआ। विद्यार्थी पढ़ते थे, हम भी विद्यार्थी थे। मुग्ध होकर बाँचते थे। दयानन्द, प्रज्ञासार जो भी मिलता। जल्दी ही पिटक समाप्त करना था। उस समय माणिकचन्द्र पटेल, दूसरा परमारथ पडित जगतराम कोलम्बो मे मिलने आते थे। अब कोई नही है। मिर्च अब बहुत खाने मे पड़ती है। सवेरे तो दूध पावरोटी से काम चल जाता। कभी कोलम्बो कश्मीरी होटल मे खाना खाते। रुचिकर था, कोई कष्ट नही था। उस वक्त तो मधुमेह भी नही था।"

लगता है पडितजी रोज-रोज घर की चिट्ठी की प्रतीक्षा करते थे। न मिलने पर उनको दुःख होता था। चिट्ठियाँ डाक मे ही देर से पहुँचती थी। 17 फरवरी को वे लिखते है–"आज भी पाण्डुलिपि का सशोधन किया। कल पाठ पढेगे दूसरे विषय पर। आज भी प्यारी का कोई पत्र नही आया। हम तो एक दिन छोडकर लिखते रहेगे।" 18 फरवरी–"आज भी प्यारी का कोई पत्र नही, मैंने चिट्ठी लिखी। महेन्द्र (अशोकपुत्र) पर एक लेख 'आजकल' के लिए और दूसरा 'मथुरा के सोरठिया' पर लिख दिया। भेजना तो परसो होगा। कमला की चिट्ठी क्यों नही आ रही है ?" 19 फरवरी–"आज दोनो लेख 'आजकल' और 'हिन्दुस्तान साप्ताहिक' के लिए लिखकर पोस्ट के लिए तैयार कर लिया। कल भेज देगे। आधा घटा धूप मे टहले।"

20 फरवरी को उन्होंने 'पालि साहित्य का इतिहास' के पाँचवे परिच्छेद को खतम कर दिया। "जैसे ही हिन्दी समिति की चिट्ठी आ जाये, भेज सकते है। राजेन्द्र बाबू की चिट्ठी विधान बाबू (विधानचन्द्र राय) की चिट्ठी के साथ आई। सरकारी कानून मे तो 'पब्लिक सर्विस कमिशन' मे आना ठीक उतरता है। उसी से नौकरी मिलती है। प्राइवेट कॉलेजो या स्कूल मे जगह स्वीकार करने के लिए पूछा है। पर कमला ने तो आज पाँच-छः दिन हुए चिट्ठी नही भेजी। कल देखकर उत्तर देगे।

"आज एक घटा टहलते रहे। अब रोज एक घटा टहलेगे। इन्जेक्शन लेने पर भी चीनी बार-बार आती है। 40 युनिट नही, 50 युनिट लेने हैं। श्री फ्रेडरिक की अग्रेजी किताब How to live with Diabetis मे तो खाने के लिए भी ताकीद की है। कमला की चिट्ठी कल आती है या नही, कल देखकर परसो तार दे देगे। आज डाक्टर परेरा को 65 रुपये विटामिन के इजेक्शन के दिये।"

21 फरवरी को वे लिखते है–"आगे के लेखो की सामग्री जुटाते रहे। प्यारी की चिट्ठी आई, सिर-दर्द होता रहा, इसलिए चिट्ठी नही लिखी थी। आज राजेन्द्रबाबू को पत्र लिखा। डाक्टर तिवारी (उदयनारायण) की चिट्ठी से मालूम हुआ कि सम्मेलन के कोश की बात पक्की होने पर लिखेगे।" 22 फरवरी–"आज दुट्टगामणी, विजयबाहु, पराक्रमबाहु पर लेख लिखने के लिए चिह्न कर रहे थे, सीलोन के इतिहास पर। आज कोई चिट्ठी नहीं आई। यदि अब तक और किसी का पत्र नही आया तो किताब महल को दे देगे। घटा भर टहलते रहे। पेट साफ होता है, यह लाभ तो प्रत्यक्ष दीखता है। इन्सोलिन इजेक्शन लेने के बाद दो गोलियाँ दवाई लेने पर भी चीनी शून्य नही होती। चलो, करते रहेगे।"

23 फरवरी को भी वे 'सिहल के वीर पुरुष' पुस्तक के लिए सिहल के इतिहास को पढ़कर चिह्न करते रहे। "परसों शायद लेख लिखना शुरू करें। आज छः लदाखी लडके आये जो यहाँ पढने के लिए आये हैं।

अभी सिहली पढ रहे हैं। बड़ा 14-16 वर्ष और छोटा 9-10 वर्ष का है। आज क्लास नही रही। प्यारी का पत्र नही आया। दो दिन चिट्ठी न आये हुआ। आज वर्षा हुई। हम तो कही जाते नहीं, मन भी जाने का नहीं होता। घटा भर रोज टहलने का नियम कर लिया। पैरों पर बुढापे का असर है। तीन लेख लिखकर यदि फिर सामग्री मिली तो 'धर्मों के अत्याचार' को लिखेगे।"

24 फरवरी–"आज 'सिहल के वीर पुरुष' के नोट लिये। अब लिखता हूँ जिसे 'आजकल' छापना चाहे तो उसको भेजेगे, बाकी 'सरस्वती' को छापने दे देगे। पीछे पुस्तकाकार किताब महल छापे। आज भी प्यारी की चिट्ठी नही आई, मैं भेज रहा हूँ, कल शायद आये। घटे भर टहलते रहे। अब निश्चित हैं बच्चो के बारे मे। नौकरी भी (कमला को) मिल जायेगी, किताब महल कुछ रुपया तो जरूर देगा।"

25 फरवरी–"आज भी नोट लेते रहे। प्यारी के दो पत्र आये। घटा भर घूमे। श्रीनिवास का पत्र आया। अपनी किताबे न देने की बात लिखी। जब छः हजार से ज्यादा रायल्टी से मिल रहा है, तो छः हजार देने का सवाल क्या ? दो किताबे रखे हुए हैं, इसलिए नई किताब नही मिल रही हैं।

"चिट्ठी लिख रहे हैं, 88 रुपया लेकर उसे भारत भेज दे।"

26 फरवरी को उन्होने दुष्ट गामणी (सिहल के प्राचीन वीर पुरुष) पर लिखा दो पेज। "हाथ से लिखना होगा। टाइप मे जल्दी करना होता है। 27 को विजयबाहु और पराक्रमबाहु दो लेख लिखे। आज कमला का पत्र आया। दूसरे भी पत्र आये।"

28 फरवरी को पडितजी लिखते हैं–"आज 'टिकरी वडार' लिख डाला। विजय पर निशान लगाये। भण्डारनायके को अत मे लिखेंगे। कल-आज भी बाहर सडक के पास तक घूमते रहे। 6 बार मे एक घटा होता है। एटली आये हैं। कल या आज सीलोन युनिवर्सिटी मे उनका स्वागत है। हमारा शरीर जीवट नही मालूम होता। चलते वक्त पैर बेबस मालूम होते हैं। अभी पूरे पाँच मास हैं भारत जाने मे।"

इस प्रकार फरवरी का महीना उन्होने लिखने के काम मे व्यस्त रहकर बिताया।

## मार्च 1961

1 मार्च को उन्होंने दिन का वर्णन किया–"आज विजयबाहु लिखा और भण्डारनायके थोडा लिखा। एटली यहाँ आये थे। विश्वविद्यालय ने स्वागत किया। पहिले ही बहुत से तमाशबीन थे, इसलिए हम नही गये।" 2 मार्च–"आज जीवनियाँ सारी लिख डाली। शाम को घटे भर नही टहल सके। बहुत कमजोरी मालूम हुई।" (भोजन पौष्टिक नही मिलने के कारण)।

पडितजी ने कमला के काम के लिए 19-1-61 को केलानिया से जो पत्र राष्ट्रपति के नाम लिखा था, उसका उत्तर उन्होंने 1-2-61 को ही दे दिया था। उसी सदर्भ मे राष्ट्रपतिजी ने 28 फरवरी के पत्र मे मुझे भी इस प्रकार सूचित किया .

*राष्ट्रपति भवन,*
*नई दिल्ली*
*फरवरी 28, 1961*
*फाल्गुन 9, 1882 शक*

*प्रिय डाक्टर कमला साकृत्यायन,*

*आपके सम्बन्ध में श्री राहुलजी ने मुझे लिखा था। मैंने उसके पश्चात् डाक्टर विधानचन्द्र राय से निवेदन किया। डाक्टर राय का उत्तर मेरे पास आया जिसकी प्रतिलिपि मैंने राहुलजी को भेज दी थी। उसका आशय यह था कि गवर्नमेंट कॉलेज में नियुक्तियाँ पब्लिक सर्विस कमीशन द्वारा होती हैं और दार्जिलिंग मे दो प्राईवेट कॉलेज भी हैं जिनमें नियुक्तियाँ कालेज के गवर्निंग बाडी द्वारा होती हैं। डाक्टर राय ने वहाँ के शिक्षा विभाग को निर्देश दिया है कि जो कुछ आपकी सहायता वे कर सकते हों, करें। डाक्टर राय ने मुझे यह भी लिखा था कि यदि*

*आप हाईस्कूल में काम करना चाहें तो इसका प्रबन्ध वे शायद करा सकते हैं। राहुलजी ने आपको लिखा ही होगा। उनका पत्र मेरे पास आया है कि जब तक कॉलेज में काम नहीं मिलता है, आप हाईस्कूल में काम कर लेंगी। अतः आप जहाँ जगह खाली हो आवेदन पत्र दे दें।*

*आपका,*
*राजेन्द्र प्रसाद*

*डाक्टर कमला साकृत्यायन,*
*ग्रीन रिजेज़, 22 कचहरी रोड,*
*दार्जिलिंग।*

3 मार्च को "हिन्दी समिति, लखनऊ का पत्र आया। लिखा था, पालि साहित्य का इतिहास की पाण्डुलिपि भेज दे।" एक बार और रिवाइज करने में लग गये। अगले सप्ताह इसे भेज देने का निश्चय किया। "अभी भी पूरे पाँच मास हैं छुट्टी होने में। मार्च से जुलाई तक कैसे बीतेंगे, अथवा बीत ही जायेंगे।" 4 मार्च को भी वे 'पालि साहित्य' की पाण्डुलिपि को दोहराते रहे, अगला सप्ताह भी उसी में लग जायेगा। 'तिब्बती शब्दकोश' के प्रूफ अभी नहीं आ रहे थे। 5 मार्च को पालि साहित्य की पाण्डुलिपि के 150 पृष्ठ संशोधन के लिए रह गये थे। शायद ही परसों भेज सकें। घंटे भर घूमने का जो नियम बनाया था उससे भी गति बढ़ जाने की आशा थी, पर अब वे बहुत कमजोरी महसूस कर रहे थे।

6 मार्च को उन्होंने मोटे ब्लैक कलम मँगाई। उसी से आज की दैनंदिनी लिखी। उनको कलम अच्छी लगी। "आज प्यारी की चिट्ठी आई। कई और चिट्ठियों का जवाब देना है। शाम को 'श्वेतकेशी कन्या' चीनी फिल्म देखी, सब नहीं देख सके। घूमने में 2.3 परिक्रमा भर की, थक जाते हैं। अभी 100 पृष्ठ पालि साहित्य का दुहराना बाकी है। बस, यही ख्याल आ रहा है कि कब जुलाई आये और घर चल दे। अब यहाँ जरा भी रहने का मन नहीं करता। दिन भी गिने मालूम होते हैं, उन्हे वहीं बिताने हैं। 'तिब्बती कोश' (प्रूफ) नहीं आ रहा है। दो लेख रजिस्टर्ड भेजे हैं, पहुँचे या नहीं मालूम नहीं हुआ।"

7 मार्च को उन्होंने 'पालि साहित्य' को दोहरा दिया। प्रज्ञानन्दजी को भी दिखा दिया, दो सौ रुपया भी उनको दे दिया। पंडितजी 'सिंहल के वीर पुरुष' की पाण्डुलिपि को दुहराने में लग गये। एक ओर उनका शरीर निर्बल होता जा रहा था, और दूसरी ओर वे काम में इतना अधिक परिश्रम कर रहे थे और पौष्टिक आहार उनको उपलब्ध नहीं था। इसलिए वे शीघ्रता से सारा काम समाप्त कर देना चाहते थे। घर की याद आती थी, रोज चिट्ठी की प्रतीक्षा करते थे। 8 मार्च को भी वे लिखते है–"आज प्यारी की चिट्ठी नहीं आई।" 9 मार्च को उन्होने 'सिंहल के वीर पुरुष' को दुहरा दिया। "प्यारी का पत्र आज भी नहीं आया।"

10 मार्च को पंडितजी 'धर्माचार विश्वकोश' पढ़ते रहे। "शाम को टहलने मे कठिनाई होती है। आज पहुँच गये होंगे प्रज्ञानन्दजी मद्रास।" 11 मार्च को मुझे चिट्ठी लिखी, कक्षा में एक पाठ पढ़ाया। "पहिले यहाँ से मद्रास, फिर दार्जिलिंग जाना है। फिर अगस्त में ही प्रयाग जाना होगा।" हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग मे हिन्दी मे धर्मकोश-निर्माण की बात चल रही थी। उसी के बारे में पता लगाने वे प्रयाग जाना चाहते थे।

12 मार्च को केलानिया के गुरुकुल विद्यालय में त्यौहार था। पंडितजी आमन्त्रित थे। पहले बच्चो मे पारितोषिक बाँटे। मध्याह्न हो गया। वहीं 'रवीन्द्र जयन्ती शती' मनाई गई। पंडितजी भिक्षु शरणकरजी के साथ गये थे। वे कवि रवीन्द्र पर बोले। रात होने पर लौट आये। विद्यालंकार में जगन्नाथजी आये थे, उनके निबन्ध का खाका (रूपरेखा) लिखवाया। उनको प्रज्ञाकीर्तिजी से मिला दिया। 13 मार्च को पंडितजी ने 'आजकल' को चार-पाँच लेख इकट्ठे भेज दिये। सम्पादक चन्द्रगुप्तजी (विद्यालंकार) का पत्र आया था। "श्री जयगोपाल मिश्र के पत्र से पता लगता है, शायद कमला को प्रयाग महिला विद्यापीठ मे जगह मिल जाय।" 14 मार्च को उन्होंने कक्षा में पाठ पढ़ाया। आज खुश थे, क्योंकि उनको "प्यारी का पत्र मिला।" 15-16 मार्च को पंडितजी कुछ

काम नही कर सके, शरीर में शिथिलता का अनुभव करने लगे। 17 मार्च को किसी तरह पालि साहित्य के अश को देख सके। फिर 18-19-20 मार्च को उनकी तबियत ठीक नहीं रही। घबड़ाहट हो रही थी उन्हें। 21 मार्च को डाक्टर ने उन्हें नर्सिंग होम मे रहने की सलाह दी, परन्तु पंडितजी ने घर ही जाने का निश्चय किया, और परसो याने 23 मार्च को जाना तय हो गया। 22 मार्च को उन्होंने लिखा कि शायद कल जाना हो जाय। पडितजी इस प्रकार दिन-पर-दिन बहुत अस्वस्थ होते जा रहे थे।

## चिकित्सा के लिए भारत आगमन

पडितजी के अस्वस्थ हो जाने का समाचार उनके पुराने सहयोगी श्री अभयसिंह परेरा, न्यायाचार्य (जो पंडितजी के साथ तिब्बत की दूसरी और तीसरी यात्रा मे गये थे) पडितजी से मिलने आये थे। पडितजी की वर्तमान शारीरिक अवस्था से वे चिन्तित हुए और अपने घर लौटकर उन्होने पडितजी को यह पत्र लिखा :

*77 देमाटागोडा रोड, कोलम्बो*
*21-3-1961*

*श्री राहुलजी की सेवा में,*

*इसके साथ पालि का पद्य भेज रहा हूँ।*

*कल आपको देखने से मुझे ऐसा मालूम हो गया है कि आपको एक तरह की चिन्ता जितना दुबला बना रही है, उतना मूत्र का दोष नहीं। शायद यह बाल-बच्चों की चिता होगी। यह स्वाभाविक है। शकुन्तला कण्व की अपनी ही लड़की न थी, उसकी विदाई में—घरबार छोड़कर जगल में तपस्या पर बैठे कण्व जैसे ऋषि को भी इतना दु:ख हो गया। यह सब ऐसा ही होता है। पर प्रकृति के दबाव में हम न दब जायें।*

*'चिन्तचितयोर्मध्ये चिन्ता दहति सजीवकम्।'*

*आपने भारत के लिए अनुपम सेवा की है। आप बच्चों का ख्याल न करें। भारत ही उनका सब बन्दोबस्त करायेगा। यह मेरा पूरा विश्वास है।*

*इस पर भी ख्याल कीजियेगा—*

*किसी का बनाया हुआ कोई न बनता। आपको किसने बनाया है ? अपने आप ही बन गये हैं। मुझे भी किसी ने नहीं बनाया है। फिर चिन्ता काहे की ? काम कम कीजियेगा। आराम से रहियेगा, यह ही आपके लिए आवश्यक है। तब स्वास्थ्य बन जायेगा। किसी वक्त आ जाऊँगा।*

*आपका,*
*अभयसिंह*

पडितजी का स्वास्थ्य तेजी से गिरता जा रहा था। पर मुझको लिख रहे थे कि "मैं ठीक हूँ, कोई चिन्ता की बात नही। मैं डाक्टर के परामर्श के अनुसार हर प्रकार से स्वास्थ्य पर ध्यान दे रहा हूँ", किन्तु यह बात सच नहीं थी। उनके 18 मार्च के पत्र की लिखावट से ही मुझे मालूम हुआ कि वे काफी बीमार हैं। अक्षर बहुत अस्पष्ट, एक ही शब्द को दो-दो बार लिखा हुआ। क्या बात है ? मेरी चिन्ता बहुत अधिक बढ़ गई उनकी तबीयत को लेकर। उनको यहाँ लिवा लाने के लिए जाऊँ भी तो कैसे, वही वीसा का सवाल, जिसे प्राप्त करने मे कई दिन लग जाते हैं। चिन्ता के कारण कुछ उपाय भी नहीं सूझ रहा था। काश, कोई उनको समझा-बुझाकर भारत पहुँचा देते, हम उनको सँभाल ही लेते। पर ऐसा कोई व्यक्ति भी उस समय नहीं था। इसी चिन्ता में डूबी हुई थी कि उनके 21 मार्च को लिखे हुए दो पत्र यहाँ 24 मार्च को मिले, जिनके अक्षर देखकर मेरा माथ ठनका। बिल्कुल अस्पष्ट लिखावट, एक पत्र में तो वे हस्ताक्षर करना भी शायद भूल गये थे। पत्र इस प्रकार थे :

[1]

*21-3-61*

*प्रियतमा,*

*आज 16-3 और 19-3 की दो चिट्ठियाँ मिलीं। साथ ही किताब महल की चिट्ठी भी मिली। मुझे जिस दिन तुम्हारा पत्र मिलता है उसी दिन उत्तर देता हूँ। नहीं मिलता है, तब भी एक दिन के बाद चिट्ठी लिखता हूँ। अच्छी बात है, किताबों के लिए आलमारी बनवा लो।*

*अब बस, तुम्हारे पास आने के लिए उतावला हूँ। अभी भी मार्च महीना है। देखें, कब जून-जुलाई आता है और मैं छुट्टी पाता हूँ। बिजली का चूल्हा भी मन में है। डर तो है कस्टम का। देखें।*

*प्यारी को चुम्बन आलिंगन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

जेता को कुछ लिखना चाहिए। जया का भी कुछ लिखना चाहिए। सोचने में कोई बात याद आयेगी।

[2]

*21-3-61*

*प्यारी,*

*शायद एक हफ्ता में आ जाऊँ। डाक्टर ने नर्सिंग होम की सलाह दी। मैंने कहा घर ही आने का। आज विमान के रुपये के लिए लिखा पढ़ी हो रही है। मजूर हो ही जाय। रेल से नहीं आ सकेंगे। सामान आनन्दजी कलकत्ता तक अपने साथ लायेंगे। किताबें कुछ भेज देंगे, टाइपराइटर भी वही लेते आवेंगे। मैं उसे साथ ला नहीं सकूँगा। प्रसन्नता होगी, जल्दी आने में आनन्द होगा। कुछ किताबें कल ही भेजूँगा। तबीयत बुरी नहीं है, कमजोरी है, इसीलिए रेल से आने नहीं देना चाहते।*

*जया को प्यार*
*जेता को प्यार*
*प्यारी को चुम्बन आलिंगन।*

*(हस्ताक्षर नहीं है)*

घबडाहट के मारे हमारा बुरा हाल था। कैसे होंगे ? वे कैसे यात्रा करेंगे ? वह भी अकेले। कब घर पहुँचेंगे ? कुछ भी अंदाज नहीं लग रहा था।

तभी उनका 26-3 का पत्र मुझे 27 मार्च को मिला। यह पत्र कलकत्ता से लिखा हुआ था और बहुत ही अस्पष्ट घसीट लिखावट में। पत्र इस प्रकार था

*कलकत्ता*
*26-3-61*

*प्यारी*

*23 को यहाँ आया। डाक्टर के संरक्षण में हूँ। ''''र हाउस ने सँभाल लिया था। आज अशोक और सुधाजी भी आ गये। कह रहे थे, कमला को बुला ले। मैंने कहा—नहीं। मैं चला जाऊँगा। बागडोगरा, फिर टैक्सी से दार्जिलिंग।*

*और सब ठीक है, कमजोरी है। बच्चों को प्यार।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

## कोलम्बो से प्रस्थान

**23 मार्च, 1961 :** पंडितजी के शरीर की स्थिति अकेले यात्रा करने की नहीं थी। परन्तु वे घर आने के लिए व्यग्र थे। सिंहल में भारतीय उच्चायुक्त के द्वितीय सचिव ने उनके लिए एक परिचयपत्र दिया, लिखा था कि राहुलजी अस्वस्थ हैं, वह सिंहल से मद्रास और कलकत्ता होते हुए अपने घर दार्जिलिंग जा रहे हैं। उन्हें कहीं किसी की आवश्यकता पड़े तो उन्हें सहायता दे दी जाय।

*OFFICE OF THE*
*HIGH COMMISSIONER FOR INDIA IN CEYLON*
*67, Turret Road, COLOMBO-3*
*March 23, 1961*

*This is to introduce Rev. Rahula Sankrityayana who has been Professor in the Vidya Lankara University here and is now proceeding to Madras en route to Calcutta and then his home town Darjeeling. Rev. Sankrityayana is known to the President of India and has been in indifferent health for some time now. He might require assistance in the form of being looked after at Madras and also he might request that the West Bengal Government should be informed of his arrival in Calcutta by the night air-mail service at 5 a.m. on the 24th March, 1961. Any assistance rendered to Rev. Sankrityayana will be highly appreciated.*

*(N. N. Jha)*
*Second Secretary.*

*Seal*
*(High Commission of Ceylon)*

23 मार्च को उन्होंने कोलम्बो से प्रस्थान किया, उनके साथ नारद थेरो और एक-दो अपरिचित भिक्षु भी थे। डेढ़ घंटे की उड़ान के बाद वे मद्रास पहुँचे। विमानस्थल पर राजकर्मचारी उपस्थित थे, उनको अतिथिशाला में चलने के लिए कहा, पर पंडितजी ने आगे जाना ही ठीक समझा।

मद्रास में कुछ देर रुककर विमान नागपुर की ओर उड़ा। नागपुर मे जलपान के बाद कुछ समय तक विश्राम करना पडा। रात को बहुत देर बाद विमान कलकत्ता के लिए उड़ा और सूर्योदय के समय कलकत्ता पहुँचा। वहाँ नारद थेरो की अगवानी के लिए पंडितजी के गुरुभाई महानामजी भी उपस्थित थे। एक टैक्सी लेकर सभी ने मिलकर पडितजी को डाबर हाउस पहुँचा दिया।

**कलकत्ता में चिकित्सा :** 26 मार्च को वे लिखते हैं–"चिकित्सा होने लगी। चलने की ताकत पैरों में नही मालूम होती है।" कुछ दिन उनको कलकत्ता में रहकर चिकित्सा करानी थी। डाबर हाउस में उनके लिए सब प्रकार की व्यवस्था कर दी गयी थी। मूत्र में चीनी की अधिकता के कारण उनका दिमाग भी इस समय ठीक से काम नहीं कर रहा था। यद्यपि वे डाबर हाउस के एक विशाल कक्ष में थे, किन्तु समझ रहे थे कि डाक्टर के घर में ठहरे हुए हैं। अशोक बाबू तथा उनके माता-पिता ने पंडितजी की चिकित्सा के लिए बहुत अच्छी व्यवस्था कर दी थी। 27-28-29-30 मार्च को पंडितजी को इंजेक्शन लगते रहे। खून, पेशाब की जाँच हुई। पंडितजी अब दार्जिलिंग जाने के लिए उत्सुक हो रहे थे। अशोक बाबू ने कहा कि कमलाजी को बुला देंगे, तब आप जायेंगे। परन्तु पंडितजी ने यह कहकर मना कर दिया कि वे अकेले ही यात्रा कर सकते हैं। उनका मन उस समय डाँवाडोल हो रहा था–घर (दार्जिलिंग) जायें या कुछ और दिन रहकर इलाज करवायें कलकत्ता में।

उपरिलिखित पत्र (26.3.61) के द्वारा हमें पंडितजी के कलकत्ता पहुँचने की सूचना मिली थी। हम परेशान थे और उनके आने की प्रतीक्षा कर रहे थे, तभी कलकत्ता से 29 तारीख का भेजा हुआ उनका तार मुझे 31 मार्च को सबेरे मिला। तार में लिखा था–29, Calcutta Kamala Sankriatyayan, Darjeeling. "BODY STRONG FLYING ON DOCTORS ADVICE ATTEND AMBARI WITH TAXI"--RAHULA. वे 31 मार्च को दार्जिलिंग आ रहे थे। तार के मुताबिक मुझे टैक्सी लेकर उनको रिसीव करने आमबाड़ी विमानस्थल पहुँचना था, पर तार तो उसी दिन सुबह मुझे मिला था. अब टैक्सी लेकर जाऊँ भी तो वे कहीं रास्ते में क्रास हो जायें या मिलें ही न। बड़ी फिक्र होने लगी। 31 मार्च को उनकी तबीयत थोड़ी बेहतर हुई। सुबह कलकत्ता से चले थे। कोई परिचित साथी नहीं। मैं आमबाड़ी नहीं पहुँच सकी थी। क्या हाल होगा उनका। मैंने घर के लोगों को अलग-अलग रास्ते पर खड़ा होने के लिए भेज दिया। न जाने वे किस रास्ते से आयेंगे। कोई मोटर स्टैण्ड पर प्रतीक्षा करने गया, कोई एलिस विला के पास गाड़ी के रुकने की जगह पर। मैं स्वयं पाँच कोठी से राजभवन को जानेवाली सड़क के मुँह के पास प्रतीक्षारत थी। साढ़े 10 बजे के करीब मैंने दूर से देखा, राजभवन के फाटक के पास से वे एक कुली के साथ धीरे-धीरे उसी सड़क की ओर उतर रहे हैं, जहाँ मैं खड़ी थी। वे अपना घर भूल गये थे, पता भी भूल गये थे। कुली को भी मालूम नहीं था। किसी न किसी तरह वे राजभवन के फाटक के पास आये थे। वहाँ तैनात किसी सिपाही ने बतला दिया कि आप नीचे सड़क से चले जायें, शायद उधर ही कहीं आपका घर हो।

वे चल नहीं पा रहे थे। जैसे ही मैंने उनको देखा, दौड़ते हुए जाकर मैंने उनको अपनी बाँहों में थाम लिया। आश्चर्य हो रहा था कि वे कैसे यहाँ तक भी आ सके होंगे। चेहरा बिल्कुल हल्दी-सा पीला, दुर्बल शरीर, लड़खड़ाते पाँव। मैंने अपने आँसुओं को किसी तरह उमड़ने से रोका। एक व्यक्ति की सहायता माँगकर दोनों तरफ से उनकी बाँह पकड़ी और 'ग्रीन रीजेस' में ला पहुँचाया उनको। मैं सोच रही थी–'शरीर का यह हाल और आप सिहल-सिहल करते रहे।' घर आने के बाद बच्चों से मिलकर उनको शांति तो मिली, किन्तु शरीर तो रोगग्रस्त था। अब सोचने लगे–"कुछ दिन कलकत्ता में रहकर इलाज करा लिया होता तो अच्छा रहता।"

## दार्जिलिंग निवास

**ग्रीन रीजेस (राहुल निवास) में :** 1 अप्रैल को वे लिखते हैं–"तबियत बेहतर है। कलकत्ते की दवा खा रहे हैं। कलकत्ता में दवाई करा लेनी चाहिए थी।" 2 अप्रैल, इतवार–"आज यहाँ दूसरा दिन है। अच्छा रहा। कलकत्ता चिट्ठी लिखना चाहता हूँ। अब कलकत्ता से जैसे सुझाव आयें वैसा करना है।" अभी उनके स्वास्थ्य में कोई विशेष सुधार हुआ तो नहीं था, परन्तु पंडितजी को काम की चिन्ता होने लगी। 3 अप्रैल को उन्होंने डायरी में लिखा–"आज आनन्दजी की चिट्ठी आई. कुछ दूसरी भी। मई से डॉ. पृथ्वीनाथ शास्त्री को बुलाकर काम (धर्मकोश का काम) शुरू कर देने की आज्ञा सम्मेलन से माँगनी होगी। कुछ किताबें आ जाने पर 'अ' अक्षर तो आरम्भ किया जा सकेगा।" 4 अप्रैल को लिखते हैं–"आज राष्ट्रपति का आदमी सचिव की ओर से स्वास्थ्य के बारे में पूछने कलकत्ता से आया था। कलकत्ता के डाक्टर के बारे में लिख दिया।"

5 अप्रैल–"आज आनन्दजी ने कई चिट्ठियाँ लंका से लौटाईं। विश्वकोश (धर्मकोश) में हाथ लगाते हैं, जितना कर सकें। ठीक है। बच्चों के भविष्य के बारे में निश्चित हूँ, इसलिए जीवन से भी।" 6 अप्रैल को वे लिखते हैं–(मूत्र में) "चीनी ज्यादा हो गई। कलकत्ते की चिकित्सा से काम नहीं हुआ। डायबिटिज़ की गोली ली। प्रयाग में फिर से परीक्षा करके चिकित्सा करानी होगी। यदि सहयोग धारिणी (पत्नी) का मिला तो स्वास्थ्य चिन्ताजनक नहीं होगा, नहीं तो जीवन की कामना दुष्कामना मात्र है। इतना ही देखना है कि बच्चों का भविष्य निश्चित हो जाये।"

काम की चिन्ता भी पंडितजी को लगी हुई थी, क्योंकि खाली बैठने की उनकी आदत नहीं थी। इसलिए 7 अप्रैल को लिखते हैं–"कोई काम नहीं। काम के बारे में लिखा आदाता (रिसिवर, सम्मेलन) को, निजी सहायक दे दें तो काम शुरू कर दूँ।"

हमारे घर के सामने बड़ा-सा आँगन है। पंडितजी अब यहीं घास (लॉन) पर थोड़ा-थोड़ा टहलने लगे। 9 अप्रैल को उनकी 68वीं वर्षगाँठ थी। उस दिन राधामोहन (वकील) जी सपत्नीक आये और श्री लालजी भी सपत्नीक आये। छोटा भोज हुआ। रविवार का दिन था, सबकी छुट्टी थी। "नेहरूजी भी दार्जिलिंग आये हैं। कमजोरी बहुत मालूम होती है। अब उससे निराशा नहीं होती। प्रियजनों पर भार ही तो बनना पड़ेगा।"

राहुलजी के स्वास्थ्य के बारे में राष्ट्रपति डॉ. राजेन्द्र प्रसाद को चिंता थी। उन्होंने अपने छः अप्रैल के पत्र में राहुलजी को लिखा :

*राष्ट्रपति भवन,*
*नई दिल्ली*
*अप्रैल 6, 1961*
*चैत्र 16, 1883 शक*

*प्रिय श्री राहुलजी,*

*कल पश्चिम बंगाल के राज्यपाल के उपसचिव ने मेरे सचिव को फोन करके बताया कि आप 24-3-61 को कलकत्ते आ गये और वहाँ एक दिन ठहरकर दार्जिलिंग गये। यह जानकर खुशी हुई कि आप भारत आ गये। राज्यपाल के उपसचिव ने यह भी बताया कि उनको पता लगा है कि आपका स्वास्थ्य पहले से बहुत अच्छा है।*

*कृपा करें मुझे सूचित करें कि आपकी तबीयत अब कैसी है। पूर्ण रूप से स्वस्थ होने तक चिकित्सा करानी चाहिए। जहाँ भी रहकर आप चिकित्सा कराना चाहेंगे, आप करा सकते हैं और उसका प्रबन्ध किया जा सकता है।*

*मैं आज रात को उत्तरप्रदेश तथा पंजाब के कुछ स्थानों के दौरे पर जा रहा हूँ और 13-4 को वापस आऊँगा।*

*आपका,*
*राजेन्द्र प्रसाद*

*श्री राहुल सांकृत्यायन,*
*ग्रीन रिजेज़, 22 कचहरी रोड,*
*दार्जिलिंग।*

पंडितजी का दिमाग हर समय उड़ता रहता था। उनका स्वभाव भी बहुत चिड़चिड़ा-सा हो गया। हर समय मरने की बात, बच्चों के भविष्य की चिन्ता। हमारे समझाने का भी कोई असर उन पर नहीं होता था। कभी-कभी तो चिन्ता की हद हो जाती थी। जैसे उनको लगता था कि मुझको (कमला को) जिन्दगी में कभी नौकरी नहीं मिलेगी, कमला को भविष्य की चिन्ता नहीं है अन्यथा वह उनके साथ श्रीलंका ही में बस जाती आदि-आदि। तथाकथित मित्रों के पास मेरी शिकायत भी लिखते थे। पर मैं समझती थी कि जो मैं कर रही हूँ, ठीक ही कर रही हूँ। उनके बिना लम्बा जीवन विदेश में कैसे बिताऊँगी, बार-बार उखड़-उखड़कर बच्चों के साथ कहाँ-कहाँ भटकती फिरूँगी। सुदूर भविष्य तो सामने है ही, वर्तमान के बारे में भी तो सोचना था। जब मैं सिंहल की चर्चा से चिढ़ जाती तो उन्हें लगता कि कमला को दार्जिलिंग के घर का बड़ा मोह है। खैर, वे चाहे जैसा सोचते, मुझे तो उनके प्रति अपने कर्तव्य का निर्वाह करना ही था। चिकित्सा कहाँ करायें, वे कैसे ठीक होंगे, यह चिन्ता मुझे भी तो खाये जाती थी। इस समय बुढ़ापे में उनको कमाने के लिए सिंहल जाने की कोई बाध्यता नहीं थी। मुझे सदैव दार्जिलिंग में ही बने रहने का कोई आग्रह नहीं था। काम के सिलसिले में अन्यत्र भी तो जाने के लिए तैयार थी, पर विदेश में जाना मुझे बिलकुल पसन्द नहीं था, क्योंकि पंडितजी की जैसी शारीरिक स्थिति थी, उससे यह तो लग ही रहा था कि अब उनके जीवन की अवधि बहुत लम्बी नहीं है। इसलिए भी शेष जीवन में मैं उनसे स्वदेश में ही रहने का आग्रह कर रही थी। ऐसा करके मैंने कोई अपराध तो नहीं किया था। परन्तु हाँ, पंडितजी की सोचने की शक्ति भी शायद क्षीण होती जा रही थी। तभी

तो मेरी बात को वे नहीं समझ पाते थे और अपनी ही जिद पर अड़े रहते थे। परिणाम, घर में आकर भी प्रसन्न नहीं थे।

खैर, पहला काम था उनका डाक्टरी इलाज। 10 अप्रैल को वे स्थानीय प्लान्टर्स अस्पताल की लेडी डाक्टर मिसेज पेटर्सन से स्वास्थ्य के बारे में सलाह लेने गये। उस दिन बात नहीं हो सकी। डाक्टर स्वय बीमार थी। पंडितजी का गुर्दा स्वयं प्रभावित हो रहा था, कोलम्बो कलकत्ता का तजर्बा तो देख लिया था। दिल्ली में दिखा लेना चाहिए। नहीं तो मास्को में भी परीक्षा करानी चाहिए। 11 अप्रैल को वे लिखते हैं–"जयवर्धन आये। गुर्दा चिन्ता की बात है। जोशी (पी. सी.) को लिखते हैं, देखें क्या सलाह देते हैं। अभी तो कोई आशाजनक तरीका नहीं मालूम होता। शरीर की दुर्बलता मन की दुर्बलता भी प्रकट करती है।" 12 अप्रैल–"कुछ नहीं लिखा अभी, सिंहल से महत्वपूर्ण लेख नहीं आये। यहाँ रहने से ही मन उखड़ गया है।"

23 अप्रैल को–"डाक्टर पेटर्सन घर पर आई दो बजे। 37 रुपया उनकी फीस देनी पड़ी। डाक्टर पेटर्सन दवा करेंगी, यद्यपि चिकित्सा थोड़ी महँगी होगी। शायद एक या दो दिन अस्पताल में रहना हो। उससे परीक्षा में सुविधा होगी, परसों जाना है। आज भतीजे उदयनारायण पाण्डे सारनाथ से आये देखने, वह दो दिन यहाँ रहेंगे। अभी आदाता की चिट्ठी नहीं आई प्रयाग से। काम शुरू करना है।"

## दार्जिलिंग के प्लान्टर्स अस्पताल में

14 अप्रैल को पंडितजी लिखते हैं–"कई चिट्ठियों का जवाब दिया। आनन्दजी को भी लिखा। राष्ट्रपति, तिवारीजी, रामप्रताप त्रिपाठी शास्त्री आदि को पत्र लिखे। उच्च रक्तचाप, गुर्दा बिगड़ना और चीनी की शिकायत (मधुमेह) है।"

15 अप्रैल को डॉ. पेटर्सन द्वारा बुलाये जाने पर पंडितजी प्लान्टर्स अस्पताल में पहुँचे। डाक्टर से उन्होंने कहा–"हम अस्पताल में रह सकते हैं।" उन्होंने कमरा दे दिया और वे भरती हो गये। जाँच होने लगी पेशाब की ही। अभी रक्त की जाँच नहीं हुई।

16 अप्रैल–"कल इन्सुलिन इन्जेक्शन दिया। कमला अस्पताल में 9 से 11 बजे तक रही। उदयनारायण कल बनारस जायेंगे।

चीनी का नियंत्रण पेशाब में और रक्त में और उच्च रक्तदाब की रोक हो जाये तो (घर) जाना होगा। ऐसे चिररोग में जीने की इच्छा केवल जया-जेता के लिए ही होती है।"

17 अप्रैल–"अस्पताल ही से श्वास और शर्करा, रक्तचाप पर नियंत्रण कर लिया। अभी कुछ दिन और रहना है। चौखम्बा की रायल्टी ही आई 114 रुपया 13 नये पैसे की। अशोक बाबू को चिट्ठी लिख दी यहाँ (अस्पताल में) रहने के बारे में। क्या उपाय किया जाय यही सोच रहा हूँ। कमला का यहाँ रहना ठीक नहीं है।"

18 अप्रैल–"आज चौथा दिन है। शर्करा, रक्तचाप पर नियंत्रण पा लिया है।

"राजेन्द्र बाबू की चिट्ठी 17 अप्रैल (दिल्ली से) की लिखी मिल गई।" पूरी चिट्ठी इस प्रकार है :

*राष्ट्रपति भवन,*
*नई दिल्ली*

*श्रद्धेय राहुलजी,*

*श्री पाई के नाम आपका भेजा 8 अप्रैल का पत्र देखने को मिला और उसके बाद 14 अप्रैल का पत्र भी आज देखने को मिला है। पहले पत्र को देखकर मुझे काफी सन्तोष हुआ कि आपका स्वास्थ्य सुधर रहा है किन्तु दूसरा पत्र देखकर पुनः चिन्ता हो आई है। डाक्टर मिसेज पेटरसन ने आपका अच्छी तरह से परीक्षण किया होगा,*

*उन्होंने क्या राय दी है, कृपा कर सूचित करियेगा। जब तक पूर्ण रूप से तबियत में फर्क न पड़ जाय तब तक चिकित्सा जारी रखे। मुझे भी अपनी तबियत के बारे में बराबर सूचित करवाते रहियेगा। यदि किसी विशेष प्रबन्ध की आवश्यकता हो, तो निस्सकोच लिखियेगा।*

*मैं ठीक हूँ।*

*आपका*
*राजेन्द्र प्रसाद*

*श्री राहुल साकृत्यायन,*
*21 कचहरी रोड,*
*दार्जिलिंग*

जब पडितजी अस्पताल म थे, उस समय दार्जिलिंग के राजभवन मे तत्कालीन मुख्यमंत्री डॉ बी सी राय आये हुए थे। उनके साथ अन्य मत्रियों सहित डी. पी आई (Director of Public Instruction) डॉ. धीरेन बोस (या घोष) भी आये हुए थे। मुझको (कमला को) राजभवन के दफ्तर मे उन्होंने बुला भेजा, मेरी नौकरी के सम्बन्ध मे इटरव्यू लेने के लिए। अन्य बाते पूछने के बाद डी. पी. आई ने प्रश्न किया—"क्या राहुलजी पहले कभी सोशलिस्ट पार्टी मे थे ? क्या उनका बाबू जयप्रकाश नारायण से सम्बन्ध था ?" मुझे इस बारे मे विशेष जानकारी नही थी। मैंने ऐसा ही उत्तर दिया और कहा कि वे तो साम्यवाद के समर्थक हैं। बस डी पी. आई. को उत्तर मिल गया। तब पश्चिम बगाल मे भी काग्रेसी शासन था और डी पी आई. भी काग्रेसी सरकार के आदमी थे। एक कम्युनिस्ट पुरुष की स्त्री को भला नौकरी क्यो मिलती ? मुझे सरकारी कॉलेज मे नौकरी नही मिली, अन्य कॉलेजो मे तो उस समय रिक्त स्थान नही था। नौकरी न मिलने की बात से पडितजी और चिन्तित होते जा रहे थे, चिन्ता के साथ-साथ उनका चिडचिडापन भी बढता जा रहा था। मेरी हालत दयनीय थी। वे किसी प्रकार भी खुश नही होते थे, बस, 'लका चलो, लका चलो' करते रहते। मेरी कठिनाइया की ओर जरा भी ध्यान देने को तैयार नही थे। हॉं, पडितजी शारीरिक तौर से स्वस्थ होते तो मुझे उनके साथ लका जाने मे कोई एतराज नही था। मैं सोचती थी और यह सोचने का मेरा अधिकार था कि लका जाकर उनको कोई आराम नही मिलेगा। अस्वस्थ तो हैं ही, अनिष्ट की आशका भी बनी हुई थी। चाहे कुछ हो उनको अपने देश, अपने घर-परिवार मे ही रहना चाहिए। कुछ सवेदनशील मित्रो की ओर से भी उनको अनुरोध किया जा रहा था कि वे अब निश्चिन्त होकर अपने देश म रहे, शरीर को ज्यादा कष्ट न दे। परन्तु पडितजी पर मित्रो के अनुरोध का भी कोई असर नही पड रहा था। 'लका, लका और लका' यही रटते रहते थे। भविष्य की बात को कौन जानता है, परन्तु जो होना है वह होकर रहता है। जिन मित्र की मित्रता के वशीभूत होकर पडितजी सिहल मे बसना चाहते थे, उन मित्र को भी सिहल की राजनीतिक परिस्थिति के कारण सिहल छोडकर भारत आना पडा। भारत मे व जहॉं रहे, वहॉं भी उनके नवदीक्षित चेलो ने उन्हे चैन से नही रहने दिया। यहॉं तक कि उस समय विद्यालकार और विद्योदय का अस्तित्व भी मिट गया था। अब मालूम नही कि इन विश्वविद्यालयो का फिर से अस्तित्व बना या नही। यह पडितजी के निधन के कुछ ही समय बाद की घटना है। यदि हम उस समय पडितजी की जिद के आगे घुटने टेक देते तो हम उनके साथ जाते ही, पर पडितजी के न रहने पर लका मे हमारी क्या स्थिति होती ? जैसी उन्होंने लका के बारे मे सुखद आशाएँ रखी थी, जैसा सुन्दर सपना देखा था, क्या वैसा सचमुच ही साकार होता ? उस समय मेरी लका न जाने की घोषणा से उनको बडा क्रोध आता था। मुझ पर अपना क्षोभ प्रकट करते हुए वे लकानिवासी अपने अतिप्रिय मित्र को मेरे बारे मे लिखा करते थे। आज पंडितजी के नये-नये जीवनी-लेखक पैदा हुए है। जिन्होने पडितजी के सामने खड़े होने का भी साहस नहीं किया था, वही आज ऑंखो से देखे की तरह वर्णन करते हैं। ऐसे रक्षक के रूप में भक्षक लोग, मित्र के रूप मे भेड़िए लोग पहले समाज के सामने अपना मुखौटा तो खोलें, अपना नकाब तो उतारें, तब राहुलजी की जीवनी लिखने बैठ जाएँ। राहुलजी को दार्जिलिंग का समाज कतई पसन्द

नहीं था, इसलिए वे लंका जाना चाहते थे।" यदि राहुलजी को दार्जिलिंग का समाज, यानें नेपाली समाज पसन्द नहीं था तो उसी समाज में जन्मी-बढ़ी एक स्त्री की बाँह उन्होंने क्यों पकड़ी ? क्या उनको और सभ्य समाज की स्त्री नहीं मिल सकती थी ? इन तथाकथित राहुल-भक्त भेड़ियें से तो यहाँ के निम्नकोटि के समाज के लोग कहीं ज्यादा अच्छे हैं, जो कम से कम अपनी माँ-बहनों के प्रति सुरक्षा की दृष्टि तो रखते हैं, संकट की घड़ी में सहायता तो देते हैं। जो व्यक्ति ऐसा लिख सकता है, उससे भी मैं प्रश्न करती हूँ कि तुम्हारे सभ्य समाज ने कौन-से भले काम किये ? तुमने ही कौन-सा भला काम किया ?

आज पंडितजी जीवित होते तो मैं यही कहती कि पंडितजी, आपने बहुत कुछ देख-परखकर ही कमला का चुनाव किया था। आप अपने मन और इच्छा के स्वामी और समर्थ पुरुष थे। आपको किसी 'गार्जियन' की क्या आवश्यकता थी ?

ओह, मैं तो पंडितजी के बारे में लिख रही थी। अब आगे की बात।

19 अप्रैल, 1961 : प्लान्टर्स हास्पिटल, दार्जिलिंग, पंडितजी लिखते हैं–"आज स्वास्थ्य पूर्ववत्। दवाई देते रहे। डाक्टर पेटर्सन आशावादी हैं। 20 वर्ष आयु बढ़ाने की बात कह रही थीं। कमला आई सबेरे भी, शाम को भी। अब शक्ति बढ़ रही है।"

20 अप्रैल : "शरीर पूर्ववत् है। खून का विश्लेषण भी हो गया। कल फिर रक्त निकालकर विश्लेषण करेंगे। बीच में सप्ताह भर के लिए घर जाकर फिर सप्ताह-भर के लिए आयेंगे। शाम को लाल साहेब (कप्तान लाल) आये अपने मित्र के साथ मिलने। कमला बच्चों के साथ पहिले ही आई थी।"

21 अप्रैल–"खून की परीक्षा की गई, शुगर नार्मल से थोड़ा ही अधिक है। पेशाब की शर्करा भी नियंत्रित, रक्तचाप थोड़ा अधिक है।

आज सम्मेलन (हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग) को कमला ने भी लिखा : काम कराना है या नहीं। पंडितजी लंका जाने की बात कर रहे हैं। न काम कराना हो तो वही बेहतर है। शायद कमला भी चलें अब के। नहीं, तो जबर्दस्ती नहीं करेंगे। वह जहाँ चाहे रहें। उनकी सुख-सुविधा का ध्यान रखना होगा। बच्चों के भविष्य का उन्हें भी ख्याल है। आखिर हम बहुत दिनों तक सँभाल भी तो नहीं सकते। स्थायी रूप से सिंहल लौटना पड़ा और कमला भी साथ रहें तो बीस वर्ष तो अवश्य जी जायेंगे, फिर बच्चे भी पढ़ जायेंगे। कमला को भी वहीं अच्छा काम मिल जायेगा।

गंगा (कमला की छोटी बहन) आई कालिम्पांग से।"

## प्लान्टर्स अस्पताल से घर आगमन

कुछ दिन डाक्टर पेटर्सन के निरीक्षण में रहकर पंडितजी कुछ स्वास्थ्य-लाभ होने का अनुभव करने लगे, तो उनको घर ले आने के लिए मैं हास्पिटल पहुँच गई। प्लान्टर्स अस्पताल चायबागान के मालिकों तथा कर्मचारियों के लिए बनाया गया था और उसमें डुआर्स और दार्जिलिंग के चायबागान के रोगियों को ही रखा जाता था, यहाँ का चार्ज भी काफी महँगा था, पर डाक्टर बड़े कुशल और स्पेशलिस्ट रखे जाते थे। डाक्टर मिसेज पेटर्सन भी ऐसी ही कुशल डाक्टर थीं, साथ ही रोगियों के प्रति उनका व्यवहार भी बहुत अच्छा रहता था। वे पंडितजी को देखने कई बार हमारे घर भी आई थीं। उन्हीं के और डाक्टर पेम्बा के प्रयत्न से पंडितजी को उस अस्पताल में रहने को जगह मिली थी। अब तो प्लान्टर्स अस्पताल में अन्य रोगियों का भी इलाज होता है। इस अस्पताल से एकदम पास ही में कन्साइड मोटरस्टैण्ड है, जिसकी वजह से दुर्बल और अशक्त रोगियों के लिए वाहन की सुविधा सदैव मिलती है।

22 अप्रैल को पंडितजी लिखते हैं–"कमला 12 बजे से पहिले आई। अस्पताल से 9 बजे ही छुट्टी मिल गई थी। भोजन और दवाइयों की सूची दे दी। थोड़ी दूर टैक्सी में जाकर फिर घर पहुँचे पैदल।

ताकत बढ़ी है, पर पूरा इत्मिनान नहीं है, जैसे पराये शरीर पर भरोसा करना पड़ता है। इन्सोलिन और दूसरी दवाइयों के खोराक के भरोसे रहना है, बहुत परवशता अनुभव होती है। बच्चों की शिक्षा आदि की

निश्चिन्तता हो जाये। फिर जीवन भार ढोने से क्या लाभ ?

सम्मेलन का काम टाँय-टाँय फिस्स मालूम होता है। फिर तो सिंहल जाना होगा। कमला पर जबर्दस्ती जाने के लिए कहना नहीं है। यदि यहाँ रहने में सुख है तो यहीं रहने देंगे। बच्चे भी रहेंगे। रुपये उनके लिए भेजते रहेंगे। दवा-भोजन की व्यवस्था सिंहल में करनी होगी।"

ग्रीन रीजेस (राहुल निवास) में : 23 अप्रैल-"आज ठीक समय पर दवा खाना नहीं हुआ। अभी घूमने की शक्ति भी नहीं। शरीर का भार बढ़ना भी अच्छा नहीं।"

24 अप्रैल-"आनन्दजी की चिट्ठी आई। अभी कोई किताब नहीं भेजी। अब आये होंगे वे कोलम्बो। बीमारी ने बड़ी परतंत्रता लाद दी, खाने-पीने सब चीजों की। शरीर भी स्ववश नहीं।

महापरमबाहु लेख आज साप्ताहिक में छपा। सभी लेख आ जाते तो किताब महल के पास भेजते।"

25 अप्रैल-"औषधि यथाक्रम और यथासमय ले रहे हैं। कहीं बाहर घूमने नहीं गये। यदि कोई फोड़ा हो गया तो बुरा होगा। और तो चल जायेगा। तिब्बती हिन्दी कोश के बारे में कृपलानीजी को लिखना है। आनन्द को पत्र लिखा।"

26 अप्रैल को पंडितजी बडी व्याकुलता के साथ लिखते हैं-"श्री रामप्रताप त्रिपाठी के पत्र से मालूम हुआ कि 'धर्माचार विश्वकोश' सरकारी सहायता के बल पर होनेवाला था, सो सरकारी अनुमति नहीं मिली। अब आशा भी नहीं हो सकती। फिर क्या सिहल फिर जाना होगा ? कोश के काम के लिए प्रयाग जाना पड़ता। औषधि-भोजन का विधान हो ही जायेगा। फिर सिहल मे उसके अनुसार रहा जा सकता है। कमला को गरमी असह्य हो सकती है। उसको कष्ट हो ऐसा कोई काम नहीं करना है। 150 रुपया मासिक देने पर ऐसा व्यक्ति मिल जायेगा जो भोजन आदि में सहायता करेगा, पर अपनों से अलग रहना सुखकर तो नहीं होगा, पर दूसरा चारा ही क्या ? सिंहल से रुपये तो भेज सकेंगे। आनन्दजी को जल्दी ही सूचित कर देगे कि पुस्तकें वहाँ से भेजे या न भेजे।"

दार्जिलिग, घर, 27 अप्रैल-"पूर्ववत् पथ्य-उपचार। लाल साहिब से रात को देर तक भिन्न-भिन्न विषयो पर बातचीत हुई।"

28 अप्रैल-"आज जेता अपनी माँ के साथ कालिम्पोग गये 2 बजे दोपहर को। कल आ जायेगे। उस वक्त वर्षा हो रही थी। अमरकीर्ति (अमरसिह) सिहल पहुँच गये, मेरे आने के बारे मे पूछ रहे हैं।"

29 अप्रैल-"थोडी वर्षा हुई, बादल रहा। कमला आज नही आई, कल आयेगी। दवा जया समय पर दे रही है।"

30 अप्रैल-"आज भी वर्षा नही, पर बादल रहा। कमला 2 बजे बाद कालिम्पोग से आई। हम दोपहर से पूर्व पाँच कोठी सड़क (कचहरी रोड) तक टहलने गये। थक गये। अभी चढ़ाई-उतराई नहीं कर सकते।"

## मई 1961

अब पंडितजी शरीर में थोड़ी-थोड़ी शक्ति का अनुभव कर रहे थे, इसलिए पैदल चलने का अभ्यास बढ़ाने लगे। 1 मई को वे लिखते हैं-"आज मई दिवस। आज विटामिन इन्जेक्शन नही लगा। बाकी सारे औषधि का सेवन किया। सबेरे कम्पनी बाग (विक्टोरिया पार्क) तक टहलने गये।" 2 मई-"विटामिन इन्जेक्शन आज लगा। आज वर्षा नहीं हुई, हम चौरस्ता तक टहलने गये।" मैं उनको अकेले जाने नहीं देती थी। उनके साथ मैं और जया-जेता भी होते थे। परिवार को साथ लेकर घूमने में उनको बुरा नहीं लगता था और वे प्रसन्न हो जाते थे।

3 मई को वे लिखते हैं-"श्री केदारमान व्यथित (नेपाल के प्रतिष्ठित कवि) आये। कविता सुनाई। नेपाल के बारे में उन्होंने बतलाया कि राजा महेन्द्र की तानाशाही चल रही है।" 4 मई-"सबेरे नाश्ता करके घूमने गये। चौरस्ता के आगे दूर तक गये। चलने का अभ्यास बढ़ाना चाहिए।" 5 मई को वे लिखते हैं-"डाकखाने के आगे तक सबेरे घूमने गये, शाम को चौरस्ते तक गये।" डाकखाने के आगे तिब्बत से आये हुए पंडितजी के पुराने परिचित लोग रहते थे। वहाँ की एक महिला साक्या दामो से पंडितजी की भेंट हुई। उन्हीं के बारे

में वे लिखते हैं–"साक्या दामो तिब्बत मे अत्याचार की सुनी-सुनाई बातें दोहरा रही थीं। रमाशंकर प्रसाद एम. एल. ए. मिले थे। लाल साहेब के यहाँ भी थोड़ी देर रहे।

शाम को कमला के साथ घूमने गये। चौरस्ता में बहुत अधिक यात्रियो की भीड़ देखी। थोडी मेहनत पड़ती है, पर घूम लेते हैं। अमरकीर्ति समझते हैं हम लका लौटेगे।"

6 मई को भी पडितजी सबेरे दो मील से आगे तक घूम आये। अब उनके पैरों मे थोडी ताकत आ रही थी। उन्होंने उस दिन लिखा–"नेपाली भाषा को हटा बगला रखने का यहाँ प्रयत्न है, जिसका लोग विरोध कर रहे हैं। 478 रुपया आठ दिन का अस्पताल का बिल आया। 60 रुपया रोज। चार्ज 60 रुपया रोज बहुत है, पर दूसरा कोई अस्पताल ही वैसा नहीं है।" 7 मई को वे तीन मील के करीब घूमने गये। कल अस्पताल फिर जायेंगे।

8 मई–"आज अस्पताल बुलाया था, पर वहाँ से पत्र न आने के लिए आया, इसलिए नहीं गये। यहीं मूत्र-परीक्षा करके यदि चीनी न हो तो जाने की जरूरत नहीं मालूम होती। कमला का बर्ताव किसी निर्णय पर न पहुँचने देने का मालूम होता है। अस्तु।"

**इच्छापत्र** : पता नही क्या सोचकर पडितजी ने ऐसा इच्छापत्र लिखा ? उन्होने शायद मई 8 को ही यह लिखा था, जो इस प्रकार है–

इच्छापत्र

*हृदयरोग और तीव्र मधुमेह ने जीवन को अत्यन्त दुर्वह बना दिया है। और जीने का प्रयास करने पर अपने को ही नहीं, अपने आत्मीयो को बहुत कष्ट होगा। इसलिए इस जीवन का अत ही श्रेयस्कर मालूम होता है। कमला और बच्चो के लिए रायल्टी के रुपये जीवन-निर्वाह के लिए पर्याप्त होंगे। मैं किसी के प्रति दुर्भाव न रखते हुए यह कार्य करता हूँ।*

*मई 1961* *ह. राहुल साकृत्यायन*

वे इतने जटिल रोग के रोगी थे, पर बार-बार फिर विदेश (लका) जाने की बात करते रहते थे। घरवालो को उनकी जिद पर झुँझलाहट होती थी। इसलिए जब मैंने सिहल जाने के बारे म विरोध किया तो उनको गुस्सा आ गया और गुस्से मे वह अपना अनिष्ट करने के बारे मे सोचने लगे। तभी उन्होने ऐसा इच्छापत्र लिखा, जिसे मैंने उनके मरणोपरान्त देखा। लगता था, जैसे-जैसे उनके जीवन का अत नजदीक आ रहा था, वैसे-वैसे ही वे निराश और क्षुब्ध रहने लगे थे। उनका वह शात स्वभाव अब चिडचिडेपन मे बदल चुका था। ऐसे मे घरवालो को बहुत भुगतना पडता है, सो मैंने भी भोगा।

8 मई को उन्होने 'अवन्ती' तथा 'तिब्बत और सिहल' शीर्षक दो लेख लिखे। अब जब अस्पताल से सूचना आयेगी, तभी जायेगे। 10 मई को पडितजी लिखते हैं–"शाम को घूमने पोस्ट ऑफिस तक गये। डाक्टर पेटर्सन मिल गईं। कल आने के लिए कहा। कल जो सिहल-तिब्बत और अवन्ती जनपद पर लेख लिखे–पहिला हिन्दुस्तान साप्ताहिक मे और दूसरा 'मध्यप्रदेश सदेश' मे जायेगा। आकर तीन-चार लेख और लिखूँगा। लोगों की भीड चौरस्ते पर रही। अग्रेजो की परतत्रता गई, पर उनकी उद्भावित मानसिक दासता अब भी है।" वे 11 मई को डाक्टर पेटर्सन से मिले। उन्होने पडितजी को दूसरे दिन अस्पताल आने के लिए कहा।

## फिर प्लान्टर्स हॉस्पिटल मे

12 मई को पडितजी फिर प्लान्टर्स नर्सिंग होम मे दाखिल हो गये। डॉ मिसेज पेटर्सन बहुत अच्छी चिकित्सक थीं। उन्होने ही पडितजी को अस्पताल मे रहने की सलाह दी थी। आज से फिर पडितजी के शरीर का चेकअप शुरू हुआ। पहले खून का विश्लेषण किया, पता चला पहले से कोई अधिक विकार नही हुआ है। वे खाली बैठे रहनेवाले जीव तो नहीं थे। अस्पताल मे बैठकर दो 'लेख' लिखे और पत्रो मे भेज दिये। (लेख के शीर्षक

नोट नहीं किए) बाकी समय में वे किताबें पढ़ते रहे।

13 मई को मिस्टर पेटर्सन मिले जो (अंग्रेजी के) अच्छे लेखक भी हैं। वे तिब्बत के खाम प्रदेश में रह चुके थे, इसलिए वहाँ की बोली जानते हैं। उनकी किताबे राजनीतिक और सामाजिक हैं, अर्थात् चीन-विरोधी और तिब्बती सामन्त-पक्ष की।

"कल 8-10 बजे सबेरे घर चले जायेगे।"

14 मई—आज सुबह मैं उनको अस्पताल से घर ले आई थी। वे लिखते हैं—"आज कुछ नहीं लिखा, न घूमने गये। दवा और इन्जेक्शन लेते रहे। आज रविवार होने के कारण डाक भी नहीं आई" और डाक के न आने से पंडितजी को कुछ भी अच्छा नहीं लगता था।

15 मई को मौसम अच्छा देखकर मेरे आग्रह पर सिनेमा हाल मे 'लाल किला' देखने गये। फिल्म उनको अच्छी नहीं लगी। कहने लगे—"फिल्मवालो ने इतिहास का कचूमर निकाल दिया।" बहादुरशाह जफर को लालकिले के भीतर 'लगता नहीं है दिल मेरा उजडे दयार मे' गाते हुए जब दिखाया गया तो पडितजी उठ खड़े हुए और मुझे भी उठाया और घर को चल दिये। इन्टरवल होने से पहले ही वे उठ के चल पड़े थे।

इधर पडितजी एक और मकान लेने के बारे मे गम्भीरता से सोच रहे थे। पैसा हमारे पास उतना नही था, इसलिए वे सेठ जेठमल भोजराज से कर्ज लेना चाहते थे। (बाद मे जेठमल भोजराज की कम्पनी और बैंक दिवालिया हो गया) मैंने कर्ज लेने की बात पर मना किया, फिर भी वे इसके लिए प्रयत्न करने लगे। पुराने इजीनियर साहेब बी के सरकार अभी दार्जिलिग मे ही थे। पडितजी 15 मई को उनके यहाँ मिलने गये। सरकार साहेब कूचबिहार राज्य की प्रापर्टी मे से एक मकान लेकर दार्जिलिग मे रह रहे थे। सरकार साहेब राहुलजी के लिए 30-35 हजार रुपये का एक मकान ठीक कर रहे हैं। मुश्किल है हम 22 हजार ही जमा कर सकते हैं। और के लिए इस मकान (ग्रीन रीजेस) को बेचना होगा। आठ कमरो का दो मजिला मकान है। 3 कमरा रखकर बाकी 2000 वार्षिक किराये पर चल सकता है।

16 मई (घर मे)—आज से श्री जसवन्तलाल चौधुरी की जीवनी (कप्तान लाल) लिखनी शुरू की। कुमार जसवतलाल की माता कोचीन की श्वेत यहूदी थी। आज सबेरे सुरगाग (तिब्बत के एक सामन्त) से मिलने गये, उनकी पत्नी मिली। मगोल गेशे (प्रडित प्रमाणशास्त्री) घर तक पहुँचाने आये।

"कल राज्यपाल कुमारी पद्मजा नायडू ने मिलने के लिए बुलाया है, कमला को भी। आजकल बग मत्री लोग यहाँ आये हुए हैं।"

17 मई को वे लिखत हैं—"राज्यपाल से मिलने 10 बजे गये कमला के साथ। आधा घटा बाते होती रहीं। दोपहर बाद श्री यशवन्तलाल की जीवनी लिखी। पचन बाबू (पूर्णिया के वकील) मिले। यहाँ चश्मे की दुकान के पीछे ठहरे हुए हैं। सैलानियो की भीड है आजकल। भाषण-स्थल पर बगाल सरकार की नेपाली विरोधी नीति के खिलाफ वक्ता घटो बोलते रहे। आज से जया की तिमाही परीक्षा है। जेता की शुक्रवार से होगी।"

18 मई (घर मे) "घूमने गये श्री विनयकुमार सरकार के घर तक (गाँधी रोड)। कूचबिहार के घर की बात हुई। यदि इस मकान का (ग्रीन रीजेस) 25 हजार मिल जाये तो उस मकान को ले सकते हैं। बडा ही मौके का है। अपने लिए रखकर सात हजार सालाना किराया आ सकता है।" उत्थीद्वते विलीयेते दरिद्रणा मनोरथ। "··· आज भी यशवन्तलाल की जीवनी लिखी। पुस्तक का नाम होगा—'कुमार यशवन्तलाल : अहिन्दू माता के हिन्दू पुत्र की जीवनी'। (पर नाम 'कप्तान लाल' रखा गया)। अब 1942 में आ गये हैं। अभी 18 वर्ष और लिखना है। यदि यह लिख लिया तो राजा साहेब (यशवन्तलाल के पिता) की जीवनी लिखने की उत्सुकता खतम हो जायेगी।"

19 मई को पडितजी परिवार के साथ चौरस्ता तक टहलने गये। आज उन्होने लाल साहेब की जीवनी नहीं लिखी। 20 मई को भी वे चौरस्ता तक टहलने गये। शाम को सिहजी (डाबर हाउस के) आये लडको को यहाँ से छुट्टियों में कलकत्ता ले जाने के लिए। आज अशोक बाबू के पुत्र आनन्द और चचेरे भाई हमारे

यहीं ही रहे। लाल साहेब की जीवनी आज लिखी। आज ही राष्ट्रपतिजी की चिट्ठी आई। पटना में काम के लिए शिक्षामंत्रीजी, को लिख रहे हैं। हम दोनों के लिए। राष्ट्रपतिजी का पत्र इस प्रकार है :

*राष्ट्रपति भवन,*
*नई दिल्ली*
*मई 18, 1961*

*श्रद्धेय राहुलजी,*

*आपका 12 मई का पत्र मिला। मैं बिहार के शिक्षा मन्त्री को एक पत्र लिख रहा हूँ और आपने जो कुछ अपने पत्र में लिखा है उसके बारे में उनसे पूछ रहा हूँ कि क्या स्थिति है और वह इस सम्बन्ध में क्या कुछ कर सकते हैं। उनका उत्तर आने पर आपको सूचना दूँगा।*

*आपके पत्र से यह भी मालूम हुआ कि आप जब गत वार अस्पताल मे थे तो उसका खर्चा 60 रुपये प्रतिदिन के हिसाब से आपसे चार्ज किया है। पिछले दिनो डॉ. विधानचन्द्र गय मे आपके सम्बन्ध में पत्र द्वारा मेरी चर्चा हुई थी और उन्होंने मुझे लिखा था कि आपके लिए चिकित्सा की व्यवस्था हो जायगी, अतः मैं निश्चिन्त हो गया। अभी क्या स्थिति है, लिखियेगा। आपसे सूचना मिलने पर जो कुछ व्यवस्था हो सकेगी, कराने का प्रयत्न करूँगा, आप चिन्ता न करें।*

*आपका स्वास्थ्य पहले से बहुत अच्छा है, यह जानकर प्रसन्नता हुई।*

*आपका,*
*राजेन्द्र प्रसाद*

*श्री राहुल साकृत्यायन,*
*21 कचहरी रोड,*
*दार्जिलिंग*

21 मई को बनारस से श्री कोमलचन्द्र जैन आये। वह पडितजी के निरीक्षण मे शोधकार्य करना चाहते थे, इसी सम्बन्ध मे मिलन आये थे। इन्होंने जब पडितजी विद्यालकार मे थे, तभी से पत्रव्यवहार उनके साथ किया था। पर पडितजी को दूसरे मकान की धुन सवार थी। 22 मई को वे बी. के. सरकार के पास गये। 46 हजार का मकान उन्होने ठीक किया है। "हम 22 हजार का प्रबन्ध कर सकते हैं। शेष 1963 तक रुपये हो सकते हैं। देखे। कमलाजी मकान के बारे मे अनुत्सुक हैं।" 23 मई को जौनसार-देहरादून के छपे फार्म आये। सारे नहीं आये, कुछ तो कोलम्बो भेजे गये थे। अगले तीन दिन पंडितजी लाल-चरित लिखकर मुझ से टाइप कराते रहे। 27 को वे "सरकार महाशय के यहाँ गये। दूसरा मकान कूचबिहार का ठीक कर रहे हैं। पर 40 हजार से ऊपर तक लगेगा। पैसे की चिन्ता बनी हुई है।" 28-29 मई को भी उन्होंने लाल-चरित के अंश लिखकर टाइप करवाया। कोमलचन्द्रजी आज चले गये। 30 और 31 मई को पंडितजी घूमने गये। इसलिए लाल-चरित लिखाने का काम नहीं हो सका। 31 मई को राजा साहब पृथ्वीचन्द्र लाल से भेंट हुई। मिलनसार मालूम हुए। शाम को वे श्री यशवन्तलाल के साथ सरकार महाशय के यहाँ गये, देर तक बातें होती रहीं। सिलहट के राजकुमार (लाल साहेब के साले) के लिए लड़की ठीक कर देंगे सरकार महाशय। अग्रिम देने पर वे लाल-चरित राजपाल एंड सन्स को दे देंगे। (बाद में यह पुस्तक राजपाल से ही प्रकाशित हुई।)

## जून 1961

1 जून को पंडितजी अपने बच्चो–जया और भैया (जेता) को लेकर सरकार महाशय के घर तक घूमने गये।

शनिवार को कर्सियांग जाने के लिए उन्होंने चिट्ठी लिख दी। 2 जून को वे लिखते हैं–"रात भर वर्षा होती रही। दिन में थम गई। घूमने गया। जयपुर के तरुण डाक्टरेट के इच्छुक आये। खसिया (खासी) पर अनुसन्धान करना चाहते हैं। आनन्दजी के पास I, II, III बार पुस्तकें भेजने की चिट्ठी भेज दी। रजिस्ट्रार (विद्यालंकार युनिवर्सिटी) की चिट्ठी आई। छुट्टी लेना चाहते हैं। नवम्बर 1962 तक की छुट्टी ले लें।

श्रीनिवास अग्रवाल, किताब महल, अगस्त में 5 हजार रुपया भेजेंगे, एक किश्त और देंगे।"

## खरसांग में

3 जून को 10 बजे सबेरे खरसांग गये मोटर से। "दोनों बच्चों और हम दोनों का 6 रुपया किराया लगा। वहाँ पानी बरसने लगा। कमला जाना नहीं चाहती थी। वही Inferiority Complex. श्री लक्ष्मीनारायण अग्रवालजी का घर बिल्कुल अपने घर-सा लगा। वही भोजन और चायपान हुआ। मधुमेह के अनुकूल स्वादिष्ट भोजन मुझे मिला। बच्चो को मिठाइयाँ और फल मिले। बाजार मे घूमने गये। पीछे वर्षा बन्द हो गई। पाँच बजे के बाद वहाँ से प्रस्थान कर रात को घर पहुँचे। श्री जनार्दन चतुर्वेदी (पुष्परानी हाई स्कूल के हिन्दी अध्यापक) ने सारा प्रबन्ध किया था। तुलसी-जयन्ती के लिए निमंत्रण दे दिया है। जायेंगे।

डाक्टर उदयनारायण तिवारी की चिट्ठी से मालूम हुआ कि सम्मेलन की धर्माचार विश्वकोश योजना बनी है, हो जाने की सम्भावना है। मैं स्वीकार कर लूँगा। यदि जायसवाल सस्थान की माँग आये तो सोचना पड़ेगा। दोनो को आधा-आधा समय देगे। तब यहाँ का मकान लेना निश्चय हो जायेगा।"

8 जून को वे कही नहीं गये। जयपुर के पी-एच. डी. के उम्मीदवार आये। "खसिया (खासी) आसाम पर काम करना चाहते हैं, गये भी वहाँ। पर, मैंने सलाह दी, किसी ने काम किया होगा, दूसरा विषय ले।"

अब पडितजी नियमित रूप से टहलने जाते थे। 6 जून को वे टहलते हुए सरकार महाशय के यहाँ गये। यदि किताब महल 6 हजार रुपया भेज दे तो मकान आधा ले लेगे। लाल साहब के प्रति सरकार साहब का अच्छा प्रभाव है। 7 जून को वे लिखते हैं–"आज सरकार साहब के यहाँ हम दोनो (कमला और पंडितजी) गये। मकान की बात चली। उधार लेना पडेगा। यदि कमला इन्कार करती है तो मकान का ख्याल छोड देंगे।" कमला ने भी कर्जा लेकर नये मकान खरीदने की बात को अस्वीकार कर दिया। कर्जा लेने पर चुकाना भी तो होगा, फिर कर्जा चुकाने के लिए रुपये कहाँ से आयेंगे। रहने के लिए एक छोटा मकान है ही, इसी से गुजारा कर लेगे। यह बात समझाने पर पडितजी की समझ मे आ गई। इसलिए फिर, मेरे साथ दूसरा मकान लेने की चर्चा उन्होने नही की।

8 जून को वे लिखते हैं–"घूमने गये कैपिटल सिनेमा हॉल तक। भीड बहुत है। जौनपुर के रामलगनसिह एम. एल. सी. आये, जौनपुरवासी और जमशेदपुर के ठाकुरदास मिलने आये–कूचबिहार का मकान 36 हजार में मिले तो आधा ले लेगे। वैसे ठीक दाम करना है। कूचबिहार के मकानो की आयु बीत चुकी है।"

मकान का खब्त अभी तक पडितजी पर सवार था। 9 जून को उन्होने लिखा–"सरकार महाशय के पास कमला और बच्चो के साथ गये। 35 हजार में मकान ठीक करने की कोशिश कर रहे हैं। आधा हमे देना होगा। रुपये का प्रबन्ध करना है। 20 जून को लगातार वर्षा होने के कारण घूमने नही जा सके। कमला माहिली और हरि (बहन और भाई) के साथ अग्रेजी फिल्म देखने गई बरसात मे 8 बजे के समय में।"

दिवोदास और सिहल के वीर पुरुष की पाण्डुलिपियाँ सम्मेलन प्रेस मे भेज दीं। श्रीनिवास को 6000 रुपया भेजने के लिए लिखा। देखे, क्या करते हैं। 'दिवोदास' मे तीन अध्याय और जोड़ देना है–किरात परिगृहीत पीतकेश बालक, अबाला सेना और अतिम युद्ध। प्रूफ नजदीक होने पर भेजेंगे। 'धर्मों के अत्याचार' तीसरी पुस्तक भी श्रीनिवास को देनी है।

11 जून को भी पडितजी और लाल साहब सरकार महाशय के घर तक टहलने गये। लाल साहब के साथ वार्तालाप करना उनको अच्छा लगता था। 12 जून को अधिक वर्षा के कारण वे टहलने नहीं गये। आज बड़ी मुश्किल से 'नेपाल' की पाण्डुलिपि उन्हे मिल गई। पटना के मोहनलाल विश्नोई ने वर्षों तक इस पाण्डुलिपि

को अधार बनाकर रोके रखा। कलकत्ता के डॉ. पृथ्वीनाथ शास्त्रीजी के प्रयत्न से यह पाण्डुलिपि अब पंडितजी के हाथ लगी। इस पुस्तक को अन्यत्र छपाने के लिए पंडितजी ने बहुत प्रयत्न किये। उनके निधन के बाद मैंने भी बहुत प्रयत्न किये, एक-दो प्रकाशक के पास इसे भेजा भी, पर देर तक रखकर इसे लौटा दिया। अब दिल्ली से छपने की आशा है।

13 जून—"सरकार महाशय के यहाँ तक घूमने गये। मकान मे तीन आदमियों का भाग करने को कहते हैं। दो तक हो सकता है। अच्छा तो अकेला ही होता है, नहीं तो झगडा हो सकता है। वैसे तीन भाग होने पर 12 हजार रुपयो के कुछ ऊपर होगा। दो भाग मे 18-18 हजार लगेगा। यदि श्रीनिवास ने 6000 रुपया भेज दिया तो उधार लेना नही पडेगा।" पडितजी अगले दो दिन (14-15 जून) वर्षा के कारण टहलने नहीं जा सके। वैसे उनको टहलने का अभ्यास हो गया था और इस क्रम को रोकना नहीं चाहते थे, पर दार्जिलिग की बरसात को क्या करे। अब वे समय को खाली जाने नहीं देना चाहते थे, अतः 'नेपाल' की पाण्डुलिपि को देखने लगे।

16 जून को उन्हे पता चला कि श्री देवप्रिय (महाबोधि सभा, कलकत्ता) हृदयरोग से बीमार होकर स्नोव्हाइट होटल मे ठहरे हैं। शाम को वे मिलने गये। चलना-फिरना उन्हे मना है, बाजार के रास्ते निचले रास्ते से लौटे। एक बार तो रास्ता ही भूल गये, उस वक्त वर्षा नहीं हो रही थी। 17-18 जून को भी पडितजी बाहर घूमने गये। वे प्रायः शाम को चले जाते और दिन मे लिखने-पढने का काम करते रहे। फिर बरसात के कारण 18-20 जून को वे टहलने न जा सके। स्थानीय बौद्ध विहार के भदन्त आर्यदेव आगामी पूर्णिमा मे पंडितजी को विहार आने के लिए कह गये। न्यू एज (New Age) और आत्माराम (दिल्ली) किताबो की बात कर रहे हैं। 'जीवन-यात्रा' शायद आत्माराम को दे दे।

21 जून को पडितजी लिखते हैं—"टहलने नही गये। तीनो बडी किताबो के लिए आत्माराम और किताब महल से बात हो रही है।" शायद आत्माराम को दे दे। 27 जून—"चिट्ठियाँ लिखी। घूमने गये कान्वेन्ट तक। बाबू ईश्वरशरण (वकील) और कुछ स्त्री पुरुष छपरा के आये। छपरा भी जाना होगा। यहाँ से पूर्णिया, फिर छपरा, तब बनारस जाना होगा। यदि कमला नही जाना पसन्द करेगी तो, मैं ही अकेला जाऊँगा। लाल साहेब की जीवनी उनके साथ दोहरा रहे हैं। जीवित जीवनी मे ऐसा ही होता है। दूसरे की रुचि का भी ख्याल करना होता है। आत्माराम ने भी पुस्तको के बारे मे पूछताछ की है।"

दार्जिलिग मे वर्षा जोर से होती है। परन्तु 24 जून को पडितजी वर्षा मे भी बाहर निकले। वे सेठ जेठमल भोजराज के बारे मे पुस्तक लिखना चाहते थे। सेठजी का बैंक उस समय दार्जिलिग मे भी था। अतः वे बैंक मैनेजर श्री देवीदयाल मुखाणी के पास मिलने गये, उन्होने सेठजी की जीवनी मे सहायता देने का आश्वासन दिया। अगले छः दिन (25-30 जून) पडितजी वर्षा के कारण घूमने न जा सके। इन दिनो घर मे ही रहकर वे 'दिवोदास' के अगले अध्यायो को लिखते रहे। अब उनके स्वास्थ्य मे काफी सुधार हुआ था। यहाँ गरमी की परेशानी नही थी इसलिए भी शरीर फुर्तिला रहता था उनका। मधुमेह के लिए इन दिनो इन्सुलिन इन्जक्शन की जगह गोलियो का सेवन कर रहे थे। तीन महीने दार्जिलिग मे अपने घर मे वे रहे, बच्चे साथ मे थे, मैं उनके साथ थी। इसलिए पडितजी को काम करने मे किसी प्रकार का कष्ट नही था। पर बीच मे फिर लका का प्रश्न आ गया। उनको जाना ही था। जाने की तैयारी होने लगी।

# 9
# श्रीलंका के लिए पुनः प्रस्थान

पंडितजी अब पुनः सिहल जाने की तैयारी कर रहे थे, इसलिए पुस्तको के सशोधन का काम शीघ्रता से निबटा देना चाहते थे। घर मे लोग उनसे मिलने आया करते थे। वे मित्रो के लिए भी समय देते, बच्चो के लिए भी। इस प्रकार तीन महीन गुजरते देर न लगी। कल 30 जून से ही मैं अस्वस्थ थी। आज 1 जुलाई को मेरा ज्वर कुछ कम हुआ। सतोष की साँस ली, दस्त भी कुछ ठीक हुआ। आज 'दिवोदास' का अतिम अध्याय लिख डाला। कल उनको घर से प्रस्थान करना था लका के लिए।

**कलकत्ता में–2 जुलाई, रविवार** : सुबह के जल-पान के बाद सात बजे पडितजी एयर कैरियिग कारपोरेशन (Air Carrying Corporation) कम्पनी के आफिस गये। वहाँ से कम्पनी की गाडी से आमबाडी विमान स्थल के लिए रवाना हुए। मैं उनको रास्ते तक विदा करने नहीं जा सकी, क्योकि तबियत खराब हो जाने के कारण उन्होंने ही मुझे बिस्तर से उठने नहीं दिया। मुझे बुरा लग रहा था, पर क्या करती, लाचार होकर रोते हुए मैंने उनको विदा किया था। वे अकेले ही यात्रा मे चल पडे। सिलीगुड़ी मे उनको घटे-भर से अधिक रुकना पड़ा। फिर आमबाड़ी (जलपाइगुड़ी के पास) विमान स्थल पर गये। वहाँ से विमान 2 बजे उडकर 4 बजे के करीब कलकत्ता पहुँचा। वे डाबर भवन मे चले आये।

"आज सस्कृत सम्मेलन का प्रथम दिन था। साथ हो कोई, तभी जा सकते हैं। रात को नींद आ गई।"

कलकत्ता, 3 जुलाई–"राजेन्द्र बाबू से सबेरे 11.40 पर मिलने गये। स्वस्थ हैं। अब रहेगे सदाकत आश्रम (पटना) मे। आधा घटा बात होती रही। वही डाक्टर सत्यनारायण सिन्हा भी मिल गये। चीन के खिलाफ लोहा ले रहे हैं, काग्रेस एम. पी. हो जाने की उम्मीद है। वहाँ से Mahabodhi होते मित्रालय (बगला प्रकाशक) के यहाँ गये पर मुलाकात नही हुई। महादेव भाई और पृथ्वीनाथ शास्त्री मिले। आज 'दिवोदास' देख डाला, कल भेज देंगे। टीके की जरूरत होगी, कल ले सकेगे।"

4 जुलाई–"सेठ लक्ष्मीनारायण सुखाणी के यहाँ गये। सेठ जेठमल के बारे में जो उन्हें मालूम है, सब बतलायेंगे। उनके साथ कोई कागज नही है। नौट के आकर लिखेंगे, कह दिया।

'न्यू एज'(New Age) (कालेज स्क्वायर) चले आये। 'हिमाचल प्रदेश' को देखकर निश्चय करेगा। रायल्टी हमने, 20 प्रतिशत से कम नहीं होगी, कह दिया। इन्जेक्शन लगाया।" 5 जुलाई–"आज कहीं नहीं गये। कमरे के भीतर रहे। बड़े डाक्टर से दिखलाकर प्रस्थान करने का दिन निश्चित होगा। यही अशोक बाबू की राय है। मद्रास में एक-दो दिन रहना होगा, क्योंकि इन्जेक्शन के बाद पाँच दिन पूरे होने चाहिये। मद्रास में एक-दो दिन रहकर अम्बालालजी से भी बात कर लेंगे। लंका से लौटने पर मद्रास में रुपयों की जरूरत होगी।"

"कल तो कहीं घूमने जाना होगा। दिन काटना मुश्किल हो जाता है।"

6 जुलाई को वे लिखते हैं–"बुध को कोलम्बो जाने का टिकट ले लिया। कह दिया कि सोमवार को यहाँ से जायेंगे। अब तीन दिन बीच में काटने को रहे। जाने की भी शक्ति उतनी·नहीं है। शाम को कुछ लोग आ गये जिनके साथ 3 घंटे कट गये।" 7 जुलाई–"कहीं-कहीं घूमने का मन करता है, पर साथी बिना जा नहीं सकता, मोटर पर भी। यदि मद्रास में परिचित नहीं मिले तो होटल में रह जायेंगे। अब रोग का परिणाम मालूम होता है। कमला को चिट्ठी लिखी। अम्बालालजी को भी। अब रहने का मन बिल्कुल नहीं करता। एकांतता गला घोंट रही है। बस यही अकेले यात्रा है, फिर मृत्यु तक अकेले नहीं जायेंगे। बहुत तकलीफ होती है।"

8 जुलाई को पंडितजी कलकत्ता ही रहे। बाहर घूमने भी नहीं जा सके। कल उनको यहाँ से मद्रास के लिए प्रस्थान करना था। दार्जिलिंग में थे तो लंका जाने के लिए व्यग्र रहते थे, मेरे मना कर देने पर वे नाराज होते और मुझको रुला भी देते थे। यद्यपि उनको दुःख होता था, पर हमारे सामने लंका प्रश्नचिह्न बनकर खड़ा हो जाता था। अब जब वे परिवार से दूर जा रहे थे, तो उनको हमारी बहुत याद आती थी, बेचैनी होती थी। इसलिए जैसे वे हम लोगो से बात करने के लिए व्याकुल रहते, इसी व्याकुलता को शान्त करने के लिए वे मुझे बराबर पत्र लिखते थे। कलकत्ता मे रहकर उनकी दिनचर्या कैसी रही, किससे मिले, कहाँ-कहाँ गये, उनकी शारीरिक और मानसिक अवस्था कैसी रही, इन सबका विवरण उन्होंने मुझे लिख भेजा। इन पत्रों से उनकी उन दिनों की मनःस्थिति पर प्रकाश पड़ता है। अतः उन पत्रों को मैं पाठकों के समक्ष प्रस्तुत कर रही हूँ–

कलकत्ता से लिखे हुए पत्र–

[1]

*कलकत्ता*

*प्यारी,*

*कल 4 बजे के करीब कलकत्ता ठीक से पहुँच गया। कल दो सम्मेलन में नहीं गया। आज इस वक्त चिट्ठी पौने दो बजे दिन को लिख रहा हूँ। सम्मेलन मे जाऊँगा, यदि राकेशजी आ गये।*

*आज राष्ट्रपति से पौने बारह बजे मिले। अच्छी तरह बात हुई। कल पटना जायेंगे, वहाँ फिर तुम्हारे बारे में कहेंगे।*

*हमें आज Vaccination आदि ले लेना चाहिए।*

*प्रकाशक कल मिलने आयेगे। तिब्बती कोश दिखलाने के लिए लाये। उसकी मूल कापी के लिए भी सीलोन जाना जरूरी है।*

*मजबूरियो के साथ जा रहा हूँ। एक ही दिन मे विमान से कोलम्बो पहुँच जाऊँगा, इसलिए कोई दिक्कत नहीं। डाक्टर आज जाँच करेंगे।*

*किताबो का पार्सल स्टेशन से मँगाकर देखना। उसमें नेपाल के फार्म हैं या नहीं। उसकी सूचना मुझे देना।*

*जया-जेता को प्यार। उन्हे गलती करने पर भी प्यार से समझाना। अंग्रेजी और गणित देती रहना।*

*मैं इसीलिए जा रहा हूँ कि जल्दी आकर बराबर के लिए तुम्हारे साथ रहूँगा। मुझे बड़ा दुःख होता है, जब देखता हूँ कि तुम्हें कष्ट देने का काम भी कर बैठता हूँ।*

*'दिवोदास' दुहरा रहा हूँ। आशा है कल किताब महल भेज सकूँगा। आज राजभवन और Mahabodhi होते यहाँ आया। खाना खाया। Restinon की गोली खाई। आज भी नींद अच्छी आई।*

*तुम्हें और बच्चों को देखनेवाले भी तुम्हारे बारे में पूछते हैं। 'लड़की बड़े अच्छे बर्ताव की है' कहते हैं। सालिंगन सचुम्बन,*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

[2]

कलकत्ता
3-7-61

प्यारी,

सबेरे चिट्ठी लिख चुका हूँ। अब आगे की सुनो। 11-40 बजे सबेरे राजेन्द्र बाबू से मिलने गये। स्वास्थ्य आदि के बारे में पूछा। कल पटना जा रहे हैं। राष्ट्रपति-पद से अवकाश प्राप्त करने पर वहीं रहेंगे। तुम्हारे बारे में पूछा और कहा—मैं वहाँ कहूँगा।

डाक्टर ने रक्तचाप देखा, बिल्कुल नॉर्मल। और तरह से भी देखकर कहा—यात्रा करने में कोई हर्ज नहीं। विमान या रेल से ? चाहे जिससे। सर्टिफिकेट में Typhoide की मियाद है पर कालरा की नहीं। आज टाइफाइड, पराटाइफाइड और कालरा की इन्जेक्शन आ गया, कल सबेरे आठ बजे दे देंगे। कार्पोरेशन आफिस से मुहर भी कल ही लग जायेगी। परसों हम यहाँ से जा सकते हैं। Checkup के बाद कुछ दिन और रोका है। इसलिए मद्रास जायेंगे, यदि दिन और कुछ रहेगा तो वहीं बितायेंगे।

'दिवोदस' आज देख लिया, दो शब्द भी लिख दिये। कल डाक से प्रयाग भेज देंगे। कल ही Press वाले आयेंगे। मैं चाहूँगा, कम से कम एक हजार अग्रिम पुस्तकों पर मिल जाये। 'नेपाल' का नहीं। देखें कल !

अग्रिम मिला तो तुम्हारे नाम से चेक करवा देंगे।

कल ही 8 बजे सबेरे जेठमल भोजराज के मालिक लक्ष्मीनारायण से भी मिलना निश्चित हुआ है।

शरीर बिल्कुल ठीक है, मन में फुर्ती है। आज महादेव भाई आये। रेल पर भी हरि और हमारे आने की प्रतीक्षा में गये थे। संस्कृत सम्मेलन कोई साथी न मिलने से नहीं जा सके।

जया को प्यार, जेता को प्यार। तुम्हें गाढ़ालिगन और चुम्बन।

कल और आगे की बात लिखूँगा। कोई चिन्ता न करना। मैं लका जा शीघ्रातिशीघ्र लौटूँगा। पृथ्वीनाथ शास्त्री जी से मालूम हुआ, शायद साहित्य सम्मेलन के विश्वकोश के लिए अनुदान मिल गया है।

तुम्हारा,
राहुल

[3]

कलकत्ता
5-7-61

प्यारी,

कल सूई लगवा ली। पाँच दिन बाद यहाँ से विमान से चल सकते हैं। 7,8 जुलाई को जाना होगा।

आशा है, तुमने 'श्वेत यहूदी' लेख हिन्दुस्तान साप्ताहिक में और 'लाल साहब की जीवनी' राजपाल को भेज दी होगी। हर वक्त तुम्हारा और बच्चों का ख्याल आता रहता है। अच्छा, यही अकेले रहने की वेला है। अब तो कहीं जाने पर साथ ही जायेंगे।

मेरे दोनों प्यारे बच्चो को टा-टा, बहुत-बहुत प्यार।

प्यारी को आलिंगन और चुम्बन।

आज तो जान पड़ता है सारा समय इसी कमरे में बीतेगा।

तुम्हारा,
राहुल

[4]

कलकत्ता
6-7-61

प्यारी,

आज पाँचवा दिन है। सूई लग चुकी है, टिकट लेना बाकी है। अशोकबाबू की ढिलाई से टिकट नहीं आ सका। मैं कोशिश करूँगा, परसो चला जाऊँ। यहाँ से मद्रास होते कोलम्बो।

हिमाचल के साइज को देखकर डर गया। आत्माराम को दिल्ली आज चिट्ठी लिखी है।

दिल नहीं लगता। मित्र आते रहते हैं।

जया-जेता को प्यार। प्यारी, तुम्हे गाढ़ालिंगन और चुम्बन बार-बार पहुँचे।

तुम्हारा,
राहुल

[5]

कलकत्ता
7-7-61

प्यारी,

दिन काटना मुश्किल हो रहा है। आज कह दिया, मद्रास जाने का हवाई टिकट रविवार के लिए मँगवा दीजिए। कहा तो मँगवा देगे। देखें, यदि रविवार को जा सका तो मद्रास में सोम-मगल भी रहना होगा। बुधवार को कोलम्बो का विमान पकड़ेगे। तुम्हारे और बच्चो के बिना दिन काटना दुस्सह हो रहा है। अब के तो मजबूरी थी, फिर कभी नहीं आऊँगा-जाऊँगा।

राकेशजी और दूसरे मित्र आते रहते हैं, तो भी एकान्त अनुभव करता हूँ। पुस्तके (पाण्डुलिपियाँ) यहीं छोड़कर जा रहा हूँ। आशा है, तुमने वहाँ से भेजनवाली चीजे यथास्थान भेज दी होंगी।

पखे की बदौलत गरमी का कष्ट नहीं है। नींद भी इतनी कहाँ से आयेगी। ज्यादातर लेटा रहता हूँ।

सुनीति बाबू से मिल लेना है। उनको मालूम हो गया है, वह भी मिलना चाहते हैं।

जया प्यारी, अपने भैया को मारती है ? उसे प्यार करना नहीं सीखेगी ? जेता को भी कब अकल आयेगी मैंने उनके लिए लका से जो पत्र लिखा था, उसे दुहरा टाइप करवा दो। प्रकाशक छाप देंगे। तुम अपनी कहानियो की भी प्रेस-कापी तैयार करा दो। वह भी छपनी देनी हैं।

बहुत समय लेटे-बैठते बीतता है। डर लगता है, इसलिए कमरे मे ही घूम लेता हूँ। तुम्हारी कोई चिट्ठी नहीं मिली। शायद कल आ जाये तो मिले, नहीं तो लका मे ही मिलेगी।

ठडे पानी से नहाने मे मजा आता है। रोज सबेरे दाँतुवन करके नहा लेता हूँ। पैर फिसलकर गिरने का डर लगता है।

बच्चे स्कूल से आये तो उनको कुछ पढ़ा देना चाहिये। गणित भी दे दिया करो। अम्मा अभी हैं कि चली गई कालिम्पोग ? कोई महत्वपूर्ण चिट्ठी हो तो लका भेज देना। नहीं तो उसका मतलब लिख भेजना।

जया-जेता को प्यार। प्यारी, तुम्हे आलिगन और चुम्बन पहुँचे।

तुम्हारा,
राहुल

[6]

कलकत्ता
8-7-61

प्यारी,

आज तुम्हारी पहिली चिट्ठी मिली। यह सुनकर संतोष हुआ कि 'तिब्बती कोश' पहुँच गया। यहाँ भी मैंने पाण्डुलिपि श्री कुलकर्णी के पास देख ली, उनके पास पाण्डुलिपि है। मैंने भूमिका भी दे दी। कागज मिलने में दिक्कत हुई और छापने में दिक्कत। अब कागज मिल गया है।

कल रविवार को (8 जुलाई) आठ दिन बाद यहाँ से मद्रास के लिए 10 बजे उड़ रहा हूँ। मद्रास में रवि, सोम, मंगल रहना होगा। वहाँ से विमान कोलम्बो ले जायेगा। Injection लगाने पर पाँच दिन रुकना पड़ता है। यहाँ अच्छा है। आज अशोक बाबू ने आग्रह करके खून-पेशाब की जाँच करवाई। डाक्टर कहते हैं—लंका से लौटने पर यह खूब जाँच करेंगे। फिर दवाई इन्जेक्शन बतलायेंगे। मैंने कहा—अच्छा। यहाँ राकेशजी बराबर मिलते रहे। सुनीति बाबू से टेलीफोन पर बात हुई। आज शाम को यहाँ आयेंगे मिलने।

ज्यादा पढ़ भी नहीं सकता। आँखें कमजोर हैं, दिन काटना मुश्किल हो जाता है।

ऊपर से तुम्हारा और बच्चो का ख्याल आ जाता है। जया को इन्फ्लुएजा होगा। अच्छी हो जायेगी दो-तीन दिन मे। बस यही दीर्घ विछोह है, आगे अब नहीं देर तक अलग रहूँगा।

जया-जेता को प्यार। प्यारी को चुम्बन-आलिंगन।

तुम्हारा,
राहुल

[7]

मद्रास
10-7-61

प्यारी,

कल दस बजे कलकत्ता से विमान से उड़े। यहाँ साढ़े तीन घटे मे पहुँच गये। अशोक बाबू ने अपने आदमी को तार दे दिया था, वह अड्डे पर ही मिल गये। अम्बालाल पटेल यहाँ नहीं हैं। उनके गुजराती भाई के घर ठहरे। 560 रुपये यहाँ रख जाने थे, सीलोन रुपये ले नहीं जा सकते थे। रुपये रख दिये। यहाँ से बुध को विमान से लका जाऊँगा। उसी दिन विद्यालंकार पहुँच जाऊँगा। अशोक बाबू बहुत आगा-पीछा कर रहे थे। डाक्टर से दिखला लिया था, तो भी कहते थे कमलाजी को साथ ले जाते। मैंने उसे इस समय असम्भव बतलाया। खैर, अब तक की यात्रा खैरियत से गुजरी। बुधवार की भी खैरियत से गुजर जायेगी। लौटते समय आनन्दजी रहेंगे। इतनी चिन्ता नहीं रहेगी।

यह जगह मद्रास शहर से सात मील बाहर है, अडयार का भाग है। जाने-आने के लिए 16 मील का चक्कर काटना होगा।

आज सोम, कल मगल की रात काटनी है। बुध को तो चले ही जायेंगे। तुम चिन्ता मत करना। जब तक यह चिट्ठी तुम्हारे पास पहुँचेगी, तब तक मैं लका पहुँच जाऊँगा। मैं लिख चुका हूँ, अब कभी तुम्हारे बिना लम्बी यात्रा नहीं करूँगा।

जया-जेता को प्यार, प्यारी को चुम्बन, आलिंगन। शरीर ठीक है, बस घूमने का मन नहीं करता।

आशा है, डाक तुमने भेज दी होगी। यह जानकर सतोष हुआ कि तिब्बती कोश (बड़ा) वहाँ पहुँच गया। वैसे तिब्बती कोश की पाण्डुलिपि प्रेस में जा चुकी है। तीनों पुस्तकों की पाण्डुलिपियाँ सुधाजी के पास रख आया हूँ।

तुम्हारा,
राहुल

मद्रास में 8 जुलाई की डायरी में वे लिखते हैं–"9 जुलाई को सबेरे हवाई अड्डे तक अशोक बाबू आये। उड़कर कोई 12.30 बजे मद्रास पहुँच गये। के. एस. नाथ (डाबर एजेन्ट) मिले। अम्बालाल भाई का नौकर यतिराज भी एरोड्रोम में मिला। आर. बी. पटेल के यहाँ ठहरे। पत्नी और लड़की ने बहुत अच्छी तरह रखा।"

10 जुलाई–"आज यहीं अडियार में ही रहे। अडियार नदी समुद्र में गिरती है। पास में छोटा बाजार है। थियोसोफिकल सोसाइटी का हेडक्वाटर यहीं है। शाम को 1 रुपये में रिक्शा करके घर आये।" 11 जुलाई–"आज भी अडियार में ही दिन बीता, सोते-लेटे बीता।"

## पुनः श्रीलंका में

**विद्यालंकार, आवास कोलुपेटिया में** : 12 जुलाई (1961) को मद्रास में राहुलजी ने 550 रुपये का ट्रेवलिंग चेक ले लिया। दोपहर 1 बजे के बाद उनका हवाई जहाज कोलम्बो के लिए उड़ान भरनेवाला था। 2 बजे के बाद वे कोलम्बो पहुँचे। विमान-स्थल पर कापड़ियाजी (मगन भाई) तथा भदन्त आनन्दजी मौजूद थे। इस बार पंडितजी को ठहराने की व्यवस्था कोलुपेटिया में कापड़ियाजी के यहाँ की गई थी। यह प्रबन्ध आनन्दजी ने किया था, क्योंकि विद्यालंकार का भोजन पंडितजी के अनुकूल नहीं था। आज ही शाम को पंडितजी विद्यालंकार विश्वविद्यालय भी हो आये। डाक्टर ने उनकी जाँच करके देखा, रक्तचाप ज्यादा है। विद्यालंकार में नायकपादजी से वे मिले। डाक्टर ने उनके स्वास्थ्य के बारे में डरा दिया था। पर वे कहते हैं, "मुझे तो कोई उतना दिखाई नहीं पड़ता। नशा-सा बना रहता है। रक्तचाप का ही दोष है।"

पंडितजी को मालूम था कि उनके स्वास्थ्य के लिए मैं बहुत चिन्तित हूँ इसलिए वे मुझे बराबर पत्र द्वारा स्वास्थ्य के बारे में सूचनाएँ देते रहे। कोलम्बो पहुँचकर भी उन्होंने लिखा :

*कोलम्बो*

*13-7-61*

*प्यारी,*

*कल तीन बजे विमान से यहाँ पहुँच गये। श्री कापड़ियाजी और आनन्दजी एरोड्रोम पर पहुँचे थे। कोई तकलीफ नहीं हुई। पर डाक्टर ने कल भी और आज भी देखा। थोड़ा-सा रक्तचाप ज्यादा है। दवा खा रहा हूँ। कल युनिवर्सिटी जाकर मिल आया। 23 जुलाई तक मेरी छुट्टी है। 15 या 16 अगस्त को युनिवर्सिटी की छुट्टी होगी। उसी वक्त लौटना होगा। आनन्दजी मद्रास तक साथ जायेगे। वहाँ रेल पर बैठाकर लौट आयेंगे। 30-32 दिन हैं, तुम्हें भी ज्यादा मालूम होगा, मुझे भी मालूम होगा। मैं कैसे ही काट लूँगा, तुम भी चिन्ता न करना। मैं अपने स्वास्थ्य का बराबर ध्यान रख रहा हूँ। कापड़ियाजी का पारिवारिक डाक्टर रोज देखने आ रहा है।*

*550 रुपये मद्रास में रख आया हूँ ट्रेवलर चेक के रूप में। जाते ही भुना लूँगा, इसलिए उसकी दिक्कत न होगी। मद्रास के डाबर के एजेन्ट ने बतलाया–10 दिन पहिले सूचित करें, नहीं तो जल्दी रिजर्वेशन नहीं मिलता।*

*जया का बुखार अच्छा हो गया होगा। वह पढ़ने जा रही होगी। भैया भी मन लगाकर पढ़ रहा होगा।*

*मद्रास से कलकत्ता फर्स्ट क्लास में आऊँगा या एयर कन्डिशन्ड में। आनन्दजी मद्रास से आगे नहीं जा सकेंगे क्योंकि सीलोन से खर्च नहीं मिलेगा। मद्रास तक रेल का आने-जाने का टिकट मिल जायेगा।*

*यहाँ वर्षा नहीं है। आज तो डाक्टर ने कहीं जाने को मना कर दिया है। कल विश्वविद्यालय जायेंगे। कल ही कोरन्टीन में भी जाना है। कापड़ियाजी ने अपने घर मे रखा है। सारी व्यवस्था डाक्टर के कहे अनुसार हो रही है। मैं भी कहता हूँ, एक मास है, सयम से रहूँ, जिसमे 20-22 अगस्त तक दार्जिलिंग लौट आऊँ।*

*जया बेटी को पापा का प्यार। भैया को प्यार। खूब मन लगाकर पढ़ना, जिसमे दोनो क्लास मे फर्स्ट आना। अम्मा-पापा को बहुत खुशी होगी। पापा चाहते हैं जया के लिए एक अच्छी गुड़िया और भैया के लिए एक रेल लायें।*

*तुम्हारा,*

*राहुल*

इस बार पंडितजी कोलम्बो के निकट ही कापड़ियाजी के घर में रहे, इसलिए उनको शहर घूमने में कठिनाई नहीं हुई। 13 जुलाई को वे गॉलफेस (समुद्र-तट) की तरफ घूमने गये। 14 जुलाई को वे विद्यालंकार में पढ़ाने गये। उन्होंने नायकपाद को कह दिया कि सप्ताह में तीन दिन क्लास रख लें। उनके अनुवादक प्रज्ञाकीर्तिजी भी रुग्ण और रक्तचापवाले हैं। पंडितजी के नये शिष्य अमरकीर्ति कुछ दिनों बाद वहाँ पढ़ाने लग जायेंगे, यह पंडितजी को भरोसा था। युनिवर्सिटीवाले पंडितजी के स्वास्थ्य को देखकर सप्ताह में दो ही दिन क्लास रखना चाहते थे, अतः उन लोगो ने पडितजी को कह भी दिया।

15 जुलाई को वे डेरे पर (कापड़ियाजी के घर) ही रहे। उनसे मिलने श्री माणिकलाल पटेल सपत्नीक आये। अभी एक मास यहाँ प्रतीक्षा करनी है। चार दिन बाद वे मद्रास मे होंगे। तीन दिन बाद कलकत्ता मे। "कलकत्ता से किसी को साथ ले जायेंगे, यदि तबियत ठीक न रही तो।" पंडितजी को बीमारी के कारण अब अपने शरीर पर उतना भरोसा नहीं रहा, अकेले चलने में अब उन्हें कष्ट होने लगा था। 16 जुलाई को भी वे गॉलफेस मे घूमने गये। उनके साथ अमरकीर्ति और कापड़िया दम्पती भी थे। लौटते समय वे श्री देवीदास शास्त्री के यहाँ गये। "वह ज्योतिषी और पुरोहित बन गये हैं। लडके दो वकील हैं, एक एयरवेज के हैं, एक सरकारी नौकर। खूब दोस्ती रहती है। गवर्नमेंट का बहुत सुधार तो नही हुआ है। इस सप्ताह काटना है फिर जाने का नाम लेना है।" 17 जुलाई को वे लिखते हैं–"आज अमरकीर्ति आये। श्रीवास्तव-दम्पती दूतावास से आये। कल विद्यालकार जायेगे। बीतेगा दिन दर्द मे ही।" उस दिन भी उन्होने घर पत्र लिखा, जो इस प्रकार है .

*कोलम्बो*
*17-7-61*

*प्यारी,*

*बडे धीरे-धीरे दिन बीत रहे हैं। चार दिन ही हुए, 29 दिन और बाकी है। मन नहीं लगता। कापडियाजी के यहाँ ठहरा हूँ। डाक्टर रोज देख लेता है। 16 अगस्त को प्रस्थान करने की सोच रहा हूँ। आनन्दजी मद्रास तक मेरे साथ आयेंगे। कोई तकलीफ न हो इसका सभी ध्यान रखते हैं। कल भी, परसों भी गॉलफेस मैदान मे टहलने गये थे। व्हाँ जाने पर याद आया बच्चों का आइसक्रीम का आग्रह। कल पुराने मित्र दास महाशय के घर मे गये। मिलनेवाले आते रहते हैं। बात मे मन लग जाता है। लगा रहता है। अनिद्रातक वटी बहुत नींद लाती थी। आज कहा, मत लीजिए। इन्सोलिन भी डाक्टर ने बन्द कर दिया। वैसे ऐसे ही चल रहा है।*

*प्यारी, हर वक्त तुम्हारा ख्याल आता है। इस सप्ताह बाद यहाँ से भारत के लिए प्रस्थान, एक सप्ताह बाद मद्रास से कलकत्ता। चार दिन तक कलकत्ता। फिर तुम्हारे पास 22-23 अगस्त तक आ जाऊँगा। यहाँ कुछ पढ़ने का मन नहीं करता, न देखने का। कल से प्रति सप्ताह तीन बार विद्यालकार जाया करूँगा।*

*राजेन्द्र बाबू को चिट्ठी लिखने को कहा था, आज चिट्ठी लिख रहा हूँ। जया-जेता मेरे प्यारे बेट्टों को प्यार। मेरी प्यारी को आलिगन-चुम्बन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

18 जुलाई को उन्होंने लिखा–"कभी देवीदास, कभी आनन्दजी, कभी अमरकीर्ति और कभी जगन्नाथ शर्मा आ जाते हैं मिलने।"

19 जुलाई को पंडितजी यहीं कापडियाजी के घर के अहाते मे घूमते रहे। वे कल ही विद्यालकार से अपना सामान ले आये थे। 20 जुलाई, यहीं थोड़ा घूमते रहे, दिन काटना मुश्किल है। अभी वे कोई विशेष काम या लिखना-पढ़ना भी नहीं कर सकते थे।

21 जुलाई को वे विद्यालकार गये और कक्षा मे पढ़ाया। उनके साथ अमरकीर्ति भी गये थे। उन्होने

लिखा—"अमरकीर्ति की प्रतिभा और अध्यवसाय पर मैं प्रभावित हूँ।" 22 जुलाई को वे कहीं नहीं गये। श्रीवास्तव-दम्पती (दूलाखास से) और जगन्नाथ शर्मा उनसे मिलने आये। लोगो का आना उनको बहुत अच्छा लगता था। 23 जुलाई को भी वे कोलम्बो मे ही रहे, घूमने भी कही नहीं गये। भदन्त आनन्दजी उनसे मिलने आये। अब मंगल को ही वे विद्यालकार जाया करेगे। मेनाविरत्न के साथ शाम को पडितजी गॉलफेस घूमने गये। उनसे बाते हुई। सेनाविरत्न की सहायता से वे सिहल-लोककथाओ को नागरी मे लिखेगे। 24 जुलाई को भी वे शाम 7 बजे गॉलफेस घूमने गये और 8 बजे लौट आये। आज उनको कमला का 20-7 का लिखा पत्र मिला। "पहिला पत्र यहाँ आया मिला। शाम को अमरकीर्ति आये। परसो सेनाविरत्न और श्रीवास्तव आयेगे।"

25 जुलाई, मगलवार को वे खाने के बाद विद्यालकार गये। नायकपाद प्रज्ञारामजी से वहाँ अमरकीर्ति के बारे में उन्होने सिफारिश की। उन्होने लिखकर पक्का कर लेने के लिए कहा। फिर अमरकीर्ति के साथ वे कोलम्बो लौटे। 19 अगस्त को जाना (भारत) निश्चित हो गया है। 26 जुलाई को उन्होने दर्जन के करीब चिट्ठियाँ लिखीं। 20 जुलाई को वे लिखते हैं—"दो पाइलट फोन्टेनपेन लीं, बरसाती और दूसरे कपडे भी लिये। दिन काटना मुश्किल हो रहा है। । अभी 23 दिन बाकी हैं, बीते हैं 16 दिन ही। लिखने का काम भी नहीं है, पढ़ने का भी नहीं है। हिरदारामानी के कपडे के दो बहुत बडी दूकाने हैं। लडकी ने सिहल वर को चुना है।" 28 और 29 जुलाई को वे कही नही गये। अमरकीर्ति आ गये थे, वर्ना पडितजी के लिए दिन काटना मुश्किल हो गया था। 30 जुलाई को उन्होने लिखा—"आज आनन्दजी सबेरे आये, कई घटे रहे। अमरकीर्ति भी खाना खाकर आ गये। सेनाविरत्न मध्याह्न भोजनान्तर आ गये, शाम तक रहे। बाते होती रही। घूमने नही गये। कल-भर इस महीने का और है।" 31 जुलाई का भी वे घर पर ही रहे।

30 जुलाई के पत्र मे उन्होने लिखा था—"अब इस महीने का एक दिन और अगले महीने का 18 दिन और रह गया है। 19 अगस्त को चल दूँगा आनन्दजी के साथ, यह लिख चुका हूँ। दिन काटना मुश्किल हो जाता है, विशेषकर जब मित्र लोग नही आते। आज रविवार को आनन्दजी एक और सिहल ऑफिसर मित्र और अमरकीर्ति प्राय दिन-भर रहे। दिन अच्छी तरह कट गया। परसों अगस्त मास आरम्भ हो रहा है, जिसमे तुम्हारे पास पहुँच जाऊँगा। पर 19 अगस्त को प्रस्थान करना दुस्सह मालूम होता है। आनन्दजी को 19 अगस्त को छुट्टी मिलेगी। परीक्षा हो जायेगी ।'

पहली अगस्त को पडितजी विद्यालकार गये और प्रज्ञाकीर्तिजी को अस्पताल म जाकर देखा। 2 अगस्त को वे लिखते हैं—"अमरकीर्ति ने निबध के कुछ अश को पढकर सुनाया। रोज सुनाया करे, यह कह दिया। देवीदासजी पहिले दो तीन घटा साथ रहे। बाद मे रजनौरी शर्माजी आये। फिर 8 बजे शाम को समुद्रतट (गॉलफेस) मे रहे।" श्री अम्बालाल पटेल का पत्र आया लिख दिया कि 19 अगस्त को चलकर 21 को हम दोनो (वे और आनन्दजी) मद्रास पहुँच जायगे। 3 अगस्त को वे टहलने गये। कोलम्बो बाजार भी चीजे लेने गये। 25 रुपये की टाइम पीस घडी ले ली थी पर किसी ने उडा लिया। फिर दूसरी खरीद ली। इसे अपनी पाकिट मे रखा। 10 कदम पर टैक्सी पकडी। उसी वक्त किसी ने बडी सफाई के साथ हाथ साफ कर दिया। बेचारे अमरकीर्ति के रुपये को भी हाथ से निकाल लिया था। उनको उपदेश द रहे थे। हमको मालूम ही नही, हुआ। रुपया नही, टाइम पीस घडी समझकर जाकेट के बाहरी थैले जेब मे रखा था। कोई देखता रहा होगा। दूसरी जेब मे 170 रुपये थे, उस पर हाथ साफ नही किया। यहाँ के पाकेटमार बहुत चतुर होते हैं। यह मानना पडेगा। 3 अगस्त को वे टहलने नही गये विशेष काम भी नही किया। अमरकीर्ति आये, उनके साथ निबध के बारे मे बाते कीं।

पंडितजी अस्वस्थ होते हुए भी कुछ और लिखने की योजना बना रहे थे। अपने लिए और दूसरो के लिए भी। किन्तु जो योजनाएँ उनके दिमाग मे बन रही थी, उनको पूरा करने के लिए अब जीवन अपर्याप्त हो रहा था। सिहल मे उनके निर्देशन मे शोधकार्य करने के लिए शोधकर्ता उनके पास पहुँचे हुए थे। उनसे अपनी योजनाओं के बारे मे वे चर्चा भी करते थे। 5 अगस्त को उन्होने दैनन्दिनी मे लिखा—"आज गॉलफेस (समुद्र-तट) में टहलने गये। दिन मे नी महाशय से मिलने गॉलफेस होटल गये। शाम को जगन्नाथ शर्मा (उज्जयिनी)

आये। 'प्राकृत काव्यधारा' के काम को उन्होंने स्वीकार किया। कुछ कवियों के नाम हमने बतलाये। अश्वघोष, हाल से आरम्भ होगी।

अमरकीर्ति से निबंध के बारे में बात हुई। अभी उसे लिखना नहीं शुरू किया। कुछ लिख डालेंगे 19 अगस्त तक। मुझे 'सेठ सार्थवाह' पुस्तक लिखनी है, जिसमें सेठ जेठमल, कापड़िया, चंदलाल और दूसरे दो-तीन रहेंगे। छोटी-सी पुस्तक होगी।"

पंडितजी 'हिन्दी काव्यधारा' (अपभ्रंश) और 'संस्कृत काव्यधारा' ये दो विशाल ग्रंथ पहले ही लिख चुके थे। इसी क्रम में वे 'पालि काव्यधारा' भी तैयार कर चुके थे सिंहल में रहते ही, जो अभी तक प्रकाशित नहीं हो सकी, अब 'प्राकृत काव्यधारा' तथा 'फारसी काव्यधारा' की भी योजनाएँ बना रहे थे, जो उनके जीवन मे कार्यरूप में परिणत नहीं हो सका। सार्थवाह पुस्तक के लिए सिर्फ दो व्यक्तियों के बारे में लेख-भर ही लिख सके थे।

6 अगस्त को वे बाहर नहीं गये। आनन्दजी ने यहीं उनके साथ दोपहर का भोजन किया। शाम को अमरकीर्ति और जगन्नाथजी उनसे मिलने आये। सोच रहे थे वे, अब एक ही रविवार और आयेगा। उसके बाद के रविवार में तो वे भारत में होंगे। आज कापड़ियाजी के जीवन पर नोट लिखा। 7 अगस्त को उन्होंने कुछ नहीं लिखा। अमरकीर्ति भी आये। आज अशोक बाबू (कलकत्ता) और कमला का पत्र आया। 8 अगस्त को वे लिखते हैं—"पौन बजे के करीब गये विद्यालंकार। कल आनन्दजी टिकट लाये (रेल का)। माणिकलाल जी के पास गये। दो-तीन दिन में धरणीधर (माणिकलालजी का आदमी) आयेगा। शाम को शहर में हिन्दी सम्मेलन की बैठक में जाकर बोला। दूसरे लोग भी गये थे। बहुत जल्दी भूल जाता हूँ।" आज चाभी-ताला भूल गये, दरवाजा खुला रखकर ही चले गये।

9 अगस्त को भी पंडितजी 'गॉलफेस' टहलने गये। कोलम्बो में रहने की यही सुविधा थी। आनन्द जी आज फर्स्ट क्लास का टिकट लाये। मद्रास तक रिजर्वेशन के 90 रुपये लगे। देवेन्द्र ने लिखा एक दिन मदुरा में रहने को। किताबों के बक्स यदि लगेज में रख दे तो रह सकते। 20 को, 21 को मद्रास के लिए रवाना होंगे।

"पर मद्रास का रिजर्वेशन ले लिया है, नहीं उतरना होगा। मद्रास में मिलेंगे सौराष्ट्र बन्धुओं से। किताब का आज्ञापत्र परसों मिलेगा। छपी-किताबों को ले जाने में इतनी दिक्कत। अब 9 रातें और कोलंबो मे रहना है। यदि कस्टम करवालो ने घंटों खड़ा रखा तो बड़ी दिक्कत होगी, बुरी हालत होगी और बिना विशेष पत्र के वह होगा ही।"

10 अगस्त, "घूमने नही गये। 4 बक्स किताबो के बनाने होंगे। कल कापड़ियाजी के यहाँ मँगवाना है। चावला से बातचीत हुई। उनके ज्यादा सम्बन्धी अति गोरे हैं। दिन पर दिन कम-कम होता गया यह परिवार तो है। अमरकीर्ति आये, कुछ सुनाया। अपने ही निबध लिखना होगा। 15 अगस्त को अतिम बार विद्यालंकार जायेंगे। तरद्दुद होगा ही, जब तक गाड़ी रामेश्वरम् से आगे नहीं चली जाती। मदुरा उतरने का वचन नही दिया। यदि धनुषकोडी से लगेज का संतोषजनक प्रबन्ध हो गया तो शायद मदुरा उतर जाये।"

11 अगस्त, शुक्रवार—"आज भोजन भी श्रीवास्तवजी के यहाँ हुआ। बस्ती जिले के भोजपुरी हैं। सपरिवार हैं, भार आयोजन ऑफिस के अफसर हैं। अमरकीर्ति आये। शाम को बिनौरी भी दो घंटे रहे। अभी किताबो का अनुज्ञापत्र नही मिला। मुद्रित पुस्तकों में भी इतनी दिक्कत। यात्रा अब दिक्कत की हो गई है। चलो अब यहाँ आना नहीं है, यही संतोष की बात है। श्री अयोध्याप्रसाद गोयलीयजी की उर्दू शायरी की दो पुस्तकें आ गईं—'नग्म-ए-हरम' और 'लो कहानी सुनो'। अब उर्दू काव्यधारा पर कमर कसनी होगी। कहते हैं 40 उर्दू कवियों की सूची कालानुसार भेजे। अमरकीर्ति किताबो के बक्स कापड़ियाजी की दूकान पर रख आये।"

12 अगस्त, शनिवार—"बहुत चित्त खिन्न रहा। शाम को सेनाविरत्न के यहाँ चाय पीने गये। चेक मे अपने से ही अधिक पैसा लिख दिया। बैंक से लौटा दिया, ख्याल आने लगा शायद हिसाब ही हटा दे। यही चिन्ता दुःखी करती रही।" 13 अगस्त, "आज गॉलफेस टहलने गये। श्री सेनाविरत्न भी साथ थे पत्नी सहित।

उन्हें भारतीय सम्पर्क का बहुत अभिमान है। हिन्दी के प्रेम के कारण शिक्षामंत्री के सचिव के स्थान से दूसरी जगह आ गये। धरणीधर आज आ गये बिलायत से।"

14 अगस्त, "किताबों की अनुज्ञा मिल गई। यहीं के भारतीय उच्चायुक्त के प्रथम सचिव ने तलेमन्नार और धनुषकोडी में अपने आदमी के पास मेरे लिए चिट्ठी लिख दी। धीरे-धीरे काम ठीक हो रहा है। धनुषकोडी से मद्रास तक 20 तारीख की सीट रिजर्व करवाई थामस कूक से। नहीं होगा तो मदुरा से ट्रेन छोड़कर दूसरी ट्रेन से रिजर्व कराके चौबीस घंटे बाद जायेंगे। आज से नाविरत्न के पास गये। वह भी शाम को आये। कह रहे थे—'राजपूत काल में चौहान चंदेल, गूजर यहाँ आये थे।' हो सकता है। खदिरगम (स्थान) के दर्शनार्थ भी आते रहे हैं उत्तर भारतीय। अब एक ही बात की चिन्ता रह गई है, उसे भी कल करा सकें तो अच्छा। कल धरणीधर आयेंगे। चीजें मँगवा लेंगे। अमरकीर्ति ने बक्से (किताबों के) ठीक कर दिये।"

15 अगस्त को पंडितजी विद्यालंकार गये। यक्कदु प्रज्ञाराम स्थविर और नायकपाद प्रज्ञासार, प्रज्ञाकीर्ति आदि से मिल आये। "अब नहीं जाना है। कमला की चिट्ठी मिली, प्रतीक्षा बच्चों सहित कर रही हैं।"

16 अगस्त, "आज बैंक से 2400 रुपया लाये। अधिक का चेक लिख दिया गया, उसके बारे में कुछ नहीं पूछा। माणिकलाल पटेल के यहाँ भोजन किया। शायद कस्टम निरीक्षण तलैमन्नार में ही होगा। गॉलफेस घूमने गये शाम को। चार बक्सो में किताबें रख दी गई। सभी चीजें दार्जिलिंग तक कैसे पहुँचेंगी ? अब 17-18 दो दिन हैं, 19 को तो चले ही जायेंगे।"

17 अगस्त, बृहस्पतिवार, "आज गॉलफेस घूमने गये। अब एक दिन और रहा। कस्टम तलैमन्नार में देखेगा। जेता के खिलौनेवाली रेल की बात है। मदुरा के सौराष्ट्र बन्धु बहुत चाहते हैं। आज देवेन्द्रन का तार भी आया है। श्रीवास्तव और जगन्नाथ शर्मा और अमरकीर्ति के साथ फोटो लिया।"

18 अगस्त, "भोजन माणिकलालजी के यहाँ हुआ, आनन्दजी भी आये। चार बक्से बुक करने का चन्द्रकान्त ने जिम्मा ले लिया। 31 रुपये मे स्टोव लिया और टैक्स के डर से अमरकीर्ति को दे दिया। देवीदास के बेटे बख्शी आये। स्त्री बगालन, गोरी, पति काला है। श्रीवास्तव दम्पती और माथुर दम्पती भी मिल गये। अब एक दिन रहा। देखें 20 तारीख को क्या होता है ? खिलौनेवाली रेल रखवा लेगे तो अफसोस नहीं होगा। कलकत्ता की कमाई चपरछाछ मे गँवाई।"

कुछ महानुभावो ने यह प्रचार किया है कि पडितजी सीलोन से दार्जिलिग आना ही नहीं चाहते थे। वे तो कमला और बच्चों को सदा के लिए छोडकर सीलोन चले गये थे। वे वहाँ अपने परम मित्र भदन्त आनन्द कौसल्यायनजी के साथ ही जीवन बिताना चाहते थे। किन्तु ऐसे भ्रामक प्रचार से राहुलजी के जिज्ञासु पाठकों को बरगलाने की जो कोशिश की जा रही है, उन्ही पाठको की जिज्ञासा के समाधान के लिए यहाँ उनके कुछ पत्रों को उद्धृत कर रही हूँ जो उन्होने सीलोन प्रस्थान करते समय अपनी पत्नी को लिखे थे। इन पत्रो से उनके मन की स्थिति तथा पत्नी और बच्चो के बीच लौटने की उनकी बेचैनी की झलक मिलती है। पत्र इस प्रकार है :

## अगस्त में लिखे पत्र

*कोलम्बो*

*प्यारी,*

*अभी (11 बजे सबेरे) आनन्दजी का फोन मिला। तुम्हारा घबराहट भरा पत्र आया है। मेरा पत्र तुम्हे नहीं मिला है। पर जिस दिन तुम्हारा पत्र मेरे पास आता है उसी दिन मैं लिख देता हूँ। तुम्हारे चार पत्र मिल चुके हैं। यह तो लिख ही चुका हूँ कि 19 अगस्त को आनन्दजी के साथ मैं मद्रास की ट्रेन पर बैठ रहा हूँ। आशा है, 25-8 तक कलकत्ता पहुँच जाऊँगा। यहाँ तक आनन्दजी भी साथ आ रहे हैं; शायद आगे भी आये। कलकत्ता से रेल से आऊँगा। नहीं तो दो-तीन मन बोझा साथ मे रहेगा। किराया ज्यादा लगेगा। इन्सोलिन रोज कापड़ियाजी*

*लगा देते हैं। डाक्टर भी देख लेते हैं। कोई चिन्ता की बात नहीं है। रक्तचाप प्रायः नार्मल-सा रहता है। चिन्ता यही है, एक-एक दिन गिनकर काटना पड़ता है। यहाँ आये 19 दिन बीत गये। 17 दिन और काटने हैं। कट ही जायेंगे। लेने की चीजे ले ली हैं। जेता की रेल भी ले ली है।...*

*तुम्हारी दो साड़ियाँ ले ली हैं। हो सका तो एक मदुरा से भी ले लूँगा। जया के लिए फर का कम्बल ला रहा हूँ। मेरी बेटी अम्मा को दिक नहीं करती होगी। मैंने कापड़ियाजी के यहाँ रहना स्वीकार किया, क्योंकि यहाँ पथ्य, भोजन और दवा का सुबिस्ता था। विद्यालकार तो हफ्ते में एक दिन जाना पड़ता है। लड़के पढ़ाई की तैयारी कर रहे हैं। प्रज्ञाकीर्तिजी का सफल ऑप्रेशन हुआ है। अस्पताल मे हैं। प्रश्नपत्र मैंने बना के दे दिये। मौके पर आ गया था। कोशिश कर रहा हूँ कि प्रज्ञाकीर्तिजी के सहायक अमरकीर्ति हो जायें। सुबोध हैं, संस्कृत का भी ज्ञान अच्छा है।*

*कल शाम को गॉलफेस घूमने गया था। प्राय· रोज ही जाता हूँ। वजन बढ़ने न पाये, इसका बहुत ध्यान रखता हूँ।*

*धरणीधर (माणिकलाल के पुत्र) युरोप घूमने गये थे, 11-8 को लौट आयेंगे।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

*कोलम्बो*

*प्यारी,*

*आज चिट्ठी तुम्हारी न आने पर भी लिख रहा हूँ। मिल जायेगी।*

*अब एक ही रविवार यहाँ आयेगा। उसके बाद का रविवार (20) मद्रास मे आयेगा। 24 के आसपास वहाँ से कलकत्ता के लिए रवाना हो जाऊँगा। आनन्दजी और उनके दो विद्यार्थी भी साथ मे रहेंगे। मद्रास से भी फर्स्ट क्लास का टिकट लेंगे। आज आनन्दजी ने जेता के लिए 154 रुपये मे खरीदी रेलगाड़ी देखी। देखें (कस्टमवाले) जाने देते हैं या नहीं। तुम भी दिन गिन रही होगी, मैं भी तारीख बतानेवाली घड़ी पर तारीख गिन रहा हूँ। 10 तारीख तक तो दिन बड़े ही बड़े होंगे, फिर शायद छोटे हो जाये। 8 अगस्त को हम टिकट खरीदकर सीट रिजर्व करा लेंगे।*

*कस्टम को यहीं चीजें दिखला देंगे, जिसको नहीं ले जाने देगा, यहीं दे डालेंगे। दो मन से कुछ ही कम किताबे हैं, और भी दो बक्स हैं।*

*स्वास्थ्य मेरा ठीक है। सुई ले लेता हूँ। रास्ते मे शायद गोलियाँ लेनी होंगी। दोनो टाइपराइटरो को भी साथ ला रहा हूँ।*

*खाने और दवाई का पूरा सयम श्री कापड़ियाजी के आतिथ्य के कारण हुआ। बड़े सज्जन हैं, पत्नी भी।*

*दिन मे मित्रों के साथ बीत जाता है। मैं मगल को सिटी (कोलम्बो) जाता हूँ। अब 8, 15 और 18 को जाऊँगा।*

*यही मन करता है कि 19 कल ही आ जाता।*

*जया-जेता को प्यार। प्यारी को चुम्बन-आलिगन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

कोलम्बो

प्यारी,

आज चिट्ठी भेज रहा हूँ। तुम्हारा 31-7 का पत्र मिला। इसलिए उत्तर दिया। यही जानकर प्रसन्नता हुई कि मेरे कई पत्र तुम्हें मिल गये। मैंने टाइमपीस 25 रुपये की ली। उसे पाकेटमार ले गये, फिर दूसरी ले ली। रेल भी ले ली है। 19-8 को देखा जायेगा, देखें किसको जाने देते हैं। आज तो 7-8 की शाम है। अब बारह दिन और हैं। मद्रास, कलकत्ता सभी जगह प्रस्थान की तारीख लिख दी है। आशा है मेरी प्रत्येक चिट्ठी का जवाब तुम भेजती रहोगी। मेरा स्वास्थ्य ठीक है। खाना कम खाता हूँ जिसमें वजन न बढ़ने पाये। बच्चे बहुत याद आते हैं।

चुम्बन, आलिंगन।

तुम्हारा,
राहुल

जेता-जया को प्यार। अच्छे लड़के बन जाओ। यही मैं चाहता हूँ। इसी महीने में आ जाऊँगा।

तुम्हारा,
पापा

कोलम्बो

प्यारी,

आज आनन्दजी कोलम्बो से मद्रास का टिकट ले आये। 19 अगस्त का चलना निश्चय, अभी किताबों की अनुज्ञा लेनी बाकी है, जो शायद आज ही हो जाये। खिलौना, घड़ी आदि के बारे में 19 को कस्टम निर्णय देगा। 19 अगस्त की शाम को ट्रेन यहाँ से चलेगी। तलैमन्नार-धनुषकोडी मे दोनों ओर के कस्टमो की मार है, जो हवाई यात्रा की भाँति आसान नहीं है, घंटो लगते हैं। खड़ा-खड़ा बीतेगा। अब बाहरी देश की अकेली यात्रा यह अंतिम है, यह कहकर समझा लेते हैं।

भंडारनायके लेख आजकल मे छप गया। शायद तुम्हारे पास कापी गई होगी। श्रीनिवास को कह दिया, सिंहल के वीर पुरुष को प्रेस में दे दें। मेरे आने तक प्रूफ आ जाना चाहिए। स्वास्थ्य ठीक है, डर लगता है कहीं वजन बढ़ न जाये। खाने में तो बहुत सयम रखता हूँ और कापड़िया-पत्नी बिल्कुल डाक्टर की बतलाई खाने की चीज ही देती हैं।

यहाँ रहते अमरकीर्ति की थेसिस का कुछ काम हुआ है। प्रज्ञाकीर्तिजी दो-दो ऑपरेशन करा अस्पताल मे पडे हैं। परीक्षा पत्र मैंने ही बना दिया।

मेरे चुन्नू-मुन्नू (जेता-जया) तुम को कितना दिक करते होगे। प्रयाग मे कमेटी के सेक्रेटरी डाक्टर उदयनारायण तिवारी हैं। मालूम नहीं प्रयाग मे है या सागर मे। दोनो जगह मैंने चिट्टी लिख दी हैं। दार्जिलिंग से दिसम्बर में ही (प्रयाग) जाने की बात लिखी।

जया-जेता को प्यार। तुम्हें चुम्बन, आलिंगन।

तुम्हारा,
राहुल

*कोलम्बो*
*16-8-61*

*प्यारी,*

*कल तुम्हारा पत्र मिला। आज रात को सवा नौ बजे पत्र लिख रहा हूँ। 17 और 18 के दो दिन और बाकी हैं। 19 को शाम के 8 बजे के करीब आनन्दजी और दो भिक्षुओं के साथ हम चल देंगे। कस्टम की देखभाल तलैमन्नार की खाड़ी में होगी। चार काठ के बक्स किताबों के हैं जिनका वजन चार मन से अधिक होगा। दो सूटकेस और एक होलडाल है। खिलौना रेल ले चल रहा हूँ। पर मालूम नहीं तलैमन्नार में जाने दें। टैक्स देने पर भी इकार कर सकता है। जया की गुड़िया कलकत्ता या मद्रास में ले लूँगा। यहाँ सामान बहुत हो गया है। तुम साथ होतीं तो जनानी ले जा सकती थीं। महीने के दिन साल जैसे बीते हैं। खैर, अब तो दो दिन बाकी हैं। 19-8 को भी एक चिट्ठी लिखूँगा। आशा है 24 अगस्त को हम मद्रास से कलकत्ता के लिए रवाना हो सकें। 1 सितम्बर को दार्जिलिंग के लिए चलेंगे। और नहीं होगा तो अशोक बाबू से उनके कोई आदमी माँग लूँगा जो सामान सँभाल सिलीगोड़ी तक आ जायेगा। किताबों के बक्सो को तो कलकत्ता से तुम्हारे पास पार्सल कर दूँगा। सिलीगोड़ी से टैक्सी ले लूँगा, आने के दिन की सूचना शायद कलकत्ता से दे सकूँ।*

*यहाँ तो रोज इन्सोलिन कापड़ियाजी देते रहे। आगे तो गोलियो पर भरोसा रखूँगा। इन्सोलिन लेने मे दिक्कत होगी। तुम्हे जितनी जल्दी है उतनी ही जल्दी मुझे भी पड़ रही है। पर क्या करूँ, दिन ही नहीं कटते। 21 अगस्त को मद्रास पहुँचूँगा, 26 अगस्त को कलकत्ता। यहाँ पाँच दिन रहना होगा। 2 या 3 सितम्बर को तुम्हारे पास पहुँचूँगा। याने पूरे दो महीने बाद दार्जिलिंग पहुँच सकूँगा। तब तक जया-जेता तुम्हे कितना दिक करते होगे। कुछ नये फूल तो बाग मे होगे।*

*जया-जेता को प्यार। खूब पढ़कर और भी पापा का प्यार लो। मेरी प्यारी को चुम्बन और आलिंगन।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

## कोलम्बो से प्रस्थान

**शनिवार 19 अगस्त, 1961 :** पंडितजी लिखते हैं—शाम को गये (स्टेशन) माणिकलालजी, उनकी पत्नी कमला, मगनभाई, कुबेरदास दम्पती और भी लोग आये। अब तो सीलोन की अंतिम यात्रा है। सीलोन में बहुत से मित्र मिले। 8 बजे रात को गाडी चली। रात-भर चलती रही। गर्मी बहुत अधिक। फर्स्ट क्लास मे भी गरमी मे परेशानी। अच्छा हुआ कि इस यात्रा मे उनके साथ आनन्दजी भी थे।

**तलैमन्नार-मद्रास मार्ग :** 20 अगस्त को 5 बजे के करीब तलैमन्नार आया। पारबसा (कस्टम) की शंका हो गई, लेकिन शंका निर्मूल साबित हुई। पीले वस्त्रवाले भिक्षुओं का प्रभाव पड़ा। जेता का खिलौना रेल और नकली सुर्री कम्बल, कैमरा निकल गया। धनुषकोडी मे बहुत देर लगी, एक ट्रेन छूट गई। पर वहाँ भी कोई दिक्कत नही हुई। 5 बजे मद्रास की ट्रेन मिली, सीट रिजर्व थी। अभी तो आराम की जिन्दगी गुजर रही है। निश्चित यात्रा है भारत की।

तलैमन्नार से उन्होने एक पोस्टकार्ड मेरे पास भेजा जिसमे लिखा था :

*तलैमन्नार*
*20-8-61*

*प्यारी,*

*तलैमन्नार मे जहाज पर चढ़कर गये। कल मद्रास पहुँचेगे।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**रामेश्वरम् से मद्रास के रास्ते पर जब वे ट्रेन में यात्रा कर रहे थे, मेरे नाम उन्होंने एक पत्र लिखा, जो इस प्रकार है–**

*रामेश्वरम् मार्ग*
*(ट्रेन से) 20-8-61*

*प्यारी,*

*तलैमन्नार में लंका के कस्टम से पाला पड़ा। फिर धनुषकोडी में भारतीय कस्टम से। दोनों ने पार कर दिया। जेता की गाड़ी आ रही है। जया का फर का (नाइलोन का) कम्बल भी आ रहा है। तुम्हारी टाइमपीस भी आ रही है। किताबों के चार बक्स भी आ रहे हैं। बक्सों को कलकत्ता से बुक कर दूँगा। तब भी दो बक्स और एक कम्बल रहेगा ही। जेठमल की जीवनी के नोट लिखकर चल दूँगा रेल से ही। अशोक बाबू से किसी आदमी को ले लूँगा।*

*जया के लिए नया नाइलोन कम्बल ले आ रहा हूँ। हो सका तो जया के लिए कलकत्ता से एक गुड़िया लाऊँगा। तुम्हारी दो साड़ियाँ तो लंका से आ रही हैं। हो सका तो एक-दो और लेता आऊँगा।*

*स्वास्थ्य अच्छा रहा। आनन्दजी कलकत्ता तक मेरे साथ आयेंगे।*

*तुम्हारा,*
*राहुल*

**मद्रास, 21 अगस्त :** पंडितजी और सहयात्री 4 बजे के बाद मद्रास एग्मोर स्टेशन पहुँचे। फिर दो घोड़ागाड़ियों पर सामान लदवाकर महाबोधि सभा के मकान पर पहुँचे। मकान बहुत अच्छा था, सामने बड़ा-सा बाग था। भिक्षुओं के लिए आवास दो मंजिला है। यह जगह बहुत पसंद आई पंडितजी को। उनके सहयात्री भिक्षु यहीं ठहर गये। वहाँ से जल्दी ही टैक्सी लेकर भदन्त आनन्दजी के साथ पंडितजी अड्यार गये। यहाँ उनको पटेलजी के घर में ठहरना था। पटेल-दम्पती के लिए पंडितजी सीलोन से थर्मस ले आये थे। उन लोगों ने दाम का रुपया देने का खूब आग्रह किया ,पर पंडितजी को दाम याद नहीं था। रात को वे अम्बालाल भाई के पास सोये, जहाँ पंखे की भी सुविधा थी। आनन्दजी दूसरे भिक्षुओं के साथ महाबोधि में रहे। सौराष्ट्र के भाई 8 बजे रात को मिलने आनेवाले थे।

मद्रास पहुँचने की सूचना देते हुए उन्होंने पत्र लिखा था, जो इस प्रकार है :

*मद्रास*
*22-8-61*

*प्यारी,*

*कल शाम को सकुशल आनन्दजी के साथ यहाँ पहुँच गये। अभी आगे का टिकट नहीं लिया। आज बैंक से 550 रुपया लायेंगे, तब टिकट खरीदेंगे। सब ठीक है, सब चीजें यहाँ पहुँच गईं।*

*बच्चों को प्यार। तुम्हें चुम्बन आलिंगन।*

*तुम्हारा*
*राहुल*

22 अगस्त, मद्रास (अड्यार)। आज सवेरे हवाई अड्डे से 550 भारतीय रुपये ले आये वे, जिससे अब रुपयों की निश्चिन्तता हो गई उनको। दोपहर का खाना खाकर वे हावड़ा तक के दो टिकट ले आये फर्स्ट क्लास के। प्रति टिकट 92 रुपया से कुछ अधिक लगा। सीट रिजर्व वाल्टेयर (आंध्र) तक मिली। पंडितजी अब सोच रहे थे, पुस्तकों के बक्से चले जायेंगे। कल हो सके तो तिरुमिशी जायेंगे।

**तिरुमिशी, 23 अगस्त :** पडितजी लिखते हैं–आज 40 वर्ष के बाद तिरुमिशी गये। 15 मील की सड़क अच्छी है। पहिले के बेकटाचार्य मर गये। उत्तराधी मठ मे 2-3 साधु हैं। यहाँ के महत पठित हैं और मेरे नाम से परिचित थे। वह सस्कृत जानते हैं और स्थान को भी सँभाल लिया है। लौटकर 1 बजे गाँधीनगर पहुँच गये। परन्तु पहिले का एक भी परिचित जीवित नही है।

**मद्रास-कलकत्ता मार्ग**–24 अगस्त–"आज भोजन बच्ची बहिन के यहाँ हुआ। उन्होने पाथेय भी बाँध दिया। शाम को 8.30 बजे गाडी कलकत्ता मेल चली। सीट रिजर्व के साथ किराया 92 रुपये के करीब लगा। दो सीट का किराया देना पड़ा। रात-भर गाडी चलती रही और मन मे आर्थिक चिन्ता बनी रही।"

**कलकत्ता 26 अगस्त**–"दिन-भर ओड़िसा मे चलते रहे। कटक पहुँचते रात हो गई। 11.30 बजे रात को हावड़ा आये। डाबर हाउस की गाडी आई थी, उसी मे चले आये और लगेज के चारो बक्सो को छोड आये। 50 रुपया माँग रहे थे। आर्थिक चिता है। आनन्दजी को 50 रुपया और दे देगे। फिर अपने लिए भी दिक्कत होगी। मगल को दार्जिलिग चल देना है। हवाई जहाज मे 60-65 रुपया लगेज के और किराया 70 रुपया लगेगा। 30 रुपए मे नही हो सकेगा।"

**27 अगस्त**–"आज सबेरे श्री बी के सरकार के यहाँ गये। उनका मकान (दार्जिलिग का) शायद बिक गया। वहाँ से फिर आनन्दजी के पास महाबोधि मे गये। वे पीछे आयेगे दार्जिलिग, हमे अकेले ही चलना है। रेल मे दूसरा आदमी लेना होगा, खटराग भी बहुत होगा। विमान मे 50-60 रुपया सामान का लगेगा, देना होगा। शाम को श्री क्षेत्रेशचन्द्र चट्टोपाध्याय दूसरे प्रोफेसरो के साथ डाबर भवन मे आये। कुछ देर बात करते रहे। श्री एल पी शाह विकास के डिप्टी मत्री यही ठहरे हैं। वे बसरा के पास के जथरिया हैं। सीलोन के बारे मे बाते हुई।"

28 अगस्त को वे दार्जिलिग के लिए आमबाडी एयर सर्विस के विमान का टिकट ले आये। अब कल वे यहाँ से अपने घर के लिए प्रस्थान करनेवाले थे।

कलकत्ता का पत्र

*कलकत्ता*
*26-8-61*

*प्यारी,*

*आज यहाँ पहुँच गया। जल्दी मे जल्दी आना चाहता हूँ। सारी चीजे साथ हैं। शायद आनन्दजी भी दार्जिलिग तक आये। उनसे बड़ी सहायता मिली।*

*तुम्हारा*
*राहुल*

प्रस्थान करने मे पहले कलकत्ता से लिखा हुआ पत्र

*कलकत्ता, डाबर हाउस*
*27-8-61*

*प्यारी,*

*कल यहाँ पहुँचकर पोस्टकार्ड लिख चुका हूँ। मगल को यहाँ से रेल द्वारा आवेगे। सभी चीजे अभी सुरक्षित हैं। यहाँ से किताबें रेल मे आगे भेज देगे। हम लोग रेल से आ जायेगे। प्लेन का किराया बहुत होगा, इसलिए रेल से।*

*चुम्बन। बच्चो को प्यार।*

*तुम्हारा,*
*राहुल**

* मेरे नाम लिखा हुआ राहुलजी का यही अन्तिम पत्र है।

29 अगस्त को वे लिखते हैं–"10 बजे के बाद दमदम में विमान चला। उसमें कोई गड़बड़ी थी, परीक्षा करके चला। पहिले तो मालूम हुआ दोनों सूटकेस और होल्डाल गायब हैं। पर आमबारी में सामान मिल गये। दार्जिलिंग की गाड़ी मिल गई। दिमाग बिखरा रहता है। तीन कुली ने सारा सामान लेकर शाम को घर पहुँचे। सभी चीजें घर तक पहुँचीं। खिलौने की रेल को चलाया। डाक्टर उदयनारायण की चिट्ठी आई। काम होनेवाला है। लाल साहेब ने गाड़ी चलाई।"

**दार्जिलिंग, अगस्त 30**–पंडितजी अब अपने घर ग्रीन रीजेस (अब राहुल निवास) में आ गये थे, जहाँ उनको पत्नी और बच्चों का साथ मिल रहा था। उन्हें प्रसन्न रहना चाहिए था, पर भविष्य की चिन्ता में वे निमग्न रहने लगे। परिवार के लोग उन्हें प्रसन्न रखने का हर सम्भव प्रयास करते थे, पर वे उदास ही रहने लगे। 30 अगस्त को उन्होंने अपनी डायरी में लिखा–घूमने गये शाम को। भैयाजी (स्वामी हरिशरणानन्दजी) की चिट्ठी आई, शायद वे यहाँ आयें। डाक्टर उदयनारायण तिवारी ने लिखा है, कोश के काम का प्रबन्ध कर रहे हैं। अनिश्चितावस्था ठीक नहीं। कमला ने लंका में रहना स्वीकार किया होता, तो निश्चित हो जाते, बच्चों को पढ़ाने का भी प्रबन्ध हो जाता, इनको भी काम मिल जाता। निश्चित रहने का उपाय लंकावास था। यहाँ यदि काम मिल गया तो भी कमला को भी काम मिलना चाहिए जिसका कोई निश्चय मालूम नहीं होता। 31 अगस्त को भी वे शाम को टहलने गये, पर उनके मन में चिन्ता के कांटे भी चुभते ही रहे।

1 सितम्बर को वे लिखते हैं–"घूमने गये। आज जन्माष्टमी देखने बच्चे गये। किसी काम का मन नहीं करता। पढ़ने का भी मन नही होता।" एक समय के कर्मठ महापुरुष अब जीवन की संध्या में पहुँचकर यों निष्क्रियता का अनुभव कर रहे थे। हम क्या कर सकते थे ? वे किसी तरह भी प्रसन्न नहीं रहते।

दार्जिलिंग के घर में आकर अब उनको मेरी शिकायत करने के अलावा और कुछ सूझता ही नहीं था। अतः 2 सितम्बर को उन्होंने लिखा–"आज कहीं नही गये। दिन-भर मन में चिन्ता का आवेग आता रहा। लंका का प्रत्याख्यान करना कमला ने अच्छा नहीं किया। पीछे बहुत पछतायेंगी, रोयेंगी। वहाँ काम भी मिल जाता। हम जितने दिन (जीवित) रहते, कमा जाते, लोग भी सहृदय थे। यहाँ चारों ओर निराशा ही निराशा दिखाई देती है।" 3 सितम्बर को वे लिखते हैं–"कहीं घूमने नहीं गये। यही ठीक मालूम होता है कि यदि प्रयाग के काम में जरा भी संदेह हो तो हम लंका चले जायें। जीवन-भर 750 रुपया तो भेजते रहेंगे, अपने सामने बच्चों को बिलखते न देखेंगे। कमला यहाँ रहना चाहे तो रहें। इनको काम मिलेगा, इसमें तो सन्देह है।" 4 सितम्बर–शाम को घूमने गये, कुछ भीग गये। भविष्य की चिन्ता आज भी होती रही। "प्रयाग का काम संदिग्ध हो जाने पर लंका जाना होगा। लंका से दो वर्ष की छुट्टी लेंगे। क्या जाने प्रयाग में कैसा बने। कमला जरूर अपने मन का करेंगी, पीछे पछतायेंगी, जैसे यहाँ का मकान लेकर हुआ। देहरादून में काम मिल गया होता। हिन्दी प्रान्त है, वहाँ प्रभाव है। यहाँ कुछ भी नहीं।"

दार्जिलिंग आने के बारे में यहाँ कुछ स्पष्ट कर देना आवश्यक है। पंडितजी ने हमें दार्जिलिंग में रखने का निर्णय उस समय ही किया था, जब वे पेकिंग में हृदयरोग से आक्रान्त होकर अस्पताल में पड़े थे। वे सोचते थे, दार्जिलिंग ही कमला और बच्चो के लिए सुरक्षित स्थान है, उनके न रहने पर यहाँ ये लोग शांति से रह सकेंगे। अन्यत्र रहकर उन्होने देख लिया था कि लोग जिस तरह से उनके साथ व्यवहार कर रहे थे, उनके परिवार के सा.. तो न जाने क्या-क्या करेंगे। वे अपने भतीजों से भी डरते थे कि उनके संसार से उठ जाने पर सम्पत्ति आदि को लेकर कमला के साथ वे लोग टकरायेंगे। इसीलिए परिवार को इन सब लोगों से दूर रख देने में ही सुरक्षा है। उन्होंने बहुत दूर तक का सोचा था। उनके तथाकथित मित्र लोग भी राहुल-परिवार के प्रति कोई सहानुभूति नही रखते हैं, यह भी उन्होंने देख लिया था। ऐसे लोगों के बीच में परिवार को छोड़ देना वह बिल्कुल नहीं चाहते थे। मैं महापंडितजी को खींचकर दार्जिलिंग नहीं लायी थी। दार्जिलिंग तो क्या, मैं तो कलिम्पोंग में भी स्थायी रूप से रहना नहीं चाहती थी, इसीलिए जब मसूरी का घर बेचकर पंडितजी

ने वहाँ के सामान को कलिम्पोग के लिए रेल से पार्सल द्वारा भेज दिया तो मैंने बहुत विरोध करके सामान को लखनऊ से देहरादून वापस मँगवाया था। मुझे तो वहीं रहना था जहाँ वे शांति के साथ रह सकते थे। पर पडितजी ने 1958 में हमारे बारे मे जो सोचा था, वह उसे 1961 तक भूल चुके थे, क्योंकि अब उनकी स्मरणशक्ति कमजोर हो गयी थी। पडितजी को अपने जीवन का फैसला करने के लिए किसी ऐरे-गैरे तथाकथित मित्र से पूछने की जरूरत नही थी। वे स्वय ही हमे दार्जिलिग लाये थे। घर के लिए भी वे पहले ही मेरे जीजाजी वकील राधामोहन बाबू को लिख चुके थे। मैंने दार्जिलिग बस जाने के लिए कोई जोर नहीं दिया था, जैसाकि उनके परमप्रिय तथाकथित मित्र मिस्टर नागार्जुन लिखते हैं। मैं यहाँ आई, क्योकि मेरे कुनबे के लोग यहाँ रहते हैं, जो अत्यन्त दरिद्र हैं, जिनका खर्चा-पानी राहुल जी देते हैं, इसीलिए मेरे कुनबे के लोग जो काफी तादाद मे यहाँ रहते हैं, राहुलजी के पैसे पर ही जीवित हैं। यह बाते मिस्टर नागार्जुन की कलम से लिखी और छापी गयी हैं। मिस्टर नागार्जुन यहाँ पधारकर देखते तो पाते कि यहाँ के लोग ऐसे भी हैं जो उन जैसे क्षुद्र विचार रखनेवाले लोगो की ऐसी-तैसी भी कर सकते थे। दार्जिलिग नोटीफाइड एरिया कभी नहीं रहा। दुनिया-भर के लोग यहाँ आते रहते हैं कोई रोक-टोक नही है। किसी पासपोर्ट की भारतीयो को जरूरत नहीं है। सिर्फ गोरखालैण्ड के आन्दोलन के समय हडतालो के समय मे लोगो का आना-जाना बन्द कर दिया गया था। पर यह तो 1986 के बाद की बात है और उस समय तो राहुलजी को ससार से विदा लिये भी 26 वर्ष हो चुके थे। सबसे प्रमुख बात तो यह थी कि राहुलजी को गरमी सहन नही होती थी। वे जिद करके सिहल मे रहने गये, और मधुमेह और रक्तचाप म वृद्धि वही रहकर हुई, गरमी के कारण उनका माथा भिन्नाया रहता था। अवकाश ग्रहण कर वे इसी पहाड़ी नगर म परिवार के साथ रहेगे, ऐसा विचार उन्होने मुझे लिखे कई पत्रो मे व्यक्त किया था। नागार्जुन राहुलजी का बाप भी नही, न भाई, न बेटा, हमारे प्रति जो कडवे विष इन महाशय ने उगले हैं, सारे हिन्दी जगत म इस आदमी ने कमला और उसके बच्चो के प्रति जो घिनौना प्रचार किया है और स्वय को राहुल के रूसी परिवार का अत्यन्त निकट बन्धु और हित-चिन्तक बताया है, उससे हम लोग छोटे नही पडे, बल्कि हमने उसके क्षुद्र विचारो को जीवन मे एक चुनौती के रूप मे लिया। वैसे भी नेपाली लोग किसी के सामने हारनेवाले नही होते, वह समय आने पर कुछ करके दिखाते हैं। नागार्जुन के इस प्रकार राहुल के भारतीय परिवार के खिलाफ जहर फैलाने का दुष्परिणाम नही हुआ, बल्कि सुपरिणाम ही हुआ, क्योकि हम लोग किसी पर आश्रित नही रहे, स्वय अपने पाँवो पर खड़े होकर प्रतिष्ठित जीवन जी रहे हैं।

कभी-कभी मुझे यह सोचकर बडा आश्चर्य होता है कि राहुलजी ने ऐसे क्षुद्र लोगो को अपना हितैषी क्यो समझा ? क्यो ऐसे लोगो पर उन्होने विश्वास किया ?

हाँ, तो दार्जिलिग हमारा मायका होने से भी हम यहाँ के लोगो की नजर मे बहन-बेटी के रूप मे रहे। किसी प्रकार की मुसीबत मे यही के लोग काम आये। इन्ही लोगो ने हमारी मदद की। परन्तु दुनिया मे कुछ ऐसे सफेदपोश ठग-डाकू भी होते हैं जो हमारे समाज को, नेपाली समाज को गया-गुजरा समझते हैं।

आज मैं सोचती हूँ कि उस समय तो मैंने दार्जिलिग आने का विरोध किया था, पर आज यही जगह हमे बहुत सुरक्षित लगती है। कम से कम सफेदपोश ठगो को यहाँ आने मे दस बार सोचना पडता है।

मैं 1961 मे यहाँ नौकरी की तलाश मे थी। दो कॉलेजो मे आवेदनपत्र भी दे रखा था, पर उस समय मुझे काम नही मिला, इसलिए पडितजी को यह जगह बुरी लगने लगी। तभी वे यहाँ उद्विग्न रहने लगे। 5 सितम्बर को वे टहलने गये। उनको डर हो गया कि टहलने न जाने से उनके पैर कमजोर हो जायेगे।

6 सितम्बर को वे मेरे साथ 'माडर्न गर्ल' फिल्म देखने गये, पर उन्हें फिल्म अच्छी नही लगी। बाकी समय वे घर पर ही रहे। 7 और 8 सितम्बर को भी वे परिवार के साथ शाम को चौरस्ते की ओर घूमने गये। वे प्रायः चिन्तित रहने लगे थे। उन्हे भविष्य अनिश्चित दिखाई देने लगा। 9 सितम्बर के दिन भी उनकी यही मानसिक अवस्था रही। लिखते हैं—"आज कहीं नहीं गये। सारी जागृत अवस्था चिन्ता में बीतती है। मेरे बाद बच्चों का क्या होगा ? वहाँ लका का काम 7 वर्ष का हो तो भी स्वीकार कर लेंगे, 1,00,000 रुपया यहाँ के लिए कमा लेंगे, उसी से गुजारा हो जायेगा। वकील साहब बाबू राधामोहन प्रसाद भी मेरा लंका रहना

पसन्द करते हैं।" 10 सितम्बर—"आज भैया साहब (स्वामी हरिशरणानन्दजी) अमृतसर से यहाँ आये दो दिन के लिए ही। उनकी पत्नी अलग दिल्ली में रहती हैं, उन्हें 300 रुपया मासिक देते हैं, मकान भी रहने के लिए है। शाम को घूमने गये। रविवार के कारण आज डाक नहीं आई।"

दो दिन उनका समय अच्छी तरह से कटा, क्योंकि उन्हें भैयाजी का सामीप्य मिला था। 11 सितम्बर को वे लिखते हैं—"आज भैया जी रहे। उनका बुढ़ापा शोकमय है, पत्नी का कोई सुख नहीं मिला। उनके तो कोई सन्तान नहीं, इसलिए उधर से वे बेफिक्र हैं। हम बच्चों के लिए चिन्तित हैं। यदि प्रयाग का काम हो जाये तो चिन्ता दूर हो जायेगी, नहीं तो कमला का लंका न जाने का आग्रह भविष्य को अन्धकारमय बना देगा। आज 'भंडारनायके' की कटिंग आई दिल्ली से। पर पुस्तक छापने की कोई बात नहीं है। चिन्तामय बुढ़ापा देखते मुझे पिता की याद आती है। उनका भी बुढ़ापा ऐसा ही बीता।"

12 सितम्बर—"आज भैयाजी सबेरे गये। कलकत्ता तक विमान से, फिर रेल से जायेंगे। दिन पहाड़ मालूम होता है। कमला को मकान का बहुत मोह है, पर मकान तो बच्चो की परवरिश नहीं कर सकता। केवल 110 रुपया मासिक किराये से क्या बनेगा ? यदि प्रयाग का काम नहीं ठीक होता तो मुझे तो लका जाना ही होगा। नही तो आँखों के सामने बच्चों को भूखे कैसे देख सकूँगा ? आश्चर्य होता है, कमला इस दिक्कत को क्यों नहीं समझती है ? सीलोन जाने पर जीवन-भर 750 रुपया मासिक तो भेजता रहूँगा। वहाँ खाना प्रतिकूल होगा, स्वास्थ्य बेहतर नही होगा, पर बच्चों की परवरिश की चिन्ता दूर हो जायेगी।" 13 और 14 सितम्बर को भी पडितजी की मानसिक स्थिति वैसी ही रही। "मन की अवस्था वैसी है। चिन्ता में कुछ काम करने का मन नही करता।" उनका शाम को टहलना भी नियमित नहीं हो रहा था। 15 और 16 सितम्बर को वे घूमने भी नहीं गये। उनका मन चिताकुल रहा, शरीर से फुर्ती और मन की शक्ति का अभाव वे महसूस कर रहे थे।

17 सितम्बर को वे घूमने दूर तक गये। साथ मे कभी बच्चों को ले जाते, कभी पूरे परिवार को ले जाते और कभी मित्रों के साथ जाते। हम लोग उन्हें अकेले बाहर नहीं भेजते थे। आज भी उनके चित्त की स्थिति खिन्न रही, तो भी बच्चों को छोड़कर लका जाने का मन नहीं करता। पर यदि यहाँ कोई सहारा न मिला तो ?

आज उन्होंने दोनो थीसिस पजाब विश्वविद्यालय के पास और एक लेख 'श्रीभंडारनायके' को सरस्वती के पास भेज दिया।

18 सितम्बर को दिल्ली से उनके पास आत्माराम एण्ड सन्स की चिट्ठी आई। वह 15 प्रतिशत रायल्टी और 500 रुपया प्रतिमास अग्रिम पर 'जीवन यात्रा' और 'हिमाचल प्रदेश' लेने का तैयार थे। पंडितजी ने आज ही स्वीकृति भेज दी। अभी भी उनको सिहल जाने पर विश्वास था, अतः लिखते हैं—"नेपाल पुस्तक को देखने के लिए सिहल ले जायेंगे।" 23 सितम्बर को वे बाहर घूमने नही गये, उनका चितारोग यथापूर्व रहा। वे डॉ. उदयनारायण तिवारीजी की चिट्ठी की प्रतीक्षा कर रहे थे, पर आज भी नहीं आई। 24 को भी वे घूमने नही गये, यह स्वास्थ्य के लिए अच्छा नही, पर शाम को बादल थे। 25 और 26 सितम्बर को भी वे घूमने नही गये। उनकी चिन्ता की स्थिति ज्यों की त्यों रही।

हिन्दी समिति, लखनऊ, की चिट्ठी 25 सितम्बर को मिली जिसमे लिखा था—पालि साहित्य का इतिहास की पाण्डुलिपि पढ़ी नही जाती। उन्होने लिख दिया—भेज दो, टाइप करके भिजवा देगे। 26 सितम्बर को भी वे घर से बाहर नहीं गये। 27, 28, 29 सितम्बर को उन्होंने डायरी में एक अक्षर भी नहीं लिखा। 28 सितम्बर, शनिवार को तुलसी-भानुभक्त जयन्ती समारोह दार्जीलिंग डिग्री कालेज की ओर से आयोजित था। उस समारोह में भाग लेने पंडितजी को भी आमन्त्रित किया गया था। वे लिखते हैं—"तुलसी-भानु जयंती में डिग्री कॉलेज में मुख्य अतिथि कमला हुईं। उन्होने भाषण भी दिया। पहिले-पहिल हिचकिचाहट होती ही है, पर अच्छा बोलीं।"

गुरुजी की ओर से यह पहला प्रमाणपत्र मुझे मिल गया।

1 अक्तूबर से वह 'हिमाचल प्रदेश' की पाण्डुलिपि को दुहराने लगे। आत्माराम एण्ड सन्स इसकी दो कापी चाहते थे। 2 अक्तूबर को वे टहलने भी गये और पाण्डुलिपि को दुहराने का काम भी करते रहे। 3 अक्तूबर

को भी वे चौरस्ता घूमने गये। डायरी में लिखा–"कमला ने डिग्री कॉलेज में हिन्दी अध्यापक के लिए दर्खास्त दे दी। मैंने भी राजेन्द्रबाबू को लिख दिया। उनका भी पत्र आया है।

राहुलजी का राजेंद्र बाबू को लिखा गया पत्र इस प्रकार है :

*दार्जिलिंग*
*3-10-61*

*श्रद्धेय राजेन्द्र बाबू,*

*यह जानकर बड़ी प्रसन्नता हुई, आपका स्वास्थ्य सुधर रहा है।*

*मेरा स्वास्थ्य पूर्ववत् ही है। मैं 29 अगस्त को लंका से यहाँ लौटा। तब से यहीं हूँ। इधर कल ज्ञात हुआ कि गवर्नमेंट डिग्री कालेज दार्जिलिंग में हिन्दी लेक्चरर की जगह सात माह से खाली है। मेरी पत्नी डॉ. कमला सांकृत्यायन ने उसके लिए डी. पी. आई. (प. बंगाल) की सेवा में आवेदन दे दिया। वह इसके योग्य हैं, क्योंकि उन्होंने साहित्यरत्न हिन्दी साहित्य सम्मेलन, एम. ए. (हिन्दी) तथा पी-एच. डी. दोनों आगरा विश्वविद्यालय से पास किया। यदि उचित समझें तो श्री विधानचन्द्र राय को दो पंक्तियाँ लिखने का कष्ट करें, तो यह काम जरूर मिल जायेगा। इससे मुझे निश्चिंतता हो जायेगी, और मुझे लंका जाने से छुट्टी मिल जायेगी।*

*आपका अनुगृहीत,*
*राहुल सांकृत्यायन*

4 अक्तूबर को घूमने न जाकर वे 'हिमाचल' को दोहरते रहे, अगले दो दिन 5 और 6 को भी वे बाहर घूमने नहीं गये, सुबह से शाम तक हिमाचल प्रदेश की पाण्डुलिपि को दोहराते रहे। पंडितजी को प्रयाग के काम की भी उम्मीद थी, इसलिए वहाँ से चिट्ठी-पत्री की प्रतीक्षा करते रहते थे। 7 अक्तूबर को उन्हे डॉ. उदयनारायण तिवारी का पत्र मिला, जिससे पता चला कि प्रयाग के काम में अभी कुछ देर है, पर आशा है।

8 अक्तूबर को भी वे दिन-भर 'हिमाचल प्रदेश' को दोहराने का काम करते रहे। इस पाण्डुलिपि को पढ़ने का काम उन्होंने इस मनोयोग से किया कि अपने स्वास्थ्य की गिरावट को भी वे भूल गये। मेरे मना करने पर भी काम मे लगे ही रहे। परिणामस्वरूप 9 अक्तूबर को पैरों की कमजोरी के कारण वे घर की फर्श पर गिर पड़े। गनीमत थी कि घर के भीतर ही गिरे थे। फिर 10 अक्तूबर को वे लिखते हैं–"आज 'हिमाचल प्रदेश' पर काम करके भीतर गये। वहाँ बेहोश होकर गिर गये। थोड़ी देर में होश आया।" 11 अक्तूबर को लिखा–"आज रामकृष्ण मिशन स्कूल मे गये। कमला ने वहाँ पारितोषिक वितरण किया, हमने कुछ भाषण दिया। आज जाने की हिम्मत नहीं हो रही थी। कल तो अकस्मात् बेहोश होकर गिर गये थे और परसों अंगों पर नियत्रण न रख सकने के कारण गिर गये थे। डाक्टर पेम्बा ने नर्सिंग होम में देखा, रक्तचाप ज्यादा है। दो दिन के लिए अस्पताल जाना होगा।"

12 अक्तूबर–"कहीं बाहर नही गये। शाम को बादल रहा। इससे दस्त रोज एक बार भी नहीं होता।" 13 को उन्होंने लिखा–"कहीं बाहर नहीं गये। 'हिमाचल प्रदेश' के लिए राष्ट्रभाषा परिषद् पटना को नही लिख रहे हैं। कहीं आत्माराम की भी माँग न आ जाये।" 14 अक्तूबर को लिखते हैं–"बाहर नहीं गये। पानी बराबर बरसता ही जा रहा है। अब मृत्यु आदि की बाते कमला से नहीं कहनी हैं, दुःख होता है बेकार का।"

हाँ, यह सच है कि वे अब प्रायः मृत्यु की बातें किया करते थे। यह भी सच है कि हम भी जानते थे कि उनकी आयु अब खत्म होती जा रही है, पर मुँह से बार-बार मृत्यु का नाम लेना हमें दुःखी बना देता था, इसीलिए हम उनको ऐसी बातें कहने के लिए मना करते थे।

इस बीच पंडितजी अपने स्वास्थ्य का डाक्टरी चेकअप कराने प्लान्टर्स अस्पताल गये थे मेरे साथ। डाक्टर ने उनको विटामिन के टेबलेट सेवन करने के लिए दिया। पर डाक्टर ने जो गोलियाँ दी थीं, वह उनकी डायबेटीज पर कुछ भी असर न कर सकीं। 15 अक्तूबर को वे 'हिमाचल प्रदेश' की कार्बन कापी को ठीक करते रहे।

"कल यदि आत्माराम का जवाब नहीं आया तो बिहार राष्ट्रभाषा परिषद् को लिख देंगे।"

लेखकों को अपनी कृतियों को प्रकाशित कराने में कितनी कठिनाइयाँ होती हैं, इनका अनुभव पंडितजी ने भी किया था। उनके जीवन के समय में भी 'हिमाचल प्रदेश' पुस्तक के लिए प्रकाशक नहीं मिला था। उनकी लाख कोशिश करने पर भी कई प्रकाशकों ने इसे लेकर फिर लौटा दिया। अब देखें, इस ग्रन्थ का उद्धार करने में कौन-सा प्रकाशक आगे आयेगा ? 16 अक्तूबर को पंडितजी लिखते हैं–'हिमाचल प्रदेश' की पाण्डुलिपि को देखते रहे। यदि आत्माराम की चिट्ठी आई तो भेज देंगे। 17, 18, 19 अक्तूबर को भी वे घूमने न जाकर 'हिमाचल प्रदेश' की पाण्डुलिपि को ही सुबह से शाम तक ठीक करते रहे। इसके लिए प्रकाशक की बड़ी दिक्कत है, वे स्वयं भी महसूस कर रहे थे। अब आत्माराम की ओर उनकी आशा लगी थी। बड़ी प्रतीक्षा के बाद आत्माराम की चिट्ठी 19 अक्तूबर को पहुँची, जिसमें 'हिमाचल प्रदेश' और 'जीवन-यात्रा' छापने की इच्छा प्रकट की गई थी।

20 अक्तूबर को पंडितजी लिखते हैं–"कहीं बाहर नहीं गये। बच्चे जू (Zoo) देखने गये जमुनाजी (श्रीमती राधामोहन) के साथ। शाम को बादल रहा।" पंडितजी आज भी टहलने नहीं जा सके। 21 अक्तूबर को वे अपने घर के अहाते में ही घंटा-भर टहलते रहे जिससे उनका पेट भी (दस्त) साफ हो गया। इसी तरह 22 अक्तूबर को वे आँगन में ही टहलते रहे। वे अपने मित्र सरकार महाशय की भी प्रतीक्षा कर रहे थे, जो अभी दार्जिलिंग नहीं आये थे। 23 को उन्होंने लिखा–"यहीं अहाते में घूमते रहे सबेरे। अब यहाँ घूमना और चौरस्ता तक जाना तो मौसम और बच्चों पर निर्भर है।" वे अकेले कहीं जाना नहीं चाहते थे। 24 अक्तूबर को उन्होंने लिखा–"यहीं घर के हाते में घूमते रहे। 'पालि साहित्य' की टाइप कापी को देखते रहे। माचवेजी को लिख दिया, 'पालि काव्यधारा' किसी को नहीं देखना है। उसका एक प्रूफ हमें देखना है।" उन्होंने (माचवेजी ने) 'तिब्बती कोश' को जल्दी करने के लिए कुनकर्णी को लिख दिया। माचवेजी उस समय साहित्य अकादमी के सचिव थे।

25 को वे यहीं घूमे ' "आधा घंटा ही घूम सके, थक जाते हैं।" 26 अक्तूबर को यहीं घूमते रहे। फिर 'पालि साहित्य' के इतिहास की टाइप कापी को देखते रहे। 27 अक्तूबर को भी पंडितजी घर के अहाते में ही घूमते रहे। शाम को चौरस्ता जाया करते थे, पर अब तो वह भी कई दिनों से छूट गया था। अभी भी प्रयाग से पत्र नहीं आया, जिसकी उन्हें प्रतीक्षा थी। " 'पालि साहित्य के इतिहास' को हरि (कमला के भाई) टाइप कर रहे हैं। आज कई पृष्ठ तक हो गया। आज हरि ने 21 पृष्ठ टाइप किया।" 28 अक्तूबर को वे घर पर ही रहे और किताबें देखते रहे। 29 और 30 को भी वे 'हिमाचल' और 'पालि साहित्य के इतिहास' की पाण्डुलिपियों को देखते रहे। वह इन पाण्डुलिपियों को प्रकाशकों के पास भेजकर छुट्टी लेना चाहते थे। 31 अक्तूबर को पंडितजी घर के आँगन में ही टहलते रहे, फिर किताबों का काम करते रहे।

## नवम्बर 1961

1 नवम्बर को माचवेजी का पत्र आया। 'पालि काव्यधारा' की पाण्डुलिपि को वह भिजवा रहे थे। हाथ का लिखा हुआ था, "अब टाइप कराकर भिजवाना पड़ेगा," पंडितजी यही सोच रहे थे। 2 नवम्बर को फिर वे चिंतित रहे। लिखते हैं–"पैसा की निश्चिन्तता लका जाने पर ही मालूम होती है। वैसे यदि कमला को कॉलेज में जगह मिल गई और हमारा प्रयाग का काम हो गया तो नहीं जाऊँगा। दो-चार वर्ष और आयु है, इसलिए अलग नहीं जाना चाहता।" 3 नवम्बर–'हिमाचल प्रदेश और 'पालि काव्यधारा' छपवानी है। काम कर लिया है।"

4 नवम्बर को वे बाहर घूमने नहीं गये। सब ठीक हो गया, पर जब तक कलकत्ता से पुस्तकें नहीं आ जातीं, तब तक कैसे जायें ? 4 नवम्बर को वे 'पालि काव्यधारा' ठीक करते रहे। "जब पहिले के ग्रंथ के पार्सल की पहुँच आ जाये, तब दूसरे को भेज देंगे।" 6 और 7 नवम्बर को भी वे 'पालि साहित्य का इतिहास' को ठीक करते रहे। घूमना घर के हाते में ही हो सका।

8 नवम्बर को उन्हें पं. किशोरीदास वाजपेयी जी का पत्र मिला, जिसमें राहुलजी को कलकत्ता के समारोह में आने के लिए लिखा था। पंडितजी सोचते हैं–"यदि वाजपेयीजी यहाँ (दार्जिलिंग) आ जायें तो उनके साथ जा सकते हैं।" 9 नवम्बर को वे लिखते हैं–"घर के बाहर आधा घंटा घूम लेते हैं। देखे स्थानों और पुराने परिचितों को फिर देखने को मन करता है। बनारस या प्रयाग में भी एक मकान ले लें और एक यहाँ किराये पर देने के लिए, तो अच्छा है।"

फिर बेचैनी, फिर छटपटाहट, चिन्ता, अनन्त चिन्ता। अब वे अपने मन को शांत नहीं रख पाते। बच्चों के भविष्य की चिन्ता उन्हें भीतर ही भीतर खाये जा रही है। 10 नवम्बर, शुक्रवार को वे लिखते हैं–"आज भी कोई रजिस्ट्री डाक नहीं आई, 'पालि काव्यधारा' भी नहीं, पार्सलो के पहुँचने की सूचना भी नहीं।" सोच रहे हैं–"प्रयाग की आशा दुराशामात्र है। सिंहल ही जाना होगा। बच्चो का भविष्य निश्चित तो हो जायेगा। बुढ़ापे मे मेरा स्वभाव भी ऐसा नहीं कि अपनों को सुख ही सुख दे सकूँ।"

सिंहल जाने की चर्चा उठने पर मैं मना कर देती तो उनको बुरा लगता था। अपने स्वास्थ्य की गिरावट पर कोई ख्याल ही नहीं। मैं नौकरी के लिए हाथ-पाँव मार रही थी, पर उस समय यहाँ काम नहीं मिल रहा था। राँची महिला डिग्री कॉलेज से बुलावा आया था काम करने के लिए, तो पडितजी ने हमें जाने नहीं दिया, बोले–"हमको कौन देखेगा ?" अब वे बार बार 'सीलोन, सीलोन' ही करने लगे। चुपके से आनन्दजी को भी पत्र लिख दिया कि मैं आ रहा हूँ। सीलोन ही उनके लिए ठीक है। ऐसी मनःस्थिति रहने लगी थी उनकी, जिसकी वजह से घरवालो को बहुत परेशानी हो रही थी।

11 नवम्बर को उन्होने लिखा–"आज कलकत्ता आने के लिए वाजपेयीजी को लिख दिया। आनन्दजी को भी लिख दिया कि प्रयाग न जाने पर सिंहल आ रहा हूँ। बच्चो का सुख इसी में है। माचवेजी 'पालि काव्यधारा' को लौटा दे तो उसका काम हो जाय। न होगा तो हरि यहाँ टाइप करके हमारे पास (सीलोन) भेज देंगे।"

यहाँ यह बतला देना अनिवार्य है कि पडितजी जब अगस्त मे लका से चले थे, तब उन्होने नौकरी से त्यागपत्र नही दिया था, केवल 6 महीने की बिना वेतन की छुट्टी मिली थी। कुछ जीवनी लेखको ने यह भ्रम फैलाया है कि उनको छः महीने की सवेतन छुट्टी मिली थी।*

*VIDYALANKARA UNIVERSITY OF CEYLON,*
*KELANIYA,*
*22nd November, 1961*

*Prof Rahula Sankrityayana,*
*21, Kutchery Road,*
*Darjeeling,*
*India.*

*Dear Prof. Rahula Sankrityayana,*

*I am writing to inform you that the University Council has decided to grant you a further period of leave without pay for 6 months from 1st Novemer, 1961.*

*Yours faithfully,*
*Sd/-*
*Registrar.*

* देखें, विद्यालंकार विश्वविद्यालय के रजिस्ट्रार का पत्र।

12-13-14-15 नवम्बर को वे चिंतित रहे। 'चिंता मत कीजिए' कहने पर कहते—'सीलोन चलो हमारे साथ'। मैं अकेली होती तो शायद चली भी जाती, पर स्कूल मे पढ रहे बच्चो को स्कूल से निकालकर उस गरम स्थान में ले जाना, जहाँ स्कूल में दाखिला आसानी से नहीं मिलता, न स्कूल ही आवास के पास है, मुझे नहीं जँचता था। यह बात तो वे खुद कहते थे, अब खुद ही भूल गये। उनके शरीर की शक्ति क्षीण हो रही है, अब उनकी स्मरण-शक्ति भी जवाब दे रही है, ऐसी हालत मे वे विद्यालकार मे कैसे पढा सकते थे ? अपनी अवस्था के बारे मे उनको खुद पता न हो, तो भदन्त आनन्दजी को तो पता था। इसीलिए तो पिछली जुलाई-अगस्त के सीलोन-निवास मे उन्होने ही पडितजी को कापडियाजी के घर मे रख दिया था, क्योकि वे अब पहले जैसा काम करने लायक नही रह गये थे, उन्हे आराम की जरूरत थी। अपनी जिद के कारण घरवालो को परेशान कर रहे हैं, शायद इस सम्बन्ध मे वे नही सोच पा रहे थे। इसलिए मेरी शिकायत करते हुए उन्होंने आनन्दजी को कई पोस्टकार्ड लिखे थे। इन पोस्टकार्डो का इस्तेमाल आज तथाकथित राहुल-विशेषज्ञ आचार्य लोग कर रहे हैं और कह रहे हैं कि 'राहुलजी को तो सीलोन पसन्द था, वह अपना देहान्त वही होने देना चाहते थे। कमला को छोडकर किसी अर्धवृद्धा का सहारा लेना चाहते थे।" पर क्या भदन्त आनन्दजी उनको ऐसा पागलपन करने देते ? उन्होंने ऐसे पत्रो का कोई जवाब नही दिया था, यदि जवाब दिया होता तो वे पत्र हमारे घर मे ही होते। लोग बात बनाना जानते हैं पर दूसरो की परिस्थितियाँ, उन पर आई विपदाओ के बारे मे वे जान-बूझकर आँखे मूंद लेते हैं, जैसाकि राहुलजी के कुछ अतिप्रिय तथाकथित मित्रो ने किया।

राहुलजी ही कहा करते थे कि "खाली दिमाग खुराफाती की जड है।" इस समय वे रोगी थे। पहले जैसा पढने-लिखने का काम नही कर पाते थे। किताबे भी अभी सारी यहाँ पहुँची नही थी। कलकत्तावाली पुस्तके भी अभी आई नही थी। खाली रहने के कारण ही उनका चित्त घबराने लगा था। डायरी मे भी बच्चो के लिए 'चिन्ता', 'चिन्ता ही चिन्ता' ऐसे शब्द अंकित किये। 16 नवम्बर (बृहस्पतिवार) को लिखा—"मन की शक्ति निर्बल हो गई। अब बनारस या प्रयाग जाना है। बच्चो की छुट्टी की प्रतीक्षा है।" 17 नवम्बर को भी उनकी मानसिक स्थिति ऐसी ही रही। 18 नवम्बर को उन्होंने लिखा— आज भी सबेरे ही टहले। अब काम नही होता, स्मृति क्षीण हो रही है। कमला ने कॉलेज मे काम के लिए बी सी राय (बंगाल के मुख्यमंत्री) को दर्खास्त दे दी।"

मैंने कॉलेज मे काम के लिए पश्चिम बंगाल के शिक्षा विभाग को कितने ही आवेदनपत्र दिए थे, किंतु सरकार की चुप्पी के कारण पडितजी बहुत क्षुब्ध हुए थे। नवम्बर 1961 मे भेजे गए कमला के दो आवेदन-पत्र इस प्रकार थे

[1]

*To,*
*The Director of Public Instructions*
*West Bengal*
*Writers Building*
*Calcutta*

*Green Ridges'*
*21, Kutchery Road*
*Darjeeling*
*4th November, 1961*

***Subject :** Reminder of my application Dated 2nd October, 1961, for the Post of Hindi Lecturer, through the Principal Darjeeling Government College, Darjeeling*

*Dear Sir,*

*Understanding from some like sources I had already sent my application addressed to you for the post of Hindi lecturer in the Hindi Department of Darjeeling Government College,*

*Darjeeling through the principal of the same college on the above mentioned date. I do hope that it might have reached to you in time.*

*In that very application form, I have already mentioned all of my requisite qualifications as required for the post which you might have gone through it. As for other particulars, Dr. Rajendra Prasad, the President of India had already been written to Dr. B. C. Roy, the Chief Minister of West Bengal, mentioning him about me for securing that post. But that time, there was no vacancy at all. Even, Dr. Suniti Kumar Chatterjee has taken kind interest about this matter and has already recommended me for that post.*

*Therefore, I am in great hope that you would kindly consider and finalise the matter and would inform me before hand so that I should get rid off from the disappointment.*

*Thanking you in anticipation and for your early compliance.*

*Yours faithfully,*
*Sd/-*
*(Kamala Sankrityayan)*

[2]

*'Green Ridges'*
*21, Kutchery Road,*
*Darjeeling*
*Dated, 18th November, 1961*

*To,*
*The Chief Minister of West Bengal*
*Wellindon Street*
*Calcutta.*

*Most Respected Sir,*

*I beg to draw your kind attention that understanding from some like sources that the post of Hindi-Lecturer in the Hindi Department of the Government Degree College, Darjeeling is fallen vacant, I had already sent an application through the Principal of that College as a candidate of that post, to the Director of Public Instructions on the 2nd October, 1961. But I could not be able to get any kind reply from him. Again on the 4th November, I had sent him a reminder, but till now there is no news.*

*As regards my qualifications, I have obtained my Master and Doctorate of Philosophy's degree from the University of Agra in Hindi, and also the highest degree of 'Sahitya Ratna' from All India Hindi Sahitya Sammelan, Allahabad.*

*Perhaps you remember that last year Dr. Rajendra Prasad, the President of India had written to you mentioning about me and you had kindly given me some hope. But that time there was no vacancy.*

*My birthplace is Kalimpong. After marriage I had gone to U.P. and studied as a private*

*student. In 1959, as soon as I obtained my doctorate degree, I came here and settled down permanently. My husband is an old man and severe diabetic. He is also suffering from heart desease. That is the cause why I came to stay here near my relatives who are staying in Kalimpong. I have two small school-going children whose future is in danger. There is nobody to help me, because I am from very poor family. For the last six days, my husband is suffering from high blood pressure and his brain is not in working order. We are helpless, Sir, I can not go to the other provinces because of my ailing old husband.*

*Therefore, I humbly pray you, Respected Sir, please do help me. I am an educated woman of thirty-one years old. I cannot even beg door to door. I want a suitable job for childern's sake and for my ailing husband. You are very kind-hearted person, Sir, I pray you, please do recommend me for the above-mentioned post and oblige me. For your great kindness, I shall be grateful to you for ever.*

*Please do arrange for the early reply.*

*Yours faithfully,*
*Sd/-*
*(Mrs. Kamala Sankrityayan)*

**19 नवम्बर**–आज की उनकी पंक्तियाँ इस प्रकार थीं–"आवश्यक पुस्तकों के पार्सल की रसीद कापियाँ नहीं पहुँचीं, बहुत चिन्ता है। 1 'पालि काव्यधारा' (साहित्य अकादमी), 2. पालि साहित्य (उ. प्र. हिन्दी समिति), 3. 'हिमाचल प्रदेश', 4. हिस्ट्री आफ सीलोन' (सिंहल के वीर पुरुष), 5. तिब्बती-हिन्दी कोश।"

इनमें से कुछ पुस्तकें उन्होंने सिंहल निवास के समय लिखी थीं जो अब प्रेस में भेज दी गयी थी, जिनकी पहुँच की खबर न आने से वे चिन्तित हो गये थे। यहीं घंटा-भर घूम लेते हैं, इससे पेट भी साफ रहता है।

**20 नवम्बर**–"यहीं घंटे भर घूमते रहे। महत्वपूर्ण पुस्तकें नहीं प्राप्त हुईं, चिन्ता है।"

**21 नवम्बर**–"यहीं घंटा भर टहल रहे हैं।" 22-23-24-25 नवम्बर को वे कहीं बाहर नहीं गये। घर के अहाते में ही रोज टहलने का क्रम रखा। डायरी में भी उन्होंने कोई खास बातें नहीं लिखीं।

फिर 26 नवम्बर को उन्होंने लिखा–"यहीं घूमते रहे घंटा-भर। आज रविवार को कोई डाक नहीं। देखें, कल क्या खबरें आती हैं। 1. यू. पी. हिन्दी समिति के लिखे पालि साहित्य का पत्र नहीं आया। 2. पालि काव्यधारा के लिए साहित्य अकादमी का पत्र भी नहीं आया। 3 हिमाचल प्रदेश की पहुँच नहीं आई। 4. मेरी जीवन-यात्रा (3) की भी पहुँच नहीं आई।

चाहता हूँ, छपरा, सारनाथ, वाराणसी, प्रयाग, आगरा, दिल्ली होते अमृतसर जाऊँ। हर जगह तीन-तीन दिन रहने पर अठारहवें दिन अमृतसर पहुँचेंगे। फिर तीन तीन दिन लगेंगे। देहरादून, मसूरी, लखनऊ, सिलीगोडी।"

इस प्रकार पंडितजी शीतकाल की छुट्टियों के लिए बच्चों के साथ कार्यक्रम बना रहे थे। उन्होंने इस प्रकार परिवार को भी अपने साथ घुमाने का निश्चय किया था। पर वे भूल जाते थे कि उनका स्वास्थ्य अब पहले जैसा नहीं रहा। उनके शरीर की, मन की शक्ति क्षीण होती जा रही थी, इसलिए इतनी लम्बी यात्राएँ करने की अब उनमें क्षमता नहीं रह गई था। मेरे वास्तविकता बतला देने पर उनको बुरा लगता था। डाक्टर आकर उनकी बीच बीच में जाँच कर लेते थे।

**27 नवम्बर** को भी वे घर के आँगन में ही घंटा-भर टहले। इससे उनका पेट साफ रहता था। पर काश, मूत्र में चीनी बन्द हो जाती। डायबिटीज उनके शरीर को भीतर से खोखला बना दे रही थी। इसीलिए उनके पैरों की शक्ति भी कम होती जा रही थी। 28-29-30 नवम्बर को भी वे घर से दूर नहीं गये। अहाते में ही प्रतिदिन नियमित टहलते रहे। लोग कभी कभी उनसे मिलने आते ही थे। घर के लोग भी उनको प्रसन्नचित्त रखने की कोशिश करते थे। बच्चे जया-जेता तो छुट्टी के समय अपने पिता से ही चिपके रहते थे।

*इस बार कलकत्ता स्थित वैद्यनाथ आयुर्वेद भवन के स्वामी एवं पुत्रों की ओर से पंडित किशोरीदास वाजपेयी का अभिनन्दन करने का आयोजन था। इस समारोह के प्रमुख अतिथि के रूप में राहुलजी को आमंत्रित किया* गया था। मार्ग-व्यय भी वे ही लोग देनेवाले थे। किन्तु वे अकेले यात्रा नहीं कर सकते थे। उनके साथ किसी को जाना चाहिए। घर में मेरे अतिरिक्त दो बच्चे छोटे-छोटे थे। अतः पंडितजी ने सपरिवार कलकत्ता जाने का निश्चय किया। इस सिलसिले में 3 दिसम्बर की डायरी मे वे लिखते हैं–"यहीं टहलते रहे। कलकत्ता जाना निश्चय है। यहाँ से चारो मूर्तियाँ (पंडितजी, कमला, जया, जेता) विमान पर जायेंगे, और कलकत्ता से बनारस, प्रयाग, दिल्ली होते अमृतसर भी जायेंगे।"

**2 दिसम्बर (शनिवार)**–"यही टहलते रहे। कलकत्ता से मार्ग व्यय आयेगा जाने के लिए। 8-12 के दो-एक दिन पहले जायेंगे।"

**3 दिसम्बर**–"आज कलकत्ता से पत्र आया। कल मार्ग व्यय आ जायेगा। यही टहलते रहे।"

**4 दिसम्बर**–"यही टहलते रहे। लाइसेस हथियार का 8-12 को ही मिलेगा। उधर 12 को हवाई जहाज से जाना होगा।"

5 दिसम्बर को डायरी मे कुछ नही लिखा।

**6 दिसम्बर (बुधवार)**–"सबेरे घटे-भर टहलते रहे। आज हथियार का लाइसेस मिल गया। कलकत्ता के हवाई जहाज का टिकट भी लाये। अब सब साफ है।"

**7 दिसम्बर**–"यही घटे-भर टहले। हिचकी नही रुक रही है। आज भी कुछ पेट-दर्द है। शिक्षा-विभाग को बार-बार कहने पर भी कमला के पिटीशन का जवाब नही दिया, शायद न दे तो काम के लिए कमला को उत्तरप्रदेश जाना होगा। दार्जिलिग छोड देना होगा।"

(उस समय पश्चिम बगाल मे भी काग्रेसी शासन था, विधानचद्र राय मुख्यमत्री थे। मेरे काम का आग्रह करते हुए राष्ट्रपति राजेन्द्र प्रसादजी ने भी मुख्यमंत्री को लिखा था। पर कोई सुनवाई नही हुई। उस समय मुझे कॉलेज मे नौकरी मिल गयी होती तो पडितजी को इतना चिन्तित नही रहना पडता। किन्तु राहुलजी की पत्नी को नौकरी देने मे तत्कालीन काग्रेसी सरकार ने कोई दिलचस्पी नही दिखायी। इसका आघात राहुलजी के मन मे बुरी तरह लगा था।

**8 दिसम्बर**–"आज पाँच बजे सबेरे घर से जा रहे हैं। दोपहर तक विमान के अड्डे पर होगे। डायरी यही छोड रहा हूँ।"

पडितजी के होशो-हवास मे लिखी गई ये ही अतिम पक्तियाँ हैं।

# 10
# दुखद अध्याय का आरम्भ
## (कमला सांकृत्यायन की डायरी)

### दार्जीलिंग से कलकत्ता के लिए प्रस्थान

**8 दिसम्बर 1961 :** घर से हम लोग 5 बजे सुबह ही चल पड़े। इंडियन एयरलाइंस के आफिस से होते टैक्सी से हम लोग चले, और 10 बजे के करीब बागडोगरा एयरपोर्ट पहुँचे। कलकत्ता दोपहर दो बजे पहुँच गये। हमारे ठहरने का प्रबन्ध ताराचन्द दत्त स्ट्रीट में डाबर के मकान के तीसरे तल्ले पर था। यहाँ खाने-पीने की तकलीफ थी। इसके अलावा हृदयरोग से आक्रांत पंडितजी को सीढ़ियाँ चढ़कर तीसरे तल्ले तक पहुँचना बड़ा ही कष्टदायक था। उस रात तो हम लोगों ने वहीं रहना तय किया, किन्तु ऐसी जगह में पंडितजी को रखना खतरनाक था, कल दूसरी जगह जाना तय किया। चाय और भोजन के लिए हम सीढ़ियों से नीचे उतरे, पास के होटल में भोजन किया, फिर किसी तरह से मैंने धीरे धीरे सीढ़ियाँ चढ़ते पंडितजी को तीसरे तल्ले पर पहुँचाया। वे बहुत थक गये थे, और बच्चे भी। तीसरी मंजिलवाली उस कोठरी के बारे में स्वयं वाजपेयीजी ने लिखा था जो 'धर्मयुग' में प्रकाशित हुआ था उसम कुछ पंक्तियाँ यहाँ उद्धृत है :

"कमलाजी ने (राहुलजी के कहने पर) अभिनन्दन समिति को खर्च के लिए लिखा था। समिति ने पूरे परिवार का हवाई जहाज का भाड़ा भेज दिया।

"राहुलजी सदा डाबरवालों के यहाँ ठहरते है। अभिनन्दन समिति को सूचना भी न दी और सीधे डाबरवालों के यहाँ चले गये। मैंने जोशीजी से फोन करके पता लगाने को कहा। पता लगने पर जोशीजी, वैद्य रामनारायण और मैं तीनों गये। देखा, कई मंजिल ऊपर एक दो कमरे में दरी फर्श पर बिछाये दोनों बैठे है। बच्चे रो रहे थे। वहाँ न कोई नौकर न कोई आदमी। हम लोग देखकर स्तब्ध रह गये। शौच तक की समुचित व्यवस्था न थी। जोशीजी ने कहा–आपको यहाँ असुविधा है, 'जनवाणी' चल सकते हैं। कमलाजी खुश हो गयी और तुरन्त **'अच्छी बात है'** कहा। (कमलाजी को पंडितजी को कष्ट में देखकर बहुत दुःख हो रहा था इसीलिए उस तीसरी मंजिल से पंडितजी को दूसरे स्थान में ले जाने के लिए तैयार हुई थीं।)

"फिर गाड़ी लेकर राहुलजी को 'जनवाणी' हम लोगों ने बुला लिया। वहाँ स्थिति एक दिन ठीक रही फिर बिगड़ी। जनवाणी प्रेस वैद्यनाथवालों का है। खूब सेवा की। वैद्यनाथवालों से राहुलजी का पहले कोई परिचय नहीं था। अस्पताल में भर्ती कराने के लिए उन्हें कई दिन दौड़-धूप करनी पड़ी। बच्चे उन्हीं के परिवार में रहे। उन लोगों ने खर्च भी खूब किया।"

**8 दिसम्बर** की रात को ही हम लोग 'जनवाणी' प्रेस के भवन में रहने चले गये। वहाँ रहने का कमरा अच्छा मिला और सीढ़ियाँ चढ़ने की जरूरत नहीं थी। पंडितजी थके-थके सुस्त-से थे। वैद्यनाथवालों ने उनकी

डाक्टरी जाँच करा दी। उस दिन उनका ब्लड-प्रेशर 225/120 पहुँच गया था। दूसरे दिन-भर उन्हें आराम करने को कहा गया।

**वाजपेयी अभिनन्दन समारोह:** 10 दिसम्बर को पंडित किशोरीदास वाजपेयीजी का अभिनन्दन-समारोह हुआ। इसमें भाग लेने के लिए वाजपेयीजी का परिवार भी आया हुआ था। साथ ही देहरादून से पंडित गयाप्रसाद शुक्ल, कानपुर के श्री नरेशचन्द्र चतुर्वेदी तथा शम्भुरत्न त्रिपाठी एवं दिनकरजी आये हुए थे। इन सब लोगो से मिलकर पडितजी अत्यन्त प्रसन्न हुए। पर आज भी उनकी शारीरिक स्थिति पूर्ववत् थी। समारोह में उनको मुख्य अतिथि बनाया गया था, किन्तु वे अधिक बोल न सके। मेरी नजर बराबर उन पर लगी हुई थी, वे बहुत बीमार लग रहे थे। समारोह मे भीड भी बहुत अधिक थी। वाजपेयीजी के अभिनन्दन-स्वरूप थैली भी भेंट की गयी थी। कार्यक्रम समाप्त हो जाने के बाद हम सब 'जनवाणी' मे चले आये। उनसे मिलने के लिए लोग दो दिन पहले से ही बराबर आ रहे थे। श्रीमती सुमित्राकुमारी सिन्हा और हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय के श्री बेरीजी भी आये थे। आज उनकी अवस्था को देखकर मेरा मन आशकित था।

अभी तक पडितजी को आशा थी कि कमला को दार्जिलिग गवर्नमेंट कॉलेज मे नौकरी मिल जायेगी। मैंने एक से अधिक आवेदनपत्र भी दे दिये थे, परन्तु अभी तक कोई उत्तर नही मिला था। ये चिन्ताएँ उनको व्यथित कर रही थी। ऊपर से कलकत्ता मे ज्यादा मिलनेवाले लोगो से बाते करते-करते वे क्लान्त हो गये थे।

11 दिसम्बर को 'जनवाणी भवन' मे प्रेस कान्फ्रेन्स था। परन्तु पडितजी बोल नही सके। दूसरे-दूसरे लोग ही बोले। पत्रकार सम्मेलन समाप्त हो जाने पर पडितजी रहने के कमरे मे आये। वहाँ पर भी लोग उन्हे घेरे हुए थे। कोई शोध प्रबन्ध की रूपरेखा के बारे मे पूछ रहे हैं तो कोई दूसरे दूसरे सवाल पूछ रहे हैं। बातो बातो मे पडितजी ने कमला के दार्जिलिग गवर्नमेंट कालज मे हिन्दी अध्यापक पद के लिए आवेदनपत्र देने की चर्चा की तो वहाँ बैठे हुए दो व्यक्तियो मे से एक ने कहा कि दार्जिलिग के सरकारी कॉलेज मे तो हिन्दी अध्यापक की नियुक्ति हो गई है। श्री सदानन्द सिह जी अब मार्च से वहाँ पढाने लगेगे। यह समाचार सुनकर पडितजी को बहुत ही निराशा हुई। मन विचलित हो गया। भविष्य की चिन्ता उन्हे सताने लगी। उनको मालूम था कि कांग्रेस सरकार उनकी पत्नी के लिए एक छोटी सी नौकरी का भी प्रबन्ध नहीं कर सकती। क्या पता कम्युनिस्ट राहुल से इसी प्रकार बदला लेना चाहती हो तत्कालीन कांग्रेसी सरकार। पर यह बहुत ही बुरा हुआ, पडितजी के मन मस्तिष्क पर इसका बहुत ही आघात लगा। रात के 9 बजे तक लोग बैठे हुए थे। मैंने सबको वहाँ से विदा कर दिया। रात्रि भोजन के बाद मैंने उनको बिस्तर पर लिटा दिया। वे हम तीनो से बातचीत करते रहे थे। अच्छी बाते की उन्होने। मैंने उनको लिटाते हुए कहा—"आपको कुछ नही हुआ है, बस थोडा रक्तचाप बढा है। आप स्वस्थ हो जायेगे। अब आप आराम के साथ सो जायें।" वे बोले, "अब तुम लोग भी सो जाओ, मैं भी सो जाता हूँ।" 10 बजे तक वे बिस्तर पर लेट चुके थे।

(सज्ञा रहते समय तक का अंतिम वाक्य यही था।)

**मस्तिष्क में स्ट्रोक** : रात के 12 के करीब कुछ आहट-सी हुई, मैं तुरन्त जाग गई। देखा, तो पडितजी बिस्तर पर नही है। घबराहट हुई मुझे और रोशनी जलाकर देखा—वे बाथरूम के पास खडे हैं, आँखे खुली हैं, पर उनको दिखाई नही दे रहा है, दरवाजा टटोल रहे हैं। मैं पूछती हूँ—"कहाँ जा रहे हैं आप ? बाथरूम जाना है ?" पर वे जो बोले—एक भी शब्द समझ मे नही आया। रात को लोगो को जगाऊँ भी तो कैसे ? किसी तरह उनको सहारा देकर बिस्तर पर ले आई और धीरे से लिटा दिया। कम्बल उन पर ओढा दिया। फिर हमे लगा कि उन्हे नीद आ गई है। पर वास्तव मे वे सज्ञाहीन हो गये थे।

12 दिसम्बर का सबेरा हुआ। घर के लोगो को बुलाया, घबराहट के मारे हमारी हालत खराब हो रही थी। वैद्यनाथ आयुर्वेद भवन के मालिक ने डॉक्टर को तुरन्त बुलवाया, उन्होंने पडितजी की जाँच की। उन्हे होश नही आ रहा था। डॉक्टर ने बतलाया कि उनको रात को ही स्ट्रोक हो गया है। वे ऐसे सज्ञाहीन हो गये थे कि उन्हे पेशाब आदि तक का भी होश नही रहा।

## पी. जी. हस्पताल में

**12 दिसम्बर को भी पूरे दिन वे संज्ञाहीन रहे।** करनानी मेमोरियल अस्पताल (पुराना पी. जी. अस्पताल) के **डॉक्टर प्रोफेसर जे. सी. गुप्त ने घर में** आकर उनकी जाँच की और पाया कि पंडितजी का रक्तचाप बहुत **अधिक है। डॉ. गुप्ता के प्रयत्न से ही** उनको करनानी मेमोरियल हस्पताल में ले जाने का इन्तिजाम किया **गया। 11 दिसम्बर की रात से** 22 दिसम्बर तक वे संज्ञाहीन रहे। डाक्टरी चिकित्सा चलती रही। कभी रक्तचाप **पर नियंत्रण होता तो मूत्र में चीनी की वृद्धि** हो जाती। दिन मे उन्हें कई-कई इंजेक्शन लग रहे थे। 23 दिसम्बर **को उनकी E. C. G.** रिपोर्ट मे लिखा था—E.C.G. shows mild generalized abnormality with some focal changes over left promoter region.

**हम** (जया, जेता और मैं) वैद्यनाथ आयुर्वेद भवन के मालिक श्री बनवारीलाल शर्मा के घर गुप्ता लेन, **(जोड़ासांकू) में** चले आये थे। अब हमारी स्थिति डाँवाडोल थी। परदेश में थे, ऊपर से हमारे मालिक ही अस्वस्थ **हो गये, संज्ञाहीन** हो गये। हमारे ऊपर क्या बीत रही थी, यह हम ही लोग जानते थे। हमारी इस पीड़ा और **घबराहट मे वैद्यनाथवालों** ने बहुत सान्त्वना दी, हम लोगों का बहुत ख्याल रखा। जोड़ासाकू (चितपुर) से करनानी **मेमोरियल** अस्पताल बहुत दूर पड़ता था। अस्पताल आने के लिए गाड़ी की दिक्कत थी। किसी प्रकार हम **अस्पताल प्रतिदिन** जा रहे थे। 19 दिसम्बर को मैंने भारत के राष्ट्रपति राजेन्द्रप्रसादजी को पंडितजी की बीमारी **के बारे में** लिखा। डाबर कम्पनी के श्री अशोक बाबू रास्ते में मिल गये थे, पर कुछ खास बातें नहीं हुईं।

पंडितजी की संज्ञाहीन अवस्था को देखकर मैं बहुत-बहुत घबरा रही थी। 23 दिसम्बर को उनको होश आया, परन्तु वे सब कुछ भूल चुके थे। अस्पतालवाले जटिल रोगी के पास छोटे बच्चों को आने नहीं देते थे। पर डॉक्टर जे. सी. गुप्त ने कल से बच्चों को ले आने की इजाजत दे दी। वे देखना चाहते थे कि पंडितजी **बच्चों को** पहचान सकेंगे या नहीं। वे धीरे-धीरे हम तीनों को पहचानने लगे, पर हम तीनों का नाम वह भूल **चुके थे।** मेरे एक चचेरे बड़े भाई भवानीपुर मुहल्ले में रहते थे। मैं सुबह बच्चों को लेकर अस्पताल आती, **12 बजे** तक रहकर भवानीपुर चली जाती पैदल ही। हम दिन का खाना वहाँ खा लेते। फिर शाम को विजिटिंग आवर में अस्पताल चले जाते। रात को वैद्यनाथ की गाड़ी आती, उसी से हम लोग करीब 8 बजे डेरे पर लौट जाते।

25 दिसम्बर को मैंने अपनी डायरी में लिखा : "सवेरे अस्पताल गये। पंडितजी दुर्बल हो गये हैं। बैठने में उनको बहुत कष्ट हो रहा था। शाम को जया-भैया (जेता) को लेकर फिर उनको देखने गई। कमजोर लग रहे थे। नर्स वैयरा सब गायब। देख रेख कुछ नहीं। मन खीझ उठा। इतना रुपया खर्च हो रहा है, पर देखभाल कुछ नहीं। उनकी स्मृति न लौटने से और भी चिन्ता हो रही है।"

26-27 दिसम्बर को भी उनकी अवस्था पूर्ववत् रही। रक्तचाप घटता बढ़ता रहता। 28 को ज्यादा रक्तचाप रहने से वे खामोश थे। 29 को रक्तचाप कुछ कम हुआ। पर वे बहुत अधिक बोले, अटसट। चुप कराने पर भी चुप नहीं हुए। उनकी बीमारी की खबर अखबारों में छप गई थी, इसलिए लोग चिन्तित होकर पत्र लिखने लगे। कुछ-कुछ लोग दिन में भी आते। पर पंडितजी के केबिन के बाहर नोटिस टंग गया था—Visitors not allowed. पार्टी आफिस से डाक्टर महादेव साहा को अस्पताल में भेजा गया था। इसलिए जब हम लोग सुबह **की विज़िट के** बाद दोपहर को घर चले जाते तब डाक्टर साहा आकर पंडितजी के पास बैठते। दिन और रात के लिए दो **नर्से** रखी गयी थीं। दो वार्ड भी थे। हम लोग (जया-जेता मैं) कभी दोपहर को भवानीपुर **में अपने भाई के यहाँ** जाते, कभी खाना खा लेते अस्पताल के कैन्टिन में। कभी कभी चना-चबेना खाकर दिन भर **अस्पताल ही** में रहते। हमारी तो दुनिया ही सूनी हो गई। परदेश में किसी के घर में महमान बनना, हम बहुत **सकोच** होता था, पर और कोई उपाय भी नहीं था।

**30 दिसम्बर को मैंने लिखा :** "आज पंडितजी बिल्कुल खामोश रहे। रक्तचाप फिर अधिक हो गया। कब **ठीक होंगे,** नहीं कहा जा सकता। बड़ी चिन्ता हो रही है। आज हम लोगों ने खाना भवानीपुर में खाया। पंडितजी

को कल से पूरा खाना दिया जा रहा है। **31 दिसम्बर :** "आज वे बहुत अधिक बोले। बीच-बीच में कहते–'मुझे क्या हो गया ? मैं कुछ नही समझता।' फिर रोने लग जाते। उनको देखकर हमे बहुत दुःख होता है। मित्रो को देखकर भी वे रोने लग जाते हैं। बहुत ज्यादा बोलते हैं, पर बोली स्पष्ट नही है।'

इस प्रकार 1961 का वर्ष हम लोगो के लिए दुःख ही दुःख मे बीत गया। अब तो उनको ऐसी बीमारी लग गई थी कि ठीक होने की आशा ही क्षीण हो गई। आर्थिक अवस्था पहले से ही डगमगा रही थी, पर अब उनको चिकित्सा के लिए बड़ी रकम की आवश्यकता पड गई। अस्पताल मे हम परदेशियों के साथ बहुत अच्छा बर्ताव तो नही हो रहा था, पर मरता क्या न करता। पडितजी का इलाज तो करवाना ही था। डॉक्टरों ने देखा कि शायद हम अस्पताल का भारी बिल चुका न सकेंगे, अतः मुझे डॉक्टर जे. सी. गुप्ता ने कहा–"यहाँ इलाज कराने पर खर्च बहुत ज्यादा पडेगा। प्राइवेट केबिन मे तो और भी ज्यादा लगेगा, क्योकि वहाँ दिन-रात के लिए दो नर्सें, दो बेयरे, स्वीपर आदि रखना अनिवार्य है। अगर आप चाहे तो हम उनको जेनरल वार्ड मे कुछ दिन रख लेगे।" मैं जेनरल वार्ड को देखने गई, जहाँ रोगियो की भीड खचाखच भरी हुई थी। मैंने अस्वीकार कर दिया। केबिन मे नर्स, केबिन का किराया, बेयरा, दवाई आदि मिलाकर प्रति दिन 80 रुपये का खर्च पड रहा था। जेनरल वार्ड मे 60-70 रोगियो के लिए एक ही नर्स रहती है। मैंने डाक्टर को यही कहा कि पडितजी केबिन मे ही रहेगे। मैं दार्जिलिग का घर बेचकर अस्पताल के बिल का भुगतान कर दूँगी। वैद्यनाथवालो ने भी डॉक्टर को समझाया। तब पडितजी केबिन मे चार महीने तक रह सके। इस बीच बहुत-से हमारे हितैषियो ने हमारी आर्थिक सहायता की थी।

## वर्ष 1962 रोगशैया पर राहुलजी

**कलकत्ता : सेठ करनानी मेमोरियल अस्पताल में नये वर्ष का प्रथम दिन :** "हमारे लिए कोई हर्ष नही। 1961 का वर्ष कष्ट और चिन्ताओ मे बीता। वे (पडितजी) बराबर बीमार रहे। आज के दिन भी वे यहाँ अस्पताल मे हैं। घर का मालिक जब अस्वस्थ हो तो उसके आसरे मे रहनेवाले लोगो को खुशी कहाँ मे होगी। कहाँ तो हम दो दिन के लिए यहाँ कलकत्ता आये थे, और कहाँ अब एक महीना हो रहा है। आज अस्पताल जाने मे देर हो गई गाडी न मिलने के कारण। पहुँची, आशका थी कि शायद उनका प्रेशर बढ गया हो, किन्तु वे ठीक थे, धाराप्रवाह बोल रहे थे। बेचारे सब कुछ भुल चुके हैं, कुछ याद नही कर सकते। 12 बजे डेरे पर लौट आई। 4 बजे शाम को फिर अस्पताल गई, वे मुझे देखकर रो पडे। उनका रोना मुझसे देखा नही जाता। वैसे उनकी हालत पहले से कुछ सुधर रही है। आज उन्होने 100 तक की गिनती भी की। कब ठीक होगे, कहा नही जा सकता। लोगो की चिट्ठियाँ उनकी बीमारी के बारे मे जानने के लिए बराबर आती रहती हैं। अभी बच्चो की पढाई भी बन्द हो गई है।"

**2 जनवरी :** "सबेरे 9 बजे हम तीनो अस्पताल गये। विद्यालकार विश्वविद्यालय के लाइब्रेरियन रेवरेण्ड प्रज्ञाश्री (जो इस समय विश्वभारती मे हैं) अपने एक भिक्षु साथी के सग पडितजी को देखने आये। पडितजी आज भी खूब बोल रहे थे, वही अकबक। कोई सेन्स की बात नही करते। मित्रो को देखकर रोने लगते हैं। हम लोग शाम को 4 बजे फिर अस्पताल गये। वे उसी तरह बोल रहे थे। थोडी देर बाद श्री देवप्रिय बलिसिह (महाबोधि सोसायटी) आये। उनको देखकर भी पडितजी रोने लगे। उन्हे बीच-बीच मे महसूस होता है कि वे बीमार हैं और सब कुछ भूल गये हैं। लिखने-पढने की बाते करते हैं। बेचारे, उनकी हालत देखकर बडा दुःख होता है।

"पश्चिम बगाल सरकार की ओर से पत्र मिला है। 10 रुपया प्रतिदिन के हिसाब से वह अस्पताल का खर्च देगे। इससे क्या बनेगा, जबकि रोज का खर्च 80 रुपया है। रुपयो की चिन्ता है, कहाँ से लाये। चिट्ठियाँ बहुत-सी आ रही हैं, सबको जवाब देती जा रही हूँ।"

**3 जनवरी :** "सबेरे अस्पताल गयी, बच्चे भी साथ गये। पडितजी की अवस्था वसी ही है। आज मालूम हुआ कि उनका ब्लड सुगर फिर अधिक हो गया है, अब खाना कम करा रहे हैं। बहुत कमजोर हो गये

हैं, तब भी बोलते रहते हैं। बार-बार पूछते हैं–'कितना माल ? कौन संवत ? कौन दिन हो गया ?' लिखने-पढ़ने की बातें करते रहते हैं।

"सहारनपुरवाले श्री विश्वनाथ मिश्र आये थे शाम को। सबेरे श्रीमती रमादेवी जैन की ओर से श्री लक्ष्मीचन्द्र जैन आये थे। मेरे लिए फरिश्ता आ गये। बातचीत के दौरान ही वे मेरी मुश्किलों को ताड़ गये और 500 रुपया लाकर मुझे दिया। कृतज्ञ हूँ। दूसरे लोग डींग हाँकते हैं और जब मदद माँगू तो राष्ट्रपति और भारत सरकार का रास्ता बतला देते हैं। ऐसे लोगों के सामने अपना दुखड़ा रोना व्यर्थ है।"

**4 जनवरी :** "अस्पताल गये सुबह-शाम। वे उसी तरह से हैं। पहिले से बहुत अधिक बोलते हैं, जबकि अधिक बोलना मना है। खाना अब अपने ही हाथ से खाते हैं। अभी डॉक्टर टी. के. घोष आये नहीं। जब तक वह नहीं देख लेते, तब तक कुछ कह पाना कठिन है। पत्र कई जगहों से आते रहते हैं। जया-जेता मुझे बहुत परेशान करते हैं। पढ़ने-लिखने की ओर जरा भी ध्यान नहीं देते। यहाँ से मन ऊब गया है, कहाँ जाये ?"

**5 जनवरी :** "अस्पताल सबेरे-शाम गये। वे खूब बोलते रहते हैं। वही बहकी-बहकी बाते करते रहते हैं। आज डॉक्टर घोष नही आये, कल आने की बात है। डॉक्टर भौमिक (हाउस सर्जन) से कह रखा है। जया-जेता ने नाक में दम कर रखा है, पढ़ते-लिखते नही।"

**6 जनवरी :** "सभी कुछ वैसा ही चल रहा है उनका। बोलना कम करते नहीं, इसलिए शाम को प्रेशर बढ़ जाता है। आज डॉ. घोष उनको देख गये हैं। एक बार और ई. सी. जी. होगा तब बतलायेंगे। यहाँ से हम ऊब गये हैं, पर रहना जरूरी है। अब हमारी जिन्दगी में विकट समस्या आ गई है। कैसे जया-जेता का पालन-पोषण करूँगी, समझ में नहीं आता।"

**7 जनवरी :** "सबेरे 10 बजे अस्पताल गये। गाडी मिलने मे दिक्कत हुई। यहाँ (डेरे पर) मेहमान बहुत आये हुए हैं। घर में लड़का जो हुआ है। वे (पंडितजी) आज सोये रहे, अच्छा है, शाम को भी अधिक नहीं बोले। अब कल उनके खोपडी का एक्स-रे होगा, तब मालूम होगा। ऑपरेशन करना हुआ तो बड़ी दिक्कत की बात है। और न जाने कितने दिन उन्हे अस्पताल मे रखना होगा।

"पैसे खत्म हो रहे हैं, अब और परेशानी है। यहाँ की गृहस्वामिनी मेटरनिटी होम में गई हैं, इसलिए नौकर लोग तो हम लोगों की उतनी परवाह नही करते। फिर भी बेशरम होकर भी रहना ही पड़ रहा है, और कहाँ जायें ? अशोक बाबू (डाबर) आज श्री बी. एल. शर्मा से मिलने आये थे। थोडी-सी बात हुई। और कुछ नहीं कहा।"

**8 जनवरी :** "दोनो समय अस्पताल गये। आज उनका एक्स-रे नही हुआ। पैसे की चिन्ता फिर पड़ गई है। कैसे कहाँ से आयेगा ? बडी दिक्कत है।"

**9 जनवरी :** "उनकी हालत आज ज्यादा अच्छी रही। ब्लड-सुगर 100 एम. सी. और प्रेशर 145 रहा। होश की बाते बहुत कर रहे थे। यह शुभ लक्षण है। एक्स-रे हुआ। कल कार्डियोग्राम होगा। कब तक यहाँ रहना होगा, कहना मुश्किल है। आज वे घर चलने को कह रहे थे। पैसा समाप्त हो रहा है।"

**10 जनवरी :** "अस्पताल गये। आज भी वे घर जाने के लिए जिद करने लगे। समझाना कठिन हो गया। उनका ब्लड प्रेशर अभी तक नार्मल नही हुआ। हद से ज्यादा बोलने के कारण उनका प्रेशर बढ़ जाता है। उन्हें चुप कराने के लिए कठिन प्रयत्न करते हैं, तब भी चुप नही होते, जिससे उनका नुकसान हो रहा है। ब्लड-सुगर अभी नार्मल हो गया है, इसलिए भूख-भूख करने लगे हैं। कुछ दिन और शांति से रहते तो प्रेशर डाउन हो जाता। पर वे समझ नही सकते। स्मरणशक्ति तो समाप्त हो गई है। पता नहीं कब ठीक होंगे। उन्हें ट्यूमर नहीं है, ऐसा सुना गया।

"आज के 'हिन्दुस्तान' मे उनके बारे मे छपा है, दान माँगा गया है मेरे पते पर भेजने के लिए। मैंने तो जिसको अपना समझकर लिखा (स्वामी हरिशरणानन्दजी को) उसने टका-सा जवाब दिया। और किसी से माँगने की हिम्मत नहीं होती। अब पास के रुपये खत्म हो चले हैं। कोई पूछता तक नहीं शिष्टाचार के लिए

भी। लोग डरते हैं।"

**11 जनवरी :** "सबेरे गये अस्पताल। वे सो रहे थे। 11 बजे जगे। ब्लड प्रेशर 130/84 था, पर दिमागी हालत वही। एक्स-रे का फोटो आया, पर किसी ने उसके बारे मे ठीक से नही बतलाया। घर आये, खाना खाकर डेढ बजे के बाद फिर सीधे अस्पताल गये। बच्चे तो रोज ही मेरे साथ जाते हैं। मालूम हुआ कि मेरे पीछे श्री लक्ष्मीचन्द्र जैन आये थे। 100 रुपया छोड गये हमारे लिए। कल मिलने के लिए कहा है। पैसा तो चाहिए ही मुझे। पैसे की ही पूछ है सब जगह। बम्बई से श्री पदमकुमार जैन भी आये उन्हें देखने के लिए। बच्चो को मिठाई वगैरह खिलाया।"

**12 जनवरी :** "आज दोनो समय अस्पताल गये। बहुत अधिक बोलने से उनका ब्लड प्रेशर बढ जाता है, पर वे चुप नही होते। दोस्त लोग उनके सामने आकर बैठ जाते हैं और उनको देखते ही पडितजी फौरन बोलने लग जाते हैं। लोगो मे जरा भी समझ नही है, यह देखकर हैरानी होती है। सबेरे श्री लक्ष्मीचन्द्र जैन आकर रुपये दे गये। उनसे कुल 1000 रुपय मिले। कर्ज है या सहायता, कुछ नही कहा। यहाँ से मन ऊब गया है पर क्या करे, मजबूरी है।"

**13 जनवरी :** "दोनो समय अस्पताल गये। उनके लिए एक जोडी चप्पले खरीदी। जया भैया श्री पदमकुमार जैन के सग पिक्चर देखने गये। आज ही पडितजी के भतीजे उदयनारायण पाण्डे और भाई श्री श्यामलाल जी आये। पडितजी की बीमारी के प्रोग्रेस को देखकर शायद उतनी तसल्ली न हुई होगी, पर हम करे क्या, हमारे हाथ मे तो है नही। डॉक्टर घोष ने आज विजिट नही किया, जानकर बहुत निराशा हुई। अब तो गरमी मालूम होने लगी है। यहाँ के घर मे अतिथियो की भीड़ जमा हो गई है, बडा सकोच होता है हमे।"

**14 जनवरी :** "दोनो समय अस्पताल गये। वे उसी तरह बाते करते रहते हैं। 'चाय पिलाओ', 'खाना खिलाओ' अपने होश रहते वे इसी प्रकार मित्रो का सत्कार करते थे। अभी तक उनकी स्मृति नही लौटी। आज इतवार होने मे यहाँ खूब भीड रही। सबेरे भवानीपुरवाले हमारे भाई सपरिवार आये। उदयनारायण बाप बेटे दोनों आज ही चले गये। बतलाया कि श्रीमती रामदुलारी देवी (राहुलजी की पहली पत्नी) यहाँ आना चाहती हैं। आकर क्या करेगी ? रोयेगी, और क्या ? और मैं उनको कहाँ ठहराऊँगी ? श्रीमती कल्पना जोशी भी आई थी, वृद्धा हो गयी हैं। आज के अखबार मे पढा कि कल रात्रि को हृदयरोग के दौरे के कारण कामरेड अजय घोष की मृत्यु हो गई। कैसा घातक रोग है यह। हमारे पडितजी को इसकी उतनी शिकायत नही है, जितनी स्मृतिहीनता की। श्री पदमकुमार जैन भी आये।"

**15 जनवरी :** "दोनो समय अस्पताल गये। 11 बजे श्री पदमकुमार जैन के सग डॉक्टर टी के घोष से मिलने गई। बात हुई, डॉक्टर ने बतलाया—पडितजी के दिमाग के बाये हिस्से म कुछ एबनारमलिटी (Abnormality) है, जिसे शल्यक्रिया से ठीक किया जा सकता है। परन्तु वे कमजोर हैं, साथ ही उम्र भी अधिक है, इसलिए डॉक्टर ऑपरेशन नही करना चाहते। अब उन्हे प्रसन्न रखकर—किसी प्रकार का बोझ दिमाग पर न रखकर ही उनको ठीक किया जा सकता है। हर हालत मे उनको चिन्ताओ से मुक्त रखना होगा। पर यह कैसे सम्भव होगा ? बेचारे इस उम्र मे अपने छोटे बच्चो के भविष्य का ख्याल कर चिन्तित होते रहते है। बात भी सच है, आर्थिक कठिनाइयाँ बनी रहती हैं। इस उम्र मे आकर उन्हे इतनी चिंताएँ सहनी पड रही हैं। उनकी हालत देखकर, अपनी स्थिति को देखकर आज मुझे बडा रोना आया है। कैसे मै उन्हे चिन्तामुक्त रखूँ ? समझ मे नही आता।

"श्री पदमकुमार जैन ही पडितजी के एकमात्र ऐसे मित्र मिले जो सुख मे ही नही, दुःख मे भी मित्रता रखते हैं, सहायता करते हैं। मेरी परेशानियो को भाँपकर उन्होने मुझे 1000 रुपया अपने आप दिया और जो अपने को राहुलजी का हितैषी मित्र समझते हैं और जो सम्पन्न हैं, वे कौडी को भी नही पूछते।"

**16 जनवरी :** "अस्पताल दोनों समय गये। शाम को घर की मोटर नहीं मिली, टैक्सी से गये। वैसी ही अवस्था है उनकी। स्मृति समाप्त हो जाने से उनकी अवस्था करुणाजनक हो गई है। डॉक्टर कहते हैं कि उनकी अवस्था अपने आप ही ठीक हो जायेगी, किंतु मुझे आशा नहीं होती। डॉक्टर धर्मेन्द्रनाथ शास्त्री (मेरठ)

के सुपुत्र 100 रुपया दे गये। अखबार में मय पते के खबर छप जाने से चंदे के पैसे आ रहे हैं। पर मैंने तो किसी को चंदा उठाने को नहीं कहा था। बाद में जब उन्हें स्थिति मालूम हो जायेगी तो कितना दुःख होगा। लोग बडे नासमझ हैं।

"यहाँ से हमारा मन ऊब गया है। चले जाने की इच्छा होती है। पर कैसे जायें ? कहाँ जायें ? अब जिन्दगी बडी समस्यापूर्ण हो गई है। न कोई काम न धन्धा, दो बच्चों की परवरिश भी करनी है, कैसे समस्या हल होगी, समझ में नहीं आता।"

**17 जनवरी :** "आज भी सुबह-शाम दोनों समय अस्पताल गये। शाम को हमें गाडी की प्रतीक्षा करते हुए ड्राइवर ने देखा, बडबडाने लगा। मन में तीर की तरह चुभ गया, कोई उपाय भी नहीं। रोज टेक्सी को देने के लिए पैसे कहाँ से आयेंगे ? हम जैसे साधारण स्थिति के लोगों के लिए कितना कठिन है यह। नजदीक में कोई जगह भी नहीं है रहने की, क्या करें। मामला उलझता ही जा रहा है।

"उनकी स्थिति वैसी ही है। आज घर जाने की जिद कर रहे थे। पर अभी तो एक महीना और रहना है उनको। अपना नाम भी उन्हें नहीं मालूम, बताने पर भी वे उच्चारण नहीं कर सकते। अपनी अवस्था का ज्ञान होते ही वे कातर होकर रोने लगते हैं। ठीक होंगे कि नहीं, कुछ कहा नहीं जा सकता।

अब हमारे ऊपर असली विपत्ति आ गई है। मुझे अभी नौकरी नहीं मिली। दार्जिलिंग छोड़कर अब कहाँ रहें। बच्चे वहीं पढ रहे हैं, उन्हें कहाँ ले जायें अब ? आमदनी का जरिया कुछ भी नहीं है। किताब महल से रुपये मँगाये, पर उसने जवाब तक नहीं दिया। हृदयहीन हैं लोग।"

रोज रोज और दोनों समय अस्पताल न जाने पर हमें घबराहट होती थी। न जाने उनकी कैसी हालत होगी, क्या कर रहे होंगे ? दवा का सेवन ठीक से कर रहे हैं या नहीं ? और उधर वे भी हमारे लिए रास्ता देखते रहते थे। औरों को तो वे ठीक से पहिचान नहीं पाते, पर हम तीन व्यक्ति—जया, जेता और मुझ को ही वे पहिचानते थे। इसलिए भी प्रतिदिन दोनों समय हम उनके पास रहने के लिए अस्पताल जाना पडता था। अस्पताल और जोडासाकू की दूरी बहुत लम्बी, पैदल तो जा ही नहीं सकते। कितनी ही बार गाडी या ट्राम से और पैदल भी हम तीनों उनके पास जाते रहे थे। पैदल चलते छोटे बच्चों को बडी तकलीफ होती थी, पर और कोई चारा नहीं था परदेश में।

**18 जनवरी :** "दोनों समय अस्पताल गये। सवेरे टेक्सी से जाना पडा। शरीर अस्वस्थ था हमारा, ऐसे समय इधर उधर जाने में तकलीफ होती थी। पर क्या करें ? जब हम पहुँचे वे सो रहे थे। उनकी अवस्था वैसी ही है। बेचारे सोचते रहते हैं, अपना नाम भी भूल गये हैं। जीवन के शेष क्षणों में उन्हें ऐसी यातनाएं सहनी पड़ रही हैं। उनको देखकर अपना कलेजा फटता है। बीमारी में भी हम तीनों की चिन्ता करते रहते हैं। काश उनकी स्मरण शक्ति पुनः लौट आती। अपनी दयनीय अवस्था का अनुभव करके वे रो देते हैं।

"श्री लक्ष्मीचन्द्र जैन आये। अस्पताल और दवाओं के खर्च का हिसाब माँग रहे थे, हमने दे दिया। यहाँ से मन ऊब गया है, गर्मी भी लगती है, पर अभी चार सप्ताह और रहना है। क्या सोचकर आये थे और क्या हो गया ?"

**19 जनवरी, शुक्रवार** : दोनों वक्त अस्पताल गये। वे वैसे ही हैं। अपनी स्मरणशक्ति के लिए बहुत झुंझलाते हैं। घर जाने की बात करते हैं। गुस्सा भी बहुत करने लगे हैं। प्रतीत होता है हमें परेशानियों से कभी छुट्टी नहीं मिलेगी। बच्चे भी अलग परेशान करते हैं। परदेश में मेरे साथ बच्चे भी कष्ट भोग रहे हैं। बच्चों का दिल लगाना भी जरूरी। दोपहर बाद ट्राम से एसप्लेनेड गये, फिर वहां से न्यू मार्केट तक पैदल ही गये। उधर से पार्क सर्कस होते अस्पताल गये। दिन का समय बिताना बहुत मुश्किल मालूम होता है। अस्पताल के अन्दर बैठे रहने की अनुमति नहीं है। जया जेता के साथ पैदल चलते चलते मैं भी बहुत थक गई। अस्पताल में विजिटिंग आवर में ही बाहरी लोगों को जाने देते हैं, इसी कारण हम लोग शाम को ही आ सकते थे। दोपहर के खाने के समय जोडासाकू जाना हम लोगों के लिए कठिन हो गया, गाडी की समस्या। इसलिए दोपहर का समय हम लोग इसी तरह अस्पताल के आसपास घूमते या बैठे रहते।'

उधर उनका रक्तचाप फिर ज्यादा रहने लगा। ऐसे में उनका पारा गरम रहता, बहुत गुस्सैल हो जाते थे। उनको शांत करना सबके लिए टेढ़ी खीर थी। 20 और 21 जनवरी को भी वे उसी तरह बेचैन और गुस्सैल हो गये। "मूड़ बिगड़ा हुआ था उनका। घर जाना चाहते हैं, पर अभी कैसे ले जायें। अस्पताल से छुट्टी मिले तभी तो ले जा सकते हैं। स्मरणशक्ति ठीक नहीं हो रही। वह चाहते हैं कि मैं 24 घंटे उनके पास बैठी रहूँ। मैं भी यही चाहती हूँ, पर डॉक्टर लोग इजाजत दे तभी न। अस्पताल का नियम हम लोग तोड़ नहीं सकते। अफसोस कि राहुलजी यह सब समझ नहीं पाते। नर्स से पता चला कि उनका मूड बिगड़ा हुआ है। दिन में चारपाई से उठकर भाग गये थे, गुस्सा हुए नर्स पर। समझने की शक्ति भी खतम हो गयी है उनकी।"

हम लोगो को भी सर्दी-जुकाम और बुखार ने परेशान कर रखा था, फिर भी हम लोग नियमित रूप से पंडितजी के पास जाते रहे। इन्फ्लुएंजा ने हम तीनों को बीमार बना दिया, पर आराम कहाँ !

**सोमवार, जनवरी 22 :** "अस्पताल गये। वे गुस्से में थे, हम से बोले ही नहीं। आधे पागल को क्या कहकर समझाया जाये। बात तो अब उनकी समझ में ही नहीं आती। साढ़े 12 बजे मिसेज सेनगुप्त नाम की कोई अपरिचित ऊँचे कदवाली महिला हमें अपनी कार से घर छोड़ गयीं। बडी दयालु महिला थीं। फिर दोपहर को तीन बजे हम लोग ट्राम से आये। आज ट्राम मे उतनी भीड़ नहीं थी, आराम से आये। शाम को उनके केबिन मे कुछ दोस्त जमा हो गये। वे खूब बोलने लग गये, पर वही अस्पष्ट वाणी।"

**मंगलवार, 23 जनवरी :** "गये दोनो समय अस्पताल। उनका मूड खराब रहने लगा है। इस तरह तो वे ठीक न हो पायेंगे। प्रेशर फिर बढा है, हरदम मरने की बात करते हैं।

"दोपहर मे हम लोग भवानीपुर मे पैदल ही थोड़ा घूमे। गरमी के मारे पैदल चलना भी मुश्किल। मेरे साथ जया-जेता भी कष्ट पा रहे हैं। फिर आये अस्पताल। 3 बजे पडितजी को ह्वील चेयर पर बिठलाकर घुमाने ले गये। टेम्पर बिगड़ा हुआ है उनका। खैर, राम-राम करके शाम को छुट्टी मिली।"

**बुधवार, 24 जनवरी :** "सबेरे 9 बजे अस्पताल गये। केबिन के भीतर जाकर देखा–उनका मुँह तमतमाया हुआ था। गुस्से से मुँह फेर लिया, खाया भी नही। देखा प्रेशर 160 पहुँच गया था। हमसे विशेष नाराज थे, क्योकि मैं उन्हे घर नही ले गई। उनका गुस्सा देखकर हम सब बाहर निकल आये। इस तरह टेम्पर लूज करेंगे तो कैसे स्वस्थ हो पायेगे।

"उसी समय उत्तर प्रदेश शासन की हिन्दी समिति के सचिव श्री लीलाधर शर्मा आये। 'पालि साहित्य का इतिहास' का पारिश्रमिक 1000 रुपया दे गये। श्री नन्ददुलारे वाजपेयीजी ने 50 रुपया भेजा था। 12 बजते-बजते वे नार्मल हो गये। हम लोग खाना खाने घर नही जा सके। होटल में बिल्कुल ही रद्दी खाना मिला, जिसमे हम तीनो के पेट मे दर्द हुआ। 2 बजे फिर हम लोग अस्पताल गये। 3 बजे पडितजी को ह्वील चेयर पर बिठलाकर नीचे ले आये। कुछ मूड उनका ठीक मालूम हुआ। अस्पताल के कम्पाउण्ड मे घुमाया। शाम को हमारे लौटने के समय तक वे अच्छे मूड मे थे। बच्चो को खूब प्यार किया।"

**बृहस्पतिवार, 25 जनवरी :** "दोनो समय हम लोग अस्पताल गये। सबेरे वे कुछ गुस्से मे थे, फिर कुछ ठीक हुए। टेबलेट और कई दवाएँ दे रहे हैं। 'जीवन-यात्रा' प्रथम भाग को पढ़कर सुना देती थी। आज शाम को अपने बचपन की बातें सुनकर रो पडे। अपना पुराना नाम उन्हें याद है। इसी तरह धीरे-धीरे कुछ याद करते रहे तो अच्छा है। प्रेशर आज नार्मल के आसपास रहा, सुगर बढ़ा है, पर उतना अधिक नहीं। केवल उनकी स्मरणशक्ति लौट आती तो ठीक होता। उन्हे क्रोध से बचाना होगा, नहीं तो स्वस्थ नहीं हो पायेंगे।

"कई चिट्ठियाँ पण्डितजी की बीमारी के सम्बन्ध मे आई। जेता का अभी तक दार्जिलिंग में एडमिशन नही हुआ है। नये स्कूल मे जाना है। बड़ी चिन्ता हो रही है। पढाई का क्या होगा ? यदि मैं वहाँ (दार्जिलिंग) जाऊँ तो यहाँ अस्पताल में कौन रहेगा ? बड़ी परेशानी है। उनके पास तो रोज ही किसी को रहना चाहिए, नही तो ये बड़े दुःखी हो जायेंगे। क्या किया जाय ?

"जेता को अब नये स्कूल मे दाखिला लेना था। स्कूल फरवरी के अन्त मे खुल जाता था, पर अभी तक उसका एडमिशन नही हो पाया था।"

**शुक्रवार, 26 जनवरी :** "सबेरे कॉलेज स्ट्रीट होते अस्पताल गये। वे गहरी नींद मे सो रहे थे। सेडेटिव के कारण उन्हें गहरी नींद आई थी और पेशाब का भी ख्याल न रहा। अपनी स्थिति का अनुभव करके वे बड़े दु:खी होते हैं। कमजोरी के कारण उनके पैरो मे ताकत नही है, आँखें भी कमजोर हो रही हैं, पास की चीजे उनको नहीं दिखाई देतीं। अनेक रोग हैं उनके शरीर को, स्मृति भी वैसी ही है।

"शाम को फिर गये। 26 जनवरी रिपब्लिक डे के कारण बडी भीड़ थी। 5 बजे पहुँचे। कुछ लोग उनके पास बैठे हुए थे, वे जगे हुए थे। मूड अच्छा ही था। डॉक्टर मिश्रा से भी मालूम हुआ और श्री बनवारी बाबू (वैद्यनाथ) ने भी बतलाया कि आज डॉक्टर घोष यहाँ आये थे और रोगी के बारे मे बतलाया कि उनकी स्थिति साधारणतः ठीक है। स्मृति के लिए अभी बहुत समय धैर्य से रहना होगा, यह इंजेक्शन या दवा से ठीक न हो सकेगी, अपने आप ही धीरे-धीरे ठीक होगी। अस्पताल से अभी जल्दी छुट्टी नही मिलेगी, क्योंकि अभी उनका रक्तचाप चढता-उतरता रहता है। आँखो की फिर जाँच होगी।

"बच्चे बेचारे हमारे साथ-साथ भुगत रहे हैं, आखिर क्या किया जाय ?"

**शनिवार, 27 जनवरी :** "आज दोनो समय अस्पताल गये। आज सबेरे तो वे गहरी नीद में थे। शाम को गये तो देखा, वे बैठे हुए थे। बातें कर रहे थे। बेचारे घर जाने को इच्छुक हैं, शब्द ठीक से प्रकट नही कर पाते। खाना भूख से कम मिलने के कारण बहुत भूखा रहते हैं। 'इतना कम खाना मिलता है, मेरा पेट नहीं भरता। मैं भाग जाऊँगा', कह रहे थे। क्या करें ! डॉक्टरो ने उन्हें कम खाने को ही बतलाया है, ज्यादा नही दे सकते। आज उनका प्रेशर 160/90 था जो काफी अधिक है। मालूम नही क्यो अधिक हो रहा है। उनकी हालत को देखकर बहुत दु:ख होता है। काश, उनकी स्मृति लौट आती। बहुत-सी बाते उनसे सीखनी-सुननी थी, अब कौन हमे बतायेगा ?

"आज मौसम खराब रहा। सबेरे से वर्षा हो रही है, सब तरफ कीचड ही कीचड हो गया है। राजपाल एण्ड सन्स ने 660 रुपया रायल्टी का चेक से भेजा। सभी रुपये भेज रहे हैं, पर आगे की समस्या का हल कैसे होगा ? नौकरी नही है, न मिलने की आशा है। कैसे गुजारा होगा, कुछ समझ मे नही आता।"

**रविवार, 28 जनवरी :** "सुबह भी, शाम भी अस्पताल गये। सबेरे के समय वे सो रहे थे। गहरी नींद में होने के कारण उनको जगाना उचित नही लगा। डेरे पर हम जाने ही वाले थे कि भवानीपुर के हमारे भाई आये और हमे अपने घर खाना खिलाने ले गये। उधर बनवारी बाबू की माताजी हमसे नाराज हो गईं। आज पुत्र-जन्मोत्सव पर वहाँ बडा पूजा पाठ और भोज था। बहुत-से लोग जमा हो गये थे।

"शाम को साढे 4 बजे अस्पताल गये। वे बैठे हुए थे। खाना कम खाने के कारण वे बहुत दुबले हो गये हैं। आज उनकी हजामत भी नही बन पायी। पूछते रहते हैं कि घर कब जाना होगा ? डॉक्टर गुप्ता तो आते हैं उन्हे देखने, पर डॉक्टर घोष तो कभी नही आते। इतनी उपेक्षा तो नही होनी चाहिए। रोग असाध्य हो, तब भी कभी-कभी आकर देख जाते, तो कितना सतोष होता।"

"रात को जोडासाकू से गाडी बडी देर से आई। हम तो घबरा गये थे। दिनवाली नर्स रीटा भी बैठी थी, उसे घर जाने मे देर हो रही थी। टैक्सी मे जाने के लिए जब दूसरे फाटक पर हम लोग आ रहे थे, तब गाडी को आते देखा, हमारी जान मे जान आई। देर मे आने के कारण घर के सभी लोग शिकायत कर रहे थे। भवानीपुर न गये होते तो इधर ही आना था। श्री रामदयाल जोशी भी पूछ रहे थे। हमारे लिए गाडी की समस्या, विशेषकर शाम के लिए ऐसी थी कि कलकत्ता जैसे बडे शहर में दो छोटे बच्चो को लेकर मुझे बिना किसी साथी के पी. जी. अस्पताल (भवानीपुर के निकट) से जोडासाकू तक टैक्सी मे जाने मे बहुत भय लगता था। इसीलिए घर के लोग हमारे लिए चिन्तित हुए थे।"

**सोमवार, 29 जनवरी :** "दोनो समय हम अस्पताल गये। आज उनकी हालत कुछ अच्छी जान पडी। कम बोल रहे थे। बस, भूख की शिकायत करते हैं। उनका खाना तो कम कर दिया गया है। इसीलिए ऊपर से और खाना नही दिया जा सकता—बातचीत मे कुछ भूलने की शिकायत है। जब अपना नाम लेने लग जायँ तो कुछ आशा बँधेगी। नाम का उच्चारण भी नही कर सकते। इससे चिन्ता होती है। आज जब नर्स ने उन्हें

चप्पल पहनायी तो उन्होने 'धन्यवाद' कहा।

"दिन मे जेता के लिए कपडे और किताबे खरीदने धर्मतल्ला और वेलेस्ली स्ट्रीट गये। 80 रुपये से ऊपर का कपडा खरीदा, परसो उसका जन्मदिन है। भाई हरि की चिट्ठी से मालूम हुआ कि जेता का एडमिशन माउट हरमन स्कूल (दार्जिलिग) मे हो जायेगा। हो जाये तो ठीक है। स्कूल घर से दूर तो है ही। पर क्या करें।"

**मंगलवार, 30 जनवरी :** "आज भी हम लोग दोनो समय अस्पताल गये। दिन-भर वे करीब-करीब सोये ही रहे। बातचीत अच्छी तरह से कर रहे थे। स्मरणशक्ति की गडबडी के कारण ही बडा दुःख होता है। घर जाने के लिए बहुत उतावले रहते हैं। रोगी से भी ज्यादा रोगी को देखने आनेवाले आदमी ज्यादा बोलते हैं, डिस्कस करते हैं। बेचारे रोगी सुनते रहे।

"कल जेता का जन्म-दिवस है। बेचारा अपने घर से बाहर है। दोनो ही बच्चे बडे अभागे हैं। जिन्दगी मे ये हँसी-खुशी कर नही पाते। अब तो स्कूल के लिए भी समस्या हो गई है। भविष्य में कहाँ रहना होगा, क्या करना होगा, यह भी चिन्ता का विषय है।

"शाम को जया-जेता नर्स के सग जाकर केक खरीद ले आये।"

**बुधवार, 31 जनवरी :** "आज जेता की सातवी वर्षगाँठ। बेचारा, अपने घर मे होते तो जन्मदिन अच्छे ढग से मना देते। यहाँ परदेश मे क्या करते ? सबेरे हम अस्पताल गये। वे सो रहे थे। गहरी नीद मे होने के कारण उन्हे नही जगाया गया। केक लेकर हम भवानीपुर मे भाई के यहाँ गये। भैया जेता ने केक काटा। हम सबने खाना भी वही खाया और शाम को अस्पताल चले आये। श्री बलभद्र मिश्र लखनऊ से आये थे, पडितजी से बात करने लगे। मिश्रजी को देखकर वे रोये। अपनी स्मृति के लिए वे बहुत दुखी हैं। याद न पडने के कारण उन्हे बडा कष्ट होता है। श्री बलभद्र मिश्र जी हिन्दी समिति की ओर से पडितजी के इलाज के लिए 1500 रुपये का ड्राफ्ट लाये थे उन्होने मेरे हाथ मे सौंप दिया। वे लोग उत्तर प्रदेश मे पडितजी को शिफ्ट करना चाहते हैं ताकि यहाँ ज्यादा खर्च के लिए मुझ पर भार न पडे। किन्तु यहाँ बैठे एक व्यक्ति बिना समझे-बूझे ही अपनी टाँग अडा रहे थे। अब हम लोग कहाँ रहे, यह समस्या हो गई। बच्चो का स्कूल खुलनेवाला है, कैसे रहेगे ?

"स्वामी हरिशरणानन्दजी ने 300 रुपये का चेक भेजा और यह भी लिखा है कि पडितजी अब ठीक नही होगे।"

**बृहस्पतिवार, 1 फरवरी :** "सबेरे गये अस्पताल। वे बैठे हुए थे। हम सबको देखते ही रोने लगे। कहने लगे–'तुम हमे घर नही ले जाती।' किसी तरह समझाया, क्या करे। अभी कहाँ रहना है, कोई निश्चित नही। इनको दार्जिलिग ले जाना होगा कि नही, यह भी अभी तय नही हो पाया है। लखनऊ के श्री बलभद्र मिश्रजी फिर आये। वह डॉक्टर जे सी घोष से बात करने गये, पर घोष महोदय ने कुछ ठीक से नही बताया। कैसे डॉक्टर हैं ? रुपये चाहते हैं तो मैं चुका ही देती। यही चाहते हैं तो क्यो चुप रहते हैं ? समझ मे नही आता।

"डेढ बजे बैंक आफ इडिया गये। मैनेजर बडे सौजन्यवाले निकले। बिना हीले-हवाले के चेक का पेमेट कर दिया। स्टैट बैंकवाला ड्राफ्ट भी वहीं भुना लिया। मुसीबत की मारी है, यह उन लोगो ने भाँप लिया। तीन हजार रुपये आ गये मेरे पास, उनके दवा तथा अन्य खर्चा के लिए कुछ दिन चल जायेगा। स्वामी जी ने 300 का ड्राफ्ट भेजा है। तीन सौ रुपये से क्या करना ? नर्स को देने के लिए भी कम है।

"शाम का हम तीनो (बच्चे और मैं) ट्राम से अस्पताल गये। ट्राम से उतरकर पैदल ही मैदान पार कर लेने के बाद अस्पताल की इमारत आती है। सो रोज ही ट्राम और पैदल चलना बराबर रहा। आधे रास्ते से टैक्सी ली। केबिन मे पहुँचकर देखा, वे बैठे हुए थे। घर जाने की ही बात करते हैं हमेशा। अभी कैसे ले जाये ? कही कुछ हो जाये तो क्या करेंगे ? पर उन्हें समझाना बहुत कठिन है। बातें वे अपने जानते ठीक

ही करते हैं, पर हमारे लिए समझना बहुत कठिन है। कई बातें तो मैं अंदाज से ही समझ लेती हूँ। डॉक्टर छुट्टी दे देते तो इन्हें शीघ्र ही अस्पताल से घर ले जाती। क्या करूँ, बड़े संकट में फँस गई हूँ।

"शाम को ट्राम से गये। दो जगह ट्राम बदलनी पड़ती है। एलगिन रोड में बहुत दूर तक पैदल जाना पड़ता है—दोपहर के बाद धूप में चला भी नहीं जाता। मालूम हुआ सेठ सीताराम सेक्सरिया या कोई वृद्ध पुरुष अस्पताल में आये थे। डॉक्टर गुप्ता से उनकी बातें भी हुईं। मालूम नहीं कौन था ?"

**शुक्रवार, 2 फरवरी :** "पंडितजी सुबह से ही बहुत अधिक बोल रहे थे, इसलिए आज प्रेशर अधिक बढ़ गया। आज उनकी आँखों की जाँच हुई। कुछ खराबी है, यह बतलाया। शायद फिर जाँच करेंगे। घर जाने के लिए वे बहुत उतावले हो रहे हैं। पर अभी छुट्टी नहीं मिली है कैसे ले जायें ?

"समस्याएँ उलझती जा रही है। बच्चों को स्कूल भेजना है। आगे स्थायी तौर से कहाँ रहना होगा, अभी तक निश्चय नहीं हुआ है। दार्जिलिंग स्थान तो अच्छा है, पर वहाँ कोई पोजिशन नहीं है। हमारा दिमाग बेकार-सा होने लगा है। दुनिया-भर की परेशानियों से कभी छुट्टी मिलेगी, इसमें संदेह है। खास करके बच्चों के बारे में बड़ी चिन्ता होती है।"

**रविवार, 4 फरवरी :** "अस्पताल गये दोनों समय। दिन का भोजन भवानीपुर में भाई के यहाँ किया। जाने की तो इच्छा नहीं हो रही थी। गरमी बहुत लगी, इसलिए जल्दी ही चल आये।

"आज उनकी आँखों की जाँच की रिपोर्ट मिली। उनको 'सेरीब्रल हैमरेज' हुआ है, शायद उसे ठीक करना मुश्किल है। डॉक्टर साफ साफ नहीं कहते। डॉक्टर लोग उन्हें देखने ही नहीं आते उपेक्षा करते हैं। क्या किया जाय ? वे घर जाना चाहते हैं। आज, कल करके उन्हें रोककर रखा गया है। वे अब ठीक होंगे, इसमें सन्देह है। अब हमारी जीविका की समस्या आ गई है। कैसे बच्चों का पालन-पोषण होगा ? यू. पी. में ही रहे होते तो कुछ काम मिल गया होता अब तक। बंगाल में आकर तकलीफें उठानी पड़ रही हैं। कहीं भी दिल नहीं लगता, कहाँ चले जायें ? कुछ भी सोच नहीं पा रही हूँ। बड़ी परेशानी हो रही है। गरम जगह में रह भी नहीं सकते।

"अष्टग्रह का कुछ भी प्रभाव दिखाई नहीं पड़ता। लोग खामखा डरे हुए है।"

**सोमवार, 5 फरवरी :** "सवेरे गये अस्पताल दूसरे आदमी की गाड़ी में। वे बैठे हुए थे। बेचारे घर जाना चाहते हैं। 'कब ले जायेगी ?' पूछते रहते है। उन पर बड़ी दया आती है। और रोग तो थे ही, अब आँखें भी कमजोर पड़ रही हैं। बड़ा दुःख होता है। वे भी कातर हो जाते हैं। पता नहीं क्यों उनकी ऐसी दशा हो गई ? सभी की भलाई ही तो की थी उन्होंने।

"दोपहर को बच्चों को लेकर रिजर्व बैंक ऑफ इंडिया के दफ्तर में गई। नेहरूजी के भेजे 1000 रुपये के चेक को भुनाना था। गवाह की जरूरत थी पर वहाँ कौन गवाह होता ? बैंक ऑफ इंडिया के एजेन्ट ने आइडेंटीफिकेशन के लिए हस्ताक्षर कर दिया, तब जाकर रुपये मिले। पूरे एक घंटा खड़ा रहना पड़ा। गाड़ी के लिए ढाई बजे तक बैठी रही, पर नहीं आई। टैक्सी से घर आई। तीन बज गये थे।

"शाम को ट्राम से गये। न्यू मार्केट से कुछ खाने की चीजें खरीदी। भूख जोर की लग रही थी। अस्पताल में बैठकर सबने खाया। उनका प्रेशर 150/80 है पर स्मृति की दशा वैसी ही है। मुझको कुछ भी प्रगति मालूम नहीं होती।"

**मंगलवार, 6 फरवरी :** "दोनों समय हम अस्पताल गये। वे हम लोगों की प्रतीक्षा करते रहते हैं—'घर कब ले जायेगी।' आज कल करते टालती जा रही हूँ। डॉक्टर से मालूम हुआ कि अब दो सप्ताह बाद छुट्टी मिल जायेगी। उनकी स्मृति लौटेगी, इसमें संदेह होता है। आँखों में भी रोग लग गया ठीक से दिखाई नहीं पड़ता। अब तो ठीक होने की कोई सम्भावना नहीं है।

"आज एक लेख में पढ़ा—श्री बालकृष्ण शर्मा 'नवीन' को भी यही रोग हुआ था। चार साल तक रोग से लड़ते-लड़ते मर गये। क्या वही हाल इनका भी होगा ? ऐसा भय लग रहा है। अब खास करके आर्थिक कठिनाइयों का सामना करना पड़ेगा। दार्जिलिंग में रहने की इच्छा नहीं होती। उनके लिए यह स्थान बिल्कुल

ही ठीक नही। जलवायु अनुकूल है, पर रहने के लिए पैसे भी बहुत चाहिए।

"यहाँ कलकत्ता में गरमी शुरू हो गई है। दिन के समय बहुत गरमी लगती है।"

**बुधवार, 7 फरवरी :** "(पडितजी के घनिष्ट मित्र) श्री धूपनाथजी आज सबेरे आ गये। उनके सग हम लोग अस्पताल गये। वे बैठे हुए थे। धूपनाथजी को देखकर वे खुश हो गये। उनका नाम तो नहीं ले सके। बहुत सिखाने पर भी उच्चारण नही कर सके। इतने बडे विश्वविख्यात विद्वान की ऐसी अवस्था देखकर सभी का मन खिन्नता से भर जाता है। कभी इतिहास की सही तारीख और आँकड़े बतानेवाला दिमाग आज अपना नाम भी भूल गया है। कैसे वे इस महारोग के शिकार हो गये, बडा आश्चर्य होता है। 'घर कब ले जायेगी ?' यही पूछते रहते हैं। अपने पिता के मरने पर भी जिन्होने कभी एक बूँद आँसू नहीं गिराया, वे ही आज अपनी अवस्था के दुःख से कातर हो रोया करते हैं।

"शाम को ट्राम से गये, इसलिए 5 बजे पहुँचे। वे बैठे हमारी प्रतीक्षा कर रहे थे। उनकी यह हालत देखकर बहुत दुःख होता है।"

**बृहस्पतिबार, 8 फरवरी :** "गये अस्पताल दोनो समय। धूपनाथजी भी शाम को गये थे। पडितजी का मूड साधारणतः ठीक रहता है। प्रगति नही मालूम होती। भूलना-भालना तो है ही।

"दैनिक अखबार 'विश्वमित्र' मे राहुलजी के नाम चदा शीर्षक से एक समाचार छपवा दिया था मैंने। हरिहर पाण्डे (पडितजी का कोई तथाकथित रिश्तेदार) दौड़ा-दौडा आ रहा था। अच्छा है। दर-दर भटककर 10-5 रुपया जमा करना कोई अच्छी बात नही है। प्रतिष्ठा चली जाती है इससे।

"शाम को कोई बरुआ आये। बताया कि कल बिडलाजी के घर से कोई आनेवाले हैं। ठीक है।"

**शुक्रबार, 9 फरवरी :** "आज वसत पचमी। सब लोग पीला वस्त्र पहिनकर घूम रहे थे। हमे तो कोई खुशी है नही। दोनो समय अस्पताल गये। वे घर जाने को तैयार बैठे हैं। बहुत जिद कर रहे हैं। उठ-उठकर बाहर निकल आते है। धूपनाथजी को याद कर लेते हैं, पर नाम नही कहते।

"दोपहर को ट्राम से आये। कोई झुनझुनवाला नामक लडका आकर मुझे रुपया दे रहा था। मैंने लेने से इन्कार कर दिया। चदा लेकर क्या करना ? कमलधारीसिह 'कमलेश' नाम के एक सज्जन भी उनको देखने आये। फिर श्री कृष्णकुमार बिडला की ओर से एक सज्जन श्री जाजु आये, 1 हजार रुपया हमे दिया। अखबार मे समाचार पढकर आये थे। कितने उदार लोग हैं।"

**शनिबार, 10 फरवरी :** "दोनो समय अस्पताल गये। सबेरे डॉ हरिवशराय 'बच्चनजी' पडितजी को देखने आये थे। थोडी देर बैठकर गये। धूपनाथजी आये। वे घर जाने के लिए तैयार बैठे थे। शाम पर टालकर हम घर मे आये। फिर तुरत ही ट्राम से गये। वे फिर घर जाने की रट लगाने लगे। मैंने जब कहा कि छुट्टी मिलने पर ले चलेंगे तो इतने जोर से डॉटा कि मेरा होश गायब हो गया। मैं रोने को हो गई। 'मैं मर जाऊँगा और क्या तुम्हारी मर्जी।' कहकर बडबडाते रहे। एबनार्मल रोगी के साथ किस तरह पेश आये ? न तो गुस्सा कर सकते हैं, न ही सात्वना दे सकते हैं। राहुलजी को सिर्फ घर की याद आती थी और वे इतना-भर जानते थे कि अभी वे जहाँ हैं वह अपना घर नही है। बाकी सब भूल गये थे। डॉट सुनने के बाद मैं बाहर बैठी रही। वे धूपनाथजी को खोज रहे थे, पर वह भी नही आये।

"अपने जीवन की निरर्थकता के लिए मुझे बडा अफसोस हो रहा है। एक दिन के लिए भी मुझे खुशी नही मिली, परेशानियो से छुट्टी नही। आत्महत्या करूँ भी तो दो छोटे बच्चे हैं, उनका क्या होगा। सोचते-सोचते दिमाग फटा जा रहा है। विवाहित जीवन से तो काम करते हुए अकेले जीवन बिताना अच्छा था। जहाँ मर्जी हो वहाँ जा सकते हैं। अब तो अपना जीवन भार-सा मालूम होने लगा है।"

**रविबार, 11 फरवरी :** "अस्पताल गये दोनो समय। दोपहर को धूपनाथ जी के साथ खिदिरपुर गये पैदल ही। खाना वहीं खाया। फिर ट्राम से चौरगी आये। थोड़ा घूमघाम कर लौटे। धूपनाथजी जैसे बूढे आदमी को साथ लेकर चलने मे बडी कठिनाई होती है। उनको पैदल चलने मे तकलीफ हो रही थी। धूप से परेशान भी हो गये। वे (पडितजी) बैठे हुए थे। घर जाने को जिद करते हैं। पर अभी छुट्टी ही नही मिली, कैसे ले जाये।

अब तो यहाँ से मन ऊब गया है, गरमी से अलग परेशानी।"

**सोमवार, 12 फरवरी :** "प्रतिदिन की तरह आज भी दो बार अस्पताल गये। दोपहर को न्यू मार्केट गये। भूख और गरमी से बहुत थक गये। दो बजे डेरे पर आकर खाना खाया। फिर तुरन्त ट्राम से चल पड़े। थोड़ा भी विश्राम नहीं। क्या किया जाय ? वे बिगड रहे थे कि 'घर क्यो नही ले चलती ?' एबनार्मल आदमी को कैसे समझायें। धूपनाथजी आज चले गये। परदेश मे मैं उनकी कोई खातिरदारी भी नही कर सकी। गरमी से हम लोग घबडा रहे हैं।

"पडितजी को इतना मालूम था कि वे अपने घर मे नही हैं, कही और जगह हैं। इसलिए रात-दिन 'घर-घर' की रट लगाये हुए थे। हमारे लिए आफत हो गई, क्योकि हमे देखते ही वे 'घर ले चलो', 'घर ले चलो' कहने लग जाते, परन्तु हम कैसे ले जाये।"

13 फरवरी को भी हम दोनो वक्त अस्पताल गये। 'वे घर जाने के लिए सुबह से ही तैयार बैठे हुए थे। सबेरे चलने को कहा तो मैंने कह दिया शाम को चलेंगे। जब शाम को हम लोग गये तो वे बिल्कुल तैयार थे जाने के लिए। जब वे खाना खा रहे थे, तभी हम लोग वहाँ से खिसक गये। उसके बाद उन्होंने उधम मचाया। वायोलेन्ट हो गये। डॉक्टर को तीन बार धक्का दिया। बेयरा को डाँट दिया। गुस्से से बदन बिल्कुल लाल, चेहरा तमतमाया हुआ। आँखे भी अगारे बरसाने लगी। पलग छोड़कर कुर्सी पर बैठ गये। इजेक्शन देकर उन्हे सुलाया गया।

"झूठ बोलते हुए कलेजा फटता है मेरा और सच कहती हूँ तो वे गुस्सा हो जाते हैं। आखिर मैं क्या करूँ ? छुट्टी दिये बगैर घर कैसे ले जा सकती हूँ ? आज डॉक्टर घोष ने स्वय न आकर हाउस सर्जन को भेजा। भेट-पूजा चाहते होंगे। यदि चाहिये तो मैं देने को तैयार हूँ। पर रोगी को देखने के लिए आते ही नही। आज मेरा मन बहुत दुःखी है। कोई मेरी तरफ से बोलनेवाला नही। कैसा अभागा मेरा जीवन है।"

**बुधवार, 14 फरवरी :** "दिन-भर हम लोग अस्पताल मे ही रहे। खाना पास के होटल मे खाया। वे नीद की दवा लेकर सो रहे थे। ढाई बजे उठकर उन्होंने दोपहर का खाना खाया। आज उनको डॉक्टर टी. के. घोष और डॉ. गुप्ता दोनो ने देखा है। पता नही क्या राय है उनकी। डॉ खाडा (हाउस सर्जन) से पूछने पर बताया कि पहिले से उनमे काफी प्रगति हुई है। अब कब छुट्टी देंगे, मालूम नही। बच्चो के स्कूल के खुलने का समय भी हो गया है, पता नही कब यहाँ से जाने को मिलेगा ?

"आज डॉ. भगवतशरण उपाध्यायजी पडितजी को देखने आये। सभी लीडरो को पत्र लिखूँगा, कह रहे थे। विदेश मे न सही, दिल्ली मे ही रहने का इन्तिजाम कर देते तो भी अच्छा होता। कम से कम उन पर सभी का ध्यान बना रहता। यहाँ तो परदेश है। उदयनारायण पाण्डे 16 तारीख को आनेवाले हैं।"

**बृहस्पतिवार, 15 फरवरी :** "दोनो समय अस्पताल गये। वे सबेरे से सो रहे थे। 10 बजे के बाद जगे। और सब बाते भूल जाते हैं, किंतु घर जाने की बात नही भूलते। झूठ बोल-बालकर टालती आ रही हूँ। सच कहने पर भी वे खाने को दौडते हैं। क्या करूँ ? बड़ी मुसीबत आ गई मुझ पर। कोई उपाय सूझता नही। आर्थिक अवस्था डावाँडोल है, नौकरी नही। आखिर कैसे काम चले ? दिल घबडा जाता है।

"उनका गुस्सा देखकर कमरे मे जाने मे भी डर लगता है। न जाऊँ तो भी वे खोजते हैं। जाने पर भी खैरियत नहीं। गरमी अत्यधिक पडने लगी है। मन यहाँ से ऊब गया है। बच्चे बेचारे अलग से परेशान हैं। अब ये दोनो भी घर जाने की बात करने लगे हैं। छुट्टी दे देते तो मैं पडितजी को भी ले चलती।

"मन बड़ा उदास है। रो रोकर दिन बीत रहे है। मेरे भाग्य मे कभी भी खुशी नही लिखी है।"

**शुक्रवार, 16 फरवरी :** "दोनो समय अस्पताल गये। वे घर जाने के लिए तैयार बैठे हुए थे। सच कहने पर आग हो जाते हैं, समझने के लिए भी तैयार नही होते। उनका दिमाग ही काम नही करता। पागलो की जैसी हरकत करते हैं। पर झूठ भी कितना बोले। शाम को फिर बिगड़ने लगे। मै उनके सिर पर हाथ फेर रही थी। नाराज होकर बोले—'मर जाने दो मुझे, मुझे घर नही ले जाती, तू चली जा।' फिर फूट-फूटकर रोने लगे। बिल्कुल नार्मल की तरह कहने लगे—'मुझे बच्चों के सग रहकर मरने दो, रानी, मेरा मन नही लगता यहाँ,

जल्दी ले जा मुझे।' क्या करूँ ? मेरा मन बडा कचोटने लगता है, कोई उपाय भी नहीं। मुझे तो ऐसा लगता है कि उन्हे घर ले जाऊँ तो शायद वातावरण से वे कुछ प्रसन्न रहने लग जाये। पर डॉक्टरो की राय नही है। एक तरफ गरमी से भी वे परेशान रहते हैं। मेरा तो सोचते-सोचते दिमाग ही खराब हो रहा है। परदेश मे पडे हुए हैं, समस्या का हल मालूम नही होता। आज उदयनारायण पाण्डे के आने की बात थी, पर नही आये। पडितजी अब तो बिल्कुल समझने की हालत मे नही हैं, बहुत ही ज्यादा गुस्सा करने लगे हैं।"

**शनिवार, 17 फरवरी :** "हम लोग दोनो वक्त अस्पताल गये। सबेरे भिक्षु महानामजी (राहुलजी के गुरुभाई) भी आये। पडितजी बैठे हुए थ। हमे देखते ही वे बिगडने लगे। 'अभी ले चलो, अभी ले चलो' कहते चिल्लाने लगे। नर्स को भी बहुत जोर से डॉटा। मैं फिर केबिन के भीतर नही गई।

"साढे 12 बजे मैने बडे डॉक्टर गुप्ता से छुट्टी के लिए बात की। उन्होने कहा–'वे (राहुलजी) अभी घर जाने लायक नही हैं, उनको सम्हालना मुश्किल हो जायेगा। अभी कुछ दिनो तक उनको अस्पताल मे ही रखना चाहिए।'

"अब मेरे लिए मुसीबत हो गई। बच्चे भी स्कूल के लिए जाना चाहते हैं। पडितजी को कहाँ रखे, कहाँ इतिजाम करे। बच्चो को घर छोडने के लिए मुझे दार्जिलिग जाना होगा। बच्चो को न देखकर वे पागल हो जायेंगे। आज मेरा सारा दिन रोते-रोते बीता। उनकी हालत देखकर दु.ख होता है। आज तो मालूम हुआ कि वे आत्महत्या करने के लिए तैयार हो गये, अपना सिर फोडना चाहते थे।"

**रविवार, 18 फरवरी :** "अस्पताल गये। वे गुस्से मे लाल हुए बैठे थे। फिर वही घर ले जाने की रट। पर छुट्टी मिले तब न ले जाऊँ। दोपहर को वही बाजार मे खाया। जया की तबियत ठीक नही थी। शाम को उसे 100 डिग्री तक बुखार आ गया। उधर हम जब शाम को चलने लगे तो पडितजी गुस्से मे लाल हो गये। किसी तरह उनको समझाकर हम लोग डेरे पर आये। गुस्से के कारण ही उनका रक्तचाप बढ जाता है।"

**सोमवार, 19 फरवरी :** "जया को बुखार था, इसलिए उसे वैद्यनाथ भवन मे छोडकर मैं जेता को लेकर अस्पताल गई। पडितजी नाश्ता कर रहे थे। हमे देखते ही उबल पडे। गुस्से के मारे पागल हो रहे थे। मेरी भीतर केबिन मे जाने की हिम्मत न हुई। दोपहर को जल्दी ही जया के पास आ गई। जया को पेट की गडबडी के कारण बुखार आया था। वैद्यजी ने आकर उसको देखा। फिर शाम को जल्दी ही हम अस्पताल गये। वे बैठे हुए थे। हम को देखकर अपने पास बुलाया और रोने लगे। बडी मुश्किल से समझाया उनको, पर वे समझने को तैयार नही। उनकी 'जीवन-यात्रा' मे से पढकर सुनाया उनको, तो भी बहुत गुस्से होने लगे। नींद की गोली देकर उनको सुलाया गया। उनको देखकर मैं सोच रही थी–क्या पाप किया था उन्होने जो इतना कष्ट भुगत रहे हैं। डॉक्टर जे सी गुप्ता उनको देखने गये। अगर वे छुट्टी दे देते तो मै पडितजी को घर ले जाती। मरीज इसी के लिए तत्पर हैं तो क्या करे ? बडी मुसीबत मे पड गई हूँ मैं।"

**मगलवार, 20 फरवरी :** "आज सबेरे भी जया को कुछ बुखार था, इसलिए उसे साथ नही ले गये। सबेरे जेता को लेकर अस्पताल गयी। वे चारपाई पर बैठे हुए थे। मैंने अखबार पढकर सुना दिया। बीच-बीच मे वे पूछते भी रहे कि 'कब मुझे घर ले जायेगी।' 12 बजे तक तो वे ठीक ही रहे। मन मे डर बना रहा कि कही फिर गुस्से न हो जाये।

"डेरे पर आकर खाना खाया और जया को भी साथ लेकर हम फिर अस्पताल चले आये। वे प्रतीक्षा मे बैठे हुए थे। मालूम हुआ कि वे दिन मे सोये थे। शाम को उन्हे इन्वैलिड चेयर पर बिठाकर बाहर आँगन मे घुमाने ले गयी। परन्तु शाम को 6 बजे के करीब वे फिर बिगडने लगे, फिर नाराज हो गये। पर मैं बाहर न जाकर उन्हे समझाती रही। वे रोते रहे। उनको रोते देखकर मुझे बहुत कष्ट होता है। डॉक्टर घोष महोदय नहीं आये, न डॉक्टर गुप्ता आये। ये लोग मरीज के साथ उपेक्षा बरतते हैं, यह देखकर हमे बहुत दुःख होता है। क्या करूँ, कहाँ ले जाऊँ उन्हे ? ज्यादा गुस्सा करने के कारण उनको रक्तचाप बहुत अधिक हो गया है। रोगी पर इस प्रकार पागलपन का दौरा पडता है कि वे वायोलेन्ट हो जाते हैं, यह हमे कभी मालूम नही हुआ

था। उनको देखकर ही ऐसे रोग के बारे में धीरे-धीरे पता चलने लगा।

**बुधवार, 21 फरवरी :** "मरीज को अस्पताल में छोड़कर आने से भी हमारा ध्यान उधर ही लगा रहता है। रात-भर मन घबराता रहा, ठीक से नींद न आई। सबेरे गये अस्पताल। देखा, उनका चेहरा बिल्कुल लाल हो गया था और बहुत रो रहे थे। उन्हें प्यार और सहानुभूति चाहिए। उसे दर्शानेवाला वहाँ कौन है ? काश, मुझे यही अस्पताल में उनके साथ रहने की इजाजत दे देते। उनको कातर देखकर मुझे भी रोना आ गया। धीरे-धीरे, समझाते-समझाते वे ठीक हुए। बहुत कहते रहे कि 'मुझे जाने दो, हाथ जोडता हूँ, मुझे जाने दो।' बेचारे अस्पताल की नीरसता से बिल्कुल ऊब गये हैं।

"डेढ़ बजे शर्माजी के डेरे पर (जोडासाखू) आये। यद्यपि मेरा मन बहुत घबड़ा रहा था तो भी बच्चों को खिलाने पिलाने के लिए आना ही पड़ा। तीन बजे शाम को हम लोग फिर अस्पताल पहुँच गये। सुना कि वे खाना खाकर कम्बल ले चल पड़े थे। गुस्सेवाले आदमी के संग यदि डाँट-फटकार करे तो उसके मन में और आग धधकती है। यहाँ के (अस्पताल के) पर्स के लालची लोग इस बात को नही जानते। डाँटते-फटकारते उनका कमरे में लाये। वह एग्लो इंडियन काली कलूटी नर्स मजे से हवा खा रही थी। पंडितजी को इन्जेक्शन की जरूरत है, पर वह काली कलूटी नर्स कहाँ समझनेवाली थी। 4 बजे हम उनको इन्वेलिड चेयर पर बिठाकर घुमाने ले गये, फिर थोड़ा पढ़कर सुना दिया। तब डॉक्टर महादेव साहा आये। थोडी-थोडी बातचीत करते-करते पंडितजी कुछ शांत हुए। इस हालत में भी वे हमारी और बच्चों की बहुत फिक्र करते हैं।

"भागलपुर युनिवर्सिटी से उन्हें पी.एच. डी. की मानद उपाधि 3 मार्च को मिलनेवाली है। उपाधि देने में बहुत देर कर दी। अब तो वे भागलपुर जाने योग्य नही हैं।"

**बृहस्पतिवार, 22 फरवरी :** "आज जब सबेरे हम लोग अस्पताल पहुंचे, हमें देखकर वे खुश भी हुए और रोने भी लगे। बिल्कुल बच्चों की तरह रोते हैं। उनका रक्तचाप कुछ बढ़ गया है। जब हम वापस जा रहे थे, तब रास्ते में दया–उदयनारायण पाण्डे (राहुलजी के भतीजे) और रामधारी पाण्डे (राहुलजी के छोटे भाई) आ रहे थे। दोपहर के समय अस्पताल के लोग मरीज को किसी से मिलने नही देते, इसलिए मैं उन दोनों को घुमाने ले गयी। फिर शाम को पंडितजी के पास उन लोगों को पहुँचा दिया। इन दोनो को देखकर पंडितजी बहुत खुश हुए। गाँव तथा घर के बारे में बहुत पूछ रहे थे, पर उनकी वाणी अस्पष्ट थी।

"इतने बड़े महापंडित को आज इस अवस्था में देखकर घर-परिवारवालो को जरूर ही अफसोस होता है। यदि विदेश में इनके इलाज का प्रबन्ध हो जाता तो बहुत ही अच्छा होता। देखे, कोशिश तो करेंगे ही। वैसे पहले से उनकी हालत में बहुत सुधार हुआ है। पहले कितने दिनों तक वे बेहोशी की हालत मे थे, अब थोड़ा-बहुत बोलने योग्य तो हो गये।

"बच्चों को स्कूल के लिए कपड़े ले दिये। अब उनको स्कूल पहुँचा देना है।"

**शुक्रवार, 23 फरवरी :** "आज दोनों समय हम अस्पताल गये। हमें देखते ही वे फिर रोने लगे। बार-बार घर जाने के लिए ही कहते। क्या करूँ ? डॉक्टरों ने छुट्टी देने की बात कहने पर मना कर दिया। मुझे तो उनको अपने साथ ही दार्जीलिंग ले जाने की इच्छा है। पर कैसे जायें ? बच्चो की अनुपस्थिति मे न जाने उनकी क्या हालत होगी। सोच सोचकर दिल घबडाने लगता है। बच्चों का स्कूल जाना भी तो बन्द नहीं कर सकते। यहाँ परदेश में हमारा रहने का कोई ठौर-ठिकाना नही है। इसलिए दार्जिलिंग गये बगैर और कोई चारा नही दीखता।

"मुझे जल्दी दार्जिलिंग पहुँचकर फिर शीघ्र ही यहाँ लौट आना है। इसलिए आज 26 फरवरी के लिए हवाई जहाज के दो टिकट कटा लिये, जिसमे 120 रुपये लगे। मुझे जाने की तो इच्छा नहीं थी पंडितजी को छोड़कर। पर कोई दूसरा आदमी भी नही जो बच्चो की देखभाल करे। मेरा विश्वास भी किसी पर नहीं होता।"

"उन्हे शाम को थोड़ा घुमाने ले गये अस्पताल के बाहर। बहुत खुश हुए। उन्हें लगता होगा कि मैं सचमुच ही उनको घर ले जा रही हूँ। 'कल-कल' कहते हुए टालती आ रही हूँ, एक दिन फिर बरस पड़ेगे वे। गरमी काफी हो गई है, जिसकी वजह से हम सबको बड़ी तकलीफ होती है। जया-जेता भी बहुत दुबले हो गये हैं,

पढाई मे भी उनका दिल नही लगता। उदयनारायण और रामधारी पाण्डे शाम को आये।"

**शनिवार, 24 फरवरी :** "नियमानुसार सबेरे ही अस्पताल चले आये। हमे देखते ही वे रोने लगे। घर जाना चाहते हैं। इतने रोज से अस्पताल की एक ही कोठरी मे पडे हुए हैं। बेचारे ऊब भी तो गये हैं, इसलिए बार-बार घर ले जाने की जिद करते हैं। डॉक्टर लोग छुट्टी भी नही देते, और डॉक्टरो की सलाह के अनुसार ही हमे चलना है, किंतु पडितजी घर जाने के लिए बहुत तडप रहे हैं।

"दोपहर को हम लोग वैद्यनाथ भवन मे आये। बच्चो को भोजन कराने के बाद भवन की गाड़ी मे अस्पताल भेज दिया। ये लोग मेरे साथ-साथ बहुत कष्ट भोग रहे हैं। मैं ट्राम से आई। उदयनारायणजी बैठे हुए थे राहुलजी के साथ, और उस एग्लो-इडियन नर्स का पता ही नही। पैसे से अब वह भी मोटी हो गई है।

"हमे परसो जाना है दार्जिलिग। मेरा जाने का मन तो नही करता पडितजी को छोडकर, परन्तु बच्चो के पढने का सवाल है। रात को देर तक बच्चो के सामान की तैयारी करती रही। मेरा मन बहुत चिन्तित है रोगी के लिए और आर्थिक अनिश्चितता के कारण भी। चारो तरफ निराशा ही निराशा दिखाई देती है।"

**रविवार, 25 फरवरी :** "सुबह-शाम दोनो समय अस्पताल गये। दोपहर का भोजन भवानीपुर मे भाई के यहाँ किया। इस तरह आज दिन-भर बाहर ही बाहर रहना पडा।

'कल जाना है हमे। पडितजी को छोडकर जा रही हूँ, पता नही क्या हालत होगी उनकी। वैसे तो उनके कान मे डाल रही हूँ कि बच्चे अब स्कूल जा रहे हैं, दार्जिलिग जाना होगा। पर वे नार्मल तो हैं नही, बात उनकी समझ मे आती नही, क्या करे। छोडकर जाने मे मुझे बडा दुःख लग रहा है, परन्तु और कोई चारा भी नही। मेरी अनुपस्थिति मे उदयनारायणजी को अपने चाचाजी की देखभाल करने के लिए राजी किया। डॉ महादेव साहा भी आते रहेगे। रात की गरमी और मच्छडो के मारे परेशान। कल सुबह चल देना है, इसलिए सामान ठीक ठाक किया।"

## दार्जिलिग को

**सोमवार, 26 फरवरी :** "सबेरे साढे 7 बजे दमदम पहुँचे। प्लेन साढे 8 बजे आया, चलते चलते 9 बज गये। 9 बजे के बाद विमान उडा और 11 बजे आमबाडी और साढे 12 बजे सिलीगुडी पहुँचे। मेरा छोटा भाई हरि वही मिल गया। 14 रुपये मे लैण्डरोवर तय करके 2 बजे चले और साढे 4 बजे ग्रीन रीजेस (राहुल निवास) पहुँच गये। रास्ते मे कई घुमावो के कारण मेरा सिर चकराने लगा। दार्जिलिग मे काफी सर्दी थी। अपना घर बन्द पडा था, पडोसी के घर मे खाना खाकर हम ठडे बिस्तरो पर सो गये। किन्तु मेरा मन तो कलकत्ता के अस्पताल मे पडे हुए मेरे स्वामी की ओर ही लगा हुआ था। इसलिए घर मे बडा सूना-सूना लगा, वे बहुत याद आते रहे। पता नही इस समय अस्पताल मे वे कैसे होगे।"

**मंगलवार, 27 फरवरी :** "बच्चो को स्कूल के लिए आवश्यक सामान खरीद दिये। घर मे पडितजी की बीमारी के सम्बन्ध मे बहुत सी चिट्ठियाँ आई थी, सबका जवाब लिख दिया। यहाँ यत्रचालित-सी काम करती रही, पर मेरा मन प्राण बराबर अस्पताल मे पडे हुए स्वामी की ओर ही लगा रहा।"

**बुधवार 28 फरवरी :** "इस बार जेता को दूसरे स्कूल मे ले जाना था। माउट हरमन स्कूल मे दाखिला मिल गया था। आज मेरे एक सम्बन्धी के साथ जेता को स्कूल भेज दिया, बहुत दूर है, जिसके लिए स्कूल बस का प्रबन्ध करना पडा। जेता शाम को स्कूल से बहुत खुश खुश लौट आया।"

**बृहस्पतिवार, 1 मार्च :** 'कलकत्ता से उदयनारायणजी तथा साहाजी के पत्र मिले। पत्रो से मालूम हुआ कि राहुलजी को बुखार रहा दो दिन तक। बच्चा को खोज रहे है। शाम को पोस्ट आफिस मे जाकर मैंने कलकत्ता ट्रक कॉल किया। मालूम हुआ कि वे अब ठीक हैं।

"घर सूना-सूना लग रहा है। बच्चे भी उदास। भैया जेता स्कूल गया पर बहुत देर से लौटा, शायद पैदल

ही। छोटा बच्चा, भूख के मारे उसकी आँखें गड्ढे में धँस रही हैं, दुबला दिखाई दे रहा था। स्कूल दूर होने के कारण तकलीफ हो गई बेचारे को। यहाँ घर में रखने के लिए मैंने मँझली बहन माइली (जो अब इस दुनिया में नहीं है) को बुला भेजा, क्योंकि मुझे तो जल्दी ही फिर कलकत्ता लौट जाना है।"

उदयनारायणजी का पत्र नीचे दिया जा रहा है :

*कलकत्ता*

*पूज्य चाचीजी,*

*सादर चरणस्पर्श !*

*आशा है आप सकुशल पहुँच गई होंगी और जया तथा भइया की चिंता में लगी होंगी। पूज्य चाचाजी कल आप लोगों को बहुत याद करते थे। कहते थे अब तक तो आ जाना चाहिए। बार-बार दरवाजे की ओर ताकते रहे। आज तो चाचीजी, वे कहने लगे—तुम्हारी जगह कौन 'नाथ' तो मैंने कहा सारनाथ। कहने लगे 'हाँ हाँ'। फिर कहने लगे—'अनुराध' तो मैंने कहा—'अनुराधपुर'। कहने लगे—वहाँ बहुत से भिक्षु रहते हैं। "500 कि 600"। इससे मालूम होगा कि अब नित्य प्रति सुधार होता जा रहा है। ईश्वर ने चाहा तो शीघ्र अच्छे हो जाएँगे। आप इस समय कोई विशेष चिंता मत कीजिएगा। आप जिस काम के लिए गई हैं, उसी की उचित व्यवस्था कर दीजिए। तत्पश्चात् शीघ्र आने की कोशिश कीजिए, परंतु काम पूरा करके ही। क्योंकि यह भी आप लोगों के बिना घबड़ाते हैं। अभी मैं उन्हीं के पास बैठा पत्र लिख रहा हूँ। कह रहे हैं—"थोड़ा लिखो-ज्यादा नहीं।"*

*जया भइया को प्यार।*

*आपका,*
*उदयनारायण*
*C/o Mahabodhi Society*
*4-A, Bankim Chatterji St., Calcutta*

**शुक्रवार, 2 मार्च** : "जेता सवेरे स्कूल गया और शाम को साढ़े 4 बजे लौट आया। दोपहर बाद मेरी दोनों बहनें गंगा और माइली आ गयीं, माइली अब यहीं रहेगी, बच्चों की देखभाल वे ही करेंगी। जेता जनम से ही कमजोर है, ऊपर से दायीं बाँह भी कमजोर है। उसकी बहुत चिन्ता होती है। जया का स्कूल लोरेटो कान्वेन्ट तो घर के पास ही है, इसलिए उसके लिए सब ठीक है।

"आज कलकत्ता से महादेवजी की चिट्ठी आई। लिखा है—पंडितजी की हालत अभी नार्मल है। बच्चों के बारे में बहुत पूछते हैं। बेचारे को न जाने कैसा रोग लग गया। इधर मैं भी परेशान हूँ। अब बच्चों को न जाने कितने समय के लिए यहीं छोड़कर मुझ को जाना पड़ेगा।"

**शनिवार, 3 मार्च** : "सवेरे भैया स्कूल गया और 2 बजे लौट आया भूखा-प्यासा। उसे देखकर बहुत दुःख हुआ, क्या करें। स्कूल की गाड़ी खराब हो गई रास्ते में, इसलिए आधी दूर पैदल ही चलकर आया था। दार्जिलिंग का मौसम बहुत खराब है। हम तीनों को सर्दी खाँसी-जुकाम ने परेशान कर रखा है। मुझे फिर कलकत्ता लौटना है। आज शाम को जाकर विमान का टिकट ले आई, इसलिए कि मुझको बहुत जल्दी पहुँचना है। बच्चे मेरे बिना उदास हो जायेंगे, घर पर उनकी पढ़ाई को देखनेवाला भी कोई नहीं है। मैं अकेले कहाँ कहाँ दौड़ूँ, क्या क्या करूँ ? कोई मददगार भी नहीं। परेशानी ही परेशानी। बाजार जाकर बच्चों के लिए खाने पीने का सामान, राशन आदि खरीदकर लायी। कोयले की दिक्कत है, उसका भी प्रबन्ध कर दिया।"

**रविवार, 4 मार्च** : "आज तिथि के अनुसार महाशिवरात्रि का दिन। पूजापाठ से विरत रहने पर भी साफ सफाई तो राहुलजी और मैं हमेशा करते रहे। इसलिए आज बच्चों को नहला-धुला दिया। जया का स्कूल कल से लगेगा। मेरी छोटी बहन गंगा आज कलिम्पोंग लौट गई। वह यहाँ रहती तो मेरे बच्चों की पढ़ाई भी देख

लेती, अच्छा रहता। पर वह तो कलिम्पोंग में स्कूल की अध्यापिका है। रात को नींद नहीं आती। अपनी तबियत भी खराब है। उधर कलकत्ते के अस्पताल में पड़े हुए स्वामी की चिन्ता अलग से। जिन्दगी में कभी भी परेशानियाँ कम न होंगी, यह मान लिया है मैंने।"

**सोमवार, 5 मार्च :** "आज दिन-भर वर्षा होती रही। जेता के स्कूल में फीस जमा करने जाना पड़ा। कुल 75 रुपया दे आई। स्कूल बहुत दूर है। गाड़ी का इन्तिजाम अभी ठीक नहीं हुआ, बाद में ठीक कर देने का आश्वासन दिया। खाने-पीने का बहुत कष्ट हो गया है जेता को। शाम को घर आया तो दोपहर की टिफिन वापस ले आया। बेचारा भूख से बेहाल, उसे देखकर बहुत दुःख हुआ मुझे। आज से ही जया का स्कूल आरम्भ हो गया। बरसते पानी में मैं उसके लिए कापी, किताबे तथा अन्य वस्तुएँ खरीदने बाजार गई। घर में नौकर के न होने से बडी दिक्कत हो गई है। आज उदयनारायण पाण्डे की चिट्ठी मिली, शिकायतो से भरी हुई। जल्द ही जल्द मुझे कलकत्ता पहुँच जाने की ताकीद की है। दो दिन रोगी को देखना पडा, इतने में ही उनको भारी पड़ गया। बाते करना आसान है, पर रोगी की सेवा करना, वह भी एक अर्धपागल रोगी की, उतना आसान नही है। वह तो भुक्तभोगी ही जान सकता है। खैर, कल तो मुझे कलकत्ता वापस जाना ही है।"

उदय का पत्र इस प्रकार है :

कलकत्ता<br>1-3-62

*पूज्य चाचीजी,*

*सादर चरणस्पर्श।*

*आशा है आपको मेरा पत्र मिला होगा। Sister ने भी साथ ही पत्र भेजा था, वह भी मिल गया होगा। पत्र लिखने के थोड़ी ही देर बाद बच्चो को बहुत ही याद करने लगे। उस दिन बुखार भी हो गया। परतु फिर कल शाम से ठीक है। बुखार नहीं है। कल तो एक सज्जन Mr. Sarkar आए तो उन्हे पहचान गए। पूछा, "कब आए सरकार।" अब टहलने के लिए जिद कर रहे हैं। आज थोड़ा टहलाया। कहने लगे, "कुछ और चक्कर करूँगा। टहलने से पैरो मे ताकत आएगी। मेरे पैर कमजोर पड़ रहे हैं।" इत्यादि।*

*इस प्रकार सुधर रहे हैं। बहुत। बार-बार पूछते हैं। अतएव जल्द आने की कोशिश कीजिएगा।*

आपका,<br>उदय

**मंगलवार, 6 मार्च :** "सुबह साढे 5 बजे घर से चली। जया-जेता जगे हुए थे। रोने लगे। उन्हे छोडकर जाते समय मुझे भी बहुत दुःख हो रहा था। अभागे बच्चे। यदि माता-पिता धनवान होते तो उन्हे हर प्रकार का सुख देते। परन्तु गरीब घर मे पैदा हुए हैं। मन को काबू मे करके ही मैं घर से बाहर निकल आई। 6 बजे आमबाड़ी सर्विस के आफिस से चलकर 9 बजे आमबाडी (जलपाईगुडी के पास) पहुँची। साढे 9 बजे विमान उड़ा और 12 बजे दमदम पहुँची और एक बजे हरिसन रोड के आमबाडी सर्विस के आफिस मे आई। वहाँ से रिक्शा करके गुप्ता लेन मे वैद्यनाथ भवन पहुँच गई। जल्दी-जल्दी नहा-धो, खाना खाकर अस्पताल गई। मन बहुत चिन्तित था। अस्पताल मे पडितजी के केबिन मे जैसे ही पहुँची, वे मुझे देखकर रो पडे। घर जाना चाहते हैं। उनका ऊब जाना स्वाभाविक ही था। सब लोग उस काली-कलूटी नर्स की शिकायत कर रहे थे। उदयनारायण जी आज सारनाथ चले गये। रात को श्री बी. एल. शर्माजी से बाते हुईं, पडितजी को शायद वेल्लोर ले जाना पड़े। शर्माजी इसके लिए प्रबन्ध कर देंगे।"

**बुधवार, 7 मार्च :** "सवेरे 9 बजे मैं अस्पताल गई। मुझे देखते ही पडितजी रोने लगे। वे अकेलेपन से घबरा गये हैं, यहाँ रहते तग भी आ चुके हैं। वे रोते हैं तो अपना मन भी काबू मे नही रहता। मेरे वश में नहीं है उन्हे ले जाना, मैं क्या करूँ ? डॉक्टर लोग उनको छुट्टी नही देते, कब अस्पताल से ले जाने को कहेंगे, कुछ मालूम नहीं। छुट्टी दे देते तो अच्छा होता।

"दोपहर को फिर 3 बजे ट्राम से चली और 4 बजे अस्पताल पहुँची। आज वे बहुत रोये हैं। यह रोना कुछ अस्वाभाविक भी है, कुछ स्वाभाविक भी। शाम को किताब महल के मालिक की पत्नी अन्य लोगो के साथ पंडितजी को देखने आईं। देखकर गई हैं। काश, पडितजी के साथ प्रकाशकों ने ठीक तरह से व्यवहार किया होता, विशेषकर किताब महल ने। रायल्टी की सही भुगतान की होती तो आज उनकी यह दशा न होती। मालकिन को देखकर मैं यही सोच रही थी कि उन पर क्या प्रतिक्रिया हुई होगी। पर मैं नही जान सकी। उदयनारायण की बाते सुनकर मेरा दिल जल गया। मेरी ढेर सारी शिकायत की थी। हम हवाई जहाज मे यात्रा करते हैं, इससे उदयजी को कष्ट होता है। हम तो सिर्फ समय बचाने के ख्याल से जाते हैं। वह भी पंडितजी की बीमारी के समय मे मुझे विवश होकर 4-5 दिन के लिए दार्जिलिग जाना पडा। उसके बाद तो मैं बराबर उन्ही के साथ रही। लोग दूसरों के दुःख और कष्ट के बारे मे नही सोचते।"

**बृहस्पतिवार, 8 मार्च** : "दोनो समय अस्पताल गई। वे उसी तरह हैं, कोई फर्क मालूम नही होता। अब अस्पताल से भी छुट्टी हो रही है। कल घर (श्री बी. एल शर्मा के घर) ले जायेंगे। अब तो डॉक्टरों का भी पता नही रहता। उस काली-कलूटी नर्स को तो हवा खाने से ही फुरसत नही। रोगी के प्रति इतनी उपेक्षा बरतते हैं ये लोग। पानी की तरह पैसा बहाने पर भी यह हाल है।

"गरमी से बडी परेशानी हो रही है। जया-जेता की भी बहुत याद आती है। बेचारे मर्दी मे क्या कर रहे होंगे ? इस समय जब उन्हे आराम चाहिए कष्ट ही भोग रहे हैं। उनको घर मे पढाने के लिए कोई मास्टरनी मिली या नही, इसका पता नही।"

**शुक्रवार, 9 मार्च** : "सबेरे ही अस्पताल पहुँच गई। आज राहुलजी को घर ले आना है। सबेरे से ही वे तैयार बैठे हुए हैं जाने के लिए। 12 बजे के करीब मालूम हुआ कि उन्हे Risk Bond पर डिस्चार्ज किया जा रहा है। यह सुनकर मन को बडा धक्का लगा। डॉक्टर मिश्र से पूछा तो उन्होंने कहा—We are discharging him on request (हम उनको आग्रह किये जाने पर छुट्टी दे रहे हैं) परन्तु Request किसने किया ? यदि कोई और तकलीफ हो गई तो कौन जिम्मेवार होगा ? थोडी देर बाद डॉ जे सी गुप्ता से मैंने पूछा—आप अपने रोगी को क्या करेंगे ? तो उन्होने उत्तर दिया—"हम उन्हे इसलिए रिलीव कर रहे है कि वे पागलपन दिखाते हैं। नर्स-डाक्टर सबको गाली बकते है। घर जाने लायक तो अब वह हो गये है।" इसका मतलब यह है कि ये सब रोगी से ऊब गये है। कलूटी नर्स तो सबेरे से ही तैयार बैठी थी. उसने रोगी की दवाइयॉ, साबुन, यूडिकोलोन आदि सब पहले ही चुरा लिए थे। शाम को बनवारी बाबू अपनी गाडी लेकर आये, फिर राहुलजी को अपने घर ले गये। यहॉ घर मे आकर भी वे खुश नही हैं, क्योकि जया जेता उनके पास नही है।"

## वैद्यनाथ भवन गुप्ता लेन

**शनिवार, 10 मार्च** : "रात को सोने का मौका ही नही मिला। वे चिल्लाते रहे। पेशाब पाखाने का भी उन्हे होश नही रहा। उनको सँभालना मुश्किल हो गया। दिन के समय तो वे और परेशान रहे रात भी रहे। 'ले चलो, ले चलो' कहते रहे। मुझे तो उनमे कुछ भी प्रगति मालूम नही हो रही है। शायद पिण्ड छुडाने के लिए उनको अस्पताल से डिस्चार्ज कर दिया गया। उनके लिए कमोड यूडिकोलोन आदि मगा लिया।

"आज केन्द्र सरकार की चिट्ठी लेकर श्री बी वी केशवन (नेपाल के राजदूत) आये थे। उनसे पता चला कि सरकार राहुलजी का उचित इलाज कराना चाहती है। केशवन ने जब हमारे आगामी प्रोग्राम के बारे मे पूछा तो मैंने कहा—इस बारे मे श्री बी एल शर्माजी बतायेंगे।

"बच्चों की याद आती है। राहुलजी तो और भी बच्चो को याद करते है। उनकी हालत थोडी भी सुधरी होती, तो मै उन्हे दार्जिलिग ले जाती। आज ही दिल्ली से श्री सच्चिदानन्द शर्मा (अब दिवंगत) परिवार सहित आये। रूस भेजने के लिए सी पी आई इंतिजाम कर रही है, यह पता चला उनसे। पर पंडितजी तो अभी हवाई सफर नही कर सकते।"

**रविवार, 11 मार्च** : "उन्हे पेशाब पाखाने का होश नही रहा। नीद की गोली के कारण उन्हे गहरी नीद

आती है। कुछ खबर ही नहीं रहती। मैं रात-भर उनके कपड़े ही धोती रही। दिन में भी वे बचैन रहे। 'ले चल, ले चल ' कहते रहे। पर कहाँ ले जाऊँ ? अब तो वे बिल्कुल होश-हवास खो बैठे लगते हैं। एक भी ढग की बात नही करते। जो कुछ पहले सुधार हुआ था, वह भी खत्म हो गया। अब उनकी बात समझने मे कठिनाई होती है, न वे हमारी बात समझते हैं। दोपहर के बाद तो उनकी हालत और भी खराब हो गई, शायद गरमी के कारण होगा। आगे उनका कहाँ इलाज होगा, यह अभी तक ठीक नहीं हो पाया है। आज उनका रक्तचाप 160/90 रहा।

**सोमवार, 12 मार्च** : "उनको बीमार पडे आज पूरे तीन महीने हो गये। हालत वैसी ही है। प्रलाप करते रहते हैं, पेशाब पाखाना भी बिस्तर पर ही। दोपहर से शाम को 4 बजे तक उनको Air Conditioned Room में रखा गया। पर वे शात नही रहते, उठते रहते हैं, रोते है। क्या-क्या कहते है, समझ में नहीं आता। गरमी बढती जा रही है। अब तो पडितजी के स्वस्थ होने की सभावना कम ही दिखाई दे रही है।"

**मंगलवार, 13 मार्च** : "आज सबेरे पी जी. हास्पिटल के न्यूरो सर्जन डॉक्टर पी. चटर्जी तथा डॉ. बी एल. दास ने आकर पडितजी को देखा। उन दोनो ने कहा–'यह वेल्लोर ले जानेवाला केस नहीं है, इसलिए अभी उनको वेल्लोर नही ले जाना। गरमी के कारण उनके दिमाग मे जोर पडता है, इसलिए अब उनको ठडी जगह में ही ले जाना चाहिए। वेल्लोर तो सिर्फ ठण्डे मौसम में ही ले जाया जा सकता है।' उन लोगों ने कुछ नई दवाइयाँ लिख दीं और इनका क्या प्रभाव पडता है, यह वे लोग एक सप्ताह बाद आकर देखेंगे। यदि कुछ फायदा हुआ तो वे ही दवाइयाँ चलेगी, नही तो और दूसरी देंगे। और थोड़े दिनो के बाद वह दार्जिलिंग जा सकते हैं। उनका ब्लड प्रेशर डेंजर पांइट से बहुत कम है। ब्लड शुगर तो अभी देखा नहीं।

"बच्चो की कोई खबर नही आ रही है, यह अलग चिन्ता है। इतनी छोटी उम्र से ही बेचारों को अपने माँ-बाप से अलग रहना पड रहा है। रोते होंगे बेचारे।"

**बुधवार, 14 मार्च** : "आज से नई दवाइयाँ चालू की हैं। कल उनको इजेक्शन दिया जायेगा। उनको कुछ भी लाभ होता तो मैं धन्य समझती। पेशाब-पाखाना तक भी करने लायक हो जाते तो यही बहुत था। कपडे धोते-धोते तो जान निकल रही है। परदेश में दूसरों के घर पड़े हुए हैं, क्या करें। वे गरमी में वैसे भी परेशान रहते हैं। खाने के बाद उनको Air Conditioned Room में ले गये। पर आज वे चुप नही रहे, कुछ न कुछ बोलते ही रहे। रोना भी आज बहुत हुआ। चेहरे से दुर्बल मालूम होते हैं। क्या किया जाय ? इतनी दवाओं और सेवा के बावजूद वे ठीक नहीं हो रहे हैं। बड़ी चिन्ता होती है।"

**बृहस्पतिवार, 15 मार्च** : "सबेरे डॉक्टर दास आये। पडितजी की जाँच की। दवाइयाँ वही सब चलेंगी। आज नया इजेक्शन दे दिया। उसके परिणाम का पता एक सप्ताह के बाद लगेगा। आज तो पडितजी सीधी तरह बोले ही नही। न जाने कौन-कौन-सी भाषाएँ बोलते है। टट्टी पेशाब के लिए भी नही कहते। इतना ही कहने लायक हो जाते तो कितना अच्छा होता। अस्पताल मे तो बहुत सुधार हो गया था, अब पता नही फिर क्या हो गया है उनको। दोपहर के बाद गरमी से परेशान रहते हैं। आँखे पूरी तरह खोलते ही नही। ठंडे कमरे मे ले जाने पर थोडा शात रहते हैं। आज कम रोये, पर प्रलाप बहुत करते रहे।"

**शुक्रवार, 16 मार्च** : "दार्जिलिंग से लौटने के बाद मुझे बच्चों की कोई खबर नही मिली, चिन्ता और बढ गई। इसलिए आज यहाँ से दार्जिलिंग ट्रक कॉल किया अपने एक सम्बन्धी को। उन्होंने बतलाया कि जया-जेता ठीक-ठाक हैं। मैंने अपनी पडोसी श्रीमती लाल को पत्र लिख दिया, जिसमे उनसे जया-जेता का ध्यान रखने का अनुरोध किया।

"आज पंडितजी की हालत वैसी ही रही। पेशाब-पाखाने के लिए कोई भी संकेत नहीं करते। बड़ी परेशानी है। रोज सोचती हूँ कि वे ठीक हो जायेंगे, पर कुछ फर्क मालूम नहीं पडता। यहाँ गरमी में हम लोग सड रहे हैं। मध्याह्न के समय बडी बेचैनी होती है।"

**शनिवार, 17 मार्च** : "उनकी हालत आज भी वैसी ही रही। आँखें बन्द करके पड़े रहते हैं। बहुत कम बोलते हैं। रोज आशा होती है कि कुछ सुधार होगा, पर रोज देखती हूँ कोई फर्क नहीं पड़ता। कुछ अच्छे

हो जाते तो उन्हें शीघ्र ही दार्जिलिंग ले जाती। वहाँ के ठण्डे मौसम से उनको शांति मिलती। पर उनकी हालत देखकर बड़ी निराशा होती है। दूसरो के घर मे इतने दिनो से पडे हुए हैं, इन लोगों को कितनी तकलीफ दे रहे हैं हम। बहुत ही संकोच होता है। यहाँ गरमी से प्राण निकल रहे हैं। दिन-भर पसीने से तर-ब-तर रहते हैं। कोई भी काम करने को जी नही करता। इतनी गरमी मे रहने की आदत नहीं।"

**रविवार, 18 मार्च :** "आज वे शात रहे। आँखे बन्द किये पडे रहते हैं। कभी पेशाब-पाखाने के लिए कहते नहीं। दिन मे आठ घंटे से भी ज्यादा सोते हैं। गरमी से बेचारे परेशान हैं, पर कह नहीं सकते।

"डॉक्टर चटर्जी आज वेल्लोर जानेवाले हैं। बनवारी बाबू ने उनको फोन किया है पंडितजी के लिए वहाँ प्रबन्ध करने के लिए। मुझे तो बडी आशा थी कि वे कुछ अधिक ठीक हो जाते तो अभी दार्जिलिंग चले जाते, फिर थोड़ी गरमी कम होने पर वेल्लोर चले जाते। पर उनके ठीक होने के आसार नजर नहीं आते। उधर बच्चे भी अकेले हैं, उनके लिए भी बडी चिन्ता होती है। हर समय मुझ पर दुखो का पहाड़ ही टूटता है। इनके इस तरह मानसिक तौर से अस्वस्थ हो जाने की कभी कल्पना भी नही की थी। पर हुआ ऐसा ही। मेरा मन बडा उदास रहता है।"

**सोमवार, 19 मार्च :** "रात बच्चों की याद के कारण नीद बहुत कम आई। हम लोग गरमी से भी परेशान हैं। रहने के कमरे मे बिजली का पखा नही है। पडितजी सुबह 8 बजे जगे। पेशाब मे डूबे हुए थे। कल भी उनको स्नान करा दिया और आज भी। अब रोज स्नान करा देना होगा। गरमी है, स्नान से जरा आराम तो पायेगे। पाखाना आज बाथरूम मे किया। जैनेन्द्रजी सबेरे उनको देखने आये थे। आज हद से ज्यादा गरमी है, इससे बडी परेशानी होती है। वे आज पैरो से थोडा चले, पर उनकी बोली साफ नहीं है। प्रलाप ही करते रहते हैं। शाम को पेशाब बाथरूम मे किया। गरमी के कारण उनकी बीमारी कम नहीं हो रही है।"

**मंगलवार, 20 मार्च :** "हम कब दार्जिलिग जायेगे, कुछ पता नही। यहाँ गरमी से बेहाल हैं। यदि पडितजी के वेल्लोर ले जाने की बात न होती तो अब तक हम दार्जिलिग पहुँच गये होते। यहाँ दूसरों के घर में मेहमान बनकर पडे हुए हैं, हमे बहुत सकोच होता है। किसी के यहाँ इतने दिनो तक मेहमान बनकर रहना, शर्म से सिर झुक जाता है। वेल्लोर की बात ने हमे अपने घर जाने से रोक दिया। वे आज कुछ बेहतर रहे। पर अभी पेशाब पर कन्ट्रोल नही है। कहते ही नही। यहाँ उनके खाने का उतना अच्छा इन्तिजाम नहीं हो सकता, क्योंकि मास-मछली यहाँ नही दे सकते। घर चले जाते तो कितना अच्छा होता। गरमी ने और परेशान कर रखा है।"

**बुधवार, 21 मार्च :** "आज होली का दिन। यहाँ घर के लोग खूब रग-अबीर-गुलाल से खेल रहे हैं। मुझे जया-जेता की याद आ रही है। पता नही क्या हाल होगा उनका। इधर पडितजी बीच-बीच मे गुस्से भी हो रहे थे। गरमी के कारण भी होगा। शाम को पेशाब के लिए इशारा किया। आजकल मैं रोज उनको स्नान करा देती हूँ। आँखे पूरी तरह से खोलते नही। कब उनको होश आयेगा, कब स्वस्थ होगे ? अब यहाँ से एकदम से जी उचट गया है।"

**बृहस्पतिवार, 22 मार्च :** "आज उन्होने फिर गडबडी की। पेशाब पर नियत्रण ही नही। बडी दिक्कत है। दोपहर-भर ठण्डे कमरे के भीतर रखने पर ही वे शात रहते हैं। थोडी-थोडी बात करते हैं। अभी बच्चो के बारे मे नही पूछते। आज श्री नेहरूजी के यहाँ से एक हजार रुपये का चेक आया। बडे दयालु हैं वे। अब अपने काम के बारे मे भी उनको ही लिखना होगा। किसी तरह से यहाँ से दार्जिलिग जाने को मिलता तो अच्छा होता। वे जरा भी ठीक नही हो पा रहे हैं। अस्पताल से आने के बाद से उनका प्रोग्रेस रुक गया है।"

**शुक्रवार, 23 मार्च :** "आज वे दिन-भर काफी शात रहे। थोडी बाते की। दुर्बलता है, बोलने की इच्छा नहीं करते। दिन मे पेशाब के लिए बोले—एक बार 'चश्मा' और दूसरी बार 'पेशाब' कहा। 100 तक की गिनती की। जया-जेता को भी याद कर रहे थे। रात के समय 'याता' कह रहे थे भैया (जेता) के लिए। सबेरे दवा थूक दी उन्होने, पर मैंने जबरदस्ती खिला दी। खाना ठीक से खाते हैं। नहलाना भी रोज कर देती हूँ। शाम को उन्हें कमरे मे ले आई। गरमी सताती थी। वे फिर गुस्से हो गये। 'ले चल, ले चल' कहने लगे।

फिर उनको नींद आ गई। क्या जाने नयी दवा कुछ लाभ करे। गरमी के कारण उनका चेहरा उतरा रहता है।"

**शनिवार, 24 मार्च :** "गरमी दिन पर दिन बढ़ती जा रही है। दोपहर से रात तक बड़ी तकलीफ होती है। नींद ठीक से आती नहीं, उन्हें दिन के समय तापशीत-नियंत्रित कमरे में रख देते हैं। तब कुछ शांत रहते हैं। शाम को परेशान कर देते हैं। गरमी लगती होगी, पर कह नहीं सकते। कल सबेरे डॉक्टर चटर्जी आयेंगे उनको देखने—ऐसा बनवारी बाबू ने बतलाया। आकर यदि दार्जिलिंग ले जाने की सलाह दे देते तो अच्छा होता। वैसे उन्होंने फोन पर बतलाया कि पंडितजी को वेल्लोर ले जाने की आवश्यकता नहीं है।"

**रविवार, 25 मार्च :** "सबेरे डॉ. चटर्जी और डॉ. दास आये। बीमारी के प्रोग्रेस को देखकर बहुत खुश हुए और बहुत संतोष प्रकट किया। वेल्लोर ले जाने की सलाह नहीं दी। एक तो गरमी का कारण है, दूसरा वहाँ ले जानेवाला केस भी नहीं है। डॉक्टरों का कहना है—खामखा वहाँ ले जायँ और वहाँ डाक्टर लोग इनको एडमिट करना मुनासिब न समझें तो लौटना पड़ेगा, तकलीफ ही होगी। वेल्लोर के डॉक्टर को यहाँ बुलाने पर 2500 रुपया देना होगा। पैसा बर्बाद हो जायेगा। इसलिए रोगी को दार्जिलिंग ले जाने की सलाह दी। ठण्डी जलवायु मे उनके स्वास्थ्य मे कुछ सुधार अवश्य होगा। वे हवाई जहाज से यात्रा कर सकते हैं। ब्लड प्रेशर न ज्यादा है, न कम। खतरा नही है। मई के अन्त में डॉक्टर दार्जिलिंग आकर रोगी को देख लेंगे।

"सलाह ठीक जँची। अब एक सप्ताह के बाद दार्जिलिंग चल देना होगा।"

**सोमवार, 26 मार्च :** "गरमी दिन पर दिन बढ़ती जा रही है। परेशानी रहती है। उनकी हालत थोड़ी-थोडी सुधर रही है, आज उन्होंने बच्चों का नाम भी लिया। बहुत शान्त रहे। शाम से गरमी से छटपटा रहे हैं। और 'चलो, चलो' करते रहते हैं। क्या जाने दार्जिलिंग जाने पर ठीक हो जायें। बच्चों के साथ भी रहेंगे। दवा उन्हें बहुत लाभ पहुँचा रही है। इन्हें अकेला छोड़ नहीं सकते, मेरे जरा भी इधर-उधर जाने पर खोजने-चिल्लाने लगते हैं। अब पेशाब के लिए बोल देते हैं।"

**मंगलवार, 27 मार्च :** "बला की गरमी पड़ रही है। पंखे से भी गरम हवा आती है। वे बहुत छटपटाते हैं। आज भी जया भैया का नाम ले रहे थे। स्वास्थ्य में सुधार मालूम हो रहा है। अब कल इंजेक्शन देना होगा। आजकल उन्हें नींद कम आती है। दिन मे तो जरा भी नही सोते। बैठे-बैठे शायद ऊब गये होगे। केन्द्र सरकार से पत्र आया। हजार रुपये की स्वीकृति दी है।"

**बुधवार, 28 मार्च :** "वे सबेरे तक शांत रहे। एक इंजेक्शन सुबह लगा दिया। दिन में उन्हें ठण्डे कमरे मे ले गये। बार-बार उठते और खडे होते रहते हैं। अब शायद उनका मन नहीं लगता होगा। कहते थे—'ले चलो, ले चलो।' शाम को तो और भी परेशान हो जाते हैं। जब तक रात को नींद नहीं आ जाती, तब तक वे बहुत बेचैन रहते हैं। कहाँ ले जाये ? गरमी से अपनी भी हालत खराब हो रही है। शाम के समय साहाजी आये। उनको पंडितजी के पास रखकर मैं थोड़ी देर के लिए हरिसन रोड तक गई, कुछ सामान लेना था।

"बच्चो ने पत्र नहीं लिखा, शायद हमारे आने का रास्ता देख रहे होंगे।"

**बृहस्पतिवार, 29 मार्च :** "सबेरे उनको नहला-धुलाकर इजेक्शन लगा दिया। आज वे कुछ ढंग से बात कर रहे थे। अब सिर्फ घर चलने की बात करते हैं। बच्चों का नाम भूल गये हैं, पर 'ज' कहने पर 'जया' 'जे' कहने पर 'जेता' बोल देते हैं। पेशाब-पाखाने के लिए भी बोल देते हैं। गरमी के कारण बेचारे परेशान हो जाते हैं। और दिनों की अपेक्षा आज वे काफी अच्छी हालत में रहे।

"दोपहर को साहाजी आये। खाना खाकर साहाजी को पंडितजी के पास रख मैं 'वैद्यनाथ' के एक आदमी को साथ ले रिजर्व बैंक गई। नेहरूजीवाला चेक भुना लिया। वहाँ से एकाउंटेंट जेनरल के आफिस में गई। सेन्ट्रल गवर्नमेंटवाला चेक बनवाने में काफी समय लगा। एक सरकारी आफिसर के हस्ताक्षर की जरूरत थी, आई. टी. ओ. ने हस्ताक्षर कर दिया। समय बीत चुका था तो भी आफिसर भले थे,। आज ही सब काम निबटा लिया। बड़ी धूप थी। साढ़े 4 बजे लौटकर आये।"

**शुक्रवार, 30 मार्च :** "गरमी अत्यधिक। उनको बड़ी परेशानी होती है। दिन में जब ठण्डे कमरे में रहते

हैं तब उन्हें अच्छा लगता है। शाम को फिर पसीना छूटने लगता है। वे आज कुछ ठीक रहे। पर एक जगह बैठते नहीं, न दिन में सोते हैं। उठ-उठकर चल देते हैं, बहुत ही परेशान कर दिया। रात को भी ऐसा ही किया। रात दो बजे के बाद उन्हें नींद आई। गरमी के कारण ही उनकी ऐसी हालत हो रही थी। साहाजी आज भी पडितजी को देखने आये थे।"

**शनिवार, 31 मार्च :** "आज वे कुछ अच्छे रहे। केवल गरमी के कारण उनको कष्ट हो रहा है। अब दार्जिलिग लौटने का समय आ रहा है। इसलिए साहाजी के एक दोस्त लखेडाजी को साथ लेकर दोपहर को धर्मतल्ला और न्यू मार्केट तक गई। बच्चो के लिए कुछ खाने-पीने का सामान तथा पडितजी के लिए आवश्यक सामान खरीदे। गरमी से हमारा बुरा हाल हुआ। शाम को पता चला कि कल के लिए हवाई जहाज के टिकट मिल गये हैं। अब कल यहाँ से जाना है, इसलिए लगेज को बाँध बूँधकर ठीक कर लिया। गरमी से छुट्टी मिलेगी, यही अच्छा है।"

## अप्रैल 1962 दार्जिलिंग के लिए प्रस्थान

**रविवार, 1 अप्रैल :** "आज खाना उनको सबेरे ही खिला दिया। साढ़े 10 बजे बनवारी बाबू और साहाजी के सग हम दोनो दमदम विमान अड्डे पर गये। विमान की उडान मे अभी देर थी। पडितजी को विमानस्थल तक पहुँचाने के लिए गाडी की व्यवस्था कर दी। बनवारी बाबू लौट आये। सामान आदि का हिसाब-किताब उनके आदमी ने कर दिया, कुल 29 रुपये लगे। विमान पौने 12 बजे उडा। बहुत-से विदेशी मुसाफिर उसमे थे। बडा सुन्दर साफ सुथरा हवाई जहाज था। सवा घटे मे, ठीक 1 बजे बागडोगरा पहुँचे। पडितजी के लिए इन्वैलिड चेयर मँगा दिया गया। दार्जिलिग जानेवाली कार वही पर खडी थी, पर कमीने ड्राइवर ने हमे ले जाने से इन्कार कर दिया। पडितजी को धूप और गरमी लगने लगी। सिलीगुडी तक जीप मे आकर वहाँ से दार्जिलिग जाने के लिए 30 रुपये मे एक लैंडरोवर ठीक किया। पर यहाँ भी एक हरामी ड्राइवर से पाला पडा। वह रास्ते मे पैसेंजर उठाता गया, जिसके फलस्वरूप हम शाम के साढ़े 7 बजे दार्जिलिग पहुँच सके। अँधेरा हो चुका था। एलिस विला मे 6 रुपये मे रिक्शा[1] करके बडी मुश्किल से पडितजी को अपने घर ले आई। आज की जैसी तकलीफ हमने पहले कभी नही उठाई थी। खैर, पापा को देखकर बच्चे बहुत खुश हुए, और पापा भी बच्चो को देखकर प्रसन्न हुए।"

## दार्जिलिग के घर मे

**सोमवार, 2 अप्रैल :** "आज से फिर वे बहकी-बहकी बाते करने लगे हैं। शायद रक्तचाप फिर अधिक हो गया है। सबेरे मिस्टर लाल (कप्तान लाल) आये। उनके साथ भी पडितजी बहुत बोले। बोलना किसी तरह भी बन्द नही करते, बस बोले ही जा रहे है। चिन्ता हुई और अपने एक सम्बन्धी को अस्पताल भेजकर डॉक्टर भौमिक को बुलवाया। डॉ भौमिक और डॉ खोंडा कलकत्ता के पी जी अस्पताल मे उस समय हाउस सर्जन थे जब वहाँ पडितजी का इलाज हो रहा था। ये दोनो ही डॉक्टर जे सी गुप्ता के शिष्य थे। डॉ खोंडा को तो पडितजी ने गुस्से मे उठाकर पटक दिया था, जब वह उनका प्रेशर देख रहे थे। डॉ भौमिक भी राहुलजी को पी जी. मे देख चुके थे। अब वह यहाँ सदर अस्पताल मे नियुक्त थे। वर्षो बाद डॉ खोंडा भी इसी अस्पताल मे नियुक्त होकर आये और आज वह चीफ मेडिकल आफिसर के पद पर है। इन्ही डॉ पी भौमिक को हमने घर बुलाया था। वह कल आयेंगे। इतनी मुश्किल मे पडितजी थोडा ठीक हो गये थे, फिर यहाँ आकर हालत खराब हो गई। बैठते भी नही, लेटते भी नही, उठकर चल देते है। गुस्सैल भी हो गये हैं। उन्हे सँभालना मुश्किल है। दोनो बच्चे दिन मे स्कूल जाते है जेता को लौटने मे देर हो जाती है। उसको दिन मे खाने की बहुत तकलीफ हो रही है।"

1 उन दिनों हाथवाला रिक्शा चलता था।

**मंगलवार, 3 अप्रैल :** "आज भी पंडितजी उसी तरह रहे। किसी प्रकार भी चुप नहीं हुए। बोलते ही चले गये, पर बोली का कोई क्रम नहीं। बीच में बहुत जोर से नाराज हुए और बाहर जाकर बैठ गये। किसी तरह समझाकर मैं उनको सोने के कमरे में ले आई। यहाँ भी वही हाल, बस चिल्लाते रहे। शाम को डॉक्टर भौमिक आये और पंडितजी की जाँच की। रक्तचाप 210/110 था, इसका मतलब बहुत अधिक था। दवाइयाँ वे ही चलेंगी जो कलकत्ता से लाये थे। उनके अच्छे होने का कोई संकेत नहीं मिल रहा है। उनको सँभालना अकेले मेरे लिए मुश्किल हो गई है। अपने पिता की बीमारी के कारण घर की व्यवस्था जो बिखर गई है, उसका बुरा प्रभाव बच्चों पर पड़ा है। परिणाम यही है कि वे पढ़ाई में मन नहीं लगाते।"

**शुक्रवार, 6 अप्रैल :** "मौसम सुबह ठीक था, पर शाम को बड़े-बड़े ओले गिरे, जिससे ठण्ड बढ़ गई। वे आज कुछ शांत रहे। बोले कम, पर उठ-उठकर चल देते हैं। आराम से बिस्तर पर लेटे रहते, तब रक्तचाप कुछ कम हो जाता। वे सुनते ही नहीं। उनके ब्लड-टेस्ट की रिपोर्ट आ गई है। देखें क्या-क्या कमियाँ हैं। वे खाना तो ठीक से खाते हैं, खिला देना पड़ता है। सोते हैं थोड़ा ही। पानी बहुत कम पी रहे हैं, जिससे पेशाब भी कम हुई। रोने लग जाते हैं।"

**शनिवार, 7 अप्रैल :** "वे आज फिर उद्विग्न रहे। गुस्सा भी करते रहे। सबेरे बाहर लॉन में धूप में बिठाया उनको। दोपहर को भी बिठा दिया। मि. लाल उनको देखने आये, पर पंडितजी ने उनको पहचाना ही नहीं। आज वे बोले भी बहुत अधिक। कमरे में जरा देर भी नहीं ठहरते, उठकर चल देते हैं। मेरे समझाने पर भी नहीं सुनते, झुँझलाहट होती है मुझे। पर एक एबनार्मल रोगी के साथ गुस्सा तो हो नहीं सकती। मैं यदि गुस्सा हो जाऊँ तो वे कातर होकर रोने लगते हैं। आज शाम को भी रो रहे थे। उनकी चेतना कब लौटेगी, यह कहना मुश्किल है। उनका रक्तचाप कम हो जाता तो कितना अच्छा होता। शाम को डॉ. भौमिक के पास राहुलजी की ब्लड-टेस्ट की रिपोर्ट दिखाने के लिए अपने सम्बन्धी को भेजा। पंडितजी का ब्लड शुगर बहुत बढ़ गया है। खाने में कन्ट्रोल करना होगा। मोलर लेक्टेट के छः इंजेक्शन लगेंगे। मैं खुद तो यह इंजेक्शन नहीं लगा सकती। इनको कितनी तकलीफ भुगतनी पड़ रही है।"

**रविवार, 8 अप्रैल :** "आज तो भयंकर गुस्सा दिखाया उन्होंने। बाप रे, इतने वाइलेन्ट हो गये, हम लोग उनको सँभाल भी न सके। कलकत्ते के डॉक्टरों ने इसीलिए तो अस्पताल से जल्दी छुट्टी दे दी थी। रक्तचाप उतरने का नाम नहीं लेता, बल्कि और बढ़ गया है। दवाइयाँ बराबर चल रही हैं। आज मोलर लेक्टेट का इंजेक्शन लगा दिया। 6 इंजेक्शन लगेंगे। इतनी सेवा के बावजूद उनका यह हाल है। लेटे नहीं रहते, बाहर-भीतर चलते रहते हैं। ऐसे तो वे ठीक न हो सकेंगे।"

**सोमवार, 9 अप्रैल :** "सबेरे धूप रही, पर दोपहर बाद मौसम खराब हो गया और 3 बजे से चार घंटे तक घनघोर वर्षा हुई। बच्चे उसी वर्षा में भीगते हुए स्कूल से लौट आये। जेता को स्कूल दूर होने के कारण बड़ी तकलीफ उठानी पड़ रही है।

"आज राहुलजी का जन्मदिवस। आज वे 69 वर्ष के हो गये। बीमारी के कारण उनका स्वास्थ्य खराब हो गया। अब कमजोर लगते हैं, तो भी 69 से कम के ही दीखते हैं। पिछले साल-भर से वे बीमार ही बीमार चल रहे हैं। कब स्वस्थ होंगे, कुछ कहा नहीं जा सकता। आज वे शांत रहे। रक्तचाप तो अभी कम नहीं हुआ—ऐसा लगता है। वे अभी तक नार्मल हालत में नहीं आये। पता नहीं उनका दिमाग सही होगा या नहीं। उनकी ऐसी अवस्था को देखकर मिलने आनेवाले लोग भी दुःखी हो जाते हैं।

"लोरेटो कॉलेज में मैंने नौकरी के लिए आवेदनपत्र दिया था, उसका भी कोई जवाब नहीं आया। निराशा ही निराशा है, भविष्य अंधकारमय लगता है।"

**मंगलवार, 10 अप्रैल :** "पंडितजी की बीमारी के लिए पूछताछ की कई चिट्ठियाँ आईं। राष्ट्रपति की ओर से 400 रुपये का चेक आया। आज राहुलजी दिन-भर तो शांत रहे, किन्तु रात के बीच में जगकर फिर गुस्सा करने लगे। ऐसा बोलते हैं कि बात ही समझ में नहीं आती, पता नहीं क्या-क्या कहते हैं। उनके वाइलेन्ट होने का बड़ा डर लगता है। मोलर लेक्टेट के इंजेक्शन लग रहे हैं। इसके लेने के बाद से वे कुछ शांत हुए

से दिखाई देते हैं। दिल्ली के 'न्यू एज' मे आज उनके बारे मे एक लेख छपा है। आज उन्होने उतनी तकलीफ नहीं दी।"

**बुधवार, 11 अप्रैल :** "वे फिर आज कुछ उद्विग्न से रहे। उठते-बैठते रहे। बाहर धूप मे बिठाया तो उठकर टहलने लग गये। कभी-कभी बात ठीक से कर लेते हैं, पर फिर उनका मूड बिगड जाता है। हम लोग सेवा तो बहुत कर रहे हैं। डॉक्टरी-चिकित्सा भी हो रही है, पर उनके स्वस्थ होने की सम्भावना कम ही दिखाई दे रही है। बड़ी चिन्ता होती है।"

**गुरुवार, 12 अप्रैल :** "उनका स्वास्थ्य पूर्ववत् रहा। मोलर लेक्टेट का इजेक्शन दिया, इससे उनको बहुत दर्द होता है। रक्तचाप कम नही हुआ है। उनके स्वास्थ्य के बारे मे जिज्ञासा के रूप मे बहुत-सी चिट्ठियाँ आईं, सब का मैंने उत्तर लिखा दिया।"

**शुक्रवार, 13 अप्रैल :** "धूप रही दिन-भर। पडितजी आज कुछ शान्त रहे, पर बहुत टहलते रहना चाहते हैं। रक्तचाप ज्यो का त्यों है। वह आज बहुत रोते रहे, यद्यपि यह रोना अस्वाभाविक है। छोटे बच्चे की जैसी स्थिति हो गई है उनकी। रात को 8 बजे ही सो गये, किन्तु आधी रात को पागलों की तरह चिल्लाने लगे। मुझे रात को सोने को ही नही मिला। अकेले उनको सँभालना मेरे लिए बहुत कठिन हो गया है। कोर्स का आखिरी इजेक्शन आज लगा। कल डॉ भौमिक आकर उनको देखेंगे। एक बगाली दम्पती पडितजी को देखने आये। पत्नी दमदम से बागडोगरा तक हमारे साथ ही आयी थी।"

**शनिवार, 14 अप्रैल :** "वे आज-दिन भर कुछ बेचैन रहे। रोते भी रहे। सवेरे ही जग गये थे। बाहर के बड़े कमरे मे (लाइब्रेरी कक्ष मे, जहाँ वे लिखते-पढते थे) उनको दिन-भर बिठाया। वहाँ से बाहर के रास्ते से स्कूल जाते हुए दूसरे बच्चो को देखते रहे। भोजन उबला हुआ ठीक से खाया। आज बात भी कुछ सेन्स की ही कर रहे थे। शाम को डॉक्टर भौमिक आये। उनका रक्तचाप देखा–210/100 था जो अभी भी कुछ अधिक है। वे आराम करते तो रक्तचाप अवश्य कम हो जाता, किन्तु वे तो मानते ही नही। दिमागी हालत ही उनकी क्षीण हो गई है।

"लोरेटो कॉलेज के प्रोफेसर उनको देखने आये थे। पता चला कि अभी तो कालेज में वेकेन्सी ही नही है। मुझे यहीं कहीं कोई काम मिल जाता राहुलजी के रहते ही तो उनको शायद खुशी होती। चिन्ता ने ही उनको इस हालत पर पहुँचा दिया।"

**रविवार, 15 अप्रैल :** "वे सबेरे ही जग गये। आज उन्होने पाखाना दो बार और पेशाब चार बार किये। चेहरा बहुत उतरा हुआ रहा, शायद रक्तचाप और बढ गया होगा। आज से उनको Adelphane टेबलेट देना शुरू किया, डॉक्टर से पूछकर। रात को वे 8 बजे ही सो जाते हैं। गहरी नीद आती है उन्हे। पर आधी रात को ही जगकर हल्ला करने लगते हैं। आज ज्यादातर मरने की ही बात करते रहे। मेरी थीसिस ले के पढ़ने के लिए बैठ गये, पर एक अक्षर भी नही पढ सके, सब कुछ तो भूल चुके हैं। निराश हो जाते हैं बेचारे।

"दिन यो ही बीत रहे हैं और मैं कुछ नही कर पा रही हूँ। उनको इस हालत मे एक क्षण भी छोड नहीं सकती। भविष्य के लिए मैं कम चिन्तित नही हूँ, पर कोई उपाय भी नही सूझता। वे स्वस्थ होगे, अब इसकी आशा कम ही दिखाई देती है। मुझे कोई काम मिल जाता उन्ही के सामने, तो उनको सतोष होता। पर मेरा दुर्भाग्य मेरे साथ ही है।"

**सोमवार, 16 अप्रैल :** "आज वे कुछ उत्तेजित रहे। ज्यादा बोलते ही रहे। इससे उनका चेहरा तमतमा रहा था। शाम को ऐसा लगा कि उनका रक्तचाप बहुत बढ गया है। आज शाम को एक स्थानीय व्यक्ति जड़ी-बूटी देकर गये, रोगी की बाँह मे बाँध देने को कहा। जब दवाइयो से ठीक नही हो सके तो और चीजो का क्या भरोसा ? दिन-भर वे बहुत परेशान रहे। इसलिए नीद की गोली देकर उनको सुलाना पडा। फिर गहरी नींद सो गये। मेरा मन बहुत चिन्तित है, अनिष्ट की आशका होती है।"

**मंगलवार, 17 अप्रैल :** "पडितजी की अवस्था पूर्ववत् रही। आज उनको जबर्दस्ती से आराम करवाया,

बोलने कम दिया। लोग दिन-भर उनसे मिलने और उनको देखने आते रहे। सरकार की ओर से भी उनकी हालत के बारे मे पुछवाया है। स्टेट्समैन (अग्रेजी दैनिक) के रिपोर्टर भी आये थे, कुछ बातें नोट करके ले गये। घर मे आनेवालो को पडितजी चाय पिलाने को बार-बार कहते हैं। (होश मे भी वे अतिथि-सत्कार पर पूरा ध्यान देते थे) आज ही कर्सियाग से एक मारवाडी सेठ भी उनको देखने आये। स्थानीय कचहरी के बहुत से लोग भी आये। शाम को मजिस्ट्रेट श्री इन्द्रसुन्दर दासजी ने पत्र द्वारा पडितजी के स्वास्थ्य के बारे मे पुछवाया था। कल डॉक्टर आकर राहुलजी का रक्तचाप देखेगे।"

**बुधवार, 18 अप्रैल :** "मौसम ठण्डा रहने से पडितजी आज शात रहे। पर लोग उनको देखने बराबर आते रहे, इससे उनके आराम मे बाधा पहुँचती है। वे बैठते ही नही। सबेरे स्थानीय डॉक्टर चटर्जी (प्रसाद फार्मेसी) को बुलाया। तब पडितजी का रक्तचाप 165/85 था। शाम को डॉक्टर भौमिक अपने आप ही आये, वह घबराये हुए-से थे। उन्होने पडितजी का रक्तचाप देखा तो 190/90 था, जो थोड़ा तो कम था। उन्होने एडोल्फेन के चार टैबलेट रोगी को देने को कहा है। वे चुपचाप पडे रहते तो रक्तचाप जरूर कम हो जाता, पर वे सुनने को तैयार नही, एबनार्मल जो हो गये हैं।"

**गुरुवार, 19 अप्रैल :** "पडितजी का आज दिन भर बाहर के बडे कमरे मे लाकर रखा। वहाँ से वे घर से बाहर की हरियाली को देख सकते है। बच्चों की आज छुट्टी थी, इसलिए दोनो आज पापा के साथ ही रहे। आज फिर डॉक्टर भौमिक चीफ मेडिकल आफिसर के साथ आये। राहुलजी को इडन नर्सिंग होम मे ले जाने की बात है। वहाँ कुछ दिन रहने पर रक्तचाप की जाँच ठीक से कर सकेंगे। एक-डेढ सप्ताह रहना होगा। ठीक है, रह लेंगे।"

**शक्रुवार, 20 अप्रैल :** "आज मौसम ठीक न रहने से उनको घर के भीतर ही रखा। वे दिन भर शात रहे। बच्चों के साथ वे बडे प्रसन्न रहते हैं। मैं भी घर के काम, रोगी की सेवा तथा पत्रोत्तर लिखने मे सारे दिन व्यस्त रही।"

**शनिवार, 21 अप्रैल :** "मौसम अच्छा रहने से वे भी बहुत शात रहे दिन-भर। निश्चय ही रक्तचाप उतर गया होगा। बच्चों को पढने के लिए कहते रहते हैं। बच्चों ने उन्हे कुछ पढकर सुनाया भी।"

**रविवार, 22 अप्रैल :** "आज डॉ महादेव साहा कलकत्ता से आ गये। उनको पार्टी से पडितजी को देखने के लिए भेजा गया था। पडितजी आज शात रहे। साहाजी को उन्होने पहचान लिया और वे प्रसन्न भी हुए। पर दोपहर बाद उनका पारा गरम हो गया। रक्तचाप आज कितना है, पता नही चला।"

**सोमवार, 23 अप्रैल :** "पडितजी आज बाहर जाना चाहते थे, हम लोगो ने उन्हे मना किया तो वे क्रुद्ध हो गये। नार्मल तो वे हैं नही, अर्धविक्षिप्त की हालत है उनकी। पर हम इतने बीमार आदमी को बाहर कैसे ले जा सकते थे। वे बहुत ही नाराज रहे, उन्हे शात कराने मे बडी कठिनाई हुई। रोते रहे—बोलते रहे। बात बहुत ज्यादा करते हैं।"

**मंगलवार, 24 अप्रैल :** "आज दोपहर बाद वे कुछ उग्र हुए, गरमी के कारण भी होगा। शाम को डॉक्टर भौमिक ने आकर उनके रक्तचाप की जाँच की, जो 210/100 था। फिर से बहुत ज्यादा हो गया है। दो-चार दिन के अन्दर उनको नर्सिंग होम ले जाना होगा। रक्तचाप किसी प्रकार कम हो जाता तो अच्छा होता, मालूम नहीं कम क्यो नही होता। साहाजी बहुत अधिक बोलते हैं, जिससे रोगी को भी कष्ट होता है।"

**बुधवार, 25 अप्रैल :** "पडितजी बात-बात पर रोते हैं, साहाजी को देखकर और रोते हैं। पर मेरे साथ उतना नही करते। रक्तचाप आज भी ज्यादा रहा होगा, तभी तो उनकी यह अवस्था हो जाती है। वे सारे दिन कुछ न कुछ बोलते ही रहे, बच्चों की प्रतीक्षा भी कर रहे थे। आज उनके रक्त की जाँच हुई, चीनी की मात्रा 88-0 एम एल. है जो कुछ कम है। काश, उनका रक्तचाप घट जाता। अमृतसर से पंडितजी के मित्र स्वामी हरिशरणानन्दजी ने उनके लिए कुछ दवाइयाँ भेजी हैं। देने को तो दे दूँ, पर अभी दूसरी दवाइयाँ चल रही हैं। कभी-कभी बच्चे मुझे तग करते है, पर अपने पापा की बात सुन लेते हैं।"

**गुरुवार-शुक्रवार, 26-27 अप्रैल :** "पंडितजी का रक्तचाप अभी नार्मल से अधिक है, रक्त में चीनी अभी शून्य है। बोलते रहे, बीच-बीच मे अस्वाभाविक रोते भी रहे। किन्तु रात को 6-7 घंटे गहरी नींद सो लेते हैं। उनकी चिकित्सा के लिए उनके भक्त लोग सहायता भेज रहे हैं।"

**शनिवार, 28 अप्रैल :** "उन्हें अस्पताल ले जाने की बात चल रही है। उदयनारायण पाण्डे की चिट्ठी साहाजी के नाम की मिली। मेरे खिलाफ बहुत-सी बातें लिखी हैं। लिखा है-'राहुलजी की बीमारी का लाभ उठाकर मैं पैसे बटोर रही हूँ।' यदि राहुलजी के भक्त, उनके साहित्य के प्रेमी लोग उनकी चिकित्सा के लिए आर्थिक सहायता भेजते हैं तो मैं क्या करूँ। रुपये बटोरने का तो प्रश्न ही नहीं उठता। बीमार के इलाज में पैसा पानी की तरह बहाया भी तो जा रहा है। मैंने चन्दे के खिलाफ पत्र लिखकर हिन्दी दैनिकों में छपवा दिये।"

चन्दा संग्रह न करने के लिए अनुरोध करते हुए मैंने जो शब्द लिखे थे, इस प्रकार हैं :

### महापंडित राहुल सांकृत्यायन तथा चन्दा

*आदरणीय सम्पादक महोदय,*

*आपके विशिष्ट पत्र के द्वारा मैं लोगों का ध्यान इस ओर आकर्षित करना चाहती हूँ-*

*विभिन्न स्थानो से आदरणीय राहुलजी के भक्तो के पत्र आते रहते हैं, जिनमें लिखा रहता है कि उनकी बीमारी को लेकर लोग अत्यन्त चिन्तित हैं तथा उनकी दयनीय अवस्था का वर्णन करके चंदे एकत्रित किये जा रहे हैं। हम लोग बहुत दूर रहते हैं और वे सब समाचार पत्र हमारे पास नहीं पहुँचते जिनमें राहुलजी के बारे में कुछ समाचार छपे हो। समाचारो मे क्या लिखे जाते हैं, यह भी पता नहीं रहता। इधर सुनने में आया है कि स्थान-स्थान पर नई-नई कमेटिया बन रही हैं और चंदे एकत्रित किये जा रहे हैं। हो सकता है कि वे सभी सज्जन अपने प्रिय साहित्यकार की जीवन-रक्षा के लिए यह सब कर रहे हैं। किन्तु मैं सब लोगो से विनम्र निवेदन करती हूँ कि इस तरह की किसी कमिटी की स्थापना न करे और श्री राहुलजी की चिकित्सा के लिए चंदा एकत्र करने का कष्ट भी न करें। हमें तो उन सभी सज्जनो की शुभ-कामनाएँ ही पर्याप्त हैं। उनकी उतनी बुरी हालत नहीं है, जैसा कि लोग समझते हैं।*

*श्री राहुलजी का रोग असाध्य है। इस समय तो पैसे से भी बढ़कर उचित चिकित्सा की व्यवस्था करने की आवश्यकता है। कहाँ किस स्थान पर या किस विशेषज्ञ डॉक्टर से उनके रोग का समुचित इलाज हो, हमें इसकी ओर अधिक ध्यान देना है। कमेटियाँ बनाकर चदे एकत्रित करके भी उसका कोई सदुपयोग न होगा, जब तक कि चिकित्सा की उचित व्यवस्था न हो।*

*श्री राहुलजी कलकत्ते के अस्पताल मे तीन महीने रहे और वहाँ उन्हे उच्चतम चिकित्सा सुलभ थी। तब भी काफी रुपये खर्च किये जा चुके हैं। बिहार, उत्तर प्रदेश, पश्चिम बगाल तथा केन्द्रीय सरकार से उनकी चिकित्सा के लिए सहयोग मिला है। इधर इन सरकारो का ध्यान राहुलजी की अस्वस्थता पर विशेष तौर से गया है, और उचित चिकित्सा की व्यवस्था हो जाने पर सरकार शायद और भी सहयोग दे। यो भी श्री राहुलजी के भक्तगण अपने प्रिय साहित्यकार की जीवन-रक्षा के लिए भेट, सहानुभूति, सद्भावना तथा शुभकामनाएँ एवं प्रार्थनाएँ भेजते रहते हैं। उनके प्रति प्रेम दर्शाने में लोग पीछे नहीं रहे हैं। फिर राहुलजी की अवस्था एकदम दयनीय होने का सवाल ही नहीं उठता। उनके सम्मान की रक्षा करते हुए इस तरह की कमेटियो की स्थापना बन्द होनी चाहिए। जिन सुहृद जनो ने उनकी चिकित्सा के लिए सहयोग दिया है, उन सबके प्रति मेरा हार्दिक धन्यवाद।*

*भवदीया*
*कमला सांकृत्यायन*

*राहुल निवास,*
*दार्जिलिंग।*

**रविवार, 29 अप्रैल :** "घनघोर वर्षा हुई, पर शाम को मौसम खुल गया। जया-भैया पुष्प प्रदर्शनी देखने

जिमखाना क्लब मे गये। मैं तो पंडितजी को छोड़कर कहीं नहीं जा सकती। जाने की इच्छा भी नहीं होती। वे आजकल शात रहने लगे हैं। रक्तचाप तो कम नही हुआ होगा, पर उतना नहीं बोलते। रात को अच्छी तरह से सो लेते हैं।"

**सोमवार, 30 अप्रैल :** "यहाँ बहुत जल्दी बारिश शुरू हो गई है। मौसम खराब रहने पर मन भी उदास हो जाता है। पडितजी आज दिन-भर शात रहे, किन्तु अभी रोना बन्द नहीं हुआ है। ऐसी हालत में भी वे पैसो की बहुत चिन्ता करते हैं। आज बार-बार पूछते रहे–'तेरे पास पैसा है ? रुपया कहाँ से आता है ? खर्च कैसे चलता है ?' मैंने कहा–'मेरे पास बहुत पैसे हैं, कोई चिन्ता की बात नहीं, आपने ही तो मुझे दिया था।' फिर भूल गये और यही प्रश्न दुहराते रहे। बेचारे, हमारे भविष्य की चिन्ता करते-करते ही वे इस असाध्य मानसिक रोग के शिकार हो गये। कल उन्हे अस्पताल ले जाना है।"

## मई 1962 दार्जिलिंग के अस्पताल मे

**मंगलवार, 1 मई :** "आज सुबह से ही बारिश हो रही थी। पर शाम को अचानक मौसम साफ हो गया। उन्हे एम्बुलेन्स गाडी पर लिटाकर अस्पताल (इडेन सेनिटोरियम) ले गये। उन्हे स्ट्रेचर पर लिटाकर ले जाते समय मेरा हृदय रो रहा था। बहुत ही दुःख हुआ। इडेन नर्सिंग होम के केबिन नम्बर 6 में उनको रखा गया है। कमरा स्वच्छ और खुली जगह है। साहाजी उनके साथ मे रहेंगे। खाना तथा नाश्ता आदि घर से ले जाना होगा। शाम की चाय भी घर से ही। चार बार अस्पताल और घर पैदल आने-जाने मे मुझे बडी दिक्कत होगी, पर और कोई उपाय भी नही है।"

**बुधवार, 2 मई :** "आज तीन बार अस्पताल गई। पहाड की चढाई-उतराई मे इतना चलना पडा, कचूमर निकल गई मेरी तो। आज राहुलजी का रक्तचाप 190/90 रहा। वे फिर घर ले चलने के लिए कह रहे थे। इसका मतलब इस एबनार्मलिटी की अवस्था मे भी वे घर और अस्पताल के भेद को महसूस करते रहे हैं। इतनी चेतना तो उनमे है, पर कुछ दिन तो उनको इसी नर्सिंग होम मे रहना होगा। बच्चे स्कूल से आकर शाम को पापा से मिलने गये। यहाँ की नर्से बहुत अच्छी हैं। रोगी के प्रति बडी सहानुभूति रखती हैं। रात को घर लौटते मैं बहुत ही थक गई।"

**गुरुवार, 3 मई :** "आज भी तीन समय मैं अस्पताल गई। पडितजी के लिए पथ्य और साहाजी के लिए नाश्ता और भोजन पहुँचाना था। आज डी. एम. ओ. (डिस्ट्रिक्ट मेडिकल आफिसर) ने भी उनकी डॉक्टरी जाँच की। रक्तचाप सुबह और शाम को 180/90 रहा। अस्पताल मे तो उनको चुप रहना पडता है, हल्ला नही कर सकते। टहलने पर जोर देते हैं। वे खाना ठीक से खा लेते हैं। खुद नहीं खा सकते, खिला देना पडता है। पेशाब-पाखाना भी ठीक है। आज कई जगहों से मनीआर्डर आये। चन्दा तो मैंने माँगा नहीं, बल्कि मना कर दिया था, परन्तु भेजनेवाले भेजते जा रहे हैं, कैसे रोकूँ उन लोगो को।"

**शुक्रवार, 4 मई :** "आज चार बार अस्पताल जाना पडा–नाश्ता–भोजन-चाय-भोजन लेकर। उन्होंने खाना ठीक से खाया। मुझे देखकर रोते हैं। आज मेरी छोटी बहन गगा कलिम्पोग से आई थी उनको देखने के लिए। उन्होंने गगा को पहिचान लिया।

"अस्पताल और घर करते-करते मैं बहुत थक जाती हूँ। पत्र बहुत से आ रहे हैं, परन्तु पत्रोत्तर लिखने का समय ही नहीं मिलता। आज शाम को राहुलजी का रक्तचाप 180 के आसपास रहा। शाम को अपसेट हो जाने से यह कुछ अधिक हो जाता है।"

**शनिबार, 5 मई :** "आज तीन बार अस्पताल जाना हुआ। चलते-चलते मेरा बुरा हाल हो रहा है। उनका रक्तचाप सबेरे कम रहता है और शाम को चढ जाता है। आज वे गुस्से हो गये, टहलने पर अधिक जोर देते हैं, रोते भी रहते हैं। शाम को प्रेशर 200/100 तक चला गया था। शात रहना चाहिए उन्हें, बोलने में तो गडबड़ी करते ही हैं।"

**रविवार, 6 मई :** "चारों टाइम अस्पताल जाना पड़ा। आज उनका रक्तचाप थोड़ा कम हुआ है। खाना

ठीक से खाते हैं, 'भूख भूख' करते रहे हैं, पर डायबेटिज के कारण मात्रा से अधिक भोजन नहीं दे सकते। बच्चों की बहुत ज्यादा याद करते रहते हैं।"

**सोमवार, 7 मई :** "चार बार नर्सिंग होम गई। आज रक्तचाप कुछ कम हुआ था उनका।

"नागार्जुन ने 'साप्ताहिक हिन्दुस्तान' में मेरे खिलाफ लेख लिखा-'जब से कमला सांकृत्यायन राहुलजी को दार्जिलिंग ले गईं, तभी से वे बहुत बीमार रहते हैं। उनकी आमदनी में से एक हिस्सा उनके 24 वर्षीय बेटे इगोर को मिलना चाहिए। राहुलजी जवान पुत्र को देखने के लिए हमेशा ही तरसते रहे हैं। राहुल-सहायता समिति नाम की कमिटी बननी चाहिए। उसमें भिन्न-भिन्न स्थानों के 9 सदस्य हों। राहुलजी के लिए आयी धनराशि कमिटी में चली जायेगी।'"

राहुलजी को गम्भीर रूप से बीमार पड़े 6 महीने हो गये, पर आज तक मिस्टर नागार्जुन उनको देखने नहीं पधारे। इसके लिए बहाना बनाते हुए उन्होंने उस लेख में यह भी लिखा था-"दार्जिलिंग भारत-चीन का सीमान्त क्षेत्र है। बिना पासपोर्ट के वहाँ नहीं जाया जा सकता। इसलिए राहुल के मित्र राहुल को देखने दार्जिलिंग नहीं पहुँच सकते। उनको प्रयाग-आजमगढ़-दिल्ली-शिमला ऐसे ही एक स्थान में रखना होगा।"

नागार्जुन नामक उस व्यक्ति ने कमला के साथ हमेशा 'सौतिया डाह' रखी (उस द्वेषपूर्ण लेख का जवाब बाद में भदन्त आनन्द कौस्ल्यायनजी ने अलग लेख के रूप में दिया था, जो विहार-बंगाल के हिन्दी दैनिको में प्रकाशित हुआ था)।

सौतिया डाह रखनेवाले स्वार्थी व्यक्ति से और हो ही क्या सकता था। मेरे राहुलजी के पास आने से पहिले ऐसे स्वार्थी व्यक्ति ने राहुलजी के धन और नाम पर खूब ऐश किया था और मेरे आने से वह सब बन्द हो गया था, इसलिए नागार्जुन जैसे स्वार्थी व्यक्ति ने मेरी उस विपत्ति की घड़ी में मेरे खिलाफ इसी तरह जहर उगला था और आज भी उगल रहा है। परन्तु उस समय मैंने किसी की परवाह नहीं की और न आज करती हूँ। मेरा कर्तव्य तो राहुलजी की सेवा करना था सो मैं करती ही आ रही थी। उन्होंने मेरा हाथ थामा भी इसीलिए था कि बुढ़ापे में मैं ही उनकी देखभाल और सेवा कर सकती हूँ। परन्तु उस समय मिस्टर नागार्जुन का लेख पढ़कर मुझे बहुत दुःख हुआ था। मैं दौड़ती हुई अस्पताल गई। साहाजी जो राहुलजी के साथ अस्पताल में ही रहे थे उनको यह बात बतला दी, पंडितजी को भी सुना दिया। उन्होंने समझा या नहीं समझा, किन्तु वे रो रहे थे बेचारे। काश, आज वे बोल सकने की हालत में होते तो गैर लोगों को ऐसी नीच बातें कहने की हिम्मत न होती।

कम्युनिस्ट पार्टी की नेशनल कमिटी की बैठक में राहुलजी की बीमारी के प्रति शोक प्रकट किया गया था।

**मंगलबार, 8 मई :** "आज मै तीन बार अस्पताल गई। चलते-चलते मेरा मरण हो जाता है। राहुलजी का रक्तचाप आज उतरा है-150/90 के आसपास है। किन्तु उनका एबनार्मल रोना कम नही हुआ है। बच्चों की याद करते हैं, भैया (जेता) को खोजते है। उनकी बीमारी के सम्बन्ध मे पूछताछ के बहुत-से पत्र आ रहे हैं।"

**बुधबार, 9 मई :** "चार बार नर्सिंग होम जाना पड़ा। अभी उनको छुट्टी नहीं मिली है। शायद कल मिले।' दिल्ली से पत्र आया है-राहुलजी को इलाज के लिए सोवियत यूनियन ले जाया जायेगा। किन्तु मैं वहाँ नहीं जा सकती, क्योंकि राहुलजी की पहली पत्नी रूस में है, मैं वहाँ जाकर झगड़ा करूँगी, भारत की नाक नीची हो जायेगी। यदि लोग ऐसा सोचते हैं तो मैं क्यो जाऊँ ? मेरे जाने के खर्च के लिए उतना रुपया कहाँ से आयेगा ?

"कल राजभवन में मुझको बुलाया है, शायद मेरे काम के बारे में बात होगी। मुझे नौकरी की तलाश है, यहाँ से दूर राँची में Women's College में मुझको नौकरी मिल रही थी, पर राहुलजी ने जाने नहीं दिया था, कहा था-तुम जाओगी तो हमें कौन देखेगा ?"

**गुरुबार, 10 मई :** "आज सुबह अस्पताल जाकर पंडितजी को देख आई। फिर 10 बजे राजभवन गई। यहाँ पश्चिम बंगाल के शिक्षा सचिव डी. पी. आई. डॉ. धीरेन्द्रमोहन सेन से मिली। सभी बातें पूछीं उन्होंने-मेरी

शिक्षा के बारे मे, राहुलजी के बारे मे भी। एक एप्लिकेशन लिखकर लाने को कहा है। मुझे आश्चर्य हुआ जब सेन महाशय ने यह पूछा कि–'राहुलजी तो सोशलिस्ट पार्टी के सदस्य रहे थे, क्या आपको पता है ?' मुझे उस बारे मे कुछ मालूम नही था। मैं तो उनको कम्युनिस्ट पार्टी के सदस्य के रूप में ही जानती थी। यह सब पूछने की क्या जरूरत थी ? पश्चिम बगाल की कांग्रेसी सरकार मुझे नौकरी देगी, इसकी आशा मुझे नही थी।

"आज शाम को 4 बजे पडितजी को अस्पताल से घर ले आई। आज उनका रक्तचाप 155/85 था। डॉक्टर से भेट न हो सकी। अब सप्ताह मे दो बार डॉक्टर को घर मे बुलाना होगा। उनके रक्तचाप की जॉच होती रहनी चाहिए।"

**शुक्रवार, 11 मई :** "दिन सामान्य ढग से बीता। पडितजी आज दिन-भर रोते रहने के मूड मे थे, अतः रोते ही रहे। पर यह रोना अस्वाभाविक है। खूब भूख लगती है उनको, बार-बार खाना माँगते रहते हैं। मछली खिला देती हूँ। आज नौकरी के लिए एप्लिकेशन नही लिख पाई, समय ही नहीं मिला।"

**शनिवार, 12 मई :** " दिन पूर्ववत् ही बीता। आज एप्लिकेशन लिखकर राजभवन भिजवा दिया। साहाजी को गवर्नर पद्मजा नायडू ने 15 तारीख को राजभवन बुलाया है। यदि मुझको लोरेटो कॉलेज में काम मिल जाता तो समस्या हल हो जाती। क्या करे, कही भी मन टिकता नही। पंडितजी आज शात रहे।"

**रविवार, 13 मई :** "वे आज भी शात रहे। रोना कम हुआ। उनकी स्मरणशक्ति मे सुधार मालूम नही हो रहा। आज उनका रक्तचाप कितना रहा, यह भी पता नहीं लगा। 'हाँ-हूँ' करते रहे दिन-भर, रात-भर भी। रात को खूब गहरी नींद सोते हैं, करीब-करीब 12 घटा तो सो ही लेते हैं। उनको बहुत भूख लगती रहती है, पर भोजन की मात्रा बढ़ाने मे डर लगता है।"

**सोमवार, 14 मई :** "उदयनारायण पाण्डे का पत्र आया, मुझको खूब डाँटकर लिखा है। वे लोग राहुलजी को आजमगढ मे रखकर इलाज कराना चाहते हैं, परन्तु मैं ले जाने नही देती। इसी तरह की बाते लिखी हैं। पडितजी आज शात ही रहे, बोले भी बहुत कम।"

**मंगलवार, 15 मई :** "साहाजी राजभवन गये। गवर्नर कुमारी पद्मजा नायडू से उनकी बात हुई। राहुलजी के बारे मे विभिन्न पत्रो मे उनकी सहायता के लिए जो अपीले छप रही हैं, इससे गवर्नर बहुत नाराज हैं। पर अपीले छपने के बाद ही न सरकार के कान मे जूँ रेगी है। अपीले बन्द करवाने को कहा है उन्होने (अपीले मैंने नही छपवाई थीं)। मेरे लिए लोरेटो मे काम दिलवाने की व्यवस्था कर रही हैं। कलकत्ता के पी. जी अस्पताल मे राहुलजी की अवस्था श्रद्धेय बच्चनजी स्वय देखकर गये थे। उन्होने ही अपनी ओर से 'साप्ताहिक हिन्दुस्तान' मे एक अपील छपवा दी थी। उस समय हर कोई राहुलजी के स्वास्थ्य के प्रति चिन्तित था।"

**बुधवार, 16 मई :** "शाम को वर्षा हुई। वे शात रहे आज। शाम को डॉक्टर भौमिक आये। राहुलजी का रक्तचाप आज 180/90 था। वे टहलने पर जोर देते हैं, पर अब टहलना बिल्कुल बन्द करना है। वे उत्तेजित भी रहा करते हैं। जब रूस जाने की बात मैंने उनको बता दी तो कहने लगे–'चलो, चलो'। रात को उन्हे अच्छी नीद आती है। मेरे मन मे तरह-तरह की चिन्ताएँ हैं, भविष्य की चिन्ता, बच्चो की चिन्ता आदि-आदि। कैसे इन चिन्ताओ का समाधान होगा ?"

**गुरुवार, 17 मई :** "दिन सामान्य बीता। वे शात रहे। पर आज वे अधिकतर गडबड ही बोलते रहे। निराशा हो आती है। इतनी चिकित्सा और दवाओ के बावजूद वे स्वस्थ होने मे नहीं आ रहे हैं। समझ मे नही आता कि मैं क्या करूँ ?"

**शुक्रवार, 18 मई :** "कल मेरे जीजाजी राधामोहन बाबू पडितजी को देखने कलिम्पोग से आये थे। आज भी वे घर पर आये और देर तक पडितजी के साथ बैठे रहे। वे आज बहुत शात रहे, बीच-बीच मे रूस जाने के बारे मे भी पूछते रहे।"

**शनिवार, 19 मई :** "दिन साधारण बीता। वे आज 10 बजे तक सोते रहे। बडी घबडाहट हुई, उनको जगाना पडा। दिन में भी वे कम ही बोले। शाम को डॉक्टर आये। उनका रक्तचाप 195/85 था। शांत रहना

चाहिए उनको—ऐसा डॉक्टर ने कहा।

"श्री विष्णु प्रभाकरजी के पत्र से मालूम हुआ कि राहुलजी के नाम पर चंदे जमा करने के लिए कई कमेटियाँ बनाई गई हैं। रोक देना चाहिए। मैं लेख लिखकर भेज रही हूँ। (बाद मे मैंने विभिन्न पत्रो मे सूचना छपवा दी, चंदा जमा करने की रोक लगाते हुए) शाम को सेंट जोसेफ, सेंट पाल तथा गवर्नमेंट डिग्री कॉलेज के तीन हिन्दी प्रोफेसर पडितजी को देखने के लिए आये।"

**रविवार, 20 मई :** "वे दिन-भर शात और चुपचाप रहे। मेरा मन खिन्न रहता है। वे बीमार हैं, स्वस्थ नहीं हो रहे, दुनिया-भर की चिन्ताएँ मुझे घेरे रहती हैं।"

**सोमवार, 21 मई :** "आज राहुलजी के कुछ फोटो लिये, लोग माँगते हैं। शात रहे वे, ज्यादा बोले भी नहीं। माहाजी राधामोहन बाबू के साथ कलिम्पोंग गये थे, आज भी वे नही लौटे। मैं तो पडितजी को छोड़कर कहीं नही जा सकती।"

**मंगलवार, 22 मई :** "आज वे टहलने के लिए बहुत जोर देते रहे। मानते नही, उठ-उठकर चल देते हैं। दिल्ली से 'हिन्दी टाइम्स' का अक आया। इसमे भी नागार्जुन ने मेरे खिलाफ लिखते हुए यह लिखा है—मुझे इगोर और लोलादेवी को भारत बुलाना चाहिए। उनके आने से राहुलजी अवश्य ठीक हो जायेंगे। पर यह नहीं लिखा कि उन दोनो के आने के लिए खर्च की व्यवस्था मैं कैसे करूँगी ?"

**बुधवार, 23 मई :** "आज डाक्टर बहुत देर करके आये। तब वे भोजन कर रहे थे। भोजन के बाद रक्तचाप नापने पर 220/105 था। इतना अधिक तो नही होना चाहिए था। आज वे सोये भी बहुत अधिक। दिन मे कई बार टहलने की कोशिश करते रहे। एकदफे दरवाजा खोलकर चुपचाप बाहर निकल गये। जब मैं बुलाने गई तो वे गिर पडे। ताकत ही नही। पैर की एक उँगली मे चोट आई। उनको उठाना भी मुश्किल हो जाता है। घुमक्कडराज को बीमारी मे भी टहलने का बडा शौक है, क्या करे। उनको देखने के लिए काफी लोग-बाग आये।"

**गुरुवार, 24 मई :** "आज कुछ वर्षा हुई। शाम को डॉक्टर भौमिक अपने आप ही आये। राहुलजी की जाँच की। कह रहे थे आज प्रेशर कम है। क्यो न कम होता। आज वे बहुत शात रहे, बाहर जाने के लिए एक बार भी जिद नही की। पूरे 13 घटे सोये थे।

"डॉक्टर भौमिक बता रहे थे—यहाँ के डिप्टी कमिश्नर के पास खबर आई है कि केन्द्रीय सरकार ने राहुलजी को वेल्लोर ले जाने का खर्चा सैंक्शन किया है। पर अब तो वे वेल्लोर क्या जायेंगे। डॉक्टर के बताये बिना उनका कही आना-जाना बहुत मुश्किल है। सोवियत सघ जाने की बात चल रही है, कही उधर ही जाना पड जाय। उनके स्वास्थ्य मे कोई विशेष परिवर्तन मालूम नही होता।"

**शुक्रवार, 25 मई :** "दिल्ली से श्री सच्चिदानन्द शर्मा का पत्र आया, लिखा है—राहुलजी को सोवियत सघ ले जाने की बात तै सी हो गयी है। शायद 10-15 दिन मे वहाँ से बुलावा आ जाये। मेरे पासपोर्ट के बारे मे पूछा है। सोचा था कि न जाना पडे। मेरे जाने मे मेरे दुश्मनो को आपत्ति होगी। पर अब जाने की सम्भावना दिखाई दे रही है। इधर बच्चे और घर की चिन्ता है, उधर इतनी लम्बी यात्रा एक एबनार्मल बीमार आदमी को लेकर कैसे करूँगी ? यह सोचने की बात है।

"उत्तर प्रदेश सरकार ने फिर 1500 रुपया सैंक्शन किया है और जून महीने से प्रतिमाह 150 रुपया के हिसाब से एक वर्ष के लिए राहुलजी को एलाउन्स दिया जायेगा। मुझे तो चारो ओर की चिन्ताएँ घेरे रहती हैं। इन सबसे मुक्ति कैसे मिलेगी ?"

**शनिवार, 26 मई :** "आज उनकी तबियत पहले से ज्यादा खराब रही। बेहोशी-सी आई थी उनको। करीब-करीब 18 घटे सोये, मधुमेह मे पेशाब मे या ब्लड मे चीनी अधिक बढ जाने से भी नीद आती है रोगी को। बेहोशी में बिस्तर भिगो देते हैं, यही मेरे लिए मुश्किल है। आज डॉक्टर भी नही आये। बहुत-सी चिट्ठियाँ आईं आज भी।"

## पुनः नर्सिंग होम में दाखिल

**रविवार, 27 मई :** "तीन दिन से ये बहुत अधिक सो रहे थे। आज तो खड़े भी न हो सके। आँखें खोल ही नहीं रहे थे। अतः शाम को डॉक्टर भौमिक को बुलाया। उन्होंने इनको अस्पताल ले जाने की सलाह दी। शाम को फिर उन्हें इडेन सेनिटोरियम ले गये। रात को भी वे सोये रहे। आँखें खोलने का प्रयत्न करते थे, किन्तु पलकें बोझिल थी। उनकी हालत देखकर घबराहट होती है। शायद सेडेटिव का असर हो। नयी दवा दे रहे हैं, उसी की वजह से ऐसा हुआ है। डॉक्टर भौमिक ने कलकत्ता से स्पेशलिस्ट को बुलाने को कहा है। आज रात को पंडितजी ने खाना भी ठीक से नहीं खाया।"

**सोमवार, 28 मई :** "मैं चारों समय अस्पताल गई। उनके ब्लड की रिपोर्ट आई। सुगर की मात्रा अधिक हो गई है। पर वह तो खाने के बाद टेस्ट किया गया था, कुछ कम भी हो सकता है। डॉक्टर भौमिक को राहुलजी की किडनी खराब हो जाने की आशंका है। परन्तु पेशाब तो वे बहुत करते हैं। हो भी सकता है, खतरनाक बीमारी है यह। बड़ी घबड़ाहट होती है, क्या करें। सुबह चाय-नाश्ता लेकर गई तो वे सो रहे थे, पर दोपहर बाद कुछ बोल रहे थे।

"आज पी. जी. हास्पिटल, कलकत्ता के डॉक्टर जे. सी. गुप्ता को ट्रंक-काल किया है। वह परसों आ जायेंगे। वह आकर एक बार राहुलजी को अच्छी तरह देख लें तो हमें सन्तोष होता। दवाएँ कलकत्ता से ही मँगानी पड़ेगी। आज उनका रक्तचाप 150/80 रहा। गवर्नर पद्मजा नायडू ने अपने पी. ए. श्री अशोक बसु को हमारे घर भेजा था।"

**मंगलवार, 29 मई :** "अस्पताल चारों समय गई। बहुत थक जाती हूँ। जया-जेता के लिए टोपी बरसाती खरीदने के लिए भी जाना पड़ा। आज सबेरे तो पंडितजी सो रहे थे, पर शाम को आँखें खोलकर बैठे हुए थे। घर ले जाने के लिए जिद कर रहे थे, रो भी रहे थे। उन्हें पेशाब बहुत हो रही है।"

**बुधवार, 30 मई :** "आज शाम को कलकत्ता से डॉक्टर जे. सी. गुप्ता यहाँ अस्पताल पहुँच गये। उन्होंने राहुलजी को अच्छी तरह से देखा। बतलाया—'उनका ब्लड शुगर, यूरिया, एन. पी. एन. बढ़ गया है।' ब्लड प्रेशर की दवा बन्द कर दी। अन्य दवाइयाँ दी जाने लगीं हैं। राहुलजी आज दोपहर तक सो रहे थे, आँखें बन्द-बन्द हुई जा रही थी। रात को डॉक्टर जे. सी. गुप्ता ने मुझे अस्पताल में बुला भेजा। अब रोगी को शीघ्र कलकत्ता ले जाने के लिए कह रहे थे। जब कहते है तो ले ही जाना चाहिए।

"मुझे बच्चों की चिन्ता होती है। उनकी देखभाल करनेवाला भी कोई नहीं है। परेशानियों के कारण मुझे ठीक से नींद भी नही आती।"

**गुरुवार, 31 मई :** "शाम को डॉक्टर जे. सी. गुप्ता के आने की बात थी, पर नहीं आये। आज ही कलकत्ता वापस चले गये। उनका चार्ज प्रतिदिनि 1000 रुपया है। यहाँ आने की चार्ज आदि कुल मिलाकर कुल 2200/- रुपये का हिसाब चुकता कर दिया। सबेरे पंडितजी को एक बार देखा था। ब्लड प्रेशर अधिक नहीं है, तो भी वे बहुत सो रहे हैं। 12 बजे दिन तक तो वे सोते ही रहते हैं, यह सोना नार्मल नहीं है। रात को पेशाब पर भी कन्ट्रोल नहीं कर पाते। आज मुझे बहुत अधिक चलना पड़ा, जिससे बड़ी थकान हो गई। पंडितजी की दवाइयों के लिए कलकत्ता में टेलीग्राम दे दिया, यहाँ तो कही भी नहीं मिलती, बड़ी मुश्किल है।"

## जून 1962

**शुक्रवार, 1 जून :** "अस्पताल चार बार गई। उनका सोना अभी तक कम नहीं हुआ है। ब्लड शुगर कुछ बढ़ गया है। भोजन में मछली और दाल को बन्द कर दिया है। एकदम सादा खाना खा रहे हैं। बच्चों की याद करते हैं। कलकत्ता जाना भी हो तो 15 जून से पहले तो मुश्किल ही दीखता है।"

**शनिवार, 2 जून :** "चारों समय अस्पताल दौड़ना पड़ा मुझ को। दोपहर बाद श्री रतनलाल ब्राह्मण राहुलजी को देखने अस्पताल आये। दवाइयाँ यहाँ मिलती नहीं, बड़ी मुश्किल है। अभी कलकत्ता से दवाइयाँ नहीं आईं।

कर्सियांग में भी कहला भेजा है। उनका सोना आज थोड़ा कम हुआ।"

**रविवार, 3 जून :** "रोज की तरह आज भी चारों समय अस्पताल दौड़ी। घर में भी रँगाई-पुताई हो रही है, बहुत ज्यादा काम रहता है मुझे। फुरसत जरा भी नहीं मिलती, बहुत थक जाती हूँ। वे थोड़े अच्छे हुए हैं। अब जया-जेता का नाम ले लेते हैं। बच्चों के कपड़े आदि कल खरीद देना है।"

**सोमवार, 4 जून :** "राहुलजी अभी अस्पताल में ही हैं। उनको देखने, भोजन आदि पहुँचाने मैं चार बार गई। आज वे थोड़े ठीक थे।"

**मंगलवार, 5 जून :** "चारों समय अस्पताल जाना पड़ा। कलकत्ता से दवाइयाँ आ गईं। वे कल से पेशाब बहुत कम कर रहे हैं, आज तो और भी कम। ब्लड प्रेशर 180/80 है। खाने में बहुत कन्ट्रोल रखा गया है।"

**बुधवार, 6 जून :** "जेता कई दस्त आने के कारण बहुत कमजोर हो गया है। बेचारा, दिन में खाना भी अच्छा नहीं मिलता, ठण्डा खाना खाना पड़ता है। उसे बड़ी तकलीफ होती है।

"सुबह-दोपहर-शाम और रात को चारों समय मुझे अस्पताल जाना पड़ा। वे आज कुछ अच्छी हालत में हैं। रक्तचाप 180/90 है, पर वे अधिक बोलते हैं। अस्पताल में साहाजी उनके साथ रहते हैं। दिल्ली से पत्र आया है, सोवियत संघ जाने में कुछ समय लगेगा।"

**गुरुवार, 7 जून :** "आज तीन बार अस्पताल गई। वे बहुत अधिक बोलते हैं, पर बातों में कोई क्रम नहीं है। शाम को उनका रक्तचाप 205/105 था। दवाएँ मिलती भी नहीं, क्या करें। जेता की तबियत आज थोड़ी सुधरी है।"

**शुक्रवार, 8 जून :** "नियमानुसार चार बार अस्पताल गई। वे कुछ ठीक दिखाई दिये, ठीक से सोये भी।"

**शनिवार, 9 जून :** "चारों समय अस्पताल गई। बरसात के कारण काफी भीगना पड़ा। रात को जब लौट कर आई तो देखा जेता को तेज बुखार था। बेचारा रो-रोकर सोया। दिन में स्कूल से पानी में भीगकर आया था। घर में भी पानी में खेलते रहे, किसी की सुनते नहीं। मुझे भाग-दौड़ से ही फुरसत नहीं। लगता है कि परेशानियाँ कभी खत्म न होंगी।"

**रविवार, 10 जून :** "चार बार अस्पताल जाना पड़ा। घर में कोई ऐसा व्यक्ति नहीं जो मेरी मदद कर सके। दोपहर को घर में जब मैं जेता के पास बैठी थी, उसी समय भदन्त आनन्द कौसल्यायनजी आये। वे राहुलजी को देखने आये थे, इसलिए उनको इडेन अस्पताल ही भेज दिया। जेता (भैया) को दिन-भर बुखार रहा, शाम को वह 104° डिग्री तक पहुँच गया। बहुत डर लगा। डॉक्टर भौमिक को बुलाना पड़ा। उन्होंने कुछ दवाइयाँ लिख दीं। पर रात को यहाँ दवाइयाँ मिलें तब न।

"अस्पताल में पंडितजी आज शान्त रहे। घर जाने के लिए बीच-बीच में मचल भी रहे थे। भदन्त आनन्दजी को उन्होंने पहिचान लिया। राहुलजी को इस हालत मे देखकर भदन्तजी ने अपने मनोभाव को एक सुन्दर लेख में अभिव्यक्त किया है। उन्होंने कमलाजी पर आई विपत्तियों तथा भागदौड़ एवं जेता की बीमारी आदि का भी उल्लेख किया है। वह इस समय श्रीलंका से इतनी दूर दार्जिलिंग आये थे राहुलजी को देखने। उनको तो दार्जिलिंग आने में पासपोर्ट की जरूरत नहीं पड़ी थी। अपने पुराने मित्र को अपने पास पाकर राहुलजी को प्रसन्नता हुई। मैंने तथा साहाजी ने पंडितजी की बीमारी का सारा ब्यौरा उनको बतला दिया। आज मेरी माँ भी पंडितजी को देखने कलिम्पोंग से आईं।"

**सोमवार, 11 जून :** "जेता का बुखार आज कुछ कम हुआ। मैं तीन बार अस्पताल गई। भदन्त आनन्दजी राहुलजी के साथ बराबर अस्पताल में ही रहे। वे काफी अच्छी तरह से बोलते हैं।"

**मंगलवार, 12 जून :** "नियमित रूप से मुझे चार बार अस्पताल का चक्कर लगाना पड़ा। वे शांत रहे आज। भैया आज भी स्कूल नहीं जा सका। उसे अब बुखार नहीं है, पर वह बहुत कमजोर हो गया है।"

**बुधवार, 13 जून :** "आज बहुत बारिश हुई। चारों समय मैं अस्पताल गई। वे आजकल शांत रहते हैं। रक्तचाप 160/80 है। एक दिन 205/105 हो गया था। खाना ठीक से खा रहे हैं। गहरी नींद सोते हैं। अभी दिल्ली से कोई खबर नहीं आई है। भदन्त आनन्दजी आज वापस चले गये। उनके आने से पंडितजी को बहुत

शांति मिली।"

**गुरुवार, 14 जून :** "तीन बार अस्पताल का चक्कर लगाया। वे कुछ ठीक लग रहे हैं। बातचीत भी ढंग से कर रहे हैं। उनको अच्छे हो जाने की आशा बँधी है। कल उनको घर ले जाना होगा। भैया आज से स्कूल जाने लगा। यहाँ के अस्पताल की नर्सें बहुत ही अच्छी हैं। रोगी का बहुत ध्यान रखती हैं। आज तीन नर्सें हमारे घर भी आई थीं।

## अस्पताल से घर

**शुक्रवार, 15 जून :** "आज दिन में खूब बारिश हुई, परन्तु शाम को मौसम खुल गया। अस्पताल से राहुलजी को पाँच बजे घर ले आये। अस्पताल पहुँचाने और घर ले आने में एम्बुलेन्स और स्ट्रेचर का सहारा लेना पड़ता है, वे तो एक कदम भी नहीं चल सकते। घर पहुँचने पर फिर वे अपने घर की पहिचान नहीं कर सके। उनको सँभालना मुश्किल हो गया। अच्छे होंगे कि नहीं, कहना मुश्किल है।"

**शनिवार, 16 जून :** "घर ही में रहे, कहीं जाना तो अब नहीं हो सकता। बड़ी उदासी और चिन्ता से दिन कट रहे हैं। काम न मिलने से मन और दुःखी हो जाता है। पडितजी की हालत देखती हूँ तो निराशा उमड़ आती है। आखिर जायें तो किस तरह ?"

**रविवार, 17 जून :** "घर ही मे रहे, कहीं जाना तो अब नही हो सकता। वे दिन-भर शात रहे। अब पेशाब-पाखाने के लिए बोल देते हैं। रात मे भी कह देते हैं। आज उनको देखने के लिए बहुत-से लोग आये।"

**सोमवार, 18 जून :** "पडितजी आज बेहतर हालत मे रहे। उनको देखने के लिए शाम को तीन नर्सें आईं। कप्तान लाल बहुत दिनों के बाद हमारे घर आये। इस प्रकार लोगो का आना पडितजी को बहुत अच्छा लगता है।

**मंगलवार, 19 जून :** "मौसम साफ रहा, धूप निकल आई। शाम को डॉक्टर भौमिक आये। राहुलजी का ब्लड प्रेशर 170/85 है। कलकत्ता ले जाने के बारे मे डॉक्टर पूछ रहे थे। अभी तो निश्चय हुआ ही नही।

"लोरेटो कान्वेन्ट में हिन्दी पढ़ाने के लिए मदर सुपिरियर ने मुझे बुला भेजा। स्कूल मे पढाना तो मै नहीं चाहती, फिर काम करने जाऊँ तो पंडितजी की तीमारदारी कौन करेगा ? बच्चे भी छोटे हैं। मैंने इन्कार कर दिया।"

**बुधवार, 20 जून :** "दिन अच्छा रहा, शाम को वर्षा हुई। वे आज दिन-भर किताबो के पन्ने उलटते रहे। बेचारे, पढ तो नहीं सकते, यह कैसी विडम्बना है ? वे कुछ अच्छे मालूम हो रहे हैं।"

**गुरुवार, 21 जून :** "दिन-भर पानी बरसता रहा। बाहर भी निकल नहीं सके। पडितजी अच्छे मूड मे रहे। पुस्तकों को देखते, पन्ने उलटते रहते हैं। पढने मे अपनी असमर्थता के लिए रो पडते हैं। मुझ को बहुत दुःख होता है।

"कल से जया की अर्द्धवार्षिक परीक्षा शुरू होगी। पढाई में दोनों बच्चे मन नही लगाते। पता नहीं कैसा करेगी वह।"

**शुक्रवार, 22 जून :** "वे आज बहुत अच्छे मूड मे थे, किताबे पढ़ने की चेष्टा करते रहे, पर अक्षर तो भूल चुके हैं। बेचारे कातर हो जाते हैं। अपनी लिखी हुई पुस्तको को पहिचान लेते हैं, परन्तु उनका नाम नही बतला सकते। नाम के प्रथम अक्षर को जब मैं बोलती हूँ तब वे पूरा नाम बोल देते हैं। जैसे मैं पूछती हूँ–'पडितजी, यह कौन-सी पुस्तक है ?' वे कह देते हैं–'यह तो मेरी पुस्तक है।' मैं कहती हूँ–'नाम तो बताइए।' वे असमर्थता व्यक्त करते हैं। मैं कहती हूँ–यह तो आपकी 'जी' है, तब वे 'जीवन-यात्रा' बोल पडते हैं। अपना नाम भी वे उच्चारित नहीं कर सकते, नाम ही भूल गये हैं। जब मैं पूछती हूँ–'पडितजी, आप का नाम क्या है ?' वे कहते हैं–'मैं तो भूल गया हूँ।' मैं कहती हूँ–आपका नाम तो 'रा' है। तब वे 'राहुल साकृत्यायन' पूरा नाम बोल देते हैं। काश कि उनकी स्मरणशक्ति 50 प्रतिशत भी लौट आती। उनकी स्मरणशक्ति शून्य हो गई है, ऐसा भी नहीं कह सकते, क्योंकि याद दिलाने पर उन्हे याद आ जाती है। परिवार के सदस्यों तथा एक-दो

पुराने मित्रों को वे पहिचान लेते हैं। घर मे मेरा काम है उनको उन्हीं की पुस्तक पढकर सुना देना। उन्हें इसमें बड़ा आनन्द आता है। मूड अच्छा रहे तो वे गाना सुनना भी पसन्द करते हैं।"

**शनिवार, 23 जून :** "दिन सामान्य ढग से बीता। बरसात जोर से हो रही है। गवर्नर कुमारी पद्मजा नायडू आज सदल-बल कलकत्ता लौट गईं। जया की परीक्षाए चल रही हैं। आज वह दिन-भर स्कूल में रही। पडितजी बच्चों के स्कूल से आने की प्रतीक्षा करते रहते हैं।"

**रविवार, 24 जून :** "पडितजी पुस्तको मे खोये रहते हैं। इतने बडे विद्वान्, महापण्डित, किंतु आज वे अपनी पुस्तकों के नाम भी नही पढ सकते, देखकर मन विचलित हो जाता है। वे भी कातर हो जाते हैं। आजकल उनका मूड अच्छा रहने लगा है। कलकत्ता जाने की बात चल रही है। न जाना पडता तो अच्छा होता। बच्चो को छोडकर जाने का मन नही करता। बेचारे उदास हो जायेगे। पडितजी का दिन-भर प्रसन्न रखना पडता है, कभी पुस्तके पढकर, कभी रेडियो के गाने सुनाकर। मन मे यही भावनाएँ उठती हैं–काश, वे एक बार पहले की तरह प्रकृतिस्थ हो जाते।"

**सोमवार, 25 जून :** "दिन-भर लगातार बारिश होती रही। भैया शाम को बहुत देर से आया। बस मे पेट्रोल खत्म हो जाने मे वह आधे रास्ते पैदल चलकर आया था। सबेरे 7 बजे का गया लडका शाम को इतनी देर से आता है। स्वास्थ्य भी उसका अच्छा नही है। आज वे अच्छे मूड मे रहे। कल डॉक्टर उनको देखने आयेगे। कलकत्ता जाना अभी तक तै नही हुआ है। उनको देखने के लिए कई नर्से आई। राधामोहन बाबू भी आये।"

**मंगलवार, 26 जून :** "बरसात का मौसम है। पानी दिन-भर बरसता रहा। डॉक्टर भौमिक आये। पडितजी का रक्तचाप आज 170/85 रहा। ब्लड टेस्ट करवाने की जरूरत नही। पेशाब मे चीनी अभी 'निल' है। डॉक्टर कलकत्ता जाने के लिए जोर दे रहे हैं।

"मेरे काम का सिलसिला नही बन रहा है, इससे चिन्ता होती है।"

**बुधवार, 27 जून** "वे अच्छे मूड मे रहे। किताबो मे खोये रहते हैं, बेचारे पढ नही पाते। मैं ही उनको बीच-बीच मे पढकर सुना देती हूँ। अपनी किताबो को वे अच्छी तरह पहिचान लेते हैं। नाम बताकर पूछने पर कहते हैं–'हाँ, यह तो मेरी लिखी हुई किताब है।' "

**गुरुवार, 28 जून :** "जया की परीक्षाएँ आज समाप्त हुईं। पडितजी को मालूम है कि उनकी बेटी परीक्षा दे रही है। पूछते है–'कैसा किया तुमने ? अच्छा किया न ?' इतना तो होश है उनको। भैया को बरसात मे स्कूल मे जाने मे बडी तकलीफ होती है। पास मे कोई दूसरा स्कूल नही है। वह अपनी इच्छा से स्कूल नहीं जाता, जबर्दस्ती भेजना पडता है। मैं पूरी तरह बच्चो पर ध्यान नही दे पाती। ज्यादा समय मुझे पडितजी के लिए देना पडता है। मुझे वे थोडी देर के लिए भी आँखो से ओझल होने नही देते, घबडाने लगते हैं।"

**शुक्रवार, 29 जून :** 'कभी-कभी मन उदास हो जाता है। पडितजी का स्वास्थ्य सँभलता नही, अपनी नौकरी नही। बाहर काम ढूँढने जाऊँ भी तो इनको छोडकर कही नही जा सकती। बच्चो की देखभाल भी करनी है। क्या करूँ ? आज जेता बहुत देर करके आया स्कूल मे। बरसाती की टोपी उसने खो दी है, लडके उसको मारते हैं, खूब रो रहा था बेचारा। थोडा बडा होता तो वह अपने को सँभाल लेता। स्कूल बहुत दूर होने के कारण ही यह सब परेशानियाँ हैं। पिता को यह सब बाते हम बतला नही सकते, क्योकि वे अब किसी की मदद करने की अवस्था मे नही हैं।"

**शनिवार, 30 जून :** "पडितजी की अवस्था पूर्ववत् रही। उनको देखने के लिए लोग बराबर आते रहते हैं। उनको भी लोगो का आना अच्छा लगता है।"

## जुलाई 1962

**रविवार, 1 जुलाई :** "आज रेडियो से दुखद समाचार सुनने को मिले। पश्चिम बगाल के मुख्यमत्री डॉक्टर विधानचन्द्र राय तथा प्रयाग के राजर्षि पुरुषोत्तमदास टडनजी का निधन हो गया। पडितजी ने भी यह समाचार सुना, दुःखी

मालूम हुए। आखिर कुछ समझते तो है ही, बोल भले ही न सकें। वे कुछ रोये भी। पर यह रोना अपनी विवशता के लिए है। मन की भावनाएँ आँसुओं में व्यक्त करते रहे हैं वे इतने महीनों से।"

**सोमवार, 2 जुलाई :** "अब लोग ज्यादा आने लगे हैं। आज लोगों ने पंडितजी को बहुत डिस्टर्ब किया। इनको पूर्ण विश्राम की आवश्यकता है, पर लोग समझते ही नहीं। आज पंडितजी बड़े उदास दिखाई दे रहे थे। निश्चय ही उनका प्रेशर चढ़ गया होगा। वे चुपचाप ही पड़े रहे। सोवियत संघ से निमंत्रण आ चुका है पंडितजी के लिए। कामरेड श्री भूपेश गुप्ताजी की चिट्ठी आई है दिल्ली से। देखें, कब जाना होता है।"

**मंगलवार, 3 जुलाई :** "उन्हें आज भी लोगों ने बहुत डिस्टर्ब किया। साहाजी भी इस बात का ख्याल नहीं रखते कि बीमार के सामने इतना नहीं बोलना चाहिए। आनेवाले लोगों को लेक्चर देने लग जाते हैं, इस तरह सब का समय बरबाद करते हैं। इससे पंडितजी को बहुत तकलीफ होती है। शाम को डॉक्टर भौमिक ने आकर पंडितजी की जाँच की। रक्तचाप 190/95 हो गया, अर्थात् फिर बढ़ गया है। दवाइयाँ भी नहीं हैं। अब क्या करें। लाचार होकर मैंने साहाजी को कह दिया कि बीमार के सामने ज्यादा न बोला करें। उनकी तबियत फिर बिगड़ जाती है।"

**बुधवार, 4 जुलाई :** "वे आज बहुत सोते रहे। उन्हें बाहर के कमरे में भी नहीं ले जा सकी। साहाजी को अपनी गलती मालूम हो गई। रूस के निमंत्रण से मालूम होता है कि एक ही आदमी को बुलाया है, हमारा कहीं जिक्र नहीं है। पैसेज रिजर्व बैंक के द्वारा बुक कराना होता है जो मेरे लिए टेढ़ी खीर है। हमारे तो पासपोर्ट की मियाद भी खत्म हो गई है, अब क्या करना होगा ? वे अकेले कैसे जायेंगे, समझ में नहीं आता। बेचारे अपने से कुछ भी नहीं कह सकते, न ही उनका मस्तिष्क सही है। मेरे लिए अब और परेशानी हो गई है। श्री भूपेश गुप्त भी दिल्ली में नहीं हैं।

"बम्बई से Medical Aid Society से भी पडितजी की निःशुक्ल चिकित्सा करने का आफर आया है। उनका Vaccination हो गया, कल उनको टी. ए. वी. सी. का इजेक्शन भी लगेगा। आज उनका ब्लड टैस्ट हुआ होगा, कल उसकी रिपोर्ट मिलेगी।

**गुरुवार, 5 जुलाई :** "भैया जेता बरसात में भीगते हुए शाम को घर आया। पिताजी को दुःख लगा। लोग-बाग भी आते रहते हैं, समय काफी बर्बाद कर देते हैं। हमारा काम ही रुक जाता है। पडितजी तो अपनी ओर से बात नहीं कर पाते। वे आज बार-बार पूछ रहे थे–'कब चलना है, कब ले चलोगी ?' अभी तो प्रोग्राम मे ही गड़बड़ी दीख रही है। वे इस हालत में कैसे अकेले जायेंगे ? चौबीस घटे उनके साथ किसी को रहना पडता है। लोगों ने इतना भी नहीं सोचा कि वे किस तरह से यात्रा करेंगे ? उनका रक्तचाप ही स्थिर नहीं रहता, इससे बडी आशका होती है।"

**शुक्रवार, 6 जुलाई :** "आज का दिन सामान्य ढंग से बीता। पडितजी की अवस्था पूर्ववत् रही। घर के वातावरण मे यदि शान्ति नही हो तो बच्चे भी प्रभावित हो जाते हैं। जया-जेता का यही हाल है। आपस मे लड़ने लगते हैं। मैं किस-किस को सँभालूँ ?"

**शनिवार, 7 जुलाई :** "डॉक्टर भौमिक ने घर में आकर पंडितजी के रक्तचाप की जाँच की जो आज 170/85 है। नयी दवा आ गई है, वही दे रहे हैं। अब रोगी का मिजाज ठीक हो रहा है। यहाँ से 15 जुलाई तक चल देना तै कर लिया है। साहाजी पहिले ही चले जायेंगे। इतने दिनो तक उनको रोक लिया, बड़ी मदद की उन्होंने। अब ज्यादा दिन तक रोकना उचित भी नहीं है।"

**रविवार, 8 जुलाई :** "आज पंडितजी का ब्लड टेस्ट हुआ। यूरिया बढ़ा है 40 युनिट तक। डॉक्टर ने 'मोलर लेक्टेट' का इजेक्शन लिख दिया है। पंडितजी का मिजाज आज भी ठीक रहा है, उनके नाराज होने का डर लगा रहता है, क्योंकि नाराज होने पर वाइलेन्ट हो जाते हैं।"

**सोमवार, 9 जुलाई :** "आज के लिए 'मोलर लेक्टेट' का इंजेक्शन था, कम्पाउडर ने आकर उनको इंजेक्शन लगा दिया। एक ही इंजेक्शन से बहुत लाभ हुआ है। उनका सोना आज कुछ कम हुआ। बार-बार पूछते रहते हैं–'कब ले जायेगी ? कब ले जायेगी ?' इतनी समझ तो है उनमें, यही क्या कम है ?"

**मंगलवार, 10 जुलाई :** "आज दवा नहीं थी इसलिए कम्पाउंडर भी नहीं आया। दवा के लिए कलकत्ता में वैद्यनाथ आयुर्वेद भवन को टेलीग्राम दे दिया। यहाँ तो कहीं भी नहीं मिली, कर्सियाग और सिलीगुडी में भी नहीं मिली। राहुलजी का मिजाज आज भी ठीक रहा। 15 जुलाई को यहाँ से जाना निश्चित हुआ है। वे अकेले कैसे सोवियत संघ की यात्रा करेंगे, यह सोचने की बात है।"

**बुधवार, 11 जुलाई :** "डॉक्टर भौमिक ने आकर उनको देखा—ब्लड प्रेशर 175/95 है। बेचैन तो वे रहते ही हैं। आज वे बहुत सोये। अब उनको नयी दवाइयाँ दी जाने लगी हैं। दो दिन 'मोलर लेक्टेट' के इजेक्शन देने से उनको बहुत आराम हो गया, पर अब वह दवा ही नही है। इसके बदले ग्लुकोज के इजेक्शन देने होंगे।"

**गुरुवार, 12 जुलाई :** "वे आज ठीक ही रहे। पूरे 13 घंटे सोये। पेशाब पर नियत्रण नही रहा। ग्लुकोज के इंजेक्शन लग रहे हैं, विटामिन 'सी' के भी। 'मोलर लेक्टेट' नही आया।"

**शुक्रवार, 13 जुलाई :** "मौसम अच्छा रहा। साहाजी आज चले गये। उस समय पडितजी सो रहे थे। मैं थोडी देर के लिए बैंक गई, रास्ते के खर्च, पडितजी के इलाज आदि के लिए पैसा चाहिए। एक घंटे के भीतर ही लौट आई, वे तब तक भी सो रहे थे। रात को कुछ देर तक सामान ठीक किया। दोनो समय उनके ग्लुकोज के इजेक्शन लगे। दूसरी दवा अभी तक नही पहुँची, अब आने से भी क्या ? वे कमजोर तो हो ही गये हैं। आज उनके रक्त की परीक्षा की गई। ब्लड शुगर 60/100 सी सी और यूरिया 32/100 सी सी है, थोडा नार्मल हुआ है, डॉक्टर ने बतलाया। आज डॉक्टर भौमिक के संग चीफ मेडिकल आफिसर भी आकर पडितजी को देख गये। उन्होंने बतलाया कि पडितजी हवाई यात्रा कर सकते हैं। दिल्ली से अभी पत्र नही आया है।"

**शनिवार, 14 जुलाई :** "आज मिलने आनेवालो की भीड रही। सबेरे उनको मैंने नहला दिया। बहुत गुस्से हो गये। खैर, ले जाकर बिस्तर पर सुला दिया। यह सारा काम मुझको अकेले करना पडता है। बाद मे वे शात हो गये।

"पडितजी चिकित्सा के लिए रूस जा रहे हैं, यह समाचार सुनकर आज उनसे मिलने और उनको देखने के लिए बहुत-से लोग आये। घर मे बडी भीड रही। पास पडोस के लोग और कलिम्पोग मे भी कुछ लोग पडितजी को शीघ्र स्वास्थ्य-लाभ की शुभकामनाएँ देने आये थे। मैं दिन-भर व्यस्त रही। रात को देर तक सामान तथा हिसाब-किताब ठीक ठाक करती रही। बच्चो के लिए घर मे पढाने को एक मास्टरनी का बन्दोबस्त हो गया। दिल्ली से सच्चिदानन्द शर्माजी का पत्र आया, जिसमे लिखा था कि मेरे जाने का भी बन्दोबस्त हो जायेगा। देखे क्या होता है।"

## कलकत्ता के लिए प्रस्थान (15 जुलाई, 1962)

**रविवार, 15 जुलाई :** "मैं सुबह साढे 3 बजे ही जग गई। ले जाने का सामान सब ठीक किया। राहुलजी को जगाकर कपडा पहिनाया। कही गुस्से न हो जायें, यह भी डर लग रहा था। खैर, वे तैयार रहे। सबेरे सवा 5 बजे अस्पताल से एम्बुलेन्स आया, स्ट्रेचर पर पडितजी को लिटाकर एम्बुलेन्स के भीतर चढा दिया गया। कुछ लोग हमे विदा देने सुबह ही आ गये थे। बच्चे भी जग गये। भैया जेता चारपाई से ही विदा दे रहा था, पर जयारानी ऊपर तक आई, बेचारी रोने-रोने को हो रही थी। पता नही बच्चो से अब कब भेट होगी।

"ठीक पौने 9 बजे हम लोग बागडोगरा एयरपोर्ट पहुँच गये। पैसेंजर की तो नही, पर लोगो की भीड थी। उन्हे इन्वैलिड चेयर पर बिठाकर ले गये। एयर होस्टेस अच्छी थी, हमे पीछे की सीट दे दी। गरमी बहुत लग रही थी। पौने 10 बजे प्लेन उडा। रिफ्रेशमेन्ट मे कॉफी, सैंडविच, पैस्ट्री और केले थे। खाने के लिए पडितजी का जी मचल रहा था, पर थोडा ही देकर उनको रोकना पडा। 11 बजे हम दमदम पहुँचे। वहाँ कोई पडितजी को लेने नहीं आया था, शायद टेलीग्राम नही मिला होगा। अत इडियन एयरलाइन्स की बस से हम लोग शहर आ गये, वहाँ के आफिस से बनवारी बाबू को टेलीफोन करके गाडी मँगवा ली। साहाजी भी वही आ गये। तब करीब डेढ बजे हम लोग वैद्यनाथ भवन, गुप्ता लेन आ गये। शर्माजी (बनवारी बाबू) बाहर गये हुए हैं, वैद्यजी मिले। सब कुछ ठीक था। कमरे मे कूलर लगा देने से पडितजी को बडा आराम हुआ है।"

**सोमवार, 16 जुलाई :** "दिन-भर कमरे में ही बैठे रहे। आज पानी बरसने से दिन ठण्डा रहा। वे चुपचाप पड़े रहे। उन्हें खाना कम दिया जाता है डायबेटिज़ के कारण। इससे वे बहुत कमजोर हो गये हैं। एक दफे तो उन्होंने डरा भी दिया, शायद भूख लगने के कारण होगा।"

"नागार्जुन का आगमन हुआ, मुझे बोलने की भी इच्छा नहीं हुई। पंडितजी पर बड़ा प्रेम जताया जा रहा था। यदि पंडितजी की टट्टी-पेशाब को धोना पड़ता तो हजरत को पता चलता। मैंने उसके लेख का कोई जिक्र नही किया। साहाजी पार्टी आफिस की तरफ से राहुलजी की सेवा करने आये। ठण्डे कमरे में रख देने से पंडितजी को आराम मिल रहा है। शाम को साहाजी से मालूम हुआ कि मैं सोवियत संघ नहीं जा सकती, क्योंकि वहाँ दूसरी मिसेज राहुल मौजूद हैं। उसके रहते मैं नहीं जा सकती। (मुझे मालूम नहीं था कि यहाँ स्वयं साहाजी को पंडितजी के साथ रूस जाने की इच्छा थी, यह भी नहीं मालूम था कि लोला भाभी के साथ वे बरसों से पत्रव्यवहार कर रहे थे और यहाँ की एक-एक रिपोर्ट वहाँ भेजते रहे थे। मैं उन लोगों की इन हरकतों से बिल्कुल ही अनजान थी। मेरा सीधा-सादा हृदय सिर्फ राहुलजी की सेवा के लिए अर्पित था। वे किसी तरह ठीक हो जायें, यही मेरी प्रार्थना थी। यदि रूस में अपने परिवार से मिलकर, उनके साथ रहकर ठीक हो जायें तो मुझे तो खुशी ही होती।) यदि मुझे जाने की इजाजत नहीं मिलेगी, तो ठीक है। पंडितजी यदि अकेले ही जा सकें तो ठीक है, मैं अपने बच्चों के पास लौट जाती हूँ।"

**मंगलवार, 17 जुलाई :** "आज पी. जी. हास्पिटल के हृदयरोग विशेषज्ञ डॉक्टर जे. सी. गुप्ता पंडितजी को देखने आये। उनका कार्डियोग्राम लिया और ठीक से जाँच करने के बाद कह रहे थे—वे पहले से काफी अच्छे हो गये हैं, दार्जिलिंग में जैसा देखा था उससे अच्छे हैं। रूस में जाकर बाकी भी ठीक हो जायेगा। प्रेशर आज 150 के आसपास था। ई. सी. जी भी करवाना होगा। इसके लिए उनको पी. जी. हास्पिटल ले जाना पड़ेगा। डॉक्टर ने उन्हें 5-6 दिन यहीं रुकने को कहा। 22 जुलाई तक शायद हम लोग दिल्ली पहुँच जायेंगे। टिकट आदि के प्रबन्ध का जो भी काम हो, वहीं पार्टीवाले करेंगे। रूस में चिकित्सा के साथ-साथ पंडितजी को उनके रूसी परिवार से मिला देने की योजना भी पार्टीवाले कर रहे हैं, यह भी पता चला।[1] बम्बई से Medical Aid Society का फिर पत्र आया—पंडितजी की निःशुल्क चिकित्सा कराने का आग्रह किया है। पर अब तो उनको रूस भेज रहे हैं। जया-जेता स्कूल जा रहे हैं, पढ़ाई ठीक से चल रही है, यह सूचना मेरे छोटे भाई ने पत्र द्वारा दी है।"

**बुधवार, 18 जुलाई :** "गरमी के कारण बाहर जाना कठिन है। फिर पंडितजी को अकेले छोड़कर जा भी नहीं सकती। दोपहर को मिस्टर नागार्जुन और साहाजी आये। पंडितजी के तथाकथित पुराने मित्र नागार्जुन

1. सच्चिदाजी की एक चिट्ठी में मुझे पासपोर्ट बनाने के लिए लिखा था। चिट्ठी की नकल इस प्रकार है :

*PEOPLE'S PUBLISHING HOUSE (P) LTD.*
*Phone : 54645 Cable : Qaumikitab*
*Rani Jhansi Road, New Delhi-1 (India)*
*दिनांक : 18 जुलाई, 1962*

*प्रिय कमलाजी*

*सादर नमस्कार।*

*आपका कार्ड मिला। पता नहीं कलकत्ता पहुँचते ही आपको कौन-सी नयी बात मालूम हुई जिसका आभास आपको मैंने पहले नहीं दिया था। आपको किसी बात से उदास नहीं होना चाहिए और न धीरज ही खोना चाहिए। मेरा निजी विचार अभी भी यही है कि आपको अपना पासपोर्ट बनवा लेना चाहिए—चाहे आप इस समय राहुलजी के साथ जायें या नहीं। कारण स्पष्ट है—राहुलजी के चिन्ताजनक स्वास्थ्य को देखते हुए किसी भी समय आपको वहाँ जाने की आवश्यकता हो सकती है। यदि हमारी ओर से किसी अधिकारी व्यक्ति ने आपको पासपोर्ट लेने से साफ-साफ मना नहीं किया है तो आपको अपना पासपोर्ट अवश्य बनवा लेना चाहिए। आशा है, आप मेरा आशय समझ गयी होंगी। शेष मिलने पर। आप लोगों के दिल्ली पहुँचने की बड़ी बेचैनी से प्रतीक्षा कर रहा हूँ।*

*आपका,*
*सच्चिदानन्द*

को पंडितजी के अलावा और किसी से मतलब नहीं था, इसलिए आज भी मैं ज्यादा बोली नहीं। साहाजी को तो बोलने की बीमारी है। पंडितजी 'भूख-भूख' चिल्लाते रहे। दूसरों के घर में हजार तकलीफें होती हैं। अगर ज्यादा खिला भी दूँ तो रोगी को नुकसान पहुँचने का डर। बड़ी मुश्किल है। यहाँ तो शाम की चाय भी नहीं मिलती। उन लोगों ने हमें कितना सहारा दिया है, आश्रय दिया है, यही हमारे लिए बहुत बड़ी बात है।

अमृतसर से स्वामी हरिशणानन्दजी का पत्र आया। वह राहुलजी को देखने दिल्ली आयेंगे। बच्चों के बारे में पूछा है। दिल्ली के लिए टिकट का इन्तजाम हो गया। अब 21 जुलाई को यहाँ से प्रस्थान करना है।"

**गुरुवार, 19 जुलाई :** "आज गरमी कुछ अधिक थी। पसीने से तर रहना पड़ता है। पहाड़ की ठण्डी हवा याद आ रही है। अब परसों सबेरे दिल्ली जाना तै हुआ है। नागार्जुन, साहा और अन्य लोग आये, पंडितजी को घेरकर बैठे रहे। लोग हम पर हुकूमत चलाना चाहते हैं, पर मैं क्यों उन लोगों के दबाव में आती। मैं तो पंडितजी की सेवा करने आई हूँ और मैंने किसी का क्या बिगाड़ा है ? लोग अपनी शान बघारते हैं, विद्वत्ता का प्रदर्शन करते हैं। पर मुझे किसी से कोई लेना-देना नहीं है। अपना दुःख बाँटनेवाला तो कोई है नहीं। बच्चों की याद आती है, पता नहीं वे लोग कैसे होंगे। आज भी दिल्ली से सच्चिदाजी का पत्र आया, पूछा है–मैं U.S.S.R. जाना चाहती हूँ या नहीं। मालूम नहीं, इस तरह का प्रश्न पूछने का क्या मतलब है। रूस में जब राहुलजी की पत्नी उनकी सेवा के लिए मौजूद हैं ही तो मुझ से इस तरह का प्रश्न क्यों पूछा जा रहा है, क्या मैं मजाक का विषय बन गई हूँ चंद लोगों के लिए ?"

**शुक्रवार, 20 जुलाई :** "कल के लिए टिकट आ गया। सबेरे पाँच बजे ही यहाँ से चलना होगा, 10 बजे तक दिल्ली पहुँच जायेंगे। पंडितजी के ब्लड टेस्ट की रिपोर्ट आ गई–118 एम. जी. प्रत्येक 100 सी. सी. पर, शुगर और यूरिया 29 एम. जी. प्रत्येक 100 सी. सी. पर। सबेरे पी. जी. हास्पिटल के डॉक्टर रमेश चटर्जी भी आये थे। पंडितजी को देखकर बोले–पडितजी पहिले से ठीक हैं। डॉक्टर लोग तो बीमार को हमेशा ठीक ही कहते हैं। आज भी नागार्जुन महाशय और साहाजी का आगमन हुआ। मैं इन दोनों के साथ कम ही बोलती हूँ, क्योंकि इन्हें सिर्फ पंडितजी से मतलब है। जया-जेता पास में नहीं हैं, बडा सूना-सूना लगता है। पता नहीं कब उनसे मिलना हो सकेगा !"

# 11
# दिल्ली के लिए प्रस्थान

## दिल्ली के वे यातना-भरे दिन

**शनिवार, 21 जुलाई :** "मैं आज भी सबेरे मात्र 3 बजे ही जगी। उनको चार बजे जगाया। 5 बजे वैद्य वेणीशकर शर्मा जी, साहा, नागार्जुन तथा कलिम्पोग के रामाशकर प्रसाद, एम. एल ए के साथ हम लोग दमदम गये। हम जल्दी ही चल गये थे, प्लेन तो 7 बजे उडा। प्लेन म सबेरे चाय और बिस्कुट मिले, पडितजी व मब खा-पी गये। थोडी देर बाद ब्रेकफास्ट दिया जिसम चाय, कोल्डड्रिक, आलू के चाप और गरिष्ठ चीजे थी, जिन्ह खाना उनके लिए वर्जित था। पर वे माने नही, खाते ही गये। मना किया तो गुस्से हो गये। बडी मुश्किल कर दी। 10 बजकर 10 मिनट पर हम पालम एयरपोर्ट पर पहुँचे। वहाँ राहुलजी का स्वागत करने के लिए श्री पी सी जोशी, कामरेड फारुकी, श्री वाई डी शर्मा तथा पी पी एच के बहुत-से प्रतिनिधि आये हुए थे। नई दिल्ली मे 20 नम्बर, डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद रोड पर किसी ससद-सदस्य के क्वार्टर मे हमारे ठहरने का प्रबन्ध किया गया है। स्थान बहुत अच्छा है।

"राहुलजी के दिल्ली आने की खबर की सनसनी फैल गई। इसलिए उसी दिन शाम तक मिलनेवाले बहुत लोग आये, जिनमे थे—श्री तथा श्रीमती प्रभाकर माचवे एव उनके दो बच्चे, श्री गोपालप्रसाद व्यास, श्री मन्मथनाथ गुप्त, श्री भैरवप्रसाद गुप्त, ओमप्रकाशजी (राजकमलवाले) तथा कई अन्य लोग जिनको मैं नही जानती। इनमे से कई लोग राहुलजी को उनके पुराने परिवारों की याद दिलाते रहे, पर राहुलजी दिन-भर 'दो बच्चे, दो बच्चे' (जया-जेता) की रट लगाते रहे। बहुत अधिक बोलते रहे। नार्मल तो वे हैं नही। शाम को उनका रक्तचाप 190/110 था। वे जल्दी सो गये, यही गनीमत है। बिस्तर सब गीला कर दिया।"

**रविवार, 22 जुलाई :** "गरमी बहुत जोर की पडी। वे गरमी से परेशान रहे। आज उनसे मिलनेवाले दिन-भर मे करीब 25 लोग आये। कल से आज उनका मूड कुछ अच्छा रहा। परन्तु आज 9 बजे के बाद से उन्हे पेशाब ही नही हुई। बार-बार पेशाब करने के लिए कहने पर भी नहीं माने। रात के 9 बजे जाकर पेशाब की और रात को बिस्तर ही गीला कर दिया। खैर, पेशाब होने से तसल्ली तो हुई। आज सबेरे से वे बच्चो के बारे मे ज्यादा बोले भी नहीं, परन्तु शाम को रट लगाने लगे। 'अभी लाओ, अभी लाओ' कहने लगे। सध्या समय सच्चिदाजी तथा मुन्शीजी के बच्चो ने आकर उनका मनोरजन किया; कविताएँ सुनाई-गाने सुनाये। पंडितजी 'वाह-वाह', 'खूब गाया' कहते रहे। रस लेते रहे। आज दिन-भर वे बोलते रहे। संध्या को ही श्री चन्द्रगुप्त विद्यालकार जी सपरिवार आये। आज का दिन इसी प्रकार बीता। मुझे जया-जेता बराबर याद आते रहे। चलते समय मैं उनका ठीक से प्रबन्ध नहीं कर पाई। अपनी मझली बहन को उनके साथ रखकर आई हूँ। पडितजी के साथ मेरा रूस जाने या न जाने का पता कल चल जायेगा।"

**सोमवार, 23 जुलाई :** "पता चला कि मेरे पासपोर्ट के लिए दौड़धूप हो रही है। कल तक मिल जाने की आशा है। आजकल दिल्ली के चीफ कमिश्नर श्री भगवान सहायजी हैं जो राहुलजी के परम भक्त हैं। उन्हीं की सहायता से पासपोर्ट जल्दी मिलने की आशा है। आज मिलनेवाले बहुत लोग आये और रोगी के साथ बातें करके उनको रुलाते भी रहे। शाम को डॉ. बच्चनजी, दिनकरजी तथा अन्य मित्रगण आये। ये लोग तो रोगी के साथ कैसा बर्ताव करना चाहिए, सब जानते हैं। पंजाब के गवर्नर ने राहुलजी के नाम 50 रुपये का मनीआर्डर भेजा था। पंडितजी ने अपना हस्ताक्षर कर दिया, खुशी हुई हमें। रात को वे ठीक तरह से सोये, पर दिन-भर 'बच्चे-बच्चे' करते रहे। अमृतसर के स्वामीजी आज उनको देखने के लिए आये।"

**मंगलवार, 24 जुलाई :** "आज गर्मी बहुत ज्यादा लगी। पसीने से तर रहे। आज भी बहुत अधिक लोग पंडित से मिलने आये। उनके सम्मान में शाम को दिल्ली प्रादेशिक हिन्दी साहित्य सम्मेलन की ओर से एक मिलन गोष्ठी हुई। पंडित बनारसीदास चतुर्वेदीजी ने इसका सभापतित्व किया। मिलनेवाले सभी आकर उनको रुलाते रहे। इससे उनके दिमाग पर जोर पड़ गया। कोई-कोई तो पढ़े-लिखे होकर भी उनको इतना तंग कर रहे थे कि क्या कहें। डॉक्टरों की हिदायत थी कि रोगी को प्रसन्न रखा जाय, उनके दिमाग पर किसी प्रकार का जोर नहीं डालना चाहिए। परन्तु हमारे अधिकांश लोग इस बात को नहीं समझते, इसका प्रमाण मुझे दिल्ली आकर ही मिला। राहुलजी बार-बार 'मेरे दो बच्चे, मेरे दो बच्चे' कहकर रोने लगते, पर डॉ. प्रभाकर माचवे जी कहते हैं—'राहुलजी आपके तो तीन बच्चे हैं। आप इगोर और लोला के पास जा रहे हैं। इगोर आप का बेटा है।' इस प्रकार माचवेजी इगोर की याद दिलाकर राहुलजी की खोयी स्मृति-शक्ति को लौटाने के लिए कमर कसे हुए थे। उनकी पत्नी भी यही सब कर रही थी। किन्तु राहुलजी के सबकान्शियस माइंड (उपचेतन मन) में वे 'दो बच्चे' ही बस गये थे, जिनके लिए वे बार-बार रोते और जिनको देखने के लिए बेचैन रहते। लोग उनकी इस समय की मानसिक स्थिति को समझने की कोशिश नहीं करते, उलटे उन पर जोर डालकर हालत खराब कर देने पर तुले हुए हैं।

"वे आज दिन-भर, शाम भर रोते ही रहे। परिणाम—रात को एकदम वाइलेन्ट (आक्रामक) से हो गये। मुझे अकेले उनको सँभालना मुश्किल हो गया। कोठी में एक गढ़वाली नौकर था, वह भी बाहर ही खड़ा रहा। अपनी विवशता पर मुझे रोना आया और मैं फूट-फूटकर जोर-जोर से रोने लगी। कुछ देर बाद फिर वे अपने आप ही उठकर मुझे चुप कराने आये। चलो, इतना तो होश उनमें था। अपने बच्चों की मुझे बहुत याद आई। नारकीय जीवन हो गया मेरा, कहीं से भी मन को शान्ति नहीं मिलती। यही सोचकर मैं बहुत देर तक रोती रही। रात को 11 बजे के बाद वे सोये। आज दिन-भर की भीड़ ने उनका भेजा खराब किया है। उनको अलग घर में न रखकर यहाँ के अस्पताल में रख देना चाहिए था, जहाँ लोगों को आने पर रोक लगा दी जाती। आज के आनेवाले लोगों में से कई लोग यही प्रयत्न करते रहे कि राहुलजी केवल इगोर बेटे का नाम लेते रहें। जब मैंने लोगों का यह रवैया देखा तो पंडितजी के सामने रखे ज्या-जेता के फोटो वहाँ से हटा दिये।"

**बुधवार, 25 जुलाई :** "मिलनेवाले आज भी बहुत आये। लोगों का ताँता लगा रहा। फोटोग्राफर लोग भी आये थे। पंडितजी के छोटे भाई स्वर्गीय श्रीनाथ पाण्डे की पत्नी अपनी बेटी और बेटे के संग आईं। बेचारी अब बहुत बूढ़ी हो गयी थी। उनकी बेटी बहुत ज्यादा बातूनी मालूम देती थी। भतीजे ओमप्रकाश तो पंडितजी को देखने दोनों समय आते हैं।

"अभी तक मेरे लिए रूस से निमंत्रण नहीं आया। जब तक निमंत्रण नहीं आता, तब तक हमें रिजर्व बैंक से सर्टीफिकेट भी नहीं मिलेगा। इसलिए हमारा जाना अभी अनिश्चित-सा लगता है। शाम को कामरेड डांगे, कामरेड घाटे आये थे। उन्होंने दोनों साथियों को पहिचान लिया। मिलकर खुश हुए। गरमी तो दिन पर दिन बढ़ती जा रही है। पंडितजी को बहुत कष्ट होता है।"

**गुरुवार, 26 जुलाई :** "लोग आज भी बहुत आये। सबेरे डॉक्टर ने राहुलजी का ब्लड प्रेशर देखा जो 175/95 था, जो बहुत अधिक है। वे दिन-भर रोते रहे, चिल्लाते रहे। आज डॉक्टर ने उनको किसी से

मिलना-बोलना मना कर दिया, पर वे सुनते नहीं। बोलना, नाराज होना, रोना, चिल्लाना चलता ही रहता है। गरमी से और ज्यादा परेशान हैं।

"मालूम हुआ कि पंडितजी का कल रूस के लिए प्रस्थान करना स्थगित हुआ। पंडितजी के लिए सब कुछ तैयार है, कोई दिक्कत नहीं। लेकिन मेरे लिए निमंत्रण न होने के कारण रिजर्व बैंक से सर्टीफिकेट नही मिल सकता। पार्टीवाले अपने तीन कामरेडों के साथ राहुलजी को 31 जुलाई को मास्को भेज देना चाहते हैं। तब मैं अलग से जाकर क्या करूँगी ? मेरे बिना उनकी क्या अवस्था होगी ? इतने दिनों तक मुझे उनका समाचार भी नहीं मिलेगा। अभी से बहुत चिन्ता हो रही है।

"शाम को सच्चिदा जी और मुशीजी अपने-अपने परिवार के साथ आये। मुंशीजी ने जया-जेता के बारे मे 'हिन्दी टाइम्स' में लिखा है, बडा अच्छा लिखा है। उनके फोटो भी छप गये हैं।"

**शुक्रवार, 27 जुलाई :** "पडितजी का आज जाना नही हो सका। (औरों ने तो नहीं, पर कामरेड श्री भूपेश गुप्ता समझ गये थे कि राहुलजी को कमलाजी के बिना मास्को भेजा नहीं जा सकता, इसलिए मेरे लिए भी निमत्रण प्राप्त करवाने के लिए वे प्रयत्न कर रहे थे।) लोगो ने समझा होगा कि हम लोग चले गये हैं, इसलिए आज मिलनेवाले नही आये। और दिनों की अपेक्षा आज पंडितजी का मूड अच्छा रहा, ठीक-ठीक बातें कर रहे थे। बच्चों के बारे में आज कम ही बोले। यदि भीड़ न हो, शांत रहें तो वे बहुत जल्दी स्वस्थ हो जायेंगे, मुझे ऐसी उम्मीद है। पर किसी की आवाज सुनते ही वे बोलने लग जाते हैं। रात को होश नहीं रहता, बिस्तर गीला कर देते हैं। शाम को उनकी 'जीवन-यात्रा' के अंश को पढ़कर सुनाये जा रही थी। एक जगह जिक्र आया कि साधु बनते समय गरम लोहे से बाँहों मे दाग दिया था। वे अपनी बाँहों में पड़े उस निशान को दिखा रहे थे। 'जीवन-यात्रा' पढ़वाकर सुनने में उनको बड़ा आनन्द आ रहा है। इसीलिए पढ़ देनेवाले को वे अपने पास ही रखना चाहते हैं।

"दिन मे बिजली चली गई। तीन घंटे तक बिना पखे के रहे। उन्हे बडी तकलीफ हुई। जब नहला दिया, तब शांत हुए। शाम को उनसे मिलने लखनऊ के साथी रमेश सिन्हा और बिहार के एक कामरेड आये। इन्दौर के कामरेड शिवनारायण श्रीवास्तव भी आये। कुछ देर रौनक रही। मिसेज सुनयना शर्मा भी आईं, बडी बातूनी हैं। जया-जेता की खबर नहीं मिल रही है, पता नहीं क्या कर रहे होंगे।"

**शनिवार, 28 जुलाई :** "गरमी बहुत अधिक रही। दिन में पाँच घंटे तक बिजली नहीं थी। पंखा चलना बंद। बड़ी तकलीफ रही। पडितजी तो गरमी के मारे तडपते रहे। मुझे दोपहर का खाना खाने मिसेज माचवे के यहाँ जाना पड़ा। राहुलजी के साथ एक मित्र को रख दिया। पर मैं तुरंत ही लौट आई। लोगों का व्यवहार बदला-बदला-सा लगा। दुःख में किसी का कोई नहीं होता है।

"वे दिन-भर किताब पढवाकर सुनते रहे, छोड़ना नहीं चाहते। पढ़ देनेवाले की मुसीबत है। यहाँ आने के बाद ही वे 'इगोर, इगोर' करने लगे हैं, पहले ऐसा नहीं करते थे, आज तो वे पहली घरवाली का भी नाम ले रहे थे। इसका मतलब, उनकी स्मरणशक्ति पूरी तरह लुप्त नहीं हुई है। बीच-बीच में यादें उमड़ आती होंगी।

"मेरा उनके सग जाना तो अनिश्चित-सा है। मेरे कारण उनको जाने से रोका नहीं जा सकता। 31 जुलाई को ही उन्हें मास्को भेज देना होगा। मैं अपने घर लौट जाऊँगी। बेकार में अखबार में छपवा दिया कि मैं भी जा रही हूँ। मुझे तो विश्वास नहीं था, हुआ भी ऐसा ही। उनके कुछ तथाकथित मित्र चाहते हैं कि राहुलजी अकेले ही रूस जायें तो वे वहाँ ज्यादा खुश रहेंगे। मैं भी तो यही चाहती हूँ कि वे खुश रहें, स्वस्थ रहें, चाहे कैसे भी हो। रूस के परिवार से मिलकर उनकी स्मरण-शक्ति लौट आये तो यह एक चमत्कार ही होगा। पर राहुलजी को तो रह-रहकर अपने दो छोटे बच्चों की याद आती रहती है। याद करते ही उनका गला रुँध जाता है, रोने लगते हैं। आज तो मैं भी उनके साथ रो पड़ी। अपने मन को नहीं रोक सकी। उन्हें इन बच्चों की इतनी याद क्यों आती है ? क्यों उनको याद करके ये रो पड़ते हैं ? इसका भी कोई मनोवैज्ञानिक कारण अवश्य होगा। हमारे लोग काश कि इस गुत्थी को सुलझाने का प्रयत्न करते, बनिस्बत उनको रुलाने के। आज उनके पुराने घुमक्कड़ शिष्य शिवशर्माजी उनको देखने आये।"

**रविवार, 29 जुलाई :** "बड़ी उदासी से दिन बीता। गरमी भी बड़ी तेज है। बीच में पंखा बन्द। उन्हें गरमी से बड़ी परेशानी होती है। अभी मेरे जाने का कोई सकेत नहीं दिखाई देता। बीमार को भी परेशानी हो रही है। उनको ही अकेले किसी सहयात्री के साथ भेज देते तो अच्छा होता। यहाँ गरमी में उनको बड़ी तकलीफ हो रही है। मैंने तो स्वयं जाने की जिद नहीं की है। न तो जाने की ही इच्छा प्रकट की है। राहुलजी के सुखी जीवन में मैं कबाब में हड्डी बनना नहीं चाहती। लोगों को मुझसे भय लगा होगा कि कमला जायेगी साथ तो वहाँ लोला के साथ बुरा व्यवहार करेगी, राहुलजी से उसको मिलने नहीं देगी। एक दिग्गज साहित्यकार ने तो यहाँ तक लिखा है कि कमलाजी के डर से राहुलजी अपने बड़े बेटे का नाम नहीं लेते। कमला के साथ सबको डर लगता है। बातें बनाने में कौन किसको रोक सकता है। अब राहुलजी की वास्तविक अवस्था को देखकर सब यार-मित्र हिचक रहे हैं। पहले से ही मेरे लिए भी निमत्रण मँगवा दिया होता, तो अब तक मिल गया होता। साथी लोग व्यर्थ ही वाद-विवाद मे पड़े रहे कमला को लेकर। अब यहाँ गरमी में हम लोग मर रहे हैं और कोई इंतिजाम नही होता। आज मेरा मन बडा दुःखी है।

"शाम को सच्चिदाजी के साथ बहुत-से लोग आये। ओमप्रकाश पाण्डे की बहन आकर डट जाती है। रोगी के पास बैठकर वह उन्हे रुलाती रहती है, कनैला मे पडी हुई राहुलजी की पहली पत्नी की बार-बार याद दिलाती रहती है। आकर जम जाती है तो उठने का नाम नही लेती, रोगी को कितनी तकलीफ हो रही है, वह यह नही समझती। वे सामान्य मस्तिष्कवाले रोगी तो हैं नही। पडितजी आज काफी रो-धो रहे थे। गरमी से भी उनको तकलीफ हो रही है। मेरा यहाँ अपना कोई नही है, अकेली पड गई हूँ, इसलिए लोगों को इतना साहस हो रहा है। हर व्यक्ति मनोचिकित्सक बनकर राहुलजी की खोई स्मरणशक्ति को वापस लाने का ठेका ले रहा है। यहाँ से मेरा मन ऊब गया है। इससे तो हर हालत मे दार्जिलिग ही अच्छा था, जहाँ हम चारों प्राणी अपने घर मे इकट्ठे रहते थे। वे भी खुश, बच्चे भी खुश और मुझे सतोष मिलता था। अब बच्चे भी पीछे छूट गये और वे 'बच्चे, मेरे दो बच्चे' करते रहते हैं, उनकी याद करके आँसू बहाने लगते हैं। मेरा मन कातर हो उठता है।"

**सोमवार, 30 जुलाई :** "मन उदास है। पखा पाँच घंटे के लिए बन्द, बडी तकलीफ हुई। पडितजी और मैं प्रायः दिन-भर अकेले ही बैठे रहे। शाम को मिसेज माचवे आई। जिस मिशन को लेकर आती हैं, वही करती हैं। ये भी राहुलजी को लोला और इगोर की याद दिलाने के लिए कमर कसकर आती हैं। आज बार-बार ये ही दो नाम वह रटती रही और राहुलजी को रुलाती रही। देखें, ये लोग राहुलजी की अर्द्धलुप्त स्मृति को लौटाने मे कितना सफल हो जाते हैं। इन लोगों के सामने कमला-जया-जेता का कोई अस्तित्व ही नहीं है। अब मुझे ऐसे लोगो से बडी चिढ़ हो गयी है मुझे अब महसूस हो रहा है कि राहुलजी के तथाकथित मित्र तथा मित्राएँ मुझ से ईर्ष्या करती हैं। सारा हिन्दी जगत मेरे प्रति सौतिया डाह रखता है। अगर ऐसा नहीं होता तो बीमार, अवस्थ राहुलजी के मन को पलटने की इतनी कोशिश क्यों कर रहे हैं ? ऐसा करने के लिए क्या यही मौका था ? जब राहुलजी स्वस्थ-प्रसन्न थे, उस समय भी तो इन लोगो ने ये ही हरकतें की थी, पर राहुलजी अपने सिद्धान्त के पक्के रहे। जिसका हाथ अपने बुढ़ापे मे थामा था, उसको धोखा देने की उनकी नीयत नही थी। अब तो मुझे ऐसा लग रहा है कि इस तरह के स्वार्थी लोग बीमार राहुलजी के साथ खिलवाड कर रहे हैं, उनको रुला-रुला कर खतमकर देंगे। मेरे हृदय पर ये लोग फावड़े का प्रहार कर रहे हैं अपनी कमीनी हरकतों से।

"आज भी सोवियत रूस से निमत्रण नही आया, बड़ी मुश्किल हो गयी है। पार्टी के लोग राहुलजी को अकेले भेजना नहीं चाहते। उनको साहाजी और नागार्जुन के साथ ही भेज देते तो अच्छा होता। अब यहाँ गरमी मे उनकी बीमारी के बढ़ने की आशका हो गयी है। अनिष्ट की चिंता सताती है। वे बेचारे रोते-कलपते रहते हैं, बच्चे दार्जिलिग मे अकेले, उनकी याद मे पिता और भी परेशान, क्या करूँ, कैसे उनको शात करूँ ? कहाँ जाऊँ ?

"शाम को शिवशर्माजी, श्री खेमसिह नाहर, मुशी, सच्चिदाजी, हिमाशु जोशी और तीन-चार अन्य साथी-बन्धु

पधारे। कुछ देर तक कविता-पाठ होता रहा। वे भी कुछ रस लेकर सुन रहे थे। वस्तुतः यह साहित्यिक वातावरण ही उनके लिए अच्छा है, कम से कम इस समय वे रोते तो नहीं। शाम को बिजली बन्द, फिर उनको बाहर लॉन में रखा गया। अब कल इस क्वार्टर के मालिक आ रहे हैं, हमें यह घर छोड़ना होगा। अभी तक तै नहीं हुआ है कि कहाँ रहना है। पंडितजी को डॉक्टर सेन के नर्सिंग होम में ले जाने की बात भी चल रही है। यही ठीक रहेगा उनके लिए।"

**मंगलवार, 31 जुलाई :** "आज पहले की अपेक्षा बहुत ही अधिक गरमी रही। 10 बजे से दो बजे तक दिन में बिजली गुल रही। वे गरमी से परेशान रहे। सबेरे से ही उनका मूड बहुत खराब रहा। मुँह फाड़कर रोना, 'खाना-खाना' करना, दिन में बक-बक करना, यही सब करते रहे। आँखें भी लाल-लाल, गुस्सा भी वैसा ही। रात को और वाइलेन्ट (Violent) हो गये। बक-बक करते रहे। पहली बीवियों को खूब याद कर रहे थे। काश कि इस समय वे दोनो बूढ़ी बीवियाँ उनकी सेवा करने आ जातीं, पेशाब-पाखाना साफ करतीं, तो मुझे मुक्ति मिलती।

"अभी तक मास्को से निमंत्रण नहीं मिला है और मिलने की सम्भावना भी नहीं है। मुझको बतलाया जा रहा है कि वहाँ बीवी मौजूद है, इसलिए यहाँ से दूसरी नहीं जा सकती, यह वहाँ की सरकार की नीति है। इससे भले ही रोगी की जान खतरे में हो। उन्हें क्या परवाह। वे लोग तो अपनी नीति में अटल रहेंगे। यहाँ हम लोग गरमी मे सड़ रहे हैं और राहुलजी की बीमारी के बढ़ जाने की सम्भावना दीख रही है। पार्टी के लोग उनको अकेले या किसी अन्य मित्र के साथ भेजने को भी तैयार नही। पंडितजी की हालत और गम्भीर होती जा रही है। वे यहाँ से तो दार्जिलिंग में ही भले थे, कम से कम मानसिक तौर से तो वे स्वस्थ हो ही रहे थे, बच्चों के साथ रहने से रोना-धोना भी करीब-करीब छोड़ चुके थे। अब फिर वे पुरानी स्थिति में ही आ गये हैं। लोग उनकी अवस्था को देखकर भी उनको परेशान करते हैं, शांति से सोने तक नहीं देते। एक-एक आदमी यहाँ डॉक्टर है, जैसे बीमारी न हुई एक मजाक है। किस तरह के लोग हैं यहाँ के ?"

## अगस्त 1962

**बुधवार, 1 अगस्त :** "कल से आज गरमी कुछ कम रही। दिन-भर कोई नहीं आया, हम ही दो जने रहे। वे दिन मे दो घंटे सोये। शाम को कुछ लोग इकट्ठे हो गये, उनमे श्री वियोगी हरिजी भी थे। पंडितजी का भोजन सादा होता है—चपाती, उबली हुई कम नमकवाली सब्जियाँ, सूप, उबले मांस, कभी-कभी फल आदि। खाना संतुलित दिया जाता है और वे ठीक से ही खाते हैं।

"यहाँ से अब मन एकदम ही उचट गया है। अभी तक प्रोग्राम तै नहीं हुआ कि हम कब जा रहे हैं। मेरा जाना तो हो ही नहीं सकता। लोग बतला रहे हैं कि रूसी पत्नी के रहते मेरा मास्को जाना वहाँ की सरकार उचित नहीं समझती, इसीलिए तो मेरे लिए निमंत्रण नहीं आया है। लोग दौड़-धूप तो कर रहे हैं। डांगे साहब ने लिखा भी पर अभी तक कोई जवाब नहीं आया है। यहाँ आये भी आज 12 दिन हो गये। बिल्कुल ही मन नहीं लगता। बच्चे उधर छूट गये हैं, उनकी बहुत याद आती है। जब मेरे जाने की सम्भावना नहीं तो हमें लोगों ने खामखा रोक रखा है। अपने खर्चे से तो मैं जाने से रही। नौकरी नहीं, आमदनी का जरिया नहीं। चिन्ताएँ तो लगी ही हैं, ऊपर से और कई दिक्कतें पैदा हो रही हैं। पंडितजी के ठीक होने की आशा कम होती जा रही है। गरमी से सब चौपट हो गया।... कल शायद यहाँ से शिफ्ट करना पड़ेगा।"

**गुरुवार, 2 अगस्त :** "गरमी आज बहुत अधिक रही। बीच-बीच में बिजली फेल हो जाती है। पंखे के न चलने से बहुत ही तकलीफ हुई। आज दिन-भर 20, राजेन्द्रप्रसाद रोड पर रहे। शाम को यहाँ से शिफ्ट करके 21 कान्सटीट्यूशन हाउस में आ गये। इसमें एक कमरा, बाथरूम और किचन है। खैर, खाना तो यहाँ रेस्तराँ से आता रहा है। गरमी से बुरा हाल रहा, यहाँ भी पंखा बन्द रहने से राहुलजी छटपटाने लगे। इसीलिए उनको बाहर घुमाने ले जाना तै हुआ। ए. आई. टी. यू. सी. की गाड़ी आई। मुंशीजी और राहुलजी के साथ मैं भी राष्ट्रपति भवन होते हुए नेहरू-निवास तथा चाणक्यपुरी गयी। अमेरिकन, ब्रिटिश, पाकिस्तान, चाइनीज़

और सोवियत एम्बेसी होते हुए काफी देर तक घूम आये। परन्तु पंडितजी सारे रास्ते 'बच्चे, बच्चे' ही करते रहे।

"यहाँ दिल्ली में आकर मैं देख रही हूँ—उन्हें पूर्व परिवार की भी बहुत याद आती है, खासकर के दूसरे लोगों के सामने ऐसा ही करते हैं। इसका मतलब है कि उनकी स्मरणशक्ति बीच-बीच में काम करने लगती है। यदि इसी तरह उनकी स्मृति-शक्ति काम करने लग जाये तो हमें बड़ा संतोष होगा।"

**शुक्रवार, 3 अगस्त :** "आज भी गरमी अत्यधिक रही। दिन मे 12 से 3 बजे और 4 से 6 बजे तक पंखा नहीं, शाम को 8 बजे भी पंखा बन्द। गरमी से आज पंडितजी का बुरा हाल हुआ। दिन-भर रोते रहना, बेसिर-पैर की बाते करना, यही सब वे करते रहे। बहुत उत्तेजित भी रहे, आज भी वे पूर्व परिवार के बारे में बातें करते रहे।

"शाम को सच्चिदाजी सपत्नीक आये। उनसे मालूम हुआ कि पंडितजी को अकेले ही मास्को भेजने की तैयारी हो रही है, 7 अगस्त को यहाँ से उनका प्रस्थान कर दिया जायेगा। कैसे जायेंगे वे ? मान लो वे चले गये, पर हमारा मन कैसे मानेगा ? वे हर वक्त मुझे खोजते रहते हैं। उनके चले जाने के बाद वह प्रिय आवाज फिर मुझे कहाँ सुनने को मिलेगी ? एक बार चले जाने के बाद फिर कहाँ भेंट होगी ? जीवन का क्या भरोसा ? यही सब सोचकर मैं रात-भर रोती रही। जया-जेता की बहुत-बहुत याद आई।

"शाम को उन्हें गाडी मे मथुरा रोड की तरफ घुमाने ले गये। बाहर निकलने से वे प्रसन्न हो जाते हैं।"

**शनिवार, 4 अगस्त :** "गरमी बहुत ज्यादा। 12 से 3 तक बिजली बन्द रहती है, वे गरमी से छटपटाते रहते हैं। इससे उनका मिजाज भी गरम रहा। सबेरे शिवशर्माजी को डॉट दिया। 'खाना, खाना' की जिद करते रहते हैं। फिर दोपहर को मेरे साथ नाराज हो गये। यह सब असह्य गरमी के कारण हुआ है। उन्हें बड़ी मुश्किल से चुप कराकर सुला दिया।

"शाम को डॉक्टर ने आकर उनके रक्तचाप की परीक्षा की, आज 160/85 है, कोई खास कम नहीं है। वे अब मानसिक तौर से अशांत हो रहे हैं। डाक्टर ने लिब्रियम (Librium) दवा लिख दी। दोपहर बाद तो वे जया-जेता के फोटो भी नही पहिचान रहे थे। मुझ से पूछ रहे थे—'तेरे भी कोई बच्चा है ?' हद हो गई ! फिर जैसे स्मरणशक्ति फूट निकली हो, वे रोने-कलपने लगे—'हाय, मै तो भूल गया, मुझे क्या हो गया था ? मेरे तो दो बच्चे हैं।' फिर दार्जिलिंग के अपने घर तथा जया-जेता के बारे में पूछने लगे, घर चलने की जिद भी करने लगे। हर दिन, हर समय उनका मूड बदलता रहता है, बेचारे वे अपने वश मे नही हैं। शाम को उन्हें गाडी में बिठाकर लालकिले की तरफ घुमाने ले गयी। मिलनेवाले तो भी आते रहे।"

**रविवार, 5 अगस्त :** "आज भी गरमी बहुत अधिक रही, परन्तु 24 घंटे बिजली के रहने से बड़ी राहत मिली। वे अन्य दिनो की अपेक्षा कुछ शांत रहे दिन में। अगर कोई नही हो तो वे चुपचाप पड़े रहते है, वर्ना चिल्लाते रहते हैं। अब तो वे पूरी तरह से विक्षिप्त-से मालूम होते हैं। होश की एक भी बात नही करते, अकबक बोलते रहते हैं। दोपहर के तीन बजे तक तो बड़ी शांति थी। उनको स्नान करा दिया, भोजन खिलाया। 'भूख, भूख' कर रहे थे।

"परन्तु साढे 3 बजे से ओमप्रकाश पाण्डे की बातूनी बहन आकर जम गई। उसके बाद सच्चिदा और मुंशीजी सपरिवार आये। फिर जब 9 बजे के बाद भीड़ कम हुई तो उन्हें गाड़ी में बिठाकर घुमाने ले गये। भतीजे-भतीजी लोग दोपहर से रात तक यही बैठे रहे। उन लोगों के खाने-पीने की व्यवस्था नही हो सकती, यहाँ कोई प्रबन्ध भी नही है। पंडितजी को शान्ति की जरूरत है। लोग यह बात नही समझते। यही अधिक दिन रखने से वे पूरी तरह से पागल हो जायेंगे।

"7 अगस्त को वे अकेले ही मास्को प्रस्थान करेंगे। हमारा उनसे 14 वर्ष का साथ छूट रहा है, आगे मुलाकात होगी या नही, यह कौन जानता है।"

**सोमवार, 6 अगस्त :** "गरमी के मारे परेशान रहे। यहाँ तो बारिश भी नही होती। दिन मे 11 से 1 बजे तक और शाम को 7 से 8 बजे तक बिजली बंद। बड़ी परेशानी हुई गरमी के कारण। उनका मिजाज सबेरे

से ही गरम। लिब्रियम की गोली देने पर भी वे शात नहीं हुए। सोने की कोशिश करें भी तो कोई न कोई आ जाता है, फिर तो वे बोलते ही जाते हैं। दिन में थोड़ा सुलाने की कोशिश की, पर वे नहीं सोये। उनके पास शिवजी को रखकर मैं कुछ अति आवश्यक सामान खरीदने चाँदनी चौक तक गई, पर तुरंत लौट भी आई। आते ही उनको नहलाया-धुलाया। फिर वे वाइलेन्ट हो गये। मुझे जोर-जोर से डाँटते रहे, बोली समझ में ही नहीं आती। शिवजी के साथ भी उसी तरह गुस्से से बोले। जैसे हमें नहीं पहिचानते हों। पागल आदमी के साथ हम कर भी क्या सकते थे। रात को सो ही नही रहे थे, पर बड़ी मुश्किल से उनको बिस्तर पर लिटा दिया। यह सब इस दिल्ली की गरमी का प्रताप है।

"रात होते-होते श्री विष्णु प्रभाकरजी, श्री जगदीशचन्द्र माथुर, यशपालजी आदि सज्जन पडितजी को देखने आये। आज पडितजी की जो शारीरिक-मानसिक स्थिति रही है, उसे देखते हुए कल 7 अगस्त को उनका जाना स्थगित हो गया।"

**मंगलवार, 7 अगस्त :** "आज भी बिजली का हाल कल की तरह ही रहा। गरमी के कारण पंडितजी पूरी तरह से विक्षिप्त हो गये हैं। पागलपन सवार होने पर वे किसी को पहिचानते नही, वाइलेन्ट हो जाते हैं। बीच-बीच मे रूस की याद आ जाती है उनको। चलने के लिए बेताब। हम क्या करे। ऐसे पागल आदमी के साथ 24 घटे रहना मेरे लिए मुश्किल है। ऐसे समय वे चाटुकार मित्र क्यों नही उनको देखने आते ? मास्को मे यदि उनका रूसी परिवार इनका जिम्मा ले ले तो मैं इस नारकीय जीवन से मुक्त हो जाती।

"शाम को गाडी से उनको घुमाने ले गये।"

**बुधवार, 8 अगस्त :** "आज भी उनकी हालत कल जैसी रही। उन पर पूरी तरह पागलपन सवार हो गया है। गरमी से भी परेशान, पसीने से शरीर लथपथ। यहाँ एक-एक पल बिताना कठिन हो गया है। बच्चो के बिना हमारा मन नही लगता। जिसकी सेवा करने आई, वे ही विक्षिप्त हो गये हैं। इस समय उनके दिमाग में सिर्फ रूस की याद आ रही है। जाने के लिए उतावले हैं। पर एक एबनार्मल आदमी की हरकतो पर हम क्या बोल सकते हैं। अब तो लग रहा है मैं एकदम नरक मे आ फँसी हूँ। विक्षिप्त के साथ निभाना बहुत कठिन लग रहा है।"

**गुरुवार, 9 अगस्त :** "अपने लिए निमत्रण आने की आशा छोड चुकी हूँ। अब ट्रेड युनियन डेलीगेशन के साथ पडितजी को भी मास्को भेज देने का प्रोग्राम बना रहे हैं। 11 अगस्त को जाने की बात है, पर फैसला अभी नही कर पाये ये लोग। गरमी से राहुलजी का बुरा हाल है, बाकी कसर यहाँ मिलने आनेवाले पूरी कर दे रहे हैं, पुरानी बाते याद दिला-दिलाकर, रुला-रुलाकर। फिर वे पागल न हो जायँ तो क्या हो ? अब पूछ रहे हैं–'कब चलेंगे, कब चलेगे ?' एक बार बोले–'घर चलो, बच्चे कहाँ हैं ?'

"कैसे दिन काटे, मन बहुत अशात रहता है।"

**शुक्रवार, 10 अगस्त :** "पडितजी का हाल कल जैसा। गरमी से परेशान हैं। गुस्सैल बहुत हो गये हैं, डाँट-फटकार करते रहे। हम चुपचाप सहन करते रहे। मास्को जाने का अता-पता नही। लोग पूछते रहते हैं–कब जा रहे हैं। मैं क्या जवाब दूँ, जब खुद को पता नही।

"शाम को कई लोग उनको देखने आये जिनमें श्री चन्द्रगुप्त विद्यालकार जी भी थे। आज मुझे बिटिया जयारानी की लिखी चिट्ठी मिली।"

**शनिवार, 11 अगस्त :** "पिछले पाँच दिन मैंने भयकर सकट मे बिताये। पडितजी पूरी तरह से विक्षिप्त हो गये। गुस्सैल और वायलेन्ट हो गये। आज गुस्सा थोडा कम हुआ है। सच्चिदाजी से पता चला कि यदि कमलाजी के लिए निमत्रण नही आया तो राहुलजी को भी अकेले नही भेजा जायेगा। अच्छा है! मैं तो उनको फिर दार्जिलिग अपने घर मे ले जाऊँगी। आज ओमप्रकाश की बातूनी बहन सुदामादेवी जी भी आई पडितजी को रुलाने।"

**रविवार, 12 अगस्त :** "बला की गरमी पड रही है। हम दोनो को ही बडी तकलीफ होती है। दिन काटना मुश्किल हो रहा है। कैसी मनहूस घडी मे हमने घर छोड़ा था, जो यहाँ आकर इतना कष्ट पा रहे हैं। यहाँ

आते ही उनको अस्पताल में रख दिया होता तो उन्हें कुछ तो आराम मिलता। परदेश मे पडे हैं, अपना कोई नहीं है, सबको अपनी-अपनी पड़ी हुई है। हमारा तो बिल्कुल ही जी नही लगता, वे भी बहुत ऊब गये हैं। घर में किताबें थी, उनको पढकर सुना दिया करती थी, यहाँ यह भी नही। सगीत पसन्द करते हैं, पर उसके लिए भी कोई साधन नही है। दोनो एक-दूसरे का चेहरा देखते बैठे रहते हैं।

"आज लोग ज्यादा नही आये। शाम को पडोसी एम पी. की गाडी लेकर पडितजी को सैर कराने ले गये, क्योकि आज वे दिन-भर घर जाने के मूड मे रहे।"

**सोमवार, 13 अगस्त :** "पानी थोडा बरसा, तो भी गरमी काफी रही। 9-30 से 12 बजे तक बिजली नही थी। गरमी से यो भी कुछ काम करने की इच्छा नहीं होती। वे सबेरे से ही घर चलने की बात करते रहे, रोये भी, गुर्राये भी। 'घर चलो, घर चलो' कहकर रोते रहे। बेचारे गरमी के कारण मछली की तरह छटपटाते रहे। उनको रोते-कलपते देखकर अपना भी मन खराब होता है। हमारे सामनेवाले कमरे में जया बिटिया की तरह की एक लडकी रहती है। उसको देखते ही हमे दोनो प्रिय बच्चो की याद आती है, मन और व्याकुल होने लगता है। बच्चों से अलग हुए आज पूरे 30 दिन हो गये हैं। पता नही क्या हाल है उनका। बड़े लोग पत्र ही नहीं लिखते उनके बारे मे।

"मास्को जाने का अभी तक ते नही हुआ। अब तो इस बार मे बात भी नही करते। क्या इतिजाम कर रहे हैं, कुछ पता नही। गरमी से झुलस रहे हैं। यहाँ आकर पडितजी और विक्षिप्त से हो गये हैं। मैं तो बस कमरे की चहारदीवारी मे बन्द हूँ, लगता है कब भाग जायें यहाँ से। इतनी कम उम्र मे मुझको कितनी मुसीबते सहनी पड रही हैं। कोई भी मेरी इन कठिनाइयो को नही समझता।"

**मंगलवार, 14 अगस्त :** "आज धूप तेज रही, गरमी भी बहुत। कुछ काम नही हो पाता। उन्हे दोपहर बाद 100-2° डिग्री ज्वर रहा। उनका चेहरा तमतमा रहा था। घर जाने के लिए बहुत जिद करते रहे। उनके लिए घर का मतलब है 'दो बच्चे'। उनके तन-मन मे बच्चों की याद बसी हुई है, इसीलिए वे उन दोनो के लिए व्याकुल रहते हैं। इस समय दोनो उनसे दूर हैं। सच्चिदाजी शाम को आये, पर उनसे कोई नयी खबर नही मिली। उन्होंने सिर्फ यही बतलाया कि अभी मास्को से कोई सूचना नही मिली है। मुश्किल है। हम लोगो को यहाँ रोककर रखा है। गरमी न होती तो कोई बात नहीं थी, पर पडितजी के लिए बडी तकलीफ हो रही है। उनकी अवस्था को देखकर मेरा मन और खिन्न हो जाता है। लेटे रहना, कमरे के भीतर पडे रहना, बच्चो से दूर, आखिर उनका मन लगे भी तो कैसे ? पढ़-लिख नही सकते, यह उनके लिए और भी असह्य है। अब कब इस कारागृह से मुक्ति मिलेगी ?"

**बुधवार, 15 अगस्त :** "ओमप्रकाश पाण्डे अपनी माँ के साथ दोपहर 1 बजे आये। ओमप्रकाश की माँ को देखते ही पडितजी को अपनी कनैलावाली पत्नी की याद आने लगी और उसके वियोग मे वे विलाप करने लगे। जाना चाहते हैं वहाँ। बाप रे, क्या-क्या कहकर विलाप कर रहे थे, बोली समझ मे नही आ रही थी। वे लोग आकर रोगी के पास ऐसे जम जाते हैं कि उठकर जाने का नाम ही नही लेते। रोगी की एबनार्मल अवस्था पर उन लोगो का ध्यान ही नही। पुरानी बातें याद दिला दिलाकर उनको रुलाते रहते हैं। मेरा तो कोई ईश्वर भी नही जिससे प्रार्थना करती कि हे भगवान्, हमे यहाँ से शीघ्र मुक्ति दिला दो, ऐसे लोगो से हम बचाओ। पण्डितजी दिन भर रात विलाप करते रहे। मै विवश। बीमार आदमी के पास ऐसे लोगो को नही बैठना चाहिए।

"शाम को गाड़ी अ . और उन्हें घुमाने ले गये। पडितजी यहाँ अधिक दिन रहेगे तो उनकी तबियत और ज्यादा खराब हो जाने का डर है।"

**गुरुवार, 16 अगस्त :** "गरमी बहुत रही, धूप भी तेज। आज उनकी तबियत ज्यादा खराब रही। रक्तचाप 200 से अधिक रहा। पलके सूजी हुई थी, रोना बहुत अधिक करते रहे। क्या करे ? दर्शनार्थी उन्हे तग करते हैं, आकर बैठ जाते है रुलाते रहते है। एक भिक्षु महेन्द्र (भोगलवाले) आये और कनैलावाली पत्नी की याद दिलाकर पंडितजी की स्मरणशक्ति को लौटाने के लिए भारी प्रयत्नशील रहे। पडितजी रोते ही रहे। अब वे

स्वस्थ होगे भी तो कैसे ? यहाँ तो एक-एक व्यक्ति उच्च श्रेणी का डॉक्टर है, पंडितजी की मानसिक चिकित्सा (साइकोथेरापी) करने के लिए कमर कसे हुए हैं।

"आजकल वे अपनी कनैलावाली स्त्री की खूब याद कर रहे हैं। दिमाग पता नहीं कहाँ-कहाँ उलझा रहता है उनका। कभी किसी की, कभी किसी की याद करते हैं। अब बुढिया की याद सता रही है और आज तो उसे चूमने और उससे मिलने की इच्छा प्रकट कर रहे थे। अजीब बात है। अभी तक उनके मास्को जाने की तिथि ठीक नहीं हुई है। यहाँ जितने दिन रहेगे उतना ही उनका पागलपन बढ़ता जायेगा।"

**शुक्रवार 17 अगस्त :** "गरमी कसकर पडी, हम पसीने से लथपथ रहे। सबेरे डॉक्टर सुब्बाराव आये, पडितजी की बी. पी. देखी–155/80 है। दवाइयाँ पहले की ही चलेंगी, शांति और आराम चाहिए उन्हें। इसलिए आज वे दिन-भर चुपचाप ही लेटे रहे। दिन मे कई बार 'मेरी पुरानी आची (स्त्री)' कहकर रोते रहे, उससे मिलने की इच्छा प्रकट कर रहे थे। रूस की 'आची' भी याद आ रही थी। पर हमने रोने नहीं दिया। उनको कुछ पढकर सुनाया। शाम को शंकर गाड नामक के एक व्यक्ति पधारे। क्या-क्या ऊटपटाँग प्रश्न पूछ रहे थे। मै तो बहुत तंग आ गई हूँ। कैसे-कैसे लोग होते हैं दुनिया में। आज मिलनेवालो की भीड रही। शाम को गाडी आई, इसलिए पडितजी को घुमाने ले गये। आज के 'इलस्ट्रेटेड वीकली' मे पडितजी के फोटो छपे हैं। अखबारो मे राहुलजी की बीमारी के बारे मे समाचार छपे हैं।"

**शनिवार, 18 अगस्त :** "आज प्रायः दिन-भर हल्की-हल्की वर्षा होती रही। मौसम अच्छा रहा। गरमी से थोडी राहत मिली है। सच्चिदाजी शाम को आये, प्रोग्राम के बारे मे कुछ भी नही बताया। बस इतना कह रहे थे–'राहुलजी यदि तीनो बच्चो को एक साथ देखते तो अच्छे हो जाते।' मैंने कहा–यह असम्भव बात है। मेरे बच्चे वहाँ नही जायेंगे। 'यदि पार्टीवाले रूसी परिवार को यही पडितजी के पास बुलवा देते तो मैं अपन बच्चो के पास लौट जाती।' उन लोगो ने ऐसा क्यो नही सोचा है ? या सोच भी रहे हो तो हमे क्यो बतलायेंग ? मेरे बच्चो को रूस ले जाने का खर्चा कौन उठायेगा ? यह भी तो सोचने की बात है। पडित महाशय भी तो गिरगिट की तरह रग बदलते रहते हैं। मेरे सामने कहते हैं–'घर चलो, घर चलो।' औरो के सामने कहते हैं–'मैं पहलीवाली के पास जाऊँगा।' क्या पता उनकी स्मरणशक्ति काम कर ही रही हो !

"आज दिन-भर वे 'घर ले चलने' की बात मुझसे करते रहे। और दिनो की अपेक्षा आज वे शात रहे। दिन मे कोई नही आया, अच्छा हुआ। ऐसे ही शांति मे दिन बीत गया। बच्चो के बिना बिल्कुल मन नही लगता, उन दोनो को देखने के लिए मन तडपता है ! पता नही उन्हे कब देख पाऊँगी। कितनी ही गयी गुजरी गृहस्थी क्या न हो, अपने घर मे ही स्वर्गिक सुख मिलता है। मन भी प्रसन्न रहता है। कैसे लोग है यहाँ के ? हमे रोक रखा है, फैसला भी नही करते। यहाँ पडितजी चिडियाखाने के किसी विचित्र प्राणी की तरह सबके लिए 'तमाशा' बने हुए हैं। हर कोई आकर उनके दिमाग को बरगलाने की कोशिश करता है। रोज इतने सारे लोग आते हैं उनसे मिलने, पर मुशी परिवार को छोड और किसी ने भी 'जया-जेता' के बारे मे पूछने की तकलीफ नही की है। जब-जब पडितजी 'मेरे दो बच्चे' कहकर बिलखते हैं तब झट से कोई कह देता है–'राहुलजी, आप तो रूस जा रहे हैं, वहाँ तो आपका बेटा है, लोलाजी हैं। अब जल्दी ही आप उनसे मिलनेवाले हैं।' मैं चुप रहकर लोगो की बाते सुनती हूँ।"

**रविवार, 19 अगस्त :** "आज भी आधे दिन तक वर्षा होती रही। पंखे की जरूरत नही पड़ी। गरमी कुछ कम हो गयी है। आज वे प्रायः दिन-भर रोते ही रहे। 'घर चलेंगे, घर चलेंगे, कब चलेगे' कहते रहे। बच्चो को देखने के लिए बेचैन हैं, रोते रहते है, एक बार गुर्राए भी।

"सबेरे डॉ. धर्मेन्द्रनाथ शास्त्री (मेरठवाले) तथा बैरिस्टर मुकुन्दीलाल उनको देखने आये। दोनो मित्रो को उन्होंने चेहरे से पहिचान लिया। अमरकीर्ति भी कहाँ से टपककर पडितजी को बोर करने लगा, बड़ा बोगस आदमी है। पडितजी के सामने उनकी ऐसी मानसिक स्थिति मे वह अपना पाण्डित्य बघारता रहा। रोगी को कष्ट हो रहा है, डिस्टर्ब हो रहा है, इसका उसे कोई ख्याल नहीं है।

"शाम को सच्चिदाजी पत्नी के साथ आये। गाड़ी में पडितजी उन लोगों के साथ चाणक्यपुरी, कनाट

प्लेस आदि जगहों की सैर करके आये। रात को डॉ. श्रीमती सुशीला गिल अपने पति के साथ आईं। फिर थोड़ी देर बाद मुंशीजी सपत्नीक आये। रात को पंडितजी का मूड कुछ अच्छा रहा। अभी तक उनके मास्को जाने का फैसला नहीं हुआ है। मुझे तो किसी तरह घर लौटने की छुट्टी मिल जाती तो अच्छा होता।"

**सोमवार, 20 अगस्त :** "तेज धूप के कारण बहुत गरमी रही। पंडितजी 'घर, घर' रटते रहे। 'घर ले चलो, घर ले चलो' कहते हैं। शायद वे यहाँ से ऊब गये होंगे। उनकी बोली में शब्द सीमित हो गये हैं। यहाँवाले कान में तेल डालकर बैठे हैं। जितने दिन प्रतीक्षा करनी है, तब तक के लिए राहुलजी को यहाँ के अस्पताल में रख दिया होता तो उन्हें बहुत आराम मिलता, डॉक्टर-नर्स लोग उनकी देखभाल करते। यहाँ लाकर पटक दिया। उनकी बीमारी कोई ज्वर-बुखार या मियादी बुखार जैसी तो है नही। उनको तो रक्तचाप, हृदयरोग, डायबेटिज़ के साथ-साथ मस्तिष्क में हैमरेज भी हो गया है। वे कोई साधारण रोगी तो नहीं हैं। उनकी देखभाल तो उसी तरह से होनी चाहिए थी जिस प्रकार उनकी बीमारी नाजुक है। यहाँ 'तमाशा' बनाकर रख दिया है। उनकी बीमारी में जितना भी सुधार हो गया था, वह सब यहाँ रहकर खतम हो गया। अब उनमें पागलपन का माद्दा बढ़ता जा रहा है। एबनार्मलिटी के कारण ही वे कभी क्या कहते हैं, कभी क्या कहते हैं और कहने के बाद तुरत भूल जाते हैं। फिर वही बात दुहराने लगते हैं। बच्चों से दूर हो जाना भी उनके लिए दुःख का कारण बन गया है।

"आज वे दिन मे थोड़ा सोये। डॉक्टर नही है यहाँ, इसलिए पंडितजी के रक्तचाप का पता ही नहीं चलता। पेशाब बहुत करते हैं। रोना-धोना तो खैर चलता ही है। अमरकीर्ति आकर शेखी बघार रहा था। ऐसे बेमौके आ जाता है कि हमको थोड़ी देर भी विश्राम करने को नही मिलता। क्या किया जाय ? शाम को गाडी आई। पंडितजी को डेढ़ घंटे तक सैर कराकर ले आये। नही तो दिन-भर कठघरे में बन्द रहना पड़ता है उनको। आज मिलनेवाले कम आये, अच्छा ही हुआ।"

**मंगलवार, 21 अगस्त :** " आज बहुत गरमी पडी। धूप भी खूब तेज। वे आज बकवास करते रहे। फेमिली प्लानिंग के बारे में सबको लेक्चर देते रहे। एकदम चुप नही रहे, रात को साढ़े 10 बजे तक बोलते ही रहे। मेरे साथ कहते हैं, 'घर ले चलो, घर जाऊँगा।' और दूसरों के साथ कहते हैं–'मैं रूस जाऊँगा। मेरी पहले की स्त्री है, बच्चा है।' दूसरो के सामने वह इस तरह से बोलते रहे। जो लोग राहुलजी को रूसी परिवार की याद दिलाने की चेष्टा कर रहे हैं, लगता है उनको सफलता मिल रही है। चलो, बीच-बीच मे उनकी स्मरणशक्ति लौट आती है, चाहे व जिसकी भी याद करें। हम तो उनकी खोई हुई याददाश्त के लिए ही चिन्तित हैं।

"जाने का कोई फैसला नही हुआ। कब तक यहाँ रहना होगा, पता नही। बिल्कुल ऊब गये हैं। अपने घर मे जो शांति है वह यहाँ कहाँ। यहाँ देख रही हूँ मुंशीजी तथा उनकी पत्नी के अतिरिक्त मेरे और मेरे बच्चों के प्रति किसी की भी सहानुभूति नही है। वे लोग जी-जान से चाहते है कि राहुलजी हम से दूर हो जायें। मेरा जीवन तो बर्बाद हो ही गया। और क्या आशा करूँ ? आज शिवशर्माजी, जो पंडितजी की सेवा मे मेरा हाथ बँटा रहे थे, पटियाला चले गये। शाम को सच्चिदाजी सपरिवार आये, और भी कई लोग आये। यहाँ मन लगाने के लिए कोई पुस्तक भी नही है। इसलिए बच्चो की बहुत याद आती है। मेरे तो ये दोनो बच्चे जया-जेता ही सब कुछ है।"

**बुधवार, 22 अगस्त :** "गरमी असह्य। उनका गुर्राना भी सबेरे से ही आरम्भ हो गया। 'कब चलोगी, घर ले चलो, घर जाऊँगा' की रट लगाये रहे। परेशान कर रखा है। समझते भी तो नही। यहाँ उनको इतने दिनो तक रोके रखने का क्या मतलब है ? यह समझ में नही आ रहा है। कलकत्ता में तो वे डॉक्टरों के हाथों मे सुरक्षित थे। बनवारी बाबू तथा वैद्य वेणीशंकर जैसे हितैषी लोगों की सुरक्षा उनको मिली थी। यहाँ वह सब कहाँ ? यहाँ मेरे लिए मुसीबत है। ऐसे पागल जैसे रोगी को मुझे अकेले सँभालना पड रहा है। सब लोग कान में तेल डाले बैठे हुए है।

"डॉ. सत्यनारायण सिन्हा तीन बार आये। एक बार अकेले, फिर शाम को कुछ जर्मन लोगों के साथ और रात को श्री पृथ्वीराज कपूर के साथ आये। पृथ्वीराज कपूर साहब थोड़ी देर तक बैठे, क्योंकि उस समय

राहुलजी भोजन करने बैठे हुए थे। कपूर साहब उस समय संसद सदस्य थे और उनका क्वार्टर हमारे सामने ही था। उन्होने राहुलजी से कहा–'आप को अच्छा होना पड़ेगा और आप अच्छे हो जायेंगे। आपकी किताबें पढ़कर सब लोग आगे बढ़ रहे हैं।' इतना कह उन्होंने राहुलजी का दाहिना हाथ लेकर अपने ललाट से स्पर्श कराया, फिर कहा–'मैं तो आपके सामने ही ठहरा हूँ, फिर मिलने आऊँगा।'

"नागार्जुन का आगमन हुआ, भीड़ को साथ लेकर। बैरिस्टर मुकुन्दीलाल भी आये। कुछ और लोग भी आये, जिनमे से थोडे को ही मैं पहिचान सकती थी। कुछ लोग तो अच्छे होते हैं, रोगी के कष्टों का ख्याल करते हैं, लेकिन कुछ तो उन्हे पागल बनाने आते हैं।

"बच्चो की चिट्ठी नहीं आती। आज उनके लिए कुछ हिन्दी की पुस्तके खरीदकर दार्जिलिंग भेज दीं।"

**गुरुबार, 23 अगस्त :** "आज तो गरमी असह्य रही। सबेरे से ही पसीना छूटने लगा। रात तक वैसी ही गरमी है। पखा दिन-भर चलता रहा।

"वे सबेरे उठते ही पूछने लगे–'कब चलना है ?' मैंने कहा–अभी चलना है। फिर वे गुर्राने लगे भयंकर रूप से। उठकर चल देना भी चाहते थे। चाहे जितनी सेवा करो, ये गुर्राना नहीं छोड़ते। मेरी तो जान मुसीबत मे फँस गयी है। उनके गुस्सा होते समय मैं ही अकेली यहाँ होती हूँ, कोई साक्षी भी नही। वे ऐसा करते हैं, सुनकर किसी को विश्वास भी नही होता। आज मेरा मन बड़ा दुःखी हो गया, अपने भाग्य पर दिन-भर रोती रही। लिब्रियम दो बार देकर उनको सुलाना चाहा, पर ऐन वक्त पर भतीजे महाशय (उदयनारायण पाण्डे) पधारे। फिर तो वे क्या सो सकते थे ? भतीजे जी 'इगोर-लोला' प्रसग ले बैठे। लोग उनकी इस एबनार्मल अवस्था का खूब लाभ उठा रहे हैं। नतीजा–पडितजी उत्तेजित हो गये। पहले परिवार के यहाँ जाने के लिए उतावले हो गये। आखिर लोग क्यो उनके दिमाग को इस तरह भ्रमित किए दे रहे हैं ? लोगो को इससे क्या मिलता है ? मैंने कब मना किया है कि राहुलजी अपनी प्रियतमा लोला से न मिले, पुत्र से न मिले ? मैं तो रूस भेजने के लिए ही उनको यहाँ दिल्ली ले आई हूँ अपने मासूम बच्चो को दार्जिलिग मे छोडकर। राहुलजी यदि लोलादेवी और पुत्र के पास रहकर स्वास्थ्य-लाभ कर सके, उनकी लम्बी आयु हो जाये, तो इसमे क्या मुझे खुशी नही होगी ? लोग क्यो मुझसे इस कदर दुश्मनी का भाव रखते हैं ? क्या वे सब लोग राहुलजी के गार्जियन हैं ? मेरे हृदय की पीडा को तो कोई सवेदनशील नारी ही समझ सकती है, जिस पर इस प्रकार बज्र टूट पडा हो। राहुलजी के तथाकथित हितैषी और मित्र लोग मेरी व्यथा को क्या समझे ?

"आज मेरा मन बहुत ही बोझिल रहा चिन्ताओ से।"

**शुक्रवार, 24 अगस्त :** "आज अधिक गरमी के कारण दिन-भर बडी परेशानी रही। वे सबेरे से ही 'घर चलो' कहना शुरू कर देते हैं। 12 बजे के बाद उनका मिजाज बहुत गरम रहता है, फिर अकबक बोलने लगते हैं। आज उनको बडी 'आची' की याद आ रही थी। बहुत बोलने लगे। बहुत लाल-पीले होने लगे। पर क्या करें, आज भी डॉक्टर नहीं आये।

"सच्चिदाजी आये थे। उनको मैंने कहा–इन्तिजाम नही होता हो तो हमे घर लौटने दे। पर अभी वे लोग और रुकने को कहते हैं। यहाँ गरमी के मारे जान निकल रही है। गरमी के कारण ही वे इतने बेचैन रहते हैं, बहुत ही परेशान हो जाते हैं बेचारे। शाम को कुछ लोग मिलने आये थे, जिनमे से बहुतो को मैं नहीं पहिचानती। लोग अपनी ओर से बोलने लगते हैं और पडितजी को बहुत कष्ट होता है, फिर रक्तचाप बढ जाता है।

"आज मेरी बहन गगा और कप्तान लाल की चिट्ठी दार्जिलिग से आई। कप्तान लाल ने लिखा है–दोनो बच्चे (जया-जेता) अच्छी तरह हैं। ट्यूटर से पढते हैं और प्रसन्न हैं। इलस्ट्रेटेड वीकली मे छपे हम लोगो के चित्र जया-जेता ने देख लिये हैं।"

**शनिबार, 25 अगस्त :** "आज सबेरे काफी धूप थी, पर थोड़ी देर बाद बादल घिर आये और वर्षा हुई। इससे गरमी थोड़ी कम हुई। वे सबेरे 9 बजे तक सोये। डॉक्टर जैन उनको देखने आये थे। रक्तचाप आज 180/90 है जो कुछ ज्यादा है। नई दवा लिख दी है। पेशाब मे 1/4 सी. सी. चीनी है, यह अच्छा नहीं है।

पेशाब में चीनी बिल्कुल शून्य रहना चाहिए। वे सबेरे से ही घर चलने के बारे में पूछते रहे–'कब चलेगी ?' मालूम होता है उनको बच्चों की याद आती है, उन लोगों को याद करते ही वे रोने लगते हैं। उनको रोते देख मुझे बहुत दुःख होता है। सच्चिदाजी सबेरे से दोपहर 1 बजे तक रहे। वे लोग राहुलजी को मास्को भेज कर ही रहेंगे। पर कब ? पता नहीं।

"सबेरे भाई चन्द्रसिंह गढ़वाली राहुलजी को देखने आये। दोपहर बाद 'सोवियत भूमि' के नेपाली विभाग के सम्पादक आये और रात को मुंशी-परिवार। श्री पृथ्वीराज कपूरजी आज भी राहुलजी के बारे में पूछ रहे थे। वे हमारेवाले कमरे के सामने रहते हैं। कहने लगे–"मैं आना चाहता हूँ, पर डर लगता है कि कहीं डिस्टर्ब न हों। मैं रामायण का पाठ करके पंडितजी को सुनाना चाहता हूँ।' बड़े सौम्य पुरुष हैं, बहुत अच्छी प्रवृत्ति के। अच्छा हुआ, उनसे जान-पहिचान हो गई।"

**रविवार, 26 अगस्त :** "आज वर्षा के कारण गर्मी कुछ कम रही। पर मेरे लिए आज का दिन बहुत बुरा बीता। महापंडितजी बहुत उन्मत्त हो गये। सुबह के 10 बजे तक तो वे गहरी नींद में रहे थे। पर थोड़ी देर बाद से उन्होंने जो पागलपन दिखाया, वह देखते ही बनता था। बाप रे, इतना भयंकर गुस्सा उनको कैसे आता है ? ठण्डी जमीन पर लेट गये, चारपाई से भी गिरना चाहते थे, मैंने पकड़ लिया। फिर खड़े-खड़े ही जमीन पर लेट गये। चोट लगने का डर, साथ मे कोई नहीं, बड़ी मुश्किल हो गई। परेशानी और घबड़ाहट के मारे अपना भी बुरा हाल हो गया। गुस्सा भी आ रहा था, पर लाचार। रोग बढ़ जाने के कारण ही उनको इतनी तकलीफ हो रही है।,

"फिर तो दिन-भर वे चुप नहीं रहे। 'दो बच्चे, जया जेता' करते रहे। शाम को माचवे-दम्पती आये। उनके साथ भी 'जया-जेता' करते रहे। श्रीमती माचवे बार बार इगोर की याद दिला रही थी उनको, पर उन्होंने नहीं सुना। वे लोग जब भी आते, इगोर का नाम लेकर राहुलजी की स्मृति पर जोर डालते, जबकि राहुलजी 'मेरे दो बच्चे' करते रहते। मैंने इसीलिए राहुलजी के सामने से जया-जेता के फोटो हटा दिये।' 'सोवियत संघ' नामक पत्रिका से पूरे पेज का फोटो 9-10 वर्ष के रूसी लड़के को फाड़कर पंडितजी के सामने रख दिया और कह दिया–'यह आपका बेटा इगोर है।' यह चित्र और माचवेजी और श्रीमती माचवे ने भी देख लिया था। अच्छा हुआ, माचवेजी की समझ मे बात आ गई। राहुलजी नार्मल स्थिति में नहीं हैं, उनको जबर्दस्ती किसी की याद दिलाने से कोई फायदा नहीं। वे स्वयं याद करे, वही अच्छा होगा। शाम को नागार्जुन, सच्चिदाजी, राजीव सक्सेना आदि कई लोग आये। अब पंडितजी साढ़े 9 बजे के बाद बड़ी मुश्किल से सोये थे।"

**सोमवार, 27 अगस्त :** " आज पानी तो नहीं बरसा, पर गरमी कुछ कम रही। वे रात ढाई बजे से जगे और फिर बोलते ही गये। फिर जमीन पर सोने के लिए जिद करने लगे, पर मैंने रोका नहीं। सुनते ही नहीं। जमीन पर लेट गये कई बार। बुरा तो बहुत लगा, पर क्या करती मैं ? बोलते ही गये, बोलते ही गये। आज सुबह ही उनका ब्लड टेस्ट करने ले गये। शाम को रिपोर्ट मिली। शुगर तो पहले से कम है, पर यूरिया आदि में वृद्धि हुई है। यह सब कम होना चाहिए। इसी वजह से वे बेचैन रहे सारे दिन। 'घर चलो, घर चलो, बच्चो के पास चलो' कहते रहे। रोना भी साथ-साथ रहा। अपना भी मन खराब रहा।

"दिन में 11 बजे के करीब कामरेड रजा अली साहब ने बताया कि मेरे लिए भी मास्को से निमंत्रण आ गया है। अब शुक्रवार को जाना निश्चित हो गया। कल हमारे लिए वीजा और दूसरे कागजात भी मिल जायेंगे और पंडितजी की मेडिकल जाँच भी की जायेगी। एक तरफ तो मुझे विदेश जाने की उत्सुकता होती है, पर दूसरी तरफ अपने बच्चो से बिछुड़ रही हूँ, यह सोचते ही मन विचलित होने लगता है। पता नहीं उन आँखों के तारो को मैं कब देख सकूँगी। उनके बिना जीवन सूना-सूना लगता है।"

**मंगलवार, 28 अगस्त :** "सबेरे से खूब बारिश हुई, इसलिए दिन का तापमान थोड़ा गिर गया है। सबेरे राहुलजी साढ़े 8 बजे जगे। नहला-धुलाकर उनको ब्रेकफास्ट खिला दिया। डॉक्टर ने आकर उनकी जाँच की। रक्तचाप थोड़ा भी कम नहीं हुआ है। दवा के लिए लिब्रियम लिख दिया, यह नींद लाने के लिए है। पहले एक टेबलेट दे दी गई, पर वे पचा गये, जरा भी नहीं सोये। हाँ, बोलना थोड़ा कम हो गया, तन्द्रिल अवस्था

म रहे दिन-भर।

"सच्चिदाजी आये और 2 बजे तक रहे, पर पंडितजी उनसे भी अधिक नहीं बोले। दोपहर बाद नागार्जुन के साथ कुछ अन्य लोगों का आगमन हुआ। राहुलजी सोना चाहते थे, पर लोग विघ्न डालने में कोई कसर नहीं छोड़ते। चाहे कुछ भी सोचें ये लोग, मुझे पंडितजी को चुप रखने के लिए ड्यूटी देनी पड़ती है। ज्यादा बोलना उनके लिए ठीक नहीं है।

"शाम को शिवशर्माजी को पंडितजी के पास बिठाकर मैं सच्चिदाजी के साथ कुछ किताबें खरीदने गई। बच्चों के लिए विज्ञान की अच्छी-अच्छी पुस्तकें मिलीं, अपने लिए भी साहित्य सम्बन्धी दो-तीन पुस्तकें और एक नोटबुक ले ली। उधर से ही हम कामरेड भूपेश गुप्तजी के पास गये। उनको मैंने पहले कभी देखा नहीं था। गम्भीर स्वभाव के व्यक्ति हैं। श्री महेन्द्र आचार्य के यहाँ चाय पीते हुए हम साढ़े 7 बजे डेरे पर लौट आये। देखा, पंडितजी जमीन पर लेटे हुए हैं। गरमी और बेचैनी के कारण ये ऐसा करते हैं। रात में देर तक नहीं सो रहे थे, तब लिब्रियम की एक गोली देकर उनको सुलाया।

"आज भी श्री पृथ्वीराज कपूर मिले। कह रहे थे—'अब वीजा भी मिल गया। अब आप हमारे पंडितजी को हँसी-खुशी के साथ वापस ले आइए।' कितना मधुर व्यक्तित्व। स्वयं नमस्ते कहते खड़े हो गये।"

**बुधवार, 29 अगस्त :** "आज दिन का तापमान बहुत अधिक रहा। रात को 1 बजे पंडितजी की तबीयत बहुत खराब हो गई। उन्हें कै हुई और बड़े सुस्त हो गये। उसके बाद वे बिल्कुल ही नहीं सो सके। मुझे कल से ही उनकी हालत खराब होती महसूस हो रही थी और मन में अनिष्ट की आशंका भी। इसलिए शिवशर्मा और अमरकीर्ति को आज यहीं रोक लिया था। वह लोग रात बरामदे में सो रहे थे, आहट पाकर तुरन्त जग गये। पंडितजी के सिरहाने मैं बैठी और उनके सिर को सहलाया, ललाट और चेहरे को सहलाया। शिवशर्मा ने पंडितजी के हाथ-पाँव को सहलाया। नींद गायब हो चुकी थी। वे बेचैनी महसूस कर रहे थे, किन्तु सबेरा हो जाने पर उनको थोड़ी देर के लिए नींद आ गई। डॉक्टर आये और उनके रक्तचाप की जाँच की। रक्तचाप कम करने की औषधि दी। इससे रक्तचाप तो कम हो गया, किन्तु शाम को जब मैं उन्हें बिठाकर चाय-नाश्ता दे रही थी कि उनकी आँखें उलट गईं और हाथ-पाँव ठण्डे हो गये। मैं बहुत घबड़ा गई और उन्हें धीरे से बिस्तर पर लिटा दिया (दरअसल उनको फिर से स्ट्रोक हो गया था)। काफी देर बाद उनकी संज्ञा लौट आई। हमने डॉक्टर को फोन किया था, वह आ गये। नई दवा के कारण ऐसा हुआ, घबड़ाने की बात नहीं। यह डॉक्टर ने कहा। रक्तचाप कल 220/110 था और आज 130/80 रहा। अचानक रक्तचाप इतना कम हुआ, तभी उन्हें इतनी कमजोरी आ गई थी। डॉक्टर ने उनको लिटाये रखने को कहा। रात को उनको भोजन खिला दिया और वे समय पर सो गये। उन्हें थोड़ी देर के लिए भी अकेला छोड़ नहीं सकते।

"अब हमें मास्को जाने की तैयारी करनी है। बच्चों की बहुत याद आती है।"

**गुरुवार, 30 अगस्त :** "आज राहुलजी दिन-भर सुस्त रहे, उनसे बोला ही नहीं जा रहा था। दिन-भर बिस्तर पर खामोश पड़े रहे।

"कल हमें मास्को को जाना तय हो गया। यात्रा के लिए सभी कागजात प्राप्त हो गये, अच्छा हुआ। तैयारी अभी पूरी नहीं हुई है। आज दिन के समय काम नहीं हो सका, शाम को भी नहीं। पंडितजी से मिलनेवाले बहुत आये। उनमें कामरेड भूपेश गुप्त, कामरेड सज्जाद जहीर, कामरेड पी. सी. जोशी तथा बड़े भाई चन्द्रसिंह गढ़वाली भी थे। बहुत भीड़ रही, पर आज वे किसी से नहीं बोले, बोल सकने की अवस्था नहीं थी उनकी। आज तो सुबह से उनकी आवाज ही नहीं निकल रही है। मुझे बहुत आशंका होती है, अनिष्ट होने का भय बना रहता है। विधाता मेरे, मुझे कभी अकेली छोड़ न जाना।

"एक बजे रात को डायरी लिखने बैठी। बच्चों ने फिर पत्र नहीं भेजा, पता नहीं वे दोनों किस हाल में हैं। अब तो हमें उन लोगों से बहुत दूर जाना है, न जाने मैं उन दोनों को कब देख पाऊँगी। मन बहुत उदास है मेरा।

"पंडितजी शीघ्र ही सो गये। कल सुबह साढ़े 10 बजे की फ्लाइट से जाना है, सबेरे जल्दी जगना होगा।"

## मास्को में राहुलजी की चिकित्सा : दिल्ली से प्रस्थान

**शुक्रवार, 31 अगस्त :** "बहुत सबेरे ही उठकर हमने यात्रा की सब तैयारी कर ली। राहुलजी करीब-करीब कोमा में थे, उनकी आँखें ही खुल नहीं रही थी। पेशाब पर नियन्त्रण न होने से उनके सारे कपड़े गीले हो गये थे, अतः उनको हल्के हाथों से धीरे-धीरे नहला दिया। पर नहलाते समय भी उनकी आँखें नहीं खुल रही थीं। दवा का भी असर होगा, हमने ऐसा महसूस किया।

"सुबह कांस्टिट्यूशन हाउस मे बहुत-से लोग उनको विदाई देने आये थे। श्री चन्द्रगुप्त विद्यालंकार सपत्नीक, माचवे-दम्पती, बच्चन-दम्पती, हिमांशु जोशी, मच्चिदाजी, मुंशीजी, विष्णु प्रभाकरजी, तथा अन्य बहुत-से लोग थे, कितने ही लोगो से तो मैं मिल ही नही पाई। राहुलजी की अवस्था को देखकर आज सब चिन्तित थे, इतने लाचार और कमजोर वे कभी नही हुए थे। वे खड़े भी नही हो सकते थे। लोगों ने उनको करीब-करीब गोदी में उठाकर मोटर पर चढ़ाया था।

"सुबह के ठीक 9 बजे हम लोग कान्स्टिट्यूशन हाउस से रवाना हुए। पालम एयरपोर्ट पर सब कागजी कार्यवाही कर ली गई। बक्स को खोलकर नही देखा। समय पर एयर इंडिया इन्टरनेशनल का जेट विमान आ गया। पालम विमान अड्डे पर बहुत तेज गरमी थी। पडितजी को इन्वैलिड चेयर पर बिठाये रखना पड़ा। उनकी हालत बहुत खराब हो गई थी, डर लग रहा था कि अभी कुछ न हो जाय। 11 बजे हवाई जहाज के अन्दर गये। पंडितजी को चार-पाँच आदमियो ने ह्वील चेयर पर उठाकर विमान के भीतर पहुँचाया। उनकी आँखे उलट गई थी। उन्हे इस हालत मे देखकर मेरे तो होश उड़ गये, बहुत विचलित हो गई मैं। हवाई जहाज के भीतर का वातावरण एयर कन्डिशन्ड रहने से कुछ देर बाद उन्होंने आँखें खोली। साढ़े 11 बजे विमान उड़ा। एक बार उनको पेशाव पाजामे मे ही हो गई। एयर होस्टेस ने उन्हे कम्बल में लपेटकर लिटा दिया। फिर तो छः घंटे की इस हवाई यात्रा मे उन्होंने आठ बार पेशाब की, बार-बार उठने लगते। यदि विमान के बाथरूम मे न ले जाती तो सीट पर ही पेशाब होने की आशंका और यात्रियों के सामने लज्जा। वे बार-बार उठकर चलने की कोशिश करते। लम्बे डील-डौलवाले पंडितजी को मुश्किल से सँभालते-सँभालते मुझे बहुत परेशानी हो रही थी, मुझे थोड़ी देर के लिए भी अपनी सीट पर आराम से बैठने नही दिया। उनको पता ही नहीं था कि वे जमीन से 25 हजार फुट की ऊँचाई पर उड़ान कर रहे हैं। उनको सँभालते हुए मैं खाना तक ठीक से नहीं खा सकी, भूख बहुत जोर से लग रही थी।

"हवाई जहाज मे हम लोग प्रथम श्रेणी मे बैठे हुए थे। पडितजी को बार-बार उठते और बाथरूम ले जाते हुए तीसरी श्रेणी की एक एयर होस्टेस देख रही थी। मुझ को बहुत परेशान देखकर वह मेरे पास आई और कहा–'लाइए, मैं भी आपकी मदद करूँगी।' तब एक तरफ से मैंने और दूसरी तरफ से उसने पकड़कर पंडितजी को बाथरूम पहुँचाया और फिर वापस लाकर उनकी सीट पर लिटा दिया। पडितजी जब मे बीमार पड़े तब से ही वे अपने आप कपड़े नही पहन सकते थे। उनको कपड़े पहनाना, उतारना, यहाँ तक कि उनका पाजामा खोलना या पहनाना सब काम मैं ही करती आ रही थी, हवाई जहाज मे भी मैं अपनी ड्यूटी कर रही थी। वे तो इस समय बिल्कुल छोटे बच्चे की अवस्था और मानसिकता मे जी रहे थे। बाथरूम पहुँचाना, फिर उनकी सीट पर लाकर बिठाना, यह क्रम चलता ही रहा। इस एयर होस्टेस ने हमारा काफी ध्यान रखा। बाद में उसने पूछा–'आपने मुझे पहचाना ?' मैंने कहा–'नही तो।'

तब वह बोली–'मैं मसूरी की रहनेवाली हूँ। मेरे पिताजी भारत के विभाजन के बाद सियालकोट से आकर मसूरी में बस गये थे। मसूरी के लोग उनको सियालकोटी शर्माजी कहते थे। मैं उनकी बड़ी बेटी राज हूँ। हम लोग मसूरी में राहुलजी से मिलने आया करते थे। मैं अब एयर होस्टेस बन गई हूँ और कई सालों से विदेश जाती रही हूँ, मैं तो दुनिया घूम चुकी हूँ।'

"मैं 'राज' नाम की इस तरुणी को देखकर याद करने लगी–काले घुंघराले बालोंवाली सुन्दर गुड़िया-सी लड़की। हमारे मसूरी रहते समय 9-10 वी कक्षा मे कान्वेन्ट मे पड़ती थी और अपने पिताजी के साथ कभी-कभी

हमारे घर 'हर्न-क्लिफ' मे भी आती थी। उससे अक्सर 'चार्लविल होटल' के पास भेंट होती थी, पर वह उस समय बड़ी शर्मीली थी। उनका घर चार्लविले के आसपास ही कहीं पर था। सियालकोटी शर्माजी राहुलजी का बहुत आदर करते थे। वर्षों बाद आज उनकी बेटी राज से भेंट हुई भी तो जमीन से 25 हजार फुट की ऊँचाई पर और ऐसी विकट स्थिति में। पंडितजी तो उसको नहीं पहचान सके। एयर होस्टेस राज ने मुझसे पूछा–'राहुलजी को क्या हो गया है ? कब से वे बीमार हैं ?' मैंने उसको सब कुछ बतला दिया। वह फिर बोली–'आप निश्चिन्त रहे। मास्को तक मैं जा ही रही हूँ, आप लोगों को वहाँ पहुँचाकर ही मैं विदा लूँगी। आज की इस विचित्र भेट के बारे में मैं अपने पिताजी को जरूर लिखूँगी।'

"सचमुच ही जब तक हमारा विमान मास्को नहीं पहुँचा, तब तक राज ने मेरी और पंडितजी की बड़ी सहायता की। दुनिया मे इतने सुन्दर हृदयवाले व्यक्ति भी होते हैं, तब मैंने अनुभव किया था।

"विमान के रास्ते में लाहौर, करॉची, ताशकन्द, काला सागर देखते हुए हम भारतीय समय के अनुसार 6-30 (और मास्को के शाम 4 बजे) पर मास्को एयरपोर्ट पर पहुँचे। वहाँ एक लेडी डॉक्टर, एक इंटरप्रेटर (दुभाषिया), अस्पताल के दो कर्मचारी स्ट्रेचर और एम्बुलेन्स गाड़ी लेकर हम लोगो की प्रतीक्षा कर रहे थे। एम्बुलेन्स गाड़ी जब चलने लगी, तभी वह दयालु एयरहोस्टेस हमसे विदा हुई। राहुलजी को लेनिनग्राद मार्ग, गोर्की स्क्वायर होते हुए मास्को शहर से दूर के अस्पताल ले आये। मैं उनके साथ ही थी। हमें कुछ दिनों के लिए क्वारेन्टिन में रहना होगा और यह छूत के रोगों का अस्पताल है। इसका नाम जागोरोदनाया बोलनित्सा (Zagorodnaya Bolmitsa) है। डॉक्टरो ने तुरन्त राहुलजी का मेडिकल चेकअप किया और बतलाया–उनको दिल्ली मे ही फिर से स्ट्रोक हो गया था। उन्होने छः घंटे की इतनी लम्बी विमान-यात्रा कैसे की, इस पर डॉक्टर लोग आश्चर्य प्रकट कर रहे थे।"

## मास्को के अस्पताल में (31 अगस्त से)

**शनिवार, 1 सितम्बर :** "मास्को अस्पताल मे आज हमारा प्रथम दिन। पडितजी तो पहले भी रूस मे रह चुके थे, किन्तु मैं पहली बार आई हूँ। कल रात थकावट के कारण बडी मीठी नीद आई, पडितजी भी गहरी नींद मे सोये। आज यहाँ वर्षा प्रायः दिन-भर होती रही।

"मुझे भी जागोरोदनाया बोलनित्सा मे एक रोगी की तरह रखा गया है। नर्से सभी बहुत अच्छी हैं। उन लोगो की बाते मुझे समझ मे नही आतीं, तो भी इशारे से काम चल जाता है। आज 10 बजे तक सारा मेडिकल चेकअप हो गया हम दोनों का। पहले तो गले, नाक और कान के रोगो की विशेषज्ञ डॉक्टर आई। पडितजी और मेरा निरीक्षण किया। फिर हृदयरोग विशेषज्ञा आई और दोनो का चेकअप किया। इसके बाद न्यूरोलोजी के स्पेशलिस्ट (स्नायुरोग-विशेषज्ञ) आये और पडितजी की अच्छी तरह से जाँच की। बहुत-से प्रश्न भी पूछे। अंग्रेजी के दुभाषिये के माध्यम से मैंने सभी प्रश्नो के उत्तर दिये। यदि मैं पडितजी के साथ न आती तो यह सब कौन बतलाता ? फिर टेस्ट करने के लिए पडितजी का ब्लड ले गये। यूरिन-स्टूल आदि की भी जाँच हो गई।

"यहाँ के डॉक्टर-नर्स सभी रोगी की बडी अच्छी तरह से देखभाल करते हैं। नर्सिंग स्टाफ भी बहुत हँसमुख हैं, डॉक्टर भी। डॉक्टर अधिकतर महिलाएँ हैं। ठीक 10 बजे हम लोगों को ब्रेकफास्ट दिया गया, जिसमें रूसी पोरिज (दलिया) सासेज़, पाव रोटी और आलू का नमकीन हलवा था। बहुत स्वादिष्ट। पंडितजी को भी पूरा खाना दिया जा रहा है। भारत में तो डॉक्टर लोग उन्हें खाने में बहुत परहेज करवा रहे थे। यहाँ तो उनको मांस-मछली भी दी जा रही है। दवाइयाँ और इन्जेक्शन भी साथ ही चल रहे हैं। दोपहर का भोजन ठीक ढाई बजे दिया गया, जिसमें सूप, कटलेट, उबली सब्जी और एक जेली-सा मीठा पदार्थ भी था, अच्छा ही लगा। पंडितजी के लिए भी यही भोजन दिया गया।

"आज उनको बहुत पेशाब हुई, हर 15 मिनट के बाद पेशाब आती रही। उनको उठने और बैठने नहीं दिया जाता, लिटाये रखा है। बच्चे बहुत याद आते हैं। अब तो हम उनसे प्रायः 5 हजार मील दूर आ गये

हैं। पता नहीं अब कब उनसे मिल सकेंगे।"

**रविवार, 2 सितम्बर :** "राहुलजी रात को अच्छी तरह सोये, उन्हे काफी गहरी नींद आई। मैं भी ठीक से ही सोई यद्यपि नींद में भी जया-जेता याद आते रहे।

"सबेरे एक लेडी डॉक्टर आकर पंडितजी का ब्लड प्रेशर देख गई, 190/90 के आसपास ही है। वे आज एक शब्द भी साफ नहीं बोले, पर 'भैया-भैया' करते रहे। जीभ लटपटाती है। कुछ अस्पष्ट शब्द भी बोल रहे थे जो मेरी समझ में नहीं आया। गुस्से भी हो रहे थे, यह चिडचिड़ापन शायद कमजोरी के कारण होगा। आज दिन में कल की अपेक्षा कम पेशाब हुई, दस्त भी एक बार थोड़ा-सा। दोपहर को मैं जरा सो गई थी, और वे कह रहे थे-'मैं तेरे पास आऊँगा।' अभी उनको होश नहीं कि वे सोवियत संघ, मास्को में हैं। बच्चों की याद करके रो रहे थे। अपने को भी रोना आ गया। बेचारे जया-जेता इस समय क्या कर रहे होंगे, उन्हे देखने को जी तरसता है। आज दार्जिलिंग में पत्र भेज दिया।

"पंडितजी को कई प्रकार की दवाइयाँ दी जाती हैं, सोने के लिए भी। अभी खा-पीकर 8 बजे ही वे गहरी निद्रा में सो गये। आज शाम को श्री भीष्म साहनीजी मिलने आये। बड़े मधुर-भाषी सज्जन हैं। दिल्ली से लाये सभी पत्र मैंने उन्हीं को दे दिये। बक्सा भी है जो वे बाद मे ले जायेंगे। पंडितजी को देखने अब शायद दूसरे लोग भी आने लगें। यहाँ गम्भीर रोगी के पास विजिटर्स को आने नहीं देते। गार्गल (कुल्ला) करने के लिए यहाँ मशीन है। मुझ को भी पडितजी के साथ ही रखा गया है। पढ़ने की कुछ किताबें साथ लायी हूँ। आज फुर्सत के समय में सामरसेट माम का On Human Bondage पढ़ती रही। कहानी अच्छी लगी।"

**सोमवार, 3 सितम्बर :** "आज मौसम अच्छा है। धूप निकल आई. इसलिए ठडक कुछ कम है। रात को एक ही कम्बल ओढ़कर सोई, पैरों में ठंड लगी, घुटनो के नीचे गठिया का-सा दर्द होने लगा। मुझे पेचिश की भी शिकायत है। दिल्ली में मिर्च-मसालेयुक्त भोजन मिलता था, उसी का यह परिणाम है।

"पंडितजी की हालत आज खराब रही। बोले भी नहीं। 'भैया-भैया' एक-दो बार कहा, परन्तु इतना बोलने में भी उन्हें कठिनाई हुई। दुभाषिये आये, उनके साथ दो बडे-बडे डॉक्टर तथा तीन लेडी डॉक्टर भी आईं। पंडितजी के चुप रहने का कारण वह मुझसे पूछ रहे थे, पर मैं क्या बताऊँ ? एक भी बात का जवाब वे ठीक से नहीं दे रहे। बच्चों के फोटो दिखाये, पर उनकी ओर भी उन्होंने ध्यान नही दिया। वे बहुत ही कमजोर और सुस्त हो गये हैं, जैसे उनकी चेतना ही काम नही कर रही हो। स्वस्थ हो जायेंगे, इसमे सन्देह है। अपने देश से इतनी दूर उनको ले आई, अब यहाँ भी अच्छे नही हो सकेंगे, तो यह मेरा ही दुर्भाग्य होगा। वैसे यहाँ के डॉक्टर लोग परिश्रम तो कर रहे हैं। चिकित्सा-प्रणाली यहाँ की अलग तरह की है। रोगी को नमक, मास-मछली सब दे रहे हैं। उनका रक्तचाप, शरीर का ताप सब नार्मल है। रक्त की जाँच प्रतिदिन होती है। होश न रहने के कारण आज वे पाखाना-पेशाब पर नियंत्रण नहीं कर सके। पता नहीं क्यो उनको होश नहीं रहता ? यह कैसी बीमारी उनको लग गई है ? कुछ समझ में नहीं आता। सध्या समय उनकी छाती के बाएँ हिस्से पर जोंक की तरह के कीड़े गोल फूल की तरह चिपका दिये गये। जब खून चूस-चूसकर दो घटे बाद मोटे हो गये, तब कीड़ों को निकाल दिया गया। उनकी छाती से खून निकला है. यह भी यहाँ के इलाज का एक अग है, पर हमारे लिए तो यह बडा विचित्र था। रात-भर नर्स-डाक्टर बराबर उनको देखने आते रहे। मुझको पंडितजी की हालत देखकर बिल्कुल ही नीद नही आई। आज शाम को ही कामरेड मिर्जा और उनके छोटे भाई सपत्नीक आये थे, पत्नी रूसी महिला हैं।"

**मंगलवार, 4 सितम्बर :** "दिन बहुत अच्छा रहा। बाहर दिन-भर अच्छी-खासी धूप रही। बाहर तो सर्दी रही होगी, पर कमरे के अन्दर सेन्ट्रल हीटिंग की व्यवस्था के कारण पता नहीं चलता। पंडितजी आज करीब-करीब दिन-भर सोते रहे। सबेरे ही डॉक्टर आकर उनको देख गयी। ब्लड प्रेशर देखा, पता नहीं कितना है। कल की घायल छाती पर से आज भी दिन-भर थोड़ा-थोड़ा खून टपकता रहा। इंटरप्रेटर आज आये। एक महिला डॉक्टर ने पंडितजी और मेरे बचपन, माता-पिता के रोग आदि के बारे में पूछा। राहुलजी के रूसी पुत्र का भी जिक्र आया। मुझे तो डर लग रहा था, कहीं स्थान के बारे में भी पूछें तो ? यदि वे लोग जान जायें कि

लोला यही हैं, तो डॉक्टरों का व्यवहार हमारे प्रति अवश्य बदल जायेगा और पता नहीं पंडितजी की चिकित्सा भी ठीक से होगी या नहीं। एक दिन तो यह रहस्य अवश्य खुल जायेगा। मेरे दिमाग में इस प्रकार के अपराध-बोध और आतंक बैठाने में राहुलजी के तथाकथित दो-तीन मित्रों का हाथ था। वे कतई नहीं चाहते थे कि मैं राहुलजी के साथ रूस जाऊँ। मेरे साथ जाने से राहुलजी लोला और इगोर से नहीं मिल सकेंगे, मैं बाधा डालूँगी। यह आशंका लोला भाभी के तथाकथित 'देवरों' के मन में थी, इसलिए इन लोगों ने मुझे इस कदर डरपोक और आतंकित बना दिया था। इनमें से दो महानुभाव आज भी जीवित हैं।

"खाना खाने के बाद पंडितजी अक्सर हल्ला करते हैं, जोर-जोर से चीखते-चिल्लाते हैं, बात एक भी समझ में नहीं आती। मुझे भी रोगी के साथ अस्पताल में रहना पड़ रहा है। मेरे गले की जाँच होती है, रोज गार्गल करने के लिए मशीन दे रखी है। यहाँ मशीन के द्वारा हर चीज बड़ी सफाई से होती है। आज उनको कुल पाँच इन्जेक्शन लगे। बच्चे बहुत याद आते हैं। रात को पंडितजी के कारण कई घंटे जगना पड़ा, बिल्कुल ही नींद नहीं आई। बच्चों के बिना कहीं भी जी नहीं लगता। लिफाफे और कागज की कमी है, वर्ना मैं रोज-रोज जया-जेता को पत्र लिख भेजती।"

**बुधवार, 5 सितम्बर :** "आज धूप नहीं निकली, कुछ ठण्ड-सी मालूम होती है। यहाँ गरम पानी से नहाने का प्रबन्ध है, अच्छा लगता है।

"पंडितजी रात को ठीक से सोये, पर सबेरे ही 'पाखाना, भैया' करते चिल्लाने लगे। चलो इतना तो होश आया। वे हल्ला तो खूब करते हैं। सबेरे तीन महिला डॉक्टर आकर उनको देख गयीं। खाने के समय फिर तीन अन्य डॉक्टरों ने आकर उनकी जाँच की। बतलाया कि पंडितजी के शरीर के बायें हिस्से में कुछ लकवे का असर मालूम होता है। कब अच्छे होंगे, मालूम नहीं। वैसे उनको इन्जेक्शन और कई प्रकार की दवाइयाँ दी जाती हैं। डॉक्टरों ने हमें आश्वासन भी दिया कि वे अच्छे हो जायेंगे। वे लोग मरीज का खूब अच्छी तरह से चेक-अप करते हैं। पंडितजी को देखने आनेवाले डाक्टरों में अधिकांश महिलाएँ हैं जो अपने विषय की विशेषज्ञ हैं। यह अस्पताल (ज़ागोरोदनाया) भी बहुत बड़ा और साफ-सुथरा है। यहाँ सबसे बड़ी दिक्कत भाषा की है। बहुत कम लोगों को ही अंग्रेजी आती है। रूसी सीखने में तो समय लगेगा।

"आज शाम को वे पागल जैसे हो गये, जोर-जोर से रोना-चिल्लाना करते रहे। जमीन पर लेटने के लिए जोर देते हैं। आवाज भी जोर-जोर की निकलती है, शब्द क्या बोलते हैं कुछ भी समझ में नहीं आता। आज भी उनको पाँच इंजेक्शन लगे। कई तो बहुत ही तकलीफदेह। पर क्या करें, उनके शरीर को ठीक करने के लिए ही ऐसी दवाइयाँ और इंजेक्शन दिये जा रहे हैं। हम लोग तो कुछ नहीं कह सकते चिकित्सा के बारे में।"

**गुरुवार, 6 सितम्बर :** "हमारे कमरे में सबेरे से ही धूप आती है। शाम को थोड़ी वर्षा हुई, पर कमरे के भीतर बैठे पता ही नहीं चला। आज वे अन्य दिनों की अपेक्षा कुछ सचेतन रहे, पर उनका रोना सबेरे से ही चालू हो गया। जया-जेता की याद करके रोने लगे। क्या पता, अब तक उनके साथ रहे होते तो कुछ अच्छे हो गये होते। पर बीमारी एक नहीं, कई-कई हैं। ब्लड प्रेशर, डायबेटिज़, हृदय-रोग तीनों ही जानलेवा बीमारियाँ हैं। आज पंडितजी दिन-भर हल्ला करते रहे। शाम को तो उन पर और पागलपन सवार हो गया। 'भैया-भैया' की ही रट लगाते रहे। उठकर चल देना चाहते हैं, सोना भी पहले से कम हो गया है। रात को वे देर तक जगे ही रहे।

"बच्चों की याद से मेरा मन भी विचलित हो जाता है। यहाँ मन ही नहीं लगता, दिन कैसे कटेंगे ? घूमना-फिरना भी नहीं। मन को दूसरी तरफ लगाने की कोशिश करती हूँ तो भी जया-जेता की याद आने लगती है, कैसे होंगे दोनों, लड़ते होंगे आपस में, गुस्सा दिखाते होंगे, लोग उनके साथ कैसा बर्ताव करते होंगे, यही चिन्ता खाये जाती है। मन को सांत्वना देने के लिए आज उन दोनों को लम्बी-लम्बी चिट्ठियाँ लिखीं। चिट्ठी तो रोज लिख सकती हूँ, पर क्या करूँ, लिफाफे मेरे पास नहीं हैं। कहानियाँ लिखना चाहती हूँ, पर डॉक्टर-नर्सें बराबर आती रहती हैं। जब अकेले रहते हैं तो राहुलजी हल्ला करने लग जाते हैं, फिर लिखना-पढ़ना

कैसे हो ?

"अब यहाँ से मन उचटने लगा है। मैंने अभी तक बाहर का कुछ देखा ही नहीं। जब से आये हैं, अस्पताल के भीतर ही घुस बैठे हैं। आज कमरे के बाहर निकलकर देखा। अस्पताल का अहाता बड़ा साफ और सुन्दर फूल-पत्तों से ढँका हुआ है। इसकी इमारत भी सादगी लिये हुए बड़ी खूबसूरत है। बहुत पसन्द आयी मुझे। नर्सें बहुत ही अच्छी हैं, डॉक्टर लोग भी।"

**शुक्रवार, 7 सितम्बर** : "आज दिन बड़ा अच्छा रहा। शाम तक धूप बनी रही। बाहर तो हवा चलती रहती है, इससे सर्दी बढ़ जाती है, पर कमरे के अन्दर पता नही चलता। मुझको पेचिश हो गई है, इसलिए जाँच करने के लिए डॉक्टर के कमरे में ले गये। यह कमरा अस्पताल के दूसरे छोर पर है। दिल्ली में डेढ़ महीने तक मुझको होटल का बना मिर्च-मसालेदार खाना मिलता रहा, उसी का परिणाम है यह पेचिश।

"आज अस्पताल को बाहर से देखने का मौका मिला, बहुत बड़ी इमारत है, खूब साफ-सुथरा और हरा-भरा वातावरण। इमारत की पीछे की तरफ तरह-तरह के फूलों का बगीचा है। अस्पताल की इमारत न होकर एक महल जैसा मालूम होता है। यहाँ एक-एक मरीज के लिए अलग-अलग कमरे की व्यवस्था है। डॉक्टरों में भी अधिकांश महिलाएँ दिखाई देती हैं। काश कि हम लोग भी ऐसे देश में जन्मे होते। प्रतिभा के रहते भी गरीबी की मार तथा पिछड़ेपन के कारण अपना सारा जीवन मिट्टी मे मिल गया। अब बच्चों का भविष्य भी डाँवाडोल-सा है। तो भी उनकी शिक्षा-दीक्षा के लिए मैं कोई कोर कसर उठा न रखूँगी।

"आज महापंडितजी की नींद सबेरे 4 बजे ही खुल गई। तभी से वे हल्ला करने लग गये। दिन-भर गुस्सा होना, लगातार रोना बिना आँसू के और 'भैया-भैया' कहकर गरजना। दिन-भर परेशान कर दिया। थोड़ी झपकी लेने भी न पाई। न जाने बीच-बीच मे उनको ऐसा क्यों हो जाता है ? बिल्कुल पागलों की-सी हरकत करने लगते हैं।

"यहाँ से मन उचट रहा है। देखने-सुनने को कुछ नही है, समय काटे नही कटता। सामरसेट माम की दूसरी पुस्तक The Magician पढ रही हूँ। लिफाफे न होने के कारण किसी को भी पत्र नहीं लिख सकी।"

**शनिवार, 8 सितम्बर** : "आज सर्दी कुछ अधिक मालूम हो रही थी। बाहर हवा भी खूब चल रही थी। बाहर काफी ठण्डक होगी, पर कमरे के भीतर कम ही सर्दी महसूस होती है। अब मालूम हो रहा है कि सर्द जगहों मे रहने के कारण ही यूरोपीय लोग मद्यपान करते हैं। उनके यहाँ शराब पीना बुरा नहीं माना जाता।

"आज और दिनों की अपेक्षा पंडितजी कुछ शांत रहे। कल रात सोने के लिए इन्जेक्शन दिया गया था, इसलिए सबेरे 9 बजे तक सोये। फिर उतना तंग नही किया। पर रोना तो बराबर रहा। अभी शाम को भी इन्जेक्शन लगा है। प्रतिदिन पाँच इन्जेक्शन तो लगते ही हैं, कितना दुखता होगा उन्हे। रोज सुबह रक्त-परीक्षण के लिए उनका रक्त लेने आते हैं। पंच करते हुए उनको काफी दर्द होता है। आज मेरा भी रक्त लिया।

"सोवियत कम्युनिस्ट पार्टी की सेन्ट्रल कमिटी की ओर से एक रूसी सज्जन आये दुभाषिये के साथ। उन्होंने पूछा–'क्या यहाँ राहुलजी की हालत मे कुछ सुधार हो रहा है ? आप पहले भी उनके साथ अस्पताल में रहती थीं, यहाँ वे खुश हैं कि नही ?' मैंने भी ठीक-ठीक उत्तर दिया। उन सज्जन से मालूम हुआ कि यहाँ एक सप्ताह रखकर फिर राहुलजी को न्यूरोलोजी विभाग मे रखा जायेगा। अभी उनका रक्तचाप कम है, डायबेटिज़ भी कन्ट्रोल में आ गया है, कमजोरी है थोडी। कुछ दिनो के बाद उनको टहलाने के लिए इन्वैलिड चेयर पर ले जायेंगे। मुझको भी बाहर ले जायगे। आज मेरा मन बड़ा उदास रहा। पढने की भी इच्छा नही होती। जब बच्चे याद आते हैं तो मन उद्विग्न होने लगता है।"

**रविवार, 9 सितम्बर** : "शरद ऋतु का आगमन। दिन बहुत बढ़िया रहा, मौसम सुहावना है, दिन-भर धूप रही और आकाश निर्मल। फिर भी ऐसे सुन्दर दिन में मन में उदासी रहती ही है, क्योंकि पंडितजी अस्वस्थ हैं।

"डॉक्टर ने मुझे भी सबेरे टहलने के लिए कहा। पंडितजी की देखभाल के लिए नर्स सुबह ही आ जाती है। ब्रेकफास्ट के बाद थोड़ी देर के लिए बाहर निकली और अस्पताल के पिछले अहाते मे कुछ दूर तक टहल

आई। पर रोज-रोज तो मैं घूमने नहीं जा सकती। पंडितजी के पास मुझे बैठे रहना पड़ता है, क्योंकि नर्स उनकी बात समझ नहीं पाती। उनके दिमाग मे कल से कुछ पागलपन सवार हो गया है, जमीन पर सोना चाहते हैं। कल रात को 11 बजे तक ऐसे ही किया। नीद की गोली देकर सुलाया। आज सबेरे ही जग गये, फिर दिन-भर मुँह फाड-फाड़कर रोते रहे। यह रोना उनकी एबनार्मिलिटी की निशानी है। जरा भी चुप नहीं बैठे। दिन मे मैं जरा बाथरूम गई थी, तब तक वे जमीन पर लेट गये थे। उठाने पर वे नाराज हो जाते हैं। अभी शाम को भी वे ऐसा ही कर रहे हैं। पता नहीं उनको क्या हो गया है। क्या उनको उन्माद-रोग हो गया है ? उनके पागलपन के मारे मेरा बुरा हाल है। यहाँ की भाषा मैं बोल नहीं सकती, डॉक्टर को समझाऊँ तो कैसे ? दुभाषिये भी रोज नहीं आते। दिन में थोडा भी पढ-लिख नहीं सकती, रात को भी वे 11 बजे से पहले सोते नही, बैठे रोते रहते हैं। आखिर मैं कितना बर्दाश्त करूँ ? मेरा जीवन तो निरर्थक हो गया है।

"शाम को कामरेड मिर्जा आये और कुछ लिफाफे दे गये। कल कुछ चिट्ठियाँ लिख भेजनी हैं।"

**सोमवार, 10 सितम्बर :** "दिन आज भी अच्छा रहा, धूप सारे दिन रही। शाम को थोड़ी-थोड़ी वर्षा हुई। आज थोडा टहल आई, अच्छा लगता है, पर ज्यादा देर तक बाहर रह नही सकती।

"सबेरे जिमनास्टिक सिखानेवाली नर्स ने आकर मुझे 10 मिनट तक कसरत करवाई। मैं तो कसरत करना चाहती ही हूँ, वर्ना बैठे-बैठे शरीर फूल जायेगा। आज भोजन मे भारतीय ढग का पुलाव और टमाटर की मीठी चटनी मिली थी।

"पडितजी का हाल आज भी पहले जैसा ही रहा। सबेरे ब्रेकफास्ट से पहले तक तो वे कुछ सोते ही रहे, पर शाम को फिर वही पागलपन सवार हो गया। जमीन पर तीन बार उतरकर लेट गये। चारपाई पर चढ़ाना मुश्किल, मेरे अकेले के बस मे नही। ऐसे पागल आदमी के साथ मैं क्या करूँ ? बात तो वे समझते ही नहीं। मालूम नहीं क्यो जमीन पर लेटने की जिद करते हैं। दिल्ली मे भी ऐसा ही किया था। रात को कुछ शात लग रहे हैं, देखे सोते हैं या नहीं।

"बच्चो की याद बहुत आती है। वे भी उन दोनो की याद करके रोते हैं। अभी तक वे बच्चो के साथ रहे होते तो क्या पता वे कुछ ठीक हो गये होते। इसमे शका होती है कि वे अब बच्चो को देख पायेगे या नहीं। इसी सोच के कारण मेरा पढने मे मन नही लगता। मुश्किल हो गई है। कैसे सभालूँ इनको ? कब ठीक होगे ये ? चाहे चारपाई पर ही पड़े रहते, पर थोडा होश मे आ जाते तो कितना सतोष होता मुझको।"

**मंगलवार, 11 सितम्बर :** "मास्को की शरद ऋतु। दिन बडा सुहावना, आकाश निर्मल, चाँदनी रात, तारे चमक रहे हैं। धूप शाम तक रही। दार्जिलिग मे भी ऐसा ही प्राकृतिक दृश्य होगा।

"आज पडितजी की तबीयत ज्यादा खराब रही। रात बिना सोये चिल्लाते ही बिताई। बहुत हल्ला करते रहे, मुझको भी सोने नहीं दिया। शाम को थोडा बुखार भी रहा, ठण्ड के कारण है या इजेक्शन के कारण, पता नहीं। अभी (8 बजे रात को) सोये हैं, पर थोड़ी ही देर मे जग जायेगे। आज उनका रक्तचाप भी 190/100 था जो बहुत ज्यादा है। उनका रोना-चिल्लाना चलता ही रहा, कार्डियोग्राम लिया गया।"

**बुधवार, 12 सितम्बर :** "पंडितजी की तबीयत और खराब हो गई है। नींद की गोली कल रात को दी गई थी। वे पूरे 20 घटे सोये, करीब-करीब दिन-भर ही सोये। यह स्वाभाविक नींद नहीं थी, कोमा जैसी स्थिति थी उनकी। डॉक्टर लोग भी घबरा गये। कहने लगे—'आज राहुल की दशा खराब है।' रक्तचाप 190/80 था। मैं तो विचलित हो गई, पर हिम्मत नहीं हारी। नींद ही मे खाये, नींद ही मे पीये। कुछ ज्वर भी था। रात को पेनिसिलीन इंजेक्शन दिया गया। दिन में कई-कई तो इजेक्शन लगते हैं, शायद उसी से ज्वर हुआ हो। शाम को उन्होने आँखें खोलीं, उसके बाद रात को सोये ही नहीं, सबेरे 3 बजे तक जगे रहे। कल शायद उनको स्नायुरोग विभाग में ले जायेगे।

"मुझको भी डिसेन्ट्री है। ठंडी चीजे खाने से और तकलीफ होती है, पेट दुखता है। इलाज चल रहा है। बच्चों की बहुत याद आती है। उनसे बिछुड़े भी आज 60 दिन हो गये। बेचारे क्या करते होंगे। कोसते भी होंगे हमें।"

**गुरुवार, 13 सितम्बर :** "पानी बरसने से आज बहुत ठण्ड हो गई।

"वे सबेरे 3 बजे के बाद सोये और 7 बजे तक सोये रहे। तब से जगे हुए हैं। दिन-भर अस्वाभाविक रोना रोते रहे, बोलते रहे, बच्चों के पास ले जाने के लिए जिद करते रहे। किन्तु कल की तुलना में आज उनकी हालत थोड़ी बेहतर है। अचरज होता है कि उन्हें नींद क्यों नहीं आती ? नींद की गोलियाँ हर समय देना भी तो खतरा है। अभी रात 8-30 बजे सोने को कह रही हूँ, पर लगता है कि आज रात भी वे जागते रहेंगे। आखिर कब अच्छे होंगे ? पागलपन की मात्रा भी बढ़ गई है। यहाँ लाकर भी मुझे तो कोई फायदा हुआ जैसा नहीं लगता। कोई भी बात उनकी समझ में नहीं आती। पागल की तरह चिल्लाते हैं।"

**शुक्रवार, 14 सितम्बर :** "मौसम सुबह खराब था, पर रात में आकाश निर्मल है और चाँद निकल आया है।

"आज पंडितजी की तबीयत वैसी ही रही। रात को बहुत कम सोते हैं। सबेरे उन्हें थोड़ी नींद आती है, पर नर्स आकर उनको जगा देती है। इंजेक्शन आदि शुरू हो जाने पर फिर सो नहीं पाते। दिन में तो जरा देर के लिए भी आँखें बन्द नहीं करते। सबेरे उठते ही जो रोना शुरू किया तो शाम तक रोते ही रहे, चुप ही नहीं हुए। इनका रोना स्वाभाविक नही है। समझाने पर समझते ही नही। रक्तचाप आज नार्मल के आसपास है और सब ठीक है, पर उनकी मानसिक अवस्था खराब हो गई है। पता नहीं, यहाँ ठीक होंगे कि नहीं। बच्चे पास में होते तो कुछ आशा होती।

"आज राहुलजी के रूसी पुत्र इगोर को एक पत्र लिखकर लेनिनग्राद भेज दिया, जिसमें मैंने उनसे अपने पिता को देखने के लिए आने का अनुरोध किया है। उनका पता ठीक से मालूम नहीं, चिट्ठी पहुँचेगी या नहीं। जो भी हो, मैं सामना कर लूँगी, डरने से तो काम नहीं बनता।

"कल शायद उनको न्यूरोलोजिकल वार्ड में ले जायेंगे। सुना है, वहाँ टेलिविजन सेट भी है, इससे उनका मन लग जायेगा। आज मैंने बच्चो को पत्र भेज दिया। जयारानी के जन्म-दिन पर मैं अब की बार अनुपस्थित हूँ। बेचारी बच्ची उदास हो जायेगी। जेता-भैया भी क्या सोचते होंगे।"

**शनिवार, 15 सितम्बर :** "धूप आज नहीं दिखाई दी। सर्दी में यहाँ अच्छा नहीं लगता।

"रात को पंडितजी जरा भी नहीं सोये। उनका स्वास्थ्य और बिगड़ता जा रहा है। उस दिन की तरह शाम को उनके कान के पास दो-दो कीड़े जोंकों की तरह के रखे गये। रात 2 बजे के बाद निकालकर फेंक दिया और घायल जगह पर पट्टी बाँध दी। खून बह रहा है। पर वे बैंडेज खोलकर फेंक देते थे। उन्हें जोर का गुस्सा आ रहा था। मना करने पर उन्होंने मुझे एक थप्पड़ लगाया। यह मेरे लिए विचित्र था, क्योंकि उन्होंने कभी भी मुझ पर हाथ नही उठाया था। क्या हो गया है उनको आजकल ? मुझे बहुत ही दुःख लगा। ऐसा क्यों करते हैं ? ढाई बजे रात तक ठण्ड में कुर्सी पर उन्हीं के पास बैठकर रोती रही, फिर सो गई। वे 5 बजे सबेरे तक सोये नही। दिन में नाश्ते के बाद 11 से 12 बजे तक सोये। फिर जगकर रोना शुरू कर दिया, जिसके कारण रक्तचाप बढ गया और थोड़ा बुखार भी आ गया। आज उन्होंने एक भी ठिकाने की बात नहीं की। पेशाब भी कम हुई। Neurological Ward में कब ले जायेंगे, मालूम नहीं। जल्दी ले जाना चाहिए।

"पढ़ाई-लिखाई कुछ भी नहीं कर पाती। दिन-रात उन्हीं की सेवा में लगी रहती हूँ। फिर कैसे स्थिर मन से पढ़ सकती। बच्चों की चिट्ठी नहीं आई इधर।"

**रविवार, 16 सितम्बर :** "आज बहुत सुहावना शारदीय दिवस रहा। सबेरे से ही तेज धूप, मन प्रसन्न हुआ।

"रात को आज भी वे नहीं सोये। सबेरे साढे 3 से जगे हुए थे। नींद बीच-बीच में आती है, पर वे इधर-उधर पैर फैला-खींच क्या-क्या करके भगा देते हैं। न तो वे सोते हैं, न मैं सो पाती हूँ। कई-कई रात से जागरण चल रहा है। दिन में भी वे नहीं सोते। छः रातों से वे नहीं सो रहे हैं, इससे बहुत चिन्ता होती है। आज सबेरे रक्तचाप 190/80 था, सो लेते तो और कम हो जाता। मालूम नहीं यहाँ आकर इनकी नींद कहाँ उड़ गई। आज वैसे दिन-भर खामोश ही रहे, पेशाब भी आज बहुत हुई। आजवाली नर्स उतना ख्याल

नही रखती, बोलती भी कम है।

"श्री गोपेन्द्र चक्रवर्ती शाम को आये। प्रौढ हैं, तीन साल से यहाँ रहते हैं, मास्को रेडियो मे बगला प्रोग्राम के सचालक हैं। उनके आने से अच्छा ही लगा।

"हमारे पढने के लिए कोई चीज नही है। लिखने के लिए सोचना जरूरी है, पर सोचने मे बाधा पडती है। समय काटना मुश्किल हो रहा है। बच्चो के सग कितनी जल्दी समय बीत जाता था। यहाँ तो सूना ही सूना है। पता नही, यहाँ से कब चले जाना होगा। नौकरी भी ढूँढनी है। उम्र बीत जाने पर काम मिलना मुश्किल हो जायेगा। हमारा भविष्य अनिश्चित हो गया है। बेचारे बच्चो को कष्ट होगा।"

**सोमबार, 17 सितम्बर :** "मौसम अच्छा रहा। सबेरे धूप निकल आई थी। कमरे को सेन्ट्रल हीटिंग से गरम करवाने लगे हैं, जिससे कभी-कभी गरमी लगती है, रात को दम घुटने-सा लगता है अभ्यास न होने के कारण।

"कल रात को पडितजी को नीद की दवा दे दी गई, तो भी रात को 1 बजे तक वे नही सोये। फिर दूसरी दवा दी गई, तब पता नही कब सोये। बार-बार कम्बल फेक देते। सोने को कहने पर गुस्से होकर पागल बन गये। सुबह चाय पीने के बाद थोडा सोये। आज उनका रक्तचाप सबेरे 140/80 था। शाम को जरूर बढ गया होगा, क्योकि दिन-भर रोना और बोलना चलता रहा। दिन तो किसी तरह कट जाता है, रात बडी मुश्किल से बीतती है। नीद नही आती। कब उन्हे न्यूरोलोजिकल वार्ड मे ले जायेंगे, पता नहीं। वहाँ मुझे दूसरे कमरे मे रहने को मिले तो ज्यादा अच्छा होगा।

"आज वे भी बच्चो को बहुत याद करते रहे थे, रो रहे थे। अपना तो मन बहुत कचोटने लगता है। उन आँखो के तारो को न देखने से मन सूना-सूना-सा हो गया है। कुछ भी अच्छा नही लगता। मेरे प्यारे बच्चो, मैं कब तुम लोगो को देख पाऊँगी, मन रोता है, मेरे बच्चो !"

# 12
# मास्को के न्यूरोलोजी अस्पताल में

सेन्ट्रालनाया क्लिनिचेस्काया बोलनित्सा (कुन्छेवो)

**मंगलवार, 18 सितम्बर :** "रात को राहुलजी नहीं सोये। सबेरे 4 बजे तक वे अकबक बोलते रहे, चिल्लाते रहे। छाती और गले में दर्द है, खाँसी के कारण। बलगम नहीं निकलता, थोड़ा ज्वर भी है। डॉक्टर ने देखा, सोने की दवा दी, किन्तु वे सोये नहीं और सबेरा हो गया। आठ रात से वे सोये नहीं हैं। यहाँ मुझको भी कसरत करवाते है, टहलना पड़ता है। कमरे में गरमी लगती है, बाहर अच्छा लगता है।

"12 बजे के करीब खबर मिली कि आज पंडितजी को स्नायुरोग अस्पताल (न्यूरोलाजिकल वार्ड) में ले जायेंगे। इसलिए जल्दी-जल्दी तैयार हुए। उनको स्ट्रेचर पर लिटाकर एम्बुलेन्स में रखा गया। डॉक्टर और नर्से भी साथ थी। स्ट्रेचर उठाने में भी महिलाएँ ही आगे बढ़ती है, पुरुषों की कमी है। सामान भी गाड़ी पर रखा। यदि पहिले मालूम होता कि मुझे भी अस्पताल में रहना पड़ेगा तो इतना बड़ा सूटकेस साथ मे न लाती। कपड़े जो लायी थी वह वैसे ही पड़े है, यहाँ जरूरत नहीं है। यह अस्पताल जागोरोदनाया बोलनित्सा के नजदीक ही छः मंजिली इमारत है, जिसमें एक हजार कमरे है। हमें 388 नम्बर का एक छोटा-सा किन्तु साफ-सुथरा कमरा मिला, जो चौथी मंजिल पर है। अस्पताल का नामोच्चारण मालूम नहीं, पर रूसी मे नाम लिखा हुआ है। अब हम ऊपर टँग गये। अब टहलना भी मुश्किल। रात को खिड़की में दूर मास्को शहर की रोशनी दिखाई देती है, पर दिन मे तो बस जंगल ही जंगल नजर आता है। पहिलेवाला अस्पताल ज्यादा अच्छा लग रहा था, यहाँ घूमने-फिरने की सुविधा थी, यहाँ कैसे जायें ?

"रात को उनकी तबीयत फिर खराब हो गई। न्यूमोनिया हो गया है उनको, ज्वर भी तेज है। सन्निपाती (डिलेरियस) हो गये वे। रात को अंग्रेजी जाननेवाली एक डॉक्टर आई। पंडितजी को कफ की उल्टी कराई गई, सोने की दवा दी। तब 11 बजे रात को वे सोये। रात को कई बार उन्होंने उल्टियाँ की। यहाँ आकर तो मेरा मन और भी खराब हो गया है। पढ़ने की चीजें नहीं, लिखने का मन नहीं करता, बच्चो की याद से मन और विचलित होने लगता है। यहाँ आकर रोना आता है। मालूम नहीं वे कब स्वस्थ होगे और कब घर जाने को मिलेगा। इगोर को पत्र भेजा है। मिला कि नहीं, मालूम नहीं। इगोर और उसकी माँ आकर इनको देख जाते तो अच्छा होता।"

**बुधवार, 19 सितम्बर :** "दिन अच्छा रहा। शाम के 3 बजे तक कमरे में धूप रहने से काफी गरमी रहती है, पसीना छूटने लगता है, लेकिन अब शाम को सर्दी हो गई।

"पंडितजी कल रात में 11 बजे सोये, नींद की गोली देनी पड़ी। कफ के लिए भी दवा दी गई। रात को उन्हें कई बार उल्टी हुई थी। सबेरे नाश्ते के बाद भी उल्टी। दिन-भर गहरी नींद में रहे, जरा देर के लिए

भी नहीं जगे। नींद की गोली के कारण या बीमारी के कारण उनको इतनी नींद आती है, कहना मुश्किल। कभी-कभी तो वे कोमा में होंगे, ऐसा लगता है। बहुत अधिक सोना भी तो अच्छा नहीं है। अब (रात साढ़े 8 बजे) भी गहरी नींद में हैं। पूरी सात रातों तक सोये नहीं थे। आज उनको ज्वर नहीं है। सबेरे प्रोफेसर डॉक्टर पोपोवा (वृद्ध महिला) आईं और पंडितजी को देखा। हाथ-पाँव तो हिलते हैं, क्या रोग है उनको ? उन्होंने मुझसे पूछा। मैंने कहा—मानसिक रोग है, पढ़-लिख नहीं सकते। अब आगे क्या करेंगे, पता नहीं। डॉक्टर तो आज कुल चार बार आकर देख गये हैं।

"मैं बीमार न होते भी रोगिणी बन गयी हूँ। अस्पताल के कमरे में बन्द, न कहीं आना न जाना। लिखने के लिए मन एकाग्र नहीं होता। कहानी लिखने के लिए खाका तैयार नहीं हो रहा है। पत्र लिखूँ तो लिफाफे का सवाल, पढ़ने के लिए किताबें नहीं। समय बीतता नहीं। भाषा की बड़ी दिक्कत है।

"कल मेरी बेटी जयारानी का जन्मदिन। 9 वर्ष की हो जायेगी, पर अभी अपनी नजर में छोटी ही लगती है। पहली बार उसके जन्मदिन में मैं नहीं हूँ, उदास होती होगी। जुग-जुग जियें मेरे बच्चे, प्यारे बच्चे।"

**गुरुवार, 20 सितम्बर :** "कमरे के भीतर काफी गरमी है, खिड़की खोलने की मनाही है। उनको ब्रान्काइटिस की शिकायत है। आज उनको कितने ही डॉक्टर देखने आये। उनमे से अधिकतर महिलाएँ थीं। डॉक्टर अन्तानिना पेत्रोव्ना को भी आज पहली बार देखा। बड़ी अच्छी डॉक्टर हैं वे, मरीजो के साथ बहुत प्यार और स्नेह का बर्ताव करती हैं। यहाँ डॉक्टरों की, नर्सों की, दवाइयो की कमी नहीं है। नर्सें दो हैं, 12-12 घंटे के हिसाब से ड्यूटी मे रहती हैं। वे बराबर रोगी के पास बनी रहती हैं, बड़ी सेवा-भावना है उनमें।

"पंडितजी आज थोड़ी बेहतर हालत में रहे, परन्तु सोये बहुत कम। उनका ब्लड प्रेशर कम, टेम्परेचर नार्मल, पेशाब-पाखाना नार्मल है, पर उन्होंने सोना-खाना-हँसना बद कर दिया है। तब कैसे स्वस्थ होंगे ? उनकी पीठ की हड्डियो मे दर्द हो रहा था। दो बार एक्स-रे लिया गया, पर दोनो बार उन्होंने साँस नही रोकी। इन्जेक्शन तो दिन में 7-8 बार लगते हैं, पर वे खाना नहीं खाते।

"शाम को अपना भी पेट दुखने लगा। खाने में पता नहीं क्या-क्या देते हैं। आज तो खाते ही जी मिचलाने लगा, उल्टियाँ हुई, दस्त हुए। केवल सूप अच्छा लगता है। हो सकता है पडितजी को भी भोजन सुस्वादु न लगता हो, इसलिए नहीं खाते। यहाँ आकर मैं तो छोटे कमरे मे कैद हो गई हूँ।

"आज हमारी प्यारी बेटी जयारानी ने अपना जन्मदिन मनाया होगा। बडी याद आ रही है उसकी, जेता भैया का वह भोला चेहरा भी बार-बार याद आता है।"

**शुक्रवार, 21 सितम्बर :** "आज हमारे दुभाषिए के साथ यहाँ की सबसे बडी डॉक्टर प्रोफेसर नीना पोपोवा तथा अन्य तीन डॉक्टर राहुलजी को देखने आये। डॉ. अन्तानिना पेत्रोव्ना भी थी जिन्होने उनकी पहलेवाले अस्पताल में चिकित्सा की थी। मालूम होता है अभी तक बीमारी उन लोगो की समझ मे नही आई है। मैंने तो मानसिक रोग कहकर जोर दिया। आज भी उन लोगों ने बीमारी का पूरा ब्यौरा (केस हिस्ट्री) पूछा, मैंने सब बतला दिया। एक बार ई. सी. जी. कराते तो अच्छा होता। मुझे ऐसा महसूस होता है कि वे अभी तक दार्जिलिंग में रहे होते तो काफी अच्छे हो गये होते। यहाँ आने पर कोई विशेष लाभ नही हुआ है, बल्कि कुछ गड़बड़ी-सी दिखाई देती है। आज तो उनका उच्चारण भी स्पष्ट नहीं है, बोलते भी बहुत कम, रोना बहुत अधिक करते हैं, खाना मुँह में डालते ही थूकने लगते हैं। बहुत कमजोर हो गये हैं। खाना-सोना छोड़ दिया है उन्होंने, इससे हमे बड़ी चिन्ता होती है। उनके हाथ-पाँव सूखे और पतले-से दीखते हैं, शरीर में जरा भी ताकत नहीं है।

"आजवाली सिस्टर बहुत अच्छी थी। हम लोगों का उसने बहुत ख्याल रखा। वे रात को समय पर ही सोये।"

**शनिवार, 22 सितम्बर :** "कमरा गरम है हीटिंग के कारण। पंडितजी रात को ठीक से सोये थे, इसलिए आज तबीयत कुछ अच्छी मालूम हो रही है। सबेरे नाश्ता भी ठीक से किया। यहाँ सुबह बेड-टी के स्थान पर दही दिया जाता है। दही खाना रोगियों के लिए अनिवार्य है। उन्होंने दोपहर और रात के खाने में बहुत

हल्ला किया। गले से नीचे उतारना ही नहीं चाहते। इस तरह तो वे बहुत कमजोर हो जायेंगे। वैसे भी कमजोर तो हो ही गये हैं, दोनों पाँव सूख-से गये हैं। आज उनको खड़े करवाया पर वे खडे नहीं हो सके, पाँवों मे ताकत ही नहीं है। डॉक्टर ने उनके पाँवो की मालिश करने का सुझाव दिया है। उनका उच्चारण स्पष्ट नहीं है। हँसते नहीं, रोते रहते हैं, बच्चो की याद करते रहते हैं। दिन में सोते नही, सिर्फ 'हँ हँ' करते रहते हैं। दर्द कहाँ होता है, यह बताते भी नहीं, बडी परेशानी है।

"दिन के समय उनको उन्हीं की पुस्तक 'मेरी जीवन-यात्रा' भाग : 1 से कुछ अध्याय पढ़कर सुना दिया, उनको बहुत अच्छा लग रहा था, बड़ी दिलचस्पी से सुन रहे थे। आज कुछ लिफाफे मिल गये हैं, अब जया-जेता को पत्र लिख सकती हूँ। प्यारे बच्चों का समाचार बहुत दिनों से नही मिला है।"

**रविवार, 23 सितम्बर :** "आज उनकी हालत खास अच्छी नहीं रही, तो भी वे शात रहे। कलवाली सिस्टर आ गई। वह रोगी की सेवा करना अच्छी तरह से जानती है, खिलाती-पिलाती भी ठीक से है। उनको रोने नहीं देना चाहती। बेचारी खिड़की ठीक कर रही थी। ऊपर से रोशनदान का कपाट दरवाजे मे टकराया और शीशे टूटकर टुकडे उसके ऊपर गिरने लगे, बॉह मे दो-तीन जगह कट गये। बेचारी को कितना दुखा होगा। मुझे शीशे का टूटना अपशकुन-सा लगा, इससे दिन-भर मेरा मन धबडाता रहा। बच्चों का समाचार न मिलने से भी मन उदास हो गया है।"

**सोमवार, 24 सितम्बर :** "सबेरे बाहर देखा, पानी बरस रहा था। शाम के 3 बजे तक काफी सर्दी रही, उसके बाद धूप निकल आई, तो भी बाहर सर्दी मालूम हो रही थी।

"आज रात को पडितजी अच्छी नीद सोये थे, इसलिए सबेरे प्रसन्न-मुख रहे। रोये कम, बोले भी कम, हँसने की चेष्टा कर रहे थे। फिर शाम होते-होते ही उनको हल्का ज्वर आ गया। इसके बाद वे कुछ अधिक ही रोने लगे। उनकी बोली स्पष्ट नहीं है, समझने मे कठिनाई होती है। शरीर मे कहीं दर्द होता होगा, वे बतला नहीं सकते, पर 'हँ हँ' करते रहते हैं। सो जाते तो उनको थोडा आराम मिलता। कमजोर हो गये हैं, खाना भी ठीक से नही खाते। एक तरह से हरदम जबर्दस्ती खिलाना पडता है, खाते समय रोने-चिल्लाने लगते हैं। कमजोरी के कारण वे बैठ भी तो नही सकते। हाथ-पाँव सूखे-से लगते हैं।

"आज बेटी जयारानी और अपनी छोटी बहन गगा को पत्र लिखकर भेज दिया।"

**मंगलवार, 25 सितम्बर :** "आज फिर उनकी नीद गायब रही। रात-भर जगे रहने से तबीयत खराब होती है। अब उनका रोना बहुत बढ गया है। बात समझ मे नही आती, साफ नही बोलते। आज तो उनकी तबीयत ज्यादा खराब मालूम होती है, उनका दिमाग भी काम नही करता। एक भी होश की बात नही करते, अकबक बोलते रहते हैं। कब अच्छे होंगे और कब घर जाने को मिलेगा ? मन उकता गया है। अब तो उनके स्वस्थ होने की आशा नही रही।"

**बुधवार, 26 सितम्बर :** "मौसम साफ नही रहा। बाहर जरूर सर्दी होगी, पर कमरे के अन्दर पता नही चलता।

"राहुलजी रात को ठीक से ही सोये और सबेरे 7 बजे जगे। 6 घटे तो वे सोये ही होंगे, इसलिए आज वे कुछ शांत रहे, तो भी बीच-बीच मे पागलपन तो दिखाते ही हैं–चिल्लाते हैं। वाणी स्पष्ट न होने से उनकी बात समझने में कठिनाई होती है। कभी-कभी 'बॉ बॉ' 'आउआ', 'आउआ' करते रहे। एकदम छोटे शिशु जैसे हो गये हैं। डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना ने आकर उनकी जाँच की। बतलाया–ई. सी. जी. एक सप्ताह बाद होगा। कल उनको कुर्सी पर बिठायेंगे। कमजोर काफी हो गये हैं। आज खाना खाते समय उतना हल्ला नही मचाया, चुपचाप खा लिया उन्होने। भोजन मे सूप और उबले मास-आलू और सब्जियाँ मिलती है। मीठे का परहेज रखा है। पर नमक दे देते हैं। वे आज बच्चो के बारे मे बराबर पूछते रहे।

"कामरेड मिर्ज़ा आये थे। मेरे लिए रूसी-अंग्रेजी और अंग्रेजी-रूसी डिक्शनरी भी ले आये। एक किताब अंग्रेजी की Russian Language Lessons ले आये हैं। उनको फोन से समाचार नही मिला, इसलिए स्वय आये थे।

"मैं आज टहलने नहीं गई। दूसरी नर्स आई है जो पडितजी को नहीं सँभाल सकती।"

**शुक्रवार, 27 सितम्बर :** "आज जाडे का दिन, धूप नहीं निकली। हवा तेज चल रही है, सर्दी मालूम होती है। मुझे एक घटा बाहर टहलना था, डॉक्टर की हिदायत है। पर ठण्ड के कारण जल्दी लौट आई।

"रात को नीद की गोली देने पर राहुलजी अच्छी तरह सोये और सबेरे 8 बजे जगे। उन्हें स्वाभाविक नीद आती तो अच्छा रहता। आज मास्को शहर से डॉ. शान्ति राय पडितजी को देखने आये। उन्होने पंडितजी की प्रधान चिकित्सक डॉ मारगरिता पावलोव्ना से बात की। साराश मे यह मालूम हुआ कि राहुलजी का हार्ट भी खराब है, इसलिए मालिश और कसरत नही करवा सकते। दिल्ली मे उनको दूसरा स्ट्रोक हुआ है, इसलिए उनकी हालत ऐसी हो गई है। दूसरी बात दिमागी बीमारी का कोई और बडा कारण हो सकता है जिससे उनमे एबनार्मलिटी आ गई है। साधारण हालत अच्छी है, इसलिए उनके अच्छे हो जाने की उम्मीद है। अभी तो उनको आब्जर्वेशन मे रखा है। अच्छी तरह से परीक्षण करने के बाद डॉक्टरो की कमीशन बैठेगी, तब बाकायदा उनका इलाज होगा। जब तक रोग का कारण अच्छी तरह से जान न ले, तब तक एकदम से इलाज नही हो सकता। पहले उनको खडा करने की कोशिश करेगे, तब अच्छा रहेगा।"

"मानसिक अस्वस्थता के कारण अस्पताल मे जब राहुलजी के जीवन तथा बीमारी का इतिहास पूछा गया, तब तक कलकत्ता-अस्पताल के डॉ. जे. सी गुप्त के दिये केस-हिस्ट्री को यहाँ के डॉक्टर अध्ययन कर चुके थे। अब पडितजी के जीवन की प्रमुख घटनाओ के बारे मे मुझसे पूछा। 'जीवन-यात्रा' के प्रथम भाग मे उल्लेख आता है कि किशोर तथा यौवन अवस्था मे राहुलजी कई बार घर छोडकर भागे थे। उनके पिताजी उनकी खोज मे भटकते रहे। अतिम बार जब वे अपने पुत्र को घर नही लौटा सके, तो पुत्र-वियोग मे चार साल तक वे विक्षिप्त-जैसी स्थिति मे रहे और उसी से उनकी मृत्यु हुई थी।

"दूसरा कारण—किसान आन्दोलन के सक्रिय नेता थे राहुलजी। 1939 मे जब बिहार के अमवारी स्थान मे सत्याग्रह करने गये, जमीदार के लठैत ने उनके सिर पर लाठी दे मारी, उनका सर फूट गया था, उनके सिर से खून गिरा था।

"रूसी डॉक्टरो ने बतलाया कि एक पैतृक कारण से और दूसरे चोट के कारण से राहुलजी को यह उन्माद-जैसा रोग हुआ है। इसीलिए वे एबनार्मल हो गये हैं।"

"आज प्राय: गुमसुम रहे वे, बोलते ही नहीं। शाम के वक्त घर चलने के लिए रोये। कार्डियामिन इन्जेक्शन म उनको बहुत दर्द हुआ, बेचारे रोये। रात को मैंने उनके प्रिय श्लोक पढ़कर सुनाये।[1] (श्लोक के शुरू के शब्द बोल देने पर वे सारे श्लोक को दुहरा देते थे।) 'जीवन-यात्रा' प्रथम भाग से उनको स्वरचित कविताएँ भी पढकर सुनायी। करुण हो रो उठते हैं बेचारे। इतने महान लेखक, विचारक, विद्वान और परिव्राजक आज किस अवस्था मे पडे हैं, यह देखकर मेरा मन रो उठता है। बच्चो की याद और पागल बना देती है। विधाता, मुझ पर ही इतनी विपत्ति क्यो ?"

**शनिवार, 29 सितम्बर :** "जाडा बढता जा रहा है, अब दिसम्बर का महीना जैसा लगता है। धूप बहुत ही हल्की रहती है। सबेरे एक घटे तक अस्पताल के अहाते मे टहलती रही, यह डॉक्टर का कड़ा आदेश है।

---

1. राहुलजी के प्रिय श्लोक

श्लोक–1 का चिन्ता मम जीवने हरिर्विश्वम्भरोगीयते।

श्लोक–2 न याचे गजालि न वा वाजिराजि, न वित्तेषु चित्त मदीय कदापि।
इय सुस्तनी मस्तकन्यस्तहस्ता लवगी कुरंगीदृगंगीकरो तु।।

श्लोक–3 बौद्ध दार्शनिक धर्मकीर्ति की पक्ति–
वेद प्रामाण्य कस्यचित् कर्तृवाद
स्नानेधर्मेच्छा आतिवादावलेप
संतापारम्भ, पापहानाय चेति
ध्वस्त प्रज्ञाना पचलिंगानी जाड्ये।।

जोर की हवा चल रही थी, बहुत ठण्ड लगी और ठण्ड के मारे पेट में दर्द होने लगा। डॉक्टर ने मुझको कहा–कुछ ज्यादा खाना चाहिए। पर कितना खायें, खा-खाकर मोटे होने की इच्छा नहीं, चर्बी बढ़ाने से क्या लाभ ? अस्पताल की लाइब्रेरी से कुछ पुस्तकें ले आई। समय काटने और राहुलजी का मनोरंजन करने के लिए एक रेडियोसेट कमरे के अन्दर रख दिया है, पर यह रेडियो सबेरे और दोपहर का भारतीय प्रमारण नहीं पकड़ता। केवल शाम को रेडियो सीलोन का प्रोग्राम सुन सकते हैं, वह भी बीच में घर्र-घर्र करने लगता है।

"आज पंडितजी कुछ अच्छे मालूम हो रहे थे। सवेरे अपने आप बैठकर दातून किया। दिन मे बीच-बीच में उठते रहे। शाम को उन्हे ड्रेसिंग गाउन पहनाकर कुर्सी पर बिठाया, हल्की कसरत बैठे-बैठे की, पाँवों की, हाथ की हल्की मालिश हुई। पर वे खड़े नहीं हो सकते, पैरों में मास फूलता है। रोना भी साथ-साथ चल रहा है। बेचारे अपने बच्चो की याद भी करते है। वे पूछते हैं–'हम कहाँ हैं ? घर क्यों नही ले चलती।' यहाँ उदासी महसूस करते हैं वे।

"दोनों बच्चों को पत्र लिखकर भेज दिये। इगोर का अभी तक कोई जवाब नही आया। आज उनको यहाँ आने का अनुरोध करते हुए फिर पत्र लिखा।"

**रविवार, 30 सितम्बर :** "सुबह एक राउण्ड टहलकर आई। डॉक्टर की आज्ञा का पालन करना पड़ता है, वर्ना इस ठण्ड मे कौन बाहर जाता। यहाँ पर मरीज के साथ-साथ अन्य लोगों को भी सबेरे कसरत करना अनिवार्य है।

"पंडितजी को अब नींद की गोली देनी पडती है। सबेरे उनको कुर्सी पर बिठाकर उनके हाथ-मुँह धोया गया, फिर बिस्तर पर लिटा दिया। दोपहर के खाने के समय फिर उनको कुर्सी पर बिठाया। उनके पाँव लड़खड़ाते हैं, कमजोर हो गये हैं, खड़े नहीं हो सकते। आज फिर उनकी जबान साफ नहीं है। कमला की जगह पमला कह रहे थे। नर्स ने जोर दिया तब थोड़ा साफ बोले। डॉक्टर का नाम बोलना सिखाया। मारगरिता, लिदा (नर्स) तो बोल रहे थे। खाना उनको जबर्दस्ती खिलाना पडता है। रोते-चिल्लाते हैं खाते समय, इसलिए खाँसी आती है उनको। डॉक्टर मारगरिता आई उनको देखने, कल और क्या करवायेगी, पता नही।

"आज शाम को श्री भीष्म साहनीजी आये। वह यहाँ मास्को पब्लिकेशन मे काम करते हैं। मेरे लिए हिन्दी मे छपी एक सोवियत पुस्तक और कुछ पत्रिकाएँ भी ले आये थे। वे देर तक बैठे रहे। कह रहे थे–राहुलजी के चेहरे पर रौनक है और पहले से कुछ अच्छे दिखाई दे रहे हैं। उन्होने कई बार फोन किया था, पर मुझे तो खबर नही मिली।

"अब अपना खाली समय मैं पढ़ने मे लगा रही हूँ। जरा देर भी खाली बैठने से ध्यान बच्चों की तरफ चला जाता है, फिर हृदय में पीड़ा होने लगती है। मेरे प्यारे बच्चो, कितनी निष्ठुर है तुम्हारी माँ, अकेले छोड़ दिया तुम्हें। तुम दोनो को देखने के लिए माता-पिता तरसते हैं।"

## अक्तूबर 1962

**सोमवार, 1 अक्तूबर :** "आधे दिन तक वर्षा होती रही, दोपहर मे मौसम साफ हो गया। अस्पताल के अहाते में एक घटा टहलती रही।

"पंडितजी को आज खडा किया गया, उनके पैर काँपते हैं। सबेरे डॉक्टर मारगरिता ने आकर उनको देखा। कहा–रक्तचाप आज ज्यादा है। इजेक्शन दिया गया। आज फिर उनकी वाणी लड़खड़ा रही है। रोना-धोना भी चालू हो गया। यह सब रक्तचाप से सम्बन्धित है शायद। रोज आशा होती है कि कुछ अच्छे हो जायेंगे, पर हालत खराब ही दीखती है। दार्जिलिंग मे जितना बोलते थे, जितने होश मे थे, वह यहाँ नदारद। उन्माद की मात्रा अधिक बढ़ गई है। ठीक होने की उम्मीद कम दीखती है। यहाँ आये आज 32 दिन हो गये, तो भी उनके कुछ अच्छे होने का सकेत नही मिला है। कितने दिन और रहना होगा, मालूम नही। उनको बोलने की प्रैक्टिस कराने के लिए एक सिस्टर आई। हिन्दी के शब्द तो बोले भी, मैंने बोलना सिखाया। पर वे जीभ की कसरत कैसे करेंगे। उनका दिमाग तो काम ही नही करता। जल्दी प्रोग्रेस होता तो हमे कितनी खुशी होती।

"एक महीने से भी ज्यादा हो गया, बच्चों की कोई खबर नहीं मिली, मन बहुत उदास हो जाता है।"

**मंगलवार, 2 अक्तूबर :** "आज राहुलजी की स्थिति मे कुछ गड़बड़ी दिखाई दे रही है। रक्तचाप भी ज्यादा हो गया है। शायद हार्ट मे भी खराबी है। बोलना तो वही अनाप-शनाप है। सिस्टर ने उनकी जीभ की कसरत कराने के लिए उनको जीभ हिलाने, बाहर निकालने और ऊपर-नीचे करने को कहा, पर उनको बात समझ मे नही आती। मैं सोचती हूँ–'सब से पहले इनके मस्तिष्क का इलाज करते तो अच्छा होता। कुछ बात समझने लगते तो फिर अपनी तकलीफ के बारे में खुद ही बतलाते।' यहाँ आये आज 33 दिन हो गये हैं, पर सुधार के लक्षण नही दिखाई देते। अपने घर मे रहते वे बोलने लगे थे, चलते-फिरते थे, रोना कम था। पर यहाँ तो वे पागलपन दिखाते हैं। मैं जरा टहलने गई तो नर्स कमरे मे नहीं थी। वे उठकर चिल्ला रहे थे, मौके पर ही मैं आ गई, वर्ना गिर जाते। बडी निराशा होती है, बेकार यहाँ विदेश मे फँस गये। अच्छा होना ही नही है, तो जीवन के शेष दिन अपने घर ही पर बिताने चाहिए। मन मे भयकर तूफान चल रहा है, बिल्कुल मन नही लगता यहाँ।

"आज अमरीकी उपन्यासकार थियोडोर ड्रेजर का उपन्यास 'सिस्टर कैरी' को पढ डाला।"

**बुधवार, 3 अक्तूबर :** "आज सचमुच ही शारदीय दिवस प्रतीत होता है। सबेरे से ही आकाश निर्मल, खूब धूप रही। दिन मे तो काफी गरमी मालूम हो रही थी। रात को आकाश मे तारे टिमटिमा रहे थे। आज सुबह नई जगह घूमने गई, बहुत दूर तक तो नही पर 45 मिनट तक लगातार चलती रही। अस्पताल के फाटक से बाहर जाना वर्जित है। 15 मिनट धूप मे बैठी। चलते समय जया जेता की याद आने के कारण रोती हुई चल रही थी, हृदय मे पीडा होती थी। इस समय जब इन पक्तियो को लिख रही हूँ, मेरी ऑखे बरस रही हैं। मेरे फूल-से बच्चे पता नही क्या कर रहे होगे, कैसे होगे, किस हाल मे होगे कैसे रहते होगे। डेढ महीने से भी ज्यादा हो गया, उन लोगो का समाचार नही मिला। जब बच्चो की याद करके उनके पिता रोते हैं तो फिर मेरे दिल पर क्या बीतती होगी, यह एक भुक्तभोगिनी माँ ही समझ सकती है।

"आज पडितजी कुछ कम रोये, पर उनकी वाणी स्पष्ट नही है। जीभ लटपटाती है, बात समझने मे दिक्कत होती है। यहाँ के चिकित्सक सबसे पहले उनके मस्तिष्क की चिकित्सा करते तो अच्छा होता, तब वे अपना दुःख कष्ट स्वय बतला सकते थे। डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना आईं। आज हमारे इटरप्रेटर मिस्टर ब्लादीमिरोव भी आये। बतला रहे थे–डाक्टर लोग आशा करते हैं कि राहुलजी अच्छे हो जायेगे, पर बहुत समय लगेगा क्योंकि उनकी बीमारी जटिल हो गई है, तो भी वे लोग प्रयत्न कर रहे हैं।

"यहाँ कितने दिन रहना पड़ेगा, पता नही। सोचा था कि दो महीने मे कुछ फर्क मालूम पडे, पर यहाँ तो हालत उलटी दिखाई दे रही है। दूसरा स्ट्रोक जरूर हुआ, जैसा लगता है। शाम को पडितजी की जीवनी का कुछ अश पढ़कर सुनाया, वे रस ले रहे थे। बिठाने मे वे जल्दी ही थक जाते हैं। इस समय (रात 8-40 पर) वे सो गये है। रात को जगते हैं।"

**गुरुवार, 4 अक्तूबर :** "मन मे गहरी उदासी छायी हुई है, चित्त व्याकुल है। बच्चो की बहुत-बहुत याद आती है, एक क्षण को भी भूल नही पाती। क्या करते होगे, कोई समाचार नही मिलता। यह भी नही मालूम उन्हे मेरी चिट्ठियाँ मिली या नही। कोई खबर देनेवाला नही। परेशानी ही परेशानी है। यहाँ से मन बिल्कुल उचट गया है। रात को ठीक से नीद नही आती। बच्चो को छोडे आज 82 दिन हो गये। कैसे हैं, स्वास्थ्य कैसा है, रुपये-पैसे का क्या हाल है, कुछ भी पता नहीं। यह कैसी बेबसी है ?

"आज राहुलजी का चेहरा कुछ म्लान रहा। कम रोये, पर खड़े नहीं हो सकते। दुबारा स्ट्रोक न हुआ होता तो अब तक कुछ ठीक हो गये होते। अब फिर शुरू से इलाज हो रहा है। उनका हार्ट ठीक नहीं है, यह भी खतरनाक है। बुद्धि मे जरा भी परिवर्तन नही हुआ है। बाते तो समझ लेते हैं, पर बोलने में उनकी वाणी लड़खड़ाती है। यूँ बोलते भी नही। सिखाने पर शब्द दोहरा देते हैं। शाम को मदाम तात्याना पेत्रोव्ना आई। राहुलजी को बोलने का अभ्यास कराया, पर वे अपनी ओर से कुछ भी नहीं बोलते। खड़े नहीं हो सकते, गैर लुज न हो जायं कहीं, यही डर लगता है। रक्तचाप कम नहीं हुआ है। न जाने कब वे घर

जाने लायक हो पायेंगे। बड़ी मुसीबत हो गई मेरे लिए। उधर बच्चों की पढ़ाई का भी ख्याल। अगले महीने उन लोगों की वार्षिक परीक्षाएँ होंगी। क्या करूँ ? बड़ी उलझन है। पंडितजी यदि थोड़े भी स्वस्थ हो जाते तो मैं घर लौट जाती। कुछ रास्ता सूझता नहीं, कोई पूछनेवाला भी नहीं। पंडितजी के भारत के चंद मित्रों को मेरे खिलाफ लेख छपवाने की फुरसत नहीं। इस समय मुझ पर आयी विपत्तियों की कल्पना करते तो उनका क्या बिगड़ता ?"

**शुक्रवार, 5 अक्तूबर :** "मौसम अच्छा रहा, टहलने गई, कसरत भी करनी पड़ी।

"पंडितजी की अवस्था पूर्ववत् है। बोलते नहीं, वाणी अस्पष्ट है। उनके दोनों पाँव सूखते नजर आ रहे हैं, खड़े नहीं हो सकते। पाँव हिलाते जरूर हैं। पाँवों की मालिश और कसरत बराबर चल रही है। ब्लड प्रेशर आज 190/80 है, जो कुछ अधिक ही है। इंजेक्शन लग रहे हैं। नींद की गोली अब भी दी जाती है। इस समय (रात साढ़े 9 बजे) वे सो भी गये। दिन में भी उनको थोड़ी-थोड़ी नींद आती है। अच्छा है, उनके मस्तिष्क को आराम मिलेगा। अकल की बात एक भी नहीं करते। श्री जायसवालजी की भी मृत्यु के समय स्मरणशक्ति लुप्त हो गई थी, राहुलजी की जीवन-यात्रा पढ़ने से मालूम हुआ। हमारे पंडितजी का जीवन भी बहुत कर्मठ रहा, साहसिक यात्राएँ कीं, कैसे-कैसे अनूठे काम किये। अब बेचारे इस हालत में साल-भर से बिस्तर पर पड़े हुए हैं। आयु के सामने मनुष्य का कोई वश नहीं चलता।

"आज 19 सितम्बर की लिखी साहाजी की चिट्ठी कलकत्ते से आई। बड़ा सन्तोष हुआ। जया-जेता के बारे में भी लिखा है—जया और मेरे छोटे भाई हरि ने उनको पत्र लिखा है। इतना समाचार भी मेरे लिए बहुत महत्व रखता है। 16 दिन पर साहाजी का पत्र यहाँ पहुँचा। कल साहाजी, कप्तान लाल तथा श्री बनवारीलाल शर्मा जी को पंडितजी की स्थिति के बारे में पत्र लिखना है। आज मेरा मन थोड़ा हल्का हुआ, पर चिन्ता तो है ही।"

**शनिवार, 6 अक्तूबर :** "डॉ. महादेव साहा तथा श्री मुंशी को पत्र लिखकर सबेरे ही भेज दिया। दार्जिलिंग में मिसेज लाल के लिए पत्र लिखकर पोस्ट करने को रखा था कि आज ही शाम को कप्तान लाल (हमारे पड़ोसी) का 27 सितम्बर का पत्र मिल गया। उन्होंने लिखा है—

Jaya and Jeta are keeping very well and attending their school regularly. I, very often, have a chat with Jeta, in the morning when he goes to meet his bus and sometimes with Jaya. You need not have any worry or anxiety about them as they are being well looked after by your sister. Hari comes to stay when he passes through '

"पत्र पढ़कर बहुत खुशी हुई, मन को सतोष मिला। अब पत्र आने लगे हैं। जया-जेता के हाथ के लिखे पत्र भी मिल जायें तो मुझे बड़ा सन्तोष होगा।

"राहुलजी अन्य दिनों की अपेक्षा कुछ अच्छे लग रहे थे। कुछ बोल भी रहे हैं, वाणी स्पष्ट नहीं है तो भी कल से आज कुछ साफ बोले। आज डॉ. मारगरिता पावलोव्ना से मेरी भेंट नहीं हुई। डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना आज नहीं आईं। पंडितजी खाना खाते ही नहीं। अच्छी तरह से खाते तो जल्दी चलने-फिरने लायक हो जाते। आज उनका चेहरा उजाला मालूम होता था। उनकी 'जीवन-यात्रा' (2) से लोला के बारे में पढ़कर सुनाया, पर वे मिलने के लिए आतुर नहीं दीखते। हाँ, जया-जेता के लिए जरूर रोते हैं। कप्तान लाल का पत्र पढ़कर सुनाया तो कहने लगे, 'चलो, कब चलना है ?' उनको मालूम है कि यह अपना घर नहीं है। आज मुझे भी बड़ा प्यार कर रहे थे। इसी तरह धीरे-धीरे उनकी चेतना लौटती तो मुझे कितनी खुशी होती। दो महीने में कुछ अच्छे हो जायेंगे, यही उम्मीद रखती हूँ।"

**रविवार, 7 अक्तूबर :** "दिन अच्छा रहा। अब सर्दी बढ़ती जा रही है। टहलने गई पर बहुत ठण्ड लगी। अपनी तबीयत भी कुछ सुस्त मालूम होती है। आँखें ज्यादा खराब हो जाने से दूर देखने में सिरदर्द होता है। पढ़ते समय सिर दुखने लगता है। यहाँ अपने कपड़े पहिनने नहीं देते, अस्पताल के कपड़ों में कभी-कभी बड़ी तकलीफ हो जाती है।

"पंडितजी उसी तरह से हैं। आज बहुत ही कम बोले। जीभ लड़खड़ाती है। नींद की गोली अब भी दी जाती है। दिन में भी थोड़ा सो लेते हैं। रक्तचाप अभी नार्मल नहीं हुआ है। इंजेक्शन बराबर लग रहे हैं। उनके हार्ट की अवस्था भी उतनी अच्छी नहीं है, इसलिए मेरे मन में डर बना रहता है। कुछ देर के लिए उन्हे कुर्सी पर बिठा देते हैं। खाने के बारे में अरुचि प्रकट करते हैं, खाना देखते ही रोने-चिल्लाने लगते हैं। स्वाद भी तो अच्छा न लगता होगा। फल खाते वक्त भी ऐसा ही करते हैं। और दिनों की अपेक्षा कल से उनकी बोली कुछ स्पष्ट हो रही है। आज मैंने उनकी पुस्तकों के नाम दोहराये। नाम के पहले अक्षर को मैं बोलती गई, शेषाश वे स्वय बोलते गये। इस तरह धीरे-धीरे उनकी स्मृति ठीक हो जाती, तो कितना अच्छा होता। रोना-धोना तो खैर चलता रहता है। मैं उनकी जीवन-यात्रा के दूसरे भाग को पढ़कर सुना रही हूँ।"

**सोमवार, 8 अक्तूबर :** "आज वे दो-चार कदम चले। ह्वील चेयर पर बिठाकर 10 मिनट कोरीडोर में घुमाया, डॉक्टर ने आदेश दिया है। आज वैसे ज्यादा बोले नहीं, पर पंडितजी आज अच्छे मालूम हो रहे थे। खाते समय हल्ला मचाते रहे। दो बार करके जबर्दस्ती सेब खिलाये, कुछ तो ताकत आ जाये। मस्तिष्क तो धीरे-धीरे ही ठीक होगा। डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना आईं, राहुलजी को बोलना सिखाया। वे लिख नहीं पाते, जीभ बाहर निकालते ही नही। एक बार होश मे आकर ठीक से उच्चारण कर देते तो कितनी खुशी होती। जीवन के शेष दिन पूरी सज्ञा के साथ बिता सकते तो कितना सतोष होता। उनकी लोलादेवी और पुत्र इगोर अभी तक उनको देखने नही आये। भारतीय दूतावास से उन लोगो को राहुलजी का समाचार जरूर मिला होगा। मैंने भी इगोर को दो पत्र लिखे, पर अभी तक जवाब नहीं आया।"

**मंगलवार, 9 अक्तूबर :** "पडितजी सबेरे तक गहरी नीद सो रहे थे। रात को 'सेडेटिव' दी जाती है। वैसे भी आजकल दिन मे थोडा सो लेते हैं, यह शुभ लक्षण है। इधर रोना कुछ कम हुआ है। आज डॉक्टर मारगरिता नही आईं। डॉक्टर तात्याना से मेरी भेट नही हुई। पर सिस्टर मारिया बता रही थी—आज पडितजी ने जीभ बाहर निकाली थी और कुछ उच्चारण भी किये, पर लिख नहीं सके। वह शायद धीरे-धीरे ही होगा। चलने-फिरने लग जायेंगे तो शायद वह भी ठीक हो जायेगा। अपने से बातचीत नही करते। मेरे बोलने पर रोने लगते हैं। अपनी किताबो के नाम का पिछला अश, कुछ दूर तक अस्पष्ट ही सही, बतला देते हैं। आज उन्होने सौ तक की गिनती की, मैं भी साथ बोलती गई। वर्णमाला का उच्चारण करना सिखाया। लोला के बारे मे कहने पर रोते हैं, कहते हैं—'तू मेरी है। मेरे दो बच्चे हैं।' लेनिनग्राद चलने की बात कहने पर इन्कार करते हैं। काश कि एक बार वे स्वस्थ मस्तिष्क से बात कर सकते, काश कि एक बार उनकी स्मृति लौट आती। कितनी ही बाते उनसे पूछनी हैं, पर जवाब देने लायक अभी वे नहीं हैं। लिखना-पढ़ना भले ही न कर सके, सिर्फ स्मरणशक्ति फिर लौट आती तो कितनी खुशी होती। जब तक जीना है स्वस्थ मस्तिष्क रहना चाहिए मुझे वे 'रानी' सम्बोधन करते थे। आज मैं उनकी 'मैया' हो गई हूँ। रानी कहना सिखाती हूँ तो कभी बोल भी देते हैं, कभी बोल न सकने पर रोने लगते हैं, चुम्बन लेने लगते हैं। उनको भी अपनी असमर्थता की अनुभूति होती होगी, पर व्यक्त नहीं कर सकते, इसलिए आँसू बहाने लगते हैं।"

**बुधवार, 10 अक्तूबर :** "पडितजी की अवस्था पूर्ववत् है। बहुत कम बोलते हैं, वह भी अस्पष्ट वाणी में। सिखाने पर थोडा बोल लेते हैं। गिनती सौ तक की, बीच मे गडबड़ा जाते हैं। बैठने की इच्छा प्रकट की इसलिए थोड़ी देर कुर्सी पर बिठाया, परन्तु जल्दी थक गये। रोते रहते हैं। लोलादेवी की याद दिलाने पर भी वे उत्सुक नहीं हुए। वे लोग मिलने भी तो नही आये। डॉ. मारगरिता कहती हैं—अभी तो राहुलजी का ई. सी. जी. भी नहीं किया। पाँव सूख गये हैं, खड़े नहीं हो सकते। लकवे का भय होता है।"

**गुरुवार, 11 अक्तूबर :** "सुबह टहलने गई थी, लौटकर आई तो देखा राहुलजी को ई. सी. जी. के लिए ले गये थे। कैसे किया, क्या रिपोर्ट मिलेगी, मालूम नही। मस्तिष्क की कमजोरी यहाँ आकर और बढ़ गई है। आज ही उनकी आँखों की जाँच करने ले गये। डॉक्टर के कहे अनुसार वे ठीक से देखते ही नहीं, इसलिए उनकी आँखों में खराबी का पता लगाना कठिन ही है।

"भारत से कामरेड दामोदरन आये हैं। उनके साथ राहुलजी को देखने डॉ. शान्ति राय तथा कामरेड चन्द्रन

आये। डॉक्टर मारगरिता से उन लोगों की बात हुई। बतला रहे थे–'डॉक्टर होपफुल हैं कि वे अच्छे हो जायेंगे, पर समय बहुत लगेगा।' यह बात तो भारत के डॉक्टरों ने भी कही थी। आज पंडितजी बैठकर मेरे साथ कुछ बातचीत कर रहे थे। पूछ रहे थे–'यह कौन-सी जगह है ? हमारा घर नहीं है ? बच्चे कहाँ गये ? कब आयेंगे ?' मैंने उत्तर दिया–'पंडितजी, आपके बच्चे पढ़ने गये हैं, आप मास्को में हैं, हमारा घर दार्जिलिंग में है।' फिर कहने लगे–'मेरी तो तू है, तू अच्छी है।' इतना कहते वह मेरा चुम्बन ले रहे थे। लोला और इगोर की बात करने पर उन्होंने कहा–'वह लोग तो पहिले के हैं, अब तू मेरी है, मेरे दो बच्चे हैं।' कुछ साफ ही बोल रहे थे। सौ तक की गिनती की और वर्णमाला को भी दोहराया। कई दिनों बाद आज उन्होंने बैठकर बातें की, इसलिए मुझे बड़ी खुशी हुई। मेरी आशा बँध गई कि उनकी स्मृति पूरी तरह लुप्त नहीं हुई है, कभी-कभी उन्हें याद आ जाती है। हाँ, उनकी मर्जी के खिलाफ कोई बात नहीं होनी चाहिए, वे गुस्से हो जाते हैं।

"कामरेड दामोदरन के हाथ सच्चिदाजी ने पत्र भेजा था। वे लोग सभी लोला और इगोर के बारे में जानने को उत्सुक हैं। डॉ. भगवतशरण उपाध्यायजी लेनिनग्राद में उन लोगों से मिलकर गये थे। मैंने तो राहुलजी की हालत की सूचना देते हुए उन दोनों को मास्को आकर उन्हें देखने का आग्रह किया था, दो पत्र भी भेजे थे, पर अभी तक उनका जवाब नहीं मिला।"

**शुक्रवार, 12 अक्तूबर :** "आज सबेरे खूब वर्षा हुई, हवा भी जोर-जोर से चल रही थी। टहलने नहीं गई, क्योंकि बाहर बहुत ठण्ड थी।

"और दिनों की अपेक्षा आज राहुलजी कुछ अच्छी हालत में रहे। संज्ञा की बातें कर रहे थे। वैसे दिन-भर में बहुत रोये। दोनों बच्चों की खूब याद कर रहे थे। शाम को तो वे और विचलित हो गये। बच्चे भी यहीं होते तो वे कितने खुश रहते। 'बच्चे, मेरे दो बच्चे' रटते रहते हैं। आज मुझे भी उन्होंने ज्यादातर अपने पास ही बिठाये रखा। बार-बार प्यार करते रहे, बार-बार आलिंगन करते रहे। काश कि वे पूरी तरह होश में आ जाते। फिर तो अपना दुख-दर्द स्वयं ही बतला सकते। कल से कुछ आशा हो रही है, अच्छे होने की सम्भावना दीख रही है। अब डेढ़ महीने में स्वस्थ हो जाते तो कितना अच्छा होता। फिर हम घर जा सकते थे।

"उनको कार्डियामिन डिबाजोल (Cardiamin Dibazol) के इन्जेक्शन दो-दो बार लगते हैं। इन्सुलिन के तीन बार। खाना जबर्दस्ती खिलाना पड़ता है। शायद स्वाद न लगने के कारण खाना नहीं चाहते। पेशाब-शौच नार्मल है। आज भी उन्होंने सौ तक की गिनती की। संस्कृत के श्लोक मेरे साथ दोहराये। 'भूल गया' भी कह रहे थे। लिख नहीं सकते, इसका अफसोस कर रहे थे। डॉ. मारगरिता और डॉ. तात्याना दोनों उनको देखने आईं।

"बच्चो के पत्र मिले नहीं हैं, मन उदास हो जाता है।"

**शनिवार, 13 अक्तूबर :** "आज भी पंडितजी कुछ अच्छे मालूम हो रहे थे। कई बार स्वयं उठकर चारपाई पर बैठे। सबेरे कुर्सी पर काफी देर तक बैठे रहे। नेवी ब्लू रंग के नाइट सूट में वे बहुत सुन्दर लग रहे थे। अपनी ओर से अभी साफ नहीं बोलते, तो भी पूछने पर कुछ जवाब दे देते थे। पाजामा उतारना नहीं चाहते थे। एक बार अपने आप ही चारपाई पर बैठ गये, फुर्तीले मालूम हो रहे थे। मुझे बार-बार खोज भी रहे थे। आज खाना खाने में उतना हल्ला नहीं मचाया। शाम को 'जीवन-यात्रा' (2) से कुछ पढ़कर सुनाया, बड़े प्रेम से सुन रहे थे। आज उनका ब्लडप्रेशर ठीक है, इसलिए डिबाज़ोल का इन्जेक्शन नहीं दिया गया। अभी पाँव कमजोर हैं। खड़े होकर चलने लायक हो जायें तो डॉक्टर से उन्हें टहलने की इजाजत मिलेगी। दिन में वे थोड़ा सो लेते हैं, पर रात को अभी भी सेडेटिव लेकर ही सोते हैं। खैर, किसी तरह पूरी नींद सो लें तो उनके स्वास्थ्य में सुधार होगा। लगता है कि डॉक्टर को अभी पंडितजी की स्मरणशक्ति के बारे में मालूम नहीं है।"

**रविवार, 14 अक्तूबर :** "राहुलजी की हालत आज और बेहतर मालूम हो रही है। सबेरे से कई बार अपने ही उठकर बैठ गये। बातें भी करते रहे। पूछते थे–'हमारा मकान है ? बच्चे कहाँ हैं ? किसके पास हैं ? क्या-क्या पढ़ते हैं ? कितने बड़े हैं ?' आदि आदि। बार-बार घर चलने को भी कह रहे थे। यहाँ आने का

अभी तक उनको ज्ञान नहीं है। इसी को घर समझते हैं, सोचते हैं—बच्चे आसपास में है। बेचारे ! एक बार कह रहे-थे—'तुम मुझे अपने पास रहने दोगी ? अब तो मैं कोई काम नहीं कर सकता।' सुनकर बड़ी करुणा उमड़ आई। बहुत रो रहे थे। उनकी जीवनी के कुछ अंश को पढ़कर सुनाया, खूब रस ले रहे थे। बीच-बीच में प्रेम-प्रकरण आने पर हँस भी रहे थे। लोला का प्रसंग सुना देने पर कह रहे थे—'पहिले हुआ था, अब नहीं।' अपने को अशक्त भी बता रहे थे। लोला के पास जाने के इच्छुक नहीं हैं। अपनी ओर से तो उन लोगों के बारे में पूछते भी नहीं। सबेरे खिड़की के पास ले जाकर उनको बाहर का दृश्य दिखाया। इसी तरह धीरे-धीरे स्मृति लौट आती तो कितना अच्छा होता।

"इधर कई दिनों से मैंने कहानी लिखनी शुरू की है। लिखने के बाद उनको पढ़कर सुना भी देती हूँ। इससे उनका मनोरजन हो जाता है। लिखने की मेज उनके चारपाई के पास रखी है। वे चारपाई पर लेटे हुए मुझको लिखते हुए देखते रहते हैं।"

**सोमवार, 15 अक्तूबर** : "वे आज भी अच्छे मूड में रहे। रोते बहुत हैं, यही बुरा है। उन्हें हरदम अपने 'दो बच्चों' की याद आती है। बार-बार पूछते रहते हैं—'बच्चे कहाँ हैं ? बच्चे नहीं आये ? बच्चे कहाँ गये ?' आज भी बार-बार घर चलने की बात करते थे। उनका दिमाग थोड़ा-थोड़ा सुधर रहा है, मुझे ऐसा महसूस हुआ। अब बच्चों के न दिखाई देने से उनको दुःख होता है। उन दो बच्चों से उन्हे कितना प्रेम है, यह मैं प्रत्यक्ष देख रही हूँ। डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना आकर उनको देख गईं। उनका रक्तचाप नार्मल है। पर वे लोग अभी यहीं नहीं समझते कि राहुलजी की स्मरणशक्ति लुप्त हो गई है। वे लोग तो समझते हैं—हाथ कमजोर है इसलिए नहीं लिख सकते, आँखें कमजोर हैं इसलिए पढ़ नहीं सकते, जीभ पैरालाइज़्ड है, इसलिए बोल नहीं सकते। स्मृति के बारे मे कहते हैं—'खराशो' (अच्छा है)। मुझे असंतोष हुआ, इसलिए डिक्शनरी में देखकर कुछ शब्द लिखकर डॉक्टर को दे दिया। पंडितजी की स्मरणशक्ति के लिए ही तो हम लोग चिन्तित हैं। उसी ओर अगर इन लोगों ने ध्यान नहीं दिया तो यहाँ आने का क्या लाभ ? इससे तो घर ही में अच्छे थे। बोलना कुछ साफ है, पर रोते हैं तो बहुत दुःख होता है। आज उनको कमरे के भीतर ही थोड़ा टहलाया, पर जल्दी थक गये।"

**मंगलवार, 16 अक्तूबर** : "12 बजे तक बर्फ गिरती रही, जमीन सफेद हो गई। कई सालो के बाद आज बर्फ देखने को मिली। पंडितजी की अवस्था पूर्ववत् रही। उनकी वाणी साफ नही है। सिखाने पर भी साफ नहीं बोल सकते। घर और बाहर का उन्हें ज्ञान नहीं है। बच्चों की बहुत याद करते हैं, रोते रहे। यही पूछते हैं—'मेरे बच्चे कहाँ चले गये ?' जया-जेता के फोटो को देखकर वे रो पड़ते हैं। अपना भी मन दुःखी हो जाता है। डॉक्टर मारगरिता ने आकर देखा और कहा—अभी उनका हार्ट ठीक है, उन्हें थोड़ा टहलना चाहिए, कसरत करनी चाहिए। हैदराबाद से आयी और इसी अस्पताल में इलाज करवा रही कामरेड सत्यवती (जो उस समय हमसे मिलने आई थी) ने डॉ. मारगरिता से पूछा—वे (राहुलजी) बच्चों की बहुत याद करते हैं, क्या उनको यहाँ नहीं बुला सकते ? पर डॉक्टर चुप रहीं। खैर, जब तक वे लोग बच्चों की उपस्थिति को जरूरी नहीं समझते, तब तक कुछ कहना मुश्किल है। यदि बच्चे यहाँ होते तो पंडितजी शायद कुछ तो ठीक हो जाते।

"थोडी देर बाद डॉक्टर तात्याना आईं। उन्होंने राहुलजी से कुछ तस्वीरों को दिखाकर नाम पूछे। पर वे एक का जवाब भी ठीक से नही दे पाये। उच्चारण तो बहुत ही गड़बड़ करते हैं। फोटो दिखाये—अपने और हमारे फोटे को पहिचानते थे, बच्चो के फोटो देखकर रोने लगे। रात को नींद अच्छी आती है। हाँ, टैबलेट लेते हैं।

"बच्चों से अलग हुए आज 94 दिन हो गये।"

**बुधवार, 17 अक्तूबर** : "पंडितजी सबेरे 5 बजे से ही से जग गये, तब से सोये नहीं। रोना सबेरे से ही शुरू कर दिया। दिन-भर 'बच्चे-बच्चे' करते रहे। खाना खाते समय भी पूछ रहे थे, 'बच्चों ने खाना खा लिया ?' मुझे बड़ा दुख हुआ। काश, बच्चे भी पास में होते। पिता पर बच्चों का अच्छा असर पड़ता, अच्छे होने की उम्मीद थी। 'बच्चे कहाँ गये ? बच्चे कब आयेंगे ? बच्चे क्या पढ़ते हैं ?' यही सवाल दिन-भर पूछते

रहे। पूछते हैं, फिर भूल जाते है, फिर पूछने लगते हैं। उन्हें ख्याल ही नही कि वे अस्पताल में हैं। लिखना सिखाया जाता है, पर वे बिल्कुल ही नही लिख सकते। न पढ़ सकते हैं। बोली भी बहुत साफ नहीं है। कभी-कभी साफ भी बोल देते हैं। पर सिखलाने पर उलटा बोलते हैं। यह तो जीभ का ही दोष हो सकता है। डॉ. तात्यना पेत्रोव्ना आईं। कुछ शब्द सिखाये, पर कल तो वे भूल ही जायेगे। डॉ. मारगरिता नहीं आईं। आज राहुलजी को थोडा चलाया गया। मालिश और कसरत भी चल रही है। अब खाते समय हल्ला नहीं करते। रोना बहुत करते हैं, यही दुःख लगता है। काश कि डॉक्टर लोग जया-जेता को यहाँ बुलाने का इन्तिजाम कर देते।"

**गुरुवार, 18 अक्तूबर :** "पण्डितजी सबेरे तीन बार पेशाब करके फिर सो गये। आज उनको कुछ ज्यादा चलाया गया। पाँव कमजोर हो गये हैं। गिरने का डर रहता है, थक भी जाते हैं। बोली बहुत अस्पष्ट है। बात समझ में ही नही आती। सिखाने पर ठीक से नहीं बोल सकते। लिखना-पढ़ना तो वे बिल्कुल ही भूल गये हैं। 1-2-3-4 के अक को एक बार तो लिख दिया, फिर नही लिख सके। गिनती सौ तक की करते हैं, वर्णमाला भी कह देते हैं, पर उच्चारण ठीक से नही करते। उनको देखने के लिए दोनो डॉक्टर आईं। रक्तचाप ज्यादा ही होगा, पर वे बताती नही हैं। आज पंडितजी बच्चो की खूब याद करते रहे हैं। 'दो बच्चे, मेरे दो बच्चे' करते हैं। बेचारे बच्चे भी अपने पिता के साथ ज्यादा दिन नही रह सके। अब तो आशा कम ही है कि वे ठीक होकर अपने बच्चो को सिखायेंगे-पढ़ायेंगे।"

**शुक्रवार, 19 अक्तूबर :** "उनकी स्थिति पूर्ववत् है। हिन्दी मे कुछ साफ बोल लेते हैं। आज प्रायः दिन भर 'मेरी जीवन-यात्रा' (भाग-1) के अध्याय पढ़कर सुनाये। सुनना पसन्द करते हैं। प्रसग के बीच मे आये नामो के बारे मे भी पूछते हैं। उनका जीवन-मत्र 'सैर कर दुनिया की गाफिल···' उन्हें याद है। एक सस्कृत का पद 'न याचे गजालि···' अस्पष्ट ही सही, मेरे साथ कह देते हैं। जीभ बहुत लटपटाती है। आज डॉक्टर के सामने बहुत कहने पर उन्होंने जीभ बाहर निकाली। डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना उनको स्पष्ट उच्चारण करना और लिखना सिखाती हैं। उच्चारण तो कर लेंगे, पर लिखेंगे इसमे सन्देह है। वैसे पहले से बातें कुछ ज्यादा समझ लेते हैं। आज भी दो बच्चो के बारे मे बहुत कहते रहे। सबेरे आँखे खुलते ही पूछने लगे–'वह दोनों नही आये ?' बच्चो की याद आते ही उनका गला रुँध जाता है। डॉ मारगरिता और डॉ. तात्याना दोनो ही आईं। 'राहुलजी बच्चो की याद करते हैं' कहने पर डॉ मारगरिता बोली–'पहिले उनकी जबान ठीक हो जानी चाहिए, बाद मे देखेंगे। ठीक है।'

"कल सत्यवती देवी भारत लौट जायेगी। मैंने राहुलजी की बीमारी के बारे मे बहुत-सी चिट्ठियाँ लिखकर उनको दे दी।"

**शनिवार, 20 अक्तूबर :** "आज श्रीमती सत्यवती देवी चली गई। उनके रहने से हमारा थोड़ा मन लग जाता था। मेरा ख्याल है हम लोगो को कम से-कम दो महीने तो और यहाँ रहना होगा।

"बहुत दिनों के बाद आज सबेरे हमारे इन्टरप्रेटर मिस्टर ब्लादीमिरोव आये। हमारे लिए चश्मा ले आये हैं। बच्चों की चिट्ठी न आने से मन उदास रहता है। इसलिए घर मे तार या किसी तरह बच्चों को खबर देने या खबर मँगाने के लिए उनको कह दिया। पडितजी आज अच्छे ही रहे। शाम को रेडियो सुनने में भी दिलचस्पी ले रहे थे। डॉ मारगरिता उनको सबेरे ही देखने आई। उनका रक्तचाप आज नार्मल है। कम चलाने को कहा है डॉक्टर ने। पडितजी आज काफी देर तक कुर्सी पर बैठे रहे। दिन-भर और रात को भी 'बच्चे बच्चे' कर रहे है। बच्चों के बारे मे ही दिन-भर सोचते होंगे शायद। दार्जिलिंग यहाँ से दूर है, यह उनको पता नहीं है। आज भी उनको किताब पढ़कर सुना दिया, सुनने मे दिलचस्पी लेते हैं। पहले से अधिक समझ भी ले लेते हैं। डॉ. तात्याना आज नही आई, छुट्टी के कारण।

"आज रेडियो से समाचार सुना–चीन ने नेफा और लद्दाख की सीमा पर हमला कर दिया और पूरी तैयारी के साथ हमला किया है। सुनकर चिंता हो रही है। हम लोग तो बिल्कुल बोर्डर पर रहते हैं। आतंक फैल गया होगा, बच्चे भी घबराते होगे। किसी तरह महीने-भर बाद यहाँ बुलाने का इन्तिजाम कर देते तो कितना

अच्छा होता ? हम निश्चित हो जाते।"

**रविवार, 21 अक्तूबर :** "पंडितजी उसी अवस्था में हैं। रोज-रोज का फर्क तो मालूम नहीं हो सकता। रोना जारी ही है। पर आज बच्चों के बारे में बहुत नहीं पूछा। आज ज्यादा पढ़कर भी नहीं सुना पाई। दिन-भर मौका ही नहीं मिला। उनको बच्चे याद आते हैं। नर्स से भी बच्चों के बारे में ही पूछते हैं। वे कहाँ गये , यह भी पूछ रहे थे। इतवार होने से आज डॉक्टर नहीं आईं। आज की सिस्टर मारिया बता रही थीं—शायद हमें और दो महीना यहाँ रहना होगा। दो महीने में हो सकता है राहुलजी के स्वास्थ्य में कुछ सुधार हो जाये।"

**सोमवार, 22 अक्तूबर :** "पंडितजी की हालत आज अच्छी मालूम नहीं हो रही है। आज उन्होंने ढंग से बात नहीं की, हँसते भी नहीं, उनका चेहरा परेशान है। जरूर रक्तचाप बढ़ गया होगा उनका, ऐसा लग रहा है। ज्यादा बैठे भी नहीं, चलना तो बन्द ही है। पढ़कर सुनाया, पर आज वे उतनी रुचि नहीं ले रहे थे। आज पाखाने पर भी नियत्रण नहीं रहा। दिमाग तो उनका चार महीने के बच्चे का जैसा हो गया है। बच्चों के बारे में बार-बार पूछते हैं, फिर भूल जाते हैं। आज रोये भी बहुत। अच्छे होने की कम ही आशा होती है। थोड़ा-सा सुधार होता है, फिर उनकी तबीयत गडबडा जाती है। यहाँ आये भी प्रायः दो महीने हो रहे हैं, पर उनके स्वास्थ्य में कोई अन्तर दिखाई नहीं देता, उनके बोलने के शब्द भी स्पष्ट नहीं होते। डॉ. तात्याना शाम को आईं। वे पंडितजी को उच्चारण करना सिखाती हैं। हिन्दी में तो वे कुछ बोलते भी हैं, पर अंग्रेजी या रूसी में नहीं बोल सकते। उनकी स्मरणशक्ति लौट आती तो बोलना भी आ जाता। लिखना बिल्कुल ही भूल गये हैं। हम सोच भी नही सकते कि इतने बड़े पंडित की यह दुर्दशा क्यो हुई है ? क्या ऐसा भी कोई असाध्य रोग होता है ?"

**मंगलवार, 23 अक्तूबर :** "आज पंडितजी कुछ सुस्त दिखाई दे रहे हैं। हँसते भी नहीं, हर वक्त रोते रहते हैं। पुस्तक पढ़कर सुना देने पर भी आज उनका मन नहीं लगा। लिखना तो ऊँगली पकडकर जबर्दस्ती करवाया गया। डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना के साथ बात करने में भी वे सुस्त ही रहे। कहीं कोई गडबडी जरूर है। रक्तचाप भी कम तो नहीं है, पर डॉक्टर लोग कुछ बताते नही। उनको आज थोडा पैरों से चलवाया, पर बहुत जल्दी ही थक गये। जहाँ तक उनकी स्मरण-शक्ति का प्रश्न है, उसमे कोई सुधार नहीं हुआ है। उन्हे केवल जया-जेता की याद आती है, पर उनका नाम भी भूल चुके हैं, मेरे याद दिलाने पर बोल देते हैं। आज उनका चेहरा उदास, थका हुआ-सा दिखाई दे रहा है। बच्चे यहाँ होते तो शायद उनमे थोडी स्फूर्ति आती। पर क्या करें, हर वक्त रोते ही रहते हैं, उनको देखकर मन बहुत विचलित हो जाता है।

"डॉक्टर अन्तानिना पेत्रोव्ना दो बार देख गईं उनको। वैसे यहाँ की सभी डॉक्टर बड़ी अच्छी हैं, पर डॉ. अन्तानिना तो मुझे बहुत अच्छी लगती हैं। मेरे साथ वे बच्चों जैसा व्यवहार करती हैं और बड़े ही स्नेह से बातचीत करती हैं।

"चीनी फौजें मैकमोहन लाइन से और इधर नेफा की ओर बढ़ रही हैं।"

**बुधवार, 24 अक्तूबर :** "कल की तुलना में आज पंडितजी का चेहरा उजाला रहा। रोना तो हर पॉच मिनट मे चलता है, अस्वाभाविक रोना है यह। हँसना-मुस्कुराना उन्होंने छोड दिया है। हर वक्त दो बच्चों के बारे में पूछते हैं और रोते हैं। उन्हें बार-बार समझाना पड़ता है कि इस समय वे मास्को के अस्पताल मे हैं। आज पूछ रहे थे—हमारा घर कितनी दूर पर है ? काश कि डॉक्टर मारगरिता कह देतीं कि बच्चों को यहाँ बुलाना जरूरी है, तो अभी से तैयारी शुरू कर देते। डॉ. शान्ति राय भी नही आयें, उनसे कहलवाती बच्चों के बारे मे। शायद जया-जेता को देखकर पंडितजी प्रसन्न हो जायँ। बच्चे भी छुट्टी यहाँ बिता देते। पर अपने चाहने से तो होता नहीं। रात-दिन वे बच्चे-बच्चे चिल्लाते रहते हैं, उन्हीं के लिए हर वक्त रोते रहते हैं। डॉ. मारगरिता उनको देख गईं। डॉ. तात्याना भी पंडितजी को उच्चारण सिखाने आईं। उच्चारण तो वे कर लेंगे, पर अभी पढ़ने-लिखने की बात करना फिजूल है जबकि उनका मस्तिष्क ही नहीं चलता, फिर कुछ कहना भी ठीक नहीं।"

**गुरुवार, 25 अक्तूबर :** "राहुलजी आज फिर सुस्त रहे दिन-भर। रात को 12 बजे के बाद सोये थे, सबेरे

गहरी नींद में होते हैं, परन्तु कपड़े बदलने के लिए उन्हें जगा दिया जाता है, इसीलिए शायद दिन-भर सुस्त रहे। आज उन्होंने जरा भी बात नहीं की। पडे हुए हैं बिस्तर पर और रोते रहते हैं। सबेरे डॉक्टर नीना पोपोवा आई थीं, मैं बाहर अहाते मे टहलने गई थी, दो नर्सें मुझे बुलाने के लिए दौड़ती हुई आईं। मैं तो एकदम घबरा गई, भागी-भागी अस्पताल के कक्ष मे गई। मालूम हुआ, प्रोफेसर डॉक्टर पोपोवा से बात करने के लिए मुझे बुलाया था। मैं टूटी-फूटी रूसी मे बोली। डॉ. अन्तानिना भी थीं जो कि यहाँ कि सबसे प्रिय डॉक्टर हैं। उन्होंने बातचीत में मदद की। अब तो यहाँ के लोग जान गये हैं कि राहुलजी के मस्तिष्क मे विकार हैं, वे भूल गये हैं, याद नहीं पड़ता। परन्तु इसका उपचार नही कर रहे हैं। डॉक्टर मारगरिता अभी नही आई हैं। शाम को डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना आईं, पर आज पडितजी कल की तरह बोले नहीं। बहुत ही सुस्त रहे, पेशाब भी आज बहुत कम हुई।

"बच्चो से बिछुडे आज 103 दिन हो गये, समाचार भी नही मिलते।"

**शुक्रवार, 26 अक्तूबर :** "पडितजी आज भी बहुत सुस्त रहे, बोले भी नहीं, हँसे भी नही। आज ज्यादा बैठे भी नहीं। डॉ. अन्तानिना सवेरे उनको देखने आईं। रक्तचाप आज 180/80 है। एक प्रोफेसर हार्ट स्पेशलिस्ट (Heart Specialist) भी उनको देखने आई। उन्होने बताया–राहुलजी का हार्ट और ब्लड प्रेशर ठीक है, मस्तिष्क मे विकार है। या और भी कुछ कारण होगा सुस्त रहने का। मैं डाक्टर की पूरी बात तो समझ नहीं सकती, क्योकि वह सिर्फ रूसी बोलते हैं। रोगी को कोई नया इन्जेक्शन दिया गया। वे हर बात मे रोते हैं, ऐसा बोलते हैं जो समझ मे नही आता। जया-जेता को पूछते हैं और रोते हैं। डॉ तात्याना से तो ठीक ही बोल रहे थे। काश कि इनके मस्तिष्क का भी कोई इलाज कर देते।"

**शनिवार, 27 अक्तूबर :** "पडितजी की हालत मे कोई सुधार नही दिखाई देता। यहाँ उनको विशेषकर के मस्तिष्क के इलाज के लिए लाये और वही नही हो रहा है। स्मरण शक्ति मे कोई भी सुधार मालूम नही पडता। उनमे उन्माद की मात्रा ज्यादा है। दिन भर रोते रहते हैं, रात-भर पेशाब म नियत्रण नही रहता, न हँसना न बोलना। दिन पर दिन उनके दिमाग की हालत और बिगडती जा रही है। डॉक्टर लोग या तो बीमारी नही समझ पाये हैं या बात नही समझते। यहाँ आये दो महीने हो गये! भारत मे हल्ला हो रहा होगा कि राहुलजी स्वस्थ हो रहे हैं, पर यहाँ और हालत खराब होती जा रही है। आज दिन भर वे प्राय सोते ही रहे और जब-जब जगे, सिर्फ रोते रहे। उनकी एक भी बात समझ मे नही आती। सबेरे जया जेता की याद करने लगे।"

**रविवार, 28 अक्तूबर :** "जहाँ तक राहुलजी के स्वास्थ्य का प्रश्न है, उसमे अभी तक कोई सुधार दिखाई नही देता। उसी तरह रोना धोना कर रहे हैं, बात भी समझ मे नही आती। दिन भर सोते रहना, हर बात पर रोना। मरने की बात करते रहते हैं। बच्चो की याद भी करते हैं। 'दो बच्चे कहाँ गये ?' पूछते हैं। बच्चे यहाँ होते तो शायद वे खुश रहते, परन्तु वे लोग यहाँ नही हैं। मिस्टर मारिया स्वय बच्चोवाली हैं, कह रही थी–'बच्चो के लिए डॉक्टर मारगरिता से कहा।' सिस्टर भी बच्चो की उपस्थिति को आवश्यक समझती हैं। डॉ अन्तानिना से शायद सिस्टर जोया ने कहा है पर अभी सब चुप हैं। आज पता नही कौन डॉक्टर पडितजी को देखने आई, छुट्टी का दिन है तो मारगरिता अभी नही आई।'

**सोमवार, 29 अक्तूबर :** "पडितजी कल की अपेक्षा आज कम रोये। घर और बच्चे उन्हे बार बार याद आते हैं। डॉ. अन्तानिना पेत्रोव्ना उनको देखने आई। कैसे हैं कुछ बताया नहीं। कल शायद डॉ मारगरिता पावलोव्ना आयगी। किसी तरह भी जया-जेता राहुलजी के पास रहते तो उनको अच्छा लगता पर डॉक्टर लोग इस बात मे चुप हैं। मैं तो कैसे कहूँ कोई तीसरा आदमी कह दे तब न ? यह कैसी विडम्बना है कि पडितजी रात-दिन जिन दो बच्चो को खोजते रहते हैं, जब से बीमार पड़े हैं, उन्ही बच्चो से इनको अलग कर दिया गया है। फिर वे क्यो न रोयें ? वे आज ज्यादा बोले नही। रात को (8 बजे) भी रो रहे हैं। पागलपन तो है ही। खाना आजकल ठीक से खा लेते हैं। आज उनका पाँवो मे थोडा चलाया और कुर्सी पर भी बिठाया। डॉ. तात्याना आकर उनको कुछ बोलना सिखा गई। थोडा समझने लगे हैं, वह बतला रही थी।"

**मंगलवार, 30 अक्तूबर :** "शरीर को स्पन्ज करके उनको कपडे पहनाये, बाल काढ दिये। शाम को जब

वे कुर्सी पर बैठे थे तो बड़े ही सुन्दर लग रहे थे। यहाँ के डॉक्टर लोग तो उनको 'मोलोदाय चेलोवेक' (तरुण पुरुष) कहती हैं। आज उनको कमरे में कुछ देर चलाया भी। पर वे जल्दी थक जाते हैं, शायद कमजोरी के कारण होगा। आज डॉ. मारगरिता पावलोव्ना आईं। उनके सामने पंडितजी रोने लगे। रक्तचाप आज नार्मल है, तभी तो वे इतने अच्छे-सुन्दर मालूम होते हैं। खाना भी ठीक से खाया। सूप पीते समय उन्हें जोर की खाँसी आने लगती है। बीच-बीच में रोना भी नहीं भूलते। विटामिन और न जाने और किसके इंजेक्शन भी लग रहे हैं। मालूम नहीं कब चलने-फिरने लायक होंगे। स्मरणशक्ति ठीक होने की आशा तो कम है।"

**बुधवार, 31 अक्तूबर** : "रात को नींद न आने से परेशानी होती है, बच्चे याद आते हैं। पंडितजी रोते हैं, घर चलने की बात करते हैं। मेरा भी दिन-रात ध्यान उनमें और बच्चों में लगा रहता है। डॉक्टर लोगों को मालूम नहीं कि हमारी समस्या क्या है। आज डॉ. मारगरिता कोई जवाब देंगी, मैं आस लगाये बैठी रही, पर वह कुछ भी नहीं बोलीं। खैर, एक महीना यहाँ किसी तरह बिताकर अगले महीने घर जाने की तैयारी करनी होगी। लोला और इगोर आये होते तो पंडितजी शायद खुश रहते, पर वे लोग अभी तक नहीं आये।

"आज प्रोफेसर डॉक्टर नीना एलेक्सेव्ना पोपोवा अन्य छः डाक्टरों के साथ आईं। डॉ. मारगरिता और डा. अन्तानिना भी थीं। उनमें सिर्फ एक पुरुष डॉक्टर थे। डॉक्टर पोपोवा बहुत दिनों के बाद आई थीं, इसलिए उनको अपने रोगी की अवस्था में अन्तर अवश्य मालूम हुआ होगा। वे कह रही थीं, थोड़ा-बहुत उन्हें चलना भी चाहिए। पेशाब में चीनी नहीं है, ब्लड में पता नहीं। हार्ट स्पेशलिस्ट भी सबेरे राहुलजी को देख गईं। कहा—अच्छा है। परन्तु वे तो बोलते नहीं, केवल रोते हैं। खैर, रोना तो उनके मस्तिष्क से सम्बन्ध रखता है। आज उनको थोड़ा-सा चलवाया, कुछ देर तक कुर्सी पर बिठाया भी। पर एक भी तो अकल की बात नही करते। केवल 'बच्चे बच्चे' करते रहते हैं बेचारे। वे अपने बच्चों को भूल नहीं पाते। डॉ. तात्याना के सामने भी बच्चों के लिए रो रहे थे। इनकी इस पीड़ा को तो कोई अच्छा मनश्चिकित्सक ही समझ सकता है जो अपनी भाषा जानता हो।"

## नवम्बर 1962

**गुरुवार, 1 नवम्बर** : "एक तरफ पंडितजी इतने रुग्ण हैं, जीवन की आशा अब कम रह गई है, दूसरी ओर बच्चों के समाचार न मिलने से बहुत परेशानी हो रही है। भावुक हृदय होने के कारण आँसू भी नही थमते। आखिर मेरा मन इतना कमजोर क्यो हो जाता है कभी-कभी ? जीवन में सुख और सन्तोष नहीं, विपत्तियाँ ही विपत्तियाँ घेरे हुए हैं, सोच-सोचकर मन बहुत घबड़ाने लगता है। आज डॉ. अन्तानिना पेत्रोव्ना मुझे देखने आईं। मेरा रक्तचाप देखा, ठीक है। 7 नवम्बर को मास्को शहर जाने के बारे में पूछ रही थीं। हमे मास्को आये दो महीने हो गये, पर अभी तक अस्पताल से बाहर नहीं जा सके हैं। जब डॉक्टर मुझसे सवाल कर रही थीं, मुझे जाने क्या हो गया कि मैं फूट-फूट कर रो पड़ी। मन को थाम न सकी। वह मेरे पास बैठकर समझाती रहीं। काश कि मेरे दुःख और मेरी परेशानियो को सब कोई समझ सकते। डॉक्टर अन्तानिना कह रही थीं—"निनाद प्लाकित कमला, निनाद' (मत रोओ कमला, मत रोओ)। छोटे बच्चों की तरह वह मुझे दुलार रही थीं। मेरे प्रति उनका व्यवहार कितना आत्मीयतापूर्ण था, एक विदेशिनी के मन में मेरे प्रति इतनी सहानुभूति देखी। अपने देश में तो मेरी इस कठिन घड़ी मे कोई भी माई का लाल सामने नहीं आया जो मेरे दुख को समझता हो। महिलाओं में भी दार्जिलिंग अस्पताल की एक नेपाली नर्स के अलावा और कोई ऐसी संवेदनशील नहीं मिली।

"मुझे अफसोस हो रहा था कि मैं डॉ. अन्तानिना की भाषा को ज्यादा बोल नहीं पाती थी। यदि भाषा का व्यवधान न होता तो मैं अपने मन के सारे दुःख और पीड़ा उनके सामने रख देती। वह पंडितजी की नर्स इरा से कह रही थीं—'मैं तो राहुल को नहीं देखती, मेरी पेशेन्ट तो कमला है।' हरदम मुस्कराकर बात करती हैं। इतनी अच्छी महिला आज तक मैंने नहीं देखी थी।

"डॉ. मारगरिता पंडितजी को देखने आईं। उनका रक्तचाप आज 150/80 के आसपास रहा। डॉक्टर बता रही थीं कि राहुलजी का हार्ट इस समय ठीक है, इसलिए अब वे थोड़ा टहल सकते हैं। पर वे तो चलना

पसन्द नहीं करते। शायद उनको चक्कर भी आता है। और दिनों की अपेक्षा आज वे कुछ अच्छे और शांत रहे। 'जीवन-यात्रा' को पढ़कर सुना दिया, एकाध स्थल पर हँसे भी। दो बच्चों को बहुत याद करते हैं। शायद उन्हें अब सिर्फ दो बच्चे ही याद रह गये हैं। डॉ. मारगरिता भी बच्चों के बारे में कुछ कह रही थीं, पर मुझे उनकी बात ज्यादा समझ में ही नहीं आई। हो सकता है हमारे बच्चों के बारे में डॉक्टर मारगरिता से सोवियत कम्युनिस्ट पार्टी की सेन्ट्रल कमिटी के संक्रेटरी ने कुछ कहा हो।"

**शुक्रवार, 2 नवम्बर :** "आज बाहर निकलने का मौका ही नहीं मिला। नई सिस्टर आने लगी है, मुझे राहुलजी के पास बैठे रहना पड़ता है। पुरानी मिस्टर आर्ता तो दिक्कत नहीं थी। पुरानियों के संग तो हम हिलमिल गये हैं।

"सुबह से ही मन बहुत उदास था। रात को भी नींद नहीं आई। बच्चों की याद करके रो रही थी, तभी मेरी छोटी बहन गगा की 15 अक्तूबर की लिखी चिट्ठी मिल गई। चिट्ठी से मालूम हुआ—जया और जेता दशहरा मनाने के लिए कलिम्पोंग गये थे, बहुत खुश रहे वहाँ, कलिम्पोंग में रहना पसन्द करते हैं। 14 अक्तूबर को दोनों दार्जिलिंग लौट गये हैं। पता लिखने में शायद मैंने ही गलती की थी, इसलिए चिट्ठी घूमते-घामते सेन्ट्रल कमिटी के दफ्तर में पहुँची और वहाँ से यहाँ भेज दी। बच्चों की खबर मिल जाने से थोड़ा सन्तोष तो हुआ, किन्तु यह 19 दिन पहले की खबर है, इधर का मालूम नहीं।

"डॉ. अन्तानिना सुबह आई और पंडितजी का चेकअप किया, फिर मेरा भी किया। वह पूछती थीं—नींद आई कि नहीं, दर्द है कि नहीं ? पर मैं कुछ भी जवाब न दे सकी। वह फिर कहने लगीं—आज कमला कुछ बोल भी नहीं रही है, क्यो इतनी उदास रहती है ? और भी कुछ कह रही थी पर मेरी समझ में नहीं आया। उसी तरह मुस्कुराते हुए बातें कर रही थी।

"हमारे दुभाषिये मिस्टर यूरी ब्लादीमिर आये। पंडितजी और मेरे लिए सामान लाये थे। पंडितजी के लिए फर की टोपी और फर का अस्तरवाला कोट तथा जूते, मेरे लिए ऊनी कोट, स्कार्फ और जूते। सभी चीजें अच्छी और उपयोगी। 7 नवम्बर को मास्को शहर के रेड स्क्वेयर (लाल मैदान) में जाने के लिए मिस्टर यूरी ब्लादीमिर ने डॉ. अन्तानिना से पूछा तो डॉक्टर से अनुमति मिल गई। 7 नवम्बर को सबेरे 8 बजे अस्पताल के नीचेवाले बड़े हॉल में मुझे बैठना है। मि. यूरी ब्लादीमिर आकर मुझे ले जायेंगे। आज शाम को डॉ. अन्तानिना मिलीं तो मुझसे पूछ रही थीं—कमला, रेड स्क्वेयर जाओगी न ? खूब अच्छा लगेगा तुमको। शाम को ड्यूटी खतम करके घर जाते समय भी वे मुझसे 'दसविदानिया, कमला' कहते गईं। मुझे कोई तो बोलनेवाला साथी मिल गया इस उदासी की घड़ी में।

"पंडितजी आज कम रोये, पर बहुत अधिक सोये, शायद दवा के कारण होगा। बच्चों को हरदम याद करते रहते हैं बेचारे। आज उनको दोनों डॉक्टर देखने आईं। उनको Wheel chair पर बिठाकर बाहर कोरीडोर में थोड़ी देर टहलाते रहे। शायद उनको चक्कर आ गया, आँखें भी तो कमजोर हैं। कई दिनों के बाद आज बाहर निकले हैं। अब उनके पैरों में थोड़ी ताकत आ रही है। दिमाग में भी आज कुछ प्रगति मालूम हो रही है। रक्तचाप नार्मल रहने पर तो वे कुछ अच्छे और शांत लगते हैं।"

**शनिवार, 3 नवम्बर :** "आज रात को खाँसी आने के कारण पंडितजी सो नहीं सके, दिन में सोये थे। रोते बहुत हैं। वही बार-बार बच्चों के लिए पूछते रहते हैं। 'कौन जगह है यह ? बच्चे कहाँ हैं ?' यही प्रश्न दिन में कई-कई बार पूछते हैं। भूल जाते हैं, फिर पूछते हैं। बेचारे बच्चे तो यहाँ से 5 हजार मील की दूरी पर हैं। क्या करें ? सबेरे Invalid Chair पर बिठाकर उनको शीशेवाले बरामदे में घुमाया। डॉ. मारगरिता सबेरे ही आ गई थीं। खाँसी की बात कही तो शाम को नर्स ने आकर स्पंज से पंडितजी को सेंक दिया। हार्ट स्पेशलिस्ट डॉक्टर भी सबेरे आईं। कितनी अच्छी हैं यहाँ की सभी डॉक्टर जो रोगी से आलिंगन करके मिलती हैं। डॉ. तात्याना भी आईं। सबसे अच्छी और सुन्दर तो डॉक्टर अन्तानिना हैं जो बड़ी हँसमुख भी हैं। रोगी के साथ उनका बड़ा स्नेहपूर्ण व्यवहार रहता है, इसलिए सभी रोगी उनको पसन्द करते हैं।"

**रविवार, 4 नवम्बर :** "राष्ट्रीय दिवस की तैयारी हो रही है। हवाई जहाज उड़ानें भर रहे हैं, सड़कों की

धुलाई हो रही है। शहर में तो और भी ज्यादा तैयारियाँ हो रही होंगी। स्कूल 5 दिन के लिए बंद रहेंगे। अस्पताल में तीन दिन की छुट्टी रहेगी। डॉ. मारगरिता बतला रही थीं।

"सुबह नियमानुसार डॉ. मारगरिता पंडितजी का चेकअप करने आई। उनकी डायबेटिज़ और हार्ट की अवस्था इस समय ठीक है। इसलिए बाहर कोरीडोर में उनको थोड़ी देर पैरों से चलवाया। वे तो रोये ही जा रहे थे, सबेरे से ही रो रहे थे। तभी कामरेड चन्द्रन के साथ दिल्ली के कामरेड महेन्द्र आचार्य भी आये। हंगेरी-चेकोस्लोवाकिया होते हुए वह मास्को आये थे। 10 तारीख तक भारत लौट जायेंगे। उनसे मिलकर तो पंडितजी और रोये, उनको हाथ जोड़कर नमस्ते भी कर रहे थे। डॉ. मारगरिता भी थीं। वह बतला रही थीं कि इनका रोना अस्वाभाविक भी है, पर स्वाभाविक तब रोते हैं जब उन्हें बच्चों की याद आती है। पंडितजी कुछ और भी कहना चाहते थे, पर प्रकट नहीं कर सकने पर फिर रोने लग गये। अब पहले से ज्यादा बात समझने लगे हैं। खाना-पीना ठीक से कर लेते हैं। रात को पेशाब पर नियंत्रण नहीं रख सकते, इसलिए उनकी नींद में बाधा पड़ती है। आज दिन में वे कुर्सी पर भी देर तक बैठे रहे।

"फुरसत के समय थोड़ी-थोड़ी रूसी भाषा पढ़ने-लिखने और बोलने का अभ्यास कर रही हूँ। मेरी गुरु हैं दिन और रात की दो सिस्टर नर्सें तथा डॉ. अन्तानिना। रोज-रोज तो दुभाषिये नहीं आते, इसलिए भी भाषा सीखना अनिवार्य हो गया है।"

**सोमवार, 5 नवम्बर** : "सोचा था, आज अस्पताल में छुट्टी होगी, पर छुट्टी नहीं थी। सभी लोग आये थे और अपनी-अपनी ड्यूटी में व्यस्त थे। डॉक्टर महिलाएँ और पुरुष सभी इधर-उधर आने-जाने में व्यस्त थे। यहाँ सब काम ठीक-ठीक समय पर होता है, सभी लोग अपनी-अपनी ड्यूटी मे पक्के हैं।

"आज सभी लोग महोत्सव की तैयारी में हैं। हमारे कमरे को भी धो-पोंछ कर साफ किया गया। सफाई का निरीक्षण डॉक्टर लोग ही कर रही थीं। हमारे कमरे की सफाई को डॉ. अन्तानिना देख रही थीं। 11-30 पर डॉ. मारगरिता पावलोव्ना आईं और पडितजी का चेकअप किया। आज उनका रक्तचाप 170/80 के आसपास रहा। वे चारपाई पर बैठे थे, डॉक्टर और मैं उनके दोनों तरफ बैठ गईं। वे प्रसन्न थे। तभी हमारे इंटरप्रेटर मि. यूरी ब्लादीमिर डॉ. अन्तानिना के साथ आये। डॉक्टर ने बाल घुँघराले किये थे और बहुत अच्छी लग रही थीं। अपने राष्ट्रीय त्यौहार के प्रति इन लोगों का सम्मान और उत्साह देखते ही बनता था। मिस्टर यूरी राहुलजी और मेरे लिए क्रान्ति-दिवस के उपलक्ष्य में कुछ तोहफे लाये थे, राहुलजी के लिए लेनिन और अन्तरिक्षयात्री तितोव की छवि अंकित गोल फ्रेम और प्लेट लाये थे। मेरे लिए सेंट तथा पेपर मेशी का सिंगारदान लाये। मि. यूरी और डॉक्टर थोड़ी देर तक राहुलजी के पास बैठे रहे, कितना अच्छा लगा। वे बेचारे छोटे बच्चे की तरह रोये जा रहे थे। उनको लगता होगा कि वे बीमार हैं, बोलने में असमर्थ हो गये हैं, अपनी बात प्रकट न कर पाने के लिए विवश होकर रोने लगते हैं। मि. यूरी ने हमें विश किया, हमने उनको धन्यवाद दिया। क्रांति-दिवस के उपलक्ष्य में यहाँ सभी मरीजों को उपहार देने का चलन है।

"पंडितजी आज कम ही रोये। बातें पहले से ज्यादा समझते हैं। 'स्पाशिवा' (धन्यवाद) और 'दसबिदानिया' (फिर मिलेंगे) शब्द पर वे मुस्करा देते हैं।"

**मंगलवार, 6 नवम्बर** : "आज महापंडितजी को देखकर मेरे मन में टीस हो आई। यहाँ के सभी रोगी चलने-फिरने लायक हैं, बेचारे वे ही बिस्तर पर पड़े हुए हैं। उनको कोरीडोर में दो बार चलाया, पर उनको चक्कर आ गया, थक भी गये। अब निस्पृह भाव से चुपचाप पड़े हुए हैं। क्या हो रहा है, कहाँ हैं, कुछ भी पता नहीं उनको। हरदम 'बच्चे कहाँ हैं ? बच्चे कहाँ गये ?' पूछते रहे। रोते भी थे, पर कम। कुछ साफ बोलते हैं आजकल। वे अच्छे और स्वस्थ होते तो इस समय हम कहाँ होते। आजकल बात ज्यादा समझते हैं।

"प्रोफेसर डॉक्टर नीना एलेक्सेव्ना पोपोवा आज उनको देखने आईं। इतने बड़े सोशलिस्ट देश की श्रेष्ठ चिकित्सक होकर भी वे हम लोगों के साथ बड़े प्रेम से मिलती हैं। आज उन्होंने अस्पताल के सारे रोगियों के कमरे में राउण्ड लगाया।

"बच्चों की याद से अपना मन उदास रहता है।"

**बुधवार, 7 नवम्बर :** "सबेरे बहुत जल्दी नींद खुल गई। 8 बजे तैयार होकर नीचे हॉल में चली आई। पंडितजी की सेवा के लिए दो नर्सें आ गई थीं। मिस्टर यूरी ब्लादीमिर ठीक समय पर आ गये। हमारे ग्रुप में एक ग्रीक, एक सोमाली, एक जोर्दानी और एक लेबनानी महिलाएँ थी। कुल 6 व्यक्ति हो गये। पहले लेनिन हिल से थोड़ा नीचे उतरकर बाहर का दृश्य देखा। सबेरे के समय बडी सर्दी थी। लेनिन स्टेडियम, लोमोनोसोव युनीवर्सिटी भी देखी। शहर से होते रेड स्क्वेयर (लाल मैदान) गये, लोगों की बडी भीड़ थी। क्रेमलिन भी वही है। हमें ऊपर बैठने की जगह पर जाने के लिए अपना पासपोर्ट दिखाना पडा। तत्कालीन राष्ट्रपति ख्रुश्चेव का केवल सिर ही दिखाई दिया। 10 बजे लाल मैदान मे मार्च पास्ट और परेड हुआ और जिमनास्टिक प्रदर्शन के बाद यहाँ की बनी नई-नई मशीने तथा राकेट का प्रदर्शन हुआ। एक राकेट को अन्तरिक्ष मे छोड़ा गया। फिर जनसमूह हाथ मे फूल के गुच्छे और झण्डे लेकर लाल मैदान से गुजरा। लेनिन-समाधि के लिए दर्शनार्थियो का ताँता खतम ही नही हो रहा था। हम अतिथियो के लिए विशेष सुविधा दी गई थी। हम लोगो ने जाकर समाधि पर श्रद्धापूर्वक फूल चढाये। लोगों मे अपार उत्साह देखा। काश कि हम भी ऐसे ही देश में पैदा हुए होते, उस समय मैं यही सोच रही थी। मास्को सचमुच ही बहुत सुन्दर स्थान है। सर्दी बहुत लगी, जिसके कारण सिर मे बहुत दर्द होने लगा। ठीक 12 बजे अस्पताल वापस पहुँचे। नर्स लोगो ने मेरी भारतीय पोशाक को देखा, बहुत पसन्द किया। सभी नर्से एक-एक कपडे को खूब ध्यान से देख रही थीं। डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना मिलीं और उन्होने बडे प्यार से मुझे गले लगाया।

"सबेरे पडितजी को सोते हुए छोड गई थी, लौटकर देखा–वे वैसे ही सोये पडे हैं, निस्पृह भाव से। उनकी दिमागी हालत मे कोई फर्क नही आ रहा है, पेशाब पर कन्ट्रोल नही। आज वे कुछ बेचैन भी दिखाई दे रहे हैं। रात को सो नही रहे हैं।

"पहले राहुलजी लेनिनग्राद मे थे, तब नवम्बर 7 के इस क्रान्ति-दिवस मे कितने उत्साह से भाग लिया होगा उन्होने। भारत मे 7 नवम्बर के दिन रेडियो से रूसी भाषा का समाचार वे अवश्य सुनते थे, सोवियत देश से उनको कितना प्रेम था। पर आज सोवियत भूमि मे रहकर भी इस महान उत्सव मे वे स्वयं भाग न ले सके, यह सोचकर मुझे बहुत दुःख हो रहा है। यहाँ आये इतने दिन हो गये, पर बुलाने पर भी लोला और इगोर उनको देखने नही आये हैं। ज्यो-ज्यों दिन बीतता जाता है, मुझे आशका होने लगती है, यदि वे लोग मेरे कारण नही आ रहे हो तो मुझे क्या करना चाहिए ? पडितजी को भी तो उनका आना अच्छा ही लगता। पर क्या करूँ, विवश हूँ।"

**गुरुवार, 8 नवम्बर :** "छुट्टी होने से अस्पताल मे बडा सूना-सूना लग रहा था। सबेरे तो एक भी डॉक्टर नहीं था, शाम को डॉ. मारगरिता पावलोव्ना आई। आज राहुलजी कुछ बेचैन रहे, रोना-प्रलाप करना बराबर चला। सुबह भी जल्दी उठ गये, क्या पता आज रक्तचाप अधिक हो गया हो। उनकी मानसिक स्थिति मे जरा भी सुधार मालूम नही होता। नार्मल नही हो रहे हैं। अब तो मुझे आशा नही है कि वे स्वस्थ हो जायेगे, ऐसा लगता है कि इसी उन्माद की अवस्था मे वे दुनिया से चले जायेगे। बडी निराशा होती है। दिन मे थोड़ा सोये, रात को भी जल्दी सोये। पेशाब पर नियत्रण नही कर पाते। बस थोडा-थोडा पैरो से चलने लगे हैं। पता नहीं और कितने दिन यहाँ रहना होगा। यदि हमारे बच्चे भी यही होते तो और तीन महीने यहाँ रह सकते थे।"

**शुक्रवार, 9 नवम्बर :** "पडितजी की हालत मे कोई सुधार दिखाई नही देता, मस्तिष्क मे विकार ज्यो का त्यों है। 'बच्चे-बच्चे' करते रहते हैं, पर बच्चो को यहाँ बुलाने के बारे मे कोई भी नही बोलता। बडा दुःख होता है। पंडितजी स्वस्थ न हुए तो शीघ्र ही भारत लौट जाना होगा। अब जब तक उनको जीना है, बच्चो के साथ रहें तो अच्छा है। आज तो उनकी दशा को देखकर मैं और निराश हो गई हूँ। डॉ मारगरिता ने आकर उनका परीक्षण किया। आज डॉक्टर ने मुझे रोते हुए देखा। पूछ रही थी–क्यो रोती हो ? पर मैं अपने मन की पीड़ा उन्हें कैसे बताऊँ ? यहाँ और अधिक समय रहने से लगता है कि हमारा भी दिमाग काम करना

छोड़ देगा। रात को दूसरी नईवाली डॉक्टर आईं।

"आज सबेरे 22 अक्तूबर का लिखा लाल साहब (कप्तान लाल) का पत्र आया। हमारे घर में नौकरानी नहीं है। जया बेचारी सबेरे भैया (जेता) को बस पर चढ़ाने जाती है। यह पढ़कर मुझे बहुत दुःख हुआ। मेरे बच्चे, तुम लोगों को कितनी तकलीफ उठानी पड़ रही है। माता-पिता के होते भी तुम लोग अनाथ हो गये हो। यह सोचकर मेरा मन विचलित होने लगता है। अब हमारा यहाँ से मन ऊब गया है।"

**शनिवार, 10 नवम्बर :** "आज सबेरे से ही मन बहुत उदास था। कुछ भी अच्छा नहीं लग रहा था। बार-बार रोना आता अपनी किस्मत पर। महापंडितजी को चिकित्सा के लिए इतनी दूर ले आई, पर उनके स्वास्थ्य में कोई सुधार नहीं। घर लौटना चाहते हैं। पर यहाँ से जाना कठिन है। आखिर विदेश है यह, डॉक्टर की इजाजत के बिना हम यहाँ से हिल भी नहीं सकते। पडितजी को बच्चों के लिए तड़पते मुझसे देखा नहीं जाता। अपनी विवशता पर मुझे रोना आता है, क्या करूँ ?

"डॉ. मारगरिता और डॉ. अन्तानिना दोनों एक साथ पंडितजी को देखने आईं। दोनों डॉक्टरों को गम्भीर देखकर मुझे अनिष्ट की आशंका होने लगी। दोनों कुछ देर कमरे में बैठीं। डॉक्टर मारगरिता बार-बार मुझसे पूछ रही थीं—क्या बात है कमला, क्यों उदास हो ? पर मैं कुछ भी नहीं बोल सकी। रूसी में मैंने कुछ शब्द लिख रखे थे, दोनों ने पढ़ लिया। डॉ. मारगरिता कह रही थीं, जब राहुल अच्छे हो जायें तब जाना। जब बच्चों के बारे में पूछा तो वे बता रही थीं—कि उन्होंने पार्टी के केन्द्रीय कमिटी के सेक्रेटरी से बात की थी, पर उनकी ओर से कुछ खास जवाब न मिला। इसका मतलब है, बच्चे यहाँ नहीं आ सकते।

"राहुलजी को थोडी देर कोरीडोर में चलाया। आज वे कुछ अच्छी बाते कर रहे थे। बेचारे बार-बार बच्चों के बारे में पूछ रहे थे। आज तो 'उनको देखना चाहता हूँ' भी कह रहे थे। पर बच्चे तो हमसे कितनी दूर हैं। यह कैसी विपत्ति मुझ पर आ पड़ी है, सोच-सोचकर मन दुःखी होने लगता है। यहाँ बिल्कुल ही मन नहीं गलता। सिर्फ डॉक्टरों का व्यवहार हम लोगों के प्रति स्नेहपूर्ण होने के कारण हम यहाँ अटके हुए हैं, वर्ना विदेश तो विदेश ही होता है।"

**रविवार, 11 नवम्बर :** "राहुलजी आज कुछ अच्छी हालत मे रहे। कम रोये पर बार-बार बच्चो के बारे में ही पूछते रहे। अब बात बहुत समझने लगे हैं। उनको कोरीडोर मे थोडा टहलाया। सबसे हाथ मिला रहे थे, नमस्ते कर रहे थे। थोड़ा पागलपन तो है ही, पर आज औरो के सामने नही रोये। अभी उतना चल नही पाते, बोली भी उतनी साफ नहीं है। खाते वक्त खाँसी आती है उनको, परन्तु अब खाना खाते समय पहिले की तरह हल्ला नही करते। आज तो कोई भी परिचित डॉक्टर उनको देखने नही आई। एक नई डॉक्टर एलेना निकोलायेव्ना की ड्यूटी है आज।

"सबेरे कामरेड चन्द्रन को फोन किया था। मालूम हुआ, बच्चो के बारे मे उन्होने सेक्रेटरी से बातचीत की थी, दिल्ली के पार्टी आफिस में भी कुछ लिखा है। जवाब के आने मे दो सप्ताह लगेंगे, कामरेड महेन्द्र आचार्य के हाथ भी पत्र भेजे हैं। देखें क्या होता है। जया-जेता यहाँ आ जाते तो उनके पिता को प्रसन्नता होती। यहाँ का इलाज और बच्चों का साथ यदि उनको मिलता तो वे मानसिक तौर से कुछ तो स्वस्थ हो जाते। पर यह हमारे भाग्य में कहाँ ?

"भारत-तिब्बत सीमा पर चीनियों के आक्रमण के कारण जोरदार लडाई चल रही है और मेरे बच्चे दार्जिलिंग जैसे सीमान्त इलाके में रहते हैं। चिन्ता होती है।"

**सोमवार, 12 नवम्बर :** "बड़ी उदासी से दिन कट रहे हैं, यहाँ बिल्कुल ही मन नहीं लगता। कब लौटना होगा यह भी अनिश्चित है। यहाँ मुझसे बातें करनेवाला कोई साथी भी नहीं है। भाषा की कठिनाई है। गप्प करने लायक रूसी अभी मुझे नहीं आती और यहाँ के अधिकांश लोग इंगलिश नहीं समझते। आखिर बोले भी तो कैसे ? डॉक्टर और नर्सों से रूसी में ही बोलने की चेष्टा करती हूँ, पढ़ना-लिखना भी साथ-साथ कर रही हूँ। इससे इतने दिनों में मुझको कुछ रूसी बोलना तो आ गया, पर फिर भी अभी सीखना बहुत है। अस्पताल की लाइब्रेरी से अंग्रेजी भाषा की पुस्तकें लाकर पढ़ती रहती हूँ। पर बीच-बीच में मन उड़कर दार्जिलिंग में

बच्चों के पास पहुँच जाता है। क्या करे ?"

"पंडितजी का पागलपन ज्यों का त्यो है। पेशाब-पाखाने का होश ही नही रहता उनको। पाखाना साफ करना बड़ी मुश्किल है। उनको उठाया भी नही जा सकता, कपड़े भी पर्याप्त नहीं हैं। उनको इस हालत मे कोई नर्स न देख ले, मुझे इसका भी ध्यान रखना पडता है। आज सुबह-सुबह ही उन्होंने बिस्तर खराब कर दिया। देखकर हैरानी होती है। डॉ. नीना एलेक्सेव्ना पोपोवा और डॉ. मारगरिता पावलोव्ना उनको देखने आई। 'लुत्शे' (अच्छे हैं) कहती हैं, पर रोगी के दिमाग मे तो कोई फर्क नही आता। उनको कोरीडोर मे थोडा टहलाया, कमरे में चुपचाप बैठे। डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना भी उनको देख गई।"

**मंगलवार, 13 नवम्बर :** "पडितजी को आज खूब अच्छी तरह से नहलाया। दो महीने से केवल स्पन्ज कर दिया जाता था, पूरी तौर से नहाये नही थे। उसके बाद उनको कोरीडोर मे टहलाने ले गये। अस्पताल के बाहर तो बर्फ ही बर्फ है, ठण्ड भी बहुत है। पडितजी बच्चो के बारे मे पूछते भी रहे। डॉ. मारगरिता, डॉ तात्याना अपने राउण्ड पर आई। पडितजी उन लोगो की बातें कुछ-कुछ समझने लगे हैं, पर वे हिन्दी मे ही जवाब देते हैं। वैसे भी बहुत कम बोलते हैं। इगोर अभी तक नही आये।"

**बुधवार, 14 नवम्बर :** "राहुलजी आज कुछ अच्छे रहे। कोरीडोर मे दो बार टहलाया, सोफे पर भी कुछ देर बैठे थे। सबेरे मिस्टर यूरी ब्लादीमिर आये थे। डॉ मारगरिता पावलोव्ना ने उन्हे बुलवाया था। उन्होंने शिकायत कर दी–'कमला रोती रहती है, खाना नही खाती।' मुझ से पूछा तो कह दिया–'मैं बच्चो के लिए रो रही हूँ।' यूरी कह रहे थे–'राहुल अब पहले से अच्छे हैं। यदि आप भारत लौटने की इच्छुक हो तो हम प्रबन्ध कर देंगे।' पर राहुलजी का मस्तिष्क तो स्वस्थ नही हुआ है। मैं छोडकर जाऊँ तो उनकी क्या हालत होगी। मैं भी तो परेशान रहूँगी। बच्चो को यहाँ बुलाने की बात कही तो यूरी ने कहा–यह तो हमारे हाथ मे नही है। सेन्ट्रल कमिटी के सेक्रेटरी और दिल्ली के पार्टी लीडर आपस मे बात करें तो हो सकता है। खैर, मैंने दिल्ली मे लिखा है। दो महीने के लिए अगर जया जेता आ जाते तो कितना अच्छा रहता, हम साथ ही भारत लौटते। पर उन दोनो के यहाँ आने की सम्भावना कम ही दिखाई देती है।

"बच्चो को न देखे पूरे चार महीने हो गये।"

**गुरुवार, 15 नवम्बर :** "आज अस्पताल सूना है। दो ही डॉक्टर दिखाई दी। डॉ मारगरिता पावलोव्ना सबेरे ही आई। कह रही थी–अब राहुल पहले से अच्छे हैं। उनका कार्डियोग्राम लिया गया। ब्लड टेस्ट हुआ है। उनको कोरीडोर मे काफी देर टहलाया। पर वे थक जाते हैं। पहिले से कुछ चलने लगे हैं। पर जहाँ तक उनके दिमाग का सवाल है, वह ज्यो का त्यो है। बैका[illegible] मे रोते रहते हैं, कभी-कभी तो झुँझलाहट भी होती है। पहले से कुछ बाते समझने लगे हैं वे, पर हर समय ब[illegible]ो के बारे मे ही पूछते रहते हैं।"

**शुक्रवार, 16 नवम्बर :** "अब यहाँ से मन बिल्कुल उचाट हो गया है। सर्दी भी बढ गई है। दिसम्बर के अन्त तक यहाँ से चले जाना चाहिए। यहाँ अस्पताल मे मनोरजन का कोई साधन नही है। ज्यादा गप्पे करने की आदत नही, पढे भी तो कितना। लिखने के लिए मन की शाति नही। यह शाति तो पडितजी की बीमारी के साथ ही समाप्त हो गई है। आखिर मन लगाये भी तो कैसे ?

"राहुलजी की दशा मे कोई अन्तर नही। दिमाग का विकार ज्यो का त्यो है। उनका पढना-लिखना तो खतम हो ही गया है। बोलना भी। ज्यादातर ऊटपटॉग ही बोलते है। हर बात पर रोना। आखिर उनके इस रोने का कारण क्या हो सकता है ? क्या वह मानसिक बीमारी है या याददाश्त के खो जाने से रोना है, पता नही चलता। यहाँ के डॉक्टर लोग भी कुछ बताते नही क्या मस्तिष्क पर स्ट्रोक, याने सेरिब्रल हैमरेज इसी को कहते हैं ? इसमे आदमी का अपने दिमाग पर काबू नही रह सकता, यह मैं खुद ही देख रही हूँ। पडित[illegible] का शरीर विशेष दुर्बल नही हुआ है। यहाँ आने के बाद उनका चेहरा और भी खूबसूरत हो गया है। डॉक्टरों के लिए वे 'मोलोदाय चेलोवेक' (तरुण पुरुष) हैं। पर उनके दिमाग को क्या कहे ?"

**शनिवार, 17 नवम्बर :** "राहुलजी की अवस्था पूर्ववत् रही। आज वे कम रोये। तीन बार उनको कोरीडोर मे टहलाया। मस्तिष्क मे कोई खास सुधार नही हो रहा है, तो भी पहले से बात ज्यादा समझने लगे है। कार्डियामिन

इंजेक्शन बन्द कर दिया है। इन्सुलिन दो बार दिया जाता है। उनको दाँत के लिए शाम को डेन्टिस्ट के पास ले गये। बड़ा अच्छा और खूबसूरत चेम्बर था सातवें तल्ले पर।

"चीन भारत की लड़ाई जोरों पर है।"

**रविवार, 18 नवम्बर :** "आज सोवियत संघ में भारत के माननीय राजदूत श्री टी. एन. कौल तथा भारतीय दूतावास के प्रथम सचिव श्री नरेन्द्र जैन राहुलजी को देखने आये। श्री कौल इनसे पहले से परिचित हैं। बतला रहे थे–1947 में वे इनसे लेनिनग्राद में मिले थे। मसूरी में भी हमारे घर आये थे। बड़े सज्जन पुरुष हैं। भारत के प्रधानमंत्री श्री नेहरूजी ने उन्हें मास्को आते समय राहुजी को भी देखने के लिए कहा था। कौल साहब कह रहे थे–ये मेरे बड़े भाई हैं। कोई बात हो निस्संकोच कहें। बच्चों के बारे में कहने पर उन्होंने कहा–बच्चों को हम बुलायेंगे और हमारे पास ही रहेंगे। पासपोर्ट आदि के लिए वे उनके फोटो और जन्मतिथि आदि नोट करके ले गये हैं। कल शायद फार्म भरने होंगे। उनकी बातों से मालूम होता है कि अगले महीने जया-जेता जरूर यहाँ आयेंगे। वे यहाँ दो महीने रह जायें तो पंडितजी की स्थिति में अवश्य सुधार होगा।

"आज पंडितजी कुछ अच्छी हालत में रहे। पत्रिकाओं को देखते रहे। रोना कुछ कम हुआ है, पर बच्चों के बारे में हरदम पूछते रहते हैं, उन्हीं के लिए रोते हैं। कार्डियामिन का इंजेक्शन अब एक दिन छोड़कर दिया जायेगा। टहलने गये तीन बार, थोड़ा-थोड़ा चलने लगे हैं। सबेरे बाथरूम भी गये। रोना खतम हो जाता तो कुछ साफ बोलने लगते। बात अब पहिले से ज्यादा समझते हैं। आज डॉ. मारगरिता पावलोव्ना की ड्यूटी रही दिन-भर। रात को पता नही कौन रहा।"

**सोमवार, 19 नवम्बर :** "ऐसा महसूस हो रहा है कि पंडितजी की अवस्था कुछ अच्छी हो रही है। अब वे कुछ बातचीत भी करने लगे हैं। बाते ज्यादा समझते हैं। पत्रिकाएँ उलटते-पलटते रहते हैं। बच्चों के बारे मे दिन-भर पूछते रहे हैं। चिट्ठी-पत्री को भी पहिचान लेते हैं। डॉ. मारगरिता शाम को देखने आईं। रोगी की प्रगति को देखकर वे खुश हैं। उनको दाँत के डॉक्टर के पास ले गये। डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना आईं।

"जया बेटी और सच्चिदाजी को पत्र भेज दिये। दिल्ली से श्री चन्द्रगुप्त विद्यालंकार की चिट्ठी आई। राहुलजी के बारे में लेख और फोटो माँगे हैं। लेख भेज दूँगी। भारतीय दूतावास के मिस्टर अरोड़ा भी आये। बच्चों के पासपोर्ट के लिए फार्म भरकर ले गये हैं। Financial Supporter में माता-पिता (Parents) के नाम दिए। बाद में देख लेंगे। बच्चे किसी तरह यहाँ पहुँच तो जायें।"

**मंगलवार, 20 नवम्बर :** "पंडितजी आज काफी अच्छे मूड में थे। अब रोना धीरे-धीरे कम हो रहा है। टहलना पसन्द करते हैं और काफी टहलते हैं, मैं उनकी बाँह पकडकर चलाती हूँ, गिरने का डर रहता है। आजकल खाना ठीक से खा लेते हैं। पढ़ना-लिखना तो ठप्प है ही, पर यदि दिमाग अच्छा हो जाये तो शायद पढ़ने-लिखने भी लग जायें। उनको पता है कि बच्चे आनेवाले हैं, इसलिए बार-बार पूछते रहते हैं–'बच्चे कितने दिन में आयेंगे ?' अब उनके चेहरे पर कान्ति दिखाई देने लगी है। आज उनको देखने के लिए डॉ. मारगरिता के बदले डॉ. अन्तानिना आईं। ये भी हार्ट स्पेशलिस्ट हैं।

"भारतीय दूतावास से फोन आया। बच्चों के गार्जियन के बारे में पूछा। मैंने लाल साहब (हमारे पड़ोसी कप्तान लाल) का पता दे दिया है। बच्चे आ जायें तो हमें शांति मिलेगी।

"भारत और चीन के बीच के युद्ध की बुरी खबरें आ रही हैं। आसाम के क्षेत्र में चीनी फौजे घुस आई हैं। वहाँ की युनिवर्सिटी को अनिश्चित काल के लिए बन्द कर दिया गया है।"

**बुधवार, 21 नवम्बर :** "पंडितजी अब रोते कम हैं, पर टेबलेट के बिना सोते नही। इस समय (रात के साढ़े 11 बजे) भी वे जगे हुए हैं। उनमे चेतना भी आ रही है। पढ़-लिख नहीं सकते, पर बातें काफी समझ लेते हैं। टहलने का शौक रखते हैं, कोरीडोरी में देर तक टहलते हैं, मुझे भी उनके साथ चलना पड़ता है, क्योंकि उनके गिर पड़ने का डर रहता है। आज उनकी जाँच करने डॉ. अन्तानिना आईं। पंडितजी बिस्तर पर बैठे हुए थे, डॉक्टर ने उनसे हाथ मिलाया और उनके पास बैठ गईं। मुझसे वह बोलीं–'कमला, अब तुम को इंटरप्रेटर की जरूरत नहीं है। तुम तो रूसी भाषा बोलने लगी हो, हिन्दी और अंग्रेजी तो जानती ही हो।' आज डॉक्टर

कुछ देर तक हमारे कमरे में बैठीं, फिर पंडितजी की बाँह पकड़कर बाहर टहलने ले गईं, दूसरी तरफ मैंने पकड़ा। थोड़ी देर तक पंडितजी को पैरों से चलवाकर फिर कमरे के अन्दर सोफे पर बिठाकर हँसने लगीं। पंडितजी भी डाक्टर के व्यवहार से खुश थे।

"यहाँ के डॉक्टर लोग मरीज के साथ व्यवहार करना जानते हैं। कोई अहंकार नहीं, कोई दिखावा नहीं। ये लोग अपने मरीजों के साथ स्नेह और सहानुभूति का बर्ताव करते हैं, उनमें संवेदनशीलता होती है जो अपने देश में देखने को नहीं मिलती।"

**गुरुवार, 22 नवम्बर :** "आज सबेरे ही पंडितजी को कोरीडोर में टहलाने ले गई। डॉक्टर मारगरिता आज नहीं आईं। उनके बदले डॉ. अन्तानिना रोगियों को देख रही थीं। सुबह पंडितजी को डेन्टिस्ट के पास भी ले जाना पड़ा और वहाँ आधा घंटा बैठना पड़ा।

"दिन के डेढ़ बजे के बाद डॉक्टर फिर पंडितजी को देखने आईं। वह उनसे कुछ प्रश्न पूछ रही थीं, पर उत्तर में पंडितजी रोने लगे। शायद बोल न पाने की अनुभूति से ऐसा करते हों। रात को उन्हें कम नींद आई, रोते भी रहे बीच-बीच में। लगता है फिर उनका रक्तचाप अधिक हो गया है।"

**शुक्रवार, 23 नवम्बर :** "आजकल के लिए पडितजी पर एक लेख लिखा और सादे कागज पर उतार लिया। मैं अपने लेखन में इतनी एकाग्र हो गई कि डॉक्टर विजिट करने आईं और पंडितजी की बाँह थामे कोरीडोर में टहला रही थीं, यह भी पता नहीं चला। उन्होने मेरे बारे मे भी नर्स से पूछा था, पर मैं तो अपने काम में खो गई थी, डॉक्टर ने मुझे डिस्टर्ब नही किया।

"कुछ देर के बाद डॉक्टर फिर आईं। उन्होने राहुलजी को ज्यादा टहलने के लिए मना किया। अधिक टहलने से हार्ट के खराब होने का डर रहता है। आज उनकी हालत अच्छी रही, कुछ सुस्त भी थे। उनकी मालिश और कसरत हुई। डॉ. मारगरिता की जगह डॉ. अन्तानिना शाम को भी उन्हें देखने आईं। डॉ. तात्याना भी आईं। पर पंडितजी चुपचाप रहते हैं, बोलना सिखाने पर भी चुप ही रहे। अभी उनका दिमाग स्थिर नही हुआ है। आज वे रेडियो सुन रहे थे।

"बड़ी प्रतीक्षा के बाद आज इगोर की चिट्ठी आई। माँ और बेटे को डॉक्टर ने आने की इजाजत नही दी है। इगोर ही चले आते तो भी अच्छा रहता।"

इगोर का पत्र यहाँ प्रस्तुत है :

*Dear Madam,*

*At your request we telephoned to Doctor Margarita Pavlovna on the 12th of November. She did not give us the permission to visit my father neither today nor in the near future : he is still very ill, weak and nervous.*

*Wouldn't you be so kind as to inform me about my father's health in future ? I shall be very much obliged to you. I don't lose hope that his candition will improve and we will be able to see him.*

*Please give him my love.*

*Yours truly*

*Igor.*

**शनिवार, 24 नवम्बर :** "आज राहुलजी बहुत सुस्त रहे। नाड़ी की गति भी तेज रही। फिर दिन-भर सोते ही रहे। थोड़ा टहलाया भी। चेहरा देखने से तो वे कतई बीमार मालूम नही होते। पुस्तक पढ़कर सुना दिया, सुनने की रुचि रखते हैं। पत्रिकाएँ पलटते रहे, लिख नही सकते, रोना कुछ कम हुआ। भोजन ठीक से करते हैं। बाते भी कुछ ज्यादा समझ रहे हैं। 'बच्चे कब आयेंगे ?' यही पूछते रहते हैं। इगोर बेचारे को आने की अनुमति नहीं मिली, कितना दुःख हुआ होगा।"

**०१रविवार, 25 नवम्बर :** "सबेरे भारत के राजदूत श्री कौल, प्रथम सचिव तथा उनकी पत्नी आईं। माननीय राजदूत ने बताया कि जया-जेता के पासपोर्ट के लिए दिल्ली में लिखा है। यह भी पूछ रहे थे–'उन दोनो के

लिए हवाई जहाज का टिकट खरीद देनेवाला कोई है ?' मैंने कहा—'ऐसा आदमी तो कोई भी नहीं।' उन्होंने कहा कि वे इस विषय में श्रीमती इन्दिरा गाँधी को लिखेंगे। रहने की जगह के बारे में पूछ रहे थे। मैं क्या बता सकती हूँ, खुद तो अस्पताल में हूँ।

"पंडितजी आज कुछ अच्छे रहे। 12 बजे तक तो गहरी नींद सो रहे थे। आज डॉ. अन्तानिना की ड्यूटी थी। शायद भारतीय राजदूत के यहाँ से फिर फोन आया था, इसलिए डॉक्टर फिर 5 बजे शाम को पंडितजी को देखने आईं। वह भी हमारे बच्चों के बारे में पूछ रही थीं। राहुलजी को कोरीडोर में कुछ देर टहलाया। अभी कम रो रहे हैं, काश कि जल्दी अच्छे हो जाते। उन्हें कुछ पढ़कर सुनाया। उनकी बोली अभी भी उतनी साफ नहीं हुई, पर पहिले से कुछ ठीक बोलते हैं।"

**सोमवार, 26 नवम्बर :** "रात पंडितजी को बार-बार पेशाब लगी, पानी भी बार-बार पिलाना पड़ा। आज दिन में शांत रहे। बेमतलब का रोना अब भी चलता है, परन्तु पहले से कम रोते हैं। आधे दिन तक तो वे पत्रिकाएँ देखते-पलटते रहे। फिर डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना उनको देखने आईं। कह रही थीं, पहले से अच्छे हैं। बाहर घुमाने ले जाने को कहा। पंडितजी को कपड़ा पहनाया, कोट अस्पताल से दिया। ह्वील चेयर (Wheel Chair) पर बिठाकर साढ़े 3 बजे बाहर ले गये, परन्तु तब तक सर्दी काफी हो गई थी, अतः जल्दी लौटाकर ले आये। डॉ. तात्याना आईं, उनको कुछ लिखना सिखा गईं। पंडितजी के रंग-ढंग को देखकर कभी-कभी तो वह निराश हो जाती हैं। डॉ. अन्तानिना भी राउण्ड लगाकर गईं।"

**मंगलवार, 27 नवम्बर :** "पंडितजी आज कम रोये। किसी को देखकर रो पड़ना, खैर, यह तो अभी जारी है। मेगजीन देख रहे थे, रेडियो से खबर भी सुन रहे थे। कोरीडोर में कुछ देर टहलाया उनको। कुर्सी पर भी काफी देर तक बैठे रहे। लकड़ी के बने अंग्रेजी के अल्फाबेट के कुछ अक्षर दिखाये। जिस अक्षर को मैंने माँगा, उन्होंने उठाकर दे दिया। इसका मतलब है वे अक्षरों को कुछ-कुछ पहिचानने लगे हैं, परन्तु लिखना अभी नहीं कर सकते। तो भी आज कुछ चमत्कार तो उन्होंने दिखाया, बड़ी खुशी हुई। आज दिन में उन्होंने पेशाब बहुत कम की।"

**बुधवार, 28 नवम्बर :** "पंडितजी ने आज फिर गड़बड कर दी। पेशाब-पाखाने का कोई होश नहीं। कभी तो छोटे बच्चे से भी गये-बीते हो जाते हैं। डॉ. तात्याना भी अब उनको सिखाने से ऊब गई हैं। वे कुछ भी पढ़ना या लिखना नहीं सीख सके। इसलिए डॉ. तात्याना का उकता जाना स्वाभाविक ही है। इतने दिनों से सब लोग उनकी सेवा कर रहे हैं, पर उनका स्वास्थ्य थोड़ा भी नहीं सुधरता, ऊपर से पेशाब-पाखाने के लिए भी नहीं बोलते, बड़ी मुश्किल हो गई है। आज डॉ. मारगरिता उनको देखने आई थीं।"

**गुरुवार, 29 नवम्बर :** "बच्चों का यहाँ आना संदिग्ध है। आज पंडितजी फिर दिन-भर अच्छी हालत में रहे। आज बातें भी काफ़ी कीं। कुछ लिखा, पर उसमें अभी कोरे हैं, बातचीत ही अधिक करते हैं। मुझे कुछ लिखते हुए देखकर पूछ रहे थे—'क्या लिख रही हो ? हमें भी सुनाओ। बच्चों को चिट्ठी लिखी ?' यही सब पूछते रहे। भूल जाते हैं, फिर पूछने लगते हैं। अब रोना कुछ कम हुआ है। बोली आज कुछ साफ मालूम हुई, पर पेशाब पर नियंत्रण नहीं रख सकते। आज भी वे देर तक सोफे पर बैठे रहे, कोरीडोर में भी टहलाया। चेहरे पर रौनक आ गई है। डॉ. अन्तानिना और डॉ. तात्याना भी उनको देखने आईं। तात्याना बेचारी बड़ी लगन से उनको पढ़ना-लिखना सिखा रही हैं, पर खास सफलता नहीं मिली है।"

**शुक्रवार, 30 नवम्बर :** "दार्जिलिंग से भेजा जया बिटिया और मेरी मझली बहन का लिखा 12 नवम्बर का पत्र आज मिला। चीन-भारत-युद्ध का असर उधर सीमान्त क्षेत्र पर भी पड़ा है। अबकी बार वहाँ सिर्फ जेता के स्कूल माउंट हरमन की ही वार्षिक परीक्षा हुई, शेष स्कूल नवम्बर 7 को ही बन्द कर दिये गये। परीक्षा अगले वर्ष में होगी। हमारे पड़ोसी कप्तान लाल भी सपरिवार नीचे पूर्णिया जा रहे हैं। उन्होंने जया-जेता और मेरी बहन को भी कलिम्पोंग जाने के लिए कह दिया। पत्र से लगता है कि इस समय बच्चे लोग कलिम्पांग चले गये होंगे।

"कभी-कभी तो ऐसा लगता है कि पंडितजी की हालत सुधर रही है। पढ़ना-लिखना तो वे कर नहीं

सकते, सब भूल चुके हैं, पर बातें समझ लेते हैं। आज उनका थोड़ा टहलना हुआ। उनको टेलीविजन प्रोग्राम भी दिखाया, बड़े गौर से देख रहे थे। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना शाम को आईं, कुछ देर तक पंडितजी के पास बैठी रहीं। पंडितजी को बच्चों की बड़ी फिक्र है, पर उनके यहाँ आने की उम्मीद कम ही दीख रही है।"

## दिसम्बर 1962

**शनिवार, 1 दिसम्बर :** "रात-भर बर्फ पड़ने से चारों तरफ सफेद ही सफेद दृश्य दिखाई देता है। सुबह टहलने गई थी, पर बर्फ में पैर फिसल जाने से लौट आई। स्केटिंग करना हमें नहीं आता। पंडितजी की हालत पूर्ववत् रही। दिन में नींद पूरी कर लेते हैं वे, रात को 2 बजे के बाद सोये। पेशाब हर 15 मिनट पर करते रहे। उनको बीमार पड़े भी अब एक वर्ष हो रहा है। सुधार के लक्षण नहीं दिखाई देते। कभी-कभी तो पागलपन दिखा ही देते हैं। उनको ऐसा क्यों होता है, कुछ समझ में नहीं आता।"

**रविवार, 2 दिसम्बर :** "बाहर बर्फ गिरती रही। अब बाहर टहलना शायद नहीं होगा। आज सबेरे कामरेड चन्द्रशेखरन, डा. शांति राय और एक सरदारजी आये। थोड़ी ही देर बाद महामहिम राजदूत, पंडित सुन्दरलाल जी और इलाहाबाद के श्री विश्वम्भर पाण्डेजी आये। राजदूत के सेक्रेटरी ने सबेरे ही फोन से सूचित किया कि जया-जेता के यहाँ आने का प्रबन्ध न हो सका। पासपोर्ट भी बन गया था, पर यहाँ की सरकार ने पैसेज देने से इन्कार कर दिया। पैसेज का भी भारत सरकार की ओर से इन्तिजाम हो गया था, लेकिन यहाँ वे लोग ठहरेंगे कहाँ ? बच्चों के अस्पताल के डॉक्टर ने भी अनुमति नहीं दी, यह कहकर टाल दिया कि अब राहुल अच्छे हो रहे हैं। 4-5 हफ्ते में वे यहाँ से चले जायेंगे। इसलिए बच्चों को यहाँ नहीं बुलाना चाहिए।

"इसलिए अब बच्चे नहीं आवें तो अच्छा है। दिसम्बर के अन्त मे या जनवरी के शुरू में हमें यहाँ से चले जाना होगा। अब मन ऊब गया है। यहाँ से जल्दी से जल्दी चले जाने में ही कल्याण है। जनवरी का महीना और फरवरी का आधा महीना दिल्ली और कलकत्ता में बिताना होगा। आगे और क्या-क्या मुसीबतें आयेंगी, कैसी-कैसी चोटें लगेंगी मन पर, यह कौन जानता है ? बेचारे बच्चों को व्यर्थ में ही आशा दिखाई। कितना बुरा हुआ। अब किसी की भी बात पर आशा और विश्वास हमारे मन से उठ गया है।

"पंडितजी अच्छे मूड में रहे। आज मित्रो को देखकर बेचारे बहुत रोये, अपनी बात प्रकट नहीं कर सकते, इससे उनको बहुत दुःख हो रहा था। पढ़ना-लिखना तो अब आयेगा नहीं, पर अब उनका दिमाग भी ठिकाने में आयेगा, इसमें सन्देह है। तो भी यदि उनका रक्तचाप और मधुमेह नियन्त्रण में रहे, तो उनका दिमाग भी काबू मे रहेगा, बच्चो के लिए तड़पते हैं, उन्हीं के साथ रहें तो अच्छा।"

**सोमवार, 3 दिसम्बर :** "राहुलजी आज खामोश रहे। उन्हें पढ़ना-लिखना कुछ भी नहीं आ रहा। डॉ. तात्याना अब हार गई हैं। याददाश्त के लिए ही उनको यहाँ चिकित्सा के लिए लाया गया, उस पर ही यहाँ वालों ने ध्यान नही दिया। जैसे विक्षिप्त लायी थी, वैसे ही भारत लौटाकर ले जाना होगा। खैर, अब उनके स्वस्थ होकर पहिले की तरह बन जाने की तो बिल्कुल आशा नहीं है। जितने दिन भी जीयेंगे, उन्हें बच्चों के संग रखना ही ठीक है। यहाँ पर न उनका मन लगता है न मेरा। एक-एक दिन बड़ी मुश्किल से बीत रहा है। अपना देश अपना ही होता है। अपने देश मे भाषा की सुविधा है, जिससे सारी बाते, समस्याएँ डाक्टरों को समझा सकते हैं। पर यह तो विदेश है।"

**मंगलवार, 4 दिसम्बर :** "आज मुन्नू बेटे जेता की चिट्ठी मिली, जो 12 नवम्बर की लिखी गई थी। पता लिखनेवाले ने भूल लिख दिया .:। भैया लिखते हैं, 'I could not write to you before because I had no time.' पढ़कर बड़ी हँसी आई। आखिर वे कौन से काम में इतने Busy रहते थे। दोनो बच्चों को आज पत्र भेज दिया। •

"सच्चिदाजी की 13 नवम्बर की चिट्ठी मिली। उन्होने जया-जेता को दिल्ली ले आने की बात लिखी है।

"पंडितजी की दशा में कोई विशेष परिवर्तन नहीं है। पढ़ना-लिखना तो है ही नहीं। साधारण बातें भी

ठीक से नहीं करते। पेशाब रोज बिस्तर पर कर देते हैं। दिन-भर सो लेते हैं, रात को जागे रहते हैं। रोना अभी तक बन्द नहीं हुआ है। उनको कुछ पढ़कर सुनाया, कोरीडोर में टहलाने ले गई। तात्याना पेत्रोव्ना आईं। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना और प्रोफेसर पोपोवा भी आईं। डॉ. मारगरिता पालोव्ना तो पंडितजी की दिमागी खराबी की ओर जरा भी ध्यान नहीं देतीं। केवल हाथ-पाँवों को देखकर 'स्यो बुलित, खरासो' (अच्छे हो रहे हैं) कह देती हैं। हाथ-पाँव तो पहले भी चलते ही थे। यहाँ तो उनको दिमागी इलाज के लिए लायी थी, पर उसी ओर इन लोगों ने ध्यान दिलाने पर भी ध्यान नहीं दिया। खैर, अब कहने से क्या फायदा ? भारत लौटने पर देखेंगे। अब इन पागल रोगी को मैं कहाँ ले जाकर रखूँ ? यही सोचने की बात है। अब समस्या और भी जटिल होती जा रही है। बड़े शहर में रखूँ तो गरमी से इनका दिमाग खराब हो जाता है, छोटे नगर (दार्जिलिंग) में रखूँ तो डॉक्टर और दवा का अभाव। क्या करें, रात-भर सोचती रही।"

**बुधवार, 5 दिसम्बर :** "थोड़ी धूप निकली, पर सर्दी बहुत अधिक रहती है। सबेरे पडितजी को इन्वैलिड चेयर पर बिठाकर बाहर घुमाने ले गये। बेचारे, सर्दी से तकलीफ होती है। कोरीडोर में भी काफी टहले। आज कोई भी डॉक्टर उनको देखने नहीं आया, शायद जरूरत न समझते हों। यूँ तो वे अच्छे ही लगते हैं, सुन्दर लगते हैं. पर उनकी दिमागी हालत में कोई फर्क नहीं आ रहा है। याददाश्त तो समाप्त ही है। वैसे कोशिश जारी रहनी चाहिए। आज वे कुछ अच्छे मालूम हो रहे हैं। घर जाने की चर्चा बार-बार करते हैं। 'बच्चे कब आयेगे ?' यह पूछना उन्होंने छोड दिया है। 'अब घर कब चलेंगे ?' यही पूछते रहते हैं। बातें बहुत समझते हैं। मेरे लिखने को बड़े ध्यान से देखते हैं, पूछते हैं—क्या लिख रही हो ? सारा ध्यान उनका बच्चों पर ही केन्द्रित है। कल रात को 'गोवर्धन पाण्डे मेरे पिता का नाम है' कह रहे थे। बस उनको याद दिलाते रहने की जरूरत है। उनमे भुलक्कड़पन तो है ही। चेहरे पर रौनक दिखाई देती है।"

**गुरुवार, 6 दिसम्बर :** "महापंडितजी की हालत में कुछ सुधार तो हुआ है, पर उनकी स्मृति का जहाँ तक सम्बन्ध है, वह बच्चों तक ही सीमित है। अब तो नार्मल होने की आशा ही नहीं है। घर जाने के लिए बार-बार कहते रहते हैं। उनका चेहरा सुन्दर दिखाई देता है। बरामदे और कोरीडोर मे टहलाया उनको। पढ़ना-लिखना ठप्प, मेरे लिखने को ध्यान से देखते रहते हैं। खैर, पागलपन न रहे, यही बहुत है।

"भदन्त आनन्दजी का 20 नवम्बर का पत्र आज ही मिला। राहुलजी के मित्रों में से यही एकमात्र ऐसे रहे जो राहुलजी की बीमारी के साथ-साथ मेरी समस्याओं के बारे मे भी सोचते हैं।"

**शुक्रवार, 7 दिसम्बर :** "राहुलजी की अवस्था आज पूर्ववत् रही। चीजो को पहिचानने लगे हैं, पर नाम एक का भी अपने आप बतला नहीं सकते। जीभ साफ नहीं है। आज वे अखबार के पन्ने पलटते रहे थे। खाना अपने हाथ से खाने लगे हैं, परन्तु पढने-लिखने के मामले मे अभी कोरे हैं। अब शेष जीवन मे उनको पढ़ना-लिखना शायद ही आये। कहाँ गया उनका वह विलक्षण मस्तिष्क, जिसकी उपज इतने सारे ग्रन्थ थे। कहाँ गई उनकी स्मरणशक्ति, जो सैकड़ों वर्षों का इतिहास उन्हे याद था। आज उनकी यह दशा देखकर मेरा मन बहुत ही दुःखी हो रहा है। मानव का शरीर पता नहीं किस यत्र से बना हुआ है, जिस पर उम्र ढलते जाने पर उसका नियंत्रण नहीं रहता। आज राहुलजी कितने असहाय हो गये हैं। उनको एक पल के लिए भी अकेला नहीं छोड़ सकते, मुझे सामने न देखने पर व्याकुल होने लगते हैं। विधाता, यह आपको क्या हो गया है ? मैं कैसे आपको स्वस्थ बनाऊँ ? मस्तिष्क की अवस्था कुछ सामान्य हो जाती तो शायद कुछ आशा दिखाई देती, किन्तु साल-भर की चिकित्सा के बावजूद भी उनके मस्तिष्क की दशा में कोई सुधार नहीं हो रहा है। इसलिए अब उनके स्वस्थ होने की आशा नहीं दिखाई दे रही है। वे घर जाने के लिए हठ करते हैं। खैर, एक दिन तो जाना ही है।"

**शनिवार, 8 दिसम्बर :** "पंडितजी को यह भी याद नहीं कि हम इस समय किस जगह बैठे हैं। बच्चों के नाम भी भूल गये हैं, याद दिलाने पर ही कह देते हैं। बार-बार पूछते हैं—हम कौन जगह बैठे हैं। बतला देने पर थोड़ी ही देर बाद भूल जाते हैं और फिर पूछने लगते हैं। डॉ. मारगरिता और डॉ. तात्याना आईं। डॉ. मारगरिता तो उनके हाथ-पाँव के चलने को ही देखती हैं। यहाँ आने का मुख्य उद्देश्य तो यही था कि

किसी प्रकार उनके मस्तिष्क की दशा मे सुधार आ जाये, पर उसकी ओर तो यहाँ ध्यान नही दिया। अभी नहीं मालूम हमें यहाँ और कितने दिनो तक रहना होगा। अब हमारा बिल्कुल ही मन नहीं लगता।"

**रविवार, 9 दिसम्बर :** "आज सुबह डॉ. अन्तानिना उनको देखने आईं। इन डॉक्टर की आज नाइट ड्यूटी थी। वे पंडितजी को बाँह पकडकर कोरीडोर में टहलाने ले गईं। रोगी के प्रति इनका व्यवहार कितना अच्छा है, काश कि हमारे देश के डॉक्टर भी ऐसा ही करते। टहलकर आने के बाद पडितजी 12 बजे तक सोये ही रहे। रोना छोडते नही, बात माफ नहीं बोलते, पढने-लिखने मे उनको दिलचस्पी नही। बेचारी तात्याना इनको रोज पढ़ाती-लिखाती हैं पर इन्होने कुछ भी नही सीखा। वे तो एबनार्मल बन चुके हैं। आज वे बस मैगजीन देखते रहे। मैं जैसे ही बोलूँ, बस वे रोना शुरू कर देते हैं। दिन भर पेशाब कम करते हैं, रात को घडी-घडी उनको पेशाब लगती है, हमे जागे ही रहना पडता है क्योंकि आजकल रातवाली नर्स बहुत दिनो से नही आती।

"आज कोई मिलने नही आया, दूतावास से भी नही। एक कलम की जरूरत थी, लेकिन नही मिली। मेरी कलम पता नही यहाँ किसको पसन्द आ गई। दूसरे की कलम से लिखना पड रहा है।"

**सोमवार, 10 दिसम्बर :** "पडितजी की मानसिक स्थिति मे कोई परिवर्तन नही हुआ है। अब घूमना-फिरना नहीं चाहते, सुस्त रहते हैं। पर डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना उनको घुमाने के लिए कहती हैं जब कि जरा-सा चलने से ही उनकी नाडी की गति तेज हो जाती है, थक जाते हैं। उनके मस्तिष्क के विकार की ओर इन लोगों ने ध्यान ही नही दिया, बडा दुःख होता है। रोना बन्द नहीं करते। जब बच्चो के नाम ही याद नही तो और क्या आशा हो सकती है ?"

**मंगलवार, 11 दिसम्बर :** "पडितजी पिछले साल आज की रात तक ठीक थे, लोगों से मिले थे, मेरे लिए खाने पर इन्तजार कर रहे थे। कल की बात मालूम होती है, पर आज पूरे 12 महीने हो गये उन्हे बीमार पड़े। अब पहले की तरह घूम-फिर सकेंगे, लोगो से प्रसन्न होकर बातें करेंगे, इसकी आशा नही है। छोटे बच्चों की-सी जिन्दगी हो गई उनकी, कुछ याद नही, न पढ सकते हैं, न सोच सकते हैं। दिमाग ही सुन्न हो गया है उनका, जैसे कवि काजी नजरुल इस्लाम का हो गया था। अब कुछ अच्छे होंगे, इसकी उम्मीद भी जाती रही। रूस मे हम उनकी मानसिक चिकित्सा के ख्याल से ही आये थे, पर उसकी ओर डॉक्टरो ने विशेष ध्यान नहीं दिया। अब भारत लौटकर भी उनको कहाँ रखना होगा, यही बडी समस्या है। हमारा जीवन बिल्कुल अव्यवस्थित हो गया है।"

**बुधवार, 12 दिसम्बर :** "पडितजी के अच्छे होने की आशा अब नही रही। एक भी तुक की बात नही करते। मुँह फाडकर रोना अभी जारी है, उन्हे कुछ भी याद नही रहता। आज उनको मस्तिष्क के पक्षाघात के शिकार हुए पूरा एक साल हो गया। पिछले वर्ष आज के ही दिन वे सज्ञाहीन हो गये थे, तब से होश में आये ही नही। आधे पागल की जैसी अवस्था हो गई है। तात्याना पेत्रोव्ना भी निराश हो गई हैं। बेचारी तीन महीने से उनको बोलना-पढना-लिखना सिखा रही हैं, पर उन्होने कुछ भी नही सीखा। पढने-लिखने से इन्कार करते हैं। शाम को उनका रक्तचाप 190 तक पहुँच गया था, बाद मे नार्मल हो गया। अब मेरी भी सारी आशाएँ समाप्त हो गई हैं।"

**गुरुवार, 13 दिसम्बर :** "आज फिर पडितजी के दिमाग का सतुलन बिगड गया है। रात को हर 15 मिनट पर पेशाब कर रहे थे, हम को रात-भर जगे रहना पडा। उनका टेम्पर भी सातवे आसमान पर था। इस तरह बीच-बीच में उनका दिमाग क्यों असन्तुलित हो जाता है ? इसके पीछे क्या कारण है ? यह कोई नही बतलाता। सिर्फ रक्तचाप का बढ़ जाना ही इसका कारण नही हो सकता। क्या यह पैतृक रोग है ? अब मेरी निराशा चरम सीमा पर पहुँच गई है। उनकी दिमागी हालत इस तरह बिगडती जा रही है कि मैं कैसे अकेले उनको सँभालूँ। अब यहाँ से घर चले ही जाना चाहिए। कैसा अभागा जीवन है मेरा। अर्धविक्षिप्त आदमी की सेवा में ही मेरा सारा समय चला जा रहा है, फिर भी उनको कोई लाभ नही हो रहा। बच्चो का भविष्य अनिश्चित है। क्या करूँ ? कैसे समस्या का समाधान होगा ?"

**शुक्रवार, 14 दिसम्बर :** "दो बजे रात तक राहुलजी जगे ही रहे, उनके मस्तिष्क की अवस्था मे कोई सुधार

नहीं। डॉक्टर लोग साफ-साफ भी नहीं कहते। हमें यहाँ अटकाकर रखा है, पता नहीं क्यों ? वे दिन-भर सोते हैं, रात-भर जागते हैं। बोलना कम, रोना ज्यादा। दिन-भर पेशाब नहीं, रात-भर पेशाब ही पेशाब। आज इनको देखने डॉ. अन्तानिना आईं। पहले भी वह आई थीं, पर मैं नहीं थी। पंडितजी का रक्तचाप आज 160/90 रहा।"

**शनिवार, 15 दिसम्बर :** "आज नर्स ड्यूटी पर नहीं आई, इसलिए पंडितजी को खिलाना-पिलाना हमने किया। कमरे से बाहर जाना नहीं हुआ। ऊब गया है मेरा मन यहाँ से, बिल्कुल बोर हो गये हैं। जल्दी बच्चों के पास जाने का मन करता है। अन्तानिना जैसी महिला डॉक्टर यहाँ न होतीं तो हमारे लिए समय बिताना भारी लगता। वह आकर मेरा भी हालचाल पूछती हैं, सांत्वना देती हैं। अन्य डॉक्टर सिर्फ राहुलजी को देखकर चली जाती हैं, पर अन्तानिना हमारा भी ख्याल रखती हैं। मेरे ऊपर-विपत्तियाँ आई हैं, यह वे खूब अच्छी तरह से समझती हैं। स्नेही महिला हैं, आज वे कई बार हमें दिखाई दीं, हर समय मुस्कुराते हुए मिलीं। काश कि मैं उनकी भाषा ठीक तरह से बोल सकती।

"पंडितजी की अवस्था पूर्ववत् है। आज रोना थोड़ा कम हुआ, बातें भी कम कीं। मैं भी ज्यादा बोलती नहीं, बोलकर भी क्या करें, वे तो क्षण-भर में ही भूल जाते हैं। आजकल उनको टहलना अच्छा नहीं लग रहा है। पत्रिकाएँ देखते रहे, पन्ने पलटते रहे, पढ़ नहीं सकते। आज कुछ ठीक बोल रहे थे। उनका रोना तो जया-जेता को देखकर ही बन्द होगा। अब उनका स्वास्थ्य ठीक हो जायेगा, इसकी आशा कम है।

"बच्चों से बिछड़े आज ठीक पाँच महीने हो गये।"

**रविवार, 16 दिसम्बर :** "पंडितजी की हालत मे कोई खास सुधार नहीं दिखाई देता। उनका रोना-धोना आज भी चलता रहा। बच्चो को देखने के लिए तड़पते हैं। काश कि वे अभी तक उनके पास रहे होते तो मानसिक अवस्था मे कुछ तो सुधार अवश्य हो गया होता। परन्तु बीमारियाँ भी अनेक हैं, रक्तचाप, मधुमेह और हृदय रोग जैसे रोगो से भी सावधान रहना है। घर मे इन रोगों की देखभाल कैसे होगी ? टहलना पसन्द नहीं करते। रात को 3 बजे तक सोये नही। दिन-भर में नींद पूरी कर लेते हैं।"

**सोमवार, 17 दिसम्बर :** "भारतीय दूतावास से एक सज्जन हमें कुछ पत्रिकाएँ दे गये। पंडितजी को रात 15-15 मिनट पर पेशाब लगती है। पेशाब पर वह नियन्त्रण नहीं कर पाते, होश ही नही रहता। दिन में डॉ. अन्तानिना आकर उनको देख गईं। रक्तचाप कितना है, उन्होंने कुछ नही बताया। दिमागी बीमारी का तो कोई इलाज ही नहीं हुआ, या हो सकता है इस दिमागी बीमारी का उनके पास भी कोई इलाज न हो। आज इंजेक्शन भी नहीं लगा। वे बार-बार बच्चो को खोजते रहे। जल्दी से यहाँ से जाने को मिलता तो अच्छा होता। पंडितजी को सर्दियों में घर ले जाना भी मुश्किल है, लेकिन यहाँ से मुक्ति तो मिल जाती।"

**मंगलवार, 18 दिसम्बर :** "पडितजी बहुत रोते हैं। दिमागी हालत मे कोई अन्तर नही आया। पत्र-पत्रिकाओं को देखते रहते हैं। लिखना-पढ़ना करेंगे अब इसकी उम्मीद नहीं है। गुस्से भी हो जाया करते हैं। डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना भी अब निराश हो गयी हैं। इतने दिनों से वह पडितजी को लिखना-पढ़ना सिखा रही हैं। पर कुछ भी लाभ नहीं हुआ। दिमाग ही जब एबनार्मल है, तब सिखाने से क्या होगा। डॉ. अन्तानिना आईं सबेरे ही। पडितजी का रक्तचाप देखा–160/80 है। वह कह रही थीं–हमें जल्दी ही भारत जाने को मिलेगा। इसका मतलब है अब छुट्टी मिलनेवाली है।

"बहुत दिनों से भारत मे किसी को पत्र नहीं लिखा। पंडितजी के पागलपन के बारे में क्या लिखना।"

**बुधवार, 19 दिसम्बर :** "सबेरे डॉ. अन्तानिना पेत्रोव्ना कह गईं कि आज प्रोफेसर पोपोवा आनेवाली हैं। राहुल को घुमाने नहीं ले जाना। सो प्रतीक्षा की। 11 बजे प्रोफेसर डॉक्टर नीना इलेक्सना पोपोवा डॉ. अन्तानिना के साथ आईं। पंडितजी को देखा, उनके चलने-फिरने-खाने आदि के बारे में पूछा। मैंने कहा–यह सब तो ठीक है पर वे पढ़ते-लिखते नहीं। उन्होंने इस सम्बन्ध में कोई खास बात नहीं कही। पंडितजी के दिमागी इलाज के बारे मे वे चुप हैं, शायद यह रोग यहाँ भी असाध्य ही है। पंडितजी दिन-भर पेशाब नहीं करते, लेकिन रात को हर 20 मिनट में करते हैं, मुझे हर बार उठना पड़ता है क्योंकि रात को नर्स की ड्यूटी नहीं रहती।

आज सबेरे बिस्तर नहीं भिगोया। नहला दिया उनको।"

**गुरुवार, 20 दिसम्बर :** "पंडितजी सोते-बैठते रहे। दिन-भर पेशाब नहीं की, पर रात को बार-बार पेशाब कर देते हैं। किताबें देखते रहे। पढना-लिखना तो वे पूरी तरह से भूल ही गये हैं। अब उनकी अक्ल एक छोटे बच्चे की-सी हो गई है। हर समय छोटे बच्चे की तरह रोते हैं। डॉ. अन्तानिना सबेरे ही आकर उनको देख गईं। वे पूछ रही थी–तुम अकेले टहलने क्यो नहीं जाती हो ? पर यहाँ पडितजी को एक क्षण के लिए भी छोड़ नहीं सकते, बहुत खोजते हैं मुझे। डॉ तात्याना आज नही आईं। इतने दिनो तक एक एबनार्मल आदमी के साथ माथापच्ची कर रही थी बेचारी, अब निराश हो गई हैं।"

**शुक्रवार, 21 दिसम्बर :** "आज पडितजी के लिए मोजे-अडरवियर आदि बहुत-सी चीजे आ गईं। हमारे लिए भी आवश्यक कपडे भेजे हैं।

"आज उनकी आँखे जँचवाने के लिए ले गये। आँख के डॉक्टर ने कहा–उनकी आँखे तो ठीक हैं पर दिमाग खराब है। खैर, उसका क्या इलाज है ? थोडी देर बाद डॉ. अन्तानिना राउण्ड लगाते हुए पडितजी को देखने आईं। उन्होने कहा–इनको बाहर टहलाने ले जाओ। मैंने और डॉक्टर ने पडितजी की दोनों बाँहों को पकडकर खड़ा किया और बाहर कोरीडोर मे टहलाने ले गये। वे जब पैरो से चलने लगते हैं तो डॉक्टर को बड़ी प्रसन्नता होती है। आखिर वे लोग भी तो चाहते हैं कि रोगी जल्दी से जल्दी ठीक हो जाये। पंडितजी आज फिर कुछ समझ की बाते कर रहे थे। रात को 3 बजे के बाद सोये।"

**शनिवार, 22 दिसम्बर :** "अब लगता है कि यहाँ से जल्दी छुट्टी मिलनेवाली है। सारी तैयारी हो रही है, कपडे और आवश्यक सामान भी हमे दे गये हैं। इगोर अभी तक मिलने नही आये, एक बार उनको देखने की हमारी इच्छा है। पडितजी आधे सोते और आधे जागते रहे, पत्रिकाएँ देखते रहे और कोई खास तरक्की नहीं। शायद बच्चो को देखकर कुछ प्रसन्न रहे, कुछ पहिचानने लगे, पढना-लिखना अब बिल्कुल खतम हो गया। हार्ट ठीक है। दाये हाथ मे दर्द होने की शिकायत करते हैं। पेशाब रात को अधिक होती है। यहाँ के चिकित्सको ने अपनी ओर से कोशिश तो बहुत की है, पर जब रोग ही असाध्य है तो वे लोग भी क्या कर सकते हैं। इन लोगो का रोगी के साथ स्नेहमय व्यवहार ही सबसे मूल्यवान है।

"पडितजी को लेनिनग्राद ले जाने की इच्छा है, पर सम्भावना कम है। एबनार्मल आदमी के साथ इधर-उधर जाने मे कष्ट ही होगा। वे एक भी बात ढग मे नही करते। यदि एबनार्मलिटी न होती तो इनका भुलक्कडपन उतना न अखरता।"

**रविवार, 23 दिसम्बर :** "पडितजी आधे दिन तक सोते ही रहे, फिर चुपचाप बैठे रहे, चित्र देखे। उनकी स्थिति मे कोई विशेष अन्तर नही। उल्टी-उल्टी बाते बोलते हैं, बाते ज्यादा समझते हैं। काम अपने आप कुछ भी नही करते, उनका सब काम मुझको ही करना पडता है। पेशाब पर नियत्रण नही कर सकते, इसलिए भारत मे किसी के घर या होटल मे रखना खतरा ही है। रोगी को या तो अपने घर मे या अस्पताल मे रखना ही ठीक रहता है। आज इतवार होने से अस्पताल सूना सूना है, कोई भी डॉक्टर नही आया। कमरे से केवल एक ही बार बाहर निकलना हुआ है।"

**सोमवार, 24 दिसम्बर :** "ग्वालियर से आये किसी व्यक्ति ने रात को फोन किया था, जो पास के मूत रोग अस्पताल मे हैं। हमसे मिलना चाहते हैं। पडितजी का हाल ज्यो का त्यो है। डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना छुट्टी पर हैं। दूसरी डॉक्टर आकर रोगी को देख गई।

"डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना आई कई दिनों के बाद। अब वह निराश हो गई हैं। उनकी सहानुभूति हम पर है। कोशिश तो बहुत ही की बेचारी ने, लेकिन कोई लाभ न हुआ। खैर, क्या करे ? उनको रोग ही ऐसा लग गया है।

"आज तीन पत्र लिखे–जया तथा भदन्त आनन्दजी एव इगोर को। इगोर अभी तक पिता को देखने नहीं आये। बहुत उत्सुक होते तो आने के लिए कोई न कोई रास्ता निकल ही आता। मेरे पत्र लिखने से क्या होगा ? अभी न आये तो फिर इस जीवन मे बाप-बेटे की भेट होने की सम्भावना कम है।"

मेरा पत्र इगोर के नाम :

*Moscow*
*23.12.62*

*Dear Mr. Igor,*

*Perhaps this might be my last letter from Moscow. We shall be leaving the hospital very soon, may be at the end of this month. I have no idea of the exact date but the arrangement of our departure has been done.*

*Your father has made an improvement in his physical health, but his mental conditon is just the same. Now it is well-known that he has got that kind of desease in his brain which is not be cured although he remembers you and has a desire to see you.*

*Won't you see him once ? Perhaps it might be the last meeting between father and son, as his condition is not better and he is already seventy. Who knows what will happen in the near future.*

*If you are coming, please contact with Com. Chandra Shekhara, he might help you. This time there is no hope for your father visiting Leningrad. Why should the authority allow an abnormal person to do that ? Being treated in Moscow I had hoped that he would restore at least half of his lost memory, but it could not be.*

*Please convey my greetings to your mother. Wish you a very happy Christmas and the prosperous New Year.*

*Your sincerely,*
*Kamla Sankrityayana*

**मंगलवार, 25 दिसम्बर :** "आजकल नर्स बराबर के लिए नहीं रहती। पंडितजी का सारा काम मुझको ही करना पड़ता है, इसलिए फुरसत नहीं मिलती। अर्धपागल रोगी के साथ रहना पड़ता है। मेरी मुश्किलों को भारत में बैठे हुए पंडितजी के तथाकथित हितैषी मित्र और आत्मीय लोग क्या कल्पना भी कर सकते हैं ? दूसरो के सुख से अपना फायदा उठानेवाले बहुत-से लोग होते हैं, पर दुःख मे साथ देनेवाला कोई नहीं होता।

"मालूम होता है आज पंडितजी का रक्तचाप बहुत बढ़ गया है, तभी उनको दूसरी दवा भी मिली है। कुछ दूर तक उनको टहलाया। आधे दिन तक तो उनकी नींद ही न खुली। अब वे कुछ ही दिनो के मेहमान लगते हैं, यह सोचकर बहुत बुरा लगता है। सँभल ही नहीं पा रहे हैं वे। सबेरे कुछ पत्रिका लाकर उनको थमा दिया, वे देखने लगे। और मैं कल रात को फोन करनेवाले भारतीय सज्जन से मिलने नीचे के हॉल में चली गई। वहाँ करीब आधा घटा रहना पड़ा। लौटकर आई तो देखा–वे अपने आप बिस्तर पर लेट गये थे, कपड़ा भी नहीं ओढे हुए थे। उनको देखकर तरस आया। कितने असहाय हो गये हैं बेचारे। अब उनको थोड़ी देर के लिए भी अकेला छोडकर कहीं जाना सम्भव नहीं है। डॉ. अन्तानिना आकर उनको देख गईं और रोगी के साथ हँसते हुए चली गईं। रक्तचाप कितना था, यह उन्होंने नहीं बताया।"

**बुधवार, 26 दिसम्बर :** "सर्दी बहुत अधिक हो गई है, इसलिए हमने बाहर जाना बन्द कर दिया है। पढ़ने के लिए अंग्रेजी की पुस्तकें हस्पताल की लाइब्रेरी से मिल जाती हैं। क्लासिकल पुस्तके हैं, बहुत अच्छी हैं। 'उमरावजान अदा' का अंग्रेजी-रूसी अनुवाद भी यहाँ पढ़ने को मिला।

पंडितजी की दशा में कोई अन्तर नहीं, बातचीत ज्यादा नहीं करते। आज कुछ अच्छी तरह से बोल रहे थे। दोनों डॉक्टर आकर उनको देख गईं, वे लोग रोगी के प्रति सहानुभूति रखती हैं।"

**गुरुवार, 27 दिसम्बर :** "पंडितजी आज करीब-करीब दिन-भर सोते रहे। एक बार जरा-सा टहलाया, और

बस। डॉ. अन्तानिना आकर उनका निरीक्षण कर गई। आज हमारे इन्टरप्रेटर मि. यूरी ब्लादीमिरोव भी आये। खबर दी कि अब हमें शीघ्र ही भारत लौटना है। पडितजी का दिमाग ठीक होगा, इसकी कोई गारन्टी नहीं है। धीरे-धीरे ठीक होगा, इसमें भी सन्देह है। उन्हे और भी जानलेवा रोग जो ठीक होने की कतई उम्मीद नही। आदमी का जीवन ही जब समाप्त होने जा रहा है तो बहुत कुछ की आशा करना भी व्यर्थ है। अब जाने की तैयारी करनी है, जैसे ही कहे चल देना है।"

**शुक्रवार, 28 दिसम्बर** : "वे आज दिन-भर सोते रहे। दवा के कारण है या अन्य कारण से, लेकिन शाम के सात बजे तक लगातार सोते ही रहे। इतने इलाज के बावजूद भी उनके स्वास्थ्य मे कोई सुधार नही हुआ। अभी भी उनको खाना खिलाना, टट्टी-पेशाव कराना, पेशाब से भीगे कपडे, धोना, साफ-सफाई सभी कुछ तो हमे करना पडता है। सवेरे नहा लेने के लिए बाथरूम ले जाने लगी तो बस गुर्राने लगे। यह कैसी बीमारी उन्हे लगी है कि पेशाब के लिए भी कह नही सकते, कोई नियत्रण नही, अतः नहलाये बिना भी गुजारा नहीं। पिछले 13 महीनों से बिस्तर पर पडे है, पर हालत ज्यों-की-त्यों है, कोई सुधार नही।"

**शनिवार, 29 दिसम्बर** : "आज दिन भर मैं कमरे से बाहर नही निकली। इतना मन बिगड़ा हुआ है कि क्या कहे। रात को भी पूरी नीद नही सो सकती। मैंने ऐसा कौन-सा पाप किया था कि जिसका फल मुझको इस तरह भोगना पड रहा है। मन को शाति नही। पडितजी के पागलपन के मारे नाक मे दम है। हर बार पेशाब-पाखाना मुझको करवाना पडता है, वे होश मे नही रहते। खाना तक भी मैं ही खिला देती हूँ। 13 महीने से बिस्तर पर पडे हैं, आगे भी यही हाल रहेगा। भयकर तौर से मेरा मन बिगडा हुआ है आज। यहाँ से जल्दी ही चले जाने की इच्छा होती है। जब उनका दिमाग जरा भी ठीक नही होता तो यहाँ रहकर क्या करेगे ? अब वे अधिक दिनो के महमान नहीं दिखाई देते। इसलिए जीवन के अन्तिम समय मे उनको घर मे बच्चो के साथ ही रखना ठीक होगा। अतिम दिनो मे बच्चे उनके साथ रहे तो पिता को अच्छा लगेगा, साथ ही बच्चे भी प्रसन्न रहेगे। मे तो टट्टी-पेशाव साफ करते-करते तंग आ गई। यहाँ रहने की बिल्कुल इच्छा नही होती, एकदम भाग जाने का मन करता है।"

**रविवार, 30 दिसम्बर** : "बर्फ गिरती रही। बाहर सुहावना दृश्य है। पर मेरा तो घूमना-फिरना ही बन्द है। मन उदास रहता है। अपने को पुस्तके पढने मे उलझाये रखती हूँ।

"आज छुट्टी का दिन है। सबेरे ही डॉ. अन्तानिना के साथ अन्य चार डॉक्टर आये। हम दोनो को नववर्ष की शुभकामनाएँ रूसी भाषा मे दी, हाथ मिलाये। डॉ. अन्तानिना ने गाल पर चुम्बन किया। इतना स्नेह मुझे कभी किसी से नही मिला था। तीन चार दिनो की छुट्टी है, इसके बाद ही वे लोग ड्यूटी पर आयेगी। पडितजी आज शाम को सोते रहे। इतना सोना भी अच्छा नही है उनके लिए। घूमना-फिरना या बैठना ही नही चाहते। आज गुर्रा भी रहे थे। पेशाब रात को बहुत करते हैं।"

**सोमवार, 31 दिसम्बर** : "आज 1962 का अन्तिम दिवस। यह साल अपने लिए बहुत दुःखमय बीता। पडितजी तब से बिस्तर पर हैं, अच्छे होने की कोई सम्भावना नही है। साढे पाँच महीने हो गये हमें बच्चों से अलग हुए। इससे अधिक दुःखद हमारे लिए और क्या हो सकता है, पूरे वर्ष बच्चे उपेक्षित-से रहे। मुझे चिन्ताओं से घिरे रहना पड़ा। आगे सुख-शान्ति के दिन आयेगे, इसकी तो कोई आशा हो नही है। अब तो सारा जीवन काँटो मे बिताना है।

पडितजी आज भी करीब दिन भर ही सोये। आँखे थकी-सी हैं, जिनमे कोई चैतन्य नहीं है। घर जाने का समय आ गया है। यदि उनको फिर कुछ हो गया तो मैं कैसे उनको ले जाऊँगी ? आज जैसी उनकी हालत है, इससे आशका हो रही है कि कही फिर उनको स्ट्रोक न हो गया हो।

"रात को सेन्ट्रल कमिटी की ओर से नये वर्ष के लिए बहुत सुन्दर उपहार मिले। मेरे लिए छोटा 'क्रिसमस ट्री', एक रूसी रेकार्ड और एक फाउन्टेन पेन भी जिसकी मुझे बडी जरूरत थी। पडितजी के लिए भी एक सुन्दर 'क्रिसमस ट्री' और एक प्लेट आये। यहाँ नववर्ष को धूमधाम से मनाते हैं।

"यह दुःखद वर्ष अब समाप्त हो रहा है थोड़ी देर के बाद।"

## चरम परिणति : जनवरी 1963

**मंगलवार, 1 जनवरी :** "वर्ष 1963 का आज प्रथम दिवस। 1962 का साल तो परेशानियों में ही बीता, किसी एक दिन भी चिन्ता से मुक्ति नहीं मिली। काम भी न मिला, न ही कोशिश करने का मौका मिला। अब नया साल शुरू हो गया है। यह साल भी चिन्ताओं में ही बीतेगा, यही आशा है। आज दुनिया में सबसे अभागा व्यक्ति मेरे सिवा और कौन होगा ?

"राहुलजी की चाल फिर गड़बड़ा रही है। अधिक सोना, बिस्तर भिगोना, यह सब फिर शुरू हो गया है। उनका दायाँ पाँव लँगड़ाता है, बैठना पसन्द नहीं करते, पत्रिकाएँ नहीं देखते, न ही बातचीत करते हैं। बोली भी साफ नहीं है। क्या फिर उनको स्ट्रोक हो गया ? आजकल तो डॉक्टर भी उतने तत्पर नहीं रहते। इनकी जाँच ठीक से कर देते तो संतोष होता। अब घर लौटने का समय हो रहा है, फिर से उनकी हालत ढीली पड़ रही है। कहीं फिर लौटना स्थगित हो जाये तो··· बच्चों की कोई खबर नहीं मिलती, इससे भी चित्त उदास रहता है।"

**बुधवार, 2 जनवरी :** "बाहर बहुत सर्दी है। बर्फ बहुत ज्यादा गिरती है यहाँ। हमारा बाहर टहलना बन्द हो गया है। रूसी उपन्यासों के अंग्रेजी अनुवाद पढ़ने में अपने को व्यस्त रखती हूँ। पंडितजी के पास ही बैठी रहती हूँ।

"पंडितजी फिर बहुत अधिक सो रहे हैं, कहीं यह कोमा की स्थिति तो नहीं है ? इतना ज्यादा सोना उनके लिए खतरा है। दो रोज से उनका पेट भी साफ नहीं हुआ। सबेरे डॉ. अन्तानिना पेत्रोव्ना आईं। कह रही थीं—'राहुलजी का रक्तचाप तो ज्यादा नहीं है, हार्ट की स्थिति भी ठीक है। क्या कारण है सोने का ?' क्या पता ब्लड सुगर फिर बढ़ गया हो। पिछली बार भी ऐसा हुआ था। उनके अच्छे होने की तो सम्भावना नहीं दिखाई दे रही है। उन्हे गुस्सा भी बहुत जल्दी आ जाता है। केवल लेटना और सोना, बैठे-बैठे भी सोना। इस तरह का सोना अस्वाभाविक है। घूमना-फिरना, खड़े होना भी नही चाहते। पेशाब पर नियत्रण नही, यह सब क्यो हो रहा है ? डॉक्टर भी तो कुछ बतलाते नही। ऐसी कोमा की स्थिति मे उनको कही ले जाना भी खतरे से खाली नही है।"

**गुरुवार, 3 जनवरी :** "आज भी वे सोये ही जा रहे हैं। पेशाब पर नियत्रण नही रहा। बोलते भी नही, उठते-बैठते भी सोये ही रहते हैं। मालूम नहीं फिर क्या हो गया है उनको ? मन बहुत आशकित हो रहा है। डॉ. अन्तानिना ड्यूटी पर हैं, उन्होंने आकर रोगी को देखा। दूसरी एक प्रोफेसर डॉक्टर भी आईं। राहुलजी को दो रोज से पाखाना नहीं हुआ है। ऐसी कब्जियत तो उन्हे पहले कभी नहीं हुई थी। वे बराबर गहरी नींद में सोते जा रहे हैं। बड़ा खतरा मालूम होता है। अब तो हमारे जल्दी घर लौट जाने की उम्मीद नही है। डॉक्टर अन्तानिना तीन बार उनको देख गईं। जरा-सा टहलाने ले गईं, पर वे चल ही नही पाये, घसीटकर ले जाना पड़ा। मैं अकेले उनको थाम भी नही सकती।"

**शुक्रवार, 4 जनवरी :** "राहुलजी की हालत और बिगड़ती जा रही है। बहुत सो रहे हैं आज भी, दिन-भर सोते ही रहे। आज प्रोफेसर डॉक्टर पोपोवा भी उनको देखने आईं। वे बातचीत नही करते, किताबें नही देखते, आँखे नही खोलते, केवल सोते ही रहते हैं। चलना-फिरना बद हो गया, पैर लड़खड़ाते हैं। मालूम नही क्या हो गया है उनको। कहीं यह बेहोशी तो नही है ? अच्छे हो रहे थे, अब कोमा मे हैं। हमारा दुर्भाग्य ही है। अब तो आशा ही नही कि हम बच्चो से जल्दी मिल पायेंगे।

"आज सबेरे साहाजी का पत्र मिला। 16 दिसम्बर का लिखा पत्र है। मालूम हुआ कि 9 दिसम्बर को मेरे छोटे भाई और हरि जया और जेता को लेकर कलकत्ता आये थे और 15 दिसम्बर को बच्चों को पासपोर्ट मिला। हाय, कितना बड़ा धोखा हुआ है मेरे बच्चो के साथ। कितनी आशाएँ लेकर चले होंगे वे लोग कि दोनों मास्को में अपने पापा और अम्मा से मिलेंगे। अब यह जानकर हताश हो गये होंगे कि वे लोग मास्को नहीं जा रहे हैं। बेचारे जया-जेता, मेरे पिछले पत्र के आधार पर ही चल पड़े होंगे, मेरा दूसरा पत्र तब तक

उन लोगों को नहीं मिला होगा। उन भोले बच्चो के करुण उदास चेहरे मेरी आँखों के सामने खड़े हैं। भयंकर दुःख हुआ, भयंकर मानसिक पीड़ा पहुँची। साहाजी ने और लिखा है कि दोनों बच्चे हाजरा रोड पर हिन्दी प्रचारक पुस्तकालय के मालिक ओमप्रकाश बेरीजी के यहाँ ठहरे हैं। दूसरे के घरों में बिना माँ के उन दोनों को रहने की आदत नही है, कैसे रहे होंगे। अब पता नही दोनो कहाँ होंगे। मेरे बच्चो के साथ यह कितना बड़ा मजाक हुआ।"

**शनिवार, 5 जनवरी :** "उनकी हालत आज और खराब रही। आज तो और दिनों की अपेक्षा ज्यादा सोये। डॉक्टर का कहना है—वे इस समय कोमा में हैं। बातचीत भी नहीं करते, साफ बोलते भी नहीं। आज भी पाखाना नहीं हुआ। उनको ऐनिमा देना पड़ा। मालूम नही अचानक यह क्या हो गया उनको। फिर दूसरा स्ट्रोक हुआ है, ऐसा महसूस हो रहा है। हाथ-पाँव सुन हो गये हैं, चल नही सकते। आज से फिर नर्स को ड्यूटी लगा दी है। पडितजी को इजेक्शन लगे। कई दिनों तक उनको उठने नही दिया जायेगा। भारत में तो डॉक्टर लोग इनके खाने में भी परहेज करवाते थ, यहाँ तो जरा भी परहेज नही है।

"हमारा मन बहुत पीडित है। इस समय हमें बच्चों की भी चिन्ता हो रही है। न जाने वे लोग किस स्थिति मे होंगे। 6-6 महीनों से हम उनसे अलग हैं, न जाने क्या बीत रही होगी उन पर।"

**रविवार, 6 जनवरी :** "राहुलजी की हालत वैसी ही है। दिन-भर आँखे नही खोलीं उन्होने। पेशाब के लिए कम ही बोलते हैं। अब उनको प्रतिदिन कई-कई इजेक्शन लग रहे हैं। खाने मे परहेज नहीं कराते। नर्स अब बराबर रहने लगी है। पडितजी कोमा में हैं। पिछले सात दिन से उनकी यही अवस्था रही है। बड़ी चिन्ता हो रही है, अब घर कैसे जा सकेंगे, मालूम नही।

दार्जिलिंग के हिन्दी हाई स्कूल के अध्यापक श्री सुबोधचन्द्र सक्सेना का पत्र आया जो 20 दिसम्बर का लिखा हुआ है। पत्र से मालूम हुआ कि हमारा बेटा जेता अपनी कक्षा मे प्रथम आया है। बडी प्रसन्नता हुई। जिनको और अधिक प्रसन्नता होती, वे पिता तो अभी बेहोशी मे पडे हुए हैं।"

**सोमवार, 7 जनवरी :** "पडितजी कल की अपेक्षा आज कम सोये। उनकी बात समझ मे नही आती। पेशाब के लिए नही बोलते, बल्कि वे कुछ भी नही बोलते। आज डॉ मारगरिता पावलोव्ना बहुत दिनों के बाद आईं। सबेरे उन्होंने ही रक्त परीक्षण के लिए राहुलजी की बाँह से रक्त निकाला। आज वे दो बार राहुलजी को देखने आईं। उनके साथ डॉ अन्तानिना भी आईं। दोनों डॉक्टर अपने रोगी का बहुत ख्याल रखती हैं। डॉ. मारगरिता ने मुझे बैठने को कहा तो डॉ अन्तानिना कह रही थी—कमला मेरे सामने कभी नही बैठती। शाम को डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना भी आईं, उन्होंने पडितजी को देखा। वह भी मेरे प्रति बड़ी सहानुभूति रखती हैं। पूछ रही थीं—बच्चो का पत्र आया या नही ? घर मे पैसे-रुपये हैं या नहीं ? कितनी चिन्ता करती हैं, कितनी अच्छी महिला हैं यह भी। पडितजी को दिन मे 6 इजेक्शन लग रहे हैं। उनको उठने नही दिया जाता। थोडी देर कुर्सी पर बिठाया उनको। आज कुछ अच्छे मालूम हो रहे थे।"

**मंगलवार, 8 जनवरी :** "आज कप्तान लाल की चिट्ठी मिली। पत्र से मालूम हुआ कि मेरे बच्चो ने अपने पासपोर्ट के लिए फोटो भी खिचवा लिया था। फोटो पर अपने-अपने स्कूल के प्रिंसिपल के हस्ताक्षर करवाकर चल पड़े थे। बेचारो के साथ बहुत धोखा हुआ, मालूम नही इस समय वह कहाँ होगे।

"सी. पी. एस यू के सेन्ट्रल कमिटी के सेक्रेटरी महोदय हस्पताल आये। पता चला—दिल्ली से श्री भूपेश गुप्तजी ने उनको समाचार भेजा है कि जया-जेता बहुत परेशान हैं, इसलिए हम लोग भारत कब लौट रहे हैं ? बच्चे दिल्ली में मित्रों की देखरेख मे हैं। सेक्रेटरी महोदय ने यह भी कहा कि यहाँ के डॉक्टरो ने उनको सूचित किया है कि राहुलजी को जल्दी से जल्दी स्वदेश भेज दिया जाय। अब उनके अच्छे होने की आशा नहीं है, साथ ही यहाँ का मौसम उनके अनुकूल नही है। इस मानसिक स्थिति मे उनको अपने बच्चो के साथ ही रखना चाहिए। इसलिए हमारे जाने का प्रबन्ध हो गया है। 16 जनवरी को यहाँ से प्रस्थान करना है।

"यह सुनकर मुझे थोड़ी खुशी हुई कि उनको जल्दी से बच्चों के पास पहुँचा दे सकूँगी। यहाँ यदि कोई

अनिष्ट हो गया तो बड़ी मुश्किल होगी। जो कुछ भी घटित होना है भारत में ही हो। कम से कम वे अपने बच्चों के निकट रहेंगे या बच्चे अपने पिता के अंतिम समय में उनके निकट रहेंगे।

"वे आज करीब-करीब कोमा में ही रहे। पेशाब के लिए होश नहीं रहता। वाणी फिर लड़खड़ा रही है। खड़े नहीं हो सकते, बातें नहीं करते, रोते हैं, एकदम एबनार्मल तो मालूम नहीं होते। आज डाक्टर मारगरिता पावलोव्ना उनको देखने आईं। उनको थोड़ा चलवाने की कोशिश की, पर वे तो खड़े ही नहीं हो सकते। कितने अच्छे हो गये थे, चलने-फिरने और बोलने लग गये थे। अब मालूम नहीं फिर क्या हो गया है उनको। कई-कई इंजेक्शन लग रहे हैं। देखें 16 तारीख तक कुछ चलने लायक हो जाते हैं या नहीं। यदि उनका सोना कुछ कम हो जाय तो हमारी आशा बँधेगी। खाना तो ठीक से ही खाते हैं, पर खिला देना पड़ता है। भारत लौटने पर खाने में परहेज करवाना पडेगा।"

## रूसी परिवार से मिलन

**बुधवार, 9 जनवरी :** "शाम को कामरेड चन्द्रन और श्री लायलपुरीजी आये। वे लोग हमें बाहर घुमाने के लिए प्रोग्राम बनायेंगे। मैं तो नवम्बर 7 के दिन तीन घंटे के लिए अस्पताल से बाहर निकली थी, पंडितजी तो कमरे में ही हैं। का. चन्द्रन से मालूम हुआ कि इगोर अपने पिता से मिलने आ रहे हैं। शायद इस इतवार को आयें। उनकी माँ के आने के बारे में कुछ नहीं बतलाया। मैंने पूछा भी नहीं, पता नहीं यहाँ का कानून कैसा है। खैर, इगोर आ जायँ तो अच्छा होगा, उनके लिए लाये हुए कपडे आदि भी दे दूँगी। नर्स तमारा बहुत अच्छी हैं, दूसरी नर्स भी अच्छी है। अब रात और दिन के लिए दो-दो नर्सें आने लगी हैं।

"राहुलजी की हालत वैसी ही है। आज दवा देने के कारण कुछ कम सोये, लेकिन जरा भी खडे नही हो सकते। डॉक्टर के कहने से उनको दोनों तरफ बाँह थामकर कोरीडोर में ले गये तो वे एकदम बेहोश-से हो गये। बहुत ही दुःख हुआ। कितने अच्छे हो गये थे, टहलते थे। अब फिर वे बिस्तर पर पड गये। अब स्वदेश जाने के समय में उनकी ऐसी हालत हो गई। उनको ले जाने की भी समस्या है। कुछ चलने लायक हो जाते तो कितना अच्छा होता।

"आज इगोर को फिर पत्र भेज दिया।

"मेरे बच्चों के साथ धोखा हुआ, बेचारे। इस समय दोनो किसके पास होगे, क्या सोच रहे होगे। परेशानियों का कोई अन्त नहीं दिखाई देता।"

**गुरुवार, 10 जनवरी :** "पंडितजी आज फिर दिन-भर सोये रहे। बोलते नही। दाहिने हाथ मे दर्द है। जरा-सा छूने मे ही रोने लगते हैं। कुछ सूज भी गया है। दवाइयाँ खा रहे हैं, सुइयाँ लग रही हैं। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना उनको देखने आईं। उनका रक्तचाप 190/90 के आसपास है। नमक बन्द करने से कम हो जाता। उनको थोड़ा-सा चलवाया, किन्तु वे खड़े नही हो सकते। बडी मुश्किल हो गई है। पाँव बेकार-से हो रहे हैं। आज दिन-भर रोते रहे हैं, कितनी तकलीफ हो रही है उन्हें, पर वे बता नहीं सकते। शाम को थोड़ी देर उनको कुर्सी पर बिठाया। खैर, अब भारत में जाकर देखें, कैसा स्वास्थ्य रहेगा उनका। यह मालूम हुआ कि डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना भी हमारे साथ ताशकन्द तक जायेंगी, दवाई और ऑक्सीजन का प्रबन्ध भी वे कर देंगी। सुनकर बहुत संतोष हुआ। ताशकंद से दिल्ली की केवल दो घंटे की यात्रा है।

"भारतीय दूतावास के श्री मोतीराम शर्मा ने बच्चो के लिए चाकलेट का पैकेट दिया है।"

**शुक्रवार, 11 जनवरी :** "राहुलजी की हालत मे कोई सुधार नही हुआ। वे आज भी बहुत सोये। यह नीद बेहोशी की है। पाखाने का भी उन्हे होश नही रहा। पेशाब बहुत ज्यादा करते हैं। पानी भी बहुत पीते हैं। उनकी अवस्था चिन्ताजनक है, इसीलिए तो आज प्रोफेसर डॉक्टर नीना एलेक्सेवना पोपोवा, डॉ. मारगरिता पावलोव्ना तथा मि. यूरी ब्लादीमिर एक साथ आये। पंडितजी को देखा, चलवाकर भी देखा। हालत काफी खराब मालूम होती है। उन लोगो ने हमारा भारत लौटना स्थगित कर दिया। मालूम नहीं अब कब जाना होगा। ये लोग राहुलजी को इस हालत मे भारत भेज देना नहीं चाहते। उनकी हालत ऐसी है, बच्चे उधर कहाँ भटक

रहे हैं। सोच-सोचकर मेरी दशा भी पागलों की जैसी हो रही है।"

**शनिवार, 12 जनवरी :** "वे रात को कुछ देर तक जगे रहे। पेशाब बहुत बार की, आज पानी ज्यादा नहीं पीया उन्होंने। पेट ठीक नहीं है, इसलिए पाखाना पर भी नियंत्रण नहीं रख सके। आज कुछ ढंग की बातें कर रहे थे। रात की ड्यूटी के लिए मिस्टर जोया आईं, यह बड़ी अच्छी महिला हैं। दिन में डॉ. मारगरिता पंडितजी को देखने आईं। मालिश करने के लिए नर्स को भेजा। पंडितजी के पाँवों में ताकत आ जाये तो वे खड़े हो सकते हैं, पर अभी समय लग सकता है।

"अब यहाँ से बिल्कुल ही मन ऊब गया है, कुछ भी अच्छा नहीं लगता।"

## इगोर और लोला का आगमन

**रविवार, 13 जनवरी :** "आज सबेरे ही फोन से सूचना मिली कि इगोर और उनकी माता मास्को आ गये हैं। वे लोग यहाँ 11 बजे मिलने आयेंगे। ठीक समय पर कामरेड चन्द्रन के साथ इगोर आये और पिता से मिले। किन्तु पिता कुछ बोल नहीं सके, मैंने उनको बतला दिया कि आपके पुत्र इगोर आये हैं, पर उन्हे पहचानने में दिक्कत हो रही थी। वे रोते ही रहे, कुछ बोल नही सके। 15 वर्ष के बाद पिता-पुत्र का मिलन हुआ। इगोर यहाँ थोड़ी देर के लिए ही रह सके, और कुछ अधिक समय रहे होते तो अच्छा होता, पर रूसी लोग हस्पताल के नियम-कानून का पूर्ण रूप से पालन करते हैं। इगोर देखने मे सुन्दर हैं, रग रूसी है पर चेहरा भारतीय। पिता से मिलता चेहरा है। उन्होंने बतलाया कि उनकी माता लोला को यहाँ (हस्पताल) आने में डॉक्टरों ने बिल्कुल मना कर दिया। बेचारी को बहुत बुरा लगा होगा। बीमार पति को देखने के लिए वह इतनी दूर लेनिनग्राद से आईं, पर यहाँ मास्को में आकर भी न देख सकी। मुझसे मिलने की इच्छा प्रकट की थी उन्होंने। इसलिए श्री लायलपुरी, कामरेड चन्द्रन और इगोर के साथ मैं मास्को शहर गई, लेकिन लोला होटल से बाहर कहीं गई हुई थी उस समय। इसलिए उनसे भेंट न हो सकी। होटल 'मास्को' मे हम सबने भोजन किया। बहुत विशाल होटल, जहाँ फोरनर्स बहुत थे। क्यूबा के लोगों को भी देखा। मास्को शहर भी सुन्दर है। फिर लेनिन हिल, और लोमोनोसोव युनिवर्सिटी मे होते हम अपने अस्पताल में आ गये।

"लोला से मिलने की मेरी आशा आज पूरी नही हुई। उन्होंने शाम को मुझे फोन किया—मुझसे न मिल पाने के लिए अफसोस प्रकट किया। यह भी बताया कि वह राहुलजी को देखना चाहती हैं, पर डॉ. मारगरिता पावलोव्ना ने उनको आने की इजाज़त नही दी। मै डॉक्टर से कहकर अनुमति दिलवा दूँ—यह अनुरोध कर रही थीं। कोशिश करके देखूँगी।

"पंडितजी को बहुत तकलीफ है, उनको बेडसोर हो गया है। इतने दिनों से बिस्तर पर पड़े हैं, एक और तकलीफ उनको बढ़ गई है। बैठने की जगह पर भी घाव हो गया है। डायबेटिज के कारण घाव पक रहे हैं, यह उनके लिए और खतरनाक है। उनको बहुत दर्द होता है। बातें कुछ समझते हैं। बेटे के आने की बात वे तुरन्त भूल गये। पिता की हालत देखकर इगोर को कितना अफसोस हुआ होगा। उन्होने पंडितजी को अपनी और माँ की तस्वीर दी। मैंने भी जया और जेता तथा पंडितजी के एक-एक फोटो उनको दे दिये। पिताजी इगोर के सामने ही 'मेरे दो बच्चे, मेरे दो बच्चे' कहकर याद कर रहे थे।"

**सोमवार, 14 जनवरी :** "सबेरे लोला ने फोन किया था। मैंने डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना से बात की कि लोला को हस्पताल आने की अनुमति दे, ये लोग दूर लेनिनग्राद से आये हैं और राहुलजी से 15 साल बाद मिल रहे हैं। इस बार भेंट न होगी तो आगे भेंट होने की आशा नहीं है। बड़ी हिचकिचाहट के बाद डॉक्टर ने लोला को आने की इजाजत दे दी। कुछ देर बाद डॉक्टर को लोला ने भी फोन किया। डॉक्टर मारगरिता ने आकर मुझको सूचना दी कि लोला और इगोर आज शाम को आ रहे हैं। मै प्रतीक्षा करती रही। कल मैंने भारतीय पोशाक पहिनी थी, आज भी मैंने साड़ी पहन ली।

"शाम को ठीक साढ़े 4 बजे माँ-बेटे आ गये। लोला फोटो मे जितनी बूढ़ी लगती थी, उतनी बूढ़ी नही लगीं। वह पंडितजी से 6 साल छोटी थीं यानें इस समय वह 63 साल की थीं। 6 फुट कदवाली महिला हैं।

मैंने सोचा था खूब घमण्डी होगी, लेकिन वह मुझसे अच्छी तरह से सभ्यता से मिली। वह बार-बार कह रही थीं कि राहुल को लेनिनग्राद आना बहुत पसन्द था, पर नहीं आ सके। मैंने भी 'हाँ' कह दिया, हालाँकि मुझे स्वय पंडितजी ने बतलाया था कि दोनो के सम्बन्धो में शिथिलता लेनिनग्राद मे रहते ही आ गई थी। इसलिए वे हमेशा के लिए भारत चले आये थे और भारत मे कमला से विवाह किया। पर इस समय ये सब बातें सोचने या कहने का अवसर नहीं है। मुझे देखते ही लोला ने कहा–'कमला, तुम तो बहुत यग (तरुणी) हो।' (मेरी उम्र उस समय 32 साल थी) वह जया-जेता का नाम जानती थी। कुल मिलाकर वह मुझसे बहुत अच्छी तरह से मिली। 15 वर्ष के बाद पति और पिता से लोला और इगोर मिले, परन्तु इस अवस्था मे जबकि उनसे राहुलजी बोले ही नही, पहचान लिया हो यह भी कहना कठिन है[1], क्योंकि वे बोल सकने की अवस्था मे ही नही हैं। इस समय उनकी तबीयत बहुत खराब है। वे और दिन की तरह रोते रहे। लोला को भी कितना दुःख लगा होगा, वह भी रो रही थी। वस्तुतः यह एक करुणापूर्ण दृश्य था। बेचारे इगोर 'पापा, पापा' कहकर उनका मस्तक चूमते रहे। पर पापा उनसे कुछ भी नही बोल सके। लोला बार-बार जया-जेता के बारे में ही पूछती रही। वह मुझसे अंग्रेजी और रूसी मे बोली, इगोर सिर्फ रूसी मे। तब तक मैं रूसी भाषा भी काफी बोलने लगी थी।

"लोला से यह भी मालूम हुआ कि उदयनारायण पाण्डे ने हाल ही मे पत्र लिखा था और इच्छा प्रकट की थी कि राहुलजी को वह कनैला गाँव (आजमगढ़) ले जाना चाहते हैं और वहाँ रखकर उनका इलाज करना चाहते है। डॉ महादेव साहा के बारे मे भी उन्होंने बतलाया कि वह लोला भाभी को वर्षो से बराबर पत्र लिखते रहे और इधर राहुलजी की बीमारी की रिपोर्ट भी बराबर भेजते रहे थे। लोला ने पूछा–'डॉक्टर महादेव साहा क्यों नही आये ? उन्होंने तो लिखा था कि राहुलजी के साथ वह मास्को आ रहे हैं। हम तो उनके आने की प्रतीक्षा कर रहे थे।'

"मैंने कह दिया–'मुझको मालूम नही कि वह क्यो नही आये।'

"अब मुझे समझ मे आया कि राहुलजी के तथाकथित कुछ मित्र क्यों मुझ से कह रहे थे कि 'सोवियत सरकार एक बीवी के रहते दूसरी बीवी का वहाँ जाना पसन्द नही करती।' यह कहकर क्यो वे लोग मेरे मन में अपराध-बोध और दहशत की भावना भर दे रहे थे ? यदि उन लोगों ने खुद सोवियत सघ (मास्को) जाना तय किया था तो पहले से ही मुझको क्यों न बतलाया ? लोगों का यह नारदमुनि रूप भी उसी समय मेरे सामने प्रकट हो गया। यही एक जबर्दस्त वजह रही कि राहुलजी के उन तथाकथित मित्रो और लोला भाभी के प्यारे देवरो पर से मेरा विश्वास सदा के लिए उठ गया।

"लोला खुद ही देख रही थी कि राहुलजी इस समय अकेले मास्को नही आ सकते थे और यह भी देख रही थी कि उनको मेरी कितनी जरूरत थी। उन्होंने मेरी कोई शिकायत नही की, न ही इगोर ने की। लोला मुझसे बहुत-सी बाते पूछ रही थी कि मैं कैसे राहुलजी के पास आई। मेरे बच्चों के बारे मे, राहुलजी की बीमारी तथा इलाज आदि के बारे मे पूछती रही। आखिर वह भी एक नारी हैं, दूसरी नारी के मन की स्थिति को वह भली-भाँति समझती थी, बल्कि वह मेरे ऊपर पूरी सहानुभूति रखती थी, तभी तो वह सौहार्द से मिली। मुझे वह दिन भी याद आया जब 1948 मे पंडितजी के साथ मैं कनैला गाँव गई थी, बल्कि वे ही मुझे ले गये थे। मैं उनकी पहली पत्नी के प्रति श्रद्धा लेकर गई थी। पर वह देवीजी मुझसे एक शब्द भी नही बोली। न मेरी तरफ, न मेरे बच्चों की तरफ देखा। राहुलजी ने जब उसको छोड़ा था (1909 मे), तब तो मेरी माँ का भी जन्म नहीं हुआ था। पर सौत का रूप कैसा होता है, देवीजी ने मुझे स्मरण दिला दिया, अपने रूखे व्यवहार से। आज यहाँ लोला से मिलकर मुझे दूसरा ही अनुभव हो रहा था।

"मैंने 'साप्ताहिक हिन्दुस्तान' और 'इलस्ट्रेटेड वीकली' के अक तथा दूसरे अखबार, जिनमे राहुलजी के

1 एक हिन्दी दैनिक मे लोला के बारे मे लिखा एक लेख पढ़ा था। उसमे लोला के मुँह से लेखक ने सुनकर लिखा था, कि जब लोला ने हस्पताल में प्रवेश किया, तब राहुलजी ने 'लोला लोला' कहा था। ये सब बातें झूठी हैं, क्योंकि मै वहाँ साक्षी थी।

बारे में समाचार छपे थे, सब उनको दे दिये। 'मेरी जीवन-यात्रा' के दोनों भाग भी दे दिये। लोला को देखकर मुझे घोर कष्ट हुआ। एक पत्नी और बच्चे के रहते भी राहुलजी ने मेरे साथ विवाह किया। किन्तु इसमें मेरा कोई दोष नहीं था, यह संयोग की और उनके जीवन की अनिवार्यता के लिए घटी हुई घटना थी। आज लोला ढाई घंटे तक यहाँ रहीं। राहुलजी के साथ तो क्या बात करतीं, वे तो बोल भी नहीं सकते थे, पर वह मेरे द्वारा उनके बारे में जानकारी लेती रही। वह कल भी यहाँ आना चाहती हैं, इगोर तो आयेंगे ही, आयें तो बहुत अच्छा रहेगा, अब यही तो पिता-पुत्र का अंतिम मिलन होगा।"

**मंगलवार, 15 जनवरी :** "लोला और इगोर 12 बजे दिन में आये और शाम को 4 बजे गये। खाना यहीं खाया, अस्पताल का खाना कोई खास नहीं था। खैर, इगोर बेचारे कितने अरमान लेकर पापा से मिलने आये थे, पर पापा तो कुछ बोलने की हालत में ही नहीं हैं। पूछते हैं–'तुम कौन हो ?' बतला देते हैं कि वह इगोर है, फिर वे तुरन्त भूल जाते हैं। इगोर के उनके सामने बैठने पर भी पंडितजी 'मेरे दो बच्चे' कहकर जया-जेता की याद करते रहे। इगोर अपने पापा को बहुत प्यार करते हैं। वह बेचारे पिता के प्रति अपने प्यार को हर वक्त ललाट पर चुम्बन के द्वारा प्रकट करते हैं। उनके चेहरे पर शालीनता है। उनको देखकर मेरे हृदय में करुणा उमड आई। यदि वे पुत्र भारत में होते तो ऐसी शालीनता कहाँ होती। वहाँ तो इनके दिमाग को तथाकथित हितैषी लोग खराब ही कर देते। यदि आज पापा थोड़ा भी बोलने की हालत में होते, तो इगोर को कितनी खुशी होती। अब तो पिता पुत्र में पुनः भेंट होने की आशा भी क्षीण होती जा रही है। अस्पताल में आना भी मुश्किल है। आज के लिए तो डाक्टर मारगरिता पावलोव्ना ने इजाजत दे दी थी। लोला कल भी आना चाहती हैं। देखें, इजाजत मिल जाये तो बहुत अच्छा होगा। मुझे लोला से भी ज्यादा इगोर से सहानुभूति हुई है। लोला मेरे लिए सेंट की शीशी लायी हैं। कह रही थीं–बच्चों के लिए भी कुछ देना चाहती हूँ, पर मैंने तकलीफ न करने को कहा। इगोर का चेहरा अपने पिता से मिलता-जुलता है।"

**बुधवार 16 जनवरी :** "आज सबेरे ही लोला ने मुझे फोन किया। मैं प्रतीक्षा करती रही। माँ-बेटे दोनों दो बजे के बाद आये। मैं खासकर बेटे के लिए ही प्रतीक्षा कर रही थी। वह अपने पिता के अनन्य भक्त और सुपुत्र हैं। अपने पिता से उनको बहुत प्यार है, बहुत शालीन और मधुर स्वभाववाले पुत्र हैं। जया-जेता के लिए उन्होंने खिलौने भेंट किये। इसका मतलब है कि उन दोनों के प्रति भी इनकी सहानुभूति है। भैया जेता के लिए अलग खिलौने लाये थे और जया के लिए लोला तीन सुन्दर रूसी गुड़िया लायी। मैंने उन दोनों को धन्यवाद दिया।

"आज पंडितजी पुत्र और पत्नी से बातचीत करने की हालत में नहीं थे। कल से ही पीठ के घावों के कारण उनको बुखार आ गया, दिन भर सोये रहे बुखार में। घाव फैलता जा रहा है। डायबेटिजवालों का घाव जल्दी अच्छा नहीं होता। वे बहुत ही कमजोर लग रहे हैं, बोली भी समझ में नहीं आ रही थी। बेचारे इगोर उनसे बात करना चाहते थे, किन्तु पिता बोल ही नहीं रहे थे। वह बार-बार पिता को चूमते और प्यार करते रहे। शाम को 5 बजे दोनों चले गये। अब लोला से तो शायद ही भेंट होगी, इगोर फिर आयेंगे। उनका आना अच्छा रहेगा, पिता भी बेटे से मिलकर खुश हो जायेंगे। मुझे उन्होंने पत्र लिखने के लिए कहा है। पत्र लिखकर पंडितजी की हालत की सूचना देना मैं अपना कर्तव्य समझती हूँ।

"इगोर और लोला राहुलजी के साथ अकेले रहें, यह सोचकर मैं कल और आज थोड़ी-थोड़ी देर के लिए कमरे से बाहर चली गई थी। ऐसा करने के लिए मैं अपने मन से ही प्रेरित हो गई थी। यह तो पता ही था कि राहुलजी अब बोल नहीं सकते, न पहिचान सकते, पर वे लोग उनके प्रति अपने स्नेह, प्रेम की वर्षा तो कर सकते हैं।"

## संकट की घड़ी

**बृहस्पतिवार, 17 जनवरी :** "डॉ. मारगरिता पावलोव्ना सारकिना राहुलजी की प्रधान चिकित्सक थीं। रोगी के कष्टों को वह भली-भाँति समझती थीं। ऐसे असाध्य रोगियों के साथ बहुत ही सतर्कता का व्यवहार करना पड़ता

है, यह वे जानती थीं। इसलिए राहुलजी को देखने के लिए विजिटर्स (Visitors) का आना उन्होंने सख्त मना कर रखा था। दूतावास के या अन्य साथी लोग भी रोगी की स्थिति कुछ सामान्य होने पर ही उनको देखने आते थे। लोला और इगोर के आने से कोई चमत्कार नही होनेवाला, यह डॉक्टर समझती थीं। यही कारण था कि चेष्टा करने पर भी उन लोगो को यहाँ आने की अनुमति नहीं दी थी। परन्तु अब राहुलजी तो ज्यादा दिन मास्को मे नही रहेगें, इसलिए पुत्र और पत्नी को उनसे मिलने देना चाहिए, यह बात डॉक्टर समझ गई थी। राहुलजी के तथाकथित भारतीय परमहितैषी मित्र भी यही समझ रहे थे कि इगोर और लोला से मिलने पर राहुलजी की स्मरणशक्ति लौट आयेगी, कोई बडा भारी चमत्कार हो जायेगा।

"परन्तु ऐसा कुछ नही हुआ। राहुलजी ने उन लोगो को अपने से पहिचान लिया हो, ऐसा भी नहीं कह सकते क्योंकि वे उस हालत मे अब नही थे। लम्बी बीमारी ने उनके दिमाग और शरीर को जर्जर बना दिया था। आज दिन-भर वे बुखार मे पडे रहे। बुखार 38.5° रहा। ज्यादा बोल नही सके, पर दिन-भर 'भैया, भैया' करते रहे।। 'भैया' कहकर वे मुझे ही खोजते रहते थे। दिन-भर वे आँख मूँदे सोये या पडे रहे, लेकिन रात को बहुत कम सोये। बुखार थोडा भी कम नही हो रहा। आज उनको सोफे पर बिठाया था, पर वे नीचे गिर गये। उनको उठा पाना मेरे अकेले के बस की बात नही। डॉक्टर लोग घबडाते हुए चली आईं। उनका एक्स-रे हुआ, बुखाार कम नही। रात को भी वे 'भैया-भैया' करते रहे। कुछ अकबक भी बोल रहे थे, पर उनकी बात समझ मे ही नही आती।

"हमारी चिंता और घबडाहट बढ़ती जा रही है।"

**शुक्रवार, 18 जनवरी :** "मन बहुत आशंकित है। आज पंडितजी की तबीयत बहुत खराब रही। बुखार बराबर 38 डिग्री रहा। दो प्रोफेसर डॉक्टर उनको देखने आईं। पंडितजी का हार्ट बहुत खराब है। उन्हें आज इंजेक्शन लगे, वे दिन-भर बेहोश पड़े रहे, पानी भी नही पी रहे है। डॉक्टरो के चहरे गम्भीर हैं। हमारा मन बहुत घबड़ा रहा है, अनिष्ट की आशंका से मन विचलित है।

"दिल्ली से सच्चिदानन्द शर्मा जी का 29 दिसम्बर का पत्र आज मिला। जया जेता 22 दिसम्बर को अपने मामा हरि के साथ दिल्ली आ गये थे। हरि उनको छोड़कर लौट गये। बच्चे सच्चिदाजी के घर मे हैं, हमारे आने की प्रतीक्षा कर रहे हैं। यह पत्र 20 दिन के बाद मिला। बेचारे जया-जेता कितनी उत्सुकता से हमारे आने की बाट जोह रहे होगे, और यहाँ उनके पापा की हालत और बिगड़ती जा रही है। हमारे भारत जल्दी लौटने की अब सम्भावना टल गई है।

"सच्चिदाजी को जया-जेता को अपने पास ही कुछ दिनों तक रखने का अनुरोध करते हुए पत्र लिखा और पंडितजी की वर्तमान शारीरिक स्थिति का भी विवरण लिख दिया।"

**शनिवार, 19 जनवरी :** "आज राहुलजी की हालत और भी चिन्ताजनक रही। 24 घंटे से वे संज्ञाहीन पड़े हुए हैं। सबेरे वे पानी भी नही निगल रहे थे। बुखार सबेरे 37.00° था और रात को 38.00° हो गया। डॉ मारगरिता पावलोव्ना बहुत घबराई हुई हैं, वह कई बार हमारे कमरे मे आईं। पंडितजी को इंजेक्शन पर इंजेक्शन लगे। मालूम होता है कि उनकी किडनी खराब हो गई है। डॉक्टर लोग मुझको बतलाना नही चाहते, पर सिस्टर ने बतला दिया। पंडितजी की बोली भी आज सुनाई न दी, आज दिन-भर उनको पेशाब ही नहीं हुई। इन्सुलिन लेने के बाद उन्होंने खाना नही खाया। शाम को बडी मुश्किल से उनको थोडा-सा सूप पिलाया। ग्लुकोज के इंजेक्शन लगे, बहुत कमजोर हो गये हैं। तीन बार उनके खून की जाँच हुई। सब लोग घबराये हुए हैं।

"डॉ. मारगरिता पावलोव्ना तथा एक और प्रोफेसर डॉक्टर ने मुझसे कहा—'कमला, तुम दूसरे कमरे मे रहो, वहाँ टेलीविजन सेट भी है, तुमको वहाँ अच्छा लगेगा। यहाँ रोगी के साथ रहने मे तुमको तकलीफ होगी।' मैं समझ गई कि वे मुझको यहाँ से क्यों हटाना चाहती हैं। अतः रोते हुए मैंने कहा—'नहीं डाक्टर, मैं यहाँ से कहीं नही जाऊँगी, मुझे यहाँ से न हटाएँ। क्योंकि जो कुछ भी होना है, वह मेरे सामने ही होगा, ये मुझको छोड़कर जानेवाले हैं, इस अंतिम घड़ी में मुझको उन्ही के पास रहने दीजिए

"डॉ. मारगरिता पावलोव्ना मेरे दुःख को समझ गईं और मेरे अनुरोध को भी मान गईं।

"आज मुझे अपने बच्चों का ख्याल आ रहा है। इगोर तो यहीं है, वह कभी भी आ सकते हैं। किन्तु जया-जेता क्या अपने पिता को जीवित अवस्था में अब नहीं देख सकेंगे ? इतने महीनों से वे लोग अपने पापा की प्रतीक्षा में बैठे हुए हैं और यहाँ पिता इस अवस्था में हैं। उनके हार्ट की स्थिति बिगड़ जाने के कारण अब यह खतरा पैदा हो गया। दिसम्बर में ही घर चले गये होते तो अच्छा रहता। दिन-भर में उनको कितने-कितने इजेक्शन लग रहे हैं, कितना दर्द होता है उनको। बेहोशी मे भी आज वे 'भैया-भैया' बहुत कर रहे हैं। कमजोरी के कारण वे बोल भी नही पाते।

"मेरा मन बहुत आशकित रहा। क्या अब वे स्वस्थ नही होगे ?"

**रविवार, 20 जनवरी :** "पडितजी रात भर सज्ञाहीन रहे। डॉक्टर और नर्स बराबर उनके पास बैठी रहीं। ऑक्सीजन और कार्डियामिन इजेक्शन दिया गया। ब्लड प्रेशर भी कई बार देखा। कलकत्ता के पी. जी. हस्पताल मे इतना कहाँ ध्यान रखते थे ? उनका बुखार बराबर 38.00°-37.00° बना रहा। नाडी की गति दिन मे 90 थी, पर रात को 100 हो गयी। बुखार उतर ही नही रहा है। दिन मे उनको थोडा-सा खाना खिलाया गया। सुबह फिर मारगरिता पावलोव्ना उनको देखने आईं, बहुत चिंतित हैं वह। मुझको ढाँढ़स बँधा रही थीं। आजवाली नर्स भी बहुत अच्छी हैं, सभी राहुलजी के प्रति स्नेह और सहानुभूति रखती हैं। दिन के समय उनकी बेहोशी टूटी, कुछ बोलने भी लगे। कई बार बच्चों के बारे मे पूछा-'बच्चे कहाँ हैं ? बच्चे नही आये ?' थोड़ी आशा बँध गई हमारी।

"वकील साहब (राधामोहन बाबू) का पत्र आया। बच्चो के बारे मे अफसोस प्रकट किया है कि वे लोग यहाँ नही आ पाये।"

**सोमवार, 21 जनवरी :** " पडितजी आज रात कम सो पाये। रात को उनकी तकलीफ बढ जाती है। इजेक्शन भी लगते रहे कई तरह के। डॉक्टर लोग कई बार उनको देखने आये। वे सबेरे गहरी नीद सोये थे, खाना मुश्किल से खाया। नाडी के गति तेजी है, बुखार आज 37.8° रहा। चुपचाप पडे हुए हैं। साँस लेने मे उनको कठिनाई होती है। पाखाना आज भी साफ हुआ पर बुखार कम नही हो रहा है। ग्लूकोज के इजेक्शन लग रहे हैं, बातचीत कुछ नही करते, केवल बीच बीच मे 'बच्चे-बच्चे' कहते हैं। रात का खाना थूक दिया। अभी भी वे खतरे से बाहर नही हैं। जब तक बुखार नही उतरता,तब तक खतरा बना ही रहेगा। डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना दिन मे कई बार आई, वह रोगी का बहुत ख्याल रखती हैं। उनका बुखार कम न होने से चिन्ताएँ बढ़ती जा रही है। मालूम नही, अब क्या होने वाला है।

"आज पण्डितजी की चिन्ताजनक स्थिति का ब्यौरा देते हुए मैने इगोर को पत्र लिख दिया।"

**मंगलवार, 22 जनवरी :** "राहुलजी की स्थिति मे कोई अन्तर नही आया। ज्वर आज भी 38 से 38.6° तक रहा। आज वे बोले भी नही, केवल दो बार 'भैया-भैया' कहकर रो पडे। ज्वर न उतरने से चिन्ता बढ़ रही है। नाडी की गति सबेरे 100 थी और शाम को 106 से अधिक रही। उन्हे प्रतिदिन प्रायः 15 इंजेक्शन लगते हैं। सबेरे डॉ. मारगरिता पावलोव्ना आई। पूछने पर उन्होने बतलाया कि पंडितजी का हार्ट अब थोड़ा अच्छा है, अच्छे हो रहे हैं और धीरे-धीरे अच्छा होने की आशा है। किन्तु हमारी चिन्ता तो बढ़ती ही जा रही है। आज उनको बुखार आये आठ दिन हो गये और आज सबसे अधिक है। अब उनको ऑक्सीजन बराबर देना पड़ता है, खाना भी वे थूकने लगते है। क्या होगा ? बहुत आशकित हूँ। बच्चो को देखने के लिए वे तरसते हैं, लेकिन यहाँ के लोग बच्चों के प्रति सहानुभूति नहीं रखते। यदि रोगी का जीवन संकट में है तो उनकी अंतिम इच्छा क्यो नहीं पूरी कर दी जाती ? बडे ही हृदयहीन हैं ये लोग इस मामले में। पडितजी की अवस्था बिगड़ जाने के कारण बहुत-सी समस्याएँ खडी हो रही हैं। वे जरा भी चलने की हालत में होते तो भारत लौट जाते।"

**बुधवार, 23 जनवरी :** "पडितजी की स्थिति मे उतना परिवर्तन नहीं आया है। रात को वे अच्छी तरह से सोये। ज्वर सबेरे 37.4° था, पर रात को 38.1° हो गया। सबेरे थोडी-थोड़ी बाते करते रहे। अधिकतर

चुपचाप ही रहते हैं। रोते हैं, बच्चों के बारे में पूछते हैं। नाड़ी की गति आज भी 100 से अधिक रही। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना कई बार आईं। कहती हैं–वे अच्छे हो रहे हैं। पर हमें विश्वास नहीं होता। हार्ट स्पेशलिस्ट भी आकर उनको देख गईं। बुखार उतरता नहीं, खाना निगलते नहीं। पतली चीज तो खा लेते हैं, पर सूखी चीजें नहीं खाते, उगल देते हैं, ऑक्सीजन बराबर मिलता रहा है। पीठ के घाव भर रहे हैं। जब तक वे कुछ अच्छे नहीं होंगे, तब तक हम लोगों को भारत लौटने नहीं दिया जायेगा।

"जया बिटिया बड़ी भावुक है, कितना दुःख लगता होगा उसको। दोनों बहन, भाई दूसरों के घर में पड़े हुए हैं, भूख-प्यास लगने पर भी वे माँगकर नहीं खाते।"

**बृहस्पतिवार, 24 जनवरी :** "राहुलजी की हालत में आज थोड़ा-सा सुधार हुआ-सा लगता है। ज्वर दिन भर 36.4° से 36.5° तक था। शाम को 37.2° हो गया। हर दिन शाम को ही बुखार बढ़ जाता है। कमजोर बहुत हो गये हैं। नाड़ी की गति आज 100 से ऊपर नहीं गई। दिन के 12 बजे तक वे सोते ही रहे। खाने के बाद भी सोते ही रहे। थोड़ा बोले भी, आज जीभ साफ है। पाखाना किया, रोये कम, इधर-उधर देखते रहे। मृत्यु के मुँह से वे बच गये हैं। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना प्रोफेसर डॉक्टरों के साथ आईं। डॉ. मारगरिता तो कई बार आती रहती हैं। रोगी में सुधार होते देख उनको बड़ी प्रसन्नता हो रही है। पंडितजी के घाव सूख रहे हैं, पर दाहिनी बाँह का दर्द बना हुआ है, छूने से बहुत दुखता है उनको। कल की तुलना में आज उनके चेहरे पर कुछ शान्ति आ गई है। जल्दी अच्छे हो जायें तो हम भारत लौट जाते। घर में रहना भी खतरे से खाली नहीं है, पर बच्चे तो उनके साथ रह सकते थे।

"बच्चों के करुणापूर्ण चेहरों की याद आती है।"

**शुक्रवार, 25 जनवरी :** "पंडितजी की अवस्था आज कुछ अच्छी रही। सबेरे ज्वर 36.5° याने सामान्य रहा, पर शाम को 37.1° तक चला गया। ज्वर बिल्कुल सामान्य हो जाता तो वे कुछ सँभल जाते। आज नाडी की गति भी पहले से सुधरी है। मेरे साथ काफी बोले भी, उच्चारण स्पष्ट है, पर बातें उन्हें याद नहीं आतीं। बहुत कमजोर हो गये हैं, रोते हैं। आज उनको थोड़ी देर सोफे पर बिठाया, पेशाब-पाखाने के लिए भी बोले। दिन में वे बहुत सोते हैं, संज्ञाहीन-से हो जाते हैं। आज उन्होंने खाना थोड़ा-सा खाया। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना न जाने कितनी बार उनको देखने आईं। वह अपने मरीज का बहुत ध्यान रखती हैं।"

**शनिवार, 26 जनवरी :** "आज पंडितजी की अवस्था थोड़ी सुधरी रही, एबनार्मल तो खैर वे हैं ही। एक आँख बन्द करके देखते हैं। Physio Therapist आकर उनको देख गईं। 'पहले से उनके हृदय की स्थिति सुधरी है', यह उन्होंने बतलाया। सबेरे इनका ज्वर 36.5° याने सामान्य था। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना आज भी कई बार मरीज को देखने आईं। पंडितजी का रक्तचाप आज 190/90 रहा। डॉक्टर ने रोगी को सोफे पर 20 मिनट तक बिठाने का आदेश दिया। पर वे तो बैठना ही नहीं चाहते। आज उनका रोना दिन-भर चला, शायद शरीर में दर्द होता होगा। इतने मारे तो इंजेक्शन लगते हैं रोज-रोज। और दिनों की अपेक्षा आज दिन में कम सोये। बातें ज्यादा समझने लगे हैं। खाना खाना ही नहीं चाहते, जबर्दस्ती खिलाना पड़ता है। कई दिनों के ज्वर के कारण वे बहुत कमजोर हो गये हैं। पता नहीं कब खड़े होने लायक होंगे और हमें भारत लौटने को मिलेगा। दिन-भर ज्वर प्रायः नार्मल रहा पर शाम होते ही 37.4° हो गया। बुखार आना बन्द हो जाता तो वे कुछ ठीक हो जाते। बुखार के कारण उनकी नाड़ी भी तेज चलती है। दिन में पेशाब-पाखाने के लिए बोले। शीघ्र ही स्वस्थ हो जाते तो कितना संतोष होता।"

**रविवार, 27 जनवरी :** "पंडितजी आज भी कल की तरह ही रहे। रात को उन्हें ज्वर हो गया जो 37.5° था। रात-भर वे 'हैं हैं' करते रहे। साँस लेने में तकलीफ हो रही थी, सबेरे सोये। इतने दिनों के ज्वर के कारण वे बहुत दुर्बल हो गये हैं। आज ज्वर 37.1° से 37.0° के बीच रहा। दिन-भर लेटे ही रहे। उनके दोनों पाँव कमजोर हो गये हैं। खाना खिलाते समय हल्ला करते हैं, खाना ही नहीं चाहते। बेचारे रोकर कहते हैं, 'बच्चे कहाँ गये ?' बच्चों को बहुत याद करते हैं। अब वे शायद ही उठ-बैठ सकें। किसी तरह अपने देश में इनको ले जाऊँ तो यही ठीक होगा। उनका भी यहाँ से जी उचट गया है। जब से यहाँ आये, हस्पताल

से बाहर नहीं जा सके।

"आसपास के कमरों में कई महिलाएँ हैं जो अपना इलाज कराने आई हैं। वे सब हमारे साथ बहुत अच्छा व्यवहार करती हैं, मिठाई-चाकलेट देती हैं। बड़ी सहानुभूति रखती हैं, पंडितजी के बारे में पूछती रहती हैं। आज कई दिनों के बाद डॉक्टर अन्तानिना पेत्रोव्ना भी पंडितजी को देखने आईं।"

**सोमवार, 28 जनवरी :** "राहुलजी रात को कम सोये। सबेरे चाय पीने के बाद फिर सो गये। दिन में ज्वर नार्मल याने 36.5° रहा, किंतु रात को फिर 37.5° पहुँच गया। नाड़ी की गति 108 तक, जो बहुत ज्यादा है। डॉक्टर ने आज उनको देखा ही नहीं। वे आज बहुत उदास लग रहे थे, बोलते तो हैं पर बात बिल्कुल समझ में नहीं आती। उनकी दाईं बाँह में सूजन है, दर्द बहुत होता है। रात को भी वे बहुत बेचैन रहे, हल्ला काफी कर रहे हैं, अब घर चलने को कह रहे हैं। 'भैया-भैया' करते रहते हैं। उनकी ऐसी कारुणिक अवस्था को देखकर सोच रही हूँ, शायद ही वे जीवित अवस्था में भारत पहुँचेंगे। मेरा बस चलता तो कल ही उनको लेकर भारत लौट जाती। जब वे स्वस्थ नहीं हो रहे हैं, तो यहाँ रखने और अपने आत्मीयों से दूर रखने में क्या लाभ ? दिन मुश्किल से कट रहे हैं।"

**मंगलवार, 29 जनवरी :** बाहर बर्फ गिरती रही, बहुत सर्दी हो गई है।

"पंडितजी रात को बिल्कुल ही नहीं सोये, ज्वर 37.5° रहने के कारण नाड़ी की गति बहुत तेज (108) थी। रात-भर वे बहुत परेशान रहे। सबेरे के वक्त सोये और दिन-भर सोते ही रहे। गहरी नींद है या बेहोशी है, कुछ कहना कठिन है। खाना अनिच्छा से खाया। उनकी दाहिनी बाँह मे दर्द अभी तक है। आज डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना नहीं आई थीं, इसलिए डॉ. अन्तानिना ने रोगी को देखा। दिन में पंडितजी का टेम्परेचर नार्मल रहता है, पर शाम होते ही बढ़ जाता है। ज्वर के कारण भी उनको खाना अच्छा नहीं लगता, बहुत कमजोरी आ गई है उनमें। किसी तरह घर जाने की हालत में आ जाते तो यहाँ से चल देते। रोते हैं बेचारे, बच्चों को याद करके रोते हैं। चेहरा उनका दुर्बल और करुण हो गया है।"

**बुधवार, 30 जनवरी :** "पंडितजी का ज्वर आज नार्मल रहा, पर वे दिन-भर सोते रहे। खाना खिलाने में जबर्दस्ती करनी पड़ती है, खाने से इन्कार करते हैं, शायद जीभ में स्वाद नहीं है। बहुत कमजोर हो गये हैं। सोफे पर थोड़ी देर के लिए बिठाया तो उनको चक्कर आ गया। आज उन्होंने बातचीत अधिक नहीं की, चुपचाप सुस्त पड़े रहे। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना सबेरे आकर उनको देख गईं।

"बच्चों की बहुत याद आती है। मन बहुत उदास रहता है। उन लोगों की याद आते ही मुझे रोना आता है।"

## इगोर का पुनः आगमन

**गुरुवार, 31 जनवरी :** "आज रात पंडितजी सोये ही नहीं। 'भैया, भैया, चलो' करते रहे। गुस्से भी हो गये। पेशाब करने की बोतल को जमीन पर फेंक दिया। दो बजे रात को डॉक्टर को बुलाना पड़ा। नींद की गोली दी गई, तब जाकर सोये वे। इतने परेशान पहले भी हुआ ही करते थे, बेचैनी बहुत रही। सबेरे अच्छी तरह सोये। दिन में कम सोये, पर खाना बिल्कुल खाना नहीं चाहते, रोते हैं। शाम को फिर उनके दिमाग में गरमी आग गई, Violent हो गये। सिस्टर और हमको जोर से डाँट रहे थे। डॉ. मारगरिता आईं, फिजियोथेरापिस्ट भी आकर देख गईं। कहती हैं, पहले से हालत अच्छी है। पर कहाँ ? ज्वर आज नार्मल है। रक्त मे शर्करा अधिक हो जाने के कारण दिमाग में बेचैनी है। हो सकता है यही बात हो।

"सबेरे इगोर ने फोन किया। वह कल मास्को आ गये हैं। आज दोपहर 4 बजे वह अस्पताल आये। बातचीत तो क्या हो सकती थी, क्योंकि वह अंग्रेजी नहीं जानते और मैं रूसी में उतनी पक्की नहीं हूँ। डिक्शनरी की सहायता से बातें हुईं। बेचारे वह अपने पिता को चूमते रहे। अस्पताल की चाय और खाना खिला दिया उनको। कल फिर आयेंगे।"

## फरवरी 1963

**शुक्रवार, 1 फरवरी :** "रात को पंडितजी विक्षिप्त हो गये, बहुत गुर्रा रहे थे। दवा देने के बाद 3 बजे सबेरे सोये। नाड़ी की गति 104 रही। आज वे 24 घंटे पूरे सोये। डॉ. मारगरिता घबड़ा गईं। घबड़ाने की तो बात ही थी। खाना भी उनका नींद में हुआ। खाने के बाद तो उन्होंने जरा भी आँखें नहीं खोलीं।

"रोगी की अवस्था अत्यन्त चिन्ताजनक है, अतः इगोर को आज अस्पताल आने नहीं दिया गया। हमारे इंटरप्रेटर मि. यूरी ब्लादीमिर आये। बच्चों के बारे में बातचीत हुई। वे लोग यहाँ आ सकेंगे—इसकी कोई आशा नहीं है। मन खराब होता जा रहा है।"

**शनिवार, 2 फरवरी :** "पंडितजी आज दिन में शात रहे। सोने की कोशिश करते रहे, बीच-बीच में झपकी भी लेते रहे, लेकिन उनको सोने नही दिया गया। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना तीन बार उनको देख गईं, वह भी पंडितजी के लिए चिन्तित हैं। बहुत दिनों के बाद आज डॉ. तात्याना पेत्रोव्ना भी आईं। पंडितजी उनसे ठीक-ठीक बोले। किन्तु रात को फिर उनके दिमाग मे गरमी चढ़ गई, Violent हो गये।

"सबेरे कामरेड चन्द्रन आये। उन्होने बतलाया कि पडितजी को न्यूमोनिया हो गया था। तभी इतने बीमार रहे। हमारी बेचैनी, घबड़ाहट का क्या पूछना।

"इगोर ने फोन किया था, वह कल आयेगे। इस बार पता नही क्यों उनकी माता नहीं आईं।"

**रविवार, 3 फरवरी :** "पंडितजी रात-भर नहीं सोये। आज फिर Violent हो गये। एक मिनट के लिए भी उन्होंने आँखें बन्द नहीं की। बोलते और गुर्राते रहे। रात-भर न सोने के कारण कमजोर हो गये हैं। खाना भी जबर्दस्ती खिलाना पड़ा। रक्तचाप बढ़ जाने के कारण ही उनकी ऐसी हालत हो गई है। आज रक्तचाप नार्मल करने के लिए उनको लिबातोल (Libatol) औषधि का इंजेक्शन दिया गया। इजेक्शन लेने के बाद उनके दिमाग मे थोड़ी शाति आई, अब सो रहे हैं। रात-भर भी सोते रहे। खाना खाने से भी इन्कार कर रहे थे।

"इगोर सबेरे 11.30 बजे आये और साढ़े 3 बजे लौट गये। मास्को मे वह और दो दिन के लिए हैं। उनसे आज काफी बातचीत हुई। वह इस वर्ष भारत आना चाहते हैं। मैंने कहा—यदि आना चाहते हैं तो पासपोर्ट और वीसा बनवा ले। खर्च मैं दे दूँगी। खुश हो गये वह। कमीजो की उनको जरूरत थी। मैंने जूते और कमीज के नाप ले लिये हैं। बाद में दिल्ली जाकर भेज दूँगी। लड़के बहुत अच्छे और सुशील हैं। आज उन्होने मेरे साथ काफी बाते की।"

**सोमवार, 4 फरवरी :** "पंडितजी रात-भर सोये, दिन-भर भी सोते रहे। पेशाब दिन-भर नही हुई। भोर को एक बार और शाम को एक बार हुई। खाते समय उनको कुर्सी पर बिठाया। तबीयत सुस्त है, पर शांत रहे। इस समय रात को उनको जल्दी नीद नहीं आ रही है।

"आज इगोर को यहाँ आने की अनुमति नहीं मिली।"

## पिता-पुत्र का अंतिम मिलन

**मंगलवार, 5 फरवरी :** "दिन अच्छा रहा। पंडितजी सबेरे काफी अच्छे रहे। उनको कुर्सी पर बिठलाया, थोड़ी कसरत हुई, शांत रहे। खाना खाकर सो गये। बातचीत नहीं कर सकते थे, केवल रोते रहे, सिर में दर्द भी हो गया होगा। इगोर शाम को आये। पंडितजी कुछ बोल नहीं पा रहे थे। इगोर बार-बार उन्हें लोला और लेनिनग्राद की याद दिलाते रहे। वह नहीं समझते कि इस समय उनके पिता एबनार्मल हो गये हैं। पिता बार-बार पूछते—'तुम कौन हो ? क्या करते हो ? कितना पढ़े हो ? कहाँ रहते हो ?' इगोर से वे हिन्दी में बोलते थे। इतना पूछने के बाद भूल गये, फिर पूछने लगे। बस, इससे ज्यादा वे बोल नहीं पाये। इगोर उनसे कह रहे थे—'आप जल्दी ठीक हो जाइए, फिर मैं आपको लेनिनग्राद में माँ के पास ले चलूँगा। पिता ने समझा या नहीं, कहना मुश्किल। क्योंकि वे तो हिन्दी के अलावा अन्य सभी भाषाएँ भूल चुके थे।

"इगोर बेचारे पिता की बोली भी तो नहीं समझ रहे थे। मैंने पापा के साथ उनके चार फोटो चोरी-चोरी उतारे, क्योंकि अस्पताल के भीतर रोगी का फोटो लेना वर्जित था। इगोर 4 बजे शाम से रात 8 बजे तक

रहे। पिता कहते–'अब तुम जाओ, मैं सोना चाहता हूँ।' पर पुत्र को आज जाने की इच्छा नहीं हो रही थी। अब जाने के बाद पिता से भेंट होने की सम्भावना कम है, इसलिए उनका दुःखी हो जाना स्वाभाविक ही था। इस कारुणिक स्थिति को देखकर मेरा मन भी दुःखी था। वह जया-जेता के बारे में दिलचस्पी से पूछते रहे। भारत जाने की उनकी बड़ी इच्छा है। वार्तालाप में थोड़ी दिक्कत तो रही, लेकिन कुछ बातचीत जरूर हुई। अब मैं भी कुछ रूसी बोलने लगी हूँ, फिर डिक्शनरी भी साथ में है। वह कल लेनिनग्राद लौट रहे हैं।

"उन्होंने मुझसे कई व्यक्तिगत प्रश्न भी पूछे, जैसे–'उनके पापा के साथ मेरी मुलाकात कब, कहाँ और कैसे हुई ? लोला-इगोर के अस्तित्व के बारे मे मुझे कब मालूम हुआ ? क्या पापा ने यह बात छिपाई थी ?' बात तो सच ही थी। पंडितजी ने मुझे नहीं बतलाया था। उनके पास आये सात महीने बीत जाने पर ही मुझे पंडितजी के पूर्व परिवार के बारे में पता चला और वह भी दूसरे माध्यम से। जो कुछ मैं जानती थी, वह इगोर को बतला दिया। वह यह भी कह रहे थे–जब उनके पिता चीन आये थे तो वह सोवियत सघ में हमेशा के लिए आना चाहते थे। इसीलिए वे चीन आये थे। मैंने कहा–यह बात तो सच नहीं है, पर हो सकता है सच भी हो। (मेरे पास एक ऐसा प्रमाण है जिससे मुझे लोला और राहुलजी के आपसी सम्बन्धों के कड़वे तथ्यों के बारे में पता चला था। इस बारे मे फिर कभी लिखा जायेगा।) खैर, पडितजी अभी लेनिनग्राद में बैठे होते तो जीवन के अन्त में उनकी क्या हालत होती, क्योंकि उनको अपनी मातृभूमि से बहुत प्रेम रहा। इस भीषण अस्वस्थता के समय उन्होंने बेहोशी में भी कभी लोला का नाम नही लिया। पिता का चुम्बन लेकर इगोर भारी मन से विदा हो गये। इस करुणापूर्ण दृश्य की साक्षी केवल मैं ही थी। मेरा मन भी दुखी था। उनको छोड़ने मैं अस्पताल के नीचे मूल दरवाजे तक गई। जाते-जाते कहने लगे–'आप मेरे पापा की सेवा कर रही हैं, उनकी देखभाल कर रही हैं, आप इनके साथ बराबर रहती हैं, इससे मैं और मेरी माँ संतुष्ट हैं। उनके स्वास्थ्य का समाचार देती रहें।' इतना कहकर इगोर अस्पताल के मूल दरवाजे से बाहर हो चले गये। अब वे मास्को नहीं आ सकेंगे।

"पडितजी पर फिर उन्माद सवार हो गया। बहुत Violent हो गये। सोये ही नहीं। नर्स को भी मारने के लिए हाथ उठाया। बडी मुश्किल कर दी। सबेरे के समय वे सोये।"

**बुधवार, 6 फरवरी :** "पडितजी सबेरे सोते रहे। चाय पीने के बाद उनकी नीद टूटी। कुर्सी पर काफी देर तक बैठे। उनके पाँव गरम पानी से धो दिये गये, तब वे बिस्तर पर सोये। डॉक्टर मारगरिता तीन बार उनको देखने आईं। आज उनका रक्तचाप नार्मल रहा, इसलिए शांत रहे। खाने के बाद फिर सो गये। शाम को जगने के बाद फिर हल्ला करने लगे, गुस्से होने लगे बाद में रोने लगे। फिर अपने ही शात हो गये। तब काफी बातचीत भी की। खाना ठीक से खाया। पुत्र मिलकर गये, यह बात वे भूल गये। रात को 10 बजे के बाद दवा लेकर सो गये।"

**गुरुवार, 7 फरवरी :** "रात पडितजी शांति से सोये। कपड़ा बदलते समय गुर्रा रहे थे, पर फिर शांत हो गये। सोये नहीं। दिन मे कुर्सी पर उनको कोई बार बिठाया। पैर भी चला रहे थे। थोड़ा खड़े भी हुए। खाते समय हल्ला तो करते ही रहते हैं। रात को फिर उनका वही रवैया शुरू हो गया। बार-बार पेशाब करते रहते हैं, सोये नहीं, बोतल रखने नही देते।

"मन उखड़ गया है यहाँ से।"

**शुक्रबार, 8 फरवरी :** "कल रात पंडितजी 1 बजे के बाद सोये, फिर आज दिन-भर सोते रहे। थोडी देर कुर्सी पर बिठलाया, पर सोते ही रहे, बैठे-बैठे भी। बडी गहरी नींद में कुल 20 घंटे सोये। वह स्वाभाविक नींद नहीं है। पेशाब सिर्फ एक बार हुई। पेशाब कम होना उनके लिए बुरा है। अभी तो शान्त हैं, लेकिन फिर Violent हो गये तो खतरा है। दिमाग थोड़ा भी काम नहीं करता उनका। बल्कि पहिले से भी ज्यादा खराब हो गया है। आगे क्या होगा, कुछ पता नहीं।

"बच्चों के बिना यहाँ बिल्कुल मन नहीं लगता। किसी काम में जी नहीं लगता। पंडितजी भी बच्चों के लिए तड़पते हैं, वे दोनों पास में होते तो पिता इतने Violent न होते। जैसे ही उनकी चेतना लौटती है,

वे 'बच्चे, दो बच्चे' करने लगते हैं।"

**शनिवार, 9 फरवरी :** "पंडितजी रात 3 बजे के बाद सोये और सबेरे तक सोये ही रहे। चाय-पान के बाद भी सोते ही रहे। कुर्सी पर बिठलाया, हजामत बनवा दी, बाल काढ़ दिये। इस प्रकार वे काफी देर तक बैठे रहे। कुछ बातें भी करते रहे, पर खड़े नहीं हो सकते।

"रात को फिर वही पागलपन, जगे रहना, बार-बार पेशाब करना, गुर्राना—यह सब चलता रहा। रात के समय थोड़ा सो लेते तो उनको आराम मिलता।"

**रविवार, 10 फरवरी :** "मौसम साफ है। शाम तक धूप रही। अब यहाँ 6 बजे अँधेरा हो जाता है। इच्छा हो रही थी मास्को शहर जायें, लेनिनग्राद जायें, लेकिन कहाँ जा पायेंगे। पंडितजी तो खड़े भी नहीं हो सकते, उनका दिमाग सही नहीं रहता, फिर कहीं जाने का सोच भी नहीं सकते। वे आज रात भी सोये नहीं, चीखते-चिल्लाते रहे। आज दिन मे भी नही सोये। उनका दिमाग थोड़ा भी काम नहीं करता। पेशाब पर नियंत्रण नहीं करते। आज ज्वर फिर 37.8° तक है। बस अस्वाभाविक रोना ही रोते रहे आज। बच्चों से अलग हुए हमें सात महीने हो गये।"

**सोमवार, 11 फरवरी :** "रात को पंडितजी ठीक से सोये, नींद की गोली दे दी गई थी। इसीलिए आज दिन-भर वे शांत रहे और अच्छे रहे। 7 महीनो के बाद आज वह मुस्कुरा रहे थे, बातें भी कर रहे थे। बच्चों की याद करके रोये भी। आज दिन-भर वे बहुत-बहुत प्रसन्न रहे। रात को इस समय (10 बजे) भी शान्त रहे। खडे नही हो पाते। जल्दी चलने-फिरने लग जाते तो जल्दी घर भी चले चलते। बच्चे बहुत याद आते हैं, यहाँ मन नहीं लगता।"

**मंगलवार, 12 फरवरी :** "पडितजी रात को कम सोये। पेशाब कई बार करते रहे। सबेरे के समय थोडा सोये। दिन-भर शात रहे। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना उनका देखने आईं। कसरत करवायी उनसे। कुर्सी पर भी काफी देर तक बैठे रहे। शाम को ह्वील चेयर पर बिठाकर उनको टहलाया। रोना तो खैर चलता ही रहता है, तो भी और दिनों की अपेक्षा आज उनकी हालत कुछ बेहतर मालूम होती है। इधर वे बच्चो के बारे में ज्यादा पूछते रहते हैं।"

**बुधवार, 13 फरवरी :** "रात को राहुलजी आराम से सोये। पेशाब नही की। सबेरे समय पर जगे। आजकल उतनी गहरी नींद नही सोते। प्रोफेसर नीना एलेक्सेवृना पोपोवा तथा डॉ. मारगरिता पावलोव्ना उन्हे देखने आईं। रोगी की प्रगति को देखकर दोनों ही प्रसन्न हुईं। वे आज दिन में कई बार कमरे के भीतर चले, कुर्सी पर भी बैठे रहे। शाम को ह्वील चेयर पर बिठाकर टहलाया। सोना, रोना नार्मल होता तो वे कुछ अच्छे हो जाते। कभी हालत सुधरती भी मालूम होती है, कभी निराशा होती है।

"बगल के कमरे में रहनेवाली महिलाओं के साथ हमारी अच्छी जान-पहिचान हो गई है। वह पंडितजी को भी देखने आती हैं। मेरा इन लोगों के साथ रूसी बोलने का अच्छा अभ्यास हो जाता है। आज रात की ड्यूटी डॉ. अन्तानिना पेत्रोव्ना की थी, वे कई बार राउण्ड लगाकर गईं। डॉक्टरों के मामले में पंडितजी भाग्यशाली रहे। सभी लोग उनसे बहुत स्नेहपूर्ण व्यवहार करती हैं। भारत मे ऐसा व्यवहार कहाँ मिलता है ? यहाँ की नर्सें भी बहुत अच्छी और कर्तव्यपरायण हैं।"

**गुरुवार, 14 फरवरी :** "दिन अच्छा रहा। पडितजी रात को शाति से सोये। मुझे भी नींद आ गई। आज दिन-भर वे शांत रहे। बातचीत भी करते रहे, रोते भी रहे। थोड़ा चलवाया कमरे के भीतर। खड़े नहीं हो सकते, न चलना ही पसन्द करते हैं। यह तो मुश्किल है। कब खडे होंगे और कब घर जाने को मिलेगा ? अब यहाँ पर मन नहीं लगता। यहाँ आये भी पाँच महीने हो गये और घर छोड़े भी सात महीने से ज्यादा।

"पंडितजी को शाम के समय ह्वील चेयर पर बिठाकर कोरीडोर में टहलाया। चेहरे से तो वे बीमार नहीं लगते। यहाँ आने के बाद तो उनका चेहरा और भी सुन्दर दिखाई देता है।"

"आज देहरादून से श्री सदानन्द मेहताजी का पत्र आया। मालूम हुआ कि गणतंत्र दिवस के अवसर पर पंडितजी को भी राष्ट्रीय उपाधि से सम्मानित किया गया है। यह सुनकर अच्छा लगा। उन्हें यह समाचार सुनाया

तो हँस रहे थे। इस समय तो क्या पद्‌मभूषण, क्या डाक्टरेट, उन्हें कुछ भी याद नहीं, न ही इतना समझ सकते हैं। यही क्या कम है कि बीमार पड़ने के बाद उनको दो उपाधियाँ डी. लिट्. (भागलपुर वि. वि.) और पद्‌मभूषण तो मिली।

"बच्चों की बहुत याद आती है। वे किस हालत में होंगे, कोई सूचना भी नहीं मिलती। उनके लिए मन छटपटा रहा है। कब राहुलजी चलने लगेंगे, कब हम यहाँ से जा सकेंगे।"

**शुक्रवार, 15 फरवरी :** "वे रात को शांति से सोये, दिन-भर भी अच्छे रहे। बातचीत अब काफी करते हैं, पर रोना बन्द नहीं हुआ है, खड़े हो नहीं पाते। बच्चों को बहुत याद करते हैं। आज उनको कुर्सी पकड़वाकर खड़ा करने की कोशिश की। पाखाना बाथरूम में किया। कुर्सी पर भी काफी देर तक बैठे रहे। कुछ कदम चलवाया भी। शाम को हाथगाड़ी पर बिठाकर कोरीडोर मे टहलाने ले गये। कसरत भी कुछ करवाई। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना आकर उनको देख गईं।

"बच्चों की याद से मन चिंतित रहता है। किसी तरह इस महीने के भीतर ही घर जाने को मिलता तो कितना अच्छा होता। परन्तु पंडितजी का चलना-फिरना ही बन्द हो गया है, जायेंगे कैसे ?"

**शनिवार, 16 फरवरी :** "राहुलजी की हालत में कोई फर्क नही आया। खड़े नहीं होते, यही दुःख की बात है। फरवरी में ही स्वदेश लौट सकेंगे, इसमें संदेह है। बच्चों के स्कूल का समय हो गया है और हम यहाँ हैं। चिन्ता के मारे हमारा बुरा हाल है।"

**रविवार, 17 फरवरी :** "रात राहुलजी को खाँसी थी। दवा लेने के बाद आराम से सोये। सुबह वे सो रहे थे, इसलिए मैं पडोसी महिलाओं से थोड़ी देर बातचीत करने के लिए गई। लौटकर देखा तो उनको तेज बुखार आ गया है। नाड़ी की गति भी असाधारण तेज थी। वे एकदम अशांत हो गये। डॉ. अन्तानिना पेत्रोव्ना ने आकर देखा। दो बार अनेमा (डूश) दिया गया, तब उनका पेट साफ हो गया। दो बार कै भी की। रात-भर भी ज्वर रहा, कमजोर हो गये। आज मौसम उतना साफ नहीं रहा, इसीलिए उनकी तबीयत खराब हो गई।

"लोला का पत्र मिला। पंडितजी के बारे मे पूछा है। वह आना चाहती हैं, पर अभी उनको छुट्टी नहीं मिल सकती। इसलिए मुझे पडितजी के स्वास्थ्य के बारे मे लिखने और सूचनाएँ देने के लिए लिखा है।

"भारत सरकार की ओर से पंडितजी को बधाई-पत्र मिला है।"

**सोमवार, 18 फरवरी :** "आज सबेरे प्रोफेसर (अकादमिशियन) डॉक्टर आये। उनके साथ 8 अन्य डॉक्टर भी आये। पडितजी कल रात को 12 बजे के बाद सोये थे, इसलिए आज सबेरे भी सो रहे थे। प्रोफेसर ने उनको देखा, खड़े करवाकर भी देखा, बिठाकर भी देखा। बाद में डॉक्टर मारगरिता पावलोव्ना ने आकर बतलाया कि डॉक्टर लोग कह रहे हैं कि राहुलजी ठीक हो रहे हैं। कैसे ठीक हो रहे हैं, मालूम नहीं। अभी खड़े भी नही हो पाते, कब चलने लगेंगे, कब घर लौटने को मिलेगा। आज उनको ज्वर सामान्य रहा। दिन-भर सोते रहे। बिठाने पर भी सोते रहे। पेट साफ हुआ पर पेशाब कम कर रहे हैं। शांत रहे। लेकिन खडे नहीं होते, बड़ी मुश्किल है। अभी जल्दी घर लौटने की आशा तो दिखाई नहीं देती।"

**मंगलवार, 19 फरवरी :** "पंडितजी आज कुछ अच्छे मालूम हो रहे थे। रात को ठीक से सोये। उनका टेम्परेचर नार्मल है। खाना भी ठीक से खाया। सोफे पर काफी देर तक बैठे रहे। बातें तो ज्यादा नही करते, पर रोते खूब हैं। पाँव दुर्बल हैं। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना ने बताया, अभी तो जल्दी घर लौटने की बात ही नहीं है। इनके पाँवो की मालिश और कसरत होगी, तब वे उठने, खडे होने और चलने लायक हो जाने के बाद घर जा सकते हैं। और कोई नयी बात नहीं कही। कार्डियामिन के इंजेक्शन पाँच दिन लगेंगे, विटामिन के अभी कुछ दिन ठहरकर दिये जायेंगे।

"एक-एक मिनट बिताना कठिन हो रहा है। पता नहीं और समय यहाँ कैसे बिता सकेंगे ? शाम को कामरेड चन्द्रन आये। बताया, कोई कामरेड भारत लौट रहे हैं। मुझे पत्र लिखने के लिए कहा है।"

**बुधवार, 20 फरवरी :** "पंडितजी आज दिन-भर कुछ अच्छे रहे। सोफे पर बैठे रहे। कुछ सचित्र पत्रिकाएँ

उनके सामने रख दीं, वे स्वाभाविक रूप से उनके पन्ने उलटते और चित्र देखते रहे। हँसना तो वे भूल ही गये हैं। सुबह के नाश्ते, दिन और रात के खाने में वे हंगामा मचा रहे थे। खाना तो उनको पौष्टिक दिया जाता है। आकर डॉक्टर लोग उनसे थोड़ा चलवाते भी हैं। उन्हे शीघ्र खडे करने की कोशिश की जा रही है। उनके पैरों की मालिश कल से होने लगी है। आज शाम को उन्हे स्नान करवा दिया गया। चुपचाप बैठे रहे, लेकिन बाद में फिर बक-बक करने लगे। Aetaxın Tablet देने के बाद वे सो गये।

"आज सबेरे भारतीय दूतावास से प्रथम सचिव ने फोन पर बात की—महापडित को 'पद्मभूषण' उपाधि प्राप्त करने के लिए बधाई दी। मालूम हुआ, चार चिट्ठियाँ मेरे नाम की दूतावास मे आई हुई हैं। हो सकता है बधाई-पत्र हो। थोड़ी देर भारतीय राजदूत महोदय ने भी फोन पर बात की, कहा—महापडितजी को बधाई देने के लिए वे स्वयं रविवार को अस्पताल पधार रहे हैं। अपने दूतावास मे आने के लिए भी हमको निमंत्रण दे रहे थे। जाना तो मुश्किल है।

"संध्या समय अस्पताल के रिक्रिएशन हॉल मे एक समारोह मे मुझको भी जबर्दस्ती ले गये। वहाँ स्कूली बच्चों ने सगीत तथा नृत्य का सुन्दर प्रदर्शन किया। सभी जया-जेता की उम्र के बच्चे थे। उनको देखकर मुझे अपने प्यारे बच्चो की याद आई। वे दो करुण चेहरे, माँ-बाप की प्रतीक्षा मे दूसरो के घरों मे भटक रहे चेहरे, मेरी नजर के सामने आये, और मैं अपने आँसू नही थाम सकी, दिल को न रोक सकी, हॉल के भीतर ही मैं बुक्का फाड़कर रो पडी। मेरी बच्ची जया की उम्र की लडकी ने 'आवारा' फिल्म के एक गीत की धुन पर भारतीय नृत्य प्रस्तुत किया, तब तो मैं वहॉ रुक ही नही सकी। पडितजी की एक नर्स मेरे साथ गई थी, वह मेरी बाँह पकडकर मुझे कमरे में वापस ले आई। बच्चों के प्रति माँ की ममता क्या होती है, यह उसी का प्रमाण था। आज पिता भी होश मे होते तो उनका भी यही हाल होता।"

**गुरुवार, 21 फरवरी :** "मौसम साफ है। कमरा बन्द करके रखने पर गरमी होती है और रोशनदान खोल देने पर सर्दी होती है। पडितजी आज भी ठीक से सोये। रात को पेशाब के लिए सकेत किया। किन्तु आज दिन-भर ही सोते रहे। दो बार कमरे के भीतर उनको पैरो से चलवाया, पाखाना बाथरूम में किया। कुछ देर तक वे सोफे पर बैठकर पत्रिकाएँ देखते रहे। शाम को रेडियो से भारत का समाचार सुना दिया, वे सुनते रहे। वे हँसे ही नहीं, चेहरे पर उदासी छायी रहती है। बातचीत करते नही, बच्चो के बारे मे भी आज कम ही पूछा। खाना आज ठीक से खाया, जरा भी विरोध नही किया। सबेरे डॉ. मारगरिता पावलोटना उन्हे देख गईं, तब तो वे बैठे हुए थे। बाद मे भी वह आईं और उन्हे ऑक्सीजन देने को कहा। हमने भी देखा है, जब मौसम खराब रहता है, तो वे भी परेशान और सुस्त रहते हैं, अस्वाभाविक रोना रोते हैं। आज मौसम ठीक है तो वे भी संतुलित लग रहे हैं।"

**शुक्रवार, 22 फरवरी :** "पंडितजी आज-दिन भर अशांत रहे, अस्वाभाविक रोना चलता ही रहा। आज बाहर बर्फ ज्यादा गिरी, जिससे मौसम खराब रहा। मौसम का प्रभाव पंडितजी के स्वास्थ्य पर भी पड़ता है। कुर्सी पर वे काफी देर तक बैठे रहे, परन्तु प्रसन्न नही रहे। कमरे के भीतर थोडा चलवाया, अब कमर सीधी करके खड़ा होते हैं। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना कई बार उनको देखने आईं। कहा, सब ठीक है। उनको मालिश और कसरत भी करवाई।

"आज अपनी तबीयत भी खराब रही। डॉक्टर ने देखा और दवा दी, लेटे रहने को कहा। भारत भेजने के लिए पत्र लिखे—सच्चिदाजी, मुशीजी, चद्रगुप्त विद्यालकारजी, हरि भाई, राधामोहन बाबू तथा अमृतसर के स्वामीजी के लिए। शाम को कामरेड चन्द्रन आये। उन्होने मुझे सच्चिदाजी की 13 फरवरी की लिखी चिट्ठी दी। उससे मालूम हुआ कि जया-जेता 15 फरवरी को स्वामीजी के साथ अमृतसर जानेवाले हैं। वहाँ 10-12 दिन रहकर दार्जिलिंग लौट जायेंगे। पर दिल्ली से वे लोग कहीं भी जाना नहीं चाहते. अम्मा-पापा के लिए रुके हुए हैं, बेचारे !

"पत्र पढ़कर मेरा मन उद्विग्न हो गया, यह कैसी विपत्ति आ पड़ी है, अपने हृदय क टुकड़ों से हमें अलग रहना पड रहा है—इतने दिन हो गये। कब उन्हें देख सकेंगे, यह भी अनिश्चित है। बच्चों के लिए बड़ी चिन्ता

हो रही है, कैसी बीत रही होगी उन पर। दिन तो मेरा किसी तरह कट जाता है, पर रात आँखों में ही कटती है।

"ऐसा प्रतीत होता है, महापंडितजी जब तक जीयेंगे एबनार्मल ही रहेंगे।"

**शनिवार, 23 फरवरी :** "आज मौसम अच्छा रहा। आशा थी कि मौसम के साथ-साथ पंडितजी भी अच्छे मूड में रहेंगे, किन्तु ऐसा सोचणा गलत ही निकला। वे तो आज बिल्कुल ही मरे हुए मन से बैठे रहे, न हँसना, न बोलना, किसी भी चीज में दिलचस्पी नहीं। एबनार्मल ऐसे कि अपने कष्टों के बारे में भी कह नहीं सकते, यह कैसी विवशता है ? दिन-भर वे आँखें मूँदे ही पड़े रहे। पाँव भी काँपते हैं उनके। दो-तीन बार कमरे में चलवाया, पर पाँव बहुत लड़खड़ाते हैं। बाथरूम तक गये, बुखार हल्का-सा रहता है, नाड़ी तेज चलती है। आज खाना भी ठीक से नहीं खाया। यह कैसी विपदा आ पड़ी है। कब वे ठीक होंगे और कब घर जाने को मिलेगा। स्वदेश लौटकर उनको कहाँ रखना होगा, इसके बारे में भी सोचना है।"

**रविवार, 24 फरवरी :** "मौसम अच्छा है, पर हवा भी खूब चल रही है। बाहर निकल ही नहीं सकते, बहुत ठंड लगती है। रात को पंडितजी हल्ला करते रहे। उनकी चैतन्यहीनता में कोई सुधार नहीं, बल्कि पहले से अधिक एबनार्मल हो गये हैं। बातचीत भी ढंग से नहीं करते। सबेरे नाश्ता करते समय हम लोगों पर गुर्रा रहे थे। दिन में कुछ देर सोने से उनका टेम्पर थोड़ा-सा ठंडा हो गया। सोफे पर काफी देर तक बैठे रहे। तीन-चार बार कमरे के भीतर चलवाया। पाखाना साफ हुआ। कमरे से बाहर भी घुमाने ले गये, पर वहाँ भी उनका मन नहीं लगा। रोना-धोना जारी है। बच्चों की याद करते हैं। आज भी डॉ. मारगरिता पावलोव्ना कई बार उनको देखने आईं। घर जल्दी लौटने की बात अभी नहीं करने को कहती हैं।

"अब तो दुगनी परेशानी है, एक तो पंडितजी की बीमारी ओर दूसरी और बच्चों के लिए चिन्ता—क्या करें ? कैसे ये परेशानियाँ कम हों ?"

**सोमवार, 25 फरवरी :** "मौसम ठंडा है, पर कमरे में सेंट्रल हिटिंग के कारण गरमी है। चमत्कार है—पंडितजी रात को बहुत अच्छी तरह सोये। दिन-भर भी शांत रहे। और दिनों की अपेक्षा आज वे अच्छी तरह से चले। एक बार अपने आप कुछ देर तक खडे भी रहे। बातें काफी समझते हैं। घर जाने के लिए उनको भी बेचैनी होती है, बार-बार पूछते रहते हैं।

"अपनी तबीयत भी ढीली-ढाली है। डॉक्टर ने परीक्षण किया, दवाइयाँ दीं। पर यह तो मन का रोग है, दवा से क्या होगा ?"

**मंगलवार, 26 फरवरी :** "मौसम ठीक है। पंडितजी आज भी कल की तरह अच्छे रहे। दिन में चार-पाँच बार कमरे के भीतर चले। बाथरूम सबेरे ही गये। आज रोये तो सही पर बहुत ही शांत रहे। चेहरे पर बहुत रौनक रही। हँसते नहीं, बोले भी कम। रात को 10 बजे सो गये, खाना भी ठीक से खाया। ज्वर नार्मल है। आज हर तरह से अच्छे मालूम हो रहे हैं। केवल उनके पाँवों में ताकत नहीं। डॉक्टर लोग उनको चलाने में जोर दे रहे हैं, किंतु वे थक जाते हैं। एक बार कुछ देर तक अकेले खड़े रहे। चेहरे से तो स्वस्थ मालूम होते हैं, पर शरीर भीतर ही भीतर जर्जर हो चुका है।

"भारत के पत्र-पत्रिकाओं के लिए पंडितजी के बारे में लिखती रही।"

**बुधवार, 27 फरवरी :** "मौसम बहुत अच्छा है. केवल रात को सर्दी होती है। बाहर तो बर्फ ही बर्फ है।

"महापंडितजी आज बहुत ही अच्छी तरह से रहे, बहुत ही अच्छी तरह से बातचीत की। रोये भी कई बार। बच्चों के बारे में आज कई बार पूछा उन्होंने। घर जाने के लिए बहुत ही जिद कर रहे हैं। 'बच्चे, मेरे दो बच्चे" कहते रहते हैं। क्या पता जया-जेता को देखकर पंडितजी और भी प्रसन्न हो जायँ। प्रोफेसर डॉक्टर पोपोवा उनको देख गईं, पर कुछ भी नहीं बताया।"

**गुरुवार, 28 फरवरी :** "पंडितजी रात सानन्द सोये। अब उनको नींद ठीक से आ रही है। आज दिन के समय वे कुछ सोये भी, पर पहले की तरह बेहोश-से नहीं रहे। सबेरे एक बार गुर्रा भी रहे थे, किन्तु दिन-भर शांति सें रहे, थोड़ी बातचीत की। कमरे में कई बार उनको चलाया गया, कोरीडोर में भी ले गये, पर

जल्दी थक जाते हैं। उनके पाँवों में धीरे-धीरे ताकत आ रही है। मालिश से फायदा पहुँच रहा है। खाने में रुचि नहीं लेते, इसलिए जबर्दस्ती खिलाना पड़ता है। बच्चों के बारे में हर वक्त पूछते रहते हैं। लगता है उनके मस्तिष्क में बच्चों की ही याद रह गई है।

"डॉ. मारगरिता पावलोव्ना आईं। पंडितजी की प्रगति को देखकर खुश हो रही थीं। बता रही थीं कि प्रोफेसर पोपोवा ने सेन्ट्रल कमिटी तथा विदेश विभाग को फोन कर दिया है।•अब जल्दी ही भारत लौटना है। मास्को से सीधे दिल्ली जानेवाले विमान से सुविधा रहेगी। मैंने कहा–हम तो 6 मार्च को ही जाना चाहते हैं। उन्होंने कहा–यह तो प्रोफेसर लोग ही बतलायेंगे। मालूम नहीं कब भेजने की सलाह है। इस समय पंडितजी के स्वास्थ्य में थोड़ा सुधार हुआ है, जाने का यही समय ठीक होगा। बाद में फिर कोई बाधा आ जाये तो बड़ी मुश्किल होगी। अब उनका भी यहाँ मन नहीं लगता।"

## भारत के लिए प्रस्थान से पहले

**शुक्रवार, 1 मार्च :** "आज रेडियो से बहुत ही दुःखद समाचार सुनना पडा। भारत के प्रथम राष्ट्रपति डॉक्टर राजेन्द्रप्रसाद जी का कल रात देहान्त हो गया। आज पटना मे उनका अतिम सस्कार कर दिया गया। राजेन्द्रबाबू से राहुलजी का बहुत पुराना सम्बन्ध था। महात्मा गाँधी के नेतृत्व मे किये गये असहयोग-आंदोलन मे दोनो ने एक साथ काम किया था। जब राहुलजी पहली बार तिब्बत गये थे, उस समय भी राजेन्द्रबाबू ने ल्हासा में पंडितजी को पत्र भेजे थे, उनकी कुछ आर्थिक सहायता भी की थी। बाद मे वे जब भारत के प्रथम राष्ट्रपति बने तब भी राहुलजी के प्रति उनका वही पुराना स्नेह-सम्बन्ध रहा। इधर पडितजी जब श्रीलका मे रहते बीमार पड़े थे, तब भी राष्ट्रपतिजी ने कई पत्र उनको लिखे थे। राहुल-सग्रहालय मे उनके लिखे सारे पत्र सुरक्षित हैं। भारत के राज पुरुषों में सिर्फ राजेन्द्रबाबू के प्रति ही राहुलजी की श्रद्धा रही थी।

"यह दुःखद समाचार सुनकर राहुलजी विस्वल हो गये। पुराने मित्रो को वे भूले नहीं थे। भावो को प्रकट करने के लिए उनके पास शब्द नहीं थे, पर वे रोते हुए बार-बार कह रहे थे–'हमारे · · हमारे वो तो···।" उनकी शोकपूर्ण मुद्रा को देखकर ही लगता था कि अपनी इस अवस्था मे भी उनको बहुत दुःख लग रहा है।

"आज पडितजी दिन-भर उदास रहे। वे अपने जीवन से निराश हैं। आज तो मरने की भी बात कर रहे थे।

"डॉ. मारगरिता पावलोव्ना ने बतलाया कि कल (रविवार) या मोमवार को मि. यूरी ब्लादीमिर या दूसरे इन्टरप्रेटर मि. निकोलाई आकर हम लोगों के भारत जाने के बारे मे तय करेंगे। यदि इसी बुध को जाने का प्रोग्राम बन जाता तो अच्छा होता। मुझे बच्चों के लिए चिन्ता हो रही है। वे लोग घर (दार्जिलिग) पहुँच गये हैं या नहीं, सूचना नहीं मिली है।"

**शनिवार, 2 मार्च :** "पंडितजी आज शांत रहे, चिल्लाये भी नहीं और गुस्से भी नही हुए। खाना-पीना-सोना सब नार्मल रहा। थोडी बातचीत की, रोते रहे दोपहर तक। बच्चो को बराबर याद करते रहे। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना आईं। उन्होंने बतलाया, अभी हम लोगो के जाने की तिथि निश्चित नही हुई है। मालूम नहीं कब जाना होगा। पंडितजी तो 'घर जल्दी चलो' कहते रहते हैं। और यहाँ एक-एक पल बिताना भारी पड़ रहा है।"

**रविवार, 3 मार्च :** "पडितजी रात शाति से सोये, रात को उन्हे बहुत ज्यादा पेशाब लगती है, उस समय नियंत्रण नहीं कर पाते। दिन के समय में भी वे शात रहे। कोरीडोर मे थोड़ी देर उनको टहलाया। कमरे के भीतर भी टहलाया। अब चुपचाप पडे हुए हैं, पता नही पडे-पड़े क्या सोचते होंगे। उनको यह तो मालूम है कि वे अपने घर मे नहीं हैं, इसलिए बच्चे यहाँ नहीं मिले। एकाध शब्द बोले भी तो सिर्फ 'बच्चे-बच्चे' ही करते हैं।"

**सोमवार, 4 मार्च :** "मौसम अच्छा है, पर बाहर बडी सर्दी है, इसलिए हम लोग कमरे में ही रहते हैं। पंडितजी सोफे पर बैठे रहे, यद्यपि बैठना उनको प्रिय नहीं है। लेटे रहना ही वे ज्यादा पसन्द करते हैं। आज

तो टहलना भी नहीं चाह रहे थे। कमरे में कुछ देर चलाया, पैरों की मालिश भी हुई। वे उदास रहते हैं, किसी तरह भी हँसते नहीं। ललाट पर सिकुड़न हरदम पड़ी रहती है। घर जाने के लिए कहते हैं। बच्चो को याद करते हैं, उनको भूले नहीं हैं। अपना नाम उनको याद है, पहला अक्षर याद दिलाने पर वे नाम बोल भी देते हैं। रोना बंद नहीं हुआ है। खाना आज ठीक से खाया। कुछ भूखे ही मालूम देते हैं। सबेरे आकर डॉ. मारगरिता ने उनका चेकअप किया।

"आज हमारे इंटरप्रेटर मि. यूरी ब्लादीमिर आये थे। हमारे भारत लौटने के बारे में चर्चा हुई। एक हवाई जहाज मास्को से दिल्ली सोमवार को डाइरेक्ट जाता है, दूसरा ताशकन्द होकर बुध को जाता है। वे लोग राहुलजी को ताशकन्दवाले से भेजना चाहते हैं, ताकि डॉक्टर भी उनके साथ ताशकन्द तक जा सके। मुझे तो सोमवार को जानेवाला हवाई जहाज पसन्द है जो दो दिन पहले ही दिल्ली पहुँचा देगा। अभी इसका फैसला नही हुआ। मि. यूरी डॉक्टरो से सलाह लेकर ही परसों खबर देंगे।

"अमृतसर से 18 फरवरी को लिखी स्वामी हरिशरणानन्दजी की चिट्ठी मिली। पता चला कि जया-जेता 17 फरवरी को दिल्ली से अमृतसर पहुँच गये। उनको स्कूल भेजने की बात लिखी है। यदि मेरा पत्र उनको मिला हो तो अब तक बच्चों को दार्जिलिंग पहुँचा दिया होगा। स्कूल में तो वे अमृतसर में नही पढ़ेंगे। हमारे घर से बाहर रहने से बेचारे जया-जेता भी अनाथ बच्चों की तरह इधर-उधर भटक रहे हैं, यह सोचकर हमारा मन परेशान हो जाता है। पंडितजी अपने बच्चों के लिए व्याकुल रहते हैं, उनके लिए भी समय काटना दूभर हो रहा है। मैं तो पढ़ती रहती हूँ, वे बेचारे तो पढ़ भी नही सकते, छटपटाते रहते हैं।"

**मंगलवार, 5 मार्च :** "मौसम अच्छा है। अब सर्दी कुछ कम हुई है। सबेरे डॉ. मारगरिता पावलोव्ना ने बताया कि हमारा जाना 12 मार्च का पक्का हो गया है। याने अभी भी सात दिन बाकी हैं। खैर, मालूम हुआ कि डॉ. मारगरिता पावलोव्ना भी मास्को तक जायेंगी। यह जानकर बहुत संतोष हुआ।

"पंडितजी दिन-पर-दिन कुछ अच्छे होते जा रहे हैं। बातचीत भी कुछ अच्छी तरह से करते हैं। बच्चो के बारे में भी पूछते रहे थे। मेरे साथ देर तक बातचीत करते रहे। चेहरे पर रौनक है। आज दिन के समय भी देर-देर तक बैठे रहे, कुछ प्रसन्न भी लग रहे थे। उनको देखकर डॉ. मारगरिता तो खुश हैं ही। अनेमा देकर आज उनका पेट साफ कराया गया। आज उन्होंने खाना-पीना भी ढंग से किया। शाम को कोरीडोर मे घुमाया। पहले से अब चलने में भी उन्होंने प्रगति की है। प्रेम की बातें भी समझने लगे हैं, पुरानी बाते याद दिलाने पर हँस भी रहे थे।

"आज शाम को अस्पताल के हॉल में कन्सर्ट दिखाने मुझे ले गये। तरुण नर्से अच्छी-अच्छी पोशाक पहनकर नृत्य कर रही थी। नर्सो को दिन-भर एकरसता में काम करना पड़ता है और कन्सर्ट के माध्यम से उनके मनोरंजन का भी प्रबन्ध रहता है। लौटकर मैंने पंडितजी को इस कार्यक्रम के बारे मे सुनाया तो वे खुश हुए।

**बुधवार, 6 मार्च :** "मौसम खराब, मन खराब, सब खराब। परन्तु पंडितजी आज भी शांत रहे। चले-फिरे, खाये भी ठीक से। दिन-भर नार्मल रहे। डॉक्टर उनको देख गई। आज उनका रक्तचाप नार्मल है, ज्वर भी नही है। सिर्फ दिमाग असंतुलित है।

"हमारे इंटरप्रेटर मि. यूरी ब्लादीमिरोव आये। 12 तारीखवाले विमान से जाने का निश्चय किया है। राहुलजी के साथ डॉ. मारगरिता पावलोव्ना सारकिना और मि. यूरी ब्लादीमिरोविच मेरिनोव तथा नर्स तमारा ताशकन्द तक जायेंगे। ताशकन्द से हम दोनों अकेले ही दिल्ली जा सकेंगे।

"घर जाने की बात पंडितजी को बतला दी गई। वे पूछ रहे थे—'कब ले चलोगी ? कब ले चलोगी ?' आज उनकी हालत पहले जैसी रही। अब समझने लगे हैं कि हम लोग घर जा रहे हैं।"

**गुरुवार, 7 मार्च :** "पंडितजी दिन-भर ठीक रहे, पर रात होते ही उनको गुस्सा चढ़ने लगता है। रात को पेशाब के लिए बोलते नही, बोतल रख देने पर बिगड़ते हैं, रात बिस्तर ही भीग गया। कपड़े बदलते समय भयंकर रूप से गुस्से हो गये। क्या किया जाय, आधे पागल आदमी को क्या कह सकते हैं ?

"शाम को कामरेड चन्द्रशेखर आये। हमारे लिए पुस्तकें और फिलम लाये थे, 'वोशेम मार्त'। 8 मार्च को

महिला दिवस के उपलक्ष्य में उपहार देने के लिए चाकलेट भी लाये थे। यहाँ 8 मार्च का बहुत महत्व है।"

**शुक्रवार, 8 मार्च :** "पंडितजी कुछ ठीक रहे, पर दिमाग की हालत तो वैसी ही है। चलना-फिरना पसन्द नहीं करते, दिन-भर लेटे ही रहना चाहते हैं, तो भी कारीडोर में थोड़ी देर टहलाया।

"कल रात हमारी पड़ोसिनों ने, जो अब घर चली गई हैं–मदाम झेना पावलोवना तथा यूली कुजमिनिस्का–फोन पर बात करके पंडितजी का हाल पूछा और यह भी पूछा कि हम कब भारत जा रहे हैं। बड़ी अच्छी महिलाएँ हैं जो हम लोगों का इतना ख्याल रखती हैं।

"आज अन्तर्राष्ट्रीय महिला दिवस है। यहाँ आज का दिन बड़े ही उत्साह के साथ मनाया जाता है। पति अपनी पत्नी को उपहार देते हैं, भाई अपनी बहन को, बेटा माँ को, बहन बहन को, दोस्त महिला दोस्त को उपहार देते हैं। कितना अच्छा और भावनात्मक त्यौहार है यह। क्रान्ति के बाद से ही यहाँ यह उत्सव मनाया जाने लगा है। आज रेडियो और टेलीविजन पर भी 'वोस्मोई मार्त झेस्की प्राजविकम' (8 मार्च का महिला दिवस) के ही कार्यक्रम आये। हमारे अस्पताल में भी काफी उत्साह रहा। सिस्टर लीदा ने मुझे पुस्तकें भेंट कीं, और स्वास्थ्य विभाग के सेक्रेटरी की ओर से उपहार मे मुझे सेंट की शीशी मिली, जिसे डॉ. मारगरिता ने अपने हाथ से मुझको भेंट किया।

"अभी तक टिकट खरीदने का समाचार नहीं आया है, कहीं मंगल को भी जाना टल जाय तो ? फिकर होने लगी है।"

**शनिवार, 9 मार्च :** "मौसम खराब है। बाहर बर्फ काफी गिरी है। मौसम खराब तो मन भी खराब। घर लौटने के लिए हम छपटपटा रहे हैं। बच्चों की याद आ रही है। आठ-आठ महीनों से उनको देखा नहीं, कहाँ हैं, कैसे हैं, चिन्ता हो रही है। पर आज भी टिकट लेने की बात नहीं बताई गई। मालूम होता है मंगल के जाने की बात टल गई। कैसे यहाँ दिन बितायें, न रात को नींद, न दिन को चैन।

"पंडितजी शांत रहे, सोना-खाना सभी नार्मल है। बेचारे अकेले चुपचाप पड़े रहते हैं। और कुछ भी नहीं कर सकते। 'बच्चे-बच्चे' कहकर रो पड़ते हैं। डॉक्टर ने आकर उनको देखा। कह रही थी, अभी एक सप्ताह और रहना होगा। बड़ी मुश्किल हो गई।"

**रविवार, 10 मार्च :** "मौसम आज बहुत अच्छा है। फाल्गुन की पूर्णमासी है, पूर्णमासी का चन्द्रमा आकाश में चमक रहा है। बाहर बहुत ही सुन्दर और सुहावना दृश्य दिखाई दे रहा है। कवियो के लिए यह समय अत्यन्त अनुकूल है। भारत में आज होली मनाई जा रही है, यहाँ तो रेडियो समाचार से पता चला। हमारे बच्चे भी कहीं होली मना रहे होंगे या रो रहे होंगे। कुछ पता नहीं। मगल को जाना टल गया है, ऐसा लग रहा है, कोई सूचना नही मिली।

"पंडितजी शात रहे। दो बार कोरीडोर में टहलाया। टहलना पसन्द नहीं करते। अभी तो उनको घसीटकर ले जाना पड़ता है। किसी तरह भी उनको थोड़ा टहलाना जरूरी है, यह डॉक्टर का आदेश है। आज वे कुर्सी पर भी बैठे रहे। यूँ रात को उन पर पागलपन सवार हो जाता है, पर दिमाग कुछ सुधरा-सा मालूम होता है।"

**सोमवार, 11 मार्च :** "आज भी मौसम सुहावना रहा और दिन-भर धूप रही। सबेरे डॉ. मारगरिता पावलोव्ना ने बतलाया कि कल हम लोगों का भारत जाना पक्का हो गया है, इसलिए मुझे आज मास्को शहर जाना है। 11 बजे एक महिला के साथ मैं मास्को शहर गई। वहाँ म्युजियम को देखा, क्रेमलिन की परिक्रमा की और लाल मैदान होते हुए आये, फिर 'गुम' मे शापिंग की। उसके बाद 'जेत्स्की मीर' (Kid's Store) गये। यहाँ बच्चों के लिए ही चीजें थीं। जहाँ कहीं भी देखा, भीड़ ही भीड़ थी। सभी लोग स्वस्थ चेहरे, हँसमुख कांति लेकर घूम रहे थे। कितना उत्साह भरा जीवन है यहाँ का। घूमते-घामते 3 बजे अस्पताल लौट आई। पंडितजी को देखा, वे चुपचाप सो रहे थे। भोजन और चाय के बाद फिर शाम साढ़े 4 बजे उन्हीं महिला के साथ पुनः मास्को शहर गई। बोल्शोई थियेटर में 'बकाचो' देखा, रियलिस्टिक आर्ट था। अभिनेता और अभिनेत्री बहुत ही मँजे हुए थे। सजावट और पृष्ठभूमि, सभी में यथार्थता झलक रही थी। बैले नर्तकी का नृत्य भी देखा।

रात साढ़े 10 बजे अस्पताल लौट आये।

"पंडितजी थोड़ा भी स्वस्थ हुए होते तो आज वे भी मास्को शहर घूमने गये होते। यहाँ आये साढ़े सात महीने हो गये, बेचारे एक दिन के लिए भी अस्पताल से बाहर नहीं जा सके। आज वे सारे दिन एक नर्स की देख-रेख में रहे। शांत ही रहे, हम को खोज रहे थे, यह नर्स ने बतलाया।

"इगोर ने 8 मार्च के लिए मुझे बधाई का तार भेजा था, वह आज मिला। लोला ने फोन पर बात की। बताया कि हम लोगों से मिलने दोनों माँ-बेटे मास्को आना चाहते थे, पर आ नहीं सके, इसलिए अफसोस प्रकट किया। मुझे भी अफसोस हुआ। उन्होंने काफी अच्छी तरह से बात की। मेरा पत्र इगोर को मिल गया था। बच्चों के बारे में भी लोला पूछ रही थीं।"

## भारत के लिए प्रस्थान : मास्को में अंतिम दिन

**मंगलवार, 12 मार्च :** "सबेरे उठकर सामान ठीक-ठाक किया। आज मौसम उतना अच्छा नहीं रहा। चाय पीकर नीचे हॉल में 10 बजे उतरी। स्वास्थ्य विभाग की गाड़ी लेकर ड्राइवर प्रतीक्षा कर रहे थे। उनके साथ मास्को शहर गई। हेल्थ मिनिस्टर के आफिस से तवारीश (साथी) तमारा को साथ लिया। शहर के बीच से होते हुए हम दोनों 'क्रासनाया पोल्याना' में लेनिन माउजेलियम देखने गये। वहाँ श्रद्धालु दर्शनार्थियों की लम्बी क्यू लगी हुई थी। सुना कि सोमवार को छोड़ अन्य दिन तीन घटे के लिए लेनिन-समाधि के दर्शन कर सकते हैं, इसलिए प्रतिदिन ऐसी ही भीड़ लगी रहती है। का. तमारा हम को बहुत आगे ले गईं और हम धीरे-धीरे अन्य लोगों के संग समाधि-कक्षा के भीतर पहुँच गये। समाधि-कक्षा काले पत्थर की बनी हुई थी जो खूब चमक रही थी। अन्दर सीढियाँ बनी हुई थी। कमरे के मध्य में शीशे के शोकेस मे उस महापुरुष, महामानव लेनिन का शरीर सोया पड़ा हुआ था, जिसने गरीब मजदूरों को धनियो के शोषण से मुक्त करवाया। उस महापुरुष की सोयी हुई आँखों, और लाल चेहरे को देखकर दर्शनार्थियों की आँखें भावुकता एवं श्रद्धा के कारण आर्द्र हो जाती हैं। पुरुष अपनी टोपी उतारकर श्रद्धा प्रकट करते हैं। मेरे अपने जीवन की सबसे बड़ी अभिलाषा आज पूरी हो गई। गरीबों के मुक्तिदाता तवारिश लेनिन के शव को मैं देख सकी। महापडितजी के मुँह से ही मैंने महान लेनिन के बारे मे सुना था। उनकी लिखी पुस्तक 'लेनिन' को पढ़ा था। यह पुस्तक हिन्दी के पाठकों में बहुत चर्चित रही है। आज का दिन मेरे लिए चिरस्मरणीय बन गया है।

"वहाँ से हम शहर का चक्कर लगाने लगे। लेनिन प्रास्पेक्ट देखने गये। नयी-नयी इमारतें बन रही हैं। मेट्रो (भूमिगत रेल) देखने गये। बिजली की सीढ़ी से भूगर्भ पर उतरने मे बडा आश्चर्य हो रहा था। जमीन के अन्दर छोटी ट्रेन थी जिसमे बडी भीड थी। लोग चढ़ते उतरते जा रहे थे। स्टेशन भी साफ और सुन्दर। फिर हम लोग शहर में चले आये। 'वाल आफ बोरोदिन' (Wall of Borodin) का पेनोरमा देखा। दीवार पर बने सजीव चित्रों को देखकर मेरे तो थोडी देर के लिए होश गुम हो गए। स्वाभाविक स्पर्श देने के लिए मिट्टी के कच्चे मकान आदि बना दिये गये हैं। कितना रियल आर्ट है, देखने लायक चीज है।

"इसके बाद हम दुकानदारी के लिए गये। 'युनिवर्सल मेगाजिन' में गये सामान लेने के लिए, किन्तु दोपहर के खाने के समय यह बन्द हो जाता है। फिर शहर मे तमारा को छोड़कर हम अस्पताल लौट आये।

"पंडितजी प्रसन्न मुद्रा में थे। हमने सामान सब ठीक कर लिये। शाम को अस्पताल के लोगो से मेल-मुलाकात की। हमारे जाने का उन सब लोगो को अफसोस हो रहा था। इतने दिनो तक यहाँ थे हम लोग, सबका भरपूर प्यार और स्नेह मिला, तभी तो हम यहाँ रह पाये थे। दूतावास के मित्रो को फोन से सूचना दी। रात को मि. यूरी गरोनोव आये, हमारे सामान-सूटकेस बगैरह बाँध दिये। पडितजी घर जाने की तैयारी में सोये ही नहीं। इतने दिनों की उनकी इच्छा पूरी हो रही थी। अब घर जाने को मिल रहा था। बेचारे जाने की खुशी में बैठे ही रहे। रात को कपड़े भी उनको पहना दिये, कोट-पैंट-कमीज आदि। सिस्टर तमारा, नाद्या, ओल्या, जेनी वगैरह विदाई देने के लिए बैठी रहीं।

"रात के ठीक 12 बजे हम सब लोग अस्पताल के नीचे हॉल में उतर आये। सिस्टर तमारा हमारे साथ

एयरपोर्ट तक जानेवाली थीं। सामान वगैरह लेकर मि. यूरी चल दिये। बड़े एम्बुलेंस में डॉ. मारगरिता पावलोव्ना, सिस्टर तमारा, राहुलजी और मैं चले। सर्दी बाहर कड़ाके की थी। रात के दो बजे रूसी हवाई जहाज एरोफ्लोट उड़नेवाला था। सामान सब चढ़ा दिये गये। आँखों में आँसू भरकर सिस्टर तमारा ने हमें विदा दी।"

## मास्को से ताशकन्द तक

**बुधवार, 13 मार्च :** "रात के 2 बजे हमारा विमान उड़ चला। इंडोनेशिया जानेवाले कुछ यात्री भी उसमें थे। सीट छोटी थी, पर बैठने के लिए काफी जगह थी। डॉ. मारगरिता पावलोव्ना बिल्कुल नहीं सोयीं। पंडितजी को सम्हालने का जिम्मा उन्होंने लिया। पंडितजी को पेशाब के लिए होश नहीं रहा। लेकिन क्या करते। उनको तकलीफ तो थी ही। वे रात-भर सोये ही नहीं, सबेरे भी नहीं सोये। सबेरे साढ़े 6 बजे हम सब ताशकंद पहुँच गये, तब तक सबेरा हो चुका था। एयरपोर्ट पर सोवियत कम्युनिस्ट पार्टी की ओर से प्रतिनिधि उपस्थित थे। वे हम सब को ब्रेकफास्ट के लिए ले गये। डॉ. मारगरिता पंडितजी को दवाई और इंजेक्शन देने लगीं। मैंने लौटकर पंडितजी को खाना खिलाया। खाना तीन समय के लिए मास्को से ही दे दिया था। अब विदा का समय आ गया। डॉ. मारगरिता मुझसे गले मिलीं, गाल का चुम्बन लिया। महापंडितजी से उन्होंने हाथ मिलाया। 'दसविदानिया, कमला' कहते हुए उन्होंने विदा ली, उनकी आँखें भरी हुई थीं। मि. यूरी ने भी हम से हाथ मिलाया। मेरा मन इस करुण दृश्य से भर आया, एक शब्द भी नहीं बोल सकी। वे दोनों चले गये।

**दिल्ली में :** डेढ़ घंटा ताशकंद में रुकने के बाद पार्टी के प्रतिनिधि ने हमें विदाई दी। हमारा विमान एरोफ्लोट फिर उड़ चला और काकेशिया के बर्फ से घिरे सफेद पहाड़ों तथा गोबी की मरुभूमि, फिर काराकोरम, आमू दर्रा आदि होते हुए हिमालय श्रेणी के बीच से उड़ता हुआ मास्को की घड़ी के अनुसार 12 बजे (भारतीय समय 2-30 बजे) पालम एयरपोर्ट पर उतरा। राहुलजी के स्वागत के लिए उनके बहुत-से मित्र विमान-स्थल पर उपस्थित थे। उनमें श्री सच्चिदाजी, मुंशीजी, चन्द्रगुप्त विद्यालंकारजी, मन्मथनाथ गुप्त आदि थे। कार में बिठाकर पंडितजी और मुझको ले गये। कस्टम में छोटे रिकार्ड प्लेयर (जो उपहार में मिला था) के लिए 100 रुपया टैक्स ले लिया। फिर हम लोग सही-सलामत कस्टम से बाहर निकले। रेडियोवाले, प्रेस रिपोर्टर वहाँ मौजूद थे। पंडितजी तो बोल नहीं सकते थे। उनके स्वास्थ्य तथा मास्को में चिकित्सा के बारे में रेडियो के लिए मुझको थोड़ा बोलना पड़ा। इसके बाद हम लोग चले। अशोक होटल के पास डिप्लोमेटिक इन्क्लेव मे कामरेड पी. सी. जोशी के निवासस्थान पर हमें ठहराया गया। ठहरने की यह जगह सुन्दर है। अब पंडितजी कुछ दिनों तक यहीं आराम करेंगे।"

## अंतिम दिल्ली-निवास

**गुरुवार, 14 मार्च :** "आज सूखी हवा चलती रही। हवा के कारण गरमी का उतना पता नहीं चला। किंतु पंडितजी परेशान दिखाई दे रहे हैं। रोना बराबर जारी रहा। 'दो बच्चों' के बारे में ही पूछते रहे। दूर से किसी बच्चे के रोने की आवाज आ रही थी। उनको लगा कि उन्हीं के बच्चे रो रहे हैं। बोले–'देखो तो, दो बच्चे रो रहे हैं।' अपने बच्चों के प्रति यह मोह भी उनको जीवित रखे हुए है। वे अपने घर जाने के लिए याने बच्चों से मिलने के लिए छटपटा रहे हैं। लेकिन अभी तो तुरन्त ले जाने में भी खतरा है। कैसे ले जायें, बड़ी विपत्ति होगी। कार्डियामिन इंजेक्शन दे दिया, इन्सुलिन का भी लगा दिया। खाना भी पूरा समय पर दे रहे हैं। सोना अब नार्मल है, दिन में नहीं सोये।

"पंडितजी के घुमक्कड़ शिष्य शिवशर्माजी के आने से मुझको बड़ी मदद मिल रही है। वह पंडितजी का ध्यान रखते हैं। शाम को सच्चिदाजी, मुंशीजी आये। श्री भुपेश गुप्तजी भी पंडितजी को देखने आये। मुझसे बातचीत की। पंडितजी की अवस्था तथा मास्को की चिकित्सा के बारे में पूछा।

"आज पंडितजी की तबीयत सुस्त रही है।"

**शुक्रवार, 15 मार्च :** "दिन में गरमी पड़ती है, पर सुबह-शाम का मौसम अच्छा रहता है।

"पडितजी आज कुछ घबराये हुए-से रहे। नाड़ी की गति भी तेज रही। सबेरे कमरे से बाहर कुछ देर टहलाया। पाखाना भी बाथरूम मे किया। हाथ-पाँवों की मालिश कर दी, कसरत थोडी करवा दी। उनकी दाँयीं बाँह में दर्द बना हुआ है। बिस्तर पर उनको कुछ देर बिठाया भी, खाना ठीक से ही खाया। शाम को तबीयत कुछ बेचैन रही, पर रात को वे सो गये।

"आज सबेरे श्री हिमाशु जोशी इनको देखने आये थे। शाम को सच्चिदाजी आये। हमारे बच्चो के बारे मे उन्होने बतलाया। राहुलजी से भी उन्होने बाते की, पर वे ज्यादा बोल नही सके।"

**शनिवार, 16 मार्च :** "राहुलजी कल की अपेक्षा आज कुछ अच्छे रहे। सबेरे श्रीमती शरद माचवे अपनी बेटी के साथ आईं। वे लोला और इगोर के बारे मे बहुत पूछ रही थी, उन्हीं मे ज्यादा दिलचस्पी ले रही थीं। हमारे जया-जेता कैसे रहे, कहाँ रहे, इसके बारे मे कुछ भी नही पूछा। खैर।

"राहुलजी दिल्ली आ गये हैं, यह सूचना अखबारो मे छपी है। इसलिए आज सुबह से ही उनको देखने के लिए लोग आने लगे। सबेरे श्री पुरुषोत्तमजी (जो चीन मे मिले थे), ओमप्रकाश पालीवाल, नरेन्द्र शर्मा, भूपेश गुप्त तथा सच्चिदाजी सपरिवार आये। श्री डागे, श्री घाटे भी आये। सभी मित्र राहुलजी के वर्तमान स्वास्थ्य के बारे मे पूछते रहे। सब लोगो को यही आशा थी कि राहुलजी मास्को मे चिकित्सा करवाने के बाद अब ठीक हो गये होगे, उनकी स्मरण-शक्ति भी लौट आई होगी। पर वैसा कुछ हुआ न देखकर सब चिन्ता कर रहे थे। शाम के समय इसकस (Indo Soviet Cultural Society) के श्री आनन्द गुप्ता भी मिलने आये। आज दिन-भर लोगो का मेला-सा लगा रहा। कामरेड पी सी जोशीजी तो थे ही, कुछ साथियो ने मिलकर भोजन तैयार किया और रात का भोजन सभी ने यही किया। पडितजी उन मित्रो की बाते सुन रहे थे, स्वय बोल नहीं पाते थे। चुपचाप आँखे मूँदकर लेटे रहे, सोते और रोते रहे। कभी ऐसा भी दिन था जबकि वे मित्रो के बीच रहना पसन्द करते थे, बाते करते थे पर आज उनकी हालत कैसी हो गयी है। रोग ने उनको अशक्त बना दिया है।

"पार्टी के साथी लोग कह रहे थे—राहुलजी बुध से पहले दिल्ली से नही जा सकते। अच्छा ही है, क्योकि वे अभी लम्बी हवाई यात्रा करने लायक नही हैं। यहाँ फिर उनकी तबीयत गडबडा रही है।"

**रविवार 17 मार्च :** "आज धूप तेज रही।

"पडितजी आज खूब शात रहे। सबेरे का नाश्ता तथा दिन का भोजन उन्होने ठीक से किया। कुछ देर के लिए उनको धूप मे बिठा दिया, कुर्सी पर बैठकर किताबे देखते रहे। 12 बजे दिन मे उनको भोजन कराकर मैं और शिवशर्माजी उनके पास बैठे। कुछ देर बाद श्रीमती माचवे आयी और मुझे अपने घर ले गयी। खान मार्केट के पास रवीन्द्रनगर मे उनका घर था। श्रीमती माचवे आज भी लोला और इगोर के बारे मे ही पूछती रही। क्या उन दो व्यक्तियो के अलावा राहुलजी का और कोई नही था ?

"मैं तीन बजे लौट आई। पडितजी शात रहे। आज उनके चेहरे पर भी उजाला रहा। मिलनेवाले कम आये। हिमाशु जोशी आये थे। सच्चिदाजी ने फोन पर बतलाया कि हम लोगो का यहाँ से जाना बुध से पहले नहीं हो सकेगा।"

**सोमवार, 18 मार्च :** "मौसम अच्छा है। आज कही जाना नही हुआ। सबेरे श्रीमती माचवे आई थी। कुछ देर तक इधर-उधर की बाते होती रही। नागार्जुन का कोई और लेख 'सरिता' मे छपा था, इसके बारे मे उन्होने बतलाया। मैंने कहा—'इस समय मेरा मन बहुत दुःखी है, इतने महीनो से हम अपने बच्चो से दूर हैं, राहुलजी की ऐसी अवस्था है, हमने क्या-क्या तकलीफे झेली हैं, अपना दुःख अपने ही साथ है, मुझे और फालतू बातें सुनने की इच्छा नही है।'

"दिन के समय और कोई नही आया। शाम को मुशीजी का परिवार तथा दो पजाबी लडकियाँ आईं राहुलजी को देखने। मुशीजी के बच्चे जया-जेता के बारे मे खूब बता रहे थे। पडितजी भी सुन रहे थे।

"पडितजी आज दिन भर ही शात रहे। प्राय सोते रहे। रोये भी कम। बच्चो के बारे मे भी कम ही पूछा। शाम को कुछ अशात रहे, लेकिन रोशनी बुझा देने पर सो गये। रात उनको कई बार पेशाब लगी, वह

रोक नहीं पाते थे। इंजेक्शन देना पड़ा।

"हमारे जाने के लिए अभी तक बुकिंग नहीं हुई है। अब राहुलजी को बच्चों के पास पहुँचा देने में देर नहीं करनी चाहिए, कुछ अनिष्ट होने की आंशका रहती है। बच्चों को न देख पाने के कारण वे बेचैन रहते हैं।"

**मंगलवार, 19 मार्च :** "गरमी दिन पर दिन बढ़ती जा रही है। पंडितजी पेशाब बहुत अधिक कर रहे थे। सफाई करके कपड़े पहनाकर उनको नाश्ता खिला दिया। दोपहर को सच्चिदा के साथ कनाट प्लेस जाकर बच्चों के लिए थोड़े सामान खरीद लायी। पी. पी. एच. गये और कुछ रूसी पुस्तकें भी ले लीं। लिंक हाउस जाकर श्रीमती अरुणा आसफअली, श्री ओमप्रकाश संगल, ओमप्रकाशजी (राजकमलवाले) से भेंट की। चार बजे डेरे पर लौटी।

"पंडितजी वैसे तो शांत हैं, पर आँखें चढ़ी हुई हैं। भय लगता है, फिर कहीं पागलपन का दौरा न पड़ जायं। रात को सोये भी नहीं।

"शाम को पंडितजी नर्मदेश्वर चतुर्वेदी (प्रयाग) आये राहुलजी को देखने। सच्चिदाजी ने पैसे के हिसाब में कुछ गड़बड़ी की। खैर, उनके उपकार भी बहुत हैं।

**बुधवार, 20 मार्च :** "आज गरमी ज्यादा रही। शिवशर्माजी आज कलकत्ता रवाना हो रहे हैं, पार्टी के लोग उनको वहाँ भेज रहे हैं। वह कलकत्ता में हम से मिलेंगे, उनको दार्जिलिंग भी जाना है। शिवजी के चले जाने से मैं अकेले ही पंडितजी को सँभालती रही। उन्होंने रात को बिस्तर ही गन्दा कर दिया था। दिन-भर उनकी आँखें चढ़ी हुई थीं। 11 बजे श्री विष्णु प्रभाकर, यशपाल जैन तथा एक अन्य सज्जन आये। उसी समय पंडितजी को दस्त लग गया, बाथरूम ले जाते-जाते ही रास्ते में हो गया। यहाँ के भोजन से उनका पेट खराब हो गया धोन-पोंछना भी भारी मुश्किल, उनके नाराज होने, गुर्राने का डर। और फिर उनकी आँखों की दृष्टि स्वाभाविक नहीं है। पता नहीं फिर उनको क्या-क्या तकलीफें बढ़ती जा रही हैं। मैं किस तरह उनको दार्जिलिंग पहुँचाऊँ, यह सोचने की बात है। उधर बच्चे भी पापा की प्रतीक्षा कर रहे हैं, रुपया-पैसा भी उन लोगो के पास है या नहीं।"

**बृहस्पतिवार, 21 मार्च :** "गरमी बढ़ती जा रही है। आज कुछ हवा चलने से मौसम शीतल रहा। पंडितजी आज अन्य दिनों की अपेक्षा शांत रहे। आधे दिन तक तो सोये ही रहे। बाद में जब लोग मिलने आये तो उनसे बातें करते रहे, पर वही उखड़ी-उखड़ी बातें। मास्को अस्पताल में उनके लिए जिस प्रकार के पथ्य का प्रबन्ध था, वह तो इस परदेश में नहीं हो सकता। कल के भोजन में हरे साग की मात्रा ज्यादा होने के कारण उनका पेट खराब हो गया था। पाखाना रोक नहीं पा रहे थे। रात को कुछ अकबक भी बोलते रहे। लेकिन अँधेरा कर देने पर चुपचाप सो गये।

"आज के मिलनेवालों में जैनेन्द्रजी के पुत्र, हिमांशु जोशी, ओमप्रकाश पाण्डे, उनके जीजा और सच्चिदा जी रहे। कल यहाँ से जाना है।"

## दिल्ली से विदाई : कलकत्ता के लिए प्रस्थान

**शुक्रवार, 22 मार्च :** "दिल्ली में आज बहुत ज्यादा गरमी लगी, विशेषकर राहुलजी को। वे बहुत परेशान रहे, रात को कम सोये, बिस्तर गीला नहीं किया। सबेरे कम्युनिस्ट पार्टी की ओर से डॉक्टर के. पी. जैन उनको देखने आये। बताया—पंडितजी का रक्तचाप अधिक है। कुछ दवाइयाँ लिख दीं। 'डेकासरपिन' से उन्हें कुछ आराम रहा। पंडितजी से मिलनेवाले आज भी बहुत लोग आये। उनमें से थे—श्री रमेश सिन्हा तथा उनके बहनोई, श्री नरोत्तम नागरजी, मुंशीजी, सच्चिदाजी, श्री नरेन्द्र शर्मा तथा कुछ अन्य लोग। पंडितजी यों भी आज सुस्त थे, गरमी से और परेशान हो गये और हम पर गुर्राने लगे। फिर पागलपन उन पर सवार हो गया, उनको शांत करना मुश्किल हो गया।

"शाम को छः बजे हम लोग श्री पी. सी. जोशी के डेरे से निकलकर पालम एयरपोर्ट पर आये। साथियों

ने हमारे जाने का अच्छा प्रबन्ध कर रक्खा था। पंडितजी को मोटर से ही एयरफील्ड तक पहुँचाया गया। सब कुछ व्यवस्थित रहा। विमान में पैसेन्जर पूरे थे। विमान पालम से 7 बजे शाम को उड़ा। आसमान से नीचे रात का दृश्य बहुत सुन्दर दिखाई दे रहा था। पंडितजी शात रहे, कुछ बातें करते रहे, क्या-क्या पूछते रहे। एक बार पेशाब की और दूसरी बार पाखाना। उनको उठाकर विमान के बाथरूम तक ले जाना भी कठिन हो गया। इसलिए बाथरूम पहुँचने तक वे नियंत्रण न कर सके। कपड़े खराब हो गये। साफ करने में बड़ी दिक्कत हुई। आज उन्होंने खाने में लालच नहीं दिखाया, खाना बढ़िया दिया गया था, तब भी। विमान ठीक 2 घंटे 50 मिनट तक उड़ा और 9.40 (रात) को वह दमदम (कलकत्ता) विमान स्थल पर उतरा। विमान स्थल पर एम्बुलेन्स गाड़ी के साथ डॉ. महादेव साहा तथा शिवशर्माजी प्रतीक्षा करते हुए मिले।

"ठहरने की जगह दमदम से दूर अलीपुर में थी। कलकत्ता हाईकोर्ट के बैरिस्टर तथा पुराने मैमनसिंह स्टेट के महाराजकुमार श्री स्नेहांशुकांत आचार्य के घर पर राहुलजी को ठहराने का प्रबन्ध किया गया था। आचार्यजी राहुलजी के पुराने परिचित, प्रशंसक रहे थे, बड़े भले सज्जन। उन्होंने तथा उनकी पत्नी ने हम लोगों का बहुत ध्यान रखा। आचार्यजी हिन्दी बहुत अच्छी बोलते हैं। उनकी पत्नी भी भद्र बंगाली महिला हैं।"

**शनिबार, 23 मार्च (कलकत्ता में) :** "यहाँ दिल्ली से कहीं अधिक गरमी है। पंडितजी को सबेरे ही नहला-धुला दिया। साहाजी सुबह ही आ गये। शिवशर्माजी तो यहीं हैं। डॉ. अमिय बोस राहुलजी को देखने आये। वे पी. जी. हास्पिटल के डॉक्टर जे. सी. गुप्त के सीनियर रहे हैं। महापंडितजी को भी वे पहले से ही जानते थे। उन्होंने पंडितजी के रक्तचाप की जाँच की, जो उस समय नार्मल निकला। कुछ दवाएँ उन्होंने लिख दीं। साहाजी को राहुलजी के पास रखकर शिवशर्माजी के साथ दवाइयाँ लेने चौरंगी तक गई। तेज धूप के मारे परेशान हो गयी। यहाँ पंडितजी की आवाज को रिकार्ड करवाने की इच्छा थी, टेपरिकार्डर की खोज की, पर नहीं मिली। चार बजे डेरे पर लौट आये। दार्जिलिंग में बच्चों को ट्रंककाल कर दिया, टेलीग्राम भी दे दिया कि हम लोग कल की फ्लाइट से घर आ रहे हैं।

"शाम को श्री गोपाल हालदार, श्री चड्ढाजी तथा कुछ अन्य लोग पडितजी से मिलने आये। पंडितजी रात को कम सोये। यहाँ की गरमी का पूरा असर उनके दिमाग पर पड़ रहा था। गुस्से से भरे बैठे रहे, आँखें चढ़ी हुई थी, पर खाना ठीक से खाया। श्री आचार्यजी कई बार कमरे मे आकर पडितजी की खबर लेते रहे। बहुत ही सज्जन व्यक्ति हैं। पंडितजी को कोई कष्ट न हो, इसका उन्होंने पूरा-पूरा ध्यान रखा।

"कल दिन मे 11 बजे की फ्लाइट से राहुलजी अपने घर जा रहे हैं। शिवशर्माजी को दार्जिलिंग मेल से दार्जिलिग के लिए रवाना कर दिया।"

## कलकत्ता से दार्जिलिंग

**रबिवार, 24 मार्च :** "सुबह ही उठकर पडितजी को पेशाब-पाखाना करा दिया। साहाजी आ गये। श्री आचार्यजी ने हम लोगों के दार्जिलिंग जाने का प्रबन्ध अपनी ओर से कर दिया। 9 बजे पूर्वाह्न में एम्बुलेन्स आया। सामान आदि लदवाकर पंडिजी को लेकर हम चल पड़े। साढे 10 बजे दमदम विमान स्थल पर पहुँचे। खूब धूप और गरमी थी। सामान वगैरह को तौला गया। एक्सेस लगेज के लिए 23 रुपये लगे। विमान के द्वार तक पंडितजी को एम्बुलेन्स गाड़ी में ले गये। विमान के भीतर उनको ठीक से चढ़ा दिया गया। इंडियन एयरलाइन्स के इस हवाईजहाज में पैसेन्जर बहुत कम थे। 12 बजे मध्याह्न में विमान उड़ा और सवा घंटे में वह बागडोगरा पहुँच गया। विमान के भीतर पंडितजी बहुत शांत रहे, लेकिन बागडोगरा में उतरने के बाद वे बहुत हल्ला करने लगे। गरमी और धूप से परेशान हो गये। 5-6 आदमियो ने उनको विमान से उतारा और Invalid Chair पर बिठाकर उनको बाहर ले आये। दार्जिलिंग के सदर अस्पताल से एम्बुलेन्स गाड़ी बागडोगरा भेजने के लिए खबर दे दी थी, पर अभी वह बागडोगरा नहीं पहुँची थी। पंडितजी छटपटा रहे थे। गरमी और धूप के कारण वे परेशान हो रहे थे। आधे घंटे तक एम्बुलेन्स की प्रतीक्षा में बैठे रहे। मेरे एक सम्बन्धी दार्जिलिंग अस्पताल के तीन-चार व्यक्तियों और एम्बुलेन्स सहित जब पहुँच गये तब हमारी जान में जान आई।

"पंडितजी को स्ट्रेचर पर लिटाकर एम्बुलेन्स के भीतर रखा गया। 9 किलोमीटर दूर सिलीगुड़ी पहुँचकर हमने चाय पी। एम्बुलेन्स गाड़ी बड़ी धीमी गति से चलने लगी, क्योंकि पंडितजी को धक्के से बचाना था। घर पहुँचते-पहुँचते रात हो गई। अँधेरे में ही पंडितजी को अपने घर 'ग्रीन रीजेस' पहुँचाया गया। पता चला दोनों बच्चे जया और जेता 'पापा-अम्मा' के आने की 3 बजे से ही प्रतीक्षा कर रहे हैं। दरवाजे पर उन्होंनें WELCOME HOME का बोर्ड लगा रखा था। 9 महीने के दीर्घ बिछोह के पश्चात् अपने पापा-अम्मा को देखकर दोनों ही प्रसन्न हुएं। पंडितजी को जब बतलाया कि हम अपने घर आ गये, तब वे बोले–'आ गये ? घर आ गये ? दो बच्चे कहाँ हैं, दो बच्चों को बुलाओ।' बच्चों को देखकर वे बहुत खुश हुए। दोनों के सिर पर हाथ फेरा, मुस्कुराये। दोनों बच्चों को अपने पास बिठाया। महीनों से वे बच्चों को देखने के लिए तड़पते रहे। आज वे ही 'दो बच्चे' उनके पास थे, अतः उनको खुशी हुई। बच्चे दुबले और लम्बे हो गये हैं। पंडितजी रात को अच्छी तरह से सोये। लम्बी यात्रा से वे थक गये थे।

"इतने महीनों से बीमार राहुलजी जिस घर में जाने के लिए व्याकुल रहे, जिन दो बच्चों को देखने के लिए छटपटाते रहे थे, अब वे उसी घर में उन्हीं दो बच्चों के पास आ गये। हम लोग यही आशा करते थे कि अब पंडितजी कुछ दिनों तक बच्चों के साथ प्रसन्न रहेंगे, परन्तु उनको तो ऐसा रोग लग गया था जो उनके प्राणों को लेकर ही जानेवाला था। इसमें मनुष्य का, दवाइयों का, डॉक्टरों का क्या वश चलता। जब पंछी ही उड़ चलने के लिए तत्पर है तो वह क्या किसी के रोकने से रुक जाता।"

## दार्जिलिंग में अंतिम निवास

**सोमवार, 25 मार्च :** "घर में नौकर नहीं था। सारा काम मेरी मँझली बहन करती थीं, इन्हीं के साथ हम जया-जेता को छोड़कर गये थे। आज मैंने घर को ठीक-ठाक किया। पंडितजी बच्चों को अपने निकट देखकर प्रसन्न रहे। बच्चे सुबह स्कूल चले गये। तब पंडितजी आधे दिन तक सोते रहे। 12 बजे दिन मे शिवशर्माजी भी यहाँ पहुँच गये। पडितजी की सेवा के लिए इनको दिल्ली से पार्टी की ओर से भेजा गया था। इनके आ जाने से हमको बहुत सहायता मिली है।

"बच्चे बहुत कमजोर हो गये हैं, खासकर जेता भैया। उसका रंग भी काला पड़ गया है। उसकी दाई बाँह कमजोर हो गई है, बहुत चिन्ता होती है। जया हर बात पर रो पड़ती है। बेचारे बच्चे, इतने दिनों से इन दोनों को बहुत कष्ट उठाना पड़ा। हमारे यहाँ पहुँचने से पहले ही उन लोगों के स्कूल खुल गये थे ! अतः उन लोगों के लिए कापियाँ-किताबें आदि मेरे भाई और बहन ने खरीद दिये थे।

"आज इगोर को लेनिनग्राद पत्र भेज दिया। पंडितजी के स्वास्थ्य तथा मास्को से दार्जिलिंग तक की यात्रा का विवरण लिख दिया है।"

**मंगलवार, 26 मार्च :** "हमारी अनुपस्थिति में घर में बहुत सारे पत्र आये हुए थे। आज सबका उत्तर लिखकर भेज दिया। महांपडितजी अब कुछ शांत हो गये हैं। बच्चे सुबह स्कूल चले जाते हैं, तब पिता उनके आने की प्रतीक्षा करते रहते हैं। शाम को जब वे दोनों घर आ जाते हैं तो उनको बड़ी खुशी होती है। उनको खाना खिला देने को कहते हैं, फिर दोनों को अपने पास बिठा लेते हैं, उनसे पढ़कर सुनाने को कहते हैं। पंडितजी बच्चों के लिए महीनों से रोते रहे थे, आज उनके चेहरे पर मुस्कुरहाट और खुशी झलक रही है। आज उन्होंने खाना भी ठीक से खाया। दिल्ली से ही उनको पेट की गड़बड़ी की शिकायत हो गयी थी। यहाँ भी अभी ठीक नहीं हुआ है। बार-बार उन्हें बायरूम ले जाना पड़ रहा है। मास्को अस्पताल में उनको जैसा पथ्य दिया जाता था, वैसा ही देने का हम प्रबन्ध कर रहे हैं। मांस-मछली का भी प्रबन्ध कर रहे हैं।

"जया-जेता अपने 'पापा' के साथ बहुत प्रसन्न हैं। दोनों पापा को खुश रखने का प्रयत्न करते हैं।"

**बुधवार, 27 मार्च :** "आज दिन खूब अच्छा रहा। धूप निकल आई। महापंडितजी रात को आराम से सोये। दिन के समय भी वे बहुत शांत रहे। यहाँ आकर उनका वह अस्वाभाविक रोना कम हुआ है। बस, शाम के समय उन्हें पागलपन का दौरा पड़ता है। बच्चों को देखकर आज वे बड़े प्रसन्न हैं। उनके चेहरे पर भी बहुत

उजाला दिखाई दे रहा है। ज्यादा बोलते नहीं। हाँ, समय-समय पर एबनार्मलिटी भी दिखाने लगते हैं।

"आज हमारे पड़ोसी कप्तान लाल अपने पुत्र सहित आये। राहुलजी को देखा और उनसे कुछ बातें कीं। पता चला कि चीनी आक्रमण के कारण कई एक्स-सर्विस मैन फिर से आर्मी में पहुँच गये हैं। लाल साहेब होमगार्ड में हैं। मित्रों से मिलकर पंडितजी को बड़ी खुशी हुई।"

**गुरुवार, 28 मार्च :** "दिन अच्छा रहा। पंडितजी रात को शांति से सोये। बिस्तर नहीं भिगोया, पेट भी साफ हो गया। नाश्ता-चाय आदि के बाद उनको गरम कपड़े और ड्रेसिंग गाउन पहनाकर कुछ देर तक घर के बाहर लॉन में बिठा दिया। कलकत्ता से मैं 'गार्डन अम्ब्रेला' ले आई थी, उसे भी लॉन में लगा दिया। पंडितजी को अच्छा लग रहा था। बच्चे सबेरे ही उनसे मिलकर पढ़ने चले गये। दोपहर का भोजन उन्होंने ठीक से किया।

"कम्युनिस्ट पार्टी के पुराने साथी श्री लालसिंह सुन्दास पंडितजी से मिलने आये। साढ़े चार महीने के बाद वह कल ही दार्जिलिंग डिस्ट्रिक्ट जेल से छूटे थे। पंडितजी उनकी बातें सुन रहे थे, पता नहीं कितनी उनकी समझ में आई होंगी। अभी के माहौल में यहाँ जरा भी सरकार-विरोधी बात नहीं कर सकते। C. I. D. के लोग पीछे लगे रहते हैं। राहुलजी के पीछे तो भारत स्वाधीन होने के पहले से ही खुफिया पुलिस का पहरा रहता रहा। अब भी सरकार को उनसे डर लगता होगा, किंतु राहुलजी अब जीवन की संध्या में पहुँच चुके हैं, उनसे अब सरकार को क्या खतरा है ?

"मिस्टर लाल सबेरे ही पंडितजी से मिलने आये। गवर्नमेंट कॉलेज के हिन्दी के प्रोफेसर भी उनसे मिलने आये। अब पंडितजी के रूस से लौट आने का लोगों को पता चल गया है। दिन-भर पंडितजी जया-जेता के स्कूल से आने का रास्ता देखते रहते हैं। बच्चों के आ जाने पर उनको सतोष होता है। अब कम ही रोते हैं वे।"

**शुक्रवार, 29 मार्च :** "आज दिन अच्छा रहा। पंडितजी को ड्रेसिंग गाउन पहनाकर सबेरे कुछ देर तक धूप में बिठाया। वे चुपचाप बैठे रहे। दिल्ली से अभी तक उनकी डॉक्टरी रिपोर्ट नहीं भेजी है। यहाँ के डॉक्टरों को दिखाने के लिए रिपोर्ट की जरूरत है। आज वे दिन-भर शांत रहे, पर बीच-बीच में रोये भी। कोई भी व्यक्ति उनसे मिलने आये, वे रोने लग जाते हैं, शायद अपनी असमर्थता पर रोते होंगे।

"स्थानीय नेपाली साहित्यकार तथा दूसरे लोग भी पंडितजी को देखने के लिए आते रहे। शाम को मिसेज लाल भी आईं। आज का दिन शांति के साथ बीता।"

**शनिवार, 30 मार्च :** "मौसम अच्छा रहा। महापंडितजी को धूप में बिठाया, पर उनका पारा गरम हो गया। वे हम लोगों पर गुर्राने लगे। जैसे फिर पागलपन का दौरा पड़ गया हो। खाना खाने से भी इन्कार कर दिया। दवाइयाँ दे दीं। डॉक्टर भी आकर उनको देख गये। आज मिलनेवालों की भीड़ रही, इससे उन्हें काफी डिस्टर्ब हो गया। शांत नहीं रह पाये। उन पर पागलपन सवार होने का डर बराबर रहता है।

"कलिम्पोंग से वकील साहब (राधामोहन बाबू) अपनी पत्नी और बच्चों के साथ आये। इनके अतिरिक्त कुछ स्थानीय लोग भी पडितजी को देखने आये। वे चुपचाप पड़े रहे, बीच-बीच में 'हाँ-हुँ' कर देते थे। ज्यादा बोल नहीं सकते थे। आनेवाले सबको चाय पिलाने को हमसे कह रहे थे। लोगों का आना उनको अच्छा ही लगता है। पर उनको इस तरह सुस्त, उदास और चुप देखकर सोचती हूँ, वे यहाँ भी खुश क्यों नहीं हैं ? फिर उनके लिए चिन्ता होने लगती है। आज बच्चों की छुट्टी थी, इसलिए दोनों अपने पापा के पास ही बने रहे।"

**रविवार, 31 मार्च :** "मौसम अच्छा रहा। राहुलजी रात को देर तक जगे रहे, पर सबेरे के समय गहरी नींद में सोते रहे। बातचीत करते नहीं, चुपचाप पड़े हुए रोते रहते हैं। सिर्फ जया-जेता के साथ ही थोड़ा-थोड़ा बोलते हैं। आज उनको बाहर धूप में नहीं रखा, बस अपने कमरे में ही लेटे रहे। पेशाब सामान्य है, पर पेट साफ नहीं हुआ। उनको प्रसन्न रखने के लिए मैंने उनके पसन्द के लोकगीत के रेकार्ड बजाकर सुना दिये। वे चुपचाप गीत सुनते रहे। आज मिलनेवाले कम ही आये, अच्छा ही हुआ। कम से कम महापंडितजी को

आराम तो मिला। शिवशर्माजी भी उनकी खूब सेवा कर रहे हैं। बच्चे भी 'पापा' को खुश रखने के लिए अपनी ओर से प्रयत्न कर रहे हैं।

"अपने घर मे आकर भी पडितजी बेचैन-से रहते हैं। शरीर उनका बाहर से स्वस्थ दिखाई देता है, पर भीतर से जर्जर हो चुका है। उनके हृदय की स्थिति भी ठीक नहीं है। डॉक्टर से बराबर सम्पर्क बनाये रखा है, पर मास्को का जैसा इलाज तो अब कहाँ मिलेगा। यहाँ भी पडितजी को हर सम्भव सुविधा देने का प्रयत्न किया जा रहा है, पर उनको उदास देखकर अपना मन भी दुःखी हो जाता है। अब हम उनको और कहाँ ले जाये ? बडी चिन्ताजनक समस्या खड़ी हो गई है, इसे कैसे सुलझायें ?"

**सोमवार, 1 अप्रैल :** "आज हवा चलने के कारण ठंड कुछ बढ़ गई है। राहुलजी आज बहुत खामोश रहे, अधिकतर रोते ही रहे, सोये भी अधिक। कोई बात नहीं करते। तकलीफ है उनको, पर बता नहीं सकते। सोचा था बच्चों को देखकर प्रसन्न रहेंगे, पर बच्चों के साथ भी उतनी बातें नहीं करते। हरदम उदास और खीझे हुए रहते हैं।

"आज मिलनेवाले कोई नहीं आये। डॉक्टर भी अब पता नहीं किसको बुलायें। मास्को के बड़े से बड़े डॉक्टर भी उनकी बीमारी को ठीक नहीं कर सके तो यहाँ के डॉक्टरों से क्या आशा हो सकती है ? हमारी चिन्ताओं का अन्त नहीं। यह स्थान भी सब तरह से कटा हुआ है, समय पर सहायता भी नहीं मिलती। बस, संतोष इसी बात का है कि राहुलजी अब अपने देश में, अपने घर में आ गये हैं।

"आज मुझे जया बेटी के साथ बड़े पोस्ट आफिस जाना पडा। बाजार में बहुत-से लोग राहुलजी के स्वास्थ्य के बारे में पूछ रहे थे।"

**मंगलवार, 2 अप्रैल :** "आज ठंड कुछ अधिक लग रही थी, इसलिए सभी लोग कमरे के अन्दर ही रहे। रात को पंडितजी ठीक से नहीं सोये, बराबर हल्ला करते रहे। उनको शात रखने की हम सब ने बहुत कोशिश की। सबेरे कुछ देर तक उनको गहरी नींद आ गई। आज दिन-भर वे शांत रहे। शाम को बैठकर जया-जेता और मेरे साथ कुछ बातें करते रहे। दिन के समय वे सो नहीं पाये, क्योकि मिलनेवाले बराबर आते रहे। वे लोग जब मरीज के सामने ही बैठकर बातें करते हैं तो मरीज कैसे सो पाते। रोज शाम के समय पंडितजी अशांत हो जाते हैं। पता नहीं फिर क्या हो गया है उनको ? आज लाल साहेब को डॉक्टर को बुलाने भेजा है। पता नहीं किसको ले आयेंगे। पुराने डॉक्टर भौमिक अब यहाँ नहीं हैं, बदली होकर वह अन्यत्र चले गये हैं।"

**बुधवार, 3 अप्रैल :** "आज महापंडितजी कुछ अधिक ही सुस्त रहे। उनका टहलना-चलना-फिरना सब बन्द है, वे खड़े ही नहीं होते। अब थोड़ी-थोड़ी बातचीत करने लगे हैं।

"कल लाल साहेब से कहा था, इसलिए आज सबेरे डॉक्टर चक्रवर्ती आये और पंडितजी का चेकअप किया। उनका रक्तचाप 180/100 है, जो नार्मल से कुछ ज्यादा है। इसीलिए वे इतने गुस्से में रहते हैं। पेशाब और खून की भी जाँच करवानी है। उनमें चिड़चिड़ापन बहुत अधिक है, फिर भी यहाँ आने के बाद से उनकी मानसिक अवस्था में बहुत अन्तर आया है। देखें, अपना भाग्य तो खोटा ही मालूम होता है। उनको स्वस्थ बनाने के लिए हर तरह से कोशिश की जा रही है।

राहुलजी स्वदेश आ गये हैं, यह लोगों को मालूम हो गया है, इसलिए चिट्ठियाँ बहुत आ रही हैं। साथ ही उनको देखने के लिए लोग भी बड़ी संख्या में आने लगे हैं।"

**बृहस्पतिबार, 4 अप्रैल :** "हमारे पड़ोस के घर में एक शादी है। दिन-भर बाजा बजता रहा, लेकिन बहुत जोर से नहीं। संगीत तो पंडितजी को अच्छा लगता है।

"वे रात को कम सोये थे, इसलिए सबेरे उनको गहरी नींद आ गई। सदर अस्पताल के डॉक्टर भट्टाचार्य उनके रक्त को परीक्षण के लिए ले गये है। देखें, क्या नतीजा निकलता है। लगता है, कुछ न कुछ गड़बड़ी तो हो ही गई है, तभी तो वे अधिक सोते रहते हैं। बच्चों के संग हँसते-मुस्कुराते भी नहीं। जया-जेता भी पिता को प्रसन्न रखने के लिए हर तरह से कोशिश कर रहे हैं। देखें, पिता का साथ उनको अब कितने समय तक मिलेगा ? यह सोचकर ही बहुत दुःख होता है।"

**शुक्रवार, 5 अप्रैल :** "महापंडितजी आज शांत रहे। ज्यादातर सोते ही रहे। पेशाब-पाखाना अभी तो नार्मल है। खाना भी ठीक से खा रहे हैं। यहाँ आकर उनका पथ्य बिल्कुल बदल गया है, सादा और बिना नमक का खाना खाते हैं। बच्चों के संग बाते कर लेते हैं, और समय चुपचाप ही पड़े रहते हैं। शिवजी और मैं उनकी पुस्तक को बारी-बारी से पढ़कर सुना देते हैं। उनको बौद्ध दार्शनिक धर्मकीर्ति का श्लोक 'वेद प्रामाण्यं···' सारा याद है। हमारे शुरू कर देने पर वे पूरा श्लोक बोल देते हैं।

"पंडितजी के स्वास्थ्य की जिज्ञासा लेकर बहुत-से पत्र आ रहे हैं। आज मैंने उन सबके उत्तर लिख दिये। इलाहाबाद की डॉ. सत्या गुप्ता यहाँ आना चाहती हैं पंडितजी को देखने। डॉ. प्रभाकर माचवेजी का भी पत्र आया। कुछ मित्रगण महापंडितजी की आर्थिक सहायता भी करना चाहते हैं। प. नर्मदेश्वर चतुर्वेदी जी का इसी आशय का पत्र आया है। मैंने इस बारे में मना करके पत्र लिख दिया है।

"शाम को कप्तान लाल आये थे। पंडितजी को अपनी बातो से खूब हँसाकर चले गये।"

**शनिवार, 6 अप्रैल :** "राहुलजी के गुरुभाई भिक्षु महानामजी कलकत्ता से यहाँ पहुँच गये। वे पंडितजी को ही देखने के लिए विशेष तौर से यहाँ आये हैं। जया बेटी और शिवशर्माजी जाकर भिक्षुजी को मोटर स्टैण्ड से घर ले आये।

"पंडितजी को सबेरे डॉक्टर चक्रवर्ती देखने के लिए आये। बतलाया कि राहुलजी का रक्तचाप आज 190/100 है, ब्लड सुगर Per C. C. 250 M. G. है, जो बहुत अधिक है और खतरनाक भी। पिछली बार भी यही दोनों हाई ब्लड प्रेशर और ब्लड शुगर के कारण उनका मस्तिष्क खराब हो गया था। रक्त में चीनी की मात्रा अधिक होते ही पडितजी में उन्माद की मात्रा भी बढ जाती है। इतना परहेज करने के बावजूद भी शुगर की मात्रा कैसे बढ़ जाती है ? आश्चर्य होता है।

"जया-जेता अपने पापा के पास बैठे रहते हैं। इगोर को आज पत्र और कुछ फोटो भेज दिये। उनको पिता के साथ भारत आने की कितनी इच्छा रही, पर वहाँ की सरकार किसी को इतनी आसानी से कहीं जाने की अनुमति नहीं देती।"

**रविवार, 7 अप्रैल :** "महापडितजी आज शात रहे। वे चलना-फिरना थोडा भी नहीं चाहते। लगता है अब उनका शरीर जवाब देता जा रहा है। फिर उनके पाँव कमजोर पडते जा रहे हैं। परीक्षण करने के लिए आज उनके मूत्र का नमूना सदर अस्पताल पहुँचा दिया। सबेरे जेता भैया भिक्षु महानाभजी को बाजार घुमाने ले गया। अब दोनों ही बच्चे समझदार हो गये हैं। पर इनका भाग्य कैसा है ? पिता का साथ अब इन लोगों को ज्यादा न मिले शायद। पंडितजी के अच्छे होने की अब आशा नही है।"

**सोमवार, 8 अप्रैल :** "राहुलजी आज अन्य दिनों की अपेक्षा कुछ अच्छे रहे। दो-तीन बार उनको बाहरवाले बड़े कमरे (पुस्तकालय) में लाकर बिठा दिया। टेबल के पास कुर्सी पर दो घंटे बैठे रहे। किताबें देखते रहे, बाहर सड़क पर चलनेवालों को भी बुलाकर चाय पिलाने को कह रहे थे। बिल्कुल मसूरी का दृश्य मालूम हो रहा था। मैं उनके पास खड़ी थी, वे मेरे सिर पर हाथ फेरते रहे, हँसते भी रहे। आज उनके चेहरे पर उजाला रहा, बहुत ही हँसमुख और सुन्दर दिखाई दे रहे थे। शाम के समय हम उनको भीतर सोने के कमरे में ले गये। जया-जेता स्कूल से आकर उनके पास बैठ गये, उन्होंने बच्चों के साथ बातें कीं, पढ़ाई के बारे में भी कुछ पूछा। दिन का और रात का खाना उन्होंने ठीक तरह से खाया और चुप लेट गये। हम लोग उनके पास

बैठ गये। मुझसे उन्होंने देर तक बातें कीं। अधिकतर बच्चों के बारे में ही पूछते रहे। इस महारोग के शिकार होने से पहले जब वे श्रीलंका में थे, सिर्फ अपने बच्चों के भविष्य की ही चिन्ता किया करते थे। हमारी आर्थिक अवस्था सुदृढ़ हो जाय, तभी बच्चों को उच्चशिक्षा मिल सकेगी। यही सोचकर वे श्रीलंका गये थे, और हर महीने कुछ रुपये हमारे पास भिजवाने की उन्होंने व्यवस्था की थी। बच्चों की चिन्ता ही उनके मन में बस गई और इस अवस्था में भी वे बच्चों के लिए ही मानो सोचते रहते थे। इसीलिए आज वे मुझसे पूछ रहे थे–'तेरे पास पैसे हैं ? कितने पैसे हैं ? बच्चे क्या पढ़ते हैं ? कहाँ पढ़ते हैं ?' मैंने उत्तर दिया–'मेरे पास आपके दिये हुए बहुत पैसे हैं, बच्चे अच्छे स्कूल में पढ़ रहे हैं। पढ़ाई में दोनों तेज हैं।' वे भूल जाते और फिर वे ही प्रश्न दोहराने लगते। फिर कहा–'अब तू सो जा, मैं भी सोऊँगा।'

"रात को वे शांति से सोये। बीच-बीच में जगे भी। सबेरे के समय वे पेशाब पर नियंत्रण नहीं कर सके। बाकी सभी कुछ नार्मल रहा, बहुत ही अच्छी तरह से रहे। समय-समय पर वे मुस्कुरा भी रहे थे। हम सोच रहे थे, काश कि वे इसी तरह मुस्कुराते रहते।

"किन्तु यह एक भ्रम था। दीपक भी निर्वाण से पहले कुछ अधिक प्रकाश देता है। पंडितजी की यही स्थिति थी।

## अंतिम जन्मदिन-उत्सव

**मंगलवार, 9 अप्रैल :** "आज महापंडितजी की सत्तरवीं (70 वीं) वर्षगाँठ। उनकी तबीयत सबेरे से ही खराब हो गई। बहुत अधिक बोले जा रहे थे, चुप ही नहीं होते थे। मैंने उनका स्पंज किया तो गुस्सा होने लगे। बिजली के शेवर से हजामत बना देते समय भी वे नाराज हो गये। आज उनका चेहरा भी बहुत उतरा हुआ था। बच्चो से भी वे अधिक नहीं बोले। खाना खिलाते समय उनको बाहर के कमरे में धीरे-धीरे ले गये। वे खाना ही नही चाहते थे, पर बहुत जोर लगाने पर थोड़ा-सा खाया। आज वे किसी से भी बात नहीं कर रहे थे। अंदर कमरे में लाकर उनको बिस्तर पर लिटा दिया। कमरे में वे कुछ बेचैनी महसूस करने लगे तो फिर उनको बाहर के कमरे में लाकर वहाँ बिछे बिस्तर पर लिटा दिया। तब भी वे 'भैया, भैया' कहकर बोले ही जा रहे थे। मुझको अपनी नजर से क्षण-भर के लिए भी ओझल होने नहीं दे रहे थे। पेशाब की, पाखाना भी किया। सब कुछ नार्मल हो रहा था। 'हिन्दी टाइम्स' मे उनके बारे में लेख छपा था। इसे पढ़कर सुनाते समय भी उनका मन नहीं लगा। उनको बड़ी बेचैनी हो रही थी।

"शाम के समय स्थानीय बी. टी. कॉलेज के कुछ हिन्दीभाषी छात्र आये। पंडितजी को जन्मदिन के अवसर पर फूलों की माला पहनाई और दीर्घायु की शुभकामनाऐं दीं। सुनकर वे थोड़ा हँसे भी। फोटो भी लिये गये। उनके गुरुभाई भिक्षु महानाभजी उनके पास बैठे थे। बाद में उनको सोने के कमरे में ले आये। आज उनकी अवस्था को देखकर मुझे लगा कि वे अब अधिक समय के लिए नहीं हैं, दीपक का निर्वाण होने जा रहा है। इसलिए बाहर के फोटोग्राफर को बुलवाया। जेता उस दिन स्कूल में कोई कार्यक्रम होने के कारण 6 बजे शाम को पैदल ही आया था, इसलिए फोटोग्राफर को रोके रखा। उसने पंडितजी तथा बच्चों के साथ, उनके अकेले का तथा पूरे परिवार के साथ तीन पोज में फोटो लिये। पंडितजी बैठना नहीं चाहते थे, बड़ी मुश्किल से ये तीन फोटो जल्दी-जल्दी लिये गये।"

"रात को खा-पीकर पंडितजी ठीक से सो गये, किन्तु साढ़े 9 बजे के बाद उनकी अवस्था बिगड़ने लगी। उनको हृदय का जबर्दस्त दौरा पड़ गया। यह चौथा अटैक था। उनका शरीर अकड़ने लगा, हाथ-पाँव बुरी तरह से पटकने लगे, बहुत ही बेचैन थे। आँखें भी उलट गईं। आदमी भेजकर डॉक्टर चक्रवर्ती को बुलाया, उन्हें कार्डियामिन का इंजेक्शन दिया गया। कोई लाभ नहीं हुआ। 2 बजे रात को पंडितजी मूर्च्छित हो गये। उनकी नाड़ी डूबने लगी। डॉ. चक्रवर्ती, भिक्षुमहानाभ, मैं, शिवजी और मेरे एक रिश्तेदार रात-भर उनके पास बैठे रहे। सब लोगों ने रात आँखो मे काटी। जया-जेता भी बेचारे उदास होकर रात-भर जगे ही रहे।"

## इडेन अस्पताल में

**बुधवार, 10 अप्रैल :** "पंडितजी रात को ही मूर्च्छित हो गये तो वह मूर्च्छा अंत तक टूटी नहीं। उनकी आँखें खुली ही नहीं। उनका मुँह भी बायीं तरफ से कुछ टेढ़ा हो गया। सबेरे डॉक्टर चक्रवर्ती के साथ C. M. O. (चीफ मेडिकल आफिसर) राहुलजी को देखने आये। उस समय राज्यपाल कुमारी पद्मजा नायडू भी दार्जिलिंग में थीं। राज्यपाल, C. M. O. तथा डॉक्टर चक्रवर्ती ने आपस मे बात कर ली। पंडितजी को अस्पताल ले जाना तय हुआ। 10 बजे अस्पताल से एम्बुलेंस गाडी आई और मूर्च्छित अवस्था में पड़े पंडितजी को इडेन संनेटोरियम अस्पताल में ले जाया गया। स्ट्रेचर पर उनको लिटाते देखकर मैं बिलख उठी। ठंड थी। पंडितजी को बुखार भी था। उनको अस्पताल के 3 नम्बर के केबिन मे रखा गया। मूर्च्छा बिल्कुल ही नहीं टूटी। नाडी की गति 130 हो गई, एक बार तो नाड़ी डूबने लगी थी। उनकी अवस्था बड़ी चिन्ताजनक है। अस्पताल पहुँचाने के बाद भी उनकी स्थिति ज्यों की त्यो है। उनके रक्त-मूत्र की परीक्षा करने ले गये। रात को उनके पास शिवजी, मेरे रिश्ते के जीजा लमजेलजी और मैं रही। आज रात हमने जागकर ही बितायी। पडितजी को होश नहीं आया। नाड़ी की गति कम न हुई। बुखार भी नहीं उतरा। पेशाब तीन बार की 16 औंस के करीब।"

**बृहस्पतिवार, 11 अप्रैल :** "रात की तरह आज दिन-भर पडितजी की अवस्था अत्यत चिन्ताजनक रही। उनकी आँखें नही खुलीं। पानी भी उनके गले से नीचे नहीं उतरा, इसलिए Nassal Tube (नाक) के द्वारा उनको सूप और वार्ली का पानी पिलाया गया। पानी पीने के बाद ही उन्होंने पेशाब की। दिन मे तो कुछ आशा हो रही थी उनके जीने की, किन्तु रात को उनकी अवस्था और अधिक बिगडने लगी। आँखे तो उलटती गयी थी, अब बायाँ गाल भी फड़कने लगा। शरीर के बाएँ भाग मे लकवा मार गया। जल्दी-जल्दी दौरा पडने लगा। यह करुण दृश्य तो देखा ही नही जाता था, रात-भर उनकी यही हालत रही। हमारे तो हाथ पाँव ही ठंडे होने लगे।"

**शुक्रवार, 12 अप्रैल :** "आज दिन-भर भी पडितजी की स्थिति मे कोई अन्तर नहीं आया, उसी तरह संज्ञाहीन पड़े हुए हैं। आज सबेरे 5 औंस पेशाब के बाद फिर उनको पेशाब नहीं हुई। इंजेक्शन देने के बाद पेशाब हुई 8 औंस के करीब। उनका मुँह और गाल उसी तरह फड़कता रहा, बाईं आँख उलटी गिरती रही। हमसे यह करुणापूर्ण दृश्य नही देखा जाता, उनको बहुत ही कष्ट हो रहा है। हमे नर्सों ने बाहर बिठा दिया। बेचारे जया-जेता सुबह 5 बजे ही हस्पताल आ गये। भन्ते महानामजी ने आज कुछ नहीं खाया।

"सबेरे पश्चिम बगाल की राज्यपाल कुमारी पद्मजा नायडू अन्य आफिसरों के साथ इडेन अस्पताल पधारीं। राहुलजी की बीमारी के बारे में मुझसे पूछ रही थी, आर्थिक सहायता आदि के बारे में भी पूछा। मैंने लेनिनग्राद ट्रककाल से या टेलिग्राफिक खबर भेज देने के लिए अनुरोध किया। कनैला तथा सारनाथ मे उदयनारायण पाण्डे को भी वायरलेस मे खबर देने को कहा। गवर्नर महोदया ने डॉक्टर के जरिये कई बार पुछवाया कि मुझे आर्थिक चिन्ता हो तो मदद मिल जायेगी। पर मैंने इन्कार कर दिया।

"आज मुमूर्षु महापंडितजी के दर्शन के लिए मानो सारा दार्जिलिंग ही उमड आया। नेपाली, बिहारी, बंगाली, तिब्बती सभी तरह के स्त्री-पुरुष आये थे। कमरे मे एक-एक करके आते और पडितजी की तरफ प्रणाम करके चले जाते। कलिम्पोंग से हमारे सभी बुजुर्ग रिश्तेदार भी अस्पताल आ पहुँचे। कलिम्पोग से ही वकील साहब सपरिवार आ गये। जया-जेता आज उन्ही के साथ रहे। बी. टी. कॉलेज के प्रिंसिपल (जो राहुलजी से पहले मिलने आया करते थे) भी उनके अंतिम दर्शन करने आये। उदयनारायण पाण्डे शायद कल पहुँच जाएँ। महापंडितजी के सभी घनिष्ठ मित्रो को तार भेज दिया गया।"

**शनिवार, 13 अप्रैल :** "रात एक बजे के बाद पडितजी को दौरे पड़ने लगे, यद्यपि यह कुछ देर के अन्तराल के बाद हो रहा था तो भी कितनी ही बार पड़े। यह दौरा पड़ना जानलेवा है। उनके कष्ट को देखा नहीं जाता। वे अंतिम ऊर्ध्वश्वास ले रहे हैं। सुबह 6 बजे के बाद फिर दौरा नही पड़ा, बस एक बार हल्का-सा। डॉक्टर विशेषज्ञ बराबर आते रहे। अपनी ओर से वे लोग हर सम्भव प्रयत्न कर रहे हैं, किन्तु हमारा दुर्भाग्य, उनकी मूर्च्छा नहीं टूटी। सन्तरे का जूस, वार्ली का पानी तथा दूध ट्यूब के द्वारा दिया जा रहा है। अल्पक्षण के लिए

भी वे चैतन्य नहीं हुए। उनको बहुत अधिक कष्ट हो रहा है। साँस लेने में भी उन्हें कठिनाई हो रही है।

"महापंडितजी के अंतिम दर्शनों के लिए लोग आ रहे हैं, एक-एक करके उन्हें श्रद्धापूर्वक प्रणाम करके चले जाते हैं। डॉ. भट्टाचार्य आकर देख गये। अब प्रतीत होता है कि पंडितजी को डॉक्टरों की आवश्यकता नहीं, अब कुछ लाभ होनेवाला नहीं। हम लोग कल रात-भर, आज दिन-भर, फिर रात भर उनके पास बैठे रहे। बच्चों के साथ हम सब रोते रहे। अब उनके बचने की आशा नहीं है।

"पंडितजी के भाई श्री श्यामलालजी कनैला से कल तक यहाँ पहुँचनेवाले हैं। वायरलेस मे खबर मिली।"

## महाप्रस्थान : 'सब्बे संखारा अनिच्चा'

**रविवार, 14 अप्रैल :** "रात 12 बजे के बाद पंडितजी को बराबर दौरे पड़ते रहे। उनका बायाँ अंग फड़क रहा है। अब वे उस महायात्रा पर जाने की तैयारी में हैं जहाँ से कभी लौटा नहीं जा सकता। रात किसी तरह से बीती।

"परन्तु सुबह से ही उनकी हालत डूबने लगी। साँस लेने में उन्हें कठिनाई होने लगी। उन्हें सुई पर सुई लगती रही। पर सुबह 5 बजे के समय उनकी हालत बहुत ही खराब हो गई। जया-जेता को पास में बुलाया। 10 बजे के बाद उनकी अवस्था और बिगड़ गई। 11 बजे से उनकी साँस उखड़ने लगी। वे बहुत ही अधिक कष्ट पा रहे थे। अब क्षण-भर में ही सब कुछ समाप्त होनेवाला था। क्या किया जाय ? हम लोग रो ही रहे थे। मुझको महसूस हुआ कि अब वे कुछ ही पल में हम लोगों को बिलखता छोड़ हमेशा के लिए चले जायेंगे। मैंने उनके पास जाकर उनके पाँव छुए, प्रणाम किया, उनके ललाट को चूमा, सिर पर हाथ रखा और कान के पास मुँह ले जाकर बुलाया—'पंडितजी ! मैं आपकी कमला हूँ।' जया-जेता ने भी रोते हुए उनके (पापा के) पाँव छुए और प्रणाम किया। फिर पिता के कान के पास मुँह ले जाकर बुलाया—'पापा, पापा, हम आपके बच्चे हैं।' उन्होंने आँखे गोल घुमायीं, फिर वे निश्चेष्ट हो गये। उनके प्राण जीवन के अंत में भी अपने बच्चों में ही अटके थे। तभी तो प्राण छोड़ने मे उनको इतनी कठिनाई हुई। श्रद्धेय महापंडित राहुल सांकृत्यायनजी ने दिन के ठीक 11 बजकर 15 मिनट पर इस असार संसार से चिर विदा ले महाप्रस्थान किया।"

एम्बुलेन्स गाड़ी में महापंडितजी के पार्थिव शरीर को रखकर 12 बजे तक 'राहुल निवास' (ग्रीन रीजेस) में ले आये और उन्हे उनके प्रिय कक्ष 'पुस्तकालय' मे रखा गया। खबर सुनते ही स्थानीय लोग उनके अन्तिम दर्शन के लिए आने लगे। उनके निधन का दुःखद समाचार टेलिफोन, टेलिग्राम तथा वायरलेस द्वारा राज्यपाल महोदया और हमारे लोगों ने सब तरफ दे दिया।

अंतिम दर्शन के लिए उनके पार्थिव शरीर को 'राहुल निवास' के पुस्तकालय कक्ष में ही रखा गया। लोग अश्रुपूरित नेत्रो से अंतिम श्रद्धांजलि अर्पित करते हुए जाने लगे। जब तक स्वर्गीय पंडितजी के सम्बन्धी लोग नहीं आते, शव की अन्त्येष्टि न करें, यह मेरा अनुरोध था। रात के 10 बजे पंडितजी के भाई श्यामलाल जी अपने दूसरे पुत्र रामविलास के साथ 'राहुल निवास' आ पहुँचे। वे लोग पंडितजी को मृत अवस्था में ही देख सके। उदयनारायण पाण्डे नहीं आये। इसी समय लग रहा था कि हमारे पंडितजी को लोग कितना प्यार करते थे।

## अंतिम संस्कार

**सोमवार, 15 अप्रैल :** "घर मे भीड़ थी, रात-भर जया-जेता और मैंने महापंडितजी के पार्थिव शरीर के पास बैठकर बिताया। लोग आ-आकर स्वर्गीय महान विद्वान् के प्रति अपनी अपनी श्रद्धांजलि अर्पित कर रहे थे। फूल, मालाएँ, खदाएँ (तिब्बती माला) तथा धूप-दीप-चंदन के माध्यम से शोकाकुल हितैषी एवं बन्धुगण उन दिवंगत महापुरुष पर अपनी असीम श्रद्धा अर्पित कर रहे थे।

"खबर मिलते ही श्री स्नेहांशुकान्त आचार्य (बैरिस्टर) तथा डॉ. महादेव साहा कलकत्ता से यहाँ पहुँच गये। 'राहुल निवास' के प्रागण मे उनके लिए अर्थी सज रही थी। हमारे बगीचे में ढेर सारे फूल खिले थे, इसलिए पुष्पों की कमी नहीं थी। दोपहर ठीक 1 बजे उनके शरीर को नहलाया गया, उनकी प्रिय पोशाक सफेद सिल्क का कुर्ता और सफेद धोती पहनायी गयी। मैंने उनकी मृतदेह के अंतिम दर्शन किये। वे इस समय 50 वर्ष के सुन्दर पुरुष लग रहे थे जो गहरी स्वाभाविक नीद में सो रहा हो। उनके शरीर और चेहरे में कोई खराबी या दुर्बलता नहीं थी। उनके दाँत पूरे के पूरे थे, बाल अभी-अभी सफेद होने लगे थे। रंग बिल्कुल गोरा। अपना मोहक सौन्दर्य लिये हुए महापंडितजी चिर-निद्रा में लीन थे, सिर्फ उनका शरीर बर्फ की तरह ठण्डा था।

"शव को बाँस की अर्थी पर रखा गया। हमारे कुटुम्बी जन तथा जया-जेता के साथ मैंने अर्थी की तीन बार परिक्रमा की। 2 बजे हमारे प्रिय महापंडितजी की अर्थी उठी और वे कभी न लौटने के लिए अपने घर, अपने परिवार से चिर-विदा लेकर महायात्रा पर चल पड़े। अपार भीड़ के साथ शव-यात्रा शुरू हुई। उसमें दार्जिलिंग तथा बाहर से आये नर-नारी सभी थे। आगे-आगे पुलिस बैंड विदाई की धुन बजाते चल रहा था, वादक लोग 'स्लो मार्च पास्ट' कर रहे थे। विक्टोरिया पार्क के पास पश्चिम बंगाल की राज्यपाल महोदया ने पंडितजी के शव पर फूल-मालाएँ अर्पित कीं। शव-यात्रा दार्जिलिंग के चौरस्ता, नेहरू रोड, राबर्ट्सन रोड, एम. पी. रोड होते नीचे चौक बाजार पहुँची। उस समय थोड़ी वर्षा भी हो रही थी, और आकाश में सूर्य के चारों ओर गोल आकार का सतरंगी इन्द्रधनुष निकल आया था। मैं और जया-जेता ने यहीं पर अपने दिवंगत महापंडित के पावन चरणों को अंतिम प्रणाम किया और अन्य कुछ महिलाओ के साथ घर लौट आये।

"तीन बजे शव-यात्रा श्मशान भूमि पहुँची। अंतिम संस्कार के समय यह प्रश्न उठाया गया कि उनका अंतिम संस्कार किस रीति से किया जाय ? श्यामलालजी ने कहा कि हम हिन्दू रीति से अतिम सस्कार करेंगे। पर महापंडित राहुलजी के गुरुभाई भिक्षु महानाभजी ने कहा–'राहुलजी अपने जीवन के अत मे बौद्ध हो गये थे, इसलिए बौद्ध रीति से सद्गति होनी चाहिए।' फैसला हुआ–दोनों रीतियो से अतिम संस्कार किया जाय। बौद्ध तथा हिन्दू मंत्र पढ़े गये। राहुलजी के आठ वर्षीय पुत्र जेता ने पिता को मुखाग्नि दी। चिता प्रज्ज्वलित हो उठी और क्षण-भर मे ही वह कंचन काया राख में परिणत हो गई। हिमालय के अनन्य प्रेमी, अथक यात्री, महान घुमक्कड़, महापडित राहुलजी कंचनजघा हिमालय की गोद में सदा के लिए विलीन हो गये।"

"दार्जिलिंग की श्मशान भूमि शहर से दूर तथा हजार फुट नीचे है। शाम के 7 बजे तक शव-यात्री महाप्राण महापंडित के शव का दाह-संस्कार करके लौट आये। सूने 'राहुल-निवास' में लोग जमा हो गये। सबने राहुलजी के परिवार के प्रति शोकोद्गार प्रकट किये।

"बेचारे जया-जेता के लिए यह दुःखद घटना नितान्त अप्रत्याशित थी। जेता भैया बता रहा था–'पापा को चिता पर सुला दिया, पूजा हुई, सस्कृत और पालि में मत्र-पाठ हुए। फिर मैंने पापा के मुख पर अग्नि दी, फिर उनके पाँवों की ओर भी अग्नि दी। और पापा जलकर राख हो गये।'

"जया बेटी यह सब सुन रही थी–'पापा को जला दिया ?' कहकर वह जोर-जोर से रोने लगी, उसको चुप कराना मुश्किल हो गया। बेचारे भोले बच्चे ! ऐसी दुःखद घटना होगी, उनको कुछ भी पता नहीं था। भयकर मानसिक चोट लगी बच्चो को, रोते-तड़पते रहे। पिताश्री के बिना ये दोनों अबोध बच्चे अनाथ हो गये।

"रात रेडियो से शोक-समाचार सुनाया गया। बहुत-से साहित्यकार एवं राजनीतिज्ञों ने दिवगत महापंडितजी के प्रति शोकोद्गार प्रकट किये। अनेक तार आये, अगणित शोकपत्र आये।"

## महाप्रस्थान के बाद

**मंगलवार, 16 अप्रैल :** "स्व. पंडितजी के भाई श्यामलाल पाण्डेजी से बातें हुईं। वे हमें कनैला गाँव चलने के लिए कह रहे थे। खैर, अभी तो जाना असम्भव है। बड़ी भाभी (राहुलजी की पहली पत्नी) के बारे में वह महिमा गा रहे थे। लेकिन अब क्या करें ? वह भाभी तो राहुलजी को बाँधकर नहीं रख सकीं। कुछ साल

वे भारत मे बँधे रहे, वह भी मेरे कारण ही. वर्ना इस समय वे कहाँ होते।"

**बुधवार, 17 अप्रैल :** "आज श्यामलालजी से काफी देर बातें होती रहीं। शिलाग से उनके एक लड़के भी आज आ गये।"

**गुरुवार, 18 अप्रैल :** "आज सबेरे श्यामलालजी से बातें हुईं। उन्होंने पण्डितजी की पुस्तकों के बारे में कहा, हिसाब-किताब के बारे में भी पूछ रहे थे वे। सबेरे जलपान के बाद श्यामलालजी और रामविलास स्वर्गीय पंडितजी के अस्थि-अवशेष को लेकर निकले। भन्ते महानाभ तथा शिवशर्माजी उन दोनों को सिलीगुड़ी तक पहुँचाने गये। अस्थि-विसर्जन काशी (गगा) मे होगा। अस्थि-विसर्जन बौद्ध तथा हिन्दू दोनों रीतियों के अनुसार होगा।"

(बाद में पत्र से पता चला—पंडितजी का अस्थि-विसर्जन दोनों रीतियों से हुआ। कनैला गाँव में श्राद्ध का आयोजन हुआ, जिसमें गाँव के सभी लोगों को भोजन कराया गया।)

**शुक्रवार, 19 अप्रैल :** "महापंडितजी के परम मित्र श्री धूपनाथजी भी आज यहाँ पहुँचे गये। उनको अपने मित्र के दुःखद निधन पर बहुत ही दुःख हुआ है। बोल भी नहीं सके वे। भारत के कोने-कोने से शोक प्रकट करते हुए तार और पत्र भारी संख्या में आ रहे हैं।"

**सोमवार, 22 अप्रैल :** "आज भी बहुत-से शोकपत्र और तार आये। रूस मे भारतीय राजदूत श्री टी. एन. कौल राज्यपाल कुमारी पद्मजा नायडू के सेक्रेटरी के साथ 'राहुल निवास' में पधारे। उन्होंने अपना शोक प्रकट किया। मास्को अस्पताल में वे राहुलजी को दो बार देखने आये थे।"

**वृहस्पतिवार, 25 अप्रैल :** "स्वर्गीय महापंडितजी के श्राद्ध कर्म के बारे में आज विचार-विमर्श हुआ। सलाहकारों में भन्ते महानाभ जी, डॉ. महादेव साहा, शिवरामजी, राधामोहन प्रसादजी रहे। सबकी राय हुई, श्राद्ध बौद्ध पद्धति से हो। इसमें बहुत-से लोगों के आने की आशा है।"

**शुक्रवार, 26 अप्रैल :** "आज दिवंगत महापंडितजी का श्राद्ध बौद्ध-रीति से सम्पन्न हुआ। सबेरे से ही आयोजन आरम्भ हुआ। पूजा अनुष्ठान के लिए पूरी तैयारी थी। भन्ते महानाभ तथा भन्ते रूपसुमन (जयवर्द्धन) के पौरोहित्य में 10 बजे से ही पूजानुष्ठान आरम्भ हुआ। भगवान बुद्ध के वचन पालि में पढ़े गये। मैंने और जया-जेता ने दुहराये। मेरे लिए आँसू थामना कठिन हो रहा था। 'सब्बे सखारा अनिच्चा' तथा अन्य सूत्रों का पालि में पाठ हुआ। राज्यपाल के प्राइवेट सेक्रेटरी भी वेदी के पास बैठे थे। पूजा के बाद भिक्षुओं को भोजन कराया गया, अन्य वस्तुओं का दान किया गया।

12 बजे के बाद से अन्य लोगों का आना शुरू हो गया। 600 के करीब लोग आये, चाय-पान रात 9 बजे तक चलता रहा। कलकत्ता से बैरिस्टर स्नेहाशुकांत आचार्यजी ने श्राद्ध के लिए कलकत्ता से मिठाइयाँ विमान द्वारा भेज दी थी। हमें लगता ही नहीं कि हमारे प्रिय आदरणीय महापंडितजी अब नहीं हैं।

**मंगलवार, 28 मई :** "स्वर्गीय महापंडित राहुलजी के तैतालीसवें दिन की तिथि। कलिम्पोंग से भिक्षु सघ-रत्न आये। 108 दीपक जलाकर दिवंगत स्वामी की स्मृति में महायान बौद्ध सूत्रों का पाठ किया गया। बड़ी पूजा थी। आज भी बहुत से लोग आये। जलपान का आयोजन भी था। अब महापंडितजी की यशःकाया ही शेष रह गई है।

"जब भिक्षु लोग मंत्र-पाठ कर रहे थे, उसी समय दार्जिलिंग कचहरी से डिप्टी कमिश्नर श्री भट्टाचार्य जी हमारे घर आये। महापंडितजी को पद्मभूषण की उपाधि मिली थी। उपाधि-वितरणोत्सव मे वे दिल्ली में उपस्थित नहीं हो सके थे, इसीलिए डिप्टी कमिश्नर आज पद्मभूषण का प्रमाणपत्र तथा सोने का अलंकरण उन्हें समर्पित करने आये थे। किन्तु जिनके लिए ये सब थे, वे तो 43 दिन पहले ही इस संसार से विदा ले चुके थे।"

■■